# विधवा-मीमांसा।

[ ले० श्री० लाला कन्नोमल जी, एम० ए० ]

विदेशीय लेखक और विधवा विवाह के पक्षपाती महाशय भारतवर्ष की हिन्दू विधवाओं की दुःख दशा का चित्र बड़ा हृदयद्रावक, दयाजनक एवं मर्मस्पर्शीनीय खींचते हैं। वास्तव में इनकी दशा ऐसी शोचनीय तो नहीं है जैसी बताई जाती है लेकिन यह भी नहीं कह सकते कि यह शोचनीय नहीं है और शीघ्र ही कुछ सुधार की आवश्यकता नहीं है। हम कह सकते हैं कि संसार भर की विधवाओं में भारतवर्ष की हिन्दू विधवाएं सब से ज़्यादे दुःखित और अपमानित हैं। सब धर्मों में और सब देशों में विधवाओं को अपना पुनर्विवाह करने का अधिकार है पर हिन्दू धर्म में उन्हें यह अधिकार नहीं है। जहां जहां विधवाओं को विवाह करने का अधिकार है वहां सभी विधवाएं विवाह नहीं कर लेतीं। बहुत सी नहीं भी करतीं हैं क्योंकि ऐसा करना या नहीं करना, उनकी इच्छा पर निर्भर है। वे चाहें तो विवाह करें और नहीं चाहें तो न करें। इस मामले में उन्हें पूर्ण स्वतंत्रता है। हिन्दू विधवाओं को यह स्वतंत्रता नहीं है और न हो सकती है जब तक कि इस विषय में हिन्दू धर्मशास्त्रों के कठिन बन्धनों को ढीला न किया जाय। जो सुधारक धर्म शास्त्रों का उल्लङ्घन अथवा तिरस्कार कर, विधवा विवाह प्रचलित करना चाहते हैं, उनको सफलता होना कठिन है क्योंकि हिन्दू जाति अभी धर्म शास्त्रों के शिकंजे में ऐसी जकड़ी हुई है कि उससे उसका छुटकारा पाना दुस्साध्य ही नहीं, असम्भव सा है। हिन्दू विधवाओं की संख्या इस कारण भी अधिक है कि हिन्दुओं में बाल विवाह की कुप्रथा प्रचलित है। इन विधवाओं में ऐसी नवयुवा विधवाओं की संख्या कम नहीं है जो विवाह के समय अथवा विवाह के दो चार महीने या एक दो वर्ष पीछे ही विधवा हो गई हों और जिनका द्विरागमन यानी गौना भी नहीं हुआ हो। दूसरी तरह की विधवाएं जिनके कोई सन्तान उत्पन्न नहीं हुई है यद्यपि इनकी युवावस्था है और वे सब प्रकार सन्तानोत्पादन में समर्थ हैं। तीसरे दर्जे की वे विधवा हैं जो बड़ी उमर में विधवा हो गई हैं और जिनके बच्चे हो गये हैं। इन तीन प्रकार की विधवाओं में सब से शोचनीय और दयाजनक दशा पहली क़िस्म की बाल-विधवाओं की है, उनसे कम दूसरे प्रकार की विधवाओं की और सब से कम तीसरे दर्जे की विधवाओं की।

अन्य देशों और जातियों में पहली क़िस्म की विधवाएं होती ही नहीं हैं क्योंकि उनमें बाल विवाह की प्रथा ही नहीं है। रही दूसरी क़िस्म की विधवाएं तो इनमें बहुत कम ऐसी रहती हैं जो दूसरा विवाह न करलें, बल्कि ऐसी सभी विधवाओं का विवाह हो जाता है। तीसरे प्रकार की विधवाएं सभी देशों और सभी जातियों में होती हैं। जिनमें पुनर्विवाह की प्रथा है … । क़िस्म की बहुत सी विधवाएं विवाह नहीं करतीं और ग़ुलामी के समान आजीवन आदर्श-

मेहनत व अपने पुत्रों की सहायता से व्यतीत करती हैं।

हिन्दू शास्त्रों में कहीं ऐसा स्पष्ट प्रमाण नहीं है जिसकी सहायता से हिन्दू विधवा का पुनर्विवाह धर्मोक्त कहा जाय। कुछ सुधारक इस बात को सिद्ध करने के लिये वेद के एक दो मंत्रों का प्रमाण देते हैं जिनमें से एक का भावार्थ यह है कि "हे स्त्री अपने पति की चिता से उठ और दूसरे पुरुष का पाणि ग्रहण कर।" पर इस मंत्र का अर्थ कई प्रकार बताया जाता है और इस विषय पर पंडितों में बड़ा वाद विवाद है। शब्दों का अर्थ कुछ भी हो पर जब हिन्दू धर्म के प्राचीन इतिहास और पुराण देखे जांय और उनमें कहीं भी किसी विधवा के पुनर्विवाह का उल्लेख नहीं मिले तो यह मानना पड़ेगा कि हिन्दू धर्म में पुनर्विवाह की प्रथा नहीं रही है और यदि एक दो वेद मंत्र ऐसे भी हैं जिनमें विधवा विवाह की आज्ञा दी ही जाती है तो इस आज्ञा का पालन कभी नहीं हुआ। प्राचीन आर्य जाति के लिये यह कहना कि उसने वेदों की आज्ञा को नहीं माना उसके साथ अनर्थ करना है क्योंकि ये लोग वेद के एक एक अक्षर पर शास्त्रार्थ करने के लिये तैयार रहते थे और हैं और वेद विरुद्ध कुछ भी न होने देते। जब हिन्दू जाति के बृहदाकार विपुल कलेवर इतिहास पुराणों में कहीं भी ऐसी कथा न मिले जिसमें हिन्दू विधवा का विवाह हुआ हो तो हमें निस्सन्देह यह मानना होगा कि जिन वेद मंत्रों से विधवा विवाह की आज्ञा मिलती है उनका यह अर्थ नहीं है। उनका अभिप्राय कुछ और ही है जो पूर्वापर वाक्य सम्बन्ध विचार करने से ज्ञात होगा। यदि वाक्यों के पूर्वापर संबन्ध और उनका विषय प्रकरण छोड़ दें और इनसे पृथक् किये हुए एक दो वाक्यों का स्वतंत्र अर्थ करें तो अर्थ की भिन्नता होने में कोई संदेह नहीं है। अब तक विधवा विवाह के पक्षपातियों ने इसी प्रकार वाक्यों को उनके पूर्वापर सम्बन्धों से पृथक कर स्वाभीष्ट अर्थ निकाला है जो इतिहास पुराणों में उदाहरण न मिलने से मानने योग्य निश्चित नहीं है। यह तो धर्मशास्त्रों में विधवा विवाह के विषय में रहा। अब नियोग के विषय में देखिये। इस विषय में एक दो उदाहरण उल्लिखित हैं। धृतराष्ट्र, पाण्डु, विदुरादि की उत्पत्ति नियोग द्वारा ही हुई है। व्यास जी ने अपनी माता सत्यवती के कहने से अपने मृत भ्राताओं की विधवाओं के साथ नियोग कर इनको उत्पन्न किया है। यह कथा महाभारत में है और इसे सभी मानते हैं। इस प्रथा को भी पीछे धर्मशास्त्रकारों ने बन्द कर दी है जिसका यह प्रत्यक्ष उदाहरण है कि उसका रिवाज हिन्दुओं में बिलकुल ही उठ गया और पिछले समय के ऐतिहासिक और पौराणिक कथाओं में इसका कहीं ज़िकर भी नहीं रहा है। नियोग के विषय में मनुस्मृति में भी एक दो वाक्य हैं पर इस प्रथा का हिन्दू जाति से सर्वथा लोप हो गया है क्योंकि इसमें अनेक दोष प्रमाणित हुये और यह घृणित समझी गई। आजकल भी जो विधवा विवाह के पक्षपाती हैं वे इस प्रथा के प्रचलित नहीं करना चाहते हैं। और है भी यह ठीक। इस विषय में नहीं कहा जाय तो अच्छा है।

नियोग के एकाधि उदाहरण को छोड़ प्राचीन इतिहास पुराणों में विधवाओं के विषय में यही उदाहरण मिलेंगे कि या तो विधवाएं अपने पतियों की चिताओं पर आरूढ़ होकर उनके साथ जल गईं अर्थात् सती हो गईं या अपनी सन्तानों के पालन पोषण के उद्देश से जीवित रहीं। महाभारत में कौरवों की अनेक स्त्रियां अपने पतियों के साथ ही चिताओं पर जल गईं। युधिष्ठिर भीमादि

पाण्डवों की माता कुन्ती अपने प्रिय पति पाण्डु की मृत्यु पर सती नहीं हुई क्योंकि उसे इन पांचों पुत्रों का पालन पोषण करना था। पाण्डु की कनिष्ठा भार्या माद्री उनके साथ सती हो गई। ध्यान पूर्वक विचार करने से पता चलता है कि प्राचीन काल में अधिकांश ऐसी विधवाएं, जिनके सन्तान नहीं होती थीं अपने पतियों के साथ प्रसन्नता पूर्वक चिताओं पर जल जाती थीं। सती होने की प्रथा भारतवर्ष में अंगरेज़ी राज्य के प्रारम्भिक काल तक रही है। राजपूताने के इतिहास में पद्मावती आदि वीर स्त्रियों की अग्नि में प्रवेश करने की कीर्ति है। इस अटल प्रथा में, समय के परिवर्तन से, बहुत से दोष भी आगये थे और स्त्रियों की इच्छा न रहते हुये भी उन्हें सती होना पड़ता था। कभी कभी ज़बर्दस्ती से भी स्त्रियों को, या अपने सन्तान पालन-पोषण का भार जिनपर नहीं होता था, पतियों की चिता पर जला दिया जाता था। यह बात अच्छी ही हुई की सती होने की प्रथा बन्द करदी गई। इस समय में भी कभी कभी समाचार पत्रों द्वारा पढ़ने में आता है कि पतिव्रता स्त्रियां पति के अगाध प्रेम में उसकी मृत्यु पर अपनी जान किसी न किसी प्रकार देही डालती है और उनके रिश्तेदारों को अंगरेज़ी न्यायालयों का कठिन दण्ड भोगना पड़ता है। जहां वास्तव में स्त्री ने पति की मृत्यु पर सती होना ठान लिया है और बहुत कुछ समझाने और रोकने पर भी उसने अपना कठिन संकल्प नहीं छोड़ा है और किसी न किसी प्रकार पति की सेवा में अपना प्राण समर्पण कर दिया है वहां उसके रिश्तेदारों को दण्ड देना भी अनुचित है। यहां यह कह देना भी आवश्यक है कि प्राचीन काल में बाल विवाह की प्रथा किसी इतिहास और पुराण की कथाओं से नहीं प्रमाणित होती है और न पूर्वोक्त पहले प्रकार की बाल विधवाओं का होनाही पाया जाता है जिससे यह सिद्ध होता है कि आजकल बाल विधवाओं की दुःख दशा से जो वेदना और दुःख होता है वह पहले नहीं था।

जो इस समय विधवा विवाह प्रचलित करना चाहते हैं उनके मार्ग में बहुत कठिनाइयां हैं। पहले तो यह कि यह बात धर्म शास्त्र, इतिहास और पुराणों के विरुद्ध है उनमें ऐसा करने की न तो आज्ञा ही है और न उनमें कोई ऐसा उदाहरण ही मिलता है जिससे विधवा विवाह की प्रथा प्रमाणित होती हो।

दूसरे, धर्म शास्त्रों के अनुसार जब माता पिता अथवा उनके अभाव में, दूसरे अधिकारी रिश्तेदार कन्या का एक बार कन्यादान कर चुके तो फिर उसका कन्यादान कौन करे? दान की हुई वस्तु जिसको दान कर दी गई है उसी की हो जाती है। उस पर दाता का अधिकार कुछ भी नहीं रहता है। प्रश्न यह है कि विधवा पुत्री का दुबारा दान पितादि तो कर नहीं सकते तो फिर कौन करे? रहा यह की उसका दान श्वसुर करे तो उसे अपने पुत्र की मृत्यु का ही इतना शोक है कि वह विधवा पुत्र वधू के विवाह में ख़र्च करना व्यर्थ ही समझता है और उसे उसमें कुछ दिलचस्पी भी नहीं है और न शास्त्रोक्त रीति से वह करने के लिये योग्य या बाधित ही है।

तीसरे, विधवा विवाह के विरोध में यह तर्क किया जाता है कि जब विधवाओं का विवाह हो जाया करेगा तो बहुत सी कुमारी कन्यायें अविवाहिता रह जायंगी। ऐसी कन्याओं का बिना व्याही रह जाना सामाजिक दृष्टि से ज़्यादा ख़राब है बनिस्बत इसके कि विधवाएं बिना व्याही रहें। इस तर्क के समर्थन में पाश्चात्य देशों की दशा बताईजाती है और कहा जाता है कि उन देशों में कुमारी कन्याओं की बहुत संख्या है और

इनकी शिकायत यह है कि जब विधवाओं का विवाह हो जाता है तो उन्हें पति नहीं मिलते हैं। यदि विधवा विवाह की प्रथा न होती तो वे कभी कुमारी न रह जातीं। हिन्दुओं में कोई कन्या बिना ब्याही नहीं रहती है। इसके प्रतिकूल पाश्चात्य देशों में ऐसी कन्याओं की संख्या बहुत है। प्रश्न है क्या कन्याओं का अविवाहित रह जाना अच्छा है या विधवाओं का विवाहित होना? इसका उत्तर यही हो सकता है कि चाहे विधवाओं का ब्याह नहीं हो लेकिन कुमारी कन्याएं अविवाहिता न रहें।

चौथे—हिन्दू धर्मशास्त्र यानी हिन्दू ला में जो अदालतों में माना जाता है और जिसके अनुसार हिन्दुओं की विरासत के फ़ैसले होते हैं बहुत कुछ तरमीम करनी पड़ेगी यदि विधवाओं के विवाह हो जायें और उनसे उत्पन्न हुई सन्तानों के विरासत के मामले के झगड़े पड़ें। अभी विधवा अपने मृत पति की जायदाद की जन्म भर मालिक होती है। यदि वह विवाह करले तो उसका अधिकार उस जायदाद पर रहेगा कि नहीं इसके विषय में हिन्दू ला में कुछ नहीं है। इसके सिवा ऐसी विवाहिता विधवा की सन्तान आम प्रतिलोम समझी जायगी या वैसी ही जैसा पहले विवाह सम्बन्ध से होता है। इस विषय में भी ला में तरमीम करनी पड़ेगी। अंगरेज़ी सरकार हिन्दुओं के धर्मशास्त्रों में हस्तक्षेप करने में उदासीन है। क्या सनातन धर्मावलम्बी पंडित अपने धर्मशास्त्रों में रद्दोबदल करेंगे? यदि करें तो क्या सरकार इस बात को मान जायगी? कह सकते हैं कि यदि सरकारी कौन्सलें ऐसा क़ानून बना दें तो सरकार को मानना ही होगा। पहले तो ऐसा क़ानून कौन्सलों में पास होना असम्भव सा है दूसरे यदि पास भी होगया तो हिन्दू जनता में उसके विरुद्ध बड़ा आन्दोलन होगा और सनातनी पंडित, जिनकी अधिक संख्या है, भयंकर उत्पात कर डालेंगे।

हमने यहां थोड़ी सी कठिनाइयों का ज़िकर किया है—कठिनाइयां और भी बहुत हैं। विधवा विवाह करने वाले पुरुष को जाति से निकाल देना, विवाहिता विधवा का जाति में अपमान और तिरस्कार होना, ऐसे विवाह कराने वालों को जाति दण्ड होना ऐसी ऐसी अनेक कठिनाइयां हैं।

इस बात को हम मानते हैं कि अधिकांश हिन्दू, जिनके घरों में बाल विधवाएं बैठी हैं, इस रिवाज को बड़ा कठिन समझते हैं और इस कारण अत्यन्त दुःखित हैं लेकिन कुछ कर नहीं सकते। इस विषय में सुधार करने वाले पुरुष, अधिकतर अंगरेज़ी शिक्षा पाये हुये हैं और अंगरेज़ी तरीक़ों से ही सुधार करना चाहते हैं और यह सुधार भी एक दम करना चाहते हैं। यदि शनैः शनैः काम करें और अपने साथ हिन्दू जनता को भी लेते चलें और सनातनी पंडितों के विरोध को भी शान्त करते चलें तो इस विषय में सफलता होना सम्भव है। एक दम विधवा विवाह का प्रस्ताव पेश कर देना हिन्दू समाज में बम फेंक देना है। वह उसके लिये तयार नहीं है। इस सुधार को बहुत सावधानी से करना होगा और उसे हिस्सों में पेश करना होगा, एक दम नहीं।

यह विषय बड़ा कठिन है और इसके विषय में लिखते हुये लेखनी कांपती है पर ज़रूरी भी इतना है कि कोई सच्चा देशहितैषी चुप भी नहीं बैठा रह सकता है—चुप बैठना पाप है। हिन्दू विधवाओं की संख्या दिन प्रति दिन बढ़ती ही जाती है, और उसके साथ उनके दुःखों का पुञ्ज वृहदाकार होता जाता है। हिन्दू समाज इस दुःख की वेदना से अति दुःखित है और घोर असमंजस में पड़ा है।

मैं अपनी तुच्छ बुद्धि के अनुसार कुछ उपाय लिखता हूं लेकिन यह नहीं कह सकता कि इनको सभी लोग उपयोगी समझेंगे—इनमें अनेक दोष होंगे लेकिन इस भय से इन्हें नहीं लिखना भी पोचता है।

मेरी सम्मति में निम्नलिखित उपाय कुछ उपयोगी हो सकते हैं :—

(१) बाल विधवाओं का होना बाल विवाह बन्द करने से, किसी क़दर रुक सकता है। प्राचीन-काल में बाल विवाह की प्रथा नहीं थी और उस समय बाल विधवाएं भी नहीं होती थीं।

बाल विवाह रोकने के विषय में सभी जातीय सभाएं चेष्टा कर रही हैं पर अभिष्ट सफलता प्राप्त नहीं हुई है। चेष्टाएं और भी उत्साह और परिश्रम से की जांय। यदि हो सके तो जातीय सभाएं इस विषय में लोगों से प्लेज (Pledge) यानी प्रतिज्ञा पत्र ले लें। कोरे प्रस्ताव पास करने से काम नहीं चलता है। यह सुधार ऐसा है जिसमें कोई धार्मिक विरोध भी नहीं है और उसकी आवश्यकता अधिकांश लोगों ने मान ली है। इसे कार्य परिणत करना ही बाक़ी है।

(२) स्त्री शिक्षा का भरपूर चेष्टाओं से प्रचार होना आवश्यक है। इस विषय में कन्या पाठशालाएं स्थापित कर देना पर्याप्त नहीं है बल्कि परदानशीन विवाहिता और विधवा स्त्रियों को शिक्षा देना भी परमावश्यक है। कन्या पाठशालाएं तो खुलती जाती हैं लेकिन दूसरी क़िस्म की शिक्षा का अभी कोई प्रबन्ध नहीं है। इसका प्रबन्ध तभी हो सकता है जब स्त्री अध्यापिकाएं घर घर जाकर पढ़ाएं। इस तरह की शिक्षा का प्रारम्भ तो ज़नाना मिशनों ने कर दिया है पर उनका उद्देश कुछ और ही है। हमें प्रत्येक नगर और क़सबे में एक ऐसी संस्था स्थापित करनी चाहिये कि जिसका उद्देश घर घर अध्यापिकाओं को भेज कर स्त्री शिक्षा का प्रचार कराना है। स्त्री-शिक्षा तीन प्रकार की होनी चाहिये।

(क) शिक्षा जो कन्याओं के उपयोगी हो।

(ख) शिक्षा जो परदानशीन विवाहिता स्त्रियों के उपयोगी हो।

(ग) शिक्षा जो विधवाओं के उपयोगी हो। इन तीनों प्रकार की शिक्षाओं का पाठ्यक्रम सावधानी से तैय्यार करना चाहिये। इस पाठ्यक्रम में केवल साहित्यक विषय ही न रहें बल्कि उसमें उद्योग और धन्धों के सीखने का भाग अधिक रहे। सब प्रकार की दस्तकारी पाक-कला, वैद्यकशिक्षा, अध्यापकाएं बनने की शिक्षा, ललित कलाएं आदि आदि सभी विषय रहने चाहियें। विधवाओं के लिये ऐसा पाठ्यक्रम हो कि वे थोड़े ही काल में घर बैठे अपनी मान मर्य्यादा के अनुसार अपनी जीवन-चर्य्या के लिये उपार्जन कर सकें। सूत कातना, कपड़ा बुनना, दर्ज़ी का काम करना, वैद्यक करना, अध्यापिका का काम करना तथा अन्यान्य प्रकार उपयोगी होना और समाज की सेवा कर, अपना जीवन काल व्यतीत करने के लिये पर्याप्त उपार्जन कर लेना। यदि हमारी विधवाएं समाजोपयोगी कार्य सीख जांय तो उन्हें अपना दुःखमय जीवन व्यतीत करना इतना कठिन न होगा और न उन्हें अपनी रोटियों के लिये दूसरों का आश्रय ही लेना पड़ेगा। उनका सम्मान भी होने लगेगा और उनकी ऐसी शोचनीय दशा भी न रहेगी।

(३) विधवा विवाह के मार्ग में जिन कठिनाइयों का ज़िकर हो चुका है उनको दूर करने या कम करने की ऐसी चेष्टा की जाय कि किसी पक्षवाले को ज्यादे शिकायत का मौक़ा न रहे। यद्यपि धर्म शास्त्र, इतिहास और पुराणों में

विधवा विवाह का उल्लेख नहीं तदपि सभी सनातन धर्मी लोग मानते हैं कि समय के परिवर्त्तन के अनुकूल शास्त्रों के बचनों का भी परिवर्त्तन होता रहता है। यह बात स्पष्ट है कि स्मृतिकारों ने लिखा है कि कोई स्मृति किसी काल के लिये होती है और कोई किसी अन्य काल के लिये। इस समय के लिये याज्ञवल्क्य स्मृति मुख्य समझी गई है। मनुस्मृति इससे पहले काल के लिये थी। इन दोनों स्मृतियों में समयानुसार कुछ बातों में हेर फेर भी है। इससे यह ज्ञात हुआ कि धर्मशास्त्रों में भी समयानुकुल परिवर्तन हो सकता है और हमारे ऋषि-महर्षि भी इसके विरुद्ध न थे। यदि इस समय तक हिन्दू स्वराज्य स्थापित रहता और संस्कृत विद्या का लोप सा न हो गया होता और स्मृतिकार धर्मशास्त्रों को कालानुकूल बनाते रहते, जैसा कि हिन्दू-राज्य समय में होता रहा है, तो निश्चय ही विधवा विवाह की कठिनाइयों को दूर करने के लिये कुछ धार्मिक उपाय ज़रूर सोचते और इस विषय पर धर्म पुस्तकों में विवेचन करते। इस बात को जाने दीजिये, इस समय भी सनातन धर्मावलम्बी शास्त्रों की सभी बातों को नहीं मानते हैं। उनमें जो अनुभव और सभ्य और उपयोगी प्रथा से सिद्ध हो गई है उन्हीं को मानते हैं; उदाहरणतः नियोग शास्त्रोक्त होते हुये भी त्याज्य है, स्मृतियों में १० प्रकार के विवाहों का वर्णन होते हुए भी, केवल ब्राह्म विवाह को ही करते हैं। यदि हमारी बाल विधवाओं की मर्मवेदनीय अवस्था को देख कर धर्माचार्य, पंडित और जाति सुधारक समयानुकूल कुछ धार्मिक व्यवस्था देने की चेष्टा करें तो दे सकते हैं। उनका कार्य धर्मविरुद्ध न होगा क्योंकि राजनैतिक व धार्मिक क़ानून समयानुसार होने से ही अधिक उपयोगी होते हैं और उन्हें समयानुसार बनाने में शास्त्रों की भी कोई रुकावट नहीं है। प्राचीन काल में, जब हिन्दू-राज्य था, ऐसा होता रहा है।

कन्यादान के सिद्धान्त के विषय में भी इतना परिवर्तन हो सकता है कि यदि ऐसी कन्या का ससुर, जो विधवा हो गई है, कन्या के पिता को उसका फिर विवाह करने की आज्ञा दे तो उसमें कोई दोष नहीं आता है। क्या तो ससुर ही पुनर्विवाह में उसका कन्यादान करे और क्या वह उसके पिता को फिर कन्यादान करने की आज्ञा दे। इस भाँति कन्यादान सम्बन्धी कठिनाई ढीली हो सकती है और यह बात धर्म विरुद्ध न होगी।

विधवाओं का विवाह हो जायगा तो कुमारी कन्याएं अविवाहिता रह जायँगी यह तर्क भी अकाट्य नहीं है। पाश्चात्य देशों में बहुत सी अविवाहिता स्त्रियों का होना केवल इसी कारण नहीं है कि विधवा विवाह के कारण उन्हें पति नहीं मिलते हैं, बल्कि बहुत कुछ इस कारण कि इनमें से बहुत सी विवाह करना ही नहीं चाहती हैं। वे इसे झंझट समझती हैं। भारतवर्ष की हिन्दू कन्याओं के ये भाव नहीं हैं। यद्यपि पाश्चात्य देशों में विधवा विवाह की प्रथा है और वहां बहुत सी सुकुमारी बालिकाएं विवाह करने से घृणा करती हैं तदपि बिना ब्याही लड़कियों की संख्या इतनी नहीं है, जितनी कही जाती है। हमारे सामने इस प्रकार की संख्या के प्रमाणित अङ्क नहीं हैं और न ऐसे अङ्कों के आधार यह तर्क किया जाता है। विधवा विवाह विरोधियों को केवल अपना पक्ष सिद्ध करना है और उसे येन केन प्रकारेण सिद्ध करने की चेष्टा करते हैं। हम यह भी कह सकते हैं कि मुसलमानों में विधवा विवाह की प्रथा है तदपि उनमें बिना ब्याही लड़कियां नहीं रहती हैं। यदि विधवा बिवाह से कुमारियों का अविवाहित रहना सत्य

होता तो मुसलमानों में भी अविवाहिता कुमारियों की संख्या अधिक मिलती लेकिन यह बात नहीं है। पाश्चात्य देशों में अविवाहिता कन्याओं की अधिक संख्या होने का मुख्य कारण उनका विवाह से अरुचि करना है।

हिन्दुओं में तरमीम करना कोई कठिन बात नहीं है। जब हमारे धर्माचार्यों, पंडितों और जाति भ्राताओं ने शास्त्र को समयानुकूल बनाने का संकल्प कर लिया हो जाति से निकालने का दण्ड भी तभी तक हो। सकता है जब तक इस विषय में अधिकांश लोग विरोधी हों और हमारे धर्माचार्य और पंडित समयानुसार व्यवस्था न दें। जब ये व्यवस्था दे देंगे और जातीय सभाएं इस विषय के पक्ष में होंगी तो जाति दण्ड का भय जाता रहेगा। प्रश्न यह है कि ये लोग हमारे अनुकूल कैसे हों? यदि हम उनसे सभी प्रकार की विधवाओं का विवाह करने को कहें और धर्मशास्त्रों की कुछ परवाह न करें तो उनका सहमत होना असम्भव है उनका विरोध वैसा ही रहेगा लेकिन यदि हम इस सुधार के कई भाग करदें और उसके प्रारम्भिक भाग के विषय में विनय पूर्वक प्रस्ताव करें तो सम्भव है कि हम उन पर प्रभाव डाल सकें और धीरे धीरे उन्हें अपने पक्ष में करलें।

(४) विधवा विवाह सम्बन्धी सुधार के निम्न लिखित भाग पूर्वोक्त प्रकार की विधवाओं के आधार पर हो सकते हैं:—

(१) अक्षित योनि वाल विधवाएं, जिन के पति विवाह के समय अथवा विवाह के थोड़े दिनों पश्चात् मृत हो गये और उनका दुरागमन या गौना भी न हो सका।

(२) ऐसी युवावस्था वाली विधवाएं जिनका दुरागमन तो हो गया हो, लेकिन जिनके सन्तान नहीं हुई हो विशेषतः पुत्र सन्तान और जिनकी उमर २०—२२ वर्ष से अधिक न हो।

(३) ऐसी युवावस्था विधवाएं जिनके पुत्रादि सन्तान उत्पन्न नहीं हुई हैं लेकिन जिनकी उमर २२ वर्ष से अधिक है।

(४) ऐसी विधवाएं जिनके सन्तान उत्पन्न हो गई है चाहें युवा हों या वृद्धा।

उपरोक्त चार क़िस्म की विधवाओं में से पहली क़िस्म की विधवाओं का विषय बड़ा आवश्यक है। और यही हमारे सुधार का प्रारम्भिक अंश होना चाहिये। इस विषय में कुछ कुछ आवश्यकता सभी को ज्ञात होने लगी है। इन विधवाओं की दशा अत्यन्त दयाजनक है। कठोर से कठोर हृदय का मनुष्य इनकी दशा पर अश्रुपात करता है। इन सुकुमार बालिकाओं का जीवन व्यर्थ ही जाता है। उन्होंने अभी संसार का कुछ भी सुख नहीं भोगा है। सभी सुधारकों को पहले इनकी दशा सुधारने का भरसक प्रयत्न करना चाहिये। अन्य प्रकार की विधवाओं का प्रश्न अभी मुलतवी कर दें और जहां तक उनसे हो सके इसी पर ज़ोर दें। उम्मेद है कि इस विषय में भरपूर चेष्टा करने से सफलता हो। इस विषय में हिन्दू समाज में जागृति उत्पन्न करनी है और इसके करने के साधन ये हैं:—

(१) सब ज़ातीय सभाओं में इस विषय के लेकचर दें प्रस्ताव पास किये जांय।

(२) स्थान स्थान पर जाकर उपदेशक लेकचर दें और इनकी दुःख कहानी को बार बार सुनावें।

(३) इस विषय की छोटी छोटी पुस्तकें लिखी जांय और उनका बिना मूल्य वितरण किया जाय।

(४) इस विषय पर कभी उपदेशकाएं घरों

में जाकर स्त्रियों में लेक्चर दें अथवा उनसे इस विषय पर बात चीत करें।

(५) समाचार पत्रों और पत्रिकाओं में इस विषय पर निरन्तर लेख निकलते रहें। ऐसे ऐसे और भी साधन हैं।

(६) जब समाज में इस विषय की जागृति हो जाय और अक्षित-योनि विधवाओं के विवाह प्रचलित हो जांय तब दूसरा क़िस्म की विधवाओं का प्रश्न उठाया जाय।

(७) तीसरी और चौथी क़िस्म की विधवाओं के विवाह का प्रश्न सर्वथा ही छोड़ दिया जाय। यदि हम पहली और दूसरी क़िस्म की विधवाओं की दशा सुधार सकें तो हम अपने मनोर्थ में सफल हुये जानिये।

(८) तीसरी और चौथी क़िस्म की विधवाओं के लिये उन्हें ऐसी शिक्षा दी जाय की वे अपनी कला कौशल के द्वारा अपना निर्वाह कर सकें और उन्हें दूसरों का मुंह न ताकना पड़े। इस विषय की चेष्टा भी साथ साथ ही होनी चाहिये। इनके लिये उद्योग धन्धों की शिक्षा देने के अतिरिक्त यह प्रबन्ध भी करना पड़ेगा कि जो कुछ माल वे अपनी कला कौशल से बनावें वह शीघ्र ही बिक जायं और उसके लिये उन्हें बाज़ार में दुकान दुकान पर न फिरना पड़े। एक संस्था ऐसी हो जिसका कार्य ऐसी विधवाओं को काम देना और उनकी बनाई हुई वस्तुओं को बेचना और उसकी क़ीमत उन्हें घर बैठे पहुंचा देना ही हो।

लेख बहुत विस्तृत हो गया है। इसे यहीं समाप्त करते हैं। इस विषय पर "चाँद" के किसी आगामी अङ्क में लिखेंगे।

# भावना

( मृत्यु-शय्या पर पड़े हुए पति को देख कर स्त्री के हृदय में )

[ लेखक श्री० "कुमार" साहित्यरत्नाकर ]

[ १ ]

प्राणनाथ ! क्या जाओगे ? क्यों—
इतनी अधिक विरक्ति हुई ?
क्या इस दासी से चरणों की,
नहीं तनिक भी भक्ति हुई
मैंने तो समझा था—मेरा,
नारी-जन्म कृतार्थ हुआ !
नहीं तनिक भी स्वार्थ हुआ, इस—
जीवन भर परमार्थ हुआ ॥

[ २ ]

पर मैं हाय ! देखती हूं क्या !
मैं होती हूं आज अनाथ।
मुझे छोड़ जाने वाले हैं,
मेरे प्यारे जीवन—नाथ ॥
यही मिला फल क्या सेवा का ?
अथवा हुआ दैव का कोप।
जिससे आज हुआ जाता है,
मेरे सुख-सविता* का लोप ॥

[ ३ ]

क्या जीवन धन ! नाथ ! तुम्हारे—
बिना धैर्य धरना होगा ?
या फिर मेरे भाग्य भुवन में,
महा शोक भरनाहोगा ?
अथवा भाग्य-हीन दासी का,
सुख-सर्वस हरना होगा ?
या मेरे माथे का शुभ—
सिन्दूर दूर करना होगा ?

[ ४ ]

नहीं प्राणधन ! दया कीजिये,
शोक सिन्धु है पूर्ण अगाध।
मैं दासी हूं—क्षमा कीजिये,
यद्यपि हो मेरा अपराध ॥
मुझे शोक सन्तप्त बनाने,
का यदि कहीं विचार हुआ।
तो तममय संसार हुआ, बस
जीवन केवल भार हुआ ॥

[ ५ ]

जीवनेश ! पद-पङ्कज गह कर,
तुम्हें न अब जाने दूंगी।
'विधवा' होने का कलंक
माथे न कभी आने दूंगी ॥
जिसकी रोते हुए जगत में,
दुखमय सारी आयु गयी।
कौन कहेगा उसे मुदित मन
सरल-सुखद-सौभाग्यमयी ?

  

सूर्य *

# नैराश्य लीला

[ ले० श्रीयुत प्रेमचन्द जी, बी० ए० ]

[ १ ]

पंडित हृदयनाथ अयोध्या के एक सम्मानित पुरुष थे। धनवान तो नहीं, लेकिन खाने पीने से खुश थे। कई मकान थे, उन्हीं के केराये पर गुज़र होता था इधर केराये बढ़ गये थे जिनसे उन्होंने अपनी सवारी भी रख ली थी। बहुत विचारशील आदमी थे अच्छी शिक्षा पाई थी, संसार का काफ़ी तजुरबा था, पर-कृयात्मक शक्ति से वंचित थे, सब कुछ जानते हुये भी कुछ न जानते थे। समाज उनकी आंखों में एक भयंकर भूत था जिससे सदैव डरते रहना चाहिये। उसे ज़रा भी रुष्ट किया तो फिर जान की ख़ैर नहीं। उनकी स्त्री जागेश्वरी उनका प्रतिबिम्ब थी, पति के विचार उसके विचार और पति की इच्छा उसकी इच्छा थी। दोनों प्राणियों में कभी मतभेद न होता था। जागेश्वरी शिव की उपासक थी, हृदयनाथ वैष्णव थे पर दान और व्रत में दोनों को समान श्रद्धा थी। दोनों धर्मनिष्ठ थे, उससे कहीं अधिक, जितना सामान्यतः शिक्षित लोग हुआ करते हैं। इसका कदाचित यह कारण था कि एक कन्या के सिवा और कोई सन्तान न थी। उसका विवाह तेरहवें वर्ष में होगया था, और माता पिता को अब यही लालसा थी कि भगवान इसे पुत्रवती करें तो हम लोग नवासे के नाम अपना सब कुछ लिख लिखाकर निश्चिन्त हो जायें।

किन्तु विधाता को कुछ और ही मंज़ूर था। कैलाश कुमारी का अभी गौना भी न हुआ था, वह अभी तक यह भी न जानने पाई थी कि विवाह का आशय क्या है कि उसका सोहाग उठ गया। वैधव्य ने उसके जीवन की अभिलाषाओं का दीपक बुझा दिया।

माता और पिता विलाप कर रहे थे, घर में कुहराम मचा हुआ था, पर कैलाश कुमारी भौचक्की हो हो कर सब के मुह की ओर ताकती थी। उसके समझ ही में न आता था यह लोग रोते क्यों हैं? मां बाप की इकलौती बेटी थी। मां बाप के अतिरिक्त वह किसी तीसरे व्यक्ति को अपने लिये आवश्यक न समझती थी। उसकी सुख कल्पनाओं में अभी तक पति का प्रवेश न हुआ था। वह समझती थी स्त्रियां पति के मरने पर इसी लिये रोती हैं कि वह उनका और उनके बच्चों का पालन करता है। मेरे घर में किस बात की कमी है? मुझे इसकी क्या चिन्ता है कि खायेंगे क्या? पहनेंगे क्या? मुझे जिस चीज़ की ज़रूरत होगी बाबू जी तुरंत लादेंगे, अम्मा से जो चीज़ मांगूगी वह तुरत दे देंगी। फिर रोऊं क्यों? वह अपनी मां को रोते देखती तो रोती, पति के शोक से नहीं, मां के प्रेम से। कभी सोचती शायद यह लोग इस लिये रोते हैं कि कहीं मैं कोई ऐसी चीज़ न मांग बैठूं जिसे वह दे न सकें। तो मैं ऐसी चीज़ मांगू होगी क्यों? मैं अब भी तो उनसे कुछ नहीं मांगती, वह आप ही मेरे लिये एक न एक चीज़ नित्य लाते रहते हैं। क्या मैं अब कुछ और हो जाऊंगी? इधर माता का यह हाल

था कि बेटी की सूरत देखते ही आंखों से आंसू की झड़ी लग जाती। बाप की दशा और भी करुणा जनक थी। घर में आना जाना छोड़ दिया। सिर पर हाथ धरे कमरे में अकेले उदास बैठे रहते। उसे विशेष दुख इस बात का था कि सहेलियां भी अब उसके साथ खेलने को न आतीं। उसने उनके घर जाने की माता से आज्ञा मांगी तो वह फूट फूट रोने लगी। माता पिता की यह दशा देखी तो उसने उनके सामने आना छोड़ दिया, बैठी किस्से कहानियां पढ़ा करती, उसकी एकान्तप्रियता का, मां बाप ने कुछ और ही अर्थ समझा। लड़की शोक के मारे घुली जाती है, इस वज्राघात ने उसके हृदय को टुकड़े टुकड़े कर डाला है।

\+ + +

एक दिन हृदयनाथ ने जागेश्वरी से कहा—जी चाहता है घर छोड़ कर कहीं भाग जाऊं। इसका कष्ट अब नहीं देखा जाता!

जागेश्वरी—मेरी तो भगवान से यही प्रार्थना है कि मुझे संसार से उठालें कहां तक छाती पर पत्थर की सिल रक्खूं।

हृदयनाथ—किसी भांति इसका मन बहलाना चाहिये, जिसमें शोक मय विचार आने ही न पायें। हम लोगों को दुःखी और रोते देख कर उसका दुःख और भी दारुण हो जाता है।

जागे०—मेरी तो बुद्धि कुछ काम नहीं करती।

हृदय०—हम लोग यों ही मातम करते रहे तो लड़की की जान पर बन जायगी। अब कभी कभी उसे लेकर सैर करने चली जाया करो। कभी कभी थियेटर दिखा दिया, कभी घर में गाना बजाना करा दिया। इन बातों से उसका दिल बहलता रहेगा।

जागे०—मैं तो उसे देखते ही रो पड़ती हूं। लेकिन अब ज़ब्त करूंगी। तुम्हारा विचार बहुत अच्छा है। बिना दिल बहलाव के उसका शोक न दूर होगा।

हृदय०—मैं भी अब उससे दिल बहलाने वाली बातें किया करूंगा। कल एक सैरबीं लाऊंगा, अच्छे अच्छे दृश्य जमा करूंगा। ग्रामोफ़ोन तो आज ही मंगवाये देता हूं। बस उसे हर वक्त किसी न किसी काम में लगाये रहना चाहिए। एकान्तवास शोक ज्वाला के लिये समीर के समान है।

उस दिन से जागेश्वरी ने कैलाश कुमारी के लिये विनोद और प्रमोद के सामान जमा करने शुरू किये। कैलाशी मां के पास आती तो उसकी आंखों में आंसू की बूंदें न देखती, होठों पर हंसी की आभा दिखाई देती। वह मुसकिरा कर कहती—बेटी आज थियेटर में बहुत अच्छा तमाशा होने वाला है, चलो देख आयें। कभी गंगा स्नान की ठहरती, वहां मां बेटी किश्ती पर बैठ कर नदी में जल विहार करतीं, कभी दोनों संध्या समय पार्क की ओर चली जातीं। धीरे धीरे सहेलियां भी आने लगीं। कभी सब की सब बैठ कर ताश खेलतीं, कभी गातीं बजातीं। पंडित हृदयनाथ ने भी विनोद की सामिग्रियां जुटाईं। कैलाशी को देखते ही मग्न होकर बोलते—बेटी आओ, तुम्हें आज काश्मीर के दृश्य दिखाऊं, कभी कहते आओ आज स्विट्ज़रलैन्ड के अनुपम झीलों और झरनों की छटा देखें, कभी ग्रामोफ़ोन बजा कर उसे सुनाते, कैलाशी इन सैरसपाटों का खूब आनन्द उठाती। इतने सुख से उसके दिन कभी न गुज़रे थे।

* * *

[ २ ]

इस भांति दो वर्ष बीत गये। कैलाशी इन सैरों की इतनी आदी हो गई कि एक दिन भी थियेटर न जाती तो बेकली सी होने लगती।

मनोरंजन नवीनता का दास है और सामानता का शत्रु। थियेटरों के बाद सिनेमा की सनक सवार हुई, साईनेमा के बाद मिस्मरेज़िम और हिप्नोटिज़्म के तमाशों की। ग्रामोफ़ोन के नये रेकार्ड आने लगे। संगीत का चस्का पड़ गया। बिरादरी में कहीं उत्सव होता तो मां बेटी अवश्य जातीं। कैलाशी नित्य इसी नशे में डूबी रहती, चलती तो कुछ गुनगुनाती हुई, किसी से बातें करती तो वही थियेटर और साईनेमा की। भौतिक संसार से अब उसे कोई वास्ता न था, अब उसका निवास कल्पना संसार में था। दूसरे लोक की निवासिनी होकर उसे प्राणियों से कोई सहानुभूति न रही, किसी के दुःख पर ज़रा भी दया न आती। स्वभाव में उच्छृंखलता का विकास हुआ, अपनी सुरुचि पर गर्व करने लगी। सहेलियों से डींगें मारती, यहां के लोग मूर्ख हैं, यह साईनेमा की क़दर क्या करेंगे। इसकी क़दर तो पुर्व के लोग करते हैं। वहां मनोरंजन की सामग्रियां उतनी ही आवश्यक हैं जितनी हवा। तभी तो वह इतने प्रसन्न चित्त रहते हैं, मानो किसी बात की चिन्ता ही नहीं है। यहां किसी को इसका रस ही नहीं, जिन्हें भगवान ने सामर्थ भी दिया है वह भी सरेशाम से मुंह ढांप कर पड़ रहते हैं। सहेलियां कैलाशी की यह गर्व पूर्ण बातें सुनतीं और उसकी और भी प्रशंसा करतीं। वह उनका अपमान करने के आवेग में आप ही हास्यास्पद बन जाती थी।

पड़ोसियों में इन सैर सपाटों की चर्चा होने लगी। लोक सम्मति किसी की रिआयत नहीं करती। किसी ने सिर पर टोपी टेढ़ी रखी और पड़ोसियों की आंखों में खुबा, कोई ज़रा अकड़ कर चला और पड़ोसियों ने आवाज़ कसे। विधवा के लिये पूजा पाट है, तीर्थ व्रत है, मोटा खाना है, मोटा पहनना है, उसे विनोद और विलास, राग और रंग की क्या ज़रूरत? विधाता ने उसके सुख के द्वार बन्द कर दिये हैं। लड़की प्यारी सही, लेकिन शर्म और हया भी तो कोई चीज़ है! जब मां बाप ही उसे सिर चढ़ाये हुये हैं तो उसका क्या दोष? मगर एक दिन आंखें खुलेंगी अवश्य। महिलायें कहतीं बाप तो मर्द हैं, लेकिन मां कैसी है, उसको ज़रा भी विचार नहीं कि दुनिया क्या कहेगी। कुछ उन्हीं की एक दुलारी बेटी थोड़े ही है, इस भांति मन बढ़ाना अच्छा नहीं।

कुछ दिनों तक तो यह खिचड़ी आपस में पकती रही। अंत को एक दिन कई महिलाओं ने जागेश्वरी के घर पदार्पण किया। जागेश्वरी ने उनका बड़ा आदर सत्कार किया। कुछ देर तक इधर उधर की बातें करने के बाद एक महिला बोली—महिलायें रहस्य की बातें करने में बहुत अभ्यस्त होती हैं—बहन, तुम्हीं मज़े में हो कि हंसी खुशी में दिन काट देती हो। हमें तो दिन पहाड़ हो जाता है। न कोई काम न धंधा कोई कहां तक बातें करे?

दूसरी देवी ने आंखें मटकाते हुये कहा—अरे तो यह तो बदे बदे की बात है। सभी के दिन हंसी खुशी से कटें तो रोये कौन। यहां तो सुबह से शाम तक चर्खी चूल्हे ही से छुट्टी नहीं मिलती; किसी बच्चे को दस्त आ रहे हैं तो किसी को ज्वर चढ़ा हुआ है। कोई मिठाइयों की रट लगा रहा है तो कोई पैसों के लिये महनामथ मचाये हुये है। दिन भर हाय हाय करते बीत जाता है। सारे दिन कठपुतलियों की भांति नाचती रहती हूं।

तीसरी रमणी ने इस कथन का रहस्यमय भाव से विरोध किया—बदे की बात नहीं है वैसा दिल चाहिये। तुम्हें तो कोई राजसिंहासन पर बिठा दे तब भी तस्कीन न होगी। तब और भी हाय हाय करोगी।

इस पर एक वृद्धा ने कहा—नौज ऐसा दिल। यह भी कोई दिल है कि घर में चाहे आग लग जाय, दुनिया में कितना ही उपहास हो रहा हो, लेकिन आदमी अपने राग रंग में मस्त रहे! वह दिल है कि पत्थर! हम गृहिणी कहलाती हैं, हमारा काम है अपने गृहस्थी में रत रहना। आमोद प्रमोद में दिन काटना हमारा काम नहीं। और महिलाओं ने इस निर्दय व्यंग पर लज्जित होकर सिर झुका दिया। वह जागेश्वरी की चुटकियां लेनी चाहती थीं, उसके साथ बिल्ली और चूहे की निर्दय क्रीड़ा करना चाहती थीं, आहत को तड़पाना उनका उद्देश्य था। इस खुली हुई चोट ने उनके परपीड़न प्रेम के लिये कोई गुंजाइश न छोड़ी। तुरंत बात पलट दी और स्त्री शिक्षा पर बहस करने लगीं। किन्तु जागेश्वरी को ताड़ना मिल गई। स्त्रियों के विदा होने के बाद उसने जाकर पति से यह सारी कथा सुनाई। हृदयनाथ उन पुरुषों में न थे जो प्रत्येक अवसर पर अपनी आत्मिक स्वाधीनता का स्वांग भरते हैं, हठधर्मी को आत्म स्वातंत्र्य के नाम से छिपाते हैं। वह सचिन्त भाव से बोले तो अब क्या होगा?

जागे—तुम्हीं कोई उपाय सोचो।

हृदयनाथ—पड़ोसियों ने जो आक्षेप किया है वह सर्वथा उचित है। कैलाश कुमारी के स्वभाव में मुझे एक विचित्र अन्तर दिखाई दे रहा है। मुझे स्वयं ज्ञात हो रहा है कि उसके मन बहलाव के लिये हम लोगों ने जो प्रथा निकाली है वह मुनासिब नहीं है। उनका यह कथन सत्य है कि विधवाओं के लिये यह आमोद विनोद वर्जित है। अब हमें यह परिपाटी छोड़नी पड़ेगी।

जागे—लेकिन कैलाशी तो इन खेल तमाशों के बिना एक दिन भी नहीं रह सकती।

हृदयनाथ—उसकी मनोवृत्तियों को बदलना पड़ेगा।

* * *

[ ३ ]

शनैः शनैः यह विलासोन्माद शांत होने लगा। वासना का तिरस्कार किया जाने लगा। पंडित जी संध्या समय ग्रामोफोन न बजा कर कोई धर्मग्रन्थ पढ़ कर सुनाते। स्वाध्याय, संयम, उपासना में मां बेटी रहने लगीं। कैलाशी को गुरु जी ने दीक्षा दी, मोहल्ले और बिरादरी की स्त्रियां आईं उत्सव मनाया गया।

मां बेटी अब किश्ती पर सैर करने के लिये गंगा न जातीं बल्कि स्नान करने के लिये। मंदिरों में नित्य जातीं। दोनों एकादशी का निर्जल व्रत रहने लगीं। कैलाशी को गुरु जी नित्य संध्या समय धर्मोपदेश करते। कुछ दिनों तक तो कैलाशी को यह विचार परिवर्तन बहुत कष्ट जनक मालूम हुआ, पर धर्मनिष्ठा नारियों का स्वाभाविक गुण है, थोड़े ही दिनों में उसे धर्म से रुचि हो गई। अब उसे अपनी अवस्था का ज्ञान होने लगा था। विषय वासना से चित्त आप ही आप खिंचने लगा। 'पति' का यथार्थ आशय समझ में आने लगा था। पति ही स्त्री का सच्चा मित्र, सच्चा पथ दर्शक और सच्चा सहायक है। पति विहीन होना किसी घोर पाप का प्रायश्चित है। मैंने पूर्व जन्म में कोई अकर्म किया होगा। पतिदेव जीवित होते तो मैं फिर माया में फंस जाती। प्रायश्चित का अवसर कहां मिलता। गुरु जी का वचन सत्य है कि परमात्मा ने तुम्हें पूर्व कर्मों के प्रायश्चित का यह अवसर दिया है। वैधव्य यातना नहीं है, जीवोद्धार का साधन है। मेरा उद्धार त्याग विराग भक्ति और और उपासना ही से होगा।

कुछ दिनों के बाद उसकी धार्मिक वृत्ति इतनी प्रबल हुई कि अन्य प्राणियों से वह प्रथक रहने लगी, किसी को न छूती। महरियों से दूर रहती सहेलियों से गले तक न मिलती, दिन में दो दो तीन तीन बार स्नान करती, हमेशा कोई न कोई धर्म ग्रंथ पढ़ा करती। साधु महात्माओं के सेवा सत्कार में उसे आत्मिक सुख प्राप्त होता। जहां किसी महात्मा के आने की ख़बर पाती उनके दर्शनों के लिये विकल हो जाती उनकी अमृतवाणी सुनने से जी न भरता। मन संसार से विरक्त होने लगा। तल्लीनता की अवस्था प्राप्त हो गई। घन्टों ध्यान और चिन्तन में मग्न रहती। सामाजिक बंधनों से घृणा हो गई। हृदय स्वाधीनता के लिये लालयित हो गया। यहां तक की तीन ही वर्षों में उसने सन्यास ग्रहण करने का निश्चय कर लिया।

मां बाप को यह समाचार ज्ञात हुआ तो होश उड़ गये। मां बोली बेटी अभी तुम्हारी उम्र ही क्या है कि तुम ऐसी बातें सोचती हो।

कैलाश कमारी—माया मोह से जितनी जल्द निवृत्ति हो जाय उतना ही अच्छा।

हृदय०—क्या अपने घर में रह कर माया मोह से मुक्त नहीं हो सकती हो। माया मोह का स्थान मन है, घर नहीं।

जागे०—कितनी बदनामी होगा।

कैलाश०—अपने को भगवान के चरणों पर अर्पण कर चुकी तो मुझे बदनामी की क्या चिन्ता।

जागे०—बेटी तुम्हें न हो हमको तो है। हम तो तुम्हारा ही सहारा है। तुमने जो सन्यास ले लिया तो हम किस आधार पर जियेंगे?

कैलाश०—परमात्मा ही सब का आधार है। किसी दूसरे प्राणी का आश्रय लेना भूल है।

दूसरे ही दिन यह बात मोहल्ले वालों के कानों में पहुंच गई। जब कोई अवस्था असाध्य हो जाती है तो हम उस पर व्यंग करने लगते हैं। यह तो होना ही था, नई बात क्या हुई, लड़कियों को इस तरह स्वच्छन्द नहीं कर दिया जाता. फूले न समाते थे कि लड़की ने कुल के नाम को उज्जवल कर दिया। पुराण पढ़ती है उपनिषद और वेदान्त का पाठ करती है। धार्मिक समस्याओं पर ऐसी ऐसी दलीलें करती है कि बड़े बड़े विद्वानों की ज़बान बन्द हो जाती है. तो अब क्यों पछताते है। भद्र पुरुषों में कई दिनों तक यही आलोचना होती रही। लेकिन जैसे अपने बच्चे को दौड़ते दौड़ते धमसे गिर पड़नेपर हम पहले क्रोध के आवेश में उसे झिड़कियां सुनाते हैं, इसके बाद गोद में उठा कर आंसू पोंछने और फुसलाने लगते हैं, उसी तरह इन भद्र पुरुषों ने व्यंग के बाद इस गुत्थी को सुलझाने का सोचना शुरु किया। कई सज्जन हृदयनाथ के पास आये और सिर झुकाकर बैठ गये। विषय का आरम्भ कौन करे।

कई मिनट के बाद एक सज्जन ने कहा—सुना है डाकुर गौड़ का प्रस्ताव आज बहुमत से स्वीकृत हो गया था।

दूसरे महाशय बोले—यह लोग हिन्दू-धर्म का सर्वनाश करके छोड़ेंगे।

तीसरे महानुभाव ने फ़रमाया—सर्वनाश तो हो ही रहा है, अब और कोई क्या करेगा। जब हमारे साधु महात्मा, जो हिन्दू-जाति के स्तम्भ हैं, इतने पतित हो गये हैं कि भोली भाली युवतियों को बहकाने में संकोच नहीं करते तो, सर्वनाश होने में रह ही क्या गया।

हृदयनाथ—यह विपत्ति तो मेरे सिर ही पड़ी हुई है। आप लोगों को तो मालूम होगा।

पहिले महाशय—आप ही के सिर क्यों हम सभी के सिर पड़ी हुई है।

दूसरे महाशय—समस्त जाति के सिर कहिये।

हृदयनाथ—उद्धार का कोई उपाय सोचिये।

पहले महाशय—आप ने समझाया नहीं ?

हृदयनाथ—समझा के हार गया। कुछ सुनती ही नहीं।

तीसरे महाशय—पहले ही भूल हुई। उसे इस रास्ते पर डालना ही न चाहिये था।

पहले महा०—उसपर पछताने से क्या होगा। सिर पर जो पड़ी है उसका उपाय सोचना चाहिये। आप ने समाचार पत्रों में देखा होगा, कुछ लोगों की सलाह है कि विधवाओं से अध्यापकों का काम लेना चाहिये। यद्यपि मैं इसे भी बहुत अच्छा नहीं समझता, पर सन्यासिनी बनने से तो कहीं अच्छा है। लड़की अपनी आंखों के सामने रहेगी। अभिप्राय केवल यही है कि कोई ऐसा काम होना चाहिये जिसमें लड़की का मन लगे। किसी अवलम्ब के बिना मनुष्य को भटक जाने की शंका सदैव बनी रहती है जिस घर में कोई नहीं रहता उसमें चमगादड़ बसेरा लेते हैं।

दूसरे महाशय—सलाह तो अच्छा है। मोहल्ले की दस पांच कन्यायें पढ़ने के लिये बुला ली जायें। उन्हें किताबें गुड़ियां आदि इनाम मिलता रहे तो वह बड़े शौक से आयेंगी। लड़की का मन तो लग जायगा ?

हृदयनाथ—देखा चाहिये। भर सक समझाऊंगा।

ज्यों ही यह लोग विदा हुये, हृदय नाथ ने कैलाश कुमारी के सामने यह तजवीज़ पेश की। कैलाशी को सन्यस्त के उच्चपद के सामने अध्यापका बनना अपमान जनक जान पड़ता था। कहां वह महात्माओं का सत्संग, वह पर्वतों की गुफ़ा, वह सुरम्य प्राकृतिक दृश्य, वह हिमराशि की ज्ञान-मय ज्योति, वह मानसरोवर और कैलाश की शुभ्र छटा, वह आत्मदर्शन की विशाल कल्पनायें, और कहां बालिकाओं को चिड़ियों की भांति पढ़ाना। लेकिन हृदयनाथ कई दिनों तक लगातार सेवा धर्म का महात्म उसके हृदय पर अंकित करते रहे। सेवा ही वास्तविक सन्यास है। सन्यासी केवल अपनी मुक्ति का इच्छुक होता है, सेवा-व्रत-धारी अपने को परमार्थ की वेदी पर बलि दे देता है। इसका गौरव कहीं अधिक है। देखो ऋषियों में दधीचि का जो यश है, हरिश्चन्द्र की जो कीर्ति है, उसकी तुलना और कहां की जा सकती है। सन्यास स्वार्थ है, सेवा त्याग है, आदि। इस कथन का उपनिषदों और वेद मंत्रों से पुष्टि की। यहां तक कि धीरे धीरे कैलाशी के विचारों में परिवर्तन होने लगा। पंडित जी ने मोहल्ले वालों की लड़कियों को एकत्र किया, पाठशाला का जन्म हो गया। नाना प्रकार के चित्र और खिलौने मंगाये गये। पंडित जी स्वयं कैलाश कुमारी के साथ लड़कियों को पढ़ाते। कन्यायें शौक से आतीं। उन्हें यहां की पढ़ाई खेल मालूम होती। थोड़े ही दिनों में पाठशाला की धूम हो गई, अन्य मोहल्लों की कन्यायें भी आने लगीं।

* * *

[ ४ ]

कैलाश कुमारी की सेवा-प्रवृत्ति दिनों दिन तीव्र होने लगी। दिन भर लड़कियों को लिये रहती कभी पढ़ाती, कभी उनके साथ खेलती, कभी सीना पिरोना सिखाती। पाठशाला ने परिवार का रूप धारण कर लिया। कोई लड़की बीमार होजाती तो तुरन्त उसके घर जाती, उसकी सेवा शुश्रूषा करती, गाकर या कहानियां सुनाकर उनका दिल बहलाती।

पाठशाला को खुले हुए साल भर हुआ था। एक लड़की को, जिससे वह बहुत प्रेम करती थी, चेचक निकल आई। कैलाशी उसे देखने गई। मां बाप ने बहुत मना किया पर उसने न माना, कहा तुरत लौट आऊंगी। लड़की की हालत ख़राब थी। कहां तो रोते रोते तालू सूखता था, कहां कैलाशी को देखते ही मानो सारे कष्ट भाग गये। कैलाशी एक घंटे तक वहां रही। लड़की बराबर उससे बातें करती रही है। लेकिन जब वह चलने को उठी तो लड़की ने रोना शुरू किया। कैलाशी मजबूर होकर बैठ गई। थोड़ी देर के बाद जब वह फिर उठी तो फिर लड़की की यही दशा हो गई। लड़की उसे किसी तरह छोड़ती न थी। सारा दिन गुज़र गया। रात को भी लड़की ने न आने दिया। हृदयनाथ उसे बुलाने को बार बार आदमी भेजते पर वह लड़की को छोड़ कर न जा सकती। उसे ऐसी शंका होती थी कि मैं यहां से चली और लड़की हाथ से गई। उसकी मां विमाता थी। इससे कैलाशी को उसके ममत्व पर विश्वास न होता था। इस प्रकार वह तीन दिनों तक वहां रही, आठों पहर बालिका के सिरहाने बैठी पंखा झलती रहती। बहुत थक जाती तो दीवार से पीठ टेक लेती। चौथे दिन लड़की की हालत कुछ संभलती हुई मालूम हुई तो वह अपने घर आई। मगर अभी स्नान भी न करने पाई थी कि आदमी पहुंचा। जल्द चलिये लड़की रो रो कर जान दे रही है।

हृदयनाथ ने कहा—कह दो अस्पताल से कोई नर्स बुला लें।

कैलाश कुमारी—दादा आप व्यर्थ में झुंझलाते हैं। उस बिचारी की जान बच जाये मैं तीन दिन नहीं, तीन महीने उसकी सेवा करने को तैयार हूं। आख़िर यह देह किस दिन काम आयेगा।

हृदय०—तो और कन्यायें कैसे पढ़ेंगी?

कैलाशी—दो एक दिन में वह अच्छी होजायगी, दाने मुरझाने लगे हैं, तब तक आप ज़रा इन लड़कियों की देख भाल करते रहियेगा।

हृदय०—यह बीमारी छूत से फैलती है।

कैलाशी—(हंसकर) मर जाऊंगी तो आप के सिर से एक विपत्ति टल जायगी, यह कह कर उसने उधर की राह ली। भोजन की थाली परसी रह गई।

तब हृदयनाथ ने जागेश्वरी से कहा—जान पड़ता है बहुत जल्द यह पाठशाला भी बन्द करनी पड़ेगी।

जागे०—बिना मांझी के नाव का पार लगना कठिन है। जिधर हवा पाती है उधर ही बह जाती है।

हृदय०—जो रास्ता निकालता हूं वही कुछ दिनों के बाद किसी दलदल में फंसा देता है। अब फिर बदनामी के सामान होते नज़र आ रहे हैं। लोग कहेंगे दूसरों के घर जाती है और कई कई दिन पड़ी रहती है। क्या करूं कह दूं लड़कियों को न पढ़ाया करो?

जागे०—इसके सिवाय और हो ही क्या सकता है।

कैलाश कुमारी दो दिन के बाद लौटी तो हृदयनाथ ने पाठशाला बन्द कर देने की समस्या उसके सामने रक्खी। कैलाशी ने तीव्र स्वर से कहा अगर आप को बदनामी का इतना भय है तो मुझे विष दे दीजिये। इसके सिवाय बदनामी से बचने का और कोई उपाय नहीं है।

हृदय०—बेटी संसार में रह कर तो संसार की सी करनी ही पड़ेगी।

कैलाशी—तो कुछ मालूम भी तो हो कि संसार

मुझ से क्या चाहता है। मुझ में जीव है, चेतना है, जड़ क्योंकर बन जाऊं? मुझ से यह नहीं हो सकता कि अपने को अभागिनी, दुखिया समझूं और एक टुकड़ा रोटी खा कर पड़ी रहूं। ऐसा क्यों करूं। संसार मुझे जो चाहे समझे, मैं अपने को अभागिनी नहीं समझती। मैं अपने आत्मसम्मान की रक्षा आप कर सकती हूं। मैं इसे अपना घोर अपमान समझती हूं कि पग पग पर मुझ पर शंका की जाय, नित्य कोई चरवाहों की भांति मेरे पीछे लाठी लिये घूमता रहे कि किसी के खेत में न जा पड़ूं। यह दशा मेरे लिये असह्य है।

यह कह कर कैलाश कुमारी वहां से चली गई कि कहीं मुंह से अनर्गल शब्द न निकल पड़ें। इधर कुछ दिनों से उसे अपनी बेकसी का यथार्थ ज्ञान होने लगा था। स्त्री पुरुष की कितनी आधीन है, मानो स्त्री को विधाता ने इसी लिये बनाया है कि पुरुषों के आधीन रहे! यह सोच कर वह समाज के अत्याचार पर दांत पीसने लगती थी।

पाठशाला तो दूसरे ही दिन से बन्द हो गई, किन्तु उसी दिन से कैलाश कुमारी को पुरुषों से जलन होने लगी। जिस सुख भोग से प्रारब्ध हमें वंचित कर देता है उससे हमें द्वेष हो जाता है। गरीब आदमी इसी लिये तो अमीरों से जलता है और धन की निन्दा करता है। कैलाशी बार बार झुंझलाती कि स्त्री क्यों पुरुष पर इतनी अवलम्बित है। पुरुष क्यों स्त्री के भाग्य का विधायक है। स्त्री क्यों नित्य पुरुषों का आश्रय चाहे, उनका मुंह ताके? इसी लिये न कि स्त्रियों में अभिमान नहीं है, आत्म-सम्मान नहीं है। नारी हृदय के कोमल भाव, उसे कुत्ते का दुम हिलाना मालूम होने लगा। प्रेम कैसा? यह सब ढोंग है। स्त्री पुरुष के आधीन है, उसकी खुशामद न करे, सेवा न करे तो उसका निर्वाह कैसे हो।

एक दिन उसने अपने बाल गूंथे और जूड़े में एक गुलाब का फूल लगा लिया। मां ने देखा तो ओंठ से जीभ दबा ली। महरियों ने छाती पर हाथ रक्खे।

इसी तरह उसने एक दिन रंगीन रेशमी साड़ी पहन ली। पड़ोसिनों में इस पर खूब आलोचनायें हुईं।

उसने एकादशी का व्रत रखना छोड़ दिया जो पिछले ८ वर्षों से रखती आई थी। कंघी और आईने को वह अब त्याज्य न समझती थी।

सहालग के दिन आये। नित्य प्रति उसके द्वार पर से बरातें निकलतीं। मोहल्ले की स्त्रियां अपनी अपनी अटारियों पर खड़ी हो कर देखतीं। [illegible] प्रकार पर टीकायें होतीं [illegible] एक आंख देखे न रहा [illegible] कैलाशकुमारी कभी भूल कर भी इन जलूसों को न देखती। कोई बरात या विवाह की बात चलती तो वह मुंह फेर लेती। उसकी दृष्टि में वह विवाह नहीं, भोली भाली [illegible] शिकार था। बरातों को वह शिकारियों के कुत्ते समझती। यह विवाह नहीं है, स्त्री का बलिदान है!

* * *

( ५ )

तीजों का व्रत आया। घरों में सफ़ाई होने लगी। रमणियां इस व्रत को रखने की तैयारियां करने लगीं। जागेश्वरी ने भी व्रत का सामान किया। नई नई साड़ियां मंगवाईं। कैलाशकुमारी के ससुराल से इस अवसर पर कपड़े, मिठाइयां और खिलौने आया करते थे। अब की भी आये। यह विवाहिता स्त्रियों का व्रत है। इसका फल है पति का कल्याण। विधवायें भी इस

व्रत का यथोचित रीति से पालन करती हैं। पति से उनका सम्बन्ध शारीरिक नहीं, वरन अध्यात्मिक होता है। उसका इस जीवन के साथ अन्त नहीं होता, अनन्त काल तक जीवित रहता है। कैलाश कुमारी अब तक यह व्रत रखती आई थी। अबकी उसने निश्चय किया मैं यह व्रत न रक्खूंगी। मां ने सुना तो माथा ठोंक लिया। बोली बेटी यह व्रत रखना तुम्हारा धर्म है।

कैलाशी—पुरुष भी स्त्रियों के लिये कोई व्रत रखते हैं?

जागे०—मरदों में इसकी प्रथा नहीं है।

कैलाश—इसी लिये न कि पुरुषों को स्त्रियों की जान उतनी प्यारी नहीं होती जितनी स्त्रियों को पुरुषों की जान।

जागे०—स्त्रियां पुरुषों की बराबरी कैसे कर सकती हैं। उनका तो धर्म है अपने पुरुष की सेवा करना।

कैलाश—मैं इसे अपना धर्म नहीं समझती। मेरे लिये अपनी आत्मा की रक्षा के सिवाय और कोई धर्म नहीं है।

जागे०—बेटी ग़ज़ब हो जायगा। दुनिया क्या कहेगी।

कैलाश—फिर वही दुनिया! अपनी आत्मा के सिवाय मुझे किसी का भय नहीं।"

हृदयनाथ ने जागेश्वरी से यह बातें सुनीं तो चिन्ता सागर में डूब गये। इन बातों का क्या आशय? क्या आत्म-सम्मान का भाव जागृत हुआ है? या नैराश्य की क्रूर क्रीड़ा है। धनहीन प्राणी को जब कष्ट निवारण का कोई उपाय नहीं रह जाता तो वह लज्जा को त्याग देता है। निस्सन्देह नैराश्य ने यह भीषण रूप धारण किया है। सामान्य दशाओं में नैराश्य अपने यथार्थ रूप में आता है, पर गर्वशील प्राणियों में वह परिमार्जित रूप ग्रहण कर लेता है। हृदय, गत कोमल भावों का अपहरण कर देता है—चरित्र में अस्वाभाविक विकास उत्पन्न कर देता है—मनुष्य लोकलाज और उपहास की ओर से उदासीन हो जाता है यह नैराश्य की अन्तिम अवस्था है। नैतिक बंधन टूट जाते हैं।

हृदयनाथ इन्हीं विचारों में मग्न थे कि जागेश्वरी ने कहा अब क्या करना होगा?

हृदय—क्या बताऊं।

जागे०—कोई उपाय है?

हृदय०—बस एक ही उपाय है, पर उसे ज़बान पर नहीं आ सकता!

\+ + +

# अबल-विधवा।

[ ले० श्री० "विक्रम" ]

हरे चन्द्र ! तू क्यों करता है मुझ अबला पर अत्याचार।
सह न सकूंगी तेरी शीतल किरणों का मैं कोमल भार॥
तेरी सुधामयी किरनें हैं विषमय तीरों की बौछार।
लम्पट पुरुषों के सम तू क्यों करता है गर्हित व्यवहार?

( २ )

इस विराग के श्वेत-वसन पर उठे न क्या श्रद्धा के भाव?
क्या इन कङ्कन-हीन करों पर हुआ न करुणा-रस का स्राव?
क्या इस सेंदुर हीन मांग पर तुझे न लज्जा आई चाँद?
क्या मेरे बिखरे बालों पर तू ने तरस न खाई चाँद?

( ३ )

क्या इस विन्दु विहीन भाल को देख नहीं पाया तू चाँद?
मुझे बतादे किस धोखे से मेरे ढिग आया तू चाँद?
आदि काल से देख रहा हूं कलुषित तेरा कोमल अङ्क?
क्या ईर्षा से प्रेरित होकर मुझे लगायेगा "अकलङ्क"?

( ४ )

हाय! विवशतः होता जाता है मेरे तन में रोमाञ्च,
किस का पाहन हृदय न पिघला देगी तेरी मधुमय आंच?
हरे निर्दयी, किस अनर्थ का करता है तू आयोजन।
किस अनिष्ट की ओर खींचता जाता है तू मेरा मन?

( ५ )

दौड़ो! अपना सारा बल ले कर हे स्मृति के पावन दूत!
टूट न जाये धक्का खाकर मर्य्यादा का कच्चा सूत॥
तितर बितर होती जाती है संयम की सारी सेना॥
इस दुर्बल मानस के कारण मुझे न फिर गाली देना॥

( ६ )

अखिल-प्रकृति की प्रबल शक्तियां से करती हूं मैं संग्राम।
कब तक रमणी की लज्जा का व्यूह सकेगा, रिपुदल थाम?
बच न सकूंगी उच्चादर्शों के इस सूक्ष्म-कवच की ओट।
सह न सकेगो ख़्याली बख़्तर व्यवहारिक शस्त्रों की चोट।

( ७ )

मानस-सर में रह कर मुझको है जल-कण का छूना पाप।
अनल कुण्ड के बीच बसूं पर लगे न मेरे तन को ताप!
हरे भरे उपवन में रह कर है निषिद्ध फूलों का बास।
मधुर रसीले इन अधरों पर कभी न वाञ्छित सुख-मय हास॥

( ८ )

है विकसित यौवन, पर दूषित है मादकता का सञ्चार।
बहती प्रबल वेग की आँधी, पर वर्जित है मुझे बयार॥
प्रखर धार में फेंक दिया, पर दिया न बहने का अधिकार।
अगर डूब मरने पाती मैं तो भी हो जाता निस्तार॥

( ९ )

कैसे देवी बन सकती हूं भगवन्! इन असुरों के बीच।
जिधर निकलती उधर छेड़ते हैं, कुत्सित मन वाले नीच!!
किया विधाता ने नारी का पुरुषों पर आश्रित निर्माण।
यदि आश्रय दाता धोखा दें, तो किस विधि अबला का त्राण॥

( १० )

हे भगवन् दो इन पुरुषों को निज मर्य्यादा का सम्मान।
या वह बल दे जिससे, अपने कर से हो अपना कल्यान॥
विधवा-पन की जो महिमा का करते हैं गौरव मय गान।
वही चलाते हैं क्यों उन पर मतवाले नयनों के बान?

( ११ )

उच्च शिखर से विश्वप्रेम का जो हमको देते उपदेश।
वही हमारा मन हरने को धारण करते नाना वेष॥
धृष्ट कुटिल भ्रमरों से घिर कर, रहे अछूता क्यों कर फूल?
कब तक पौधा जी सका है पा कर जल वायू प्रतिकूल?

( १२ )

उठें न क्यों कर प्रलोभनों से उद्वेजित हो मनोविकार।
सुस्थिर सर में भी झोंकों से उठे न क्यों लहरों का तार?
मनोवेग की रगड़ मिटा देती है अस्फुट-स्मृति का दाग़।
प्रबल मोह की आँधी में बुझता विवेक का मन्द चिराग़।

( १३ )

जो बहनें इस कठिन परीक्षा से निकला करतीं बेदाग़।
त्रिभुवन का स्वामी करता है उनके चरणों में अनुराग।
सीता, सावित्री का सत् भी, है उनके चरणों की धूल।
स्वयं विधाता उन्हें चढ़ाता है अपनी श्रद्धा का फूल॥

( १४ )

मुझ दुर्बल-हृदया को दुर्लभ है वह दैवी पदाधिकार।
यद्यपि लज्जा-वश न करूंगी खुल कर दुर्बलता स्वीकार॥
पर तुमसे क्या छिपा हुआ है हे समाज के चतुर सुजान!
कर सकते हो सहृदय होकर मेरे भावों का अनुमान॥

( १५ )

यदि निर्बल को घृणित समझ कर जाने दोगे उसकी राह।
अधःपतन के साथ उसी के होगी सारी सृष्टि तबाह॥
कर निर्बल का त्याग न होगा केवल सबलों का उत्कर्ष।
ले कर डूब मरेगा अबला, सबला के ऊंचे आदर्श!!

( १६ )

हे समाज! यदि तुझको दुनिया में रखना है ऊंचा माथ
तो आगे बढ़ जीवन यात्रा में विधवा को लेकर साथ॥
उच्चकोटि की विधवाओं का कर तू देवी-सम सम्मान।
अधम कोटि को समझ मानवी, रच दे उनके योग विधान॥

* * *

## सूचना।

—○:०:○—

पत्रव्योहार के समय ग्राहकों को अपना ग्राहक—नम्बर अवश्य लिखना चाहिए अन्यथा पत्रोत्तर न दिया जा सकेगा।

# भारतीय विधवाओं का सुधार।

[ ले॰ श्रीयुत शीतला सहाय जी, बी॰ ए॰, सम्पादक 'स्वराज' ]

भारतवर्ष में संसार के सब देशों से, सब से अधिक विधवाएं पाई जाती हैं जैसा कि निम्न लिखित अंको से प्रकट होगा ?

| देश | | | विधवाएं |
|---|---|---|---|
| यूनाईटेड् किंगडम् | ... | ... | ७ फ़ी सदी |
| डेनमार्क | ... | ... | ८ ,, |
| नौरवे | ... | ... | ८ ,, |
| स्वीडन् | ... | . | ८ ,, |
| फ़िनलैण्ड | ... | ... | ८ ,, |
| स्वीज़रलैण्ड | ... | ... | ८ ,, |
| जरमनी | ... | ... | ६ ,, |
| प्रशा | ... | ... | ६ ,, |
| बेवेरिया | ... | ... | ८ ,, |
| वरटम्बर | ... | ... | ८ ,, |
| हौलेण्ड | .. | ... | ७ ,, |
| बेलजियम | ... | ... | ८ ,, |
| फ्रांस | ... | ... | १२ ,, |
| इटाली | ... | ... | ६ ,, |
| सरविया | ... | ... | ७ ,, |
| औसट्रेलिया | ... | ... | ६ फ़ी सदी |
| न्यूज़ीलैन्ड | ... | ... | ५ ,, |
| केप कोलोनी | ... | ... | ५ ,, |
| हिन्दोस्तान | ... | ... | १८ ,, |

समस्त भारतवर्ष में १५ और ४० वर्ष के बीच की अवस्था वाली स्त्रियां ११ फ़ी सदी विधवाएं हैं, हिन्दुओं में मुसलमानों से अधिक विधवाएं पाई जाती हैं। इस अवस्था की हिन्दुओं में १२ फ़ी सैकड़ा और मुसलमानों में ६ फ़ी सैकड़ा पाई जाती हैं। भारतवर्ष के किसी प्रान्त में विधवाओं की संख्या बहुत अधिक है और किसी में बहुत कम।

उत्तर पश्चिमीय सीमा प्रान्त में ६ फ़ी सदी, काश्मीर में ७, मध्यप्रान्त, बरार और पंजाब में ८, बंबई, मदरास, संयुक्त प्रान्त अवध, कोचिन और मध्य भारत के देशी रियासतों में ११, मैसूर और आसाम में १३ और बंगाल में १६ फ़ी सैकड़ा विधवाएं पाई जाती हैं।

| देश | | | अविवाहित प्रौढ़ |
|---|---|---|---|
| यूनाईटेड किंगडम | ... | | ६० फ़ी सदी |
| डनमार्क | .. | ... | ५८ ,, |
| नौरवे | ... | ... | ६१ ,, |
| स्वीडन | .. | ... | ६० ,, |
| फ़िनलैन्ड | . | ... | ५६ ,, |
| स्वीज़रलैंड | . | ... | ५६ ,, |
| जर्मनी | .. | ... | ५७ ,, |
| परशिया | . | ... | ५७ ,, |
| बवेरिया | ... | ... | ५६ ,, |
| वरटमबर्ग | ... | ... | ५६ ,, |
| वेडन् | . | ... | ५६ फ़ी सदी |
| हौलैण्ड | ... | ... | ६० ,, |
| बेलजियम | ... | . | ५८ ,, |
| फ्रांस | ... | ... | ४७ ,, |
| इटाली | ... | .. | ५५ ,, |
| सर्विया | ... | ... | ५१ ,, |
| आस्ट्रेलियन कामनवेल्थ | . | ... | ६२ ,, |
| न्यूज़ीलैण्ड | | ... | ६१ ,, |
| केप कोलोनी | | ... | ६२ ,, |
| भारतवर्ष | .. | ... | १४ ,, |
| जापान | .. | ... | ६४ ,, |

बंगाल को छोड़ कर और प्रान्तों में ऊंची ज़ातों में, नीचो ज़ातों से अधिक विधवाएं हैं। बिहार और उड़ीसा में ब्राह्मण, बाभन, कायस्थ और राजपूतों में २० और ४० वर्ष की अवस्था के दरमियान की स्त्रियों में २० फ़ी सदी विधवाएं हैं। चमार, चाबर, धनुक, धोबी, गोआला, कुम्हार, कोरे, लुहार, मुसैर, और तेलियों में केवल १३ फ़ी सदी विधवाएं हैं। बम्बई में ब्राह्मणों में २५ फ़ी सदी, मरहठा २० फ़ी सदी विधवाएं पाई जाती हैं। मध्यप्रान्त, बरार, संयुक्त प्रान्त, पंजाब और मद्रास की भी यही दशा है। निम्न लिखित अंक भी विधवाओं की दशा पर बहुत कुछ प्रकाश डालते हैं:—

## हिन्दू फ़ी हज़ार विधवाऐं।

| स्त्रियां | | | १८८१ | १८९१ | १९०१ | १९११ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ० — ५ | वर्ष | .. | ३ | १ | १ | १ |
| ५ —१० | ,, | ... | ... | ४ | ६ | ५ |
| १०—१५ | ,, | ... | २१ | १६ | २१ | १७ |
| १५—२० | ,, | ... | ५० | ३८ | ४९ | ४२ |
| २०—३० | ,, | ... | १०४ | ८६ | १०१ | ९० |
| ३०—४० | ,, | ... | २३९ | २१६ | २२९ | २१४ |
| ४०—६० | ,, | ... | ५३१ | ५३२ | ५२२ | ५२३ |
| ६० और उसके ऊपर ... | | | ८५५ | ८६१ | ८४२ | ८५० |

इन अंकों का देखने से पता चलता है कि समाज सुधारकों के कठिन परिश्रम करते हुए भी हिन्दू समाज ने इस प्रश्न को अर्थात् विधवाओं की संख्या कम करने में, आशाजनक सफलता नहीं प्राप्त की। १८८१ से १९११ तक अर्थात् गत ३० वर्षों में हिन्दु विधवाओं की संख्या ज्यों की त्यों ही रहीं। १९११ में १९०१ से कम विधवाऐं पाई जाती थीं किन्तु १८९१ के अंको से मुक़ाबिला करने पर मालूम होता है कि १९११ में, १८९१ से विधवाओं की संख्या कहीं ज्यादा बढ़ गई थी। १८८१ में हिन्दुओं में १८७ फ़ी हज़ार विधवाएं पाई जाती थीं। १८९१ में १७६, १९०१ में १८० और १९११ में १७३। इस लिए हम यह तो नहीं कह सकते कि विधवाओं की संख्या पहले से बढ़ती आ रही है किन्तु यह ज़रूर कह सकते हैं कि विधवाओं के सम्बन्ध में हिन्दू समाज ने जगत प्रसिद्ध संकीर्णता और स्थित पालकता का परिचय दिया है।

विधवाओं की इतनी भारी संख्या भारत-में देख कर किस भारतीय का दिल न भर जायगा? सवाल उठता है कि विधवाओं का हित कैसे हो सकता है। विधवाओं की यातनाएं कैसे कम की जा सकती हैं। और विधवाओं की संख्या कैसे कम की जा सकती हैं? किन्तु इन प्रश्नों के एक एक प्रश्न अपनी जगह बहुत महत्वपूर्ण हैं और एक आदमी एक ही लेख मे इन सब बातों पर विस्तार पूर्वक नहीं लिख सकता इसलिये हम इस प्रश्न पर केवल संक्षिप्त रूप से और केवल इसके चन्द पहलुओं पर ही विचार करेंगे।

## विधवा-समस्या क्या है ?

जिस समय कोई राष्ट्र विधवा समस्या को हल करने का विचार करता है उस समय उस के सामने दो प्रश्न पेश होते हैं। जवान विधवाओं को कुमार्ग से कैसे बचाया जाय, और प्रौढ़ों का पालन पोषण कैसे हो ? विधवा विवाह की प्रथा जो पाश्चात्य देशों में प्रचलित है, इन्हीं दोनों प्रश्नों का एक उत्तर है। इस तरीके से जवान विधवायें प्राकृतिक नियमों से युद्ध न करके गृहस्थ जीवन में दूसरी बार प्रवेश कर, जाति में सदाचार और पवित्रता क़ायम रखती हैं और साथ ही साथ पालन पोषण के लिये हर एक प्रकार की आफ़त से बच जाती हैं। इस तरीक़े में एक कठिनाई अवश्य आती है और वह यह कि स्त्री को अपना दूसरा विवाह करते समय अपने बच्चों को छोड़ना पड़ता है। जहां पर माता का पालन पोषण पुत्र पर जायज़ नहीं समझा गया है वहां इन्स्योरेन्स (Insurance) की प्रथा चल पड़ी है और पति अपने मृत्यु के बाद अपनी स्त्री और छोटे बच्चों के पालन पोषण के लिये अपनी ज़िन्दगी का बीमा करा देते हैं।

जो क़ौमें युद्ध शील होती हैं, जिन के युवक अकसर लड़ाई में मारे जाते हैं, जो क़ौमें संख्या में उन्नति करती रहती हैं, उनके यहां स्वाभाविक है कि किसी भी बच्चा पैदा कर सकने वाली औरत को बेकार नहीं छोड़ सकते; वहां विधवाओं की समस्या आसानी से हल हो जाती है किन्तु जहां स्त्रियों की संख्या अधिक है और कुवांरी लड़कियां काफ़ी मिल जाती हैं वहां विधवा विवाह में हर तरह की कठिनाई हो सकती है।

भारतवर्ष ने विधवा-समस्या को पाश्चात्य देशों से बिलकुल विपरीत तरीक़े से हल किया था।

विधवा विवाह की प्रथा यहां द्विजों में कभी भी उचित नहीं समझी गई। द्विज लोगों के यहां स्त्रियों के लिये परम सौभाग्य की बात पुत्रोत्पत्ति मानी जाती थी और पुत्र के हृदय पर मातृ-स्नेह और मातृ-सेवा का उपदेश बहुत ज़ोरों से साथ अङ्कित किया जाता था। इस लिये पति से मर जाने पर पुत्र का मुंह देख कर ही द्विज स्त्री अपना वैधव्य व्यतीत करती थीं। प्रौढ़ स्त्री का वैधव्य काटने के लिये द्विजों में, आर्य जाति ने पुत्र को ही निश्चय किया था। पश्चमीय देशों के लोग आज अपने बुढ़ापे के लिये या मर जाने पर अपनी स्त्री के लिये अपने आमदनी का कुछ अंश बीमा कम्पनियों (Life Insurance Companies) में जमा करते रहते हैं किन्तु आर्य जाति का बीमा-घर पुत्रों का शरीर और आत्मा था। अपनी कमाई का सारा धन द्विज पुत्र की शिक्षा और उन्नति में लगाता था और पुत्र बड़े पर माता पिता के बुढ़ापे में, उनकी सेवा करता था। पिता के मर जाने पर माता का पालन पोषण करता था। मतलब यह कि आर्य द्विजों का बैंक या बीमा घर उनका पुत्र ही होता था और और यह भी एक कारण था कि आर्य सभ्यता में पुत्र की इतनी आवश्यकता मानी गई है। युवती विधवाओं के मौजूद होते हुए समाज सदाचार और पवित्रता क़ायम रखने के लिये प्राचीन हिन्दू कुटुम्ब की मर्यादा और नीति के नियमों के प्रचार पर भरोसा करता था।

पति के साथ भस्म हो जाने की राक्षसी प्रथा ने (क्योंकि सुलोचना ही के सती होने की प्रथा रामायण में पाई जाती है) भारत में हिन्दू सभ्यता के और हिन्दूराज्य के पतन के बाद उन्नति पाई है। यह भी विधवा-समस्या के हल करने का एक साधन था। मालूम यह होता है कि हिन्दू जाति का चरित्र-बल घट गया, बाल

विवाह और बहु-विवाह की कुप्रथा से विधवाओं की संख्या बढ़ने लगी, पुत्रों में मातृ स्नेह कम होने लगा, विधवा स्त्रियों को संसार में जीवित रहना, अग्नि में भस्म होने से ज़्यादा दुखदाई मालूम होने लगा, उस समय सती होने की प्रथा का प्रचलन और विकास हुआ किन्तु अंगरेज़ी शासन ने इस घृणित और निन्दनीय प्रथा को बन्द करा दिया। इस लिये आज कल हिन्दू जाति के सामने यह सवाल पेश है कि विधवा समस्या क्योंकर हल की जाय?

विधवाओं की वर्तमान यातना पूर्ण दशा को सविस्तार वर्णन करने की मुझे आवश्यकता नहीं। किन्तु सारे संसार में विधवा की संख्या में अव्वल होने के दुर्भाग्य को देखकर किस के हृदय को दुःख न होगा? जैसा ऊपर के अङ्कों से प्रकट होगा बंगाल में विधवाओं की संख्या सब से ज़्यादा है। वहां पर विधवाओं के साथ समाज ने जो जो अत्याचार जायज़ कर रक्खे हैं, सुन कर रोयें खड़े हो जाते हैं। पहली बात तो यह होती है कि विधवा के समस्त आभूषण छीन लिये जाते हैं, सर के बाल मुड़ा दिये जाते हैं, एकादशी प्रदोष, अष्टमी दूसरे चौथे किसी न किसी तिथि के नाम पर उसे उपवास कराया जाता है, बाज़ार की बनी हुई कोई चीज़ नहीं दी जाती अपने हाथ से ही भोजन बनाना पड़ता है। इत्यादि। मैं यह जानता हूं कि यह सब बातें समाज ने, विधवाओं को ख़ामख़्वाह कष्ट पहुंचाने के निमित्त से नहीं क़ायम की हैं। इन का मतलब यह है कि विधवा शरीर से इतनी दुर्बल रहे कि किसी प्रकार से समाज में अत्याचारी नियमों के व्यतिक्रम करने का कारण न बन जायं किन्तु यह तरीक़ा बहुत अमानुषिक और निर्दय-पूर्ण जान पड़ता है और इतने दिनों के इतिहास ने भी यह सिद्ध कर दिया है कि समाज इस प्रकार से, सच्चरित्रता और पवित्रता को क़ायम रखने में सफल भी नहीं हुआ है। रवीन्द्रनाथ ठाकुर, शरदचन्द्र चटर्जी और अन्य लेखकों ने इसकी असफलता अपनी कई पुस्तकों में दर्शित की है।

जो दशा विधवाओं की बंगाल में है, वही दशा अन्य प्रान्तों में भी समझिये। कुटुम्ब का कड़े से कड़ा काम इनके सर पर पड़ता है और बुरी से बुरी हालत में इनकी ज़िन्दगी गुज़रती है अगर पुत्र हुआ तो कुछ आशा रहती है वरना जीवन भार रहता है। मैं समझता हूं यही दशा सारे भारत की होगी।

जैसा मैं ने ऊपर बयान किया है आर्य-जाति से महऋषियों ने इस प्रथा को हल कर लिया था। कुटुम्ब भर की जायदाद किसी एक व्यक्ति की नहीं होती थी। मुख्य मनुष्य कुटुम्ब की उन्नति और पालन पोषण में उसे लगाता था। विधवा का पालन पोषण कुटुम्ब का कर्तव्य निश्चित करा दिया गया था, पुत्र अपने माता की सेवा करते थे, विधवा होने पर उसे किसी के मुंह को देखने की ज़रूरत नहीं होती थी। विधवा अपना जीवन बच्चों के पालन पोषण और भगवत भजन में लगाती थी किन्तु महाऋषियों के निश्चित किये हुए सामाजिक नियम समय की हेरा फेरी में टूट गये और गत हज़ार दो हज़ार वर्षों में कोई ऐसा महान पुरुष हिन्दू जाति ने नहीं पैदा किया जो समाज की इन कठिनाईयों को देखते हुए हिन्दू समाज को फिर से नई बुनयाद पर रखता। आज हिन्दू जाति की दशा यह है कि प्राचीन नियम टूटते जाते हैं और उनकी जगह पर नये नियम नहीं बनते इस लिये केवल यही प्रश्न नहीं बल्कि अनेक प्रश्न, जो प्राचीन नियमों के टूट जाने के कारण समाज के सामने उपस्थित हो गये हैं, ज्यों के त्यों बिना हल किये हुए हो पड़े हैं और समाज बुरी हालत में है।

इस प्रश्न को भारतवर्ष के अनेक महान समाज सुधारकों ने हल करने की कोशिश की किन्तु हिन्दू-समाज की स्थिति पालकता * कुछ इतनी प्रबल थी कि इन महान पुरुषों के प्रयत्न बहुत सफल नहीं रहे। स्वामी दयानन्द ने शुद्रो में विधवा विवाह करने की प्रथा चलाई। द्विजों में नियोग का प्रतिपादन किया किन्तु आर्यसमाज के इन उपदेशों को हिन्दू समाज ने क्रियात्मक रूप से स्वीकार नहीं किया। उदार-चित हिन्दू-द्विज और शुद्र, दोनों ही कभी कभी विधवा विवाह करते हैं किन्तु इनकी संख्या इतनी कम है कि गत ३० वर्ष में विधवाओं की संख्या में कोई विशेष कमी नहीं आई। बंगाल में ब्रह्म-समाज ने समस्त समाज के लिये विधवा विवह का प्रतिपादन किया, उन्होंने अपने सिद्धान्तों को कार्यरूप में इतने ज़ोरों से परिणत किया कि बङ्गाल समाज ने इन को एक प्रकार से वहिष्कृत कर दिया। कहने का तात्पर्य यह कि समाज सुधारकों के प्रयत्न इस सम्बन्ध में बिलकुल असफल से रहे। और शिक्षित समुदाय के दो चार वीर और निष्कपट आदमियों के अतिरिक्त इन का प्रभाव जनता पर कुछ भी न पड़ा।

मैं इस असफलता का कारण केवल यह समझता हूं कि समाज सुधारकों ने जो दवा विधवा-व्यथित समाज को, उस व्यथा से बचाने के लिये दी, बहुत ज़्यादा कड़वी थी और समाज ने व्यथा में पड़े रहना, दवा पीने से श्रेयस्कर समझा। वास्तविक सुधारक की योग्यता इस बात से देखी जाती कि वह ऐसी बात बताये कि जिसके करने में समाज को विशेष आपत्ति भी न हो और व्यथा का अन्त नहीं, तो कम से कम ह्रास तो आरम्भ हो। इस ख़्याल से मैं यह कहता हूं कि आर्यसमाज और ब्रह्म-समाज, दोनों ने ही जो उपाय विधवा समस्या के हल करने के लिये पेश किये, ठीक नहीं थे। आवश्यकता इस समय यह है कि कोई महान पुरुष पैदा हो। विधवाओं की दशा पर करुणा-दृष्टि करे और उनको वर्तमान दुर्दशा से बचावे।

किन्तु जब तक कोई महान पुरुष इस काम को नहीं उठाता, समाज को स्वयं विधवाओं की यातनाओं के कम करने का प्रयत्न करना चाहिये। वीर और सच्चे व्यक्तियों को उदारता पूर्वक इस प्रश्न पर विचार करना चाहिये।

मैंने पहले बयान किया है कि विधवा समस्या के दो अंग हैं एक तो आर्थिक और दूसरा नैतिक। आर्थिक अंग यह है कि विधवाओं के पालन पोषण का क्या प्रबन्ध हो? यूं तो भारत की समस्त स्त्रियां आर्थिक दृष्टि से बेकार होती हैं किन्तु विधवाओं में स्वयं रुपया पैसा पैदा न कर सकने की योग्यता का अभाव बहुत दुःखजनक हो जाता है। भारतीय पुरुष कुछ इतने पतित हैं कि युवा स्त्रियां बाहर निकल कर सदाचार पूर्वक नहीं रह सकतीं! इसलिये अगर कोई उद्योग, विधवायें अपनी आर्थिक कमज़ोरी को मिटाने के लिये कर सकती हैं तो वह मकान के अन्दर हो बाहर नहीं इसलिये घरेलू उद्योग-धन्धों की बहुत ज़्यादा आवश्यकता है।

विधवाओं के लिये चरखे और करघे का काम विशेष कर लाभदायक हो सकता है। खद्दर की आज कल मांग काफ़ी है इस लिये माल के बिकने में दिक्क़त नहीं हो सकती। किसी दुकान वाले से व्यवहार क़ायम हो सकता है। चरखे से अकेले इतना पैसा ज़रूर न पैदा होगा

* वास्तव में स्थितिपालकता अर्थात भेड़-चाल के कारण ही भारत की दशा ऐसी शोचनीय हो रही है। हम अन्यत्र इस विषय पर लिख रहे हैं। —सम्पादक "चाँद"।

कि दो चार आदमियों की गुज़र हो सके लेकिन अगर करघा भी साथ साथ रक्खा जाय तो ज़रूर पालन पोषण के लिये काफ़ी रुपया इस तरीक़े से पैदा हो सकता है।

पहले ज़माने में लखनऊ आदि बड़े बड़े शहरों में स्त्रियां, विशेष कर विधवाएं, टोपियां काढ़ती थीं, सोने चांदी का काम बनाती थीं और शहर में इन चीज़ों की मांग इतनी अधिक होती थी कि काफ़ी संख्या में विधवाएं इस से पल सकती थीं। किन्तु लोगों की मांग फ़ैशन और आर्थिक दशा में परिवर्तन हो जाने के कारण आज बहुत कम संख्या विधवाओं की इस उद्योग से पल सकती हैं।

कपड़ा सी कर बेचने का काम भी विधवाओं के लिये हो सकता है। बहुत से लोगों ने वास्कट बनाना, बांस की चीज़े बनाना, कमरबन्द बुनना, टोपियां बनाना आदि उद्योग विधवाओं के पालन पोषण के निमित्त तजवीज़ किये हैं। किन्तु मुझको इन सब उद्योग धन्धों में एक न एक दोष देख पड़ता है। एक सब से बड़ा दोष तो यह है कि गावों में, जहां भारत की ९० फ़ी सदी आबादी बसती है न कढ़ी हुई टोपियां, न ज़री का काम, न वास्कट, न कमर बन्द और न सिले हुए कपड़े की ही मांग होती है। विधवाएं इनमें से किसी भी व्यवसाय को कर के गावों में अपना पालन पोषण नहीं कर सकतीं। इस समय अगर कोई व्यवसाय है तो वह खद्दर का है।

विधवा सहायक सभाओं को इस पर विशेष ध्यान देना चाहिये। विधवाओं को उन के ही घरों पर रख कर यह काम कराया जा सकता है। हां करघा आदि सिखाने और ख़रीदने की ज़िम्मेदारी इन सभाओं की ज़रूर रहेगी जो कि बहुत कम मूल धन में पूरी की जा सकती हैं। करघा और चरख़ा आसानी से Hire Purchase System पर अर्थात् माहवारी क़िस्त पर ले कर बेचे जा सकते हैं। एक जोलाहिन या कोरिन १५)-२०) रू० महीने पर काम करके ६ महीने में कम से कम २० विधवाओं को सूत बुनना सिखा सकती है। यह फ़ी विधवा पर ५, ६ रुपये महीने का ख़र्च साल भर के के अन्दर उसके काम से आसानी से वसूल किया जा सकता है। यह स्कीम भारत की अवस्था के अनुसार बहुत ही ज़्यादा क्रियात्मक (Practical) और विधवाओं के मान मर्यादा के अनुसार है। विधवा सहायक सभाएं अवश्य इस पर ध्यान दें।

विधवाओं का सद्‌चरित्र रहना अधिकतर इस बात पर निर्भर है कि जिस कुटुम्ब में वह रहती हैं उसके चरित्र कैसे हैं? जिस विधवा का भाई व्यसनी है, कुचरित्र है, इन्द्रियों के वश में है, जिसका पिता इसी प्रकार का आदमी है, जहां की स्त्रियां दिन का अधिक समय कामवार्ता में बिताती हैं, जहां के मनुष्य अपने विशेष रूप से कामासक्त होने का प्रमाण देते रहते हैं, वहां रहने वाली युवती-विधवा को वास्तव में प्रकृति की प्रेरणाओं से बराबर युद्ध करते रहना पड़ेगा। किन्तु जिस विधवा का भाई बाप सचरित्र है, कुटुम्ब की मर्यादा उच्च है, कुटुम्ब के वायु मण्डल में पवित्रता और सच्चरित्रता पाई जाती है, वहां विधवा बहुत शान्ति के साथ अपना जीवन अपने चरित्र को दृढ़ करने और मन को वश करने के अत्योतम काम में लगा सकती है और इस बात की सम्भावना क़रीब क़रीब बिलकुल नहीं रहती कि वह समाज के किसी भी नैतिक नियम के व्यतिक्रम करने के पाप की भागी हो सकेगी।

इसलिये जिन घरों में विधवाएं हैं उन घरों के रहने वालों को विशेष रूप से अपनी ज़िम्मेवारी महसूस करनी चाहिये। मुझे पूरा विश्वास

हैं कि माता, पिता, भाई अपनी विधवा पुत्री और बहन को अगर चाहें तो बहुत प्रसन्नता पूर्वक और सदाचारिणी रख सकते हैं।

महात्मा गांधी का, राजनीति में ही मैं विनीत अनुगामी नहीं हूं किन्तु इस सम्बन्ध में भी मैं उनके विचारों को मानता हूँ और जैसा उन्होंने कहा था कि मेरी कई बहनें विधवाएं हैं मैं उनसे पुनर्विवाह करने की प्रार्थना नहीं कर सकता * मैं भी भारत-भगनियों के अनुपम इन्द्रिय निग्रह पर विश्वास रखते हुए, उनके एक बार अग्नि के सामने बंधे हुए प्रेम-बन्धन और पति-स्नेह को पुनर्विवाह के दोष से कलंकित करने की राय देने की धृष्टता नहीं कर सकता।

[ ले० कविवर पं० श्रीधर जी पाठक। ]

सखिरी रीति बैरिनि भई।

प्रीति मान मृजाद की विधि मूल सों मिटिगई।
निरपराधिनि बालिका लघु बैस मृदु लरिकई।
ब्याहि रांड बनाइये, यह कौनसी सुघरई।
जन्म भर त्रिय देह जारत काम बल कठिनई।
निबल प्रान सताइये यें, कहु कहा ठकुरई।

स्वार्थ-प्रिय पाषान सों हिय, निपट शठ निरदई।
भयौ आर्य अनार्य भारत कुमति मन में छई।
होय छिन छीन तन महि आपदा नित नई।
मूढ़ सर्बस खोय निज-हित-सीख नेंक न लई।
बाल विधवा श्राप ग्रस, यह भूमि पातक मई।
होत दः [illegible] पाषाण सजनी निरखि जग-निठुरई।

  

* लेखक महोदय ने महात्मा जी के विचारों के जिस पहलू पर इशारा किया है हम उसे अनयत्र प्रकाशित कर रहे हैं। महात्मा जी ने स्पष्ट शब्दों में कहा है कि "जिन विधवाओं की उम्र १५ वर्ष से कम है—जो अपने पति के साथ नहीं रही हैं अथवा जवान हैं उन्हें केवल पुनर्विवाह करने की आज्ञा ही नहीं देना चाहिए बल्कि उन्हें उत्साहित ( They should be encouraged ) भी करना चाहिये।"

—सम्पादक 'चाँद'

# बाल-विधवा ।

[ ले० श्री० "विनय" । ]

## चित्र-परिचय ।

[ १ ]

कोमल कुसुम कली के ऊपर,
क्यों निष्ठुर बिजली टूटी ?
स्वयं बाल-परिणय की आँखों—
से वह जल धारा छूटी !
किसका तारा सा टूटा है,
भाग्य जगत के नभ में आज ?
जिसकी जली चमक सी सजती,
चिता-लपट, करुणा का साज ॥
सदय-दिवाकर किस नलिनी का,
आज सदा को अस्त हुआ ?
आज चन्द्रमा किस कुमुदिनि का,
सतत ग्रहण से ग्रस्त हुआ ?

[ २ ]

औचक किसकी ऐंठगई हैं,
भावी आशाएं अज्ञात ?
बाद बाल मधु के ही तप हैं,
फिर हैं आँसू की बरसात !
बालापन में हाय ! खुल गए,
आज सदा को किसके केश
किस जीवित पुतली में—
पाया है, मुर्दे ने आज प्रवेश
किसे जलाने वाला है आ—
करके यौवन का अंगार ?
आहों की बारुद भरी है,
बाल-हृदय का बना अनार !
किसका विधि के कोपानल में,
भस्म हुआ सारा शृङ्गार ?
किसकी छाया शुभ-कार्यों में,
हुई छूत की अब आगार ?

[ ३ ]

किसके लोचन बदन-श्री में,
लगे हुए से दो अंगार,
देख देख कर जला करेंगे,
कभी जगत का सौख्य-प्रसार ?
और जलावेंगे दर्शक गण—
को पड़ उन पर बारम्बार,
लाल लाल रह कर नित,
करते व्यक्त वह्नि-मय हृदय-विकार ।
किसकी दृष्टि गिरेगी भूपर,
खो करके अपना आधार ?
खो देंगे किसके कटाक्ष हृद-
भेदन का अपना अधिकार ?
किसकी आँखों में दिखता है,
हमको यह अद्भुत व्यापार ?
चरम-शुष्कता-मरु से,
टकराता आँसू का पारावार ?

[ ४ ]

छिपा आज किसकी बेफ़िकरी,
में चिन्ता का नीरागार,
जिसकी सरल हँसी की सीपी,
में है जल मद-मुक्ताहार ?
रस नायक की छाया भी छू,
नहीं सकेगा किसका प्रेम ?
शारीरिक सुख से विरक्त हो- -
कर ही होगा किसका क्षेम ?
किस दुखिया का हटा रहेगा,
सदा बाह्य-दुनियां से ध्यान ?
हुई क्रूरता से समाज के,
नष्ट कौन बाला अनजान ?

देखेंगे सर्वस्व चित्र में,
किस दुखिया के लोचन म्लान ?
देख देख कर किया करेंगे,
मन में वह गत-मूर्ति विधान।

[ ५ ]

सुना करेंगे गत जीवन की,
गुण गाथा ही किसके कान ?
किया करेगी कम्पित रसना,
जिसके विगत गुणों का गान।
जीते जी ही किसे मिलेगा,
श्वेत वस्त्र का शव-परिधान ?
गूँजा सदा करेगी किसके,
मन में नीरव करुणा-तान ?
पारस के विपरीत धातु ने,
किसका सोने का संसार,
बनकर के वैधव्य, बनाया,
आज लोहमय जगत अपार ?

[ ६ ]

जैसे शिशु हँस कर बढ़ता है,
छूने को जलता अंगार।
हँस कर श्वेत वस्त्र पहनेगी,
रोएगा सारा संसार॥
खसक गया है छोड़ अधर में,
तुझे हाय! तेरा आधार।
अगर मार*होता तुझ में तो,
गिर कर हो जाती बिस्मार॥
रोती है इस लिए कि सुन्दर—
चूड़ी फोड़ी जाती हैं।
क्या समझे ? तेरे सुहाग की,
हड्डी तोड़ी जाती हैं॥

[ ७ ]

हाय! करेगा भाल न भूषित,
अब तेरा प्यारा सिन्दूर।
रंग विरंगापन जीवन के—
नभ का होगा उससे दूर॥
उसकी नील छटा भी होगी,
सतत मेघ माला का ग्रास—
तारों की मृदु चमक न होगी,
और न शशि का हास्य-विलास॥
हाय जलाया सदा करेगा,
तुझे चन्द्रमा का आभास।
उषा और संध्या सखियां—
होकर भी देंगी तुझको त्रास॥
ऋतु-पति का स्वागत करने को,
मुग्ध प्रकृत का नूतन साज।
तेरे मन की मरुस्थली में,
ला देगा निदाघ का राज॥

[ ८ ]

तारे छेद करेंगे उर में,
प्रभा करेगी तमः प्रसार।
शीतल पवन स्वेद लावेगा,
झुलसावेगा चन्दन सार॥
मलय-पवन, प्रमत्त, वासन्तिक,
कोइलियों की कूक रसाल।
लूक लगाती, हूक उठाती—
हुई हृदय में होंगी काल॥
आस पास व्यापक शोभा,
मुख-विकृति का देगी उपहार।
हरियाली हर लेगी मुख श्री,
कर पीला अन्तस्संसार॥

[ ९ ]

गरज गरज कर घन उत्थित—
कर देंगे मन में हाहाकार।
चमक चमक कर चपला मन में,
चिलक उठावेगी हर बार॥
इन्द्र-धनुष को देख आँख में,
मुख पर रंगों का संचार,
वर्षा की रिमझिम में आँसू,
उमड़ पड़ेंगे बारम्बार।

* (१) मार (२) चमक।

Specially designed for the "CHAND."

बाल विधवा।

हाय! करेगा भाल न भूषित, अब तेरा प्यारा सिन्दूर!
रंग विरंगापन जीवन के नभ का होगा उससे दूर॥
रोती है इसलिये कि सुन्दर चूड़ी फोड़ी जाती हैं।
क्या समझे! तेरे सुहाग की हड्डी तोड़ी जाती हैं॥

—"किरीट"

The Standard Press, Allahabad.

चमक करेगी जुगनू की,
मन में चिनगारी का संचार।
कूक मोरनी की करती दो—
टूक हृदय को, होगी पार।
हिलती हुई अधखिली कलियों—
पर भौंरों की मृदु गुञ्जार॥
आग लगा देगी नस नस में,
दहक उठेगा तृण-भाण्डार।

[ १० ]

शशि से देख निशा का मिलना,
करके तारों से शृङ्गार॥
तुझ से आ वैकल्य मिलेगा,
पहने अंगारों का हार॥
सागर को आता ज्योत्स्ना में
स्नात-सरित का स्वच्छ प्रवाह
देख, हृदय पर बह जावेगा,
द्रव-लपटोंमय अन्तर्दाह।
देख श्यामघन की गोदी में॥
चपला का सानन्द विहार॥
अन्धकार से भरे हृदय पर,
होगी तड़ित व्यूह की मार।
देख नई बधुओं की व्रीड़ा,
प्रौढ़ा का स्वच्छन्द विलास॥
मुग्धाओं की नटखट क्रीड़ा,
पीड़ित होंगे नयन उदास।

[ ११ ]

चपल नाव पर देख सकुचमय,
पति-पत्नी का सलिल-विहार॥
छूटेगा तेरे हाथों से,
जीवन-नौका का पतवार।
देखेगी सर में ललनागण—
की व्रीड़ामय जल क्रीड़ा।
निकल वहीं कमलों से तेरे
मन को आएगा कीड़ा॥

देख देख फूले फूलों को,
स्थिर मन कुम्हला जाएगा
उन पर बिखरी देख ओस, दृग
रुधिर-बिन्दु टपकाएगा
देख शरत्शोभा का आना,
दिल मुंह को आ जाएगा।
रंग बिरंगा देख गगन को,
मुंह का रंग उड़ जाएगा॥

[ १२ ]

सुन कर मस्त खगों का गाना,
तुझको रोना आएगा।
देख मौज में उनका उड़ना,
मन तेरा उड़ जाएगा॥
बहते देख नदी, मन करुणा—
धारा में बह जाएगा।
झरनों की झर झर सुन कर,
वह हहर हहर रह जाएगा॥
देख मीन की केलि हृदय पर
लोट सांप सा जाएगा।
देख सुखी पशुओं की क्रीड़ा,
मानस पीड़ा पाएगा॥
मंद पवन की मृदु सर सर से,
वह थर थर कँप जाएगा।
अर्ध निशा के झन्नाटे से—
सन्नाटे में आएगा॥

[ १३ ]

देख झूलना पत्तों का मारुत—
लहरों के झूलों में।
मन भूलेगा भूमे के अनु—
रूप गुण-ग्रथित शूलों में॥
दिन में देख कमल को विकसित,
मन होगा संकुचित नितान्त।
देख कुमुद के दृग खुलना निशि—
में दृग होंगे बन्द अशान्त॥

किन्तु देखकर देह जीव के,
बिना करो मन में सन्तोष।
सूखी हुई नदी को देखो,
नहीं तुम्हीं पर विधि का रोष!
दिन को दशा कुमुद की देखो,
और कमल का निशि में हाल।
एक तुम्हीं को नहीं, फँसाए—
है कितनों को दुख का जाल॥

[ १४ ]

साँझ सवेरे सूर्य-चन्द्र की,
महिमा का देखो अवसान।
तम का शोक-वस्त्र पहने,
वसुधा का देखो मुखड़ा म्लान॥
देखो कोयल का दुखियापन,
जब बौरे हों नहीं रसाल।
एकाएक सूखता देखो,
कोई मीन वृन्द का ताल।
देख प्राणियों को कितने हो,
कतिपय दुःखों से आक्रान्त।
समझ एक ही अपने दुख को,
तुम हो जाओ कुछ तो शान्त॥
दुष्पति के दुर्व्यवहारों से,
सधवा का भी विधवापन।
देख भालकर सोचो समझो,
तनिक उठाओ अपना मन॥

[ १५ ]

फिर देखो दुनियां के सारे,
सुख हैं कैसे क्षणिक नितान्त।
कभी चार दिन भी रह पाता
कहां एक रस कोई शान्त।
आते जाते ही रहते हैं,
सुख दुख एक एक के बाद।
रक्खेगा आह्लाद हृदय क्या,
जो होगा ही नहीं विषाद॥
इस पर भी सन्तोष न हो तो,
फैले हैं आशा के हाथ
भस्म मिल जाओ, पाओगी—
जन्मान्तर में पति का साथ।

* * *

  

## विशेष सूचना।

मई तथा जून, दोनों मास के 'चाँद' का संयुक्त अङ्क २० जून को प्रकाशित होगा इसका कारण हम अन्यत्र लिख रहे हैं। पाठकों को ध्यान पूर्वक पढ़ना चाहिये और इससे पहिले पत्र न पहुंचने की शिकायत न करना चाहिये।

# आगे बढ़ने का अवसर।

[ ले० श्री० सत्यभक्त महोदय, सम्पादक 'प्रणवीर' ]

जब कभी मैं लोगों को स्त्री शिक्षा के लिये दलील करते देखता हूं, जब किसी को पर्दे की हानियां समझाते देखता हूं, या किसी को विधवा विवाह शास्त्रानुकूल है—यह सिद्ध करते देखता हूं, तो मुझे बड़ा बुरा लगता है। मैं इस को इस बात का प्रबल प्रमाण मानता हूं कि अभी हिन्दू समाज गिरी हुई, असभ्य दशा में है—संसार की वर्तमान गति से ५०० साल पीछे पड़ा है। यह बात हिन्दुओं के घोर अंध-विश्वास को भी प्रगट करती है। इससे यह भी मालूम पड़ता है कि अभी हिन्दू सच्चे धर्म से, सच्चे ज्ञान से, सच्ची विद्या से और सच्ची सभ्यता से कोसों दूर हैं।

भारतीय सभ्यता के अभिमानी, आर्य सभ्यता के पुजारी, सनातन धर्म के अनुयायी, और वैदिक आदर्श के मानने वाले, मेरे इन दो चार वाक्यों को पढ़ कर जल उठेंगे यह मैं खूब जानता हूं। वे मुझे नास्तिक, पापी, मूर्ख, विदेशी भावापन्न आदि की उपाधि से अलंकित करेंगे इसका भी मुझे पूरा अनुमान है। उनकी समझ में, संसार की सब से प्राचीन सर्व श्रेष्ठ सभ्यता के लिये, ऐसे शब्द मुंह से निकलना घोर पाप है। तो भी मैं बिना किसी संकोच के अपने शब्दों को फिर दुहरा सकता हूं।

यह क्यों? इसका कारण यह है कि कोई भी सच्चा सभ्य समाज स्त्रियों के साथ ऐसा बर्ताव न करेगा जैसा कि हिन्दू समाज करता है। जो समाज अपनी माताओं, बहिनों और पत्नियों को अविद्या के अंधकार में रखता है, घरों में बंद कर रखता है, सामाजिक, धार्मिक, राजनैतिक अधिकारों से वंचित रखता है, आर्थिक, शारीरिक, मानसिक दृष्टि से अपने आधीन रखता है, और यह सब इस लिये कि स्त्रियां पुरुषों की दासी बनी रहें। जो समाज इस प्रकार का काम करता है वह कदापि सभ्य नहीं समझा जा सकता न कभी सम्मान की दृष्टि से देखा जा सकता है।

"तब क्या आप चाहते हैं कि हम अपनी स्त्रियों को मेमें बना दें? हमारी स्त्रियों का आदर्श तो सीता सावित्री का है। पति भक्ति उनका धर्म है जिसे वे प्राणों से प्यारा समझती हैं। फिर हम भी उनको देवी समझते हैं, घर की मालिक मानते हैं। राजनैतिक, आर्थिक अधिकारों की उनको आवश्यकता ही नहीं। इससे तो वे अपने उच्च आदर्श से पतित हो जायंगी। उनका क्षेत्र घर के भीतर है। हम उनको बाहर निकाल कर क्लर्क और मज़दूर नहीं बनाना चाहते।"

बस महाशय जी, बहुत हो गया। मैंने ऐसी बातें बहुत सुनी हैं। इन बातों से आप गंवारों और बच्चों को बहकाइये। यहां पर इनकी क़दर करने वाला कोई नहीं। आप स्त्रियों का कितना आदर करते हैं, उन्हें किस हद तक देवी समझते हैं यह हम से छुपा नहीं है। रहा सीता सावित्री का आदर्श, सो उन बेचारियों को क्यों

तंग करते हो। वे वास्तव में क्या थीं इसका हमें पता नहीं। जो कुछ कहा जाता है वह आपही की कल्पना है। फिर यदि उनका आदर्श भी नेक मान लें तो आपको भी राम और सत्यवान बनना पड़ेगा। क्या आप इसके लिये तैयार हैं या फिर भी स्त्रियों को ही सीता और सावित्री बनाना चाहते हैं?

एक बात और कह देना ज़रूरी है। हम यहां की औरतों को मेमें भी नहीं बनाना चाहते। यह इस लिये नहीं कि मेमें बड़ी खुद मुख़्तार होती हैं, वरन् इसलिये कि मेमें भी भीतरी तौर पर अधिकांश में पराधीन हैं और जो कुछ दुर्दशा यहां की स्त्रियों की है उनकी भी कुछ कुछ वैसी ही दशा है। केवल ऊपर से देखने से वे ज़रा स्वाधीन और अधिकार सम्पन्न दिखाई देती हैं। पर दरअसल उनको भी पुरुषों की वैसी ही ग़ुलामी करनी पड़ती है जैसी कि इस देश की औरतों को। इसलिये हम यहां की औरतों को 'मेम साहब' हरगिज़ नहीं बनाना चाहते।

तब हम क्या चाहते हैं? हम चाहते हैं कि स्त्रियों के सम्बन्ध में हमारी जो धारणा है उसे बदल कर हम एक दम आगे बढ़ें। अब आगे बढ़ने का अवसर आ गया है। इसीलिये लेख के आरम्भ में हम ने कहा था कि अब भी विधवा विवाह और स्त्रियों को पर्दे से निकालने के लिये दलीलें देना हमारी अदूरदर्शिता प्रगट करता है। यह समय महान परिवर्तनों का है और हमें तभी सफलता मिल सकती है जब कि हम परिवर्तन की सब दिशाओं में ज़ोरदार क़दम (Drastic measures) रक्खें। अब ज़रा ज़रा से सुधारों के पीछे वर्षों समय गंवाने का समय नहीं रहा, अब तो सुधारों के मैदान में सरपट दौड़े बिना काम ही नहीं चल सकता।

यद्यपि ऊपर से देखने में इस विचार का पालन कुछ कुछ होने लगा है। भारतवर्ष के भिन्न भिन्न प्रान्तों में स्त्रियों को वोट देने का अधिकार मिल रहा है। इसी अधिकार को प्राप्त करने के लिये विलायत की स्त्रियों को वर्षों तक सिर-तोड़ मेहनत करनी पड़ी थी। यह समय का ही प्रभाव है कि भारतवर्ष जैसे सामाजिक सुधार में सब से गिरे हुए देश में वह कार्य स्त्रियों के बिना कहे ही हो गया! पर यदि भीतर से देखें तो इस अधिकार का कुछ उपयोग नहीं। जब स्त्रियों को घर में समाज में ही स्वाधीनता नहीं तब भला राजनैतिक क्षेत्र में वे क्या करेंगी। जो स्त्री पालकी में बन्द होकर निकलती है 'पोलिंग स्टेशन' पर जाकर वोट क्या देगी?

अच्छा, तो अब हमारा कर्तव्य क्या है? हम को किस रास्ते पर चलना चाहिये? सुधार का मार्ग कौनसा है? यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि यह समय युग परिवर्तनकारी है। अब फूंक फूंक और झिझक झिझक कर पैर रखने से काम नहीं चल सकता। यह निश्चय है कि सुधार के मार्ग में बड़ी बड़ी बाधायें आयेंगी। अपरिवर्तनशील विचारों के मनुष्य, प्राचीनता के अंधप्रेमी और धार्मिक ढकोसलों में अपनी ज़िन्दगी बसर करने वाले इस कार्य में अनेकों रोड़े अटकायेंगे, बाधायें खड़ी करेंगे। हमारा उद्देश्य तभी पूरा हो सकता है जब हम उन पर सबको एक तरफ़ हटा कर, हंसी और नाक कटने के भय का परवाह न करके, समाज के झूठे भय को ठोकर मार कर आगे बढ़ते जायंगे। यह सोचने की आवश्यकता नहीं कि सारे समाज का विरोध हम अकेले कैसे करें? थोरो, टाल्सटाय और म० गांधी जैसे व्यक्तियों ने दिखला दिया है कि जब सिद्धान्त का सवाल आ जाय तो हर एक मनुष्य को समस्त सामाजिक

और राजनैतिक अन्याय पूर्ण नियमों के उल्लंघन करने का अधिकार है।

रहा एक निश्चित मार्ग। उसका पूरा वर्णन कर सकना कठिन है क्योंकि यहां भिन्न भिन्न प्रदेशों की स्त्रियों की दशा में अन्तर है। एक समुदाय के नियम दूसरे समुदाय से अलग हैं। तो भी यह स्पष्ट है कि इस सुधार का मूल मंत्र स्वाधीनता है।

इस शब्द में स्त्री-सुधार के सारे भावों का समावेश है। क्योंकि स्वाधीनता एक ऐसी चीज़ है जो सारे दोषों का इलाज कर सकती है। स्वाधीन व्यक्ति को अपने सब कार्य खुद सोच विचार कर और अपने हाथ से करने पड़ते हैं। इस लिये उसको, स्वाभाविक तौर पर ही धीरे धीरे सब प्रकार के आवश्यकीय सुधारों, गुणों, विद्या, शिक्षा, भोजन उपार्जन के पेशे का अभ्यास करना पड़ता है।

इस समय स्त्रियां खिलौने की तरह हैं। पालतू जानवर की तरह उनके पति या सम्बन्धी ही उनका सारा प्रबंध करते हैं। इस लिये वे संसार की असलियत से सदा अनजान रहती हैं। और जब कभी ऐसा अवसर आता है कि किसी स्त्री के पति और दूसरे सम्बन्धी कोई भी नहीं रहते तो उसकी अकथनीय दुर्दशा होती है। और संसार के जीवन संग्राम से अपरिचित होने के कारण जीवन निर्वाह का कोई साधन, कोई दस्तकारी अथवा कोई भी पेशा न जानने के कारण, उसे चारों ओर अंधकार ही अंधकार दिखलाई पड़ता है। ऐसी दशा में उसके लिये फिर वही पुरुष की गुलामी का मार्ग खुला होता है और वह भी बड़ी घृणित तौर पर। उसको वेश्या होना पड़ता है, और पृथ्वी पर ही नर्क-वास का अनुभव करते हुये जीवन बिताना पड़ता है।

इस लिये सब से बड़ी समस्या हमारे सामने यही है कि स्त्रियों की आर्थिक स्वाधीनता प्राप्त कराई जाय। इस समय यदि कोई स्त्री, सुधार के लिये प्रयत्न भी करे तो उसे डर रहता है कि कहीं पति अप्रसन्न न हो जाय। क्योंकि यदि वह अप्रसन्न हो गया तो कल ही भोजन के लाले पड़ जाएंगे। इस अपरापन की दशा को ही हटाना हमारा पहिला कर्तव्य है। जब स्त्रियां स्वाधीन हो जायंगी, उनको किसी के भरोसे न रहना पड़ेगा, तब वे अपनी रोज़ी आप कमा सकेंगी, पेट भरने के लिये उनको दूसरे की आज्ञा न माननी पड़ेगी तो अपना बाकी सुधार वे अपने आप कर लेंगी। क्योंकि अपने भले बुरे की पहिचान कर सकना स्वाभाविक गुण है। इसके सिवाय यह बतलाने की भी आवश्यकता नहीं कि स्त्री-सुधार का काम जितनी जल्द और अच्छी तरह स्त्रियां कर सकेंगी उतना पुरुष नहीं कर सकते। स्त्रियों के भावों को, विचारों को, स्त्रियां ही पूर्ण रूप से समझ सकती हैं।

इस लिये हमारे सामने तो स्त्री सुधार का सब से बड़ा कार्य यही है कि हम उनकी स्वाधीनता उनको देदें। यह स्त्रियों पर कुछ अहसान नहीं है। स्वाधीनता प्रत्येक प्राणी का जन्म-सिद्ध अधिकार (Birth Right) है और वह उसे मिलना चाहिये। स्त्रियों की स्वाधीनता को अन्याय पूर्वक छीन लिया गया है। इस लिये यदि हम उनको स्वाधीन कर देंगे तो इसका अर्थ यही होगा कि हमने एक अन्याय से हाथ खींच लिया।

शायद कोई साहब हमारे कथन के जवाब में किसी बूढ़े स्मृतकार के श्लोक रक्खें कि स्त्रियां स्वाधीन रहने से बिगड़ जायंगी, उनको सदा किसी न किसी पुरुष की संरक्षकता में रहना चाहिये। इसके जवाब में हम यही कहना चाहते

हैं जो भारतवासी अपनी स्वाधीनता के सम्बन्ध में कहा करते हैं। अंगरेज़ या 'जी हुज़ूर' आम तौर से कहा करते हैं कि यदि अंगरेज यहाँ से चले जायंगे तो भारत की दशा और भी बुरी हो जायगी। यहां के निवासी आपस में लड़ मरेंगे, और दूसरे बलवान लोग उनको मार खायंगे। इसके जवाब में म० गांधी ने कहा था कि पराधीनता तथा गुलामी की अपेक्षा मैं देश में अव्यवस्था, गड़बड़ और आपस की मार काट को बुरा नहीं समझता। यही उत्तर स्त्रियाँ का हो सकता है कि हमको पहले हमारा जन्म सिद्ध अधिकार स्वाधीनता हो जाय, फिर जैसी परिस्थित होगी उसके अनुसार हम अपना प्रबन्ध ख़ुद कर लेंगी।

हम जानते हैं कि अभी लोग इन बातों पर बहुत कम ध्यान देते हैं। पर उन्हे याद रखना चाहिये कि अब इनको पूरा किये बिना उनका छुटकारा नहीं। इस समय संसार की बड़ी दुर्दशा हो रही है। उसके हिस्से हिस्से में जंग चल रहा है। रग रग में विद्रोह फैल रहा है। कारण यही है कि कुछ लोग दूसरे लोगों को दबा कर रखते हैं और वे दबे लोग सदा स्वाधीन बनने के लिये झगड़ते हैं। यह झगड़ा ही विद्रोह का मूल है। यदि संसार में शांति स्थापित करनी है तो यह अनिवार्य है कि प्रत्येक व्यक्ति को उसकी शक्ति के अनुसार रहने और चलने फिरने की पूर्ण स्वाधीनता हो जाय। इसलिये अब तक स्त्रियों को उनके पूरे अधिकार न दे दिये जांयगे उनकी कशमकश चलती ही रहेगी। और आज नहीं तो दस साल बाद विरोधियों को हर तरह से हार मान कर इन सिद्धान्तों के सामने सर झुकाना पड़ेगा।

ऊपर जितनी बातें कहीं गई हैं वे सब कोटिया की स्त्रियों से सम्बन्ध रखती हैं। तो भी भारतवर्ष की विधवाओं को उनकी जितनी आवश्यकता है उतनी शायद ही किसी और को होगी। क्योंकि यहां की विधवाओं के समान दुःखमय जीवन शायद ही किसी का हो। इस आर्थिक पराधीनता के कारण उनको अपार कष्ट सहने पड़ते हैं, सम्बन्धियों के अमानुषिक अत्याचार बर्दाश्त करने पड़ते हैं, तरह तरह के नीच कार्य करने को विवश होना पड़ता है। इसलिये विधवाओं को तो पूर्ण स्वाधीनता की अत्यन्त आवश्यकता है। पर यह कैसे प्राप्त हो। हम तो स्त्रियों से यही कहेंगे कि अब तुम्हारे आगे बढ़ने का अवसर आ गया है। यदि दुःखों से छूटना चाहती हो, अवनति में से निकलना चाहती हो, संसार में मनुष्य के समान रहने की इच्छा रखती हो, तो आगे बढ़ो। समय अनुकूल है। और यदि तुमने निश्चय कर लिया कि हम अपने अधिकार लेकर रहेंगी तो कोई शक्ति तमको नहीं रोक सकती।

# स्वर्गीय प्रियतम के प्रति।

[ ले० श्रीमती विमला देवी जी। ]

[ १ ]

पता नहीं तुम क्या करते हो,
स्वर्ग लोक में प्राणाधार ?
करते हो विरह व्रत पालन,
या परियों के संग विहार ?
करते थे अद्वैत हृदय से
हा ! प्रियतम, तुम मुझको प्यार।
फिर भी यों शङ्का करना हा !
हन्त !! मुझे सौ सौ धिक्कार !

[ २ ]

पर जो कुछ मैं देख रही हूं,
जग में पुरुषों के व्यवहार।
उनसे अनायास उठते हैं,
मन में शङ्का के अविचार॥
एक प्रेयसी से खाली जो,
आज हुई प्रियतम की गोद।
अन्य प्रियतमा उसमें आकर,
कल करती है मनोविनोद॥

[ ३ ]

प्रथम प्रेयसी के विछोह में,
आज बहे नयनों से नीर।
लगी दूसरी के हित हा ! पति—
को, कल पुनर्व्याह की भीर॥
यदि वसुधा में पुरुष जाति के,
क्षणिक प्रेम का है यह हाल।
तो सुनती हूं स्वर्ग लोक में,
सुन्दरियों का नहीं अकाल॥

[ ४ ]

हा ! मेरे मन में उठते हैं,
क्यों ईर्षा के कलुषित भाव।
किन्तु कहाँ मेटा जा सकता,
मानव-हिय का सहज स्वभाव ?
आत्मा के अनन्त जीवन हित,
जिसको अपनाया एक बार।
अखिल विश्व में जिसे समझतीं,
हम अपनी सम्पति का सार॥

[ ५ ]

पञ्च भूत में मिल कर भी,
जो नारी जीवन का आधार।
क्या उस पति पर तनिक नहीं,
है हम पर्ल।गन का अधिकार ?
रुष्ट न होना प्यारे प्रितयम !
सुन कर मेरे नये विचार।
निशि वासर सा साथ लगा है,
कर्तव्य के पीछे अधिकार॥

[ ६ ]

प्यारे पति का हृदय छोड़ कर,
जिस ललना का स्थान न और !
हा ! उससे भी वञ्चित हो कर,
कहाँ उसे त्रिभुवन में ठौर ?
मुझे बता दो प्राणनाथ ! यदि—
बना हुआ मेरा वह स्थान।
तो मैं इस वैधव्य-क्लेश को,
समझूंगी तृण-मात्र समान॥

# वियोगनी।

[ ले० श्रीयुत "नारायन" ]

कमलनी ने भगवती भागीरथी को हाथ जोड़ कर प्रणाम किया। और बोली जगत जननी! त्रैलोक पावन कर्त्तृ! शंकर मौलि मालिके!! तुम्हारे युगल चरणों में अनेक बार प्रणाम है। मां! बताओ नरेन्द्र कहां है? प्राण के परम प्रिय प्रभु कहां है?

भगवती गंगा ने मौनावलम्बन कर लिया, कमलनी की प्रार्थना का क्या फल हुआ सो स्वयं भगवती जानें।

कमलनी ने अब की बार बड़े करुणा व्यंजक स्वर में कहा नरेन्द्र! प्यारे नरेन्द्र!! देखो! तुम्हारे बिना हृदय की कैसी दशा है। हाय! तुम्हें क्या मालूम!!

अब की बार भगवती भागीरथी का मौन भंग हुआ। एक बार ही ज्ञात हुआ मानो जल की कल कल पहले की अपेक्षा बढ़ गयी है।

कमलनी ने कहा समझती हूं मां! तुम कहती हो उनका नाम जपो उनके नाम की माला फेरो। जननी तुम तो हृदय की बात जानती हो। रोम रोम में उनका पवित्र नाम अंकित है! हृदय की वीणा का प्रत्येक तार उनके नाम का उच्चारण करता है।

कमलनी के हृदय का आवेग बढ़ने लगा। यदि उस समय उसकी कोई सहचारी हृदय पर हाथ रख कर देखती तो उसे ज्ञात होता कि कमलनी का हृदय वक्षः स्थल के कठोर कारागार को विध्वंस करके नरेन्द्र के पास निकल जाने को व्याकुक होकर पिंजर-बद्ध पक्षी की भांति, तड़फ़ रहा है। हाय! इस कोमल कलेवर में ऐसी भीषण अग्नि! इस पारिजात पुष्प पर ऐसा प्रबल वज्रप्रहार! कमलनी हृदय के आवेग में संज्ञा हीन हो गयी, एक बार ही अचेत होकर पृथ्वी पर गिर पड़ी!

कुछ काल के उपरान्त कमलनी को चेत हुआ हृदय की ज्वाला कुछ शांत हुई, आकाश मंडल में चन्द्र देव तथा उनके अनुचर गण मंद हास्य करते हुए चमक रहे थे। कमलनी को ऐसा प्रतीत हुआ मानो चन्द्र देव उससे कुछ पूछ रहे हों।

कमलनी ने कहा—देव तुम स्वयं जानते हो मैं कौन हूं, मेरा वेष बतावेगा मैं कौन हूं? मेरा शृङ्गार बतावेगा, मैं कौन हूं? इस पर भी यदि पूछते हो तो मैं बताती हूं। मैं कौन हूं? मैं एक अभागी विधवा हूं, दुखिया हूं, और कर हिन्दू जाति की सताई एक अबला हूं, हाय! मेरा भाग्य दुःख से ही भरा है। कमलनी पुनः अचेत होकर गिर पड़ी। कुछ काल के उपरान्त सचेत हुई। हृदय की ज्वाला शांत हुई। कुछ काल की कल्याण-कारणी मूर्छा ने हृदय के आवेग को दूर किया, मूर्छा देवी! तुम धन्य हो। मानसिक व्यथा का, शारीरिक पीड़ा का, जीवन की घोर ज्वाला की, तुम अव्यर्थ औषधि हो! क्या तुम मोक्ष की कामना भगनी हो?

कमलनी—अपने जीवन के दिन इसी प्रकार काटती हुई! अपने प्यारे नरेन्द्र के नाम की माला जपती हुई पुण्य सलिला भगवती भागीरथी गंगा के पुनीत दर्शनों में अपने को अहो-भाग्य मानने लगी।

\+ \+ \+

आज महा सरस्वती पूजन का परम पावन अवसर है, भगवान रामचन्द्रजी के राज्यारोहण की परम पुनीत तिथि है। आज से ठीक दो वर्ष पहले नरेन्द्र के साथ कमलनी का विवाह हुआ था। आज ही के दिन नरेन्द्र ने सौन्दर्यमयी कमलनी का कंकण विभूषित पाणि पल्लव अग्नि देव को साक्षी बना कर अपने कर कंज में ग्रहण किया था। आज ही के दिन कमलनी का कोमल कलेवर, प्रथम बार प्रेम के शुचि संसर्ग से रोमांचित हुआ था। आज ही के दिन मालती लता में कली का विकास हुआ था। लवंग लता ने रसाल का आश्रय ग्रहण किया था। दो हृदय एक हुए थे, दो आत्माएँ एक हुई थी। आज ही के दिन शरीर के दो अर्ध भाग मिल कर पूर्णता को प्राप्त हुए थे। कमलनी के प्रथम मिलन की तिथि ही उसके लिये विछोह की तिथि हुई। सुहागरात मानो महाकाल रात हो गई।

× × ×

[ २ ]

वसंत पंचमी की अर्ध रात्रि के समय रोग रोग से पीड़ित नरेन्द्र अपनी सेविका कमलनी के मुख मंडल की ओर निर्निमेष नेत्रों से देखते हुए, सदा के लिए चल दिये। कमलनी का सौभाग्य सुधाकर मेघाच्छादित हो गया, प्रेम की आलोक माला बुझ गई। कमलनी के हृदय कुंज में अंधकार छा गया। यौवन बन का पारिजात पादप पुष्प पल्लव विहीन हो गया। हाय! नरेन्द्र कहाँ चले गये?

कमलनी का सुखमय वसन्त, शिशिर में परिणत हो गया। प्रफुल्ल संसार—कानन भीषण श्मशान सम प्रतीत होने लगा। सखी मंडली का स्नेह मय आश्वासन, गुरु जनों का वात्सल्यमय सम्बोधन, भृत्य वर्ग की सहानुभूति, सब व्यर्थ हो गयी। हाय! अनंत जल राशि के मध्य में, जीवन जल पोत को छोड़कर कमलनी का केवट अन्तर्हित हो गया!

धैर्य! विडम्बना! है आशा मरीचिका है। संतोष! मायावी है। समय घोर उद्वेग को सान्त्वना पूर्वक शान्त करने का प्रयास करता है। दुःख को अपने साथ लेकर धैर्य की ओर शनैः शनैः गमन करता है। समय!! क्या तुम शान्ति और अशान्ति के सहोदर हो? कमलनी के हृदय की ज्वाला का वेग बढ़ने लगा वियोग वारिधि उमड़ने लगा! कैसा आश्चर्य है, वारिधि बन्धु के बिना भी वारिधि उमड़ रहा है। हृदय प्रलय पयोधर के घोर अंधकार में मार्ग भ्रष्ट हो भ्रमित होने लगा। केवल अंधकार! समस्त संसार कालिमा मय! अज्ञात पथ! एकाकिनी कमलनी!! हाय! कैसे निस्तार होगा? उद्वेग बढ़ने लगा। समय के साथ ही साथ आवेगों का भी वेग बढ़ने लगा। सुसज्जित हृदय की मणि खो गई, जीवन ज्योति बुझ गई! हाय! कौन पार लगावेगा।

कमलनी का हृदय शून्य हो गया। अभिलाषा कोकिला मूक हो गयी। आशा-लता पुष्प पल्लव विहीन हो गई। हाय! अभी कली खिलने भी न पाई थी कि शिशिर ने उसका नाश कर दिया। कोकिल कूकने भी न पाई थी कि व्याध ने कठोर बन्दीगृह में बन्द कर दिया। यौवन-वन फूलने फलने भी न पाया था कि कि दावानल ने भस्म कर दिया। हाय! कुसमय में निराशा! अकाल में यौवन की आहुति!! कैसा भयंकर दर्शन है? कैसी असह्य पीड़ा है। कमलनी एक दम उठ खड़ी हुई। और अपने हृदय-देव को हृदय में रख आगे बढ़ने लगी। माया! मत रोको! तुम्हारा प्रयास व्यर्थ है। मोह! जाने दो! तुम्हारी शक्ति निष्फल है! भय! मार्ग दो! तुम्हारा बल प्रदर्शन असमर्थ है। कमलनी! कमलनी! जाओ इस विस्तृत विश्व

में। इस मत्सरपूर्ण संसार में, ज्वाला मय जगत में, भगवान तुम्हारी रक्षा करेंगे।

[ ३ ]

दो वर्ष व्यतीत हो गये। वह सुख की स्मृति ! वह पवित्र परिहास ! वह माधुरी मुसकान !! वह अपसरा विनिंदित कंठ ! वह कमनीय कलेवर। हाय अब केवल स्मृति मात्र शेष है।

आज वसन्त पंचमी है। कमलनी के विवाह की शुभ तिथि है। किन्तु हाय ! कौन मनावे, जिनके साथ विवाह हुआ था। जिन्होंने अग्नि देव को सन्मुख साक्षी बनाकर पाणि ग्रहण किया था। जिन्होंने ब्रह्मर्षि मंडल की पवित्र वेद ध्वनि के मध्य में अर्धाङ्गिनी बनाया था, हाय जब वे ही अभागिनी को परित्याग करके चले गये, तब कौन उत्सव मनावे ? कौन समारोह करे ? कमलनी के हृदय में प्रश्न उठा—क्या नरेन्द्र ने मेरे साथ अन्याय किया ? दूसरे ही समय सहस्र सर्प दर्शन से अधिक पीड़ा हुई। कमलनी ने कहा—प्रभो नरेन्द्र ! जीवितेश्वर क्षमा करना। स्त्री सुलभ निर्बलता को क्षमा करना। तुम्हारे विषय में ऐसा कलुषित विचार ! तुम कल्याण मति हो। जो कुछ तुमने किया है, वह अच्छा ही किया है। तुम्हारी इच्छा मेरे लिये श्रुति है। तुम्हारा वचन मेरे लिये स्मृति है। मां ! भगवती गंगा तुम सर्वत्र गामिनी हो अनन्त लोक प्रवाहिनी हो। जननी ! जहां कहीं नरेन्द्र हों, हृदय के आराध्य देव हों, वहीं मेरी इस अंजलि को पहुंचा देना। आज के दिन उनके चरण कमलों की पूजा अवश्य करूंगी।

+ + +

क्षण भर के लिए कमलिनी ने कुछ सोचा और क्रमशः आगे की ओर बढ़ने लगी। पवित्र सलिला भागीरथी के तट पर एक बार कुछ 'छपछप' सा शब्द निकला अवश्य पर तुरन्त ही निर्मल जल पूर्ववत् बहने लगा। और विधवा कमलनी का कोई चिन्ह शेष न बचा।

## लेखकों से निवेदन।

'चाँद' के अगले अङ्क में वर्तमान शिक्षा पद्धति के दोष दिखाए जायँगे और भविष्य में कन्याओं की शिक्षा पद्धति कैसी हो ? इस विषय पर विचार किया जावेगा। लेखकों से हमारी सादर प्रार्थना है कि इसी विषय पर वे अपने विचार प्रगट करने की कृपा करेंगे।

# विधवा*

अथवा

## अभागी कामिनी की आत्म-कथा

[ लेखिका श्रीमती विमलादेवी चौधरानी ]

( फ़रवरी मास से आगे )

जिस समय विधवाओं की दशा से द्रवित होकर अपने जीवन को बलि देने वाले, स्वर्गीय मोहन का आन्तिम महत्वपूर्ण पत्र पढ़ा जा रहा था उस समय मुशकिल से दिन के आठ बजे होंगे और लगभग नौ बजे मैं अचेत हो कर गिर पड़ी थी। तब से मुझे घर की तो दूर, अपने तनोबदन की सुधि न रही। सुनसान अन्धेरी रात में मेरी आंख खुली। मैंने उस समय रसोई घर के बगल वाली कोठरी में अपने को एक चटाई पर पड़ो पाया। मैंने आँखें खोली ही थीं कि घंटे की आवाज़ मेरे कानों में पड़ी। मैं उत्सुक होकर इसे गिनने लगी। एक......दो......तीन...चार पांच......आठ......नौ......दस हैं! मैं अवाक सी रह गई। इस समय रात्रि के दस बज चुके थे। रात भयानक अंधेरी थी। सारा घर स्मशान तुल्य दिखलाई दे रहा था। दहलीज में मिट्टी का एक दीया मानों आंखे फाड़ फाड़ कर किसी की पवित्र आत्मा को ढूंढ़ रहा हो। यकायक प्रातःकाल की कल घटनाएं मेरी आंखों के सामने नृत्य करने लगीं। मेरी आंखों से फिर अविरल आसुओं की धारा बह निकली। मैं फिर चिन्ता-सागर में डूबने और उतराने लगी।

मानव हृदय का यह स्वभाव है कि जिस समय चित्त खिन्न हो अथवा दुःख के आसुओं से नेत्र परिपूर्ण होते हैं उस समय पिछली दुःख-पूर्ण घटनाएं भी डाइन का स्वरूप धारण कर आगे पीछे मँडराने लगती हैं। मुझे भी अपने पिछले जीवन सम्बन्धी दुर्घटनाएं स्मरण हो आईं। एक बार शरीर सनसना गया और मैं थर थर कांपने लगी।

मैं अपने दुःख के साथ ही साथ अपनी अन्य

*"विधवा" शीर्षक यह गल्प गत जनवरी से प्रकाशित हो रहा है। पिछले अङ्क में स्थानाभाव के कारण ही इस महत्त्वपूर्ण कथा को हम प्रकाशित न कर सके थे। यह गल्प नहीं, बल्कि एक लम्बी चौड़ी पुस्तक है। हर मास इसका एक अंश दिया जाया करेगा। चूंकि यह एक सामाजिक उपन्यास है अतएव बहुत सम्भव है हमारा पुस्तक विभाग इसे पुस्तक के रूप में प्रकाशित कर दे। इस आत्म-कहानी को ध्यान पूर्वक अवश्य पढ़ना चाहिए। इस उपन्यास द्वारा एक बार सच्ची घटनाएं आखों के सामने नाचने लगती हैं और जनता का ध्यान अपनी ओर तुरन्त आकर्षित करती हैं। हम हृदय से ऐसी उपयोगी पुस्तकों का घर घर में प्रचार चाहते हैं।

—सम्पादक

बहिनों की बातों पर ग़ौर करने लगी। हाय! आज मुझसी अभागी विधवा हमारे समाज में करोड़ों पड़ी सड़ रही हैं! क्या मेरी भाँति उनका जीवन भी इतना ही करुणाजनक, इतना ही रोमाञ्चकारी और इतना ही दुखी होगा? क्या मेरी तरह अन्य घरों में भी ऐसे दुखान्त-नाटक खेले जाते होंगे? क्या सभों की सासें इतनी ही क्रूर, इतनी ही दया से शून्य इतनी ही ज़ालिम और खूंख्वार होंगी? क्या अन्य कन्याओं के ससुर भी इसी प्रकार कानों में तेल डालकर अपनी बूढ़ी स्त्री के हाथों की कठपुतली बने नाचते होंगे? क्या अन्य घरों में भी मेरी तरह अभागी विधवाओं का अपमान होता होगा? क्या उन्हें भी शादी विवाह के अवसर पर घर की एक अंधेरी कोठरी में बैठ कर आँसुओं की धारें बहानी पड़ती होंगी? क्या दूध पीती विधवा बच्चियों की गुलाबी चूड़ियां भी मेरे समान ही फोड़ दी जाती होंगी? क्या उनके माथे का दिव्य लाल सेन्दूर भी पड़ते ही धो दिया जाता होगा? क्या उन्हें भी मेरे ही समान प्रातः काल मुंह लपेट कर गृह-कार्य्य करने की आज्ञा दी जाती होगी? क्या उनके निर्मल और शुद्ध चरित्र पर भी इसी प्रकार दोषारोपण होता होगा? ज़रूर और अवश्य होता होगा। नहीं तो इस प्रकार वेश्याओं की वृद्धि ही क्या होती? उस दिन मैंने सन् १९११ की मनुष्य-गणना, प्रयाग के "चाँद" में पढ़ी थी। उस दिन तो मैं अपने को सम्हाल ही न सकी, न जाने मेरे चित्त को कितनी चोट पहुंची। मैंने केवल कलकत्ते की मर्दुमशुमारी (मनुष्य गणना) की रिपोर्ट पढ़ी थी। उसके मोटे मोटे अक्षरों में लिखा था कि सन् १८५२ ई० में कलकत्ते में कुल १२,४१९ वेश्याएं थीं और उनमें केवल हिन्दुओं की तादाद थीं १०,४६१ सन् १८७० ई० में इस शहर में ७,९३८ हिन्दू, १,१६२ मुसलमान, ५६ यूरेशियन, ५ यूरोपियन और ३५ यहूदिन आदि वेश्यायें थीं। किन्तु १९११ की रिपोर्ट से, पता चलता है कि—केवल कलकत्ते शहरमें इसबार १४,२७१ वेश्यायें थीं अर्थात् कलकत्ते की कुल स्त्रियों में से, जिनकी बीस वर्ष से ४० वर्ष तक की उम्र है थीं, यानी

प्रत्येक १२ स्त्रियों में एक वेश्या है।

१२ से २० तक की आयु की स्त्रियों में प्रति सैंकड़ा ६ वेश्यायें हैं और १०९६ वेश्या लड़कियों की आयु १० से भी कम है! ९० फ़ी सदी वेश्या हिन्दू हैं!!

भारत के कुल शहरों की वेश्याओं की संख्या, जो मर्दुमशुमारी के समय अपना यही पेशा बतलाती हैं, ४,७२,९९६ है!! *

एक दूसरी पुस्तक में मैंने पढ़ा था जिसमें स्वयं पञ्जाब की हिन्दू सभा का कहना था कि:—

"इस प्रान्त के प्रत्येक मुख्य शहर में व्यभिचार के लिए लड़कियों की ख़रीद और फ़रोख़्त बढ़ रही है। सन् १९११ में प्रान्तीय लाट महोदय ने भी इस बात को तसलीम किया है"

क्या यह वेश्याएं बड़े बड़े घरानों की बहू बेटियां ही न होंगी? ऐसे ही सामाजिक अनादरों के कारण कितने ही घरों की देवियों

*पाठकों को यह भी ख़ास तौर से समझ लेना चाहिए कि यह संख्या केवल उन वेश्याओं की है जो मर्दुमशुमारी के समय अपने मुंह से अपना यह पेशा तसलीम करती हैं। लाखों डर से अथवा लाज से अपना पेशा कुछ और बताती हैं इसलिये उनकी ठीक ठीक तादाद बताना केवल कठिन ही नहीं बल्कि असम्भव है।

—सम्पादक "चाँद"

ने हिन्दू समाज के चङ्गुल से अपने को मुक्त करने के लिए ही वेश्या वृत्ति धारण कर ली है। अभी उस दिन मैं रामकली की बात सुन चुकी हूं। हाय! बेचारी रामकली का जीवन कितना करुणा से भीगा था। निश्चय ही माता पिता तथा सास ससुर के ऐसे अन्याय कन्याओं को कुमार्ग पर चलाते और उनके जीवन को नष्ट कर डालते हैं। मैं ख़ूब जानती हूं, घर घर आज यही बातें हो रही हैं। यदि कोई छिप कर अभागी विधवाओं की जाँच करे तो प्रत्येक शहर के प्रत्येक मोहल्लों और गलियों में १०-२० कन्याएं मुझ अभागिनी की भाँति अपने जीवन के दिन व्यतीत कर रही होंगी।

हाय! एक दिन वह भी था कि भारत-वसुन्धरा में राम राज्य था। ऐसी घटनाएं कभी सुनने में भी न आती थीं। भारतीय स्त्रियों की उज्ज्वल कीर्त्ति की ध्वजा आज भी भारत के खण्डहरों में फहरा रही है। वे स्त्री थीं, उनमें पुरुष स्त्रीत्व मानते थे, उनका आदर होता था, वे सम्मान की दृष्टि से देखी जाती थीं और पूज्यनीय समझी जाती थीं। गृह-कार्य्य में ही नहीं, उन्हें हद दर्जे के विचार और आचार स्वातन्त्र्य दिए जाते थे। सामाजिक कार्य्यों में ही नहीं बल्कि रण की तय्यारियां भी प्रायः यही 'कोमलाङ्गिनी' स्त्रियां किया करती थीं। वे पुरुषों के समान रण-क्षेत्रों में जाकर पुरुषों से युद्ध और उन्हें परास्त करती थीं। बड़े बड़े राज्य दरबारों और सभाओं में उन्हें उच्च से उच्च स्थान दिया जाता था और जटिल से जटिल राजनैतिक कार्य्यों में उनकी सलाह ली जाती थी। महाभारत अर्थात् भारत के पतन के समय भी महारानी गान्धारी राज कर्मचारियों और प्रजा से भरी हुई सभा में पहिले इस लिए बुलाई गई थीं कि वे अपने पुत्र दुर्योधन को राजनैतिक उपदेश दें और इस बात की सलाह दें कि पाण्डवों से युद्ध किया जाय अथवा सन्धि?

इस विकट प्रश्न को, जिस पर समस्त भारत की 'जय' या 'क्षय' सर्वथा निर्भर थी, जिस सन्तोष जनक रीति से पतिव्रता देवी गान्धारी ने हल किया था वह आज भी भारतीय इतिहास में स्वर्ण अक्षरों से अङ्कित है। पर हाय! पराधीनता के कारण, अविद्या के प्रचार के कारण सामाजिक कुरीतियों के कारण और 'नाक किट जाने' के भय के कारण आज उसी भारत की मिट्टी और पानी से जन्मी हुई स्त्रियों का जीवन इतना दुखपूर्ण होरहा है!! क्या वेश्या वृत्ति धारण करनेवाली इन लाखों स्त्रियों को भी परमात्मा ने उसी मसाले से नहीं बनाया है जिससे अन्य स्त्रियों को? आख़िर इन वेश्याओं के भी तो हमारे ही तरह हाथ पैर हैं, वे भी कान से सुन और आंख से देख सकती हैं। पहिनने ओढ़ने पर तो वे भी हमारी तरह ही अच्छी लगती हैं, पर नहीं उनकी आंखों से लज्जा का पानी गिर गया है। उनकी आत्मा दुःख सहते सहते भ्रष्ट हो चुकी है।

डाकू मां के पेट से 'डाकू' होकर ही पैदा नहीं होते। वे भी मनुष्य ही के बालकों के समान चिट्टे, कोमल और सुकुमार जन्मते हैं। उनकी माताएं भी हमारी तरह स्त्रियां ही होती हैं। उन्हें समाज तंग करता है, कोसता है, उनकी जड़ खोदता है, ज़रा ज़रा सी बातों पर उनकी घोर निन्दा होती है, घरों में हद दर्जे की सख़्ती होती है, वे जब भूखों मरने लगते हैं, जब उन्हें किसी का सहारा नहीं रहता, जब ऐसे अन्यायपूर्ण व्यवहार और सामाजिक अनादर अपनी परिकाष्ठा (Climax) पर पहुंच जाते हैं तो उनकी आत्मा पर इन घटनाओं का करारा चोट पहुंचता है, वे भी

अन्त में हारकर बुराई करने वालों के साथ बुराई करते हैं, नाना प्रकार की चालाकियाँ सीखते हैं और अपना बदला लेने का प्रयत्न करते हैं। उनकी सोहबत (Society) बिगड़ जाती है। वे बुरे कर्मों में लिप्त हो जाते हैं। इसके द्वारा उनकी आत्मा का हनन होता जाता है और क्रमशः अच्छे गुणों के स्थान पर दुर्गुण, अच्छे विचारों की जगह कुविचार, लज्जा के स्थान पर निर्लज्जता, कोमलता के स्थान पर कठोरता और न्याय की जगह अन्याय अपना प्रभुत्व उसपर जमा लेते हैं और धीरे धीरे वही कोमल बालक वह भयङ्कर वस्तु बन जाता है जिसे हम 'डाकू' के नाम से सम्बोधन करते हैं। ठीक यही हाल स्त्रियों का भी समझना चाहिए।

प्रत्येक वस्तु की एक सीमा और प्रत्येक कार्य की एक हद हुआ करती है। जिस समय कोई वस्तु अपनी हद को पार कर जाती है तो उसका रूप बड़ा ही भयङ्कर हो जाता है। यहाँ तक कि वह हमारी मृत्यु का कारण हो जाती है। यह प्रकृति का एक स्वाभाविक नियम है।

मेरे ऊपर होने वाले ऐसे अन्याय ही स्त्री का जीवन नष्ट कर डालते हैं। अनेक प्रकार की सामाजिक कुरीतियों से बाध्य होकर और इन सामाजिक अत्याचारों से मुक्ति पाने के लिए आज हज़ारों स्त्रियाँ आत्म-हत्या द्वारा अकाल ही काल की ग्रास बन रही हैं।*

आज ही नहीं, ऐसी ऐसी बातें मेरे दिल में रोज़ ही बेचैनी पैदा करतीं और मुझे विक्षिप्त रखती थीं। पर आज से बढ़ कर दुःखपूर्ण सीन मैंने आज के पहले कभी न देखा था। आज मेरी आत्मा फड़फड़ा रही थी। मैंने सवेरे से अब तक पानी का एक घूंट भी न पिया था। मेरा गला सूख रहा था मैं कमरे से बाहर निकली। स्वच्छ वायु के लगने से शरीर में एक प्रकार की शिथिलता और थकावट का मुझे अनुभव हुआ। सिर चकरा गया। मैं माथा थाम कर वहीं चौखट के सहारे बैठ गई। १० मिनट भी बैठे न हुए होंगे कि पैर दबाती हुई एक शक्ल मेरी ओर आती हुई दिखलाई दी। उस शक्ल ने मुझे दूर ही से चुप रहने का इशारा किया। मैं मन्त्रमुग्ध की भाँति उसी ओर धड़कते हुए हृदय से देखने लगी।

शेष फिर।

---

* सर्वत्र ही पुरुषों की अपेक्षा आत्मघातिनी स्त्रियों की संख्या अधिक है। मध्य प्रदेश, बरार, में यह लगभग सवाई, बिहार-उड़ीसा में लगभग दूनी, यू० पी० (संयुक्त प्रान्त) में डाई गुनी से अधिक और बङ्गाल में डेढ़ गुनी से कुछ कम है।

कुछ प्रदेशों के आत्म-घाती स्त्री पुरुषों की संख्या इस प्रकार है:—

| प्रान्त | कुल जन संख्या | आत्मघाती पुरुष | स्त्री |
|---|---|---|---|
| मध्यप्रदेश और बरार | १, ३६, १६, ३०८ | ४४१ | ५२१ |
| बिहार उड़ीसा | ३, ४४, ९०, ०१४ | ६०५ | १,१०५ |
| आगरा अवध | ४, ६८, २०, ४५६ | ६६४ | १,२६६ |
| बङ्गाल | ४, ५३, २६, ९२१ | १,७४२ | २,०१८ |

—सम्पादक "चाँद"

## विधवा कामिनी ।

घर से निकाल दिये जाने पर बेचारी कामिनी सोच रही है कि भविष्य में उसे क्या करना चाहिये ?

× × ×

कामिनी से अस्वामिनी होकर, मारती चित्त मार कर ढाढ़ें ।
भस्म सारा समाज हो जावे, चित्त से आह ! आह ! जो काढ़ें ॥

—अनूप शर्मा, बी. ए. ।

The Standard Press. Allahabad

# विधवाओं के दो आँसू।

[ ले०—पं० रमाशंकर जी अवस्थी, सम्पादक "वर्तमान" ]

ख़ाक हो जायगा जल-भुन के फ़लक आहों से—
इस ज़मी को डुबो देंगे, ये फ़क़त आँसू !

× × ×

अच्छा धर्म क़ायम किया है। भला सा समाज बना लिया है। जिसमें न्याय और समता का नाम नहीं। पुरुष चाहे जितनी आज़ादी से काम ले। लेकिन, स्त्री होने से वही इन्सान का चोला गुलामी के बन्धन में पड़ जाता है। क़सूर किसका है। और सज़ा किसे दी जाती है? लेकिन, आज से ही नहीं, सैकड़ों वर्षों से यही क़ानून हमारे मुल्क को तबाह कर रहा है। नासमझ लड़कियों को अपनी ज़िम्मेदारी पर बेचने वाले या ख़रीदने वाले दोज़ख़ की भट्टी में झोंक रहे हैं। लेकिन, इस ज़ुल्म को रोकने वाला एक भी सच्चा इन्सान नज़र नहीं आता। अफ़सोस, हमारी क़ौम के बड़े बड़े रहनुमा इस अत्याचार को होने देते हैं, और उफ़ तक नहीं करते। क्या इसी को न्याय कहते हैं? क्या इसी को धर्म बतलाते हैं?

धर्म के अन्धे और समाज के ना समझ ठेकेदार क्या समझे बैठे हैं? यही न कि वे आदमी हैं, इसलिए, उन्होंने सिर्फ़ आदमियों की सहूलियत के लिए ही क़ानून बना दिये हैं। उनके दिलों में स्त्री-जाति के लिए रहम का नाम तक नहीं। बेगुनाह और बेबस स्त्रियों की हिफ़ाज़त के लिए कोई मददगार नहीं। ख़ुद तो बाल-विवाह जारी किये हुए हैं, और आप चार चार विवाह करते जाते हैं। लेकिन, एक नासमझ लड़की के विधवा हो जाने पर, उसे धर्म और समाज के क़ैदख़ाने में ज़िन्दगी भर के लिए बन्द रखने का हुक्म देते हैं! अफ़सोस, इस अन्धाधुन्धी का नतीजा यह निकल रहा है कि, भले भले घरों की लड़कियों को मुसल्मान और ईसाई भगा ले जाते हैं, और हम अपने हाथों से अपनी इज़्ज़त मिटा कर भी लाचार बने बैठे रहते हैं। धर्म कोई ईश्वरीय आदेश नहीं। समाज कोई आकाश वाणी नहीं। समय और व्यवहार की दृष्टि से जो क़ानून हमारी रक्षा कर सकें, वे ही हमारे धर्म और समाज के नियम हो सकते हैं। लेकिन, यह हिन्दू-समाज पापियों की खान है। ढोंगियों की बस्ती है। अधर्मियों की टोली है। इसी धर्म की शकल में बसते आने वाले अधर्म का साक्षात् रूप देखने में आ रहा है। भले से भले हिन्दू-गृहस्थ के घरों की बहू-बेटियाँ विधर्मियों के चंगुल में पड़कर कुल का नाम और जाति की मर्यादा मिटा रही हैं। लेकिन, धर्म के डर से ये भले-मानस अपनी हत्यारी परिपाटी को नहीं छोड़ सकते!

आश्चर्य तो इस बात का है कि, क्या पुरुषों ने स्त्रियों को मिट्टी या लोहे का समझ रक्खा है, जो बाल-विधवाओं को आजन्म संयम से रहने का आदेश देते हैं, जब कि, स्वयं एक-स्त्री-व्रत को

भी नहीं निभा सकते ? क़ानून की पाबन्दी तो तभी लागू हो सकती है, जब दोनों पक्ष उस क़ानून को मानें। लेकिन, अन्याय है, अत्याचार है, उन पुरुषों का, जो सिर्फ़ झूठे धर्म और पापी समाज के नाम पर यह विष-बेलि फलने-फूलने दे रहे हैं। और एक बार साहस करके क़ानून में सुधार नहीं करते !!

आज देश भर में इन बाल-विधवाओं की संख्या बढ़ रही है। प्रत्येक हिन्दू-घर में दो चार विधवायें नर्क-यातना भोग रही हैं। क्या किसी अन्य देश में भी यह भीषण दृश्य देखने में आता है ? क्या सभी विदेशों में मूर्ख रहते हैं ! क्या उन्हें इतनी बुद्धि नहीं कि, वे स्त्रियों को बन्धन और संयम से रखने की बात सोच सकें ? तब फिर, उन्होंने स्त्रियों के लिये भी वैसे ही क़ानून क्यों बना रक्खे हैं, जैसे कि पुरुषों के लिए लागू हैं ?

लाखों विधवायें हिन्दू-जाति के नाम पर रो रही हैं। लेकिन, निर्दय, और हृदय-हीन हिन्दू-पुरुष ज़रा भी दयार्द्र नहीं होते ! यह घोर अधर्म, देश को, जाति को, धर्म को, और समाज को डुबो देगा, और यदि शीघ्र ही इस भयंकर भूल का सुधार न किया जायगा, तो हिन्दू-जाति का नाम मिट जायगा।

* * *

  

# विद्वानों की सम्मितियां।

## महात्मा गांधी के विचार।

"नवजीवन" में विधवाओं के विषय में मि० आएडेलवाल ने एक लेख लिखा था उसमें उन्होंने समस्त भारत की मनुष्य संख्या से निम्न लिखित अङ्क दिये थे। मुसलमान हिन्दुओं में विधवाओं की संख्या साथ व अलग अलग, नीचे दी जाती है :—

| उम्र | विवाहित बालिकायें | विधवायें |
|---|---|---|
| १ महीने से १२ महीने तक | १३,२१२ | १७,०१४ |
| १ वर्ष से २ वर्ष तक | १७,७५३ | ८५६ |
| २ " ३ " | ४६,७८७ | १,८०७ |
| ३ " ४ " | १,३४,१०५ | ६,२७३ |
| ४ " ५ " | ३,०२,४२५ | १७,७०३ |
| ५ " १० " | २२,१६,७७८ | ६४,२४० |
| १० " १५ " | १,००,८७,०२४ | २,२३,०३२ |

प्रान्त से भगाई गई और पंजाब में बेची गई हैं। पंजाब के कपड़े के व्यापारी देहली और कानपुर से सड़े-गले कपड़े ख़रीद कर संयुक्त प्रान्त में उधार देकर फ़सल पर अच्छा मुनाफ़ा करते हैं और फिर अपने दलालों द्वारा विधवा स्त्रियों को अपने साथ भगा लाते हैं और वे पंजाब में बेची जाती हैं। नीचे मैं उन कुछ स्त्रियों की फ़ेहरिस्त देता हूँ जो संयुक्त प्रान्त से भगा लाई गई हैं—

\+ + +

( १ ) मुसम्मात मायादेवी, ब्राह्मणी, मौज़ा अशरफ़पुर ( फ़ैज़ाबाद )।

( २ ) रामदेवी, ब्राह्मणी, शहर बरेली,···· ········ ससियां भगा लाया और कुंजाह ज़िला गुजरात में रहता है।

( ३ )·········मौज़ा गुल ग्राम का जबलपुर से तीन औरतें भगा लाया। १ को ४००) रु० में बेचा, दूसरी को रावलपिंडी में २५०) में बेचा तीसरी को एक गूजर के हाथ बेचा।

( ४ )·········मौज़ा कुंजाह ज़िला गुजरात का—सुन्दरियां ब्राह्मणी को शहर प्रयाग से भगा लाया २००) रु० में मुसलमानों के हाथ बेचा जो मौज़ा सिरमोवा के रहने वाले थे।

(५) मथुरी ब्राह्मणी को शहर सीतापुर से······ पार्चा फरोश कुंजाह का रहने वाला भगा लाया ४०० रु० में·········के हाथ बेच दी।

( ६ ) शहर सीतापुर की लक्ष्मिनियां ब्राह्मणी को जो बेवा हो गई थी······कुंजाह का पार्चाफ़रोश भगा लाया। एक माह उसे रखकर एक मुसलमान के हाथ ७०) में बेच दिया।

( ७ ) रामप्यारी ब्राह्मणी शहर पीलीभीत की बेवा को कुंजाह का······भगा लाया और अपने मामा के लड़के के हाथ बेच डाला।

कृपा करके "प्रताप" द्वारा आप आन्दोलन करें कि बाल विवाह बन्द किया जाय और विधवा-विवाह जारी करके या किसी भी उपाय से हिन्दू समाज की रक्षा की जाय।

[ इसी प्रकार के सैंकड़ों बयान और घटनाएँ हमारे पास मौजूद हैं पर स्थानाभाव के कारण उन सभों को हम इस अंक में प्रकाशित करने से असमर्थ हैं। समाज में हर तरह की होने वाली घटनाओं का केवल एक एक नमूना ही हमने पाठकों के सामने रक्खा है।

सम्पादक "चाँद" ]

# विधवाओं का प्रश्न।

[ ले० श्रीयुत लाला गंगाप्रसाद जी, एम० ए; सी० डी० ]

भारतवर्ष में विधवाओं की दुर्दशा है। न केवल वही दुःखी हैं किन्तु उनके कारण समस्त जाति दुःखी है। कहते हैं कि कानी आँख से लाभ तो कुछ नहीं, परन्तु जब दुखने आ जाय तो पीड़ा देती है। परन्तु विधवायें वह कानी आँख हैं जो नित्य दुखती ही रहती हैं। आज कल भारतवर्ष में बाल विवाह तथा अन्य कुरीतियों के कारण विधवाओं की संख्या इतनी बढ़ गई है और एक वर्ष से लेकर पांच, दस, पंद्रह तथा बीस वर्ष की आयु की इतनी विधवायें हैं कि जाति के नेताओं के लिये यह एक बड़ी समस्या हो गई है।

प्राचीन काल में जब युवावस्था में विवाह हुआ करते थे तो आकस्मिक मृत्युएं भी बहुत कम होती थीं और यदि कोई स्त्री विधवा हो जाती थी तो उसके लिये शास्त्रकारों ने यह नियम बना दिया था कि यदि वह अक्षत योनि हो तो उसका विवाह कर दिया जाय। किसी किसी स्मृतिकार ने क्षत-योनि विधवाओं का पुनर्विवाह भी बताया है। परन्तु आज कल विधवाओं की संख्या और विशेष अवस्था होने के कारण विशेष निदान की आवश्यकता है।

विधवायें जो आजकल मिलती हैं निम्न कोटियों में बांटी जा सकती हैं:—

(१) वह सती स्त्रियां जो अपने पति देव की स्मृति-मात्र की आराधना करती हुई अपने जीवन को तप के साथ व्यतीत करती हैं। ऐसी स्त्रियों के लिये न तो पुनर्विवाह की अवश्यकता है और न समाज ही उनसे कलंकित होता है। वस्तुतः वह तो समाज के आभूषण हैं। उनसे स्त्री जाति को सतीत्व की शिक्षा मिलती है। गत समय में स्त्रियां अपना सतीत्व अग्नि में जलकर दिखाती थीं। वह तो शास्त्र विरुद्ध बात थी। परन्तु यह स्त्रियां जीवन पर्य्यन्त तपस्विनी रहकर अपना सतीत्व दिखाती हैं जो बड़े ही गौरव की बात है। हां हमारे समाज का उनके प्रति एक कर्त्तव्य है। अर्थात् ऐसी पूजनीया स्त्रियों का कहीं अनादर तथा अपमान न हो। वह जहां जायं लोग उनके लिये शीश नवायें घर और कुटुम्ब की स्त्रियां उनका दर्शन करके तृप्त हुआ करें। कोई उनसे कटु-वचन न कहे। कोई उनको देखकर असगुन न समझे। उनके भोजन छादन तथा शिक्षा का प्रबन्ध इस उत्तम रीति से किया जाय कि उनको अपने मृत-पति की स्मृति की आराधना में बाधा न हो और यह अपने पथ से डिगने न पावें।

जिस देश और जाति में सत्पुरुषों का मान नहीं होता और बुरे आदमी तथा कुलटा स्त्रियां ही सत्कार की पात्र होती हैं वहां धार्मिक पुरुष स्त्रियां नहीं रह सकतीं। हमारे देश में लोगों ने सती स्त्रियों को सताना आरम्भ किया। इसलिये सती स्त्रियों की न्यूनता भी होगई। हमारे धनाढ्य महोदय जितनी ही व्यभिचारिणी स्त्रियों का मान करते हैं उतनी ही उनकी संख्या बढ़ती जाती है। वस्तुतः जिन सती विधवाओं की ओर हमने संकेत किया है

उनकी संख्या प्रति सैकड़ा एक भी नहीं है। हां एक बात हम अवश्य कहेंगे और हमको लिखते हुये लज्जा आती है क्योंकि हम पुरुष हैं। जहां स्त्रियों में एक दो इस प्रकार की सती स्त्रियां पाई भी जाती हैं, जो अपने मृत-पति की स्मृति की पूजा करती हों, वहां पुरुषों में ऐसे व्यक्ति एक दो भी नहीं मिलते जिन्होंने अपनी भार्य्या के मरने पर तप का जीवन व्यतीत करना आरम्भ किया हो। स्त्रियों को असत् व्यवहार करने से कुछ कष्ट भी होता है और आँखें भी नीची होजाती हैं परन्तु पुरुष महाशय तो मूछों पर ताव देते हुये सब कुछ कर लेते हैं। जिस समाज का एक अंग इतना उच्छृङ्खल हो वहां दूसरे अंग से सद् व्यवहार की आशा करना असम्भव ही नहीं किन्तु अन्याय भी है।

(२) दूसरी विधवा स्त्रियां वह हैं जो पहली कोटि के समान उच्च तो नहीं हैं परन्तु उनकी निर्बलतायें भी साधारण ही हैं। वह समाज के बिगाड़े बिगड़ सकती हैं और समाज के सुधारे सुधर सकती हैं। उनको अपने आचार व्यवहार का विचार है। वह अच्छा चलन रखना चाहती हैं परन्तु शर्त यह है कि समाज उनको अन्यथा करने पर बाधित न करे। यदि घर वालों ने उनका तिरस्कार किया, यदि उनको दाने दाने को भटकना पड़ा, यदि पुरुषों ने उनको अधिक प्रलोभन दिये तो वह अपना सतीत्व नष्ट करने पर बाधित हो सकती हैं। इस प्रकार की विधवाएँ कम से कम साठ फ़ी सदी होंगी। और ऐसा होना सम्भव भी है। क्योंकि संसार में सब से उत्तम और सब से अधम मनुष्य कम होते हैं। अधिक तर संख्या साधारण पुरुष स्त्रियों की होती है। मेरी सम्मति में इन विधवाओं का शीघ्र ही विवाह कर देना चाहिये। ऐसा न करना उनको जान बूझ कर पाप के गड्ढे में ढकेलना है। समाज के वह सब नियम जो समाज के व्यक्तियों को सुधारने के स्थान में बिगड़ने की ओर प्रवृत्ति दिलाते हैं, बुरे हैं और समाज को शीघ्र ही उनको छोड़ देना चाहिये। केवल दो चार व्यक्तियों के लिये समस्त समाज को डुबो देना ठीक नहीं है। इस कोटि की विधवाओं का विवाह न करना और उनको असती होने के लिये बाधित करना पाप की उस आग को भड़काना है जो समस्त समाज को शीघ्र ही नष्ट कर देगी। मैं यहां एक दृष्टान्त देता हूं। कल्पना कीजिये कि एक स्त्री पुनर्विवाह न होने के कारण वेश्या होगई। अब आप जानते हैं कि इसका क्या अर्थ है? साधारण विचार के लोग समझते हैं कि वह भाड़ में जाय हम को इस से क्या प्रयोजन? परन्तु स्मरण रखिये कि वह भाड़ में जाने से पहले आप सब को भाड़ में ले जायगी। एक वेश्या कितने युवकों का चाल चलन नष्ट करती है? कितनी युवतियों को धर्म-पथ से गिरने के लिये प्रवृत्ति या प्रलोभन देती है? इस का अन्दाज़ा विचारशील पुरुष ही कर सकते हैं, जिन को सूझता नहीं उन से क्या कहा जाय?

(३) तीसरी कोटि और है वह बड़ी भयंकर है। इस को देख कर हम को लज्जा होती है। हम क्या कहें और क्या लिखें। लेखनी कांपती है। हाथ थरथराता है! यह वह विधवाएं हैं जिन्होंने हमारी भूलों के कारण अपनी आंख की लज्जा भी त्याग दी है! उनको व्यभिचारिणी भी कहने में कोई भी आपत्ति नहीं। उनका जीवन ही विषय-वासना के अर्पण हो चुका है। ऐसे पुरुष भी करोड़ों ही हैं। और जब पुरुष हैं तो स्त्रियां भी होनी ही चाहियें। क्योंकि व्यभिचार बिना स्त्री पुरुषों के हो ही नहीं सकता। इन विधवाओं के लिये कड़े से कड़े नियम बनाये जा सकते थे, यदि संसार में केवल हिन्दू समाज ही

होता। परन्तु यहां तो आफ़त यह है कि सैंकड़ों स्त्रियां नित्य प्रति मुसलमान और ईसाई हो रही हैं। या तो वह हिन्दू समाज में व्यभिचार का अवसर न पाकर ईसाई मुसलमानों के साथ फंस जाती हैं या उनको हिन्दू बहकाने वाले ही मिल जाते हैं और वह हिन्दुओं में अपना गुज़ारा न देख कर मुसलमान या ईसाई हो जाते हैं।

हमारा यह तात्पर्य नहीं है कि मुसलमान और ईसाई धर्म में व्यभिचार जायज़ है। निषेध तो इसका उन धर्मों में भी है परन्तु कौन नहीं जानता कि जो स्त्री रण्डी हो गई वह मुसलमान ही कहलाती है। जो हिन्दू किसी रण्डी से फंस गया वह भी मुसलमान ही कहलाता है। और उनकी सन्तान भी अपने को मुसलमान ही कहती है। मुसलमान नेता अपनी संख्या जोड़ने में ऐसों को गिन ही लेते हैं। हमने नहीं सुना कि वोट के उत्सुक मुसलमानों ने रण्डियों को अपने समाज में न गिना हो। इसका बुरा प्रभाव यह पड़ रहा है कि जो हिन्दू पुरुष बिगड़ा वह भी मुसलमान और जो हिन्दू स्त्री बिगड़ी वह भी मुसलमान। इनका वीर्य और रज दोनों प्रधान हैं। हिन्दुओं का न रज प्रधान है और न वीर्य प्रधान है। इससे वह हिन्दू जाति जो एक समय इस देश में १०० प्रति शतक थी, कहीं पर दो तिहाई और कहीं पर एक तिहाई से भी कम है।

कुछ लोग समझते हैं कि हम आखोर भर कर क्या करें। चार शुद्ध पुरुष चार सौ अशुद्धों से अच्छे हैं। इस लिये जो दुराचारी हैं उनका हिन्दू समाज से निकल जाना ही भला है। परन्तु यह उनकी बड़ी भूल है। प्रथम तो संभव है कि यदि यह बुरे लोग ईसाई या मुसलमान न बनें तो किसी समय उनकी सन्तान धर्मात्मा हो सके। हमने अपनी आंख से देखा है कि रंडियों की सन्तान भी धार्मिक मुसलमान बन गई है। दूसरी बात यह है कि इस काल्पनिक शुद्धता का परिणाम क्या होगा? हिन्दू नित्य प्रति घटते जायंगे। उनकी सभ्यता भी निर्मूल होती जायगी। अ-हिन्दुओं (Non Hindus) की संख्या बढ़ने से उनकी सभ्यता, उनकी भाषा, उनका वेश तथा उनके विचारों की अधिकता होगी और एक दिन हिन्दू समस्त सृष्टि से निर्मूल हो जायंगे। प्राचीन इतिहास बताता है कि जो हिन्दू समस्त संसार में बसते थे। जो बलख़, बुख़ारा और सुमात्रा जावा में रहते थे उनका उन देशों में क्या, अपने निज देश भारत में भी नाम मात्र ही आधिक्य है।

ऐसी दशा में हम कोरे धर्मशास्त्र और स्मृतियों को लेकर क्या करें और मनु भगवान के नाम को कहां तक जपें? इस समय तो कुछ अन्य ही उपाय सोचना चाहिये नहीं तो

फिर पछताये का होत है,
जो चिड़िया चुग गईं खेत।

यदि ऐसी ही दशा रही तो एक दिन लोग हमारी स्मृतियों को कुएं में फेंक देंगे।

अब करना क्या चाहिये। लीजिये सुनिये। हिन्दू समाज में इस समय भी सैंकड़ों बदमाश मौजूद हैं जो अ-हिन्दू स्त्रियों से मिल कर अपने को नष्ट करते हैं और सैंकड़ों बदमाश स्त्रियां अ-हिन्दू पुरुषों के संगति में फंस कर ख़राब होती हैं। ऐसे पुरुष स्त्रियों के लिये धर्मशास्त्रों का उपदेश कुछ भी कारगर नहीं होता। जो कुरान शरीफ़ या इंजील को पढ़ कर ईसाई या मुसलमान होता हो उसे तो आप अपने धर्मशास्त्रों की बहुमूल्य बातें बताकर रोक सकते हैं परन्तु जो ईसाई या मुसलमान केवल व्यभिचार के लिये हो रहा हो उसके लिये

रामायण या सत्यार्थ—प्रकाश की कथा क्या करेगी ? इनके केवल दृष्टि के कोण ( Line of Action ) बदलने की ज़रूरत है । हिन्दू बदमाशों को चाहिये कि बद-माश स्त्रियों को अ—हिन्दु होने से रोकें । यह धर्म तो नहीं है परन्तु आगे आने वाले अधर्म से रोकने का उपाय अवश्य है । यहां मैंने इसे संकेत से लिखा है । नेता गण इस पर विचार कर सकते हैं । परन्तु कुछ करना अवश्य चाहिये । जब आग लगती है तो असाधारण उपाय करने पड़ते हैं । इस समय भी जाति-सम्बन्धी आग लगी हुई है । इस समय सोचना यह नहीं है कि हम शास्त्रों के विरुद्ध आचरण कैसे करें ? इस समय सोचना यह है कि शास्त्र किस प्रकार बचे रहें जिससे हम नहीं, तो हमारी संतान ही उन पर चल सकें । आपद धर्म इसी का नाम है ।

  

# एक बेवा की फ़रयाद

[ श्रीयुत "फ़िदा", बी० ए० ]

हिन्दुओं तुमको अगर कुछ भी दिखाई देता,  
चर्ख़ पर नालः मेरा यों न दोहाई देता ।

मैं वह बेकस हूँ कि जुज़ नालः कोई काम नहीं,  
दर्द होता तो तुम्हें भी वह सुनाई देता ।

तीरे बख़्ती से शबे ग़म है भयानक ऐसी,  
हाथ को हाथ नहीं इसमें सुझाई देता ।

इस मुसीबत की ख़बर होती जो पहिले मुझको,  
मैं न लेती जो ख़ुदा साथ ख़ुदाई देता ।

इससे बेहतर तो यही था कि ख़ुदा के हाथों,  
मांग लेती जो मुझे मौत बन-आई देता ।

कौन से जुर्म में गर्दानी गई हूँ मुजरिम,  
और तो और तसल्ली नहीं भाई देता !

फूल से मिलने की उम्मीद जो जाती रहती,  
कौन बुलबुल को सरे नग़मे सराई देता ?

मेरे गुलशन को भी मलकूस बिहारी मिलती,  
काश आहों का मेरा वक़्त रसाई देता !

ऐ 'फ़िदा' ग़म में न विधवाएँ हज़ारों घुलतीं,  
क़ैदे ग़म से जो इन्हें कोई रिहाई देता ।

# मेरा स्वप्न

[ लेखक श्रीयुत रामकुमारलाल जी वर्मा, 'साहित्यरत्न' ]

ने एक स्वप्न देखा! बड़ा विचित्र स्वप्न था! विदीर्ण हृदय का दुखमय चित्र था और मानवी-प्रकृति के भयंकर-जीवन की झलक का एक नमूना था! संसार रूपी रंग-मञ्च की यवनिका का परिवर्तन था और एक सुगन्धहीन बिखरे हुए फूल की आत्म-कथा का निवेदन था! सच-मुच ही हृदय को हिला देने वाला एक दृश्य था! धैर्यवान् के धैर्य को, बादलों की भांति उड़ा देने वाला शोक का प्रचण्ड-झोंका था! स्वप्न था और केवल रोमाञ्चकारी एक स्वप्न था—

मैंने देखा—एक मनोहर उद्यान है। उसकी शोभा का विकास बसंत ऋतु के आगमन से और भी अधिक हो गया है। पृथ्वी हरी भरी है। पास ही मनोहर सरोवर में पानी की लहरें, अस्त होते हुए सूर्य की किरणों के साथ मिल कर नाच सी रही हैं। सरोवर में भाँति भाँति के कमल खिल रहे हैं और उन पर मकरंद के प्रेमी भौंरे गुञ्जार कर रहे हैं। पक्षियों का कल-रव बड़ा ही मधुर है। शीतल वायु चल रही है। यह वर्णन महात्मा तुलसीदास जी के इन विमुग्धकारी शब्दों में हो सकता है—

विकसे सरसिज नाना रङ्गा।
मधुर-मुखर गुंजत बहु भृङ्गा॥

× × ×

सुन्दर-खग-गन गिरा सुहाई।
जात पथिक जनु लेन बुलाई।

× × ×

शीतल मंद सुगंध सुभाऊ।
संतत बहइ मनोहर बाऊ॥

× × ×

कहने का तात्पर्य यह है कि प्रकृति देवि ने अपने सौन्दर्य के सभी साज सजा रक्खे थे। वह हंस रही थी और उसने नये नये पौधों और ललित लतिकाओं पर हरे रंग की पिच-कारियां छोड़ कर उन्हें उसी रंग में रँग दिया था। लतायें भी झुक झुक कर उसके आमोद प्रमोद की संगिनी बन रही थीं। एकाएक उस स्थान में एक मधुर ध्वनि गूंज उठी। मधुर थी अवश्य पर करुणा-रस से भरी थी—

कहाँ हो, हे मेरे हृदयेश!
बिना तुम्हारे अहो—
बिताऊँ कैसे जीवन शेष?

हा! दुःख से परिपूर्ण सरस कण्ठ का क्रन्दन था। मेरे हृदय को छेदने वाली एक आह थी। मैं आगे बढ़ा-देखा एक युवती कुञ्ज की लताओं की ओट में खड़ी है। बड़े बड़े नेत्र सजल हैं। ओंठ कांप रहे हैं। शरीर ने पीतरंग धारण कर लिया है। श्वेत वस्त्र से शरीर ढँका है। मुख पर दुख की रेखाएं खिंची हुई हैं।

उसने मेरी ओर देखा। चितवन रूखी और स्थिर थी। चंचलता का नाम नहीं था। हास्य की झलक कोसों दूर थी। मैं आश्चर्यान्वित होकर उसके समीप गया। मैंने नम्रता से पूछा।

"तुम कौन हो? यहाँ कैसे आयीं? अभी मैंने शोक से भरी हुई एक वाणी सुनी थी; क्या वह तुम्हारी ही वाणी थी? तुम्हारी दशा से तो

ऐसा मालूम होता है कि तुम किसी दुःख में पड़ गयी हो। तुम्हें किसका शोक है" ?

उस स्त्री के नेत्रों से अश्रु-धाराएँ बह निकलीं अश्रु, बिन्दु उसके पीले कपोलों पर से बह कर वस्त्र भिगोने लगे। मैंने संतोष देते हुए काँपते हुए शब्दों में कहा—"तुम क्यों रोती हो" ?

युवती चुप रही। कुछ क्षण बाद उसने अपने वस्त्र से अश्रु पोंछते हुए एक ठंडी सांस खींच कर कहा—

"हा! क्या कहूँ! अपने हृदय की व्यथा किसे सुनाऊँ? मुझे कौन संतोष देगा? आप! आप मेरा परिचय पूछते हैं! मैं कौन हूं? इसका उत्तर कौन देगा? क्या मैं दूं? नहीं, मुझ से देते न बनेगा। मेरा भेस बतला देगा कि मैं कौन हूँ? विदीर्ण हृदय परिचय दे देगा कि मैं कौन हूँ। शिथिल अंग प्रमाण दे देंगे कि मेरी गणना किन अभागी आत्माओं में है? टूटे फूटे शब्द बतला देंगे कि आपके सामने कौन खड़ी है! मुख का पीत रंग जतला देगा कि यह शोकान्विता-अबला कौन है। उलझे हुए केश कह देंगे मैं किस दशा में हूं और बहुत दिनों से सूखा हुआ...... सिन्दूर... सिन्दूर के बिन्दु का स्थान स्वयं मेरा परिचय दे देगा कि मैं किन हतभागिनियों की श्रेणी में हूं! हा! मैं कौन हूं? ये सभी अंग परिचय दे देंगे कि मैं शोक संतप्त 'विधवा' हूं एक दीन हीन 'विधवा' हूं और विधवा हूं जो सुख-सूर्य के अस्त होने पर दुख और निराशा की अन्धकारमयी घोर रात्रि में ठोकरें खाती फिरती हूं।

युवती के नेत्रों से अश्रु-धारा बड़े वेग से बहने लगी। सहसा उसके मुख से फिर वे ही शब्द निकल पड़े—

"कहां हो, हे मेरे हृदयेश" !

सूर्य की हंसती हुई किरणों ने युवती का उपहास करते हुए मानों कहा—

"कहां हो, हे मेरे हृदयेश" !

मेरी हृदय तंत्री के तार झंझना उठे।

मानों उनसे भी यही सुर निकलने लगा—"कहाँ हो, हे मेरे हृदयेश" !

मैं चुप हो गया। मेरे हृदय में भारी वेदना होने लगी। मैं कुछ कहने ही वाला था कि युवती ने फिर साँस भर कर कहा—क्या कहूं! वह दिन मुझे अब भी याद है जब तुम प्रियतम! मेरे पास आये थे। तुमने हंस कर कहा था 'सरले! चलो, कुञ्ज की लताओं से तुम्हारी जान-पहचान करा दूं'। तुमने लताओं के फूल तोड़ जान पहिचान के बहाने से मेरे कपोलों पर फेंक कर कहा था कि 'इन लताओं से तुम्हारी जान-पहिचान क्या कराऊं जो तुमसे सुन्दरता में बहुत ही कम हैं'। मुझे इस बात से लज्जित जान आपने कई फूलों की माला बना कर कहा था—'शायद कई फूल मिल कर तुम्हारी दैवी सुन्दरता को पा सकें" ?

वह माला अभी भी मेरे पास है" !! मैंने सरला की ओर दृष्टि फेंकी। देखा—चूड़ियों के स्थान पर वही शोभित है जो उसके अश्रुओं से पूर्णतया भीग गई थी।

अश्रु-वदना सरल सरला ने वह माला नेत्रों से लगा ली। उसने फिर एक बार टूटे-फूटे शब्दों में कहा—

"हृ-द-ये-श" !

मैंने विधवा की ओर देखकर कहा "सचमुच सरले! विधवा-जीवन बड़ा दुख-मय है" ! सरला ने मेरी ओर दृष्टिपात किया। मेरा हृदय पिघल गया। नेत्रों से अश्रुधारायें बह निकलीं।

सहसा निद्रा खुल गयी। सचमुच सरला की वियोग-कथा सुनने से मेरे आँखों में अब भी आँसू भरे हुए थे !!

* * *

# मौन-रुदन

[ ले० श्री० " गंधर्व " ]

मौन रुदन के महासिन्धु में,
डुबकी खाती रहती हूं।
एक निराशा के बलपर ही,
यह असह्य-दुख सहती हूं।
गहरे अंधकार को मेरा,
धन्यवाद है बारम्बार।
जिसे देखना नहीं चाहती,
छिपा दृगों से वह संसार।
आँधी चलती है श्वासों की,
आँसू के छाए बादल।
कड़क कड़क बिजली सी उठती,
चिलक कलेजे की पल पल।
जीवित शव हूं, यह शरीर की,
कान्ति चिता की ज्वाला है।
जीवन है मरघट, मेरा ही,
भूत बना रखवाला है।
कितना दुर्गम गढ़ है जिसकी,
बनी आजकल हूं मैं मीर।
विस्मृति के नभ को छूती है,
उदासीनता की प्राचीर।
भाव-परिन्दे फटक न सकते,
काम न करता जग का तीर।
मुझे न लाम्पकता झोंके में,
अब अधैर्य का प्रबल समीर।
विस्मृति को भी विस्मृति करती,
कभी नींद जो आती है।
सपनों का बाज़ार लगाती,
दुनियां नई बनाती है।
निकल किसी कुहरे के बन से,
करता परिचित पद-चालन।
आकर गले लिपट जाता है,
मेरा प्यारा गत जीवन।

मृगजल के समीप जाते ही,
ढह जाती बालू की भीत।
या असीम सुख के धक्के से,
हो जाती हूं सजग सभीत।
फिर मति-भ्रम का जादू चलता,
एक नया होता है खेल!
टूट गया सपना अथवा हो—
रहा अभी सपने से मेल!
इसी समय इस गढ़ में जाने,
कैसे हो जाती है संद!
मंद मंद किरणें आशा की,
भीतर आ जाती स्वच्छन्द!
बस मेरा विश्रान्त शान्तगढ़,
एकाएक धधक उठता।
अन्धड़ उठता है अधीर्य का,
दम भर दम का दम घुटता।
आशा की मायिक विभूति में,
पाया है तुमने जो स्वाद।
उसको फीका कर देता है,
भग्न हृदय का विषम विषाद!
जीत जयी आशा के दल को,
करो निराशा का अभिषेक।
नए मुकुट की अमर प्रभा ही,
जगा सकेगी सत्य-विवेक।
दु:खिया की जोगिन की बातें,
समझ न लेना तुम निस्सार।
है हितैषिता मात्र नहीं,
गुरु-भाव अविश्वासी संसार।
अथवा जाने दो, पागल हूं,
जाने क्या क्या कहती हूं;
मुझको क्या? मैं तो अनन्त की,
ओर निरन्तर बहती हूं!

# घरेलू दवाएं

[ ले० श्री० पं० मदनमोहन जी चतुर्वेदी ]

यदि बालक के उत्पन्न होने के दिन से लेकर ४० दिन के भीतर, १ अनविधा (बग़ैर छेदा) छोटा मोती निगला दिया जाय तो माता न निकलेगी और मिठवा रोग बिलकुल न होगा।

× × ×

चूना और शहद मिला कर दाँतों को वाली पर लगाने से बालक के दाँत जल्दी निकल आते हैं।

× × ×

ज़रा से प्याज़ के रस में बाजरे बराबर अफ़ीम घोल कर देने से बालक के दस्त बन्द हो जाते हैं।

× × ×

काली तुलसी के ४ पत्ते, बबूल के ४ पत्ते और अजवाईन १ माशे। इन सबको जल में पकाकर ठंडा कर के ज्वर चढ़ने से पहले पिलाने से बच्चों का मलेरिया ज्वर अच्छा हो जाता है।

× × ×

ज़िमीक़न्द (सूरन) को मिट्टी में लपेट कर भाड़ में भुनवाले। २ तोले घी के साथ ४ या ५ दिन सेवन करे तो वादी के बवासीर को लाभ होता है।

× × ×

यदि पका हुआ गूलर कुछ समय तक सेवन किया जाय तो ख़ूनी बवासीर को आराम हो।

× × ×

पपीहते के रस में गुड़ मिला कर देने से धतूरे का ज़हर उतर जाता है।

× × ×

यदि खुरासानी अजवायन पानी के साथ पी जावे तो आंत के कीड़े दूर हो जाते हैं।

× × ×

कष्टी स्त्री ( गर्भवती स्त्री जिसे बच्चा होते समय बहुत कष्ट हो रहा हो ) के बांये हाथ पर कुछ समय तक उस चुम्मक पत्थर रखने से बालक शीघ्र उत्पन्न होता है।

× × ×

यदि सरसों का तेल और महीन सेंधा निमक बारीक पीसकर नित्यप्रति दाँतों पर मला जाय तो मसूड़े में कोई रोग नहीं होता।

× × ×

चूने का निथराया हुआ पानी नारियल के तेल के साथ फूल की थाली में फेंट कर लगाने से जला हुआ शरीर अच्छा हो जाता है।

× × ×

गुगुल दो भाग और काली मिर्च एक भाग पानी में पीस कर लगाने से कमर का दर्द अच्छा हो जाता है।

× × ×

हींग को पानी में घोल कर गुदा में लगाने से बालक का चुन्ना आराम हो जाता है और

नीम की दातून को पानी में घिसकर लगाने से भी आराम हो जाता है।

× × ×

चावल के धोवन में ज़रा सा जायफल पीस कर पिलाने से कै बन्द हो जाती है।

× × ×

दो रत्ती नौसादर रोज़ खाने से तिल्ली गल जाती है और दो तोला अंजीर सिरके में डुबोकर २१ दिन सुबह शाम खाने से भी तिल्ली आराम हो जाती है।

× × ×

यदि भूख न लगती हो तो भुनी राई, भुनी हींग, भुना ज़ीरा, भुनी सोंठ और सेंधा नोन अन्दाज़ से दही में मिला कर मथे और कपड़े से छान कर सेवन करे।

× × ×

"सफ़ेद कनेर को जड़" घिसकर बिच्छू के काटे हुये स्थान पर लगाओ आराम हो जायगा और 'सत्यानासी' के जड़ की छाल पान में रख कर खाने से भी ज़हर उतर जाता है।

× × ×

हरताल का धुआं देने से बिच्छू नहीं रहते।

× × ×

यदि मकड़ी के मूते हुए स्थान पर खटाई और हल्दी पीस कर लगाई जावे तो आराम होता है।

× × ×

अगर मदार के पत्ते पर घी लगा कर आग पर सेंके और रस निकाल कर कान में डाले तो हर प्रकार के कान का दर्द को लाभ होता है।

× × ×

कनमलाई (कनसरैया) कान में घुसने पर जलाने का देशी तेल गर्म कर के कान में डाले।

× × ×

मनुष्य की पुरानी हड्डी पानी में घिसकर माता (शीतला) के दागों पर कुछ काल तक लगाने से वे मिट जाते हैं।

× × ×

बर्रे (भिड़) के काटे हुये स्थान पर चूना और नौसादर लगाना लाभकारी है।

× × ×

गाय का गोबर ७ माशे से ९ माशे तक गर्म पानी में घोल कर पिलाने से स्त्री के पेट से मरा हुआ बालक तुरन्त निकल आता है।

× × ×

कागज़ी नींबू का रस मिला कर मिश्री का शरबत कुछ काल तक सेवन करने से ऋतु (मासिक) ठीक समय पर होता है।

× × ×

यदि बालक के नेत्र दुखते हों तो पांव के नाख़ून पर लाल मिर्च पीस कर लेप करे।

× × ×

यदि बालक की माता को दूध कम उत्पन्न हो तो सतावर और मिसरी दूध में खिलाना चाहिए।

× × ×

मिश्री, सुहागा, हरताल, लव को पीस कर भेड़ के दूध में लगाने से दाद को आराम होता है।

× × ×

यदि बिवाई फट गई हो तो उसी स्थान पर मोम रखकर आंच दिखाओ और ग्लैसरीन लगाना चाहिए।

× × ×

फिटकरी पीस कर दो रत्ती सुबह और दो रत्ती शाम को मिश्री मिलाकर जल के साथ उतार जाय। ज्वर दूर करने की यह अपूर्व दवा है।

× × ×

त्रिफला (हर बहेड़ा आंवला) ३ माशे, सनाय साफ़ की हुई ३ माशे और काला निमक ४ रत्ती को लेकर कूट ले और कपड़े से छान कर रात्रि को सोते समय गरम जल से उतार जाय तो दस्त साफ़ हो और क़ब्ज़ दूर होता है।

× × +

# फ़रयादे-विधवा।

[ ले० श्री० मोहनलाल जी मोहियाल। ]

अजब दुख दर्द सहती हूं,
गमो से नीमजाँ होकर।
टपकते ख़ून के आँसू,
इन आंखों से रवाँ होकर।
सिधारे प्रानपत, डेरा जमाया,
यास हसरत ने।
बिसारी सुध गुलिस्तां की,
उन्होंने बागवां होकर।
ससुर सुसराल ने त्यागा,
व ताने दे करें घायल।
हुई दूबर हूं मैके में,
मुल्क बारे गिरां होकर।
न पुरसाँ हाल है कोई,
न दुःख और दर्द का साथी।
सुनाएं किसको ग़म अपना,
जो पूछे मेहरबां होकर।
बुलावे जो कोई हमको,
बराबर पुत्र या भाई।
वह ख़ुद बदनाम होता है,
हमारा पासवाँ होकर।
किया मोहताज क़िस्मत ने
ग़ज़ब की बेबसी डाली।
ज़मीं लरज़े फ़लक कांपे,
शफ़क़ से ख़ूं-फ़िशा होकर।
हज़ारों लानतें रहतीं,
हमारे ताक़ में हर दम।
डुबोने के लिए अस्मत,
हमारी बेइमाँ होकर।
ग़रज़ रुसवाई है हरसू,
तलख़ जीना हुआ अपना।
न मिलती मौत भी मांगे,
हैं डरती बेगुमां होकर।
पछत्तर वर्ष के रण्डवे,
हैं करते शादियां देखो!
मगर हम सितम सहती हैं,
ख़ुर्द-साला जवां होकर।
गुज़रती दिल पै जो जो है,
हमारा दिल ही सहता है।
मज़े से ऐश करते हो—
मरें हम, नातवां होकर।
तुम्हें तो नींद प्यारी है,
हमें अख़्तर शुमारी है।
निकलती जाँन फ़ाक़ों से,
बेहालो नयरां होकर।
ग़रज़ मजबूर हो 'मोहन' धरम से
गिरती जाती है
मिटा देंगी तुम्हें ए क़ौम,
ईसाई मुसलमां होकर।

# पाक शिक्षा

[ ले० श्रीमती दयादेवी जी दुबे ]

## केसरिया चावल।

केसरिया चावल बनाने के वास्ते चावल पुराना, अच्छा और बारीक होना ज़रूरी है। पाव भर चावल साफ़ धोकर देगची में पानी डालकर छोड़ दें। पानी को ज़रूर नाप लेना चाहिए। पानी उङ्गली के तीन पोर तक चावल से ऊपर होना चाहिए। इससे मांड़ निकालने की ज़रूरत न होगी। चावल स्वयं ही पक कर फरहरा हो जावेगा (मामूली चावल भी इसी प्रकार बनाना चाहिए) जब चावल हो जावे तो आंच मध्यम कर दे। फिर पाव भर चीनी की चाशनी बना ले। जब चाशनी गाढ़ी हो जावे तो उतार कर रख ले और उसमें चावलों को डाल दे। इसके बाद मेवे अर्थात एक छटांक छिला हुआ बादाम, साफ़ किशमिश एक छटांक, छोटी लायची और गरी आदि भी अन्दाज़ से डाल दे, इसके बाद एक रत्ती शुद्ध उमदा केसर दूध में घोलकर डाले। इलायची बारीक पीसकर डालना चाहिए। सब चीज़ें डालने के बाद अच्छी तरह कड़छी अथवा चम्मच से चला दे ताकि केसर तथा मेवे अच्छी तरह मिल जावें। तब फिर एक बार बटलोही में ढांक कर रख दे और दो चार कोयल ऊपर रखकर दम कर दे। इन चावलों पर प्रायः लोग मलाई भी, खाते समय, छोड़ लेते हैं। खाने में यह चावल बड़ा स्वादिष्ट होता है।

\+ \+ \+

## आलू की बरफ़ी।

बड़े बड़े पाव भर आलू मध्यम आंच में भून ले। पक जाने पर उन्हें निकाल कर छिलके छील डाले और हाथ से उसे मसल कर भरता बना ले। तब इस भरते को एक छटांक घी डालकर मध्यम आंच पर भूने। जब आलू का रवा रवा खिल जावे और बादामी रङ्ग आ जावे तब उतार ले। और डेढ़ पाव चीनी की चाशनी बना कर (जब गाढ़ी हो जावे) उसी में आलू को छोड़ दे और चलाता रहे। छोटी इलायची उसी समय पीसकर डाल देना चाहिए। इसके बाद इसे थाली में खूबसूरती से फैला दे और ऊपर मेवे अर्थात बादाम पिस्ता वगैरा छोड़कर चांदी के वरक़ चिपका दे। ठण्डा हो जाने पर अर्थात जम जाने पर उसकी बरफ़ी काटले और खाने वालों को दे।

\+ \+ \+

## मूंगफली की बरफ़ी।

पाव भर भुनी हुई मूंगफली छीलकर उसकी गिरी निकाल ले और उसे बारीक पीस कर चलनी से छान ले। इसके आटे को भी एक छटांक घी में सावधानी से मध्यम आंच पर भूने ताकि जलने न पावे। फिर ऊपर बताए हुए रीति से चाशनी बनाकर उसी में आलू की बरफ़ी के समान जमा ले।

नोट:—ऊपर सभी चीज़ों का अन्दाज़ पाव भर लिखा गया है अतएव यदि इससे ज़्यादा बनाना हो तो इसी हिसाब से अन्दाज़ कर ले।

# विधवाओं की आह !

[ ले० श्री० "बहादुर" ]

सावधान ! पाणिडत्य परम प्रकटाने वालो,
कर पुरोहिती—धर्म, धर्म विनसाने वालो !
बाल विवाह कराकर, कुछ न लजाने वालो,
गणना विधवाओं की सदा बढ़ाने वालो !

सम्हलो बड़वानल बनी, विधवाओं की आह है !
इन आहों की दाह में, भला कहां निर्वाह है ? ॥

सुन विधवा की आह आसमाँ हिल जाता है,
और कलेजा सहृदय का मुह को आता है,
क्रूर हृदय पर नहीं तनिक भी शर्माता है,
कौन नहीं कुत्सित कर्मों का फल पाता है ?

फलतः हो सकता नहीं, कुछ भी जाति-सुधार से ।
विधवाओं की वेदना, औ आहों की मार से ॥

सनातनी हो तो नियोग मत करो कराओ
पर झट बाल-विवाह—प्रथा का नाम मिटाओ
प्रौढ़ विवाह कराय वीर संतति उपजाओ
मृत-प्राय मत दिव्य जाति का नाम धराओ,

यत्न करो अब वह सभी, निज अदम्य उत्साह से ।
जिसमें हो न विकल मही, विधवाओं की आह से ।

बाल ब्याह का वंश न जो निर्बल उपजाते
प्लेग, महामारी न हमें यों चट कर जाते,
कभी विपत्ती मनमानी हमको न सताते,
बतलाते हम उन्हें, हमें जो हवा बताते,

सब अनर्थ का मूल बस, विधवाओं की आह है ।
ध्यान इधर भी दें जिन्हें, देशोन्नति की चाह है ॥

# चुटकुले

लोमड़ी एक घंटे में २० मील दौड़ सकती है।

* * *

न्यूयार्क (अमेरिका) नगर के एक चिड़िया-ख़ाने में एक ३०० वर्ष का पुराना कछुआ है इसका वज़न ३ मन ३० सेर है।

* * *

सन् १९२२ में इंग्लैण्ड में १०,८४२ पुस्तकें छपकर निकलीं।

* * *

अमरीका में प्रतिदिन ३ करोड़ ३० लाख चिट्ठियां और ७० लाख पार्सल डाक द्वारा भेजी जाती हैं।

* * *

घड़ियाल कई सौ वर्षों तक ज़िन्दा रहता है।

* * *

संसार में सब से ज़्यादा जन्म-संख्या रूमेनियां में पाई गई है। यहां प्रति हज़ार क़रीब ४६ बच्चों का औसत पड़ता है। उसके बाद दक्षिण अमरीका की रियासतों का नम्बर है। भारत में प्रति हज़ार क़रीब ३१ बच्चे पैदा होते हैं और इसका नम्बर बहुत पीछे आता है। पर मृत्यु-संख्या में यह सब से आगे है। फ़ी हज़ार ३० मौतें होती हैं। यह संख्या केवल चिली देश (दक्षिण अमरीका) से कम है, जहां की मृत्यु-संख्या फ़ी हज़ार क़रीब ३१ है। पर वहां की जन्म-संख्या भी फ़ी हज़ार ३७ है। इस प्रकार प्रतिवर्ष फ़ी हज़ार ६ आदमी आबादी में बढ़ते हैं। पर भारत में फ़ी हज़ार केवल १ की ही वृद्धि होती है। संसार में ऐसा एक भी देश नहीं है जिसमें जन-संख्या की वृद्धि इतनी कम होती हो। कुछ मशहूर देशों की वृद्धि का हिसाब इस प्रकार है:—

इंगलैण्ड १० प्रति हज़ार; अमरीका ८ जर्मनी १३ आस्ट्रेलिया १७ और रोमेनियां २३ प्रति हज़ार।

* * *

अमेरिका के एक शहर में ५ हज़ार वर्ष का एक पुराना मठ मिला है।

* * *

बाराबंकी में एक मुरगी ने ६६ दिन में ६१ अंडे दिये हैं। कलकत्ते के 'स्टेट्समेन' अख़बार में उसकी तसवीर भी छपी है।

* * *

कुछ दिन हुए पेरिस में आज से ७० वर्ष पहिले चलने वाला ब्रिटिश गायना देश का एक आध आने वाला डाक का टिकट, एक लाख बीस हज़ार रुपयों को नीलाम हुआ था।

* * *

विद्वानों का मत है कि पृथ्वी पर एक अरब वर्ष से मनुष्यों की सृष्टि हुई है।

* * *

हाथी की उम्र प्रायः सौ वर्ष होती है, किन्तु

कुछ हाथी दो सौ वर्ष तक भी जीते देखे गए हैं।

* * *

जर्मनी में लौरञ्जो नामक एक ऐसा पुरुष है जो अपनी पीठ की ओर पूरी तरह से अपना मुँह घुमा लेता है।

* * *

ईरान में यह रिवाज है कि किसी के मर जाने पर जब उसके भाई-बन्धु रोते हैं तो वह आंसू बोतल में भर कर रख लिया जाता है।

* * *

समस्त भारत में क़रीब ६७५ रियासतें हैं। इनका विस्तार भारत के तिहाई भाग के बराबर है और जनसंख्या ७ करोड़ के क़रीब।

* * *

आध सेर फ़ास्फ़ोरस (दिया सलाई बनाने का मसाला) से १० लाख दियासलाइयां तैयार की जा सकती हैं।

* * *

१ जनवरी सन् १६२० को तमाम जेलों में १ लाख ८ हज़ार १३३ क़ैदी थे। इस वर्ष में ५ लाख ७८ हज़ार १०६ क़ैदी नये भेजे गये और ५ लाख ७६ हज़ार १६२ छोड़ दिये गये।

* * *

तीन सौ वर्ष हुए पेरिस में ट्रे विलियन नामक एक मनुष्य था, जिसके सिरपर दो सींग थे। पहिले ये लगभग चार अँगुल लम्बे थे; पर जब उसकी उम्र पैंतीस वर्ष की हुई, तो ये भेड़ की सींगों की तरह हो गये।

ब्रिटिश म्यूज़ियम (अजायब घर) में भी ऐसे दो सींग रक्खे हैं, जो एक औरत के सिर में थे।

* * *

चिट्ठियों का पता ख़राब लिखने के कारण अमरीका के लोग प्रति वर्ष अपना २० लाख डालर (६० लाख रुपया) का नुक़सान करते हैं। गत वर्ष १ करोड़ ६५ लाख पत्र ऐसे भेजे गये जिनका कुछ पता न लगा।

* * *

न्यूज़ीलैण्ड में एक ह्वेल (Whale) मछली ऐसी पकड़ी गई, जिसके शरीर में ७० वर्ष पहिले के चुभे हुए बरछे का टुकड़ा निकला है।

* * *

श्याम देश में बन्दरों को ऐसी विचित्र शिक्षा देते हैं कि वह रुपये के खरे खोटे की पहचान बड़ी होशियारी से कर देता है। वहां हर दूकान पर एक बन्दर पाला जाता है। वह दांत से रुपए की पहचान करता है। अच्छे रुपये को सन्दूक में डाल देता है और खोटे रुपये को फेंक देता है।

* * *

हिन्दुस्थान में सब से पहिला अख़बार २६ जनवरी सन् १७८० को कलकत्ते से प्रकाशित हुआ था। उसका नाम 'बंगालगज़ट' था।

* * *

हैदराबाद रियासत में तीन लाख ४ हज़ार ६२४ भिक्षुक हैं जिनमें ढाई लाख के क़रीब हिन्दू हैं।

* * *

गत यूरोपीय महायुद्ध में ब्रिटिश साम्राज्य का लगभग १ खरब, ४३ अरब और ८५ करोड़ रुपया ख़र्च हुआ था। फ़ौज में ६४,६६,३७० आदमी भर्ती हुए थे जिनमें ६, ४६,०२५ आदमी मारे गये और २१,२१,६०६ आदमी घायल हुए। संयुक्त राज्य (अंग्रेज़ी राज्य ग्रेट ब्रिटेन आयर्लैण्ड) में ६२,११,४२७ आदमी भर्ती हुए जिनमें ७,४३,७०२ मारे गये और १६,६३,२६२ आदमी घायल हुए। फ़ौज के सिपाहियों का जो आगामी वर्ष की पेंशन का ख़र्च अनुमान किया गया है वह लगभग १२ अरब ४८ करोड़ रुपया है।

\+ \+ \+

आस्ट्रिया के डाक्टरों ने बड़ा आश्चर्य जनक कार्य कर दिखाया है। उन्होंने अनेक कीड़ों के सर काट कर एक दूसरे कीड़े के शरीर में जोड़ दिया और वे कीड़े जीवित रह गए। वह लोग इस बात की खोज कर रहे हैं कि सर काटने पर शरीर के अन्य अङ्गों पर क्या प्रभाव पड़ता है।

* * *

भारत सरकार पर इस समय लगभग ७२६ करोड़ का क़र्ज़ा है।

* * *

सन् १९१९-२० में समस्त भारत में ३,३७१ छापेख़ाने, ९४१ अख़बार और २,१५२ मासिक पत्र आदि थे। उसी वर्ष इस देश में अंग्रेज़ी की २,०१६ और देशी भाषाओं की ६,१६२ पुस्तकें प्रकाशित हुई थीं।

* * *

'बोटूलीनम' नामक एक ऐसा भयङ्कर विष होता है कि उसके केवल एक बूंद से समस्त संसार के मनुष्यों का मरण हो सकता है। इस विष का अंश बिगड़े हुए वानस्पतिक भोजन और मांस में पाया जाता है। इसलिए सड़े, बिगड़े हुए और बासी पदार्थ का भोजन न करना चाहिए।

* * *

मोती-ज्वर में चाय का प्रयोग करने से शीघ्र ही ज्वर से मुक्ति मिल जाती है।

* * *

भारत की पुलिस में २ लाख ३ हज़ार आदमी काम करते हैं। इनके सिवाय ३० हज़ार आदमी हथियारबंद पुलिस में नौकर हैं। सरकार को इन पर ९० लाख ७८ हज़ार रु० माहवार ख़र्च करना पड़ता है।

* * *

प्रयाग से देहली तक टैलीफ़ोन लग गया है। सर्व-साधारण को इससे बात-चीत करने में ३ मिनट के लिये ४=) देने पड़ते हैं।

* * *

अमरीका की मशहूर स्टैन्डर्ड आयल कम्पनी (मिट्टी का तैल बेचने वाली कम्पनी) अपने कई नौकरों को ५ लाख रु० सालाना तक वेतन देती है।

* * *

भारत-सरकार की टकसालों में गत वर्ष अप्रैल से लेकर दिसम्बर तक ५ लाख ६४ हज़ार रुपये ढाले गए थे।

* * *

बम्बई प्रांत के शहरों में बम्बई में २ लाख, अहमदाबाद में ५५ हज़ार और शोलापुर में २० हज़ार मज़दूर काम करते हैं। इनमें से अधिकांश कपड़े की मिलों में ही नौकर हैं।

* * *

अमेरिका के पेओरिया शहर में एक घड़ी बिल्कुल काठ की ३ वर्ष में बनाकर तय्यार की गई है। इसमें समय, दिन, मास व ऋतु परिवर्तन सब ही बातें मालूम होजाती हैं।

* * *

केवल ७२ घंटे में, अर्थात् तीन दिन और तीन रात में, हवाई जहाज़ के द्वारा मुसाफ़िरों को लंदन से देहली पहुंचाने की तैयारी हो रही है!

* * *

सन् १९२२ में भारत में २ अरब ५० करोड़ ९८ लाख का माल विदेशों से आया।

* * *

संयुक्त प्रान्त की म्यूनिसिपैलटियों को चुंगी से ३ लाख ७२ हज़ार रुपये की आमदनी गत वर्ष हुई और टरमिनल टैक्स से १० लाख ३५ हज़ार रुपए की आमदनी हुई।

* * *

सुहागे में भी ज़हर होता है। एक ६६ वर्ष के बुड्ढे ने भूल से ६० ग्रेन सुहागा खा लिया था। उसके खाने के तीन घण्टे बाद बुड्ढे की मृत्यु हो गई।

* * *

विदेशों से जो माल भारत में गत फ़रवरी मास में आया, उनकी चुंगी में सरकार को ४ करोड़ ११ लाख रुपए की आमदनी हुई है।

\+ \+ \+

सन १९२२ में ग्रेटब्रिटेन से ९,२६,३८०,००) पौण्ड का माल बिकने के लिए आया और भारत से ४७,६८,००० पौण्ड का माल ग्रेट ब्रिटेन को गया।

\+ \+ \+

## स्त्रियों के स्वस्थय और प्रसन्न रहने के कुछ उपायः—

बाल विवाह की प्रथा उड़ा दी जाय और यत्न किया जाय कि लड़की का विवाह १८ वर्ष से कम की आयु में न किया जावे।

* * *

१८ वर्ष की आयु तक लड़की की पढ़ाई और खाने का ऐसा अच्छा प्रबन्ध हो जिससे वह नीरोग रह सके।

* * *

विवाह के बाद स्त्री और पुरुष को अलग अलग सोना चाहिये। नहीं तो दोनों बीमार हो जायेंगे। पुरुष को प्रमेह और स्त्री को प्रदर की बीमारी हो जायेगी।

* * *

अधिक मैथुन स्त्री के आरोग्य को नष्ट कर देता है। मासिक धर्म्म के बाद एक दो बार ही भोग करना वैद्यक नियम है।

* * *

मासिक धर्म्म के दिनों में अथवा गर्भावस्था में मैथुन करना महा पाप और हानिकारक है। इस से स्त्री और पुरुष दोनों के बीमार हो जाने, सूज़ाक और रक्त विकार के होने का डर रहता है। इस लिये गर्भ के बाद भोग से अवश्य ही बचना चाहिये नहीं तो दोनों स्त्री और बच्चे के जीवन से निराशा होना पड़ेगा।

* * *

बच्चा पैदा होने के बाद भी कई एक मास तक ब्रह्मचारी रहना, बच्चे के स्वास्थ्य के लिये आवश्यक है।

* * *

मासिक-धर्म्म को नियम-पूर्वक रखने के लिये स्त्री विशेष परहेज़ रखे।

* * *

स्त्री के भोजन पर विशेष ध्यान रखना चाहिये। स्त्रियों को अपने पतियों से विशेष प्रेम होता है और वे उनका सम्मान करतीं और उनके बल तथा आरोग्य की कामना करती हैं। इस लिये जो कुछ घर में तैयार होता है उसका उत्तम भाग वे पुरुष के खाने के लिये रख देती हैं, और आप साधारण खाना खाती हैं।

* * *

प्रति वर्ष स्त्री को पौष्टिक (ताक़त देने वाली) दवा और माजूम अवश्य खिलाना चाहिए।

* *

# चेतावनी

[ ले० श्रीयुत—"विपिन" ]

प्रथा यह कब तक मेटोगे ?
बता दो कब तक चेतोगे ?
चाहे पुत्र अशिक्षित हो, या हों अल्पायु अपार।
पर तुम शादी करने को ही करते हाहाकार॥
सरासर नीच बने हो तुम।
विधवायें बढ़ रहीं देश में होकर निरी अनाथ।
निस्सहाय हो कर हा! निशिदिन पीट रही हैं माथ॥
नहीं कोई रक्षक उनका।
कुल-ललनायें इस प्रकार से खोती हैं निज प्राण।
देख देख छाती फटती, हा कैसे उनका त्राण!
ईश भी नहीं सजग होते।
विविध व्याधियों का भारत पर होता क्यों आघात
क्षय, प्रमेह, सिर दर्द और क्यों होता गठिया बात?
बाल्य-परिणय का यह फल है।
देश-दशा का ध्यान करो, यह दूर करो अविवेक।
पड़े पड़े अज्ञान-कूप में बने रहो मत भेक॥
जननि की विषम व्यथा हर लो।
तन से, मन से, धन से, जन से करो देश-कल्याण
निज स्वदेश को सुखी करो, हों सुखी सभी सन्तान।
"विपिन" भारत होवे उद्यान।

  

# विनोद-वाटिका।

कैलाश को सारी जलेबी खा जाते हुए देख कर उसके पिता ने कहा—"क्यों कैलाश! तुम सारी जलेबी खा गए और अपने छोटे भाई का ख़याल ज़रा भी नहीं किया कि उसके लिए भी बचा रखते?"

कैलाश ने भोली शकल बना कर कहा—"पिता जी! मैं जब तक जलेबी खाता रहा, बराबर मुझे शैलेन्द्र का ख़याल रहा कि कहीं वह आ न जाय।"

\+ + +

म्यूनीसिपैलिटी की ओर से सड़कों की मरम्मत हो रही थी। एक मज़दूर पत्थर तोड़ रहा था। पत्थर पर उसने कई हथौड़े चलाए, लेकिन वह न टूटा। यह देख कर मज़दूरों की देख-रेख करने वाले मुंशी जी ने उस मज़दूर से कहा—"अरे, तू कैसा गदहा है कि एक पत्थर को तोड़ने में घण्टों लगा दिए। इधर ला, मैं बतलाऊं कैसे तोड़ा जाता है।" यह कह कर मुन्शी जी ने बड़े ज़ोर के एक ही घन में पत्थर को तोड़ दिया।

मज़दूर ने यह देख कर मुस्कराते हुए उत्तर दिया—"मुंशी जी तारीफ़ तब थी जब पहिले हो एक हाथ में तोड़ते। मैंने चोटें लगा लगा कर पहिले ही उसे मुलायम कर दिया था तभी तो एक ही चोट में भूसा हो गया!

\+ + +

किसी पाठशाले में एक पण्डित जी छोटे बालकों के दर्जे में पढ़ा रहे थे। ज्ञान सम्बन्धी कई बातें बतलाने के बाद पण्डित जी ने १० वर्ष के एक बालक से प्रश्न किया कि—"तुम्हें किसने बनाया है?" वह बालक कुछ उत्तर न

दे सका। इस पर पास ही बैठी हुई एक पढ़ी-लिखी मां के पांच वर्ष के बालक ने उत्तर दिया कि "ईश्वर ने हमें बनाया है।"

इस छोटे बालक के उत्तर को सुन कर १० वर्ष वाले लड़के ने पण्डित जी से कहा—

"पण्डित जी ! रमेश ने इस सवाल का जवाब देकर क्या कमाल किया है। ईश्वर को रमेश को बनाए हुए अभी केवल ५ वर्ष हुए हैं, इस लिए उन्हें बनाने वाले का स्मरण अभी तक है और मुझे तो १० वर्ष हो गए इस लिए मुझे याद नहीं रहा।"

\+ \+ \+

पं० कमलाकान्त के मकान पर संध्या समय मित्रों की गोष्ठी बैठा करती थी। पं० कमलाकान्त थे तो बड़े विद्वान परन्तु साथ ही कुरूप भी बहुत थे। एक दिन बाबू कामता प्रसाद ने पण्डित जी से मज़ाक़ करते हुए कहा—

"पण्डित जी ! परमात्मा जिस समय सुन्दरता लोगों को बांट रहे थे, उस समय शायद आप ग़ैर-हाज़िर थे।"

पण्डित जी ने हंसते हुए कहा—"हां साहब, उस समय मैं वहां था जहां परमेश्वर बुद्धि बांट रहे थे।

\+ \+ \+

किसी गांव में एक बड़ा ग़रीब किसान रहता था। दैव-कोप से उसके मकान की दीवार गिर पड़ी। दीवार के गिर जाने पर वह बेचारा अपने ज़मीन्दार के पास दौड़ा गया और बोला।

"साहेब मोरे घरवा की एक भीत गिर गईल है साहेब से बिनती हो कि मोर कुछ मदद की न जाए।"

ज़मीन्दार ने कहा—"उल्लू के पट्ठे ! हमारी आम गली में तेरी दीवार आ पड़ी है, इसका हर्जाना तुझे देना पड़ेगा और तू आया है मदद मांगने।"

किसान बेचारा दुखी होकर यह सोचते हुए चला गया कि "आए थे नमाज़ को और रोज़ा गले पड़ा।"

\+ \+ \+

बिरादरी में एक जगह मृत्यु हो जाने के कारण सेठ दामोदर दास ने अपने लड़के को मातम-पुरसी के लिए जाने को कहा। लड़के को मातमपुरसी करने का पहिले कभी इत्तफ़ाक़ नहीं पड़ा था उसने पिता से पूछा कि आख़िर मुझे वहां जाकर क्या करना होगा ?

पिता—अजब अहमक़ लड़के हो। बड़े आदमी के यहां की बात है सैकड़ों लोग आवेंगे जो वह सब करें वही तुम भी करना। लड़का चला गया।

रास्ते में उसने दो तीन मनुष्यों को मृतक के सम्बन्ध में ही बातें करते सुना वे सब कह रहे थे "अच्छा हुआ कम्बख़्त मर गया बड़ा ही कौड़ी चिप्पस था।"

विट्ठल दास ने क्या कहना होगा—सो समझ लिया। सेठ कालूराम सिर मुड़ाए नारियल पी रहे थे। विट्ठलदास बगल में बैठ कर बोला। लाला जी भोला क्या बीमार था ?

कालूराम—हां ! कई दिन से उसे दस्त आते थे।

विट्ठल—चलिए अच्छा हुआ मोहल्ले का पाप टला। कहिए कुछ, कम्बख़्त था बड़ा कौड़ी चिप्पस !

सेठ कालूराम—पुत्र शोक से वैसे ही विह्वल हो रहे थे उस पर इस बेवक़ूफ़ की बातें उन्हें बरदाश्त न हुईं उन्होंने उसे पीटा भी और घर से बाहर धक्का देकर निकाल आए। सेठ दामोदर दास ने जब अपने सुपुत्र के कारनामे सुने तो वे बहुत बिगड़े और लड़के को बहुत डांटा।

चूंकि दामोदर दास तथा कालूराम का व्योपा-रामा घनिष्ट सम्बन्ध था अतएव वे तुरन्त दौड़ते हुए सेठ कालूराम के पास पहुंच कर अपनी पगड़ी उन्होंने सेठ जी के पैरों पर रख दी और बहुत गिड़गिड़ा कर कहने लगे। "सेठ जी माफ़ करो लड़का बिलकुल गदहा है ज़रा भी क़ायदा नहीं जानता मैं उसे भेज कर बारम्बार पछता रहा हूं। यदि अब कभी आपके यहां ऐसा हादसा होगा तो मैं स्वयं हाज़िर होऊंगा !"

\+ + +

जज ने एक क़ैदी से कहा—"क्यों तुम्हारी शकल तो पहिचानी हुई मालूम होती है ?"

क़ैदी ने इतमीनान से उत्तर दिया—"हम और आप तो लंगोटिया दोस्त हैं, साथ साथ खेले थे।"

जज ने बिगड़ कर कहा—"चुप उल्लू के पट्ठे ! मेरा और तेरा साथ कैसा ?"

क़ैदी ने गम्भीरता से कहा—"हां, हां सरकार ! ऐसा ही है, क्योंकि आपकी उम्र तिरेपन साल की है, और इतनी ही मेरी भी।"

\+ + +

एक चोर क़ैदी का मुक़दमा जज साहब के इजलास में पेश हुआ। जब जज साहब को मालूम हुआ कि क़ैदी की ओर से कोई वकील नहीं है, तो उन्होंने पास ही बैठे हुए एक वकील से कहा कि "आप इसके मुक़दमे की पैरवी कर दीजिए और इसे बचाने के लिए आप से जो कोशिश हो सके, उसे कीजिए।"

उक्त नवयुवक वकील क़ैदी को सलाह-मशविरा करने के लिए, एक बन्द कमरे में ले गये जब बहुत देर हुई, तो जज ने एक सार्जण्ट से कहला भेजा कि 'जल्दी करो अफ़सर लोग मुक़दमे की इन्तज़ारी में बैठे हुए हैं। वकील यह सुनकर बाहर चले आये। वकील को अकेले ही आते देख कर जज ने पूछा—

"तुम्हारा मुअक्किल कहां है" ?

वकील ने बड़े इतमीनान से उत्तर दिया-"वह चला गया"।

जज ने ताज्जुब में आकर पूछा—"वह चला गया ! इसका क्या मतलब कि वह चला गया?"

वकील ने गम्भीरता पूर्वक कहा—"इसमें आश्चर्य की बात क्या है ? आपने मुझे आज्ञा दी थी कि जो सब से अच्छी सलाह मैं क़ैदी को दे सकूं, वह दूँ। मैंने उससे पूछा कि तुमने चोरी किया है, उसने कहा—'हां, अवश्य मैंने चोरी किया है।' इस पर मैंने सर्वोत्तम सलाह उसे यह दी कि वह दरवाज़ा खोल कर भाग जाय। उसने मेरी सलाह ली और चलता बना।"

* * *

सेठ जी ने कहा—"हमें तो ऐसा नौकर चाहिए, जो कम-ख़र्च हो।"

नौकर ने बनावटी हँसी हंस कर कहा—"सरकार, इसी कम-ख़र्च होने की वजह से तो मुझे मेरे मालिक ने निकाल दिया है।"

"क्यों किस लिए" सेठ जी ने पूछा—

नौकर ने कहा—"सरकार ! मैं फटने और गन्दे होने के डर से अपने कपड़े तो नहीं पहनता था, मालिक के ही कपड़े पहना करता था।"

\+ + +

एक जहाज़ जापान से फ़्रान्स को जा रहा था। रास्ते में जहाज़ के पेंदे में सूराख़ हो गया। और उसमें पानी भरने लगा। यह देख कर जहाज़ का कप्तान बड़ा घबराया और जहाज़ पर बैठे हुये लोगों से पूछने लगा—"तुम लोगों में से कोई प्रार्थना करना भी जानता है ?"

उनमें एक ने झट उत्तर दिया "हां मैं जानता हूँ"।

कप्तान ने ख़ुश होकर कहा—"अच्छा आप सब से आगे जाइए और प्रार्थना कीजिए और बाक़ी हम लोग प्राण-रक्षक बोट पर बैठ कर अपनी जान बचाएंगे।"

* * *

एक बाबू साहब बाज़ार से घी ख़रीद कर नौकर के सर पर रखाए हुए आ रहे थे। रास्ते में घी का घड़ा नौकर के सर पर से गिर पड़ा। पीछे से ज़ोर की आवाज़ सुनकर बाबू साहब चौंक पड़े और देखते क्या हैं कि घी बह कर नाली में भरा जा रहा है।

बाबू साहब नौकर पर बेतरह बिगड़ पड़े और बोले—"यह कैसे और क्यों गिराया?"

नौकर ने धीमी आवाज़ से उत्तर दिया—"बाबू जी मेरे दिमाग़ और पुट्ठे में यह झगड़ा हो रहा था कि दोनों में कौन श्रेष्ठ है। पुट्ठा कह रहा था कि मैं तुमसे ज़्यादा ताक़तवर हूं और बहुत दूर घड़े को लेजा सकता हूं और दिमाग़ कहता था कि 'मैं ज़्यादा दूर लेजा सकता हूं।' बस इसी झगड़े में सर ने चिढ़ कर घड़े को गिरा दिया।"

* * *

कमला बड़ी ज़ोर से रोती हुई आकर मां से कहने लगी—

"माँ मेरी गुड़िया का पैर टूट गया।"

माँ ने पूछा—"क्यों बेटी! क्या हुआ, कैसे तेरी गुड्डी का पैर टूट गया?"

कमला ने सिसकते हुए उत्तर दिया कि "बाग़ में मैं और बसन्त दोनों खेल रहे थे, मैंने उस गुड्डी से बसन्त के सर पर मार दिया और इसका पैर टूट गया।"

* * *

कैलाश ने यमुना नदी में डूबते हुए एक बुड्ढे को बड़ी होशियारी से तैर कर बचा लिया। जब बुड्ढे को होश हुआ तो उसने कहा—"तुमने मेरी जान बचाया है, इसके बदले में मैं तुम से अपनी माधुरी को ब्याह दूंगा।"

कैलाश ने माधुरी की तरफ़ देखकर बुड्ढे को पकड़ कर उठा लिया। इस पर बुड्ढे ने घबरा कर कहा—"अरे, भई! यह क्या कर रहे हो?"

कैलाश ने कहा—"मैं तुम्हें फिर जमुना में डाल दूंगा।" माधुरी वास्तव में बहुत बद-सूरत थी।

* * *

मोटर का गहरा धक्का लगने के कारण एक बेचारा बटोही मुंह की खाकर गिर पड़ा। बटोही को गिरा हुआ देखकर एक ने सहानुभूति दिख-लाते हुए कहा—"क्या डाक्टर को बुलाऊं?"।

बटोही ने कराहते हुए कहा—"भैय्या, इस मोटर में डाक्टर साहब ही तो थे, अब दूसरे को बुला कर मैं अपनी जान से हाथ धोना नहीं चाहता।"

* * *

घड़ी चुराने के अपराध में एक मनुष्य गिर-फ़्तार कर जज के पास लाया गया। जज को विश्वास नहीं हुआ कि उसने घड़ी चुरायी है। जज ने क़ैदी से कहा—"जाओ तुम छोड़ दिये गये।"

क़ैदी ने ताज्जुब में आकर कहा—"क्या? मैं छोड़ दिया गया।"

जज ने कहा—"हां जाओ तुम रिहा कर दिए गए।

क़ैदी—सरकार अब घड़ी तो वापस न करना होगा?

* * *

Specially designed for the "CHAND."

## वृद्ध-विवाह ।

देखो तो बूढ़े की बातें, पहुंच चुका यम का फ़र्मान ।
तो भी उसको बना हुआ है, अभी जवानी का अर्मान ॥
तरुण पुत्र, तरुणी बधुयें हैं, उनके भी हैं बहु सन्तान ।
लेकिन बिना एक पत्नी के, समझा उसने घर वीरान !
'बना' कहूं किस मुंह से इसको, यह तो है बाबा ब्याह ।
बासी कढ़ी उबल आई है, इसकी कौन करेगा चाह ?

—सय्यद अमीर अली 'मीर'

The Standard press, Allahabad

# विधवा ।

[ ले०—कविवर श्री० पं० रामचरित जी उपाध्याय । ]

( १ )

मेरी स्पष्ट सत्य बातें सुन,
करना मन में रोष न विधवे ।
अपने भाग्य न गिए भव में,
कभी किसी का दोष न विधवे ॥

( २ )

महा मूढ़ ही तुझे सताते,
व्यर्थ कमाते पातक विधवे ।
तेरा अश्रुपात घातुक को,
वज्रपात सा घातक विधवे ॥

( ३ )

जैसे शलभ सुलभ दीपक में,
देते दुर्लभ जीवन विधवे ।
त्यों तुझ को दुर्मन कर दुर्जन,
होते निर्जन निर्धन विधवे ॥

( ४ )

कौमारव्रत से विधवापन,—
तेरा, कभी न कम है विधवे ।
दम के सहित अहित को तेरा,
यम से क्या कम शम है विधवे ॥

( ५ )

ऐहिक सुख से दैहिक सुख से,
हो सकता दुख दूर न विधवे ।
तीनों ताप तप्त हो तप से.
हो क्यों चकनाचूर न विधवे ॥

( ६ )

कामविवश हो नाम डुबोकर,
क्या आराम मिलेगा विधवे ॥
चिता-दहन में कंज कभी क्या,
शोभा-धाम खिलेगा विधवे ॥

( ७ )

वेद-विरुद्ध शुद्ध चाहे हो,
पर न रहे जो निन्दित विधवे ।
उस मग पर चलना शुभमति है,
जग-अभिमत अभिनन्दित विधवे॥

( ८ )

स्वातम-समृद्धि-सभाव सभी को,
समझे सदा मरम हो विधवे ।
सारी सृष्टि सुखद सन्तति तो—
उसकी, उसको मरा हो विधवे ॥

( ९ )

बिना तपे ही कनक-कान्ति ज्यों,
करती अधिक प्रकाश न विधवे ।
त्यों ही बिना दुःख क्यों सुख हो ?
होना निरी निराश न विधवे ॥

( १० )

सती शची सावित्री सीता,
शिक्षा क्या देती हैं विधवे ।
दुख सह कर सुख देने वाली,
अक्षय सुख लेती हैं विधवे ॥

( ११ )

सभी स्वामियों के स्वामी को,
जिसने स्वामी माना विधवे ।
ताना उसे कौन क्या देगा ?
विभु को जिसने जाना विधवे ॥

( १२ )

है असार संसार किन्तु है—
धर्माधार धरा पर विधवे ।
जिसकी मति ऐसी है, उसका—
है निस्तार सरासर विधवे ॥

( १३ )

तन धन धाम पूत पति परिजन,
आते जाते साथ न विधवे ।
आया धर्म हाथ में जिसके,
कहिए उसे अनाथ न विधवे ॥

( १४ )

जब त्रिलोक-पति पास उचित है,
फिर कुछ करना शोक न विधवे ।
तेरी गति को रोक टोक भी—
सकता लोकालोक न विधवे ॥

# समाचार संग्रह

समुदाय काठी जि० बैरीसाल में क्षयरोग के कारण श्री बीरेन्द्रनाथ बी० ए० का देहान्त हो गया! आप मद्रास में नौकर थे! उनकी मृत्यु होने पर उनकी स्त्री रसोई घर में सती हो गई।

\+ + +

ता० ६ मार्च को बुढ़िया ज़िला अम्बाला में वैश्य जाति में एक विधवा विवाह पौराणिक रीति से हुआ।

इन्हीं तरह के कार्यों से भारत की गिरती हुई सामाजिक दशा का सुधार हो सकता है।

\+ + +

हर्ष का विषय है कि श्रीमती उमा नहरू इलाहाबाद म्यूनीसिपैलिटी की सदस्या निर्वाचित हुई हैं और उधर बम्बई म्यूनीसिपैलिटी में श्रीमती सरोजिनी नायडू भी सदस्या चुनी गई हैं। श्रीमती नायडू के मेम्बर हो जाने पर बम्बई के मि० नवालकर ने खिसिया कर श्रीमती पर नाजायज़ तरीके से चुने जाने का अभियोग चलाया था, किन्तु श्रीमती जी दो स्थानों पर मुकदमें जीत गईं और म्यूनीसिपैलिटी की मेम्बर बनी रहीं।

हमें आशा है कि यह दोनों देवियां अपने कार्यों से यह सिद्ध कर देंगी कि स्त्रियों में भी पुरुषों के समान ही योग्यता होती है।

\+ + +

मेवाड़ राज्य की ओर से वहां की किसान स्त्रियों पर अमानुषिक अत्याचार किए गए हैं। वहां के 'वीर' सिपाहियों ने अबलाओं को लाठी आदि से घायल कर अपनी वीरता का परिचय दिया है। कई स्त्रियों के इतनी चोट आई है कि पट्टियां बांधने की आवश्यकता हुई है।

हमारे पास ऐसे घृणित और कठोर शब्द नहीं हैं, जिन्हें हम उन सिपाहियों की क्रूरता की निन्दा करने के लिए प्रयोग कर सकें। हम केवल इतना ही कहेंगे कि यह कार्य मनुष्यता से सर्वथा हीन था।

\+ + +

जिस अन्तर्जातीय या असवर्ण विवाह बिल (Inter-marriage Bill) को पास कराने के लिये मिस्टर बसु और मि० पटेल ने बड़ा आन्दोलन किया था वह अब डा० गौड़ के उद्योग से एक दूसरी शकल में पास हो गया। दूसरी जाति की स्त्री से शादी करने वाले पुरुष को अब तक सिविल मैरिज़ ऐक्ट के अनुसार अपने को "अहिन्दू" लिखना पड़ता था पर डा० गौड़ का बिल पास होने से यह रुकावट दूर होगई अर्थात् अब 'हिन्दू' रह कर भी अन्तर्जातीय विवाह किया जा सकेगा। परन्तु ऐसे विवाह करने वाले पुरुष का अपनी पैतृक सम्पत्ति पर कोई अधिकार न रहेगा। और उसका बाप दत्तक पुत्र ले सकेगा। यह पुरुष अपने परिवार से भी अलग समझा जायगा। इस बिल से अधिक तो नहीं पर इतना ज़रूर फ़ायदा है कि जो व्यक्ति अपनी पैतृक सम्पत्ति, माँ बाप और सब से हाथ धोकर किसी दूसरी जाति की स्त्री से विवाह करना चाहे वह

'हिन्दू' रहते हुए ही ऐसा कर सकता है, "अहिन्दू" बनने की ज़रूरत नहीं है।

\+ + +

कौन्सिल-आव-स्टेट में श्री केरार ने कन्या-विक्रय संबन्धी बिल पेश किया। कि भारत में कन्या बेचने की जो प्रथा प्रचलित है वह बन्द कर दी जाय। श्री मानिकजी दादा भाई ने समर्थन किया। लाला रामसरनदास, श्री लल्लू भाई सामलदास और प्रोफ़ेसर काले ने बड़ी व्यवस्थापक सभा द्वारा संशोधित रूप का ही समर्थन किया। श्री० श्रीनिवास शास्त्री ने भी समर्थन किया। अंत में कन्या-विक्रय रोकने का बिल पास हो गया।

कौंसिल आव स्टेट के इस निर्णय पर हम उसे बधाई देते हैं। भारत में स्त्रियां एक तो वैसे ही पराधीनता की मज़बूत बेड़ी में जकड़ी हुई हैं, कन्या बेचने की प्रथा से वह पूर्ण रूप से गुलाम हो जाती हैं। हम हृदय से चाहते हैं कि यह बिल कार्य रूप में परिणत हो।

\+ + +

मेरठ की उत्साही महिलाओं ने भारतीय कन्या पाठशाला खोला है। ९ मार्च को उसका अधिवेशन हुआ था। जिसमें पंडिता सत्यवती देवी का चित्ताकर्षक भाषण हुआ। इसकी संचालिकायें अधिकतर महिलायें ही हैं। श्रीमती बरफ़ी देवी अध्यक्षा, श्री०मती कमला देवी उपाध्यक्षा, श्री० सुशीला देवी मंत्रिणी, जाविश्री-देवी उपमंत्रिणी और श्री० कमलादासी कोषाध्यक्षा नीयत हुई हैं।

हम इन उत्साह-पूर्ण देवियों को इस कार्य के लिए हार्दिक बधाई देते हैं। ईश्वर भारतीय महिलाओं को इसी प्रकार अपने पैरों खड़ी होने की शक्ति दें।

\+ + +

भारतीय व्यवस्थापक सभा में स्त्रियों के बालिग़ (Major) होने की आयु १६ से १८ बढ़ा दी गई है।

व्यवस्थापक सभा ने यह प्रशंसनीय कार्य किया है।

\+ + +

१८ ता० को लाहौर की स्त्रियों ने गांधी-दिवस मनाया। उन्होंने एक सभा की। जिसमें श्रीमती पार्वती देवी, श्री दुर्गादेवी और श्रीमती पूरनदेवी के भाषण हुए।

शाम को स्त्रियों ने खद्दर बेचा। और तिलक स्वराज्य फण्ड के लिए चन्दा एकत्रित किया।

इसी तरह के कार्यों से देश को इच्छित फल की प्राप्ति हो सकती है।

\+ + +

इस सप्ताह में कामन्स सभा में केवल स्त्री सम्बन्धी प्रस्ताव ही पेश हुए। उनमें से एक प्रस्ताव यह भी था कि जैसे पुरुष अपनी स्त्री को दुराचार के कारण छोड़ सकता है उसी प्रकार स्त्री भी अपने पति के दुराचारों के कारण छोड़ सकती है।

\+ + +

नये तर्ज़ के नोट बनाने की तजवीज़ कुछ दिनों से चल रही थी। अब पहली मई सन् १९२३ से १० रुपये वाले नोट जारी हो जावेंगे? आइन्दा, बाक़ी बड़े बड़े नोटों में भी परिवर्तन किया जावेगा। नोट जितने बड़े क़ीमत का होगा उतना ही आकार में बड़ा हुआ करेगा और रंग भी भिन्न भिन्न प्रकार का होगा, जिससे साधारण लोग फ़ौरन फ़र्क़ पहचान सकें। नोटों के सामने व पीछे बड़े बड़े हर्फ़ों में क़ीमत लिखी रहेगी।

\+ + +

अमृतसर के कुछ मुसलमान एक स्त्री को मुसलमान बनाना चाहते थे, लेकिन उसे सिक्खों ने एक अकाली के साथ विवाह करके उसके गाँव पर भेजवा दिया। पुलिस ने व्यर्थ में ही

उस स्त्री को राह में गिरफ़्तार करके अदालत में पेश किया था मगर अदालत ने उसे साफ़ छोड़ दिया। पुलिस और मुसलमान गुण्डे शर्मिन्दा होकर रह गये।

\+ +

स्वर्गीय म० गोखले की कन्या श्रीमती आनन्दी बाई ढवले ने 'गोखले हाल' के लिये ५,०००) का दान दिया है। अब तक ५८,०००) के जो वचन मिले हैं, उनमें आपका दान सब से बड़ा है।

हम चाहते हैं कि अन्य धनी और शक्ति-सम्पन्न महिलाएं, श्रीमती आनन्दी बाई से देश-हित के कार्यों में सहायता करने की उदारता सीखें।

\+ + +

१३ ता० को प्रयाग की महिलाओं का एक विराट-अधिवेशन भारती-भवन के पास हुआ। जिसमें श्रीमती उमा नेहरू ने एक सुन्दर भाषण दिया।

\+ + +

काशी विधवा विवाह सहायक सभा के मंत्री श्री चन्द्रशेखर वाजपेयी, एम० एस० सी०, एल० टी० लिखते हैं :—

हिन्दू-सभा का जो अधिवेशन आगामी अप्रैल महीने में काशी में होने वाला है उसमें हमारी सभा ने निम्नलिखित प्रस्ताव भेजना निश्चित किया है:—"हिन्दू-जाति की दिनोंदिन गिरती हुई अवस्था पर विचार करते हुए, तथा हिन्दू विधवाओं की शोचनीय दशा को देखते हुए और यह जानकर कि ऐसी अनाथ विधवायें प्रायः व्यभिचारिणी अथवा विधर्मी हो जाती हैं, जिससे हिन्दू-धर्म, जाति तथा संख्या का ह्रास होता है, यह सभा निश्चय करती है कि ऐसी हिन्दू विधवाओं का विवाह अवश्य होना चाहिये जिनके सामने सन्तति न हो और यदि वे छोटी उम्र की हों अथवा उनके माता पिता उनका विवाह करना उचित समझते हों।"

हमें आशा है कि सभा प्रस्ताव की आवश्यकता पर ध्यान देकर इसे अवश्य पास कर देगी।

\+ + +

श्रीमती दुव्वुरी सुब्बाम्मा को गोदावरी के ज़िला मजिस्ट्रेट ने असहयोग का कार्य करने के कारण एक वर्ष की सख़्त क़ैद की सज़ा दी थी। आप भारतवर्ष में राजनैतिक अपराध में इतना कठोर दण्ड पाने वाली शायद पहिली ही महिला थीं। अब आप अपनी सज़ा समाप्त कर आ गई हैं।

भारतीय महिलाओं के लिए श्रीमती जी आदर्श-स्वरूप हैं।

\+ + +

गत २५ फ़रवरी को मुरादाबाद की सेवा-समिति ने एक बदमाश के हाथों से, जो कि अपने को ब्रह्मचारी बताता है, एक लड़की को बचाया था। इस पर उसने सेवा-समिति पर मामला चलाया था। अदालत ने मामले को रद्द करके लड़की को, जो कि बनारस के एक प्रतिष्ठित घराने की है, उसके भाई के सुपुर्द कर दिया है।

ऐसे पाखण्डी ब्रह्मचारी और जोगी-वेश-धारियों से हमारी बहिनों को सदा होशियार रहना चाहिए।

\+ + +

सेठ रघुकुल की दान शीलता के फल-स्वरूप १३ अप्रल को दिल्ली में एक कन्या गुरुकुल खुलेगा जिसमें ६ से लेकर ग्यारह वर्ष तक की कन्याएं ली जायँगी। लिखा-पढ़ी, मुख्याधिष्ठाता, गुरुकुल काङ्गड़ी, ज़िला बिजनौर से करनी चाहिये।

सेठ जी अपने इस स्तुत्य कार्य के लिये सभी के धन्यवाद के पात्र हैं।

\+ + +

हाल ही में खुफ़िया पुलिस, अभयानन्द स्वामी नामक एक व्यक्ति को गिरफ़ार करके त्रिपुरा से कलकत्ता लाई है। उस व्यक्ति को सुकबाला नामक एक बंगालिन विधवा की मृत्यु के सम्बन्ध में गिरफ़ार किया गया था। पुलिस का कहना है कि स्वामी जी महाराज ने पहले तो उस २० वर्षीया विधवा को आध्यात्मिक शिक्षा देना आरम्भ किया और इसके बाद उसे कलकत्ता उड़ा ले गए। वहाँ जाकर ६ मास तक पति-पत्नी का सा बर्ताव रहा। उस विधवा की, जो एक उच्च घराने की स्त्री थी, बहुत कुछ तलाशी ली गई परन्तु सब व्यर्थ हुई। जब वह गर्भवती हुई तो उसकी एक नौकरानी और एक डाक्टर की संरक्षकता में दूसरे मकान में भिजवा दिया। वहाँ अकस्मात् उसके मामा ने उसे बुरी दशा में पड़ा हुआ पाया। गत बुधवार को वह मर गई।

इसी प्रकार एक अन्य घटना का समाचार हम ऊपर दे चुके हैं। फिर भी हम अपनी माताओं और बहिनों से ऐसे नर पशुओं से सावधान रहने की प्रार्थना करेंगे।

\+ + +

हालैण्ड में ४५ वर्ष की एक विधवा ने १८ वर्ष के लड़के से धरेजा किया है। उस स्त्री के २२ वर्ष का एक बेटा और एक नाती भी था।

\+ + +

रूर प्रांत के विभिन्न स्थानों में साम्यवादी और प्रजातान्त्रिक दल के स्त्रियों की सार्वजनिक सभायें हुईं। संसार भर की स्त्रियों से अपील की गई कि वे जर्मनी पर फ्रांस और बेलजियम द्वारा किये जाने वाले अत्याचारों के विरुद्ध आवाज़ उठावें और रूर प्रांत में शांति स्थापित करावें।

\+ + +

इंगलैंड के एक कैप्टेन की, एक स्त्री को अपनी पत्नी बनाने, तथा उसके लिये पोशाक बनवाने में, सारी जायदाद, कि जिसकी आमदनी १०००० पौंड सालाना थी, बिक गई।

लानत है इस विलासिता पर!

\+ + +

लखनऊ में एक तेरह साल की लड़की को, जिसने अपनी बूढ़ी दादी को चाकू से मार दिया, जज ने आयु भर क़ैद की सज़ा दी है।

तेरह साल की छोटी अवस्था की लड़की के लिये यह सज़ा कुछ अधिक है, किन्तु इस प्रकार की स्त्रियां इससे शिक्षा ग्रहण करेंगी।

\+ + +

'जान रस्को' नामक पादड़ी अफ्रीका के जङ्गलों में बहुत दिनों तक घूमे हैं। अपने बीस वर्षों के अनुभव के बाद उन्होंने एक पुस्तक में उन जङ्गलियों का हाल लिखा है। एक जाति के जङ्गलियों का हाल लिखते हुए वे कहते हैं:—

वे लोग मुर्दों को खा जाते हैं। जब कोई आदमी मर जाता है, तो रात के वक्त उसकी लाश को जङ्गल में ले जाकर रख आते हैं। कई आदमी एक विचित्र तरह का बाजा बजाते हैं, जिसमें सियार के चीख़ने की सी आवाज़ आती है। उस मृतक आदमी की बहुत सी सम्बन्धिनें लाश के पास बैठी उसे टुकड़े टुकड़े करती रहती हैं। इसके बाद सुबह होते ही उन टुकड़ों को भूनकर खा जाती हैं। तब कहीं मरे हुए के लिये रोना-पीटना शुरू होता है।

एक दूसरी जाति के बारे में वे लिखते हैं, कि इनकी औरतों में मोटाई ही ख़ूबसूरती का चिह्न है। जो औरत जितनी ही मोटी होगी उतनी ही उसके विवाह के जल्दी होने की आशा है। मैंने उतनी बेहद मोटी औरतें कहीं नहीं देखीं। लम्बे दांत भी ख़ूबसूरती में शामिल हैं। वे प्रायः मुंह के बाहर निकले रहते हैं।

मगर दांत बड़े ही साफ़ और चमकते हुए होते हैं।

\+ + +

बुदामा जाति वालों में वर्ष और महीने गिनने की अद्भुत चाल है। अगर बहुत अच्छी बारिश हुई तो उनका एक वर्ष पूरा हो गया। कम बारिश हुई तो आधा ही वर्ष हुआ। चन्द्रमा से भी ये लोग महीनों को गिनते हैं। इनमें यदि कोई क्वाँरी लड़की कुकर्म में पकड़ी जाय, तो फ़ौरन डुबा दी जाती है, पर यह एक विचित्र बात है, कि घर में कोई मेहमान आ जाये, तो भोजन इत्यादि के साथ घर की स्त्रियों पर भी जब तक वह रहे, अपना पूरा प्रभुत्व रख सकता है।

\+ + +

विलायत के मासिक-पत्र "आस्ट्रालोजी" के फ़रवरी मास में उसके सम्पादक मि० एम० एस० डैनकोट ने महात्मा गांधी की जन्म-पत्री के आधार पर लिखा है कि, महात्मा जी की जीवनी और इतिहास से भारतवर्ष की जीवनी और इतिहास का एक विशेष प्रकार का सम्बन्ध है। कारण यह है कि, महात्मा जी तथा भारतमाता में आत्मिक एकता उत्पन्न हो चुकी है। सन् १९१९ में उपद्रव इस कारण से हुए थे कि, उस वर्ष महात्मा जी पर राहु और मङ्गल का प्रभाव बहुत बुरा हुआ था। इन ग्रहों के कारण सन् १९१२ से लेकर सन् १९१९ तक महात्मा जी के लिये सारे दिन अनिष्ट रहे।

जब से महात्मा जी को सज़ा हो गई है तब से उन पर ग्रहों की दृष्टि अच्छी है। इसी कारण महात्मा जी बाहर की अपेक्षा जेल में विशेष सन्तुष्ट हैं। सम्भवतः सन् १९२३ के अन्त में महात्मा जी को बिना किसी शर्त पर छोड़े जाने की बात-चीत शुरू होगी। सितम्बर सन् १९२४ तक वह बिना किसी शर्त के छोड़ दिये जायंगे। महात्मा जी के छूटने के बाद दो साल १० महीने तक भारतवर्ष में कई महत्व-पूर्ण घटनायें उपस्थित होंगी।

ज्योतिषी जी ने यह भी विश्वास दिलाया है कि, १९२९ तक भारतवर्ष को स्वराज्य प्राप्त हो जायगा। और १९३४ ई० तक महात्मा जी हम लोगों के बीच अवश्य उपस्थित रहेंगे। भविष्य में जो दैवेच्छा होगी वही होगा।

ऐसी अनेकों भविष्यद्वाणियां दी जा चुकी हैं, किन्तु अभी तक बहुत ही कम यथार्थ निकली हैं। देखें, अब यह कैसी सिद्ध होती है!

\+ + +

पिछले दिनों में बिजनौर के ज़िले में एक गाँव झालू में एक बड़ी सभा हुई। इधर उधर के गाँव से क़रीब १५,००० चमार इकट्ठे हुए। चौ० बिहारीलाल ने व्याख्यान दिया। इसके बाद सबने शराब न पीने, माटी (मुर्दे का मांस) न खाने की प्रतिज्ञा की और कहा कि हम वैदिक धर्म पर दृढ़ रहेंगे।

ईश्वर ऐसी ही सुबुद्धि हमारे देशवासियों को दे, तभी बेड़ा पार हो सकता है।

\+ + +

लाहौर की विधवा विवाह सहायक सभा द्वारा गत फ़रवरी मास में १२५ विधवाओं के विवाह हुए—ब्राह्मण २७, क्षत्रिय २८, अरोड़ा ५३, अग्रवाला १४, कायस्थ २, राजपूत ६, सिक्ख ३, और अन्यान्य ६।

पञ्जाब प्रान्त विधवाओं की जटिल समस्या को हल करके अनुकरणीय समाज-सेवा कर रहा है। अन्य प्रान्तों को पञ्जाब से इस विषय में शिक्षा ग्रहण करनी चाहिए।

\+ + +

अब तक अछूत बालकों को सरकारी पाठ-शालाओं में दूसरी जातियों के बालकों से दो तीन हाथ दूर बैठाना पड़ता था। हाल में

बम्बई सरकार ने यह भेद भाव दूर कर निम्न लिखित व्यवस्था की है :—

( १ ) अछूत जातियां दूसरी जातियों के बराबर ही कर देती हैं, इसलिये उनके बालकों के साथ किसी सरकारी पाठशाला में भेद भाव का बरताव न किया जावे।

( २ ) अछूत जातियों के धन्धों में अस्वच्छता के कारण उनके बालकों का अन्य बालकों से सम्पर्क होना आपत्तिजनक बताया जाता है। इस सम्बन्ध में अध्यापकों का कर्तव्य है कि सभी बालकों की—चाहे वे किसी जाति के हों—सफ़ाई का पूरा ध्यान रक्खें।

( ३ ) जाति विशेष के लिए, जो सरकारी सहायता प्राप्त संस्थाएं नहीं हैं, उनमें भी अछूत बालकों की उपरोक्त असुविधा उठा दी जावे।

इन व्यवस्थाओं के लिए हम बम्बई सरकार को बधाई देते हैं।

\+ + +

मालाबार के मन्दिरों में पंचम ( अछूत जाति के लोग ) जाने नहीं पाते थे। पर उस दिन टेलीचेरी में थिया जाति के जगन्नाथ मन्दिर के स्वामियों ने पहले पहल पंचमों को मन्दिर में जाने दिया। इन पञ्चमों को उच्च हिन्दू से ५० फ़ीट दूर रहना पड़ता है। वे हिन्दुओं के मन्दिर की दीवार के पास से गुज़र नहीं सकते। कैसा नीचपूर्ण ख़्याल है ?

\+ + +

१२ ता० को बम्बई में हिन्दू, मुसलमान, पारसी, ईसाई व दलित-जातियों के लगभग १०० प्रधान प्रधान पुरुषों ने एक साथ बैठकर भोजन किया। डा० प्रफुल्लचन्द्र राय, श्रीमती नायडू व श्री० एण्डरूज़ भी भोज में सम्मिलित थे।

\+ + +

"इण्डियन सोशल रिफ़ार्मर" लिखता है कि, पंचमहल के भील, सूरत के काली पाड़ा और बड़ोदा के नवसारी प्रान्त के भीलों से सामाजिक सुधार की बातों में कम नहीं हैं। होली के कुछ पहिले मालोद ताल्लुक़ा के एक गांव में उनकी एक सभा हुई थी। उसमें लगभग ५० ग्रामों के प्रतिनिधि उपस्थित थे। उन्होंने सुधार सम्बन्धी अनेकों नियमोप-नियम बनाये। इन भीलों को किसी ने बाहर से आकर नहीं सिखाया था। परन्तु इन में स्वयम जागृति उत्पन्न हुई है। लगभग पांच साल व्यतीत हुये जब गुरुगोविन्दसिंह जी के सिद्धान्तनुकुल इन्हों ने शराब को अपना महान शत्रु समझा था तब से बराबर ये अपने समुदाय के भक्तों का अनुकरण करते चले आरहे हैं।

\+ + +

गत २७ फ़रवरी को मालोद में जो सभा हुई थी जिसमें लगभग एक हज़ार भील उपस्थित थे, उस में उन्हों ने समाज-सुधार सम्बन्धी ११ प्रस्ताव पास किये। वे स्त्रियों का भी सङ्गठन कर रहे हैं।

इन उपर्युक्त समाचारों से ज्ञात होता है कि 'श्रेष्ठ जाति' के लोगों ने अब भली भांति महसूस कर लिया है कि 'अछूतों' को गले लगाए बिना उनका तथा देश का कल्याण नहीं हो सकता।

\+ + +

संसार में अमेरिका ही एक ऐसा देश है जहां मनुष्य ज़िन्दा जलाये जाते हैं सन् १९१८ से १९२२ तक २६ निग्रो (Negroes) बड़ी भीड़ में आग में डाल दिये गये। सन २२ में १६० मनुष्य भस्म किये गये। अनुमान किया जाता है कि, सन ८६ से सन १९२२ तक ३,४९६ हबशी ज़िन्दा जला दिये गये !

हत्या करने के अपराध में १,२९७, व्यभिचार में ५९१, स्त्रियों पर आक्रमण करने के अपराध में २६३ दूसरे मनुष्यों के विरुद्ध कार्रवाई करने में ३६४, सम्पत्ति के सम्बन्ध में ३३४,

विभिन्न ४६३ और निरपराधी १८४ मनुष्यों के प्राण बड़ी निर्दयता से निकाले गये। कुछ ऐसे भी अपराधी हैं जिन्होंने केवल गोरे चमड़े वालों के लिए मार्ग नहीं छोड़ा या किसी गोरे का अपमान किया है। ऐसों की संख्या ८३ है।

अमरीका जैसे सभ्यता के उच्च शिखर पर स्थित देश में इस प्रकार के अमानुषिक दण्ड देने के समाचार को सुन कर सभी को दांतों तले उंगली दाबनी पड़ेगी। इस क्रूर सज़ा का तो शीघ्र ही अन्त होना चाहिए

\+ + +

सहयोगी 'वर्त्तमान' को बलाऊद से ख़बर मिली है कि वहां की मत्वारी जाति वृष्टि के लिए अग्नि में मनुष्यों को जला देती है। पिछले चार मौसमों में २ आदमी ज़िन्दा जलाए गए थे। अब की बार ऐसा करने पर बारिश होगई। पुलिस ने वहां जाकर ६० से अधिक आदमियों को गिरफ़्तार किया है।

यही अन्ध विश्वास की पराकाष्ठा है!

\+ + +

जर्मनी के एक वैज्ञानिक ने नक़ली पत्थर से कोयला बनाया है। कहा जाता है, कि यह असली कोयले से सस्ता पड़ता है, सब जगह बन सकता है, अच्छी तरह बलता है और ज़ियादः आँच देता है।

विज्ञान की शक्ति अद्भुत है।

\+ + +

लखनऊ के मिलिटरी डायरी-फ़ार्म में एउना नाम की एक गाय है जो गाभिन हो जाने पर भी बराबर दूध दिया करती है। वह ३६० दिन में ७,६६२ सेर दूध देती है जिसका औसत साढ़े इक्कीस सेर रोज़ के हिसाब से पड़ता है। आज कल वह पांचवी बार गाभिन है। पहिली बार ब्याने पर ७ दिन में ३१२ सेर अर्थात् १ मन ५ सेर प्रतिदिन के हिसाब से उसने दूध दिया था।

\+ + +

स्काटलैण्ड के ग्लासगो नगर में सोने की विचित्र बीमारी चली है। इस बीमारी में देर तक सोते सोते ही लोग मर जाते हैं। बीमारी बढ़ती ही जा रही है। बहुत से लोग मर चुके हैं। बच्चों बूढ़ों सभी को यह होती है।

\+ + +

अमरीका मोटरों के व्यवसाय में सबसे आगे है। इस समय संसार की समस्त मोटरों का ८३ सैकड़ा हिस्सा या हरएक ६ में से ५ मोटरें अमरीका वालों के पास हैं। अमरीका की समस्त आबादी करीब १० करोड़ ५० लाख है और १ करोड़ १० लाख मोटरें १ जुलाई १६२२ को गिनी गई थीं। अर्थात् हरएक दस आदमियों के पीछे एक मोटरकार है। इन मोटरों से सरकार को प्रतिवर्ष १ अरब ५ करोड़ रु० महसूल के मिलते हैं।

\+ + +

नोआखली के एक सोलह वर्षीय मुसलमान बालक ने भोजन में कुछ त्रुटि पाकर क्रोध के आवेश में अपनी वधू का लाठी और घूंसों द्वारा ख़ून कर डाला। विचारक ने उसकी छोटी उम्र के कारण केवल दो सौ रुपये जुर्माना किया।

फिर भी सज़ा बहुत कम है।

\+ + +

संयुक्त प्रान्त में प्लेग का प्रकोप है। ३१ मार्च को समाप्त होने वाले सप्ताह में उसमें और भी वृद्धि हुई—कुल मृत्यु-संख्या ६,४१० बताई जाती है। आज़मगढ़, बस्ती, गोरखपुर, ग़ाज़ीपुर और फ़ैज़ाबाद ज़िले में प्लेग का प्रकोप अधिक है। इन ज़िलों की मृत्यु संख्या ३,६०० रही। बलिया में प्लेग से कितनी मौतें हुईं इसका

पता नहीं। केवल युक्त-प्रान्त में ४,२०६ मृत्यु हुईं।

आश्चर्य है कि प्लेग प्रतिवर्ष लाखों मनुष्यों को हड़प जाता है, किन्तु संसार में अनेक धुरन्धर वैज्ञानिकों और डाक्टरों के होते हुए भी अभी तक कोई उत्तम प्लेग-नाशक औषधि का आविष्कार नहीं हुआ है!

\+ \+ \+

भारत-सरकार के कृषि-विभाग द्वारा प्रकाशित की हुई १९२२-२३ की रिपोर्ट से पता लगता है कि इस वर्ष फ़सल, गत वर्ष से अच्छी हुई। इस वर्ष ३ करोड़ ३० लाख ३८ हज़ार टन चावल की पैदावार हुई। गेहूं ९८ लाख १३ हज़ार टन पैदा हुआ। गन्ना भी अच्छी तादाद में उत्पन्न हुआ। इस वर्ष २५ लाख ९१ हज़ार टन गुड़ बना और २१ भिन्न भिन्न कारख़ानों में ७३११३ टन चीनी बनाई गई। इतने पर भी ७ लाख १८ हज़ार टन चीनी विदेशों से आई। जूट की पैदावार इस वर्ष ३९ लाख ८२ हज़ार गांठ हुई; इसमें गतवर्ष की अपेक्षा ६० फ़ी सैकड़ा कमी रही। ३० लाख १५ हज़ार टन तिलहन पैदा हुआ। चाय २७ करोड़ ४२ लाख ६४ हज़ार पौंड इस वर्ष उत्पन्न हुई। काफ़ी (Coffee) २ करोड़ ६ लाख ४५ हज़ार पौंड और गए साल ९० लाख ५६ हज़ार ४०० पौंड पैदा हुआ था।

\+ \+ \+

अमरीका में सी० टी० एच० शार्प नाम का १२ साल का लड़का १२ पत्रों का सम्पादक है। यह छोटे सम्पादक महोदय दो साप्ताहिक पत्रों का पूरा सम्पादन करते हैं और दस दैनिक पत्रों के सम्पादकीय लेख लिखते हैं!

यह तो सरस्वती की कृपा है। जो विद्या की आराधना करे वही आश्चर्य जनक ज्ञान और बुद्धि लाभ कर सकता है।

\+ \+ \+

सन् १९२३—२४ के लिए भारत में ब्रिटिश फ़ौज की संख्या ७१,००० निश्चित की गई है।

\+ \+ \+

बम्बई में एक मकान के गिर जाने से क़रीब २० आदमी दब गये। जिनमें कई लड़के, स्त्रियां और मर्द थे।

\+ \+ \+

अमेरिका में जिस प्रकार और जितनी विज्ञापन बाज़ी होती है, उतनी और किसी देश में भी नहीं होती। वहां केवल समाचार-पत्रों में ही विज्ञापन नहीं छपवाते, बल्कि थियेटरों के परदों पर, ट्राम गाड़ियों पर, दीवालों पर, रेलवे लाइनों पर, इस तरह नाना प्रकार से विज्ञापन बाज़ी करते हैं। वहां विज्ञापन बाज़ी में प्रति वर्ष चार अरब रुपए ख़र्च किए जाते हैं, वहां के "सनडे इवनिङ्गपोस्ट" नामक समाचार-पत्र के केवल विज्ञापन विभाग की आमदनी सन १९२० में, दस करोड़ रुपए हुई थी।

\+ \+ \+

हेम्बर्ग की एक कम्पनी ने एक घड़ी निकाली है। घड़ी को दरवाज़े पर लटका कर उसकी चाबी का सम्बन्ध किवाड़ों से कर दिया गया है। जब किवाड़ खुलते और बन्द होते हैं तो तार से जुड़ा एक छोटा सा लिवर बार बार हिलता है, जिससे घड़ी की चाबी का पेंच चलता है और घड़ी में चाबी लग जाती है। घड़ी में ऐसा प्रबन्ध किया गया है कि आवश्यकता से अधिक चाबी न लग सके। यदि दिन भर में ३ बार भी किवाड़ खुले और बन्द हों तो घड़ी में एक दिन के चलने के निमित्त पर्याप्त चाबी लग जाती है। यह ऐसा

प्रबन्ध है कि सैकड़ों बरसों तक घड़ी बिना हाथ लगाये ही चल सकती है।

\+ \+ \+

मनुष्य-गणना की रिपोर्ट के अनुसार कलकत्ते में ब्याही बालिकाओं की संख्या इस प्रकार है—१ से २ वर्ष तक की हिन्दू ५ और मुसलमान १३, २ से ३ वर्ष तक की हिन्दू १०८ और मुसलमान २७, ३ से ४ वर्ष तक की हिन्दू १५८ और मुसलमान ५२, ४ से ५ वर्ष तक की हिन्दू २४५ और मुसलमान ७४, ५ से १० वर्ष तक की हिन्दू ४२५ और मुसलमान ६२४, १० से १५ वर्ष तक की हिंदू ११,२०६ और मुसलमान ३,३४०। इससे स्पष्ट है कि मुसलमानों की अपेक्षा हिंदुओं में अधिकतर बाल-विवाह होते हैं।

\+ \+ \+

बहुत से लोग इस बात से अनजान होंगे कि इस समय भी कितनी ही देशी रियासतों को अंग्रेज़ी सरकार के लिये कर स्वरूप बहुत सा धन देना पड़ता है। कुछ का हिसाब नीचे दिया जाता है:—

| | |
|---|---|
| जयपुर . | ४,००,००० रु० |
| कोटा ... . | ४,३४,७१५ ,, |
| उदयपुर . | २,००,००० ,, |
| जोधपुर .. | २,१३,००० ,, |
| बूंदी ... . | १,२०,००० ,, |
| मध्यप्रदेश और बरार की रियासतें .. .. | १,६५,४४० ,, |
| शाम (ब्रह्मा) ... ... | ४,२८,०१० ,, |
| कूचबिहार (बंगाल) ... | ६५,७१० ,, |
| बनारस .. ... | २,१९,००० ,, |
| कपूरथला (बहराइच यू० पी०) | २,३०,००० ,, |
| मैसूर .. ... | ३०,००,००० ,, |
| ट्रावनकोर ... . | ८,००,००० ,, |
| कोचीन ... ... | २,००,००० ,, |
| कठियावाड़ की रियासतें ... | ४,६६,६३५ ,, |
| बम्बई की छोटी रियासतें | ४२,३७५ ,, |
| बड़ोदा ... ... | ३,७५,००० ,, |

यही देशी नरेश अपने को 'महाराजाधिराज' और 'महाराज' कहने में बड़ा फ़ख्र समझते हैं।

\+ \+ \+

सन् १९२२ में सितम्बर महीने के अन्त तक ५ करोड़ ३८ लाख रुपए का कपड़ा और ३ करोड़ ७ लाख पौण्ड सूत विदेशों से भारत में आया। इसमें जापान और इङ्गलैण्ड का ही माल अधिक था।

\+ \+ \+

पार्लमेण्ट के एक प्रश्नोत्तर से मालूम होता है कि संवत् १९७० विक्रम से संवत् १९७९ विक्रम तक भारत में नीचे लिखे अनुसार सिविलियनों की संख्या और वेतन आदि का ख़र्च था—

| संवत्। | संख्या। | ख़र्च रुपया। |
|---|---|---|
| १९७० ... | १३७० ... | ३,२६,१०,००० |
| १९७१ ... | १४२० ... | ३,३४,१०,००० |
| १९७२ ... | १४१५ ... | ३,३७,२०,००० |
| १९७३ ... | १४२० ... | ३,३५,८५,००० |
| १९७४ ... | १३८० ... | ३,४१,२५,००० |
| १९७५ | १३५० ... | ३,३५,८५,००० |
| १९७६ ... | १३१० ... | ३,६६,००,००० |
| १९७७ ... | १२१० ... | ३,७४,५५,००० |
| १९७८ ... | १२९० | ३,७०,८०,००० |
| १९७९ ... | १३१५ ... | ३,९९,१५,००० |

इन आंकड़ों से मालूम होगा कि यद्यपि संवत् १९७० की अपेक्षा १९७९ विक्रम में यहां ६५ सिविलियन कम थे तो भी इनके पालन पोषण में भारत को ६३ लाख ५ हज़ार रुपया अधिक देना पड़ा।

\+ \+ \+

अमरिका ने कला-कौशल में इतनी उन्नति की है कि सड़े सड़े कामों के लिए वहां मशीनें बन गई हैं। झाड़ू लगाने, गाय का दूध दुहने आदि की मशीनों के तैयार होने का समाचार हम अपने पाठकों को सुना चुके हैं, अब नया समाचार आया है कि आंटा गूंधने, थाली धोने, अंडा उबालने और आलू का छिलका छीलने की मशीनें भी तैयार की गई हैं।

\+ + +

अभी कुछ डाक्टरों ने एक नया आविष्कार यह किया है कि बन्दर के शरीर से कुछ नसें (ग्रन्थियां) निकाल आदमी के शरीर में लगादीं जिससे वह फिर नौजवान हो गया। कहते हैं कि जर्मनी के कैसर ने इसी उपाय से जवान बन कर नई शादी की है। हिन्दुस्तान में भी कार्य आरम्भ होगया है। कलकत्ते के कोई डाक्टर इसका प्रयोग कर रहे हैं।

विज्ञान ऐसी कला है, जो असम्भव को भी सम्भव बना सकती है।

\+ + +

कलकत्ता यूनीवर्सिटी में एम० ए० क्लास खुल गया। ७ लड़के पढ़ने भी लगे हैं।

\+ + +

एसोशियेटेड प्रेस का एक तार है कि चौरी चौरा के सम्बन्ध में जो अपील की जा रही है उसके सम्बन्ध में आठ अपराधी रिहा कर दिये जायेंगे क्योंकि उनके सम्बन्ध में यह सिद्ध नहीं हुआ कि उन्होंने बलवे में भाग लिया। शेष अपराधियों के सम्बन्ध में युक्तियां दी जा रही हैं।

यह बात तो लोग पहले से ही कह रहे थे क इतने मनुष्यों का अपराधी होना असम्भव है। अब भी कितने ही मनुष्यों के निर्दोष सिद्ध होने की आशा है।

\+ + +

बम्बई कांग्रेस कमेटी ने बंगाल रिलीफ़ कमेटी को ५,००० रु० देना निश्चय किया है।

\+ + +

महाराष्ट्र के एक दानी सज्जन ने जातीय शिक्षा के लिये २५ सहस्र रुपया दान देने की प्रतिज्ञा एक कान्फ्रेंस में की है।

धनी सज्जनों को इस आदर्श दानवीर का अनुकरण करना चाहिए।

\+ + +

चीन के मंचूरिया शहर में १६३ वर्ष की आयु का एक मनुष्य अभी तक जीवित है। बुढ़ापे में शरीर शिथिल होने से कोई काम न कर सकने के कारण, उसके जीवन-निर्वाह के लिए चीन-सरकार उसे पेन्शन देती है।

\+ + +

न्यूज़ीलेण्ड में एक विचित्र जानवर का पता लगा है जिसे 'टटिरस' कहते हैं और जो इस पृथ्वी पर कदाचित् सबसे पुराना जानवर है। इसके माथे पर एक तरह की गिल्टी है, जो वास्तव में एक तीसरी आँख का काम देती है।

एक लेम्प्री नामक जानवर भी है जिसके माथे पर तीसरी आँख है, पर वह एक पतली झिल्ली से ढकी रहती है। यह नहीं कहा जा सकता कि इससे वह देखता है या नहीं।

\+ + +

छत्तीसगढ़ ज़िले के एक गांव में एक ग़रीब आदमी के यहां एक लड़का पैदा हुआ। जितना बड़ा वह पैदा होने के समय था उतना ही बड़ा अब भी है। इस वक़्त उसकी उमर क़रीबन २९ साल की है। इसके पांव और हाथ बहुत छोटे हैं। उसकी ख़ुराक भी कुछ ज़्यादह नहीं है और

न वह चल फिर सकता है। आज कल यह नागपुर में है।

\+ + +

जर्मनी के रहने वाले एक व्यक्ति ने एक नई तरह की मोटर बनाई है। इसमें पहियों की जगह आदमी के जैसे चार पैर लगे हैं। यह मोटर पहाड़ी और ऊंची नीची ज़मीन पर चलने के लिये बनाई गई है। इसके द्वारा ख़राब रास्ते पर भी क़रीब दो सौ मन माल लादकर लेजा सकते हैं। पर चाल घंटे में पांच छै मील की ही रहती है।

\+ + +

गत २६ मार्च को मेरठ में स्त्रियों की एक सभा में भाषण देते हुए पं० मोतीलाल जी नेहरू ने कहा कि मुझे मालूम है कि जब कभी कोई कार्य सफल हुआ है तो स्त्रियों के उचित भाग लेने से। गत वर्ष हमारी बहिनों ने अच्छी उन्नति की। पढ़ी लिखी स्त्रियाँ जानती हैं कि संसार के वीरों की जन्मदात्री हमारी माताएं ही हैं। श्री पार्वती देवी की गिरफ़ारी से आप को सबक़ सीखना चाहिये। आप अकाली माताओं और बहिनों पर नज़र डालें। देखिये उन्होंने कैसे कैसे कष्ट सहन किये लेकिन हिम्मत नहीं हारी और धर्म से ज़रा भी नहीं डिगीं। माताओं और बहिनों की मर्दानगी ने अकालियों के जोश को दुवाला कर दिया। और उन्होंने प्रतिज्ञा की कि, जब तक हमारे दम में दम है हम अपनी माताओं और बहिनों की बेइज़्ज़ती नहीं होने देंगे।

आप के पिता भाई जेलों में चक्कियाँ पीस रहे हैं। महात्मा जी की आप के लिये क्या आज्ञा है? आप ऐसे जोश से काम करें जिससे कि, चर्ख़ा और खद्दर का प्रचार कम न होने पावे। आप अपने पुरुषों को अदालत न जाने दो। मेरा ४० साल का अनुभव है कि झगड़े स्त्रियों ही के कारण होते हैं! जब आप देश का काम करती रहेंगी तो झगड़े पैदा ही न होंगे।

आपने पुरुषों को मोहब्बत में जकड़ रक्खा है जिससे वे कुछ भी नहीं कर सकते। हाल में एक राजपूत माफ़ी माँग कर जेल से छूट आया था। जब उसकी स्त्री को यह बात मालूम हुई, तो उसने केवाड़े बन्द करके पति को घर में नहीं घुसने दिया। इस देवी की हिम्मत को देखिये। मेरी स्त्री मेरी ही तरह बुड्ढी है, परन्तु मेरे इकलौते लड़के जवाहरलाल को उसने जेल जाने से कभी नहीं रोका। बल्कि हमेशा उसकी हिम्मत बढ़ाई। मेरी स्त्री ने प्रतिज्ञा की है कि, जब तक स्वराज्य नहीं होगा, हम लोग हर्गिज़ जेवर न पहिनेंगे। मेरी ६ वर्ष की पोती उन बच्चों के साथ कभी नहीं खेलती है जो विदेशी कपड़े पहिने होते हैं। इसका एक मात्र कारण यही है कि, वह माता पिता तथा दादा दादी से सदा स्वदेशी के महत्व की बात सुना करती है।

\+ + +

अभी हाल में एक ऐसे हवाई जहाज़ का अविष्कार हुआ है जिसका इञ्जन एक हज़ार घोड़ों की ताक़त रखता है। फ़ी घण्टा १८४ मील सफ़र करता है और कई टन बम रख सकता है। एक बार की उड़ान में यह जहाज़ एक हज़ार मील का सफ़र कर सकता है।

\+ + +

लाहौर की विधवा विवाह सहायक सभा ने इस बार हमें सूचना भेजी है कि जनवरी से ३१ मार्च सन २३ तक कुल १८६ विधवाओं के पुनर्विवाह हो सके हैं। ब्योरा इस प्रकार है:— ब्राह्मण ३५, खत्री ४२, अरोड़ा ५२, अगरवाला ८३, कायस्थ ४, राजपूत १५, सिक्ख ३ और अन्य अन्य जातियों के १२ विवाह हुए हैं।

\+ + +

ज़ेवरों के कारण भिन्न भिन्न प्रकार की दुर्घटनाओं और दुष्परिणामों को सोचकर अमीर काबुल ने अपने राज्य में सोने और चांदी के ज़ेवर पहिनने की मनाही कर दी है।

* * *

भारत की बढ़ती हुई दरिद्रता पर हम पहिले भी कई बार कई लेख प्रकाशित कर चुके हैं। गत जनवरी मास के "चाँद" में हमने यह समाचार प्रकाशित किया था कि कानपुर की एक भिखारिन ने पेट की ज्वाला शान्ति करने के लिए अपने बच्चे का आधा अङ्ग खा लिया था। आज जो समाचार हम प्रकाशित कर रहे हैं वह और भी भयङ्कर है।

धारवाड़ के इलाके में मतनानी नामक एक गाँव है, उसमें एक तालाब भी है। गत २४ दिसम्बर को गाड़ी-जीवा नामक एक स्त्री ने उस तालाब में अपने ६ साल के लड़के और ४ साल की लड़की को डुबो कर मार डाला। स्त्री की आयु ४० साल की है। अभियुक्ता ने अपने अपराध को अदालत में स्वीकार करते हुए कहा कि मैं बहुत दिनों से बीमार थी। और इन प्यारे बच्चों के भोजनादि का प्रबन्ध कुछ भी न कर सकती थी। मुझ से उनकी दुःखावस्था तथा क्षुधा की व्याकुलता से तड़प न देखी गई। विवश हो कर मैंने यह घृणित कार्य किया।

अदालत ने स्त्री को अपराधी मानकर आजन्म काले पानी की सज़ा का हुक्म दिया। और यह भी कहा कि इस अपराधिनी महिला के लिए सरकार से रहम की प्रार्थना की जावेगी। क्या इन दशाओं को देखते हुए भी हमारी बहिनें स्वदेशी वस्तुओं का प्रचार न करेंगी?

* * *

भारत सपूत लाला लाजपतराय जी की पुत्री श्रीमती पार्वती देवी जी मुसलमान राजपूतों की शुद्धि के काम में नेताओं का हाथ बटा रही हैं। अन्य स्त्रियों को आपका अनुकरण करना चाहिए।

* * *

यों तो भारत के कोनों कोनों में आज दिन भीषण डकैतियों और चोरी की ख़बरें सुनाई देती हैं। पर बंगाल प्रान्त में तो बड़ा ही अनर्थ हो रहा है। केवल बंगाल प्रान्त में ३१ मार्च को अन्त होने वाले सप्ताह में ३८ डकैतियों की सूचना मिली है। रंगपुर और मेदनीपुर में सब से ज़्यादा डकैतियां हुईं। रंगपुर में ५, मेदिनीपुर में ७, वर्दवान और टिपरा में ४ डकैतियां इस सप्ताह में हुईं। बाक़ी डकैतियां ११ ज़िलों में हुईं। सन् १९२२ के अंतिम तीन महीनों में २२६ डकैतियां हुईं। पिछले सप्ताह में दो संगीन डकैतियां हुईं। एक में प्रायः २४ आदमी वर्दवान ज़िले में आसनसोल के समीप निमछा गांव के एक धनी जमींदार के घर पर चढ़ आये और लगभग १८ हज़ार के गहने और माल लूट ले गये। दूसरी डकैती रंगपुर ज़िले के चटरापुर गांव में हुई। क़रीब ६० डाकू बंदूक, तलवार, भाले, लाठी इत्यादि लिये हुए एक धनी गांव वाले के मकान पर रात को चढ़ आये। घर के लोगों को मार पीट कर दस हज़ार का माल लूट ले गये। अभी तक किसी का पता नहीं लगा है। पुलिस जांच कर रही है।

\+ + +

२२ वर्षों की अर्थात सन् १८९८ से लेकर १९२१ तक डाकख़ानों की उन्नति रिपोर्ट (Progress Report) इस प्रकार है:—

सन् १८९८ में समस्त भारत में ११,७४२ पोस्टआफ़िस थे, १९२१ में उनकी संख्या बढ़ कर १९,४९६ होगई। उस समय डाक गाड़ी की लाइनों का बिस्तार १,२६,३५१ मील था, अब वह १,५७,३०१ मील हो गया है। १८९८ में ४६,०८,९९,३४४ पत्र, पैकिट, अख़बार आदि

डाक द्वारा भेजे गये, १६२१ में इनकी संख्या १ अरब १७ करोड़ ५२ लाख ६६ हज़ार ४४६ हो गई। डाक द्वारा भेजी गई पार्सलों की संख्या १८६८ में ४१,१६,७८१ थी, वह १६२१ में १४१,११,०३६ हो गई। उस सन में १,१७,६५,०४१ मनीआर्डर भेजे गये जिनका रुपया २४,१६,४५,४१५ था, १६२१ में ३८,२५,०४,८१४ मनीआर्डर भेजेगये जिनका रुपया ६८,७३,४८,३१७ था। १८६८ में ३,२६,६,४१, बीमा के पार्सल भेजे गये जिनका मूल्य १०,००,६२,-५६० रु० था, १६२१ में इनकी संख्या ४५,१०,४७१ हो गई जिनका मूल्य १ अरब ३७ करोड़ ६६ लाख ७१ हज़ार २ रु० था। उस समय पोस्टआफ़िस के सेविंग बैंक में ७,३०,३८७ खाते थे जिनमें ६ करोड़ २८ लाख ७२ हज़ार ६७८ रु० जमा था, १६२१ में इन खातों की संख्या १८,७७,६५७ हो गई जिनमें २२ करोड़ ८६ लाख २१ हज़ार ७१६ रु० जमा था। ३१ मार्च १६२१ के दिन डाक के महकमे में १ लाख २ हज़ार ८८७ नौकर काम करते थे और उस साल इस महकमे में ४५,६६,३१२ रु० का घाटा रहा।

* * *

सन् १८६८ में भारतवर्ष में स्थल और समुद्र का तार सब मिला कर ५०,३०५ मील फैला था जिसमें १,५१,०८८ मील लम्बा इकहरा तार लगा हुआ था। १६२२ में यह संख्याएं बढ़ कर क्रमशः ८१,१६० मील ४,११,८६२ मील हो गईं। उस समय डाकखाने के साथ काम करने वाले तार-घर १६३४ थे जो १६२२ में ३४३७ हो गये। १८६८ में सब प्रकार के तार मिला कर ५७,५८,४१५ भेजे गये थे जो १६२२ में बढ़ कर १,६६,६७,६६,४ हो गये। १६२२ में तारके महकमे से १८ करोड़ ५ लाख ६१ हज़ार ७ रु० की आम-दनी हुई थी जिसमें ४५,६१,४०६ रु० ख़र्च को निकाल कर बाक़ी बचत रही।

* * *

अब तक भारत में बेतार के तार के २२ आफ़िस खुल चुके हैं। उनके नाम इस प्रकार हैं:—

इलाहाबाद, बम्बई, कलकत्ता, देहली, डायमण्ड टापू, जटोघ, करांची, लाहोर, मद्रास, मेम्यो, मऊ, नागपुर, पटना, पेशावर, पूना, पोर्टब्लेयर (काला पानी) कोटा, रंगून, सैंड हेड्स, (दो आफ़िस) सिकन्दराबाद, और विक्टोरिया पॉइन्टाइन स्थानों में से केवल डायमंड टापू, पोर्टब्लेयर और विक्टोरिया पॉइन्ट में ही आम लोगों के तार भेजे जा सकते हैं। मद्रास और रंगून में दो नये आफ़िस और बन रहे हैं।

* * *

३१ मार्च १६२२ को टेलीफ़ोन—एक्सचेंज दफ़्तरों की संख्या २५६ थी और ११,६७३ मुकामों में उनके ज़रिये बात कर सकते थे। टेलीफ़ोन-कम्पनियों के एक्सचेंज दफ़्तरों की संख्या १० थी और इनके द्वारा २३,६५८ स्थानों में बात-चीत कर सकते थे।

* * *

अभी तक अमरीका के कार्नेगी या राक्फे-लर, जिनके बारे में हम पहिले भी कह चुके हैं, संसार में सब से बड़े अमीर समझे जाते थे पर अब पता लगा है कि अमेरिका में फ़ोर्ड सब से अधिक धनाढ्य हैं। आपका मोटर इत्यादि का कारख़ाना लगभग ६ अरब का है। आपकी दैनिक आय १५ लाख रु० है। सन् १६२२ में आपको कर चुकाने के बाद ३३ करोड़ की बचत हुई थी।

* * *

समस्त संसार के भिन्न भिन्न देश कितना नमक खाते हैं, इसकी सूची इस प्रकार है :—

| देश | वर्ष भर में नमक का परिमाण |
|---|---|
| इङ्गलैण्ड | ३६ सेर |
| अमेरिका | २४ " |
| केनाडा | २२½ " |
| नार्वे और स्वीडन | २२ " |
| फ्रांस | १७½ " |
| जर्मनी | १७½ " |
| रूस | १६½ " |
| भारत | ६ " |

\+ + +

संसार के भिन्न भिन्न देशों में प्रत्येक मनुष्य की औसत वार्षिक आय कितनी है। यह नीचे की तालिका देखने से सहज ही मालूम हो जायगा।

| देश | प्रति मनुष्य की औसत वार्षिक आमदनी रुपयों में |
|---|---|
| संयुक्त राज्य अमेरिका | १,०८० |
| ब्रिटिश संयुक्तराज्य | ७१० |
| जर्मनी | ४५० |
| फ्रांस | ५७० |
| इटली | ६४५ |
| आस्ट्रेलिया | ८१० |
| केनाडा | ६०० |
| जापान | ६० |
| भारतवर्ष ( लगभग ) | ५० |

\+ + +

अमेरिका के एक पहाड़ की खोह में मनुष्यों की बहुत सी खोपड़ियां और बच्चों की सुखाई हुई लाशें मिली हैं। इससे यह सिद्ध होता है कि वहां पुराने ज़माने में मृत मनुष्यों की लाशें बिना दफ़नाए अथवा जलाए हुए वैसे ही गुफ़ाओं में फेंक दी जाती थीं।

\+ + +

अमरीका की केलीफ़ोरनिया रियासत में मोनो नाम की एक झील है अभी एक मासिक पत्र ने उसके सम्बन्ध में एक लेख लिखा है कि, कुछ लोग उसके पानी में सोना घुला हुआ बतलाते हैं जिसे यदि निकाला जाय तो क़रीब ८ अरब रुपये का हो। इस काम के लिये उन लोगों ने एक कम्पनी बनाने का विचार किया है और उसकी नियमावली (Prospectus) भी ख़ास ख़ास लोगों में बांटी गयी है। पर समझदार आदमी इन बातों को ठगी का जाल या शेख़चिल्ली की बड़ बतलाते हैं।

\+ + +

दक्षिणी अमेरिका में साँपों का बड़ा उपद्रव रहता है। कोई स्थान ऐसा नहीं, जहाँ ये न पहुंचते हों और इनका विष इतना तेज़ होता है, कि काटे हुए का बचना असम्भव है।

इन साँपों के बचाव के लिये वहां वाले प्रायः एक प्रकार का साँप पालते हैं, जिसे 'मरसुराना' कहते हैं। यह बहुत ही बड़ा, भारी और मोटा होता है और इसमें विष ज़रा भी नहीं होता, लम्बाई में लगभग चार फुट के होता है। इसे संसार में सब से प्रिय वस्तु ज़हरीले साँप है जिन्हें यह दूर ही से सूंघ लेता है।

ज़हरीले सांप की महक नाक में जाते ही 'मरसुराना' ज़मीन पर मुर्दे की तरह पड़ जाता है और जैसे ही वह साँप इसके पास पहुंचता है, यह उसका फन अपने मुंह में दबाकर एकही दफ़े में उसे तोड़ डालता है। बड़े-से-बड़े साँपों को भी यह कुछ नहीं समझता।

इस जाति के साँपों को पालने और बढ़ाने का दक्षिणी अमेरिका में आज कल बहुत उद्योग हो रहा है।

\+ + +

मेलिकुल ( New Hedribes ) द्वीप में विवाहिता स्त्रियों के सामने के दो दांत देखने में

नहीं आते। बात यह है कि विवाह के समय बूढ़ी स्त्रियां वधू के दो दांत तोड़ दिया करती हैं।

इसी द्वीप में एक और रिवाज है। लड़की के पैदा होने पर उसके सिर पर चटाई रख कर रस्सी से कसकर बांध देते हैं। ऐसा करने से सिर की आकृति बदल जाती है। सूच्याकार, कुलाह के समान, ऊपर को उभरा हुआ सिर वहां बड़ा सुन्दर समझा जाता है। जितना उठा हुआ सिर होगा उतने ही अच्छे घराने में लड़की का विवाह होगा। जिन लड़कियों का सिर माता पिता की असावधानी से गोल रह जाता है उनका विवाह नहीं होता।

\+ + +

संयुक्त प्रान्त की सरकार को इस बार १ करोड़ ४६ लाख ८३ हज़ार रुपए का घाटा रहा। इसलिए इस घाटे को पूरा करने के लिए सरकार ने कोर्टफ़ीज़, स्टाम्प ड्यूटी, नमक और मोटरकारों पर नया टैक्स लगाने का निश्चय किया है।

सन् १९२३-२४ के लिये युक्त-प्रांत की सरकार ने अपने भिन्न-भिन्न विभागों को उनके ख़र्च के लिये जितनी-जितनी रक़म मंजूर की है, उसका ब्योरा यह है—भूमि-कर-विभाग ने ८१,७४,५००) माँगे थे, पर उसे ८१,४५,५००) की मंजूरी मिली। आबकारी विभाग से ६½ लाख रुपए माँगे गये थे। उसमें केवल ७५००) की कमी की गई। स्टाम्पों की मद में ३१,३३,००) माँगे गए, और मंजूरी मिल गई। रजिस्ट्रेशन-विभाग को ४,४६,०००) सबूसिडाइज़्ड कंपनियों की मद में ५,०००) और आबपाशी तथा उसके छोटे-मोटे कामों के लिये ५३,०१,३८७) रुपए मंजूर हुए। दुर्भिक्ष-फंड के लिये २७,३६,७००) मंजूर हुए हैं।

\+ + +

अमेरिका में एक हवाई जहाज़ ऐसा बनाया गया है, जो एक मिनट में चार मील चलता है। इतना तेज़ कोई भी हवाई जहाज़ अभी तक नहीं चला था।

\+ + +

डाकख़ाने के विभाग में इस वर्ष भी सरकार ५७,७१,८६६) का घाटा हुआ। गत वर्ष भी ४५,६६,३७२) का घाटा हुआ था।

* * *

औजर्क पहाड़ पर एक ऐसा पौधा होता है, जिसके कांटे ग्रामोफ़ोन की सुइयों के स्थान पर काम में आ सकते हैं। यह एक कांटा तीन रिकार्ड बजाने के लिए काफ़ी होता है।

* * *

एक नये तरह के पौधे का पता लगा है जिससे रुई निकलती है।

इसे 'आरधान' कहते हैं। इस पर तेज़ाब का असर बहुत कम होता है, इसे कीड़े नहीं खाते मज़बूत ज़्यादा होता है और रुई से लगभग चौथाई दाम में इसका सूत और कपड़ा तैयार हो सकता है। इसका पौधा भारत में भी पाया गया है और लंकाशायर की कई मिलों ने इसका कपड़ा बुनना शुरू कर दिया है।

* * *

दक्षिण अफ़्रिका में हीरे की प्रसिद्ध खानें हैं। दुनिया की दौलत जिस प्रकार बढ़ती घटती है, उसी प्रकार इन खानों में से निकले हीरों की तादाद बढ़ती घटती रहती है। गत वर्ष उनमें से २५,४५,००० करात हीरे १,४७,६२,८९६ पाउण्ड मूल्य के निकले। परन्तु इस साल के गत छः महीनों में केवल ५,१६,८९२ करात वज़न के २०,६६,२७१ और पाउण्ड के निकले हैं। इससे ज़ाहिर होता है, कि आजकल रुपये की बहुत ज़्यादा माँग है। लोगों के पास अब इतना फ़िज़ूल रुपया नहीं है, कि जवाहिरात भर सकें।

* * *

Specially designed for the "CHAND."

## सन्यासिनी विधवा ।

कठिन-पति-भक्ति-व्रत-निरत निसि-दिवस, जय जयति तप-पुंज शाभऽभिरामे ।
बाल-वैधव्य-दुख-दग्ध-अन्तःकरण विहित-वैराग्य-निष्काम-कामे ॥
जाग-जप-जोग-व्यतिपात-व्रत-पर्व-रत, सतत-सत-धर्म-सत-कर्म शीले ।
भुवन-यत्र-विदित-वर-विविध-विरुदावली, जयति शुभ-चरित-चय-चारु-लीले ॥

—श्रीधर पाठक ।

The Standard Press Allahabad

# समाज पर हिन्दू-विधवा

[ ले० — श्रीमती कृष्णाकुमारी जी बघेल । ]

( १ )
द्रवित हुआ है हे समाज तू,
सुन विधवाओं का क्रन्दन ।
पर ढीला मत करना अपने,
नियमों का कठोर बन्धन ॥
देख, सम्हल ! तू मत गिरने दे,
भारत के ऊँचे आदर्श ।
जहाँ नहीं आदर्श वहाँ कब—
हो सकता सच्चा उत्कर्ष ?

( २ )
जहाँ नहीं उत्कर्ष वहाँ क्या,
मानव-जीवन का उपयोग ?
यों तो श्वापद भी करते हैं,
साधारण जीवन का भोग ॥
है जीवन सुख-भोग न वसुधा—
तल जीवन के सुख का धाम ।
समर-भूमि है जग कर्म्मों की,
मानव का जीवन संग्राम ॥

( ३ )
होता है प्रत्येक जाति के,
जीवन का निश्चित उद्देश ।
तदानुसार धारण करती है,
वह अपना व्यवहारिक वेष ॥
उसी लक्ष्य को आगे रख कर,
बनते हैं जो रीति रवाज ।
पालन करता है श्रद्धा से,
उन नियमों का निखिल समाज ॥

( ४ )
यथा समय स्थिति का विचार कर,
हो सकते हैं परिवर्तन ॥
किन्तु उसी सीमा तक होवें,
जहाँ न अन्तिम लक्ष्य पतन ॥
गिर जाना अपने लक्ष्यों से,
है समाज का मर जाना ।
मर जाना निज लक्ष्य प्राप्ति में,
है अनन्त जीवन पाना ॥

( ५ )
ज़रा ठिठक कर इसे सोचना,
हे अबलाओं के हम दर्द ।
कहीं न पागल कर दें तुमको,
विधवाओं की आहें सर्द ?
निरपराध विधवा के आँसू,
में हिमगिरि का गल जाना ।
नहीं कठिन है जितना, साध्वी—
का स्वधर्म से टल जाना ॥

( ६ )
इस जीवन को जिसने समझा,
हो अपने जीवन का सार ।
जिसकी आँखें देख न पातीं,
हों इस जीवन के उस पार ।
दम्पति जीवन को समझा हो,
जिसने तन का भोग विलास ।
खोकर इन्द्रिय के सुख सारे,
टूट गई हो जिसकी आस ॥

( ७ )
जिसे न हो इस चञ्चल मन की,
दुष्प्रवृत्तियों पर अधिकार ।
अनुभव किया न जिसने संयम,
के बल का आनन्द अपार ॥
विषय-वासना को ही समझा,
जिसने जीवन का सुख-मूल ।
समझ न पाई सूक्ष्म चरित का—
गौरव जिसकी बुद्धि-स्थूल ॥

( ८ )

जिसने कभी न देखा गहरे,
अमित प्रेम का पावन रूप।
जिसका कच्चा हृदय न सह—
सकता वियोग की तीखी धूप॥
जिसका प्रियतम है केवल,
वासना-तृप्ति का साधन मात्र।
चिर वियोग में जिसे चाहिये,
सदा नवीन प्रणय का पात्र॥

( ९ )

वह क्या जाने विधवाओं के,
जीवन का महान गौरव?
जाकर पूछो हिन्दू रमणी से,
इसका सच्चा वैभव॥
कैसे भूला जा सकता है,
प्रेम किया जो पहली बार।
युगल आत्मा का बन्धन है,
प्रेम न बनियों का व्यापार॥

( १० )

दुख भी सुख है, रुदन हास है,
अश्रु बिन्दु मुक्ता का हार।
लाख मिलन बलिदान् विरह पर,
जहां हृदय का निर्मल प्यार॥
जिसके कारण पुरुष न भोगा—
करते दुसह्य विरह का क्लेश।
उस विस्मृति का ललनाओं के,
सरल हृदय में नहीं प्रवेश॥

( ११ )

जो नारी के स्फटिक हृदय पर,
पड़ता प्रथम प्रणय का दाग।
मिटा न सकते उसको धोकर
कुटिल काल के कोटि तड़ाग॥
क्षण-भंगुर काया को रमणी,
चाहे सौंपे बारम्बार।
एक बार केवल देती है,
किन्तु हृदय का वह उपहार।

( १२ )

दुख से, सुख से, रोकर गाकर,
मर कर, जीकर, किसी प्रकार।
कर सकती है हिन्दू विधवा,
अपना निर्मल जीवन पार॥
उसकी इस तापस-यात्रा में,
कर समाज तू लाख सुधार।
चला न अनुचित आयोजन का,
उसके हिय पर कठिन कुठार

( १३ )

क्यों उठती है तेरी उंगली,
उन दुर्बल बहिनों की ओर?
हुई पतित जो विधवा होकर,
करतीं पापाचार कठोर॥
मुझे बता कब उन्हें हुआ था,
अपनी धर्म-नीति का ज्ञान?
कब जाना था हाय! उन्होंने,
नारी का कर्तव्य महान?

( १४ )

विधवा हो जाने से पहिले,
था उनका कैसा आचार?
सधवा होकर के प्रियतम से,
करती थीं कैसा व्यवहार॥
किस आयु में उन अबला का,
करवाया था तूने व्याह।
उनकी शिक्षा-रहन सहन की,
तूने कितनी की परवाह?

( १५ )

बता किया था इन दुखियाओं,
का तूने कितना सन्मान ?
रक्खा उनकी पवित्रता का,
तूने कितना मन में ध्यान ?
रक्खा क्या उनके प्रति, अपनी—
मर्य्यादा की तूने आन ?
छेड़ छाड़ करने वालों पर,
क्या शासन का किया विधान ?

( १६ )

क्या इन सब का उत्तर दाता,
था न सदा तू पुरुष समाज।
तू प्रधान होकर समाज में,
करता आया हमपर राज॥
पातिव्रत का पाठ पढ़ाया,
तुमने किसी समय क्या जान ?
करते हो क्यों विधवाओं के,
पुनर्व्याह का आज विधान ?

( १७ )

करना स्वयं-कर्तव का पालन,
बदला करते हो नित नीति।
कहते हो चञ्चल नारी को,
पर उसकी यह कभी न रीति॥
पुनर्व्याह की घृणित बात सुन,
विधवा को आती है लाज।
धूर धूर कर खो दी सारी,
लज्जा तुमने पुरुष समाज!

( १८ )

कभी न जिसके विषय वासना,
सागर की मिल पाई थाह।
करता जाता आजीवन जो नर—
सदा ब्याह पर ब्याह॥

जिसकी लाश चिता पर करती,
आती पुनर्व्याह की चाह।
वह क्या समझे उचित रीति से,
विधवा की करुणामय आह!!

( १६ )

दिन दिन गिरते ही जाओगे,
ढीला कर समाज बन्धन।
सीखो और सिखाओ जग को
करना विधिवत् आत्म दमन॥
हमको पातिव्रत रखने दो,
तुम भी पत्नी-व्रत सीखो।
विषय-वासना में निशि दिन,
हे बन्धु न रहना रत सीखो॥

( २० )

हमको समता दो श्रद्धा के सहित,
हृदय से करके प्यार।
हमें न समता दो तुम देकर—
अपना सा अनुचित अधिकार॥
स्वयं छोड़ दो जो कुछ हम पर,
करते हो तुम अत्याचार।
हमें सिखाओ मत बदले में,
करना वैसा ही व्यवहार॥

( २१ )

तुम्हें मुबारक रहे बन्धुवर!
करना चाहो जितने ब्याह।
हमें न गौरव का दुख सह कर—
भी है पुनर्व्याह की चाह॥
हाय बन्धु! विधवा भगिनी की,
रक्षा से करते इनकार।
ले सकते हो क्या पति बन कर—
ही मेरी रक्षा का भार?॥

\+ \+ \+

# विधवा विवाह का विरोध।

[ ले०—श्री० रामकृष्ण मुकुन्द लघाटे, बी. ए. ]

प्रत्येक सच्चे मनुष्य के जीवन का कोई विशेष लक्ष्य हुआ करता है। इसी लक्ष्य की पूर्ति के लिए वह अपने जीवन के सिद्धान्त स्थिर करता है। लक्ष्य-हीन मनुष्य को कोई अधिकार नहीं है कि वह अपनी गणना मानव-जाति में करे। काम वासना की तृप्ति और अन्य इन्द्रियों की तृप्ति से पैदा होने वाले सुख को ही यदि हम अपना असली लक्ष्य समझें तो हम में और भेड़ बकरियों में भेद ही क्या है? इस भेद का कारण यह है जानवरों में उचित और अनुचित पहिचानने की शक्ति नहीं होती, परन्तु मनुष्य में यह शक्ति होती है और इस शक्ति के सहारे वह जान सकता है कि शारीरिक सुख अधिक श्रेष्ठ है या आत्मिक।

जो हाल व्यक्तियों का है वही जातियों का और इन जातियों के भिन्न भिन्न धर्मों का भी है। प्रत्येक धर्म का कोई विशेष उद्देश्य हुआ करता है। ईसू मसीह ने अपने धर्म द्वारा द्वेष और मत्सर से परिपूर्ण पश्चिमी समाज में प्रेम का साम्राज्य स्थापित करने का प्रयत्न किया था। इस्लाम के झंडे से आज भी वीरता की झंकार उठती है और साथ ही साथ वह झंडा मुहम्मद साहब का यह पैग़ाम भी सुनाता है कि इस दुनियां में बसने वाले सब लोग एक ही ख़ुदा के बच्चे हैं और इसलिये एक ही दर्जे के हैं। दया के अवतार गौतमबुद्ध ने भी रक्त की नदियां बहाने में अभिमान माननेवाले उस काल के भारतवासियों को अपने धर्म द्वारा दया और अहिंसा की शिक्षा दी थी जिसकी आज भी इस रक्त पिपासित संसार को बहुत आवश्यकता है। इसी तरह हिन्दू-धर्म के प्रतिपादकों ने भी मनुष्य-मात्र को यह संदेश सुनाया है कि शरीर की अपेक्षा आत्मा कहीं अधिक श्रेष्ठ है, और मनुष्य को शारीरिक सुख की अपेक्षा आध्यात्मिक सुख की ओर अधिक ध्यान देना चाहिये। यह सच है कि इसी सिद्धान्त की ध्वनि अन्य धर्मों की पुस्तकों से भी निकलती है परन्तु यह ध्वनि इतनी हलकी है कि उसे शून्यवत कहना अन्याय पूर्ण न होगा। हिन्दू-समाज के हर क्षेत्र में आध्यात्मिक विचार पाए जाते हैं।

अन्य धर्मों की अपेक्षा हिन्दू-धर्म की अध्यात्म की ओर अधिक प्रवृत्ति है। यही कारण है कि हिन्दू धर्म के कट्टर अनुयायी ही नहीं बल्कि पश्चिम के अनेक न्यायाभिमानी विद्वान् भी इस धर्म की ओर गौरव की दृष्टि से देखते हैं और कहते हैं कि यदि इस पृथ्वी पर कहीं स्वर्ग है तो भारत में है।

ऐसी स्थिति में यदि हम अपने यहां की संस्थाओं में कोई सुधार करना चाहते हैं और चाहते हैं कि यह सुधार सफल हो और इससे मनुष्य मात्र को असली लाभ पहुंचे तो हमें यह बात ध्यान में रखना चाहिये कि हमारे इस सुधार से भारत की अध्यात्मिक प्रवृत्ति में कोई बाधा न पहुंचे और हमारे धर्म के मौलिक सिद्धान्त जो कि आज भी लाभदायक माने जाते हैं सुरक्षित बने रहें। ऐसे ही सिद्धान्तों में से एक सिद्धान्त विवाह के बारे में है।

अन्य धर्मों में विवाह केवल सामाजिक समझौता ही माना जाता है। एक विद्वान्

लेखक ने इस्लाम-धर्म के अनुसार विवाह की यह व्याख्या की है:—

"Marriage is a Social Contract for the procreation and legalising of children."

"बालकों की उत्पत्ति के उद्देश्य से और इन बालकों के अधिकारों को न्याय का रूप देने के उद्देश्य से स्त्री-पुरुषों में जो समझौता किया जाता है उसे विवाह कहते हैं।"

ईसाई-धर्म की भी यही धारणा है। इसके विपरीत हिन्दू-धर्म, विवाह को दो आत्माओं का धार्मिक सम्मेलन बतलाता है। अन्य-धर्मों के विपरीत हिन्दू धर्म अपने अनुयाइयों से कहता है कि स्त्री जिसे एक बार अपना पति स्वीकार कर ले उस स्त्री का कर्तव्य है कि वह आजन्म उसे ही अपना पति माने, उसी प्रकार पुरुष का भी यही कर्तव्य है कि जिसे वह अपनी पत्नी माने उसके साथ जन्म भर यही सम्बन्ध निबाहे। सम्भव है कि पश्चिमी सभ्यता के कुछ उत्साही पुजारी इस सिद्धान्त को न मानें, परन्तु मेरा मत है कि कौटुम्बिक जीवन के लिए, पति-पत्नी के आत्मिक सुख के लिए और शुद्ध प्रेम के लिए यह सिद्धान्त न केवल महत्वपूर्ण ही है बल्कि अनिवार्य है।

विवाह दो आत्माओं का सम्मेलन है न कि दो शरीरों का। ऐसी हालत में पति के शरीर का नाश हो जाने पर उस पत्नी की आत्मा से, जो कि अमर है, सम्बन्ध क़ायम रहता ही है परन्तु यदि विधवा-विवाह का समर्थन किया जाय तो विवाह का अर्थ यह हो जावेगा कि जब तक पति और पत्नी के शरीर इस दुनियां में मौजूद हैं तब तक उन का विवाहित सम्बन्ध क़ायम है परन्तु जिस दिन इन में से एक के शरीर का नाश हुआ उस दिन दूसरे को फिर विवाह कर लेने का अधिकार है। दूसरे शब्दों में, विधवा-विवाह का समर्थन करना हिन्दू-धर्म के विवाह सम्बन्धी आदर्श का खण्डन करना और उसकी जगह अन्य धर्मों का आदर्श रखना है।

यदि दुर्भाग्यवश वह कुमारी जो कि पत्नी के पद पर आरूढ़ हो चुकी है चंद वर्षों के बाद मर जावे, तो उस पुरुष का दूसरा विवाह कर लेना प्रेम के पौधे को, जिसे उसने बड़े श्रम के साथ लगाया और बढ़ाया था, यम की निष्ठुरता से, अपने ही पैरों तले कुचलने के समान है दुःख है कि आज भारत में बहु-विवाह की प्रथा प्रचलित है, मैं इसका पूर्ण विरोधी हूँ। विधवा-विवाह की प्रथा भारत में बढ़ाना प्रेम की स्थिरता और पवित्रता को काम की चंचलता और विषय लोलुपता में परिवर्तित करना है। शुद्ध प्रेम बाज़ार का कोई मोहक खिलौना नहीं है जो केवल आंख की तृप्ति के लिए चाहे जब ख़रीदा जाय और चाहे जब बेचा जाय।

प्रेम एक दैवी देन है जिसकी रक्षा करने के लिए, शारीरिक सुख ही क्या बल्कि अपना सर्वस्व भी नष्ट कर देना प्रत्येक प्रेमोपासक का पहिला कर्तव्य है। यदि आज संसार के हर क्षेत्र में किसी दैवी गुण की आवश्यकता है तो प्रेम की। संसार को भावी अनर्थ से बचाने का एक मात्र साधन शुद्ध प्रेम है। ऐसी हालत में हमारा कोई कार्य, जो शुद्ध प्रेम की सरिता के प्रवाह में किसी भी रूप में बाधक हो, स्तुत्य कदापि नहीं कहा जा सकता। मेरे मतानुसार विधवा विवाह का प्रचार करना, दैवी सिंहासन से पवित्र प्रेम की गंभीर मूर्त्ति को हटा कर उसकी जगह काम का चित्र रखने के समान है। जिसे एक स्त्री सदा पति की दृष्टि से देखती थी, और उससे प्रेम करती थी, उसके मर जाने पर, वह दूसरे पुरुष से विवाह करले और उससे भी उसी दृढ़ता से प्यार करे जिस दृढ़ता से वह अपने पति को अभी तक

प्रेम करती रही—यह बात, व्यवहार की दृष्टि से असम्भव ही नहीं बल्कि मानस शास्त्र के तत्वों के विरुद्ध है।* जब एक मनुष्य को किसी ऐसी वस्तु से, जिसके समान दूसरी कोई वस्तु मिल नहीं सकती सच्चा प्रेम पैदा हो जाता है, उसके खो जाने के बाद उस वस्तु के लिए आंसू बहाने में ही उस पुरुष को अधिक आनन्द मिलता है बनिस्बत इसके कि वह उससे हलके दर्जे, परन्तु इससे करीब करीब मिलने वाले दूसरी वस्तु स्वीकार कर ले। जहां यह ठीक नहीं है वहां सच्चा प्रेम नहीं है। इसके अलावा पुनर्विवाह, हमारी पवित्रता को भी 'धमक' पहुंचाता है या यों कहिये कि पवित्रता के आदर्श को नीचे गिराता है। उचित तो यह है कि एक पुरुष एक ही स्त्री के साथ भोग करे। पुनर्विवाह से यह असम्भव हो जाता है।

इन सब बातों के साथ साथ विधवा विवाह के कारण देश में सामाजिक, क़ानूनी तथा अन्य प्रकार की अनेक अड़चने उपस्थित हो जांयगी, जिनके कारण हमारा गृह सुख भी नष्ट होगा। परन्तु चूंकि मैं पुनर्विवाह के सिद्धान्त के विरुद्ध हूं इस लिए इन अड़चनों की ओर पाठिकाओं का ध्यान आकर्षित कराने में अपना और उनका समय व्यर्थ नष्ट करना आवश्यक नहीं समझता।

अभी तक मैंने विधवा-विवाह के विरुद्ध अपनी दलीलें पेश की हैं इन दलीलों का सारांश यहां दे देना मैं उपयोगी समझता हूं ताकि पाठिकाओं को उनकी स्पष्टतया कल्पना हो जाय। विधवा विवाह, विवाह सम्बन्धी हमारे आदर्श के विरुद्ध, प्रेम और पवित्रता के आदर्श को गिरानेवाला, आत्मा की अपेक्षा शरीर को अधिक महत्व देनेवाला और समाज में नाना प्रकार की अड़चनों को उपस्थित करने वाला है और इसलिए सर्वथा त्याज्य है।

अब मैं उन दलीलों का यथाशक्ति उत्तर देने का प्रयत्न करता हूं जो विधवा विवाह के प्रचारक अपने पक्ष में पेश करते हैं। इन लोगों की पहिली दलील यह है कि यदि विधवा विवाह प्रचलित हो गया तो समाज में बढ़ते हुए व्यभिचार की मात्रा कम हो जावेगी। आज जो सैकड़ों विधवाएं बेची और भगाई जाती हैं उन्हें यदि विवाह करने का अधिकार दे दिया गया तो वे बेची और भगाई न जांयगी। आज जो विधवाएं "डंके की चोट पर" वेश्याएं बन जाती हैं या छिप छिप कर व्यभिचार करती हैं उन्हें यदि विवाह करने की समाज ने इजाज़त देदी तो वे वेश्यावृत्ति धारण न करेंगी और न व्यभिचार की ओर प्रवृत्त ही होंगी। ऊपरी दृष्टि से देखा जाय तो दलील इतनी मोहक मालूम होती है कि उसके जाल में फंस जाना बिलकुल स्वाभाविक है परन्तु हमें सोचना यह है कि इस व्यभिचार को कम करने का क्या विधवा विवाह से अपेक्षा अधिक अच्छा दूसरा मार्ग नहीं है? मेरा मत है कि इस व्यभिचार का एक बड़ा कारण यह है कि इस देश की स्त्रियों में असली शिक्षा का अभाव है। भारतीय स्त्री समाज में अज्ञान का विस्तृत साम्राज्य क़ायम है। जब तक यह साम्राज्य क़ायम रहेगा तब तक

* जब एक पुरुष अपनी स्त्री के मर जाने पर दूसरा विवाह करके अपना जीवन सुख पूर्वक व्यतीत कर सकता है तो स्त्री भी उसी प्रकार अपना जीवन व्यतीत न कर सकेगी—इस बात को "व्यवहार की दृष्टि से असम्भव" कहना सत्यता की हत्या करने के समान है। कितने पुरुष ऐसे हैं जो अपनी एक स्त्री को ही अपना सर्वस्व मानकर, उसके मर जाने पर सिर मुंडा कर सन्यासी हो जाते हैं?

—स० "चाँद"

विधवा-विवाह प्रचलित हो अथवा न हो, व्यभिचार की मात्रा कम तो हो ही नहीं सकती बढ़ती अवश्य जायगी। इसलिए प्रत्येक समाज-सेवक का पहिला कर्तव्य इस साम्राज्य की नींव को उखाड़ फेंकना, और अज्ञान के अंधकार को हटा कर उसकी जगह असली ज्ञान के प्रकाश को फैलाना है।

यही हाल पुरुषों के बारे में भी सच है। भारतीय पुरुषों का अशिक्षित रहना भी व्यभिचार के लिए ज़िम्मेदार है। जब इस देश के करोड़ों स्त्री पुरुषों में असली शिक्षा का प्रसार ही न हुआ हो तब यह कैसे सम्भव है कि वे सदाचार के महत्व को समझ सकें और उसकी रक्षा करने में अपने प्राण तक अर्पण कर देना अपना सौभाग्य समझें।

आधुनिक शिक्षा प्रणाली में सदाचार पर जितना ज़ोर दिया जाना चाहिये उतना नहीं दिया जाता। इन सब बातों के साथ साथ आज संसार में जो एक हवा बह रही है वह भी हमारी शोचनीय अवस्था को और अधिक शोचनीय बनाने में काफ़ी मदद करती है। धीरे धीरे सिधाई की जगह कुटिलता, सादगी की जगह फ़ैशन वास्तविकता की जगह नकली दिखावट, परोपकार की जगह स्वार्थ, सहयोग की जगह पारस्परिक ईर्ष्या और स्पर्धा और नीति की जगह अनीति ले रही है। यदि संसार की गति यों ही रही—अध्यात्म शास्त्र का गुरु भारत ही इस गति को रोक सकता है—तो हमें एक भयंकर अनर्थ का सामना करना होगा। इस गति को रोकना, प्रत्येक मानव समाज-प्रेमी का धर्म है। काल रूपी नदी के प्रवाह के साथ बहने में क्या पुरुषार्थ है, नदी के प्रवाह के साथ तो एक मरी मछली भी बह सकती है। पुरुषार्थ इसी में है कि तरंगों को चीर कर अपने इच्छित ध्येय को पहुँचे तात्पर्य यह है कि व्यभिचार को कम करने के लिए विधवा-विवाह की अपेक्षा दूसरे कई अधिक उत्तम मार्ग हैं। उनको आज़माने के पहिले ही विधवा विवाह का मार्ग लोगों के सामने रखना हैज़े के मरीज़ को खरबूज़े खिलाना है।

विधवा विवाह के पक्ष में दूसरी दलील यह पेश की जाती है कि भारतवर्ष में आज साढ़े तीन करोड़ विधवाएं हैं। इनमें बाल-विधवाएं ही अधिक हैं। इन विधवाओं की हालत ख़राब है। इन बाल-विधवाओं को, अपनी काम-वासना की तृप्ति करना, बहुत आवश्यक हो जाता है। इस लिए उनके लिए एक पति का इन्तज़ाम करना समाज सुधारक का धर्म है। क्योंकि इन विधवाओं के लिए, अपनी काम वासना तृप्त करना, उतनी ही बड़ी प्राकृतिक आवश्यकता है जितनी पानी पीना या पेट भरना। दुःखी विधवाओं की हालत से मैं भली भांति परिचित हूं उनके प्रति मेरी पूर्ण सहानुभूति है। परन्तु उनकी हालत सुधारने के, लिए विधवा-विवाह की अपेक्षा, और अन्य उत्तम मार्ग हैं। यदि बाल-विवाह की प्रथा बंद कर दी जाय, राष्ट्र के स्वास्थ्य की ओर काफी ध्यान दिया जाय, मृत्यु संख्या कम करने के उन सब साधनों का अवलम्बन किया जाय, जैसा कि स्वतंत्र देशों में किया जाता है तो मेरा पूर्ण विश्वास है कि बाल-विधवाओं की संख्या इतनी कम हो जायगी कि उसे नहीं के समान समझना अनुचित न होगा। *

इन थोड़ी सी विधवाओं के शारीरिक सुख

* देश के स्वतंत्र होने में अभी काफ़ी देर है। लघाटे जी की इस स्कीम को कार्य रूप में परिणित करने के लिए अभी सैकड़ों वर्षों की आवश्यकता है। हमारे सामने सवाल तो यह उपस्थित कि हिन्दू समाज की तुरन्त रक्षा किस प्रकार की जाये, जिसकी शक्ति दिन दिन क्षीण होती जा रही है? —सम्पादक "चाँद"

या प्राकृतिक अवश्यकता के लिए विधवा-विवाह की प्रथा प्रचलित कराकर सारे समाज को नुक़सान पहुंचाना बुद्धिमत्ता का लक्षण नहीं कहा जा सकता। राष्ट्रीय या सामाजिक हित के लिए कुछ आत्माओं को सदा बलिदान करना ही पड़ता है। इसलिए भारत के सामाजिक यज्ञ में, अपने शारीरिक सुख का बलिदान करने वाली इन वीर आत्माओं की ओर, समस्त भारत, अभिमान की दृष्टि से देखेगा और इन्हें देवियों के पद पर बिठलावेगा। इसके अलावा विधवा-विवाह के समर्थक भूलते हैं कि शारीरिक सुख ही इस संसार में हमारा सब कुछ नहीं है। सुख और दुख मनुष्य की धारणा पर निर्भर रहते हैं। मख़मली गद्दों पर पड़े पड़े अपना समय व्यतीत करने वाले को यदि मई और जून की कड़ी धूप में डंठल दार, जलते हुए खेत में नंगे पैर काम करना पड़े तो उसे बड़ा दुःख होगा परन्तु उसी काम के करने में एक ग़रीब किसान को दुःख नहीं होता बल्कि वह स्वावलम्बन और कर्तव्य पालन से सुख अनुभव करता है। इसका कारण यही है कि किसान को धूप में काम करने का अभ्यास है और इस तरह काम करने में सुख अनुभव करने की उसकी धारणा बन गई है, इसी तरह यदि इन विधवाओं को भी आत्मसंयम की शिक्षा दी जावे, उनके आस पास की स्थिति आत्म-संयम के अनुकूल बनाई जावे, इनका ध्यान विद्याभ्यास, समाज सेवा इत्यादि विषयों की ओर लगाया जावे तो इनके दुःख की मात्रा घट सकती है। इतना करने पर भी जो कुछ दुःख बाक़ी बचा, उसे धैर्य के साथ समाज-हित के लिए सहना ही श्रेयस्कर है। उच्च आदर्श को बनाए रखने के लिए चंद लोगों को थोड़ा सा दुःख सहना पड़े तो अधिक उचित है बनिस्बत इसके कि इन चंद लोगों के सुख के लिए बाक़ी लोगों के सुख की आहुती दी जाय। दुःख तो इस संसार के प्रत्येक जीव के पीछे लगा ही है। झोपड़ियों में रहने वाले ग़रीब किसानों से लेकर शाही-महलों में रहने वाले अमीरों तक कोई भी दुःख के पंजे से छूटा नहीं है।

तीसरी दलील विधवाओं के उदर-पोषण की है। जैसा कि मैंने बतलाया है, यदि उन साधनों का प्रयोग किया गया तो इस देश में अभागी विधवाओं की संख्या कम हो जायगी। इन विधवाओं के उदर-पोषण का प्रश्न आसानी से हल हो सकता है। ऐसे कई काम हैं जो ये विधवाएं घर बैठे अपनी मान मार्य्यादा की रक्षा करते हुए कर सकती हैं और पैसा कमा सकती हैं। चरख़ा चलाना सीना, बेल बूटे का काम करना इत्यादि ऐसे कामों में चंद काम हैं। इन विधवाओं के उदर-पोषण का प्रबन्ध करने के लिए देश में जगह जगह संस्थाएं क़ायम की जा सकती हैं। यह कहना कि यह सब साधन कठिन है, लज्जाजनक है। जो समाज यह सब नहीं कर सकता वह विधवा विवाह सर्वमान्य भी नहीं कहा सकता। मेरे विचारों के विरुद्ध यह भी कहा जा सकता है कि यह सब विचार आदर्श कल्पना की सृष्टि के है। इस आक्षेप को मैं सहर्ष स्वीकार करता हूं परन्तु साथ ही साथ यह भी कहना चाहता हूं कि सामाजिक सुधार करते समय हमें समाज के सामने आदर्श ही रखने चाहिएं। यदि हम आस्मान को अपने तीर का निशाना बनावेंगे तो हमारा तीर कम से कम एक पेड़ की चोटी तक अवश्य ही पहुंचेगा केवल तत्कालीन सुविधा के लिए स्थायी सत्य को त्यागना मूर्खता है। पुरुष का धर्म है कि वह एक पत्नी व्रत का पालन करे और स्त्री का धर्म एक पतिव्रत धर्म का पलन करना है।

* * *

# सम्पादकीय विचार ।

अप्रैल, सन् १९२३ ई० ।

## विषय प्रवेश ।

त होली के विशेषाङ्क में प्रकाशित व्यङ्ग चित्रों को देखकर हमारी कुछ योग्य बहिनों ने बिना हमारा अग्र लेख पढ़े ही, इस बात की शङ्का प्रगट की थी कि इस का असर पुरुष तथा स्त्री, दोनों ही समाज पर बुरा पड़ेगा, वे ही नहीं हमारे कई सुयोग्य मित्रों ने भी हम पर इस बात का दोष लगाया था। हमारे मित्र एक विख्यात पत्र-सम्पादक महोदय ने भी हमें एक लम्बा चौड़ा पत्र प्रकाशनार्थ भेजा है जो अगले मास के "चाँद" में प्रकाशित किया जायगा तथा उस पर सफ़ाई पेश करने का भी प्रयत्न किया जायगा। इस बार पाठकों से हम इतना कहना ही काफ़ी समझते हैं कि "चाँद" का यह "विधवा अङ्क" बिना आद्योपान्त देखे इस बात की कल्पना कर लेनी, कि विधवाओं के पुनर्विवाह कराने के लिए ही इस मास का "चाँद" विधवाङ्क के रूप में निकाला गया है, न्याय का गला घोटना होगा। उसी प्रकार हम अपने आर्य्य समाजी भाइयों को भी बहुत ही नम्रता पूर्वक इस बात का विश्वास दिलाते हैं कि हमने इस अङ्क का जन्म इसलिए नहीं दिया है कि किसी भी समाज के प्रतिनिधि बनकर हम उसकी ओर से वकालत करें और नज़ीरें पेश करें। यह अङ्क इस लिए भी नहीं निकाला गया है कि हमारे भाइयों अथवा बहिनों के धर्म्म तथा सम्प्रदाओं पर वृथा आक्षेप किया जावे। और न किसी का दिल दुखाने की ग़रज़ से ही यह अङ्क निकाला गया है। हमने केवल एक राष्ट्रवादी की हैसियत से भारतीय समाज के एक ख़ास पहलू पर प्रकाश डालने का यथा-शक्ति प्रयत्न किया है, जो दीमक की भाँति चाट चाट कर हमारे राष्ट्र की चूलें काट रहे हैं। अथवा यों कहिए कि इस अङ्क निकालने से हमारा उद्देश्य यह है कि हम राष्ट्रीय-इमारत की नाव की उस हिलती हुई ईंट की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित करें जिस पर हमारा राष्ट्र निर्माण होगा और जिस राष्ट्र की गोद में हमारी भावी आत्माएं खेलेंगी और जिसके द्वारा भारतीय समाज का वास्तविक उद्धार हो सकेगा।

यह एक अटल सिद्धान्त है कि "एक पिता के दुराचारी होने से उतनी अधिक हानि नहीं होती जितनी एक माता के अज्ञान होने से।" एक

अज्ञान माता एक बड़े परिवार को नष्ट कर सकती है; यदि आज भावी सन्तान की जन्म दात्री माताओं की दशा न सुधारी गई तो हम पाठकों को विश्वास दिलाते हैं कि हमारी इस भूल का फल हमारी आगे आने वाली, कम से कम दो पीढ़ियों को, अवश्य भोगना पड़ेगा। केवल इसी उद्देश्य को सामने रखकर हमने इस अहम मसले को जनता के सामने रक्खा है ताकि वे हमारे प्रयत्नों को सफल करें, इसे ध्यान पूर्वक अध्ययन करें और इस महान समस्या को हल करने की दिलोजान से कोशिश करें।

भारतवर्ष एक ऐसा विचित्र देश है जहां अनगिनती सम्प्रदाय हैं और उनके अनुयायी अपने उन्हीं सम्प्रदायों को अपनी धरोहर समझ कर विपक्षी सम्प्रदायों की निन्दा और तिरस्कार करने में ही अपना अमूल्य जीवन व्यतीत कर रहे हैं।

भिन्न भिन्न सम्प्रदायों का रहन-सहन, सभ्यता और भेष ही जुदा नहीं है, बल्कि उनकी भाषाएं भी अपनी हैं, धर्म्म अपने हैं, आचार-विचार अपने हैं, धर्म्म ग्रन्थ अपने हैं, देवता अपने हैं। कहने का सारांश यह कि सभी सम्प्रदायों का परमात्मा भी अलग अलग है। याद रहे हम केवल एक धर्म्म अर्थात् हिन्दू धर्म के सम्बन्ध में ही कह रहे हैं अन्य धर्म्मों के बारे में नहीं। भला जिस देश में तीन हज़ार तीन सौ बहत्तर भिन्न भिन्न जाति (Main Castes) के लोग बसते हों और जहां १८०० भिन्न भिन्न भाषाएं बोली जाती हों उस देश में एकायक एक विश्वधर्म्म (Universal Religion) को ठूंसने का प्रयत्न करना कभी भी अच्छा फल नहीं दे सकता, बल्कि उसके द्वारा लाभ तो नहीं पर हानियां अधिक होती हैं। एक सम्प्रदाय वालों के दूसरों का सञ्ज पढ़ना, एक ऐसी बात है जिसे हम राह चलते हुए हर रोज़ महसूस करते हैं। ऐसी स्थिति में, और ऐसे समाज में, जहां इतने मतमतान्तर हों, एक धर्म्म का दाख़िल करना असम्भव है। सुप्रसिद्ध विद्वान लाला कन्नोमल जी ने अन्यत्र ठीक ही कहा है कि हिन्दू समाज के सामने यकायक विधवा विवाह का प्रस्ताव पेश करना, हिन्दू समाज में बम फेंक देने के समान है। हम आपके इस विचार से अक्षरशः सहमत हैं। इसके यह माने भी नहीं हैं कि अन्यत्र प्रकाशित अन्य लेखों का हम विरोध कर रहे हैं। असल बात तो यह है कि इस महत्वपूर्ण प्रश्न का उत्तर एक शब्द में नहीं हो सकता।

भिन्न भिन्न सम्प्रदायों के जन्मदाताओं की हमारी निगाह में उतनी ही इज़्ज़त और श्रद्धा है जितनी मुहम्मद या कृष्ण की, अली या शङ्कर की अथवा राम या रहीम की। हम सभी सम्प्रदायों तथा उनके संचालकों को केवल इस बात का विश्वास दिलाया चाहते हैं कि सामाजिक सुधार सम्बन्धी आन्दोलन की ओर तुरन्त ध्यान देना इस समय प्रत्येक विचारशील स्त्री अथवा पुरुष का पहिला कर्तव्य होना चाहिए। हमारी राय में, यदि इन विचारों को सामने रखते हुए प्रत्येक व्यक्ति अपने अपने रीति रिवाजों में सुधार कर ले तो बात की बात में वास्तविक सुधार हो सकता है। लम्बे चौड़े व्याख्यान किसी ख़ास आन्दोलन को भले ही चलाने में समर्थ हो सकें पर वे किसी धर्म्म को सर्वव्यापी बनाने में कदापि सफल नहीं हो सकते।

बाल विवाह के दुष्परिणामों को देख कर उन्हें तुरन्त रोकना, विधवाओं से अच्छा व्यवहार करना, बेचारी अबोध बाल-विधवाओं की ओर करुणा दृष्टि करना, वृद्ध विवाह की प्रथा को समूल नष्ट करना, स्त्रियों में स्त्रीत्व मानना, और उनकी उचित शिक्षा की ओर ध्यान देना अथवा

अपनी भावी सन्तान की रक्षा करना—इनमें से कोई बात भी ऐसी नहीं हैं जो किसी व्यक्ति विशेष के निजी धर्म्म को नष्ट करती हों अथवा उन्हें गुमराह करती हों।

प्रत्येक धर्म्म अथवा रीति रिवाज उसके ( उस रिवाज़ अथवा धर्म्म के ) जन्मदाता के अपने निजी सिद्धान्त मात्र होते हैं। मोहम्मद साहब का जो अपना यक़ीन था वही मुसलमानों का ईमान है। महात्मा ईसा के जो कुछ अपने निजी विचार थे वही ईसाइयों का सर्वस्व हैं। प्रातः स्मरणीय बाल ब्रह्मचारी स्वामी दयानन्द सरस्वती महोदय के जो सिद्धान्त हैं आज प्रत्येक आर्य्य समाजी भाइयों के लिये वे ही मन्तव्य हैं। जो सांसारिक अथवा आध्यात्मिक सिद्धान्त महात्मा बौद्ध के थे वे ही बौद्ध-धर्म्म के सिद्धान्त कहलाते हैं।

यदि प्राचीन भारतीय ही नहीं, दुनिया के इतिहास पर हम एक बार दृष्टि डालें तो सहज ही पता चलता है कि समय समय पर प्रत्येक देश में महान पुरुषों का जन्म इसलिए होता रहता है कि वे उस देश की जनता को आने वाली विपत्तियों से सचेत कर दें और उन्हें सच्चा मार्ग बतला कर उचित रास्ते पर चलने की सलाह दें। हम प्रत्यक्ष रूप से देख रहे हैं कि भारत में आज कितनी ही महान आत्माएं चलते फिरते पुरुषों के रूप में देश का उपकार कर रही हैं। महात्मा गांधी उन पवित्र आत्माओं में से एक हैं जिनकी ओर हमने इशारा किया है। महात्मा जी के अनुयायी असहयोग आन्दोलन का पक्ष समर्थन करते हैं; और माननीय चिन्तामणि महोदय के अनुयायी आज मिनिस्ट्री के उच्च पद पर चढ़ कर ही देश का सुधार करने में भलाई का अनुभव कर रहे हैं। सम्भव है लक्ष्य दोनों के एक हों, पर मतभेद दोनों दलों में है, और दोनों दलों के अनुयायी भी अपने उस नेता को ही अपना नेता मानते हैं जिसने उस आन्दोलन ( यहां पर 'आन्दोलन' शब्द का अर्थ सामाजिक अथवा राजनैतिक सुधार ही समझ लेने में विशेष सुविधा होगी ) का जन्म दिया है।

इन सब बातों से पाठकों को यह समझने में सुविधा हुई होगी कि प्रत्येक धर्म्म एक व्यक्ति विशेष के अपने निजी सिद्धान्त ( Self-conviction ) मात्र होते हैं। आज भी प्रत्येक सम्प्रदायों का लक्ष्य केवल उन सिद्धान्तों का प्रचार करना मात्र है, जिसके वे अनुयायी हैं। अथवा यों कहिए कि वे उस धर्म्म अथवा रीति रिवाज के जन्मदाता के सिद्धान्तों का प्रचार करते हैं।

संसार में कोई भी ऐसी जाति नहीं है जिसने अपने वीरों को देवताओं के समान न माना हो। यह एक मानी हुई बात है कि प्राणी मात्र अपने से अधिक बढ़कर शक्ति रखने वाले की ओर झुकते हैं और जब कभी वे किसी ऐसे महान पुरुष को देखते हैं जिसमें उनसे बढ़कर पराक्रम और बुद्धि होती है और उसके बुद्धिमत्ता की कल्पना भी उनके विचार में नहीं आती, तो उनका अन्तःकरण उसकी महान-शक्ति की ओर आकर्षित हो जाता है और वे स्वतः उस शक्तिशाली पुरुष को अवतार समझने लगते हैं। बात बहुत ही स्वाभाविक है पर वास्तविक ज्ञान न होने के कारण हम इन सिद्धान्तों की खोज नहीं करते और फलतः अन्धपरम्परा के विश्वास में पड़ कर आज भी वही बातें करते हैं जो दस हज़ार वर्ष पहिले हमारे पूर्वज करते थे। भारतवासी वास्तव में कैसे भोले हैं?

जिस प्रकार संसार की अन्य वस्तुएं परिवर्तनशील हैं ठीक उसी प्रकार धर्म्म ग्रन्थों की रचना भी समय समय पर होती आई है। हमारे कहने का सारांश यह कि कोई भी

धर्म्म, अनन्तकाल के लिये पर्याप्त नहीं हो सकता अतएव सिद्ध यह हुआ कि प्रकृति के नियमों की अपेक्षा विवेक से काम लेने से शीघ्र और सरलता से उन्नति हो सकती है। हमारे सामने इस समय वही समय उपस्थित है कि "दैवेच्छा बलीयसी" के उस महान मन्त्र को, जिसे हम पचासों पीढ़ियों से जपते आए हैं छोड़कर, अपने विवेक से प्रकृति के वर्तमान नियमों को ढूंढ़ निकालें और उन्हें काट छांट कर ऐसा बना लें जो हमारे लिए तथा हमारी भावी सन्तान के लिए पथ-प्रदर्शक हो और जिसके द्वारा भविष्य में हमारा ह्रास न हो। इस वर्तमान "विधवा अङ्क" के निकालने का हमारा उद्देश्य केवल इतना ही है कि भारतीय विधवाओं की अधोगति की ओर भारतवासी व्यक्तिगत रूप से दृष्टि करें और उनकी मान मर्य्यादा की रक्षा करें।

यह हम पहिले ही कह आए हैं कि भारतवर्ष में, जहाँ कि इतनी भिन्न भिन्न मुख्य जातें (Main Castes) हैं और जहां हज़ारों भिन्न भिन्न भाषाएं बोली जाती हैं, वहां किसी भी एक धर्म्म का एकायक प्रचार करना कभी भी सन्तोष जनक-फल कदापि नहीं दे सकता। यही कारण है कि आज तक कोई भी महान सुधारक, निरन्तर प्रयत्न करते रहने पर भी, सफलता प्राप्त नहीं कर सकता। तात्पर्य्य यह कि यदि कुछ लोग समस्त विधवाओं का पुनर्विवाह ही करा देने की कोशिश करें तो उसमें वे आजीवन सफलता प्राप्त नहीं कर सकते और न उन्हीं को सफलता हो सकती है जो विधवा विवाह का आज विरोध कर रहे हैं, बल्कि यह सुधार तभी संभव है जब प्रत्येक व्यक्ति भारतीय विधवाओं की वास्तविक दशा से भली भाँति परिचित हो और इस विषय के सुधार की आवश्यकता को महसूस करे। एकमात्र इसी उद्देश्य को सामने रखकर तथा बेचारी बाल विधवाओं की ओर जनता का ध्यान तुरन्त आकर्षित करने और जनता की सहानुभूति (Sympathy) विधवाओं के पक्ष में करने के लिए ही "चाँद" का यह विशेषाङ्क हमने निकाला है।

हमने इस वर्तमान अङ्क में यथाशक्ति विधवाओं के हर एक पहलू पर प्रकाश डालने का यथाशक्ति प्रयत्न किया है और साथ ही अपने समाज में होने वाली सभी बुराइयों को, समाचार के रूप में, गल्पों के रूप में और लेखों के रूप में हम समय समय पर अपने पाठकों के सामने रखते आए हैं। इस अङ्क को भी सफल बनाने का हमने यथाशक्ति प्रयत्न किया है। जगह जगह घटनाएं और अङ्क (Facts and figures) तो हमने पाठकों के सामने रक्खा ही है पर साथ ही समाज में बढ़ते हुए व्यभिचार को पाठकों के सामने रखना भी हम नहीं भूले हैं। कुछ स्त्रियों के बयान तथा कतिपय घटनाओं का जो संग्रह है वह मन गढ़न्त नहीं है। वे ध्यान पूर्वक मनन करने योग्य हैं और ज़रा ठण्डे दिल से समझने वाली बातें हैं।

कई सुप्रसिद्ध विद्वानों के विचार तथा लेखादि भी आपके सामने मौजूद हैं। हमारी प्रार्थना केवल इतनी ही है कि पाठक इन्हें ध्यान पूर्वक समझें और स्वयं ही अपनी सुविधा का ख़्याल रखते हुए इनकी दशा सुधारने का भरसक प्रयत्न करें। हमारा विश्वास है कि एक सार्वजनिक आन्दोलन उठाने की अपेक्षा यदि प्रत्येक पुरुष अथवा स्त्री स्वयं अपने ज़िम्मेदारी का अनुभव करले तो बात की बात में सामाजिक कुरीतियों का नामोनिशान मिट सकता है।

अन्त में एक बात हम पाठकों से और कह देना चाहते हैं वह यह कि जो अङ्क (Figurs)

"चाँद" के इस अङ्क में दिए गए हैं वह १६११ की मनुष्य गणना की रिपोर्ट के आधार पर हैं। १६२१ में जो मनुष्य गणना हुई है उसकी रिपोर्ट अभी तक प्रकाशित नहीं हो पाई है। उसके लिए हमने काफ़ी प्रतीक्षा और प्रयत्न किए पर वह न मिल सकी। रिपोर्ट प्रकाशित होते ही हम नए अङ्क तुरन्त पाठकों के सामने रखने को कोशिश करेंगे। पर इन अङ्कों से भी, जो आपके सामने हैं, हमें वास्तविक स्थिति का ज्ञान हो सकता है। हमें विश्वस्त सूत्र द्वारा पता चला है कि नई रिपोर्ट (Census Report for 1921) और भी भयङ्कर है और सुधार के स्थान पर हमारी दशा इन ११ वर्षों में और भी बदतर हो गई है।

\+ \+ \+

## विधवा विवाह।

धवाओं का पुनर्विवाह होना चाहिये कि नहीं? यह एक ऐसा जटिल प्रश्न है जिसका उत्तर एक शब्द अर्थात् 'हां' या 'नहीं' में नहीं दिया जा सकता। और न एक नियम बना देने से भारतीय समाज का कुछ उपकार ही हो सकता है। यही कारण है कि आज तक अनन्य समाज सुधारकों को, उनके निरन्तर प्रयत्न करने पर भी, सफलता प्राप्त नहीं हुई और तब तक हो भी नहीं सकती जब तक व्यक्तिगत रूप से जनता स्वयं अपना सुधार न करे। जैसा कि हम पहिले ही कह आए हैं।

भारतीय विधवाएं जब तक कई भिन्न भिन्न कोटि में न बांटी जावें—इस प्रश्न का उत्तर सन्तोष जनक हो ही नहीं सकता। अतएव सब से पहिले हम बाल विधवाओं की शोचनीय दशा पर ही विचार करेंगे। यों तो भारत में आज विधवाओं की संख्या ३½ करोड़ के भी ऊपर पहुंच चुकी है लेकिन उनमें बाल-विधवाओं की दशा बहुत ही शोचनीय है। लाखों विधवाएं इतनी छोटी हैं जिनके दूध के दांत भी नहीं टूटे हैं, लाखों विधवाएं ५ से १० वर्ष के आयु की हैं और लाखों विधवाएं ऐसी हैं जिनकी आयु ० से १५ वर्ष की है जैसा कि अन्यत्र दिये गये ब्योरों से पता चलेगा। १५ से २५ वर्ष की विधवाओं की संख्या भिन्न भिन्न प्रान्तों में इस प्रकार है:—

| | | | |
|---|---|---|---|
| पञ्जाब | ... | ... | ३२,८७७ |
| यू० पी० | ... | ... | १,६६,६७३ |
| बम्बई | ... | ... | ६३,४६६ |
| मद्रास | ... | ... | १,६८,०१४ |

बङ्गाल, आसाम, बिहार, उड़ीसा, राजपुताना और सी० पी० आदि प्रान्तों में ऐसी विधवाओं की संख्या ५,५४,६०५ है। पर हमें यह देखकर वास्तव में आश्चर्य होता है कि विधवाओं की इतनी लम्बी चौड़ी संख्या देखकर भी भारतवासियों के कान पर जूं तक नहीं रेंगती।

बाल विधवाओं की यह अपार संख्या सामने रखते हुए इस बात की आशा करना कि वे सभी सदाचार पूर्वक अपना जीवन व्यतीत करेंगी, पत्थर से पानी निकालने की आशा के समान मूर्खतापूर्ण है और ख़ास कर ऐसी स्थिति में, जब कि भारतीय पुरुष समाज इतना पतित होता जा रहा है! विधवाओं की शिक्षा का न तो कोई उचित प्रबन्ध ही है और न उनके लिये ऐसी संस्थाएं (Rescue Homes) ही हैं जहां वे विधवाएं, जो सर्वथा अनाथ हैं,

रहकर सदाचार पूर्वक अपना जीवन व्यतीत कर सकें और शिक्षा पा सकें। ज़रा सोचने की बात है कि ऐसी विकट स्थिति में, जब न तो उनके कहीं रहने का प्रबन्ध है, न शिक्षा का और न उदर पूर्ति ही का कोई साधन है। हमें यह मानना ही पड़ेगा कि ऐसी हालत में, उनका कर्तव्य-भ्रष्ट हो जाना उतना आश्चर्य्य जनक नहीं है जितना सदाचारी रहना।

पातिव्रत धर्म्म क्या है? जो बहिनें इसका महत्व जानती हैं अथवा जो दाम्पत्तिक प्रेम का भलीभांति अनुभव कर चुकी हैं—जो बहिनें जानती हैं कि भारतीय-विवाह-प्रणाली अन्य योरोपीय देशों के समान काम वासना के तृप्ति का साधन मात्र अथवा "Matrimonial Contract" नहीं है बल्कि स्त्री और पुरुष की दो भिन्न भिन्न आत्माओं को एक में मिलाकर मोक्ष प्राप्ति का एक अनुष्ठान और गृहस्थि जीवन में रहकर भी निरन्तर तपस्या का एक साधन है—उनके बारे में हमें कुछ नहीं कहना है। वे साक्षात् देवी हैं और हमें उनके पवित्र चरणों में श्रद्धा है। ऐसी विधवाओं के पुनर्विवाह की कल्पना करना भी हम अपनी माता का घोर अपमान करना समझते हैं। हम जानते हैं कि पतिव्रत-धर्म का पालन करने और पुनर्विवाह के सिद्धान्त में कौड़ी और मोहर का अन्तर है पर आपद् धर्म्म भी कोई चीज़ है अंग्रेज़ी में कहावत है "Emergency has no law" हम उस आपद् धर्म्म की ओर इशारा कर रहे हैं जिसे स्वयं योगीराज महात्मा श्रीकृष्ण, जयद्रथ वध के समय काम में लाए थे। अर्जुन की प्राण रक्षा के निमित्त उन्होंने माया के बादलों से सूर्य्य को छिपाकर जान बूझकर कौरव दल को धोखा दिया था ताकि वे समझें कि सूर्य्यास्त हो गया और अन्त में हुआ भी ऐसा ही। सूर्य्यास्त हुआ समझ कर जैसे ही जयद्रथ चक्र व्यूह के बाहर निकला वैसे ही श्रीकृष्ण ने अर्जुन से, जो कि अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार जीवित अग्नि में भस्म होने जा रहा था, बाण चलाने की आज्ञा दी और इस धोखे से जयद्रथ का वध किया गया था। इस बात का साक्षी महाभारत का इतिहास है। साधन कितना ही निन्दनीय क्यों न हो पर उद्देश निःसन्देह बहुत उच्च था। श्रीकृष्ण समझते थे कि जयद्रथ की अपेक्षा अर्जुन जैसे वीर और पराक्रमी की रक्षा करना ही बुद्धिमत्ता है ठीक वही समस्या इस समय भारतवासियों के सामने उपस्थित है। मान लीजिए विधवाओं के पुनर्विवाह का कार्य "मुंह काला करना" है पर एक ही बार तो?

आज हज़ारों स्त्रियां भगाई और बेची जा रही हैं, बढ़ते हुए व्यभिचार की ओर दृष्टि फेरने से रोमाञ्च हो आता है, वेश्याओं की दिनों-दिन वृद्धि देखकर शरीर एक बार थर्रा उठता है। दूध पीती बच्चियों का करुणा क्रन्दन सुन कर जो अपनी माताओं का गोदियों में मुंह डालकर सिसक सिसक कर रो रही हैं, भला कौन ऐसा मानव हृदय होगा जो करुणा से परिपूर्ण न हो जायेगा और कौन ऐसा नेत्र होगा जिससे आंसू न निकल पड़ेंगे?

हमारी सम्मति में नीचे लिखे उपायों को काम में लाने से बहुत कुछ उपकार हो सकता है:—

(१) वे बाल-विधवाएं जो अक्षत-योनि की हैं अथवा जो अपने पति के साथ नहीं रही हैं, उनका विवाह तो सब जाति में और हर हालत में अवश्य ही होना चाहिए। भला वे बालिकाएं जो पति के साथ बिलकुल ही नहीं रही हैं अथवा जिन्होंने पति का दर्शन भी नहीं किया है—उनके हृदय में पति का प्रेम हो ही किस प्रकार सकता है? ऐसी कन्याओं के सामने दाम्पत्य प्रेम का ढकोसला रखना ठीक

वैसा ही है जैसे कुमारी कन्या से यह कहना कि "तुम्हारा विवाह हो चुका है और तुम्हें आजन्म अपने पति के चरणों में प्रेम करना चाहिए" जो कन्याएं अपने पति के साथ कुछ दिन रह चुकी हैं पर अभी जवान हैं—पुनर्विवाह का प्रश्न सर्वथा उनकी इच्छा पर निर्भर होना चाहिए। यह बात असम्भव है कि घर के लोग अथवा माता पिता लड़की के व्यवहारों को देखकर यह न समझ लें कि लड़की दूसरा विवाह करना चाहती है कि नहीं? अथवा स्पष्ट शब्दों में यों कहिए कि लड़की को दूसरे पति की आवश्यकता है कि नहीं। यदि वे ऐसा समझते हैं तो समाज के विरोध को पैरों तले कुचलकर उन्हें अवश्य कन्या का किसी योग्य वर से, जो रंडुआ हो, उसका विवाह तुरन्त कर देना चाहिए।

(२) भारत के कई प्रान्तों में कन्याओं की अपेक्षा अविवाहित पुरुष कहीं ज़्यादा हैं और लड़कियों की कमी है। उदाहरण के लिए आप पञ्जाब ही को ले लीजिए। वहां ५ वर्ष के आयु के लड़कों से संख्या में २५,१६२ लड़कियां कम हैं और ५ वर्ष से ऊपर और १० वर्ष तक की आयु की लड़कियां इसी अवस्था के लड़कों से ८०,३४० कम हैं और १० से १५ वर्ष तक आयु की लड़कियां इसी उम्र के लड़कों से १,५५,८८८ कम हैं और १५ से ऊपर और २० वर्ष तक अवस्था की लड़कियां इसी अवस्था के लड़कों से १,३१,३८६ कम हैं।

दूसरी ओर यदि ध्यान पूर्वक देखा जावे तो दिल्ली में २६,८३६, मुल्तान में ७,७४३, रावलपिण्डी में ६,०५८, अम्बाले में ३,८१८ और फ़िरोज़पुर में ६,५१६ स्त्रियां पुरुषों से कम हैं। सारांश यह कि समस्त पंजाब में कुंआरे हिन्दू पुरुषों की संख्या २४,१३,३६५ है और कुमारी लड़कियों की संख्या १३,२६,८३० है अर्थात ११,८६,५३५ पुरुषों को बिन ब्याहे इसलिए रहना पड़ता है कि उनके लिए लड़कियों की कमी है। रंडुए पुरुषों की संख्या, जिनकी आयु १ वर्ष से ५० वर्ष तक है और जो पुनर्विवाह करना चाहते हैं, २४,२,८२६ है। यदि थोड़ी देर के लिए इनकी संख्या भी कुंआरे पुरुषों में जोड़ दी जावे तो कुल १४,२६,३६४ पुरुष ऐसे हैं जिनके लिए स्त्रियों की कमी है।

कन्याओं के इस अभाव का एक मात्र कारण है हिन्दू समाज में प्रचलित बहु-विवाह की प्रथा जिसे तुरन्त तोड़ना ज़रूरी है। एक पुरुष अपनी काम वासना को तृप्त करने अथवा सन्तानोत्पत्ति की आड़ में एक के बाद दूसरी, दूसरी के बाद तीसरी, चौथी और पांचवीं यहां तक कि हमारे जानकारी में ऐसे लोगों की संख्या भी कम नहीं है जिन्होंने १४ से १८ विवाह तक किए हैं। और एक पति के मरने पर १८ विधवा स्त्रियां आज अपने जीवन को कोस रही हैं।*

रंडुए पुरुषों से कुमारी कन्याओं को ब्याहे जाने की प्रथा बहुत हद तक इस प्रश्न अर्थात् लड़कियों के कमी के लिए ज़िम्मेदार है। अतएव इन अङ्कों को सामने रखते हुए प्रत्येक विचारशील व्यक्ति का यह लक्ष्य होना चाहिए कि वह बहु-विवाह का ज़ोरों से विरोध करे और रंडुए पुरुषों का यदि विवाह हो भी तो विधवा से ही होना चाहिए कुमारी कन्याओं से नहीं। ऐसा करने से न केवल कुमारी कन्याओं का भला होगा, बल्कि पुरुषों की सहानुभूति स्वयं ही विधवाओं के पक्ष में क्रमशः होने लगेगी और तभी वे विधवाओं के कष्टों का वास्तविक अनुभव भी कर सकेंगे। विधवा विवाह के विरोधी

* यह बिहार के एक प्रतिष्ठित ज़िमींदार के घर की सत्य घटना है।

—सम्पादक "चाँद"

जो वेद शास्त्रों को उलट कर इस बात को सिद्ध करते हैं कि प्राचीन काल में विधवाओं के पुनर्विवाह की प्रथा प्रचलित नहीं थी वे क्या यह बात सिद्ध कर सकते हैं कि उस पवित्र युग में आज ही के समान पुरुष अपने स्त्री के मरने पर अनेक विवाह कर लिया करते थे? यदि यह बात थी तो दाम्पत्य प्रेम का अर्थ हम विडम्बना मात्र ही करेंगे।

(४) बाल विवाह की कुप्रथा को समूल नष्ट करना चाहिए। इस विषय पर गत फरवरी मास के 'चाँद' में हम काफ़ी कह चुके हैं और किसी आगामी अङ्क में भी लिखने की चेष्टा करेंगे।

(५) भिन्न भिन्न शहरों में विधवाओं के लिए उच्च कोटि के ऐसे आश्रम होने चाहिए जहां अनाथ विधवाएं सदाचार पूर्वक अपना जीवन व्यतीत कर सकें और उन्हें उच्च कोटि की शिक्षा दी जावे। ऐसी संस्थाओं के कार्यकर्ता ऐसे होने चाहिएं जिनका चरित्र बहुत ही उज्वल हो और जिनपर जनता का विश्वास हो। पुरुषों की अपेक्षा यदि स्वयं स्त्रियां ही ऐसे कार्यों को अपने हाथ में लेकर चलावें तो अधिक उपकार की संभावना है। इन संस्थाओं का एक खास केन्द्र (Head office) होना चाहिए जहां से समय समय पर अन्य शाखाओं को परामर्श (Instructions) मिलते रहें और उन्हीं के अनुसार कार्य किए जावें।

अन्य बहुत से उपाय हमारे सुयोग्य लेखकों ने अपने लेखों में लिखे ही हैं अतएव उन्हें यहां दोहराना बेकार है।

\+ + +

## हिन्दू-समाजकी स्थिति पालकता

किसी विचार पर या किसी रस्म पर अंध विश्वास रखना उसकी आवश्यकता और दुष्परिणामों से आंखे बन्द कर लेना ही स्थिति-पालकता है। स्थिति पालकता हठता का भी द्योतक हो सकता है और बुद्धि और साहस के अभाव का भी। स्थिति पालकता से जीवन भी ज़ाहिर होता है और मृत्यु भी।

अंगरेज़ी क़ौम अन्य यूरोपियन जातियों से अधिक स्थिति पालक कही जाती है किन्तु इनकी स्थिति पालकता और भारतवर्ष की स्थिति पालकता में ज़मीन और आसमान का फरक़ है। फ्रान्सीसियों ने राष्ट्रीयता, स्वतंत्रता, और समता आदि राजनीतिक आदर्श से प्रेरित हो कर अपने देश की समस्त राजनीतिक संस्थाओं को उलट पलट दिया। प्राचीन राजनीतिक मर्यादा का सत्यानाश कर दिया, राजा का और राजसत्ता का नामो निशान मिटा दिया, किन्तु अंगरेज़ी क़ौम स्थिति पालक थी उसने इस प्रकार का कोई भी काम नहीं किया। अपनी राजनीतिक संस्थाओं को ज्यों का त्यों क़ायम रक्खा किन्तु स्वतंत्रता, समता आदि सिद्धान्तों से उन्होंने, फ्रान्सीसियों से कम फ़ायदा नहीं उठाया। उन का राजा और राज सत्ता अब भी क़ायम है किन्तु उन्हें हम फ्रान्सीसियों से राजनीतिक दृष्टि से कम उन्नत नहीं कह सकते। प्रजावाद (Democracy) के सिद्धान्त का इंगलैण्ड में फ्रांस से कम पालन नहीं होता। इंगलैण्ड की जनता फ्रांस की जनता से राजनीतिक दृष्टि से कम स्वतंत्र नहीं कही जा सकती।

इंगलैण्ड में स्थितिपालकता है किन्तु बुद्धि और साहस की कमी नहीं है। जिस विचार की सत्यता या, जिन सिद्धान्तों की सफलता और हितकरता का अंगरेज़ों को विश्वास हो जाता है उसके स्वीकार करने के लिये, और जिन विचारों की असत्यता और जिन सिद्धान्तों के दुष्परिणामों का उन्हें ज्ञान हो जाता है उन्हें त्यागने के लिये उनमें काफ़ी साहस पाया जाता है। यह दूसरी बात है कि किसी दुष्परिणाम-प्रथा का वह बाहरी रूप क़ायम रक्खें। किन्तु उस प्रथा के अहित-करता का वे अवश्यमेव नाश कर देंगे। सर्प को चाहे वह न मारें किन्तु उसके दाँत ज़रूर तोड़ देंगे। अंगरेज़ों के तमाम कार्यक्षेत्र में आप उनकी इस बुद्ध और साहस युक्त स्थितिपालकता का प्रमाण देख सकते हैं।

भारतवर्ष में जो स्थितिपालकता है वह इस से बिलकुल भिन्न है। दो तीन हज़ार वर्षों से अभाग्यवश हिन्दू जाति में कुछ ऐसी स्थिरता आगई है कि इसने सामाजिक क्षेत्र में, नैतिक क्षेत्र में, साहित्यक क्षेत्र में, वैज्ञानिक क्षेत्र में—किसी भी क्षेत्र में उन्नति कौन कहे, कान पर जूं तक नहीं रेंगने दिया है। आज से दो हज़ार वर्ष पहले जब कि भारतीय, ब्रह्म और जीव, प्रकृति और पुरुष के अध्यात्म प्रश्नों को हल करने में लगे हुए थे पश्चिमी देशों के निवासी वृक्षों के कोटरों में रहते थे और चर्म का बदबूदार वस्त्र पहनते थे। आज पश्चिमी देश निवासी वायुयान द्वारा आकाश की सैर करते हैं, वरुण देवता के समान जलमग्न नौकाओं में बैठ कर समुद्र तल पर राज्य करते हैं और हम ज्यों के त्यों बने हैं। अपने इतिहास पर नज़र करते हुए शरम मालूम होती है। जो ज़माना कि औरों की दिन दूनी रात चौगुनी उन्नति करने का था, हमारे पतन और अन्धकार में प्रवेश करने का रहा है। जिस समय पश्चिमीय देश वासी अपनी बुद्धि, साहस और वीरता के कौशल से अपने समाज की निर्बलताएं दूर करके अपने को दृढ़ बना रहे थे हम बच्चों को गंगा में डाल कर गंगा माई को खुश करते थे और विधवाओं को मृत पति के साथ ज़िन्दा जलाकर विधवा समस्या के हल कर सकने की अपनी अनुपम बुद्धिमता और दयालुता का परिचय देते थे। भारत की स्थिति-पालकता और इंगलैण्ड और अन्य देशों के स्थिति-पालकता में इसलिये बड़ा अन्तर है। हमारी स्थितिपालकता के जन्मदाता, हमारी साहस शून्यता, व्यक्तिगत स्वार्थ परायणता और बुद्धि हीनता है। हमारी स्थितिपालकता हमारी निशक्ति और निस्तेज होने का परिणाम है। हमारे समाज में या तो इतनी बुद्धि नहीं कि वह यह समझ सके कि कौन सी बात हमें नुक़सान पहुंचाती है और कौन सी नहीं अगर किसी अक्ल ने यह अनुभव भी किया कि अमुक रस्म से समाज को हानि होती है तो साहस की इतनी कमी है कि वह उसके मिटाने की हिम्मत नहीं करता। हिन्दू समाज के अधिकांश व्यक्ति, विधवाओं की यातनापूर्ण स्थिति के समझ सकने के लायक़ बुद्धि ही नहीं रखते। जिनके बुद्धि है उनके मर्यादित अंध विश्वास ने दयालुता की इतनी कमी पैदा कर दी है कि वह उनकी यातनाओं का अनुभव नहीं करते। जिनमें दया और बुद्धि दोनों हैं, जो समझते हैं कि विधवाओं के कारण समाज कमज़ोर होता जाता है और वर्तमान रस्म व रिवाज उनपर अत्याचार करते हैं उनमें इतना साहस नहीं कि उसके मिटाने की हिम्मत कर सकें। इसलिये हिन्दू-समाज, सामाजिक मामलों में आज क़रीब क़रीब बिलकुल ही वैसा है जैसा १००-१५० वर्ष पहले था। यह स्थितिपालकता, स्थिरता और मुरदा-दिली का चिह्न है। साहस हीनता का द्योतक है। अगर कोई वस्तु विधवाओं की अवस्था सुधारने

में विशेष रूप से मार्ग-कंटक होती है तो वह यही है।

स्थितिपालकता विशेष रूप से पूर्वीय देशों में बहुत ज़ोरों से पाई जाती है। क्या टर्की क्या ईरान क्या चीन क्या जापान सभी हिन्दुस्तान के समान स्थितिपालक थे और हैं। यही स्थितिपालकता इनके राजनीतिक, सामाजिक, वैज्ञानिक और साहित्यिक पतन का कारण रही है। जापान भी कुछ दिन पहले स्थितिपालकता के नशे में था किन्तु जब से उसने आंख खोली है स्थितिपालकता को सदा लिये नमस्कार किया है। उसकी दिन दूनी रात चौगुनी तरक्की हो रही है। टर्की को देखिये किसी ज़माने में यह भी बड़ा स्थितिपालक देश था और यूरोपीय राष्ट्रों में 'Sickman' 'रुग्नपुरुष' की उपाधि हासिल कर चुका था किन्तु आज उसने आंखें खोली हैं मुस्तफ़ा कमाल पाशा अपनी पत्नी को बेपर्द रखते हैं और एक मुसलमान के लिये अपनी स्त्री को बेपरद रखना साधारण परिमाण की उदारता नहीं है। इतना ही नहीं टर्की ने अपनी पुरानी केंचुल बिलकुल उतार दी है और इस लिये आज वह उन्नति कर रहा है। चीन अभी पुरानी पीनक में है। ईरान भी हाफ़िज़ की ग़ज़लों के तरानों से पैदा होने वाले सरूर से नहीं जगा है; हिन्दुस्तान पर भी स्थितिपालकता की केंचुल चढ़ी हुई है जिस के कारण वह बिलकुल मन्द, गति हीन और स्थिर सा हो रहा है। जिस दिन इसने अपनी पुरानी केंचुलों को उतार फेंका, सामाजिक प्रश्नों पर उदारता, बुद्धिमत्ता और साहस से विचार करना आरम्भ कर दिया यह जापान और टर्की के समान उन्नति के रास्ते पर बढ़ता जायगा। और इस की समस्त सामाजिक समस्यायें स्वयं ही हल हो जायेंगी।

इस विधवा-अंक में हम विधवाओं के नाम पर अपने समस्त पाठकों से प्रार्थना करेंगे कि वह विधवाओं की दशा के न सुधर सकने के मुख्य कारण स्थितिपालकता के दुष्परिणामों का अनुभव करें और इसको दूर करने की यथाशक्ति कोशिश करके विधवाओं की यातनाओं को मिटाने के सुयश और पुण्य के भागी बनें।

× × ×

## विधवा विवाह सहायक सभा।

लाहौर की विधवा विवाह सहायक सभा को हम धन्यवाद देते हैं कि उसने विधवा अङ्क के लिए अपनी आठवीं सालाना रिपोर्ट हमारे पास भेज दी। पाठक और पाठिकायें इस संस्था से वाक़िफ़ होंगे आठ वर्ष पहले लाहौर में यह स्थापित की गई थी और उस समय से अबतक इस ने पंजाब और उत्तर पश्चिमी भारत में अपना काम जारी रक्खा। इसका उद्देश्य विवाह योग्य विधवाओं की शादी कराना, विधवा विवाह का प्रचार करना और अन्य विधवाओं को यथा शक्ति सहायता देना है। इस उद्देश्य से इस संस्था ने देश के अनेक हिस्सों में अपने केन्द्र स्थापित किये हैं और हर एक केन्द्र के लिए एक मंत्री या कार्यकर्ता निश्चित किया है।

इस संस्था ने पंजाब, सीमा प्रान्त और संयुक्त प्रान्त के पश्चिमी नगर में जितना अपना संगठन कर लिया है पूर्वीय नगर में अभी तक नहीं कर पाया है। अपने सिद्धान्तों के प्रचार के लिये यह सभा "विधवा

सहायक" नामक एक उर्दू मासिक पत्र लाहौर से प्रकाशित करती है। २००० कापियां इस पत्र की प्रकाशित होती हैं। इसके अलावा इस सभा ने विधवाओं के लिये एक आश्रम भी खोल रखा है। जिसमें जो विधवाएं अपना विवाह करना चाहती हैं दाख़िल होती हैं और उनका विवाह वहां से हो जाता है। १९२२ के काम पर हम इस सभा को बधाई देते हैं। इस साल के अंक ज़ाहिर करते हैं कि इस सभा में अब बड़ी सफलता से काम शुरू होगया है। नीचे हम गत ८ वर्षों के अंक उधृद्दत करते हैं जिससे प्रकट होजावेगा कि इस सभा का काम कितना लोक-प्रिय और सफल होरहा है।*

निम्न लिखित अंकों से प्रकट होगा कि किस प्रान्त में कितने विधवा विवाह हुए :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| पंजाब और सीमा प्रान्त | | ... | ३५३ |
| संयुक्त प्रान्त | ... | ... | ७५ |
| बम्बई और सिंध | ... | ... | १२ |
| बंगाल | ... | ... | ३ |
| मध्य प्रान्त | ... | ... | १० |

इन अंकों से स्पष्ट है कि पूर्वीय भारत में इस सभा ने अभी इतना काम नहीं किया है जितना पश्चमी भारत में। पश्चिमी भारत में जो सफलता इसे हुई है उस के मुक़ाबिले में पूर्वीय भारत में कुछ भी नहीं के बराबर है। इसके लिए हम सभा को दोष नहीं दे सकते क्योंकि जिस समय हम यह देखते हैं कि जनता ने धन से इस सभा की कितनी सहायता की तो हम में इस सभा के प्रति विशेष आदर के भाव उत्पन्न होते हैं कि इतने कम रुपये में इतना ज़्यादा काम इस सभा ने कर दिखाया। एक ऐसे महत्वपूर्ण उद्देश्यों वाली सभा को जनता साल भर में केवल ३८६) का दान दे, देखकर वास्तव में खेद होता है। हम राय बहादुर सर गंगा राम महोदय को हर्ष पूर्वक हार्दिक धन्यवाद देते हैं कि जिनकी उदारता के बल पर ही यह सभा काम कर रही है † और हिन्दू भाइयों से प्रार्थना करेंगे कि विधवा सहायक सभा की वे वास्तविक सहायता करें।

---

*

| ज़ात | | १९२२ | १९२१ | १ ० | १९१९ | १९१८ | १९१७ | १९१६ | १९१५ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ब्राह्मण | ... | ९६ | ३५ | ३५ | १८ | १५ | ७ | ३ | ५ |
| क्षत्रिय | ... | ११२ | ६७ | ३८ | ३१ | १२ | ९ | ६ | ४ |
| अरोड़ा | ... | ११० | १०४ | ५१ | ६ | २ | २ | ... | ... |
| अग्रवाल | ... | ४१ | ३१ | ५३ | २३ | ७ | ४ | २ | २ |
| कायस्थ | ... | २० | १० | १३ | ३ | २ | २ | २ | १ |
| राजपूत | ... | १६ | १४ | १२ | २ | १ | ३ | ... | ... |
| सिक्ख | ... | १९ | ११ | .. | ... | ... | १ | .. | ... |
| मुतफ़र्रिक़ | ... | ३९ | ३८ | १८ | ७ | १ | ३ | ... | ... |

† इस विधवा विवाह सहायक सभा के जन्मदाता ही सर गंगाराम महोदय हैं। विधवाओं के पुनर्विवाह के लिए

हमें यह देखकर हर्ष होता है कि विधवा विवाह के प्रति जो घृणा हिन्दू समाज में पाई जाती थी वह कम हो रही है। निम्न लिखित अंकों से ज़ाहिर है कि भिन्न भिन्न कितने जाति के लोगों ने विधवा विवाह करने के लिये इस सभा से दरख़ास्तें कीं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| खत्री | ... | ... | ३२७ |
| ब्राह्मण | ... | ... | १७१ |
| अरोड़ा | ... | ... | २०६ |
| अग्रवाल | ... | .. | १५२ |
| सिक्ख | ... | ... | ६५ |
| कायस्थ | ... | ... | ५२ |
| राजपूत | ... | ... | ३१ |
| भाटिया | ... | ... | १६ |
| विविध | ... | .. | ४० |
| | मीज़ान | .. | १०७७ |

अंत में हम मंत्री सभा को धन्यवाद देंगे कि उन्होंने इस काम को इतनी सफलता से चलाया और हम उन्हें आशा और विश्वास दिलाना चाहते हैं कि 'चाँद' उन कार्यों को आदर और श्रद्धा की दृष्टि से देखता है। किन्तु इस सभा ने, जहां तक हमारा ख़्याल है, विधवाओं के लिए उद्योग धन्धों का अब तक कोई ख़ास प्रबन्ध नहीं किया है। यदि सभा चाहे तो इस सम्बन्ध में बहुत कुछ कर भी सकती है। हमारी सम्मति में नीचे लिखे कुछ ऐसे व्यवसाय हैं जिनपर सभा को अवश्य ध्यान देना चाहिये।

सभा खद्दर प्रचार के कार्य में बहुत कुछ योग्य दे सकती है। इस सम्बन्ध में हम मंत्री महोदय का ध्यान अन्यत्र प्रकाशित श्री० शीतला सहाय जी‡ के लेख की ओर आकर्षित करना चाहते हैं इसके इलावा और बहुत से कार्य ऐसे हैं जो विधवाएं सुगमता से कर सकती हैं यदि सिङ्गर मैशीन कम्पनी, (Singer Sewing Machine Co;) अमेरिका से लिखा पढ़ी की जावे तो हमारा अनुमान है कि, १००—२०० मैशीनें एक साथ ख़रीदने से, और ख़ासकर जब वे विधवाओं की सहायतार्थ ख़रीदी जाती हों, वे बहुत रियायत से मैशीनें देंगे। अतएव क़िस्त (Hire Purchase System) पर यह मैशीनें बहुत ही सुगमता से मिल सकती हैं। जिनके लिये अधिक से अधिक ५) रु० फ़ी मैशीन के हिसाब से उन्हें प्रत्येक मास देना होगा। यदि यह मैशीनें सभा द्वारा इस प्रकार ली जाकर विधवाओं को दे दी जावें तो इसके द्वारा निस्सन्देह बहुत कुछ उपकार हो सकता है। अपने आश्रम के इलावा सभा को इस प्रकार मैशीनें ख़रीदकर अन्य घरों में भी, जहां अनाथ विधवाएं हों—और किसी कारण वश विधवा-सहायक सभा के आश्रम में न आवें, बांट दी जावें तो बहुत लाभ हो सकता है। जिस विधवा को मैशीन दी जावे उससे यदि ५) रु० हर मास वसूल कर लिया जावे, जो बहुत ही सुगमता से हो सकता है, तो लगभग तीन साल में इन मैशीनों का मूल्य भी अदा हो जावेगा और बेचारी विधवा की सदा के लिए एक जीविका हो जावेगी।

सिलाई के काम से काफ़ी लाभ हो सकता है। यदि एक दिन में एक विधवा दो क़मीज़ें भी तय्यार कर सके, जो बहुत ही आसान है, तो उन्हें एक रुपये से डेढ़ रुपये तक रोज़ मिल सकता है। यदि कम से कम ३०) रुपये मासिक आय भी रख लिया जावे तब भी ५) रु०, मैशीन का क़िस्त देकर (जो केवल ३ साल तक ही देना होगा, वे २५) रु० मासिक बचा सकती हैं।

‡ अब तक आपने ४२,६०० रुपये का दान दिया है इस किसी आगामी अंक में हम आपकी सचित्र जीवनी प्रकाशित करने का प्रयत्न करेंगे।

यदि विधवाओं को, दर्ज़ियों को नौकर रख कर, अच्छी तरह सिलाई का काम सिखाया जावे और सभा विज्ञापन द्वारा उस शहर की जनता को सूचित कर दे कि अमुक आश्रम में सिलाई का कार्य्य होता है तो प्रत्येक शहरों में इतना अधिक काम मिल सकता है कि जिसके द्वारा, हमारा विश्वास है कि केवल २० विधवाएं यदि काम करें तो इससे १०००) रुपये मासिक आय हो सकती है और इसके द्वारा प्रत्येक संस्था की आर्थिक कठिनाइयां ही दूर नहीं हो जावेंगी बल्कि, बिना दान लिये हुए ही सभा की प्रत्येक शाखाएं बड़ी शान से अपना व्यय संभाल सकेंगी। पर सिलाई का काम सभाओं को स्वयं लेकर विधवाओं को बांट देना चाहिए। इस कार्य में केवल सङ्गठन और ज़रा परिश्रम की आवश्यकता होगी पर हज़ारों विधवाओं का जीवन सुखमय हो सकता है।

यह एक ऐसी स्कीम है, जिसे सभा ही नहीं, बल्कि प्रत्येक समाज सुधारक इसे काम में ला सकता है।

× × ×

## पुरुष समाज और विधवाएं।

भारतवर्ष में स्त्रियों के उपकार के लिये, विशेष कर विधवाओं की सहायता और उद्धार के लिये जितने काम किये जाते हैं उन सब कामों में अगर कोई चीज़ विशेष रूप से विघ्नकारी और मार्ग-कंटक हो जाती है तो वह पुरुषों का तर्ज़-अमल है।

महाराष्ट्र या दक्षिण के अन्य प्रान्तों के बारे में हम कुछ नहीं कहना चाहते। उत्तरीय भारत में विशेष कर संयुक्त प्रान्त में अभाग्य वश बाल्यावस्था से ही बालकों के कुछ ऐसे संस्कार पड़ जाते हैं कि पुरुष होकर वह लोग स्त्रियों की और विशेष कर के विधवाओं की इज़्ज़त करने में ज़रा भी अग्रसर नहीं होते। हम तो यहां तक कहेंगे कि भारतवर्ष में स्त्री-जाति के सम्मान करने की प्रथा और मर्यादा का, साधारण जनता में तो अभाव है ही मगर दुःख के साथ कहना पड़ता है कि अगर किसी सड़क से कोई भी महिला निकल जाय या किसी सभा में कोई स्त्री आकर बैठे तो उस सड़क और उस सभा के शायद ही दो चार भले मानुस ऐसे होंगे जो उसकी तरफ़ व्यर्थ टकटकी लगाने की गुस्ताख़ी न करें। इन प्रान्तों में पुरुषों को स्त्रियों का सड़क पर चलना, सभा समाजों में भाग लेना आदि काम कुछ ऐसे अनोखे मालूम होते हैं कि टकटकी बन्ध जाना कुछ स्वाभाविक सा हो गया है। अगर किसी मुहल्ले में, किसी स्थान पर विधवाएं एकत्रित की जांय और आस पास के आदमियों को मालूम हो जाय कि अमुक स्थान पर प्रत्येक दिन स्त्रियां या विधवाएं एकत्रित होंगी तो, खेद के साथ कहना पड़ता है, कि बुरे आदमी ही नहीं, बल्कि ऐसे भी दो चार आदमी जो सज्जन कहलाते हैं आस पास टहलते हुए नज़र आवेंगे। तफ़सील में न जाकर निर्भीकता के साथ हम कह देना चाहते हैं कि स्त्रियों के प्रति सम्मान, सच्चरित्रता और पवित्रता दिखाने में हमारा पुरुष समाज इतना कमज़ोर है कि स्त्रियों के उपकार और विधवाओं के उद्धार के लिये ऐसे आदमी भी, जो इन की दुर्दशाओं का अनुभव करते हैं इस डर से कोई क़दम नहीं बढ़ा सकते कि कहीं पुरुष समाज की निन्दनीय अपवित्र प्रेरणाएं असहाय विधवाओं को कुमार्ग और दुश्चरित्रता के अधिकतर यातनापूर्ण और

लज्जाजनक गढ़े में न डाल दें, परदा तोड़ने का सुधार, स्त्री शिक्षा का काम, विधवा सहायता की स्कीम अर्थात् स्त्री जाति के उपकार की जितनी भी बातें हैं सभी पुरुष समाज की इस निन्दनीय नीचता और नैतिक निर्बलता के कारण या तो आरम्भ ही नहीं होतीं और अगर आरम्भ हुईं भी तो थोड़े दिनों में ही अपमान जनक असफलता को प्राप्त हो जाती हैं।

इसलिये अगर भारतवर्ष में स्त्री जाति की उन्नति होनी है और यदि हिन्दू-समाज अपनी मां बेटियों की शिक्षा, सम्मान और मर्यादा क़ायम रखना चाहती है तो उसे पुरुष के तर्ज़-अमल में विशेष रूप से पवित्रता लाने की आवश्यकता है हिन्दू समाज के प्रत्येक पुरुष का यह कर्तव्य है कि अगर वह विधवाओं की यातना-पूर्ण अवस्था से वास्तविक सहानुभूति रखता है, यदि असहाय दरिद्र पतिहीन स्त्रियों की दुर्दशा और उनके रोदन क्रन्दन, उनके हृदय में कुछ भी दर्द पैदा करता है तो वह स्त्रियों की तरफ़ से अपने और समाज के भाव एक दम पवित्र करदे। स्त्रियों के सम्मान करने की प्राचीन भारतीय प्रथा को, जिसका पश्चिम आज बहुत ज़ोरों के साथ अनुकरण कर रहा है, अपने जीवन में कार्य रूप में परिणत करके दिखा दें। सड़क पर चलने वाली, सभा समाजों में भाग लेने वाली, किसी संस्था में एकत्रित स्त्रियों को घूरने, छेड़ने और उनका पीछा करने की निन्दनीय, नीच और ज़लील आदत को छोड़ दें। जब तक समाज अपने भावों में इस प्रकार की पवित्रता पैदा नहीं करता स्त्रियों और ख़ासकर विधवाओं की दुर्दशा में कोई कमी नहीं आ सकती और समाज सुधारक चाहे जितना शोर करें समाज की उन्नति असम्भव है!

निस्सन्देह इस नोट में हमने पुरुष समाज पर कड़े आक्षेप किये हैं। किन्तु हम उसके लिये इस स्थान पर क्षमा प्रार्थना न करेंगे। क्योंकि जब हम देखते हैं कि पुरुष समाज के व्यक्तियों की निन्दनीय और घृणित कार्यों से समाज में निर्बलता और कष्टों की वृद्धि होती है और समाज का एक अंग सदा के लिये व्यथित रहता है, उस समय न्याय और दया से प्रेरित होकर हम उन व्यक्तियों के कुचरित्रता और अपवित्रता पर कठोर से कठोर कुठाराघात करने को तय्यार हो जाते हैं, जिनकी खुदग़रज़ी और नीचता के कारण समाज व्यथित, कलुषित और निर्बल बना रहता है।

यह नोट शायद पुरुषों की नज़रों से इतना अधिक न गुज़रेगा जितना स्त्रियों की। इसलिये हम अपनी बहनों से प्रार्थना करेंगे कि वह अपने बच्चों में उनके बाल्यावस्था से ही स्त्रीजाति के प्रति आदर और सम्मान तथा पवित्रता के भाव अङ्कित करेंगी जिससे जब यह बालक पुरुष हों तब समाज को एक पवित्र और आदर्श पुरुष समाज रखने का सौभाग्य प्राप्त हो सके।

× × ×

# समाज और विधवा।

हमारे समाज में विधवा एक बेकार सी चीज़ है। अधिकांश लोग तो इसे बेकार ही नहीं, बलिक निश्चित रूप से समाज के लिये हानिकर समझते हैं और इसीलिये विधवा का जीवन हिन्दू समाज में विशेष रूप से यातनापूर्ण है। यों तो विधवाएं हरएक देश में अभागी समझी

जाती हैं किन्तु अन्य देशों में विधवाओं का इतनी अधिक तकलीफ़ें नहीं उठानी पड़तीं, जितनी हिन्दुस्तान में। पति की मृत्यु की और उसके सदा के लिये वियोग की ही असह्य मानसिक पीड़ा तो सब देश की विधवाओं के लिये हैं किन्तु बेकारी, दरिद्रता, असहायता, सम्मान-शून्यता इत्यादि कष्ट जिस मात्रा में भारत की विधवाओं को सहने पड़ते हैं शायद ही किसी सभ्य जाति की विधवाओं को सहन करने होते हों।

जो सज्जन विधवा विवाह में विश्वास नहीं करते वह अगर अपने घर की विधवाओं के जीवन को सुखमय बनाने की कोशिश करें, तो भी विधवाओं के जीवन की वर्तमान दुर्दशा बहुत कुछ कम हो सकती है। हमें वास्तव में बहुत ही दुःख होता है जब हम यह देखते हैं कि विधवाओं के जीवन को सुखमय बनाने का तो कोई प्रयत्न नहीं किया जाता किन्तु उनके चरित्र पर कड़ी दृष्टि से समालोचना की जाती है। किसी विधवा को, अगर उसके माँ बाप, देवर, श्वसुर, सास आदि सम्बन्धी लाड़ प्यार से रक्खें, उसकी असहाय अवस्था का स्मरण मात्र भी उसके सामने न आने दें, अपने चरित्र से कुटुम्ब का वायुमण्डल पवित्र रक्खें तो १०० में ७५ विधवाओं की तकलीफ़ें कम हो जायें और शायद ही दो चार ऐसी मिलें जो ऐसी अवस्था में सच्चरित्रता के पथ का उल्लंघन करें।

अगर हिन्दू समाज अपने आप को जीता जागता कहता है और उसमें दया और उदारता का ज़रा भी अंश है तो उसे विधवा प्रश्न को उदारता और बुद्धिमत्ता के साथ हल कर डालना चाहिये। अगर किसी प्राणी का कोई अंग व्यथित हो और वह उसे अनुभव न करे या अनुभव करके उसके प्रतिकार का कोई उपाय न करे तो उसका शरीर या तो मुरदा समझ जायगा या मृत्यासन्न। हिन्दू समाज यदि विधवा की व्यथा का अनुभव नहीं करता या अनुभव करके उसके प्रतिकार का उचित उद्योग नहीं करता तो मुरदा होने या मृत्यासन्न होने का लांछन उस पर उचित ही है। किन्तु हमें हिन्दू-समाज की उदारता, दया और विचारशीलता में विश्वास है। हम यह स्पष्ट देख रहे हैं कि हिन्दू-समाज में पुनर्जागृति पैदा हो गई है और मानुषिक कार्य के प्रत्येक क्षेत्र में राजनीति में, आचार नीति में, साहस में, वीरता में, साहित्य में, विज्ञान में अर्थात् प्रत्येक उच्च और आदरणीय क्षेत्र में, यह समाज उन्नति कर रहा है। इसके दुर्बल और रुग्न शरीर में फिर से जीवन का संचार हो रहा है। चैत, वैशाख के नवपल्लवित वृक्ष के समान यह बहुत ही शीघ्र जीर्ण अवयवों को त्याग कर हरा भरा होने वाला है। जिन जिन व्यथाओं से यह पीड़ित है उन उन व्यथाओं को दूर करने में सपरिश्रम उद्योग कर रहा है कोई कारण नहीं कि विधवा-प्रश्न का यह सन्तोषजनक उत्तर न दे सके।

मैं हिन्दू समाज के प्रत्येक व्यक्ति से यह आशा है कि यदि उसने आजतक व्यक्तिगत प्रश्नों को छोड़कर सार्वजनिक और सामाजिक प्रश्नों में दिलचस्पी नहीं ली है तो वह अब समाज के प्रति अपनी ज़िम्मेदारी अनुभव करेगा और समाज सुधार के विशेषकर असहाय विधवाओं के, जीवन को सुखमय बनाने और उन की दशा सुधारने के पवित्र, शान्तपूर्ण और पुण्य-दायक कार्य में श्रद्धा और उत्साह के साथ भाग लेकर अपना जन्म सफल करेगा।

× × ×

# बधाई.

[ ले० श्री 'किरीट' ]

संचालक गण वाचक गण जो नाव "चाँद" की खेते हैं।
अर्ध वर्ष की सुख-समाप्ति पर उन्हें बधाई देते हैं।
अपने छठे मास में जिसने विधवाओं का हाहाकार।
हमें सुनाकर बरसाया है उचित दिशाओं में धिक्कार।
उसके अस्फुट-संदेशों का, अभिनन्दन करते हैं हम।
करुणातानों, उद्देशों का गुण-कीर्तन करते हैं हम।
पर सुनने वाला तो हो उसका भी कोई हाहाकार।
आर्थिक कष्टों की विपत्ति से हो क्यों कर उसका उद्धार ?
होली के अवसर पर उसकी एक बार की करुण-पुकार।
उस उत्सव के रास रंग में डूब गई, होगई असार॥
पटा हुआ है क्या पत्थर से हिन्दी जग का हृदयागार।
बोलो ! दिखलाओगे इसको कैसे कैसे दिन संसार ?
ओस तुम्हारे रहते भी जो मंजुल कुसुम कली सुकुमार।
सूख जायगी, तो होगी जग में, किसकी आपकीर्त्ति अपार ?
गंगे तेरे तट पर रह कर, तरू फल और फूल लाता।
सूख जायगा, तो होगा किसका बदनामी से नाता ?
लहराती कृषि नहीं, तुम्हारे रहते हुए सूख जो जाय।
प्रभु को क्या मुख दिखलाओगे बोलो बोलो घन समुदाय ?
वाचक ! अगर 'चाँद' के ऊपर चितवन करुणा की हो जाय।
काम सधे ललना के कुल का, नाम तुम्हारा भी हो जाय।

× × ×

॥ ॐ ॥

## भारतीय महिलाओं की सचित्र

# मासिक पत्रिका


## वर्ष १, खण्ड १

नवम्बर, सन १९२२ से अप्रैल, सन १९२३ तक।



सम्पादक :—

श्रीरामरख सिंह सहगल,

श्रीरामकृष्ण मुकुन्द लघाटे, बी० ए०

संचालिका :—

**श्रीमती विद्यावती सहगल,**

'चांद' कार्यालय, इलाहाबाद।



वार्षिक मूल्य ६॥) ] [ ६ मास का ३॥)

# लेख-सूची

## १—गद्य

# चाँद

# चाँद

# चाँद

## काव्य-सूची

### २—पद्य

# चाँद

| संख्या | शीर्षक | लेखक | पृष्ठ |
| --- | --- | --- | --- |
| ३१. | भावना | श्रीयुत 'कुमार' साहित्य रत्नाकर | ४५९ |
| ३२. | मन | पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय | ४२ |
| ३३. | मुरझाया फूल | श्रीमती महादेवी वर्मा | १०० |
| ३४. | मौन-रुदन | श्रीयुत 'गंधर्व' | ५१५ |
| ३५. | व्रती मधुव्रत | पं० रामनारायण चतुर्वेदी, बी० ए० | १२२ |
| ३६. | विधवा | श्रीयुत 'विक्रम' | १८६ |
| ३७. | विधवा | श्रीमती महादेवी वर्मा | २१४ |
| ३८. | विधवा | पं० राम चरित उपाध्याय | ५२६ |
| ३९. | विधवा विनय | श्रीयुत 'किरीट' | १८७ |
| ४०. | विधवाएं | श्रीयुत अनूप शर्मा, बी० ए० | ४४० |
| ४१. | विधवाओं की आह | श्रीयुत 'बहादुर' | ५२० |
| ४२. | विश्वास | श्रीयुत श्रीनिवास गुप्त | २७५ |
| ४३. | विनय | श्रीयुत 'कुमार' साहित्य रत्न | १११ |
| ४४. | वियोग-विधुरा-शकुंतला | श्रीयुत रामकुमारलाल वर्मा साहित्यरत्न | ४०७ |
| ४५. | संसार का सिर मौर | पं० रामचरित उपाध्याय | २१ |
| ४६. | समर्पण | श्रीमती सुभद्रा कुमारी चौहान | २९ |
| ४७. | संसार | श्रीमती चंद्रकला देवी वर्म्मा | १०८ |
| ४८. | सन्यासिनी विधवा | श्रीयुत 'किरीट' | ४३७ |
| ४९. | समाज पर हिन्दू विधवा | श्री० कृष्णा कुमारी बघेल | ५४५ |
| ५०. | स्वर्गीय प्रियतम के प्रति | श्रीमती विमला देवी | ४७७ |
| ५१. | होली | श्रीयुत आनन्दी प्रसाद श्रीवास्तव | ३४४ |
| ५२. | ,, | श्रीयुत 'कुमार' | ३८२ |
| ५३. | ,, | श्रीमती महादेवी वर्मा | ४०६ |

# चाँद

## चित्र-सूची ।

### क—रंगीन ।



\+ + +

### ख—सादे ।



\+ + +

### व्यङ्ग-चित्र ।



मुद्रक—बाबू विश्वम्भरनाथ भार्गव. "स्टैन्डर्ड प्रेस." [ रामनाथ भवन ] इलाहाबाद ।
प्रकाशक—श्रीयुत रामरखसिंह जी सहगल, इलाहाबाद ।

# ग्राहकों से बात चीत

## पत्र व्योहार।

पत्र व्योहार के समय स्थाई ग्राहकों को अपना ग्राहक नम्बर अवश्य लिखना चाहिए अन्यथा पत्रोत्तर न दिया जा सकेगा और इसके लिए हमें दोषी ठहराना पाठकों का सरासर अन्याय होगा क्योंकि वे स्वयं समझ सकते हैं कि हज़ारों नाम यदि बैठ कर ढूंढ़े जावें तो इसमें इतना समय व्यय होगा जो हमारी शक्ति के बाहर है। जिन पत्रों में ग्राहक नम्बर दिया होता है उनका उत्तर तुरन्त दे दिया जाता है।

बहुत सी बहिनें 'चाँद' का रिजिस्टर्ड नम्बर अर्थात A—1154 लिख देती हैं। उन्हें दूसरी ओर जो "Subscriber No" दिया जाता है वही नोट कर लेना चाहिए और पत्र व्योहार के समय अवश्य लिख देना चाहिए। रुपया वसूल होते ही कार्ड द्वारा ग्राहक नम्बर की सूचना तुरन्त दे दी जाती है उसे हमेशा याद रखना चाहिए और इसके इलावा हर मास 'चाँद' के लिफ़ाफ़े ( Cover ) पर भी ग्राहक नम्बर दिया होता है। आशा है भविष्य में गड़बड़ी न होगी। यदि ग्राहक-नम्बर पत्र में न होगा तो पत्रोत्तर भी न दिया जा सकेगा।

* * *

## "चाँद" का फ़ाईल।

इधर 'चाँद' की ग्राहक संख्या बढ़ जाने के कारण जनवरी और फ़रवरी मास की एक भी प्रतियां शेष नहीं बची हैं जो ग्राहकों को भेजी जा सकें। पर मांगें इतनी अधिक हैं कि पुराने अङ्क न भेजने के अपराध में बहुत से ग्राहक बुरा मान गए हैं वे इसे हमारा 'बहाना' कहते हैं। पेशावर से श्रीमती गार्गी देवी जी चौहान लिखती हैं:—

प्रिय बहिन जी,

नमस्ते

मैं आपसे कई बार प्रार्थना कर चुकी हूँ कि जनवरी का एक अङ्क भेजने की कृपा करें ताकि मेरा सिलसिला बन जाये पर आप हमेशा ही बहाने करती आ रही हैं यदि आपने इन अङ्कों को दूने मूल्य पर ही देना निश्चय किया हो तो मैं यहां तक राज़ी हूं कि चाहे आप एक वर्ष का चन्दा भले ही मुझसे लेलें पर जनवरी वाला अङ्क अवश्य भेजने की कृपा करें। "चाँद" जैसे उपयोगी पत्र की कम से कम, हर मास एक हज़ार प्रतियां तो आपको छपाकर अलग ही रख लेनी चाहिए, मुझे आशा है आप मेरी प्रार्थना पर उचित ध्यान देंगी और..........."

अस्तु।

गत नवम्बर और दिसम्बर मास की कुछ प्रतियां अवश्य पड़ी हैं अतएव जिन सज्जनों तथा बहिनों को ज़रूरत हो तुरन्त वी० पी० द्वारा मंगा लें अन्यथा उनसे हाथ धोना पड़ेगा। इन दोनों ही अङ्कों के लेख तथा कविताओं को छोड़ कर, स्वास्थ्य रक्षा, डाक्टरी दवाएं, पाक शिक्षा आदि विषयों के लेखों से उन्हें लाभ उठाना चाहिए। फुटकर एक प्रति का मूल्य ।॥) है अतएव मंगाने वालों को या तो फ़ी अङ्क के हिसाब से ।॥) के टिकट अथवा मनीआर्डर द्वारा मूल्य भेजना चाहिए। पर जो

नए ग्राहक पुराने अङ्क भी लेंगे उन्हें इसी हिसाब से अर्थात ८॥) रु० में १२ अङ्क दे दिए जावेंगे। नवम्बर मास से ही उनका वर्षारम्भ कर दिया जावेगा पर जनवरी तथा फ़रवरी वाले अङ्क अब नहीं हैं अतएव वे न भेजे जा सकेंगे। ग्राहकों को शीघ्रता करनी चाहिए।

× × ×

## 'चाँद' न मिले तो ?

"चाँद" प्रत्येक अंगरेज़ी मास की २० तारीख़ को प्रकाशित होता है। और ३० तारीख़ को रवाना कर दिया जाता है। भेजने के पहिले कई बार जांच कर ली जाती है। हमारा डाकख़ाना भी अपना है अतएव यहां से भूल होने की बहुत कम सम्भावना है। न मिलने पर पाठकों को अपने यहां के डाकख़ाने से इसकी जांच करनी चाहिए और डाकख़ाने से जो उत्तर मिले उसे असली रूप ([illegible]) में हमारे पास भेजना चाहिए तब उसी मास का दूसरा अङ्क उन्हें भेज दिया जावेगा और डाकख़ाने के अधिकारियों से पत्र-व्योहार किया जावेगा। बिना डाकख़ाने का उत्तर आए दोबारा कोई अङ्क कदापि न भेजा जावेगा इसके लिए पत्रव्योहार करना सर्वथा व्यर्थ होगा।

## पता बदलवाना।

जिन ग्राहकों को अपना पता बदलवाना हो उन्हें कम से कम एक मास पहिले इस बात की सूचना हमें देनी चाहिए। यदि एक दो मास के लिए पता बदलवाना हो तो अपने ही डाकघर से इसका प्रबन्ध करा लेना चाहिए। बाज़ बाज़ सज्जनों के हर मास पते बदलवाने रहते हैं इससे हमें बहुत कष्ट होता है और साथ ही अक्सर उन्हें पत्र ठीक समय पर नहीं मिलता। अतएव यदि एक मास पहिले हमें पता बदलने की सूचना न दी गई और यदि पुराने पते पर ही चाँद' भेज दिया गया और ग्राहकों को न मिला तो हम इस खोए हुए अङ्क के लिए ज़िम्मेदार न होंगे।

* * * *

## नए ग्राहक।

जिन ग्राहकों के पास वी० पी० जाती है उनका नाम स्थाई ग्राहकों की श्रेणी में तब तक नहीं लिखा जाता जब तक डाकख़ाने से हमें रुपये वसूल नहीं होजाते. कभी कभी ऐसा होता है कि जैसे किसी को दिल्ली के पते से वी० पी० भेजी गई और वह किसी दूसरे स्थान पर अर्थात् कानपुर में हुआ तो [illegible] होकर उसे कानपुर में वी० पी० मिलती है और हमें उसका नाम दिल्ली के पते में ढूंढ़ना होता है अतएव ऐसी हालत में अथवा यदि, पहिले और पते में कुछ गड़बड़ी हो तो तुरन्त एक कार्ड द्वारा हमें इस बात की सूचना दे देनी चाहिए कि वी० पी० छुड़ा ली गई है और उसका नम्बर जो ऊपर पर लाल स्याही से दिया रहता है लिखना चाहिए यह बात याद रखना चाहिए कि वी० पी० पर दिया हुआ नम्बर "ग्राहक नम्बर" नहीं होता। ग्राहक नम्बर की सूचना रुपया वसूल हो जाने पर दे दी जाती है अथवा हर मास के आने वाले "चाँद" के कवर पर देखना चाहिए। वी. पी. छुड़ा लेने की सूचना हमें मिलते ही 'चाँद' भेजना आरम्भ कर दिया जाता है पर वी. पी. का नम्बर अवश्य लिखना चाहिए।

मनीआर्डर से रुपया भेजने वालों को मनी आर्डर के 'कूपन' पर अपना नाम और पूरा पता साफ़ साफ़ लिख देना चाहिए क्योंकि मनीआर्डर का यही अंश हमें मिलता है और इसी पते से पत्र भेजा जाता है।

* * *

## 'चाँद' का चन्दा।

"चाँद" का चन्दा समाप्त होने पर अथवा नए ग्राहकों को मनीआर्डर द्वारा स्वयं ही रुपया भेज देना चाहिए। ऐसा करने से हमारा कष्ट तो बहुत हद तक बचे होगा पर साथ ही ग्राहकों को भी दो आने (वी पी वाले) की बचत रहेगी।

अक्सर डाकखाने वालों की असावधानी के कारण वी पी के असली फ़ार्म के खो जाने के कारण रुपया जल्दी वसूल नहीं होता। दो-तीन और कभी कभी तो छः मास तक वसूल होकर हमें मिलता है। ऐसी हालत में नए ग्राहकों से हमारी प्रार्थना है कि वी. पी. छुड़ा लेने पर एक कार्ड द्वारा इस बात की सूचना हमें दें और साथ ही ठीक ठीक पता भी लिख भेजें। पर वी. पी. का नम्बर अवश्य लिखना चाहिए। नाम दर्ज हो जाने पर ग्राहक नम्बर की सूचना दी जायेगी।

* * *

## पुस्तकमाला।

पुस्तक माला के ग्राहकों तथा 'चाँद' के ग्राहकों से भी हमारी प्रार्थना है कि पुस्तकों का आर्डर देते समय भी अपना ग्राहक नम्बर अवश्य लिखना चाहिए अन्यथा बिना कमीशन काटे ही वी. पी. भेज दी जावेगी और इस भूल के हम ज़िम्मेदार न होंगे।

×

## भूल चूक।

अव्वल तो यथा शक्ति इस बात का काफ़ी प्रयत्न किया जाता है कि कार्यालय के व्योहार में किसी प्रकार भी गड़बड़ी न हो और सभी ग्राहक प्रसन्न रहें पर दुर्भाग्यवश यदि कभी कोई भूल होगई, वी० पी० दोबारा चली गई, पत्रोत्तर में ज़रा भी देरी हुई अथवा 'चाँद' का कोई अङ्क न मिला तो प्रायः ग्राहक तथा हमारी बहिनें बेतरह बिगड़ जाती हैं। वे लिखते हैं कि "यदि "चाँद" आज से चार दिन के भीतर न पहुंचा तो आप पर मुक़द्दमा दायर कर दिया जावेगा" इत्यादि" ग्राहकों को समझना चाहिए कि हमें हज़ारों पत्रों के जवाब देने पड़ते हैं और प्रत्येक मास हज़ारों "चाँद" भिन्न भिन्न पतों से भेजने पड़ते हैं अतएव बहुत सम्भव है कि ज़रा पत्रोत्तर में देरी हो जावे अथवा दो चार ग्राहकों को डाकखाने की गड़बड़ी के कारण 'चाँद' न मिले तो उन्हें इतना अधिक क्रोध न करना चाहिए। पत्र व्योहार के समय ग्राहक नम्बर लिखने से तुरन्त उचित कार्रवाई कर दी जाती है। और डाकखाने का उत्तर साथ भेजने से दोबारा 'चाँद' का वह अङ्क भेज दिया जाता है। हमारे प्रेमी पाठक तथा पाठिकाओं को हमारी कठिनाइयों पर भी ज़रा तर्स खाना चाहिए। और इस बात को कभी न भूलना चाहिए कि प्रत्येक ग्राहकों को यथा शक्ति प्रसन्न रखना हमारा सर्वोच्च उद्देश है।

×

## जिल्द बंधवाई का काम

पाठकों को यह जानकर हर्ष होगा कि हमारे कार्यालय में जिल्द बंधाई का कार्य भी बहुत ही उत्तमता और सफाई से किया जाता है और अपने स्थाई ग्राहकों के कार्य हम और भी अच्छी तरह करते हैं ताकि हमारे योग्य ग्राहक सदा प्रसन्न रहें। जिन जिन पुस्तकों पर जिल्द बंधवाना हो उन्हें भेज देना चाहिए वे सब जिल्द बंधवा कर रेलवे पारसल द्वारा लौटा दी जावेंगी। जो सज्जन अथवा बहिनें हमारे यहां से पुस्तकें खरीदें और उन्हें जिल्द बंधवाना हो तो वैसा लिख देना चाहिए ताकि पुस्तकें जिल्द बंधवा कर ही भेज दी जावें। जिल्द बंध जाने से

पुस्तकें मैली भी नहीं होतीं और देखने में भी सुन्दर मालूम होती हैं।

× × ×

खास रियायत

१०) रुपये की पुस्तकें एक साथ मंगाने से डाक व्यय भी हम देंगे। ऐसी अमूल्य तथा इतनी रियायत से पुस्तकें आपको कहीं भी न मिलेंगी आज ही आर्डर भेज दीजिए। पुस्तकें हाथों हाथ बिकी जा रही हैं फिर पछताना पड़ेगा।

× ×

# स्त्रियों के लिये चुनी हुई पुस्तकें.

## सती वृतान्त।

विषय नाम ही से प्रकट है। प्रातः स्मरणीय कई महान देवियों की जीवनी इसमें दी गई है। वेदवती, शवरी, भीलनी, सीता, मान्धाता की रानी, वसन्त माला, सरमा, सत्यवती, केदली गर्भा, सुनीति, सती शूर बाला, कलावती, रानिक देवी उभय कुमारी, सतदेवी, भानुमती, चिहुला, मैनावती और चन्द्रप्रभा आदि विदुषी देवियों की जीवनियों के इलावा और भी अच्छे अच्छे उपदेश पुस्तक में मिलते हैं। लेखक हैं बाबू शिवव्रत लाल वर्मन, एम ए० पुस्तक सजिल्द और पृष्ठ संख्या २३४ है आज ही मंगाइए मूल्य केवल १॥)

× × ×

## वीर माताएं।

यह भी स्त्रियों के लिए बड़ी उपयोगी और महत्वपूर्ण पुस्तक है। इसमें सुकन्या, महारानी चिहुला, विमला, मोगवती, मरीचि, कलावती, सुलोचना, रेणुका, सत्यवती, चन्द्रकान्ता, विजया, द्रोपदी, महारानी दमयन्ती, अंगल की रानी, सीता, तारावती शैव्या, कर्मदेवी, महारानी सती, पार्वती। गंगाबाई, साहिब कुंवर (पटियाले की रानी) आदि देवियों के उज्वल चरित्र दिए गए हैं। पुस्तक सजिल्द का मूल्य १)

## वीर और विदुषी स्त्रियां।

इस पुस्तक में भी दी गई प्रत्येक विदुषी महिला की जीवनी तथा उनके आदर्श स्त्रियों के मनन करने योग्य हैं। इस पुस्तक में पद्मिनी, वीरमती, चन्द्रल कुमारी, सुन्दर बाई, उर्मिला राजबाला, साहब कुंवरि, केतूबाई, रानी हांडी जी प्रभावती, जवाहर बाई, महाराज पर्वतसिंह की रानी, अनसूइया, सती सावित्री, पन्ना, सरस्वती अच्छन कुमारी आदि पुनीत देवियों की सचित्र सुन्दर जीवनी इस पुस्तक में आपको मिलेगी भाषा बहुत सादी और सरल है। कन्याओं को इन सभी पुस्तकों का बचपन से ही मनन कराना चाहिए। मूल्य सजिल्द का १)।

× × ×

## गौरी-शंकर।

[ एक सामाजिक उपन्यास ]

आदर्श भावों से भरा हुआ यह सामाजिक उपन्यास है। शङ्कर के प्रति गौरी का आदर्श प्रेम सर्वथा प्रशंसनीय है। बालिका गौरी को धूर्तों ने किस प्रकार तंग किया, बेचारी बालिका ने किस प्रकार कष्टों को चीर कर अपना मार्ग साफ़ किया। अन्त में चन्द्रकला नाम की एक वेश्या ने उसकी कैसी सच्ची सहायता की और

पुस्तक मिलने का पता :—व्यवस्थापिका, "चाँद" कार्यालय, इलाहाबाद।

उसका विवाह अन्त में शङ्कर के साथ कराया। यह सब बातें ऐसी हैं जिन से भारतीय-स्त्री-समाज का मुखोज्वल होता है। यह उपन्यास निश्चय ही समाज में एक आदर्श उपस्थित करेगा। छपाई, सफ़ाई, सब ही बहुत साफ़ और सुन्दर है। पाठिकाओं को इस पुस्तक की भाषा से भी बड़ा आनन्द आवेगा। एक बार अवश्य देखिए। मूल्य ॥=)

× × ×

## समाज-दर्शन।

[ प्रस्तावना के लेखक साहित्यरत्न पं० श्रीधर पाठक ]

यदि आप अपने समाज का कच्चा चिट्ठा जानना चाहते हैं, यदि आप भारतीय स्त्रियों की वास्तविक स्थिति जानना चाहते हैं, यदि आप बाल विवाह के भयङ्कर परिणाम देखना चाहते हैं, यदि आप विधवाओं की दुर्दशा और बढ़ते हुए व्यभिचार का सच्चा नक़शा देखना चाहते हैं, यदि आप दहेज की कुप्रथा को समूल नष्ट करना चाहते हैं, यदि आप स्त्री शिक्षा के अभाव, उस से बढ़ती हुई हानियां और उसकी आवश्यकता के बारे में पूरी पूरी जानकारी करना चाहते हैं तो इस ग्रन्थ को एक बार स्वयं पढ़ कर घर की स्त्रियों को भी पढ़ाइए। इस मोटी ताज़ी पुस्तक का मूल्य है केवल १।)रु.

* * *

## आर्य पाठावली।

[ ले० कुमारी विद्यावती सेठ, बी० ए० ]

यह पुस्तक कन्याओं के लिए बड़ी उपयोगी है। इसमें छोटे छोटे क़िस्से कहानियों के रूप में बहुत सी उपयोगी एवं कन्याओं तथा बालकों के जानने योग्य बातें भरी हैं। बालकों को इसके द्वारा अच्छा कर्तव्य-ज्ञान हो सकता है और ख़ासकर कन्याएं इस से बहुत लाभ उठा सकती हैं। कुमारी विद्यावती जी ने ऐसी उपयोगी पुस्तक लिख कर वास्तव में समाज का बड़ा उपकार किया है और हम हृदय से चाहते हैं कि ऐसी उपयोगी पुस्तक का घर घर में प्रचार हो। पुस्तक सचित्र है। कई रङ्गीन चित्र भी दिए गए हैं। कागज, छपाई और सफ़ाई के इलावा पुस्तक सजिल्द है और इतना होते हुए भी मूल्य है केवल बारह आने।

× × ×

## पार्वती।

देवी पार्वती की उज्वल जीवनी को मनन करना प्रत्येक पतिव्रता स्त्री का कर्तव्य होना चाहिए। देवी पार्वती की पुनीत जीवनी से हमारे बहिनों को आदर्श और अखण्ड पातिव्रत्य का महत्व जान कर बड़ी प्रसन्नता होगी। पुस्तक में कई रंगीन तथा सादे चित्र भी दिए गये हैं। महादेव को अपना पति वरने की लालसा से जो कठिन तपस्या देवी पार्वती ने की वह अतुलनीय है। छपाई सफ़ाई और कागज़ बहुत बढ़िया है। मूल्य सादी का २।) रु० और रेशमी जिल्द का २॥) रु०।

* * *

## रफ़ूगरी।

स्त्रियों तथा कन्याओं को रफ़ूगरी सीखने के लिए इस पुस्तक को एक बार अवश्य देखना चाहिए। फटे कपड़ों को सुगमता से ऐसा रफ़ू करना, जिससे पता भी न लगे कि कपड़ा फटा था—यदि सीखना हो तो इस पुस्तक को मंगाइए। पुस्तक सचित्र और सरल भाषा में लिखी गई है। मूल्य ॥)

* * *

## बच्चों का चरित्र गठन।

इस छोटी सी पुस्तक में बच्चों को सुधारने के उपदेश दिए गए हैं। हठी और शैतान

बालक भी इसमें वर्णन किए हुए उपायों को काम में लाने से बहुत जल्द सुधर जाते हैं। प्रत्येक माताओं को ऐसी पुस्तक मनन करनी चाहिए। मूल्य ॥)

* * *

## माता के उपदेश।

पुस्तक का विषय नाम ही से प्रकट है। मनोरञ्जक तथा कहानी के रूप में एक माता ने अपनी कन्या को कैसे उत्तम उपदेश देकर कन्या को आदर्श गृहणी बनाया है यह बात यदि आप पढ़ना चाहती हैं और अपनी कन्याओं को भी सुधारा चाहती हैं तो आज ही मंगा कर पढ़िए। मूल्य केवल पांच आने।

* * *

## सच्ची स्त्रियां।

इस पुस्तक में अनेक आदर्श देवियों की जीवनियां दी गई हैं जिनको ध्यानपूर्वक पढ़ने से प्राचीन विदुषी बहिनों का ज़माना एक बार आंखों के सामने नाचने लगता है। इसमें देव हुती, सरदार बाई, शिवादेवी, धन लक्ष्मी, सती नर्मदा, श्री देवी, शशिकला, सरस्वती भारती, सरजू, महाश्वेता, आदि देवियों की सविस्तार जीवनियां दी गई हैं। मूल्य १२ आना।

* * *

## सेवा सदन।

यह एक नवीन भावों से भरा हुआ मौलिक सामाजिक उपन्यास है। इसके लेखक हैं सुप्रसिद्ध उपन्यास तथा गल्प लेखक श्रीयुत "प्रेमचन्द" जी बी० ए०। लेखक ने ऐसी उपयोगी पुस्तक लिखने में बड़ी योग्यता का परिचय दिया है। वेश्याओं तक को सुधार कर उनका जीवन कैसे आदर्श बनाया जा सकता है यह बात आपको इस पुस्तक में मिलेगी पुस्तक सजिल्द और शुद्ध खद्दर से मढ़ी हुई है। मूल्य २॥) रु०

× × ×

## दम्पति कर्त्तव्य शास्त्र।

इस पुस्तक में लेखक ने बड़ी योग्यता से काम लिया है। पुस्तक पढ़ने तथा उसमें दी हुई युक्तियों से ज्ञात होता है कि लेखक ने इस पुस्तक के लिखने के पूर्व अपना और साथ ही अन्य भाषाओं का अच्छा अध्ययन किया है। यदि पति-पत्नी वास्तव में प्रेम पूर्वक जीवन व्यतीत किया चाहते हैं और सुन्दर बलिष्ट और बुद्धिमान सन्तान उत्पन्न करना चाहते हैं तो स्त्री और पुरुषों को इस पुस्तक से अवश्य लाभ उठाना चाहिए। स्त्रियों के लिए पुस्तक विशेष काम की है। मूल्य १॥) रु०

* * *

## सच्ची देवियां।

इस पुस्तक में श्री सरस्वती, पार्वती, उरमा, कमला, नील देवी, पण्डिता सुलेखा, मदालसा, देवस्यमिता, अनसुइया, पद्मा, प्रसन्नमती और सावित्री आदि देवियों की जीवनी दी गई है। मूल्य बारह आना।

* *

## प्रेम पूर्णिमा।

इस पुस्तक में सुप्रसिद्ध गल्प लेखक श्रीयुत 'प्रेम चन्द्र' जी बी० ए० ने १५ सामाजिक शिक्षाप्रद तथा मौलिक गल्पें लिख कर वास्तव में समाज का बड़ा उपकार किया है। इन गल्पों द्वारा हमें भिन्न भिन्न प्रकार की शिक्षाएं मिलती हैं। पुस्तक सजिल्द, छपाई सफ़ाई सब सुन्दर और चित्ताकर्षक है। जिल्द खद्दर की होने के कारण पुस्तक और भी पवित्र होगई है। मूल्य केवल २) रु०

---

पुस्तक मिलने का पता :—व्यवस्थापिका "चाँद" कार्यालय, इलाहाबाद।

## आर्थिक सफलता।

पैसा पैदा करने की युक्तियाँ इसमें लिखी गई हैं। इसमें बताए हुए मानसिक विचारों-द्वारा ग़रीब और निर्धन भी धनवान बन सकता है। मूल्य ।=)

× × ×

## सदुपदेश कुसुमाञ्जलि।

इस पुस्तक में २४ भिन्न भिन्न विषयों पर इतने अच्छे और उपयोगी उपदेश दिए गए हैं जिनसे प्रत्येक मनुष्य अपने बुरे से बुरे जीवन को, पढ़ कर सुधार सकता है और एक आदर्श उपस्थित कर सकता है। पुस्तक पढ़ने योग्य है। लगभग दो सौ पृष्ठों की मोटी पुस्तक का मूल्य केवल ॥)

× × ×

## बाजीराव नाटक।

यह सुप्रसिद्ध नाटककार बाबू मन्नीलाल बन्द्योपाध्याय के सुप्रसिद्ध बङ्गला नाटक का हिन्दी अनुवाद है। प्रातः स्मरणीय बाजीराव ने किस प्रकार देश का उद्धार किया। स्त्रियों से उनका कैसा कोमल व्योहार था तथा स्त्रियों के चरित्र को ख़ास कर कैसी उत्तमता से दर्शाया है यह बातें पढ़ने क़ाबिल हैं। पुस्तक बड़ी उपयोगी और सर्व-प्रिय है अवश्य देखिए। २२५ पृष्ठों की मोटी पुस्तक का मूल्य १=)

× × ×

## पञ्जाब का भीषण नर-हत्याकाण्ड।

भला कौन ऐसा भारतवासी होगा जो इस महत्वपूर्ण पुस्तक के पढ़ने से इनकार करेगा। यदि पञ्जाब में की गई नादिरशाही का सच्चा चित्र देखना हो तो एक बार इस पुस्तक को अवश्य देखिए मूल्य केवल पन्द्रह आने।

× × ×

## मदन विलाप।

[ ले० श्री हुकमचन्द, बी० ए० । ]

सौतेली माता अपने सौतेले पुत्र को कैसे भयङ्कर कष्ट देती है और बालक का जीवन कितना दुःख पूर्ण हो जाता है यह बात आपको इस पुस्तक में मिलेगी। पुस्तक में बेचारे मदन की दुर्दशा पढ़ कर आखों से आंसू निकलने लगते हैं। पुस्तक बड़ी शिक्षाप्रद है। मूल्य केवल ॥=)

* * *

## रोहिणी।

यह एक रोचक और शिक्षाप्रद छोटा सा सामाजिक उपन्यास है पर पढ़ने क़ाबिल है। मूल्य केवल ।=)

* * *

## सप्त सरोज।

[ ले० श्री० प्रेमचन्द जी, बी० ए० । ]

इस पुस्तक में बड़े ही रोचक, शिक्षाप्रद और मौलिक सात गल्प दिए गए हैं। पुस्तक आदर्श भावों से भरी है। मूल्य ॥)

* * *

## विवेक वचनावली।

जगत प्रसिद्ध स्वामी विवेकानन्द जी के चुने हुए उपदेशों का इसमें संग्रह है। पुस्तक घर गृहस्थ में रखने क़ाबिल है। इसके एक एक उपदेश मनुष्य के जीवन को सुधारने वाले हैं। मूल्य।)

* *

## आनन्द मठ।

श्री० बङ्किम चन्द्र चट्टोपाध्याय, सी आई० ई० जैसे उपन्यास लेखक के बारे में कुछ टीका टिप्पणी करना सूर्य को दीपक दिखाना होगा यह उन्हीं की प्रसिद्ध बङ्गला पुस्तक का अनुवाद है इसी से इसकी उत्तमता टपकती है। भारतवर्ष में ऐसे उपन्यासों की ज़रूरत है। मूल्य १।) रु०

---

पुस्तक मिलने का पता:—व्यवस्थापिका "चाँद" कार्यालय, इलाहाबाद।

## मालती ।

[ लेखिका एक भारतीय महिला । ]

पति सत्येन्द्र की अयोग्यता और जेठानी उमा के वाग्बाणों से पीड़ित होकर सुशीला मालती को कैसे भयङ्कर और मर्मान्तिक कष्टों का सामना करना पड़ा है और अन्त में दुःखी होकर मालती की आत्महत्या की कथा पढ़ कर कलेजा दहल उठता है। पुस्तक पढ़ने योग्य है। इसे पढ़कर पाठक समझ सकेंगे कि पति प्रेम के अभाव का परिणाम कैसा भयङ्कर होता है। और एक भोली बालिका पर उसके सम्बंधीगण कहां तक अन्याय कर सकते हैं। छपाई सफाई सब सुन्दर है। मूल्य है केवल चार आने।

* * *

## राष्ट्रीय गान ।

इस पुस्तक का यह तीसरा संस्करण है। इसी से पाठक इसके लोकप्रिय होने की बात समझ सकते हैं। इसमें चुने हुए और राष्ट्रीय भावों से सने हुए वीर-रसपूर्ण गानों का संग्रह है। स्त्रियों के गाने योग्य तथा हारमोनियम पर बजाने लायक गाने भी इसमें मौजूद हैं। शादी विवाह के अवसर पर यदि स्त्रियां इन भजनों को गावें तो सुनने वालों के शरीर में राष्ट्रीयता के भाव प्रबल हो सकते हैं "वन्दे मातरम्" सिरीज़ के कुछ गाने ऐसे भी हैं जिन्हें सुनकर बच्चे, वृद्ध, युवा, स्त्री, पुरुष, सभी फड़क उठते हैं। मूल्य केवल चार आने।

* * *

## नारी नीति ।

इस पुस्तक में स्त्रियों के आचार विचार सम्बन्धी अनेक उपयोगी बातें बड़े महत्व की हैं। पति-पत्नी का आदर्श सम्बंध, आत्म-संयम धैर्य, लज्जा, शील, विनय आदि बातों के साथ ही सन्तान पालन, पहिनावा, सौन्दर्य, रोगियों की सेवा आदि बातें भी सविस्तार दी गई हैं। प्रत्येक बहिनों को इस से लाभ उठाना चाहिए। मूल्य केवल ॥=) दस आने।

* * *

## वनिता विनोद ।

काशी नागरी प्रचारिणी सभा ने इस महत्व पूर्ण पुस्तक को प्रकाशित किया है, और बाबू श्यामसुन्दर दास जी, बी० ए० ने सम्पादन, इसी से पुस्तक की उत्तमता का पता चल सकता है। "नारी नीति" के समान इस पुस्तक में इन सब विषयों का अच्छा प्रतिपादन किया गया है। सब से बड़ी बात तो यह है कि पुस्तक का मूल्य बहुत ही कम है अर्थात् २०० पृष्ठों की ऐसी उपयोगी पुस्तक का मूल्य है केवल ।=)।

* * *

## असहयोग दर्शन

[ भूमिका लेखक - पं० मोतीलाल जी नेहरू । ]

इस पुस्तक में म० गांधी के स्वतंत्रता के भावों को पैदा करने वाले, चुने हुए निर्भीक व्याख्यान और लेख हैं, जो प्रत्येक भारतवासी को पढ़ना चाहिए। मूल्य १।)

* *

## हिन्दुस्तान का राष्ट्रीय झण्डा ।

[ ले०—महात्मा गांधी ]

यह असहयोग दर्शन का दूसरा भाग है। इसमें भारत का राष्ट्रीय झण्डा कैसा होना चाहिए, उसका विस्तार और चित्र सहित इसमें वर्णन है चूंकि इस पुस्तक के लेखक स्वयं महात्मा जी

हैं अतएव इसी से पुस्तक की उत्तमता समझी जा सकती है।

* * *

## हम असहयोग क्यों करें ?

[ नवीन संस्करण ]

इस पुस्तक में पंजाब की दुर्घटनायें, सारांश में हंटर कमेटी की पक्षपात पूर्ण रिपोर्ट और देश के आय व्यय आदि अनेक गम्भीर प्रश्नों पर निर्भीकता सहित प्रकाश डाला गया है। इसमें स्वदेशी का इतिहास, विषैली शिक्षा का परिणाम मादक वस्तुओं का प्रचार आदि बहुत सी बातें ऐसी दी गई हैं कि पढ़कर आप एक बार फड़क उठेंगे। यदि अपने देश की कुरीतियों का दिग्दर्शन करना हो तो एक बार इसे अवश्य पढ़ें।

व्याख्यानदाताओं और नवयुवक कार्यकर्ताओं के लिये पुस्तक बड़े काम की है। मूल्य है आठ आने

* * *

## होमर गाथा।

[ ले० श्री गिरिजा कुमार घोष ]

इसे यदि ग्रीस की उन्नति का इतिहास कहा जाए तो अनुचित न होगा। उपन्यास के ढंग पर यह पुस्तक इतनी उत्तमता से लिखी गई है कि पढ़ने से बड़े ऐतिहासिक बातों का सहज ही पता लग जाता है। पुस्तक रोचक इतनी है कि उठाकर छोड़ने की इच्छा नहीं होती। मूल्य १)

* * *

## बोलशेविज़्म।

[ भूमिका लेखक बाबू भगवानदास जी एम० ए० ]

इस पुस्तक में रूस के ज़ार का अन्त कैसे हुआ, वहाँ की प्रजा के हाथ में वहां का राज्य कैसे आया, फ़ौज और पुलिस प्रजा से कैसे मिल गई, इत्यादि बातों के साथ ही साथ बोलशेविक के आचार्य लेनिन के सिद्धान्तों का वर्णन भी किया गया है। इस पुस्तक को दूसरे शब्दों में रूस का इतिहास कहा जावे तो अनुचित न होगा। मूल्य १=)

* * *

## भीम प्रतिज्ञा नाटक।

यह एक अपूर्व पौराणिक नाटक है जिसके पढ़ने से महाभारत का सीन आँखों के सामने खिंच जाता है। स्त्रियों को ऐसे और सभी को ऐसी पुस्तकें अवश्य पढ़नी चाहिए। मूल्य ॥)

* * *

## कौंसिल के उम्मेदवार।

यह एक प्रहसन नाटक है। खुशामदी लोग अपने स्वार्थ सिद्ध के लिए अंग्रेज़ों की कैसी कैसी खुशामद करते हैं और किस प्रकार सरकारी कौंसिलों में घुसने का जाल बिछाते हैं यह सब बातें पढ़ कर हँसी के मारे पेट फूलने लगता है। मूल्य ।)

* * *

## शाही जादूगरनी।

यह एक उपन्यास है जिसे पढ़ कर पतित स्त्रियों के चरित्र से बड़ी शिक्षा मिलती है और ऐसे पापपूर्ण जीवन से घृणा होने लगती है। मूल्य १॥) रु०

# पुस्तकों का संक्षिप्त सूचीपत्र

## स्त्रियों के लिये ।

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| कुल लक्ष्मी (रेशमी जिल्द) | १।) |
| स्त्री जाति का महत्व | ≡) |
| हिन्दी रामायण | १॥) |
| हिन्दी महाभारत | १।) |
| कर्म क्षेत्र | १) |
| भाग्य निर्माण | १।≡) |
| भारत रत्न | २) |
| वसुमति | ।-) |
| सती | ≡) |
| श्री कृष्ण चरित्र | ॥।) |
| ग्राम प्रतिज्ञा | ॥) |
| सदुपदेश कुसुमांजलि | ॥) |
| चन्द्रगुप्त | ॥) |
| सेवा सदन | २॥) |
| प्रेम पूर्णिमा | २) |
| लोक रहस्य | ।≡) |
| कृष्णापमान नाटक | ।≡) |
| माता के उपदेश | ।-) |
| संसार सुख साधन | ।≡) |
| विराज बहू | ॥≡) |
| सदाचार सोपान | ।≡) |
| रोहिणी | ।≡) |
| वनिता विनोद | ॥≡) |
| आर्य पाठावलि (सजिल्द) लेखिका श्रीमती विद्यावती सेठ बी० ए०) | ॥।) |
| सीता बनवास | ॥) |
| पार्वती ( सजिल्द ) | २।) |
| पार्वती ( रेशमी जिल्द ) | २॥) |
| कविता कौमुदी | २॥) |
| देवी चौधरानी | १) |
| दुर्गेशनन्दिनी | ॥।≡) |
| इन्दिरा | ॥≡) |
| स्त्री कर्तव्य | ॥) |
| देवबाला | ॥) |
| व्याही बहू | ॥।) |
| देवी जोन | ।≡) |
| प्रायश्चित्त | ।) |
| फूलों का गुच्छा | ॥-) |
| पुष्पलता | १) |
| नारी नीति | ॥≡) |
| प्रबन्ध पारिजात | ॥-) |
| रस बिन्दु | -) |
| पत्र पुष्प | ॥) |
| गृहिणी भूषण | ॥) |
| बाजीराव नाटक | १≡) |
| भारत विजय नाटक | ॥।) |
| विदुषी विदुला | ≡)॥ |
| बच्चों का चरित्र गठन | ॥) |
| कन्या कौमुदी | १॥) |
| आदर्श बहू और भाई बहिन | ॥) |
| अबलोन्नति पद्यमाला | ।)॥ |
| सती लक्ष्मी | १) |
| पाक कौमुदी | १) |
| दुःखिनी | ॥।≡) |
| छोटी बहू | १) |

पुस्तक मिलने का पता:—व्यवस्थापिका "चांद" कार्यालय इलाहाबाद ।

| | |
|---|---|
| आदर्श चाची | १) |
| सावित्री सत्यवान | १॥) |
| नल दमयन्ती | १॥) |
| सीता ( सचित्र ) | २॥) |
| शकुन्तला ( सचित्र ) | २) |
| चिन्ता ( सचित्र ) | २) |
| स्वाधीनता | २) |
| भारत भारती | १) |
| जयद्रथ वध | ॥) |
| सती अनसुइया | ॥=) |
| उमा | १) |
| स्त्रियों की पराधीनता | १॥) |
| संझली बहू | ॥) |
| माता और कन्या | ।) |
| आयन प्रभा | ॥=) |
| विवेक वचनावली | ।) |
| मानव सन्तान शास्त्र | १॥) |
| कपाल कुण्डला | ॥-) |
| मेरा सन्देश : भाई परमानन्द एम० ए० | ॥) |
| राष्ट्रीय गान बड़ा | ।) |
| मालती | ।) |

* * *

## बालोपयोगी पुस्तकें

| | |
|---|---|
| बच्चों का चरित्र गठन | ॥) |
| बच्चों को सुधारने के उपाय | ॥) |
| पिता के उपदेश | =) |
| ब्याही बहू | ।)॥ |
| बाल बोधिनी पाँचों भाग | १।)॥ |
| कन्या बोधिनी पाँचों भाग | १।)॥ |
| कन्या कौमुदी १॥) | १॥) |
| कुल लक्ष्मी | १।) |
| कुल कमला | ॥।=) |
| समाज दर्शन | १।) |
| बाल आख्योपन्यास ( चारों भाग ) | २॥) |
| बाल हितोपदेश | ॥=) |
| बाल शिक्षा | =) |
| लड़कों का खेल | ।) |
| हिन्दी का खिलौना | ।=) |
| भाषा पत्र बोध | =) |
| माता के उपदेश | ।-) |
| बालक | १) |
| सदाचार सोपान | ।-) |
| सरल पत्र बोध | ।) |

* * *

## संसार सुख साधना ।

इस विकट संसार में किस प्रकार अपने जीवन को उपयोगी बना कर उससे लाभ उठाना चाहिए यदि यह बात सीखना चाहें तो इस छोटी सी पुस्तक को एक बार अवश्य पढ़िये । मूल्य सात आने ।

* * *

## इतिहास.

| | |
|---|---|
| दिल्ली अथवा इन्द्रप्रस्थ | ॥) |
| इटली की स्वाधीनता | ॥। |
| जर्मनी का इतिहास | ॥=) |
| फ्रांस का इतिहास | ॥=) |
| रूस का इतिहास | ॥=) |
| इंगलैण्ड का इतिहास | १) |
| जापान का इतिहास | ॥=) |
| स्पेन का इतिहास | ॥=) |
| अलबेरूनि का भारत | १।) |
| हिन्दुस्तान दो भाग | २) |
| भारतवर्ष वर्णन | ।-) |
| मेवाड़ का इतिहास | १॥) |
| सर्विया का इतिहास | ।-) |
| आर्य समाज का इतिहास | १॥) |

पुस्तक मिलने का पता :—व्यवस्थापिका "चाँद" कार्यालय, इलाहाबाद ।

| | |
|---|---|
| होमर गाथा | १) |
| जापान ( सचित्र ) | ॥) |
| भारतवर्ष का इतिहास | १॥) |
| सिनफ़िनर ( अयर्लैण्ड ) | ।) |
| बोलशेविज्म ( रूस का हाल ) | १।=) |
| भारत की सम्पत्तिक अवस्था | २॥) |
| रूस की राज्यक्रान्ति | २॥) |
| चीन की राज्यक्रान्ति | १=) |
| रोम का इतिहास | १) |
| ग्रीस का इतिहास | १=) |
| चेतसिंह और काशी का विद्रोह | ।=) |
| भारतवर्ष की प्राचीन सभ्यता का इतिहास ( चार भाग ) | ५) |
| भारत वर्ष का इतिहास दो भाग ( बालकृष्ण ) | ३) |

*

## उपन्यास ।

| | |
|---|---|
| शान्ति कुटीर | २।) |
| अन्नपूर्णा का मन्दिर | १) |
| दुर्गादास | १॥) |
| बंकिम निबंधावली | ॥=) |
| छत्रसाल | १॥=) |
| प्रायश्चित | ।-) |
| शाहजहां | ॥=) |
| उस पार | १) |
| ताराबाई | १।=) |
| हृदय की परख | ॥=) |
| नवविध | १=) |
| नूरजहां | १॥) |
| कनक रेखा | ॥) |
| गोबर गणेश संहिता | ।-) |
| गुलाब में कांटा | १॥) |
| लाल चिट्ठी | २॥) |
| कोहनूर | १॥) |
| प्रेमाश्रम | ३॥) |
| सेवासदन | २॥) |
| प्रेमपूर्णिमा | २) |
| सप्त सरोज | ॥) |
| लोक रहस्य | ॥=) |
| आनन्द मठ | १।) |
| विराज बहू | ॥=) |
| पार्वती यशोदा | ॥) |
| वन कुसुम | ।=) |
| विचित्र वधू रहस्य | १॥) |
| स्वर्णलता | १॥) |
| समाज | १) |
| माधवी कङ्कण | १) |
| धोखे की टट्टी | ॥) |
| प्रतिभा | १॥=) |
| आँख की किरकिरी | २॥=) |
| स्वदेश | १) |
| चालाक चोर | २।) |
| घटना चक्र | २) |
| शीश महल | २) |
| महेन्द्र कुमार | ४॥) |
| माया महल | ॥) |
| रज़िया बेगम दो भाग | २।) |
| अमीर अली ठग | ॥) |
| नकली रानी | १) |
| राजसिंह | २।) |
| शोणित तर्पण | २) |
| पीतल की मूर्त्ति ५० (चित्र ५ भाग) | ६।) |
| डाकूर साहब | १।) |
| जासूसी चक्कर | ३) |
| समाज दर्शन | १।) |

| | |
|---|---|
| अधखिला फूल | ॥=) |
| दुर्गेशनन्दी | ॥।=) |
| कृष्णाकान्त का दान पत्र ( सजिल्द ) | १॥) |
| इन्दिरा | ॥।) |
| राधारानी | ।) |
| देव बाला | ॥) |
| सौंदर्य्योपासक | ॥।=) |
| मृणमई | ॥।) |
| युगलांगुलीय | =) |
| ठेठ हिन्दी का ठाठ | ॥) |
| कपाल कुण्डला | ॥=) |
| शाही लकड़हारा सचित्र और सजिल्द | २।) |
| शाही चोर | ।) |
| कलंकनी | ॥।=) |
| वीर बालिका | ।=) |

*    *    *

## गल्प ।

| | |
|---|---|
| प्रेम पूर्णिमा | २॥) |
| सप्त सरोज | ॥) |
| गल्प लहरी | १॥) |
| लोक रहस्य | ।=) |
| पुष्पलता | १) |
| फूलों का गुच्छा | ॥=) |
| कुसुमलता | १) |
| समाज दर्शन | १।) |
| मालती ( रुला देने वाला सामाजिक गल्प ) | ।) |

*    *

## गाने की किताबें ।

| | |
|---|---|
| राष्ट्रीय गान | -) |
| राष्ट्रीय झंकार | ॥) |
| स्वतन्त्रता की झंकार | ॥) |
| स्वराज दर्शन | ॥) |
| आर्य्य गायन | १।) |
| राष्ट्रीय गान ( बड़ा ) स्त्री, पुरुष, बच्चे सभी इसे गाकर अथवा इन गानों को सुनकर फड़क उठते हैं । | ।) |

*    *    *

## पद्य ( कविता आदि )

| | |
|---|---|
| कविता कौमुदी प० भाग | २।) |
| " " दूसरा भाग | ३) |
| भारत भारती | १) |
| जयद्रथ वध | ।) |
| ऊषलोन्नति पद्यमाला | ।) |
| पद्य पुष्प | ॥) |
| हम्मीर हठ | ॥ |
| वारिदनाद वध | ।) |
| वृजभाषा बनाम खड़ी बोली | ।) |
| श्री हरि कीर्तन | -। |
| धस्मती | ।) |
| संस्कृत कवियों की अनोखी सूझ | ।=) |

*    *    *

## जीवनी ।

| | |
|---|---|
| कविता कौमुदी प० भाग (प्राचीन कवियों की जीवनी) | २॥) |
| कविता कौमुदी दू० भाग (अर्वाचीन कवियों की जीवनी) | ३) |
| तिलक दर्शन | २॥) |
| गान्धी जी कौन हैं ? | ॥-) |
| इब्राहिम लिङ्कन | ॥=) |

| | |
|---|---|
| बोलशेविज्म | १।=) |
| असहयोग दर्शन | १।) |
| स्वराज्य तत्व मीमांसा | ।) |
| राष्ट्रीय गान | -) |
| राष्ट्रीय गान बड़ा | ।) |
| अदालतों की पोल | -) |
| म० गाँधी के उपदेश | -) |
| गौ रक्षा का सरल उपाय | -) |
| हिन्द स्वराज्य | ।-) |
| तिलक दर्शन | २॥) |
| भारत दर्शन | २॥) |
| देवी जोन | ।=) |
| बीसवीं सदी का महाभारत | ॥) |
| फ़िजी द्वीप में मेरे २१ वर्ष | ॥) |
| पञ्जाब का हत्याकाण्ड | १॥) |
| डायरशाही | ॥) |
| जालियांवाला बाग़ | ।) |

राजनैतिक ज्ञान प्राप्त करने के लिए असहयोग रहस्य और समाजिक कुरीतियों का अन्त करने के लिए समाज दर्शन अवश्य देखिए।

* * *

## धर्म्मिक पुस्तकें।

| | |
|---|---|
| तुलसी कृत रामायण अर्थ सहित | ७॥) |
| ,, ,, बम्बई टाइप | ४) |
| रामायण ( तुलसी कृत ) | ३) |
| गीता ( अर्थ सहित ) | १) |
| सुधा वृष्टि | ।) |
| द्विजातीय धर्म शिक्षा | ।) |
| वेदान्त रामायण | २) |
| नयनामृत प्रवाह | ।) |
| सदोपदेश कुसमावली | ॥) |
| जातीय शिक्षा | -) |
| गुरू शिष्य सम्वाद | ।-) |
| जीवन प्रभा | ॥) |
| मनुस्मृति | २॥) |
| हिन्दी रामायण ( भाषा ) | १॥) |
| वेदान्त का विजय मन्त्र | -) |
| शौचीय दर्पण | ।) |
| विवेक वचनावली | ।) |
| हिन्दी महाभारत पृष्ठ संख्या २०० (सहित) | १॥) |
| राम बादशाह के छः हुक्म नामे | १।) |
| गुरू शिक्षा | =) |
| स्वा० विरजानन्द | ।-) |
| रामायण के लिए चिराग | ।-) |
| ब्रह्म शक्ति | ।)॥ |

* * *

## नाटक।

| | |
|---|---|
| सफ़ेद ख़ून | -) |
| ख़ूबसूरत बला | ।) |
| ख्वाबे हस्ती | ।=) |
| भक्त प्रहलाद | ॥) |
| असीरे हिर्स | ।) |
| भक्त सूरदास | ॥) |
| बगुला भक्त | ।) |
| काली नागिन | ॥=) |
| महाभारत | ॥) |
| शहीदेनाज़ | ४) |
| नाट्य संभव | ।=) |
| वाज़ी राव नाटक (बहुत शिक्षा प्रद है) | १=) |
| भीम प्रतिज्ञा | ॥) |
| शकुन्तला नाटक | १) |
| सीता | ॥=) |

पुस्तक मिलने का पता :—व्यवस्थापिका "चाँद" कार्य्यालय, इलाहाबाद।

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| भारत दर्शन नाटक ( प्रहसन ) | ॥=) |
| कौंसिल के उम्मीदवार ( प्रहसन ) | ॥=) |
| द्रौपदी चीर हरण | ॥) |
| समय ( नाटक ) | ॥) |
| भीष्म | ॥) |
| दुर्गादास | १) |
| मेवाड़ पतन | ॥=) |
| भारत विजय | ॥।) |

* * *

## कोष ।

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| शब्दार्थ पारिजात ( हिन्दी ) | ३) |
| हिन्दी कोष (गुटका) | १॥) |
| हिन्दी से अंग्रेज़ी | २॥) |
| अंग्रेज़ी से हिन्दी | ३) |
| संस्कृत से अंग्रेज़ी | २।) |
| अंग्रेज़ी से संस्कृत | १।) |
| अंग्रेज़ी से रोमन और रोमन से अंग्रेज़ी | ३) |

* * *

## कुछ फुटकर पुस्तकें ।

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| सदाचार और नीति | १) |
| अपना सुधार | ॥) |
| इटली की स्वाधीनता | ॥) |
| मुद्राराक्षस ( हरिश्चन्द्र ) | ॥।) |
| मुद्राराक्षस ( चन्द्रशेखर ) | ।) |
| भारतीय उपाख्यान माला | १।) |
| पौराणिक उपाख्यान माला | १।) |
| पाक विद्या | ॥) |
| सरल पत्र बोध | ।) |
| परीक्षा गुरु | ॥।) |
| बिहारी सतसई | २) |
| गुप्त निबंधावली | १) |
| दम्पत्ति कर्त्तव्य शास्त्र | १।) |
| प्राचीन भारत | ३॥।) |
| भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्र की नाटकावली (सचित्र) | ३) |
| मराठों का उत्कर्ष ( सजिल्द ) | २॥) |
| स्त्री सुबोधिनी | २॥) |
| सुखद सम्मेलन | ≡) |
| सूर्यास्त | ॥।) |
| आर्ध गीताञ्जली | ।=) |
| म० गांधी के निजी पत्र | ।-) |
| सञ्जीवनी | ।-) |
| देश का दुखी अंग | ≡) |
| सतयुग सेन | ।) |
| इतना तो जानो | ।) |
| महात्मा टालस्टाय के विचार | ।) |
| भारत और अंग्रेज़ | १५) |
| साधारण धर्म | १) |

पुस्तक मिलने का पता :—व्यवस्थापिका "चाँद" कार्यालय, इलाहाबाद ।

## पर

# कुछ सम्मितियां (केवल हिन्दी की)

### "प्रणवीर" का कहना है:—

"कितने ही समय पहले से इस पत्र के प्रकाशित होने का समाचार फैल रहा था। पर इसके प्रकाशक तरह तरह की कठिनाइयों के कारण अब तक सफल-मनोरथ न हो सके थे। बड़ी प्रसन्नता की बात है कि अन्त में "चाँद" निकल आया, और अच्छा निकला है। इसके सम्पादक नियत हुए हैं श्री० रामकृष्ण मुकुन्द लघाटे, बी० ए० जो एक सुयोग्य विद्वान हैं। आशा है, आप के सम्पादन में 'चाँद' की बराबर वृद्धि होती रहेगी। वर्तमान अंक सब तरह से सुन्दर बना है। सब से बड़ी विशेषता तो यह है कि सब लेख स्त्रियों से सम्बन्ध रखने वाले हैं। इस पत्र का मुख्य उद्देश्य ही स्त्री-समाज की उन्नति करना है। ऐसे पत्रों की इस समय वास्तव में आवश्यकता है और हमें आशा है कि हिन्दी-प्रेमी तथा स्त्री शिक्षा से अनुराग रखने वाले सज्जन इस सुन्दर 'चाँद' को अवश्य अपनायेंगे। अंत में फिर हम इसके संचालक और संचालिका दोनों को बधाई देते हैं जिन्होंने भारतीय स्त्री-समाज के उद्धार का बीड़ा उठाया है और उसके लिये तरह तरह के कष्ट भोग रहे हैं। पत्र का वार्षिक मूल्य ६।) रु० और एक संख्या का ॥।) आना है।

*　　*　　*

### संयुक्त प्रान्तीय कांग्रेस कमेटी के मुख्य पत्र "स्वराज" का कहना है:—

वास्तव में भारतीय स्त्री-समाज के लिए एक सर्वाङ्ग-पूर्ण मासिक पत्रिका का हिन्दी संसार में अभी तक अभाव था। हमें अत्यन्त हर्ष है कि "चाँद" ने उदय होकर हिन्दी संसार की इस भारी कमी को पूर्ण कर दिया है। 'चाँद' की तीसरी संख्या हमारे सामने है और इसके पहले और दूसरे दो अंकों को भी हमने देखा है। इसमें पं० श्रीधर पाठक और अयोध्या सिंह जी उपाध्याय आदि हिन्दी संसार के उच्च कोटि के कवियों की कवितायें तथा लाला कन्नोमल एम० ए०, पं० दया शङ्कर दुबे, एम० ए० एल० एल० बी० और श्री० गङ्गा प्रसाद मेहता एम० ए० सी० टी० आदि लब्ध-प्रतिष्ठित लेखकों के लेख और प्रसिद्ध गल्पकार श्री० प्रेमचन्द जी की गल्प हैं। स्त्री समाज के उत्थान के लिए नूतन प्रकार के लेख, कविता और गल्पों के अतिरिक्त शिशु-पालन, बालकों की शिक्षा, पाक शिक्षा, सङ्गीत, स्वास्थ्य सुधार के लिये घरेलू दवाइयों के नुसखे, मनोविनोद भूमण्डल की स्त्रियां और टिप्पणीयुत समाचार संग्रह आदि नई बातों से "चाँद" का कलेवर भरा रहता है। रंगीन और सादे चित्रों का भी

यथेष्ट प्रबन्ध है। 'चाँद' भारतीय महिला समाज के हित के लिए बिल्कुल नई चीज़ है। हमारी राय है कि प्रत्येक भारतीय महिला को "चाँद" अवश्य ध्यान पूर्वक पढ़ना चाहिए।

* * *

### श्रीमती विद्यावती सेठ, बी० ए० के सम्पादकत्व में निकलने वाले 'ज्योति' का कहना है:—

चिरकाल से जिस स्त्री उपयोगिनी मासिक पत्रिका के निकलने के शुभ समाचार सुन रहे थे उसका गत नवम्बर मास से निकलना आरम्भ हो गया है। पत्रिका की पहली संख्या हमारे सामने है। इसके सभी लेख और कवितायें सुचारु, ज्ञानवर्धक, मनोरञ्जक तथा शिक्षाप्रद हैं। सम्पादक द्वारा लिखित 'राष्ट्रीय जीवन में स्त्री का महत्व' श्रीमती विद्यावती सहगल का "सामाजिक सुधारों की आवश्यकता" श्रीमती शारदा कुमारी लिखित "भारतीय स्त्रियों का कर्तव्य" शीर्षक लेख पठनीय तथा विचारणीय है। शिशु पालन, भूमण्डल की स्त्रियां, स्वास्थ्य रक्षा, डाक्टरी दवायें, पाक शिक्षा इत्यादि अनेक अन्य विषयों पर उत्तम उत्तम लेख हैं। पत्रिका होनहार है और स्त्रियों के सर्वथा अपनाने योग्य है। हम अपनी सहयोगिनी का प्रेम से शुभागमन करते हैं और उसके चिरजीवन की कामना करते हैं।

* * *

### पं० अम्बादत्त जी डिप्टी कलेक्टर और श्री० मि० रज़ीउद्दीन अहमद, बैरिस्टर के सम्पादकत्व में निकलने वाले "गोंडा गज़ट" का कहना है:—

हिन्दी संसार के गौरव को उच्च करने के लिये, भारतीय विदुषियों के उत्थान के लिये, सामाजिक कुरीतियों का चित्र खींचकर उनको हटाने के लिये, पतित-जनों के उद्धार के लिये ही इस निर्मल चन्द्र का जन्म हुआ है। हमें जब सुन्दर चाँद दृष्टि पड़ा तो हृदय गदगद हो गया एक से एक उत्तम व मनोहर लेख, चित्ताकर्षक चित्र, गंभीर सम्पादकीय वक्तव्य, सब "चाँद" में मिलेंगे। छपाई भी श्रेष्ठ है और सर्व श्रेष्ठ है। इस पत्र का आदर्श उच्च है।

हम प्रत्येक देश-वासी से, जो मातृ-भाषा की सहायता करना चाहता हो, यह अनुरोध करेंगे कि वह इस पत्र को अवश्य मंगाये और इसके गंभीर लेखों का अध्ययन करे। गृह लक्ष्मियों के लिये इससे अच्छा पत्र और कोई नहीं है। वार्षिक मूल्य ६॥) रुपया है। और श्रीयुत रामरख सिंह जी सहगल इस पत्र के सम्पादक हैं।

बढ़िया पेपर पर यह पत्र छपा रहता है। और काग़ज़, छपाई और लेखों का ध्यान रखते हुये वार्षिक मूल्य ६॥) रुपया कुछ अधिक नहीं है।

* * *

### साहित्यरत्न पं० जगन्नाथ प्रसाद जी चतुर्वेदी लिखते हैं:—

"इसमें सन्देह नहीं कि 'चाँद' से चित्त आनन्दित हुआ। आकार प्रकार और लेखादि सभी सुन्दर हैं। आपका उद्योग सर्वथा प्रशंसनीय है। परमात्मा इसमें आपको सफलता प्रदान करें।

### 'चाँद' सब पत्रों से बढ़ा है।

ऐसे अच्छे पत्र के लिये आपकी जितनी प्रशंसा की जाय थोड़ी है।"

* * *

कवि-साम्राट पं० अयोध्यासिंह जी उपाध्याय लिखते हैं:—

"चाँद" वास्तव में एक उच्च कोटि का अच्छा पत्र निकला है। मैं हृदय से इसकी उन्नति चाहता हूं... ......"

* * *

श्रीयुत सन्तराम जी, बी० ए० लिखते हैं :—

"चाँद" यद्यपि देर से निकला है पर निकला है बड़ी सज धज से, हिन्दी के सुलेखकों की सहायता प्राप्त करने में भी आपको अच्छी सफलता हुई है। लेख भी सभी मार्मिक और स्त्रियों के काम के हैं। श्रीमती सुभद्रा कुमारी चौहान और श्रीमती महादेवी वर्म्मा की कवितायें बड़ी ही भावपूर्ण हैं। मुझे आशा होती है कि जिस प्रकार बङ्गला और मराठी में अनेक उच्च कोटि की लेखिकायें हैं वैसे ही "चाँद" भी उच्चकोटि की हिन्दी लेखिकायें उत्पन्न करने में सफल होगा।

* * *

साहित्य-रत्न श्रीयुत रामकुमारलाल जी वर्म्मा लिखते हैं :—

"यों तो आजकल स्त्री-समाज की उन्नति का उद्देश्य सामने रख कर कई पत्रिकाएं निकल रही हैं पर 'चाँद' जिस प्रकार चमका वह सर्वथा प्रशंसनीय है। मैं तो इसके प्रकाशन से इतना प्रसन्न हुआ हूं कि यदि सामयिक मासिक पत्रिकाओं के नाम उत्कृष्टता की दृष्टि से मैं हिमालय पर्वत की चोटियों पर लिखने बैठ जाऊं तो आँख मूंद कर मैं "चाँद" का नाम "एवरेस्ट" चोटी पर लिख दूंगा।

यथार्थ ही इससे स्त्री-समाज की उन्नति के साधनों की बड़े अंशों में पूर्ति हुई है। इस निष्प्रभ भारतीय गगन-मण्डल में "चाँद" हंसता हुआ चमके—यही भगवान् से मेरी आन्तरिक प्रार्थना है।"

* * *

देवता स्वरूप भाई परमानन्द जी, एम०ए० के 'आकाशवाणी' का कहना है :—

'चाँद' प्रयाग से भारत में स्त्रियों की दशा सुधारने के लिये अवतीर्ण हुआ है। इसमें स्त्री सम्बन्धी बड़े ही उत्तम उत्तम लेख हैं। छपाई बहुत अच्छी है। टाइटल पेज पर भारत माता का चित्र बड़ा ही सुन्दर है। हमें पूर्ण आशा कि यह पत्र स्त्रियों की जागृत का पूर्ण एक साधन होगा। हम प्रत्येक भारतीय नर-नारी के लिये इसका ग्राहक बनने का सादर अनुरोध करते हैं।

* * *

कर्तव्य :—

बहुत दिनों से प्रयाग के श्री रामरखसिंह सहगल "चाँद" नाम की एक स्त्री उपयोगी मासिक पत्रिका निकालना चाहते थे, हर्ष है कि बहुत दिनों बाद अब वे अपने विचारों को कार्य रूप में परिणित कर सके हैं। चाँद की पहिली संख्या बड़ी सजधज के साथ निकली है। पृष्ठ संख्या सरस्वती साइज़ में ८० हैं। कवर पृष्ठ पर चित्रपट के रूप में भारतवर्ष में चन्द्रोदय हो रहा है और भारतमाता अंगुली से उसका निर्देश कर रही हैं। भीतर दुर्वासा शाप का एक रंगीन चित्र दिया गया है। कन्या महा विद्यालय जालन्धर की श्रीमती स्वर्गीया सावित्री देवी का चित्र है............ ....।"

* * *

सरदार बूटासिंहजी महोदय एम०ए० कहते हैं:--

"प्रत्येक भारतीय-गृह में 'चाँद' का प्रचार आवश्यक होना चाहिए।

प्रोफेसर दयाशङ्कर जी दूबे, एम० ए० एल एल० बी महोदय का कहना है:—

"प्रयाग में स्त्रियों के उपयोगी एक उत्तम पत्र की बड़ी आवश्यकता थी और यह देख कर मुझे बड़ा हर्ष हुआ कि आपने इस क्षति को पूरा कर दिया। परमात्मा आपको सफलता प्रदान करें। मैं हृदय से "चाँद" की उन्नति चाहता हूं"

कविवर नाथूराम शङ्कर शर्मा 'शङ्कर' लिखते हैं:—

आपका "चाँद" बहुत ही अच्छा निकाला है। इसकी गद्य पद्यात्मक कलाओं की साहित्य चन्द्रिका अपने अमृत-मय प्रसार से संसार को अवश्य आमोदित करेगी...एवमस्तु

दोहा—शंकर देखा प्रेम से, मावस के दिन 'चाँद'।
मिथ्या, सत्य प्रकाश को, कर न सकेगा माँद।

## विज्ञापन छपाई के दर

| जगह | प्रतिमास | ६ मास | प्रति वर्ष |
|---|---|---|---|
| १ पेज | ६०) | ५५) | १००) |
| १ कालम | ३०) | ४०) | ६०) |
| ½ कालम | २०) | ३०) | ४०) |
| ¼ " | १०) | १५) | २५) |

## नियमावली

(१) "चाँद" में गन्दे अश्लील और झूठे विज्ञापन हर्गिज़ न छिए जावेंगे।

(२) छपाई का जो रेट ऊपर दिया गया है यह अकाट्य (Final) है, इसमें एक पैसे की भी रियायत न होगी इसके लिए लिखा पढ़ी करना सर्वथा व्यर्थ होगा।

(३) छपाई का कुल मूल्य पेशगी ले लिया जाता है।

(४) "चाँद" के चौथे टाइटल पेज का सौदा एक वर्ष के लिए हो चुका है।

(५) "चाँद" नमूने के लिए बिना मूल्य नहीं भेजा जाता।

इसका वार्षिक मूल्य ६॥) रु० ६ मास का ३॥) रु० और एक प्रति का ॥) है।

खास खास बातों के बारे में इस पते से लिखा पढ़ी करनी चाहिए :—

मैनेजर "चाँद" कार्यालय, (विज्ञापन विभाग) इलाहाबाद।

# लोग क्या कहते हैं ?

---

## समाज दर्शन

## के बारे में

"कर्त्तव्य" का कहना है :—

"भारत में स्त्रियों की अधोगति है। पुरुषों का स्त्रियों पर घोर अत्याचार हो रहा है। पुरुष अपने स्वार्थवश नारी जाति पर क्या क्या अत्याचार नहीं करते हैं, जिसे स्मरण करते ही शरीर रोमाञ्चित होता है और हृदय विदीर्ण होने लगता है। जब तक भारत में स्त्रियों के साथ न्याय का व्यवहार न होगा तब तक भारत के उद्धार में अड़चन लगी रहेगी। प्रस्तुत पुस्तक ( समाज-दर्शन ) में स्त्रियों के साथ, जो मनुष्यों का दुर्व्यवहार है उसका भली भाँति विवरण दिया गया है। पुस्तक में कतिपय गल्पों के समावेश से मनोरञ्जन तथा रोचकता खूब हो गई है। पुस्तक सुपाठ्य तथा उपयोगी है। प्रत्येक भारतीय गृह में यह पुस्तक होनी चाहिए और प्रत्येक भारतीय पुरुष को इस पुस्तक के पढ़ने के अनन्तर, यह विचार कर उत्तर देना चाहिए कि क्या अब भी उनका दिल गवाही देता है कि वह स्त्रियों से अन्यायपूर्ण व्यवहार करें स्त्रियों की दुर्दशा का अच्छा परिचय कराया गया है। वह सुदिन भारत में कब आवेगा जब कि प्राचीन भारत के आदर्शानुसार हम स्त्रियों को देवियां समझेंगे और इस कथन पर विश्वास करेंगे:—

"यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवता"

पुस्तक में हिन्दी संसार के लब्ध प्रतिष्ठित श्रीयुत पण्डित श्रीधर पाठक जी ने अपनी प्रस्तावना में पुस्तक की उपादेयता पर जो लिखा है उसी का उदाहरण कर हम पाठकों का ध्यान इस पुस्तक की ओर आकर्षित करना अलं समझते हैं। आप लिखते हैं:—

"यह ग्रन्थ उन दुर्बलताजनक अनिष्टों को एक अत्यन्त उपयुक्त और रोचक रीति से प्रदर्शित करता है और हमारे स्त्री-समाज सम्बन्धी अत्याचारों के लोमहर्षण दृश्य सामने लाकर उनके प्रतिकार का पथ बतलाता है। यह एक अति प्रशस्त और उपादेय ग्रन्थ है।"

• हम असहयोग क्यों करें—इस पुस्तक का विषय नाम ही से ज्ञात होता है। पुस्तक

में भारत की दुर्दशा और अधःपतन का दिग्दर्शन कराते हुए लेखक महाशय ने असहयोग करने के लिए, खूब दलीलें पेश की हैं। इसमें भारत की प्राचीन और अर्वाचीय दोनों ही दशाओं का भली भांति प्रतिपादन किया गया है। पुस्तक की छपाई और टाइटिल साफ़ और सुन्दर है।

## स्त्री दर्पण:—

जैसा इसके नाम से ( समाज-दर्शन ) प्रतीत होता है, इस पुस्तक में सामाजिक कुरीतियों का दिग्दर्शन कराया गया है। सम्पादक ने चुन चुन कर अच्छे और ऊँचे श्रेणी के कुछ लेख एकत्रित कर यह पुस्तक बनाई है। अधिकतर लेख सम्पादक जी के स्वयं लिखे हुए हैं। कई एक कहानियां भी हैं। सब लेख बहुत उत्तम हैं और सम्पादक महाशय के सब से अच्छे हैं। पढ़ने से विदित होता है कि किस मेहनत से हाल दरियाफ़्त करने के बाद सच्ची सच्ची सामाजिक बुराइयां दिखाई गई हैं। खास कर बाल-विवाह की और विधवाओं के साथ बुरे बर्ताव की। पुस्तक पढ़ने क़ाबिल है।

## महिला संसार:—

समाज दर्शन में समाज की कुरीतियों का दिग् दर्शन बड़ी योग्यता से कराया गया है। प्रभावप्रद गल्पों के साथ साथ मर्मभेदी टिप्पणियां मानो हृदय निकाल कर रख देने वाली हैं। पुस्तक पढ़ने योग्य है, ............ इत्यादि।

## आर्यमित्र:—

समाज दर्शन पुस्तक बहुत उपयोगी है। इसमें भारत में स्त्रियों की दशा के सम्बन्ध में बहुत सी ज्ञातव्य बातें मिल सकती हैं। विधवा विवाह तथा बाल विवाह सम्बन्धी अङ्कों तथा कतिपय घटनाओं का उत्तम संग्रह है। प्रत्येक उपदेशक के लिए पुस्तक बहुत उपयोगी है .... ... .....पुस्तक समाज में उच्च भावों का प्रसार करेगी और उपादेय है............"

## श्रीमती इन्द्रासनी देवी, धर्मपत्नी प्रोफ़ेसर फूलदेव सहाय वर्म्मा, एम० एस० सी० एफ़० सी० एस० हिन्दू यूनिवर्सिटी, बनारस से लिखती हैं:—

समाज दर्शन पढ़कर अत्यन्त प्रसन्नता हुई। इसमें नाम ही के समान गुण हैं। बहुत ही सरल भाषा में समाज की कुरीतियों का दर्शन कराया गया है। आशा है इसे पढ़ कर हितैषियों के साहस और बल की वृद्धि होगी। वर्तमान समय में विधवाओं की ओर सब से ज़्यादा दृष्टि फेरने की आवश्यकता थी सो आवश्यकता इस पुस्तक ने पूरी कर दी।

## श्रीमती लज्जावती देवी एम० ए० का कहना है:—

समाज दर्शन से बढ़ कर स्त्रियों के हित की अब तक कोई भी पुस्तक नहीं थी। इसकी प्रत्येक पंक्ति स्त्रियों और पुरुषों को सदैव अपने सामने रखना चाहिये....... ...।"

पुस्तक मिलने का पता:—व्यवस्थापिका, "चाँद" कार्यालय, इलाहाबाद।

श्रीमती रुक्मिणी देवी, अजैगढ़ ( सी० आई० ) से लिखती हैः—

"..........मुझे आपके उद्देश्य से पूर्ण सहानुभूति है और आशा है ईश्वर आपकी इस समाज सेवा को अवश्य सफल करेगा।

"मेरे पास आप की भेजी हुई पुस्तकें पहुंच गई हैं पर मैं अपनी अन्य बहिनों के पास उपहारार्थ कुछ पुस्तकें भेजना चाहती हूं इसलिए कृपा कर "समाज दर्शन" की ५ प्रतियां और वी० पी० द्वारा भेज कर अनुग्रहित कीजिए........."

# हमारी तीन प्रार्थनाएं

श्रीयुत.......... बी० ए० डिप्टी कलेक्टर.......से लिखते हैं—

मैंने आपकी प्रकाशित कई पुस्तकें देखीं। मैं इसे अपना अहोभाग्य समझता हूं समाज दर्शन जैसी उपयोगी और भारत वासियों के हित की पुस्तक मैंने आज तक हिन्दी भाषा में नहीं देखी। जिस दिन सामाजिक कुरीतियों का नाश होगा उसी दिन भारतवर्ष स्वतन्त्र हो सकेगा अन्यथा असम्भव है। मैं हृदय से चाहता हूं कि "चाँद" कार्यालय की उन्नति हो और प्रार्थना करता हूं कि हमारे हिन्दोस्तानी भाइओं को परमात्मा इतनी बुद्धि दें कि वे आप की पुस्तकों को अपनावें और इनसे लाभ उठावें।"

एक बार आप तीन बातें करके देखलें:—( १ ) आठ आने प्रवेश फ़ीस देकर इस कार्यालय के स्थाई ग्राहकों में अपना नाम लिखा लें और साल भर में कम से कम पांच रुपये के मूल्य की पुस्तकें अवश्य मंगावें ( २ ) हमारी प्रकाशित पुस्तकों को स्वयं पढ़ें और घर की स्त्रियों को अवश्य पढ़ावें और ( ३ ) 'चाँद' के ग्राहकों में तुरन्त अपना शुभनाम लिखा लें। एक साल तक ऐसा करके देख लें और देखें कि यह बातें आप के लाभ की हैं कि नहीं ?

पुस्तक मिलने का पताः— व्यवस्थापिका, "चाँद" कार्यालय, इलाहाबाद।

# ग्राहकों से प्रार्थना।

जो बहिनें अथवा सज्जन छः मास के लिए 'चाँद' के ग्राहक हुए थे, यह अङ्क भेज कर उनका चंदा समाप्त हो गया। चूंकि मई तथा जून दोनों मास के "चाँद" का संयुक्त अङ्क निकल रहा है अतएव हमारी सादर प्रार्थना है कि जो नवम्बर में छः मास के लिए ग्राहक बने थे वह तथा वह भी जो दिसम्बर मास में ग्राहक हुए थे, अगले वर्ष का चंदा तुरंत मनीआर्डर द्वारा भेज दें ताकि वी. पी. का वृथा खर्च और कार्यालय को झंझट न हो।

हमें आशा तो नहीं है, पर यदि किसी कारण से जो अगले वर्ष के लिए ग्राहक न रहना चाहें वह तुरन्त इस बात की सूचना हमें दे दें, अन्यथा उनकी मन्जूरी समझ कर अगले मास का 'चाँद' एक वर्ष के लिए वी. पी. द्वारा उनकी सेवा में भेज दिया जायेगा और फिर यदि उन्होंने वी. पी. लौटा दी तो हमारी वृथा हानि होगी।

**व्यवस्थापिका "चाँद"**

## भूल सुधार।

४८५ वें पृष्ठ के शुरू से चौथे लाईन के अन्त में "ये फ़क़त दो आंसू" पढ़ना चाहिए। 'दो' निकल गया है। वृद्ध विवाह वाले चित्र के पांचवीं लाइन के अन्त में 'बाबा का ब्याह' होना चाहिए। 'का' रह गया है। बाल विधवा वाले चित्र में कविता के नीचे "किरीट" भूल से छप गया है वह "विनय" होना चाहिए था। जहां तहां छपते समय मात्रा आदि टूट गए हैं उन्हें स्वयं सुधार कर पढ़ना चाहिए।

# वर चाहिए।

एक सुशील लिखी पढ़ी कन्या के लिए एक कुलीन खत्री (चाहे कोई खत्री हो) वर की आवश्यकता है जो कम से कम बी० ए० पास हो और संस्कृत और हिन्दी का भी जिसे अच्छा ज्ञान हो। लड़के की अवस्था २० २५, स्वास्थ्य अच्छा और चरित्र उज्वल हो। लड़की मध्यमा तक संस्कृत पढ़ी है तथा अंग्रेज़ी पढ़ रही है। सिलाई तथा संगीत आदि भी जानती है और गृह कार्य में चतुर है। लड़के के फ़ोटो सहित पत्र व्यवहार करना चाहिए।

# कन्या चाहिए।

एक सुशील लिखी पढ़ी तथा गृह कार्य में चतुर खत्री कन्या की आवश्यकता है। चाहे जो खत्री हो। लड़के की उम्र १६ वर्ष की है। मैट्रिक तक पढ़ा है। खान्दानी, स्वस्थ्य और सुन्दर है। ७५) रु० मासिक वेतन पर एक [illegible] [illegible]

श्रीमती [illegible]

[illegible] सम्पादक "चाँद",

इलाहाबाद

मुद्रक—बाबू विश्वम्भरनाथ भार्गव, "स्टैन्डर्ड प्रेस," [रामनाथ भवन] इलाहाबाद।

प्रकाशक—श्रीयुत रामरखसिंह जी सहगल, इलाहाबाद।

है। हम आशा करते हैं कि विशेषतः मारवाड़ी लोग इसका उसी मैत्री भाव से स्वागत करेंगे, जिस भाव से यह प्रकाशित किया गया है।

* * *

## पायोनियर

२७ अक्टूबर, १९२९

### मारवाड़ी-अङ्क

'चाँद' इस अङ्क (मारवाड़ी-अङ्क) के साथ अपने जीवन के आठवें वर्ष में प्रवेश कर रहा है।

हिन्दी मासिक पत्रिकाओं में 'चाँद' अपनी नीति के कारण एक विशेष स्थान रखता है। विगत सात वर्षों में 'चाँद' की नीति भारतीय समाज में — विशेषतः हिन्दू-समाज में—सुधार करने के पक्ष में लोकमत को शिक्षित करने की रही है।

'चाँद' का 'मारवाड़ी-अङ्क' जो नवम्बर सन् १९२९ ई० का अङ्क है, एक विस्तृत पोथी है। इसमें लगभग ४०० पृष्ठ, क़रीब ५० व्यङ्ग-चित्र, बहुत से रङ्गीन चित्र तथा कई सौ सादे चित्र हैं। इसमें बहुत से लेख हैं, जो बहुत ही रोचक हैं, तथा कुछ कविताएँ भी हैं।

इसके प्रथम लेख में, जो इस अङ्क के साठ पृष्ठों से अधिक में लिखा गया है, मारवाड़ी-समाज का विस्तृत निरीक्षण किया गया है।

इस अङ्क के व्यङ्ग-चित्रों में मारवाड़ी-जीवन के उस अंश पर प्रकाश डाला गया है, जिसमें आमूल परिवर्त्तन और सुधार की आवश्यकता है।

'चाँद' का यह विशेषाङ्क हृदय से प्रशंसा करने के योग्य है!

---

### प्रतिलिपि

**G. P. JAISWAL & Co.,**

**Public Accountants, Auditors, Liquidators, etc.**

G. P. Jaiswal, G. D. A.,
Holder of Permanent
Unrestricted Auditor's
Certificate from the
Government

Ref. No. 159/M29.
Allahabad.
18th Oct. 1929.

हमने 'चाँद' की छपी हुई प्रतियाँ गिनी हैं तथा बही-खातों को देख कर भी अपना सन्तोष कर लिया है और हम इस पत्र के द्वारा यह तसदीक़ करते हैं कि नवम्बर सन् १९२९ के 'चाँद' का प्रचार १५,००० प्रतियों से अधिक है।

(हस्ताक्षर) जी० पी० जायसवाल एण्ड को०

गवर्नमेण्ट ऑडिटर्स

---

*C. P. and Berar Government have also deleted from the approved list and is no longer approved by the U. P. Government and should not be purchased by any recognised institution of these Provinces.*
*No such news from Punjab yet.*

वर्ष ८, खण्ड १

नवम्बर, १९२९

संख्या १, पूर्ण संख्या ८५

# मारवाड़-भूमि

[ प्रोफ़ेसर रामकुमार जी वर्मा, एम० ए० ]

सुनती हूँ सुमधुर शब्दों में, अपना ही अपमान ।
पाप पास मेरे आते हैं, बन-बन कर वरदान ॥
छिपा हुआ मेरे आँसू में, मेरा ही आख्यान ।
किस समीर ने चुरा लिया है, मेरा गौरव-गान ?
अभिशापों की ध्वनियों में ही, मेरा ही सम्मान—
मुझे देख कर हँसता है—'यह कैसा है अभिमान' ?

कभी उठा था वायु-तरङ्गों में महिमा का राग ।
    लोट रहा था इन चरणों पर, विकल विश्व-अनुराग ॥
त्याग, त्याग था, मेरी वीणा का वादन था त्याग !
    किन्तु लगी है उस वीणा में, कैसी भीषण आग !!
रुला रहा है कौन मुझे गा-गाकर करुण विहाग ?
    जाग ! जाग !! मेरे मानस के वीर-भाव ! फिर जाग !!!
जीवन-दर्पण में आशा का, बिम्ब दिखा अम्लान ।
    किया नारियों ने निज हाथों से अपना बलिदान ॥
गौरव की गाथा का भवनों की प्रतिध्वनि में गान—
    खूब सुना था—देखा था आत्मा का अभ्युत्थान ॥
वह गौरव का मान, स्वप्न-सा करती हूँ अनुमान !
    वह परिचित आकांक्षा बनती है मुझमें अनजान !!
कितना था वह प्यार देश पर, कितना था वह प्यार !
    पातिव्रत से होता था ललनाओं का शृङ्गार ॥
कहती थीं मुख के शब्दों को, वीरों की तलवार ।
    चकित बना देखा करता था, यह निर्बल संसार ॥
किन्तु अरे ! मेरे वैभव की कैसी है यह हार !
    प्रेम, प्रेम है कलुषित चुम्बन का भीषण उपहार !!
जहाँ वासना की मदिरा में, मतवाली है चाह ।
    आह ! वही क्यों लेती है अब मेरे मन की थाह ?
दो ध्वनियों से गूँज रहा है भीषण वायु-प्रवाह ।
    निर्दयता का दाह और भोले मुख की मृदु आह !!
निर्बल को नत करने में है, सबलों का उत्साह ।
    नाम दूसरा है विक्रय का—( वह क्या ? ) अरे विवाह !!
मेरे गौरव के बादल का, गया सरस-रँग लाल ।
    फैला मेरे वक्षःस्थल पर, काला रजनी-काल !!
अपने यश से ही आलोकित, झुकता मेरा भाल
    मेरी फिर से लाज रखेंगे, कब ये मेरे बाल ?
'मारवाड़' का नाम रखेगा किस माता का लाल ?
    कौन सँवारेगा फिर से, ये मेरे बिखरे बाल ?

नवम्बर, १९२९

# मारवाड़

सात सौ वर्षों तक मुग़लों की दुर्धर्ष ख़ूनी तलवार के सम्मुख खड़ा रहने वाला उद्ग्रीव मारवाड़, आज सो रहा है !! हल्दीघाटी में जब सायँ-सायँ करके हवा चलती है और वे पुराने वृक्ष जब डालियाँ झुका-झुका कर उन वीर-आत्माओं को, जो सदा के लिए वहाँ विश्राम कर रही हैं, प्रणाम करते हैं, तब देखने वाले के मन में एक भय, एक वेदना का उदय होता तो होगा; पर वह तड़प, जो मारवाड़ की बपौती थी, कहीं देखने को भी नहीं मिलती।

वे मृत्यु के व्यवसायी—जीवित नर-सिंह—जिन्होंने जीवन के तत्व को समझा था; जो प्रकृत-आत्मतत्व के ज्ञाता थे; जो मरने से कभी न मरे; वृद्ध होने पर कभी पुराने न हुए; जो हास्य और क्रोध के अधिष्ठाता थे; दैन्य और रुदन जिनके पास न था—आज मारवाड़ के वे धनी-धोरी कहाँ हैं?

मारवाड़ के इस सिरे से उस सिरे तक चले जाइए—नगरों में, गाँवों में, जङ्गलों में, वनस्थली में, खेतों में, चाहे जहाँ—मारवाड़ सो रहा है। सारी पृथ्वी के राष्ट्र जाग रहे हैं—मारवाड़ सो रहा है! पृथ्वी की जातियाँ आत्म-शासन के स्वत्व पर जूझने की तैयारियाँ कर रही हैं—मारवाड़ सो रहा है। हाय रे यह नींद !!!

मारवाड़ के गाँव उजाड़ पड़े हैं, वहाँ भूखे, नङ्गे, फटे चिथड़े पहने हुए वीरों के वंशधर अपनी धूल-भरी दाढ़ी को अपने अस्थि-चर्मावशिष्ट शरीर पर सजाए जी रहे हैं! इनकी तलवारों को म्यान आज नसीब नहीं, वह गूदड़ों में लिपटी ज़ङ्ग खा रही हैं। वे बच्चे, जो अमर-कारनामे कर गए थे—मारवाड़ की गलियों में नङ्गे, भूखे, दीन-हीन, झुण्ड के झुण्ड फिर रहे हैं। इनका कोई नाथ नहीं, कोई धुरी नहीं, कोई रक्षक नहीं! स्त्रियाँ ऐसी सुन्दरी, स्वस्थ, मृदुभाषिणी, परिश्रमी, गृह-लक्ष्मी के सभी गुणों से भरपूर, पतिप्राणा, प्रेममूर्ति—अविद्या और कुसंस्कारों में जकड़ी—गन्दे, भारी-भारी घाघरों में फँसी हुई उसी तरह जीवन काट रही हैं, जैसे किसी किसान की भैंस, जिसे दूध के लोभ से ख़ूब दाना-चारा दिया जाता है, और जो धुआँधार खा-पीकर बैठी-बैठी जुगाली किया करती हैं !! लोग कहते हैं—इनकी माताओं और दादियों ने जौहर व्रत किए थे! प्रत्येक गाँव के बाहर

सती-मठ दीख पड़ते हैं—क्या सचमुच मारवाड़ के घरों में सिंहनी दहाड़ा करती थीं ? वे नाहर जो उन्होंने पैदा किए थे ; क्या उनका बीज नाश ही हो गया ?

मारवाड़ भारत का बाहु था । मारवाड़ के हाथ भारत की नैया के डाँड़ थे । हिन्दुत्व मारवाड़ के हाथों जीवित रहा । प्रतापी मुग़ल-साम्राज्य का ध्वंस हो गया । मारवाड़ के राजमुकुट अब भी दिप रहे हैं । पर उस अतीत विभूति के बल पर, यह सदा क्या रह सकता है ? अतीत क्या जीवन दे सकता है ? वर्तमान और भविष्य की सञ्जीवनी जिस देश में नहीं, वह अतीत को लेकर रो सकता है—हँस नहीं सकता !!

परन्तु जातियों का रुदन ही क्या जातियों के जीवन की चरम-सीमा है—नहीं-नहीं । जातियाँ चाहे रोवें—चाहे मरें, पर उद्देश्य तो यही है कि वे हँसें और जिएँ । मुग़लों ने मारवाड़ को हँसने और जीने नहीं दिया । पर मारवाड़ जी तो गया—हँसने में सन्देह है—क्या मारवाड़ सोते-सोते हँसेगा ? छिः !!

मारवाड़ ने जो अमर-ख्याति अपने भुज-बल से मुग़ल-साम्राज्य में पैदा की, लगभग वही ख्याति उसने धन-बल से ब्रिटिश राज्य में पैदा की है, इसमें सन्देह नहीं । वह तलवारों का राज्य था—तलवारों से मुक़ाबला किया गया । यह बनियाई का राज्य है, बनियाई से मुक़ाबला किया जा रहा है । यह सब तो ठीक है, पर उस जीवन में समस्त मारवाड़ के प्राण एकत्र थे और इस जीवन में वे छिन्न-भिन्न हैं—यही तो एक भयानक भेद है ! मारवाड़ वीर-प्रसू है, वह नैसर्गिक युद्ध-भूमि है, मारवाड़ को उसी प्राङ्गण में अपने जीवन-मृत्यु की समस्याएँ हल करनी पड़ी थीं, परन्तु इस धन-युग में मारवाड़ की पृथ्वी नैसर्गिक सहायक नहीं । फलतः मारवाड़ को धन-केन्द्रों में बिखरना पड़ा—लोग धन-कुबेर बने, पर इने-गिने—उससे मारवाड़ की श्रीवृद्धि नहीं हुई । बम्बई-कलकत्ते में मारवाड़ियों के राजप्रासाद हैं, परन्तु उनका गाँव उजाड़ पड़ा है । वे करोड़ों रुपए के व्यापार से मेन्चेस्टर, लङ्काशायर, चीन, जापान, शङ्घाई के जन-साधारण का पेट पाल रहे हैं ! पर उनके गाँव के आस-पास के दरिद्र भूखे मर रहे हैं, बच्चे बेच रहे हैं ! क्या इस बात पर कभी बम्बई-कलकत्ते के धनपतियों ने विचार किया है कि जब वृष्टि नहीं होती तब मारवाड़ की लाखों गाएँ विष्ठा खाकर पेट भरती हैं ! सारे मारवाड़ में गाय-भैंस, बैल हीन नस्ल के हो रहे हैं । उन्हें अकाल-सुकाल कभी उत्तम तथा भर-पेट चारा नहीं मिलता । बड़े नगरों के पिंजरापोलों में क्या ख़ाक है ? तीर्थों में धर्मशालाएँ क्या करती हैं ? मारवाड़ के लाखों मनुष्य अनावृष्टि होते ही बच्चों को बेचते हुए—मरते-गिरते समस्त उत्तर भारत में पेट की आग बुझाते फिरते हैं । यदि मोटरों में लदने वाले श्रीमन्त इन्हें अपना भाई न समझें; इनकी भूख से कष्ट न पावें; इनके दुख को न देखें; तो वे देश-भक्त कैसे ? उनके जीवन में धर्म क्या रहा ? क्या प्रातःकाल उठ कर जल्दी-जल्दी दो लोटे सिर पर डाल लेना—फिर आँख मूँद कर थोड़ी देर बैठ जाना—कभी-कभी एकाध ब्राह्मण को जिमा देना ही धर्म है ? इन बेहोश और राष्ट्रभाव से रहित लोगों से कौन कहे ?

एक वे राजा लोग थे, जो उस काल में मारवाड़ के धनी थे । जिन्होंने मारवाड़ की स्वाधीनता, हिन्दुत्व की रक्षा, स्त्रियों की मर्यादा के लिए जानें दीं, जवान बेटों को आँखों देखते लोहे की मार में मरवाया, पुत्रियों और पत्नियों को ज़िन्दा जला दिया, अन्त में स्वयं भी घाव खाकर अमर हुए । जिन्होंने धन-जन, मान-प्राण, पुत्र-पत्नी सब कुछ मारवाड़ पर न्यौछावर कर दिए, उनके मुक़ाबले वे श्रीमन्त सेठ लोग, जिन्होंने अपने लिए बड़े नगरों में महल, बँगले, मोटर और सभी ऐश्वर्य एकत्र किए हैं, पर जिनके सामने मारवाड़ भूखा-नङ्गा, अनाथ, हाय पेट ! हाय पेट ! रो रहा है—कहाँ तक प्रतिष्ठा और आदर के पात्र हो सकते हैं ? क्या इस पर मारवाड़ के सपूत विचार करेंगे ?

मारवाड़ में बहुत सी लोहे, सोने, चाँदी, ताँबे, अभ्रक, कोयले आदि की खानें गुप्त पड़ी हैं । कृषि की उन्नति का बड़ा भारी मैदान है । पशु-धन की वृद्धि का बड़ा सुयोग है । पञ्जाब और यू०पी० के गुड़, गेंहू, रुई और तेलहन से माल तैयार करने को बड़े-बड़े कारख़ाने स्थापित करने के पूरे सुभीते हैं । मारवाड़ के धन-कुबेरों के पास रुपयों का अभाव नहीं । उनका करोड़ों रुपया सट्टे की जोखिम में लग रहा है, करोड़ों रुपया विदेशी व्यापार में, जिसमें उन्हें सिर्फ़ दलाली मिलती है । ये प्रतिष्ठित मारवाड़ी लखपती विदेशी फ़र्मों के 'दलाल' कहलाने में ज़रा भी लज्जित नहीं होते, पर यदि इनके मन में ग़ैरत पैदा हो जाय तो

ये लोग मालिक बन सकते हैं। मारवाड़ में सैकड़ों कल-कारख़ाने खड़े हो जायँ। कोयले की खानें, तेल की खानें, धातु, उपधातु आदि अरबों की सम्पत्ति निकलने लगे! बुनाई, कताई, तेल पेरना, तेल की वस्तु बनाना, इत्र आदि बनाना तथा शक्कर आदि के अनगिनती कारख़ाने खुल सकते हैं; जिनमें मारवाड़ के धनी धन से और ग़रीब शरीर से जुट जायँ। सबको भरपेट रोटी मिले, नगर-गाँव चमक उठें। लक्ष्मी का मेह बरसने लगे, अष्ट-सिद्धि तथा नवनिधि प्राप्त हों। हम कह सकते हैं, ऐसे कठिन परिश्रमी आदमी पृथ्वी भर में शायद ही कहीं मिल सकें, जैसे मारवाड़ में हैं। ये बेचारे समस्त उत्तर भारत में स्त्री-पुत्रों सहित कड़ी धूप में कुदाल चला कर पेट भरते हैं !!

यह सच है कि ग़रीब अमीरों के बिना नहीं जी सकते, पर यह भी सच है कि अमीर भी बिना ग़रीब के नहीं जी सकते। क्या मारवाड़ियों में ताता के जैसा माई का लाल एक भी नहीं? गुजरात के श्रीमन्तों ने गुजरात को कल-कारख़ानों से भरपूर कर रक्खा है। क्या मारवाड़ पड़ा सोता रहेगा? धन रहते भूखा मरेगा? तब तो यही कहना होगा :—

पानी में भी मीन प्यासी, सुन कर किसे न आवे हाँसी।

यह निश्चय है कि मारवाड़ी चाहे दस-दस मोटरों पर लदें, चाहे बम्बई-कलकत्ते में चाँदी की ईंटों से मकान चुनावें, चाहे हीरे खायँ और पन्ना ......वे तब तक प्रतिष्ठित नहीं हो सकते, जब तक मारवाड़ की पृथ्वी में वे जीवन, नवीनता, उत्साह और जवानी की तरङ्गें न पैदा कर देंगे।

वे राजपूत मारवाड़ के पति थे, ये वणिक मारवाड़ के पुत्र हैं। पतियों के राज्य में मारवाड़ की भूमि सुहागिन की तरह रही। उन्होंने जीते जी उस भूमि का विछोह न सहा—वहीं मरे, वहीं जिए—वहीं हीरा, मोती, पन्ना से शृङ्गार किया। मारवाड़ आज उन्हीं की बदौलत पृथ्वी के मेधावियों के लिए श्रद्धा की वस्तु हो गया है। आज यूरोप और अमेरिका का यात्री चित्तौड़ के क़िले का ध्वंस देख कर क्षण भर वहाँ खड़ा रह कर एक साँस छोड़ता है। कुम्भा के कीर्ति-स्तम्भ के सामने आदर से झुकता है। वे क्षत्रिय थे, उन्होंने क़िले-दुर्ग बनाए, जहाँ मारवाड़ के जीवन की रक्षा होती थी। आज वणिक मारवाड़ के पुत्र हैं, उन्हें विधवा माँ को इस तरह न भूलना चाहिए। उन्हें बड़े-बड़े कल-कारख़ाने, कला-कौशल के केन्द्र स्थापित करने चाहिएँ और मारवाड़ में सच्ची लक्ष्मी-पूजा अपने घर में बैठ कर करनी चाहिए। तभी मारवाड़ का कल्याण होगा—'मारवाड़ी' शब्द पृथ्वी भर में आदरणीय समझा जायगा, मारवाड़ के हाथ में समस्त भारत की सत्ता एक बार फिर आवेगी, अन्यथा नहीं!

* * *

## मारवाड़ के महाराजा

मारवाड़ (राजस्थान) में १६ रियासतें और लावा व कुशलगढ़ नामक दो ख़ुदमुख़्तार रियासतें (ठिकाने) हैं, जिनमें केवल एक रियासत टोंक मुसलमानों की है, शेष राजपूतों की हैं। इनमें से सर्व-प्रधान उदयपुर रियासत है, जिसमें गहलोत वंश के सीसोदिया राजपूतों की अमलदारी है। यह राजवंश लगभग वि० सं० ६२५ (ई० सन्, ५६८) से लेकर आज तक समय के अनेक हेर-फेर सहता हुआ उसी प्रदेश पर राज्य करता आ रहा है। इस प्रकार १३२० से अधिक वर्षों तक एक ही देश पर राज्य करने वाला संसार भर में शायद ही कोई दूसरा राजवंश होगा।* इस वंश से वर्तमान के अनेक नरेश अपना उद्भव मानते हैं।† यह रियासत १२,६६१ वर्ग मील में

* The Maharana of Udaipur is the representative of the most ancient ruling race in the world whether in the East or West.—*Capt. Webb.*

† यदि इन सबको फिर से उसी चित्तौड़ गढ़ में निमन्त्रित करके महान् सङ्गठन का आयोजन किया जाय तो इसमें सन्देह नहीं कि क्षात्रशक्ति का पुनरुद्धार और प्रसार हो जाय और महाराणा जी के राष्ट्रीय झण्डे के नीचे नेपाल के सम्राट्, महाराजा कोल्हापुर, ग्वालियर, सावन्तवाड़ी, मुधोल, विजयानगर (विजगापट्टम), धर्मपुर, भावनगर आदि के नरेश, जो अपने को गहलोत वंशज मानते हैं, सहर्ष आकर उसी चित्तौड़ गढ़ को सुशोभित कर सकते हैं, जहाँ से विपत्ति-काल में उनका विछोह हुआ है।

है। इस राज्य में १३,८०,०६३ मनुष्य बसते हैं। इस रियासत का ख़िराज २ लाख रुपए वार्षिक है। आमदनी लगभग ५१ लाख रुपए वार्षिक है। महाराणा की सलामी १६ तोपों की है। यह वंश प्रबल प्रतापी मुग़लों के शासन-काल में बड़ी धीरता और शौर्य से जमा रहा और इसी कारण इसकी आज बड़ी प्रतिष्ठा है। वर्तमान नरेश श्रीमान् छत्तीस राजकुल-शृङ्गार हिन्दु-आसूर्य महाराजाधिराज महाराणा सर फ़तेहसिंह जी बहादुर, जी० सी० एस० आई० हैं।

दूसरी रियासत जैसलमेर है। जिसमें यादव वंश के भाटी राजपूतों की गद्दी है। इसका विस्तार १६,०६२ वर्ग मील है और ६७,६५२ मनुष्य बसते हैं। ख़िराज कुछ नहीं देते। वार्षिक आय ३,२६,११७ रुपया है। सलामी १५ तोपों की है। इस राज्य की नींव ८वीं शताब्दी में पड़ी थी। वर्तमान नरेश श्रीमान् महाराजाधिराज महारावल सर जवाहरसिंह जी बहादुर, के० सी० एस० आई० हैं।

तीसरी रियासत जोधपुर है, जो राठौड़ों की गद्दी है। इसका विस्तार ३५,०१६ वर्ग मील है। जन-संख्या १८,४१,६४२ है। ख़िराज १ लाख ८ हज़ार दिया जाता है। वार्षिक आय १,५०,००,००० रुपया है। सलामी १७ तोपों की है। इस राज्य के मूल पुरुष राव सिंहाजी राठौड़ थे, जिन्होंने सम्वत् १३०० के लगभग क़न्नौज प्रान्त के बदायूँ स्थान से आकर यहाँ क़ब्ज़ा किया। वर्तमान नरेश मेजर राजराजेश्वर महाराजाधिराज महाराजा सर उम्मेदसिंह जी बहादुर, के० सी० एस० आई०, के० सी० वी० ओ० हैं।

चौथी रियासत जयपुर है, जिसमें कछवाहों की गद्दी है। राज्य का घेरा १५,५७९ और जन-संख्या २३,३८,८०२ है। ख़िराज चार लाख रुपया है और वार्षिक आय ८५ लाख रु० के लगभग है। १७ तोपों की सलामी है। यह राज्य पहले आमेर के नाम से प्रसिद्ध था। इसकी उन्नति मुसलमानी काल में महाराजा सवाई मानसिंह के समय से हुई है। वर्तमान नरेश श्रीमान् महाराजा सवाई मानसिंह जी बहादुर ( द्वितीय ) हैं।

पाँचवीं रियासत बूँदी है, जो हाड़ा राजपूतों की है। इसकी जन-संख्या १,८७,०६८ और भूमि-विस्तार २,२२० वर्ग मील है। ख़िराज ८० हज़ार रुपया और वार्षिक आय ६,८३,६८० रुपया है। १७ तोपों की सलामी है। वर्तमान नरेश श्रीमान् महाराव राजा श्रीईश्वरीसिंह जी बहादुर हैं।

छठी रियासत कोटा की है, जिसमें हाड़ा ( चौहान ) राजपूतों की अमलदारी है। इस राज्य में ५,६८४ वर्ग मील भूमि है और ६,३०,०६० मनुष्य बसते हैं। इसका ख़िराज ४,८४,७२० रु० है और वार्षिक आय ४६,३४,२०० रुपए के लगभग है। तोपों की सलामी १७ है। वर्तमान नरेश श्री० लेफ़्टिनेण्ट-कर्नल महाराजा सर उमेदसिंह जी बहादुर, जी० सी० एस० आई०, जी० बी० ई० हैं।

सातवीं रियासत बीकानेर है, जो राठौड़ों की है। इसका विस्तार २३,३१५ वर्ग मील है और जन-संख्या ६,५६,६८५। ख़िराज नहीं देते। वार्षिक आय ७६,४२,३६६ रु० है। वर्तमान नरेश श्रीमान् महाराजाधिराज नरेन्द्र-शिरोमणि मेजर-जनरल सर गङ्गासिंह जी बहादुर, जी० सी० एस० आई०, जी० सी० आई० ई०, जी० सी० वी० ओ०, जी० बी० ई०, के० सी० बी०, एल-एल० डी०, ए० डी० सी० हैं। सलामी १७ तोपों की है।

आठवीं रियासत किशनगढ़ है, जो राठौड़ों की गद्दी है। ८५८ वर्ग मील में विस्तृत है और ७७,७३४ नर-नारी बसते हैं। ख़िराज कुछ भी नहीं है। आय लगभग ५ लाख रुपए वार्षिक है। यह रियासत महाराज कृष्णसिंह जी ने अकबर बादशाह से सं० १६६६ में पाई थी। वर्तमान नरेश महाराजा सर यज्ञनारायण सिंह जी बहादुर, के० सी० एस० आई० हैं।

नवीं रियासत करौली की है, जहाँ यादव राजपूतों की गद्दी है। यह रियासत १,२४२ वर्ग मील में फैली है और १,३३,७३० नर-नारी इसमें बसते हैं। ख़िराज कुछ नहीं है। वार्षिक आय ७,१२,००० के लगभग है। सलामी १७ तोपों की है। यहाँ के नरेश श्रीमान् महाराजा सर भँवरपाल जी बहादुर हैं।

दसवीं रियासत सिरोही है, जो चौहानों की है। भूमि-विस्तार १,६६४ वर्ग मील और जन-संख्या १,८८,६३६ है। ख़िराज ७ हज़ार के अनुमान तथा वार्षिक आय १०,३०,३४६ रु० है। सलामी १२ तोपों की है। वर्तमान नरेश श्रीमान् महाराजाधिराज महाराव श्रीस्वरूपसिंह जी बहादुर, के० सी० एस० आई० हैं।

ग्यारहवीं रियासत डूँगरपुर है, जो गहलोतों की है।

**बीकानेर-नरेश**

मेजर जनरल श्रीमान महाराजाधिराज राजराजेश्वर नरेन्द्र-शिरोमणि महाराजा श्री० सर गङ्गासिंह जी बहादुर, जी० सी० एस० आई०, जी० सी० आई० ई०, जी० सी० वी० ओ०, जी० बी० ई०, के० सी० बी०, ए० डी० सी०, एल-एल० डी०

भूमि-विस्तार १,४४७ वर्ग मील और जन-संख्या १,८१,२७२ है। ख़िराज २७,३८७॥) दिया जाता है। वार्षिक आय ६,४८,०००रु० है। तोपों की सलामी १५ है। वर्तमान नरेश हैं श्रीमान् महारावल श्रीलक्ष्मणसिंह जी बहादुर!

बारहवीं रियासत प्रतापगढ़ है, जो गहलोतों की है। भूमि ८८६ वर्ग मील और जन-संख्या ६७,११४ है। ख़िराज ५६,८८७॥) दिया जाता है और वार्षिक आय ४,६३,८०० रु० है। सलामी १५ तोपों की है। यहाँ के नरेश श्रीमान् महाराज सर रघुनाथसिंह जी बहादुर, के० सी० आई० ई० हैं।

तेरहवीं रियासत बाँसवाड़ा है, जो गहलोतों की है। इसका विस्तार १,६०६ वर्ग मील और जन-संख्या १,६०,३६२ है। ख़िराज ५ हज़ार रुपए वार्षिक तथा आय ५,३०,००० के लगभग है। सलामी १५ तोपों की है। वर्तमान नरेश श्रीमान् महारावल श्रीपृथ्वीसिंह जी बहादुर हैं।

चौदहवीं रियासत धौलपुर है, जो जाटों की है। इसका घेरा १२०० वर्ग मील, और जन-संख्या २,२६,७३४ है। वार्षिक आय १६ लाख के लगभग है, ख़िराज कुछ नहीं। तोपों की सलामी १५ है। वर्तमान नरेश श्रीमान् रईसउद्दौला, सिपाहदारउलमुल्क महाराजाधिराज श्रीसवाई राना सर उदयभानसिंह लोकेन्द्र बहादुर, दिलेरजङ्ग जयदेव, के० सी० एस० आई०, के० सी० वी० ओ० हैं।

पन्द्रहवीं रियासत भरतपुर की है, जो जाटों की गद्दी है। भूमि-विस्तार १,९९३ वर्ग मील और जन-संख्या ४१,६४,३७० हैं। ख़िराज कुछ नहीं दिया जाता और वार्षिक आय ३५,००,००० रु० है। तोपों की सलामी १७ है। वर्तमान नरेश श्रीमान् महाराजा श्रीबृजेन्द्रसिंह जी बहादुर हैं।

सोलहवीं रियासत अलवर है। इसमें कछवाहे राजपूतों का राज्य है। इस राज्य का विस्तार ३,२२१ वर्ग मील और राज्य की जन-संख्या ७,०१,१५४ है। ख़िराज कुछ नहीं है। वार्षिक आय ३३,००,००० रुपए और सलामी १५ तोपों की है। वर्तमान नरेश श्रीमान् वीरेन्द्र-शिरोमणि "प्रभु" महाराजा सर जयसिंह जी बहादुर, जी० सी० एस० आई० हैं।

सत्तरहवीं रियासत टोंक है, जो पठानों की है। इसका भूमि-विस्तार २,५५३ वर्ग मील और जन-संख्या २,२७,८६८ है। ख़िराज कुछ नहीं दिया जाता। वार्षिक आय २१,१०,३४२ रुपया है। १६ तोपों की सलामी है। वर्तमान नरेश श्रीमान् अमीनउद्दौला वज़ीरउलमुल्क नवाब सर मुहम्मद इब्राहीमअली ख़ाँ बहादुर, सोलेतजङ्ग; जी० सी० एस० आई०, जी० सी० आई० ई० हैं।

अठारहवीं रियासत झालावाड़ है, जो झाला राजपूतों की गद्दी है। इसका विस्तार ८१० वर्ग मील और जन-संख्या ९६,१८२ है। वार्षिक आय ७,७६,३१० रुपया है। १३ तोपों की सलामी है। वर्तमान नरेश श्रीमान् महाराज राणा श्रीराजेन्द्रसिंह जी बहादुर हैं।

उन्नीसवीं गद्दी शाहपुरे की है, जो गहलोतों की है। भूमि-विस्तार ७०५ वर्ग मील और जन-संख्या ६५,१४२ है। वार्षिक आय ५,६५,२१८ रु० है, सलामी ९ तोपों की है। वर्तमान नरेश राजाधिराज सर नाहरसिंह, के० सी० आई० ई० हैं।

इन रियासतों की सम्मिलित भूमि एक लाख वर्ग मील है और इसमें १½ करोड़ के लगभग जन-संख्या पर केवल १९ व्यक्ति शासन करते हैं तथा प्रजा की कमाई में से २० करोड़ रुपया प्रति वर्ष पाते हैं!! ब्रिटिश-सरकार भी ख़िराज में १० लाख रुपया प्रति वर्ष प्राप्त करती है। इन राजाओं की दुर्दशा ब्रिटिश-साम्राज्य के हाथ से और इनकी प्रजा की दुर्दशा इन राजाओं के हाथ से कितनी बुरी तरह हो रही है, यह बात विचारने के योग्य है। इन राजाओं के पास न सैनिक शक्ति है, न सैनिक अधिकार हैं। ये केवल नाम के 'बहादुर' हैं और प्रायः ऐयाशी और सैर-सपाटा ही इनके जीवन का ध्येय है। जो राजा पक्के सरकारी ख़ुशामदी हैं—वे मज़े में हैं। परन्तु जो ज़रा भी खड़तल हैं, वे मानों तपेदिक़ के शिकार हैं। न जाने कब उन पर मृत्यु का पञ्जा सवार हो जाय। इन दुर्दशा-ग्रस्त रियासतों और राज्यों का अस्तित्व २०वीं शताब्दी रहने देगी या नहीं, अब यही उत्सुकता से देखने योग्य विषय है।

राजा के छः अधिकार होने चाहिएँ—( १ ) सिक्का ढालना, ( २ ) विग्रह और सन्धि के अधिकार, ( ३ ) क़ानून-निर्माण, ( ४ ) कर-ग्रहण, ( ५ ) न्याय, ( ६ ) शासन।

ब्रिटिश-अधीनता में इन छः अधिकारों में से प्रथम तीन देशी राजाओं को असमान और अपूर्ण हैं। वे बाह्य तथा आन्तरीय शक्तियों से मैत्री नहीं कर सकते—इन राजाओं ने अपने सन्धि-पत्रों में स्पष्ट इस शर्त को

स्वीकार कर लिया है। शासन और न्याय की दशा भी ऐसी ही है। बहुत-सी रियासतें प्राण-दण्ड नहीं दे सकतीं, कोई नया क़ानून नहीं बना सकतीं—पद-ख़िताब तक नहीं दे सकतीं। कुछ को तो केवल प्रथम श्रेणी के मैजिस्ट्रेट के अधिकार प्राप्त हैं! अन्ततः मारवाड़ भर में ऐसी एक भी शक्ति नहीं है, जो ब्रिटिश-सरकार का कोई अप्रिय कार्य कर सके। रेज़िडेण्ट कठोर यम की तरह राज्यों में उपस्थित रहता है।

अकबर ने इन राजपूत-शक्तियों को मित्र बनाया था। उसके पुत्र-पौत्रों ने भी उसका अनुसरण किया। फलतः मुग़ल-साम्राज्य की नींव जम गई। पर औरङ्गज़ेब ने गद्दी पर बैठते ही हठधर्मी शुरू की। वह भाग्यहीन जवानी में दक्षिण में लड़ता रहा और वृद्धावस्था में मरहठों से टक्करें लेता रहा और मरहठों को प्रबल योद्धा बना गया। उसके साथ ही मुग़ल-साम्राज्य ध्वंस हो गया। परन्तु-राजपूत शक्तियाँ उस समय भी स्वतन्त्र न हो सकीं। निरन्तर युद्ध और कलह इसके कारण थे। जयपुर और जोधपुर में यह नियम था कि उदयपुर की रानी का औरस पुत्र गद्दी पर बैठेगा। मरहठों ने अन्त में राजपूतों का विध्वंस कर दिया।

अङ्गरेज़ी शासन में प्रारम्भ से अब तक तीन प्रधान नीतियों का अनुसरण किया गया है :—

१—शान्ति से व्यापार करने के सुभीते प्राप्त करने की चेष्टा—जो सन् १८१३ तक रही।

२—जहाँ-जहाँ अधिकार हो गया उसकी रक्षा—अधिक विस्तार की आवश्यकता नहीं—१८१४ में यह नीति स्थिर हुई। इसका प्रचार वारन् हेस्टिंग्स ने किया। इन दिनों अमीरख़ाँ पिण्डारी ४० हज़ार लुटेरों को लिए देश भर में लूटता फिरता था। इन्हें टोंक और आवरे की नवाबी देकर शान्त किया गया। इस समय तक भरतपुर और अलवर से ही सन्धियाँ हुई थीं। अब धीरे-धीरे करौली, कोटा, जोधपुर, उदयपुर, बूँदी, बीकानेर, किशनगढ़, जयपुर, प्रतापगढ़, डूँगरपुर, जैसलमेर और बाँसवाड़ा के साथ सन्धियाँ करके इन्हें भी अधीन कर लिया गया!

३—इसके बाद ही सन् ५७ का विद्रोह हुआ और भारत को महारानी विक्टोरिया ने ख़रीद लिया। इस समय जो तीसरी नीति निर्माण हुई, उसका मतलब यह था कि सरकार और देशी राज्यों का लक्ष्य एक है, अतः उन्हें मिल कर सहकारी रूप में शासन करना चाहिए। फलस्वरूप गवर्नमेण्ट को भीतरी मामलों में भी हस्तक्षेप का अधिकार हो गया। पहले कुशासन होने पर चढ़ाई करके उसका राज्य सरकारी अमलदारी में मिला लिया जाता था, अब राजाओं को दण्ड मिलता है—भरतपुर और नाभा के उदाहरण ताज़े हैं। इस प्रकार देशी राजा सरकार के शत्रुओं के शत्रु और मित्रों के विवश-मित्र हैं!! उनकी फ़ौजी ताक़तें सर्वथा नष्ट कर दी गई हैं, भीतरी-बाहरी सभी ख़तरे ब्रिटिश-गवर्नमेण्ट के ऊपर छोड़े गए हैं। जो थोड़ी-बहुत सेना है, वह वास्तव में सेना नहीं कही जा सकती। न ये राजे स्वाधीनता से सिपाही भर्ती कर सकते हैं, न ये अपने युवकों को सैनिक शिक्षा ही दे सकते हैं। उनके शस्त्र निकम्मे, तोपें हल्की और खिलौना मात्र हैं। इसके सिवा ब्रिटिश-शक्ति को यह अधिकार प्राप्त है कि चाहे जिस राज्य में छावनी स्थापित कर दे—राज्यों को उसकी रसद का प्रबन्ध करना अनिवार्य होगा। रेल, डाक, तार आदि का प्रबन्ध सभी रियासतों में गवर्नमेण्ट के हाथ में है। इस प्रकार ये राजागण जो अपने को महाराजाधिराज कहते हैं—प्रजा के माँ-बाप बने हैं—वास्तव में ब्रिटिश-साम्राज्य के अधीन, आश्रित और अवलम्बित हैं। इन परकैंच राजाओं में कितना दम है—यह गत महायुद्ध के अवसर पर पृथ्वी की महाशक्तियों ने देख लिया था!!!

महारानी विक्टोरिया से लेकर आज तक ब्रिटिश-प्रभुओं ने इन राजाओं के सम्बन्ध में जो उद्गार प्रकट किए हैं—वे इन घोषणाओं और इन भाषणों से प्रकट हैं :—

१

हम भारतवर्ष के राजाओं को इस घोषणा द्वारा विदित करते हैं कि ऑनरेबुल ईस्ट इण्डिया कम्पनी से की हुई उनकी सन्धियाँ (अहदनामे) और इक़रारनामे हम स्वीकार करते हैं। हम उनके पूरे तौर से पाबन्द रहेंगे और आशा करते हैं कि राजा लोग भी ऐसा ही करेंगे।

हम अपने राज्याधिकारों को बढ़ाना नहीं चाहते और वैसे ही अपने राज्य और अधिकारों पर भी दूसरों को

नाजायज़ सिक्का न जमाने देंगे तथा साथ ही दूसरे देशी राज्यों पर हमला भी न होने देंगे। हम देशी राजाओं के अधिकार, मान और ऐश्वर्य का अपने ही अधिकारों की तरह आदर करेंगे और हमारी यह इच्छा है कि राजा लोग और हमारी प्रजा भी उस सुख और सामाजिक उन्नति के फलों को भोगें—जोकि आन्तरिक शान्ति एवं श्रेष्ठ शासन के बिना प्राप्त नहीं हो सकते।

—हर मेजेस्टी महारानी विक्टोरिया
( १ नवम्बर, सन् १८५८ ई० )

२

जब से मैं और अपनी पूजनीया माता भारत की प्रथम राजराजेश्वरी, स्वर्गीया महारानी विक्टोरिया के राजसिंहासन पर बैठा हूँ, तभी से मेरी इच्छा है कि उस परोपकारशील एवं न्यायपरायण शासन-प्रणाली को, कि जिससे वह भारतीय प्रजा की प्रेम-पूजा की पात्र बनी थीं, पूरी तौर से जारी रक्खूँ। भारत के सब राजाओं एवं प्रजा को मैं फिर विश्वास दिलाता हूँ कि हम उनके स्वातन्त्र्य का आदर करते हैं—उनके मान और अधिकारों की इज़्ज़त करते हैं। उनकी उन्नति में हम अनुरक्त हैं, उनकी रक्षा में तत्पर हैं। उपर्युक्त वर्णन मेरे शासन का मुख्य लक्ष्य रहेगा और ईश्वर की दया से भारतीय राज्य और उसकी प्रजा को सुखों के शिखर पर पहुँचाएगा।

—हिज़ मेजेस्टी किङ्ग एडवर्ड सप्तम
( २३ जनवरी, १९०१ ई० )

३

पूजनीया महारानी विक्टोरिया ने शासन की बागडोर हाथ में लेने पर सन् १८५८ ई० में भारत के देशी नरेशों को एवं प्रजा को जो घोषणा की थी और मेरे पूज्य यशस्वी पिता ने ५० वर्ष बाद जिस महत्वपूर्ण फ़र्मान को फिर दुहराया था, शाही शासन के उसी परोपकारशील एवं उदार उद्देश्य के चार्टर ( अधिकार-पत्र ) का मैं भी भविष्य में बराबर पालन करूँगा।

—हिज़ मेजेस्टी किङ्ग जॉर्ज पञ्चम
( सन् १९१० ई० )

४

भविष्य में उत्पन्न होने वाले प्रश्न सहयोग और पारस्परिक विश्वास की रीति से हल होवेंगे। मेरी पूर्व घोषणा में शाही बुज़ुर्गों द्वारा और मेरे द्वारा दिए हुए विश्वासों को दुहराया गया था और साथ ही भारत के नरेशों के अधिकार, स्वत्व और गौरव को पूर्णतया क़ायम रखने का मैंने अपना विचार भी प्रकट किया था। राजा लोग विश्वस्त रहें कि यह प्रतिज्ञा बराबर अटल रही है और रहेगी।

—हिज़ मेजेस्टी किङ्ग जॉर्ज पञ्चम

५

देशी रियासतों का ब्रिटिश-साम्राज्य से केवल ब्रिटिश-राजसिंहासन ( सम्राट् ) के नाते से ही सम्बन्ध नहीं है! वरन् इस बात से भी है कि वे उन भूमि-सम्बन्धी सामान्य विषयों में अधिकाधिक स्वार्थ लेते हैं, जिनसे वे और ब्रिटिश-प्रान्त समान सम्बन्ध रखते हैं।

—मॉंटेगू चेम्सफ़र्ड सुधार-स्कीम
( सन्, १९१७ ई० )

हिज़ एक्सलेन्सी लॉर्ड चेम्सफ़र्ड वाइसराय ऑफ़-इण्डिया ने जोधपुर में २० नवम्बर, सन् १९२० ई० के राजदरबार में दिए हुए अपने भाषण में कहा था :—

"बुद्धिमान् नरेश को चाहिए कि समय के परिवर्तन की लहर के साथ-साथ उसके अनुकूल अपना राज्य-प्रबन्ध बनावे। उसे कोशिश करनी चाहिए कि अपने बाप-दादाओं की रस्मों का लिहाज़ रखते हुए अपना शासन पहले की अपेक्षा ज़्यादा पब्लिक-राह पर निर्भर रक्खे और अपने तईं यह निश्चय करे कि थोड़े से मनुष्यों के आराम और हुकूमत के लिए बहुतों की भलाई नष्ट नहीं की जावे। हालाँकि नाबालिग़ी के वक़्त में यह मुमकिन नहीं है कि राज्य-प्रबन्ध में बड़ा हेर-फेर किया जावे। फिर भी बहुत-कुछ किया जा सकता है, जिससे कि राजा और प्रजा के आपस में अच्छे विचार हों और सहानुभूति बढ़े। पब्लिक को जहाँ तक हो सके, कार्यों में शामिल रक्खा जावे तथा उनकी शिकायतों को ज़ाहिर करने के मुकम्मिल ज़रिए मुहैया किए जावें और उन शिकायतों को सही साबित होने पर, उनके दूर करने का यत्न किया जावे। कभी-कभी यह देखा जाता है कि राजधानी और उसके चारों ओर की आबादी पर ज़्यादा ध्यान दिया जाता है और किसान

लोगों के फ़ायदे और भलाई की तरफ़ बहुत कम ख़्याल होता है। ... ... ...रेवेन्यू का बन्दोबस्त करने का निश्चय बहुत बुद्धिमानी का है और मेरा विश्वास है कि इससे देहात के लोगों की ज़रूरतों और हौसलों को राज-प्रबन्ध के साथ घनिष्ट तौर पर मिला दिया जायगा।"

हिज़ एक्सलेन्सी लॉर्ड चेम्सफ़र्ड ( वाइसराय ) ने बीकानेर में २१ नवम्बर, सन् १९२० ई० के दरबार में भाषण देते हुए इस प्रकार कहा :—

"भारत के नरेशों को शासन-कार्य का व्यावहारिक अनुभव प्राप्त करने के अवसर मिलते हैं, इसलिए उनका कर्तव्य है कि स्वराज्य के मार्ग में वे अपने देशवासियों के पथ-प्रदर्शक बनें और उन्हें यह याद दिलाएँ कि यदि व्यक्तियों के अधिकार होते हैं तो साथ ही राष्ट्र के प्रति कर्तव्य भी होते हैं। स्वाधीनता, उच्छृङ्खलता ( मनमानी ) को नहीं कहते और अराजकता से देश की उन्नति नहीं होती। प्रजा-प्रतिनिधि-सभा ( पार्लामेण्ट ) में श्रीमान् ( महाराजा साहब ) ने बीकानेर के निवासियों को रियासत की नीति को ब्योरेवार सीखने और उसकी खोज करने का अवसर दिया है और यदि वे राजनीति को वश में नहीं रखते तो कम से कम यह तो अवश्य समझते हैं कि वह उनसे छिपी नहीं है।

"स्वराज्य के जोश में बहुधा जिस बात पर ध्यान नहीं दिया जाता, उसको श्रीमान् ने अच्छी तरह समझ लिया है। वह यह है कि धीरे-धीरे आगे बढ़ना ज़रूरी है और अन्य कलाओं की तरह राज्य-कला भी सीखनी पड़ती है। जिस प्रकार इस संस्था का प्रारम्भ अच्छा हुआ है, उसी प्रकार यदि बुद्धिमानी से यह चलाई जायगी तो इससे बीकानेर-सरकार और बीकानेर के लोगों का परस्पर वास्तविक सम्बन्ध बढ़ जायगा और उस सम्बन्ध से मुझे विश्वास है कि आपके राज-घराने की निर्बलता नहीं होगी। रियासतों का भविष्य मनुष्यों और संस्थाओं—दोनों पर निर्भर है।"

हिज़ एक्सलेन्सी लॉर्ड कर्ज़न का कथन है कि :—

"कोई भी नरेश तुच्छता और जवाबदेही से बरी नहीं हो सकता तथा अपनी मनमानी नहीं कर सकता। जो हुकूमत उसके ज़िम्मे रक्खी गई है, अपने को उसके लायक़ साबित करे, न कि उसका बेजा इस्तेमाल करे। उसे अपनी प्रजा का मालिक और नौकर दोनों होना चाहिए। उसे यह समझ लेना चाहिए कि उसकी आमदनी और माल, उसकी ख़ुदग़र्ज़ ख़्वाहिशों के पूरी करने के लिए नहीं हैं, बल्कि उसकी प्रजा की भलाई के वास्ते हैं। उसका अन्दरूनी राज-बन्दोबस्त उस हद तक सुधार से बरी है, जहाँ तक कि वह सादिक़ या खरा है और उसका राजसिंहासन इन्द्रिय-लोलुपता का स्थान नहीं है, लेकिन अपने फ़र्ज़ की सख़्त बैठक है। उसकी मूर्ति सिर्फ़ खेल के मैदान ( पोलो ) में, या घुड़दौड़ में, या यूरोपियन होटल में देखी जाने वाली चीज़ नहीं है। उसका असली काम, उसका राजकीय फ़र्ज़ अपने लोगों के साथ है। इसी पैमाने से मैं उसको जाँचूँगा। इसी कसौटी के ज़रिए वह आख़िर में बतौर राजनैतिक संस्था के नष्ट होगा या ज़िन्दा रहेगा। मेरा उद्देश्य तितली के जैसा नहीं है कि जो बेकाम एक फूल से दूसरे फूल पर उड़ती है, बल्कि काम करने वाली मधु-मक्खी से है कि जो अपना छत्ता बनाती है और ख़ुद अपना शहद इकट्ठा करती है। ऐसे मनुष्य के साथ मेरी हार्दिक सहानुभूति और प्रशंसा है। वह अपनी प्रजा का प्यारा है और अङ्गरेज़-सरकार का भी प्यारा है, जिसका कि मैं प्रतिनिधि हूँ। हालाँकि यह बात मुश्किल है, लेकिन बड़ी ज़रूरी है कि पब्लिक और ख़ानगी ख़र्चों में साफ़-साफ़ भेद रक्खा जावे और यह याद रहे कि रियासत की आमदनी प्रजा की है, न कि नरेश की; और वह अगर एक शकल में उनसे ली गई है तो बहुधा दूसरी शकल में उन्हें वापस देनी चाहिए। अच्छे और बुरे नरेशों में फ़र्क़ क्या है? अच्छे नरेशों के लिए तो उपयोगिता, कीर्ति और यश का रास्ता खुल जाता है और बुरे राजा शीघ्र नष्ट हो जाते हैं, और उनका विचार तक लोगों के दिमाग़ से उठ जाता है।

"किसी कामयाब नरेश की ज़िन्दगी ऐसी नहीं होनी चाहिए कि जिसमें ठहर-ठहर कर जोश के झोंके हों। कभी तो फुर्ती और भलाई की लहर हो और कभी उदासीनता में परिवर्त्तन तथा उतार हो।

"यह साफ़ है कि उनको ज़माने के ढङ्ग के साथ-साथ काम करना व चलना होगा। वे पिछड़ नहीं सकते और जो अनिवार्य उन्नति हो रही है, उसके लिए उनको भार-रूप भी न बनना चाहिए। शाही राज्य की शृङ्खला में वे कड़ियों के मानिन्द हैं। यह कभी नहीं होना चाहिए

श्रीमान् महाराजा सर उम्मेदसिंह जी बहादुर, के० सी० एस० आई०, के० सी० वी० ओ०, जोधपुर

स्वर्गीय श्रीमान महारावल सर रघुनाथसिंह जी बहादुर, के० सी० आई० ई०, प्रतापगढ़

कि ब्रिटिश-कड़ियाँ तो मज़बूत हों और देशी कड़ियाँ उनसे कमज़ोर या उनसे विपरीत हों।

"जैसे शृङ्खला लम्बी होती जाती है और उसके हर एक हिस्से पर ज़्यादा ज़ोर पड़ता जाता है, वैसे ही गुण और रेशों की समानता आवश्यक है। यदि ऐसा नहीं है तो शृङ्खला टूट जायगी। इसलिए मेरा ख़्याल है और मैं इस बात को देशी नरेशों पर जमा देने में ढील नहीं करता कि उन पर एक बहुत साफ़ और निश्चित फ़र्ज़ का भार है। वह सिर्फ़ उनके ख़ानदान व राज्य को सदा के लिए बनाए रखने का ही नहीं है। उन्हें इस पर सन्तोष नहीं कर लेना चाहिए कि अपने ज़माने में बातें गुज़ार दी जायँ। उनका सिर्फ़ यह फ़र्ज़ नहीं कि शाही राज्य-प्रणाली में निश्चित स्थान उदासीनता से ग्रहण कर लें, बल्कि यह है कि उन पर जो उत्तरदायित्व और भार है, उसको सचेत और सबल सहयोग द्वारा पूर्ण करें।"

हिज़ एक्सलेन्सी लॉर्ड चेम्सफ़र्ड वाइसराय ऑफ़ इण्डिया ने देशी राज्यों के लिए चेतावनी देते हुए यह कहा है :—

"जिस हलचल के ज़माने में हम रहते हैं, उसे और गत कुछ महीनों की घटनाओं को देखते हुए यह भाव प्रबल होता है कि प्रजा के हित का ख़्याल रक्खे बिना स्वच्छन्दतापूर्ण राज्य करने में क्या-क्या ख़तरा है। दुनिया के अधिकतर देशों में इस ख़तरे के ख़्याल से ही किसी एक राजा के स्वच्छन्द अख़्तयार की जगह प्रजातन्त्र-राज्य की स्थापना हुई है। चूँकि ब्रिटिश-गवर्नमेण्ट उनकी रक्षा करती है, इसलिए देशी राज्यों के नरेश अपनी प्रजा की भलाई पर निजी अख़्तयार बहुत ज़्यादा रखते हैं और इसलिए उसी प्रकार उनकी ज़िम्मेदारी ज़्यादा है।"

हिज़ एक्सलेन्सी लॉर्ड रीडिङ्ग वाइसराय ऑफ़ इण्डिया ने जोधपुर-नरेश को पूर्ण शासन-अधिकार देते हुए, २७ जनवरी, सन् १९२३ ई० को जोधपुर-दरबार में कहा था :—

"× × × शिक्षा में जैसी चाहिए, वैसी तरक़्क़ी नहीं हो सकी है। इस मद में ख़र्च बढ़ा कर प्रायः एक लाख रुपया किया गया है, तो भी राज्य की आमदनी की तुलना से ख़र्च कम है। महाराजा बहादुर को चाहिए कि वे इस विभाग की ओर विशेष ध्यान दें। क्योंकि शिक्षा के बिना राज्य की उन्नति नहीं हो सकती, और दरबार की यह इच्छा कि मारवाड़-निवासी ही राज्य के ओहदों पर नियुक्त हों, तभी पूरी होगी जब शिक्षा के लिए पूर्ण सुप्रबन्ध किया जायगा। × × × शासन-कार्य अब जैसा कठिन और जटिल हो गया है वैसा कभी नहीं था। महायुद्ध के बाद से संसार में बहुत बड़ा परिवर्तन हुआ है। पुराने विचार जाते रहे हैं। पुरानी प्रथाओं की कड़ी आलोचना हुई है। इस तरह की अशान्ति शुभ का ही लक्षण है, पर परिवर्तन का समय शासकों के लिए बड़ा कठिन है। जितने में लोगों के पूर्व-पुरुष सन्तुष्ट थे, उतने में अब लोग सन्तुष्ट नहीं होते। आपके सरदार और प्रजाजन भी वर्तमान युग की उन्नति की दौड़ में पीछे रहना पसन्द नहीं करेंगे। समय की गति से न तो आप ही पीछे रह सकेंगे और न अपनी प्रजा को ही रख सकेंगे। उनकी उच्च आकांक्षाओं पर ध्यान देना ही उचित होगा। तरह-तरह की कठिनाइयाँ उपस्थित होंगी ज़रूर, पर दूर-दर्शिता, साहस और बुद्धिमत्ता से उनका सामना करने से वे आपसे आप दूर हो जायँगी। यदि आप लोगों के हित पर ही सदा दृष्टि रक्खेंगे और न्याय और सहानुभूति से राज्य करेंगे तो भविष्य में आपको कोई भय नहीं रहेगा।"

श्रीमान् भारत-सम्राट् महाराजाधिराज पञ्चम जॉर्ज महोदय के पितृव्य ड्यूक ऑफ़ केनॉट ने, जो उनके प्रतिनिधि-रूप में काउन्सिलों और नरेन्द्र-मण्डल के खोलने के लिए फ़रवरी, सन् १९२० ई० में भारतवर्ष में आए थे, मद्रास कॉरपोरेशन के अभिनन्दन-पत्र का उत्तर देते हुए कहा था :—

"भारत जो बड़ी शीघ्रता से अपने उन्नति-मार्ग में आगे बढ़ रहा है, उसके लिए भी हमें कम गर्व नहीं है। अब पुराना ज़माना गया। अब फिर वह आने को नहीं है। इस समय जो-जो कार्य हो रहे हैं, उनसे कोई भी हाथ नहीं खींच सकता। सभी देशों में ऐसे लोग हैं जो सार्वजनिक कार्य से मुँह चुराते हैं। ये लोग चाहते हैं कि हमारा बपौती अधिकार सदा क़ायम रहे और सभी हमारे हाथ में रहें।"

हिज़ रॉयल हाईनेस दी ड्यूक ऑफ़ केनॉट ने प्रिन्सेज़ चैम्बर ( नरेन्द्र-मण्डल ) को खोलते समय अपने व्याख्यान में ८ फ़रवरी, सन् १९२० ई० को दिल्ली में कहा था :—

"सम्राट् ( शाहन्शाह ) की यह इच्छा है कि हर एक सन्देह या ग़लत ख़्याल को दूर किया जाना चाहिए, और वह आप सब नरेशों से विश्वास रखते हैं कि आप लोग अपनी मातृभूमि की राजनैतिक उन्नति में अधिकतर भाग लेवें।"

भारत-सरकार के लॉ-मेम्बर स्वर्गीय लॉर्ड मैकॉले ने अपने एक प्रसिद्ध व्याख्यान में कहा है कि :—

"मेरा यह विश्वास है कि इस देश में ( विलायत में ) जितने राज्य-प्रबन्ध के सुधार हुए हैं, वे कदापि न होते, यदि उनके लिए उद्योग और आन्दोलन ( एजिटेशन ) न किया जाता। सत्य तो यह है कि आन्दोलन से और स्वराज्य से बहुत घनिष्ट सम्बन्ध है। क्या यूरोप और अमेरिका में दास-प्रथा का बन्द होना कभी सम्भव था, यदि उसके लिए घोर आन्दोलन न किया जाता। जैसे वृक्ष की वृद्धि के लिए जल और वायु की आवश्यकता है, उसी भाँति जाति-सुधार, राज्य-प्रबन्ध और अन्यान्य प्रबन्धों में सुधार के लिए घोर एवं अथक आन्दोलन की आवश्यकता है।"

* * *

सच तो यह है कि यदि देशी नरेश भारतीय स्वतन्त्रता के आन्दोलन में भाग लेना चाहें, अपनी प्रजा का सुधार करना चाहें, तो अपनी इस परवशता में भी बहुत-कुछ कर सकते हैं। उन्हें न युद्ध-सम्बन्धी भय है, न व्यय। पर खेद है, वे प्रायः अपना निश्चिन्त जीवन रङ्गरेलियों में ख़र्च करते हैं। न प्रजा की शिक्षा का प्रबन्ध, न नगर-सुधार, न व्यापार कला-कौशल का निर्माण! जिस भूमि के राजा ऐसे धन-कुबेर हों, जो युद्धादि के भय से इतने उन्मुक्त हों, वे भी यदि अपनी प्रजा की भलाई की ओर ध्यान न दें तो इसे अभागे भारत का दुर्भाग्य ही समझना चाहिए! आए-दिन राजाओं की विलायत-यात्राओं के प्रसङ्ग आते हैं, जो निरर्थक होते हैं और उनका व्यय इतना होता है जितना राज्य भर की शिक्षा में भी वर्ष भर में ख़र्च नहीं किया जाता! फलतः मारवाड़ की प्रजा ग़रीब, भूखी, मूर्ख, नङ्गी और निरीह है, जैसा कि पाठक इस अङ्क में अन्यत्र देखेंगे। अनेक राजाओं के जो भीतरी कुकर्म हैं, ज़रा ठण्डे दिल से उनका विवरण भी पढ़ लीजिए।

स्वर्गस्थ जयपुर-महाराज ६९ वर्ष की उम्र में मरे। इनके रनवास में सात-आठ सौ स्त्रियाँ थीं। रायसाहब मिट्ठनलाल एडवोकेट ने राजस्थान-प्रजा-परिषद् में सभापति के आसन से जो स्पीच दी थी, उसमें उक्त महाराज की ३,००० स्त्रियाँ बताई थीं। श्री० रामनारायण चौधरी ने 'मॉडर्न रिव्यू' के एक लेख में इसी संख्या का समर्थन किया है। ये महाराज बेअन्दाज़ शराब पीते थे। बोतलें गटक जाना साधारण बात थी, सदा ग़र्क़ रहते थे। मरते समय इन्होंने अत्यन्त कष्ट पाया। जिगर बहुत ख़राब हो गया था—लक़वा मार गया था—अङ्ग सूख कर लकड़ी हो गया था। डॉक्टर रॉबर्ट—जिन्होंने अन्त तक चिकित्सा की, इनकी वर्णनीय दशा प्रायः प्रकट करते थे। इनके मुख्य मर्ज़ीदान बालाजी ख़वास थे, जो जात के दर्ज़ी थे, तथा बाल-मित्र थे। इनका काम यह था कि रियासत भर में जो सुन्दरी स्त्री या कुमारी लड़की होती, ले आते और पर्दे में डाल देते। इनका मर्ज़ीदान भँवरजी दर्ज़ी था। प्रायः जयपुर नगर में उच्च जाति की कोई विधवा या सुहागिन स्त्री बदचलन हो जाती तो उसके संरक्षक बालाजी ख़वास के यहाँ अर्ज़ करते कि हमारी बहिन, बेटी या बहू का चाल-चलन ठीक नहीं है, वह हमारे क़ब्ज़े से बाहर है, सो आप उसे ड्योढ़ी में दाख़िल कर लें। बालाजी, भँवरजी और एकाध नाजर ( हीजड़े ) को भेजते कि देखें वह सुन्दरी और कमसिन है या नहीं। यदि ठीक होती तो शाम को रथ भेज देते। सौ, दो सौ रु० ड्योढ़ियों में डलवाई की रिशवत लेते और पर्दा डाल कर ले जाते। ड्योढ़ी में रहने को एक कमरा मिलता। दूसरे दिन महाराज उससे मुलाक़ात करते। एक बार उसका 'इस्तेमाल' करते! फिर जब आवश्यकता होती मँगा लेते। दूसरे पुरुष का दर्शन इन अभागिनियों को दुर्लभ था। महाराज १०-१५ स्त्रियाँ प्रतिदिन अपने लिए चुनते थे। सप्ताह में एक बार ज़नाना दरबार होता। सब स्त्रियाँ इकट्ठी होतीं, उनमें से महाराज सप्ताह भर के लिए चुन लेते थे!!

दुर्गापुरा जयपुर से तीन-चार मील पर एक गाँव है, वहाँ ख़वास जी का बँगला था। वहाँ एक बड़ा भारी हौज़ था। वहाँ अक्सर महाराज जल-विहार को स्त्रियों सहित पहुँचते। बहुत सी मशक़ें पानी में छोड़ी जातीं, जिन पर नङ्गी स्त्रियाँ बैठ जातीं, आप भी नङ्गे होकर घुस पड़ते। फिर वहाँ न कहने और न वर्णन करने योग्य चेष्टाएँ खुल्लम-खुल्ला होती थीं!!!

ड्योढ़ियों में जो औरतें होती थीं, उनके विभाग थे,

जिन्हें अखाड़ा कहा जाता था। प्रत्येक में ५०-६० स्त्रियाँ होती थीं। प्रत्येक पर एक प्रधान स्त्री होती थी। महाराज हुक्म देते, आज अमुक अखाड़े की १० औरतें बुलाओ, आज अमुक की!

महाराज की मृत्यु के बाद जब रीजेन्सी जयपुर में क़ायम हुई, तब बालाजी पर बहुत से मुक़द्दमे चले। अन्त में इन्हें २ वर्ष की जेल हुई और कई लाख की स्टेट ज़ब्त कर ली गई!

एक बड़े प्रसिद्ध महाराज अप्राकृत व्यभिचार के लिए प्रसिद्ध हैं। १-२ दर्जन मज़बूत जवान सदैव उनके साथ इसी मतलब के लिए रहते हैं। इस व्यक्ति ने अपनी रानियाँ अन्य पुरुषों को सौंप दी हैं! हाल ही में एक रानी के पास अँधेरे में एक पुरुष भेजा गया। पीछे जब बत्ती खोली गई तो रानी ने भाई को अपने साथ पाया! महाराज के लिए यह मानों बड़ी दिल्लगी थी, वे खिल-खिला कर हँस पड़े। पर रानी को आत्म-घात करके ग्लानि और लज्जा से परित्राण पाना पड़ा। एक बहुत बड़े व्यक्ति का कहना है कि महाराज में यह बुरी आदत एक प्रख्यात लाट साहब की कृपा से पड़ी थी। एक रानी को आबू में ए० डी० सी० की सेवा में जाने का आदेश दिया गया, उसके इनकार करने पर उसे ऊपर से गिरा कर मार डाला गया। आप किसी को नौकर रक्खेंगे तो पहले फ़ोटो मँगा लेंगे। एक व्यक्ति को हम जानते हैं, जो इसी योग्यता से बिना पढ़े-लिखे ही एक बड़ा ऑफ़िसर बना दिया गया है। ..........के एक राजा साहब भी आपकी कृपा से जागीर भोग रहे हैं। ये महाशय मेयो कॉलेज से ही उनके हत्थे चढ़े थे। ३-४ वर्ष की बात है कि आपने जोधपुर से एक सुन्दर रावराजा साहब को ए० डी० सी० बना कर बुलवाया। वे बेचारे ७-८ महीने में ही पीले पड़ गए और ख़ून मूतने लगे—रोगी होकर भाग खड़े हुए। ........के एक एफ़० ए० फ़ेल कायस्थ साहब, जो भूखे मरते थे, इस योग्यता की तुफ़ैल से दो-ढाई सौ का वेतन पा रहे हैं!!

एक मारवाड़ के महाराज, जो थोड़े दिन पूर्व युवा अवस्था में मरे हैं, दिन भर पड़े सोते थे, रात भर वेश्याओं के कोठों पर घूमते थे। आपने १० पड़दायतें डाल ली थीं—तीन पातरें, पाँच गोलिएँ (दासियाँ), तीन ब्राह्मणी और एक-दो अन्य थीं। जब वे मरे तो वे सब क़िले पर चढ़ा दी गईं और राज-नियम के अनुसार सड़ती रहीं। जब...... रीजेण्ट बन कर आए तब उन्हें छुट्टी दी गई। ये महाराज एक बार दिन-दहाड़े एक मुसलमान रँगरेज़ की सुन्दरी लड़की को उठा कर मोटर में डाल कर ले गए। ५-६ दिन रख कर १५-२० हज़ार रुपए के साथ लौटा दिया। ये भाग्य-हीन अल्पवयस्क महाराज एक वेश्या के कोठे पर इन्फ़्लुएञ्ज़ा में पूना शहर में रोगी हुए और घर में आकर मरे!

एक रियासत की घटना है, एक सज्जन ने साहसपूर्वक अपने हस्ताक्षरों से सन् १९१६ में एक दरख़्वास्त राज्य के एक उच्च अङ्गरेज़-ऑफ़िसर को दी। उसका आशय यह था:—

"अमुक व्यक्ति अमुक महकमे का चार वर्ष पूर्व ऑफ़िसर था। उसकी अधीनता में जो लोग थे वे उसी के सम्बन्धी आदि थे। जिन्हें वह जैसे चाहता, काम में ले आता था। वह शहर में से औरतें लाता और अपना मतलब गाँठने के लिए अपने महाराज की सेवा में पेश करता। उसके मरने के बाद उसका लड़का भी यही धन्धा करता रहा। और उसे भी वही ओहदा दिया गया। फलतः अधिक स्त्री-प्रसङ्ग से जवान राजा की मृत्यु हो गई .........!

"मेरा यह कहना अत्युक्ति नहीं है और बड़ी आसानी से इसकी जाँच की जा सकती है। श्रीमान् महाराजा... और महाराज .........इसके स्वयं साक्षी हैं। जो इसे, इसके बाप को और इसके ख़ानदान तथा कारनामों को भली-भाँति जानते हैं।

"कहते हैं, वर्तमान महाराज.........दशहरे की छुट्टी में जब.........से आए थे तब उन्होंने साफ़ कह दिया था कि ".........महकमे के नौकर-चाकरों को हमारे पास मत आने दो, क्योंकि इन लोगों की वजह से राज-परिवार नष्ट-भ्रष्ट होता है।" जबकि राजा लोग इस तरह भ्रष्ट हों तो प्रजा भी उनका अनुसरण करके अवनति के गर्त में गिरती है! जो आदमी इस प्रकार राजाओं को भ्रष्ट करता है, उसका राज्य के कर्मचारियों पर पूरा रुआब ग़ालिब रहता है और वह अपने फ़ायदे के लिए उनसे सब कुछ करा लेता है। यही नहीं, किन्तु ऐसे लोग राजा की दुर्बलता के अवसरों पर अपना मतलब गाँठ लेते हैं, जिसका कभी-कभी बड़ा भयानक परिणाम होता है।"

इस अर्ज़ी पर हलचल मच गई थी, और यह चुप-चाप फ़ाइल में छिपा कर रख दी गई। जिसे किसी तरह

देखने का हमें सौभाग्य प्राप्त हुआ था। इसके तीन वर्ष बाद जब प्रधान गवाह महाराजा.........की मृत्यु हो गई, तो लेखक पर मुक़दमा चलाया गया और जिन पर आरोप था वही जज बन कर बैठे! लेखक ने वीरतापूर्वक मुक़ाबला किया। वह उन औरतों को गवाही के लिए कोर्ट में लाया—और भी गवाहियाँ पेश कीं, पर उस पर १००) जुर्माना किया गया। अपील करने पर ४००) और कर दिया गया। आप सोच सकते हैं कि इन नीच चेष्टाओं के विरुद्ध आवाज़ उठाना भी कितना भयानक है!

एक और महाराज ने एक पासवान रख छोड़ी थी। उससे एक मन्दिर में मुलाक़ात हो गई थी। यह स्त्री ओसवाल जाति की थी। उस समय के दीवान साहब को भी उसी की आज्ञा लेनी पड़ती थी। रानियों से अधिक उसकी शक्ति थी। महाराज सदैव क़िले से उसके मकान तक बड़े ठाट-बाट से सवारी पर आते थे। जब महाराज की सवारी निकलती तो एक चमार जूतों से अपना मुँह ढक लेता था। जब उससे कारण पूछा गया तो उसने कहा—"ऐसी स्त्री के पास इस तरह खुल्लमखुल्ला जाना शर्म की बात है। महाराजा नहीं शर्माते, मुझे तो लाज लगती है।" महाराज ने सुना तो शर्मा गए। बाज़ार का रास्ता छोड़ दिया और गली में होकर जाने लगे। जागीरदारों को उसकी सवारी में पीछे जाना पड़ता था।

एक महाराज हैं, जिनकी आयु इस समय ७२ के लगभग है। वे अब तक अप्राकृत व्यभिचार कराते हैं। एक दारोग़ा (जिसका चित्र हमने 'चाँद' में छापने को मँगाया था, परन्तु कुछ सोच कर नहीं छापा) इस कुकर्म को सम्पादन करता है। भङ्गन की एक १३-१४ वर्ष की लड़की पर आपने बलात्कार किया, जिससे उसकी मृत्यु हो गई। आपके राजकुमार ख़ास तौर से इसीलिए आपसे नाराज़ हैं!!

एक महाराजा ने दिल्ली से २ हज़ार रु० मासिक पर एक वेश्या किराए पर ली। ५-६ मास बाद उस पर घोर अत्याचार किया गया। ज़रा-ज़रा से अपराधों पर उस पर १०-२० मनुष्य 'उतारने' (!!!) की सज़ा दी जाने लगी—वह वहाँ से मौक़ा पाकर भाग आई। उसके हाथ एक चित्र पड़ गया था। इस चित्र में वह वेश्या, महाराज और उनके मर्ज़ीदान एक और व्यक्ति—तीनों नग्न कुचेष्टा कर रहे हैं। यह चित्र एक मुसलमान-मित्र की मार्फ़त दो हज़ार में उसने एक प्रख्यात मुसलमान-लीडर को बेचा और उन्होंने महाराज को उस चित्र का कॉपीराइट छब्बीस हज़ार में बेच दिया!!

उस वेश्या से हमने परिचय करके सब बातें पूछी हैं। उसके वर्णन बड़े रोमाञ्चकारी हैं। उसे इतना सदमा इस राजा के दुष्ट बर्ताव से हुआ कि वह सब कुछ त्याग कर अब एक हिन्दू सद्गृहस्थ के घर में बैठ गई है!

एक ठाकुर साहब जन्म-नपुंसक थे। साठ वर्ष के होने पर भी आप अप्राकृत व्यभिचार करवाते थे। शान के लिए आपने एक वेश्या रख छोड़ी थी।

एक महाराज-कुमार जन्म-अपाहिज हैं, नीचे का धड़ मारा गया है, किसी मतलब के नहीं—घर में रानियाँ हैं, रण्डियाँ भी नौकर हैं और ब्याह करने की तैयारियाँ भी हैं। कहाँ तक ये उदाहरण दिए जायँ—पाठक इतने ही से सन्तोष करें।

एक बड़ी रियासत के प्राइम मिनिस्टर साहब हैं, जो भारत-सरकार के पूरे पिट्ठू हैं और बड़ी भारी दुम लगाए बैठे हैं। ये अपनी कारगुज़ारी से ३०) के क्लर्क की योग्यता से १५ सौ तक पहुँच गए। इन्होंने युवक महाराज को लड़कों से अप्राकृत कुकर्म का शौक़ लगाया। पीछे—कुत्सित दृश्य के फ़ोटो उतरवा कर क़ब्ज़े में किए। वे फ़ोटो रेज़िडेण्ट को दिखा कर महाराज को नालायक़ ठहराया—अधिकार छिनवाए—और उन्हें विलायत भिजवा दिया। पीछे आपने, खुले हाथों प्रजा की बहू-बेटियों को पकड़ना, सतीत्व लूटना, अनेक अनीतियों से धन बटोरना शुरू किया। अन्त में महारानी से भी कुत्सित सम्बन्ध कर लिया। महाराज के लौटने तक महारानी का पूर्ण पतन हो चुका था। महाराज ने लौट कर विवश दूसरा विवाह किया। उन्होंने महाराजा को डरा-धमका कर अच्छी जागीर अपने नाम लिखा ली। लाखों रुपए की ज़मींदारी ब्रिटिश-राज्य में ख़रीद ली। अब बैठे चैन की वंशी बजाते हैं। इस समय कम से कम डेढ़ करोड़ रुपए का माल पास है!!

* * *

कहावत है—'तपे सो राजा और राजा सो नर्के।' इस कहावत में एक गम्भीरता है। राजा होना मनुष्य-शरीर की चरम सीमा की ऐहिलौकिक इच्छित वस्तु है। राजा

पद-सेवा

सेठानी—थारै हाथ सूं पग चाँपवासूं म्हान क्योंई चैन पड़े है !
नौकर—म्हैं थारी नस पिछाणूं हूं।

उबटण

सेठानी—जोर सूं मल रे ...........
नौकर—थाणे लचको पड़ जासी ... सा ...

जब बहू बन कर आई थीं !

अब सास बन कर !!

को लोग लोकोत्तर समझते हैं। उसके अधिकार और रहन-सहन भी लोकोत्तर ही होते हैं।

जिस समय राजत्व की रचना हुई थी, वह समय ऐसा था कि बिना लोकोत्तर व्यक्तित्व धारण किए कोई राजा हो ही नहीं सकता था। राजा उस समय सर्व-श्रेष्ठ व्यक्ति ही हो सकता था। उसमें योग्यता, शक्ति, त्याग और श्रेष्ठता के हद दर्जे के गुण होने आवश्यक थे। ये ही गुण उसे राजा बनाए रखते थे। दिलीप के विषय में कालिदास लिखते हैं :—

सेना परिच्छदस्तस्य द्वयमेवार्थसाधनम्
शास्त्रेष्कुण्ठिता बुद्धिः मौर्वी धनुषि चातता ॥

अर्थात्—सेना और सब सामग्री तो उसकी सजावट मात्र थी। काम करने वाली वस्तु तो उसके पास दो ही थीं, एक तो शास्त्रों में न रुकने वाली बुद्धि, और दूसरे चढ़ा हुआ धनुष !!

अत्यन्त प्राचीन काल के राजाओं के शौर्य और प्रताप को जब हम पुराणों और महाभारत में पढ़ते हैं तो हमारी आँखों में अँधेरा आता है। हम चूहे से डरने वाले मर्द और स्त्रियों के महाप्रभु-वीर यह कभी कल्पना भी नहीं कर सकते कि पृथ्वी को कम्पायमान करने वाले और रक्त की नदी में महा-फाग खेलने वाले व्यक्ति भी कभी उत्पन्न हुए थे। मुग़लों के अन्तिम काल तक हमने राजपूताने की हवा में उच्च-कोटि का वीरत्व देखा था। पर आज उसी देश का ऐसा भयानक पतन होगा, यह कौन जानता था ?

परन्तु यदि विवेचना की दृष्टि से देखा जाय तो हम कहेंगे कि अब वीर बनने की हवस रखना मूर्खता है। सामाजिक बन्धनों और उत्कर्षों ने व्यक्तिगत ज़िम्मेदारियों को बहुत ही अनावश्यक बना दिया है। अब यदि मनुष्य वीर बनने की अपेक्षा प्रबन्धक बन सके तो वह अपने जीवन में सफलता प्राप्त करेगा। यों तो वीरता एक आभूषण है, परन्तु सफलता का एक ही मार्ग है—वह है प्रबन्धक बनना। प्रत्येक साधारण पुरुष आज इस बात को अपने जीवन में महसूस करता है।

सर्व-साधारण का यह नियम राजाओं पर भी लागू हो सकता है। वीरों पर वीरों ने शासन किया, अब व्यवहार-कुशलों और प्रबन्धकों पर व्यवहार-कुशल और प्रबन्धक शासन करें। हम साहसपूर्वक कह सकते हैं कि जिस राजा ने वीरता की—अकड़-ऐंठ की—उसने अपने मार्ग में काँटे बोए, परन्तु जिन्होंने प्रबन्ध-चातुर्य और व्यवहार-कुशलता का परिचय दिया—बन गए। यह एक गम्भीर-सत्य है।

हमें प्रायः राजाओं से वास्ता पड़ता रहा है। और चिकित्सक की हैसियत से हमें उनके न केवल अन्तःपुर तक में जाने के अवसर मिले हैं, प्रत्युत उनके गुप्त-रहस्यों को भी जानने के अवसर आए हैं। और इसके बाद हमें अपनी यह राय क़ायम करनी पड़ी है कि आज राजाओं का जीवन सर्व-साधारण से कहीं अधिक पतित, चिन्ता-युक्त, अशान्त और अपमानपूर्ण है। निस्सन्देह इन नर-वरों की इस दुरवस्था की एक हद तक ज़िम्मेदार अङ्गरेज़ी सरकार की वह नीति है, जिसकी भित्ति अब तक भारत के प्रति अविश्वास, सन्देह और अमित्रता के विचार हैं ! हम बार-बार यह अनुभव करते हैं कि सरकार भारत-वर्ष के इन निस्तेज राजाओं के साथ यद्यपि अपेक्षाकृत अधिक निकट रहती है, पर उसी तरह, जैसे सँपेरा साँप के निकट रहता है, या सरकस में सिंह के पिंजड़े के पास खिलाड़ी रहता है। प्रति क्षण की व्यर्थ सतर्कता और नीरस मित्रता हम नहीं समझते कि सच्चा विश्वास और सङ्गठन उत्पन्न होने देंगी। हमें यह कहते ज़रा भी सन्देह नहीं होता कि अकबर और जहाँगीर के साथ, और औरङ्ग-ज़ेब के भी साथ हिन्दू-राजाओं का जैसा घनिष्ट आत्मी-यता का सम्बन्ध था—अङ्गरेज़ी सरकार के साथ वैसा नहीं है। मराठों के प्रबल प्रताप के समय—पानीपत की तीसरी लड़ाई से प्रथम—मुग़लों की जो दशा हो गई थी, और उस समय हिन्दू-राजाओं ने मुग़लों के तख़्त की रक्षा के लिए जैसी चेष्टाएँ की थीं—यदि कभी अङ्गरेज़ी सरकार की वह दशा हो जाय तो हमें विश्वास है कि उसे देशी नरेशों से वह सहायता न मिलेगी ! और इसका कारण है अङ्गरेज़ी सरकार का यह झूठा गर्व कि वह समझती है कि हम सिर्फ़ अपनी ही मुठमर्दी, शक्ति और योग्यता से भारत पर अधिकार रखते हैं। भारत के राजाओं तक के सहयोग की भी हमें ज़रूरत नहीं है।

यह बड़े ही दुख की बात है कि देशी नरेशों में अपनी शान-शौकत दिखाने और ऐश करने तथा थोथे ख़ुशामदियों पर विश्वास कर उन्हीं की सोहबत में रहने

की बुरी आदत पड़ गई है। बहुत कम ऐसे राजा हैं जो योग्य साथियों के बीच रहते हैं।

सबसे बड़ा शौक़ जो राजाओं को लगा है, वह विलायत-यात्रा का है। यह दिन पर दिन बढ़ता जाता है। इसमें तो कोई सन्देह ही नहीं है कि देशाटन करना सबसे बढ़ कर योग्यता सम्पादन और अनुभव बढ़ाने का उपाय है। शिक्षा और अनुभव के लिए यूरोप जाना बुरा नहीं है, परन्तु देखा गया है कि प्रायः अनुभव के स्थान पर मौज उड़ाना और बेअन्दाज़ प्रजा का धन फूँकना ही इन यात्राओं का उद्देश्य होता है। पिछले दिनों में जोधपुर-नरेश और पटियाला-नरेश विलायत गए हैं। जोधपुर-नरेश १८ लाख रुपया ख़र्च कर आए! डेढ़ लाख रुपए की तो एक मोटर ले आए हैं। दूसरे महाराज भी लगभग इतना रुपया ख़र्च कर आए और कुत्तों की एक पल्टन साथ ले आए हैं। यह भी मालूम हुआ कि श्रीमती महारानी साहबा जोधपुर, लन्दन के बाज़ारों में बेअन्दाज़ निकम्मी वस्तुएँ ख़रीदती थीं, जिनसे लन्दन वाले भी चकरा गए थे। पटियाला-महाराज अपने जवाहरात दिखा कर लोगों को हैरान करते थे!!

क्या इन तमाम आडम्बरों से यूरोप के लोगों पर शान गाँठी जा सकती है? जहाँ का प्रत्येक बच्चा यह जानता है कि अन्ततः ये अङ्गरेज़ी साम्राज्य के साधारण सेवक हैं और आज्ञाकारी हैं। अपनी तो हम कह सकते हैं कि यदि हम राजा होते तो हमें तो यूरोप के किसी आदमी को भी मुँह दिखाने का साहस न होता। जहाँ का भङ्गी भी हमारे यहाँ के राजा की अपेक्षा अधिक स्वच्छन्द और मानवीय अधिकारों से युक्त है!

इन निकम्मी और हास्यास्पद यात्राओं से इङ्गलैण्ड के वर्तमान युवराज की यात्राओं का मुक़ाबला करना चाहिए। पिछले दिनों जब वे भारत में आए थे तब भारत ने देखा था कि राजाओं की यात्राएँ कैसी होनी चाहिएँ। उनके उद्देश्य और उनके ढङ्ग कैसे होने चाहिएँ। कैसी विषम बात है कि अख़बारों में हमारे राजाओं के तो ख़र्च हुए रुपयों की गिनती छपती है और प्रिन्स ऑफ़ वेल्स की यात्रा के मीलों की गिनती छपती है। इङ्गलैण्ड की सम्पन्न प्रजा पढ़ती है कि उनके भविष्य राजा ने इतने हज़ार मील की यात्रा की और देश-देशान्तर के नर-नारियों ने उनके दर्शन किए, मिले, एक दूसरे के स्नेह का विनिमय हुआ। परन्तु हमारे देशी राज्यों के ग़रीब, दुखी प्रजागण पढ़ते हैं—'हमारे महाराज हमारी ग़रीब कमाई में से इतने लाख रुपए फूँक आए। अब बेगार, केमाली और टेक्सों की भरमार होगी।' क्या यह दुःख का विषय नहीं है कि राजागण दया और उदारता के नाते यह समझें कि उन्हें अपनी दीन-दुखी प्रजा के पसीने की गाढ़ी कमाई को ऐश-इशरत में खोने का कोई अधिकार ही नहीं है। तन्दुरुस्ती के लिए विलायत जाने की बात अत्यन्त हास्यजनक है। जहाँ सदा कोहरा, बदली और गीलापन रहे वहाँ पर्वतराज हिमालय की प्यारी गोद छोड़ कर जाना कैसी अनोखी बात है! जहाँ करोड़ों लोग जी रहे हैं, वहाँ राजा भी अवश्य जी सकते हैं!!

* * *

## मारवाड़ी-साहित्य

साहित्य मानव-जीवन के रीढ़ की हड्डी है। जिस देश और प्रान्त का साहित्य पुष्ट और उच्च होगा, उस देश का मानव-समाज भी उतना ही उच्च और पुष्ट होगा। साहित्य मनुष्य के जीवन में वह विकास उत्पन्न करता है, जो उसे साधारण प्राणी की हैसियत से ऊपर उठा कर मनुष्यत्व की चरम सीमा तक पहुँचा देता है। पृथ्वी के इतिहास में साहित्य का प्रभाव अमोघ है। साहित्य ने महाजातियाँ निर्माण की हैं, साहित्य ने महाजातियों का विध्वंस किया है। साहित्य ने मुर्दों को ज़िन्दा बनाया है, और साहित्य ज़िन्दों को मुर्दा बनाता है।

साहित्य की मूल-भित्ति है हृदय, और उसके विकास के प्रभाव का स्थल है मस्तिष्क। हृदय में आन्दोलन उत्पन्न करके मस्तिष्क की सूक्ष्म विचार-धाराओं को सञ्चालन करना साहित्य का कार्य है। यही तो मानव-जीवन का उत्कर्ष है—पशु और मनुष्य में यही तो अन्तर है। पशु साधारण शरीर की आवश्यकताओं का अनुभव करके जीवन की सभी चेष्टा करता है, परन्तु मनुष्य मस्तिष्क की विचार-धाराओं से आन्दोलित होकर जीवन की उन प्रक्रियाओं को भी करता है, जिनसे वास्तव में उसकी शरीर-सम्पत्ति का कोई वास्ता ही नहीं है। इसलिए किसी भी समाज या जाति का साहित्य देख कर हम सरलता

से इस बात का अनुमान लगा सकते हैं कि वास्तव में वह जाति मनुष्यत्व की योग्यता में क्या दर्जा रखती है। सच पूछा जाय तो साहित्य वास्तव में मनुष्यत्व की कसौटी है। और केवल कसौटी ही नहीं, वह जातियों के उत्थान और पतन का एक प्रबल कारण भी है। साहित्य जातियों को वीर बनाता है। साहित्य ही जातियों को क्रूर, नीच, कमीना, पापी, पतित बनाता है। इसलिए प्रत्येक जाति के विद्वानों के ऊपर इस बात का नैतिक भार है कि वह अपने साहित्य पर कठोर नियन्त्रण क़ायम रक्खें, उसे जीवन से भी उच्च, पवित्र एवं आदर्श बनाए रक्खें।

मारवाड़ का अब से १०० वर्ष पूर्व तक का साहित्य महाजातियों के सजने योग्य साहित्य है। अब से १०० वर्ष पूर्व तक मारवाड़ भारतवर्ष की सशक्त भुजा के स्थान पर था—वह मर्दों की पृथ्वी थी। वहाँ मर्द पैदा होते थे। उन मर्दों ने मुट्ठी भर की संख्या में साम्राज्यों और सम्राटों के तूफ़ानी हमलों का ऐसा सफल और वीरत्वपूर्ण मुक़ाबला किया था कि जिनकी गाथाएँ पृथ्वी की कोई भी जाति आदरपूर्वक गान कर सकती है। एकतन्त्र शासन की प्रबल चट्टानें वहाँ ७०० वर्षों तक टकराईं और अन्त में चूर-चूर हो गईं। यह उन दिनों की बात है, जब मारवाड़ में असली राजपूत जीवित थे। उन दिनों मृत्यु ही उनका व्यवसाय था। वही उनकी जीवन-क्रीड़ा और विलास था। उन दिनों चारण और भाट उनके दरबार में रहते थे। जब युद्ध-यात्रा में वे वीरों के आगे धौंसे की गर्जना और डङ्के की चोट की ताल पर गम्भीर और ओज-भरे स्वर में उन वीरों के पूर्वजों के कृत्य सुनाते थे, प्रत्येक जवान के आगे आकर उनके पिता-प्रपिता और रमणियों तक के उत्सर्ग के साखे गाते थे; तब प्रत्येक वीर का रक्त गरम होकर उसकी नसों में बहने लगता था। उत्कर्ष की हवस उनके मन में उठती थी। नसें फड़क उठती थीं और उनकी तलवार विकराल हो जाती थी। उन शस्त्रहीन बूढ़ों की वाणी में जो बल था, वह हज़ारों तलवारों, लाखों भालों और शस्त्रों से कहीं उत्तम था। वीरत्व की वह कुञ्जी थी। वीरत्व का वह मार्ग था। वीर उसी की डोरी पर आगे बढ़-बढ़ हाथ मारते थे, मरते थे, और अपने पीछे की सन्तानों को एक उदाहरण दे जाते थे। वे वृद्ध साहित्यिक अपनी आँखों देखे उस शौर्य की ऐसी कड़क कविता रचते थे जो जीवित मूर्ति के समान होती थी। उस कविता को वे शान्ति के दिनों में अपने ग़रीब झोपड़ों में बैठे अपने बच्चों को सिखाते थे। वही बच्चे बड़े होकर अपने पिता के स्थान पर आगे बढ़ कर राजपूत मात्र के कर्णधार बन कर, उनके आगे उस मृत्यु-पथ पर ताण्डव-नृत्य करते बढ़ते थे, जो उन्हें अमर कर देता था।

धौंसे की धमक और कड़खे की ताल पर रणरङ्ग की होली खेलने वाले वे वीर—जिनके लिए जीवन और मृत्यु खेल था—प्रकृत वीर, सहिष्णु, संयमी और स्वाभाविक योद्धा थे। वे दिल्ली के प्रबल प्रतापी मुग़ल-तख़्त के सम्मुख मित्र और शत्रु दोनों ही रूपों में अलौकिक बने रहे। जहाँ मुग़लों के इतिहास में सत्तावन के भाग्यहीन दिनों में मुग़ल-शाहज़ादों ने अङ्गरेज़ों के गोइन्दे बन कर शाही ख़ानदानों को मिट्टी में मिलवाया, जहाँ बङ्गाल के नवाबों का शानदार घराना घर के कुत्तों और गधों की नमकहरामी से नष्ट हुआ, वहाँ इन वीर-राजपूतों का गत १२ सौ वर्षों के भारतीय राजतन्त्र में नमकहरामी और विश्वासघात से रहित, प्रकृत वीरता का जो निर्मल जातीय चरित्र मिलता है, वह राजनीति के पण्डितों के लिए आश्चर्य का विषय है। यही मारवाड़ आज भी इस बात पर गर्व कर सकता है कि पर्दे में रहने वाली महिलाओं ने जातीय उत्कर्ष में अपना स्थान पृथ्वी भर में सर्वोत्तम बनाया था। जिनकी वीरता, त्याग, तेज और उत्सर्ग की गाथाएँ ऐसी भारी और अक्षय ऐतिहासिक वस्तु हैं, जिन पर किसी भी देश की स्त्री-जाति गर्व कर सकती है।

परन्तु वे मृत्यु के व्यवसायी अपने पीछे आज कैसी सन्तान छोड़ गए हैं, यह बात आँख वाले ही जान सकते हैं। निकट-भविष्य में जो क्रान्तिवाद की भयानक आँधी आ रही है, हमें भय है कि वह साम्राज्यवाद के साथ ही इस कलुषित राजवंश को विध्वंस करेगी। गौरव गँवा कर जीने की अपेक्षा इस तरह नष्ट होना तो बहुत सुन्दर बात है। परन्तु वह वीरता, जिसकी अमर-कथा अब भी भारत के भाग्यहीन सिर को ऊँचा करती है, क्या मूल तक नष्ट हो जायगी? ऐसा तो पृथ्वी-तल के इतिहास में हुआ ही नहीं। यूरोप की क्रान्तियों ने राजकुमारों को विध्वंस कर दिया। नेपोलियन बोनापार्ट के प्रतापी जनरलों के पोते आज पैरिस में बैरिस्टर बन गए हैं, महासमर के बादशाह और शाहज़ादे आज व्यापार कर रहे हैं;

परन्तु प्रश्न तो यह है कि क्या यूरोप का युद्ध-जीवन नष्ट हो गया? यूरोप की रक्त-पिपासा क्या थम गई? नहीं।

यह तो जातियों का स्वभाव है। सात्विक क्रोध प्रत्येक वीर पुरुष की भृकुटी में सजने योग्य वस्तु है। वेद में लिखा है—"मन्युरसि मन्युम्मयी धेहि" अर्थात्-'हे परमेश्वर आप साक्षात् क्रोध हैं—ज़रा सा क्रोध मुझे भी दीजिए।' यह क्रोध मनुष्य में तब तक बना ही रहेगा, जब तक कि वह सर्वथा मनुष्यत्व से पतित न हो जाय।

आज मारवाड़ के वे असंख्य ग़रीब-अमीर परिवार, जिन्होंने अपने इन नेताओं की अधीनता में पीढ़ियों तक रक्त की होली खेली थी, आज बम्बई, कलकत्ता, कराची और समस्त एशिया-खण्ड के छोटे-बड़े स्थानों में पेट की चिन्ता में बिखर गए हैं! धनपतियों ने वहाँ ऐश्वर्य के सामान जुटा लिए हैं, शेष भीख माँगते, ख़िदमतगुज़ारी करते और पापी पेट की ज्वाला बुझाते फिरते हैं! मारवाड़ के कुम्हार अपना शुद्ध व्यवसाय छोड़ कर १५-२० रु० में जूठे बर्तन माँजने की नौकरी करते फिरते हैं। मारवाड़ के बनियों के बेटे छोटी-छोटी मुनीमी, गुमाश्तगीरी करने को लम्बी-लम्बी यात्राएँ निरन्तर करते रहते हैं और जीवन भर स्त्री-बच्चों से दूर रहते हैं! बम्बई-कलकत्ते जैसे शहरों में इन सब लोगों को सूअर और कुत्तों के रहने योग्य मकान मिलते हैं और जानवर के समान कदन्न खाने को मिलता है। तिस पर गर्मी, सूज़ाक, क्षय, क्षीणता की बीमारी पल्ले पड़ती है। साल में १००-२०० रुपए कठिनाई से बचाते हैं, उसे लेकर देश जाते और दो महीने में उसे फूँक-फाँक कर हाथ हिलाते फिर वहीं भाग जाते हैं, मानो मातृ-भूमि उनके लिए तत्ता तवा है। वह मातृ-भूमि, जिसके लिए मारवाड़ के पूर्वजों ने सिर कटाए, स्त्रियों को जीते जलाया और जिसे त्यागना मृत्यु से बढ़ कर कष्टकर था! इस स्थल पर बीकानेर के महाराज रायसिंह-सम्बन्धी एक घटना हमें स्मरण आती है—एक बार बादशाह के आदेशानुसार उन्हें दक्षिण में युद्ध के लिए जाना पड़ा था। वहाँ जङ्गल में कहीं उन्हें फोग का पौदा दीख पड़ा। यह पौदा मारवाड़ में बहुत होता है, झट घोड़े से उतर पड़े और उससे लिपट कर रोने लगे। रोते-रोते आपने कहा :—

तू सैं देशी रूखड़ा, म्हैं परदेशी लोग।
म्हाँ ने अकबर तेड़ियाँ, तू क्यों आयो फोग॥

"प्यारे फोग! तू तो मेरे देश का पौधा है, यहाँ तो हम परदेशी हैं? मुझे तो अकबर की आज्ञा से लाचार यहाँ आना पड़ा है—तू यहाँ कैसे आया?" मातृ-भूमि की इस भक्ति का क्या मूल्य लगाया जाय? तभी तो प्राण देना उस काल के पुरुषों के लिए कठिन न था!

परन्तु ग़रीब मारवाड़ के असंख्य गृहस्थ कर भी क्या सकते हैं। देश छोड़ कर दूर-दूर नगरों में नारकीय जीवन व्यतीत करने को छोड़, उनके लिए चारा ही क्या है? जब उनके अधीश्वर, जिनके पूर्वजों ने प्राणों की शतरञ्ज खेली थी, आज वेश्याओं के घर शराब और पाप की घूँट पी रहे हैं। जब ग्रीष्म की प्रचण्ड दुपहरी में घोड़े की पीठ पर लोहा लेने वालों के वंशधर अपनी निरीह अधम प्रजा को लूओं में झुलसती छोड़ शिमले की ठण्ढी हवा के झोंके खाकर अध-नङ्गी मिसों के साथ थिरक-थिरक नाच कर जीवन धन्य कर रहे हैं—तब? उनकी प्रजा, जिसके उत्तरदायित्व का उन्हें ध्यान ही नहीं—परवा भी नहीं, यदि पतित और दुखी न बने तो क्या हो?

यह सब आदर्शों के नष्ट हो जाने का कारण है। आज ऐसे उच्च आदर्शों और प्रतिष्ठित गौरव से पतित होकर मारवाड़ी-जाति ऊपर से नीचे तक जो नष्ट हो रही है, उसका मूल कारण उसका साहित्य है! हम यहाँ पर मारवाड़ का कुछ वह साहित्य पेश करते हैं, जिसने मारवाड़ की इज़्ज़त को क़ायम रक्खा था।

प्रसिद्ध घटना है कि महाराणा प्रताप एक बार भूख से रोती हुई राजकुमारी को देख कर मर्माहत हो गए और बादशाह से सन्धि का प्रस्ताव किया। उसमें उन्होंने बादशाह को अपना अभिमानी शब्द 'तुर्क' न लिख कर, 'बादशाह' लिखा। इस पर अकबर ने बीकानेर-नरेश पृथ्वीराज से कहा कि अब तो प्रताप हमें बादशाह कहता है, और सन्धि-पत्र की चर्चा की। इस पर सन्देह प्रकट करके पृथ्वीराज ने महाराणा को इस विषय में पत्र लिखने की आज्ञा ले ली। पत्र में आपने दो दोहे लिखे, वे इस प्रकार हैं :—

पातल जो पतशाह, बोले मुख हूँ ता बपण।
मिहिर पछिम दिस माँह, ऊगे कासप राव उत॥

का

ग्राहकता स्वीकार करना

**सद्विचारों**

को आमन्त्रित करना है।

का

इष्ट-मित्रों में अथवा सखी-सहेलियों में

**प्रचार करना**

उन्हें जीवन दान करना है।

यदि आप इस के ग्राहक नहीं हैं तो आप इसे हमारा निम्नलिखित [illegible] । भारत [illegible] की [illegible] प्रतियों के पढ़ने वाले लाखों व्यक्ति मूर्ख नहीं हैं। 'चाँद' का प्रचार [illegible] भारत की समस्त पत्रिकाओं की संयुक्त-संख्या से कई गुना अधिक है — क्या यह [illegible] ग्राहकता का यथेष्ट प्रमाण नहीं है ?

चाँद

ही समस्त भारत में ऐसा

**प्रभावशाली**

पत्र समझा जाता है, जिसने जीवन के प्रथम दिवस से क्रान्ति की उपासना की है।

का

एक मात्र उद्देश्य सेवा, साधना और

**बलिदान**

की सजीव भावनाओं का प्रचार करना है।

पटकू मूँछा पाण, के पटकूँ निज तन करद ।
दीजे लिख दीवाण, इण दो महली बात इक ॥

अर्थात्—"आपके मुख से 'बादशाह' शब्द निकलना उतना ही असम्भव है, जितना सूर्य का पश्चिम में उगना। हे महाराणा ! कृपा कर लिख कर भेजो कि मैं मूँछों पर ताव दूँ या छाती कूटूँ ?" महाराणा का क्षण भर को निस्तेज हुआ शौर्य इतने ही से जाग्रत हो गया। उन्होंने लिख भेजा :—

तुरक कहासी मुख पतौ, इण तन सूँ इकलिङ्ग।
ऊगे जाँही ऊगसी, प्राची बीच पतङ्ग॥
खुसी हूँत पीथल कमध, पटको मूँछा पाण।
पछतण है जैते पतौ, कलमा सिर के वाण॥
साँग मूँड सहसी सको, समजस जहर सवाद।
भड़ पीथल जीतो भलाँ, बैण तुरक सूँ वाद॥

अर्थात्—"श्रीएकलिङ्ग (इष्टदेव) मेरे मुख से तो तुरक' शब्द ही कहलावेंगे। सूर्य जहाँ उदय होता है वहीं पूर्व में उगेगा। हे वीर राठौर ! जब तक प्रताप की तलवार यवनों के सिर पर मँडरा रही है, तब तक तुम खुशी से अपनी मूँछों को ताव दो। प्रताप शस्त्र का घाव खाएगा, पर शत्रु का यश न सुनेगा। पृथ्वीराज, तुर्क के विवाद में तुम्हारी जय हो!" कितना ज़बरदस्त वाक्य है !

प्रताप के विषय में एक चारण-कवि मारवाड़ की स्त्री-जाति को सन्देश देता है :—

माई एहा पूत जण, जेहा राण प्रताप।
अकबर सूतो औंध के, जाण सिराणें साँप॥

अर्थात्—"अरी माताओ ! ऐसा पूत जनो, जैसा प्रताप है। जिसके नाम से सम्राट् अकबर सोता हुआ चमक उठता है, मानो सिरहाने साँप आ गया हो।"

इस महावीर की मृत्यु पर एक कवि ने लिखा था :—

अस लेगो अण दाग, पाघ लेगो अण दागी।
गैरा आड़ा गवड़ाय, जिको बहतो धुर वामी॥
नव रोजे नह गयो, न गौ आतसाँ नवल्ली।
न गौ झरोखाँ हठे, जेठ दुनियाण दहल्ली॥
गहलौत-राण जीती गयो, दसण मूँद रसना डसी।
नीसास मूँक भरिया नयन, तो मृतशाह प्रताप सी॥

अर्थात्—"हे गहलोत राणा ! न तो तेरा घोड़ा दागा गया, न तेरी पगड़ी झुकी, तैने बाएँ कन्धे से राज्य के धुरे को वहन किया। न तू नौरोज़ में गया, न हरम में, न झरोखों के नीचे। तेरा सिक्का दुनिया में बैठ गया, तू विजयी हुआ। तभी तो तेरी मृत्यु का सम्बाद पाकर बादशाह ने आँसू टपकाए, दाँतों से जीभ काटी और सिसकारी भरी !!!"

अब एक गीत सुनिए, जो चारण द्वारिकादास का बनाया है। इस गीत में सेना का रमणी से रूपक बाँधा गया है। हम गीत का मर्म ही विस्तार-भय से यहाँ देते हैं :—

"सबल और सुघर सेना रूपी यह सहेली कैसी प्यारी है, जो वर को चाहती है। इसने चार रङ्गों की (जिरह-बख़्तर की) चोली पहन रक्खी है। महाराज अभयसिंह इस पर रीझ गए हैं। इसने छत्तीसों (शस्त्रों) से श्रृङ्गार किया है। टोप ही इस नायिका का घूँघट है, इस यवन-नायिका पर महाराज मुग्ध हैं। और इसके लोभ से (रण में) उसे कण-कण कर दिया है। पाखर ही नूपुर है, जिसे बजाती वह नृत्य करती है। सरबलन्द (अहमदाबाद का सूबेदार) की इस सङ्गिनी को ख़ूब ही छिन्न-भिन्न किया गया है। यह गजगामिनी सब कुछ लुटवा कर लौट रही है.........।"

* * *

मारवाड़ के ईश्वरदास जी मायल एक बार गायों की रक्षा करते हुए युद्ध में काम आए थे, उनकी वीरता का वर्णन एक कवि इस प्रकार करता है :—

माँटी पणो जिसो जाणता मोहिल,
जालम साथ बहताँ जड़ो।
डारण आण ऊभो देद-वत,
इशरीयो सरदाराँ अड़ो॥ १॥
ठाहर पण माँडो ठकराला,
हूँ आयो सुण बाहर हको।
मो ऊभा अतरी छै मालम,
सालम धन ले जाय न सको॥ २॥
मुजरो छै पारख मरदा रीं
बिखमी ऊत्त खत्र-वाट खिसेकी।

आवो खाग झटकाँ ईसर सुँ ।
दोय-दोय वट का देखो ॥ ३ ॥
धड़ लड़ियो-भिड़ियो खग धाराँ ।
चित्त हंस जाय विमाणाँ चढ़ियो ।
सारे साथ कियो मिल सुर जो,
पुरजो-पुरजो होय पड़ि के ॥ ४ ॥
पडियो पछाँ लिए धन पेलाँ ।
ऊभाँ थकाँ न दीदी एक ।
चव ती खुँरो धेनु घिर चाली ।
टूक-टूक ऊपर पग टेक ॥ ५ ॥

१—जैसा कि मोयलों के विषय में प्रसिद्ध है—ईश्वरदास वैसा ही योद्धा और रास्ता चलने वालों का सहायक है। यह देश का बेग जोरावर ईश्वरदास आ खड़ा हुआ है। हे सरदारो ! अब इससे लड़ो।

२—हे ठाकुरो, बाहर का हाँका सुन कर मैं आया हूँ। अब आप अपनी जगह पर खड़े रहो। मेरे खड़े रहते सालम की गायों को आप ले जा नहीं सकते।

३—आपको मुजरा ( प्रणाम ) करता हूँ। मर्दों की परीक्षा बड़ी टेढ़ी है। यदि राजपूती है तो आओ, ईश्वरदास की तलवार के झटके लो और दो-दो टुकड़े होते देखो।

४—रण में धड़ लड़ा और खड्ग-धारा से जुटा, मन और जीव विमान में जा चढ़े। सब संग ने कहा—ईश्वरदास टुकड़े-टुकड़े होकर गिरा और देवताओं में जा मिला।

५—वह पीछे गिरा, पहले गाएँ छीन लीं। एक भी नहीं जाने दी। वे उसके शरीर के टुकड़ों पर पैर रखतीं और खुरों को ख़ून में टपकाती थीं।

*　　　*　　　*

महाराणा साँगा और बाबर में जो युद्ध हुआ था, उसमें वीरमदेव साँगा की सहायता को गए थे। उस युद्ध में मेड़तिया रत्नसिंह और रायपाल मारे गए थे। उसका एक काव्य सुनिए :—

विहँसी विड़देत कमँध अतली बल,
लहो छत्तीसाँ भुजाँ बल लेव,
राजा रावल राण मुरड़ताँ,
रोयण हट किया वीरमदेव ॥ १ ॥

पत मेड़ तो समर पत साहाँ,
अरियाँ मुँह मोड़ताँ उखेद
वीरमदेव आवताँ वाँसे ।
उमरावाँ पावी उम्मेद ॥ २ ॥
द्राटक धर खाटक दूदावत ।
धड़च मुग़ल मार खमधार ।
दश शंसाँ नोशंस दुसङ्कल
वीस शंस हुवो तिणवार ॥ ३ ॥
जोधा हरी जोधरिण जूटो,
जवानाँ ऊबल तो जमजाल ।
पीले खाल हूत पालट ताँ,
राव राठौड़ थियो रिछपाल
खन रायमल वन्धवर है रिण,
समवड़ भूप दाख्यो ओ शाप ।
साँगो राण कुशल घर आवे,
योह वीर मदे तणा प्रताप ॥

१—जहाँ विरद धारण करने वाले अतुल्य राठौड़ों का विध्वंस हुआ, जहाँ छत्तीस राजवंश के भुजबल का गर्व खर्व किया गया—जहाँ राजा रावल और राणा पीछे हटे, वहाँ वीरमदेव ने शत्रुओं को रोका।

२—शादी के युद्ध में शत्रुओं का मद भञ्जन करने वाला मेड़ते का वीरमदेव है। उसके आते ही उमरावों को आशा बँध गई।

३—दूध का पुत्र वीरमदेव शत्रु का विजेता, भूमि का विजेता, शत्रु को मारने वाला, सीसोदिया तथा राठौड़ों बीस सईसा हुआ।

४—दूदावत रत्नसिंह और रामपाल दोनों खेत रहे। साँगा राणा कुशलता से घर आया। यह वीरमदेव का प्रताप है।

*　　　*　　　*

अकबर ने जब चित्तौर पर चढ़ाई की, तब महाराणा उदयसिंह तो गोगूँदा गाँव में थे, क़िले की रक्षा का भार राठौड़ जयमल मेड़तिया के ऊपर था। वही सेना का सेनापति था। अकबर की गोली खाकर वह मरा, तब चित्तौड़ फ़तह हुआ। इस सम्बन्ध का एक काव्य सुनिए :—

ओ राव जैमल चीमोड़ गत चल चाले।

हेड़ हूँ अरी दलन दूँ हाथै।
ताहरै कमल पग चढ़ै नह ताइयाँ,
माहरै कमल जे खराँ माथै॥ १॥
धड़क मत चत्रगढ़ जोधहर धीर पै।
गूँड गोरी दलाँ करूँ गज-गाह।
भुजारूँ मूक जुध कमल कमलाँ मिलै।
पछै तो कमल पग दिए पतसाह॥ २॥

१—राव जयमल कहते हैं—हे चित्तौड़! चलायमान् मत हो। मैं तुझे शत्रु के हाथ न दूँगा, उसे मार भगाऊँगा। जब तक मेरे कन्धे पर मस्तक है, शत्रु तुझ पर पैर न रख सकेंगे।

२—मैं जोधा का वंशज हूँ। तू दहले मत, मैं मुसलमानों की सेना का विध्वंस करूँगा। पहले मेरा मस्तक कट-कट कर महादेव की रुण्डमाल में मिलेगा, तब बादशाह तुझ पर पैर देगा।

* * *

सिंह के समान पराक्रमी जयमल सहस्रों योद्धाओं की इच्छा पूर्ण करके शत्रु को छका कर मरा। तब क़िला बादशाह के हाथों आया।

* * *

बादशाह औरङ्गज़ेब की आज्ञा से राठौड़ महाराज जसवन्तसिंह जी जब दक्षिण विजय करने चले तब चारण ने कहा था :—

दिलीनाथ अवरङ्ग करहूत बीड़ो दियौ,
विदारा वाजिया सुसुर वाजा।
दिखवणी मुहम सीलौ हुए दिवाकर।
रोस छायौ दिखण मुहक राजा।

"बादशाह ने महाराज को अपने हाथ से पान का बीड़ा देकर गाजे-बाजे से विदा किया। दक्षिण की मुहिम में सूरज भी शीतल हो जाता है* परन्तु महाराज (क्रोध से) और भी तप गए।"

* * *

अब हम मारवाड़ के वर्तमान काव्य और कवि-भावनाओं को पेश करते हैं, पाठक धैर्य से सुनें।

मारवाड़ की यह प्रसिद्ध कहावत है कि 'बड़ी बहू बड़े भाग, छोटो दूल्हो सदा सुहाग' अब इस बड़े भाग्य का एक रूपक भी सुनिए। एक छोटी सी पुस्तक किसी कालीराम नामक व्यक्ति की रचना है—नाम है "ख्याल छोटे कन्थ को।" इस पुस्तक को प्रकाशित करने का पुण्य जयपुर के त्रिपोलिया बाज़ार के बुकसेलर कन्हैयालाल ने कमाया है। इसका मूल्य दो आना है।

अब सुनिए पुस्तक में वर्णित कथा का हाल—स्त्री युवती है और पति बालक है। स्त्री को यौवन, अशिक्षा और सोहबत—सबने मिल कर कामान्ध कर दिया है। एक दिन उसने पतिराज को पकड़ लिया और कहा :—

भँवर जी ताबेदार थारी।
मनस्या पूरन करो हमारी।
मैं हूँ तावेदार तिहारी सुन सासु का जाया।
आवो नाहीं पास मेरे थाने किन सौकन भरमाया।
लाग्यो दाव आज मेरो इब करस्यूँ मन का चाया।
करस्यूँ मन का चाया, सदा रङ्ग माणस्याँ।
मेरी सेज सुरकिया चतुर थाने जानस्याँ।

"हे प्यारे! मैं तुम्हारी तावेदार हूँ। हमारी इच्छा पूर्ण करो। हे मेरी सास के पुत्र! सुनो तो! तुम मेरे पास भी नहीं फटकते। तुम्हें किस सौत ने बहकाया है? आज तो मेरा दाव लग ही गया है, अब तो मनचीती करूँगी। ज़रूर करूँगी। रँगरेलियाँ खेलूँगी। मेरी सेज पर.........तब तुम्हें चतुर समझूँगी।"

अब पति-श्रेष्ठ का उत्तर सुनिए :—

चाची देखे खड़ी म्हारी।
डुपटो छोड़ जाण दे री।
मुखड़ो खोल खड़ी आँगन में ज़रा नहीं सरमावे।
होय रही जोवन में अन्धी कोई नजर नहीं आवे।
धीरे बोल सुणै घर का तूँ मत ना देर लगावे।

"अरी चाची देख रही है, डुपट्टा छोड़, जाने दे। आँगन में मुँह खोले खड़ी है, तुझे शरम नहीं आती? ऐसी जोवन में अन्धी हो रही है कि कुछ भी नहीं दीखता। अरी धीरे बोल, घर के लोग सुन रहे हैं। जाने दे, मुझे देर हो रही है।"

धर्मपत्नी की तक़रीर सुनिए :—

* दक्षिणायन में सूर्य शीतल हो आता है।

चाची सुणों तुम्हारी म्हाला दो-दो दीपक जोवे ।
सज सिनगार सेज में पीव सङ्ग बाँहा घाल कर सोवे ।
जोबन बीत्यो जाय हमारो मन भीतर स्यूँ रोवे ।

... ... ... ...

रात्युँ तारा गिणू पिया जी म्हेल में ।

"सुनो जी, तुम्हारी चाची दो-दो दीए जलाती है, और शृङ्गार करके पति के सङ्ग.........। हमारा तो जोबन ही बीता जा रहा है और मेरा मन भीतर से रो रहा है। .........मैं रात भर तारे गिनती हुई पड़ी रहती हूँ।"

पति जी फ़र्माते हैं :—

पाके बिना आम सुण हाली चुसणे में नहीं आवे ।
चातुर मजा पका कर ले सुण मूरख तोड़ गँवावे ।
सारी कसर काड़ दूँगा तूँ क्यूँ इतनी घबरावे ।

... ... ... ...

लाय लग्या सुन कुआ खूदता है नहीं ।

"अरी बावली ! बिना पके आम थोड़े ही चूसा जाता है। चतुर लोग उसे पका कर खाते हैं और मूरख कच्चा ही तोड़ डालते हैं। घबरावे मत, सारी कसर निकाल दूँगा।......कहीं आग लगने पर तत्काल ही कुआँ थोड़े ही खोदा जाता है।"

पत्नी जी की दलील सुनिए :—

पाके आम पाल में दीयाँ या सोचो मन माँय ।
सोच बिना सङ्ग बालम तुम हो समझण के नाय ।
हो तैयार मरद सच मानो पड़ा नार की छाय ।

... ... ... ...

सङ्ग पोड़ पिया सेजा में कैसी भार हो ।

"अजी सोचो तो सही, बिना पाल में दिए कहीं आम पकता है ? तुममें कब समझ आवेगी। सच मानो, स्त्री की छाया पड़ते ही से मर्द तैयार होता है.........हे प्यारे ! सेज पर.........देखो कैसी बहार आती है।"

अस्तु, सब युक्तियाँ विफल हुईं। अभागिनी मदमाती को छोड़ कर बाल-बलम दूकान को भाग गए। अब पड़ोसिन आई। उससे बाल-पत्नि की बातचीत चली। ज़रा उसकी बानगी देखिए :—

कामदेव कोप्यो काया बिच दीनी आग लगाय।
फाटे बदन मरद बिन मेरो नैना नीर समाय ।

... ... ... ...

बिन खेवटियाँ अधबीच झूले नाव ज्यू ।

... ... ... ...

जोड़ी को कोई यार मिला दे, मैं समझाऊँ तोय ।

... ... ... ...

मैं तावेदार थारी जतन कोई कीजिए ।

"शरीर में कामदेव कुपित हो रहा है, उसने आग लगा दी है। मरद के बिना मेरा शरीर फटा जाता है। आँखों के आँसू तक जल गए। मैं बिना खेवट की नाव की तरह मँझधार में झूल रही हूँ। मेरी बात सुन, कोई बराबर की जोड़ी का यार मिला दे। चाहे जो भी यत्न कर—मैं तेरी ताबेदार होकर रहूँगी।"

पड़ोसिन की सिखावन सुनिए—तजुर्बे की कही है :—

जरा धीरज राखो होसी हुसियार थारो बालमो ।
प्यारी समझ बूर का लाडू खाकर तू पिसतावे ।
जोबन गयाँ यार छिटकावै ना कोई उमर निभावे ।
...............मैं देस्यूँ समझाय थारे पीव कूँ ।
कूँतण सी काया है तेरी रूप दियो करतार ।
बड़े घराँ में जन्म तुम्हारो लीज्यो आप विचार ॥
पर पुरुपा ने अदब दिखावै ओछे कुल की नार ।

... ... ... ...

यारी करे खुवारी प्यारी सत जायाँ पत जाय ।
लाख रुपए के माणसी मा कीमत घट जाय ।

"थोड़ा धीरज धर, तेरा पति भी होशियार हो जायगा। समझ कर देख, बूर का लड्डू खाकर पछतावेगी। जोबन बीतने पर यार भाग जाता है, उम्र कोई नहीं निभाता।......... मैं तेरे पति को समझा दूँगी। कुन्दन के समान तेरी काया है—कैसा रूप विधाता ने दिया है। फिर बड़े घर में जन्म दिया, इस बात को तो सोच ? पर-पुरुष को ओछे कुल की स्त्रियाँ शरीर दिखाती हैं।............यारी में ख्वारी होती है, सत हारने से पत जाती है। और लाख रुपए की मनुष्य की क़ीमत उतर जाती है।"

बहूरानी फ़र्माती हैं :—

जोबन दिन घालै बालम नादान सङ्ग सोवे नहीं ।
बालम के व्यापो नहीं सुन ले कामदेव तन माँय ।
कैसे समझायो समझे... ... ...।

गोट जीमवा चाली

एडी म्हारी ऊजरी जी कई पन्नो मटवा सूँट । ऐसी नो चालूँ घूमती जी कई रँडुआ छाती कूट ।

गूजरी गजरा मँगवा दो, नेवरी तोड़ा घड़वा दो, अरज करूँ । सिरदार भँवर म्हाने मोटर मँगवा दो ।

जोबन बीत्यो जाय म्हारो ज्यों दरखत की छाँय।
तू कहनो मेरो मान जहर घिस खा मरूँ।

... ... ... ...

मैं बूढी हो जास्यूँ जद मेरो परण्यों होसी मुठ्यार।
पीछे नहीं सेज मैं सुनले सङ्ग सोवण की भार।
यूँही जोबन जाय म्हारो जीतब है धरकार।

... ... ... ...

ऐसो बिरछ कोई न देख्यों जिसके हवा न लागे।
डाही गई तोवी तू नित सोवे खसम के सागे।
सार काम बणावै तेरो मन भीतर स्यूँ जागे।
मन भीतर स्यूँ जाणें झूठा ज्ञान दे।
तू ल्या मद छकियो छैल पक्या फल खान दे।

"जोबन उमड़ रहा है—उस नादान के सङ्ग......। उसके तो अङ्ग में कामदेव जमा ही नहीं। समझाए से समझेगा क्या? मेरा जोबन दरख़्त की छाँह के समान बीता जाता है। तू मेरा कहा कर, नहीं मैं विष खा लूँगी। जब मैं बूढ़ी हो जाऊँगी, तब मेरा ख़सम जवान होगा, तब सेजों पर······क्या स्वाद मिलेगा? मेरा जोबन तो यों ही गया—मेरे जीवन को धिक्कार है। अरी! ऐसा कौन सा वृक्ष है जिसे हवा न लगी हो? तू भी तो बूढ़ी हो गई, पर नित्य ख़सम के साथ......सब काम कराती है। तेरे मन में भी तो हूक उठती है। सब कुछ जानती है। मुझे क्यों झूठा ज्ञान देती है? तू तो एक छैल-छबीला ला दे और पका फल खाने दे।"

खूसट का जवाब सुनिए :—

इश्क रोग और खाँसी मद ये छिपता नहीं कोय।
सासु सुणें तुम्हारी निकमो मिले उलझो मोय।
... ... ... ...पड़ूँ ना बीच में।
जाण-बूझ कुण भाटो पटके कीच में।

"इश्क़, खाँसी और नशा छिपाए नहीं छिपता। तुम्हारी सास सुनेगी तो व्यर्थ में मुझे उलाहना मिलेगा। मैं बीच में नहीं पड़ती। जान-बूझ कर कौन कीच में पत्थर मारे!"

बहू जी ने तीर मारा :—

दावण जरद दुरगोटे को लम्बी बीच लगाऊँ।
कासी जी को सुरख ओढ़णो ताजा भाण उढाऊँ॥

... ... ... ...

कोई ल्या मद छकियो मिला सेज रँग मानस्यूँ।

"पीला लँहगा, दुहरा गोटा लगा कर और गोखरू टाँक कर तुझे दूँगी। और लाल बनारसी ओढ़ना मँगा कर उढ़ाऊँगी। तू किसी छबीले छैल को लाकर.........!"

कुटनी ने जवाब दिया :—

तेरी खातर छैल भँवर मैं घराँ बुलाय।
सायर सुघड़ बुद्धि को सागर देख खुशी हो जाय।
चौवारा में बात करो मैं दूँगी पिलँग बिछाय।

... ... ... ...

मैं दे पैरो देस्यूँ बैठी घर के बारणे।

"अच्छा तेरी ख़ातिर मुझे मञ्ज़ूर है। मैं ऐसे छैल को अपने घर बुला रक्खूँगी जो कवि, सुघड़ और बुद्धिमान् हो, देखने ही ख़ुश हो जायगी। चौवारे में मैं पलँग बिछा दूँगी और घर की दहलीज़ पर बैठ कर पहरा दूँगी।"

बहू कहती है :—

पिङ्गल कोक पढ्यो मद छकियो उत्तम कुल को होय।
बीस-तीस के बीच अवस्था रेवे लुगाई दोय।
करस्यूँ प्रीति डरूँ नहीं प्यारी होनी होय सो होय।
... ... ...किसी से ना डरूँ।
मैं मूरख नर की सेज भूल पग न धरूँ।

"काव्य और कोकशास्त्र का ज्ञाता उत्तम कुल का हो, बीस-तीस के बीच उम्र हो, दूसरी लुगाइयाँ......। उससे प्रीति करूँगी, किसी से डरूँगी नहीं। पर मैं मूर्ख पुरुष की सेज पर भूल कर भी पैर नहीं रखने की।"

खूसट कहती है :—

ऐसो सायर एक नर घर में मेरे आवे।
चौदह वियानिधान नहीं पर तिरिया सूँ बतरावे।
ज्ञानवान धनवान अकलवर ना वह इश्क कमावे।

... ... ... ...

तेरी उसकी एक सरीसी शान है।

"ऐसा ही एक पट्ठा मेरे यहाँ आया करता है। वह चौदह विद्या का ज्ञाता है। पर-स्त्रियों पर आँख भी नहीं उठाता—ज्ञानी, धनी, बुद्धिमान् है—वह इश्क़ के फन्दे में भी नहीं फँसा है—तेरी उसकी एक सी रास है।"

मदमाती स्त्री की भयानक स्त्री-बुद्धि देखिए :—

या लेजा पोसाख हमारी जा उस दोसत पास।
मेरो नाम भूल उस आगे मत देई परकास।
बूझे तो कह देइ बिकाऊ या पोसाख।
या देखो पोसाख गरज हो लेण की।
है कँवराणी के मन में बिलकुल देण की।

"अच्छा मेरा यह घाघरा उस यार के पास लेजा। पर मेरा नाम भूल कर भी ज़ाहिर न करना। पूँछे तो कह देना यह घाघरा बिकाऊ है। लेने की ग़रज़ हो तो देख लो। कँवरानी ने दिल में इसे दे डालने की ठान ली है।"

घाघरा देख कर कोकशास्त्र के ज्ञाता छैल जी फ़र्माते हैं :—

पोसाख जनानी यह मस्तानी है किस नार की।
या पोसाख पहरने वाली नहीं सहर में नार।
सोला आँगल नेफो जिसमें नाड़ो जालीदार।

... ... ... ...

......है किसको दामण नाँव बता उस नार को।

"यह घाघरा किस मस्तानी का है। इसे पहनने वाली स्त्री तो शहर में है नहीं। जिसमें सोलह अङ्गुल का नेफ़ा है.........उस स्त्री का नाम तो बता, जिसका यह दामन है।"

कुटनी कहती है :—

पोसाख बिकाऊ ताजा नहीं बारात किसी ने देख स्यो।
कहना नहिं बात किस आगे सुणिए आप हुजूर।
बीकानेर स्यूँ आई सुन्दरी यौवन में भरपूर।
नाजुक बदन चम्पक बदनी मुख पर बरसे नूर।
......या पहरन वाली छोटे कन्थ की नार है।
मरे घर पदमणी बैठी मतना देर लगावे।

... ... ... ...

माल अजूबा चालो मुफ्त दिरादूँ।

"अजी हुज़ूर! यह पोशाक बिलकुल अछूती है। और बिकाऊ है। किसी से कहने की बात नहीं है। यह मदमाती सुन्दरी बीकानेर से आई है .........यह छोटे कन्थ की स्त्री है। चलो अब देर मत करो, यह मेरे घर बैठी है—चलो मिला दूँ। और यह अनोखा, अछूता माल मुफ़्त दिलवा दूँ।"

इसके आगे का वर्णन न करना ही उचित है। पुस्तक के भयानक विषैले प्रभाव को बुद्धिमान् उपरोक्त उद्धरणों से समझ लेंगे। पुस्तक-लेखक मर्मज्ञ और अनुभवी है—उसकी क़लम में प्रवाह है—यह मानना पड़ेगा, पर यह प्रवाह कैसे उसकी लेखनी ने प्राप्त किया है? क्या थोथी कल्पना से? लेखक की यह हैसियत नहीं कि नसों को क्षुभित करने वाला भाव-प्रवाह कल्पना की उड़ान पर बहा सके। भाव और भाषा का ऐसा प्रबल प्रवाह और बल एक ऐसे भयानक सत्य-रहस्य को प्रकट करता है, जिसे सुन-पढ़ कर उस समाज के प्रत्येक व्यक्ति को काँप जाना चाहिए, जिस समाज में यह पुस्तक अनपढ़ स्त्रियाँ और युवक नित्य पढ़ते हैं, और लाखों की संख्या में इन नाशक और ग़ारतहीन जीवनों को उत्पन्न करते हैं।

अब इससे भी अधिक भयानक—कमीनी और घिनौनी एक पुस्तक का परिचय लीजिए। इसका नाम है "काकी जेठूत का ख्याल"। प्रकाशक जयपुर का वही कन्हैयालाल बुकसेलर है। पुस्तक में काकी (चाची) और जेठ के पुत्र (भतीजे) के पाप की अपवित्र और कानों को असह्य कथा है। पुस्तक का प्रारम्भ इस प्रकार से है—

थारी लटक चाल पर वारी जी मारा साँमरिया जेठूत।

"मेरे सलोने भतीजे! तेरी बाँकी चाल पर मैं लोट-पोट हूँ।"

भतीजा—

काकी बड़िया और भौजाई माय बराबर लागे।
तिरछा नैन चलावो थाँ तो देख्याँ काया जागे।

"काकी और भौजाई माता के समान होती हैं, पर तुम तो ऐसी तिरछी नज़र फेंकती हो कि देखते ही उत्तेजना हो जाती है।"

काकी—

थाँकी काया जागे तो म्हें हाजर ऊभी आय।
और साख सब झूठा जाणो दूध पावे सो ही माय।
लाज शरम सब छोड़ केस मारी तन की तपत बुझाय!

"अजी, तुम्हें उत्तेजना होती है तो मैं भी तो हाज़िर

खड़ी हूँ। और माँ तो वही है जो दूध पिलाती है। बाकी रिश्ते झूठे हैं। हया, लिहाज़ छोड़ कर मेरे तन की तपन बुझाओ।"

भतीजा—

तन की तपत बुझाऊँ कैसे सुण काकी मेरी बात।
ऐसा काम किया सुँ मारे परथम लाजे जात।
जीव धड़धड़िया ग्योस मारो थर-थर काँपै गात।

"तन की तपन कैसे बुझाऊँ काकी जी! ऐसे काम करते पहले-पहल बड़ी ही शर्म मालूम देती है। दिल धड़कता है और शरीर काँपता है।"

काकी—

हाथ उठाव धरो छतियाँ पर मुख सूँ काटो गाल।
पाँव पकड़ ले चलूँ म्हारा भँवर पिलँग पर चाल।
कारज सारौं जीव कास थे खावो मोकला माल।

"हाथ उठा कर·········पर धरो, मुख से·········काटो। मेरे छैल चल, पलँग पर तो चल, तुझे पाँव पकड़ कर ले जाऊँगी। मेरी मनचीती कर दे, फिर ख़ूब माल खिलाऊँगी।"

भतीजा—

माल खवाया मोकलास थे कही काकी किण बात।
कितना यार किया थाँ काकी ओजु बुझी नहीं खाज।

"माल खिलाने की एक ही कही काकी जी! तुमने कितने ही तो यार किए, पर तुम्हारी·········नहीं मिटी!"

काकी—

म्हारी खाज बुझा जेठूता जरा सरम नहीं राखी।
और किसी सूँ प्रीत होवे तो परमेश्वर साखी।
तू छैलो जेठूत कहीजे मैं नाजुकड़ी काकी।

"मेरी·········बुझाने की बात कहते भतीजे जी तुम्हें लाज नहीं लगी। जो मैंने और किसी से प्रीति की हो तो बस ईश्वर ही साक्षी है। बस, तू छैल भतीजा और मैं नज़ाकत की पुतली काकी।"

भतीजा—

चौकस होसी चौवटे सरे आप होवो बदनाम।
दादा जी के मालम पड़सी म्हासूँ छूटसी गाम।

"काकी! फ़जीता ज़रूर हो जायगा, दादा को मालूम पड़ गया तो मुझे गाँव छोड़ कर भागना पड़ेगा।"

काकी—

थासूँ गाम छड़ावन वारा नहीं शहर में कोय।
रात पड्याँ सेजाँ के माँही लिपट रहीजो सोय।
काको थारो जन्म राँडियो बात कहूँ थाँ आगे।
बारा बरस परण्या ने होगए वा सूँ खाज नहीं भागे।

"तुमसे गाँव छुड़ाने वाला शहर में कौन है? बस रात होते ही पलँग पर आकर············तेरा काका तो जन्म का हींजड़ा है—लो तुम्हारे सामने बात ही खोल दूँ। बारह बरस व्याह को हो गए, उससे·········नहीं मिटती।"

भतीजा—

प्रीति करो तो सुनो काकी जी इतनो करो करार।
करना तो डरना नहीं सर है खाँडा की धार।
साँच कहो काकी जी थारे नहीं पेट में पाप।
लोग आय भरमासी थाने बदल जाओला आप।

"सुनो काकी जी, इस बात का वचन दो कि प्रीति करो तो फिरना नहीं, करना तो डरना नहीं। इस काम में सिर तलवार की धार पर रहता है। सच कहो—तुम्हारे पेट में पाप तो नहीं है। लोग तुम्हें बहकावेंगे, तुम बदल तो न जाओगी?"

काकी—

म्हें तो नहीं जेठूता बदलूँ म्हारी है एक बात।
थाँ के म्हाँ के बीच रामजी धरूँ हाथ पर हाथ।
परण्या ने तो लात मार दूँ मैं तिरिया की जात।

··· ··· ··· ···

मुख पर बरसे नूर सवाया सजूँ फेर सिणगार।
अत्तर अङ्ग लगाय केस मैं कीनी सेज तैयार।
मैं हूँ थाँ की खीस थे पुरब जन्म भरथार।

"भतीजे! मेरी बात पत्थर की लकीर है—बदलेगी नहीं। मेरे तेरे बीच भगवान् हैं। मैं हाथ पर हाथ मारती हूँ। ख़सम को तो मैं लात मार देती हूँ—मैं तिरिया की जात हूँ। मेरे मुख पर नूर बरस रहा है। फिर मैं नए सिरे से सिङ्गार करूँगी। अङ्गों में इतर लगा कर

सेज तैयार करूँगी। तू मेरे पूर्व-जन्म का भरतार है और मैं तेरी स्त्री हूँ।"

लेखक कितना बेहया है—यह पाठक समझ गए होंगे। पर वह कितनी नीची और कमीनी भाषा आगे लिखता है—हम अत्यन्त दुःख से उसका नमूना आगे देते हैं। पुस्तक का कथानक ही काफ़ी पापपूर्ण और गन्दा है। पर लेखक की शैली के सामने वह कुछ नहीं। सुनिए, काकी कहती है :—

धीरे रँग माणों कोमल जीव है जेठूता म्हारो।
रँग तो माणया सेजा मायने सङ्का मत राखो।
एक अरज जेठूता थासूँ सुण सुगणी के पीव।
धीरे-धीरे माणजो सरे नाजुक मारो जीव।
मचका मारे मत कमर लचकावती।
बेदरदी थाँने जरा दया नहीं आवती।
काचू बाँदू कटकटीस ने छतियाँ बनी अनार।
सेजा माँणों सायबाँस मारे भर जोबन की बहार।

इन पंक्तियों को स्पष्ट न करना ही उचित है। सुयोग्य भतीजे के कुकर्म का फल आया—उसे देखकर आप फ़र्माते हैं :—

प्रीत छिपाई न छिपेस थारो ऊँचो आयो पेट।
ऊँचो आयो पेट के सेजाँ सोवसी।
थारी कमर तणों बन्देज कटीलो होवसी।
थारी छतियाँ ढीली होय के मेलाँ वेवसी।
भर जोबन की बहार फेर नहीं रेवसी।

"प्रीति छिपी न रही। तुम्हारा पेट तो ऊँचा बढ़ आया। अब कैसे सोओगी। तुम्हारी कमर तन गई, बन्द ढीला हो जायगा। तुम्हारी......ढीली होकर लटक जाएँगी। जोबन की यह बहार फिर न रहेगी।"

काकी—

तुरत फुरत माजूफल दावूँ दूणोरे बन्देज।
काठो होवे राम त्योस मारो सुई सरीको बेज।
... ... ... ...
मन में होय निसङ्क भँवर रँग माणजो।

"फ़ौरन माजूफल का प्रयोग कर लूँगी, दूना...... होगा। सुई के समान......कठिन......फिर निश्चिन्त होकर......करना।"

इसके बाद पीहर जाकर प्रसव की तैयारी होती है। मारवाड़ में प्रथम प्रसव पीहर में करने की चाल है। वहाँ भतीजे बिना इस नायिका को चैन नहीं आता और वह दाई से सब भेद बताती है। वह अतिशय नग्नभाषा में प्रसव के बाद अपने गुप्ताङ्गों के शिथिल होने पर खेद और भतीजे की विरक्तता का भय सा प्रकट करती है।

कमीनी दाई के वाक्य भी सुनने योग्य हैं :—

टाबर हुवो सवायो आसी सेजाँ माहिं सवाद।
... ... ... ...
टाबर हुयाँ बाद देवेलाँ माजूफल को पाटो।
फायो भर दारू को दावूँ गाव मिलेगो थाँका।
काठो होवे रामत्योस जाणे अमर सुई को नाको।

"अरी, बच्चा होने पर तो सवाया स्वाद आता है। घबरावे मत, बालक होने के बाद माजूफल का पाटा चढ़ा दूँगी। और शराब का फ़ाया धर दूँगी। तुरत घाव भर जायगा, और.........सुई के नाके के समान......।"

अब इससे भी अधिक अश्लील और फूहड़ भाषण दाई और कुलटा काकी का पढ़िए। अभी सौर समाप्त भी नहीं हुआ कि—

काकी—

दाई बुलावो जेठूत ने पड़दा के माँही।
वा बिन घड़ी न सुहावे मारो लहर-लहर जिव जाय।

"अरी दाई! ज़रा भतीजे को भीतर बुला दे। उसके बिना घड़ी भर नहीं सुहाता—मेरे मन में हिलोरें उठती हैं।"

दाई—

जणती बगत काढ़ात तुँतो सोवा तणीं तलाक।
वे दिन आज भूलगी नाचण जरा सबूरी राक।

"अरी नटनी! जनते समय तो तैंने ऐसा काम न करने की क़समें खाई थीं। वह इतनी जल्दी भूल गई? ज़रा तो सब्र कर।"

कुलटा—

किस विध रहे सबूरी दाई जोवन फोड़ा घाले।
सुता बिना सहेज में मारे चसक पेट में चाले॥

"अरी सब्र कैसे हो? जोवन क्या टिकने देता है। .........बिना पेट में चसक उठ रही है।"

दाई—

चाले चसक पेट में नायण ले अजमाँ की धूणी।
काचो घाव मिल्यो बिन प्यारी खाज चालसी दूणी॥

"अरी तो नटनी! अजवायन की धूनी ले ले। कच्चा घाव बिना मिले..............।"

कुलटा—

दूणी खाज हमारे चाले नहीं मुश्किल है थाँने।
सोना तणों बाँकडो देऊँ यार बुलादे छाणे॥

"मेरे......चलेगी तो तुझे क्या दुखेगा। चुपके से यार को बुला दे, तुझे सोने का बाँक दूँगी।"

दाई—

छाने प्रीत छिपे नहीं नायण आखर होय फजीत।
बड़ा घरों में आणों-जाणों मारी जाय परतीत॥

"अरी वेश्या! ऐसी बातें क्या छिपी रहती हैं? अन्त में फ़ज़ीता होता है—मेरा बड़े घरों में आना-जाना है, विश्वास उठ जायगा।"

अन्त में सौरि-गृह में भतीजे साहब पधारते हैं। चाची का प्रस्ताव सुन कर आप क्या सुभाषण करते हैं—पाठक, मन की घृणा रोक कर वह भी सुन लीजिए!

भतीजा—

जेजन जाणों सुन्दरी स मारो सेज रमणरो चाव।
टपक-टपक टोपी पड़ेस थारे अजुँ मिल्यो नहिं घाव॥

"सुन्दरी!.........का चाव तो मेरे भी मन में है। परन्तु तुम्हारा घाव तो पुरा ही नहीं, रक्त की बूँदें......।"

कुलटा—

घाव मिल्यो हे सायवाँ स माने अणछेड़ी परमाण।
मन में मती अँदेशो राखो निसङ्क सेज रँग माण॥

"अरे साहब! घाव तो अछूती के समान हो गया है, मन में सन्देह मत करो—बेखटके.........।"

यह घृणित दृश्य यहीं से दूर होना ठीक है। इस पुस्तक का जो संस्करण हमारे सम्मुख है, वह २० हज़ार!! की संख्या में छपा है और आमतौर से इस पुस्तक का मारवाड़ी युवक-युवतियों में प्रचार है। हमने इस पुस्तक को बड़े चाव से गाते और चार दोस्तों को पढ़ कर सुनाते मारवाड़ी-युवकों को देखा है। पुस्तक के लेखक और प्रकाशक को इस गुनाह की क़ानूनन् और समाज द्वारा भी जो सज़ा मिलनी चाहिए, उस पर अभी विचार न करके, हम प्रथम की भाँति फिर इस तथ्य पर पहुँचते हैं कि यह गन्दी पुस्तक केवल कल्पना नहीं है। हम अगले नोट में बतलाएँगे कि ये गृह-व्यभिचार वास्तव में ऐसे ही अश्लील रूप में अधिकांश मारवाड़ी-परिवारों में अपरिमित संख्या में फैले हुए हैं और वहीं इसके कारणों पर भी प्रकाश डाला जायगा, अस्तु—

अब एक और पुस्तक की चर्चा सुनिए—यह भी जयपुर के एक बुकसेलर ने प्रकाशित की है, उसका नाम है ईश्वरलाल बुकसेलर। यह भी निरपोलिया बाज़ार में है। पुस्तक का नाम है "दो गोरी का बालमा"। शायद सभ्य-जगत् तिरस्कार और क्रोधपूर्वक यह सुनेगा कि इस शिक्षा और पुनरुत्थान के युग में भी मारवाड़ के धनी-मानी और प्रसिद्ध व्यक्ति तक अनेक स्त्रियों को एक-साथ ब्याहते हैं। राजा लोग तो अनेक रानियाँ बिना लज्जित हुए रखते ही हैं। सर्व-साधारण में भी ऐसे लोगों की कमी नहीं! भारत के प्रख्यात धनी-मानी इन्दौर के एक सेठ ने पिछले दिनों ही एक पत्नी के रहते दूसरा विवाह किया था। इसलिए लेखक को लिखने का यह मसाला भी मिल गया। पाठक, इस ग्रन्थ-रत्न का भी मुलाहज़ा करके अपनी आँखें धन्य कीजिए!

एक पुरुष-पुङ्गव दो स्त्रियाँ ब्याह लाए हैं। वे अपने सुखमय जीवन का इस प्रकार वर्णन करते हैं:—

छैल छबीलो बालमा स दो गोरी का भरतार।
परणी लायो कामणी स मैं घणाँ रूप की नार।
ढोल्याँ ऊपर पौढ़ता स मैं दो गोरी के लार॥
एक तो पहले कामणीस मैं दूजी परण कर ल्याया।
नई नार के वास्ते मैं घणी लुटाई माया।
लाया चञ्चल कामणीस मैं साहूकार का जाया॥
पैली की तो दमड़ीस या दूजी चातुरङ्ग नार।
दिल में बसी खुशी है म्हारे देख-देख दीदार।
गादी तकिए सोवतास मैं खूब उड़ाऊँ बहार॥
एक तो फुलका पोवतीस रे दूजी करे पकवान।
हाजर तो एक रहे दूसरी थार परोसे आन।
बैठी गोद जिमावतीस वो तिरिया चतुर सुजान॥

तरह-तरह का भोजन लावे दूजी जल की झारी।
पहली खूब करे मनवाराँ दूजी लागे प्यारी।
एक तो पङ्खा ढोरती दूजी देवे पान-सुपारी॥
एक तो सेज बिछावती स वा दूजी दीपक जोवे।
खूब करे सिणगार सेज में अधर पलँग पर सोवे।
सूरत गोरी देखनेस रे मारूँ का मन मोवे॥
आजू-बाजू खड़ी कामनी रहे सेज के माईं।
मौज करूँ रङ्ग ढोल्याँ ऊपर सोच-फिकर ले नाईं।
टैल बन्दगी खूब करे है भला घराँ की जाई॥
दोनों तिरिया देखने स म्हारो हरखे हिया अपार।
खुशी बहुत है दिल के माँही सामल जो नर-नार।
ढोल्याँ ऊपर पौढ़तास मैं दो गोरी के लार।

* * *

यह अभागा पुरुष-पशु कितनी मोहक और उत्तेजक भाषा में मनुष्य के मन को विचलित करने के लिए दो स्त्रियों के सुख को वर्णन करता है। पाठक समझ सकते हैं कि युवकों का मन इन्हीं पंक्तियों से कितना चलायमान हो सकता है और स्त्रियाँ अपने जन्मसिद्ध आत्म-तेज और आत्माधिकार के प्रति कितनी कच्ची बन सकती हैं। इसके बाद इस लेखक ने दोनों स्त्रियों की कलह सिर्फ़ पति के सङ्ग .........करने के लिए फूहड़ भाषा में दिखा कर पृष्ठ समाप्त किए हैं।

एक ऐसी ही पुस्तक "दस मासियाँ" नामक जयपुर के बुकसेलर ईसरलाल ने छपाई है। जिसमें एक भले घर की बहू, जिसका पति छोटी उम्र का है, पानी भरने जाती है और किसी यार को पकड़ कर दर्द के बहाने वैद्य बना कर बुलाती है। ननद सब भेद जान कर भी दोनों के व्यभिचार का प्रबन्ध कर देती है।

पाठकों ने बहुधा प्रतिष्ठित घरों की मारवाड़ी-महिलाओं को सरे-बाज़ार आम रास्ते पर गाली या सीठने गाते देखा होगा। वे कैसी-कैसी गालियाँ गाती हैं, दो-चार नमूने सुनिए। ये गालियाँ ब्याह-शादियों के अवसर पर या समधी-समधिन आदि के मिलने पर गाई जाती हैं :—

नाथूराम जी वाली लाड़ली थारे टेक्यो छै।
थाने ले गयो धोरा माय सगी जी थारे टेक्यो छै।
सेजा में लकड़ो छै।

धोरो हो गयो साँकड़ो ये थारे टेक्यो छै।
थाने ले गयो क्यारा माय सगी थारे टेक्यो छै।
सेज़ा में लकड़ो टेक्यो छै।

क्यारा-क्यारा लाल गए थारे टेक्या छै।
थाने ले गया झरोखा माय सगी थारे टेक्यो छै।
सेजा में सगी थारे टेक्यो छै।

अजब झरोखा गिर पड्यो ये थारे टेक्यो छै।
थारे ख्याल रयो कड़माय सगी थारे टेक्यो छै।
सेजा में लकड़ो टेक्यो छै।

* * *

'पीतम' सङ्ग सेजाँ खेलो।
लाज सरम सब ऊँची मेलो, नाथूराम जी वाली है।
नखराली तू छन्द गाली में छैली।

* * *

गाल कचौरी ऊपर भोरी मुख में बीड़ा दे लो।
मिस्सी काली होटा लाली, हिचकी आवो थे चूँस लो।
नाजुक छाती जोबन मानो घूमत हाथी अलबेला।
आज महलाँ करस्याँ सहला।

* * *

लाड़ली महलाँ मौज उड़ावे छै।
ओहो रे अजब प्यारी हुस्न लुटावे छै।
चन्द्र वदन सो मुखड़ो है, बिजली को सो टुकड़ो है।
काणों तो घूघट काड़े......।
झरोका में झोला देकर सेना में समझावे।

* * *

थाने यार बुलावे छै।
भौंगड़ली घुटवावे छै।
भर-भर प्याला पावे छै।
फूलाँ सेज बिछावे छै।
... ... ...
अङ्ग के लिपटी आवे छै।
ऊँची टाँग उठाके......
आसन अलग जमावे छै।
... ... ...
सिसकारी कर कर कर......

नायण निचलो हो गई छै ।
मूडों ढाक कर सो गई छै ।

*　　*　　*

कै तो नायण नीचे आओ ।
नहीं तो यार ने महल बुलावो......
जोबन गयो कोई ना आसी ।
मोती सो पानी ढर जासी ।
फिर नायणी मन में पछतासी ।

...　...　...

भाँगड़ली रँग बूँटी छाणो ।
पिलँग पर मौजा माँणो ।

...　...　...

......ने जल सूँ धोओ ।
टाँग पसारो सीधा सोओ ।

...　...　...

चड़र-चड़र चूमको मच के
उछल-उछल कर ऊँची उचके ।
लचक-लचक कर कम्मर मचके
हाँफत जैसे लधौ मजूर ।

...　...　...

अब तो धाप गई......

*　　*　　*

थे तो पहरो जी नाथूराम जी का नखरो घाघरौ ।
नौ गज को छै ।
थारो घाघरो में दरजी को बोल्यो,
टँकी लगाऊँ, टुँकी लगाऊँ—करये मरवानी अधर
थारो घाघरो नौ गज को छै ।
थारा घाघरा में सोनी को बोल्यो,
चोट लगाऊँ चोट लगाऊँ ।
करये मरवानी अन्दर घलावणी ।

*　　*　　*

आज करो आशिक सँग प्यार ।
ठण्डो होय कलेजा नार ।
नाथूराम जी वाली है नखराली
याराने भालो दे चाली ।
पायल पग में करें पुकार ।
फिरे रात को गलियाँ माँई ।
याराँ सूँ मुहब्बत ठहराई ।
नैणा सूँ मत मार निजार ।
घर को खाँविद टिकट लगावे ।
छैला ने घर माँय बुलावे ।
नार रत्ती नहीं करे उधार । आज०

*　　*　　*

दान आप जोबन को देयो इस्यो ।
काम सुकरत कर लेवो ।

...　...　...

......ऐसी दशा हो जासी थारी ।
बुढ़ापा के माय खाल तूँ घणी कुटासी थे ।
कह्या मान चेतन समझावे ।
घड़ी-घड़ी क्यू नाड़ हिलावे ।
कहे यार नारायण फेर ।
काँई धान भरासी ये ।

इतने नमूने काफ़ी हैं। इतना कह देना और आवश्यक है कि जयपुर के वही कन्हैयालाल जी इस क़िस्म की गालियों की भी कई पुस्तकें प्रकाशित कर चुके हैं।

*　　*　　*

एक और पुस्तक का मुलाहज़ा कीजिए। पुस्तक का नाम "छैला दिलजान" है और प्रकाशक जयपुर के वही ईसरलाल ! इसमें एक स्त्री सज-धज कर जल भरने जाती है और किसी परदेशी को पीहर का व्यक्ति बता, घर लाकर व्यभिचार कराती है। भाषा का नमूना देख लीजिए :—

आई मैं नाजुक नखरादार जी जल भरण सागर पार ।
मैं नाजुकड़ी कामणी सरे पाणी भरवा आई ।
अणी पिणघट के ऊपर मैं साथणियाँ ने लाई ।
सागर का मैं जल भरूँस काँई देखें लोग-लुगाई ।

...　...　...　...　...

सास ननद को जोर जरा नहीं चाले म्हारे आगे ।
प्रीतम म्हारो भोलो-भालो डर कर दूरो भागे

क्यो नहिं मानूँ सुसरा को देवरिया नादान।
म्हारे बोले सामनेस में तुरत पकड़ लूँ कान।

* * *

अब कुछ ऐसे गीत और माँड, जो बहुत प्रसिद्ध हैं और आम तौर से समस्त मारवाड़ में गाए जाते हैं तथा पुस्तक रूप में बहुतायत से बिकते हैं—उनके नमूने पेश किए जाते हैं :—

अमलाँ * में रेन गँवाई ढोला, पिय दारुड़ी † ।
म्हारो जोबन झोला खाय, हठीलो बेगो आजो रे।

... ... ... ...

फूल गुलाबी पोमचो पड्यो बीरँगी होय।
मैं मेरी माके लाड़ली कद मुकलावो ‡ होय।
जी उमराव थे तो लेवा वेग पधारो मेरी जान॥
बैंगण तो काचा भला पाका भला अनार।
प्रियतम तो पतला भला मोट जाट गँवार।
जी उमराव थारी चाल पियारी लागे मेरी जान॥
साजन खाई काकड़ी मैं खायो खरबूज।
साजन राखी जाटणी मैं राख्यो रजपूत।
जी उमराव थारी चलगत............॥
आँगण पड़ियो काचरो लावण सुँ गुड़ जाय।
बिना अकल को सायबो सेजाँ सु उठ जाय।
जी उमराव चतुर हो थे क्यूँ मोये छिटकाई मेरी जान॥
काची कली अनार की पाकण द्यो दिन चार।
खाताँ लागे खाँड़सी अन्त पराई नार।
ओजी सिरकार थे तो काच्या ने मत तोड़ो मेरी जान॥
जैपुर के बाजार में पड़यो पेमली बोर।
नीची होय उठावती गया कमर में जोर।
ओ उमराव म्हारे रातयूँ चसका चाले म्हारी जान॥

* * *

ऊपर जो थोड़े से नमूने दिए गए हैं, इनकी कुछ हैसियत नहीं है। ऐसी गन्दी असंख्य छोटी-छोटी पुस्तकें प्रत्येक शहर में लाखों की संख्या में बिक रही हैं और बालक-जवान, स्त्री-पुरुष, युवक-युवतियाँ उन्हें बड़े चाव से पढ़ते हैं। इसका फल क्या होता है—यह प्रत्यक्ष है। मारवाड़ी-समाज के युवक-युवतियाँ घोर अन्धकार में डूब रहे हैं। ऐसी धनी और सम्पन्न जाति इस प्रकार बीसवीं शताब्दी के नैसर्गिक उत्थान से इतनी वञ्चित है कि देख कर आश्चर्य होता है। सुजन माता-पिता इस बात की बड़ी एहतियात रखते हैं कि उनके बच्चे और गृहस्थ की स्त्रियाँ गन्दी सोहबतों से बचें। परन्तु उन्हें शायद यह मालूम नहीं है कि ये छोटी-छोटी पुस्तकें एक-एक वेश्या और एक-एक बदमाश की सोहबत से कम नहीं। कितने युवक-युवतियाँ इन ज़हरीली पुस्तकों को छाती से लगाए विष के घूँट पिया करते हैं—यह तो सोचना चाहिए।

गवर्नमेण्ट इन पुस्तकों को ज़ब्त करने और इन निर्लज्ज प्रकाशकों को जेल भेजने की ज़रूरत नहीं समझती। उसकी समझ में तो वही साहित्य ज़ब्त होने के योग्य है, जिसे पढ़ कर मनुष्य वीर बनते हैं। पर जिस साहित्य को पढ़ कर जातियाँ लम्पट, कायर, कामुक, आवारा और कुमार्गी बनती हैं—वह तो सरकार की दृष्टि में निकम्मी वस्तु हो ही नहीं सकता। कुछ यह बात नहीं है कि ऐसे साहित्य पर मुक़द्दमा चलाने के योग्य क़ानून नहीं। पर क़ानून तो मतलब ही से चलाया जाता है! दिल्ली, कलकत्ता, बम्बई, कानपुर—भारत भर के चाहे भी जिस प्रान्त के बड़े-छोटे शहरों में बुकसेलरों की दूकानों की तलाशियाँ ली जायँ—मनों ऐसा साहित्य बरामद हो जायगा। मारवाड़ के धनी-मानी सेठ धर्मशालाएँ बनवाने, सदाव्रत-बटवाने आदि-आदि कामों में पुण्य समझते हैं, पर ऐसी पाप की भूमि पुस्तकों को नष्ट करने की तरफ़ उनका ध्यान नहीं। इसका क्या अर्थ समझा जाय? क्या उन्हें मालूम है कि इन छोटी-छोटी किताबों का उनकी नस्ल पर क्या प्रभाव पड़ रहा है?

इसके लिए ज़रा उर्दू-साहित्य पर विचार करना चाहिए, जिसका जन्म और उत्थान मुग़लों के वैभव के साथ हुआ। धीरे-धीरे उर्दू-साहित्य शृङ्गार, उन्माद, मद्य और प्रेम का अथाह समुद्र बन गया। इसमें समस्त मुग़ल-जाति, मुग़ल-साम्राज्य, मुग़ल-तख़्त, मुग़ल-राज्य-सत्ता, मुग़ल-वंश; उनका यश, वैभव और अस्तित्व सब डूब गया!! वह उर्दू-साहित्य, जिसमें शराब, साक़ी और माशूक़ को छोड़ कर, कुछ भी नहीं रह गया था, मुग़ल-

---

* अफ़ीम का नशा † शराब ‡ गौना।

हर-हर महादेव !!

सेठ जी---इन कङ्गलों ने जान खा ली !

सभा में........!

एकान्त में........!!

साम्राज्य के विध्वंस का कारण हुआ ! मुग़लों के जिन वंश-प्रणेताओं की पत्नियों ने घोड़े की पीठ पर बच्चे जने थे, उनके वंश की शाहज़ादियाँ ११ साल और शाहज़ादे १२ साल की उम्र में प्रेम-पाठ पढ़ने, उसका अभिनय करने और उसमें मरने लगे थे। शराब और हरामख़ोरी मानों उर्दू-साहित्य की मूर्तिमान् प्रतिमा थी, उसने मुग़लों को नामर्द, रोगी, राज्य-च्युत और कर्तव्य-विमूढ़ बनाया !!!

यही हाल मध्य काल के संस्कृत-साहित्य का है। पुराणों को लीजिए—प्रत्येक देवता को व्यभिचार-लिप्त बताया गया है। ब्रह्मा का स्वपुत्री-गमन, विष्णु का वृन्दा से व्यभिचार, कृष्ण का गोपी-विहार, महादेव का कुत्सित रूप में स्त्रियों के निकट जाना, ऋषियों में पराशर का कुमारी धीवर-कन्या से नाव में व्यभिचार, कुन्ती का अनेक देवताओं से सन्तान उत्पन्न करना आदि-आदि।

इस साहित्य का प्रभाव यह हुआ कि मनुष्यों के मन व्यभिचार की ओर झुक गए। अनायास ही उन्होंने सोचा कि यह तो साधारण सी घटना है। जब ऐसे बड़े-बड़े महात्मा, देवता ऐसा काम करते आए हैं तो हम क्या हैं ? आप ख़्याल तो करें कि किस प्रकार ऐसी बातों से कुप्रवृत्ति मन पर जम जाती है। कृष्ण-गोपी-रमण के अश्लील से अश्लील काव्य स्त्री-पुरुष बेखटके पढ़ते, विचारते हैं ! ख़्याल तो करिए, आचार्य का अपने में कृष्ण की भावना बनाना और स्त्री-मात्र में गोपी-भाव की शिक्षा देना, स्त्रियों के हृदय में क्या भाव पैदा करेगा ? गोविन्दभवन का भयानक और कुत्सित काण्ड इसी का प्रभाव था। परन्तु इस भयानक पाप के भण्डाफोड़ को इस तरह चुपचाप सह लेना इस बात का प्रमाण है कि मारवाड़ी-समाज बहुत दूर तक गिर कर नामर्द बन चुका है। पृथ्वी की सभी जातियाँ स्त्रियों की मर्यादा और आबरू के लिए प्राण देती आई हैं। यह एक अनोखा उदाहरण है कि ऐसे भयानक व्यभिचारी और व्यभिचार के अड्डे का इस तरह खुल्लम-खुल्ला भण्डाफोड़ हो जाय और सारी मारवाड़ी-जाति चुपके से इसे पी जाय ! इस भाव की जितनी निन्दा की जाय, थोड़ी है !!

स्त्रियाँ प्रायः मौलिक भावनाओं से परिपूर्ण हुआ करती हैं, फिर हृदय के स्वाभाविक गुण—दया, लज्जा, परोपकार, त्याग, प्रेम, स्वभावतः ही उनमें अधिक होते हैं। इसलिए उन तक साहित्य पहुँचाना बहुत ही उत्तर-दायित्वपूर्ण है। यदि गन्दे हाथों का साहित्य स्त्रियों तक पहुँच गया तो स्त्रियाँ देवी के स्थान पर ख़ुशी से राक्षसी हो जावेंगी।

प्रत्येक जाति को और ख़ास कर मारवाड़ी-जाति को ऐसे साहित्य की ज़रूरत है—जो उसे बलवान् बनावे, वीर, साहसी, त्यागी, बलिदान को उत्कण्ठित और नम्र बनावे। वीरता मानव-जीवन की रीढ़ की हड्डी है। राजपूताने के इतिहास में ११ वीं से १८ वीं शताब्दी के अन्त तक ज़बरदस्त वीरतामूलक साहित्य का पता चलता है। वह इतना है कि आज भी वह समस्त भारत को वीर बना सकता है।

अन्त में हम यही कहेंगे कि वीर, कर्मठ और पवित्र बना सके, ऐसे साहित्य के प्रचार में करोड़हा रुपया ख़र्च करना ही वर्तमान समय में सबसे बड़ा दान—सबसे बड़ा पुण्य है।

* * *

## गुप्त-व्यभिचार

"आपके देश में व्यभिचारियों के लिए सरकार की ओर से क्या दण्ड नियत है ?"—यह प्रश्न स्पार्टा के जीराडिस से बातचीत करते हुए उसके एक विदेशी मिहमान ने पूछा।

जीराडिस ने जवाब दिया—मेरे मित्र ! हमारे देश में व्यभिचार है ही नहीं।

मिहमान ने फिर पूछा—फिर भी यदि कोई व्यभिचार कर बैठे तो उसको क्या सज़ा मिलती है ?

जीराडिस ने जवाब दिया—अगर कोई व्यभिचार कर बैठे तो उसका इतना लम्बा बैल, जोकि टेरिटस पहाड़ की चोटी पर खड़ा होकर यूजिटस नदी का जल पी सके, छीन लिया जाता है।

विदेशी ने आश्चर्य से कहा—भला कभी इतना लम्बा बैल भी दुनिया में हो सकता है ?

जीराडिस ने मुस्करा कर कहा—यदि ऐसा लम्बा

बैल मिलना असम्भव है तो स्पार्टा में व्यभिचार का मिलना भी असम्भव है !

विदेशी इस जवाब से चुप हो गया। पर हर एक को यह कौतूहल हो सकता है कि आख़िर स्पार्टा में ऐसे कौन से क़ानून थे, जिनके कारण स्पार्टा की ऐसी दशा थी कि वहाँ व्यभिचारी का मिलना ही असम्भव था। परन्तु हम जब स्पार्टा के ऋषि लाइकरगस के क़ानून और समाज-नियन्त्रण की ओर ध्यान देते हैं, तो हमारा आश्चर्य निवृत्त हो जाता है।

ऐसी ही एक घटना का उल्लेख हमें उपनिषदों में मिलता है। कैकय-देश के राजा अश्वपति ने एक यज्ञ किया था। उसमें शाल, सत्ययज्ञ, इन्द्रद्युम्न, जन-कुण्डिल आदि ऋषि ऋत्विक् बनाए गए थे। उद्दालक-आरुणी उस काल में उसके राज्य में होकर गुज़रे। राजा ने यह समाचार सुना तो वह दौड़ कर ऋषि के पास गया और कहा—

"मेरे राज्य में न चोर हैं, न व्यभिचारी हैं, न शराबी हैं, न ऐसा है जो अग्निहोत्र न करता हो, न मूर्ख हैं—फिर क्यों नहीं आप मेरे राज्य में आते हैं?" शतपथ ब्राह्मण और छान्दोग्य-उपनिषद् में इस कथा को पढ़ कर आज हमें—जिनकी सामाजिकता की नस-नस में व्यभिचार घुस गया है—आश्चर्य होता है।

यह बात तो हमें स्वीकार करनी पड़ेगी कि पृथ्वी की सभी जातियाँ व्यभिचार-दोष में लिप्त हैं। प्राचीन इतिहास में भी इसकी बहुतायत देख पड़ेगी। पर इसीसे यह बात नहीं कही जा सकती कि व्यभिचार की यह प्रवृत्ति मनुष्य-समाज के लिए क्षम्य है। निस्सन्देह पशुओं में व्यभिचार नहीं है। यद्यपि विद्वान् पुरुष सहवास-कर्म को पशु-कर्म कहते हैं, पर यदि देखा जाय तो वह वास्तव में मनुष्य-कर्म ही है। मनुष्यों में यह घृणित-प्रथा जितनी ज़ोर पर है, उतनी किस पशु-जाति में है? पशुओं को अपने ऋतु-काल का यथार्थ ज्ञान है, और केवल गर्भ-धारण ही उनके लिए इस क्रिया का कारण-रूप हो सकता है। परन्तु मनुष्य-जाति ने तो इसका इतना दुरुपयोग किया है कि उसकी प्रजनन शक्ति ही कुण्ठित हो गई है।

हमें बहुत दुःख है कि हम मारवाड़ी-समाज के जीवन पर विचार करते हुए व्यभिचार जैसे गन्दे विषय पर ख़ास तौर से विवेचन करने को विवश हुए हैं। मारवाड़ी-समाज का गृह-व्यभिचार एक ऐसा भयानक कुकर्म है कि इसे जितनी जल्दी समूल नष्ट किया जाय, उतना ही उत्तम है। इस गृह-व्यभिचार को आठ बातों ने उत्पन्न किया है।

१—बाल-विवाह, २—वृद्ध-विवाह, ३—बड़े शहरों का रहन-सहन, ४—विदेश में एकाकी पुरुषों का दीर्घ-काल तक रहना, ५—पर्दा, ६—अविद्या और कुसंस्कार, ७—कुरीतियाँ, ८—अनुकरण।

बाल-विवाह एक भयानक पाप है—ऐसा पाप, जिसका प्रतिशोध या प्रायश्चित्त किसी भी दशा में होना शक्य नहीं है। इन्सान के जानी दुश्मन, तन्दुरुस्ती के हलाहल ज़हर, सदाचार के भारी विरोधी बाल-विवाह ने जब से संसार की मुकुट हिन्दू-जाति में अपना पैर बढ़ाया है तभी से चौपट कर दिया है। मुकुट की मणि, मुकुट से गिर कर पैरों से कुचली जाने लगी है। और सबसे ज़्यादा अफ़सोस की बात तो यह है कि इस प्लेग और हैज़े से भी भयानक रोग का अभागे हिन्दू—ख़ास कर मारवाड़ी सदा आनन्द से स्वागत करते रहे हैं और कर रहे हैं !!

इसके भयङ्कर परिणाम को लिखते सचमुच लेखनी थर्राती है, रोंगटे खड़े हो जाते हैं। हमारी सारी इज़्ज़त, तमाम आबरू, सारा बड़प्पन और हमारे शिर की पगड़ी तक इस डायन प्रथा ने धूल में मिला दी है। कहाँ तक हम रोवें, इसके भयङ्कर नतीजे को देख कर सारे शरीर में हज़ारों बिच्छू काटने जैसा दर्द होता है। १५ वर्ष के बच्चे और ६-१० वर्ष की बालिका जिस देश में माँ-बाप बन कर इस महान् पद को कलङ्कित करें, उस देश का क्यों न सत्यानाश हो जाय? पकने से पहले ही जिसके खेत को कुचल कर बर्बाद कर दिया गया है उस कम्बख़्त किसान की बदनसीबी का भी कुछ ठिकाना है? जिसके फूल खिलने से पहले ही मसल कर मोरियों में फेंक दिए गए हों, उसके दुर्भाग्य पर शत्रु को भी दया आवेगी !

आपने क्या देखा नहीं है? छोटे-छोटे बच्चे दूल्हा-दूल्हिन बन कर विवाह करने चले हैं। बच्चे ने धोती पहनना नहीं सीखा, लड़की रोकर रोटी माँगती है, और वे उस नादानी की उम्र में गृहस्थ की ज़बरदस्त गाड़ी में

अपने ज़ालिम माँ-बापों द्वारा जोत दिए जाते हैं। बड़े अभागे बच्चों को ही ऐसे ज़ालिम माँ-बाप मिलते हैं, जिनकी वह ख़ुशी, उस क़साई की ख़ुशी से किसी प्रकार कम नहीं है, जो उसे अपने सामने तड़पते जानवर को देख कर होती है !!

विवाह की बात तो दूर रही, उनके संस्कारों में भी यही विषैली स्प्रिट भरी जाती है—क्यों बेटा ! कैसी बहू लावेगा ? गोरी या काली ! बेटा योंही तोतली वाणी से कह देता है 'काली' माँ-बाप ही-ही करके हँस देते हैं, बच्चा भी ताली बजा-बजा कर, हँस कर बारम्बार 'काली-काली' पुकारता है। बच्चा हँसी को समझता है, हँसी की वजह को नहीं। बच्चों को ख़ुशी ही चाहिए, जिस बात को सुन कर सभी हँसते हैं, उसी बात को बार-बार कहना बच्चे को अच्छा लगता है। जन्म से ही कुसंस्कार का प्रभाव रहता है। दियासलाई में मसाला लगा रहता है, विवाह होते ही रगड़ने मात्र की देर है। रगड़ा लगा कि फक से सारी शक्ति भस्म हो गई, जीवन की आशाएँ धूल में मिल गईं। न तो उसे संसार का तजरबा है और न उसमें प्रबल प्रवाह में ठहरने की शक्ति ही है, और न उसे भविष्य का ज्ञान ही है। हो कहाँ से, उसे ऐसा करने का अवसर ही नहीं दिया गया। वह अनाथ संसार की तपती भट्ठी में भस्म होने को फेंक दिया जाता है, शोक !!! इसके भयानक परिणाम को क्या हमें बताना पड़ेगा ? उसे कौन नहीं जानता ? सारा भारत इस आग में तप रहा है। तमाम समुदाय में जो यह आग भड़क रही है—दिन-रात, नोन-तेल की चिन्ता में जो यह अमूल्य जीवन जर्जर हो रहा है—हमारा जीवन जो विषमय हो रहा है—सदा मौत की भीख जो हम माँगते हैं—इन सबका कारण क्या है ? यह दुःख कहाँ से हमारे ऊपर आया है ? इन सबका उत्तर है—बाल-विवाह।

लड़के-लड़कियों के बाल-विवाह, विषय-भोग की अधिकता और व्यभिचार की प्रवृत्ति से मनुष्यों में वीर्य की कमी और निर्बलता आ गई है, जिससे एक तो गर्भ-स्थिति ही कम होती है, दूसरे गर्भ रह भी जाय तो क्षीण हो जाते हैं, अथवा सन्तान होकर तुरन्त मर जाती है। जो भाग्य से बच भी रहे तो यह दशा है कि अत्यन्त निर्बल, निस्तेज, स्वर फटे बाँस के जैसा, सूरत बन्दर जैसी प्रमेह की बहुतायत, स्मरण-शक्ति का नाश, कम-अक़्ल, आँखों के अन्धे, चश्मों के ख़रीदार, सदा के रोगी, वैद्य-डॉक्टरों के यार, चुपड़ी रोटी खावें तो खट्टी डकार, पाव भर दूध पीवें तो दस्तों की भरमार, किसी को बादी का विकार, मुटापे की भरमार, तोंद के भार से चलना दुश्वार—पेट लटकना, घुटने पकड़ कर उठना, बोलने में हाँपना, धमकी से काँपना—किसी का पेट पटक रहा है, कमर कमान हो रही है—गालों में गढ़े, आँखें भीतर बैठीं—कोस भर मार्ग चलना महाभारत की लड़ाई, और नीचे से कोठे पर चढ़ना पहाड़ की चढ़ाई है। यह जवानी की दशा है !! यह हमारी खिलती फुलवारी का नमूना है। बुढ़ापे की दशा को तो आप समझ ही लें—बुढ़ापे का स्यापा अब जवानी में ही भुगत जाता है। अब ३४ वर्ष का पुरुष वृद्ध कहाता है। आप ही कहिए, ऐसे स्त्री-पुरुषों के वंश कैसे चलेंगे ? मित्रो ! इसी से पीढ़ी दर-पीढ़ी सन्तान कम होती जा रही है !!

बचपन ही से काम-कला को भड़का कर जिनकी मनोवृत्ति गन्दी कर दी गई, वे अपने बच्चों के रुधिर में इस विषैले प्रभाव को उतार देते हैं, जिससे उनकी सन्तान बचपन ही से विषयी, लम्पट और अधर्मी हो जाती है—उनकी जड़ में उत्पन्न होते ही कीड़ा लग जाता है—और जब वे फलते-फूलते, अपनी सुगन्ध को संसार में फैलाते, अपने प्रताप से भूमण्डल को कँपाते—उससे प्रथम ही मुरझा कर संसार से उठ जाते हैं। उनकी हार्दिक, स्नायविक, मानसिक दुर्बलता उन्हें अधम और नीच बनाए रखती है।

हमारे शरीर में उत्साह नहीं है—बल नहीं है—साहस-वीरता नहीं है—और दुनिया के किसी भी फल को भोगने में क्षमता नहीं है। ये सब सङ्कट बाल-विवाह द्वारा ब्रह्मचर्य का नाश करके ही क्या हमने मोल नहीं लिए हैं ?

हमारी नस्ल बर्बाद हो गई, ज़िन्दगी घट गई, तन्दुरुस्ती मिट्टी में मिल गई—रह गई हड्डी की ठठरी, रह गई अधमरी देह। इसका कारण क्या है ? वही तुम्हारे ज़ालिम माँ-बापों का प्यार—और वही बहू देखने की लालसा !!! पन्द्रह-सोलह वर्ष की उम्र हुई है, बच्चा स्कूल में ऊँचे दर्जे पर पहुँचा है, दिमाग़ी मेहनत का

ज़ोर—उधर गौना होकर भी आ गया। बच्चे की जान पर बलैया लेने वाली उसकी माँ आँचल पसार कर, दाँत निकाल कर, गिड़गिड़ा कर कहती है—हे विश्वनाथ बाबा! हे काली भवानी! हे चौराहे की चामुण्डा! अब तो पोते का मुँह दिखा दे। यही नहीं, उसकी तैयारी भी होने लगी—दोनों को एक कोठरी के अन्दर बन्द कर दिया गया। इधर दिमाग़ी मेहनत, पढ़ने का ज़ोर, उधर खाने की तङ्गी, घी-दूध का काम नहीं, उधर पोते बनाने की लालसा, इन सब में बच्चा पिस मरा, हाड़ की ठठरी रह गई। माँ कहती, है 'अजी, देखो बच्चे को क्या हो गया है? पीला पड़ता जाता है—किसी सैयद-वैयद की छाया तो नहीं पड़ गई है? किसी शाह साहब को ही दिखलाओ!' बाप देवता बोल उठे—'पढ़ने में मेहनत है, अब हम स्कूल न भेजेंगे—बहुत पढ़ गया है—इतना तो हमारे यहाँ कोई पढ़ा भी नहीं था।' बस सब हो गया—तालीम का द्वार बन्द हो गया। अन्त में जल्दी ही 'राम-राम सत्य' बुल गई। जब कली खिलने के दिन आए थे—जब उसकी सुगन्ध फैलनी थी—हाय! उससे पहले ही कुचल डाला गया—मसल डाला गया—सो भी प्यार करने वालों के हाथों से! उस पर न्योछावर होने वालों के हाथों से! तब वही माँ-बाप छाती पीट कर रोते हैं, हाय बेटा! अन्धों की लकड़ी छिन गई! तब उनका रोना आकाश फाड़ता है। वे अभागे नहीं जानते कि उन्हीं के नापाक हाथ उन मासूम और बेगुनाह बच्चों के ख़ून से रँगे गए हैं। उन्होंने अपने वंश का नाश किया है, उन्होंने अपने पैर में कुल्हाड़ी मारी है। कोई शक्ति है, जो उनके दामन से उस ख़ून के दाग़ को छुड़ा सके?

अभागो! क्या अब भी चेत न होगा। ज़ालिमो! ग़ज़ब है, घर में अपना ही ख़ून करते तुम्हें कैसे बन आता है? जिनके वंश में तुम पैदा हुए हो, जिनका ख़ून तुम्हारे शरीर में बह रहा है, उनकी वाणी तुम सुनते, उनकी आज्ञाओं को तुम पालन करते, तो तुम भी वैसे ही रहे होते, तुम्हारा सर्वनाश तुम्हारे ही सामने न होता, तुम्हारा जीवन तुम्हारे देखते ही देखते विषमय न बनता, और जिन फूलों की सुगन्ध ही तुम्हारी बड़ी ख़ुशी थी, वे फूल, वे तुम्हारे हृदय के रत्न, वे तुम्हारे आँखों के तारे—तुम्हारे प्यारे बच्चे, यों अकाल में काल के गाल में न जाते! तुम महा अभागे रहे! हाँ, हज़ार बार अभागे हो! जो अपने रत्न को, अपने सर्वस्व को, अपनी सम्पत्ति को, यों पैरों से कुचल कर फेंक दे, उससे अधिक अभागा और कौन हो सकता है? उस अभागे की मूर्खता पर एक बार नहीं, हज़ार बार, लाख बार धिक्कार है। भाइयो! तुम्हें दया का बड़ा अभिमान है, पर सच तो यों है कि तुम्हारे बराबर संसार में कोई क़स्साई और क्रूर नहीं है। छोटे-छोटे भुनगे, चींटी, मकोड़े, कौवे, कुत्ते आदि प्राणियों के लिए तुम्हारे पास दया का भण्डार भर रहा है। पर अपनी सन्तानों पर यह ज़ुल्म! कि उनकी सारी आशाओं को कुचल कर, उनकी उठती जवानी पर कुछ भी तरस न खाकर, उन्हें हाय! ऐसी बुरी मौत मार रहे हो कि क़स्साई गाय को भी न मारेगा। क़स्साई गाय को एक ही हाथ में साफ़ कर देता है, वह बेचारी दुःख से छूट जाती है। पर तुम एक-एक वर्ष की दूध-पीती कन्याओं को विधवा बना कर पापों की नदी बहा रहे हो, उन्हें रोम-रोम में विष पैदा करने वाले दुःख-सागर में ढकेला करते हो, जीते जी दुःखाग्नि में डाल कर भून रहे हो, उनके तड़पने को देख कर पुण्य की उत्पत्ति समझ रहे हो, और इतना होने पर भी तुम्हारा पत्थर का कलेजा नहीं पिघलता? तुम्हारी छाती पर साँप नहीं लोट जाता? ये लाखों विधवाएँ तुम्हारी छाती पर मूँग दल रही हैं—कोई चुपचाप सर्द आह भर कर भारत को रसातल पहुँचा रही हैं और कोई कहार, धीवर, क़स्साई के साथ मुँह काला करके हिन्दू-वंश की नाक कटा रही हैं। फिर भी तुम ऋषि-सन्तान कहलाने की इच्छा रखते हो? अब भी तुम्हें अपने रक्त और वंश का अभिमान है—तो शर्म है और लाख-लाख शर्म है!!

अपने बुज़ुर्गों को तो देखो! जो लोग दीन-दुखियों का आर्तनाद सुन कर भोजन और भजन छोड़ देते थे, और दुःखी जन का दुःख दूर करके जलपान करते थे, या जान खो देते थे। हाय! आज उनकी सन्तान ऐसी अधर्मी हो गई! करोड़ों विधवाओं की बिलबिलाहट और हाहाकार सुन कर भी तुम्हें सुख की नींद आती है! जिनकी छाती पर सिल्ला रक्खी रहे, आठों पहर जवान विधवा-कन्या चुपचाप कलेजे का ख़ून पिया करे, उनकी आत्मा फूट-फूट कर रोती रहे—और उन धर्म-धुरियों के हलक़ मज़े से छत्तीसों व्यञ्जन सरक जायँ!

पहचानने से प्रथम ही जिसका एकमात्र जीवन का आधार जगत् से उठ जाय—वह ग़रीब अभागिनी तुम्हारे पास ही इस अँधेरी दुखभरी दुनिया में चक्की पीस-पीस कर, कुत्ते भी न खायँ ऐसे सूखे टुकड़े खाकर दिन काटे—सुअर भी न रहें, ऐसी सड़ी-मैली कोठरी में रहे—बीमार पड़ने पर बिना सहाय भूखी-प्यासी तड़प-तड़प कर मर जाय—पर तुम्हारे इत्र-फुलेल और क़लदक़ पोशाक में कुछ भी कसर न रहे ! उनके लिए तुम्हारे हृदय में राई-रत्ती भर भी सहानुभूति न रही ! अधर्मियो ! मुसलमान-ईसाई और क़साई जिन पर तरस खाते हैं—पत्थर-हृदय जल्लाद को भी जिन पर करुणा हो जाती है—उन दुखियाओं पर तुम दयालुओं—दया के अभिमानियों, को तनिक भी दया नहीं आती। जो लोग अपने को अहिंसा-धर्मधारी समझ रहे हैं—जो लोग दयावान् ऋषि-मुनियों की सन्तान होने का अभिमान रखते हैं, उन्हीं की दया का यह दृश्य है ? यह उनकी सभ्यता का नमूना है ? क्या यह सब घोर पाप नहीं है ? क्या ऐसे अत्याचार किसी दूसरी जाति में बता सकते हो ? क़साई को सबसे अधिक क्रूर, निर्दयी कह कर तुम घृणा करते हो, गाली देते हो, और उनका मुँह नहीं देखना चाहते। पर वे तुमसे अधिक घृणित नहीं हैं। बिना सींगों की गायों पर—अपनी बहिन-बेटियों पर—उनकी छुरी कदापि नहीं उठती। हिंसक पशु, पक्षी, सिंह, भेड़िया आदि भी स्त्री-बच्चों पर दया करते हैं। स्त्रियों को सभी ने अवध्य माना है। जङ्गली जाति भी स्त्री को नहीं सताती। पर हिन्दू-जाति के सुपूत, विशेषतः मारवाड़ी, उन्हीं का गला घोट कर अपने लिए स्वर्ग का द्वार खोल रहे हैं!! मनु कहते हैं :—

शोचन्ति जामयो यत्र विनश्यत्याशु तत्कुलम्।

अर्थात् —"जिस कुल में स्त्रियाँ शोकित रहती हैं, वह कुल शीघ्र नष्ट हो जाता है।" हमें आश्चर्य है कि इतने घोर पाप करने पर भी हिन्दू-जाति अब तक कैसे रह गई—वह क्यों न डूब गई—क्यों न ग़ज़ब का पहाड़ उस पर टूट पड़ा ? पर अब यह पाप अन्तिम सीमा तक पहुँच चुके हैं—इसके ज़हरीले फल फलने लगे हैं; देखिए :—

( १ ) लाखों घराने निर्वंश हो गए—बड़े-बड़े घरों में ताले ठुक गए।

( २ ) बहुत से स्त्री-पुरुष कङ्गाली के कारण धर्म से पतित होकर ईसाई-मुसलमान हो गए।

( ३ ) व्यभिचार के कारण भी लाखों स्त्री-पुरुष हिन्दू-जाति से टपक-टपक कर गिर रहे हैं।

( ४ ) बिरादरी के पञ्चों के अनुचित बर्त्ताव से सताए हुए कितने ही स्त्री-पुरुष धर्म को लात मार कर विरोधी हो बैठे हैं। क्योंकि आजकल के चौधरी और पञ्च थोड़ी-थोड़ी बातों पर जाति से निकाल फेंकने में ही बहादुरी समझते हैं—पुचकार कर सुधारना तो सीखे ही नहीं।

( ५ ) अनाथ बालक-बालिकाओं का निरादर होने से वे भी भूखे-प्यासे रह कर ईसाई-मुसलमानों की शरण में जाते हैं।

( ६ ) दहेज की महा भयङ्कर कुरीति से सताई हुई ३०-३० वर्ष की क्वारी रहने वाली कन्याओं में से बहुत सी लड़कियाँ कुसङ्गवश या मन के उद्वेग के कारण घर से भाग जाती हैं।

( ७ ) विधवाओं की खेप की खेप हिन्दू-जाति की छाती पर सिर पटक रही है।

अब आप देखें कि आपके घर में कैसा विषैला पौधा उगा है। जब वृक्ष छोटा होता है, तो ज़रा से हवा के झोंके से या ज़रा सी धूप से मुर्झा जाता है, परन्तु ज्यों-ज्यों बढ़ता जाता है—दृढ़ तथा स्थायी बनता जाता है। बच्चों की भी वही दशा है। छोटी उम्र के बच्चों पर ज़रा सी भी सर्दी-गर्मी का भरपूर असर होता है और वे रोगी होकर प्रायः मर जाते हैं। ज्यों-ज्यों वे बड़े होते जाते हैं, उनके रग-पुट्ठे दृढ़ होते जाते हैं, उनके शरीर में सहन-शक्ति की वृद्धि हो जाती है, और वे रोग तथा उसके प्रबल धक्के को सहन कर सकने योग्य हो जाते हैं। यही कारण है जो इतनी बड़ी तादाद बाल-विधवाओं की दीख पड़ती है—इन सब पापों की जड़ बाल-विवाह है। इन सब बातों को सुन-समझ कर भी जो तुम बाल-विवाह की सत्यानाशी प्रथा के पक्षपाती रहे तो हम कहेंगे कि साँप को गले लटकाए फिरते हो—पल्ले में आग बाँध कर रूई के गोदाम में घुसते हो !!

वृद्ध-विवाह संसार के सभी देशों और जातियों में होते हैं, पर बराबर की जोड़ी मिला कर; मोती के समान अबोध बालिकाएँ इस तरह नहीं हाँक दी जातीं जैसे निकम्मी गाएँ क़साई को हाँक दी जाती हैं। नौ-दस वर्ष की बालिकाएँ ५०-६० वर्ष के पुरुष को पति समझें, यह कैसी बीभत्स बात है। रियासतों के रईस, राजे, सेठ तो ऐसा गुनाह करते ही हैं, सर्व-साधारण में भी यह बात आम तौर से प्रचलित है। दरिद्रता, स्वास्थ्य के नियमों की अनभिज्ञता, असंयम, पर्दा, अल्पायु में प्रसव—ये सारी बातें मिल कर मारवाड़ में स्त्रियों की मृत्यु की अधिकता को बढ़ा देती हैं। बहुत कम वृद्धा स्त्रियाँ मारवाड़ में होती हैं। यदि पञ्जाब और गुजरात से मारवाड़ की स्त्रियों की आयु को मिलाया जाय तो इस भयानक त्रुटि का पता लग जायगा। दूसरा-तीसरा विवाह तो मारवाड़ में करने वाले अनगिनती पुरुष मिल जावेंगे—चौथा और पाँचवाँ विवाह भी होता ही है। रईसों और राजाओं के विवाहों की संख्या तो न गिनाना ही अच्छा है।

ये विवाह समाज की जड़ में कैसा कुल्हाड़ा लगाते हैं, इस बात पर विचार करना चाहिए। ४० या ४५ वर्ष का एक पुरुष १३-१४ वर्ष की कन्या से विवाह करेगा; क्योंकि उच्च जातियों में विधवा-विवाह होना भीषण पाप माना जाता है। उधर १३-१४ वर्ष की कन्या कुमारी रह गई तो मुहल्ले और गाँव में हल्ला मच जाता है। आम तौर से सारे मारवाड़ में कन्याएँ १० से १४ वर्ष के भीतर अवश्य ब्याह दी जाती हैं। १४ वर्ष की आयु विवाह की चरम सीमा है। इस सीमा को उल्लङ्घन करने वाला शायद ही कोई साहसी पिता होगा, जो लोकापवाद और बिरादरी का मुक़ाबला कर सकता हो। ऐसी अवस्था में ४०-४५ वर्ष के पुरुष जब १४ वर्ष की बालिकाओं को पत्नी बना कर घर में घुसते हैं, तब पहली बात तो यह होती है कि बालिका बराबर की उम्र का जोड़ा पाकर जितनी प्रफुल्ल और उत्साहित होती उतनी नहीं हो सकती—उसके हृदय की कली नहीं खिल पाती। पति के स्थान पर मित्र मिलने की आवश्यकता है, जिससे दिल खोल कर प्रेम किया जाय। प्रेम की नैसर्गिक धारा के लिए प्राकृत आयु की बड़ी आवश्यकता है। विषम अवस्था का व्यक्ति यदि पैतृक परिजन हो तो भी बालिका उससे दिल खोल कर बात नहीं कर सकती। पर यह तो बिलकुल ग़ैर-व्यक्ति होता है। फलतः भय, लज्जा, सङ्कोच और उदासीनता स्थायी रूप से उसके हृदय में घर कर बैठती हैं। क्योंकि सहेलियाँ और अनुभवी स्त्रियाँ उसे बता देती हैं कि तेरा पति बराबरी का नहीं है। फिर वह थोड़ा-बहुत तो स्वयं भी समझती है और शीघ्र ही अधिक भी समझ जाती है।

दूसरी भयानक बात यह होती है कि यदि बराबर के बालक से विवाह हो तो दोनों को एक सरीखी लज्जा, आनन्द, उद्रेक आदि होते हैं। प्रायः ३-४ वर्ष उनका सङ्गम नहीं हो पाता। प्रेम को प्रणय के रूप में पकने के लिए, परस्पर परिचय घनिष्ट होने के लिए, आकांक्षा का उदय होने के लिए यह काल बहुत है। यूरोप की जातियाँ विवाह से प्रथम यह महत्वपूर्ण कार्य कर लेती हैं। बाल-विवाह में विवाह की रस्म बीत जाने पर यह होता है। पर विषम-विवाह में बालिका को ऐसा अवसर नहीं मिलता—लम्पट पति शीघ्र ही इच्छा पूरी करना चाहता है। उसकी लिप्सा भड़की रहती है—मन लम्पट रहता है—वह बड़ा निर्लज्ज, धृष्ट और पाशविक प्रवृत्तियों का ग़ुलाम होता है। इस उम्र में ऐसा नीच बिना हुए, कोई व्यक्ति कच्ची आयु की बालिका से विवाह कर ही नहीं सकता। फलतः वह भयभीत बालिका बिना ही कामोद्रेक के, बिना परिचय और प्रेम हुए, केवल भय सहित उस भाग्यहीन पापी की विषय-वासना का शिकार हो जाती है। उसे सदा के लिए प्राकृत आनन्द से, जो स्त्री के लिए प्राणों से भी बहुत मूल्यवान है, वञ्चित रहना पड़ता है।

तीसरी बात यह होती है कि इस उम्र में लोग अठारह-बीस वर्ष की आयु के युवक के समान प्रेम-रस में मग्न, बेफ़िक्र और लजीले तो होते ही नहीं। जहाँ नई उम्र के युवकों को ८-१० वर्ष तक अपनी पत्नियों के दिन में दर्शन तक होने दुर्लभ रहते हैं और शब्द तक सुनना तथा उँगली तक देखना कठिन है, वहाँ बड़ी आयु के पति अपनी लिप्सा जीर्ण होने पर ठण्डे पड़ जाते हैं और फिर क्रोध, शासन और अनेकों प्रकार की चिड़चिड़ाहट उन भाग्यहीन बालिकाओं पर उतरती है, जो अपने अस्वाभाविक और अविकसित जीवन में बचपन से

एकदम बुज़ुर्गी में कुदा दी जाती हैं ! किसी कवि का यह शेर उन पर फ़बता है :—

तिफ़्ली गई, अलामते पीरी अयाँ हुई ।
हम मुन्तज़िर ही रह गए अहदे शबाब के ॥

इस प्रकार पति के ऊपर विरक्ति, प्रेमाभाव और भय उनके हृदय में स्थिर हो जाता है। इसका परिणाम यह होता है कि वे पति से झूठ बोलती हैं, बातें छिपातीं, और पीछे छिप कर छोटे-बड़े दुष्कर्म और पापाचार करने लगती हैं !!

* * *

अब मारवाड़ी-परिवारों में नौकरों के अपरिमित अधिकारों की बात सुनिए। हमने पञ्जाब, यू० पी०, गुजरात, महाराष्ट्र और बङ्गाल के गृह-सेवकों का मारवाड़ के गृह-सेवकों से मिलान करते हुए अध्ययन किया है। मारवाड़ के नौकर अधिक धृष्ट, घर-घुसने और स्त्रियों के आज्ञाकारी होते हैं। यदि सेठ और सेठानी दोनों दो भिन्न-भिन्न आज्ञाएँ दें, तो शर्तिया यह बात है कि नौकर सेठानी की आज्ञा पूरी करने की चेष्टा करेगा। मारवाड़ के बड़े घरों की स्त्रियों को हमने अपनी आँखों से पुरुष-नौकरों से तेल या पीठी शरीर पर लगवाते देखा है !! बहुधा स्नान करते समय नौकर पानी डालता है, वस्त्र पहनने में मदद देता है, काँचली ( चोली ) प्रायः दर्ज़ी सीते हैं और स्त्रियाँ बड़े चाव से सिलवाती हैं। इस प्रकार नौकरों का साहस बढ़ जाता है—मर्यादा भङ्ग हो जाती है—वे धृष्टता करने लगते हैं। बड़े-बड़े नगरों में, छोटे घरों में नौकर रात को ऐसी जगहों पर सोते हैं, जहाँ से स्त्रियों का यथेष्ट पर्दा नहीं हो सकता। फिर बहुत स्त्रियाँ तो नौकरों से पैर भी दबवाती हैं !!!

इन नौकरों को अपनी अभिरुचि पूरी करने का एक बहुत बड़ा सुयोग यह मिल जाता है कि सेठ जी बहुत कम दिन में घर आते हैं। प्रायः दूकान में तमाम दिन बैठना ही पड़ता है। रात को बहुत देर तक हिसाब ठीक करना पड़ता है। दूसरे, बड़े-बड़े नगरों में बड़े-बड़े सेठ भी—उनको छोड़ कर, जिन्होंने स्वयं हवेलियाँ खड़ी की हैं—छोटे-छोटे घरों में गुज़र करने का अभ्यास रखते हैं। सजावट और आराम की तरफ़ भी उनका ज़्यादा ख़्याल नहीं रहता, इसलिए घर उन्हें आकर्षित भी नहीं करता। निठल्ली स्त्रियाँ ख़ूब तर माल तोड़ती हैं, नौकरों से हँसी-ठट्ठा करती हैं, सेवाएँ कराती हैं, और फिर अज्ञान, प्रमाद, आयु, और परिस्थिति—सब उन्हें अतल-पाताल में ले डूबते हैं। इस प्रकार पुण्य-स्थान में पाप की नदी बहती है।

* * *

नौकरों के सिवा सम्बन्धी-गण—बहनेऊ, ननदेऊ, देवर आदि सामाजिक रीति से कुत्सित हँसी करने का प्रकट और व्यभिचार करने का गुप्त अधिकार रखते हैं। ऐसी अवस्था में स्त्री की कम आयु, पति पर विरक्ति, भय और अभाव उसके मन में पति पर कुरुचि और इन युवकों पर प्रेम उत्पन्न कर देता है। ये उन्हें ले डूबते हैं। इन युवकों में सौतेले बेटे से लेकर भाइयों के मित्र, चचा और भतीजे तक होते हैं ! काम का उन्माद, मूर्खता के थपेड़ों और वासना की आँधी में फिर रिश्ते का ख़्याल नहीं रहता; क्योंकि रिश्ता नाम का है वास्तव में सब से बड़ी बात आयु की विषमता है—वह स्वाभाविक रीति से पतन में गिराने वाली होती है।

* * *

इन सबके ऊपर व्यभिचार के पथ-प्रदर्शक एक और लोग हैं, वे हैं ब्राह्मण-युवक—चाहे वे रसोइए हों या धर्म-गुरु, पुरोहित हों अथवा योंही पूजा-पाठ करने वाले। ब्राह्मणों का मारवाड़ी-समाज पर अगाध अधिकार है। मूर्ख और पतित ब्राह्मणों पर सारे भारतवर्ष की हिन्दू-जाति की अश्रद्धा हो गई है; पर मारवाड़ के ब्राह्मण कोरे निरक्षर रसोइए होने पर भी पूज्य बने हुए हैं—बल्कि यह कहा जा सकता है कि समस्त मारवाड़ी-जाति ब्राह्मणों की अन्ध-गुलाम है। हम समझते हैं कि हमारी यह बात बहुत सज्जनों को कड़वी लगेगी, पर खेद है कि इसे वापस करने के स्थान पर हम इस बात को दुहराते हैं। ये ब्राह्मण-युवक जो सौ में से २-४ अच्छे पढ़े होते हैं—शेष साधारण पढ़े होते हैं—दान-दक्षिणा लेने, पूजा-पाठ करने, ग्रह-मुहूर्त बताने, आशीर्वाद देने, गङ्गोदक या तुलसीदल देने—चाहे भी जिस कारण से अबाधरूप से चाहे भी जिस मारवाड़ी-परिवार में जा सकते हैं। न इनसे पर्दा, न बचाव—ये हाथ देखते हैं और गुप्त बातें ज्योतिष की आड़ में बताते हैं—गुप्त थानों में, सन्तान होगी कि

नहीं, पति वश में होगा या नहीं—भी शरीक रहती हैं। इन समझदार मूर्खों को भोजन और पाप दोनों ही अनायास प्राप्त हो जाते हैं। ये धर्म के बहाने कृष्ण-राधा के प्रेम के गन्दे भाव अपनी पापी आँखों द्वारा स्त्रियों में बखान करते हैं—विधवाएँ तो ख़ास तौर पर चाहे जितनी देर तक इनकी सेवा में रह सकती हैं। ये अयोग्य आदमी घण्टों स्त्रियों के बीच में बैठे मठोले मारा करते हैं, और अवसर पर गृह-वधू या कन्या को पतित कर डालते हैं। रसोइयों को और भी अधिक सुयोग प्राप्त होता है। वे नहाते, खाते, स्त्रियोचित गृह-कर्म करते दिन-रात स्त्रियों में रहते हैं। ये प्रायः युवक, अनपढ़, उजड्ड होते हैं; इनकी एक महा बेहूदी आदत यह होती है कि प्रायः स्त्रियों में नङ्गे फिरा करते हैं। जाँघें खुली रहती हैं, लँगोटे से कुछ ही ज़्यादा कपड़ा लपेटे रहते हैं। इनमें जो थोड़ा-बहुत पढ़ना जानते हैं, वे गन्दी किताबें ज़ोर-ज़ोर से पढ़ा करते हैं और अप्रासङ्गिक रीति से स्त्रियाँ उसे चाव से सुनती रहती हैं। ये नीच प्रायः कुमारी कन्याओं को बहानों से फुसला लेते हैं और उनमें कामोद्दीपन करने की चेष्टा करते हैं। मूर्ख लोग स्थान के अभाव से कन्याओं को उनके निकट ही अरदिन सुला देते हैं!

बड़े शहरों में तो बहुत से परिवार एकत्र रहने से कोई न कोई दुश्चरित्रा विधवा मकान में बनी ही रहती है, जो अनायास ही ऐसा पाठ इन अभागिनियों को पढ़ा कर अपने रङ्ग में जमा लेती हैं।

* * *

यह हुई सधवा अवस्था में व्यभिचार में फँसने की रीतियाँ। ये स्त्रियाँ लाज़िमी रीति से कोई चढ़ती जवानी में, कोई चढ़ी में, कोई ढलते-ढलते विधवा हो जाती हैं। विधवा हो जाने से बहुत बन्धन कट जाते हैं। धृष्टता तो पहले ही बढ़ जाती है। अब उसका दुरुपयोग होने लगता है। प्रथम यदि कोई गुप्त-प्रेमी होता है, तो अब वह खुल खेलता है। कभी-कभी तो बड़े-बड़े घरों में इन पातकों के फल फला करते हैं। ······ के एक बड़े घराने में दो-चार आदमी चुपचाप इसी अपराध में मार डाले जाते हैं। एक सेठ साहब ने ६७ वर्ष की उम्र में १२ वर्ष की बालिका से ब्याह किया था और ब्याह के छः महीने बाद मर गए—उनके मरने के डेढ़ वर्ष बाद बालिका को प्रथम बार रजोदर्शन हुआ। इस विवाह का सारे नगर ने विरोध किया था, और सेठ जी का साठ हज़ार रुपया इसमें ख़र्च हुआ था। यह असहाय बालिका ज़हर देकर मार डाली गई और स्थानीय डॉक्टर साहब ने पाँचों घी में करके मामला रफ़ा-दफ़ा कर दिया!

* * *

प्रायः ऐसा होता है कि मारवाड़ी-पुरुष व्यापार के लिए दूर देश में चले जाते हैं। यह बात धनी-निर्धन सभी के लिए है। उनकी स्त्रियाँ निरन्तर १०-१२ वर्ष तक देश में अकेली उसी कुसंस्कार में रहती हैं। साल में महीने-बीस दिन के लिए पुरुष आते हैं और चले जाते हैं! गाँव में दुश्चरित्रा स्त्रियों का अभाव नहीं होता। आस-पास के अनेकों रईस-ग़रीब पराई बहू-बेटियों की ताक में रहते हैं। वे प्रलोभन भिजवाते हैं और अन्त में पतित करते हैं। ऐसे सहस्रों उदाहरण हमें मालूम हैं!!

* * *

पर्दे के विषय में हम दूसरी जगह लिख चुके हैं। अधिकांश बुराइयों और पाप की जड़ यह पर्दा है। इस पर्दे की ओट में बड़ी-बड़ी बेपर्दगियाँ होती हैं। अविद्या और कुसंस्कार यों तो स्त्री-जाति में भारत के दुर्भाग्य के साथ-साथ घुस गया है, पर मारवाड़ी-महिलाओं में सबसे अधिक है। मारवाड़ भर में (मारवाड़ से अभिप्राय राजपूताना प्रदेश भर से है) ४० लाख के लगभग स्त्रियाँ हैं, जिनमें २० हज़ार से भी कम स्त्रियाँ साधारण पढ़ी-लिखी हैं। यदि यूरोप या अमेरिका में यह कहा जाय कि भारत में एक ऐसा भी प्रान्त है जहाँ की स्त्रियों की जन-संख्या ४० लाख है और उनमें फ़ी हज़ार ४ स्त्रियाँ कुछ पढ़ी हैं, तो एकाएक वहाँ की स्त्रियों को विश्वास होना कठिन है। अमेरिका में क़रीब ४ करोड़ स्त्रियाँ हैं, इनमें से २ लाख तो अध्यापिकाएँ और प्रोफ़ेसर हैं। इङ्गलैण्ड में १॥ करोड़, फ़ान्स में १॥ करोड़ और जर्मनी में ३। करोड़ स्त्रियाँ हैं—इनमें से २ फ़ी सदी अनपढ़ हैं। ये स्त्रियाँ इस बात की कल्पना भी नहीं कर सकतीं कि ४० लाख अनपढ़ स्त्रियाँ कैसे भेड़-बकरी की तरह अपनी आयु काटती होंगी? अविद्या के अन्धकार में पड़ी इन बेचारी स्त्रियों को पर्दे की क़ैद ने भयानक रीति से अन्धा कर दिया है। पर

पर्दा केवल दिखाने के लिए है। वे गन्दे गीतों को बड़े चाव से और बड़े समारोह से सैकड़ों पुरुषों के बीच में बैठ कर तथा सड़कों पर गाती रहती हैं और ज़रा भी सङ्कोच न कन्याओं का करती हैं, न पुरुषों का। ये गन्दे गीत प्रत्येक सज्जन पुरुष के मस्तक को नीचा करने वाले हैं, और मारवाड़ी-समाज इसके लिए जितना अधिक शर्म, करे उतना ही कम है !!

यह बात तो साफ़ है कि इसके लिए केवल स्त्रियाँ दोषी नहीं ठहराई जा सकतीं। पुरुष ही सच्चे दोषी हैं। हम साहसपूर्वक यह कह सकते हैं कि भारत भर की जातियों में मारवाड़ की स्त्रियाँ स्त्रियोचित गुणों से नैसर्गिक रीति से विभूषित हैं। उनके बराबर निरभिमान और तल्लीनता से पति-सेवा करने वाली, घर के छोटे-बड़े धन्धों में प्रेमपूर्वक परिश्रम करने वाली, मृदुभाषिणी, कोखवती, कम-खर्च, लजीली, सुन्दर, स्वस्थ और बुद्धिमती स्त्री भारत के किसी प्रान्त में नहीं पैदा होतीं। हमारे इस कथन पर अन्य प्रान्त की बहिनें नाराज़ न हों, हम यह बात बहुत गम्भीरतापूर्वक कहते हैं। परन्तु कुसंस्कार और अविद्या ने उन्हें अधोगति में डाल रक्खा है। जब मारवाड़ की माताएँ जागृत होंगी—भारत की पराधीनता की बेड़ियाँ खनाखन टूटेंगी। मारवाड़ की माताओं ने देश को ज़िन्दा रक्खा था और अन्त में रक्खेंगी। आवश्यकता उनकी अविद्या, कुसंस्कार और दुर्भावनाओं को दूर कर देने की है। और इसके लिए आवश्यकता है पुरुषों को अपने व्यापार, वैभव आदि की तरफ़ से ध्यान हटा कर साहसपूर्वक समाज का भीतरी सुधार करने की।

* * *

हिन्दू-संस्कृति में छोटा भाई बड़े भाई की पत्नी को माता के समान मानता-जानता रहा है। लक्ष्मण जैसे यतिवर ने सीता के चरण ही देखे थे—मुख नहीं देखा था। परन्तु मारवाड़ी-संस्कृति कहाँ तक पतित हुई है, ज़रा ध्यान से सुनिए। मारवाड़ में एक गीत 'काँगसियो' के नाम से प्रसिद्ध है। प्रायः वसन्त, वर्षा आदि में जब दो-चार स्त्रियाँ एकत्र बैठती हैं, तब यह गीत वे बड़ी मौज से गाती हैं ! ज़रा सुनिए :—

म्हारा भँवर को काँगसियो जिठाणीये,
किस विद आयो थारी सेज।
ना म्हें थारे घरे गया दोराणीये,
ना म्हें लियो छै बुलाय।
भाभी के देवर लाड़लो दोराणीये,
आया-आयो ढलती सी रात।
भाभी आणो-जाणो छोड़ द्यो,
मारू जीवो मर जाऊँ जहर विष खाय।
मरस्यों तो जास्यो जीव सूँ,
मारूणीये भाभी म्हारे जीवड़ा को हार।
नखराली भाभी म्हारे सेजाँ को सिणगार।

"ऐ जिठानी जी ! यह मेरे पति का कङ्घा तुम्हारे पलँग पर कैसे आया ?

"हे देवरानी ! न तो मैं तुम्हारे घर गई और न हमने उसे बुलवाया। लेकिन भाभी का प्यारा देवर स्वयम् उतरती रात को आया था ?

"( इस पर देवरानी ने पति से कहा ) अजी भाभी के यहाँ आना-जाना छोड़ दो, नहीं तो मैं विष खाकर मर जाऊँगी।

"( पति ने कहा ) मर जाओगी तो जी से जाओगी, भाभी तो मेरे प्राणों का हार है, वह नख़रेदार भाभी मेरी सेज का सिङ्गार है।"

ऐसा ही—बल्कि इससे भी कुत्सित भावपूर्ण एक और गीत सुनिए। यह गीत 'ननदोई का गीत' कहा जाता है :—

महमद घड़्यो ओ जी ननदोई जी,
रखड़ी की साई बालम से लगाई।
धीमा-धीमा बोलो ओ जी नणदोई।
बाई जी सुनेला देगा म्हाँने गाली।
बाई जी सुने तो पड्या सुनवाद्या,
आपा रँग माणा प्यारी सालायेली।
जाणों छो तो माणों ओ जी नणदोई,
बाताँ क्यों बखाणों प्यारा नणदोई

"अजी ननदोई जी, हमें एक महमद ( आभूषण ) बनवा दो। रखड़ी ( बोर ) की सटपट तो बालम से मैंने लगा ली है।

"अजी ननदोई जी ! ज़रा धीरे-धीरे बोलो, बाई जी सुन लेंगी तो गालियाँ देंगी।

"भाई जी सुनेगीं तो सुनने दो—प्यारी सलहज जी आओ……करें।

"अजी ननदोई जी! यही इरादा है तो……पर प्यारे जी तुम बातें क्यों बनाते हो?"

विचारशील पुरुष देखेंगे कि ये गीत भले घर की बहू-बेटियों के गाने के योग्य हैं? इन्हें गाने से कैसी कुप्रवृत्ति पैदा होती है? जिन सज्जनों की बहू-बेटियाँ ऐसे गीत गाती हैं—क्या वे सज्जन इसमें अपनी बेइज़्ज़ती ज़रा भी नहीं समझते? गायन और प्रमोद स्त्रियों के भूषण हैं—वे करें—पर ऐसा, जैसा कि प्रत्येक आबरूदार स्त्री को करना चाहिए।

* * *

## ब्रह्मचर्य का अभाव

संसार में रह कर, जीवन के कठिन संग्राम में हमें शारीरिक, आत्मिक, मानसिक सब प्रकार का बल ख़र्च करना पड़ता है। यह बल ब्रह्मचर्य द्वारा ही हम सञ्चय कर सकते हैं—ब्रह्मचर्य को छोड़ इस अनुष्ठान का अन्य सुयोग नहीं है। ब्रह्मचर्य के द्वारा यदि हम वह बल इकट्ठा न कर सकें तो ख़र्च कहाँ से करेंगे? जिसकी पूँजी नहीं है—गाँठ ख़ाली है, वह क्या ख़र्च करेगा? आज जो हमें जीवन-निर्वाह के सामान जुटाए नहीं जुटते—बात-बात में मुहताजी रहती है और पल भर को भी शान्ति नहीं मिलती उसका कारण केवल यही है कि ब्रह्मचर्य की आवश्यक प्रथा का हमने लोप कर डाला है। हमारा शरीर रोगी क्यों? ब्रह्मचर्य के अभाव से। सन्तान क्यों नहीं होती? ब्रह्मचारी न रहने और कच्चा वीर्य फेंकने से! सन्तान क्यों होकर मर जाती या दुर्बल रहती है? ब्रह्मचर्य नष्ट करके वीर्य कमज़ोर कर दिया! ग़रीब क्यों हो? कुछ सीखा नहीं, जल्दी गृहस्थ हो गए। दुखी क्यों हो? इसलिए कि तन पर, मन पर, आत्मा पर जो बोझ है वह अधिक है। तन, मन, आत्मा इनका बल ब्रह्मचर्य से मिलता, उसे पालन नहीं किया। एक-दो मनुष्य नहीं, सारा भारत निर्बल है, इसका भी कारण ब्रह्मचर्य का अभाव है। ब्रह्मचारी बन कर विद्या पढ़ने से आत्मिक बल बढ़ता है—आत्मा बलिष्ठ होने से मनोवृत्ति गन्दी नहीं होने पाती—विशुद्ध मनोवृत्ति होने से शारीरिक बल कुचेष्टाओं द्वारा खण्डित न होकर संरक्षित रहता है। व्यक्तियों का समुदाय ही समाज है, जब हमारी आत्मा और शरीर बली हैं तो समाज भी बली है। ब्रह्मचर्य के भक्त प्राचीन आचार्यगण अपने बल का अखण्ड प्रताप जगत् के सामने रख गए हैं—और ब्रह्मचर्य-भ्रष्ट हमारा भी बल जगत् के सामने है। जो है सो सब जानते हैं—कहना-सुनना व्यर्थ है।

सच तो यों है कि हमारी आरोग्यता, आयु, सौन्दर्य, ऐश्वर्य और हमारी सारी भावी कामनाओं का जो मूल है, एक मात्र इसी के अनुष्ठान करने से हमारी धार्मिक और नैतिक सारी मनोकामनाएँ पूरी होंगी। ब्रह्मचारी ही आदर्श-सन्तान पैदा करके उन्हें योग्य पुत्र बना सकता है। उत्तम सन्तान की कामना करने वाले को उचित है कि वह ब्रह्मचारी बने और पूर्ण-ब्रह्मचारी बने। ब्रह्मचर्य का नियम पालन करने से हमें अधिकाधिक विद्या-प्राप्ति का बड़ा अवसर मिलता है। विद्या क्या है? शास्त्र क्या है? यही सब महानुभावों के सच्चे तजुर्बे हैं, उन्हें देख कर, समझ कर हम जानते हैं कि इस अगम्य संसार की गति कैसी है। किस काम को किस प्रकार करके क्या हानि-लाभ होगा। ईश्वर, माता, पिता, पुत्र, स्त्री व धर्म इन सबको जानने ही के लिए ब्रह्मचर्य की सृष्टि है। हमारे सामने जीवन का, सुख-दुःख का, लाभ-हानि का, साहस, वीरता और परोपकार का जो वृहत् भवन खड़ा हो सकता है, ब्रह्मचर्य ही उसकी नींव है। यह जो हमारे सामने धर्म-अर्थ-काम-मोक्ष चतुर्वर्ग प्राप्ति का महान् वृक्ष है ब्रह्मचर्य ही उसका मूल है। अगर हम चाहते हैं कि हमारा भवन दृढ़ बने, अगर हम चाहते हैं कि हमारा उद्देश्य-वृक्ष आँधी के बड़े-बड़े झोंकों से भी न उखड़े तो हमें चाहिए कि पूर्ण ब्रह्मचर्य का पालन करके कृत-कृत्य हो जायँ।

मनुष्य-जीवन का उद्देश्य बड़ा गहन है। संसार में आकर उसे न केवल अपना ही उद्धार करना होता है, वरन् समस्त प्राणियों का अधिपति बन कर जगत् पर शासन करना होता है। महान शक्ति प्राप्त किए बिना शासन नहीं हो सकता! और शक्ति सम्पादन का एक ही उपाय है—वह ब्रह्मचर्य है। मनुष्य की उन्नति का मार्ग बड़ा प्रशस्त है, वह मोक्ष तक खुला पड़ा है। इस-

लिए मनुष्य चाहे तो बहुत-कुछ कर सकता है। अपनी गहन मेधा-बुद्धि से, प्रबल बाहुबल से, सारे संसार को अपनी झलक दिखा सकता है। प्राचीन काल में भीष्म, भीम, कृष्ण, राम, लक्ष्मण आदि महानुभाव और शुक, व्यास, कपिल आदि मुनिगण इसके उत्कृष्ट प्रमाण हैं। इन सबमें ब्रह्मचर्य का बल था, उसीसे वे दुर्जय योद्धा और अन्तर्दृष्टि वाले हो गए थे। कोई ब्रह्मचर्य-भ्रष्ट वैसी कामना करे तो कैसे वहाँ तक पहुँच सकता है?

जब द्वापर का युद्ध हुआ, तब जरासन्ध, कालयवन, कंस, शिशुपाल आदि अधर्मियों के अत्याचार के दौर-दौरों का बाज़ार इतना गरम हो गया था कि प्रजा में हाहाकार मचा हुआ था। उनके उत्कृष्ट बल और प्रभाव को देख कर किसी की भी उनके आगे सिर उठाने की हिम्मत नहीं हुई। पर कृष्ण ने बारह ही वर्ष की अवस्था में उनके आगे सिर उठाया, उनके गर्व को तोड़ा और निरन्तर परिश्रम करके यत्न, युक्ति और बल से उनका मूलोच्छेद करके धर्म-राज्य की नींव स्थापित की। इतना करते हुए भी किसी ने उन्हें घबराते या उदास नहीं देखा, वे सदा आनन्दकन्द रहे। दुःख मानो जगत में उनके लिए था ही नहीं। द्वारिका में जब शल्य के साथ उनका घोर युद्ध हो रहा था, उस आपत्तिकाल में भी द्यूत-सभा में द्रौपदी के वस्त्राहरण के समय उसकी रक्षा करना कृष्ण नहीं भूले! कुरुक्षेत्र में युद्ध की अग्नि भड़कना चाहती है; खून के प्यासे योद्धा जान पर खेल कर समर-भूमि पर डटे हैं; भीषण दृश्य सम्मुख है जिसके ध्यान से रोंगटे खड़े हो जाते हैं; बाप, बेटे, भाई, दादा सब अपने ही आत्मीयों के रक्त से हाथ रँगने को पागल हो रहे हैं; सभी हतचेत हैं; सभी उन्मत्त हैं; हिंसा और स्वार्थ की अग्नि सभी के हृदय में प्रचण्ड वेग से धधक रही है। उन सबको देख कर अर्जुन धनुष पटक देता है, दुःख में भर कर कृष्ण से कहता है—महाराज मेरे हाथ से धनुष खिसका पड़ता है, चमड़ी जली जाती है, मन में उद्वेग आ रहे हैं, मैं खड़ा भी नहीं रह सकता। अपने स्वजनों को मार कर अपना श्रेय मैं नहीं चाहता। जिनके लिए हम राज्य, धन चाहते हैं, वे ही प्राणों का मोह छोड़ कर मरने पर डटे हैं! ये गुरु हैं, ये चाचा हैं, ये भतीजे हैं, ये भाई हैं, ये सम्बन्धी हैं; ये सब हमें मारने को तुले हुए हैं, यह सब जान कर भी हे मधुसूदन! इनको मार कर हम त्रिलोकी का भी राज्य नहीं चाहते। अर्जुन का ऐसा मोह देख कर कृष्ण मन ही मन हँसे। उनका मन तब भी पूर्ण-शान्त था; स्तब्ध था; और इसी कारण ऐसी गड़बड़ के समय में भी कृष्ण ने बड़े शान्त-भाव से गीता का महोपदेश अर्जुन को दिया। यह क्या साधारण बात है? बिना ब्रह्मचर्य की प्रतिष्ठा के ऐसा धैर्य! ऐसी अन्तर्दृष्टि; ऐसी स्थिरता आ सकती है क्या? कभी नहीं!

और चलो, मर्यादा-पुरुषोत्तम के ऊपर भी एक दृष्टि दो। उनका धैर्य, शान्ति, त्याग और दृढ़ता विचारते ही हृदय आनन्द से गद्गद हो जाता है। कैसा चित्र है—एक ओर प्रबल पराक्रमी दुर्जय रावण खड़ा है, लङ्का-सा कोट, समुद्र-सी खाई, बड़े-बड़े शूर-वीर जिसके रक्षक, जिनका काम ही हिंसा और कुटिलता है। कुम्भकर्ण-जैसा भाई, इन्द्रजीत-जैसा पुत्र सहायक हैं। दूसरी ओर क्या है? अकेले राम हैं, नङ्गा शिर है, नङ्गे पैर हैं, केवल हृदय में अपूर्व साहस और आत्मिक बल है। बस विजय की यह उपयुक्त सामग्री है। ऐसा मारा कि रावण का नाम-लेवा और पानी-देवा भी न बचा। सच है, ब्रह्मचर्य की बड़ी महिमा है।

जिस समय क्षत्रिय मदोन्मत्त होकर धर्म की मर्यादा को उल्लङ्घन कर चले थे, उन्हें अपने प्रबल-प्रताप से नाथने वाले परशुराम, और हिरण्यकश्यपु को केवल नाखूनों से चीर फेंकने वाले नृसिंहदेव—ये सब पूर्ण-ब्रह्मचर्य के ही प्रताप से अपना अटल आतङ्क संसार-पट पर मढ़ गए हैं। जिस भीष्म ने एक बार श्रीकृष्ण को भी प्रतिज्ञा-भङ्ग करा कर क्षुब्ध कर दिया था कौन नहीं जानता कि वे आदर्श ब्रह्मचारी थे? रावण के पुत्र मेघनाथ का जिसने हनन किया, उस केशरी का नाम कौन नहीं जानता? सुलोचना बड़ी पतिव्रता स्त्री थी, उसी के पातिव्रत्य-धर्म के बल से मेघनाथ अजेय हो गया था। उसके पास ख़बर पहुँची कि मेघनाथ मारा गया, तो उसने एकदम विश्वास करने से इनकार कर दिया। उसने कहा—राम में क्या शक्ति है कि मेरे पति को पराजित करे? जो बारह वर्ष नींद मार कर अखण्ड ब्रह्मचारी रहेगा वही कहीं उन्हें पराजित कर सकेगा? नहीं तो मेरे पति का बाल बाँका करने वाला किसी माता ने नहीं जन्मा है। उसकी प्रचण्ड मूर्ति, और तीक्ष्ण वाणी सुन कर दास-

दासी भय से थर-थर काँपने लगे। उसका क्रोध सीमा से बाहर हो गया। उसे अपने पति की मृत्यु पर बिल्कुल विश्वास नहीं था। तब एक दासी ने हाथ बाँध कर कहा—देवी! सत्य ही लक्ष्मण ने आज उनका बध कर डाला है। बस, लक्ष्मण के नाम में ही बिजली का प्रभाव था। उसे सुनते ही सुलोचना का लाल मुख पीला पड़ गया, आँखों का प्रकाश बुझ कर अँधेरा छा गया, उद्दण्ड मुख नीचे झुक गया—"हाँ, तब तो मैं निश्चय विधवा हुई"—यही उसके मुख से निकला, और मूर्छिता हो, धरनी पर गिर गई। उसे लक्ष्मण के ब्रह्मचर्य पर उतना ही विश्वास था जितना अपने पतिव्रत-धर्म पर!! और क्यों न हो? लक्ष्मण यती थे भी इसी प्रशंसा के योग्य? जिस समय राम सीता की तलाश में ऋष्यमूक पर्वत पर आते हैं, उस समय सुग्रीव कुछ आभूषण पहचानने को उन्हें देता है। उन्हें राम, लक्ष्मण को दिखा कर पहचानने को कहते हैं। पर लक्ष्मण क्या उत्तर देते हैं! सुनो :—

केयूरं नैव जानामि नैव जानामि कुण्डलम्।
नूपुराण्येव जानामि नित्य पादाभि वन्दनात्॥

"इन बाजूबन्दों को नहीं जानता क्योंकि कभी उनको नहीं देखा और न इन कुण्डलों को ही पहचानता हूँ। हाँ उन बिछुवों को जानता हूँ, क्योंकि चरण-वन्दना करती बार नित्य देखा करता था।" यह लक्ष्मण यती के वाक्य हैं जो भाभी के लिए उन्होंने कहे थे। वे वीर मेघनाथ क्या, समस्त विश्व को विजय कर सकते थे। सच है ब्रह्मचारी को क्या दुर्लभ है!

बाल्यावस्था से जिनको बड़े-बड़े सिद्ध मुनियों में उच्चासन मिलता था ऐसे प्रबल दिव्य-ब्रह्मचारी व्यास-पुत्र शुकदेव का नाम सभी हिन्दू जानते होंगे। जिस समय वे पिता के आश्रम से निकल कर, विरक्त होकर वन को चले, मार्ग ही में गङ्गा पार करनी पड़ी। तब कितनी ही नग्न नहाती स्त्रियों ने उन्हें देखा और नहाती रहीं। पर जब व्यास वहाँ उन्हें ढूँढ़ते-ढूँढ़ते पहुँचे तो स्त्रियों ने एकदम पर्दा कर लिया। व्यास बड़े चकित हुए। पुत्र-शोक तो भूल गए और कहा—"देवियो, यह क्या बात? पुत्र शुकदेव तुम्हारे बीच से निकल गया, पर तुमने पर्दा नहीं किया? और मैं वृद्ध हूँ, तुम सब मेरी पुत्री हो, फिर मुझ से क्या पर्दा?" स्त्रियों ने मुस्करा कर भक्तिपूर्वक व्यासदेव को प्रणाम किया और कहा—"देव! ऐसा कौन है जो परन्तप व्यास को न जानता हो! ऐसे तत्वदर्शी के दर्शनों से सच्ची शान्ति मिलती है। परन्तु हे शान्ति-धाम मुनि! शुकदेव युवा है तो क्या हुआ, वह जानता ही नहीं कि हम स्त्रियाँ हैं और किस काम में लाई जाती हैं। और आप सब-कुछ होने पर भी हमें जानते हैं, हमारा उपयोग भी जानते हैं, इसीसे हमने आपसे पर्दा किया है, आप क्षमा करें।" अहा! ऐसे ब्रह्मचारी युवा की ऋषि पूजा न करें तो किसकी करेंगे? ऋषि क्या, वह ब्रह्मचारी त्रैलोक्य पूज्य है। हा! कब उनका पद-रज भारत के मस्तक पर फिर नसीब होगा?

पूज्यपाद शङ्कराचार्य ने अखण्डित ब्रह्मचर्य का असाधारण प्रभाव जगत को दिखा दिया है। उनकी अगम्य बुद्धि-वैलक्षण्य का पता उपनिषद्, व्यास-सूत्र, गीता आदि गहन पुस्तकों पर भाष्य देख कर लगता है, जिनमें किसी से भी खण्डन न किए जाने वाले अद्वैत सिद्धान्त का प्रतिपादन किया गया है। जिस समय समस्त जगत् में वेद-विरोधी जनों का प्रबल राज्य था और संसार का शिर जिनके लिए उस समय झुक गया था, उसी समय इस धुरन्धर और विद्वान तेजस्वी ब्रह्मचारी ने उनके बल को तोड़-मरोड़ कर ऐसा दलित किया कि आज तक कोई उसे न जोड़ सका। कहना नहीं होगा कि यह सब ब्रह्मचर्य के बल ही से था।

दूर कहाँ जायँ? जिस समय समस्त भारत में घोर खलबली मची थी, वैदिक-धर्म का तैल रहित दीपक टिमटिमा रहा था, ढेर के ढेर हिन्दू धड़ाधड़ मुसलमान-ईसाई हो रहे थे, हिन्दुओं के शिखा-सूत्र पर घोर आपत्ति आने को थी, अविद्या का अन्धकार प्रबल था—ठीक उसी समय एक प्रभावशाली व्यक्ति ने उस बहते हुए प्रभाव में एक ऐसी ठोकर लगाई कि सारा संसार चकित हो गया। वह वीर 'कार्यं न साधयामि शरीरं वा पातयामि' कह कर कर्म-क्षेत्र में कूद पड़ा। गति का प्रभाव एकदम फिर गया। मरी हिन्दू-जाति जी उठी, जी ही न उठी, वरन् इस योग्य हो गई कि शत्रुओं का मुँहतोड़ मुक़ाबला कर सके। इस यति का नाम दयानन्द स्वामी था। उन्नीसवीं सदी का सारा संसार एक स्वर से हमारी हाँ में हाँ मिला कर इस ब्रह्मचारी के प्रबल प्रतापी धक्के को स्वीकार करेगा।

ब्रह्मचारियों की हमने इतनी महिमा गाई है। इसका अन्त कहीं नहीं है। हमें यही कहना है कि इन सबके हमारे जैसे ही हाथ, पैर, मुख, बुद्धि थी। अन्तर था तो इतना ही कि वे सब ब्रह्मचर्य-व्रत पर आरूढ़ थे और हम व्रत-भङ्ग हैं। इसलिए संसार में वे अमर हो गए और हम कौवों, कुत्तों की मौत मर रहे हैं! ऐसी आवश्यक प्रथा का नाश होना किसको न अखरेगा? जिसे जातित्व का अभिमान है, जिसमें वंश-मर्यादा की प्रतिष्ठा है, जिसके मन में पूर्वजों के अनुकरण करने के हौसले हैं, वह इस अमूल्य पथ से ऋषि-सन्तान को भ्रष्ट देख कर कैसे जीवित रह सकता है? कैसे उसे चैन पड़ सकता है? उसकी छाती पर विषैला छुरा खुला पड़ा रहे और उसे चैन पड़े, यह कैसे हो सकता है? बाल-विवाह की निकृष्ट प्रथा द्वारा ब्रह्मचर्य का लोप कर, विद्याभ्यास में बाधा डाल, समस्त वृद्धि का ही मूलोच्छेद किया जा रहा है। हाय! यह बड़े ही सङ्कट की बात है। ईश्वर हमें सुबुद्धि दे!

प्राचीन काल में गुरुकुलों की सुन्दर परिपाटी देश भर में थी। ये गुरुकुल एकान्त वनों में होते थे, इनके आचार्य पूर्ण विद्वान्, जितेन्द्रिय और तपस्वी होते थे। राजा और रङ्क सबके बालक यहाँ एक समान भाव से रहते और विद्याध्ययन करते थे। कृष्ण और सुदामा की अपूर्व मैत्री इन्हीं गुरुकुलों की बदौलत हुई थी। यहाँ नागरिक जीवन की दुर्गन्ध और निकम्मे दृश्य देखने को न मिलते थे। यहाँ बचपन से भरपूर जवानी तक लड़के-लड़कियाँ आनन्द, उत्साह और शान्ति से शरीर और आत्मा को पुष्ट बनाते थे। और फिर वे सच्चे गृहस्थ बन कर जीवन के चार फल धर्म-अर्थ-काम-मोक्ष की प्राप्ति करते थे। ऋषि दयानन्द ने संस्कार-विधि में उपनयन संस्कार के समय ब्रह्मचारी को जो सुन्दर उपदेश किया है, वह इस प्रकार है :—

"तू आज से ब्रह्मचारी है। नित्य सन्ध्योपासना किया कर। भोजन से पूर्व शुद्ध जल का आचमन किया कर। दुष्ट कर्मों को छोड़, धर्म किया कर। दिन में शयन कभी मत कर। आचार्य के अधीन रह कर नित्य साङ्गोपाङ्ग वेद पढ़ने में पुरुषार्थ किया कर। एक-एक वेद साङ्गोपाङ्ग पढ़ने के लिए १२ वर्ष—कुल ४८ वर्ष चाहिए। जब तक तू पूरे तौर से वेदों को न पढ़ ले, अखण्ड ब्रह्मचारी रह। आचार्य के अधीन धर्माचरण में रहा कर। परन्तु यदि आचार्य अधर्म और मिथ्या उपदेश करे तो उसे कभी न कर। क्रोध और मिथ्याभाषण मत कर। आठ प्रकार के मैथुन—स्त्री का स्मरण, कीर्तन, केलि, प्रेक्षण, गुह्य-भाषण, सङ्कल्प, अध्यवसाय और क्रिया-निवृति से बचा रह। भूमि में शयन करना, पलँग पर न सोना। गाना, बजाना, नृत्य, गन्ध, अञ्जन, अति स्नान, अति भोजन, अति निद्रा, अति जागरण, निन्दा, लोभ, मोह, भय, शोक, कुविचार मत ग्रहण कर। रात्रि के चौथे पहर में जाग। नित्य-क्रिया स्नानादि से निवृत्त हो ईश-प्रार्थना और उपासना नित्य किया कर। मांस, रूखा-सूखा अन्न, मद्य मत सेवन कर। तेल मत मल। अति खट्टा, तीखा, कषैला, क्षार और रेचक द्रव्य मत सेवन कर। नित्य युक्ति से आहार-विहार करके सुशील और थोड़ा बोलने वाला बन, तथा सभा में बैठने योग्य गुण ग्रहण कर।"

क्या ही अच्छा हो कि देश भर के माता-पिता और गुरु अपने बच्चों को इन उपदेशों पर चलाने की चेष्टा करें।

* * *

## पर्दा

अत्यन्त प्राचीन काल में, जब मनुष्य-जाति आज की तरह सभ्य नहीं हुई थी और वस्त्रों का निर्माण नहीं हुआ था—तब मनुष्य पशुओं की तरह नङ्गे रहते थे। शुभ्र-आकाश के नीचे प्रकृति-देवी की गोद में वस्त्र-रहित विचरण करना, फल-मूल खाना, उस काल के स्त्री-पुरुषों का स्वाभाविक जीवन था।

धीरे-धीरे मनुष्यों के हृदयों में भावुकता उत्पन्न होने लगी और शरीर को सजाने तथा कृत्रिम रीति से रँगने की रीति चली। उन्होंने रङ्ग-बिरङ्गी मिट्टी से शरीर को रँगना शुरू किया। बाद में उन्होंने गोदने गुदवा कर शरीर पर स्थायी रङ्गीन चिन्ह अङ्कित करने भी सीख लिए।

इसके बाद उन्होंने यह पसन्द किया कि केवल रङ्ग लगाने की अपेक्षा पत्तियों, वृक्षों की छालों, पशु-चर्मों से शरीर को जहाँ-तहाँ से ढक लिया जाय, जिससे चाहे

जब ये आवरण उतार दिए जायँ और चाहे जब बदल लिए जायँ।

इस समय तक 'गुप्ताङ्ग' की तरफ़ किसी का ध्यान न था। पुरुष और स्त्रियाँ प्रायः टाँग, सिर एवं गर्दन को विविध वस्तु लपेट कर ढकते और सजाते थे—गुप्ताङ्गों को प्रायः खुला छोड़ देते थे। परन्तु शीघ्र ही उन्होंने देखा कि शरीर में उपस्थेन्द्रिय अधिक कोमल है और उसकी रक्षा की ख़ास तौर से आवश्यकता है। इसके सिवा मल-मूत्र विसर्जन करना भी एक ऐसी आवश्यकता थी, जिसे मनुष्य विचारशील होने के कारण एकान्त में करना उचित समझने लगे। सर्वत्र मल-मूत्र विसर्जन करने से घृणा उत्पन्न होने का भय था। फिर उन अङ्गों को शुद्ध करना भी आवश्यक था। इन सभी बातों के कारण इन अङ्गों को गुप्त रखने, ढकने आदि की तरफ़ मनुष्य-समाज का ध्यान बढ़ चला।

लज्जा अब तक उत्पन्न नहीं हुई थी। पर यह बात अनुभव से देखी गई कि इन अवयवों को यत्न से ढकने पर काम के वेग को उत्तेजना मिलती है। इस अनैसर्गिक उत्तेजना के प्रादुर्भाव ने स्त्री-पुरुषों में गुप्ताङ्गों को यत्नपूर्वक ढकने की रीति के साथ ही 'लज्जा' का भी समावेश कर दिया। इसके बाद ही वस्त्रों की कड़ी आवश्यकता ने वस्त्रों का आविष्कार करा दिया, और मनुष्य-जाति सभ्यता के युग में एक क़दम आगे बढ़ी।

सभ्यता के इस प्रथम-चरण-काल में स्त्रियों का स्थान पुरुषों से श्रेष्ठ था। शारीरिक बल में वे पुरुषों के समान थीं। आज भी ब्रिटिश कोलम्बिया के आदिम निवासियों की स्त्रियाँ पुरुषों के समान ही शिकारिणी होती हैं। तसमानिया में मछली पकड़ने और ऊँचे-ऊँचे दरख़्तों पर चढ़ने में पुरुष स्त्रियों का मुकाबला नहीं कर सकते। प्रायः पृथ्वी भर में प्राचीन जातियों की स्त्रियाँ आवश्यकता पड़ने पर युद्ध में लड़ी हैं। अफ्रीका के काङ्गो-प्रदेश की जङ्गली जाति की स्त्रियाँ पुरुषों के समान ही मज़बूत होती हैं और उतना ही बोझा ढो सकती हैं। उत्तर अमेरिका और न्यूगाइना की असभ्य जाति की स्त्रियाँ आज भी दो पुरुषों के बराबर काम करने की शक्ति रखती हैं। अरब, कुर्दिस्तान और रूस की अर्द्ध-सभ्य जातियों की स्त्रियाँ पुरुषों के बराबर क़दावर और पूरी सामर्थ्यवान् होती हैं।

यह हुई शरीर-सम्पत्ति की समानता की बात। अब उपयोगिता को लीजिए। उपयोगिता की दृष्टि से प्राचीन-काल में पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियाँ बढ़ी-चढ़ी थीं। पुरुष केवल शिकार मारने, मछली पकड़ने एवं युद्ध करने के उपयोगी थे; परन्तु स्त्रियाँ सभ्यता के सभी आवश्यक पदार्थों की, जो आगे चल कर उद्योग-धन्धे और व्यापार के विशाल रूप में परिवर्तित हुए—एकमात्र अभिभावक थीं। मकान बनाना, चटाई बनाना, चमड़े के वस्त्र तैयार करना, भोजन पकाना, खेती करना, नाव बनाना, सूत कातना, कपड़े बुनना और बर्तन बनाना आदि सारे ही धन्धे उस युग में स्त्रियों को करने पड़ते थे।

धीरे-धीरे स्त्रियाँ पुरुषों की अपेक्षा अधिक चतुर, सहिष्णु और कर्मठ होने के कारण युद्ध और आखेट से हट कर अपनी पूर्ण शक्ति से उपरोक्त कला-कौशल में लग गईं। कला-कौशल पर उनका पूर्ण प्रभुत्व हो गया। चूँकि स्त्रियाँ पुरुषों की अपेक्षा अधिक शान्ति-प्रिय थीं, इस कारण वे धीरे-धीरे घरेलू होती गईं। मानवीय सभ्यता ने इस प्रकार दूसरे युग में प्रवेश किया।

परन्तु कृषि और कला-कौशल ने मनुष्य-समाज को स्थायी रूप से एक स्थान पर रहने को विवश किया। उन्होंने घर बनाए। धीरे-धीरे घर अधिकाधिक पक्के, स्थायी और विशाल होते गए, और चूँकि एक जगह बैठ कर विविध कारीगरी की वस्तुएँ बनाना स्त्रियों का कार्य था—वे उन घरों में अधिक देर तक स्थिर रहने लगीं। पुरुष अब भी शिकार और युद्ध के उपयोगी थे; इसलिए वे भ्रमणशील बने रहे। फलतः स्त्रियाँ पुरुषों से शरीर-सम्पत्ति में दुर्बल और कोमल बनती गईं। साहस के कार्यों की कमी से वे नाज़ुक होने लगीं।

मातृत्व अर्थात् प्रसव की स्वाभाविक विशेषता ने उन्हें और भी कमज़ोर बना दिया। इस प्रकार स्त्रियाँ पुरुषों की अपेक्षा धीरे-धीरे कमज़ोर और घरेलू बनने लगीं। इस युग में बराबर युद्ध होते थे, और वे अब केवल पुरुषों के हाथ में रह गए थे। इस प्रकार पुरुष स्त्रियों के रक्षक बन गए। स्त्री और पुरुष अब दो भिन्न-भिन्न धाराओं में थे। घर और बच्चों की सँभाल स्त्रियों पर ही थी। सम्पत्ति का उत्तराधिकार भी स्त्री को ही प्राप्त था—इससे वे और भी घरेलू बन गईं। यह सभ्यता का तीसरा युग था।

अब विस्तृत समाज का विस्तार हुआ—नगर बनने और बसने लगे, युद्धों की अपेक्षा नागरिक जीवन अधिक पसन्द किया जाने लगा। पुरुषों ने राष्ट्रों का निर्माण किया, उद्योग-धन्धों को व्यापार से मिला कर उसमें नया चमत्कार पैदा कर दिया। धीरे-धीरे साधारण युद्ध बन्द हुए। पर पुरुष जो बलवान् और उद्दण्ड बन गए थे और स्त्रियाँ जो परिश्रमी और सहिष्णु बन गई थीं—तथा शरीर, सम्पत्ति खो चुकी थीं—उनका परस्पर का सम्बन्ध असमान हो गया। पुरुष स्त्रियों का स्वामी बन गया और स्त्रियाँ अपने सौजन्य और स्वभाव की मृदुता के कारण पुरुषों के अधीन हो गईं। स्त्रियों का अब एक यह काम भी प्रधान हो गया कि वे पुरुषों को अधिक आराम दें। अब पुरुषों से स्त्रियों का स्थिर सम्बन्ध होना भी आवश्यक हो गया और विवाह-सूत्र की रचना हुई—तब स्त्री 'पत्नी' और पुरुष 'पति' बना।

'पति' 'पत्नी' का वैतिक सम्बन्ध बहुत काल तक ऐसा रहा जिसमें स्त्रियों को सम्मानयुक्त अधिकार और मनुष्योचित एवं नागरिक स्वातन्त्र्य प्राप्त था—यह सभ्यता का चौथा युग था। परन्तु प्रभुत्व मिट्टी का भी बुरा होता है! पुरुष के प्रभुत्व के आगे स्त्रियों का सिर झुका कि झुकता ही चला गया। उनके जीवन-क्रम ने उनको शारीरिक और मानसिक विकास-शक्ति को दबा दिया। अन्ततः स्त्रियाँ पुरुषों की सम्पत्ति बन गईं। ऐसी दशा में वे अधिक सावधानी से रक्खी जाने लगीं। एक-एक पुरुष अनेक स्त्रियों का स्वामी बन गया। वह उन्हें बेच सकता, गिरवी रख सकता, जुए में दाँव पर लगा सकता एवं मरने पर उन्हें जीवित अपने साथ चिता पर जला सकता, क़ब्र में गाड़ सकता था। यह भयानक एकाधिपत्य स्त्री, माता, पुत्री, परिजन आदि में फट पड़ा। सर्वत्र स्त्रियाँ भयानक रूप से पुरुषों की ऐसी सम्पत्ति बन गईं जिनका कोई स्वतन्त्र जीवन ही न था। सम्पत्ति और पुत्रियों का पति के घर जाना, इन दो विषम घटनाओं ने स्त्रियों की तरफ़ से पुरुषों को और भी सतर्क कर दिया, और उनके अधिकार बड़ी कड़ाई और दूरदर्शिता से सङ्कुचित किए जाने लगे।

जब स्त्रियों की ऐसी पतित दशा हो गई तो उनका सम्मान भी जाता रहा। वे एक प्रकार से बिना उज्र आज्ञाकारिणी दासियाँ बन गईं। तब समाज ने उनका नैतिक-तिरस्कार करना शुरू कर दिया। पुरुषों की आत्मिक उन्नति में स्त्रियाँ बाधक समझी जाने लगीं। पुरुष को पुण्य से खींच कर नरक में ले जाने वाली स्त्रियाँ समझी जाने लगीं। बड़े-बड़े नीतिकार और पण्डितों ने निर्लज्ज बन कर यहाँ तक कह डाला कि—"ये स्वभाव ही से अविश्वासिनी, चरित्रहीन, चञ्चल और मूर्ख होती हैं। इन्हें सदा डण्डे के ज़ोर से रखना चाहिए—ये कभी स्वतन्त्र न होने पावें।" पृथ्वी भर की सभी जातियों ने यथा—भारत, चीन, जापान, रोम, ईरान, यूनान ने स्त्रियों के विषय में एक ही राय गढ़ ली कि उन्हें सदैव दबा कर रक्खो। जापान की संस्कृति में स्त्रियों के लिए कड़ा पहरा है। भगवान् बुद्ध ने अपने शिष्यों को स्त्रियों का मुख तक देखने की आज्ञा नहीं दी थी। मनु महाराज उन्हें ख़ूब कड़ाई से वश में रखने की सम्मति देते हैं। भगवान् दत्तात्रेय तो उन्हें मदिरा ही बताते हैं। तुलसीदास जी कहते हैं—उन्हें ढोल की तरह पीटना चाहिए। वे अन्धे, काने, कुबड़े, अपाहिज, कोढ़ी, कामी, लुच्चे—सभी प्रकार के पति को स्त्री का पूज्य बताते हैं। उनकी राय-शरीफ़ में ऐसे बद-माश और अयोग्य पतियों का अपमान करने पर भी स्त्री नरक को जाती है। मसीह कहते हैं—स्त्रियों को अपने आपको उसी प्रकार पुरुषों को समर्पण करना चाहिए, जैसे परमेश्वर को—क्योंकि पुरुष स्त्री का स्वामी है। मुहम्मद साहब फ़र्माते हैं—स्त्रियाँ मूर्तिमती दुर्बलता हैं। शेक्स-पियर कहता है—ओ व्यभिचारिणी, तेरा नाम ही स्त्री है! जर्मनी का प्रसिद्ध दार्शनिक शॉपनहार कहता है—ऐसी कोई बुराई नहीं, जो स्त्रियाँ न कर सकती हों। महान् और पूज्य पुरुषों के इन विधानों ने स्त्रियों के समस्त अधिकार छीन लिए और स्त्रियों को दबा कर, छिपा कर हर तरह सुरक्षित रखने की पूरी-पूरी चेष्टा सब तरफ़ से की जाने लगी। यह सभ्यता का पाँचवाँ युग था।

मुँह ढकना या पर्दा, इन्हीं अन्यायपूर्ण बातों के आधार पर निर्माण हुआ; यद्यपि प्राचीन असभ्य जातियों में भी मुख ढकने के उदाहरण पाए जाते हैं। न्यू-गाइना टापू की आदिम जातियों में रजस्वला होने के बाद से विवाह होने तक लड़कियों का मुख ताड़ की पत्तियों से ढक दिया जाता था, और सिवा निकट सम्बन्धियों के उनसे कोई नहीं मिल सकता था। क्रीमिया में रजस्वला पर्दे में रक्खी जाती थीं और सिवा

स्त्रियों के उनके पास कोई नहीं जा सकता था। यही बात जापान, कॉकेशस, उत्तरीय अमेरिका की असभ्य जातियों में भी थी। आयुर्वेद में भी रजस्वला के लिए ऐसे ही कठोर आचरण लिखे हैं। हम नहीं जानते कि उन सब बातों का वैसा अद्भुत प्रभाव पड़ता है या नहीं, जैसा कि वहाँ लिखा है। परन्तु रजस्वला को अपने पति तक का मुख देखने का निषेध आयुर्वेद में है।

वह अस्थायी पर्दा मालूम होता है—नवीन आवश्यकताओं ने उसे स्थायी बना दिया। एक रोमन लेखक का कहना है कि प्राचीन काल में यूनानी लोग स्त्रियों को पर्दे में रखते थे। उन्हें निमन्त्रणों या मेलों में जाने का निषेध था और न वे अन्य पुरुषों से मिल सकती थीं।

प्रसिद्ध रोमन विद्वान् प्लिनी, जो मसीह से २३ वर्ष बाद पैदा हुआ था, एक घटना का वर्णन करता है कि एथेन्स के नागरिकों का चरित्र भ्रष्ट करने के अपराध में एक सुन्दरी पर अदालत में मुकदमा चलाया गया। जब उस पर विचार होने लगा तो उसके वकील ने हठात् उसके मुख का पर्दा हटा दिया! उस असाधारण सौन्दर्य के कारण ही उसे निर्दोष मान लिया गया और छोड़ दिया गया। मञ्चूरिया, मङ्गोलिया और चीन में स्त्रियाँ पर्दे में रहती थीं। कोरिया में यह रिवाज था कि रात्रि में एक घण्टा बजता था, तब सब पुरुष घरों में घुस जाते थे और स्त्रियाँ बाहर निकल आती थीं। दिन में उन्हें यदि निकलना होता तो एक बुर्क़ा पहनना पड़ता था। चीन और कोरिया में विवाह-वेदी पर कन्या घूँघट निकाल कर आती थी।

वाल्मीकि-रामायण और महाभारत में ऐसे प्रमाण मिलते हैं, जिनसे पता लगता है कि प्रतिष्ठित स्त्रियाँ उस काल में पर्दा करने लगी थीं। वे आम तौर से बाहर नहीं आती थीं। शकुन्तला भी घूँघट काढ़ कर दुष्यन्त के दरबार में गई थी। ये सारे प्रमाण ईसा के जन्म के लगभग भारत की पर्दा-प्रथा को प्रकट करते हैं।

ईरान प्रथम अनेक सरदारों में विभक्त था। वे परस्पर लड़ते और एक दूसरे की सुन्दरी स्त्रियों को छीन कर उन्हें कड़े पहरे में क़िलों में रखते थे। धीरे-धीरे ये क़िले हरम बन गए। ख़्वाजों की उत्पत्ति भी ईरान से हुई है। यह बात मुहम्मद साहब के जन्म से पहले की है।

प्रसिद्ध इतिहासज्ञ बुख़ारी का कहना है कि अरब में पर्दा न था—उसका चलन चङ्गेज़ ख़ाँ ने चलाया, जो मङ्गोल था और बौद्ध मतवादी था। टर्की में भी मङ्गोलों के कारण पर्दा चला। मङ्गोलों ने अरब, ईरान और स्पेन तक अपने राज्य क़ायम किए थे।

मिश्र की स्त्रियाँ नाक के नीचे मुँह ढकती थीं और बातें सबसे करती थीं। जापान और इङ्गलैण्ड में एक शताब्दी पूर्व तक स्त्रियों के पर्दे का ख़्याल रक्खा जाता था।

वेद का मत भारतीय दृष्टि से सबसे बड़ा महत्व रखता है। वेद आर्यों के प्रारम्भिक उत्कर्ष का द्योतक है। ऋग्वेद से यह पता लगता है कि उस काल में आर्य पर्दा नहीं करते थे। विवाह-काल में वर-वधू स्वयम् वचन-आबद्ध होते थे। विवाह-पद्धति इस विषय की साक्षी है। पर भारत में पर्दा दो हज़ार वर्ष के लगभग से किसी न किसी रूप में रहा है, यह बात हम स्वीकार करते हैं। यह बात हमें स्वीकार करनी पड़ेगी कि कवि ने अपनी भाषा में यदि किसी प्राचीन कथा का वर्णन किया है, तो उसमें उसने अपने काल की सभ्यता का पुट तो अवश्य ही दिया है। जैसे कालिदास शकुन्तला को घूँघट में छिपी हुई लिखता है, जिससे प्रकट होता है कि उस समय यहाँ पर पर्दा-प्रथा का अस्तित्व था। उपनिषदों, रामायण और महाभारत में हमें इस बात के भी यथेष्ट प्रमाण मिलते हैं कि यद्यपि स्त्रियाँ एक प्रकार से अन्तःवासिनी होती थीं, पर वे आजकल की तरह पिंजरे की अभागिनी बन्दिनी न थीं! ब्रह्मवादिनी गार्गी का याज्ञवल्क्य से सम्वाद, कैकेयी का घोर युद्ध में जाना, सीता का वन-गमन, विराट का भरी सभा में द्रौपदी का परिचय इस बात का द्योतक है। शङ्कराचार्य ने स्त्रियों से शास्त्रार्थ किया था, मेगस्थनीज़ ने भी स्त्रियों को युद्ध करते और खुले मुँह घूमते देखा था।

उपरोक्त सारी बातों पर विचार करने पर हम इस तथ्य पर पहुँचते हैं कि स्त्रियों के प्रति तुच्छता के भाव उत्पन्न होने पर, तथा पुरुषों के उन्हें अपनी सम्पत्ति समझने के कारण, उनकी रक्षा के लिए जो-जो उपाय करने पड़े—पर्दा उनमें से एक है। वर्त्तमान पर्दा-काल में जैसे कि कुछ स्त्रियाँ बिना पर्दे के दीख पड़ती हैं, प्राचीन काल में भी ऐसा ही हाल था।

परन्तु हमारे विचार का तो यह विषय ही नहीं। उपरोक्त विवरण हमने सिर्फ़ इसलिए दिया है कि जिससे हमारे पाठकों को इस बात की कुछ धारणा हो जाय कि किस तरह स्त्रियों को इस अत्याचार के लिए राज़ी किया गया है। आज नौबत यहाँ तक आई है कि स्त्रियाँ स्वयं इस क़ैद और अपमान को त्यागने में सङ्कोच करती हैं!

आज पृथ्वी की उन जातियों ने पर्दा फाड़ फेंका है, जिन्होंने इसे पृथ्वी पर प्रचारित किया था। पर्दे को फाड़ते ही तुर्कों की प्रचण्ड शक्ति उदय हो गई है! मिश्र इस पर्दे के पाप से अपनी महिलाओं का उद्धार करके उन्हें नवीन जीवन दे रहा है। अफ़ग़ानिस्तान के साहसी राजा ने पीढ़ियों से पर्दे की अभ्यस्त महारानी को सारे यूरोप में स्वच्छन्द वायु लगने के लिए उन्मुक्त करके संसार को चकित कर दिया और उस सिद्धान्त के लिए पैतृक सिंहासन को भी लात मार दी। चीन और कोरिया की स्त्री-समाज ने पर्दा चीर कर देश की स्वाधीनता के युद्ध में बराबरी का भाग लेना शुरू कर दिया है। सीरिया में सहस्रों वर्ष की पिछड़ी जातियों ने पर्दे की विनाशकारी कुप्रथा को कुचल डाला है। फिर भारतवर्ष की माताओं पर यह ज़ुल्म कब तक? बालिकाओं पर यह ज़ुल्म कब तक? पत्नियों और बहिनों पर यह ज़ुल्म कब तक होता रहेगा?

भारतवर्ष में हिन्दू-मुसलमान सभी जातियों में पर्दे का रिवाज है। परन्तु मुसलमानों ने पर्दे में भी एक सौन्दर्य, व्यवस्था और पद्धति निकाल ली है। हिन्दुओं में भी अन्य जाति की स्त्रियाँ जो पर्दा करती हैं, उनमें एक सलीक़ा होता है। परन्तु हमें दुःख से कहना पड़ता है कि मारवाड़ी-परिवारों में पर्दा भी ऐसा भद्दा है कि ईश्वर ही रक्षा करे। पाठक इस अङ्क में पर्दे की बीसों बानगी देखेंगे। बहुधा मारवाड़ी-माताएँ और बहिनें बारीक धोतियाँ पहनना पसन्द करती हैं। धोतियों की खपत उत्तर भारत में मारवाड़ी-जाति को छोड़, शायद ही किसी जाति में इतनी अधिक हो। ऐसी बारीक धोती पहन कर आम-घाटों पर नहाना, स्टेशन के प्लेटफ़ॉर्मों पर नहाना बहुत ही लज्जास्पद है। फिर मारवाड़ी-महिलाएँ प्रायः चोली या काँचली ही पहनना यथेष्ट समझती हैं, उसके ऊपर कोई ऐसा वस्त्र, जो भुजाओं तथा कमर, पेट आदि अङ्गों को ठीक-ठीक ढक ले, नहीं पहनतीं। प्रायः ऐसा होता है कि जो महिलाएँ बहुत बारीक साड़ियाँ पहनती हैं, वे भीतर मोटे कपड़े का पेटीकोट, क़मीज़, ब्लाउज़ आदि अवश्य पहनती हैं। इन भीतरी वस्त्रों का मारवाड़ी-महिलाओं में बहुत कम रिवाज है। फलतः बारीक वस्त्र में से समस्त शरीर दीखता रहता है। रङ्गीन वस्त्रों और गोटे आदि चमकीली सजावटों का प्रचार भी मारवाड़ी-समाज में बहुत अधिक है। इस प्रकार का भड़कीला वेश, तिस पर बारीक वस्त्र, वास्तव में किसी भी प्रतिष्ठित महिला के लिए दोषपूर्ण समझा जाना चाहिए।

मारवाड़ी-समाज में मुँह पर कपड़ा डाल लेना ही यथेष्ट समझा जाता है—पेट या कमर यदि उघड़े रहें तो परवा नहीं। प्रायः मारवाड़ी-महिलाओं के पेट अनायास ही उघड़े रहते हैं और दृष्टि को अतिशय असभ्यतापूर्ण प्रतीत होते हैं।

प्रसिद्ध मारवाड़ी घाघरा इस बीसवीं शताब्दी में जीवित है—यह देख कर आश्चर्य की सीमा नहीं रहती! इतना भारी, इतना बेढब, इतना बड़ा, फिर लम्बाई में इतना ऊँचा कि आधी टाँगें साफ़ दीख पड़ें!! वास्तव में बड़े-बड़े नगरों में, जहाँ महिलाएँ सभ्य पुरुषों की दृष्टि में आदर की वस्तु समझी जाती हैं, हास्यास्पद है।

इस घूँघट के बीच से बोलना, गालियाँ गाना, पर-पुरुषों से हँसी करना इस पर्दे का दूसरा रुख़ है। हमने अजमेर में स्वयं यह लीला देखी है। वहाँ सील-सातमी का मेला होता है, जिसमें प्रातःकाल ही से सहस्रों स्त्रियाँ भिन्न-भिन्न प्रकार के खाने के सामान लेकर एक ख़ास बाज़ार में दूकानों और मकानों के चबूतरों पर टिड्डी-दल की तरह आ बैठती हैं। बाज़ार रङ्गीन हो जाता है। थोड़ी देर के बाद सगे-सम्बन्धी या ग़ैर-आदमी भी टोलियाँ बना कर, सज-धज कर, पान कचरते हुए जा पहुँचते हैं—और खड़े हो जाते हैं। स्त्रियाँ गालियाँ गाती हैं और वे सुनते हैं—प्रसन्न होते हैं। एक बार पुष्कर-महाक्षेत्र में हमने देखा कि ऐसे ही एक दल में शामिल एक प्रतिष्ठित दीवान-बहादुर सेठ, जिनकी उम्र ७५ वर्ष की थी, मेले पहुँचे और खड़े-खड़े गालियाँ गवाने लगे। अकस्मात् पोते जी भी अपने दल-बल सहित वहीं पहुँच गए और 'अरे उठे दादा जी साब ऊभा छे' कह कर दूसरी ओर को खसक गए!

मेवाड़ में हमने देखा है कि जब कोई मेहमान—ख़ास कर जमाई—आता है, तब उसे बाग़ में ले जाकर

ठण्डाई पिलाई जाती है। वहाँ गाजे-बाजे के साथ १०-२० स्त्रियाँ और १०-२० पुरुष जाते हैं। भङ्ग पीकर ढोल की ताल पर स्त्रियाँ नाचती हैं—सहस्रों लोग देखते हैं। बीच चौक में प्रतिष्ठित घरों की महिलाओं को नाचते हमने मालवे के क़स्बों में देखा है। यह सब पर्दे और घूँघट के भीतर ही होता है—इस घूँघट और पर्दे पर लाख बार धिक्कार है!

यदि कोई ग़ैर-मारवाड़ी सज्जन मारवाड़ी भाइयों की शादी या ग़मी की जीमनवार ( दावत ) में पहुँच जायँ तो देखने योग्य दृश्य दीख पड़ता है। जगह-जगह से दस-दस, पाँच-पाँच स्त्रियाँ गीत गाती आती हैं और झुण्ड बना कर बैठ जाती हैं। न वस्त्रों का ख़्याल है, न आबरू का। नवयुवक उन्हें परोसते समय मज़ाक़ करते हैं—मज़ाक़ भी फ़ोश—और मज़ा लूटते हैं। परसने वाले का प्रश्न होता है—"घालूँशा ?" अर्थात्—साहब! डाल दूँ। 'घालू' शब्द का अर्थ प्रवेश कराना भी है; और 'शा' शब्द प्रायः स्त्री-पुरुष सभी के लिए प्रतिष्ठा-सूचक है। उपरोक्त द्विअर्थक बात सुन कर स्त्रियाँ मुँहतोड़ जवाब देती हैं—"आगला तो उठना द्यो!" अर्थात्—आगे का तो उठने दो। नमूने के लिए यही काफ़ी है।

इन उदाहरणों से यह बात बिना सङ्कोच के मान ली जा सकती है कि इस पर्दे के बीच में लज्जा का प्रश्न नहीं है—रीति-रिवाज का प्रश्न है। लोग प्रायः यही कहते हैं कि यह छुट कैसे सकता है? कैसे ग़ैर-मर्दों के सामने हमारी स्त्रियाँ निकलेंगी? लोग क्या कहेंगे? गुण्डे और लुच्चों की बन आवेगी। इन भाइयों को हमारा यह उत्तर है कि यदि स्त्री तेजस्वनी हो और उसमें स्वावलम्बन हो तो लुच्चे-गुण्डों की मजाल उसका अपमान करने की नहीं हो सकती। एक स्त्री, जो घूँघट काढ़े चुपचाप मूढ़ की तरह चली जा रही है, गुण्डे यदि उसे छेड़ें तो वह सिवा इसके कि सब कुछ चुपचाप सहे जाय, कुछ नहीं कर सकती। परन्तु हमारा तो यह कहना है कि हमें अपनी स्त्रियों का घूँघट ही नहीं उघाड़ना है, बल्कि उनकी कलाइयों में से भारी-भारी गहने भी उतारने हैं—और उनके स्थान पर एक मज़बूत चाबुक देना है। इस चाबुक की उन्हें ज़रूरत है। किसी गुण्डे द्वारा अपमानित होने पर प्रत्येक महिला को यही उचित है कि सपासप चाबुक उसके मुँह पर जड़ दे और विश्वास रक्खे कि सहस्रों पुरुष फिर उसके साहस की तारीफ़ करेंगे। रही यह बात कि घर के और बाहर के लोग देखेंगे, यह केवल मानसिक दुर्बलता है—देखते तो हैं ही, पर कुछ देखते हैं कुछ नहीं। इस देखने में हानि क्या है—यह सोचना चाहिए।

पर्दा तन्दुरुस्ती का कितना घातक है, इसे यदि बुद्धिमान् विचार कर देखेंगे तो समझाने की ज़रूरत नहीं पड़ेगी। प्रत्येक पुरुष, हकीम-डॉक्टरों का ग़ुलाम हो रहा है—हिस्टीरिया, ख़ून का पतला पड़ना, मन्दाग्नि, बवासीर, प्रदर, प्रसूत आदि अनेक रोगों की जड़ पर्दा है—पर्दे के रहते स्त्रियाँ पनप नहीं सकतीं!

अधिक उम्र की स्त्रियों को तो घूँघट की आदत पड़ जाती है, पर बालिकाएँ विवाहिता होकर जब बहू बन के ससुराल जाती हैं तब एकदम घूँघट का भयानक दम-घोंट पींजरा उनके लिए जान लेने वाला बन जाता है। शायद लोगों को यह पता नहीं कि मारवाड़ी-समाज में नई बहुएँ सास के सामने भी घूँघट निकाल कर आती हैं तथा बोलने का भी हुक्म उन्हें नहीं होता। कैसे दुःख और अविचार की बात है कि माता-पिता के घर को त्याग कर कच्ची अवस्था की बालिकाएँ सास-ससुर के घर जाती हैं, तब उचित तो यह था कि सास उन्हें पुत्री के समान स्वच्छन्दता, प्यार और स्वाभाविक तौर से रक्खे। इसके विरुद्ध मुँह और वाणी पर ताला जड़ दिया जाता है। बेचारी गूँगी-बहरी बनी रहती हैं। प्रश्न का उत्तर उन्हें टचकारे से देना पड़ता है। वृद्धा स्त्रियाँ और पुरुष समझते हैं कि घूँघट उठा दिया जाय तथा बोलने की स्वाधीनता दे दी जाय तो मर्यादा नष्ट हो जायगी। यदि पुत्रियाँ अपने माँ-बाप के सामने खुले दिल से बातें करती हैं तो क्या मर्यादा नष्ट हो जाती है। इस मर्यादा के भी अद्भुत पैर हैं। किसी भी बात का, चाहे कितनी भी नम्रता से जवाब देने से मर्यादा टूट जाती है। भोजन करते समय कोई जेठ या ससुर आगया, तो घूँघट चाहे जितना लम्बा हो, पर यदि आगन्तुक को भेड़िया या सिंह समझ कर तत्काल हाथ न सिकोड़ लिया तो मर्यादा भङ्ग हो गई! मार्ग चलते जान-पहचान का कोई व्यक्ति मिल जाय तो घूँघट चाहे जितना लम्बा हो, पर पीठ फेर कर खड़ी न हुई तो मर्यादा गई। परन्तु घर के कहारों, धीवरों, नौकरों के सामने नङ्गी नहाना, उनसे शरीर पर पानी डलवाना, घाटों पर नग्न-

जैसी अवस्था में नहाना, बिसाती, चूड़ी वाले, फेरा वाले, आदि से मुँह खोल कर चुहल करना—इनमें मर्यादा भङ्ग नहीं होती। यह कैसी अद्भुत सभ्यता है कि किसी बात के पूछने पर यदि मुख से उत्तर दिया जाय तो असभ्यता, पर पाँच सेर का सिर हिला दिया जाय, या हाथों से सङ्केत कर दिया जाय तो सभ्यता के अनुकूल!

कहाँ तक कहा जाय, यह तो मानना पड़ेगा कि मारवाड़ी-महिलाओं का प्रवास करने से दूसरे प्रदेश की महिलाओं पर बड़ा प्रभाव पड़ा है—और पर्दे का वह रूप अब नहीं रह गया है, जो अब से १५-२० वर्ष प्रथम था। बम्बई-कलकत्ता में देखा गया है कि प्रायः मारवाड़ी-पगड़ी को देख कर ही घूँघट काढ़ा जाता है—अन्य पुरुषों से नहीं! हम देखते हैं कि समय अपना काम कर रहा है। जाति के बुद्धिमानों को यह बात सोच कर अपना कर्त्तव्य प्रथम से ही स्थिर कर लेना चाहिए।

ऐ देश के बुद्धिमान् पुरुषो! यदि तुम देश की रक्षा करने वाले फ़ौलादी बच्चों की नस्ल चाहते हो, तो उन बच्चों की इन पर्दे की बेड़ियों में बँधी स्त्रियों से आशा न करो। तुम्हारे बच्चों के सिर की चोटियाँ उड़ कर माथे की माँगें बन गईं; वीर युवक ज़नाने होगए; बढ़िया धुली क़मीज़ पहन कर, चुनी बारीक धोती लटका कर, सूखे गालों को तेल से चिकना करके वे पतली छड़ी लेकर निकलते हैं। यही देश के युवक हैं? यही हिन्दू-जाति के वृक्ष के बीच का गूदा हैं? इन्हीं के बल पर तुम संसार की आँधी और तूफ़ानों के झोंकों को सहने की हिम्मत रखते हो

यह माँग, यह ज़नाने फ़ैशन के कपड़े, यह नज़ाकत की चाल, यह भावपूर्ण बातों के ढङ्ग, यह मग़ज़ में घुसी हुई आँखें, यह निस्तेज चेहरा, यह मुर्गी जैसी पतली गर्दन, यह पिचके गाल, यह आब रहित दाँत, यह मुर्दे जैसी सूखी छाती, और यह नली जैसी बाहें! ऐ देश के बुज़ुर्गो! बूढ़ो! पिताओ! भले आदमियो! सोते हो या मर गए हो? जीते हो या कुछ शक्ति बची है? कुछ ग़ैरत हो तो इन बच्चों की सूरत देखो। ये ज़नाने-जवान तुम्हारे घरों में क्या शोभा दे रहे हैं?

इसी हवा-मिट्टी में, इसी सूरज-चाँद के प्रकाश में, इसी आकाश की छाया में, इसी पुण्य-धरती पर, अब से कुछ प्रथम जो जवान उत्पन्न हुए थे उनका कुछ और ही नक़्शा था। नाहर जैसी छाती, तप्त अङ्गारे जैसी आँखें, सूर्य के समान मुँह, व्याघ्र के समान कमर और हाथी जैसी चाल थी।

वैसे बच्चे क्या तुम उन औरतों से पैदा कराना चाहते हो, जिन्हें तुमने बम्बई-कलकत्ते के घृणित, अँधेरे, गन्दे जेलख़ानों में जीवन भर के लिए बन्द कर रक्खा है—जो दो पतली चपातियाँ तब हज़म कर सकती हैं, जब डॉक्टर का डेढ़ रु० का नुस्ख़ा पी लें? भाइयो, तुम्हारे वंश-नाश के लिए तो बाल-विवाह ही काफ़ी था—इन बचपन में ज़बरदस्ती पाल में पकाई हुई अभागिनी स्त्रियों की, जिन्हें निर्दयता और मूर्खता से इन बड़े शहरों की जेल-जैसी हवेलियों में बन्द कर दिया गया है, क्या आवश्यकता थी? यह तो मानो समस्त जाति के आत्मघात की तैयारियाँ हैं!!

इस सम्बन्ध में महात्मा गाँधी का एक ज़ोरदार लेख, जो अभी उनके 'यङ्ग इण्डिया' में प्रकाशित हुआ है, अत्यन्त उपयोगी होने से यहाँ दिया जाता है:—

"मद्रास की सुप्रसिद्ध समाज-सेविका डॉक्टर मुथु-लक्ष्मी रेड्डी ने मेरे आन्ध्र देश वाले एक भाषण के बारे में एक लम्बा पत्र लिखा है। उसमें से नीचे लिखा उपयोगी अंश यहाँ दिया जाता है।

'बेज़वाड़ा से गुन्टूर तक के अपने प्रवास में आपने समाज-सुधार की तात्कालिक आवश्यकता के बारे में, और साथ ही हम लोगों की रात-दिन की आदतों के आवश्यक सुधार के बारे में जो बातें कही हैं, उसका सचमुच मुझ पर गहरा असर पड़ा है। मैं आप से नम्रतापूर्वक निवेदन करती हूँ कि एक डॉक्टरी धन्धे के अनुभव-प्राप्त व्यक्ति की हैसियत से मैं आपके साथ पूरी तरह सहमत हूँ। मगर साथ ही नम्रतापूर्वक यह भी कहना चाहती हूँ कि अगर शिक्षा द्वारा समाज-सुधार, स्वच्छता और जनता का आरोग्य आदि शुभ परिणामों की आशा रक्खी जाती है, तो कहना चाहिए कि स्त्री-शिक्षा ही इसकी सफलता का एकमात्र उपाय है। क्या आप यह अनुभव नहीं करते कि वर्तमान सामाजिक स्थिति में बहुत कम स्त्रियों को शिक्षा का, शरीर और मन के सम्पूर्ण विकास का और अपने व्यक्तित्व को प्रकट करने का मौक़ा दिया जाता है?

'क्या आप यही मानते हैं कि सामाजिक रूढ़ियों के भार से स्त्रियों के व्यक्तित्व को निर्दयतापूर्वक कुचल दिया जाता है? क्या बाल-विवाह द्वारा उनका शारीरिक, बौद्धिक और आध्यात्मिक—तात्पर्य सब तरह का विकास मूल में ही नहीं रोक दिया जाता है? क्या बालिका-वधुओं और बालिका-माताओं की वेदना का, क्या विधवाओं और त्यक्ताओं के अपार दुःखों का शीघ्र ही कोई उपाय करने की आपको ज़रूरत नहीं मालूम पड़ती? क्या हिन्दू-समाज की उस रिवाज को क़ायम रहने देना या उसकी उपेक्षा करना उचित है, जिसके कारण निर्दोष हिन्दू-बालाएँ पतन की ओर ढकेल दी जाती हैं?

'प्राचीन भारतवर्ष की मैत्रेयी, गार्गी और सावित्री जैसी महिलाओं में शूरता और धैर्य का जो तेज था, स्वतन्त्र विचार करने और ज़िम्मेदारी के कामों को हाथ में लेने की जो शक्ति थी, और जो शक्ति आज भी ब्रह्म-समाज, आर्य-समाज अथवा थियोसफ़ी जैसे उदार सम्प्रदायों की (इन सम्प्रदायों से मतलब उस हिन्दू-धर्म से है, जो निरर्थक रूढ़ियों और विधि-विधानों के भन्भट से मुक्त हो चुका है) बहुतेरी स्त्रियों में पाई जाती है, वह तेज और वह शक्ति कतिपय अपवादों को छोड़ कर, भारत की शेष सारी स्त्रियों में इन सामाजिक अत्याचारों के कारण ढूँढ़े नहीं मिलती—उसका एकदम लोप हो गया है। क्या आप इसे अनुभव नहीं करते?

'क्या इस हालत में इन तमाम सामाजिक कुरीतियों के, जो हमारी राष्ट्रीय निर्बलता और हमारे वर्तमान अधः-पतन की मूल कारण हैं, नाश या सुधार का कोई मार्ग बहुत शीघ्र ही ढूँढ़ निकालने की लगन, हमारे राष्ट्रीय दल के लोगों में—मेरा मतलब महासभा के सदस्यों से है—नहीं होनी चाहिए? क्या उनका यह भी कर्तव्य नहीं है कि लोगों को समझाएँ कि मर्द, स्त्रियों को ग़ुलामी के बन्धनों से, जिनमें आज वे जकड़ी हुई हैं, मुक्त करें, जिससे स्त्रियाँ पूरी तरह अपने शारीरिक, मानसिक, नैतिक और आध्यात्मिक विकास की सिद्धि के लिए प्रयत्न कर सकें और शूरता तथा ज्ञान के उदाहरण पेश कर सकें। और इससे भी आगे बढ़ कर पुत्रियों और माताओं के नाते भारत के भावी शासकों की आदतों और उनके चरित्र को सुसंस्कृत बनाने, उसका निर्माण करने और उनकी रहनुमाई करने का अपना कर्तव्य पूरी और अच्छी तरह पाल सकें?

'अगर महासभा के सदस्य स्वतन्त्रता को सारे राष्ट्र का और फलतः व्यक्ति-मात्र का जन्मसिद्ध अधिकार मानते हों और चाहे जो क़ीमत देकर भी इस अधिकार को पाने का वे निश्चय कर चुके हों, तो क्या यह उनका कर्तव्य नहीं है कि वे स्त्रियों को उन कुरीतियों के बन्धन से मुक्त करें, जो उनके सर्वाङ्गीण विकास में बाधा डालता है और जिसे वे स्वयम्, अगर चाहें, भली-भाँति कर सकते हैं। हमारे कवियों, सन्तों और ऋषियों ने बार-बार इसी बात पर ज़ोर दिया है—इसी का गुण-गान किया है। स्वामी विवेकानन्द ने एक जगह कहा है कि—जो राष्ट्र या जो जनता स्त्रियों का सम्मान नहीं करती, वह न कभी महान् हुई है, न भविष्य में होगी!

'आपकी सन्तान जिस बदतर हालत में है, उसकी ख़ास वजह यह है कि आप शक्ति की इन सजीव प्रतिमाओं के प्रति ज़रा भी आदर-भाव नहीं रखते। जो स्त्रियाँ जगन्माता की साक्षात् मूर्तियाँ हैं, अगर आप उनका उद्धार नहीं करते हैं, तो याद रखिए कि आपके उद्धार का कोई दूसरा मार्ग है ही नहीं। तामिल प्रान्त के प्रतिभाशाली स्वर्गीय कवि भारती के विचार भी इन्हीं भावनाओं से गूँज रहे हैं। अतएव आशा है, आप अपने प्रवासों में पुरुषों को स्वातन्त्र्य का यह सीधा और अचूक मार्ग ग्रहण करने का उपदेश देने की कृपा करेंगे।'

डॉक्टर मुथुलक्ष्मी को पूरा-पूरा अधिकार है कि वह महासभा वालों से इस ज़िम्मेदारी को उठा लेने की आशा रक्खें। बहुतेरे महासभावादी इस ओर व्यक्तिगत या सामुदायिक प्रयत्न कर भी रहे हैं और अच्छे ढङ्ग से, बड़े पैमाने पर कर रहे हैं। लेकिन इस बुराई की जड़, ऊपर से देखने में जितनी दिखाई देती है, उससे कहीं ज़्यादा गहरी है। इसमें अकेले स्त्री-शिक्षा का ही दोष नहीं है, हमारी सारी शिक्षा-प्रणाली में ही सड़न घुस गई है। किसी एकाध रीति-रिवाज को दोष देना ही काफ़ी नहीं है। जिस कुरीति को दूर करने की ज़रूरत दीपक के समान स्पष्ट है, उसके विरुद्ध खड़े होने, युद्ध-घोषणा करने से जो जड़ता हमें रोकती है, मना करती है, वह जड़ता ही हमारी बड़ी से बड़ी बैरिन है। उक्त पत्र में जो दोष गिनाए गए हैं, वे सिर्फ़ मध्यम-श्रेणी के लोगों

में, यानी नगर-निवासियों में—भारत के करोड़ों निवासियों में से मुश्किल से १५ फ़ी सदी लोगों में—है। देहात में बसने वाली जनता में न बाल-विवाह है, न विधवा-विवाह का निषेध है। यह सच है कि उनके विकास में बाधक होने वाली दूसरी बुराइयाँ उनमें ज़रूर हैं। जड़ता तो दोनों में एक सी है। वास्तविक आवश्यकता तो यह है कि देश की शिक्षा-प्रणाली में सम्पूर्णतः कायापलट कर दी जाय और एक ऐसी शिक्षा-प्रणाली तैयार की जाय, जो करोड़ों की संख्या में बसने वाली प्रजा के लिए अनुकूल हो। जिस प्रणाली में बड़ी उम्र के मनुष्यों की तालीम को बालकों की तालीम के समान ही महत्व नहीं दिया गया है, वह प्रणाली निरर्थक कही जा सकती है। और जिस प्रणाली में देश-भाषाओं को उनका जन्म-जात अग्रस्थान नहीं मिला हो, कहना चाहिए कि उसने इस समस्या को छुआ तक नहीं है। यह काम हमें आजकल के शिक्षित-वर्ग की मदद द्वारा ही करना है, फिर भले ही यह वर्ग चाहे जैसा क्यों न हो। अतएव बड़े पैमाने पर सुधार करने के पहले शिक्षित-वर्ग की मनोदशा के बदलने की ज़रूरत है। और मैं डॉक्टर मुथुलक्ष्मी को कह देना चाहता हूँ कि भारत में जो थोड़ी-बहुत पढ़ी-लिखी बहिनें इस समय हैं, उन्हें पाश्चात्य सभ्यता की चोटी से भारतवर्ष के मैदानों में उतर आना पड़ेगा। पुरुषों ने स्त्रियों की जो उपेक्षा की है, उनका जो दुरुपयोग किया है, उसके लिए उन्हें दोष देना ज़रूरी है, मगर सुधार का रचनात्मक कार्य तो उन्हीं बहिनों को करना पड़ेगा, जो भ्रम का त्याग चुकी हैं और जिन्हें इस बुराई का ख़याल हो आया है। आप स्त्रियों की आज़ादी, उनके उद्धार का प्रश्न लीजिए; देश की स्वतन्त्रता, अस्पृश्यता-निवारण और जनता की माली हालत के सुधार आदि किसी सवाल को उठाइए; आख़िर ये सब एक सवाल में मिल जाते हैं। और वह सवाल है ग्राम-प्रवेश। देहात में जाकर रहना और ग्राम्य-जीवन की पुनर्घटना करना, नहीं, सच पूछा जाय तो उसको कायापलट करना!

*　　*　　*

कलकत्ते के हेल्थ-ऑफ़िसर डॉक्टर फ्रेक ने सन् १९२३ की वार्षिक रिपोर्ट में बताया था कि १५ से २० वर्ष की अवस्था की लड़कियाँ यक्ष्मा-रोग से लड़कों की अपेक्षा पाँच गुना अधिक मरती हैं। उनका कहना है कि लड़कियाँ पर्दे की क़ैद में हवा न मिलने से मर जाती हैं। डॉक्टर फ्रेक की इस रिपोर्ट पर 'मॉडर्न रिव्यू' ने लिखा था—"डॉक्टर फ्रेक ने कोई नई बात नहीं कही है। आप उनसैकड़ों में से एक हैं, जो ऐसा ही अरण्य-रोदन करते हैं और जिनकी सचाई की धर्म और परमात्मा के पवित्र नाम पर अवहेलना की जाती है! यद्यपि भारत में ऐसे आदमी कम मिलेंगे जो किसी भलाई, सचाई, या आदर्श के लिए अपने जीवन की आहुति दे सकें, किन्तु उन लोगों की कुछ कमी नहीं है, जो कि बेहूदा रूढ़ि और व्यर्थ के रिवाजों को बनाए रखने में सदा आगे रहते हैं। लोगों से कहिए कि आओ मिल कर देश को सुखी करें, और समृद्ध बनावें।.........ऐसा यत्न करें जिससे देश में छोटी आयु के विवाह न हों, बाल-विधवा न हों, मनुष्य अछूत न रहें, परमात्मा से रहित केवल ईंट-पत्थर और मिट्टी के मन्दिर न हों, किसी के प्रति अन्याय, अत्याचार न हो, देश में वे बुराइयाँ न रहें, जिनसे राम और अशोक की भूमि वारन हेस्टिंग्स की भूमि बन गई है। इसके उत्तर में लोग मज़ाक़ करने लगेंगे और वक्ता को अकेला छोड़ देंगे। हाँ, यदि अपने पूर्वजों के नाम से कोई बात कही जाय, तो लोग आँखें मूँद कर व दिमाग़ को ताला लगा कर पीछे हो लेंगे और जहाँ कहोगे, चल देंगे। समय के साथ किए गए इसी असहयोग ने, और हमेशा पीछे की ओर देखने की इसी वृत्ति ने, हम भारतीयों को उन्नति की दौड़ में पछाड़ दिया है। आश्चर्य नहीं, अस्पताल के चीर-फाड़ के कमरों की सफ़ाई भी गाय के गोबर और मूत्र से करना ही ये लोग पसन्द करें .........।"

'मॉडर्न रिव्यू' के इस कथन को कौन सुनेगा? प्यारी माताओ और बहिनो! ये मर्द कहते हैं कि तुम स्वयं पर्दे को छोड़ना नहीं चाहती हो—क्या यह सच है? तुम किस अपराध में जन्म-क़ैद भुगत रही हो? किस पाप के बदले ज़बान रहते गूँगी बनी हो? उठो, तुम देश के बच्चों की माँ हो। देश चाहता है तुम नाहर बच्चे पैदा करो, देश को नाहर बच्चों की ज़रूरत है। तुम इस पर्दे को स्वयं चीर कर फेंक दो—अपना अधिकार स्वयं प्राप्त करो। नया जीवन, नया रूप, नई भावना लेकर—ओ मारवाड़ की माताओ! तुम फिर उसी रूप में खड़ी हो जाओ, जिस रूप में तुमने प्रतापी मुग़ल-साम्राज्य के

घाव खाने के लिए अपने बच्चों की छातियों की दीवार बनाई थी !!!

* * *

## वैवाहिक कुरीतियाँ

बाल-विवाह, वृद्ध-विवाह और कन्या-विक्रय आदि ऐसे दोष हैं जो जगत्-विख्यात हैं—किन्तु मारवाड़ी-समाज में कुछ ऐसी कुरीतियाँ विवाह-सम्बन्धी और भी हैं, जिनका पता शायद संसार को नहीं है। यह तो स्पष्ट है कि जहाँ मूर्खता, स्वार्थ, अन्ध-परम्परा और रूढ़ियों की दासता होती है, वहाँ जो कुछ अनर्थ न हो, वह थोड़ा है। यद्यपि ये बातें पाठकों को विनोद-जैसी प्रतीत होंगी, पर वास्तव में हैं लज्जा के योग्य। सुनिए —

विवाह के पहले १५-२० दिन तक वर-कन्या अपने-अपने घर घोड़े पर चढ़ कर नगर-परिक्रमा बाजे-गाजे के साथ करते हैं। आगे-आगे वर या कन्या ( अपने-अपने घर ) घोड़े पर या अन्य वाहन पर सवार होते हैं, पीछे-पीछे स्त्रियाँ गीत गाती चलती हैं। गैस के हण्डों की रोशनी, अङ्गरेज़ी बाजा आदि साथ रहता है। इस अनावश्यक और भद्दी रिवाज में सबसे अधिक दोष तो फ़ज़ूलख़र्ची का है। साथ ही स्त्रियों को व्यर्थ में जो नगर-प्रदक्षिणा करनी पड़ती है उसको तो क्या कहें !

प्रायः विवाह बिलकुल अवैदिक रीति से होते हैं। अधिकांश में पुरोहित 'पढ़-पत्थर' होते हैं—और वे भिन्न-भिन्न प्रकार के नाज तथा अन्य पदार्थ, रङ्ग-बिरङ्गी मिट्टी की हाँड़ियों में भर कर रख देते हैं। उनके नाम भिन्न-भिन्न देवताओं पर रक्खे जाते हैं। अबोध बालिका को वस्त्रों में लपेट कर और वर को सिर के ऊपर एक ताज़िया ( ? ) रख कर तथा मुख पर घोड़े के जैसा तोबड़ा लटका कर, बैठाया जाता है। वर की अन्य पोशाक भी किसी जनख़े-जैसी विचित्र, रङ्गीन, गोटा लगी हुई होती है। हल्दी-रोली से उसका मुँह लीप-पोत कर बाक़ी कसर और पूरी कर दी जाती है। उन कल्पित देवताओं के सम्मुख वर-कन्या को हाथ में हाथ देकर बैठा देते हैं। हाथ में हाथ देने की पद्धति में भी विचित्रता है। मेंहदी गीली करके उस पर दोनों का हाथ जमा देते हैं। फिर पुरोहित बक-बकाते हैं, और बीच-बीच में चिल्लाते हैं—'कन्यादान हो रहा है साहब !' लोग, इष्ट-मित्र, स्त्री-पुरुष यथासामर्थ्य दान करते हैं। कभी-कभी तो यह क्रिया घण्टों में समाप्त होती है। सङ्कोचशील बेचारी कन्याएँ दम घोट कर, बड़ी कठिनाई से बैठी रहती हैं। लुच्चे साथियों की सलाह से वर, कन्या के हाथ को कभी-कभी इतने ज़ोर से दबा देता है कि ग़रीब तलमला उठती है। शाखोच्चार, गोत्रोच्चार, दान-दक्षिणा आदि की ऐसी भड़-भड़ पड़ जाती है कि कुछ समझ में नहीं आता। भीख माँगने वाले स्त्री-पुरुष, जिनमें ब्राह्मणों की अधिकता रहती है, और जो पास-पड़ोस के गाँवों से आ इकट्ठे होते हैं, बड़ा भारी हो-हल्ला मचाते रहते हैं। प्रायः विवाह आधी रात के बाद शुरू होता है। अकारण ही इतनी देर कर दी जाती है। चौधरी, पञ्च बढ़-बढ़ कर बातें बनाते हैं—वर-कन्या के पिता भीगी बिल्ली या अपराधी की तरह चुप बैठे रहते हैं !

सबसे अनोखी बात तो यह होती है कि बारात को भोजन कराना या आतिथ्य करना बेटी वाला अपना कर्तव्य नहीं समझता। बेटे वाले को बारात के भोजन का स्वयम् प्रबन्ध करना पड़ता है। बारात प्रायः व्यर्थ कई-कई दिन तक पड़ी रहती है। बिदा करने के लिए ख़ुशामदें होती रहती हैं—तब कहीं बिदा की जाती है। जहाँ तरफ़ कन्या का पिता बारात का आतिथ्य करना अपना कर्तव्य नहीं समझता, वहाँ उसे और बेचारे बेटे वाले को भी तमाम ग्राम की बिरादरी को एक या दो भोज देने पड़ते हैं। इन भोजों में ४-४ हज़ार स्त्री-पुरुष तक इकट्ठे हो जाते हैं। जिस दिन यह भोज होता है फिर उस दिन कोई अपने घर चूल्हा नहीं जलाता।

विवाह का यह तो उद्देश्य ही नहीं है कि वर-कन्या समान गुण, कर्म तथा स्वभाव वाले हों—वहाँ यह देखा जाता है कि अच्छा घराना है, अच्छा दान-दहेज आवेगा, जाति में इज़्ज़त बढ़ जायगी। बालक-बालिकाओं की जन्म-पत्रियाँ अलबत्ता बड़ी गम्भीरता से 'जोशी बाबा' के द्वारा मिलवा ली जाती हैं। बाबा जी मीन-मेख-मकर-कुम्भ – ऊँगली पर गिन कर, मेल मिला कर 'घणो चोख्यो छै' कह देते हैं। उसी आधार पर विवाह हो जाता है। वर-कन्या को देखने की ज़रूरत शायद ही पड़ती है। कन्या दिखाना तो कन्या के पिता के लिए अतिशय अपमान-जनक बात है। धनी घर के बालक के लिए धनी कन्या

खोजी जायगी—गुण से कोई वास्ता नहीं। हमारे एक मित्र, जो अजमेर-निवासी हैं, युवक हैं और विचारशील प्रतीत होते थे—घण्टों मग़ज़ चाटते थे। जब उनकी पत्नी की अपमृत्यु गृह-कलह के कारण हुई तो हमने सलाह दी कि अब अधिक नहीं तो योग्य कन्या तो तलाश करो, जिससे जीवन सुखी हो। फलतः यह कार्य हमें ही सौंपा गया। एक योग्य सुशिक्षिता विदुषी कन्या मिल भी गई। देखने गए—कन्या सामने आ बैठी। पर वह सम्बन्ध न हो सका। कारण, लड़की का घर वर के योग्य धनी घर न था। वे कहीं गाँव से एक उजड्ड बच्ची को बाँध लाए, एक ही वर्ष में उसे अन्त्र-क्षय हो गया और चल बसी! सेठ जी फिर तीसरी ले आए! हाल ही में हमने सुना कि उन्होंने अपनी सुशील पुत्री का ब्याह, जिसकी आयु १५ वर्ष की है, ४० वर्ष के तीजुआ चपरगट्ट के साथ कर दिया। जब हमने पूछा तो निलज्जता से अपनी कठिनाइयों के क़िस्से गा दिए। ऐसा घर कहाँ मिलेगा—यह सबका निचोड़ था।

ग़रीब लड़के का ब्याह मारवाड़ में एक भयानक समस्या है। चार-पाँच हज़ार हुए बिना विवाह कैसा? कन्या के घर का पानी पीने में इन लुच्चे पिताओं का धर्म बिगड़ता है। पर हज़ारों की थैली चुपचाप गटक जाते हैं! मारवाड़ में जहाँ धनी बूढ़े दूल्हा बने फिरते हैं, वहाँ निर्धन युवक क्वारे बहुत बड़ी संख्या में देखे जाते हैं!!

प्रथम तो ग़रीब के यहाँ सम्बन्ध होता ही नहीं। यदि हो गया और कहीं वह एकाएक ग़रीब हो गया तो आफ़त है। विवाह तो उसे उसी शान से करना ही पड़ेगा—चाहे शरीर का मांस बेच कर करे। ज़रा किसी नेगाचार में कमी हुई—दान-दायजा कम हुआ—कपड़े-लत्ते पसन्द के न दिए—तो उसके ख़ूब ही धुर्रे उड़ाए जाते हैं!

सगाई वास्तव में वाग्दान का रूप है। नियमानुसार तो वचन देने के सिवाय इसमें कुछ और आडम्बर न होना चाहिए। पर सगाई होते ही वर-पक्ष वाले कन्या-पक्ष को अपना क़र्ज़दार समझते हैं—हर बहाने कुछ झाँसने की कमीनी ताक में लगे रहते हैं। फिर भी सदैव कृतघ्नता और बुराई! विवाह और सगाई के बीच में जितना अधिक समय रहता है, उतना ही अधिक ख़र्च समझना चाहिए।

सगाई की रस्म इस प्रकार है—प्रथम 'मुहा'—जिसमें कोई ख़र्च नहीं, फिर 'टीका'—इसके साथ बहुत सा अन्न, वस्त्र, सामान दिया जाता है। राजा-महाराजाओं के यहाँ तो टीके का ख़र्च लाख, दो लाख तक पहुँचता है, जो प्रथम ही तय कर लिया जाता है। सगाई हुई कि लेन-देन शुरू—ज़रा कहीं कमी हुई कि "कचोला" निकाला गया।

सगाई के बाद लड़की वाला लड़के वाले के पास 'हरा-भरा' भेजता है। इसमें फलादि होते हैं। पहले इसमें दो-चार आने के साग-पात होते थे, पर अब तो सैकड़ों रुपए के फल दिल्ली-कलकत्ते से मँगाए जाते हैं और साथ ही नगद-नारायण भी होते हैं। इसके बाद 'आँगी-मेवा' का बेढब मामला है। इस कम्बख़्त 'आँगी' में ३-४ हज़ार तक ख़र्च हो जाता है। सैकड़ों फ़ालतू वस्त्र, आभूषण, खिलौने, जो बक्सों में पड़े सड़ते हैं, इस अवसर पर दिए जाते हैं। यह काम नाक की रक्षा के भय से सदा हैसियत से बढ़ कर किया जाता है। नहीं तो बेचारे की नाक झट से कट कर नीचे आ पड़े! बेटी वाला गहनों का ठेका तो साफ़-साफ़ शब्दों में ठहरा लेता है। इन गहनों को वह कल्प-वृक्ष समझता है। बचपन से इस गहने के प्रेम ने मारवाड़ी-स्त्रियों को गहने का अत्यन्त दास बना दिया है!!

सम्बन्ध होने पर दोनों समधी एक दूसरे के शत्रु हो जाते हैं! यदि प्रथम वे मित्र थे—ख़ूब मिलते-जुलते थे—तो अब मिलना-जुलना क़तई बन्द; क्योंकि मिलने का मूल्य देना-लेना पड़ता है। एक गाँव, एक मुहल्ले में रहने पर भी कभी-कभी जब मिलते हैं, फ़ीस चुकानी पड़ती है। यदि फ़ीस के रुपए जेब में नहीं, तो मुँह फेर कर चल देंगे—'जय गोपाल जी की' भी न करेंगे। यदि समधी की मिलनी न हो तो वह समधी से बात न करेगा—उठ कर चल देगा। विवाह के अवसर को छोड़ कर—न विवाह से पहले और न पीछे—बेटे का बाप बेटी के पिता के घर भोजन नहीं कर सकता। लड़की के सम्बन्धी मिलने पर बालक का पल्ला भरते हैं। बारम्बार यह रीति होती रहती है।

अब विवाह का श्रीगणेश होता है। प्रथम विवाह 'हाथ लेना' की रीति से कार्य शुरू होता है। इसमें विवाह-ख़र्च का खाता खोल दिया जाता है। फिर लड़के-लड़की को हलदवान चढ़ाते हैं—ख़ैर, यह तो भारत-व्यापिनी

रीति है और इसका सम्बन्ध वैद्यक-शास्त्र से भी है। पर इस अवसर पर मारवाड़ियों में कुछ कुरीतियाँ भी होती हैं। वर को हँसली पहनाई जाती है और उसके हाथ में लोहे का छल्ला पहनाया जाता है, जो भूत-प्रेत से उसकी रक्षा करता है। प्रायः विवाह से प्रथम वर का पिता लड्डू बनवा कर नगर में बटवाता है। तराज़ू लेकर लड्डू तोलते समय का दृश्य देखने योग्य होता है; क्योंकि यदि किसी के पास कम पहुँचा तो वह बड़ी अकड़ के साथ उसकी चर्चा करेगा। यही काम कन्या वालों को भी करना पड़ता है!

प्रायः ऐसा होता है कि धनी ज़्यादा दिन का हल्दबान करते हैं—ग़रीब कम दिन का। इसका कारण ख़र्च की आफ़त है। धनियों के घर उन दिनों उनके सगे-सम्बन्धी भोजन करते हैं। और भी बहुत से भोजन-भट्ट इकट्ठे हो जाते हैं। इस बीच में कोई-कोई वेश्या का नाच, सिनेमा, नाटक आदि करवाते हैं, (अब यह प्रथा कम हो रही है) जिसमें भयानक फ़ज़ूलख़र्ची होती है!

वर की वेश-भूषा का ज़िक्र तो हम कर ही चुके हैं। 'काजल' प्रायः भाभियाँ दिया करती हैं, जिसमें प्रायः अश्लील व्यवहार हो जाते हैं। भाभियाँ प्रायः निर्लज्ज-हास्य के साथ देवर के काजल लगाती हैं। देवर उससे भी ज़्यादा निर्लज्ज ढङ्ग से उसे भाभी के घाघरे से पोंछने का प्रयत्न करता है। अनेक स्थानों पर वर को हाथी-घोड़े पर चढ़ाने से प्रथम गधे पर चढ़ाने का नियम है, पर अब प्रायः गधे को लात से छू देते हैं। बारात को अधिक से अधिक संख्या में ले चलने के लिए बड़ी चेष्टा की जाती है। साथ में बागबहारी, आतशबाज़ी की वाहियात फ़ज़ूलख़र्ची का ज़िक्र करना व्यर्थ है।

उधर कन्या के घर पर इस तरह विवाह होता है, पीछे से वर के घर पर स्त्रियाँ बारात बनातीं, वर-वधू बनातीं, नाचतीं-गातीं और इतने अश्लील अभिनय करती हैं कि थू-थू! सास, बहू, बेटी, पोती, वहाँ सब एक रङ्ग में ग़र्क़ होती हैं। 'नेगाचारों का वर्णन' तथा 'पाण्डे जी के वाक्य' आदि को हम नहीं समझ सकते, कैसे कोई भले घर की स्त्री कानों से सुन सकती है?

जाति-भोज का ज़िक्र प्रथम कर चुके हैं। वह केवल कन्या के घर ही नहीं होता, लड़के वाले को भी करना होता है। विवाह के बाद 'सिरगूँथी' का अवसर आता है। इसमें एक प्रकार का जुआ होता है—जो निन्दनीय है। प्रायः वधू का जूता वर से पुजवाया जाता है।

अन्त में 'पातल-पल्ला' की नौबत आती है। जितने कमीने, जितने वर-पक्ष के जानकार होते हैं, सब पत्तलों के लेनदार—पल्ला बिछा-बिछा कर लड़ते हैं। यह दृश्य घृणित और तुच्छ प्रतीत होता है। फिर दुशाला, छत्री, कटोरा, परात, थान दिए जाते हैं। कहाँ तक कहें, फ़ज़ूलख़र्ची और मूर्खता की हद है!

यह हुई विवाह की बात। अब प्रथम बार ससुराल जाना भी मारवाड़ी-समाज में एक बड़ी आफ़त की बात है। रीति-रस्म और हँसी-मज़ाक़ सबने मिल कर इसे भयानक कुरीति का रूप दे दिया है। प्रथम बार जाने को मुकलावा या गौना कहते हैं। उसमें कोई बड़ा आदमी नहीं जाता है। परन्तु अपनी इज़्ज़त (?) के अनुसार पाँच-सात जोशी, नाई, ग्वाले, भाई, भतीजे साथ जाते हैं। यह प्रसङ्ग इतने महत्व का है कि इसकी गाइड-पुस्तकें भी तैयार हो गई हैं। एक पुस्तक में लिखा है:—

"ससुराल में जमाई को सभ्यता से रहना चाहिए। बच्चों के मुँह लग कर ज़्यादा धूम मचाने से जमाई उल्लू (?) समझा जाता है। दो-चार आदमी पास बैठे हों तो घर, विद्या या रोज़गार की बात करनी चाहिए। ज़्यादा अश्लील (!) बातों से आदमी की क़द्र जाती है। भाँग, गाँजा, माजूम बहुत कम खाना चाहिए। ...... चार दिन से ज़्यादा वहाँ न ठहरना चाहिए, क्योंकि इससे अधिक पूर्ण सत्कार हो नहीं सकता। साथ में इलायची आदि ले जाना चाहिए—ये औरतों को (सालो आदि को) देना पड़ती हैं। विदा होते समय नाइन, रसोइया आदि को कुछ—चार-आठ आना—देना चाहिए। ...... रङ्ग-गुलाल के लिए गुलाब-जल ले जाना चाहिए। लुगाइयों का जहाँ आना-जाना हो वहाँ बेधड़क नहीं सोना चाहिए; क्योंकि लुगाई हँसी में काजल की टीकी लगा देती हैं। जब बैठे तो आगे-पीछे ध्यान रहे कि लड़कियाँ घाघरा-चूनरी ऊपर न डाल दें, या कपड़े पलँग से न बाँध दें।"

एक ग्रन्थकार अपने ग्रन्थ-रत्न में इस प्रकार फ़रमाते हैं:—

१—जवाई सासरे जावे हैं जद पेली पोत फेराँ की बखत तोरण पर बींद जावे अर सब नेग सासु जी करके

काजल आँजने की बखत नाक खींच लेवे हैं सो ध्यान राखजो।

२—ब्याव हुआ फेर दो-तीन दिना पछे भैरू भोपाल दई-देवता पुजवाने जावे जद लुगायाँ अवसर पाकर केवें के ये भैरू जी हैं धोक देवो—नारेल चढ़ावो—सो खूब देख-समझ कर धोक दीजो, क्योंकि लुगायाँ पगरखी पर कपड़ा लपेट सिंदूर लगा कर धोको देवे छं।

३—ससुराल में जीमवाने जद जावो जदाँ गादी के नीचे देख कर बैठजो, क्योंकि लुगायाँ गादी के नीचे पापड़ रख दिया करे छं।

४—याद राखजो ; लुगायाँ खाणे-पीणे की जिनसां में कई रकम की चालाखी करें छं, सो बहुत हुसियारी राखजो।

५—जँवाई जाय जदाँ सालियाँ पाणी प्यावें तो पाणी में निमक न्हाक देवें सो पाणी पीती बखत थोड़ो पानी जीभ पर गेर कर देखजो और फेर पीजो।

६—ध्यान राखजो जणा थे जीमवाने पाटा पर बैठो तो पहला निगे कर लीजो, कारण लुगायां पाटा के नीचे सूत लपेट दिया करें छं।

७—पीछे थे जीमन लागो जद पुड़ी तथा बड़ा देख कर खाजो। भूल कर गड़बड़ में खावोला तो हाँसी करा-लेसो, क्योंके उनमें कपास मिला दिया करें छं।

... ... ... ...

ससुराल जाते ही जमाई बेचारे को कितने ही नेगाचार करने पड़ते हैं। नाई या नौकर एक थाली में जल-दूध लेकर पैर धोता है। उस थाली में टैक्स डालना पड़ता है। दो-चार सेर लड्डू-बताशे, बच्चों के कपड़े और कुछ नक़द रुपए भीतर भेजने पड़ते हैं। इसे 'थालोड़ी' कहते हैं। ससुराल के मुख्य बालक की गोद फल और नक़दी से भरी जाती है। अन्य बच्चों को भी एक-दो रुपए बाँटने पड़ते हैं।

भोजन करने पर थाली में एक-दो रुपए छोड़ने पड़ते हैं। स्त्रियाँ जमाई को घेर कर बैठती हैं और लड्डू माँगती हैं। जमाई लड्डू फेंक-फेंक कर मारता है। छोटी सालियाँ जूतियाँ छिपा देती हैं—बिना टैक्स लिए नहीं देतीं।

इस अवसर के लिए धोखे के खाद्य पदार्थ इस प्रकार बनाए जाते हैं :—

रूई की पूरी—आटे की लोई में रूई भर कर बेल कर सेंक ली जाती है। ऊपर से कुछ पता नहीं लगता—तोड़ने पर ही पता लगता है।

रायता—बकरी की मेंगनी को खाँड़ में पाग लिया जाता है—फिर गाढ़े दही में सब मसाले मिला कर उनका रायता तैयार किया जाता है।

गोबर के दही-बड़े—मूँग या उर्द की पीठी को अच्छी तरह पीस कर बीच में गोबर की टिकिया दबा कर घी या तेल में बड़े सेंक लेते हैं। उनको पानी में भिगो कर दही में डाल देते हैं। मसाला तेज़ डालते हैं जिससे पता न लगे।

मेंहदी की चटनी—हरी मेंहदी और गोबर में हरा धनिया, हरी मिर्चें और मसाला डाल कर चटनी बनाते हैं।

मेंगनी का शाक—बकरी या ऊँट की मेंगनी लेकर उन पर बेसन लपेट कर सेंक लेते हैं। फिर गरम पानी में भिगो कर घी में छौंक देते हैं। दही का झोल डाल कर गट्टे साग कह कर परसते हैं।

काग़ज़ के पापड़—पीले काग़ज़ के पापड़ गोल काट कर उन पर मूँग का आटा या मसाला मिला कर पानी में फेंट कर लेप कर देते हैं। पीछे उन्हें कड़ाई में तल लेते हैं। यह पहचाने नहीं जा सकते।

इसके सिवा भाँग का हलुआ, बिनोलों का साग, बबूल की चटनी आदि बहुत पदार्थ बनाए जाते हैं। पानी में नमक मिलाया जाता है, इलायची में रङ्ग भर दिया जाता है, और ऊपर वर्क़ लगा दिया जाता है, पान में भी हीराकसीस या रङ्ग डाल देते हैं। बीड़ियों में भी रङ्ग भर देते हैं।

इसी प्रकार के और भी बहुत से बेहूदे काम किए जाते हैं। इस अवसर पर अनेक पहेलियाँ, मुकरनियाँ, कहानियाँ, कूट-प्रश्नों आदि के करने का रिवाज पड़ गया है। ये चीज़ें अत्यन्त अश्लील होती हैं—और स्त्रियाँ बेखटके ये गन्दी चीज़ें कहती और पूछती हैं। नमूना सुन लीजिए :—

स्त्रियाँ कूट-प्रश्न पूछा करती हैं—"कँवर जी पेलवाई पोत (प्रथम बार) सासरे आओ जद काँई मारो?" उत्तर—"तोरण।"

"थे (आप) पेलवाई पोत नीचा बैठो जद धरती पर काँई टेको?" उत्तर—"दृष्टि।"

"थारे आगाने और पीछाने काँई?" उत्तर—"स्त्रियाँ।"

"थारा बाप को लाँबो और माको चौड़ो के?" उत्तर—"बाप को पेच (पगड़ी) माँ का घाघरा।" इत्यादि-इत्यादि।

इस बीच में गालियाँ भी गाई जाती हैं। बात तो बहुत क्रोश है, पर सुनानी तो पड़ेगी। गाली सुनिए :—

बोल्यो रे बोल्यो मा चोद गँडिया बोल्यो,
जीजी का यार बोल्यो, खरबूजा खाणाँ बोल्यो,
छोरा चोदी का बोल्यो, गाल्याँ का भूखा बोल्यो,
तने कुण कह्यो छे बोल्यो......"

अब वर या उसके साथी स्त्रियों से प्रश्न करते हैं—

"थाँका घाघरा में काँई?"

"थारी आँग्या (चोली) में काँई?" इत्यादि।

मारवाड़ में ससुराल जाने पर वर-वधू रात्रि को एकत्र कर दिए जाते हैं। स्त्रियाँ बालिका को ले जाती हैं और द्वार बन्द करके बाहर बैठ कर दोहरे पढ़ती हैं। उसका एक नमूना सुनिए :—

बातीका रणका नहीं, ना पेंजन झनकार।
म्हें थाने पूछा हे युगल, थामें कौन गँवार॥

... ... ... ...

छोटी छूँजी बालमा, बड़ी होन द्यो मोय।
नारङ्गी को फाँक ज्यूँ, चखूँ बगादूँ तोय॥

... ... ... ...

कुच कठोर कर नरम है, प्यारे समझ मरोर।
मोंहि डर लागे कुचों का, निकस जाय ना फोर॥

* * *

अब पहेलियाँ भी सुनिए, जो स्त्रियाँ वर के सामने कहतीं हैं :—

आई थी उम्मेद सूँ, बैठी गोड़ा मोड़।
बैठी केई घाल दियो, ऊभी होय पपोल!!

... ... ... ...

मूँधी सूँ सीधी करी, दिया घसड़ा चार।
अपनो काम निकाल के, ऊँधी दीनी मार।

... ... ... ...

तले फोड़ी ऊपर फोड़ी, फोड़म-फोड़ मचाई है।
घर का धनी सूँ ना फूटी तो पीसा देर फुड़ाई है।

... ... ... ...

आई थी घलाय के, जाऊँ हूँ कढ़ाय के।
देखो टाँग उठाय के, काढ्यो थूक लगाय के॥

* * *

स्त्रियाँ बारहखड़ी गाकर सुनाती हैं, उसका भी नमूना लीजिए :—

काली हाँड़ी जो जरी, जी में भरी गुलाल।
मूरख के पाले पड़ी, कहे न काटे गाल॥

... ... ... ...

खूँटी ऊपर जेवड़ी, टँगी-टँगी बल खाय।
लानत ऐसे यार पर, जो आँगन से फिर जाय॥

... ... ... ...

गागर ऊपर गागरी, गागर ढुल-ढुल जाय।
कहजो म्हारा पीव ने, गोनो कर ले जाय॥

मुकरनियों के भी एक-दो नमूने सुनिए :—

जब मैं ऊपर बैठूँ जाय,
ढीलो करे हिलाय-हिलाय।
लगे मचड़का ऊँला-सूँला,
क्यों सखि साजन—ना सखि भूला॥

... ... ...

आप हले और मोहि हलावे,
वाको हलवो मोहि सुहावे।
हाल-हूल कर होय निसङ्का,
ए सखि साजन—ना सखि पङ्खा॥

... ... ...

मैं सूती मेरे ऊपर आयो,
आय उड़ादड़ खेल मचायो।
टवका गेरया भीजी देह,
ए सखि साजन—ना सखि मेह॥

उमराव का प्रसिद्ध गीत, जो बड़े चाव से गाया जाता है, एक-दो मिसरे उसके भी सुनिए :—

उमराव थाँकी सूरत म्हाने,
प्यारी लागे मोरी जान।

बगरण तो काचा भला,
पाका भला अनार।
साजन तो पतला भला,
मोटा जाट गँवार।
उमराव थारी लचकत चाल,
पियारी लागे मोरी जान॥
सेज रमावो सायवाँ,
मोसुँ गरीणा पीव।
थाँ बिन एजी सायवाँ,
म्हारो पलक न लागे जीव।
उमराव थारी चन्द्रवदनी,
हाजिर मोरी जान।

... ... ... ...

कहाँ तक इस ख़ुराफ़ात को लिखा जाय। क्या हम मारवाड़ी-समाज से आशा करें कि ये कुरीतियाँ अति शीघ्र दूर होंगी?

* * *

## विधवा-विवाह

विधवा-विवाह का प्रश्न यों तो समस्त भारत के लिए बड़े महत्व का और गम्भीर है, पर मारवाड़ियों के लिए यह दूसरी जाति वालों की अपेक्षा कहीं अधिक विचारणीय है। क्योंकि मारवाड़ी-समाज स्वभाव से ही अपरिवर्तनशील और रूढ़ियों का अन्ध-भक्त है, और वर्तमान युग में भी, जब कि सभी दूसरी जातियों में विधवा-विवाह की प्रथा न्यूनाधिक परिमाण में प्रचलित हो गई है, मारवाड़ी-जाति के मुखिया और उसका अधिकांश भाग इस परमोपयोगी सुधार का विरोध ही करता दिखाई देता है। दुर्भाग्यवश बाल और वृद्ध-विवाह की कुरीतियों के कारण बाल-विधवाओं की संख्या भी मारवाड़ी-जाति में, दूसरी जातियों की अपेक्षा कहीं अधिक है। विधवा-विवाह का रिवाज न होने के कारण इन ग़रीब विधवाओं को अनेक अनुचित और गुप्त उपायों का अवलम्बन करना पड़ता है, जिनकी चर्चा हम पहले कर चुके हैं। अब हम विधवा-विवाह के गुण-दोष और औचित्य तथा अनौचित्य के सम्बन्ध में कुछ विशेष रूप से विवेचन करना चाहते हैं; जिससे यह समस्या स्पष्ट हो जाय और मारवाड़ी भाई ही नहीं, वरन् हिन्दू-मात्र इस पर विवेकपूर्वक विचार करके इस सत्यानाशी और कलङ्कपूर्ण अन्याय से मुक्ति पा सकें।

पाठक जानते ही हैं कि भारत में ढाई करोड़ से अधिक विधवाएँ हैं, जिनमें क़रीब १८ हज़ार तो ५ वर्ष से भी कम उम्र की हैं, और डेढ़ लाख ३०-३५ वर्ष तक की जवान उम्र की हैं। इन सबकी परिस्थिति भिन्न-भिन्न प्रकार की है। प्रायः समस्त विधवाएँ घर के स्त्री-पुरुषों के सिर पर बोझ होकर रह रही हैं—घर के लोग और पड़ोसी तथा सम्बन्धी सब उनके प्रति निष्ठुर और अपमानपूर्ण भाव रखते हैं। पति के मर जाने पर जहाँ अभागिनी लड़की घोर दुःख में पड़ जाती है, वहाँ उल्टा उसे ही लोग तरह-तरह के कुवाक्य कहते हैं, और कठोर तानों से जलाते हैं—"इसी ने मेरे लाल को खा लिया! यह ऐसी डायन आई! इस अनैसी मनहूस का मुँह काला करो! अब इस हथनी को छाती पर रख कर कौन जन्म भर खिलावेगा! आठ को साठ करते कितने दिन लगेंगे! यही न मर गई! देखो कैसा रँडापा चढ़ा है! साँड़नी बन गई है! राँड होकर सिङ्गार-विहार करती है!" इत्यादि नाना प्रकार के हृदय-भेदी वाक्य हमने स्वयं भिन्न-भिन्न परिवारों में विधवाओं को अकारण सुनते सुना है। जिस घर में कोई विधवा होकर बैठ जाती है, उसका सच्चा सुख तो उसी समय नष्ट हो जाता है। लोगों के कलेजों पर ज़ख़्म हो जाता है, और उसे देख कर सब दुःखी रहते हैं। बहुधा ऐसी दशाओं में परस्पर ईर्षा, कलह भी उत्पन्न हो जाती हैं—तब तो मानों गृह-सुख ही मिट्टी में मिल गया। परन्तु इससे भी अधिक भयङ्कर एक बात होती है कि विधवाएँ—बहुधा दुर्व्यवहार से तङ्ग आकर, या प्रलोभनों में फँस कर, अथवा दुर्दम्य इन्द्रिय-वासनाओं के वश में होकर गुप्त-व्यभिचार कराती हैं—गर्भ गिराती हैं। धीवर, नाई, नौकर, मुसलमान या किसी भी नीच पुरुष के साथ भाग खड़ी होती हैं—जोकि उसे थोड़े दिन चूस कर बाद में छोड़ देता है। तब उन्हें लाचार होकर वेश्या बन कर या अतिशय निकृष्ट दशा में जीवन व्यतीत करना पड़ता है।

मध्य-काल में विधवाओं को मृत-पति की चिता पर जीता जला देने की रीति हमारे देश में बहुत दिन तक

जारी रही। हिन्दू लोग उसे एक परम पवित्र कार्य कहते और मानते रहे। पर जिन यूरोपियन यात्रियों ने उस रोमाञ्चकारी दृश्य को देखा है, उन्होंने वर्णन किया है कि अपनी इच्छा से आग में जल मरने को बहुत कम स्त्रियों में धीरज और साहस होता था। अधिकांश स्त्रियाँ बलपूर्वक जलाई जाती थीं। कुछ निर्दयी ब्राह्मण उन्हें श्मशान तक पकड़ लाते थे, उनको बलपूर्वक श्रृङ्गार कराया जाता था, कोई-कोई स्त्री छुड़ा कर भागने की चेष्टा करती थी, कोई रोती-चिल्लाती थी, कोई चिता को जलती देख कर बेहोश हो जाती थी—उन्हें बलपूर्वक चिता पर बैठा देते थे और फिर ज़ोर-ज़ोर से ढोल पीटते और चिल्लाते थे !! क्या यह धर्म था ? पवित्र कर्म था ? हम तो समझते हैं कि यह एक पैशाचिक लीला थी। अन्य भी बहुतेरी जङ्गली जातियों में जीती स्त्रियाँ मृत-पति के साथ धरती में गाड़ी जाती थीं। परन्तु हम केवल हिन्दू-धर्म से ही यह प्रश्न करते हैं कि इसका क्या अर्थ था ? यह, कि अगले जन्म में भी उसे वही पति मिले ! क्यों ? क्या विवाह के किसी वेद-मन्त्र में ऐसी प्रतिज्ञा है कि स्त्री-पुरुष जन्म-जन्मान्तर के लिए मिलते हैं ? और यह क्या सम्भव भी हो सकता है कि किसी पुरुष की कोई स्त्री मृत्यु के बाद अगले जन्म में भी उसी पुरुष को प्राप्त कर सके ? इस बात का क्या ठिकाना है कि मरने के पीछे उस जीव को, जो पुरुष के शरीर में था, क्या योनि मिले, और स्त्री-शरीर वाले जीव को क्या योनि मिले ? क्योंकि दर्शन-शास्त्र कहते हैं कि योनि, आयु और भोग, पूर्व-कृत कर्मों के फल-स्वरूप हैं। कल्पना करिए, अपने पूर्व कर्मों के कारण पुरुष को सर्प, सिंह, चीता, आदि भयङ्कर जन्तु का शरीर मिला, और स्त्री को गाय, हिरनी, चुहिया या अन्य किसी कीड़े-मकोड़े का शरीर मिला, तो ये दोनों प्राणी क्या फिर स्त्री-पुरुष बनेंगे ? फिर इसका भी क्या ठिकाना है कि कौन जीव किस अवस्था और किस देश में जाकर क्या योनि धारण करता है। कुछ जीव मुक्त हो जाते हैं, कुछ स्वर्ग-नरक में पड़े रहते हैं, कुछ को भूत-प्रेत की योनि मिलती है—इत्यादि अनेकों अज्ञेय और भ्रम-मूलक बातें मृत्यु के पश्चात वाले जीवन के विषय में संसार कहता है। पर किसी तरह यह तो सिद्ध होता ही नहीं कि इस जन्म के स्त्री-पुरुषों का वर्तमान सम्बन्ध अगले जन्म में भी साथ देगा; या स्मरण रहेगा। सब लोगों के पूर्व-जन्म हो चुके हैं, पर किसी का भी बिना खाए पेट भर गया हो—या कोई अपरिचित व्यक्ति उन्हें कुछ लाभ पहुँचा गया हो तो शायद कुछ पूर्व-जन्म की बातों पर प्रकाश पड़े। कुछ पुरुष-स्त्रियाँ अपने पूर्व-पति या पत्नी की स्मृति में जो मर जाती या आजन्म व्रती रहती हैं, उसका कारण एक मात्र व्यक्तिगत प्रेम है। परन्तु इस सम्बन्ध में पति-पत्नी को बाँध कर रखने की कोई सामाजिक या धार्मिक आज्ञा नहीं है। इसलिए जिस प्रकार पुरुष स्वतन्त्रता से दूसरा विवाह कर लेते हैं, उसी प्रकार स्त्रियों को भी विधवा होने पर दूसरे विवाह की स्वाधीनता देना चाहिए।

कैसे आश्चर्य की बात है कि जो पुरुष स्त्री के मरते ही तत्काल दूल्हा बन जाते हैं—और बुढ़ापे तक ख़िज़ाब से बाल रँग कर दूल्हा बन, पोतियों की उम्र की लड़कियों को ब्याहते रहते हैं—वे भी निर्लज्ज होकर विधवाओं को संयम से बैठे रहने का उपदेश देते हैं ! बहुधा देखा गया है कि कन्या की अवस्था १०-१२ वर्ष की होते ही लोगों को उसके ब्याह की चिन्ता हो जाती है। पास-पड़ोसी तक यह कहते हैं कि भाई कलियुग का ज़माना बुरा है—स्यानी बहू बेटी अपने घर ही रहे, यही ठीक है। इसीलिए झटपट उसका ब्याह कर देते हैं। परन्तु जब वही कन्या १२-१३ वर्ष की उम्र में एकाएक विधवा हो जाती है तब कहते हैं—इसका भाग्य फूट गया, इसके प्रारब्ध में यही लिखा था, अब इसे ब्रह्मचर्य-व्रत से रखना चाहिए। हम पूछते हैं कि कलियुग और ज़माने का बुरा प्रभाव जो उस अबोध १०-१२ वर्ष की बालिका पर पड़ता था, वह इस जवान लड़की पर क्यों नहीं पड़ेगा ? और जब तुम नित्य नई शादियाँ करते, गुलछर्रे उड़ाते और तरह-तरह के खुले व्यभिचार करते हो, तब वे कैसे संयम से रहेंगी ? प्राणी का जो स्वभाव है—जो सच्ची आकांक्षा है—वह कैसे मिट सकती है ? क्या कारण था कि प्राचीन काल के बड़े-बड़े सिद्ध महर्षि लोग भी स्त्रियों से विवाह करके गृहस्थ बन कर रहते थे ? क्या वे आजन्म संयम से नहीं रह सकते थे—और आजकल भी पुरुष क्यों संयम से नहीं रहते हैं ? पुरुषों पर तो तरह-तरह के काम का बोझ, चिन्ता और मुसीबतों का भार है—फिर उन्हें गुप्त रीति से स्त्रियाँ मिल जाने के भी अनेक सरल उपाय हैं; फिर भी वह स्त्री के मरते ही

दूसरा विवाह करना चाहते हैं। तब स्त्रियाँ, जिनमें आठ गुणा काम अधिक है—और जो घरों में प्रायः ख़ाली पड़ी रहती हैं, कैसे संयमी रह सकती हैं? यह सर्वथा असम्भव है। यह गुप्त व्यभिचारों का मूल है, जिसमें असंख्य पाप, छल और लज्जाजनक बातें छिपी हुई हैं। इससे अच्छे-अच्छे प्रतिष्ठित घरानों की नाक कट गई; इज़्ज़त बिगड़ गई; अच्छे-अच्छे परिवारों की बरबादी हो गई—भ्रूण-हत्या और गर्भ-स्राव के उदाहरणों की कमी ही नहीं है।

यूरोप में, जहाँ की जन-संख्या बहुत थोड़ी है, और जहाँ स्त्रियों को पुनः ब्याह करने की पूरी स्वतन्त्रता है—गुप्त-व्यभिचार और उसके फल-स्वरूप पाप-सन्तान की बड़ी अधिकता है। सन् १९०४ से १९०९ तक कुल ६ वर्षों में इङ्गलैण्ड में सवा दो लाख से ऊपर; फ्रान्स में सवा चार लाख से ऊपर; और जर्मनी में क़रीब दस लाख (?) बच्चे गुप्त-रीति से जने गए। जब इङ्गलैण्ड, फ्रान्स और जर्मनी की कुल ६॥ करोड़ स्त्रियाँ लगभग १६॥ लाख बच्चे केवल गुप्त-व्यभिचार से उत्पन्न करती हैं (गर्भ गिराने और विवाहिता स्त्री-पुरुषों की सन्तान के सिवा), तब भारत की १४ करोड़ स्त्रियों में से गुप्त-व्यभिचार कराने वाली स्त्रियों के गुप्त-प्रसवों की संख्या कितनी होगी, इस रोमाञ्चकारी बात पर पाठक विचार करें। और यह भी समझ लें कि इङ्गलैण्ड, जर्मनी और फ्रान्स की तरह उन गुप्त-बच्चों के पोषण का यहाँ कुछ भी प्रबन्ध नहीं है। ऐसी दशा में ये गुप्त-व्यभिचार के फल-स्वरूप लगभग ४० लाख बच्चे—या तो कच्चे गर्भ गिरा कर या पैदा होते ही दम घोट कर मार डाले जाते हैं!!! यहाँ पवित्र, दयावान् हिन्दू-धर्म का पर्दाफ़ाश होता है—यह पाप का वृक्ष हिन्दुओं ने धर्म के नाम पर अपने घर में लगा रक्खा है। लानत सहते हैं, फ़ज़ीहत सहते हैं, बर्बाद होते हैं—और डूबने लायक़ पाप की गठरी सिर पर लादते हैं—पर उदारता और दयालुता से विधवाओं का विवाह नहीं कराते—जो भयङ्कर व्यभिचार से रक्षा करने वाली एक बड़ी महत्वपूर्ण बात है। विधवाओं का ब्याह होने पर इन ढाई करोड़ अभागिनियों का दुःख दूर होगा, और इन्हें किसी भी तरह का पाप करने की ज़रूरत न रहेगी। साथ ही ढाई करोड़ पुरुषों को—जो स्त्री न मिलने के कारण अनेक स्थानों पर बिगड़ते फिरते हैं—सुधार होकर गृहस्थ बनने का अवसर मिलेगा। हिन्दू-धर्मशास्त्र विधवाओं के विवाह की पूरी-पूरी आज्ञा देता है। विवाह के मन्त्रों में जो प्रतिज्ञाएँ हैं उनका अभिप्राय यही है कि ये स्त्री-पुरुष इस जन्म में जीते जी कभी अलग न होंगे। विवाह के मन्त्रों में एक स्थान पर स्त्री को 'देवृकामा' होने की आज्ञा दी गई है। उसका अर्थ है पति के मर जाने पर दूसरे पति की इच्छा करने वाली स्त्री—जैसा कि आगे के प्रमाणों से स्पष्ट होगा।

कुहस्विद्दोषा कुहवस्तो रश्विना
कुहाभिपित्वं करतः कुहोषतुः।
वा शयुत्रा विधवेव देवरं
मर्यं नयोषां कृणुत सधस्थआ॥
(ऋ० मं० १०, सू० ४०, मं० २)

"हे दम्पति! जैसे विधवा देवर से और विवाहिता पति से एकत्र होकर सन्तान उत्पन्न करते हैं, वैसे तुम रात्रि और दिन में कहाँ बसे थे? तुम्हारा शयनागार कहाँ है? कब कहाँ बसे, कहाँ से किस वस्तु की प्राप्ति की?"

उदीर्ष्व नार्यभि जीवलोके गतासुमेत मुपशेष एहि।
हस्तग्राभस्य निधि पोस्तवेदम्पत्युर्जनित्वमभि संबभूथ॥
(ऋ० मं० १०, सू० १८, मं० ८)

"हे स्त्री! इस मृत-पति की आशा को छोड़। शेष जीवित पुरुषों में से दूसरा प्राप्त कर। और समझ ले कि इस पुनः पाणिग्रहण करने वाले पति द्वारा जो पुत्र होगा, वह तेरा और इस पुरुष का कहावेगा। ऐसा निश्चय जान।"

अदेवृघ्न्य पतिघ्नी दैधि शिवा पशुभ्यः सुयमाः सुर्वचाः।
प्रजावतीवीर सूर्देवृकामा स्योनेममग्निगार्हपत्यं सपर्य॥

"हे पति और देवर को कष्ट न देने वाली स्त्री! तू इस घर में पशुओं के लिए कल्याणदायिनी, अच्छे प्रकार धर्म में चलने वाली, रूप और गुणों से युक्त, वीर पुत्रों को जनने वाली, देवर की कामना करने वाली, और सुख देने वाली होकर इस गृह-सम्बन्धी अग्नि को व्यवहार में ला।"

यहाँ पर बार-बार वेद-मन्त्रों में 'देवर' शब्द आया है, उससे बहुत लोगों को यह भ्रम हो सकता है कि देवर का अर्थ पति के छोटे भाई से है। परन्तु नहीं, निरुक्त

अ० ३, खं० २५ में देवर का अर्थ इस प्रकार लिखा है—'देवर कस्मात्? द्वितीयोवर उच्यते'—अर्थात् देवर का मतलब दूसरे वर से है।

यह हुए वैदिक प्रमाण। अब स्मृति-शास्त्रों के प्रमाण सुनिए :—

> साचेदक्षतयोनिः स्याद् गत प्रत्यागतापि वा।
> पौनर्भवेन भर्त्रा सा पुनः संस्कारमर्हति॥

"यदि उसका पति से सहवास न हुआ हो, वह यदि पति के घर जाकर भी आगई हो, तो उसका दूसरे पति से अवश्य फिर विवाह हो जाना चाहिए।"

> तामनेन विधानेन निजो विन्देत देवरः।

"उसे इस विधान से उसका देवर ही वरे।"

> प्रोषितोधर्मकार्यार्थं प्रतीक्ष्योऽष्टौनरःसमाः।
> विद्यार्थंषड्यशोर्थंवा कामार्थं त्रींस्तुवत्सरान॥
> वन्ध्याऽष्टमेधिवेद्याब्दे दशमेतु मृतप्रजा।
> एकादशे स्त्री जननी सद्यस्त्वप्रियवादिनी।

मनु० अ० ९, ७६—८१

"स्त्री का पति यदि धर्म-कार्य के लिए विदेश गया हो तो आठ वर्ष; विद्याध्ययन या यश को गया हो तो छः वर्ष, और धन के लिए गया हो तो तीन वर्ष तक उसकी प्रतीक्षा करे। और इसी प्रकार स्त्री बाँझ हो तो आठ वर्ष बाद, बच्चे होकर मर जाते हों तो दस वर्ष बाद, कन्या ही कन्या हों तो ग्यारह वर्ष बाद, और अप्रिय बोलने वाली हो तो तत्काल ही दूसरा ब्याह पुरुष कर ले।"

> नष्टे मृते प्रव्रजिते क्लीवे च पतिते पतौ।
> पञ्च स्वापत्सु नारीणां पतिरन्यो विधीयते॥

पाराशर-स्मृति

"पति एकाएक लापता हो गया हो, मर गया हो, संन्यासी हो गया हो, नपुंसक हो, जाति-समाज से च्युत हो गया हो, तो इन पाँच विपत्तियों में पड़ कर स्त्रियों को दूसरा विवाह करने में कुछ दोष नहीं है।"

इन शास्त्र-वचनों के सिवाय—महाभारत, पुराण और रामायण में हमें इस प्रकार के अनेक उदाहरण मिलते हैं। तारा का बाली की मृत्यु के पीछे सुग्रीव से ब्याह करना, मन्दोदरी का विभीषण से ब्याह करना, कुन्ती तथा चित्रवीर्य, विचित्रवीर्य की स्त्रियों के वर्णन तथा अनेकों अन्य घटनाओं के उदाहरणों से पता लगता है कि प्राचीन-काल में स्त्रियों पर इतनी निर्दयतापूर्वक कठोर शासन न होता था। इसलिए यह अत्यन्त आवश्यक है कि विधवा-विवाह जारी कर दिया जाय, जिससे कि व्यभिचार की मात्रा बहुत अंशों में घट जाने की पूरी-पूरी आशा की जा सकती है। साथ ही इससे हिन्दू-समाज की भीतरी गम्भीर वेदना शान्त हो जायगी और आबरू बचेगी।

* * *

## मारवाड़ियों के गुणावगुण

मारवाड़ी-समाज में कुछ ऐसे गुण हैं, जो किसी भी जाति को महान बनाने की यथेष्ट शक्ति रखते हैं। इस जाति का सबसे बड़ा गुण धर्म-भीरुता है—भारतवर्ष की कोई ही जाति शायद इतनी धर्म-भीरु निकले। आचार-विचार, खान-पान, रहन-सहन में इतनी विशुद्धता भारत की और किसी हिन्दू-जाति में शायद ही देखने में आती है। इस धर्म-भीरुता में ब्राह्मणों का मारवाड़ी-जाति पर असाध्य अधिकार है। ब्याह-शादी तो बड़ी बातें हैं, छोटी-छोटी बातें भी धर्म-भावना के ख़याल से की जाती हैं। और यही कारण है कि मारवाड़ी-समाज का यह स्वाभाविक गुण वास्तव में दुर्गुण के रूप में फिर गया है।

इस धार्मिकता में एक ख़राबी यह है कि उसमें नीति की जगह रीति और विचार की जगह रूढ़ि की सर्वत्र प्रबलता है। दूसरी बात यह है कि यह सभी धर्म-भावना नक़द नहीं, उधार है। इन दो बातों ने एक तो धर्म की दर को बहुत गिरा दिया है, दूसरे अधिकांश व्यक्ति धर्म को ग़लत समझ रहे हैं। दया धर्म का लक्षण है—पर मारवाड़ी-समाज की दया बड़ी टेढ़ी-तिरछी है। मारवाड़ी दया-भाव से प्रेरित होकर सड़क के किनारे चिउँटियों को आटा-शक्कर जिमावेगा, पर वे कुचली जावेंगी, इसकी परवा नहीं। मारवाड़ी कबूतरों को सैरों ज्वार-बाजरा डलवा देगा, किन्तु पशु-चिकित्सालय की स्थापना की ओर उसका ध्यान न जायगा। अधिक-स्थापे प्रायः

पशी पकड़ लाते हैं और मारवाड़ी-सज्जन पैसे देकर उन्हें छुड़ा देते हैं। फलतः उन लोगों ने मुसल्लिम रोज़गार यही बना लिया है। मारवाड़ी पिञ्जरापोल बनाने को दान देगा—जहाँ रोगी, बूढ़ी, ग़रीब गायें अपने मौत के दिन बुरी तरह पूरा करेंगी। पर वह डेरीफ़ार्म खोल कर दूध-घी की नदी बहाने की बात नहीं सोच सकता ! वह भूखे-नङ्गे भिखारियों—मुस्टण्डे साधुओं—की जमात को तर माल खिलावेगा, पर ये भिखारी क्यों पैदा होते हैं, यह बात नहीं विचार सकता। इसका कारण क्या है ? यही कि मारवाड़ी धर्म को नक़द वस्तु नहीं समझता—उधार समझता है; वह उसे इस लोक की वस्तु नहीं समझता—परलोक की वस्तु समझता है। मारवाड़ी समझता है कि धर्म के नाम पर जितने कृत्य किए जावेंगे, उनका फल यहाँ इस जीवन में नहीं—वहाँ परलोक में मिलेगा।

परन्तु धर्म क्या है—हम इस स्थान पर इस बात की विवेचना करना आवश्यक समझते हैं। मनु महाराज कहते हैं—धीरज धरना, पराए अपराध क्षमा करना, इन्द्रियों को और मन को वश में रखना, पराई वस्तु पर मन न ललचाना, पवित्र रहना, बुद्धिमानी से प्रत्येक कार्य करना, विद्या पढ़ना, क्रोध न करना, हिंसा न करना—ये धर्म के लक्षण हैं। परन्तु जब हम व्यवहार की कसौटी पर मनु के इन सिद्धान्तों को कसते हैं, तब हमें बहुत सी बातें विचारने के योग्य देख पड़ती हैं। मनु कहते हैं—"सत्य बोलना धर्म है।" इसमें तनिक भी सन्देह नहीं कि सत्य बड़ा भारी तप है, परन्तु यदि सत्य बोलने से पापियों को लाभ हो और धर्मात्मा का नाश हो तो ? तब भी क्या सत्य बोलना धर्म है ? हम कहते हैं—नहीं। उदाहरण लीजिए—एक हरिण आपके सामने से निकल गया—शिकारी भरी हुई बन्दूक लेकर पीछे-पीछे आ रहा है। वह आपसे कहता है—क्या इधर से हिरन गया है ? न बताना असम्भव है—आप क्या कहेंगे ? ज़रा सा झूठ बोल कर हिरन की जान बचावेंगे या सत्य बोल कर उसे मरवा देंगे ? एक चोर रात को आपकी छाती पर आ सवार हुआ। कहा—जो है, धर दो। आपकी तलाशी लेकर उसने दो हज़ार रु० वसूल कर लिए। परन्तु पाँच हज़ार रु० आपके किसी गुप्त-स्थान पर और धरे हैं। क्या आप उससे कह देंगे कि उन्हें भी खोद कर ले जाओ ? यदि धर्म का यही रूप है तो वह धर्म नहीं; क्योंकि धर्म तो वही है जिससे सज्जनों का लाभ और दुर्जनों का नाश हो। वह धर्म किस काम का, जिसमें अधिकारी की हानि और दुष्टों को आनन्द हो। क्या आप इस बात पर विचार करेंगे कि भगवान् कृष्ण ने किस विचार से लोहे का भीम धृतराष्ट्र के सम्मुख कर दिया था; किस लिए युधिष्ठिर ने हाथी को अश्वत्थामा कहा था ? क्या आप श्रीकृष्ण के जीवन में सत्य की उपेक्षा होते नहीं पाते ? फिर क्या किसी को पृथ्वी पर आज तक साहस हुआ कि श्रीकृष्ण को झूठा कह सके ?

वास्तव में धर्म की व्याख्या दर्शनकार बता गए हैं "यतो अभ्युदय निश्रेयस सिद्धिः स धर्मः।" अर्थात्—जिससे अभ्युदय और निश्रेयस की सिद्धि हो वही धर्म है। अभ्युदय का अर्थ—इस संसार का सर्वोच्च सुख, अर्थात् सामाजिक और राजनैतिक पूर्ण स्वाधीनता एवं तृप्तिमय सुखी जीवन है। और निश्रेयस का अर्थ है मुक्ति-अर्थात् पारलौकिक उच्च आनन्द की प्राप्ति। ये दोनों बातें जो व्यक्ति साथ-साथ प्राप्त करता है, वही धर्मात्मा है। हमारी सम्मति में परलोक के लिए ऐहिलौकिक सुखों को त्यागने वाला और ऐहिलौकिक सुखों में डूब कर परलोक को भूल जाने वाला व्यक्ति पूर्ण धर्मात्मा नहीं। यही धर्म का गम्भीर तत्व है। पृथ्वी भर के किसी भी पुरुष ने, चाहे वह कितना ही महान् ऋषि क्यों न हो गया हो, धर्म-संस्थापक होने का दावा नहीं किया। धर्म-संस्थापक होने का दावा केवल श्रीकृष्ण भगवान् ने किया है। धर्म का आचरण मारवाड़ी-समाज नीति और विवेक के आधार पर नहीं, रूढ़ि और रीति के आधार पर करता है। इसीलिए ७-८ साल की बालिकाओं का अनमेल ब्याह उनकी दृष्टि में कोई अधर्म नहीं, परन्तु विधवा होने पर उनका फिर विवाह कर देना अधर्म है। मारवाड़ी-समाज इन विधवाओं को संयम से रख ही नहीं सकता, यह बात वह अच्छी तरह जानता है। निरपराध, ग़रीब, असहाय बालिकाएँ कितना दुःख पाती हैं, दयालु मारवाड़ी से यह छिपा नहीं ! वह उनके दुःखों पर आँसू बहावेगा, जान दे देगा—पर उनका फिर विवाह करने का साहस न करेगा !

भगवद्भजन एक बड़ा पवित्र काम है—मारवाड़ी जी-

पुरुष, स्नान-ध्यान तथा भगवद्भजन में अबाधित रूप से समय देते हैं, परन्तु इन पवित्र कामों के भीतर भयानक व्यभिचारों के भण्डाफोड़ गोविन्द-भवन जैसे हो जाते हैं। यदि मारवाड़ी-समाज धर्म में विवेक और नीति को स्थान दे, धर्म को नक़द चीज़ समझे—यह समझे कि धर्म से हमारा वर्तमान जीवन पवित्र, सुखी और निर्भय बनता है; परलोक की बात तो पीछे है—तो मारवाड़ी-समाज आज धार्मिक जीवन में पृथ्वी भर की जातियों से बाज़ी मार कर ले जाय। मारवाड़ी-समाज को समझना चाहिए कि धर्म वह है जिससे लोक-हित हो—धर्म वह है जिससे सबका भला हो। यदि झूठ बोलने से किसी का कल्याण होता है, पर हानि किसी की नहीं होती तो हमारी राय में वह झूठ ही धर्म है। स्वार्थ को दूर रख कर, परार्थ बुद्धि से, जगत के कल्याण के लिए जो तन-मन-धन अर्पण करते हैं, वे ही धर्मात्मा हैं, वे धन्य हैं।

धर्मात्मा वे हैं, जो संसार में रह कर, संसार की यातनाओं का नाश करके, संसार के लिए सुख, कल्याण, शान्ति और आनन्द के मार्ग निर्माण करते हुए, साथ ही अपनी आत्मा के कल्याण के लिए मुक्ति के साधन ढूंढ़ लेते हैं। यही सच्चा धर्म है, जो बहुत गहन है।

हम ईश्वर का भय करें, पाप से बचें, स्वार्थ को त्यागें, दया, प्रेम, वीरता और आत्म-शक्ति का अभ्यास करें, और तब लोक-सुख की चाहना करें—यही सत्य-धर्म है।

× × ×

मारवाड़ी-समाज का दूसरा गुण है दानशीलता, जो मारवाड़ी-जाति की नस-नस में समाई हुई भावना है। ग़रीब और अमीर चाहे भी जैसा मारवाड़ी व्यक्ति होगा, अपनी हैसियत और बुद्धि के अनुसार वह बराबर दान करता रहेगा। परन्तु दान करना बड़ा नाज़ुक काम है। किसी व्यक्ति से परिश्रम कराके कुछ देना उस व्यक्ति के आत्म-सम्मान का द्योतक है। वह समझ सकता है कि मैंने परिश्रम किया और धन प्राप्त किया। परन्तु अकारण ही, अनायास किसी को कुछ दे डालना, ज़रा भी असावधानी से सहस्रावधि लोगों को विपत्ति में डाल सकता है—उनको सुस्त, काहिल, आवारागर्द और बेग़ैरत बना सकता है।

मारवाड़ी-समाज की दानशीलता में डका लेने वाली पृथ्वी में अमेरिकन जाति है, जहाँ के एक-एक धन-कुबेर ने १२-१२ करोड़ रुपयों की सम्पत्ति का एक-मुश्त दान किया है! मारवाड़ी समुदाय में भी लाखों की रक़म एकमुश्त दान देने वालों की कमी नहीं। पर उस दान का सदुपयोग होता है—यह बात बहुत कम लोग समझते हैं। हम पोद्दार-बन्धु, बिड़ला-बन्धु और सेठ जमनालाल बजाज जैसे आधुनिक दाताओं का ज़िक्र नहीं करते। हम उन पुराने ढङ्ग के दानी पुरुषों के दान पर विचार करते हैं, जो धर्मशाला बनवाने, कुँआ खुदवाने, मन्दिर बनवाने आदि कार्यों में लाखों व्यय कर चुके हैं। हमें मालूम है कि उनकी अधिकांश धर्मशालाओं, मन्दिरों और अन्य चीज़ों का प्रायः दुरुपयोग ही होता है—कुकर्म में दुरुपयोग हो रहा है।

भगवान कृष्ण गीता में कहते हैं :—

दातव्यमिति यद्दानं दीयतेऽनुपकारिणे ।
देशे काले च पात्रे च तद्दानं सात्विकं स्मृतम् ॥
यत्तु प्रत्युपकारार्थ फलमुद्दिश्य वा पुनः ।
दीयते च परिक्लिष्टं तद्दानं राजसं स्मृतं ॥
अदेश काले यद्दानमपात्रेभ्यश्च दीयते ।
असत्कृतमवज्ञातं तत्तामसमुदाहृतम् ॥

"देश, काल और पात्र का विचार करके, बदले की इच्छा त्याग कर, जो दान दिया जाता है वही सच्चा सात्विक दान है। जो फल की कामना से, कष्ट से दिया जाय वह राजस-दान है। और बिना देश, काल और पात्रापात्र का विचार किए जो दान तिरस्कारपूर्वक दिया जाय वह तामसी है।"

केवल बड़े-बड़े दान करके मारवाड़ी दानशील नहीं कहे जा सकते। इन लोगों के लाखों रुपयों के बड़े-बड़े दानों को हम आदर की दृष्टि से नहीं देख सकते। यह पाप की कमाई है, जो सट्टा, सूद, हरामीपने और ग़रीबों के पसीने से निचोड़ी हुई है। हम इसे पिछले राजशाही ज़माने की उस रिश्वत से मिसाल देते हैं, जोकि रजवाड़ों के डाकू लोग राजा को दिया करते थे, और वह रक़म पाकर राजा लोग उनके कुकर्म की तरफ़ से आँख मींच लेते थे। इस धन के देने वाले तो पापिष्ठ हैं ही, उसको स्वीकार करने वालों को भी हम पापी समझते हैं। धर्म-शास्त्रों में यह विवेचन अच्छी तरह किया हुआ है कि

बूंदी का राजवंश

परिचय अन्यत्र देखिए

धर्मात्मा को किस-किस व्यवसायी का अन्न और आतिथ्य स्वीकार नहीं करना चाहिए। तेजस्वी लोग कभी अन्यायी का दान और आतिथ्य नहीं स्वीकार करते। महापुरुष कृष्ण ने कैसी वीरतापूर्वक दुर्योधन का राजसी स्वागत और आतिथ्य अस्वीकार करके धर्मात्मा विदुर का दरिद्र-आतिथ्य स्वीकार किया था! वे लोग कृष्ण-भक्त नहीं हैं, जो कृष्ण के उस आचार का अनुकरण नहीं करते!

हमारी समझ में देश को ऐसे पुरुषों का दान नहीं स्वीकार करना चाहिए, जब तक वे पिछली पाप-कमाई का प्रायश्चित्त करके, देश के साथ न हो जायँ। प्रायश्चित्त का एक ही ढङ्ग है, जिसके लिए रूस देश के ऋषि टॉल्सटॉय को हम आदर्श समझते हैं। ये लोग अपने सत-मञ्जिले रहने के मकानों को सामने खड़े होकर ढहा दें। ठाट-बाट के कपड़ों और सजावट की चीज़ों पर मिट्टी का तेल डाल कर आग लगा दें। ज़ेवर, रत्न, किराए की जायदाद — सर्वस्व देश को भेंट कर दें, एक कौड़ी न बचा रक्खें, और भविष्य में देश के साथ मजूरी करके खावें, जैसा कि देश खाता है — जैसे घरों में रहें जैसों में देश रहता है — और निर्वाह के बाद देश के साथ कन्धे से कन्धा मिला कर आगे को बढ़ें — मरें, कटें, जाएँ और फूलें-फलें।

ऐसा बिना किए इनका पैसा पवित्र नहीं समझा जा सकता। करोड़ों रुपए सट्टे में पैदा करके लाख-पचास हज़ार देश की झोली में डाल कर गर्वित होने वालों को जितना अपमानित किया जाय, थोड़ा है। महाभारत में एक सुन्दर कथा का उल्लेख है। जिस समय सम्राट युधिष्ठिर ने राजसूय-यज्ञ समाप्त किया और विश्व भर की सम्पदा को दान कर दिया तब उन्हें कुछ गर्व हुआ और वे कृष्ण से कहने लगे कि महाराज! अब मैं सार्वभौम पद का अधिकारी हुआ। भगवान् कृष्ण कुछ न कह पाए थे कि इतने में एक अद्भुत तमाशा हुआ। सबने देखा, एक विचित्र न्योला, जिसका आधा शरीर सोने का और आधा साधारण है, किसी तरफ़ से आकर यज्ञ के पात्रों में लोट रहा है। सब लोग परम आश्चर्य से इस जीव को देखने लगे। तब कृष्ण ने कहा—हे कीट-योनिधारी, तुम कौन हो? यक्ष हो कि पिशाच, देव हो या दानव—सत्य कहो। और किस अभिप्राय से पवित्र यज्ञ-पात्रों में लोट रहे हो?

सबको चकित करता हुआ वह जीव मनुष्य-वाणी से बोला—"हे महाराज! मैं न यक्ष हूँ, न देव—मैं वास्तव में क्षुद्र-कीट हूँ। बहुत दिन हुए, एक महान्-पात्र के अवशिष्ट जल में मुझे स्नान करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ था। उस पवित्र जल से मेरा आधा शरीर भीगा था। उतना ही वह सोने का हो गया। मैंने सुना था कि सार्वभौम चक्रवर्ती महाराज युधिष्ठिर ने महायज्ञ किया है। मन में विचारा कि चलो, मरती-जीती दुनिया है—एक बार लोट कर बाक़ी का आधा शरीर भी स्वर्ण का बना लूँ। इसी इरादे से आया था। परन्तु यहाँ तो ढाक के तीन ही पत्ते दीखे—नाम ही था। मेरा इतने दूर का प्रयास व्यर्थ ही हुआ। मेरा शरीर तो वैसा ही रहा।" यह बात सुन कर युधिष्ठिर सन्न हो गए। उन्होंने उत्सुकता से पूछा कि भई! वह कौन सा महान् राजा था, जिसने ऐसा भारी यज्ञ किया था? कृपा कर उसका आख्यान सुना कर हमारे कौतूहल को दूर करो।

न्योले ने शान्त-वाणी से कहना शुरू किया—एक बार देश में भीषण दुर्भिक्ष पड़ा, बारह वर्ष तक वर्षा न हुई। पशु-पक्षी सब मर गए। वृक्ष-वनस्पति जल कर राख हो गए। मनुष्यों के नर-कङ्कालों के ढेर लग गए। वृक्षों की पत्ती, जड़ और छाल तक लोग खागए। मनुष्य, मनुष्य को खाने लगा। ऐसे समय में एक छोटे से ग्राम में एक दरिद्र ब्राह्मण-परिवार रहता था। उसमें चार आदमी थे। एक ब्राह्मण, दूसरी उसकी स्त्री, तीसरा उसका पुत्र और चौथी पुत्र-वधू। इस धर्मात्मा का यह नित्य-नियम था कि भोजन से पूर्व वह किसी अतिथि को पुकारता। इस काल में अतिथि की क्या कमी थी—कोई न कोई उसका आहार खा जाता था। एक दिन पन्द्रह दिन के पीछे कुछ साधारण खाद्य-द्रव्य मिला। जब चार भाग करके चारों खाने बैठे, तब फिर उसने किसी भूखे को पुकारा और एक बूढ़े ने आकर कहा—मैं भूख से मर रहा हूँ, ईश्वर के लिए मुझे भोजन दो। गृहस्थ ने आदर से उसे बुलाया और अपना भाग उसके सामने धर दिया। खा चुकने पर जब उसने कहा कि अभी मैं और भूखा हूँ, तब गृहिणी ने और उसके पीछे बारी-बारी से पुत्र और पुत्र-वधू ने भी अपने-अपने भाग दे दिए। इतने पर अतिथि ने तृप्त होकर आशीर्वाद दिया और हाथ धोकर वह अपने रास्ते लगा। वह धर्मात्मा ब्राह्मण-परिवार भूख से जर्जरित होकर मृत्यु के मुख में गया। उस

अतिथि ने अपने जूठे हाथ धोए थे। उस पानी से जो उस महात्मा का घर गीला हो गया था उसमें मैं सौभाग्य से लोटने को गया। उस पुण्य-जल में मेरा आधा ही शरीर भीगा, उतना ही स्वर्ण का हो गया। अब शेष आधे के स्वर्ण होने की कोई आशा नहीं है। आधा शरीर चर्म का लेकर ही मरना होगा।

क्षुद्र जन्तु की यह गर्वीली कथा सुन कर युधिष्ठिर की गर्दन झुक गई और अपने तामसिक कर्म तथा गर्व पर उन्हें बड़ी लज्जा आई।

संसार क्षणभङ्गुर है और मनुष्य अनाचार से कभी सुखी नहीं हुआ। परोपकार के लिए शरीर की बोटियाँ कटाने में जो मज़ा आता है, वह मज़ा स्वार्थ के लिए किसी भी भोग को भोगने में नहीं आता।

वीर प्रताप के मन्त्री वैश्य भामाशाह ने ऐसी ही आपत्ति के समय अपनी समस्त सम्पत्ति प्रताप के चरणों में रख दी थी। और उसी से मेवाड़ का उद्धार हुआ उसका नाम अमर रहा। न प्रताप रहे, न भामाशाह, न वह सम्पत्ति।

महाप्रभु बुद्ध भगवान के जीवन में एक पवित्र, किन्तु तेजोमयी घटना का वर्णन है, जो इस प्रकार है :—

"गौतम वैशाली में आए, जोकि गङ्गा के उत्तर प्रबल लिच्छवि लोगों की राजधानी है। वे अम्बपाली नामक एक वेश्या की आम की बाड़ी में ठहरे। जब उस वेश्या को मालूम हुआ तो वह उनकी सेवा में गई और उन्हें भोजन के लिए निमन्त्रित किया। गौतम ने उसका निमन्त्रण स्वीकार कर लिया। अब वैशाली के लिच्छवि लोगों ने सुना कि बुद्ध वैशाली में आए हैं और अम्बपाली की बाड़ी में ठहरे हैं, तो उन लोगों ने बहुत सी सुन्दर गाड़ियाँ तैयार कराईं और उन पर बैठ कर वे वहाँ गए। उनमें कुछ काले रङ्ग के, कुछ सफ़ेद रङ्ग के उज्ज्वल वस्त्र पहने हुए थे। अम्बपाली युवा लिच्छवियों के बराबर, उनके पहिए के बराबर अपना पहिया और उनके धुरे के बराबर अपना धुरा और उनके जोते के बराबर अपना जोता किए हुए रथ हाँक रही थी। लिच्छवि लोगों ने अम्बपाली वेश्या से पूछा कि अम्बपाली! यह क्या बात है कि तू हम लोगों के बराबर रथ हाँक रही है?

"उसने उत्तर दिया—मेरे प्रभु! मैंने बुद्ध और उनके साथियों को कल भोजन के लिए निमन्त्रित किया है।

"उन लोगों ने कहा—हे अम्बपाली! हम लोगों से एक लाख रुपया ले ले और यह भोजन हमें कराने दे।

"वेश्या ने कहा—'मेरे प्रभु! यदि आप मुझे सब वैशाली तथा उसके अधीन का राज्य दे दें, तब भी मैं ऐसा कीर्ति का जेवनार नहीं बेचूँगी।' तब लिच्छवि लोगों ने यह कह कर हाथ पटके कि—हम लोग इस अम्बपाली से हरा दिए गए—यह हमसे बढ़ गई, और यह कह कर वे बाड़ी तक गए।

"वहाँ उन लोगों ने गौतम को देखा और कल के लिए निमन्त्रण दिया। परन्तु बुद्ध ने उत्तर दिया कि—'हे लिच्छवियो, मैंने कल को अम्बपाली का भोजन स्वीकार कर लिया है।' अम्बपाली ने उन्हें और उनके साथियों को मीठे चावल, चपातियाँ आदि खिलाईं और सेवा में खड़ी रही। यहाँ तक कि भगवान ने कहा—'बस, अब नहीं खा सकते।' और तब उसको शिक्षा और उपदेश किया। अम्बपाली ने कहा—'हे प्रभु! मैं यह महल और सम्पत्ति भिक्षुओं के लिए देती हूँ, जिनका कि नायक बुद्ध है।' और यह दान स्वीकार किया गया।"

× × ×

तीसरा महान गुण जो मारवाड़ी-जाति में देखने में आता है, वह स्वजाति-वत्सल है। ग़रीब-अमीर जैसा भी व्यक्ति हो, विदेश में यदि कठिनाई में पड़ कर किसी मारवाड़ी भाई के पास पहुँचता तो उसको सब प्रकार की सहायता मिलेगी। हमें ऐसे उदाहरण मालूम हैं कि धोती-लोटा लेकर जो व्यक्ति कलकत्ता गए वे अपनी जाति के सहयोग से श्री-सम्पन्न हो गए। कठिन से कठिन समय को विजय करना, और अन्त में श्रीसम्पन्न बनना इसी सहायता और सहयोग का फल है। केवल यही एक ऐसा गुण है कि जिसके विरुद्ध कोई बात नहीं कही जा सकती।

मारवाड़ियों का चौथा गुण व्यापार-कुशलता है। संयम, उद्योग, रुख पहचानना, धैर्य, मितव्ययता आदि ऐसे गुण हैं जिन्होंने मारवाड़ियों के व्यापार-गुण में चार चाँद लगा दिए हैं। गुमाश्ते से मुनीम—मुनीम से सेठ हो जाना साधारण घटना है। हमारे एक मित्र सेठ जी को एक मुनीम की कलकत्ते की दुकान के लिए आवश्यकता थी। अनेक मुनीम आए, पर सेठ जी ने कुछ समय तक बात करके सबको चलता कर दिया। कई आदमी हमारे

सामने आए—परीक्षा में योग्य, बुद्धिमान् सभी प्रतीत हुए—पर एक ही बात में सेठ जी बिदक जाते थे। सेठ जी वेतन तक तय करके अन्त में एक प्रश्न करते थे। वह यह कि क्या तुम्हें पेशगी कुछ रुपए-पैसे की ज़रूरत है? प्रायः लोग कुछ रुपया माँग बैठते थे—सेठ जी टरका देते थे। सेठ जी के इस ख़ब्तीपने पर कई बार हमने भी काफ़ी उलाहना दिया। अन्त में एक व्यक्ति मिला, जिसने अन्तिम प्रश्न के उत्तर में कहा—आपका नाम चाहिए, सिर्फ़ एक टिकट दिलवा दीजिए। उसे भेज दिया गया। मालूम हुआ कि कलकत्ते जाते हुए वह कानपुर, बर्दवान आदि उतर कर ठहरता तथा कुछ सौदा करता गया। कलकत्ते पहुँचते-पहुँचते उसने कई हज़ार कमा कर दिखा दिए।

एक और व्यक्ति को हम जानते हैं, जो कई वर्ष तक कलकत्ते में एक सेठ के गुमाश्ता थे। वेतन ३५) मिलता था। एक दिन उन्हें पृथक कर दिया गया। वेतन के ३५) रु० जेब में डाल कर वे चिन्तित भाव से जेटी की तरफ़ चले गए। जेटी पर एक अङ्गरेज़ से साक्षात् हुआ। वह व्यक्ति किसी जहाज़ का कप्तान था। बहुधा इसी की मारफ़त जहाज़ का माल ये व्यक्ति अपने मालिक के लिए ख़रीदते थे। उसने कहा—जहाज़ में बढ़िया माल है, तुमको किफ़ायत से दूँगा। इस साहसी ने सौदा करके जहाज़ का सब माल ख़रीद लिया। रुपयों के लिए स्वामी की साख थी—जिस पर उसने ७ दिन की मुद्दत का वादा किया था। ३५) रु० वेतन के जो उनके पास थे, उसी समय उन्होंने मज़दूर आदि के लिए जेटी के दलाल को दे दिए और आप नगर में गुदाम की चिन्ता में आए। जिन सेठों से गुदाम की बातें चलीं, उन्हें भी मालूम न था कि यह व्यक्ति नौकरी से छूट गए हैं—वे समझे मालिकों के लिए माँगते हैं। पूछने लगे—क्या लिया, क्या भाव लिया, बेचोगे—क्या नफ़ा लोगे? इत्यादि। इस व्यक्ति ने बीजक सामने रख कर कहा—जो मुनाफ़ा देना चाहें, सेठ जी दे दें। सौदा पट गया—उसी रात में दस हज़ार जेब में डाल कर घर सोए। प्रातःकाल ही माल सेठ को मिल गया—रुपए पट गए। ये व्यक्ति भी अब एक प्रतिष्ठित सेठ हैं। इस प्रकार साहस और दूरदर्शिता के बहुत उदाहरण मिल सकते हैं। परन्तु खेद इस बात का है कि व्यापार की इतनी उच्चकोटि की योग्यता होने पर भी हम देखते हैं कि अधिकांश मारवाड़ी भाई सट्टा, दलाली और ऐसी आमदनियों में फँसे रहते हैं जिनमें वास्तव में, व्यापार की प्रतिष्ठा नहीं मिलती। अनेकों ऐसे मारवाड़ी व्यक्ति हैं, जो लाखों रुपए का टोटा या नफ़ा सिरहाने रख कर सोते हैं—पर ऐसे व्यक्तियों की अशान्ति का पूछना क्या है? हम एक सज्जन को जानते हैं—बम्बई के प्रख्यात सटोरिए हैं—लाखों खोना-कमाना उनका नित्य का धन्धा है। कभी सौ-सौ के नोटों की सिगरेट बना कर पीते देखा गया—कभी मित्रों से घर साग-भाजी भेज देने को कहते सुना गया। एक बार हमने पूछा—आपको इस अशान्त जीवन में ऐसा क्या मज़ा आता है? उन्होंने जो जवाब दिया, वह भी लाजवाब था। कहने लगे—आप पढ़े-लिखे हैं, पढ़-लिख कर दिन काट देते हैं—दिल भी बहल जाता है। हम तो ऐसा कुछ पढ़-लिख भी नहीं सकते, हमारी स्त्रियाँ भी मूर्ख हैं और बच्चों की चिम-चिम में पड़ी रहती हैं। वहाँ रात-दिन रह कर मनोरञ्जन नहीं कर सकते। फिर कुछ न कुछ रोज़गार तो चाहिए ही—ख़ाली बैठे-बैठे तो काम चल सकता भी नहीं। और कोई धन्धा भी हमें आता नहीं। यही एक काम है। इसमें दुनिया नुक़सान समझती है, पर हमारी समझ में नहीं आता हमें क्या नुक़सान होता है। १०-५ मुनीम-गुमाश्ते हैं, सब मालिक समझते हैं—अपने को नौकर। इसमें हमारा नुक़सान क्या? नोटों के गड्डे यही ले आते हैं तो हम हुक्म दे देते हैं कि तिजोरी में रख दो। किसी को देना होता है तो कह देते हैं कि दे दो। ताश के पत्तों की तरह हम तो खेल खेलते रहते हैं। चार मोटरें—घर-बार सब चल ही रहा है; फिर आप कहिए इसमें क्या ख़राबी है?

उपरोक्त बात सुन कर हमें वास्तव में लाजवाब रह जाना पड़ा। परन्तु यह बात तो अवश्य विचारने के योग्य है कि व्यापार के पीछे इज़्ज़त-आबरू, स्वास्थ्य—सब नष्ट नहीं किया जा सकता। एक सज्जन को हमने देखा था, जो साधारण हैसियत से आकर दो-तीन वर्षों में ३-४ लाख के स्वामी बन गए थे। उनकी यह दशा थी कि चलते हुए गुनगुनाया करते और बड़बड़ाते रहते थे! रसोई जीमते समय यदि फुलका आने में देर होती तो थाली में उँगली से आँक फैलाने लगते थे। वे तीन साल बाद संग्रहणी में रोगी होकर देश गए और चार मास रोगी रह कर चल बसे। ऐसे उदाहरण एक नहीं, अनेक हैं।

यह बात माननी पड़ेगी कि व्यापार का कला-कौशल से बड़ा घनिष्ट सम्बन्ध है। हमें यह देख कर दुःख होता है कि सिवाय रूई के इने-गिने पेशों के और किसी भी कला में मारवाड़ी-समाज का हाथ नहीं। यदि कला-कौशल और उद्योग-धन्धों में मारवाड़ी-बन्धु सट्टे की जोखिम के सौवें हिस्से जोखिम में भी अपने को डालें तो मारवाड़ी-समाज के हाथों इस उत्थान के नवयुग में भारत के मरे हुए सच्चे व्यापार का उदय हो सकता है।

× × ×

मारवाड़ियों का पाँचवाँ गुण है परिश्रम-प्रियता। यह उन लोगों का भूषण है। क्या स्त्री और क्या मर्द — ग़रीब-अमीर सभी को कठिन परिश्रमी पाया जाता है। मारवाड़ी-मज़दूर अन्य प्रान्तों के दो मज़दूरों के बराबर होता है। दिल्ली शहर में जो लक्षावधि मज़दूर हैं, उनमें प्रायः ६० फ़ी सदी जयपुर, अलवर के मारवाड़ी हैं। स्त्री-पुरुष दोनों कमर कस कर जो सुबह जाते हैं, तो शाम को टोलियों में गीत गाते आते हैं। परिश्रम-शीलता किसी भी मनुष्य-जाति को ज़िन्दा रख सकती है। हमने बड़े-बड़े मारवाड़ी-परिवारों में स्त्रियों को घर के साधारण धन्धे करते, जैसे गेहूँ बीनते, पापड़ बेलते पाया है। उनका सदा सर्दी, गर्मी, बरसात में गङ्गा-जमुना तक ३-४ मील बड़े तड़के जाना और पैदल लौटना कम से कम, हमारे जैसे आलसियों के लिए तो आश्चर्यजनक है। फिर भी यह कह सकते हैं कि परिश्रम का ठीक विभाग नहीं है। एक दलाल यदि धन्धे के काम में दिन भर में दस मील घूमे तो उससे वह स्वास्थ्यकर परिश्रम नहीं प्राप्त हो सकता, जो सायं-प्रातः भ्रमण करने वाले को मिलता है। एक लुहार या सुनार के भुजदण्ड दिन भर हथौड़ा चलाने पर भी उतने सुन्दर नहीं बन सकते, जितने कि एक डम्बल उठाने वाले के। स्त्री और पुरुष जितने ढीले-ढाले, पिलपिले, बेडौल मारवाड़ी-समाज में हैं, शायद ही कहीं हों। इतने भारी शरीर को लेकर परिश्रम करना है तो तारीफ़ की बात—परन्तु परिश्रमी होकर भी बेडौल होना हास्यास्पद है!

# वैधव्य-वेदना

[ पं० सूर्यनाथ जी तकरू ]

तुझे सुनाऊँगी कल प्रात—
मैं अपने सोने के गीत,
मेरा वह सुवर्ण-संसार—
खो गया, अब हो गया अतीत!

जब मदिरा यौवन की उतरी वीराना पाया।
मैंने उनकी चिता-भस्म में दीवाना पाया।

अरी प्रेम की वे सब बातें,
वे मृदु चुम्बन के आघात!
अरी! कहूँ मैं क्या-क्या तुझसे—
'वह मादक स्वप्नों की रात!'

सभी उठ रहीं जले-हृदय में घन बन कर बरसे-उमड़े।
छन्दों की मालाएँ टूटें—घटाटोप उमड़े-घुमड़े।

चाँदनी में भर मदिरा-पात्र,
मुझे दे देता था निशिचर!
दिवस में यह सौन्दर्य अपार,
मुझे तब देता था दिनकर!!

बाल-रवि माथे पर मेरे
किया करता था क्रीड़ा हाय!
तुझे बतला दूँगी कल प्रात—
प्रेम की दुनिया के व्यवसाय!

तभी तू जानेगी हे सजनि!
हमारा सुख था कैसे हाय!
लूट विधवा का विधि ने मुझे—
कर दिया क्यों इतना निरुपाय!!

# ओसर

[ श्री० विश्वम्भरनाथ जी शर्मा, कौशिक ]

एक छोटे से मकान के कमरे में चारपाई पर एक प्रौढ़ावस्था के मारवाड़ी सज्जन पड़े हैं। उनका शरीर कृश हो रहा है, आँखें गड्ढों में चली गई हैं, मुख पर मुर्दनी छाई है। रह-रह कर तीव्र वेग से उठने वाली खाँसी इस बात की सूचना दे रही है कि यह व्यक्ति रोगी है। उसके पास ही थोड़ी दूर पर एक प्रौढ़ावस्था की स्त्री एक छोटे से खरल में कोई औषधि घोट रही है। उसके पास ही एक तीन वर्ष का बालक बैठा है। बालक रह-रह कर खरल में उँगली डालता है—स्त्री उसे हटक देती है। बालक कुछ क्षणों के लिए फिर निश्चल हो जाता है। परन्तु कुछ ही क्षणों पश्चात् उसकी बालोचित उत्सुकता उसे पुनः खरल में उँगली डालने के लिए विवश करती है। वह स्त्री की ओर देखता हुआ धीरे-धीरे खरल में उँगली डालता है। स्त्री उसे पुनः डाँट बताती है—बालक जीभ बाहर निकाल कर लज्जा तथा भयपूर्ण हँसी के साथ उँगली हटा लेता है। इसी प्रकार जब दो-तीन बार स्त्री ने बालक को डाँट बताई तो चारपाई पर पड़े हुए व्यक्ति ने कराहते हुए कहा—लड़के ने ( को ) क्यूँ डाँटे है ?

स्त्री ने कहा—खरल में उँगली गेरे ( डाले ) है।

"बहू ने बुला के दे दे, उठीने ले जाके खिलावे।"

"बहू न्हावे है।"

"तो छोरी ने बुला ले।"

रोगी की साँस फूल गई और वह खाँसने लगा।

स्त्री ने पुकारा—छोरी, ए छोरी !

स्त्री के पुकारते ही मकान के एक ओर से एक आठ-नौ वर्षीया बालिका अपनी चुनरी सँभालती हुई आई और बोली—के है ( क्या है ) भाभी ?

स्त्री ने कहा—निपूता ने उठीने लेजा, नाक में दम कर राख्यो है।

छोरी बालक से बोली—आ भइया, देख—बन्दर को नाच !

यह कह कर बालिका ने बालक को गोद में उठा लिया और चली गई।

स्त्री ने दवा तैयार करके रोगी को पिलाई। दवा पिलाने के पश्चात् स्त्री ने कहा—दवा ने कुछ फायदो तो कियो नहीं।

रोगी ने कहा—फायदो के करेगी ?

इसी समय ज़ीने पर से किसी ने पुकारा—मास्सी ! पण्डत जी आवे हैं।

"आ जाओ।" कह कर स्त्री ने अपनी धोती का आँचल सुधार लिया और सिर का पल्ला माथे पर खिसका लिया। इसी समय एक मारवाड़ी नवयुवक और उसके पीछे एक वैद्यराज भीतर आए। चारपाई के पास एक टूटी हुई कुर्सी रक्खी थी—वैद्यराज उसी पर बैठ गए और बैठते ही बोले—"के हाल है ?"

रोगी ने वैद्यराज को बड़ी करुणापूर्ण दृष्टि से देख कर कहा—वैसो ही हाल है पण्डत जी !

"अच्छा ! खाँसी कम नहीं हुई ?"

रोगी ने सिर हिला कर बताया कि कम नहीं हुई। स्त्री बोल उठी—रात भर खाँसी आवती रही—बारह बजे सेती ( से ) तो बड़ो भारी ज़ोर रहो।

"हूँ" कह कर वैद्यराज ने हाथ बढ़ाया और बोले—बुख़ार कैसा रहा ?

रोगी ने अपनी कलाई वैद्यराज के हाथ में पकड़ाते हुए कहा—बुख़ार भी वैसो ही है।

वैद्यराज चुपचाप नाड़ी देखते रहे। दोनों हाथों की नाड़ी देख चुकने के पश्चात् बोले—इस समय तो ज्वर बहुत कम है।

स्त्री बोली—इस बखत तो रोज़ कम हो जाय है।

"हाँ जी, वह कमी और है और यह कमी और है। भगवान ने चाहा तो दो-चार दिन में ज्वर का पाचन हो जायगा।"

इसके पश्चात् वैद्यराज ने अपनी जेब से एक डब्बा निकाला और उसमें से कुछ पुड़ियाँ बना कर दीं और बोले—यह दवा दो-दो घण्टे पश्चात् शहद और अदरख के रस से देना।

दवा देकर और फ़ीस लेकर वैद्यराज चलते बने। उनके चले जाने के पश्चात् स्त्री ने युवक से कहा—इस वैद्य की दवा तो कुछ फायदो नहीं करे है।

युवक बोला—तो साँझ कूँ किसी होर ( और ) वैद ने लाऊँ?

रोगी ने कहा—के करेगो होर वैद ने लाके। मैं अब बचूँगो न्हीं।

"ऐसी बातां क्यूँ करो हो—जब तक साँस तब तक आस!"

स्त्री बोल उठी—इन्हें तो बस—अब के कहूँ। तू साँझ के किसी होर वैद ने दिखा।

रोगी ने कहा—अरी रांड, क्यो रुपयो बरबाद करे है—मूँने ( मुझको ) कोई दवा फायदो नहीं करेगो।

"रुपए सौहरे ( ससुरे ) को के जिकर है। राम जी राक्खो, तम अच्छे हो गए तो रुपयो बहुत हो जायगो।" युवक ने मुँह बना कर कहा।

रोगी ने इसका कोई उत्तर न दिया। उसके मुख पर खिन्नता का भाव प्रस्फुटित हुआ। स्त्री कमरे के बाहर चली गई। युवक कुर्सी पर बैठ गया।

२

लाला बखामल का स्वर्गवास हो गया। लाला बखामल के परिवार में इस समय केवल चार प्राणी हैं। उनकी विधवा स्त्री, एक तीन वर्ष का बालक, एक बालिका और एक अष्टादश वर्षीया विधवा पुत्र-वधू। लाला बखामल किसी समय में धन-सम्पन्न आदमी थे। पाँच वर्ष हुए, उनका दिवाला हो गया था। तब से उनकी आर्थिक दशा उत्तरोत्तर बिगड़ती ही गई और जिस समय उनका देहान्त हुआ उस समय उनकी आर्थिक दशा बहुत ही गड़बड़ थी। उनकी अन्त्येष्टि क्रिया उनके भानजे ने की।

अन्त्येष्टि क्रिया से निवृत्त होने के पश्चात् एक दिन बखामल का भानजा अपनी मामी से बोला—मामी, आज सेठ हुलासीराम मिले थे, वह पूछते थे ओसर * कब करोगे।†

बखामल की स्त्री ने कहा—यहाँ खाने का ठिकाना तो है ही नहीं, ओसर कहाँ से करें?

युवक कुछ क्षणों तक मौन खड़ा रहा, तत्पश्चात् बोला—ओसर तो मामी करना ही पड़ेगा, नहीं तो नाक कट जायगी।

"हाँ, यह मैं भी जानती हूँ, पर बेटा जब रुपया ही नहीं तो ओसर कहाँ से होगा? साधारण ओसर भी किया जाय तब भी चार-पाँच सौ रुपए चाहिए। यहाँ चार-पाँच का ठिकाना भी नहीं है!"

युवक पुनः मौन हो गया। और कुछ क्षणों तक विचार करने के पश्चात् बोला—तुम जानो, मेरा कहने का काम था, सो कह दिया।

"मेरे ऊपर तो ऐसी मुसीबत पड़ी है कि भगवान् किसी बैरी पर भी न डाले। रुपया पैसा चला गया, जवान लड़का न रहा, आदमी न रहा। लड़की ब्याहने को बैठी है; जवान बहू विधवा बैठी है। एक मुसीबत हो तो कहूँ। ऊपर से लोग ओसर करने को कहते हैं। उन्हें कहते लाज भी नहीं लगती।"

"लोग क्या करें, वे तो चलन की बात कहते हैं।"

"ऐसे चलन को आग लगे। सारा चलन कमाई पर है, जब कमाई ही नहीं तो चलन को लेकर क्या करूँ। कुएँ में पड़ूँ? बिरादरी वाले तो खाने भर के हैं। बड़े-बड़े धन्ना-सेठ तो बैठे हैं—लावें हजार-पाँच सौ दे दें, मैं ओसर कर दूँ।"

"इस तरह करने में कौन खूबी है?"

"मुझे खूबी नहीं चाहिए। मेरी सारी खूबी तो मेरे लड़के और आदमी के साथ चली गई। अब तो मुझे अपने बच्चों का और रांड बहू का पेट पालना है।"

* मारवाड़ियों में मृत्यु के पश्चात् जो बिरादरी को एक भोज दिया जाता है, उस भोज को 'ओसर' कहते हैं।

† पाठक कहीं-कहीं मारवाड़ी-भाषा से ऊब उठें, अतएव अब हम पात्रों का वार्तालाप मारवाड़ी-भाषा में न लिख कर खड़ी बोली में लिखेंगे।

—लेखक

"पेट तो ख़ैर पल ही जायगा। भगवान् सबको मुट्ठी भर अन्न देता है।"

"देता होगा, मुझे और मेरे बच्चों को दे तो जानूँ।"

"सो तो देगा ही, कुछ भूखों थोड़ा ही मरेंगे ?"

"बिरादरी वाले तो भूखों मारने की फ़िक्र में लगे हैं।"

"वे बेचारे क्यों लगे हैं ?"

"क्यों, लगे क्यों नहीं हैं ? श्रोसर करने को कह रहे हैं। इसका मतलब तो यही है कि मेरे पास जो कुछ दो-चार सौ की पूँजी है, वह मैं उन्हें खिला दूँ और मेरे बच्चे भूखों मरें।"

"तो श्रोसर नहीं करोगी ?"

"मैं तो सब कुछ करूँ, पर पास कुछ हो भी तो।"

युवक ने इस पर फिर कुछ न कहा। चार दिन पश्चात् बिरादरी के पञ्च महाशय आए और बोले—क्यों सेठानी जी, क्या बात है। श्रोसर नहीं करोगी क्या ?

सेठानी कमरे के भीतर से बोली—श्रोसर करने को रुपए कहाँ से लाऊँ पञ्च जी ?

"रुपए चाहे जहाँ से लाओ, श्रोसर तो करना ही पड़ेगा। सभी करते हैं।"

"जिनके पास पैसा होता है वह करते हैं।"

"नहीं सेठानी जी, यह बात नहीं है, ग़रीब से ग़रीब भी करता है।"

"ग़रीब हो चाहे अमीर, बिना पैसे के, बातों से तो श्रोसर होता नहीं। श्रोसर तभी होगा जब पैसा होगा।"

"बन्नामल ने तो कुछ रक़म छोड़ी ही होगी।"

"उन्होंने छोड़ा होता तो मैं अपने आप कर देती, तुम्हें कहने के लिए यहाँ न आना पड़ता। जब से रोज़गार बन्द हुआ तब से बैठे-बैठे खाया—जो बचा-खुचा था वह बीमारी में ख़र्च हो गया।"

"ऐसे क्या दो-चार सौ भी न छोड़े होंगे ?"

"पहली बात तो यह है कि उन्होंने कुछ नहीं छोड़ा और मान लो दो-चार सौ छोड़े भी हों, तो उनसे मैं अपने बाल-बच्चों का पेट पालूँगी। श्रोसर के लिए मेरे पास एक कौड़ी भी नहीं है।"

"तो हमें क्या करना है। तुम्हारा ही नुक़सान है। भाई-बिरादरी में आना-जाना बन्द हो जायगा। लड़की-लड़के का ब्याह न होगा।"

"तो जो बिरादरी वाले ऐसे ही मरभुक्खे हैं तो हम चार जीव हैं, इन्हीं को पका कर खा लें।"

"राम-राम ! तुम भी क्या बात कहती हो।"

"तो और क्या कहूँ पञ्च जी ! मेरे पास इतना रुपया नहीं जो बिरादरी वालों को लड्डू-कचौड़ी खिला सकूँ। मेरा और मेरे बच्चों का मांस है—वही खा लें।"

"यह तो ठीक है, पर एक-दो हों तो उन्हें समझावें—सारी बिरादरी को कौन समझावे ?"

"तुम समझाओ, तुम्हें तो मेरे घर का सारा हाल मालूम है।"

"मेरे समझाए कोई समझता है ?"

"न समझें तो मौज करें, मेरे भाग में जो बदा होगा वह भुगत लूँगी। उनको मरे इतने दिन हुए—किसी निपूते ने यह आकर न पूछा कि तुम्हारी गुज़र कैसे चलती है। लड्डू-कचौड़ी खाने को मुँह पसारे बैठे हैं !"

पञ्च जी किञ्चित् बिगड़ कर बोले—तुम्हारे लड्डू-कचौड़ी का भूखा कोई नहीं बैठा है। सब लोग चलन की बात कहते हैं।

"ऐसे चलन पर गाज पड़े। भगवान् इस चलन को चलाने वाले की पैड़ मिटावे, ऐसा भी चलन क्या, जो ग़रीब-अमीर न देखे।"

"ख़ैर, हमने तुम्हें चेता दिया है। तुम जानो तुम्हारा काम। अभी तुम्हें नहीं जान पड़ेगा; पर जब कल को लड़के-लड़की का ब्याह करोगी तब जान पड़ेगा।"

"मैंने तो कह दिया कि जो भाग में बदा होगा वह देखूँगी।"

३

बन्नामल की पत्नी बेचारी इस समय बड़े असमञ्जस में थी। पास-पल्ले कुछ था नहीं और इधर बिरादरी वाले 'श्रोसर'-'श्रोसर' की रट लगाए हुए थे। बेचारी अपने भविष्य से भी डरती थी। सोचती थी कि यदि श्रोसर न होगा तो कोई शादी-ग़मी में सम्मिलित न होगा। अपनी जीविका तो वह किसी न किसी प्रकार चला रही थी। रात में दोनों सास-पतोहू धनी मारवाड़िनों के घर जाती थीं और घण्टे दो घण्टे उनकी सेवा और ख़ुशामद करके खाने भर को ले आती थीं। वहाँ भी स्त्रियाँ उसे श्रोसर के लिए ताने दिया करती थीं। बेचारी का जीवन

दूभर हो रहा था ! रात-दिन इसी चिन्ता में घुली जाती थी।

एक दिन दोपहर के समय पञ्चायती नाई की पत्नी उसके पास आई और कुछ देर तक इधर-उधर की बातें करके बोली—सेठानी जी, लड़की की सगाई कहीं लगी कि नहीं ?

"अभी सगाई करने की बात कहाँ, पहले ओसर तो हो ले। बिना ओसर हुए सगाई कौन लेगा।"

"जो मेरी बात मानो तो ओसर भी हो जाय और लड़की की सगाई भी हो जाय।"

सेठानी प्रसन्न होकर बोली—इससे अच्छी और कौन बात है, बताओ।

"सेठ पैंचकौड़ीमल को तो तुम जानो हो।"

"हाँ, हाँ। वह तो राम जी रक्खो बड़े धनी आदमी हैं।"

"हाँ, उनसे जो तुम लड़की की सगाई कर दो तो तुम्हारा सब काम बन जाय।"

सेठानी नेत्र विस्फारित करके बोली—सेठ पैंचकौड़ीमल से ! वह तो पचास बरस का बुड्ढा है।

"न कहीं, अभी चालीस के तो हैं ही, देखने में बुड्ढे लगते हैं, पर उमर चालीस से अधिक नहीं है।"

"वह चालीस ही सही ! लड़की तो अभी नौ ही बरस की है—और वह चालीस के ! भला ऐसी सगाई भी कहीं होती है ?"

"होने की न कहो—होने को तो इससे भी अधिक उमर वालों का ब्याह होता है।"

"होता होगा, पर मैं तो ऐसा ब्याह करूँगी नहीं। मेरी एक तो बच्ची है, उसे आँखों देखते आग में ढकेल दूँ। यह तो मुझसे कभी न होगा।"

"तुम तो बावरी हो। ऐसा मौक़ा कोई चूकता है। वह कहते हैं कि जो लड़की की सगाई कर दो तो वह ओसर करने को रुपए दे देंगे और लड़की के ब्याह का सारा ख़र्च भी दे देंगे। इससे अधिक और क्या चाहती हो ?"

"हाँ, है तो यह बहुत-कुछ; पर पैंचकौड़ीमल की उमर बहुत है। इससे जी खिचकता है।"

"ख़ैर, सो तुम जानो। मैंने तुम्हारे भले की कही।"

"हाँ भले की तो कही, पर मैं ऐसा नहीं करूँगी।"

"तुम्हारी मर्ज़ी !"

नायन इतना कह कर चली गई। क्रमशः यहाँ तक नौबत पहुँची कि जिनके यहाँ वह अपने उदर-पोषणार्थ सेवा-टहल के लिए जाती थी, वे भी उसका अनादर व तिरस्कार करने लगे। इसका कारण केवल यही था कि लाला बन्नामल का ओसर नहीं हुआ था। जो स्त्री अपने पति का ओसर भी नहीं कर सकी, वह भले आदमियों के घरों में आने-जाने के भी अयोग्य समझी गई। अब तो बेचारी विधवा का आसन डोल गया। अब जीविका ही का द्वार बन्द हुआ जा रहा है तो रह क्या गया ? उसने बहुत-कुछ सोचा, बहुत ग़ौर किया; पर ओसर की गाँठ सुलझाने का कोई उपाय दिखाई न दिया। जब बेचारी चारों ओर से निराश होगई और इधर सर्वनाश के बादल गहरे होने लगे तो अन्त में उसकी दृष्टि अपनी कन्या पर पड़ी। बस केवल वह बालिका ही एक ऐसी थी जो उसको मँझधार में पड़ी हुई नौका को किनारे पर लगा सकती थी। पर अपनी मुसीबत टालने के लिए एक अबोध बालिका को बलिदान करना उचित होगा ? नहीं, उचित तो नहीं है, पर इसके अतिरिक्त और उपाय भी तो नहीं।

बेचारी रात भर अपनी कन्या को छाती से लगाए रोती रही। माता को रोते देख, बालिका भी रोती रही। उसे क्या पता कि माता क्यों रोती है ? माँ रोती है—माँ को कुछ कष्ट है, यही समझ कर बालिका भी रोती थी। अबोध कन्या को रोते देख कर माता को और अधिक रोना आता था। कन्या का क्रन्दन उसे ऐसा प्रतीत होता था मानो कन्या अपने क्रन्दन द्वारा माता से यह कह रही है कि—"माँ, मैं तुम्हारी कन्या हूँ। माँ, तुमने मुझे कितने लाड़-प्यार से पाला है। माँ, मैं पितृहीन हूँ, तुम्हारे अतिरिक्त मेरी रक्षा करने वाला कोई नहीं। मुझे क्यों आग में झोंकती हो ? क्यों मेरा गला काटती हो ? मैंने तुम्हारा कौन अपराध किया है ? माँ, मुझे बचाओ, मेरी रक्षा करो।"

आह ! बेचारी का हृदय विदीर्ण हुआ जा रहा था। आँखों से आँसू नहीं, हृदय का रक्त टपक रहा था। परन्तु यह दशा होते हुए भी जब उसे अपनी विवशता का ध्यान आता था; जब वह अपने सिर पर सर्वनाश की घनघोर

अरे ढेढ़ ! तेरा यह साहस ! मन्दिर की सीढ़ियों पर चढ़ आया !!

घटा को प्रतिक्षण अधिक घना होते हुए देखती थी; जब वह यह सोचती थी कि जीविका के सब द्वार बन्द हो जाने पर यह बालिका और घर के अन्य प्राणी क्या खाकर जीवित रहेंगे तो वह उस रोती हुई बालिका को उसी दृष्टि से देखती थी जिस दृष्टि से कि कसाई बन्धनों से जकड़ी हुई और प्राणों के भय से आर्त्त-चीत्कार करती हुई एक बकरी को देखता है! इस समय उसकी प्यारी बेटी उसके लिए उतनी ही उपयोगी थी, जितना उपयोगी कि एक दुर्भिक्ष की मारी हुई क्षुधातुर आकण्ठप्राणा स्त्री के लिए उसकी गोद का बच्चा होता है! जिस समय उसका ममत्व, उसका वात्सल्य कन्या के प्रति उसके हृदय में एक अजेय करुणा का भाव उत्पन्न करता था, उसी समय रूढ़ियों के दास, नर-पिशाचों की काल्पनिक मूर्तियाँ उसके चारों ओर ताण्डव-नृत्य करती हुई 'ओसर-ओसर' की चीत्कार करती प्रतीत होती थीं। उस समय बेचारी विधवा-ज्ञानहीन हो जाती, विवेक-शून्य हो जाती थी और इस घोर कष्ट से मुक्ति पाने के लिए, उसकी दृष्टि अपनी प्यारी अबोध कन्या पर पड़ती थी!!

४

उपर्युक्त घटना के एक सप्ताह पश्चात् बच्चामल की स्त्री नाइन से कह रही थी—पैंचकौड़ीमल से कह देना, मैं लड़की की सगाई करने को तैयार हूँ। परन्तु सगाई अभी नहीं, ओसर हो जाने के पश्चात् होगी।

"सो तो होगी ही, ओसर के पहले सगाई कैसे हो सकती है। ख़ाली तुम वचन दे दो—बस सब काम ठीक हो जाय।"

"हाँ, मैं वचन देती हूँ।"

"अच्छी बात है, मैं आज उनसे कह दूँगी। उनकी इच्छा होगी तो अपने आप आकर बात कर लेंगे।"

नाइन चली गई। दूसरे दिन सेठ पैंचकौड़ीमल स्वयम् आए और बच्चामल की स्त्री से इस सम्बन्ध में बातचीत की। उन्होंने कहा—देखो, पीछे बदल न जाना। आजकल समय बड़ा ख़राब है।

बच्चामल की स्त्री बोली—लाला जी, मैं जो ज़बान से कहूँगी उसे पत्थर की लीक समझो। मैं उनमें नहीं हूँ जो कहते कुछ और करते कुछ हैं।

"बस हमें इतना इतमीनान करा दो तो फिर हमें कोई उज्र नहीं है।"

"मैं तो कह रही हूँ, और कैसे इतमीनान होगा। ओसर के पहले सगाई करना ठीक नहीं, नहीं तो अभी सगाई करके तुम्हारा इतमीनान करा देती। जो बेईमानी करूँगी तो उसका देखने वाला भगवान् है।"

"सो तो हई है।"

"जो लिखा-पढ़ी से तुम्हारा इतमीनान हो तो लिखा-पढ़ी करा लो। मैं वह भी करने को तैयार हूँ।"

"लिखा-पढ़ी की कोई ज़रूरत नहीं, ख़ाली तुम्हारी बात काफ़ी है।"

"बात काफ़ी है तो बस फिर क्या ज़रूरत है।"

"अच्छा तो सगाई कब करोगी?"

"ओसर होने के बाद जब तुम ठीक समझो तभी कर दूँगी। ओसर हो जाने दो, फिर जब और जो-जो तुम कहते जाओगे, मैं करती चली जाऊँगी। जो कुछ भी चीं-चपड़ करूँ तो दोगली समझना।"

"तो बस, अब मुझे विश्वास हो गया। ओसर के लिए कितने रुपयों की ज़रूरत है?"

"अब यह मैं क्या बताऊँ। मैंने तो कभी किया नहीं, तुम मर्द मानुस हो, तुम जितना ठीक समझो।"

"एक हज़ार से कम क्या लगेंगे।"

"जो कुछ लगें।"

"अच्छा, तो कल मैं तुम्हारे पास एक हज़ार रुपए तो ओसर के लिए भिजवा दूँगा और दो सौ रुपए और भेजूँगा। लड़की को ख़ूब खिलाओ-पिलाओ, जिसमें जल्दी सयानी हो जाय—समझीं?"

बच्चामल की स्त्री एक दीर्घ निश्वास छोड़ कर बोली—हाँ, समझ गई।

* * *

पैंचकौड़ीमल से बातचीत होने के तीन दिवस पश्चात् बच्चामल की स्त्री ने पन्ना जी को बुलवाया और बोली—मैं ओसर करने को तैयार हूँ, पर सारा प्रबन्ध तुम्हें करना पड़ेगा, मेरे घर में कोई मर्द मानुस है नहीं—मेरी ननद का लड़का था वह भी आज महीना भर हुआ अपने घर चला गया।

पन्ना जी की बाछें खिल गईं कि अब क्या है, पाँचों घी में हैं। प्रसन्नता के मारे गद्गद्-कण्ठ होकर बोले—प्रबन्ध तो मैं ऐसा कर दूँगा कि देखने वालों का जी

ख़ुश हो जायगा। आख़िर मेरी बात तुम्हारी समझ में आ ही गई। चलो अच्छा हुआ, नहीं तो बड़ी बदनामी हो रही थी। रुपया तो हाथ का मैल है, पर नेकनामी बहुत कठिनता से मिलती है। अच्छा यह बताओ, कितना रुपया ख़र्च करोगी ?

"अब जितना तुम उचित समझो। ऐसा करो कि अधिक ख़र्च भी न हो और काम भी हो जाय।"

"हाँ, ऐसा ही लो, परन्तु फिर भी कम से कम हज़ार-बारह सौ रुपए तो ज़रूर लगेंगे।"

"तो बस मैं हज़ार रुपए ख़र्च करने को तैयार हूँ। इससे अधिक मेरे पास एक कौड़ी का ठिकाना नहीं है।"

"काफ़ी है, बल्कि मैं तो नौ सौ निन्नानबे में ही तुम्हारा काम कर दूँगा। मेरा प्रबन्ध कोई ऐसा-वैसा थोड़ा ही रहेगा। ज़रा देखना तो।"

"तो ओसर का दिन कौन रक्खोगे ?"

"आज के पन्द्रहवें दिन हो जायगा।"

"अच्छी बात है।"

पञ्च जी महाराज प्रसन्नतापूर्वक विदा हुए। उसी दिन उन्होंने बिरादरी भर में ढोल पीट दिया कि बखामल का 'ओसर' होगा और उनका प्रबन्ध रहेगा! एकाध व्यक्ति ने कहा—"जान पड़ता है, तुम्हीं ने ज़ोर डाल कर करवाया है।"

पञ्च जी महाराज ने अकड़ कर उत्तर दिया—"और नहीं क्या, बड़ी मेहनत की है। वह सहज ही थोड़ा राज़ी हो जाती। मैंने तमाम दुनिया भर का ऊँच-नीच समझाया, तब बड़ी कठिनता से राज़ी हुई।

"परन्तु वह तो कहती थी कि उसके पास कुछ है ही नहीं—अब कहाँ से आ गया ?"

"इसलिए कहती थी कि बच जाय तो बच ही जाय। अपना पैसा बचाने की चेष्टा सभी करते हैं। परन्तु भाई, मैं तो आप जानिए, एक ही घाघ हूँ। समझ गया कि पैसा दाबना चाहती है। बस पीछे पड़ गया और उगला कर ही छोड़ा। यह समझ लो कि बालू में से तेल निकाला है।"

पञ्च जी का यह कथन सुन कर लोग उनकी प्रशंसा करने लगते। उस समय पञ्च जी और अधिक अकड़ जाते और मूँछों पर ताव देने लगते।

*　　*　　*

ठीक पन्द्रह दिवस पश्चात् ओसर हुआ। यारों ने लड्डू-कचौड़ी पर ख़ूब हाथ साफ़ किए। मारवाड़िनें लहँगों में लड्डू-कचौड़ी चुरा-चुरा कर ले गईं !!

इधर पञ्च जी महाराज ने चुरा-चुरा कर बीसियों परातें अपने घर भिजवा दीं, और ख़र्च में से कतर-ब्योंत करके नक़द सैकड़ों रुपया बचाया सो अलग।

परन्तु बखामल की स्त्री ने उसमें से एक कण तक अपने मुँह में नहीं डाला। उसने उस दिन भी अपने हाथ से भोजन पका कर खाया। जिस समय मारवाड़ी लोग भोजन कर रहे थे, उस समय बखामल की स्त्री खड़ी देख रही थी और अपनी कन्या के भविष्य को स्मरण करके ठण्डी साँसें भर रही थी। उसे ऐसा प्रतीत हो रहा था कि लोग लड्डू-कचौड़ी नहीं खा रहे हैं, वरन् उसकी कन्या का हाड़-मांस खा रहे हैं! उसकी कन्या के बलिदान ही से तो यह भोज हुआ है। ऐसी दशा में उस भोज की सामग्री वह कैसे खा सकती थी। यहाँ तक कि बचा हुआ सामान भी उसने अपने यहाँ नहीं रक्खा—सब इधर-उधर बटवा दिया।

*　　*　　*

ओसर होने के पश्चात् निश्चित समय पर बखामल की स्त्री ने अपनी कन्या का विवाह पैंसठीरामजी से कर दिया। इस पर भी मारवाड़ी भाइयों ने कोई आपत्ति नहीं की। पैंसठीरामल के समान धनी आदमी के विरुद्ध कुछ कहने का साहस किसमें था। सबने प्रसन्नता-पूर्वक विवाह में योग दिया।

विवाह के दो वर्ष पश्चात् ही पैंसठीरामजी इस असार संसार से चल बसे और इस प्रकार एक अबोध बालिका मारवाड़ी भाइयों की मूढ़ता, अज्ञानता, हठधर्मी तथा रूढ़ि-प्रियता की बलिवेदी पर बलिदान कर दी गई !!

# हमारे कुछ विचित्र विश्वास

[ श्री० मोहनलाल जी बड़जात्या ]

## विचित्र विश्वास या अन्ध-विश्वास

भारत में अन्धविश्वासों का बड़ा ज़ोर है। यदि यह कहा जाय कि पृथ्वी पर शायद ही ऐसा कोई देश हो जहाँ अन्ध-विश्वासों का इतना साम्राज्य हो, तो भी कुछ अनुचित नहीं होगा। नीचे जिन बातों का वर्णन किया जायगा सम्भव है वे सब इस नाम के अन्तर्गत आने योग्य न हों, तो यह भी हो सकता है कि कड़ी निगाह से देखने वाले इन्हें अन्ध-विश्वासों के सिवा और कुछ कहें ही नहीं। इसीलिए मैंने अन्ध-विश्वास न कह कर विचित्र विश्वास ही कहना अच्छा समझा। मान लिया जाय कि ये अन्ध-विश्वास नहीं हैं और इनकी तह में कुछ न कुछ तथ्य है, पर यह तो निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि इन बातों के पालने व मानने से भारत का अहित एवं हमारे दिलों में कमज़ोरी आने के सिवा और कुछ भी लाभ नहीं हुआ है। यदि ये बातें सच्ची भी हों तब भी इनसे लाभ की आशा तभी की जा सकती है जब इनके विषय का सच्चा ज्ञान हो। जिन ऋषियों ने इन बातों का निर्णय किया, सम्भव है उन्होंने सच्चे आधार पर इन्हें गठित किया हो, पर वह सच्चा ज्ञान दिन-दिन क्षीण व लुप्त हो जाने पर, इनके विषय की सच्ची जानकारी बिना ही इन्हें माने जाना सिवा नुक़सान के और क्या कर सकता है?

### मुहूर्त

मुहूर्त के बिना पाँव न धरने वाले एवं इसी को सफलता की कुञ्जी मानने वाले झट से कह देंगे कि इसका विधि-विधान हमारे शास्त्रों में मिलता है; एवं कई स्वतन्त्र ग्रन्थ भी इस विषय पर रचे हुए हैं, तब इसे झूठा कैसे मानें। इस पर पूछना पड़ेगा कि यह सब होने पर भी आज इसके सच्चे समझने वाले कितने हैं? आपका मुहूर्त ठीक शास्त्र के कथनानुसार निकाला जाता है या जो आपके ज्योतिषी जी कह देते हैं वही बस सर्वाङ्ग सुन्दर मुहूर्त है! आज हमारे जीवन में ऐसी कौन सी बात है जिसके लिए मुहूर्त की आवश्यकता न हो! छोटी से छोटी बात के लिए भी इसकी आवश्यकता पड़ेगी। बुलाओ जोशी जी (ज्योतिषी जी) को। महाराज पञ्चाङ्ग लेकर आएँगे और कुछ गुनगुना कर पूछे हुए आवश्यक कार्य के लिए ऐसा मुहूर्त बताएँगे जो इधर का न उधर का, अर्थात जो किसी भी प्रकार सुविधा-जनक नहीं। पर किया क्या जाय, हमें अपनी सुविधा-नुसार कार्य सम्पन्न करने का और मुहूर्त की गुलामी न मानने का साहस भी तो हो। महाराज से ही फिर कहना पड़ता है—"महाराज, कुछ जल्दी का बताइए।" महाराज फिर कुछ देख-भाल कर कहते हैं—"हाँ, एक अमुक तिथी-वार और वेला (समय) का और है।" ऐसा जान पड़ता है मानों ये सब बातें और मुहूर्त के नियम एक रबर की नली में पिरोए हुए हैं, जिन्हें चाहे जहाँ तक बढ़ा लो, सिकुड़ा लो। यह बात भी ध्यान देने योग्य है कि महाराज को मुहूर्त दिखाई की फ़ीस (नारियल या रुपया) आपसे मिलेगी, न कि उस शास्त्र या शास्त्र के प्रणेता से, और फिर यह भी कौन जानता है कि शास्त्र का और शास्त्र में कहे हुए नियमों का उन्हें ज्ञान ही कितना है। उन्हें तो आपको राज़ी रखना है, इसीलिए कह देते हैं "हाँ जजमान, एक आषाढ़ शुक्ला ३ रविवार ६ घड़ी १ पल चढ़े दिन का बनता तो है।" "बनता तो है सो नहीं, ठीक से बताइए।" "ठीक है, सब बात मिलती है, सिर्फ़ चन्द्रमा ठीक नहीं है सो उस दिन रविवार है, इसलिए उसका कुछ दोष नहीं, यही ठीक रहेगा।" अन्त में इस तरह से खींच-तान कर बताए हुए मुहूर्त पर कार्य किया जाता है। भली-भाँति निपट जाने पर तो मुहूर्त निकालने वाले महाराज की वाह-वाही है और यदि कुछ विघ्न हुआ तो महाराज को कहने के लिए जगह है कि क्या करें, मुहूर्त तो ठीक नहीं था, पर आवश्यकता-वश बताया गया।

मुहूर्त दिखाना हर एक काम के लिए ज़रूरी है। ऐसा कौन सा काम है जो मुहूर्त बिना किया जाता हो? विवाह-शादी एवं धार्मिक मेला, प्रतिष्ठा आदि कार्य, बालक का नामकरण, जनेऊ, विद्यारम्भ, विवाह आदि संस्कार, इधर राज्य-तिलक आदि ऐसी कौन सी बात है जो मुहूर्त बिना की जाती हो। इस भाँति सामाजिक, धार्मिक एवं राजनीतिक—सभी बातों में इस मुहूर्त का दौर-दौरा है, यहाँ तक कि जीवन के साधारण से साधारण काम भी इस विषय के विचार बिना नहीं किए जाते। नया कपड़ा पहनना या सिलने को देना है तो विचार आएगा, आज तो वार अच्छा नहीं है, किसी आवश्यक विषय या काम-धन्धे की कोई बात का विचार करना है, तो कल करेंगे, आज दिन ठीक नहीं है। इसी भाँति स्त्रियाँ चूड़ी पहनने, सिर गुँथवाने के लिए भी शुभ और अशुभ वार को अवश्य देखेंगी।

मुहूर्त की बात सच्ची मान लेने पर यह बात तो ज़रूरी है कि इसके निकालने का सच्चा ज्ञान हो। इसके बाद सच्चा ज्ञान और अच्छा या बुरा मुहूर्त किसे कहा जाय? सच्चे ज्ञान की तो बात यह है कि पुराने ज़माने में तो इस शास्त्र के ज्ञाता ज़रूर रहे होंगे। जब प्रत्येक बात उन्हें पूछ-पूछ कर उनके बताए हुए मुहूर्त पर की जाती थी, फिर यह बात कैसे है कि उस समय भी बुरी और भली सब तरह की घटनाएँ होती थीं। राज्य-दरबारों में भी इसके जानकार विद्वानों की कमी न थी, फिर भी क्या बात है कि भारतीयों पर बाहर वालों ने विजय पाई और भारत यों पराधीन हो गया? अच्छे मुहूर्त की इन्तज़ारी में बैठे रहना और वह आएगा तभी कोई काम किया जायगा, यह कितनी बुरी बात है और इससे सिवा हानि के और क्या हो सकता है! यह बात कहने पर मुहूर्त-शोधक ज्योतिषी जी चट से कह देते हैं—"क्या हर्ज है, अच्छे मुहूर्त से कार्य किया जायगा तो वह तत्काल हो जायगा। बिना मुहूर्त परदेश जाने और बेकार रहने से तो मुहूर्त के साथ चाहे वह २-४ महीने बाद हो, जाना और काम लग जाना अच्छा है।" पर ऐसी शक्ति इन मुहूर्तों में हो तब न!

महायुद्ध के समय जब कलकत्ता-बम्बई में व्यापार की धूम मची, तब बाहर से आने वालों को नौकरी भी मिल जाती थी एवं उस समय बहुतों ने लाखों-करोड़ों रुपए भी कमा लिए। उस समय जिस भाँति लोग मुहूर्त देख कर जाते थे उसी तरह अब भी मुहूर्त देखना बन्द नहीं हो गया है, फिर क्या बात है, आज चाहे जिस मुहूर्त से जाइए, वह धन की नदी कहाँ है; और तो क्या, साधारण काम मिलना भी कठिन हो जाता है। एक बात और है, मुहूर्त होते हुए भी भवितव्य और प्रारब्ध की बात मानेंगे या नहीं? 'कर्म-गति टारे नाहिं टरे' वाली बात सर्वोपरि है या नहीं? तभी कहा है :—

मुनि वशिष्ठ से पण्डित ज्ञानी, रुचि-रुचि लगन धरे।
सीता हरण मरण दशरथ का, बन में विपति परे।

ऐसा होने पर अच्छे और बुरे मुहूर्त से क्या? विदेशी, जो आज यहाँ गुलछर्रे उड़ा रहे हैं, मुहूर्त दिखा-दिखा कर नहीं आते। ईस्ट इण्डिया कम्पनी कौनसी मुहूर्त दिखा कर आई और आज ये जहाज़ कौन सा मुहूर्त देख कर छोड़े जाते हैं? मुहूर्त बिना पाँव न धरने वाले भारत की आज यह दशा और मुहूर्त का नाम भी न जानने वाले कर्मवीर विदेशियों का यह अभ्युत्थान—दोनों का थोड़ा सा मिलान करने पर मालूम हो जायगा कि हमारे लिए यह मुहूर्त का भूत क्या है! इस मुहूर्त के आधीन हो जाना, उसकी इन्तज़ारी में बैठे-बैठे समय को नष्ट करना और जब मुहूर्त आएगा तभी करेंगे, ऐसा कहना कहाँ की बुद्धिमानी है? आज दिशाशूल है, कल जायँगे, पर कल चन्द्रमा ठीक नहीं है, परसों योगिनी अच्छी नहीं है, ये शिकायतें मुहूर्त देखने वालों के मुँह से बहुधा सुनी जाती हैं, क्योंकि उन्होंने यह याद कर रक्खा है :—

> दिशाशूल ले जावे बायें, राहु योगिनी पूठ।
> सम्मुख लेवे चन्द्रमा, लावे लक्ष्मी लूट॥

इस तरह एक मुहूर्त में न जाने कितनी बातें देखी जाती हैं, तब कहीं जाकर ज्योतिषी जी महाराज फ़रमाते हैं कि अमुक मुहूर्त है। इसी भाँति विवाह के मुहूर्त के लिए जिसे 'महारंग' 'साहाम्साहा' आदि कहते हैं, न जाने कितनी बातें देखी और विचारी जाती हैं। कभी १-२ वर्ष तक विवाह का मुहूर्त ही नहीं निकल सकता। उस वर्ष में विवाह करना चाहे जितना आवश्यक हो, पर नहीं हो सकेगा। १३ महीने का सिंहस्थ आता है, उसमें कोई विवाह नहीं होता, एवं वर्ष में कुछ ही ऐसे महीने होते हैं

श्री० गङ्गादास जी (सपत्नीक)

[ आप मारवाड़ी-समाज के एक समाज-सुधारक और उन्नतिशील विचारों के सज्जन हैं। ]

श्री० कन्हैयालाल जी भैया

जिन पति-पत्नियों ने मिल कर पर्दे को बलपूर्वक चीर-फाड़ कर छिन्न-भिन्न कर दिया है।

श्री० व्रजभूषण शरण जी चितलांगिया ( सपत्नीक)

[ आप अ० भा० माहेश्वरी-युवक-मण्डल के महामन्त्री हैं। आपकी धर्मपत्नी ने पर्दे को मज़बूत हाथों से फाड़ फेंका है। ]

श्री० कन्हैयालाल जी कलँगी ( सपत्नीक )

[ आप माहेश्वरी-युवक-मण्डल के उप-प्रधान और पक्के समाज-सुधारक हैं। आपकी धर्मपत्नी माहेश्वरी-महिला-परिषद् की जनरल सेक्रेटरी हैं। ]

जिनमें विवाह हो सकता है। उस समय चाहे सुविधा हो या नहीं, मौसम कड़ा हो, कड़ाके की ठण्ड पड़ती हो या गर्मी हो, वर के परीक्षा के दिन नज़दीक हों, जिससे उसकी पढ़ाई में हर्ज होना अच्छा न हो, यहाँ तक कि किसी निकट सम्बन्धी के मरे बहुत कम दिन हुए हों और उसका शोक भी अभी तक नहीं मिटा हो * पर विवाह तो बताए हुए मुहूर्त के समय पर ही करना होगा। वह इधर-उधर नहीं हो सकता! इस झञ्झट के कारण बहुत से विवाह असमय में ही कर लिए जाते हैं। विवाह की भाँति विदेश-गमन के लिए भी कभी-कभी दो-चार महीने तक मुहूर्त नहीं निकलता। जिसने पहले कभी विदेश-गमन न किया हो और पहले-पहल विदेश को जाता हो, उसके लिए श्रावण मास में जाना मना है। स्त्री के लिए वर्षा-ऋतु में, एवं तारा लग जाने पर आवागमन बन्द रहता है।

## मुहूर्त की तैयारी

मुहूर्त के साथ काम किए जाने पर भी और कई बातों की देख-रेख की जाती है। विवाह मुहूर्त से तो होता ही है, पर उसमें भी वह भली प्रकार निबट जाय, इसके लिए न जाने और कितने प्रकार के उपचार किए जाते हैं। विदेश-गमन के मुहूर्त के दिन लकड़ी की भारी घर में मोल न ली जाय और जाने वाले की स्त्री रजस्वला न हो। बिना मौसम के छींटें भी न पड़ें अर्थात् यदि वर्षा-ऋतु नहीं है और छींटें पड़ जायँ तो उस दिन का मुहूर्त सध नहीं सकेगा। उस दिन जाने वाले को भात करके खिलाए जायँगे एवं उसकी थाली में गुड़-दही आदि मुख्यतया परोसे जायँगे। मुहूर्त की घड़ी आ जाने पर ज्योतिषी जी पूजा करावेंगे और अपनी दक्षिणा लेंगे। तब किसी सौभाग्यवती स्त्री द्वारा जाने वाले के तिलक किया जाता है और विदा में नारियल और एक रुपया या उससे अधिक दिए जाते हैं; तब वह उठ कर विदा होता है। जूते में पहले दाहिना पाँव देना होगा और घर के बाहर सौभाग्यवती स्त्री (जाने वाले की पत्नी हो या अन्य कोई) कलश लिए खड़ी रहेगी। इस क्रिया को 'कलश मनाना' कहते हैं। विदेश-गमन के समय राह में खाने के लिए घर से रोटी लेना, एवं छत्ता, तेल, कङ्घा आदि भी न जाने कितने पदार्थ साथ में लेना मना है। गमन के तीन दिन पूर्व ही हजामत करा लेना होगा। जहाँ जाना है, उस नगर में प्रवेश भी मुहूर्त देख कर होगा। यदि दिन ठीक नहीं है तो बाहर ही कहीं रहना होगा और दूसरे या तीसरे दिन जब समय ठीक होगा तब प्रवेश करना होगा। कहाँ तक कहा जाय, मुहूर्त आदि के ये सब झगड़े-टण्टे कई प्रकार के हैं। और यही नहीं कि ये सब बातें केवल विदेश-गमन के समय देखी जाती हों—विदेश से अपने घर लौटते समय भी बहुत सी बातों का पालन किया जाता है। कलकत्ते से सोम, बृहस्पति और शनिवार को ही जाना होगा, अन्य वारों को नहीं। इसीलिए इन तीन दिनों में रेलगाड़ियाँ बुरी तरह भर जाती हैं। भीड़ के कारण बहुत-कुछ तकलीफ उठानी पड़ती है, पर जाना इन्हीं तीन दिनों में होगा। इसीलिए मेरे एक बङ्गाली मित्र का कहना है कि वे जिन दिन मुहूर्त-भक्त मारवाड़ी नहीं जाते, उस दिन बड़े आराम से थर्ड क्लास में जाते हैं।

## मुहूर्त में रियायत

मुहूर्त के सम्बन्ध में इतना पचड़ा होते हुए भी इसके लिए कई रास्ते भी निकाले हुए हैं। विवाह का मुहूर्त ठीक नहीं सूझता हो तब भी महाराज निकाल तो देंगे, पर साथ में कह देंगे कि 'एक पूजा बृहस्पति की करनी होगी।' मुहूर्त न निकलता हो और जाना ज़रूरी हो तो एक आवश्यकीय मुहूर्त निकाल दिया जाता है, जिसे 'दुघड़िया' कहते हैं। इसी भाँति निकाले हुए मुहूर्त के समय किसी कार्यवश जाना न हो सकता हो तो प्रस्थान रख दिया जाता है और फिर तीन दिन तक चाहे जब जा सकते हैं। यह कर देने पर फिर कुछ बाधा नहीं रहेगी, क्योंकि प्रस्थान करके पीछे जाना मुहूर्त से जाने के बराबर कहा जाता है। यह प्रस्थान की क्रिया इस प्रकार है कि गमनकर्त्ता मुहूर्त के समय जा नहीं सकता हो तो वह अपने एक दुपट्टे में पाँच मङ्गल द्रव्य यथा सुपारी, मूँग, हल्दी की गाँठ, धनिया, गुड़ और एक चाँदी का सिक्का यथा दुअन्नी, चवन्नी आदि में से कोई बाँध कर, जिस तरफ़ जाता हो उस तरफ़ अपने घर से दूर रख दे, फिर तीन दिन तक जब चाहे इस दुपट्टे को साथ लेकर

* शोक मिटाने की निश्चित अवधि और क्रिया-प्रणाली होती है।

गमन करे। इन तीन दिनों में जिस तरफ़ दुपट्टा रक्खा है, उस ओर उस स्थान से आगे नहीं जा सकता चाहे उसकी दूसरी दिशा में वह कितनी ही दूर क्यों न चला जाय। आजकल लोग अपने पास दुपट्टा नहीं रखते हैं, इसलिए दुपट्टा नहीं हो तो प्रस्थान रूमाल में ही बाँध कर रख दिया जाता है!

मुहूर्त से जाने वाले सभी लोग करोड़पती-लखपती नहीं हो जाते तो बिना मुहूर्त जाने वाले भूखों भी नहीं मरते, फिर इस मुहूर्त से क्या लाभ है? यह हृदय में दृढ़ता और उत्साह भरने का कुछ साधन भले ही हो; इसीलिए अङ्गिरा ऋषि ने तो यह भी कह दिया है कि जिस समय हृदय में उत्साह हो वही समय सबसे अच्छा मुहूर्त है; कहा है—"अङ्गिरा च मनोत्साहं।" इन महात्मा ने सब बात के बदले में मनोत्साह को पूर्ण प्रधानता दे दी, और अच्छा तो यही हो यदि इस वाक्य के अनुसार किया जाय। अफ़सोस है कि उत्साह या साहस का इतना लोप हो गया कि महाराज को पूछे एवं मुहूर्त बिना कुछ कार्य नहीं किया जा सकता और मुहूर्त के अनुसार चलना इतना आवश्यकीय हो गया है कि चाहे मुहूर्त आधी रात का हो, उस समय कोई रेल नहीं मिलती हो, यहाँ तक कि चाहे १०-१२ घण्टे बाद भी रेल का समय क्यों न हो, पर घर से बिदा उस निर्णीत मुहूर्त पर ही होगी। इससे असुविधा के साथ-साथ समय कितना नष्ट होता है, यह विचारणीय बात है।

## शकुनों का साम्राज्य

इस मुहूर्त तक ही बात का अन्त हो, सो नहीं है; इसके पश्चात् शकुनों का साम्राज्य चलता है। बात-बात में शकुन और अशकुन देखे जाते हैं। कभी-कभी तो इस विषय में बड़ी विचित्रता देखी जाती है और कई पक्के और दृढ़ विचार वाले भी इन शकुनों के आश्रित पाए जाते हैं। कहा जाता है कि कोटा के महाराजा ज़ालिमसिंह जी उल्लू के बोल जाने के कारण महलों का निवास छोड़ कर बाहर खेतों में रहने के लिए चले गए। इसी प्रकार जयपुर-नरेश ने वृन्दावन में जो सुन्दर मन्दिर बनवाया उसे कुछ अशकुन के ही कारण अधूरा छोड़ दिया! विदेश-गमन या यात्रा के समय शकुनों को बहुत देखा जाता है। विद्यार्थी अपनी परीक्षा के लिए भी शकुनों को देखते हैं। चोर चोरी करने जाने पर भी पहले शकुन विचार करेगा। मुहूर्त की भाँति शकुनों पर भी शास्त्रों में उल्लेख पाया जाता है। कौन शकुन शुभ और कौन अशुभ, इसका वर्णन विस्तारपूर्वक किया गया है। शकुन मुख्यतया पक्षियों की बोली और उड़ने आदि क्रियाओं से समझे जाते हैं, पर और भी पदार्थ, पशु और भिन्न-भिन्न जाति के मनुष्यों का मिलना और इसमें भी दाहिनी-बाँई ओर का भेद आदि शकुनों के शुभ और अशुभ होने के कई लक्षण और भेद हैं। शकुनों को समझना सुगम नहीं, और इनके पूर्ण ज्ञाता हुए बिना इन पर आश्रित होना सिवा हानि के और क्या कर सकता है? पक्षियों की बोली से यह अर्थ नहीं है कि उनकी बोली समझी जाय। पूर्व समय में पक्षियों की बोली समझने वाले भी रहे हों और उससे भविष्य का हाल जाना जाता रहा हो, पर आज यह ज्ञान कहीं किसी में देखा-सुना नहीं जाता। पक्षी क्या बोल रहा है, इसका कुछ सरोकार न होते हुए केवल यही देखा जाता है कि वह किस ओर बैठा बोल रहा है; अर्थात् दाहिनी ओर या बाँई। हाँ, उल्लू की बोली समझने वाले शायद कुछ लोग हों; क्योंकि उसकी बोली के विषय में बहुधा यह कहा जाता है कि भरी बोली बोला या ख़ाली? वह रात्रि के समय मकान की छत पर आकर न बोल जाय, इसके लिए मकान-मालिक बड़े चौकन्ने रहते हैं और कई स्थानों में छतों पर लकड़ी में कुछ कपड़ा आदि इस तरह से लटका दिया जाता है कि रात्रि को उल्लू उसके डर से मकान पर आकर न बैठे।

मुहूर्त की भाँति शकुनों पर आश्रित हो जाने से कहना होगा कि सिवा कमज़ोरी के और क्या लाभ हो सकता है। पग-पग पर शकुनों का देखना और उसके वशीभूत हो जाना आगे चल कर अकर्मण्यता का रूप धारण कर लेता है। शकुनों का सोच-विचार और देखना-भाजना राजपूताना में अधिक है और सबसे अधिक मारवाड़ में। कहा भी जाता है कि 'मारवाड़ मनसूबे डूबी' अर्थात् मारवाड़-निवासी विचार ही विचार में रह जाते हैं, करने-धरने को कुछ नहीं। सच ही है, वहाँ पहले मुहूर्त का झगड़ा बड़ा भारी है और उस पर फिर शकुनों का। मुहूर्त सबसे अच्छा निकाला गया, पर शकुन अच्छे नहीं हुए तो बस बैठे रहिए, किया-कराया सब धरा रहेगा। घर से बिदा होकर निश्चित स्थान पर पहुँचने तक शकुनों

को देखते जाना होता है। कुछ भी वहम हुआ कि वापस लौट आए या चले भी गए तो कुछ दिन रह कर यह कहते हुए कि अब की बार मुहूर्त या शकुन ठीक नहीं हुए इसलिए एक बार मुहूर्त फेरना है—जल्दी ही वापस आगए!

इस तरह से दिल में इन बातों का न जाने कितना विश्वास और कमज़ोरी घुसी हुई है। देश में मेरे एक न्यायतीर्थ मित्र हैं, जो वैद्यक अच्छी जानते हैं, पर उन्हें इन मुहूर्त और शकुन आदि में विश्वास नहीं है। एक बार पास के किसी ग्रामपति ठाकुर साहब का बुलावा आया। वैद्य जी ने ऊँट वाले से ज़ीन कसने को कहा और रवाना हो गए। राह में ऊँट वाले ने कहा—"महाराज! शकुन तो भले नहीं हैं, क्योंकि तीतर दाहिने बोल रहा है।" वैद्य जी ने कहा—"कुछ भय नहीं, शीघ्रता से चले चलो, तीतर के बोलने का क्या, वह तो जहाँ बैठा होगा वहीं बोलेगा"। थोड़ी दूर आगे जाने पर ऊँट का पाँव उखड़ गया, बस ऊँट वाला बन गया सिद्ध! चट से बोल उठा—"मैंने कहा था न महाराज, कि शकुन अच्छे नहीं होते।" वे बोले—"क्या हुआ, बेचारा जानवर है, क्या मनुष्य के पैर के ठोकर नहीं लग जाती?" वैद्य जी ने न उस ऊँट वाले के कहने की, या तीतर के बोलने की, न कुछ ऊँट के ठुकराने की ही परवा की और गाँव को ठीक समय पर पहुँच गए। वहाँ ठाकुर साहब के पुत्र का इलाज किया और १००) रु० घर लेकर लौटे।

## अच्छे और बुरे शकुन

शकुनों के अच्छे और बुरे का वर्णन बहुत बड़ा है। उनके अच्छे और बुरेपन की पहचान कर लेना आसान नहीं। घर से गमन के समय यदि साग-भाजी या फल मिलें तो शुभ समझा जाता है। पानी के भरे घड़े मिलें तो अच्छा, ख़ाली मिलना अच्छा नहीं। दही मिलना शुभ, पर दूध और घी का मिलना अशुभ। रोटियाँ मिलना शुभ, पर आटा मिलना बुरा कहा जाता है। मुर्दा मिल जाना भी शुभ बताया जाता है। सौभाग्यवती स्त्री भले ही मिले, पर विधवा नहीं। भङ्गी भले ही मिल जाय और सो भी हाथ में अपनी टोकरी लिए हुए हो तो और भी अच्छा, इसलिए किसी के गमन की ख़बर सुन कर भङ्गी घर के बाहर आ जुटते हैं और उनको पैसे बाँटे जाते हैं। सुनार का मिलना बड़ा अशुभ माना जाता है। कहा भी है:—

> आटा साटा घी घड़ा, खुलाँ केशाँ नार।
> डावाँ भला न जीवणा, स्याली जरक सुनार॥

अर्थात्—"आटा, घी का घड़ा, खुले सिर वाली स्त्री, स्याली, जरक (एक तरह के जानवर हैं) और सुनार, इनका किसी भी तरफ़ मिलना अच्छा नहीं।" गधा बाँईं ओर और सर्प दाहिनी ओर मिलना शुभ माना जाता है, यथा—'खर डावाँ विष जीवणा'। तीतर का बाँईं ओर और सोन चिड़िया का दाहिनी ओर बोलना शुभ माना जाता है। काने पुरुष का मिलना अशुभ है। कहा है:—

> तीन कोस तक मिले जो काना।
> घर लौटे वह परम सयाना॥

कितनी दूर बाद एक मिले हुए शकुन का प्रभाव मिट जाता है, इसका उल्लेख नहीं मिलता। पर कई शकुन तत्काल फल देने वाले माने जाते हैं। यदि गमन के समय कोई नाँ कर दे कि क्यों जाते हो, अभी मत जाओ, अथवा पूछ बैठे कि कहाँ जाते हो, अभी क्यों जाते हो, तो गमन स्थगित कर दिया जाता है। यदि शकुन-विधान सच्चा माना जाय तो भी यह कहना होगा कि जो शकुन बिना किसी प्रकार के आयोजन के अपने आप स्वतः मिलते हैं, वही अच्छे या बुरे फलदाता हो सकते हैं; पर आजकल इन शकुनों का इतना प्राबल्य हो गया कि इनके लिए प्रबन्ध कर दिया जाता है। मालूम नहीं, इस प्रकार आयोजित शकुन क्या फल दे सकते हैं?

## देवी-देवताओं से शकुन

देव-मूर्त्तियों से भी शकुन माने और समझे जाते हैं। मूर्त्ति पर पुष्प रख दिए जाते हैं और उनके दाहिनी या बाँईं ओर गिरने से शकुन के शुभ-अशुभ की धारणा कर ली जाती है। भिन्न-भिन्न देशी राज्यों में भिन्न-भिन्न देवताओं का इष्ट और राज्यदेवी का मन्दिर होता है। यथा आकोट की शला देवी, बीकानेर में करणी माता, जयपुर के गोविन्ददेव जी, उदयपुर के एकलिङ्ग जी, नैपाल के पशुपतिनाथ आदि। बहुत प्राचीन काल से किसी बात के करने के पूर्व अपनी राज्यदेवी या देवता से उस बात की जाँच कर लेने की रीति चली आती है। चाहे इस तरह

किया हुआ निर्णय कुछ तथ्यकारी हो या नहीं, पर कार्य-विधान निर्णयानुसार ही किया जाता है। साधारण घरों में भी देवताओं के नाम पर धूनी से शुभ-अशुभ की परीक्षा की जाती है। इस क्रिया में अग्नि पर घी या नारियल की गिरी डाली जाती है और अग्नि के भभक उठने पर, जिसे लौ जग जाना या जोत आ जाना कहते हैं, शुभ समझा जाता है। इसी भाँति छोटी जातियों में विवाह के पूर्व शकुन देखा जाता है। इसकी कई विधियाँ हैं। एक में वर के मस्तक पर तेल ढाला जाता है, वह यदि सीधा नाक पर लुढ़क कर आ गिरे तो शकुन शुभ समझा जाता है और यदि गालों की ओर लुढ़क जाय तो इससे वधू का मर जाना या उसका पतिभक्ता होने की सूचना समझी जाती है। विवाह में सभी जातियों में एक नहीं, कई प्रकार के टोने-टोटके, यन्त्र-मन्त्र और शकुन-विधान किए जाते हैं।

## सर्प और छिपकली से शकुन

सर्प से कई तरह के शकुन माने जाते हैं। दो साँपों को लड़ते हुए देखना, अपने घर वालों से झगड़ा होने की सूचना समझी जाती है। दो साँपों को एक ही ओर जाते देखना दारिद्रय लाता है और एक सर्प का दूसरे को निगलना अकाल-सूचक समझा जाता है। सर्प को हरे वृक्ष पर चढ़ते देखना इतना अच्छा कहा जाता है कि देखने वाला निश्चय ही सम्राट्-पद को प्राप्त कर लेता है। राजा के लिए सर्प को पेड़ से नीचे उतरते देखना अशुभ है। सोते हुए, सर्प का आकर सिर पर फण कर लेना बहुत अच्छा कहा जाता है। घर में सर्प को प्रवेश करते देखना मकान-मालिक के लिए धन-सूचक और घर से जाते हुए देखना अशुभ-सूचक बताया जाता है। फैलाए हुए फण और उठी हुई दुम वाले सर्प को बाँई ओर से दाहिनी ओर जाते देखना शुभ-सूचक, और केवल फण उठाए हुए हो तो अच्छे भोजन की प्राप्ति सूचक होगा। भूमि पर मरे हुए सर्प को देखना किसी की मृत्यु-सूचना का आना बतलाता है। कृषक बीज बोते समय फण उठाए हुए सर्प को देख ले तो अच्छी फसल का सूचक होगा।

छिपकली से भी बहुत से शकुन माने जाते हैं। मनुष्य की देह पर ६९ भिन्न-भिन्न स्थान हैं, जिन पर छिपकली का पड़ना या छू जाना शुभ-अशुभ की सूचना का द्योतक बताया जाता है। सिर के बीच पड़ने से बीमारी या लड़ाई-झगड़े का सूचक, दाहिने पाँव के अँगूठे पर पड़ने से धन-सूचक आदि कई तरह से भिन्न-भिन्न अङ्गों के साथ इसका सम्बन्ध बताया हुआ पाया जाता है।

## प्रातःकाल का शकुन

प्रातःकाल सोकर उठने के समय भी बहुत साव-धानी से काम लिया जाता है। बहुत लोग इस बात का पूरा ध्यान रखते हैं कि उठते समय पहले-पहल उनकी दृष्टि, शुभ पदार्थों ही पर पड़े और कोई अशुभ दर्शन न हो जाय। चन्दन, काँच, अँगूठी या चाँदी का देखना शुभ समझा जाता है। बहुधा अपनी हथेलियों को रगड़ कर देख लिया करते हैं। हथेली के दर्शन के विषय में कहा जाता है :—

कराग्रे बसते लक्ष्मी कर मध्ये सरस्वती,
करपृष्ठे च गोविन्दा प्रभाते कर दर्शनं।

कई उठते हैं तब आँखें मींच कर पहले दाहिना पाँव आगे रख कर चलते हैं और जहाँ देवता की मूर्त्ति है वहाँ जाकर उसके सामने अपनी आँखें खोलते हैं, इस बात में देव का इतना विचार नहीं रहता, जितना इस बात का कि दिन शुभ निकले। वह दिन दर्शन अच्छा निकले, इसके लिए ये सब विधान किए जाते हैं और दिन में कुछ हो जाने पर बहुधा यह कहा जाता है कि "अरे आज किसका मुँह देखा था!" पर यह बात ध्यान में नहीं रक्खी जाती कि किसी का भी मुँह देखो, सब दिन अच्छे भी नहीं होते, तो सभी बुरे भी नहीं होते। हुमायूँ के दिल में यह धड़का था कि वह राजसिंहासन पर बैठने में सफल होगा या नहीं, पर उसने जब 'मुराद, दौलत और सलादत' नामक तीन व्यक्तियों को क्रमशः देख लिया, तब उसके चित्त में दृढ़ता आगई। कहने की आवश्यकता नहीं कि यह सब आयोजन उसके दोस्तों द्वारा किया गया था। आजकल भी अपने आप होने वाले शकुनों की अपेक्षा अधिकतर शकुन बना लिए जाते हैं।

## छींक के शकुन

शकुन-विचार में छींक एक बहुत प्रधान बात समझी जाती है। विवाह की क्रिया के समय छींक होना बहुत अवाञ्छनीय है, इसीलिए विवाह में प्रधान कार्यों के

सुविख्यात बिड़ला बन्धुओं के सौभाग्यशाली पिता

**राजा बलदेवदास जी बिड़ला**

# शैलकुमारी

[ ले० पं० रामकिशोर जी मालवीय ]

यह उपन्यास अपनी मौलिकता, मनोरञ्जकता, शिक्षा, उत्तम लेखन-शैली तथा भाषा की सरलता और लालित्य के कारण हिन्दी-संसार में विशेष स्थान प्राप्त कर चुका है। अपने ढङ्ग के इस अनोखे उपन्यास में यह दिखाया गया है कि आजकल एम० ए०, बी० ए० और एफ० ए० की डिग्री-प्राप्त स्त्रियाँ किस प्रकार अपनी विद्या के अभिमान में अपने पूज्य पति तक का अनादर कर उनसे निन्दनीय व्यवहार करती हैं; किस प्रकार उन्हें घरेलू काम काज से घृणा उत्पन्न हो जाती है।

मूल्य केवल २), स्थायी ग्राहकों से १॥), नवीन संस्करण अभी-अभी प्रकाशित हुआ है।

**व्यवस्थापिका 'चाँद' कार्यालय,**
**चन्द्रलोक, इलाहाबाद**

## गौरी-शंकर

आदर्श-भावों से भरा हुआ यह सामाजिक उपन्यास है। शङ्कर के प्रति गौरी का आदर्श-प्रेम सर्वथा प्रशंसनीय है। बालिका गौरी को धूर्तों ने किस प्रकार तङ्ग किया, बेचारी बालिका ने किस प्रकार कष्टों का सामना कर अपना मार्ग साफ़ किया, अन्त में चन्द्रकला नाम की एक वेश्या ने उसकी कैसी सच्ची सहायता की और उसका विवाह अन्त में शङ्कर के साथ कराया। यह सब बातें ऐसी हैं, जिनसे भारतीय स्त्री-समाज का मुख उज्ज्वल होता है। मूल्य केवल ॥।); स्थायी ग्राहकों से ॥-) मात्र।

## उमासुन्दरी

[ ले० श्रीमती शैलकुमारी देवी ]

इस पुस्तक में पुरुष-समाज की विषय-वासना, अत्याचार तथा भारतीय रमणियों के महान स्वार्थ-त्याग और पातिव्रत्य का ऐसा सुन्दर और मनोहर वर्णन किया गया है कि पढ़ते ही बनता है। सुन्दरी सुशीला जैसी पति-परायणा स्त्री के होते हुए भी मनोहर का कुमार्गगामी होना और अन्त में उमासुन्दरी नामक युवती के उपदेशों से उसका सुधार होना बहुत ही सुन्दर घटना है। मूल्य केवल ॥।); स्थायी ग्राहकों से ॥-) मात्र!

समय बाजा बजाया जाता है, जिससे यदि कोई छींक दे तो सुनाई न पड़े! एक छींक का होना बुरा समझा जाता है, पर दो या उससे अधिक छींक हो जाने पर कुछ भय नहीं रहता। छींक के बाद कफ आना भी अच्छा माना जाता है। खाते-पीते या सोते समय छींक आना अच्छा समझा जाता है। कहा है—"छींकत खाना छींकत पीना, छींकत रहना सोय।" पर कहीं जाते समय छींक हो जाने से बहुत आदमी तत्काल रुक जाते हैं। कहते हैं कि पीठ-पीछे छींक होना बुरा नहीं होता, इसी भाँति तमाखू के सूँघने से, या मिर्चे की धाँस से या ज़ुकाम आदि के होने से जो छींक आती है, उनका शकुन-विचार से कोई सम्बन्ध नहीं होता

## दृष्टि-दोष अर्थात् नज़र लगना

दृष्टि-दोष या नज़र लग जाने की बात एवं उस पर विश्वास बड़ा विचित्र है। भारतीय जीवन में ऐसी कौन सी बात या पदार्थ है कि जिस पर नज़र न लग जाय? कहते हैं कि नज़र ऐसी कड़ी चीज़ है, जिससे पत्थर भी टूट जाते हैं एवं मकान गिर पड़ते हैं। मनुष्य-देह के लिए जन्म-काल से अर्थात् बचपन ही से इसका डर आरम्भ होता है। विवाह-काल के समय इसका और भी विशेष ध्यान रक्खा जाता है एवं बड़ी उम्र में भी इसका भय नहीं छूटता है। डाकण और चुड़ेल की बात या उसकी नज़र लग जाने का डर तो है ही, पर यहाँ तो यह नज़र चाहे जिसकी लग सकती है। चाहे कोई मित्र, हितैषी या कुटुम्बी ही क्यों न हो, यहाँ तक कि बच्चे को उसकी माँ की भी नज़र लग जाना बड़ी बात नहीं। नज़र न लगे, इसके लिए कई उपचार हैं, उसी भाँति लग जाने पर उसके दोष को मिटाने के लिए भी कई उपाय और साधन माने व किए जाते हैं। इसके उपचारों का वर्णन करना सुगम नहीं। माता अपने बच्चे का मुँह धोकर जब उसकी आँखों में काजल लगाती है, तो ललाट पर भी काजल का बिन्दु या अर्द्ध-चन्द्र बनाना न भूलेगी, जोकि उस बालक को किसी की नज़र न लगने का एक उपचार माना जाता है। विवाह के समय कई उपचार किए जाते हैं एवं वर की छोटी बहिन या किसी कन्या द्वारा नोन-राई की प्रथा भी इस नज़र के बचाव के लिए ही है। मकानों पर भी कई तरह के चिन्ह अङ्कित किए जाते हैं कि जिससे वह मकान इस नज़र-रूपी बला का शिकार न हो जाय। नज़र का डर किसी भी सुन्दर या साफ़-सुथरे उज्ज्वल पदार्थ के लिए विशेष रहता है।

नज़र लगने की जड़ क्या है, क्यों और कैसे लगती है, यह कोई निश्चय रूप से नहीं बता सकता। पर इसका विश्वास भारत की ऐसी कौन सी जाति है, जिसमें नहीं माना जाता हो? किसी पदार्थ के लिए हवस या डाह नज़र का कारण माना जा सकता है, जैसे कोई अन्धा या अन्य किसी अङ्ग-दोष वाला किसी पूर्णाङ्ग पर डाह की दृष्टि से देखे तो इस तरह देखे जाने वाले के लिए भय का कारण हो जायगा; या किसी पदार्थ के लिए किसी का बेहद लालायित होना, जैसे कोई बहुत भूखा हो और उसकी दृष्टि किसी खाद्य-पदार्थ पर पड़े तो वह उस पदार्थ के खाने वाले के लिए अच्छा नहीं। पर इसकी जड़ यहीं तक मानी जाती हो और इस नज़र का डर यहीं तक रहता हो, सो नहीं है। बिना हवस या डाह के भी किसी पदार्थ को सराह देना, जैसे कैसा सुन्दर बालक है, या किसी को हुलक देना, जैसे अमुक कितना खाता है, यह भी भय से ख़ाली नहीं। वैसे तो बड़ी उम्र वालों को भी बहुधा नज़र लगने का वहम हो जाता है, पर बच्चों के लिए माताएँ इस बात से अत्यन्त अधिक चौकसी रहती हैं और पग-पग पर इसको रोकने अर्थात् न लगने के लिए हर समय टोटके और साधन करती रहती हैं। जब बालक १२ दिन का होता है और उसका नामकरण होता है, तभी उसकी भूआ उसकी कमर, हाथ आदि में, यहाँ तक कि उसके पलने को भी बालक की रक्षा के निमित्त डोरा बाँधती है। बालक चिरञ्जीवी हो, यह भावना बुरी नहीं और इस भावना से यह करना कुछ बुरा नहीं, पर यहाँ तो किसी की नज़र न लग जाय, इसके लिए कलाइयों पर डोरा बाँधा जाता है और कभी-कभी लोहे के पतले कड़े भी हाथ में पहनाए जाते हैं!

पुत्र-इच्छा और उसकी रक्षा के पीछे हमारे यहाँ की माताएँ पगली हो जाती हैं। बच्चा न होने पर क्या-क्या किया जाता है एवं होकर जीते न रहने पर कई अच्छे-बुरे उपाय काम में लाए जाते हैं। ऐसी दशा में बालक के जन्म होने पर लोहे की कड़ी डाल दी जाती है और इस पर उसे 'नथमल' या 'नाथ्या' कहते हैं। यह कड़ी उस बालक के विवाह में उसकी सास ही खोल सकती है। इसके पहले अन्य कोई नहीं खोल सकता। किसी

के बालक होता न हो या होकर मर जाता हो तो ऐसी स्त्री किसी अन्य बालक के बाल या उसका कोई कपड़ा कतर लेती है और जब उस बालक की माता को इसका पता लग जाता है तो न जाने कितनी कलह और उत्पात मचाया जाता है। न जाने इन सब अन्ध-विश्वासों का नाश कब होगा! कहना होगा कि सन्तान के लिए इस तरह की बुरी चाह उसकी रक्षा का कारण न होकर, अधिकतर नाश का ही कारण होती है। बालक को साफ़-सुथरा रखना और उसे साफ़ कपड़े पहनाना माताएँ बालक के लिए बड़ा भारी भयङ्कर समझती हैं। वह सुन्दर दिखने से कहीं नज़र का शिकार न हो जाय, इसलिए उसके ललाट पर काजल पोतने के सिवा उसे मैला-कुचैला रखना एवं मैले वस्त्र पहनाना ही उसके लिए हितकर समझा जाता है। इसीलिए बच्चों के टिकारती एवं भद्दे से भद्दे नाम रखने की चेष्टा की जायगी; यथा फकीरया, गुदड्या, लट्टूरया, पूर्या आदि। हमारे यहाँ बच्चे के रूप या उसके शारीरिक गठन की प्रशंसा करना एक गुनाह समझा जाता है। बच्चे की माँ के सामने कोई कभी यह नहीं कह सकता कि कैसा सुन्दर बालक है! वह चाहे सुन्दर हो या कुरूप, मोटा-ताज़ा हो या दुबला-पतला, उसकी माँ का हर समय दूसरों को सुनाने के लिए यही रोना होगा—"कैसा बालक है, एक दिन भी तो अच्छा नहीं रहता।" किसी के द्वारा सराह लिए जाने पर ही उसकी माँ उस बच्चे के लिए विपत्ति का पहाड़ टूटा हुआ समझ लेगी और इस पर न जाने क्या-क्या उपचार करेगी। बीमार हो जाने पर भी बहुधा नज़र का ही दोष समझा जाता है और रोग का इलाज न होकर, नज़र के उपचार किए जाते हैं। लाल मिर्चों की धूनी दी जाती है, देवी-देवताओं के चरणामृत लाकर पिलाए जाते हैं, झाड़ा-फूँकी की जाती है, घर के कड़ी-काँटियों का धोया हुआ पानी एवं घर के लोगों की आँखों का धोया हुआ पानी पिलाया जाता है, जिसे आँखें खोल कर पिलाना कहते हैं।

हमारे यहाँ बच्चे की सराहना करना पाप समझा जाता है, वैसा अङ्गरेज़ों में नहीं है। उनमें बच्चे की सराहना से माता का घबराना तो दूर रहा, स्वयं माँ भी अपने बच्चे की प्रशंसा करते कुछ भय नहीं लाती। एक सुन्दर बच्चे को देख कर आप बेधड़क उसकी माँ के सामने उसके रङ्ग की तारीफ़ कर सकते हैं। वह यह सुन कर अत्यन्त प्रसन्न होगी। थोड़े दिनों की बात है, मैं एक अङ्गरेज़ मित्र से मिलने उनके घर गया। वह घर पर नहीं थे, उनकी मेम ने कहा—बैठिए, मिस्टर टॉमसन अभी आ जाते हैं।

मैंने पूछा—आपका बच्चा मज़े में है?

उसने कहा—वह अभी सो रहा है, आप धीरे-धीरे आवें तो मैं आपको दिखाऊँ।

मैं दबे पाँव दूसरे कमरे में गया और देख कर चला आया। मैं नहीं समझ सका कि उस समय उसे क्या कहूँ। वह मुझे चुप देख कर बोली—आपको बच्चा पसन्द तो आया। वह कैसा सुन्दर और सुहावना है!

स्वयं माता के मुँह से यह सुन कर मैं समझ गया कि इनके यहाँ बच्चे की प्रशंसा करना पाप नहीं समझा जाता और न माँ ही प्रशंसा सुन कर घबड़ाती है। मैंने कहा—हाँ, वह निश्चय ही बड़ा सुन्दर और नीरोग बच्चा है। साल भर का होगा?

मेम ने कहा—नहीं, वह सिर्फ़ ९ महीने का है।

कुछ भी हो, जहाँ के बालकों को केवल सराह दिए जाने पर ही उनका इष्ट-अनिष्ट सम्भव हो वे आगे बढ़ कर क्या कर सकते हैं और उनसे क्या आशाएँ की जा सकती हैं? शिक्षित समुदाय में ऐसे अन्ध-विश्वास कम हो रहे हैं, पर अभी यह नहीं कहा जा सकता कि बिलकुल मिट गए हैं। कहना होगा कि शिक्षा-प्रचार ही इनके मिटाने का प्रबल साधन होगा!!

# मारवाड़ की भौतिक और साम्पत्तिक दशा

[ श्री० जगनलाल जी गुप्त, मुख़्तार ]

## 'माड़वाड़ी' शब्द का अर्थ

'मारवाड़ी' शब्द से वही अभिप्राय है जो 'राजस्थानी' शब्द का होता है। इसका अर्थ है उतना भू-भाग जो 'माड़' से 'मेवाड़' तक विस्तृत है। 'माड़'—जयसलमेर का दूसरा नाम है, और 'वाड़'—मेवाड़ के अन्तिम अक्षर हैं। इस प्रकार के भौगोलिक नाम भारतवर्ष में और भी पाए जाते हैं। जैसे पञ्जाब में 'सिस' का अर्थ है सिन्धु और सतलज के मध्य का भूखण्ड। यह शब्द उक्त दोनों नदियों के प्रथम अक्षरों को मिला कर बनाया गया है। इसी प्रकार 'झेच'—झेलम और चनाव नदियों के मध्य का भाग ; 'रेचना'—रावी तथा चनाव नदियों का मध्यवर्ती भाग कहलाते हैं। दूर जाने की आवश्यकता नहीं है; इस प्रान्त के दूसरे पड़ोसी काठियावाड़ को ही ले लीजिए—यह शब्द 'काँठ' और 'वाड़' का संयुक्त है, जिसका अर्थ 'काँठ' ( समुद्र-तट ) तथा मेवाड़ के मध्यवर्ती देश का होता है। अस्तु 'राजपूताना' शब्द जिस देश को राष्ट्रीय दृष्टि से व्यक्त करता है, उसी देश को 'माड़वाड़' शब्द भौगोलिक तथा समाज-संस्कृति के विचार से व्यक्त करता है। जितने प्रान्तों में मारवाड़ी या राजस्थानी भाषा बोली जाती है, एवं रहन-सहन तथा खाने-पीने आदि में एक विशेष प्रकार का सामान्य सम्बन्ध पाया जाता है -जिसे हम मारवाड़ी लोगों में विशेषता से देखते हैं—वह सब 'माड़वाड़' या 'माड़वाड़ी प्रान्त' कहलाता है। यह जुदी बात है कि राजनैतिक भूगोल में मारवाड़ स्वयं एक ही है, एवं ऐतिहासिक दृष्टि में इस शब्द की परिभाषा समय-समय पर जोधपुर की राज्य-सीमा के परिवर्तन के साथ बदलती रही है। किन्तु मानव-तत्व सम्बन्धी भूगोल में, भूगर्भ-शास्त्र में, सामाजिक इतिहास की दृष्टि से, आर्थिक और सामाजिक परिस्थिति में, और संक्षेप में राष्ट्रीय कल्पना के विचार से—इस शब्द की परिभाषा आज भी वही है जो कभी संस्कृत-साहित्य में इस देश के 'मरुधन्व' या केवल 'मरु' नाम से समझी जाती थी।

जिस प्रकार 'राजस्थान' राजनैतिक भूगोल का एक शब्द है तथा 'मरु' प्राकृतिक भूगोल का एक पारिभाषिक शब्द है; उसी प्रकार 'मारवाड़' या 'माड़वार' साहित्य का एक ऐसा शब्द है जिसके द्वारा उतने भूभाग का बोध होता है, जिसमें मारवाड़ी सभ्यता, भाषा तथा संस्कृति पाई जाती है।

## मारवाड़ का विस्तार

इस समान संस्कृति और सभ्यता वाले मारवाड़ का विस्तार १,२८,९८७ वर्ग-मील है, जिसमें २,७११ वर्ग-मील अजमेर-मेरवाड़ा का क्षेत्रफल मिला देने से सम्पूर्ण राजस्थान का क्षेत्रफल १,३१,६९८ वर्ग मील तक पहुँचता है। सम्पूर्ण भारत के क्षेत्रफल का यह १३.८१ वाँ भाग है। हैदराबाद और मैसूर का संयुक्त क्षेत्रफल या काश्मीर और ग्वालियर का संयुक्त रक़बा राजस्थान के लगभग बराबर बैठता है। किन्तु आबादी में यह प्रान्त सम्पूर्ण भारत के इकत्तीसवें भाग से भी कम है। अर्थात् सम्पूर्ण राजपूताने की आबादी १ करोड़ से भी कम है—लगभग ९८॥ लाख है।

## सीमा

इस वीर-भूमि के पश्चिम में सिन्ध-प्रान्त; पश्चिमोत्तर में बहावलपुर की मुसलमानी रियासत; उत्तर और उत्तर-पूर्व में पञ्जाब-प्रान्त; पूर्व में संयुक्त-प्रान्त तथा ग्वालियर का राज्य; और दक्षिण में मध्यभारत के राज्य, बम्बई प्रेज़िडेन्सी तथा काठियावाड़ के राज्य हैं। दक्षिण-पश्चिम में एक स्थान पर, जहाँ लूनी और सूकरी नदी समुद्र से मिलती हैं, यह प्रान्त समुद्र से छूता है, जो खम्भात की खाड़ी का एक भाग है।

## मुख्य मुख्य राज्यों की भौगोलिक स्थिति

मारवाड़ देश के मध्य में अङ्गरेज़ी प्रान्त अजमेर और मेरवाड़ा दो भागों में विभक्त है। इसके पूर्व और

दक्षिण-पूर्व में जयपुर, भरतपुर, धौलपुर, करौली, बूँदी, कोटा और झालावाड़ की रियासतें हैं। दक्षिण में प्रताप-गढ़, बाँसवाड़ा, डूँगरपुर तथा उदयपुर हैं। दक्षिण-पश्चिम में सिरोही का राज्य तथा जोधपुर-राज्य विस्तृत है, जो लूनी के द्वारा समुद्र से मिला है। पश्चिम में जय-सलमेर तथा जोधपुर के राज्य हैं; और उत्तर में बीकानेर का जाङ्गल स्थान है। पूर्वोत्तर में शेखावाटी और अलवर स्थित हैं। किशनगढ़ राज्य तथा शाहपुरा और लावा की जागीरें एवं टोंक की नवाबी के कई भाग मध्य राजपूताने में ही समझे जाते हैं।

### भौतिक परिस्थिति

राजपूताने की भिन्न-भिन्न प्रकार की भौगोलिक परि-स्थिति ने यहाँ की प्रजा पर क्या प्रभाव डाला है एवं इसके विकास तथा संस्कृति को क्यों इस प्रकार का बनाया है, यही बातें इस लेख में दिखाई जायँगी। तब यहाँ की आर्थिक और मानव-तत्व-सम्बन्धी परिस्थिति का कारण, कार्य तथा श्रृङ्खलायुक्त वर्णन पाठकों के सम्मुख देना उचित होगा। अतः आरम्भ में इस प्रान्त का भौतिक भूगोल दिया जाता है। अस्तु—

सम्पूर्ण राजस्थान को अर्बुदाञ्चल या अरावली पहाड़, जिसे मारवाड़ी-भाषा में 'आड़ावला' कहते हैं, दो भागों में बाँटता है, एक पश्चिमोत्तर प्रान्त और दूसरा दक्षिण-पूर्वीय प्रान्त।

पश्चिमोत्तर राजस्थान सम्पूर्ण राजपूताने का लगभग ३/५ भाग है। यह नितान्त रेतीला, निर्जल, बञ्जर और सत्य अर्थों में मारवाड़ "मार" अर्थात् मृत्यु का द्वार है। पश्चिम में सिन्धु नद से आरम्भ होकर यह बालुकामय भूखण्ड प्रायः दिल्ली तक चला जाता है, जहाँ यमुना की बालू में मिल जाता है। इस रेगिस्तान को दो भागों में बाँटा गया है। पहला भाग 'बृहन्मरु देश' है, जो कच्छ के रण से लूनी नदी के दाहिने किनारे की ओर उत्तर को चला गया है। सम्पूर्ण जयसलमेर, बीकानेर तथा जोधपुर का पश्चिमी और पश्चिमोत्तरीय भाग, इसी बृहद् बालुका-समुद्र के भाग हैं। इसके पूर्व में अरावली पर्वत तक का मरु-देश 'लघु-मरु' कहा जाता है। यह उसकी अपेक्षा कुछ कम भीषण, अधिक सजल तथा उपजाऊ है। राजस्थान की पश्चि-मोत्तर सीमा से ज्यों-ज्यों दक्षिण-पूर्व को बढ़ते हैं, त्यों-त्यों रेगिस्तान की भीषणता कम होती जाती है, जल की सुविधा बढ़ती जाती है, भूमि उपजाऊ मिलने लगती है, तृण-हीन प्रदेश की अपेक्षा हरी-भरी पृथ्वी देखने में आती है, शुष्क और रेतीले मैदानों या 'बीहड़ों' का स्थान सुन्दर और तृण-सङ्कुलित उद्यान ग्रहण करने लगते हैं। यहाँ तक कि अन्त में आबू की उपत्यका पर पिछली दशा से बिलकुल उल्टे प्रकार का देश दिखाई पड़ने लगता है। इस मरु-प्रान्त में आबादी भी अत्यन्त कम है। ग्राम कभी अधिक समय तक एक स्थान पर बसे नहीं रहते, क्योंकि रेत के टीलों के कारण उन्हें सदैव अपना स्थान बदलना पड़ता है। जल प्रायः ३०० से ४०० फ़ीट की गहराई तक खोदने से निकलता है, और ये कुएँ भी सूख कर अथवा रेत से भर कर ख़राब होते रहते हैं। इस तरह कुँओं की दशा के परिवर्त्तन के साथ-साथ गाँवों की दशा भी बदलती रहती है। प्रायः वर्षा में भी गढ़े खोद कर, अथवा पक्के तालाबों में पीने का जल इकट्ठा कर लेते हैं—क्योंकि देश भर में एक भी प्राकृतिक मीठे जल की झील या बारहमासी नदी नहीं है। रेत के दो-दो मील लम्बे तथा पचास-पचास और सौ-सौ फ़ीट ऊँचे टीले समानान्तर रेखा में सर्वत्र फैले दिखाई देते हैं। इन टीलों के मध्य भाग की भूमि में, जिसे रेगिस्तानी पहाड़ियों की घाटियाँ कहा जा सकता है, प्रायः आबादी देखी जाती है।

लूनी नदी से पूर्व और उत्तर का भाग अरावली पर्वत-माला के पश्चिमी ढाल के जल से सिञ्चित होने के कारण मीलों तक सुन्दर चरागाहों से व्याप्त देख पड़ता है। यद्यपि इस छोटे मरुस्थल का भी उत्तरी भाग कुछ अधिक अच्छा नहीं है, किन्तु अजमेर तक यह प्रान्त कई अंशों में सन्तोषजनक है।

अरावली पर्वत-माला सिरोही-राज्य की दक्षिणी सीमा से अजमेर तक एक श्रृङ्खला में चली गई है, जिसके पार्श्व से दोनों तरफ़ भी कई टीले स्थान-स्थान पर निकल गए हैं। किन्तु अजमेर से आगे इसकी श्रृङ्खला टूट गई है और खेतड़ी तक चली गई है। ज्यों-ज्यों यह पहाड़ उत्तर को बढ़ता गया है, त्यों-त्यों नीचा होता गया है, यहाँ तक कि आगे चल कर राजपूताने को विभक्त करने

वाली यह प्राकृतिक सीमा अदृष्ट हो गई है—यद्यपि ज़मीन का उठाव वहाँ भी जल के बहाव के द्वारा इस विभाग को व्यक्त करता है। हिमालय से नीलगिरी तक के विस्तृत भूखण्ड में विन्ध्याचल के होते हुए भी, सबसे अधिक ऊँची चोटी इस अरावली पहाड़ की ही है, जो 'आबू' के नाम से प्रसिद्ध है। यह समुद्र की सतह से ५,६५० फ़ीट ऊँची है।

अरावली पर्वत का पूर्वीय भाग, जो सम्पूर्ण राजपूताना का लगभग $\frac{3}{5}$ है, नदी, नद, वन और पर्वतों से व्याप्त है। इसकी सुन्दर घाटी, हरे-भरे चरागाह और सुरम्य मैदानों ने दिल्ली के यवन शासकों को सदैव अपनी ओर लुब्ध बनाए रक्खा था। दक्षिण-पूर्व में विन्ध्य पर्वत के जल से चम्बल, बनास, सिन्ध तथा और भी कई छोटी-मोटी नदियाँ सिंचाई करती हैं। अरावली के पार्श्व पर्वत डूँगरपुर, बाँसवाड़ा, मण्डलगढ़, बूँदी, झालावाड़ के उत्तर, कोटा के उत्तर तथा धौलपुर तक फैले हुए हैं, जो आगे बढ़ कर 'पठार' के रूप में ग्वालियर राज्य में समाप्त होते हैं। यहाँ वर्षा भी यथेष्ट होती है। तथा थोड़ी वर्षा में भी अच्छी फ़सल उपजती है, क्योंकि यहाँ की बालू में पानी छन कर नीचे को नहीं चला जाता, किन्तु भूमि के ऊपरी भाग में रह कर ही फ़सल को तैयार करता है। दक्षिण-भाग की काली ज़मीन का मैदान और आगे बढ़ कर मालवा की उपत्यका को बनाता है, जो अफ़ीम, कसूम, तिल, गेहूँ, रूई आदि की उपज के लिए भारतवर्ष में विख्यात है।

## नदियाँ

पश्चिमी राजपूताने में लूनी तथा उसकी सहायक सूकड़ी, बाँदी आदि छोटी-छोटी नदियाँ दक्षिणी भाग को सींचती हैं। लूनी पुष्कर से निकलती है। शेष नदियाँ बरसाती हैं, जिनके द्वारा अरावली पर्वत का जल लूनी में बहता है। लूनी खारी नदी है, किन्तु वर्षा की बाढ़ के पश्चात् इसके किनारे की भूमि अत्यन्त उर्वरा हो जाती है, जिसमें जौ और गेहूँ उत्तम परिमाण में पैदा होते हैं। उत्तर में कोई नदी नहीं है। यह भाग इतना ख़ुश्क और रेतीला है कि बाहर से आने वाली हाकरा आदि एक-दो नदियाँ यहाँ आकर रेत में विलीन हो जाती हैं।

पूर्वीय राजपूताने में बानगङ्गा, मौरल, बनास, दूसरी बनास, बेरच, चम्बल, पार्वती, काली, सिन्ध आदि अनेक छोटी-बड़ी नदियाँ हैं, जो अरावली और विन्ध्य का जल लेकर इस देश की सिंचाई करती हैं।

## भूगर्भ

भूतल की रचना के विचार से राजपूताना के दो भाग किए जाते हैं—पूर्वार्द्ध, जिसमें अर्बुद पर्वत-माला भी शामिल है, और पश्चिमार्द्ध। अरावली पर्वत-माला के सम्बन्ध में भूगर्भ-वेत्ताओं का विचार है कि किसी समय यह पर्वत वर्तमान की अपेक्षा बहुत ऊँचा था, जो अब अग्नि, जल और वायु की साङ्घातिक शक्तियों के कारण छिन्न-भिन्न होते-होते इस रूप में रह गया है। जब भारत का दक्षिण प्रायद्वीप समुद्र-गर्भ में ही था और वहाँ की बलुई चट्टानों का रचना-क्रम चल रहा था, तब उस इतिहासातीत काल में भूगोल की अन्तराग्नि से वर्तमान पर्वत-माला का उद्गमन हुआ था। इसकी रचना में चमकदार अणु वाले पत्थर, कङ्कड़ तथा अत्यन्त कठोर पिण्ड पाए जाते हैं। चूने के पत्थर की चट्टानों, स्लेट-पत्थर तथा कार्ट्ज नामी पिण्डों की भी कमी नहीं है। पृथ्वी के केन्द्रीय आग्नेय कार्यों से इन पिण्डों के स्तरों का क्रम अब बहुत-कुछ बदल चुका है। इसीलिए इन बलुए पिण्डों के साथ-साथ आग्नेय पिण्ड भी मिलते हैं। प्रायः सब जगह चूने और स्फटिक जाति के पत्थर मिलते हैं, जिनमें बलुई चट्टानों के स्नायु-जाल भी व्याप्त हैं। इस भाग में ये बलुई चट्टानें रासायनिक हेतुओं से सफ़ेद हो गई हैं, जो सङ्गमर्मर के नाम से अभिहित होती हैं। इसके अतिरिक्त और भी कई प्रकार की कङ्कड़-पत्थर तथा घोंघे आदि की चट्टानें पाई जाती हैं।

पश्चिमी भाग में अधिकतर बलुआ पत्थर की चट्टानें हैं। कहीं-कहीं रेतों में आग्नेय और बलुआ कङ्कड़ की चट्टानें भी देखी जाती हैं। जालौर के पास अभ्रक तथा अन्य आग्नेय पिण्ड मिलते हैं। रेतीले मैदानों में हिमकालीन स्तरों की बहुतायत है। पिण्डों की रचना भी विन्ध्याचल की रचना के पीछे की है। और अधिक पश्चिम में परिवर्तित जलीय पिण्ड तथा भूरे और लाल रङ्ग के पत्थर पाए जाते हैं। सफ़ेद रङ्ग का मुलायम चमकदार तथा छोटे दाने का पत्थर भी इधर मिलता है। इस भाग में रेत के नीचे कुएँ खोदते समय कोयला के स्तर भी मिलते हैं। अनेक स्थानों पर मुल्तानी मिट्टी के स्तर भी दूर तक फैले हुए हैं।

## प्राकृतिक उपज

जङ्गलों में प्रायः ढाक, धाय, जामुन, गूलर, करैया, सेमल, तेंदू, आम, महुआ तथा बाँस के छोटे-छोटे पेड़ दिखाई देते हैं। यों तो आबू की चोटी को छोड़ कर, इस प्रान्त में घने जङ्गल हैं ही नहीं, और प्राकृतिक दशा को देखते हुए हो भी नहीं सकते, तो भी मेवाड़ के दक्षिण-पश्चिम में मीलों तक घने जङ्गल हैं। बाँसवाड़ा, डूँगरपुर तथा प्रतापगढ़ घने जङ्गलों में ही आबाद हैं। यहाँ तो सागौन तक उत्पन्न होता है। बूँदी, कोटा, अलवर तथा करौली में भी काफ़ी जङ्गल हैं। धामन, खेजड़ा, झड़बेरी, केसी, कूभट, पीलू, बहेड़ा, आमला, बबूल, नीम, इमली करौंदा आदि के पेड़ों के जङ्गल भी जहाँ-तहाँ पाए जाते हैं। किन्तु पश्चिमोत्तर जङ्गल प्रायः इन सबसे शून्य हैं। सफ़ेद मूसली, कौंच, मतीरा आदि और भी कई उपज हैं, जो राजपूताने की स्थावर सम्पत्ति को बढ़ाती हैं।

खनिज पदार्थों में पत्थर की गणना सर्व-प्रथम होनी उचित है। ताजमहल का सब पत्थर इसी राजपूताने की मकराना की खान का है। जोधपुर, सोजत, नागौर और मेड़ता में पत्थर की बड़ी-बड़ी खानें हैं, जिनसे प्रायः पटाव के काम की पट्टियाँ बाहर भेजी जाती हैं। जयसलमेर में बाद और तलचर की खानें, मैलानी का पत्थर, बारमेट (जोधपुर), गजमेर (बीकानेर) आदि और भी कई प्रसिद्ध खानें हैं, जिनसे लाखों रुपए का पत्थर बाहर को जाता है। लगभग ८१ हज़ार रुपया वार्षिक कर की आय तो इन खानों से अकेले जोधपुर-राज्य को ही है। किन्तु इन सब बड़ी-बड़ी खानों पर आधिपत्य है प्रायः यूरोपियन ठेकेदारों का। मकराना की प्रसिद्ध खान भी एक अङ्गरेज़-ठेकेदार के ही पास है!

खेतड़ी, सिङ्घाना, साजत, पाली तथा जोधपुर में भी सैकड़ों पहाड़ियों पर पुराने समय में ताँबा निकाले तथा शोधे जाने के चिन्ह मिलते हैं। इन्हीं पत्थरों से तूतिया और फिटकरी भी बनाई जाती थी। अलवर की प्रसिद्ध दरीबा नामक खान में ताँबा और सङ्खिया मिश्रित लोहा मिलता है। लोहे की खानें जयपुर, अलवर, कोटा और उदयपुर में पाई जाती हैं। किसी समय केवल उदयपुर को ही सीसा, ताँबा और जस्त की खानों से तीन लाख वार्षिक की आय थी! कोबाल्ट (एक प्रकार का खनिज द्रव्य, जो धातु पर मीनाकारी का काम करने के लिए काम में लाया जाता है) खेतड़ी की खानों से निकाला जाकर सेहता के नाम से जयपुर और दिल्ली के बाज़ारों में बिकता है। अरावली की पहाड़ी खानों में अभ्रक तथा प्रसिद्ध अग्निस्तम्भक द्रव्य 'एस्बस्टस' पाया जाता है, जिसकी सहायता से फ़ायरप्रूफ़ तिजोरियाँ बनाई जाती हैं। जोधपुर की कितनी ही खानों में खड्डी नामक सीमेण्ट प्राप्त होता है, जिसकी सहायता से ४०-५० मन के पत्थर केवल १ सेर मसाले से जोड़े जा सकते हैं।

इसी प्रकार से 'बोलफ़ॉम' नाम की एक भक्-से उड़ जाने वाली वस्तु भी पाई जाती है, जिससे बारूद बनाई जाती है। इसकी खान भी एक अङ्गरेज़-ठेकेदार के पास है।

कहने का अभिप्राय यह है कि राजपूताना खनिज सम्पत्ति में यथेष्ट धनी है, किन्तु यहाँ की प्रायः सभी खानें—सोना, चाँदी, ताँबा आदि से लेकर कोयला और मुल्तानी मिट्टी तक—या तो बन्द हैं और उनसे माल नहीं निकाला जाता, या उन पर अङ्गरेज़-व्यापारियों का अधिकार है। हमारा ख़याल यह है कि राजपूताने के राजा-महाराजा अपने देश की खनिज सम्पत्ति को इसीलिए छिपाए हुए हैं कि यदि वह प्रकट हो गई तो अङ्गरेज़-ठेकेदारों के हाथ में चली जावेगी और राज्य तथा उसकी प्रजा को कुछ भी लाभ न होगा!!

राजपूताना की एक सबसे प्रधान उपज नमक है, जो साँभर झील से निकाला जाता है। साँभर झील से लगभग एक करोड़ मन नमक प्रतिवर्ष निकाला जाता है, जिसके निकालने का ख़र्च एक आना प्रति मन से अधिक नहीं पड़ता, किन्तु वह १।) रु० से २) रु० मन तक बिकता है और यह सब लाभ अङ्गरेज़-सरकार को ही होता है! जयपुर और जोधपुर-राज्यों को, जिनकी वास्तव में यह झील है, कम से १० और २५ लाख से अधिक किसी प्रकार भी नहीं मिलता। यह भी ध्यान देने की बात है कि राजपूताने में, यद्यपि पचपदरा, डीडवाना, फालोदी, लूनी, कचोर, रिवासा, लूनकरण, कानोड आदि अनेक स्थानों में नमक बन सकता है, किन्तु अङ्गरेज़ी सरकार की आज्ञा के कारण कहीं भी नहीं बनाया जा सकता। यही दशा और भी खनिजों की है!

## खाद्य-सामग्री

ज्वार, बाजरा, गेहूँ, चना, जौ, तिल, कपास और मक्का के अतिरिक्त, मारवाड़ की भूमि में अफ़ीम भी उत्पन्न होती है। किन्तु सबसे अधिक महत्व बाजरा और ज्वार का ही है, क्योंकि सर्वसाधारण का मुख्य भोजन भी यही है और सबसे ज़्यादा उत्पन्न भी ये ही पदार्थ होते हैं। यद्यपि एक प्रकार से इसे 'बाजरे का मुल्क' ही कहना चाहिए, किन्तु यहाँ के गेहूँ की भी विशेष प्रशंसा की जाती है। तो भी अकाल के दिनों में यहाँ की प्रजा की बड़ी दुर्दशा हो जाती है। नित्य का साधारण भोजन बाजरे की रोटी, छाछ में घोला बाजरे का आटा, बाजरे की खिचड़ी, मक्के या बाजरे का दलिया अथवा घाँट और ज्वार, अमचूर, पीलू, कीकड़ आदि की उबाली हुई फलियों का शाक है! किन्तु अकाल के अवसर पर तो झरबेरी का बिरचुन ( बेर-चूर्ण ), गूलर, टीबरू आदि वृक्षों की छाल, बहेड़े के बीज, महुए के फल, बबूल की फली, नीम के फल, इमली के चिएँ आदि न मालूम क्या-क्या यहाँ के रहने वाले खा जाते हैं। यहाँ तक कि मुल्तानी मिट्टी और घिया मिट्टी तक खा लेते हैं !!!

## पशु

अरब की नाईं ऊँट ही इस मारवाड़ की प्रधान पशु-सम्पत्ति है। अनेक स्थानों में इसे अपने बच्चे की तरह पालते हैं। इसे खेत में हल चलाने, सिंचाई करने, बोझा ढोने, यात्रा करने, पानी लाने, आदि अनेक कामों में बरतते हैं। इसका दूध पीते हैं, ऊन का वस्त्र बनाते हैं तथा बेचते हैं और मरने के पीछे घी और तेल के कुप्पे भी इसी की खाल से बनते हैं। ये ऊँट रात भर में मार्ग भी १०० मील तक चल लेते हैं। जयसलमेर, जोधपुर और बीकानेर ऊँटों के ही मुल्क हैं। किन्तु मलानी या बालोचा और जालौर के खेत घोड़ों के लिए भी उसी प्रकार प्रसिद्ध हैं। यहाँ के ये पशु बड़े डीलडौल के, चुस्त और अधिक समय तक बिना खाए-पिए रहने वाले होते हैं।

मारवाड़ का देश भेड़ों के लिए भी विख्यात है। दूध के अतिरिक्त ऊन के लिए भी ये पाली जाती हैं। सच बात तो यह है कि ऊन भी यहाँ के व्यापार की एक विशेष वस्तु है। ये भेड़ें बाहर की प्रजा के भोजन के लिए भी इस देश से यथेष्ट संख्या में भेजी जाती हैं। विशेष कर जयसलमेर की भेड़ें अपने अत्युत्तम मांस के लिए ही पसन्द की और ख़रीदी जाती हैं। बीकानेर की भेड़ें, जहाँ की लोई प्रसिद्ध है, भारत भर में सबसे बड़ी होती हैं।

इसी पश्चिमी-दक्षिणी भाग में गाएँ भी अधिक दुधार होती हैं, जो दस सेर तक दूध देती हैं और दो सौ रुपए तक बिकती हैं। नागौर का बैल प्रसिद्ध है। इसका शरीर ऊँचा और बड़ा, सींग और खुर ठोस तथा कोहान ऊँचे और बड़े होते हैं। इसका मूल्य तीन सौ रुपए तक होता है। पशु-सम्पत्ति के विचार से राजपूताने की प्रजा कम भाग्यशाली नहीं समझी जा सकती।

## भू सम्पत्ति

राजपूताने में दो प्रकार की भूमि है—ख़ालसा अर्थात् दरबार की एक मात्र सम्पत्ति, और जागीर। जागीर से मतलब है इनाम, भूम, शासन, मुआफ़ी, धर्मादा आदि भिन्न-भिन्न नामों से ऐसी भूमि का, जिस पर सरकार का सार्वजनिक रूप से अधिकार है एवं सार्वजनिक तथा सरकारी सेवाओं के कारण, जिसका स्वामित्व बदलता रहता है। जिस राज्य में जितना ही 'सरदार-मण्डल' या ठाकुर आदि राजवंशधरों का सङ्गठन बलवान् है, उसमें ख़ालसा भूमि उतनी ही कम तथा सार्वजनिक भू-क्षेत्र अधिक है। जोधपुर-राज्य में सम्पूर्ण क्षेत्र का लगभग सातवाँ भाग ही ख़ालसा है; उदयपुर में चौथाई, जयपुर में ४० प्रति सैकड़ा, कोटा में ७४ प्रति सैकड़ा भूमि ख़ालसा है। किन्तु अलवर और भरतपुर में रुपए में चौदह आने भूमि ख़ालसा हो चुकी है, सार्वजनिक सम्पत्ति केवल दो आना भर रही है। इसका अर्थ यह है कि जहाँ-जहाँ सार्वजनिक सम्पत्ति कम है, वहाँ के शासक अधिक स्वतन्त्र और स्वेच्छाचारी हैं एवं अपने हाथ में सब प्रकार की शक्ति ले चुके हैं। इसीलिए वे सार्वजनिक सम्पत्ति को धीरे-धीरे ख़ालसा करते रहे हैं। तो भी अलवर, धौलपुर, बीकानेर के कुछ भाग तथा झालावाड़ को छोड़ कर, शेष सम्पूर्ण देश में ज़मींदारी प्रथा नहीं है। अर्थात् ख़ालसा ज़मीन का कर ( या लगान ) राजा स्वयं वसूल करता है। या ज़मीन प्रायः कच्चे और पक्के पट्टे पर उठाई जाती है। कच्चे पट्टे की ज़मीन पर से किसान को कभी भी बेदख़ल किया जा सकता है, वे प्रायः खेती के काम के लिए ही दी जाती हैं। किन्तु पक्की ज़मीन मौरूसी होती है और

कारतकार दरबार की रज़ामन्दी से उसकी रहन और बै भी कर सकते हैं।

## जागीर

जागीर की ज़मीन जीवन भर के लिए होती है। जागीरदार प्रायः राजपूत होते हैं और उन्हें इन जागीरों के बदले में राज्य की कोई सेवा करनी पड़ती है। कभी-कभी वे इसके बदले में सैनिक, घोड़े या घुड़सवारों के द्वारा राजा की सेवा करने की शर्त करते हैं। जागीरदार के मरने पर, या उसके किसी राजद्रोहात्मक आचरण के लिए या शर्त के अनुसार, या नियत शर्तबन्दी की सेवा न कर सकने की दशा में, ये जागीर ज़ब्त हो जाती हैं। किन्तु उसके वारिस को नज़राना देने, हुज़ूर में हाज़िर होने तथा ख़िलअत लेने की दशा में फिर दे दी जाती है। प्रायः अपने मुसाहबों या इष्ट-मित्रों पर प्रसन्न होकर भी राजा-महाराजा ऐसी जागीर दे देते हैं तथा उन्हें दरबार में सदैव या दरबार की इच्छानुसार हाज़िर होने के अतिरिक्त और कुछ सेवा नहीं बजानी पड़ती। किसी-किसी जागीरदार को सिपाही आदि के बदले में कुछ रुपया ही प्रति वर्ष देना पड़ता है, जो प्रायः नियत सिपाहियों की संख्या के वेतनादि ख़र्चे के बराबर होता है। जागीरदारों को समय-समय पर दरबार की भेंट भी देनी पड़ती है; जैसे 'वार्षिक भेंट' 'दरबार की भेंट' 'राज्याभिषेक की भेंट' आदि-आदि। जागीरें बेची नहीं जा सकतीं, यद्यपि रहन कर दी जाती हैं।

## 'भूम' और इनाम आदि

भूमिया वे कहलाते हैं जो राज्य से शुल्क, किन्तु नाम-मात्र कर पर ज़मीन लेकर जोतते-बोते हैं। ये ज़मीन 'भूम' कहलाती हैं। इन भूमियों को चौकीदारी आदि के सामान्य काम भी करने पड़ते हैं और जब तक वे ऐसी सेवा करते रहते हैं, तब तक वे भूमि के अधिकारी बने रहते हैं। भूमिया अधिकतर राजपूत हैं।

इनाम, शासन, मुआफ़ी, धर्मादा की ज़मीन केवल एक जीवन भर के लिए दी जाती है। इनामदार आदि को इस प्रकार की ज़मीन प्रायः गुज़ारे के लिए, किसी राज-सेवा की तनख़्वाह या पेन्शन के रूप में, अथवा ब्राह्मण, चारण आदि को वृत्ति के रूप में, या मन्दिर आदि के ख़र्चे के लिए दी जाती हैं। मन्दिरों को दी हुई ज़मीन बेची नहीं जा सकती तथा वह सदा के लिए होती है।

## लगान आदि

इस तरह यह स्पष्ट है कि राजपूताने में ज़मींदार को लगान नहीं देना पड़ता, किन्तु सीधा राजा को ही भूमि-कर देना पड़ता है, और यह कर ज़मींदारी की अपेक्षा अत्यन्त कम होता है। जहाँ यह कर उपज के भाग के रूप में प्राचीन पद्धति के अनुसार दिया जाता है, वहाँ कभी-कभी बारहवें भाग तक होता है, किन्तु आधे भाग से अधिक कभी नहीं होता। जहाँ बटाई का स्थान नक़द लगान ने ले लिया है, वहाँ डेढ़ आना प्रति एकड़ ( १½ पक्का बीघा ) से बीस रुपए एकड़ तक की शरह पाई जाती है। यह पिछली शरह सर्वोत्तम और आबी ज़मीन की है।

## कला-कौशल और व्यापार

इस लेख के अन्त में एक विस्तृत सूची में राजस्थान के भिन्न-भिन्न स्थानों की कारीगरी का विवरण देकर, यह बताया गया है कि किस स्थान में कौन सी वस्तु तैयार होती है। ये चीज़ें मामूली नहीं बनतीं, किन्तु अपने ढङ्ग की बहुत बढ़िया और आदरणीय होती हैं। तो भी अच्छे रास्ते, माल ढोने तथा व्यापार की राजकीय सुविधा न होने के कारण वे अधिक दूर तक बिकने नहीं जातीं और यथेष्ट मार्केट न मिलने के कारण ये कारीगरियाँ प्रायः नष्ट होती जा रही हैं !!

यह आश्चर्य की बात है कि संसार की एक प्रसिद्ध तथा भारतवर्ष की मुख्य व्यापारिक जाति अर्थात् मारवाड़ी अपने देश के व्यापार को ही उन्नत नहीं कर सके हैं। हम ऊपर कह चुके हैं कि राजपूताने के प्रायः सभी खनिज पदार्थ यूरोपियन व्यापारियों के हाथों में हैं। नमक पर सरकार का क़ाबू है और इन कारीगरियों की दशा मरणासन्न है !!!

## आर्थिक दशा

इस विवरण से स्पष्ट है कि राजस्थान में, जहाँ तीसरे वर्ष एक सख़्ती का साल, तथा आठवें वर्ष भयङ्कर अकाल आता रहता है, जहाँ की भूमि अनुर्वरा और रेतीली है, भूमि का मूल्य कुछ अधिक नहीं है। वहाँ की उपज बहुत घट गई है; ऊन और पशु-सम्पत्ति की उपज भी अधिक फलप्रद नहीं; कारीगरी प्राणान्त दशा तक आ चुकी है;

## एक सेठ के दो रूप

**रूपक नम्बर १**

"कहिए सेठ साहब ! ऐसे फटे हाल क्यों रहते हो ?"

"काँई कराँ, गरीब बाँणियाँ हाँ, फाटका में रुपैया लाग गया, ने अबार रुजगार मद्धम है ।"

**रूपक नम्बर २**

बीस हज्जार ल्यो शा ! अब तो हाँ करो, थारी छोरी म्हारी हुई का !

थारो दूल्हा सदा सुहाग

जवाँई आया सासरे, कर पूरो सिणगार ।
आगे गाल्याँ गावसी, हाँसी करसी नार ॥

प्रजा को अकाल के समय मुल्तानी और विया मिट्टी तक से पेट भरना पड़ता है! अतः मारवाड़ी-प्रजा सामान्यतः कष्ट में जीवन व्यतीत करती है। यही कारण है कि आए दिन तनिक भी वर्षा न होने की दशा में बागड़ी, मारवाड़ी आदि अन्य प्रान्तों में चले आते हैं। उन्हें इसीलिए अपने देश से अधिक प्रेम भी नहीं रहता और उनका जीवन स्थिर न होने के कारण उत्तम वृत्तियों का विकास भी वे नहीं कर सकते। कलकत्ता, बम्बई और नागपुर आदि में बड़ी-बड़ी कोठियों वाले मारवाड़ी सेठ, जो अपनी व्यापार-कुशलता दिखाते हैं, वह वास्तविक व्यापार-कुशलता नहीं है, किन्तु विदेशी माल की दलाली मात्र है !! हमारे इस कथन का प्रमाण यही है कि उनके अपने स्वदेश का व्यापार और कला-कौशल प्रायः नष्ट हो चुका है।

यहाँ की प्रजा की आर्थिक दशा के सम्बन्ध में आज से २० वर्ष पहले अङ्गरेज़-सरकार ने अपना मन्तव्य इस तरह प्रकट किया था :—

"नगर में प्रजा की साधारण आर्थिक अवस्था सन्तोषजनक है तथा ३०-४० वर्ष पहले की अपेक्षा वर्तमान रहन-सहन बहुत ऊँचे दर्जे का हो गया है। मध्यम-श्रेणी के मुनीमों को स्वच्छ वस्त्र पहनने, सुख से खाने-पीने और अपनी सन्तान को अङ्गरेज़ी शिक्षा देने के ख़र्च के लायक़ आमदनी हो जाती है; उनका घर भी, यदि उसमें साधारण सामग्री हो, तो आराम से रहने का स्थान होता है; और प्रायः वे अपनी निजी सेवा के लिए सेवक भी रख सकते हैं। किन्तु इसके विरुद्ध ग्रामों की प्रजा के रहन-सहन में कुछ भी अधिक परिवर्त्तन नहीं हुआ है। प्रत्युत किन्हीं राज्यों में तो उनका और अधिक अधःपतन हुआ है। विशेष कर पिछले अकाल के कारण केवल अपनी किफ़ायतशारी तथा अनावश्यक बातों में व्यय न करने के ( स्वाभाविक ) गुणों के कारण ही वे अपनी गुज़र कर रहे हैं। सब मिला कर किसानों के पास न घर ही है और न यथेष्ट वस्त्र। उनको यदि पर्याप्त भोजन मिल भी गया तो वह घटिया क़िस्म का अनाज ( या कदन्न ) होता है।"

सच बात तो यह है कि देश के किसी न किसी भाग में सदैव अकाल पड़ता रहता है। यदि आज कहीं अन्न-काल है, तो दूसरे स्थान में तृणकाल, तीसरे स्थान में जल-काल और चौथे स्थान में त्रिकालात्मक सर्वकाल ! यही कारण है कि प्रजा दरिद्र और दीन है। तिस पर कई प्रकार की नौत आदि की कुरीतियाँ उसे अधिक दरिद्रता में फँसाए रखती हैं। राज्यों तथा ठाकुरों और सरदारों की नित्य की भेंट-बेगार वैसे ही कुचलती रहती है। शिक्षा के अभाव और आने-जाने के मार्गों की कठिनता ने देश की जो कुछ भी कारीगरी है, उसके विस्तार को रोक रक्खा है। यह दूसरी बात है कि बीकानेर, चूरू, उदयपुर, जयसलमेर आदि कुछ नगर इस मरु-समुद्र के बीच में, समुद्रस्थ दूर-दूर पर बसे हुए छोटे-छोटे टापुओं की तरह अपनी उच्च और प्रस्तर-निर्मित उच्च इमारतों से सुशोभित हैं, जहाँ बड़े-बड़े सम्पत्तिशाली तथा धनिक मिल सकते हैं। किन्तु इन थोड़े से पूँजीपतियों के अस्तित्व से साधारण प्रजा को कुछ भी लाभ नहीं। क्योंकि ये भी ग़रीब प्रजा को आवश्यकता के समय असाधारण ब्याज पर क़र्ज़ देकर उसी का रक्त पीते हैं। शताब्दियों से बालू की कठिनता के कारण शत्रु का नाशक और हरणकर्त्ता हाथ इन स्थानों तक नहीं पहुँच सकने से ही यह धन संग्रह हो सका है! अन्यथा मैदानों के नगरों की सम्पत्ति और आपत्ति को देखते हुए यह धन-भण्डार कुछ भी नहीं है।

संक्षेप में देश की खनिज सम्पत्ति एक प्रकार से व्यर्थ पड़ी है और जो कुछ निकाली भी जाती है उस पर विदेशियों का अधिकार है। किन्तु राजस्थान में इसकी कमी नहीं।

पशु-सम्पत्ति का उपयोग उलटी तरह से होता है। भेड़ें ऊन के लिए पालने की अपेक्षा, बाहर मांस को भेजने के लिए पाली जाती हैं।

कृषि-सम्पत्ति का महत्व कुछ भी नहीं। न बाहर को कुछ भेजा जाता है और न इतना उत्पन्न ही होता है कि बाहर को भेजा जा सके। शक्कर तो देश भर में कहीं भी नहीं उत्पन्न होती।

मज़दूरी या कला-कौशल का विस्तार अधिक नहीं है, और न कच्चा माल तैयार करके देश से बाहर भेजने के साधन या सुविधाएँ हैं।

देश दरिद्र है; प्रजा अयोग्य है, व्यापारी विफल हैं,

राजा निर्बल हैं, रोज़गार-धन्धों का अभाव है; लोगों की जीवन-परिस्थिति अस्थिर है। मारवाड़ी-जीवन में से यदि ब्रिटिश-भारत का जीवन निकाल दिया जावे, तो वह निस्सार, निर्वीर्य और निस्तेज है!

## राजस्थान की प्रसिद्ध कारीगरी

### अलवर

अलवर—चीरे, लहरिए।

किशनगढ़, त्रिपालपुर, गढ़बसई—छींट

बहादुरगढ़—हुक़्क़े के नैचे।

मावड़े—पत्थर के प्याले।

राजगढ़—रङ्गीन छड़ी

हरसोरा—तोशक, जाज़िम।

### उदयपुर

उदयपुर—लकड़ी का ख़रादी काम; सुनहरी छपाई; मिट्टी की गणेश की मूर्तियाँ।

ऋषभदेव जी—काले पत्थर की रकाबी और प्याले।

जाजपुर—लकड़ी का ख़रादी काम।

भीलवाड़ा—ताँबे; पीतल और क़लई के बर्तन; हुक़्क़े की कली; कटोरा; गिलास वग़ैरा बर्तन।

### करौली

करौली—छींट; तथा लकड़ी-पत्थर का काम।

### किशनगढ़

किशनगढ़-राज्य—छींट; सेलखड़ी के प्याले; पङ्खे; सुराही; गिलास।

### कोटा

इटावा—हाथीदाँत के खिलौने; क़लमदान।

इन्द्रगढ़—लकड़ी के रङ्गीन खिलौने।

किशनगञ—सागौन के पाए।

कोटा—मख़मल; महमूदी डोरिया; पगड़ी; दुपट्टे; धोती।

बाँरा—चूँदड़ी।

### जयपुर

जयपुर—क़लमी तस्वीर; पत्थर और मिट्टी के खिलौने; देव-प्रतिमाएँ; लाख की चूड़ी; पीतल, काँसे के बर्तन (सादे और नक़्क़ाशीदार); कसूम की रँगाई का काम; हथियार; सोने-चाँदी के जड़ाऊ और मीनाकारी के गहने; गोटा-किनारी; कलाबत्तू; सलमे-सितारे का काम।

कोटाकासम—रेज़ी, दोहर।

झुनझुनू—हुक़्क़े और चिलमें।

दोसा—मूर्तियाँ और एक क़िस्म का कपड़ा, जो 'क़ायमख़ानी' कहलाता है।

बगरू—छपे चादरे और दुपट्टे।

बसवा—मिट्टी के खिलौने और बर्तन।

बैराठ—लकड़ी के क़लमदान, सन्दूक़चे और रेज़ी के थान।

खण्डेला—लकड़ी के सिङ्गारदान; डिब्बे; पलँग के पाए; जूते।

खण्डार—ख़स के पङ्खे, पलँग के पाए; पारे के काम के कड़े।

ज़ोरावरगढ़—भरत के हुक़्क़े; ताले; चाक़ू।

टोडाभीम—रेज़ी।

दतेभा—दाँता।

बोली—लोहे का काम और रँगाई।

पिण्डाया—ख़स का अतर।

मालपुरा—ऊन के नमदे; आसन; ज़ीन।

हिण्डौन—बादशाही कपड़ा।

सवाई माधोपुर—काग़ज़; लकड़ी का ख़रादी काम; रँगे और छपे कपड़े; पत्थर के पानी पर तैरने वाले खिलौने; क़लमदान, गञीफ़ा।

साँगानेर—पक्की छपाई के कपड़े; रूमाल; दुपट्टे; धोती; साड़ी; चादर; छींट और काग़ज़।

सिंहाना—जूता और चमड़े का काम।

### जयसलमेर

जयसलमेर—पत्थर की चमकदार रकाबी; प्याले; खरल।

देवीकोटा—पत्थर का काम।

सागढ़—जाज़िम।

### जोधपुर

आसोप—देसी जूट; जाज़िम; पलँगपोश; रज़ाई; लुङ्गी; ताँगे; गाड़ियाँ।

ओसियाँ—ऊनी कम्बल और खेस।

कुचामन—बन्दूक़; तमञ्चा; घड़ी; यन्त्रराज; ताले; पिचकारी; पानी चढ़ाने के यन्त्र; तलवार के कब्ज़े; चक्करदार फ़र्शी पङ्खे; कङ्घे; लकड़ी के डिब्बे-डिबिया; रँगाई का काम; देशी छींट।

खेतासर—जूट अर्थात् ऊँट के बालों की दरी और फ़र्श।

जालौर—टुकड़ी।

जेतारन—घोड़े का साज़; पत्थर और लकड़ी पर रँगाई और खुदाई का काम; तलवार; बन्दूक़; उस्तरा; क़ैंची और चिमटी।

जोधपुर—टुकड़ी; काजलिया और समन्दरी लहर की रङ्गत; ज़री और पटवे का काम; पत्थर की खुदाई; हाथी दाँत के चूड़े; बटन; कङ्घे; कड़ी; चाँदी-सोने के बर्तन; गहने; हुक़्क़े; तुर्रे; कलँगी; पगड़ी और चूँदड़ी।

डीडवाना—पीतल के बर्तन और पिचकारी।

नागौर—हाथी दाँत के खिलौने; बटन; पीतल के बर्तन; पक्के रङ्ग के ऊनी कम्बल; और खेस; सूती सफ़ेद और रङ्गीन कपड़े; दुसूती; पगड़ी; लुहारी; सुनारी; खातियों तथा सिलावटों के औज़ार।

नावाँ—सोजनी; गोंद की मिठाई।

पचपदरा—हाथी दाँत के फ़व्वारे; बागवाड़ी; पङ्खों की डण्डी; सुरमेदानी; भरत के बर्तन और खिलौने।

पाली - हाथी दाँत के खिलौने आदि ; देशी छींट; दुपट्टा; रज़ाई; तोशक और लाल कपड़े के थान।

पीपाड़—लुङ्गी; जाजिम; पलँगपोश; मेज़पोश।

पोकरण—पक्के रङ्ग की चूँदड़ी; ओढ़नी; छींट; रामदेव के नाम की छपी धोती; और पगड़ी।

फलौदी—जूट के गद्दे और क़ालीन; जूट और सूत के भाकले; लोई और रङ्गीन ओढ़नी।

बड़गाँव—तलवार की मूँठ; बालीबाँस की टोकरी।

बालोतरा—छपी चूँदड़ी।

बीलाड़ा—देशी कपड़ा; रेज़ियाँ; पगड़ी; धोती।

बीसलपुर—लोहे के चूल्हे; कड़ाई; अँगूठी।

बूसी—जाजिम; तोशक; रज़ाई; लुङ्गी।

बोरावड़—सोने का हल्का पतला काम।

भकरी—शतरञ्जी; पर्दे; फ़र्श।

भीनमाल—काँसी के छोटे बर्तन।

मकराना—पत्थर का काम; इमारत का सामान; रकाबी; प्याले; प्रतिमाएँ; खिलौने; मेज़; कुर्सी; मीरफ़र्श।

मारोठ—देशी और विलायती सूत की पगड़ी, दुकड़ी।

मूँडवा—जाटनियों के बनाए क़सीदे के काम; ओढ़ने दामन; और घाबला वग़ैरा।*

मेड़ता—ख़स के पङ्खे; पङ्खी; क़नात; डेरे; रावटी; पर्दे; हुक़्क़े; सटक; रकाबी; प्याले; सुराही; ख़ासदान; पानदान; गोधी; चकमा; निवाड़; शतरञ्जी; साबुन; मिट्टी और हाथी-दाँत के बटन; खिलौने; छल्ले; पङ्खे की डण्डी; और क़लम।

सथलाना—काँसे की थाली, कटोरी।

साँभर—नमक के खिलौने ; पीतल-काँसी के बर्तन।

समदड़ी—चूँदड़ी, दुसूती,

रोहल—लोहे के बड़े-बड़े कड़ाव।

झालावाड़

मावर—काले रङ्ग के दुपट्टे।

गङ्गार—आल की रँगाई का काम।

डिग—सरौते; बर्छे; कटारी; क़ैंची; चाक़ू।

टोंक

टोंक—बनाती जूते; ज़ीन; खोगोर।

पिपड़ावा—सोने-चाँदी की लैस या गोटा।

सिरोञ्ज—ज़री के मन्दील; सेलें; और साड़ी।

शेष रियासतें

डूँगरपुर—लकड़ी का ख़रादी काम; काले पत्थर की मूर्तियाँ और बर्तन।

धौलपुर—लकड़ी और लोहे का काम तथा खजूर के पङ्खे।

प्रतापगढ़—मीना के काम का गहना।

बीकानेर—मिश्री; लोई; हाथी दाँत का चूड़ा; क़ालीन; ग़लीचा; पट्टू; धुस्सा; बूट।

बूँदी—गुले-अनार रङ्गत और कटारी।

भरतपुर—लकड़ी और पत्थर के प्याले; बर्तन; मिट्टी के बर्तन; और खिलौने।

सीकरी—मिठाई।

सिरोही—तलवार; छुरी; कटारी; चाक़ू; सरौते।

---

* यह काम इतना सुन्दर होता है कि यूरोपियन भी बड़े शौक़ से ख़रीदते हैं।

# ठकुरानी

[ आचार्य श्री० चतुरसेन जी शास्त्री ]

"अन्नदाता ! मैं ग़रीब ब्राह्मणी हूँ ।"

"चुप लुच्ची, हाँ रे भूरासिंह क्या है ?"

"सरकार ! यही है वह !"

"तू प्याऊ पिलाती है ?"

"जी हाँ सरकार !"

"तेरा गाँव कौन सा है ?"

"गोराड़ा, महाराज, प्याऊ से कोस भर दूर है ।"

"तेरे कोई है ?"

"सरकार ! मैं अकेली दुखिया हूँ ।"

"तेरा नाम क्या है ?"

"रामप्यारी !"

"अच्छा ज़रा आगे को सरक के बैठ जा"—इतना कह कर ठाकुर साहेब ने अपना एक पैर उसकी छाती पर धर दिया ।

ज्येष्ठ की दुपहरी जल रही थी । गर्म लू चल रही थी । मारवाड़ के.........ठिकाने के ठाकुर साहेब अपने सुनसान बैठकख़ाने में कुर्सी पर बैठे प्याले पर प्याले शराब उड़ेल रहे थे । उस गर्मी में उस भयानक मदिरा ने उनके माथे की नसों को तान दिया था, चेहरा और आँखें लाल हो गई थीं, आवाज़ फटे बाँस के समान निकल रही थी ।

स्त्री की अवस्था २२ वर्ष के लगभग थी । साधारण सुन्दरता की झलक उसके समस्त शरीर पर थी—वह मैले वस्त्र पहने अतिशय भयभीत दृष्टि से भूमि पर पड़ी हाथ जोड़ कर ठाकुर साहेब से अर्ज़ कर रही थी । ठाकुर के हुक्म से ज्योंही वह आगे को सरकी कि ठाकुर ने अपना पैर उसकी छाती पर धर दिया । इसके बाद वह गिलास की शराब को गटागट पीकर बोले :—

"हाँ, रामप्यारी ! तुम हमारी भी प्यारी हो !"

"अन्नदाता ! दुहाई ! आप माँ-बाप हैं ।"—इतना कह कर उसने धीरे से ठाकुर साहेब का पैर धरती पर रख दिया और आप पीछे को सरक कर अपने वस्त्र सँभाल कर बैठ गई ।

ठाकुर साहेब तैश में आगए । उन्होंने मुँह तक डाट कर दो गिलास गटागट पीए और फिर अबला को घूरते हुए उठ खड़े हुए और गरज कर बोले—क्या देखता है रे भूरासिंह ! उतार दे वस्त्र !!!

भूरासिंह ने अनायास ही उसे अपने बलिष्ठ हाथों में उठा लिया और दूसरे कमरे में ले गया ।

* * *

वह अर्द्ध-मूर्च्छितावस्था में ख़ून में लथपथ पड़ी कराह रही थी । ठाकुर साहेब ने एक हलकी लात जमा कर कहा—"क्यों ? ठिकाने आई ?" करुण-नेत्रों से चुप-चाप ताकते हुए अबला वेदना से तड़प रही थी । ठाकुर ने कहा—बोल ! मेरा हुक्म टालेगी !

अबला ने कहा—सरकार ! अब तो पत लुट गई, जान बाक़ी है वह भी ले लो, आपको अख़्तयार है ।

ठाकुर साहेब ने पैशाचिक हँसी हँस कर कहा—छिनाल ! तब इतना नख़रा क्यों किया था ?

स्त्री चुप रही । ठाकुर साहेब धीरे-धीरे चल दिए ।

## २

"सरकार ! मेरे आपके बीच गङ्गा है !"

"बेवक़ूफ़ तुझे विश्वास नहीं आता !"

"ज़िन्दगी निबाहनी आपके हाथ है !"

"कह दिया न, कि रजपुरा गाँव का पट्टा तुझे दे दिया जायगा !"

"और मुझे ड्योढ़ियों में रहने को जगह मिलेगी ?"

"जब तक ठकुरानी नहीं आती तब तक तो ठीक है, पर उसके सामने निबाह होना मुश्किल है—उसका मिज़ाज बेढब है ।"

"तब मैं कहीं की न रहूँगी ?"

"पर तुझे मालूम है कि मेरे सामने ज़िद किसी की नहीं चलती, जो कहता हूँ उस पर भरोसा कर और मौज कर ।"

इतना कह कर ठाकुर ने स्त्री का हाथ पकड़ लिया । मदिरा की गन्ध से स्त्री का सिर भिन्ना गया और उसने

बलपूर्वक घृणा को रोक कर कहा—आप तो सरकार मर्द हैं, पर मैं मुँह दिखाने लायक़ न रही, यह भी तो सोचिए !

"कम्बख़्त ! प्याऊ पर पानी पिलाने वाली से रानी बनी जाती है, राँड ! और नख़रे करे जाती है, क्या फिर भूरासिंह को बुलाऊँ ?"

"दया करो, नहीं मैं मर जाऊँगी !"

"मर कर अपनी ही जान से जायगी। जीती रहेगी और मेरी मर्ज़ी के माफ़िक़ काम करेगी तो मौज में दिन कट जावेंगे।"

"पर आप यह वादा करें कि आपकी नज़र तो न फिर जायगी ? आप मुझे दूध की मक्खी की तरह तो निकाल न फेकेंगे ?"

"तब क्या बुढ़ापे तक मैं तुझे पोसे जाऊँगा ?"

"चार दिन बाद क्या होगा ?"

"नई-नई चिड़ियाँ फाँस-फाँस कर लाना, तेरा यही आदर-मान बना रहेगा।"

"हाय ! मुझे यह भी करना होगा ?"

"इसमें दोष क्या है ? तुझे इनाम कम मिला है ! निहाल हो गई—इसी तरह मैं उसे निहाल करता हूँ, जो मेरी मर्ज़ी के माफ़िक़ चलता है।"

"ख़ैर, तक़दीर में जो लिखा था वह हुआ। और जो होना है वह होगा—मैं आपके अधीन हूँ—आपसे बाहर नहीं।"

ठाकुर की बाछें खिल गईं, मद्य की बोतल उँड़ेली जाने लगी। अभागिनी नारी धीरे-धीरे मन की घृणा रोक कर एक गिलास पी गई। उसके बाद ? वह कुछ कहने योग्य नहीं।

३

शराब के घूँट गटागट करके ठाकुर साहब ने धरती में करबद्ध पड़े हुए एक युवक को लात मार कर कहा—क्यों रे गुलाम ! मञ्ज़ूर करता है—चाबुक मँगाऊँ ?

युवक ने पैरों में सिर देकर कहा—सरकार माई-बाप हैं—चाहे बोटी काट डालिए—पर अन्नदाता ! यह कुकर्म मुझसे नहीं होगा।

"कुकर्म ! अरे हरामज़ादे, कमीने कुकर्म कहता है ! दो सौ रुपए तो ब्याह में नक़द दिए, सौ अब गौने में दिए ! किस लिए ? गाँव की बड़े-बड़े घरों की बहुएँ गौना होकर पहले यहाँ ढोक देती हैं—तू ऐसा नवाबज़ादा बन गया है।" इतना कह कर ठाकुर साहब ने एक लात युवक के जमा दी।

युवक ने गर्दन ऊँची करके, ज़रा करारे, किन्तु वेदना भरे स्वर में कहा—सरकार चाहे जान ले लें, पर जीते जी यह होने का नहीं। आबरू ग़रीब-अमीर सभी की है ! आबरू के सामने जान क्या चीज़ है।

ठाकुर ने गम्भीर गर्जन से पुकारा—भूरासिंह !

एक लठबन्द गुण्डा कमरे में आ हाज़िर हुआ। ठाकुर ने तत्काल आदेश दिया—दे, साले को गोला-लाठी दे !

देखते-देखते युवक के गोला-लाठी चढ़ा दी गई। ठाकुर ने कहा—कमीने कुत्ते ! तेरे सामने ही उस लुच्ची को नङ्गी करके बेआबरू करूँगा ! भूरासिंह ! उठा तो ला रे सुसरी को !

युवक की आँखें जलने लगीं। उसने तड़प कर कहा—"मालिक ! तुम्हारा नमक तो खाया है—पर यह याद रखना कि मुझे बनिया-बामन न समझना—यदि मेरी इज़्ज़त पर हरफ़ आया, तो मैं ख़ून पी जाऊँगा ; इसे याद रखना। मुझे मारते-मारते आप चाहे टुकड़े कर दें, सब सह लूँगा, पर मेरी औरत पर जो हाथ लगा देगा, उसी को जान से मार डालूँगा—चाहे पीछे फाँसी ही लग जाय। मुझे सेठ लोगों की तरह अपनी आन इतनी प्यारी नहीं है !" इतना कह कर युवक ने इतने ज़ोर से अपना होंठ काट डाला कि ख़ून निकल आया।

ठाकुर युवक के भाषण से क्षण भर के लिए सहम गया। इसके बाद उसने खूँटी से चाबुक लेकर युवक की खाल उधेड़नी शुरू की। एक भयानक आर्त्तनाद से दिशाएँ काँपने लगीं। नर-पिशाच ठाकुर ने जब तक युवक बेहोश होकर न गिर पड़ा—अपनी मार बराबर जारी रक्खी।

इसके बाद उसने भेड़िए की तरह ग़ुर्रा कर कहा—"भूरासिंह। उठा ला उस बदज़ात को, देखें कौन उसे मेरे हाथों से बचाता है !" साक्षात् प्रेत-दूत की तरह भूरासिंह उधर को लपका।

* * *

रात्रि के गहन अन्धकार को भेद कर, दीप के धुँधले

प्रकाश में बढ़ते हुए नर-पिशाच भूरासिंह को लठ लिए भीतर घुसता देख कर वृद्धा नाइन और उसकी नवागता वधू के प्राण सूख गए। बेचारी सुबह से दोनों भूखी बैठी थीं—अन्न का दाना भी उनके कण्ठ से उतरा न था। प्रातःकाल ही से उसके लड़के को ड्योढ़ियों में बुला लिया गया था, और वह अब तक लौटा न था। उस पर क्या बीती होगी—इसकी दोनों असहाय नारियाँ भाँति-भाँति कल्पना कर रही थीं। नव-वधू का गौना होकर कल ही आया था—पति के उसने अच्छी तरह दर्शन भी नहीं किए थे। फिर भी वह अपढ़, देहाती, अबोध बालिका हृदय की धड़कन को रोक कर क्षण-क्षण पति की प्रतीक्षा कर रही थी। वृद्धा की बात तो कही क्या जाय, जिसने बीस वर्ष से उसी को देख कर ग़रीबी और बुढ़ापा काटा था। भूरासिंह को देख कर दोनों सकते की हालत में हो गईं। उसने घुसते ही कहा—"बहू ड्योढ़ियों में जायगी!" वृद्धा पर वज्रपात हुआ। उसने लपक कर बहू को छाती में छिपा लिया। जिस अनुनय और करुणा की दृष्टि से उसने वज्र-पुरुष भूरासिंह को देखा, उससे पत्थर भी पानी हो जाता; पर उसने अपने बलिष्ट बाहुओं से बालिका को खींच कर उठा लिया। उसी क्षण कदाचित् बालिका मूर्च्छित हो गई और एक शब्द भी उसके मुख से न निकला। वृद्धा पीछे दौड़ी, पर एक लात खाकर वह वहीं ढेर हो गई। भूत भूरासिंह अभागिनी, अरक्षिता बालिका को लेकर उसी अन्धकार में विलीन हो गया। पृथ्वी पर कौन उसका रक्षक था? लोग कहते हैं, परमेश्वर सबकी रक्षा करते हैं, पर इन नर-पिशाचों की नित्य की करतूतों को न जाने क्यों परमेश्वर हाथ पर हाथ धरे बैठा देखा करता है!!!

## ४

रात के ग्यारह बज गए थे। अभागिनी बालिका उस अँधेरे और सुनसान कमरे में धरती पर अत्यन्त उदास बैठी थी, जिसमें वह क़ैद की गई थी। उस अधेड़ औरत के सिवा—जो उसे दिन में दो बार खाना दे जाती थी—तीसरे व्यक्ति की सूरत उसे तीन दिन से देखना नहीं नसीब हुआ था। हर बार अच्छे खाने उसके लिए वह रख जाती थी—और फिर उठा ले जाती थी। बालिका इतनी भयभीत थी कि उसने न खाना छुआ और न पानी पिया, एक प्रकार से वह अधमरी पड़ी थी। वह रह-रह कर चीख़ पड़ती थी।

ऐसे कमरे में बन्द होने का ख़्याल ही अत्यन्त भयङ्कर है। वह कमरा मानो इन अभागिनी स्त्रियों को ज़िन्दा क़ब्र में गाड़ देने—दुनिया से एकदम किनारे ले जाने के लिए बनाया गया था। वहाँ न किसी के चीख़ने-चिल्लाने की और न किसी अन्य प्रकार के बचाव की गुञ्जाइश थी।

मनुष्य कामासक्त होकर कैसी बुराइयाँ कर बैठता है; लालसा कैसा खेल खिलाती है; और वासना कैसे-कैसे पागलपन के काम करा बैठती है—यह बात बहुत कम लोग जानते हैं।

धीरे-धीरे बालिका ने अपनी परिस्थिति पर विचार करना शुरू किया। वह कभी ज़ार-बेज़ार रोने लगती, कभी सोच-विचार और चिन्ताओं से अधीर हो जाती। कभी वह साहस बटोर भागने की जुगत सोचती। परन्तु व्याघ्र के मुख में फँसी हुई हिरणी के लिए यह कहाँ तक सम्भव था। फिर भी वह साहस करके उठी—उसने अपने बिखरे हुए कपड़े सँभाले—और वह चारों ओर कमरे में चक्कर काटने लगी। उसने एक बार ख़ूब ज़ोर से चिल्ला कर देख लिया।

एकाएक पद-ध्वनि सुन कर उसने चौंक कर पीछे को देखा—साक्षात् पिशाच-रूप ठाकुर खड़ा था। उसने दोनों हाथ फैला कर आगे बढ़ते हुए कहा—"आ—आ—प्यारी कबूतरी......!" बालिका अतिशय भयभीत होकर इस तरह भीतर को भागी कि दीवार में टक्कर खाकर गिर पड़ी—रक्त की धार बह चली। वह मूर्च्छित सी हो गई और उसका सिर चकराने लगा। उस यमपुरी जैसे अँधेरे कमरे में एक विशाल-काय पिशाच को देख कर वह धरती से चिपट गई। कामान्ध पुरुष ने अपने वज्र-हाथों से उसे अनायास ही उठा लिया। उस कुमारी-समान, नव-वधू, मूर्च्छिता और रक्त में लथपथ असहाय अबला की उसने निरशङ्क होकर पत लूट ली और उसे वहीं धरती में मूर्च्छित छोड़, चला आया।

## ५

"आप ऐसा नहीं करने पावेंगे!"

"तुम मेरी जोरू हो या मैं तुम्हारी जोरू हूँ?"

"यह तो आप जानिए, पर मैं आपकी विवाहिता पत्नी हूँ !"

"फिर मुझ पर हुक्म किस लिए चलाती हो ?"

"मैं हुक्म नहीं चलाती, सिर्फ़ कुमार्ग में जाने से आपको रोकना चाहती हूँ ।"

"मैं लुगाई का ग़ुलाम नहीं हूँ !"

"ग़ुलाम तो मैं भी नहीं समझती !"

"तब रोज़-रोज़ का झंझट क्यों ?"

"आप सज्जन और आबरूदार रईस की तरह रहिए !"

"क्या तुम मुझे सज्जन बनाओगी ?"

"अवश्य ?"

"तुम्हारी इतनी मजाल ?"

"जी हाँ !"

"मैं दूध की मक्खी की तरह निकाल फेकूँगा !"

"आपकी ऐसी हैसियत नहीं है ?"

"मैं रियासत का मालिक हूँ !"

"हरगिज़ नहीं, आप उसके मुन्तज़िम हैं, मालिक रियाया है—जो पसीना बहाती है ।"

"तो रियाया को ख़ज़ाना लुटा दूँ ?"

"अगर उसे ज़रूरत हो तो लुटा दो, पर अपनी मौज-बहार में नहीं लुटा सकते ।"

"वाह, यह ख़ूब कही, यह तुम्हारे बाप का ख़ज़ाना नहीं है ।"

"बाप के ख़ज़ाने में स्त्रियों का हक़ नहीं होता, यह मेरे पति का ख़ज़ाना है, और उस पर मेरा पूरा हक़ है ।"

"ऐसी हक़ वाली बहुत देखी हैं !"

"अच्छी बात है, अब मुझे देखिएगा !"

"तुम्हें शायद अपने बाप का घमण्ड है ।"

"मुझे किसी का घमण्ड नहीं है ।"

"तुम इतनी मुँहज़ोर हो, ऐसा मालूम होता तो मैं तुम से ब्याह ही न करता ।"

"आप ऐसे व्यभिचारी, लम्पट, शराबी और असभ्य हो, यह मेरे पिता को मालूम होता तो वे भी आपसे मेरा ब्याह हरगिज़ न करते ।"

"मैं कहता हूँ कि सीधे-साधे घर की बहू-बेटी की तरह रहो, वरना छोड़ दूँगा—बाप को लेकर रहना ।"

"बहू-बेटी की तरह ही रहूँगी—विश्वास रखिए । पर आपको भी इज़्ज़तदार रईस की तरह रहना चाहिए । रियाया की बहू-बेटियों को अपनी बहिन-बेटी समझना चाहिए । शराब को मूत्र समझ कर त्यागना चाहिए । पढ़ने-लिखने, रियासत की देख-भाल और गाँवों की उन्नति में मन लगाना चाहिए । तमाम लुच्चे-लफ़ंगे टुकड़-कुत्तों को पास से हटा देना चाहिए ।"

"मैं कह चुका, मेरे जो मन में आवेगा वह करूँगा—मुझ पर तुम्हारा हुक्म नहीं चलेगा ।"

"मैं भी तो कह चुकी हूँ कि आप मनमानी न करने पावेंगे ! आपको सभी बुरी बातें छोड़नी होंगी और आदतें बदलनी पड़ेंगी ।"

"अगर मैं न छोड़ूँ तो क्या करोगी ?"

"जो उचित होगा ।"

"क्या मुझसे लड़ोगी ?"

"अगर आवश्यकता हुई ?"

"मैं बड़ा ज़ालिम हूँ ?"

"आइन्दा ज़ालिम न रहने पाओगे !"

"मैं तुम्हारी चाबुकों से खाल उड़ा डालूँगा !"

"तब यही आपके साथ किया जायगा !"

"क्या कहा ?"

"यही कि आपकी खाल भी चाबुक से उड़ाई जायगी !"

"और यह काम कौन करेगा ?"

"मैं आज ही उसका बन्दोबस्त कर लूँगी ।"

"तुम औरत हो या चण्डी ?"

"मैं आपकी धर्म-पत्नी हूँ ।"

"मैं तुम्हें चुनौती देता हूँ ! जो कर सको, करो । देखूँ, कैसे औरत मुझ पर क़ब्ज़ा करती है !"

"जो आज्ञा, अब आप जा सकते हैं !"

६

"रामसिंह !"

"बाई जी राज !"

"अपने कितने आदमी यहाँ हैं ?"

"कुल सोलह हैं ।"

"पिता जी को लिख दो, आठ मज़बूत विश्वासी

गोरखा और भेज दें। और प्रत्येक को छः महीने की तनख़्वाह पेशगी दे दें।"

"जो हुक्म !"

"और सुनो !"

"जी !"

"रामप्यारी हवेली के भीतर क़दम न रखने पावे, यदि आवे तो उसे नङ्गा करके चाबुकों से पिटवा दो और बाहर निकाल दो।"

"जो हुक्म !"

"सरकार का इस मामले में कोई हुक्म तामील न किया जाय।"

"बहुत अच्छा।"

"दो आदमी सरकार के पीछे हर समय रहें और वे कब क्या करते हैं, कहाँ जाते हैं—निगाह रक्खें।"

"जो हुक्म !"

"कोई और नई बात है ?"

"बात तो बड़ी सङ्गीन है—परन्तु······"

"फ़ौरन कहो !"

"अपना नाई...हाल में मुकलावा ( गौना ) करके लाया था। सरकार ने बहू को कल उठवा मँगाया—रात भर बड़ा हो-हल्ला मचा। नाई दो-तीन दिन बन्द रहा। उसे बहुत मारा भी गया है—वह ए० जी० जी० से फ़र्याद करने आ रहा था। उसे पाँच हज़ार रुपए देकर चुप किया है। सरकार ने हुक्म दे दिया है कि नाई के घर से हवेली तक पक्की सड़क बनवा दी जाय। वह दुमञ्ज़िला मकान भी उसे बख़्श दिया है। गाँव में इस बात की बड़ी चरचा है—सरकार की बड़ी बदनामी हो रही है।"

"हूँ, अभी ए० जी० जी० को मेरी तरफ़ से तार दे दो, मैं स्वयं उनसे मिलना चाहती हूँ।"

"आप स्वयं ?"

"हाँ, हाँ, सरकार कब तक लौटेंगे ?"

"अभी तीन-चार दिन तो लौटते नहीं। नाई वाला मामला ठण्डा पड़ जाय तो आवेंगे।"

"अच्छी बात है, मेरी मोटर ठीक कर रक्खो और तार का जवाब आते ही ख़बर दो।"

"जो आज्ञा !"

"और सुनो, मेरे आगे-पीछे सरकार भीतर की हवेली में न घुसने पावें, पहरा बैठा दो। अगर ज़बर्दस्ती करें तो गोली मार दो।"

"जो हुक्म !"

७

आबू के मनोरम शृङ्ग पर ए० जी० जी० एक सुन्दर कमरे में विचार-सागर में ग़ोता मारते टहल रहे थे। उनके जीवन में यह अनहोनी घटना थी, रियासत की पर्दानशीन रानी तत्काल उनसे मिलना चाहती है ! अवश्य कुछ भारी बात है। इतने में बैरा ने कहा.........की रानी साहिबा हाज़िर हैं।

साहब एकदम बाहर निकल कर गाड़ी तक आगए और आदरपूर्वक रानी को भीतर ले आए। रानी साहिबा चुपचाप कमरे में आ गईं।

क्षण भर दोनों चुप रहे। रानी ने ही बात छेड़ी—जनाब ! आपको इस मुलाक़ात पर आश्चर्य होगा ?

"बहुत कुछ, मेरी ज़िन्दगी में यह पहला ही ऐसा मौक़ा है। पर आपको ऐसी साफ़ अङ्गरेज़ी बोलती देख कर मैं और भी हैरान हो रहा हूँ। मैं नहीं जानता था कि राजपूताने के सरदारों की महिलाएँ भी ऐसी शिक्षिता होती हैं।"

"आप शायद मेरे पिता जी को जानते हों ?"

"उनका नाम क्या है ?"

"दीवान बहादुर......C. I. E.। वे ......रियासत के दीवान हैं ?"

"ओह, आप उनकी पुत्री हैं ? वे मेरे बड़े दोस्त—बड़े मुरब्बी हैं। तब तो आपसे मिल कर मुझे बहुत ख़ुशी हुई। अब आप मुझ पर उतना ही विश्वास कीजिए, जितना अपने पिता जी पर। जो बात हो, बेखटके कहिए, मुझसे जो कुछ बन सकेगा, करूँगा। कहिए, आपने कैसे कष्ट किया है ?"

"धन्यवाद ! मैं जानती थी कि आप पिता जी के मित्र हैं, उन्होंने आवश्यकता पड़ने पर मुझे आपकी सहायता लेने को कहा भी था। मैंने भरसक चेष्टा की, पर रियासत डूबा चाहती है—लाचार आपके पास आई हूँ—मेरी आपसे एक प्रार्थना है।"

"कहिए !"

"मैं चाहती हूँ कि रियासत 'कोर्ट ऑफ़ वार्डस' कर ली जाय।"

"वाह ! यह कैसी बात ? अभी तो ठाकुर साहब को अधिकार मिले हैं। कुल तीन साल हुए हैं !"

"पर इन्हीं तीन सालों में क्या कुछ नहीं होगया ?"

"आप मुझे ख़ुलासा तो समझाइए।"

"बहुत सी बातें तो कहने के लायक़ ही नहीं—उनकी शराबख़ोरी, व्यभिचार और फ़ज़ूलख़र्ची में रियासत नष्ट हो रही है। सारा ख़ज़ाना ख़ाली हो गया। कई गाँव गिरवी रक्खे गए। तीन-चार लाख क़र्ज़ा हो गया है। तिस पर भी उनके वही रङ्ग-ढङ्ग हैं। लुच्चे-लफ़ङ्गे घेरे पड़े रहते हैं, रियासत भर में किसी की बहू-बेटी की आबरू बचनी मुमकिन नहीं। रोज़ ये कुकर्म होते हैं। रियाया तङ्ग हो गई। सब जगह बदनामी फैल रही है।"

"आपने समझाया नहीं ?"

"बहुत कुछ, पर बात बहुत बढ़ गई है। आप जानते हैं, हिन्दू-स्त्रियों को हिन्दू-लॉ कुछ अधिकार नहीं देता, और रईसों के घर तो स्त्रियाँ पैर की जूतियाँ समझी जाती हैं। लोगों की नज़र में वे रानियाँ हैं, पर उनकी मिट्टी ख़्वार है। कदाचित् आप हमारी तकलीफ़ों को महसूस भी नहीं कर सकते। हमें छाती पर पत्थर रख कर इन रईसों के व्यभिचार आँखों से देखने पड़ते हैं—उनका प्रबन्ध तक करना पड़ता है।"

"यह आप कहती क्या हैं ?"

"जनाब ! बहुत सी बातें हैं, जिनका सीधा सम्बन्ध ब्रिटिश-गवर्नमेण्ट से नहीं है—इसलिए गवर्नमेण्ट उन पर विचार ही क्यों करने लगी। स्त्रियों पर रियासतों में जो ज़ुल्म होते हैं, उन्हें रोकने का तो कोई उपाय ही नहीं है। न क़ानून, न पिता का घर, न सुसराल उन्हें मदद देता है—वह सोलहो आना उस रईस की पिशाच-प्रकृति पर निर्भर रहती हैं, जिसकी नस-नस में पाप-वासना, शराब और कमीनी हरकतें हैं। श्रीमान् ! मैं आप ही से यह पूछती हूँ कि यदि कोई रईस ऐसा ही लुच्चा हो—उसमें ऐसी नीच आदतें हों, जिनसे सारी प्रजा तङ्ग आगई हो—पर आपके पधारने पर स्वागत-सत्कार ख़ूब कर दे, राजभक्त भी बना रहे, ख़िताब भी लेता रहे—तब आप उसे क्या बुरा समझेंगे ? मुग़लों के ज़माने में भी बादशाह रईसों से सिर्फ़ अपनी वसूली का ख़्याल रखते थे; वे कैसा ज़ुल्म करते हैं, इसकी ओर उनका ध्यान न था।"

"रानी साहिबा ! आपकी बातों का मुझ पर बड़ा असर हुआ है। मैं इस पर विचार करूँगा। परन्तु यह तो आप भी मानेंगी कि इन सब बातों को ज़ाहिर में नहीं लाया जाता—ख़ास कर स्त्रियाँ चुपचाप सहती रहती हैं—फिर गवर्नमेण्ट करे भी क्या ? और आप अगर नाराज़ न हों तो मैं कहूँगा, यह विषय गवर्नमेण्ट पर निर्भर रहने का है भी नहीं। यद्यपि हिन्दू-लॉ स्त्रियों के अधिकारों में सङ्कुचित है, पर सन्तान के अधिकारों पर उसमें बहुत काफ़ी विचार किया गया है। अगर स्त्रियाँ हिम्मत करें, अपनी सन्तान का पक्ष लेकर ऐसे रईसों से लड़ें, तो उन्हें गवर्नमेण्ट बड़ी सहायता कर सकती है। कारण, रियासत हमेशा रईस के ख़ानदान की बपौती होती है। यदि गवर्नमेण्ट को यह यक़ीन हो जाय कि रईस की हरकत से वह रियासत इस तरह नष्ट हो रही है कि उसके ख़ानदानी हक़ों में ख़राबी आने का अन्देशा है, तो गवर्नमेण्ट निस्सन्देह हस्तक्षेप करेगी।"

"मैंने भी यही विचार किया है। मैं अपनी सन्तानों के पक्ष में आपसे अपील करती हूँ कि आप रियासत को 'कोर्ट ऑफ़ वार्डस' कर दें। ठाकुर साहब उसकी रक्षा के योग्य नहीं हैं।"

"आप मेरी पुत्री के समान हैं, आपके हित के सभी पहलुओं पर मैं विचार करूँगा। रियासत को 'कोर्ट ऑफ़ वार्डस' करने से रियासत का भला नहीं होगा। आप स्वयं ही सोचें कि आज़ादी एक चीज़ तो है। ब्रिटिश-गवर्नमेण्ट इस बात के पक्ष में भी नहीं है। इसलिए अब आप कहती हैं तो मैं कड़ी धमकी रियासत को 'कोर्ट ऑफ़ वार्डस' करने की दूँगा तो—पर वह कोरी धमकी ही होगी। मैं समझता हूँ इससे आपका काम सिद्ध हो जायगा, यदि आप ज़रा बुद्धिमत्ता से काम लेंगी।"

"आप पर मैं पूरा भरोसा करती हूँ। और मैं आपका बड़ा बल समझती हूँ। यह तो नामुमकिन है कि मैं अन्य स्त्रियों की तरह सब कुछ देखूँ। मैं इस रईस को ठीक करूँगी और रियासत को न नष्ट होने दूँगी। आप कृपा कर मेरे सदुद्देश्य का ख़्याल रक्खें।"

"अवश्य, मैं पूरा ख़्याल रक्खूँगा। आपसे मिल कर मैं बहुत प्रसन्न हुआ हूँ। आपसे मैं फिर कहता हूँ

कि आप अपने पिता की तरह ही मुझ पर विश्वास रख सकती हैं, आपके किसी भी काम आने पर मैं बहुत प्रसन्न होऊँगा।"

रानी साहिबा ने खड़ी होकर साहब को धन्यवाद दिया और विदा हुईं।

८

पोलिटिकल एजेण्ट ने बन्दर के समान लाल मुँह को ऊपर उठा और बिल्ली के समान कञ्जी आँखों से घूर कर कहा—ठाकुर साहब, बैठ जाइए, बड़ी बुरी ख़बर है।

"ख़ैर तो है हुज़ूर! उस दिन पार्टी में भी तशरीफ़ नहीं लाए। बड़ी इन्तज़ारी थी—हुज़ूर के लिए सब तरह का ख़ास इन्तज़ाम······"

"मुझे इसका खेद है। परन्तु अभी तो जो बात मैं कह रहा था, उस पर ग़ौर करना होगा—यह ए० जी० जी० साहब का फ़र्मान आया है—उन्होंने लिखा है कि रियासत 'कोर्ट ऑफ़ वार्डस' कर ली जायगी।"

ठाकुर साहब की फूँक निकल गई। उन्होंने धम्म से कुर्सी पर बैठ कर कहा—किस क़सूर पर, सरकार!

"आपकी फ़ज़ूलख़र्ची और बदचलनी की शिकायत पहुँची है। रियासत आपके हाथ से ले ली जाय, इस बात की हिदायत है और मेरी राय पूछी गई है।"

"मगर हुज़ूर! शिकायत की किसने?"

"किसी ने भी की हो, झूठी तो नहीं है। मेरे ख़्याल में तो आपको सब लेखा-जोखा तैयार रखना चाहिए।"

"तब क्या हुज़ूर भी अपनी रिपोर्ट मेरे ख़िलाफ़ देंगे?"

"आप जानते हैं, मैं अपनी ज़िम्मेदारी पर कुछ भी नहीं कर सकता और इस बात से भी आप इनकार नहीं कर सकते कि मैंने आपको बारहा चेतावनी दी है।"

"तब क्या हुज़ूर ने ही शिकायत की है?"

"नहीं, ख़ास रानी साहिबा ने।"

"रानी साहिबा ने!"

"जी हाँ, वे ख़ुद आबू आकर साहब से मिली हैं।"

"ख़ुद मिली हैं! आप कहते क्या हैं?"

"आश्चर्य तो यह है कि आपको अपने घर की इतनी बड़ी बात का पता नहीं, तब रियासत का भला क्या पता रखते होंगे?"

"यह तो बड़ा ग़ज़ब हुआ!"

"आप तैयार हैं?"

"आपको मेरी आबरू बचानी पड़ेगी!"

"मैं तो कह ही चुका हूँ—मेरी ताक़त से बाहर की बात है।"

"पर मैं आपसे किसी तरह बाहर नहीं हूँ"—यह कह कर ठाकुर साहब कुर्सी से खिसक कर साहब के पैरों पर गिर गए। और एक सङ्केत के बाद हाथ जोड़ कर खड़े हो गए।

साहब ने गम्भीर बन कर कहा—मैं कोशिश करूँगा, पर वचन नहीं दे सकता। आपको उचित है कि अब भी सावधान हो जायँ और रानी साहिबा से मेल कर लें, वरना पछतावेंगे।

"आपके कान में कोई बुरी बात न पड़ेगी"—यह कह और लम्बा सलाम कर ठाकुर साहब चले आए।

९

क्रोध और क्षोभ से पागल हुए, होंठ चबाते ठाकुर साहब हवेली की तरफ़ चले। कमरे से भरा हुआ पिस्तौल निकाल कर जेब में रक्खा और वे ड्योढ़ियों में लपके।

ड्योढ़ियों पर गोरखे सिपाहियों का पहरा था। उनमें से एक ने आगे बढ़ कर अदब से कहा—सरकार के लिए भीतर जाने का हुक्म नहीं है। आप बाहर के दीवानख़ाने में विराजें।

"किसका हुक्म?"—क्रोध से अधीर होकर ठाकुर साहब ने कहा।

"रानी साहिबा का।"

"मैं कौन हूँ, जानते हो?"

"जी हाँ सरकार, आप रईस हैं, मालिक हैं!"

"फिर यह गुस्ताख़ी!"

"गुस्ताख़ी कुछ नहीं हुज़ूर! रानी साहिबा के हुक्म की तामील है। हम लोग उन्हीं के नौकर तो हैं न?"

"हटो, दूर हो!"—इतना कह कर ठाकुर साहब ज़बर्दस्ती भीतर घुसने लगे। गोरखा ने बन्दूक़ सीधी करके घोड़े पर हाथ रख कर कहा—इसी जगह पीछे क़दम हटाइए, वरना गोली मारता हूँ, यही हुक्म है।

ठाकुर साहब अकचका कर पीछे हट गए। उन्होंने होंठ काटते हुए कहा—अच्छा हुक्म ले आओ।

"सरकार परचा लिख दें, जवाब आ जायगा।"

ठाकुर साहब ने परचा लिख कर भीतर भिजवा दिया। थोड़ी देर में वह वापस आ गया। पीठ पर लिखा था—तलाशी लेकर आने दो।

तलाशी का नाम सुन कर ठाकुर साहब पहले तो उबल पड़े, पर चारा ही क्या था? सुसराल की तनख़्वाह पर नौकर रखने का स्वाद अब मिला। विवश हो उन्होंने तलाशी दी। जेब से पिस्तौल बरामद करके गोरखे ने रानी साहिबा से अर्ज़ की। रानी ने रामसिंह को बुला कर कहा—सरकार को भीतर आने दो और पिस्तौल को ए० जी० जी० के सामने पेश करके सब माजरा बयान कर दो। दोनों गोरखों को बतौर गवाह साथ ले जाओ। सरकार का इरादा मेरा ख़ून करने का था—यह साबित करना होगा।

ठाकुर साहब भीतर पहुँचते ही स्त्री के क़दमों पर गिर गए और गिड़गिड़ा कर कहा—पिस्तौल की बात को यहीं रक्खो, वरना ग़ज़ब हो जायगा। मैं तुम्हारी मर्ज़ी के अनुसार करूँगा, मुझे माफ़ करो। तुम जो कुछ चाहोगी वही होगा—बल्कि 'कोर्ट ऑफ़ वार्डस' की जगह 'कोर्ट ऑफ़ रानी जी' बना दो। मैं रियासत से दस्तबरदारी देता हूँ—तुम जैसा चाहो, प्रबन्ध करो।

रानी ने कहा—मैं आपकी बात पर विश्वास करती हूँ। मैं आपको एक मास का अवसर देती हूँ—इस बीच में यदि मैं देखूँगी कि आप इस समय के वचन को पाल रहे हैं तो मैं इस पिस्तौल-काण्ड को दरगुज़र कर दूँगी। अभी रामसिंह इसे सील-मुहर करके और दोनों गोरखों के बयान लेकर अपने क़ब्ज़े में रक्खेगा।

अनेक ख़ुशामदें करके ठाकुर साहब बाहर निकले।

## १०

"रथ वहीं रोक दो। इसमें कौन है?"

"रामप्यारी जी हैं!"

"उन्हें बाहर निकालो।"

"सरकार का हुक्म है कि···"

"रानी साहिबा का हुक्म है कि उन्हें जहाँ देखा जाय, नङ्गा करके कोड़े लगाए जायँ।"

"मगर सरकार···"

"उन्हें फ़ौरन बाहर निकालो"—इतना कह कर एक गोरखे ने पर्दा खींच लिया। रामप्यारी बढ़िया ज़री की पोशाक पहने बैठी थर-थर काँप रही थी। क्षण भर में उसे नङ्गा कर दिया गया और चाबुक की मार पड़ने लगी। अभागिनी नारी रोती-कलपती वहाँ से भाग गई।

## ११

"ठहरो, इस वक़्त सरकार कचहरी कर रहे हैं, मुलाक़ात नहीं होगी।"

रामप्यारी बदहवास, चोट और अपमान से नागिन की तरह चपेट खाकर कचहरी में बढ़ गई थी। नौकर के उपरोक्त वाक्य सुन कर उसने ज़ोर से नौकर का गला पकड़ कर दबा डाला और दाँत किटकिटा कर बोली—"तेरी और तेरे सरकार की ऐसी-तैसी। दुष्ट, हत्यारा, पापी—पहले इज़्ज़त उतारता है, पीछे यों छोड़ देता है। आज मैं उसका ख़ून पीऊँगी।" वह पहरेदार को धकेल कर कचहरी में घुस गई।

सब लोग हैरान थे। रामप्यारी ने उन्मादिनी की तरह पत्थर हाथ में लेकर दरवाज़ों के काँच फोड़ने, गालियाँ बकनी और मेज़-कुर्सी उलटनी शुरू कर दीं। पापी हृदय ठाकुर हक्का-बक्का हुआ देखता रह गया। उसने समझाने की चेष्टा की, तो वह उस पर टूट पड़ी। दाढ़ी और मूँछों के बाल उखाड़ लिए। ठाकुर साहब कचहरी छोड़ भागे—अमले लोग मेज़ के नीचे छिप गए। बड़ी मुश्किल से रामप्यारी को क़ब्ज़े में किया गया।

* * *

रामप्यारी ने ए० जी० जी० के यहाँ मुक़दमा दायर कर दिया। ठाकुर साहब को दस हज़ार रुपए नक़द देना पड़ा। इस समय रानी जी ही रियासत की सर्वेसर्वा हैं!

# चेतावणी का चूँगट्या

[ देशभक्त राजस्थान-केसरी श्री० ठा० केशरीसिंह जी, बारहठ ]

न १९०३ की पहली फ़रवरी ब्रिटेन और भारत के वर्तमान भाग्यों की भिन्न-भिन्न पोशाकें पहन कर आने वाली है। लॉर्ड कर्ज़न का औरङ्गज़ेबी दिमाग़, महीनों पहले से इसी बात में गुँथा है कि भारत में अभूतपूर्व, प्रभावशाली, महान् से महान्—वह शानदार "दिल्ली-दरबार" किया जाय कि जिसे देख-सुन कर ब्रिटेन के गौरव की जाज्वल्यमान प्रभा से संसार की आँखें चुँधिया जायँ और जिस चक्रवर्त्ती सिंहासन पर बैठने का सौभाग्य आज तक किसी बड़े से बड़े शहंशाह के भाग्य में भी नहीं आया, उस पर खुद बैठ कर अपनी अमर-कहानी छोड़ जायँ।

इस दरबार की सफलता में तिल-भर कसर न रहे, इसी सर्वाङ्गपूर्णता की कल्पना में, रात-दिन इतिहासों के शाही दरबारों के विविध वर्णनमय पन्ने घिसे जा रहे थे, फ़रमानों के काग़ज़ी-घोड़े दौड़ाए जा रहे थे, प्रत्येक बड़े देशी राज्य में स्वयं पहुँच कर, बिना त्योहार के ही जुलूस की सवारी निकलवा कर लॉर्ड-खिलाड़ी के दो लेन्सों में अङ्कित की जा रही थी, प्रत्येक नरेश कठपुतली की तरह नचाया जा रहा था। उस समय कर्ज़न का चिन्तवन था—दिल्ली-दरबार, स्वप्न था—दिल्ली-दरबार, बातचीत थी—दिल्ली दरबार दिमाग़ था—दिल्ली-दरबार; प्रत्येक श्वास था—दिल्ली-दरबार !!

समय से बहुत पहले ही सफल "दरबार" हो चुका था काग़ज़ी संसार में; परन्तु वहाँ केवल एक ही जगह थी, जहाँ क़लम अटक जाती थी, नक़्शा टेढ़ा हो जाता था, केवल उसी स्थल पर उमङ्ग की तरङ्गों को ठेस पहुँचने से कर्ज़नी-कल्पना का कोना व्यग्र हो उठता था। और वह व्यग्रता थी, हिन्दूपति महाराणा उदयपुर की स्वीकृति की आशङ्का ! कहीं वह वीर साँगा व प्रताप का अनम्र-रक्त अकड़ बैठे तो सब काता-बीना कपास हो जाय, "लेकिन" घुस जाने से राजसूय यज्ञ अधूरा रह जाय, समर्थ अकबर के हृदय में बसी हुई निष्फलता की हूक फिर लौट आए और कर्ज़नी दरबार तो किरकिरा ही हो जाय। अतः साम, दाम, भेद, दण्ड से, विविध प्रोत्साहन, हितोपदेश, धमकी और मैत्री की दुहाई देकर भी जैसे बने, वैसे वीर-प्रकृति महाराणा फ़तहसिंह को शानदार जुलूस की सवारी में अपने हाथी के पीछे चला लेना, दरबार की सीढ़ी पर चढ़ा देना, पसारे हुए हाथों पर से नज़राना उठा कर बादशाह की सेवा में दीनता के दो शब्द भेजने की प्रार्थना सुन लेना, इतना तो होना ही चाहिए !

इस सिद्धि के लिए लॉर्ड कर्ज़न अपनी सब शक्ति उदयपुर के ऊपर लगा रहा था। सचमुच ही स्वाभिमानी महाराणा का हृदय अकड़ रहा था—"नहीं" कह चुका था। राजनैनिक तर्कों के दाव-घातों से मौखिक और काग़ज़ी मल्ल-युद्ध हो रहा था। क्योंकि यह महाराणा के लिए रहा-सहा भी खो देने का प्रसङ्ग था। अनम्र मेवाड़ के इतिहास पर काला छींटा ही क्या, समूची दावात ही उलट देनी होगी ! मेवाड़ का प्रत्येक रक्त-बिन्दु जहाँ कहीं भी था महाराणा की दृढ़ता पर भरोसा रख कर, गौरव से फूल रहा था। क्योंकि भारत के नक्षत्री सात सौ नरेशों ने हँसते, नाचते, कूदते अपने सोने-चाँदी के दण्ड-कमण्डल और ऊँचे डेरे दिल्ली में जा डाले थे। वे किस अदब से क़दम

प्रसिद्ध वैद्यक-ग्रन्थ 'अमृतसागर' बनाने वाले विद्वान् राजा
श्रीमान् महाराजा प्रतापसिंह जी, जयपुर

बाबर-जैसे शक्तिशाली शासक से टक्कर लेने वाले
महाराणा संग्रामसिंह जी, मेवाड़

श्रीमान् राय रायन भण्डारी रुद्धनाथसिंह जी साहब, जोधपुर

[ आप जोधपुर के महाराजा अजीतसिंह जी के समय में दीवान थे और गुजरात की लड़ाइयों में आपने बड़ा भाग लिया।था ]

स्वर्गीय महाराजा सर उदाजीराव पँवार बहादुर, धार

काबुल पर दृढ़ हाथों से शासन करने वाले
श्रीमान् महाराजा जसवन्तसिंह जी, ( प्रथम ) जोधपुर

जयपुर के निर्माता तथा काशी, दिल्ली और जयपुर में
वेधशाला निर्माण कराने वाले श्रीमान् महाराजा
रामसिंह जी, जयपुर

विद्वद्वर्य श्रीमान राजा सर रामसिंह जी साहब बहादुर, के० सी० आई० ई०, सीतामऊ स्टेट

महाराजकुमार रघुवीरसिंह जी, बी० ए० सीतामऊ स्टेट, सी० आई०

[ राजपूताना व मालवा के राजवंशों में प्रथम ग्रेजुएट ]

जोधपुर के निर्माता महाराजा जसवन्तसिंह जी,
( द्वितीय ) जोधपुर

श्रीमान् महाराजा सवाई माधोसिंह जी, जयपुर

श्रीमान् महाराजा अजीतसिंह जी, जोधपुर

[ इन्होंने फ़र्रुखसियर को अपनी पुत्री इन्द्रकुँवर बाई दी, पीछे उसके मरने पर शुद्ध करके ले गए। साथ ही दो करोड़ रुपया लूट ले गए ]

जयपुर बसाने वाले

श्रीमान् महाराजा सवाई जयसिंह जी

उठाएँगे और कैसे लटक करके सलाम करेंगे, इसकी परीक्षा पूरी करके सज-धज कर दिल्ली के लिए स्पेशल-ट्रेन की राह ताक रहे थे। परन्तु मेवाड़ में था केवल एक सन्नाटा, कहीं कुछ हल-चल नहीं।

परन्तु जहाँ पठान और मुग़ल-साम्राज्यों की लाखों तीर-बर्छों की अनियाँ निष्फल हुईं, वहाँ कूटनीति-पटु कर्ज़न की काले मुँह की धूर्त्त लेखनी की दुजिव्हा-नोक काम कर गई! कड़ाई के सामने वज्रवत् बन जाना महाराणा के रक्त-बिन्दु में समाया था। अतः बन्दरघुड़कियों के आगे वे डटे रहे। किन्तु ज्योंही कल्पना से भी अधिक कर्ज़नी नम्रता ने उनके चरण चूमे, त्योंही वे ढीले हो गए, दिल्ली के लिए 'हाँ' कह दिया। चारों ओर बिजली-सी दौड़ गई, केवल मेवाड़ी-हृदय ही नहीं, प्रत्युत भारत का हिन्दू-हृदय मात्र दहल उठा, विश्वास की कमर टूट गई। परन्तु कोई क्या कर सकता था? निरङ्कुश नरेन्द्रों को रोकने का साधन कहाँ?

ज्योंही ख़बर मिली कि महाराणा आख़िर दिल्ली जाएँगे ही, क्षात्र-स्वातन्त्र्य के पुजारी एक चारण-हृदय पर असह्य चोट पहुँचना स्वाभाविक था। फलाफल की कल्पना, हानि एवं विडम्बना की विभीषिका को धक्का मार कर, उसका स्वजातीय कर्त्तव्य-भाव जाग्रत हो उठा, आन्तरिक ज्वाला की प्रेरणा हुई कि चाहे रुकें या न रुकें, महाराणा को क्षात्र-स्वरूप का ज्ञान कराना ही चाहिए!

इसी उद्देश्य को लेकर राजपूतों के लिए सुबोध और वीर-रस में प्रभावशाली डिङ्गल (मरु) भाषा में तेरह दोहे उदयपुर लिख भेजे गए। सत्य की ओजस्वी भाषा का प्रभाव कहाँ नहीं होता? सौ कोस से पत्र पहुँचने में कुछ देरी अवश्य हो गई। दिल्ली की स्पेशल में बैठ जाने पर और चित्तौड़ से कुछ आगे बढ़ जाने पर, स्पेशल ही में वह कविता महाराणा फ़तहसिंह जी के हाथ में पहुँची और पढ़ी गई। परम गम्भीर महाराणा के मुँह से सहसा निकल ही पड़ा कि—"यदि ये दोहे उदयपुर में मिल जाते तो हम वहाँ से रवाना ही नहीं होते। ख़ैर, बीच से लौटना ठीक नहीं, दिल्ली पहुँचने पर देखा जायगा।"

महाराणा ने क्या दिखाया, यह विश्व-विदित है। अभिमानी लॉर्ड कर्ज़न की जुलूसी सवारी और बड़ा दरबार महाराणा से ख़ाली था। कर्ज़नी कुचक्रों पर पानी फिर गया। उस पहली फ़रवरी के मध्याह्न में शहंशाह का प्रतिनिधि कर्ज़न सिंहासन पर बैठ कर भरे दरबार में महा-राणा की ख़ाली कुर्सी को ताक रहा था। ठीक उसी समय उदयपुर की स्पेशल-ट्रेन महाराणा को हृदय में रख कर विजयनाद करती हुई स्वतन्त्रता की वेदी चित्तौड़ की ओर सन्नाटे से दौड़ रही थी!

सार्वजनिक विश्वास है कि हिन्दू-पति की इस गौरव-रक्षा में इस कविता ने प्रधान भाग लिया है। वे दोहे "चेतावणी का चूँगट्या" के नाम से प्रसिद्ध हैं और ये हैं :—

### सौराष्ट्री दोहा ( सिन्धु-राग )

पग-पग भम्याँ पहाड़, धरा छाड राख्यो धरम।
(ईंशूँ) महाराणा र मेवाड़, हिरदे बशिया हिन्दरै ॥१॥
घण घलिया घमशाण, राण शदा रहिया निडर।
(अब) पेखन्ताँ फुरमाण, हलचल किम फतमल! हुवै ॥२॥
गिरदे गजाँ घमशाण, नहचै धर माई नहीं।
(ऊ) मावै किम महाराण, गज दो शैरा गिरद में ॥३॥
ओराँने आशाण, हाकाँ हरबल हालणो।
किम हालै कुल राण, (जिण) हरबल शाहाँ हङ्किया ॥४॥
नरियन्द शह नजराण, झुक करशी-शरशी जिकाँ।
(पण) पशरेलो किम पाण पाण छताँ थारो फता! ॥५॥
शिर झुकिया शहशाह, शिंहाशण जिण शाँम्हनैं।
(अब) रलणो पङ्गत-राह, फावै किम तोनं फता! ॥६॥
शकल चढावे शीश, दान-धरम जिणरो दियो।
शो खिताब बखशीश, लेवण किम ललचावशी ॥७॥
देखेला हिन्दवाण, निज शूरज दिश नेहशूँ।
पण तारा परमाण, निरख निशाशा न्हाँकशी ॥८॥

देखे अञ्जश दीह, मुलकेलो मन ही मनाँ।
दम्भी गढ दिल्लीह, शीश नमन्ताँ शीशवद ! ॥९॥
अन्तबेर आखीह, पातल जे बाताँ पहल।
(वे) राणा शह राखीह, जिणरी शाखी शिर जटा ॥१०॥
कठिण जमानो कोल, बाँधे नर हीमत बिना।
(यो) बीराँ हन्दो बोल, पातल साँगे पेखियो ॥११॥
अब लग साराँ आश, राण रीत कुल राखशी।
रहो सहाय सुख-राश, एकलिङ्ग प्रभु आपरै ॥१२॥
मान मोद शीशोद ! राजनीत बल राखणो।
(ई) गवरमिण्ट री गोद, फल मीठा दीठा फता ! ॥१३॥

**अर्थ**

१—पाँवो-पाँवों पहाड़ों में भटकते फिरे, पृथ्वी छोड़ कर धर्म को बचाया, इसलिए ही "महाराणा" और "मेवाड़" ये दो शब्द हिन्दुस्तान के हृदय में बस गए हैं।

२—अनेक युद्ध हुए, तब भी महाराणा सदा निर्भय रहे। हे फतेहसिंह ! अब सिर्फ फरमानों को देखते ही यह हलचल कैसे मच गई ?

३—जिसके हाथियों के युद्ध की उड़ी हुई गिरद ( धूलि ) निश्चय ही पृथ्वी में नहीं समाती थी, वह महाराणा स्वयं दो सौ गज़ के गिरद ( घेरे ) में कैसे समा जायगा ?

४—दूसरे राजाओं के लिए आसान होगा कि वे हकाले जाने पर शाही सवारी में आगे बढ़ते रहें, चलते रहें, परन्तु जिस महाराणा-वंश ने अपने हरोल में ( आगे ) बादशाहों को हाँक लिया था ( भगा दिया था ), वह शाही सवारी में कैसे चलेगा ?

५—दूसरे सब राजा झुक-झुक करके नज़राना दिखाएँगे, यह उनके लिए तो सहज होगा। परन्तु हे फतेहसिंह ! तेरे हाथ में तो तलवार रहती है, उसके रहते हुए नज़राने का हाथ आगे कैसे फैलेगा ?

६—जिसके सिंहासन के सामने बादशाहों के सिर झुके हैं, फ़तेहसिंह ! अब पंक्ति में मिल जाना तुझे कैसे फबेगा ?

७—जिसके दिए हुए "धर्म" के दान को संसार सिर पर चढ़ा रहा है, वह ( हिन्दू-पति ) ख़िताबों की बख़्शीश लेने के लिए कैसे ललचाएगा ?

८—समस्त हिन्दू अपने 'सूर्य' की ओर स्नेह-पूर्वक ताकेंगे, परन्तु जब उनको तुम 'तारा' बने हुए (स्टार ऑफ़ इण्डिया) दिखाई दोगे तो वे अवश्य ही निश्वास डालेंगे।

९—हे शीशोदिया ! दिल्ली का दम्भी क़िला तुझे सिर झुकाते हुए देख कर मन ही मन हँसेगा, और इस दिन को अपने लिए अभिमान का दिन समझेगा।

१०—पहले महाराणा प्रताप ने अन्तिम समय में जो प्रतिज्ञाएँ की थीं, उनको आज तक सब महाराणाओं ने निभाया है और इसकी साक्षी खुद तुम्हारे सिर की जटा है।

११—मनुष्य अपने में हिम्मत न होने पर ही यह सिद्धान्त बाँध लिया करता है कि "ज़माना मुश्किल है"। इस वीर-वाणी के रहस्य को साँगा और प्रताप समझे थे।

१२—अब तक सबको यही आशा है कि महाराणा अपने वंश की रीति को रक्खेंगे। सुख के राशि भगवान एकलिङ्ग आपकी सहायता पर रहें।

१३—हे शीशोदिया ! फ़तेहसिंह ! अपनी प्रतिष्ठा और हर्ष को राजनीति-बल से रखना ही होगा। इस गवर्नमेण्ट की गोदी में मीठे फल देखे हैं ?

# कुछ जानने योग्य बातें

[ कुँवर जगदीशसिंह जी गहलोत, एम० आर० ए० एस० ]

जपूताने की प्रायः सभी रियासतों के निवासी, विशेष कर वैश्य अन्य प्रान्तों में मारवाड़ी कहे जाते हैं। इसका कारण यह है कि राजस्थानी लोग – चाहे वे जोधपुर, बीकानेर, जयपुर, जैसलमेर, बूँदी, कोटा आदि राजस्थान प्रान्त की किसी भी राजपूत रियासत के निवासी क्यों न हों—बहुधा पगड़ी-साफ़े बाँधे हुए देखे जाते हैं।

जोधपुर का क़िला ( नज़दीक का दृश्य )

[ आस-पास की भूमि से ४०० फ़ुट ऊँची पहाड़ी पर बना हुआ है ]

कई लोग 'मारवाड़ी' शब्द के वास्तविक अर्थ से अनभिज्ञ हैं; और उन्होंने मारवाड़ी का अर्थ मक्कार, धोखेबाज़, लुच्चा और बदमाश तक कर डाला है। ऐसे महापुरुषों में कोई श्रीधर गणेश वाझे नामक महाराष्ट्र ग्रेजुएट का नाम लिया जा सकता है, जिसने अपने "स्कूल-डिकशनरी" नाम के मराठी-अङ्गरेज़ी कोष में ऐसा भद्दा अर्थ लिखा है। यद्यपि 'मारवाड़ी' शब्द से उस निर्जल और रेतीले भाग से अभिप्राय समझा जाता है जो जोधपुर-राज्य कहलाता है, परन्तु वास्तव में राजपूताने का सम्पूर्ण प्रान्त मारवाड़ ही है। कर्नल टॉड के मतानुसार प्राचीन समय में सतलज नदी से समुद्र तक का सारा भाग निर्जल होने के कारण मारवाड़ के नाम से प्रसिद्ध था, और यही अर्थ ठीक जँचता भी है। क्योंकि मारवाड़—मरुभूमि, बञ्जर और रेतीले मैदान को कहते हैं। राजपूताना वास्तव में ऐसा ही प्रान्त है। अतः इसके निवासियों को मारवाड़ी के नाम से पुकारते हैं। यह कहना युक्तिसङ्गत नहीं है कि इस रेतीले और निर्जल प्रान्त के लोग चालाक व लुच्चे हैं; प्रत्युत यह अवगुण तो दूसरे प्रदेशों में अधिक पाए जाते हैं। मारवाड़ी लोग चालाक नहीं, वरन् चतुर होते हैं; बदमाश नहीं, वरन् बुद्धिमान और बहादुर होते हैं; मक्कार नहीं, बल्कि मिहनती होते हैं; धोखेबाज़ नहीं, बल्कि धीर होते हैं। इतिहास इसका साक्षी है। कोई कह सकता है कि राणा-प्रताप, भीमसिंह, गोरा, बादल, जयमल फत्ता, पद्मावती, दुर्गावती, मीराबाई, पृथ्वीराज, भामाशाह और दुर्गादास जैसे प्रातःस्मरणीय देवी-देवता मारवाड़ी नहीं थे? यहाँ तक कि छत्रपति शिवाजी भी एक राजस्थानी या मारवाड़ी वंश में ही उत्पन्न हुए थे।

यह मारवाड़ ( राजस्थान ) प्रान्त भारतवर्ष में देशी राज्यों का एक मुख्य केन्द्र है, जहाँ पर प्राचीन सभ्यता,

रीति-नीति तथा आदिम आर्यक्षत्रियों की गौरवास्पद विभूति के अब तक दर्शन हो सकते हैं। इसीलिए तो यह प्रान्त बड़े मान की दृष्टि से देखा जाता रहा है और समय-समय पर भारतीय सम्राटों ने अपने साम्राज्य की नींव दृढ़ बनाने में इसकी मित्रता का ही सहारा लिया है। यह वही प्रान्त है जिसको सुप्रसिद्ध इतिहास-वेत्ता कर्नल टॉड ने अपने राजस्थान के इतिहास में बड़े गौरव के साथ इस प्रकार लिखा है :—

[ ९८ फ़ीट ऊँचा ]
जोधपुर शहर का घण्टाघर

"There is not a petty state in Rajasthan that has not had its Thermopolye and scarcely a city that has not produced its Leonidas."

अर्थात्—"राजस्थान ( मारवाड़ ) प्रान्त में कोई छोटा-सा राज्य भी ऐसा नहीं है कि जिसमें यूनान की थर्मापोली जैसी रणभूमि न हो और शायद ही कोई ऐसा नगर मिले, जहाँ कोई लियोनिडास-सा वीर पुरुष उत्पन्न न हुआ हो।"

आर्य-गौरव, सभ्यता व शूर-वीरता में यह प्रान्त किसी समय अपना सानी नहीं रखता था। अन्य देश जब स्वाधीनता और स्वराज्य का नाम भी नहीं जानते थे, उस समय भी वीरभूमि मारवाड़ ( राजस्थान ) के महाराणा प्रताप, दुर्गादास राठौड़, उम्मेदसिंह हाड़ा आदि अनेकों वीर पुरुषों ने देशभक्ति और स्वातन्त्र्य प्रेम के कारण राज्य-सुखों को लात मार कर जङ्गलों में फिरना और प्रबल शत्रुओं का सामना करना अपने जीवन का मुख्य धर्म समझा था। जब अछूत जातियों को गले लगाने का प्रश्न तक नहीं छिड़ा था, उस समय राजस्थान-शिरोमणि मेवाड़ के महाराणा ने भीलों

जोधपुर की बालसमर झील

को अपनाया था और उन वीर भीलों की सहायता से अकबर-जैसे शक्तिशाली सम्राट् का सामना किया था; जिस समय काउन्सिल-निर्माण और प्रतिनिधियों के चुनाव की शैली प्रचलित नहीं हुई थी, उस समय भी जोधपुर, बीकानेर, जयपुर, उदयपुर, कोटा आदि राज्यों में अपने सभी अमीर-उमरावों की बिना सलाह के, न कोई नियम बनाया जा सकता था और न राज्य-सत्ता में कोई परिवर्त्तन किया जा सकता था। इस प्रकार सभ्यता और राज्य-प्रणाली की दृष्टि से यह प्रान्त सब प्रकार उन्नत था। यहाँ के शासक लोग जनता के हाथ में थे और उसके विरुद्ध कोई कार्य नहीं कर सकते थे। यहाँ तक कि प्रजा की भलाई और न्याय के लिए जागीरदार अपने राजा के विरुद्ध खड़े होकर राजा को सत्पथ पर लाते थे, जिस के अनेकों उदाहरण इतिहास में मिलते हैं। उदयपुर के महाराणा अमरसिंह की इच्छा युद्ध करने की न थी, परन्तु जनता ने उनको शत्रु का सामना करने के लिए विवश किया। वह मारवाड़ी प्रजा ही थी, जिसने जोधपुर-नरेश महाराजा गजसिंह के पाटवी राजकुमार अमरसिंह राठौड़ को स्वेच्छाचारी होने के कारण मारवाड़ के बाहर निकलवा दिया था और राव मालदेव राठौड़ के तीन ज्येष्ठ पुत्र होते हुए भी, छोटे पुत्र चन्द्रसेन को मारवाड़ के राजसिंहासन पर इसलिए बैठाया था कि वह योग्य और स्वतन्त्रता का उपासक था। प्रजा की इतनी निर्भीकता, स्वदेश-प्रेम और स्वाभिमान अन्य देशों में मिलना कठिन है।

"महामन्दिर" के नाम से प्रसिद्ध जोधपुर के नाथों का जलन्धरनाथ मन्दिर

इस विवेचन से पाठक समझ गए होंगे कि इस प्रान्त के लोगों की सामाजिक दशा और रहन-सहन कैसा उच्च-कोटि का था। इतिहास के ज्ञाता उसे विशेष रूप से जानते हैं। पर वर्तमान काल में यहाँ के लोग किस प्रकार रहते हैं, उसका संक्षेप में दिग्दर्शन कराना इन पंक्तियों का उद्देश्य है, अस्तु।

मारवाड़ (राजस्थान) प्रान्त उन्नीस देशी रियासतों, लावा और कुशलगढ़ नामक दो ख़ुदमुख़्तार ठिकानों तथा अजमेर, मेरवाड़ा और आबू पहाड़ के ब्रिटिश-इलाक़ों को मिला कर राजपूताना कहलाता है। इसका क्षेत्रफल १,३१,६९८ वर्ग-मील है और १,०३,३६,६५५ मनुष्य इसमें बसते हैं। इस प्रान्त के निवासियों में हिन्दू, मुसलमान और ईसाई मुख्य हैं। हिन्दुओं में राजपूत, ब्राह्मण, वैश्य, चमार, कोली आदि अनेक जातियाँ हैं। इसी प्रकार मुसलमानों में भी शेख़, सैयद, पठान और नौ-मुसलिम, क़ायमख़ानी, मोहिल, सिन्धी, रङ्गड़, सिपाही, मेव, मेरात, घोसी, लोहार आदि हैं। इनके सिवाय हिन्दुओं में मीनें, भील, मिरासिए, साँसी, बावरी आदि कुछ जङ्गली जातियाँ भी हैं।

राजस्थान के देशी राज्यों में बोली जाने वाली ढूँढाडी, मेवाड़ी, बीकानेरी, बागड़ी, हाड़ोती, मेवाती आदि प्रान्तिक भाषाएँ सब एक मारवाड़ी-भाषा के विशाल नाम में आ जाती हैं। यह हिन्दी-भाषा की शाखाएँ हैं और सभी विभागों के लोग आपस में एक-

दूसरे की भाषा प्रायः समझ लेते हैं। क्योंकि मारवाड़ी भाषा के इन विभिन्न रूपों में विशेष अन्तर नहीं है। सब

पुराने ज़िरह-बख़्तर पहने हुए योद्धा

लोगों की मूल—मातृ-भाषा हिन्दी ही समझनी चाहिए। मारवाड़ी-भाषा बोलने व सुनने में मीठी लगती है और उससे सभ्यता व शिष्टता झलकती है। इस भाषा की कुछ कहावतें नीचे दी जाती हैं, जिनसे पता लगेगा कि वे संक्षेप में होने पर भी, कितनी मीठी और उपदेश से भरी हुई हैं :—

१—अनी चुका धीया हां—अवसर चूकने से पछताने के सिवाय और कुछ नहीं बनता।

२—ठगाया सू ठाकर बाजे है—एक बार धोखा खाने से आदमी दूसरी बार होशियार हो जाता है।

३—कलसूँ होवे जीको बलसूँ नहीं होवे—जो काम चतुराई से होता है वह पाशविक बल लगाने से कभी नहीं हो सकता है।

४—रोयाँ बिनाँ तो माँ, ही बो-बो कोयनी दै—बिना आन्दोलन ( प्रार्थना ) किए इष्ट की प्राप्ति नहीं हो सकती।

५—छाज बोले बुहारी बोले तूं क्यों बोले चालनी थारे अठोतर बेज—गुणीजन तो चुप हैं और जो दुर्गुणों के घर हैं वे ज्ञान छाँटते हैं।

६ - ऊँठ लदन में गयो, पदन सूँई गयो—किसी काम के करने के मुख्य अधिकारों को त्याग देने पर क्या साधारण अधिकारों के प्रयोग करने का हक़ भी जाता रहा?

राठौर-राजपूत

७—ऊँठ खोडावे गधो डोभीजे—अपराध किसी का और दण्ड कोई पावे।

८—सीधे पर दोय चढ़े—सीधे आदमी को विशेष दुख दिया जाता है।

९—बाणियो मित्र न वैश्या सती, कागो हंस न बुगलो जती—वैश्य कभी सच्चा मित्र नहीं निकलता, वेश्या चाहे किसी के प्रति कितना ही प्रेम-भाव क्यों न दिखलावे, वह कभी सती अर्थात् एक ही को चाहती है, ऐसा नहीं समझना, बगुला नदी-तीर पर ध्यानावस्थित होकर बैठता है, परन्तु वह यती नहीं होता और कौवे कभी हंस नहीं होते।

१०—एक नन्नो सौ दुःख हरे—मौन-व्रत धारण करने से मनुष्य बहुत सी बुराइयों से बच जाता है।

पड़िहार वंश का राजपूत

११—ऊखल में माथो दिए पछे धमकाँरी कहीं गिनती—कार्यक्षेत्र में कूद पड़ने पर दुख-कष्ट से नहीं घबड़ाना चाहिए।

१२—मूँज बल गई, पर बट कोयनी बलियो—वैभव नष्ट हो गया, अभिमान नहीं मिटा।

१३—आप व्यास जी बैंगण खावे, दूजे ने परमोद बतावे—आप बुरा कर्म करे, दूसरों को उसके न करने का उपदेश दे।

कछवाहा वंश का राजपूत सेन्टर

१४—माँ भठियारी पूत फतेखाँ—अयोग्य होने पर थोथी डींग मारना और बड़े-बड़े काम करने को उद्यत होना।

* * *

मारवाड़ी-भाषा की लेखन शैली विचित्र है। उसमें मात्राओं का ख़्याल प्रायः नहीं किया जाता। और एक ही पुरुष का लिखा हुआ कभी उससे भी नहीं पढ़ा जाता, और कभी कुछ का कुछ मतलब हो जाता है। महाजनी मुड़िया अक्षरों का तो हाल ही बेहाल है। कहा भी है :—

बनक पुत्र कागद लिखे, काना मात न देत।
हींग मिरच जीरो भखे, हक्क मर जर कर देत॥

जयपुर के नव-विवाहित दम्पति

इसका एक रोचक दृष्टान्त है। किसी ने लिखा—'कक अजमर गया है न कक कट है।' अर्थात् काका अजमेर गए हैं और काकी ( चाची ) कोटा में हैं। मगर पढ़ने वाले ने इस तरह पढ़ लिया कि काका आज मर गया है, और काकी कट है। इस प्रकार मारवाड़ी लिखावट साफ़ लिखी ही नहीं जाती। इसलिए एक कहावत चली आती है कि "आला बँचे न आपस्, सूखा बँचे न बापसूं।" अर्थात् गीले अक्षर स्वयं लेखक नहीं पढ़ सकता, और सूख जाने पर, यानी कुछ समय बाद तो ( वे अक्षर ) उसके बाप से भी नहीं पढ़े जा सकते। मारवाड़ी-लिपि में शब्दों के बीच में अन्तर छोड़ना तो जानते ही नहीं। अलबत्ता अब कुछ लोग अङ्गरेज़ी व देवनागरी की देखा-देखी अन्तर छोड़ने लगे हैं। लिखावट व बोली में देवनागरी तथा हिन्दी का प्रभाव भी आने लगा है।

मारवाड़ी ( राजस्थानी ) स्त्री-पुरुषों का पहिनावा अन्य प्रान्तों से कुछ भिन्न है। यहाँ के पुरुषों के पहिनाव घुटनों तक मोटे कपड़े की धोती, कमरी, अँगरखी या कुर्ता, और पोतिया ( पाग ) है। देहात के कितने ही लोग नङ्गे बदन रहते हैं और केवल रेजे ( खादी ) का एक अँगोछा-सा पास रखते हैं।

कुछ वर्षों से लोग बगडी या अँगरखे के बदले, बिना कफ़ों का कुर्ता पहिनने लगे हैं। महाजन ( वैश्य ) लोग पैचा, पाग या पगड़ी, जो १८ गज़ लम्बी और

कछवाहा खाँप का राजपूत सेन्टर

१ इञ्च चौड़ी बारीक सूत के कपड़े की होती है और जिसके किनारे पर ज़री का काम किया हुआ होता है, बाँधते हैं। इसको भिन्न-भिन्न उपजातियाँ भिन्न-भिन्न तरह से अपने सिर पर बाँधती हैं। सिर पर बाँधने की पोशाक में चोंचदार पाग राजपूताने भर में विख्यात है।

मारवाड़ी-समाज के चार रत्न

१—श्री० घनश्यामदास जी बिड़ला

२—श्री० रामेश्वरदास जी बिड़ला

३—श्री० जुगलकिशोर जी बिड़ला

४—श्री० ब्रजमोहनदास जी बिड़ला

जिसकी विशेषता यह है कि इसके चारों तरफ़ एक पृथक् फ़ीता बाँधा जाता है, जिसको सादा होने पर "उपरनी"

मारवाड़ी देशी मुसलमान

और सोने-चाँदी के काम से खचित अर्थात् ज़रीदार होने पर "बालाबन्दी" कहते हैं। इस समय लोग सिर पर गाढ़े के पेंतिया के बदले साफ़ा ( फेंटा ) बाँधने लग गए हैं, जो साधारणतः मलमल का होता है। कोई-कोई टोपी भी लगाने लगे हैं और कई अङ्गरेज़ी ढङ्ग के कोट-पतलून या ब्रीचेज़ तथा अङ्गरेज़ी हैट भी धारण करते हैं।

स्त्रियों का पहिनाव घाघरा ( लहँगा ), काँचली ( जो केवल छाती को ढकती है और पीठ की ओर तनियों से बँधी रहती है ) या अँगरखी और ओढ़नी है। यह ओढ़नी २॥ गज़ लम्बी और १॥ गज़ चौड़ी होती है, जो मस्तक और शरीर को ढँकती है। शहरों में आजकल साड़ी का प्रचार भी बढ़ता जाता है। कोई-कोई कमीज़ और वेस्टकोट भी पहिनती हैं।

मुसलमान-पुरुषों का भी पहिनाव उपर्युक्त ही है; क्योंकि उनका रहन-सहन व रीति-रिवाज हिन्दुओं से मिलता है और वे अधिकांश में हैं भी नव-मुसलिम। केवल स्त्रियाँ कहीं-कहीं पर पाजामा, आधी बाहों का लम्बा कुर्ता और ओढ़नी पहिनती हैं। राजस्थान की प्रायः सभी जातियों का पहिनावा एक सा है।

* * *

भारतवर्ष के कई भागों की तरह यहाँ पर्दे की प्रथा नहीं है। राजपूत जागीरदार, जिनके यहाँ बाँदियाँ ( डावडियाँ-दरोगनें ) काम करने को होती हैं, उनके यहाँ अलबत्ता पर्दा होता है, किन्तु ग़रीब और हलखड़ कृषक राजपूतों की स्त्रियाँ कुएँ या तालाबों से पानी भर कर लाती हैं और अपने पुरुषों को रोटी देने खेतों में भी जाती हैं। यदि वे ऐसा न करें तो उनका काम कैसे चले? पर्दे का

मारवाड़ी वैश्य का पहिनाव

रिवाज मुसलमानी राज्य के समय से प्रचलित हुआ है; इससे पहले राजाओं की रानियाँ भी पर्दा नहीं करती

जिसकी विशेषता यह है कि इसके चारों तरफ़ एक पृथक् फ़ीता बाँधा जाता है, जिसको सादा होने पर "उपरनी"

मारवाड़ी देशी मुसलमान

और सोने-चाँदी के काम से खचित अर्थात् ज़रीदार होने पर "बालाबन्दी" कहते हैं। इस समय लोग सिर पर गाढ़े के पोतिया के बदले साफ़ा (फेंटा) बाँधने लग गए हैं, जो साधारणतः मलमल का होता है। कोई-कोई टोपी भी लगाने लगे हैं और कई अङ्गरेज़ी ढङ्ग के कोट-पतलून या ब्रीचेज़ तथा अङ्गरेज़ी हैट भी धारण करते हैं।

स्त्रियों का पहिनाव घाघरा (लहँगा), काँचली (जो केवल छाती को ढकती है और पीठ की ओर तनियों से बँधी रहती है) या अँगरखी और ओढ़नी है। यह ओढ़नी ३॥ गज़ लम्बी और १॥ गज़ चौड़ी होती है, जो मस्तक और शरीर को ढँकती है। शहरों में आजकल खादी का प्रचार भी बढ़ता जाता है। कोई-कोई क़मीज़ और वेस्टकोट भी पहिनती हैं।

मुसलमान-पुरुषों का भी पहिनाव उपर्युक्त ही है; क्योंकि उनका रहन-सहन व रीति-रिवाज हिन्दुओं से मिलता है और वे अधिकांश में हैं भी नव-मुसलिम। केवल स्त्रियाँ कहीं-कहीं पर पाजामा, आधी बाहों का लम्बा कुर्ता और ओढ़नी पहिनती हैं। राजस्थान की प्रायः सभी जातियों का पहिनावा एक सा है।

* * *

भारतवर्ष के कई भागों की तरह यहाँ पर्दे की प्रथा नहीं है। राजपूत जागीरदार, जिनके यहाँ बाँदियाँ (डावड़ियाँ-दरोगनें) काम करने को होती हैं, उनके यहाँ अलबत्ता पर्दा होता है, किन्तु ग़रीब और हलजब कृषक राजपूतों की स्त्रियाँ कुएँ या तालाबों से पानी भर कर लाती हैं और अपने पुरुषों को रोटी देने खेतों में भी जाती हैं। यदि वे ऐसा न करें तो उनका काम कैसे चले? पर्दे का

मारवाड़ी वैश्य का पहिनाव

रिवाज मुसलमानी राज्य के समय से प्रचलित हुआ है; इससे पहले राजाओं की रानियाँ भी पर्दा नहीं करती

थीं। वे लड़ाई, शिकार और दरबार में भी खुले मुँह रहती थीं, और पुरुषों की भाँति अस्त्र-शस्त्र चलाती थीं। इसी से कई प्राचीन शिला-लेखों में रानियों का युद्ध में पकड़ा जाना वर्णित है।* यही नहीं, भारत-शिरोमणि उदयपुर, मेवाड़ राजवंश में महाराणा संग्रामसिंह द्वितीय के समय (सम्वत् १७६८) तक महाराणा अपनी पटरानी के साथ राजसिंहासन पर बैठते थे और पर्दा नहीं रक्खा जाता था।

मारवाड़ का नाजर (हिन्दू-नपुंसक)
[ ये प्रायः रईसों के यहाँ रानियों की सेवा में रहते हैं ]

आजकल लोगों में धन के साथ-साथ पर्दे की प्रथा भी बढ़ती जाती है। देखने में आया है कि ज्योंही एक

क़ायमख़ानी राजपूत (नव-मुसलिम)

आदमी ने चार पैसे कमाए या अच्छा ओहदा पाया कि तुरन्त पर्दे का रोग उसकी जान पर सवार हुआ। उसमें भी ख़ास कर मुसलमान इसमें शीघ्र और अधिकता से फँसते हैं।

* * *

यहाँ के साधारण लोगों का भोजन गेहूँ, बाजरा, जौ और मक्का है। शहरों में अधिकतर अमीर लोग गेहूँ का ही प्रयोग करते हैं। परन्तु गाँवों में किसान लोगों की स्थिति अच्छी नहीं है। वे लोग मिश्रित धान, रूखा-सूखा दलिया, खीच, सोगरा आदि खाते हैं। जैसा कि एक मारवाड़ी कहावत से प्रकट है—

कूरा करसा खाय गेहूँ जीमे बाणियाँ।

---

* बीकानेर-राज्य के इतिहास के पृष्ठ २१ में लिखा है कि मण्डोवर (जोधपुर) के अधिपति राव चूँडाजी राठौड़ (सम्वत् १४०१—१४१४) ने जब भीनमाल के राजा सोनगरा चौहान सामन्तसिंह पर आक्रमण कर उसे परास्त किया, तब उन्होंने सामन्तसिंह की स्वरूपवती रानी सवली सीसोदणी को रणक्षेत्र में पकड़ा। चूँडाजी ने उसे अपनी भार्या बनाया, जिसके गर्भ से कान्हड़देव नाम का उत्तराधिकारी उत्पन्न हुआ।

अर्थात्—किसान ख़ुद बुरा अनाज ( घटिया अनाज ) खाकर अपने क़र्ज़े के पेटे गेहूँ बोहरों ( महाजनों ) को देते हैं।

मारवाड़ के हीजड़े ( मुसलमान )

तरकारी के लिए यह ग़रीब किसान लोग करे, कूमट, फोग, साँगरी, पीलू आदि बनैले पेड़ों की फलियाँ काम में लाते हैं। उनको गोभी, सलगम, आलू आदि नगर की वस्तुएँ कभी त्योहारों पर भी नसीब नहीं होतीं ! खाने को उनको चावल भी त्योहार ही पर मिलता है। उपरोक्त खाद्य पदार्थों की विशेष व्याख्या इस प्रकार है :—

सोगरा—बाजरे के आटे की मोटी सेंकी हुई सख़्त रोटी, जो कम से कम ७-८ तोले वज़न की होती है।

राब—छाछ में बाजरे का आटा घोल कर प्रातः या सन्ध्या को उबाला जाता है और दूसरे दिन खाया जाता है।

खीच—बाजरे को ओखली में कूट कर और उसका छिलका उतार कर चौथाई हिस्सा मोठ मिले पानी में पका कर गाढ़ा बनाया जाता है। इसमें कभी-कभी खाते समय थोड़ा तिल्ली का तेल डालते हैं।

घाट—मक्का का मोटा दला हुआ आटा पानी में पका कर गाढ़ा बना लिया जाता है।

दलिया—यह बाजरे के आटे का घाट ही है; परन्तु यह पतला होता है। ग़रीब लोगों को यह भी पूरी तरह से नसीब नहीं होता !

अधिकतर लोग दिन में चार बार भोजन करते हैं। परन्तु उनका वह भोजन नाम-मात्र का ही होता है :—

सीरावन—सुबह का कलेवा।

रोटी—दस बजे दिन का भोजन।

दोपहरा—दो बजे दिन का भोजन।

ब्यालू—सन्ध्या का भोजन।

मेर लोग

[ जिनके नाम से अजमेर का ज़िला मेरवाड़ा प्रसिद्ध हुआ ]

यहाँ के किसान बड़े ही सन्तोषी, अपने व्यवहार में सच्चे, सादा जीवन रखने वाले, मितव्ययी और स्वभाव से मिहनती होते हैं।

किसान जितना संसार का उपकार करता है, उतना अन्य किसी व्यवसाय या जाति से नहीं हो सकता। इस बात को राजा-महाराजा व देश के बड़े-बड़े नेता व विद्वानों ने भले प्रकार मान लिया है। इसीलिए इनको "अन्न-दाता" कहा जाता है। ग्वालियर के स्वर्गीय विद्वान् व आदर्श-नरेश हिज़ हाईनेस महाराजा सर माधवराव सेंधिया बहादुर ने ३० जनवरी, सन् १९२० ई० को अपने भाषण में ये महिमा-सूचक शब्द कहे थे :—

"आप किसान-ज़मींदार लोगों के साथ मुझे कोई परहेज़ नहीं है। इसलिए जैसे मैं आपको अपना समझता हूँ वैसे ही आपको मुझे अपना समझना चाहिए। मैंने आप साहबान को "अन्नदाता" का लक़ब दिया है। मेरे रिज़्क़ का दारोमदार, यानी मेरे जीवन का हश्र आपके

मारवाड़ की बागड़ी क़ौम का पुरुष

ऊपर है। और इसलिए लक़ब "अन्नदाता" इस्तेमाल करना मुझे बिलकुल दुरुस्त मालूम होता है। तुम मेरे अन्नदाता और मैं तुम्हारा ताबेदार—कमाऊ पूत तुम्हीं हो! जब तुम कमाई करके दोगे तभी यह बाज़ीगर का तमाशा चलेगा।"

मारवाड़ का दर्ज़ी

हाल में २१ सितम्बर, सन् १९१९ ई० को भोपाल के नवाब साहब ने अपने राज्य की प्रजा-प्रतिनिधि-सभा के पाँचवें अधिवेशन में कृषकों के विषय में यह कहा है :—

I wish to make a personal appeal to my nobles and subjects, who live in the cities, and to all the public servants, and it is this, that you should all learn to love and respect my peasantry. They are the real backbone of the country. It is they who feed you by the sweat of their brow and as such, they do not deserve to be treated as people living on a lower plane than ourselves. I have all along given you the lead in this matter, and therefore, I have a right to insist that you should go to them, be one of them in their sorrows and their pleasures, and always help

them to the utmost of your capacity. You will lose nothing by serving them in this manner, and

अम्बारी हौदे सहित दरबारी हाथी

in their turn, they are bound to love and respect you for it. Remember the lines :—

" . . . a bold peasantry, their country's pride,
When once destroyed, can never be supplied.

अर्थात्—"मैं अपने सरदारों से तथा नगरों में रहने वाली प्रजा और सभी राज-कर्मचारियों से एक व्यक्तिगत प्रार्थना करना चाहता हूँ। वह प्रार्थना यह है कि आप सब लोगों को मेरे किसानों से प्रेम करना सीखना चाहिए। वास्तव में किसान ही देश के प्राण हैं। वे अपने रक्त को पसीना बना कर आपके लिए भोजन उत्पन्न करते हैं। अतः आपको उन्हें अपने से किसी भी प्रकार तुच्छ न समझना चाहिए। इस विषय में अपने आचरण के द्वारा मैंने सदा आप लोगों के सामने एक आदर्श उपस्थित किया है। इसलिए मुझे अधिकार है कि मैं आप लोगों से यह अनुरोध करूँ कि आप उनके पास जाइए, उनसे मिलिए, उनके सुख और दुःख में उनके साथी बनिए और शक्ति-भर उनकी सहायता कीजिए। इस प्रकार की सेवा से आपकी कोई हानि नहीं हो सकती, उल्टे किसान आपसे इस सेवा के लिए प्रेम करेंगे। आप लोगों को प्रसिद्ध अङ्गरेज़-कवि गोल्डस्मिथ की यह उक्ति सदा याद रखना चाहिए कि—'किसानों की सम्पन्नता ही देश के गौरव का आधार है। एक बार यह आधार जहाँ नष्ट हुआ कि इसे पुनरुज्जीवित नहीं किया जा सकता।'

गुजरात के सुप्रसिद्ध विद्वान् श्रीमाली-ब्राह्मण-कुल-दिवाकर कवीश्वर पं० दलपतराम डाह्याभाई, सी० आई० ई० ने भी किसानों का गुणगान अपनी सरस कविता में

मारवाड़ का मीना या मैणा ( जेल में )
[ शरीर-सङ्गठन और दृष्टि पर ध्यान दीजिए ]

इस प्रकार किया है और सर्व-सुखों का दाता किसान को मान कर उसे नमस्कार किया है :—

सर्वथी प्रथम जेणे सृष्टि माँ अनाज वाव्यों।
जेना खेतरनुँ अन्न जुक्तिथी हूँ जमूँ छूँ ॥ १ ॥
उपजावे शेलड़ी ने स्वादिष्ट साकर खाँड़ ।
भोजन करीने हूँ सदैव सुखे भमूँ छूँ ॥ २ ॥
करे छे कपास पैदा कापड़ बने छे जेना ।
सारो सजी सणगार रङ्ग भर रमूँ छूँ ॥ ३ ॥
करे छे खेतीनु काम कहे छे दलपतराम ।
एवा एक कृषक ने नित्य-नित्य नमूँ छूँ॥ ४ ॥

नागरिकों की दशा अवश्य कृषकों से अच्छी है, जो ऊपरी आडम्बरों और फ़ज़ूलख़र्ची में लिप्त हैं । इधर किसान पैसा न होते हुए भी क़र्ज़ लेकर, धूर्त मुखियों के लल्लो-चप्पो में आकर मृतकों की स्मृति में जातीय भोज के औसर, मौसर, नुकता* करने में अपनी शान समझते हैं। इस विषय में किसी राजस्थानी कवि ने ख़ूब कहा है :—

जेवर बेचे घर को बेचे नुकता करना होता है ।
नहीं करें तो जाति-भाई का ताना सहना होता है ॥

मेहतर ( भङ्गी )

जाति वाले तो इक दिन जीमें घर वाला नित रोता है ।
लड्डूबाज़ सब चैन उड़ावें वह सुख-नींद न सोता है ॥

जब पास में पैसा नहीं रहता तो बोहरा छाती पर खड़ा रहता है। उस समय इनके खाने को अन्न भी नहीं रहता । तब भी इन किसानों पर क़र्ज़ देने वाले ( बोहरे ) दया नहीं करते और खातों ( लिखतों ) में दूना-ड्योढ़ा

मारवाड़ के नट

ब्याज लगाते और ब्याज बढ़ाते रहते हैं। उनका उद्देश्य यह है कि कृषक लोग उनके चङ्गुल से कभी बाहर न निकल सकें । ये बोहरे अधिकतर कैसे होते हैं, यह स्वर्गीय जोधपुर-नरेश श्रीमान् महाराजा सर सरदार-सिंह जी बहादुर, जी० सी० एस० आई० ने अपनी पुस्तक "माई पालीटूर" के पृष्ठ १५१ में इस प्रकार लिखा है :—

हित में चित में हाथ में, खत में मत में खोट ।
दिल में दरसावें दया, पाप लिया सिर पोट ॥

अर्थात् —"बोहरे की मित्रता में, मन में, व्यवहार में, खत ( लिखावट ) में और उसके उद्देश्यों में धोखेबाज़ी भरी रहती है। वह दयावान् होने का बहाना करता है, परन्तु बड़ा पापात्मा होता है । यदि वह एक बार किसी किसान को अपने जाल में फाँस लेता है तो फिर उसे नहीं छोड़ता ।"

क़र्ज़दार की दशा किसी मारवाड़ी-कवि ने यों बतलाई है :—

निस-दिन निर्भय नींद सपना में आवे न सुख ।
दुनिया में नर दीन करजा सँचट किसनिया ॥

* नुकता—मारवाड़ियों में मृत्यु के पश्चात भाई-बिरादरी तथा ब्राह्मणों को भोजन कराना अनिवार्य होता है—चाहे वह ग़रीब हो या अमीर, पुरुष हो चाहे विधवा स्त्री । इसी राक्षसी प्रथा को नुकता या कारज, औसर, मोसर कहते हैं ।

अर्थात्—"स्वप्न में भी गाढ़ी निद्रा और शान्ति उस मनुष्य को नहीं मिल सकती जिस पर ऋण है।"

लेणों भलो न बाप को साहेब राखे टेक।

मारवाड़ की पालकी

अर्थात्—"क़र्ज़ अपने बाप का दिया भी भला नहीं, ईश्वर इससे बचावे।" इस संसार में क़र्ज़दार की दशा कितनी शोचनीय और दया के योग्य है।

अधिकांश बोहरे लोग क़र्ज़ देते और वापस लेते समय दोनों बार जनता को लूटते हैं। उनकी चालाकी का चित्र किसी चारण-कवि ने यों खींचा है :—

तोल साटे ताकड़ी,<br>
लकड़ी ढेक लगावे।<br>
अड़वा करे उधार,<br>
बणज बवार ज्यूँ बसावे॥<br>
देताँ तो घटतो देवे,<br>
लेता बधतो पावरी।<br>
वणिया शिकार इण विध<br>
रमें, बस्ती माँय बावरी॥

अर्थात्—"तकड़ी (तराज़ू) से तोलते समय बोहरे लोग अपनी चतुराई से रेख मार कर ग्राहकों को धोखा देते हैं। उनका क़र्ज़ा एक धोखे की टट्टी है। उनके व्यवहारों में सब जगह फन्दा है। इस प्रकार साहूकार क्या हैं, मानों महाजन के वेश में सचमुच निर्दयी पुरुष हैं।"

ये लोग "मुँह में राम बग़ल में छुरी" रखते हुए, आवश्यकता से दबे हुए लोगों से लाभ उठा लेने से नहीं चूकते। इसलिए इनके विषय में यह भी कहावत प्रसिद्ध है :—

वाणीयाँ थारी वाण,<br>
कोई नर जाणे नहीं।<br>
पाणी पीए छाण,<br>
लोही अणछाणीयो पीए।

ऐसी धूर्तता पर यह बोहरे अपनी शेख़ी बघारते हैं और कहते हैं :—

ओछी-ओछी डाँडी राखाँ, लाँबी-लाँबी कणीया।<br>
सेर रो तीन पाव तोलाँ, तो वणीयानी जणीया॥

अर्थात्—"हम तकड़ी की छोटी-छोटी डण्डी रखते हैं और डोरी लम्बी रखते हैं। हमारा नाम असली बनिया तभी है, जब सेर-भर के बदले तीन पाव ही तोल कर दें।"

मारवाड़ के थोरी लोग

किसान लोग ऐसे बोहरों को यमदूत समझते हैं। एक कहावत प्रसिद्ध है कि 'बोरा को राम-राम, जम को सन्देशो है।' अर्थात्—यदि बोहरा राम-राम करे तो किसान समझता है कि मृत्यु का सन्देश आया है।

* * *

मारवाड़ के लोगों का धन्धा देहातों में खेती-बाड़ी और शहरों में नौकरी, मज़दूरी आदि का है। ६६ प्रतिशत लोग खेती-बाड़ी पर निर्भर हैं, और पशु-धन पाल कर निर्वाह करने वाले तीन प्रतिशत हैं। गाय, बैल, घोड़ा, ऊँट, भैंस, भेड़ और बकरे-बकरी यहाँ के अच्छे होते हैं। नागोर के बैल सूरत-शक्ल में अच्छे और तेज़ होते हैं, जो भारत भर में विख्यात हैं। गाएँ थली यानी रेगिस्तान के इलाक़े की अच्छी हैं। जोधपुर-राज्य के परगने साँचोर की गाएँ लगभग १२ सेर दूध देती हैं। नसल यानी औलाद के लिए नागोर और साँचोर की गाएँ उत्तम हैं। यद्यपि समय की हवा लगने से यह मारवाड़-देश भी नहीं बचा है और शहर व क़स्बों में दूध की कमी होने लगी है, तथापि गाँवों में अब भी बहुत अच्छा घी और दूध मिलता है। बहुत से गाँवों में आज तक लोग दूध का पैसा लेना पाप समझते हैं।

मारवाड़ की ऊँट-बग्घी या ऊँट-गाड़ी

मारवाड़ के चमार

ऊँट भी मारवाड़ में अच्छे चलने वाले और मज़बूत होते हैं। सवारी का ऊँट जाखोड़ा कहलाता है, जो बारह घण्टे में दो सौ मील जा सकता है, किन्तु उसका मूल्य भी २००-६०० रुपए से कम नहीं होता है। ऊँट यहाँ का सर्वस्व है। किसी कवि ने ऊँट की सेवाओं का यों वर्णन किया है:—

ऊँट सवारी देय,<br>
ऊँट पानी भर लावै।<br>
लकड़ी ढोवै ऊँट,<br>
ऊँट गाड़ी लै धावै॥<br>
खेतै जोतै ऊँट, ऊँट पत्थर भी ढोवै।<br>
जो न होय इक ऊँट, लोग कर्मों को रोवै॥

कवि कन्ह धन्य तुव साहिबी, जैसे को तैसो मिले।
बिन जट्टरू उट्ट भुरट्ट में, कहो काम कैसे चले ॥

कृषक की बैलगाड़ी ( माली )

मारवाड़ी घोड़े भी बहुत तेज़ और मज़बूत होते हैं। उनमें से कोई-कोई तो एक घण्टा में १५-१६ मील तक जा सकता है। सबसे अच्छी नसल के घोड़े जोधपुर रियासत के मालानी परगने में होते हैं। और उसमें भी नगर, गूढ़ा और राड़धड़े की ज़मीन इन घोड़ों के लिए प्रसिद्ध है। कहते हैं कि किसी बादशाह ने अपने अरबी घोड़ों के वास्ते अरब-देश की रेत जहाज़ों में मंगाई थी, जिसको एक लक्खी बनजारा बैलों पर लाद कर दिल्ली को लिए जाता था। जब वह राड़धड़ा नामक गाँव के पास पहुँचा, तब उसने बादशाह के मरने की ख़बर सुनी। इससे निराश होकर उसने सब रेत वहीं डाल दी। इसके ढेर से वहाँ रेत का टीला बना है। इस परगने के लोग घोड़ों के बछेड़ों को लाकर इस रेत में लोटाते हैं। यहाँ के

घोड़ों में अरब के घोड़ों के समान ख़ासियत होने का कारण यही रेत समझी जाती है। राड़धड़े के रहने वाले अपनी जन्म-भूमि का बड़ा गौरव करते हैं, जैसा कि नीचे लिखी कथा से प्रकट होगा :—

"राड़धड़े की एक राजकुमारी का विवाह सिरोही के राजा सुरतान ( सम्वत् १६२८—१६६४) से हुआ था। यह दोनों राजा-रानी पढ़े-लिखे थे और कभी-कभी कविता करके अपना जी बहलाया करते थे। एक दिन वसन्त-ऋतु में राजा ने अपने राज्य के सजल और सुरम्य आबू पहाड़ की अपूर्व छटा देख कर यह दोहा कहा :—

राजपूतों की मुख्य सवारी

टूके-टूके तेकी झरने झरने जाय ।
अर्बुद की छबि देखताँ और न आवे दाय ।।

अर्थात्—'पहाड़ की चोटी-चोटी में तो केतकी है और पानी के झरने-झरने में जाय यानी चमेली है। आबू की यह छबि देख कर दूसरी जगह पसन्द नहीं आती है।'

तब रानी ने, जो पैदल चलने से थक गई थी और जिसके राज्य में सिरोही से अधिक गेहूँ उपजते थे, पति से सहमत न होकर उत्तर में यह कहा :—

जव खाणों भखणों जहर पालो चलनो पन्थ ।
आबू ऊपर बेसणों भलो सरायो कन्थ ।।

अर्थात्—'जौ खाने पड़ते हैं, ज़हर यानी अफ़ीम चखनी पड़ती है और पैदल चलना होता है। वाह कन्थ! आपने आबू पर बैठने को भला सराहा।'

राजा ने यह सुन दिल में कुछ बुरा माना और गुस्से में रानी से पूछा कि—'क्या आबू तुम्हारे निर्जल और निर्गुण देश से भी गया-बीता है?' रानी ने कहा—'हमारे देश-इलाक़े का क्या कहना? वह तो देवताओं को भी दुर्लभ है।' और उसकी प्रशंसा उसने इस प्रकार की :—

मारवाड़ी नाई

घर ढाँगी आलम धणी परगल लूणी पास ।
लिखियो जिणने लाभसी राड़धड़ारो वास ।।

अर्थात्—'जहाँ पर ढाँगी नामक रेत के टीबे की ज़मीन है, जिसमें बढ़िया घोड़े होते हैं, आलम जी नामक देवता

मारवाड़ी अहीर

धणी (संरक्षक-इष्टदेव) हैं और प्रबल लूणी नदी पास ही बहती है—ऐसे राड़धड़े का निवास जिसके भाग्य में लिखा है, उसी को मिलेगा।'"

* * *

मारवाड़ के लगभग ६७ प्रतिशत लोग गाँवों में रहते हैं। ये किसान घोर दरिद्रता, मलिनता, औषधि का अभाव, अज्ञान, रोग, मरी, अकाल, लगान की अधिकता, गाँव के पटवारी, पटेल के अत्याचार और बोहरों के दबाव से यम-यातना भोगते हैं।

मारवाड़ में केवल २२४ कारख़ाने हैं। इनमें कुल ११,१६५ मज़दूर हैं, जिनको १२ से १५ घण्टे प्रतिदिन काम

करना पड़ता है। इन मज़दूरों में ८८४ स्त्रियाँ और १,०२१ चौदह वर्ष से कम अवस्था के बच्चे हैं।

किसी भी राज्य के गाँव या बड़े क़सबे में म्युनिसिपैलटी की कौन कहे, साधारण प्रकाश और सफ़ाई का प्रबन्ध तथा सड़क और औषधालय की व्यवस्था तक नहीं है। यथासमय औषधि न मिलने से हज़ारों प्राणी प्रति वर्ष अकाल मृत्यु से मर जाते हैं, क्योंकि अच्छे अस्पताल केवल बड़े नगरों या राजधानी में होते हैं, और गाँव वालों को नीम हक़ीम या लालबुझक्कड़ जी की औषधि पर आधार रखना पड़ता है। मृत्यु या महामारी के आने पर या तो वे अपने कर्मों को कोसते हैं अथवा उस विपत्ति को दैवी समझ कर सहन करते हैं।

मारवाड़ का साँड़

* * *

यहाँ कई जातियाँ तो ऐसी हैं, जिनका कोई ख़ास धन्धा ही नहीं; वरन् उनकी गिनती आजन्म जरायम पेशा क़ौमों में की जाती है। ऐसी हिन्दू जातियाँ कञ्जर, साँसी, बावरी, मीना आदि हैं, जिनको एक गाँव से दूसरे गाँव में जाने-आने में भी पुलिस का परवाना लेना पड़ता है। यह लोग राजस्थान की सब रियासतों में आबाद हैं और इनकी संख्या क़रीब दस लाख है। इन्हें सभ्य नागरिक बनाने की ओर किसी का ध्यान नहीं जाता। प्रत्येक राज्य के सदर जेलघर में तथा इन लोगों के गाँवों में पाठशालाएँ खोली जाकर इनको पढ़ाया जाय तो भविष्य में ये जातियाँ सुधर सकती हैं। क्या रियासतों के उच्च राजकर्मचारी इस ओर ध्यान देंगे?

राजपूताने में शिक्षा बहुत पिछड़ी हुई दशा में है। अजमेर, मेरवाड़ा को छोड़ कर राजपूताने के देशी-राज्यों में इसकी बहुत ही कमी है। इसका कारण यही है कि जिस प्रकार अन्य राज-विभागों की ओर ध्यान दिया

मारवाड़ की गाय

जाता है, वैसा शिक्षा-विभाग की ओर नहीं दिया जाता। एक करोड़ की आबादी में से केवल तीन लाख आदमी अर्थात् ३ प्रति शत पढ़े-लिखे हैं। इनमें वे लोग भी सम्मिलित हैं, जो केवल हस्ताक्षर कर सकते हैं। स्त्री-शिक्षा का तो कहना ही क्या है। समस्त राजस्थान में केवल १७ हज़ार अर्थात् एक हज़ार में से दो स्त्रियाँ लिखना-पढ़ना जानती हैं। स्त्रियों की शिक्षा के लिए अङ्गरेज़ी स्कूल तो किसी भी राज्य में नहीं हैं। हिन्दी के साधारण सरकारी स्कूल भी एक-दो राज्यों के अतिरिक्त शायद ही कहीं हों। पुरुषों के वास्ते चार-पाँच राज्यों में दस-पाँच हाईस्कूल और कॉलेज हैं। देशी-राज्यों में और उनके अन्तर्गत छोटी-बड़ी जागीरों में राजा-रईस आदि अपनी फ़िज़ूलख़र्चियों में रुपया पानी की तरह बहाते हैं, परन्तु ऐसे कामों के लिए उदासीन हैं। रियासतों की सरकारी सालाना रिपोर्टें और बजट देखने से स्पष्ट प्रतीत होता है कि शिक्षा पर कितना रुपया ख़र्च किया जाता है और राज-कुटुम्ब का व्यय कितना होता है। बीकानेर, जोधपुर और अलवर राज्य में शिक्षा का व्यय क्रमशः १.५; ३ और १ प्रति सैकड़ा है और राज-कुटुम्ब का व्यय क्रमशः ११,१६ और २० प्रति सैकड़ा है।

मारवाड़ का मुख्य बाजा ( नौबत-सैनाई )

मारवाड़ का ठठेरा-परिवार

प्रारम्भिक शिक्षा की यह दशा है कि अलवर-राज्य में ७,०११ मनुष्यों या ३१ वर्ग-मील अथवा १७ ग्रामों पीछे; जोधपुर में १२,१०६ आदमियों या २३० वर्ग-मील अथवा २७ ग्रामों पीछे; और बीकानेर में १०,३०७ व्यक्तियों या ३६४ वर्ग-मील अथवा ३३ ग्रामों पीछे एक सरकारी स्कूल है। इस पर भी ख़ास बात यह है कि कई राज्यों में प्राइवेट ग़ैर-सरकारी शिक्षा को प्रोत्साहित नहीं किया जाता। अलवर, जयपुर और जोधपुर आदि राज्यों में स्वतन्त्र शिक्षा-संस्थाएँ राज्य की आज्ञा के बिना

## क्षमा-दान

सेठ जी—साहेब ! मने माफ फुर्मावो।

साहेब—शू मारवाड़ी, टुम डेखना नेईं मांगता, साहेब लोक आटा हाय। हाम चालान करेगा।

सेठ जी—हुजूर ! मैं थांईं पटरी पर हो, थे गलत रस्ता.. ......

साहेब—बको मट, हाम को राइट-लेफ्ट का परवा नेईं।

सेठ जी—सवार तो बक्स द्यो, म्हारा कपड़ा फाटीग गया, मने चोट भी घणीईं लागी है।

पाशविक रूढ़ियों में ग्रसित भारतवासी-समाज प्रकाश-कोश की ओर—

नहीं खोली जा सकतीं। उधर बहुत से जागीरदारों का यह विचार है कि यदि प्रजा में शिक्षा का प्रचार बढ़ा तो वे लोग अपने अधिकारों की माँग अधिक उपस्थित करेंगे। इसी भाव को लेकर जागीरदारों की जागीरों में विद्या-प्रचार है ही नहीं। जोधपुर-राज्य में भी यही दशा है, जैसा कि जोधपुर-दरबार की सन् १९२३-२४ की वार्षिक रिपोर्ट के पृष्ठ ६२ से पता चलता है:—

". . . Being them selves mostly uneducated, could unforunately, display little enthusiasm over the education of their Ryots. Indeed some of them had a lurking suspicion that education will make the Ryots think more of their rights than their obligations. Under the circumstances education in the Jagir area had not made any headway, and unless some solution were found of the difficulty, the backwardness of the state, as a whole, in the matter of education must remain."

जयपुर-राज्य का इन्द्रवाण रथ

हम यहाँ पर झालावाड़-नरेश की प्रशंसा किए बिना नहीं रह सकते, जहाँ शिक्षा-विभाग के लिए आमदनी के हिसाब से अधिक ख़र्च किया जाता है।

यह दशा केवल जनता की ही नहीं है, वरन् इन जागीरदारों और रईसों आदि की भी है। राजपूताने में राजपूतों की संख्या ६,०२,००४ है, जिसमें शिक्षित व्यक्ति केवल १२,-४२१ हैं। वे पढ़ने-लिखने में बिलकुल रुचि नहीं रखते। वे अधिक से अधिक अपना नाम लिख लेना यथेष्ट समझते हैं। इससे उनको बहुधा बड़ी हानि पहुँचती है। किसी ठाकुर साहब से पूछा गया कि—"ठाकुराँ किता पढ़िया ?" ( ठाकुर साहब आप कितना पढ़े हैं ? )

मारवाड़ की प्रसिद्ध सवारी ( ऊँट )

उत्तर मिला—"हाथ सुँ करम फोड़ा जिता!" ( अर्थात् हाथ से अपनी बरबादी कर सकें, उतना! ) तात्पर्य यह है कि वे केवल बोहरों के लिखे काग़ज़ों पर हस्ताक्षर कर सकते हैं। विद्या न होने से इनके विचार भी समयानुकूल नहीं होते।

अधिकांश सरदारों की यह दशा देख कर कुछ वर्षों पहले अङ्गरेज़ विद्वान श्री० अबेरीध मैकी ने "दी नेशन्स ऑफ़ इण्डिया" नामक ग्रन्थ में राजपूत सरदारों का हृदय-द्रावक चित्र इस प्रकार खींचा है :—

"The children of the sun and moon, the children of the fire-fountain seem to have forgotten the inspiring traditions of their race, and have sunk into a state of slothful ignorance and debauchery that mournfully contrast with the chivalrous heroism, the judicious and active patriotism, the refined culture and the generous virtue of their ancestors . . . Hardly able to read or write his own language, ignorant of all pertaining to his race, pertaining to his State, pertaining to his sacred office as a ruler of men—the petty Rajput of the present day often saunters away his miserable existence in the society of abominable creatures that cast discredit on the name of servant. Besotted with spirits and opium, dull, morose, and wretched, he knows nothing of his affairs; and leaves everything to plundering "Managers" and "Deputy Managers." He is generally hopelessly in debt. He seldom cares for anything but the nearest shadow

मारवाड़ के बावरी
[ जीव-जन्तु मारने वाले शिकारी ]

मारवाड़ के भील
[ जो लूट-खसोट, डाका तथा मित्रता में प्रसिद्ध हैं ]

of his dignity, the ceremony with which he is treated. Of this he is insanely jealous. That all

मारवाड़ के मिरासी ( मुसलमान )

the honours due to royalty and Rajput blood should be paid to him ; that he should be saluted with guns, and received at the edge of carpets, and followed by escorts of cavalry, that his daughters should be married at an early age to princes of higher clans than his own; that his Thakurs should attend him at the Dassehra and perform the precise ritual of allegiance, all this is what he craves.

अर्थात्—"वे ही राजपूत, जो चन्द्र और सूर्य के वंशधर कहे जाते हैं और जो अग्निकुल से उत्पन्न हुए हैं, अब अपनी जाति-विषयक उत्साहवर्धक रूढ़ियाँ भूल सी गए हैं और मूर्खता तथा विलास-प्रियता के कारण ऐसे अकर्मण्य बन गए हैं कि जब उनके पूर्वजों की धर्मयुक्त वीरता, उनके बुद्धिमत्तापूर्ण व्यावहारिक देश-प्रेम, प्राचीन सभ्यता तथा उदार हृदयता का स्मरण करते हैं तो बड़ा शोक होता है। आजकल के राजपूत रईस अपनी मातृ-भाषा का लिखना-पढ़ना भी मुश्किल से जानते हैं। उन्हें अपनी जाति, राज्य तथा राज्योचित कर्त्तव्य के विषय में कुछ भी ज्ञान नहीं होता और वे अपना गृह्य-जीवन ऐसे घृणास्पद व्यक्तियों की सङ्गति में खो देते हैं, जो अपने दुर्गुणों के कारण सेवक शब्द को कलङ्कित करते हैं। राजपूत सरदार शराब और अफ़ीम के नशे में चूर होकर घृणास्पद आकृति और दरिद्रता की दशा में रहा करता है! उसे अपने कामकाज की कुछ भी सुधि-बुधि नहीं रहती! वह अपने

कपड़े के बँधेरे ( चढवा नव-मुसलिम रङ्गरेज़ )

चालाक, लोभी कामदारों तथा उनके सहायकों पर ही अवलम्बित रहता है। वह ऋण से भी बुरी तरह लदा

रहता है। किन्तु उसे किसी बात की चिन्ता नहीं रहती। बस, कोरी शान-शौकत का उसे ध्यान रहता है। अर्थात् उसे इस बात की सदैव लालसा रहती है कि जब कभी कहीं वह जावे तो उसकी राजपूती कुलीनता के प्रति सम्मान-सूचना के रूप में तोपों की सलामी हो, ग़लीचों के पाँवड़े डाले जावें, उसके साथ घुड़सवार सैनिक हों, और उसकी यह भी हार्दिक अभिलाषा रहती है कि उसकी लड़कियाँ अल्पावस्था में ही अपने से ऊँचे राजकुलों में ब्याही जावें। यही नहीं, दशहरे के दिन वे यह आशा करते हैं कि अमीर-उमराव यथोचित रीति से उनका आदर-सत्कार करें और अपनी राजभक्ति का परिचय दें।

वंशावली रखने वाला बही-भाट

टोकरी बनाने वाला ( गौंछा ) सपरिवार

*   *   *

भारतवर्ष के अन्य प्रान्तों की भाँति राजपूताने में भी बाल-वृद्ध और अनमेल-विवाह (विशेष कर वैश्य जातियों में) प्रचलित हैं। बाल-विवाह और विधवाओं की आहें राजस्थानियों के सुखों को नष्ट करने वाली और घातक हैं। इनकी दशा अत्यन्त शोचनीय है। यहाँ की कुल स्त्रियों की संख्या ४६,-९६,४१३ है। इसमें विवाहिता स्त्रियाँ २१,२६,१५५ और विधवाएँ ८,८३,२८६ हैं। विवाहिता स्त्रियों में ४१ प्रतिशत विधवाएँ हैं। बाल और युवती विधवाओं की संख्या एक लाख से अधिक है। बहुविवाह की कुरीति राजा-महाराजा अथवा जागीरदार और धनी-मानियों में अधिक पाई जाती है। राजस्थान में एक-दो नरेशों और कुछ जागीरदारों के सिवाय सभी के अनेक पत्नियाँ हैं। राजपूतों के पतन के मुख्य कारणों में से यह घातक प्रथा भी एक है। दशरथ के बहु-

विवाह का फल रामचन्द्र को भुगतना पड़ा। अशोक के अनेक विवाह करने के कारण ही मौर्य-वंश की शिथिलता आरम्भ हुई। प्रसिद्ध जयचन्द्र गहरवार के राज्य के विनाश का कारण भी बहुविवाह माना जाता है। मारवाड़ के राठौड़ रावचूँडा के राज्य का पतन भी अनेक रानियों के कारण गृह-कलह से हुआ।

राजकर्मचारी (मुसद्दी) प्रायः पासबान (उप-पत्नी) रखने में अपनी मर्यादा समझते हैं, जो नीति और धर्म-विरुद्ध प्रथा है। कुछ रियासतों में बाल-विवाह, वृद्ध-विवाह और कन्या-विक्रय को क़ानून से रोकने की चेष्टा की गई है। भरतपुर, कोटा और बीकानेर-राज्य ने यह नियम बना दिया है कि बालक का विवाह कम से कम १६ वर्ष और कन्या का १३ वर्ष में होना चाहिए। परन्तु इन क़ानूनी नियन्त्रणों का प्रभाव अभी बहुत कम पड़ा है। क्योंकि इसकी पाबन्दी कड़ाई के साथ नहीं होती। अन्यथा हज़ारों समाज-सुधारक व प्रचारकों का बल एक राज-सत्ता के बल के सम्मुख कम है। जो सामाजिक सुधार के काम टर्की के मुस्तफ़ा कमाल पाशा ने राज्य द्वारा क़ानून बना कर किए हैं, एक शताब्दी में भी सुधारकों द्वारा होने दुर्लभ थे। यह सब कुछ राजस्थान में भी सम्भव हैं, यदि हमारे देशी नरेश सच्ची लगन से सुधार की ओर ध्यान दें!

मारवाड़ के ग्रामीण-जीवन का एक दृश्य

[ हिन्दू-जुलाहा—भाँबी-ढेढ ]

मारवाड़ का ग्रामीण-जीवन

राजपूतों में, विशेष कर बड़े जागीरदार व राजाओं में, यह प्रथा चली आती है कि कन्या का सम्बन्ध अपने से ऊँचे या बराबरी के धनी रईस घराने में किया जाय, इस बात की परवा नहीं की जाती कि वर की शारीरिक व विद्या-सम्बन्धी योग्यता ठीक है

था नहीं। यहाँ तक हठ किया जाता है कि कहीं-कहीं कन्याओं को आजन्म अविवाहिता रहना पड़ता है।

राजपूत-मजलिस ( गहलोत वंश के )

और सम्बन्ध हुआ भी तो अनमेल, जिससे पासवानों ( पड़दायतों ) का पासा तेज़ रहता है।

इन राजपूतों के रीति-रस्मों को नियमपूर्वक चलाने और वहाँ की अनेक सामाजिक बुराइयों को दूर करने के लिए कर्नल वाल्टर ( ए० जी० जी० ) ने सं० १९४५ की चैत्र वदी १२ को अजमेर में एक सभा स्थापित की। दूसरे वार्षिक अधिवेशन पर १५ फ़रवरी, सन् १८८६ ई० को इस सभा का नाम उन्हीं के नाम पर "वाल्टर कृत राजपुत्र-हितकारिणी सभा" रक्खा गया। देश में अनेक राजा-महाराजाओं के होते हुए भी, राजपूताना के ए० जी० जी० उसके स्थायी सभापति होते हैं! इस सभा की शाखाएँ प्रत्येक राज्य में अब तक क़ायम हैं। परन्तु इस सभा का असर अधिक नहीं पड़ा और राजपूत-समाज में वैसी ही कुरीतियाँ घर किए हुए हैं। इन कुरीतियों के कारण ही विवाह आदि में ख़र्च करने को पैसा न होने से जाति के सैकड़ों बालक-बालिकाएँ क्वाँरे हैं। अनेक कन्याएँ पूर्ण यौवन को पहुँच चुकी हैं, किन्तु उनके विवाह का पता नहीं; वे एक प्रकार से निराश हो चुकी हैं। बेमेल-विवाह के कारण सैकड़ों युवतियाँ असमय में ही विधवाएँ बन कर समाज पर भार-स्वरूप हो रही हैं। यदि उक्त सभा के अधिकारी नियमों की कड़ाई का पूरा ध्यान रक्खें तो राजपूत-समाज की स्थिति में बहुत शीघ्र परिवर्तन हो सकता है। क्योंकि उसके पास साधनों की कमी नहीं है—केवल मार्ग-प्रदर्शन की आवश्यकता है।

मारवाड़ी कलाल ( कलवार ) की दूकान

* * *

राजपूतों में तम्बाकू और अफ़ीम ( अमल ) पीने की प्रथा बहुत अधिक है। आखातीज, होली, दिवाली और विवाह के अवसर पर पानी में घोल कर अफ़ीम मेहमानों को देते हैं। राजस्थान में अफ़ीम के नशे की बड़ी प्रशंसा है। किसी राजस्थानी कवि ने कहा है :—

अमल तूँ उद्‌मादिया,
सेणाँ हन्दा सेण।
था बिन घड़ी अन आवड़े,
फीका लागे नेण॥

अर्थात्—अफ़ीम तेरा नशा आने पर शरीर में चैतन्यता आ जाती है। तू मित्रों का मित्र है। तेरे बिना मुझे पल भर चैन नहीं पड़ता और तेरे नशे के बिना नेत्र फीके प्रतीत होते हैं।

ऐसे ही दोहे ख़ुशामदी लोग जागीरदार राजा-रईसों से कहा करते हैं और बैठे-बैठे तारीफ़ बघार कर समय बिताते हैं। जो शासक-जाति कभी शूर-वीरता के लिहाज़ से सर्वोच्च गिनी जाती रही है, उसी राजपूत जाति का समय व्यर्थ गपाष्टकों और दुर्व्यसनों में इस प्रकार बीते! इधर शराब का चस्का भी इस जाति को नष्ट कर रहा है

मारवाड़ के बनजारे

मारवाड़ के ओसवाल वैश्य ( पटवे का काम करते हुए )

और शासकों की देखा-देखी प्रजा में भी इसका प्रचार बढ़ गया है। ढोली, ढाढ़ी, रण्डी, भँड़वे आदि शराब की प्रशंसा के गीत गा-गाकर राजा-रईसों को नशे का चस्का लगा देते हैं और उन्हें दिनोंदिन प्रोत्साहित करते रहते हैं। जैसे :—

दारू पियो रङ्ग करो,
राता राखो नेण।
बैरी थारा जल मरे,
सुख पावेला सेण॥
दारू दिल्ली आगरो,
दारू बीकानेर।
दारू पियो साहिबा,
कई सौ रुपयारो फेर॥

दारू तो भक-भक करे, सीसी करे पुकार।
हाथ प्यालो धन खड़ी, पीओ राजकुमार॥

* * *

भरला रो सुघड़ सजनी, दारुड़ो दाखाँ रो ।
पीवन वालो लाखाँ रो, भरला ऐ सुघड़
सजनी दारुड़ो दाखाँ रो ॥

"छल-बल करते हुए घोड़े, अलबेले सवार, मद्य से छके हुए मारू ( नायक ) भले होते हैं, वैसे ही नख़रीली नायिका भी अच्छी होती है ।"

मारू मजलसिया भला,
घोड़ा भला कुमेत ।
नारी तो निबली भली,
कपड़ो भलो सपेत ॥

"मारू (मर्द) मजलिस रचाने वाला भला होता है, घोड़े कुम्मेत रङ्ग के भले होते हैं, नारी कोमलाङ्गिनी कामिनी भली होती है और कपड़ा सफ़ेद सुन्दर होता है ।"

किस्तुरी काली भली,
राती भली गुलाल ।
रसिया तो पतला भला,
जाड़ा भला हमाल ॥

बिसाती ( मनिहारी माल बेचने वाला मुसलमान-दूकानदार )

"सजनि ! अङ्गूरों की मदिरा भर कर ला, क्योंकि पीने वाला लाखों रुपए का असामी है ।"

सोरठियो दोहो भलो,
भली मरवण री बात ।
जोबन छाई धन भली,
ताराँ छाई रात ॥

"जैसे सोरठ रागिनी का दोहा सुन्दर होता है और ढोला मारवण की बात ( कथा ) सुन्दर होती है, वैसे ही यौवन से भरी हुई कामिनी और तारों से छाई हुई रात भी भली प्रतीत होती है ।"

मारवाड़ की पोसाल ( चटशाला )
[ गुराँसा की कामच का मुलाहज़ा कीजिए, जिसके बल पर लड़के पढ़ाए जाते हैं ]

छलबलिया घोड़ा भला, अलबलिया असवार ।
मदछकिया मारू भला, मरवण नखरादार ॥

मदछकिया महाराज, थाने किण पिलाई दारूड़ी ।
बोले नी दारूरा मारू, पूछे थारी मारूड़ी ॥

## पर्व-स्नान

पैलो चुभकी जल में दीधी सुसरा जी देव का पाया हो राम।
दूसरी चुभकी जल में दीधी सासु जी देव को पाया हो राम।
तीसरी चुभकी जल में दीधी बाप दिलों का राजा हो राम।

मारवण थारा तो नेणाँ रो पाणी लागणों।
हो प्यारी मारवण थारा नेणा रो पाणी
लागणों ॥
मैं कइयाँ जगाऊँ रे दारू को मारू सूतो नींद में॥

* * *

इस प्रान्त की राजनैतिक अवस्था का तो कहना ही क्या, यहाँ की प्रजा ब्रिटिश-भारत की प्रजा से बहुत पिछड़ी हुई है। भीरुता, दब्बूपन, अपने अधिकारों से अज्ञानता और अविद्या आदि अनेक त्रुटियाँ हैं। ऐसी दशा में यदि उन पर बेगू, बिजोलिया और नीमूचाणा जैसे भीषण बर्ताव किए जायँ तो इसमें आश्चर्य ही क्या है? जहाँ ब्रिटिश-भारत में भेंट-बेगार जैसी प्रथा को हटा दिया गया है, वहाँ राजपूताना और मालवा प्रान्त में यह चलन अभी तक वैसा ही बना हुआ है। यहाँ की सीधी व निर्धन प्रजा में से भाँबी, भील, सरगरा, चमार आदि छोटी जातियों से पारिश्रमिक दिए बिना ही काम कराया जाता है। ऐसे बेगारियों की संख्या १८,०३,६२६ अर्थात् कुल जन-संख्या में १८ प्रतिशत से अधिक बेगारी हैं। जागीरदार लोग, नाई, कुम्हार, खाती, जाट, माली, गूजर आदि जातियों के स्त्री-पुरुषों से भी बिना पारिश्रमिक दिए काम कराते हैं और वे इसको अपना जन्म-सिद्ध अधिकार मानते हैं! इस कलङ्कित प्रथा के अनुसार कोई भी राजकर्मचारी बिना कुछ दिए या थोड़ी मज़दूरी पर कुछ जातियों से हर समय और विशेष अवसरों पर मज़दूरी करा सकता है।

मारवाड़ के साँसी ( कञ्जर )

प्रत्येक गाँव में प्रतिदिन कम से कम दो-चार बेगार रहती ही हैं। पटवारी, अहलकार आदि यदि एक गाँव से दूसरे गाँव गए तो उनका बस्ता एक बेगारी ले जायगा। यहाँ तक कि छोटे-छोटे कामों के लिए भी वे बेचारे पकड़े जाते हैं। इन लोगों से किस प्रकार बेगार ली जाती है, उसके कुछ नमूने देखिए :—

भाँबी ( बलाई-मेघवाल-ढेढ ) जाति के स्त्री-पुरुष तथा बच्चों से दाना दलाना, घास कटवाना, चमड़ों के साज़ों की मरम्मत कराना और ज़नाने-मरदाने मकानों को गोबर से लीपने-पोतने का काम बिना मूल्य कराया जाता है।

सरगरा-जाति के लोग क़ासिद का काम करते हैं। विवाह आदि में बाँकिए और थाली भी बजाते हैं। और अपनी अनुपस्थिति में उन्हें बदले में दूसरा एवज़ी रखना पड़ता है।

नाइयों से जागीरदार लोग बिना मज़दूरी दिए ही अपने घरों में रोज़ दिए जलवाते, भोजन तैयार कराते, धोती धुलवाते, जूठे बर्तन मँजवाते और रात में पैर दबवाते हैं, तथा उनको जलसों में राँड, भाँड की अरदली में मशाल पकड़े खड़े रहना होता है!!

इसी प्रकार कुम्हारों से घड़े मँगवा कर पानी भरवाया जाता है। कृषक जैसे जाट, माली, सीरवियों आदि से बैलगाड़ी, हल, दूध, दही, घास आदि वस्तुएँ अफ़सरों को दौरों के समय और जागीरदार की आवश्यकतानुसार ली जाती है। इनकी स्त्रियों को भी बेगार से नहीं छोड़ा जाता। उनसे विवाह, गोठ-गूगरी ( प्रीति-भोज ) आदि

के समय मनों आटा पिसवाया जाता है। लोहारों से और नहीं तो क़ैदियों की बेड़ियाँ बनवाना, पहिनाना और उसे निकालने का काम लिया जाता है। मैंणा ( मीना ) तथा गूजरों से पहरा दिलवाया जाता है। अनपढ़ ब्राह्मणों से अहलकारों के लिए भोजन बनवाया जाता है और शिक्षितों से पञ्चाङ्ग सुनाने और शान्ति-पाठ कराने का काम लिया जाता है। यहाँ तक कि महाजन ( वैश्य ) लोग भी इस अमानुषिक बेगार से मुक्त नहीं हैं!

राजस्थान में अनेक जातियाँ विशेष प्रकार के जाली, उजालदान, झरोखे, टोडे आदि रख कर मकान नहीं बना सकते, जिससे भीतर प्रकाश आ सके। वे विशेष प्रकार की सवारी भी नहीं रख सकते। यदि किसी जाति में कोई सम्पत्तिशाली होगया, और उसने घोड़ा-गाड़ी, बग्घी आदि सवारी रखनी चाही तो नहीं रख सकता। इनमें से बहुतेरी जातियाँ विशेष प्रकार के आभूषण और कपड़े नहीं पहन सकतीं, न सुन्दर भावपूर्ण नाम रख सकती हैं! वे विवाह, ग़मी आदि के समय विशेष प्रकार के भोजन तक नहीं बना सकतीं। विवाह के समय प्रत्येक जाति का दुलहा "बींद राजा" कहलाता है, परन्तु इन भाग्यहीन जातियों में जन्म लेने के कारण उस समय राजा कहलाए जाकर भी वह घोड़े पर सवार नहीं हो सकता। भाँबी ( ढेड ), सरगरे तथा मेहतर आदि निम्न जातियों का कहना ही क्या, वे तो पशु-योनि से भी गया-बीता जीवन बिताते हैं! इनको चाँदी के आभूषण तक पहनने नहीं दिया जाता। परन्तु कई राज्यों में अब जागृति होने लगी है और लोग अपने अधिकार समझने लगे हैं। अदालतों ने भी इसके पक्ष में निर्णय किए हैं, जैसा कि जोधपुर-राज्य के भाँबियों ( चमारों ) को सोने की मुरकियाँ कानों में और गले में फूल ( देव-मूर्ति ) आदि गहना पहनने का अधिकार है। इस प्रकार का निर्णय चीफ़ कोर्ट, जोधपुर से सं० १९७१ वि० में हुआ है।

बेगार के पक्षपातियों का यह तर्क है कि बेगार से बहुत से सुभीते हैं और उसके उठ जाने से राज-कर्मचारियों को मज़दूर, सवारी अथवा सामान समय पर न मिल सकेगा। यह तर्क पोच है। जब पूरी मज़दूरी दी जाय तो प्रति क्षण प्रत्येक वस्तु ग़रीबों तक को मिल सकती है, राज्य की कौन कहे? वरन् पूरा मूल्य देने से सब तरह का सुभीता रहता है और ग़रीबों को भी वृथा तङ्ग नहीं होना पड़ता। कई राज्यों से बेगार उठा दी गई है और कहीं असल मज़दूरी से पौनी, आधी और कहीं नाम-

माहेश्वरी वैश्य

मात्र का मिहनताना स्थिर कर दिया गया है। परन्तु यह भी प्रायः ग़रीब बेगारियों के पल्ले न पड़ कर, स्वार्थी अहलकारों की जेब में ही चला जाता है। इससे बढ़ कर शोक की क्या बात होगी! बहुधा किराया की हुई सवारियों को उतार कर बेगारियों को बैल, ऊँट या घोड़े के सहित ले जाया जाता है; भोजन आदि दिए बिना रात-दिन उनसे काम लिया जाता है; और चलते समय लाल-

लाल आँखें दिखा कर उन्हें टरका दिया जाता है। अङ्गरेज़-सरकार का ध्यान इस ओर कौन दिलावे। लाट साहब की स्पेशल-ट्रेन किसी राज्य में आती है या किसी राज्य से होकर गुज़रती है, तब उन्हें अपनी कोमल सुथरी सेज पर लेटे हुए क्या पता चल सकता है कि पौष की अर्द्ध-रात्रि की ठण्ढ अथवा ज्येष्ठ की कड़ाके की धूप में रेल की पटरी के दोनों ओर तार के प्रत्येक खम्भे के पास कोई प्राणी उनकी रक्षा के लिए खड़ा है !

* * *

होली, दिवाली, वर्षगाँठ आदि के दिन सब महाजन पञ्चों को इकट्ठा होकर मुजरे के लिए कचहरी में जाना पड़ता है और पञ्चायत की ओर से कुछ भेंट देनी पड़ती है। दूसरी क़ौमों को भी ऐसा ही करना पड़ता है। जागीरदार या अफ़सर आने वालों की अमल ( अफ़ीम ) की मनवार किया करते हैं ! बहुत से रईसों का बर्ताव अपनी प्रजा के साथ अच्छा नहीं होता। जागीरदार के मकान में, जिसको कोट, गढ़ या कोटड़ी कहते हैं, वहाँ के निवासियों का सब कारबार हुआ करता है, और उसे इस कारण प्रजा की जगह ( पब्लिक-स्थान ) ही मानना चाहिए। परन्तु उस गढ़ में या उसके आस-पास सवारी पर अथवा छाता लगा कर या नङ्गे सिर कोई नहीं निकल सकता ; न कुर्सी पर बैठ सकता है, न अँधेरी रात में लालटेन आगे को लेकर चल सकता है; और न चारपाई पर सो सकता है। बैठने-उठने का इतना बड़ा विचार है कि स्वयं तो गद्दी-तकिया लगा कर बैठते हैं, पर दूसरी छोटी क़ौमों के लोग इनके सामने आसन पर बैठ ही नहीं सकते। राजस्थान की प्रजा के लिए वह दिन गौरव का होगा, जब राजकोट, औंध और लीमड़ी की सी छोटी रियासतों के उन्नतिप्रिय नरेशों के समान यहाँ के नरेश भी बेगारें बन्द करेंगे।

लोहाना बनिया

[ गाँवों से माल लाने वाले ]

बेगार के अतिरिक्त इन लोगों से अनेकों कर लिए जाते हैं। उदाहरण के लिए एक लाग की उत्पत्ति का उदाहरण यहाँ दिया जाता है :—

कोई जागीरदार अपनी घोड़ी को गाँव के चारों ओर दौड़ा रहा था। अकस्मात् एक चट्टान पर बने हुए चबूतरे से टकरा कर घोड़ी गिर पड़ी और ठाकुर साहब भी गिरे। घोड़ी चट्टान पर गिरने के कारण वहीं मर गई। इस दुर्घटना की ख़बर सुन कर गाँव के बहुत से मनुष्य एकत्रित हो गए। ठाकुर साहब के भी पीड़ा हो रही थी। सँभलने पर भी बार-बार उनके मुँह से कराहने का शब्द निकल ही जाता था। लोगों ने समझा, घोड़ी के मरने का ठाकुर साहब को बहुत शोक हुआ है, अतः समझाना आरम्भ किया। परन्तु घोड़ी का शोक हो तब तो समझाने से शान्त हो। यहाँ तो बात दूसरी थी। अन्त में कुछ धनाढ्य मारवाड़ियों ने कहा, आप एक घोड़ी का इतना शोक क्यों करते हैं ? ऐसी घोड़ी जितने में आज ही मिले, दूसरी ख़रीद लीजिए। ठाकुर ने कहा इतने रुपए कहाँ हैं ? लोगों ने "राज-भक्ति" के जोश में आकर कह दिया, हम देंगे। अस्तु, ५००)

में उसी दिन एक घोड़ी ख़रीदी गई। और गाँव के लोगों ने इस आशा पर २००) रु० एकत्रित कर दिए कि ज़मीन का लगान लेते समय ठाकुर उनके रुपए भर देगा। परन्तु लगान के समय ठाकुर ने जवाब दिया कि, "तुम्हारे गाँव के चारों तरफ़ दौड़ाते हुए मेरी घोड़ी मरी, ऐसी हालत में उसका मूल्य देना तुम्हारा कर्तव्य था। साल भर व्यतीत होते ही ठाकुर के कर्मचारियों ने

सीरवी क्षत्रिय (कृषक)

"घुड़-पड़ी" की लागत के २००) रुपए माँगे। लोग शिकायत लेकर ठाकुर के पास पहुँचे। जागीरदार ने कहा—"वह घोड़ी हर साल एक बच्चा २००) रुपए का देती थी, इसलिए तुम्हें ये रुपए देने ही पड़ेंगे! यदि न दोगे तो काठ तैयार है।" अन्त में यह २००) सालाना की लाग लग ही गई और वह आज तक वसूल होती है!

ऐसे ही शासनकर्ता के कुल में विवाह, ग़मी आदि के प्रसङ्ग आ जाने पर जो ख़र्च होता है उसकी रक़म प्रजा से अनाप-शनाप शरह से "नोता" के नाम से वसूल की जाती है। समय-समय पर ऐसी लागें लेने के सिवाय प्रजा से और भी कई प्रकार के लगान वसूल किए जाते हैं। ज़मीन की बिक्री पर "मुजराने" का तो कोई ठिकाना ही नहीं है। ब्रिटिश-भारत में जहाँ ज़मीन की बिक्री पर १।।) रु० सैकड़े लगान होता है, वहाँ उसके लिए देशी राज्यों में १०) रु० सैकड़ा और कहीं-कहीं ३३) रु० सैकड़ा तक मुजराना लिया जाता है। छोटे से छोटे जागीरदार भी "मुजराना" वसूल करते हैं। इतना कड़ा लगान लेकर भी अधिकांश राज्यों में प्रजा के हितार्थ कुछ नहीं होता!!

* * *

लाग-बाग (कर) और बेगार की तरह ही कलङ्कित दास-प्रथा भी राजस्थान में प्रचलित है। यद्यपि संसार भर से सन् १८३३ ई० की २८ अगस्त को ग़ुलामी उठ गई, किन्तु यहाँ इसका बोल-बाला है! यहाँ बीसवीं सदी में भी मनुष्यों का एक समुदाय (१,६१,७३८ स्त्री-पुरुष) ग़ुलाम बना रक्खा गया है। प्रदेश-भेद से इस जाति के अनेक नाम हैं। यथा दरोगा, चाकर, हजूरी, रावणा, खवास, चेला आदि-आदि। इनकी बहिन-बेटियाँ आदि भी जागीरदार की ओर से दहेज़ में दे दी जाती हैं। यही नहीं, इनका क्रय-विक्रय भी हो सकता है और सुन्दर होने पर उप-पत्नी (पास-वान) बना ली जाती हैं, इनको नाम-मात्र के लिए ब्याह दिया जाता है, परन्तु दम्पति पति-पत्नी की भाँति नहीं रह सकते। उन्हें बहुत थोड़ा और ख़राब अन्न-वस्त्र दिया जाता है। उन्हें जूठा खाना, पाख़ाने के बर्तन उठाना, कपड़े और बर्तन माँजना आदि सभी कार्य करने पड़ते हैं! उनको प्रभुओं की सेवा में दिन-रात हाज़िर रहना पड़ता है। उनके साथ ज़रा सी चूक पर गाली-गलौज और मार-पीट होना मामूली बात है। जागीरों और रियासतों में होने वाले गुप्त षड्यन्त्रों और

दम्भा-कारकों के लिए यही लोग सुलभ बने हैं! अवस्था इतनी पतित हो गई है कि न वे इससे मुक्त होने की इच्छा ही करते हैं और न हो सकते हैं। जो लोग रियासतों में से भाग कर अङ्गरेज़ी इलाक़ों में चले जाते हैं, उन पर चोरियों के अपराध लगा, पकड़वा कर वापस मँगवा लिया जाता है। ब्रिटिश-अधिकारी वास्तविक स्थिति से आँख मींच कर एक्सट्रैडिशिन (Extradition) के क़ानून की आड़ में उन्हें उनके स्वामियों के हवाले कर देते हैं। वहाँ पहुँच कर उनके साथ जो व्यवहार होता है, वह पाठक

दरोगा जाति के अभागे प्राणी

स्वयं ही जान लें। इन बातों का परिणाम यह हुआ है कि यह समुदाय स्वाभिमान से सर्वथा ही हाथ धो बैठा है और निराश होकर यह समझ बैठा है कि हम इसीलिए पैदा हुए हैं।

इधर इनके स्वामियों का ध्यान अपने स्वार्थ निकालते रहने से इनकी दीन-हीन दशा की ओर बहुत कम जाता है। राजपूत-जागीरदारों में से केवल कुछ नई रोशनी के जागीरदार अपनी जमा-ख़र्च करते समय या कृपापात्रों पर लेख लिखते समय इस "दास-प्रथा" की बुराई कर देते हैं। परन्तु इस दरोगा-जाति का भाग्य अब आशातीत प्रतीत होता है, क्योंकि नैपाल-सम्राट् ने जिस प्रकार सन् १९२५ ई० में दास-प्रथा का सदा के लिए अन्त कर दिया है, वैसे ही राजस्थान में कुछ देशी नरेश अग्रसर हुए हैं, जिन्होंने अपने राज्य में दास-प्रथा हटाने के लिए क़ानून बनाए हैं। जोधपुर के नवयुवक महाराजा साहब ने सन् १९१६ ई० का दास-प्रथा क़ानून सन् १९२६ की २१ वीं अप्रैल को रद्द कर दिया है। जोधपुर-स्टेट की काउन्सिल ने सन् १९१६ ई० की ११ वीं जुलाई को एक राज-नियम बना दिया था, जिसके अनुसार ठाकुर अपने यहाँ के दरोगों (रावणों) और उनकी स्त्रियों एवं सन्तान से उनकी इच्छा के विरुद्ध, न केवल काम ही ले सकते थे, वरन् ज़बरदस्ती दहेज तक में दे सकते थे! पर अब कोई जागीरदार इस समुदाय के साथ बलात् उस प्रकार का व्यवहार नहीं कर सकता। अपनी इच्छा से दरोगे जागीरदार के यहाँ रहें तो रह सकते हैं। ऐसे परोपकारी आज्ञा के लिए जोधपुर के महाराजा साहब धन्यवाद और कृतज्ञता के पात्र हैं। साथ ही आशा है कि राजस्थान के अन्य राजा-महाराजा व उदार जागीरदार भी समय की गति को देखते हुए, अपने यहाँ की इस निन्दनीय दास-प्रथा को उठा कर, प्रजा के एक समूह को सुख-स्वच्छन्दतापूर्वक विकास करने का अवसर प्रदान करेंगे।

* * *

बेगार, लाग और दबी हुई प्रजा के साथ बहुत से राज्यों में न्याय अच्छा होता हो, यह सम्भव नहीं है। जिसका हाथ नरम है उसका काम निकल जाता है और जो रीते हाथ है वह बरबाद होकर न्याय से मुँह मोड़ लेता है। मुक़दमों में प्रायः ऐसी-ऐसी पेचीदगियाँ आ जाती हैं कि क़ानूनी चक्कर में कई बार झूठे का सच्चा और सच्चे का झूठा बन जाता है। अधिकांश राज्यों में घूसख़ोरी, अन्धेरशाही, पक्षपात और अन्याय का दबाव है। राजस्थान में लम्बी आस के पश्चात् कहीं किसी ठिकाने ही प्रजा को सच्चा न्याय, और वह भी बड़ी लम्बी मुद्दत के बाद, मिलता है। उन्नत कहलाने वाली रियासतों तक में साधारण से मामलों में कई वर्ष निकल जाते हैं, फिर बड़े मामलों में तो युगों के युग निकल जाते हैं। सैकड़ों मिसलें ख़ोरतजवीज़ रहती हैं और इस

दीर्घ-सूत्रता में फ़रीक़ैन की एकाध पीढ़ी भी समाप्त हो चुकती है! कई राज्यों में न्यायाधीश निरक्षर भट्टाचार्य हैं। ग़रीब और अमीर के साथ भेद-भाव वाला पक्षपाती न्याय अधिकांश राज्यों में आवश्यकता से अधिक बदनाम है। कई रजवाड़ों में वहाँ के ऊँचे-ऊँचे कर्मचारियों में प्रधानता प्राप्त करने के लिए दलबन्दियाँ होती हैं। वहाँ के न्याय और पुलिस-विभाग भी इन दलबन्दियों से ख़ाली नहीं रहते। जिस ओहदेदार का ज़ोर होता है, वह अपना सबसे पहला काम अपने विरोधी के पक्ष वालों या मित्रों को कष्ट पहुँचाना समझता है। इसी प्रकार अपने से विरुद्ध विचार रखने वालों को गुप्त धमकियाँ दी जाती हैं, झूठे-सच्चे मुक़दमे खड़े करके उनका दमन किया जाता है। यहाँ के प्रत्येक मामले में स्टैम्प फ़ी, कोर्ट फ़ी आदि भी बहुत बढ़ी हुई हैं।

* * *

सामाजिक भीतरी कुरीतियों को दूर करना तभी सम्भव है, जब स्वयं राजा-प्रजा दृढ़ता से कटिबद्ध हों, परन्तु राजस्थान में तो एक उलटा ही ढङ्ग देखने में आता है! यहाँ के अधिकांश जागीरदार* अशिक्षित और दुर्व्यसनों में लिप्त हैं। क्योंकि वे प्रायः स्वेच्छाचारी तो होते ही हैं, तिस पर यदि उन्हें राज्य से न्यायालय (जुडीशियल) के अधिकार (सिविल और क्रिमिनल) भी मिल जायँ तो "करेला और नीम चढ़ा" वाली कहावत चरितार्थ होती है, और उनके ख़ुशामदी नौकर-चाकर उन अधिकारों का मनमाना दुरुपयोग करते हैं। और जब कोई साहस कर उसकी अपील करने जाता है तो ठाकुर अपनी सत्ता का दुरुपयोग कर, उसको हर प्रकार कष्ट दिया करता है। यदि इनकी कारवाइयों का निरीक्षण होता रहता तो भी कुछ ग़नीमत थी, लेकिन वह भी नहीं होता। फल यह होता है कि राज्य की प्रजा से भी अधिक जागीरदारों की प्रजा को ज़ुल्म सहने पड़ते हैं।

जागीरदारों ने दीन-दुखी प्रजा से मनमानी कई लागें और बेठ-बेगारों के नाम से रुपया लेना अपना धर्म और इस कठोरता से आई हुई सम्पत्ति को कुमार्ग में उड़ाना अपना कर्म समझ रक्खा है। रियासतों की लापरवाही ने इन जागीरदारों को और भी स्वेच्छाचारी कर दिया है और ये निरङ्कुश होकर अपनी प्रजा पर अत्याचार करने में कमी नहीं रखते। उचित है कि रियासतें अपनी प्रत्येक जागीर में एक पञ्चायत नियत करें, जो आय-व्यय का बजट बनाए और वह बजट उस रियासत से प्रति वर्ष पास हो तथा उसके ही अनुसार प्रत्येक जागीर में कार्य हो।

* * *

कहीं कोई जागीरदार राजकुमार-कॉलेज में पढ़ भी गए तो वे मोटर, पोलो, शिकार आदि के शौक़ीन बन कर निकलते हैं, और प्रजारञ्जन की वास्तविक शिक्षा से वञ्चित ही रहते हैं। क्योंकि कॉलेज में पाश्चात्य सभ्यता का अनुकरण करने, अङ्गरेज़ी-भाषा को अङ्गरेज़ों की तरह बोलने के सिवाय कदाचित् ही कुछ सिखलाया जाता हो। अधिकांश विद्यार्थी वहाँ के शिक्षण से अपने वंश की उज्वलता और धर्म के महत्व को नहीं पहिचानते और इस प्रकार प्राचीन हिन्दू-आदर्श इनके सामने नहीं रहता!! दस वर्ष के शिक्षण से वे नहीं सीखते कि अपनी प्रजा के प्रति, अपने देश के प्रति उनके क्या-क्या कर्त्तव्य हैं। प्रत्युत कई तो अनोखे दुर्व्यसनों में लिप्त हो जाते हैं, जिसका प्रभाव आजीवन बना रहता है। वहाँ की शिक्षा के विषय में ऐसा एक भी प्रमाण नहीं मिलता कि जिसमें राजपूती झलकती हो। कितने राजकुमार लाठी, तलवार आदि चलाना जानते और कितने सदाचार से ब्रह्मचर्य-व्रत का पालन करते हैं? कितने राज-रत्नों और भावी मुकुटधारियों ने विदेशी राजकुमारों की भाँति जहाज़ों पर कोयला झोंक कर या मेहनत-मज़दूरी द्वारा अपनी युवावस्था और सुकुमार शरीर को कठोर बनाने का साहस किया है? यदि सच कहा जाय तो वहाँ तो केवल भक्ति-पूर्ण दरबारी या पपीकूरियन क्लब का मेम्बर होना ही सीख पाते हैं—जैसा कि ग्वालियर के महाराजा साहब ने सन् १९१८-१९ की अपनी वार्षिक रिपोर्ट की आलोचना करते हुए इन जागीरदारों के विषय में कहा है :—

* इन जागीरदारों (ताल्लुक़ेदारों-इस्तमरारदारों) के चापलूस जी-हज़ूरिए इनको "नरेश" और इनकी जागीरों को "रियासत" शब्द से सम्बोधन करते हैं, जो भ्रम में डालने वाली बात है। वास्तव में 'नरेश' शब्द का अधिकारी वही गिना जाता है, जिसको शासन के न्याय और अपनी प्रजा के जान-माल की रक्षा के तथा अपहरण के सम्पूर्ण अधिकार प्राप्त हों। ऐसे ही नरेशों को भारत-सरकार से प्रायः तोपों की सलामी प्राप्त है, और उन्हीं की भूमि रियासत कहलाती है।

"They are merely beautiful figures in the Durbars. We must have the aristocracy to work with the proletariat. Mark the results of such capacity in Europe."

अर्थात्—"जागीरदार लोग केवल दरबार के सुन्दर साज हैं, हमारा यह प्रयत्न होना चाहिए कि जनता के साथ योग देकर ये काम में लगें। ऐसा होने से यूरोप में कितना अच्छा परिणाम निकला है।"

ऐसी शिक्षा के प्रभाव से ही भावी शासकों और जनता के बीच एक दीवार खड़ी हो जाती है। इङ्गलैण्ड के शाही घराने के लोग और स्वयं प्रिन्स ऑफ़ वेल्स (इङ्गलैण्ड के बड़े महाराजकुमार) तक ऑक्सफ़र्ड और केम्ब्रिज के पब्लिक-विश्वविद्यालयों में पढ़ना अपनी शान के विरुद्ध नहीं समझते। फिर हमारे इन भूस्वामियों को विशेष विद्यालयों में जाने की कौन सी आवश्यकता है? राज-घराने के विद्यार्थियों को मध्यम श्रेणी के शिक्षित लोगों से बुद्धि और चरित्र-सम्बन्धी विकास के बारे में बहुत-कुछ सीखने को मिल सकता है। यदि प्रजा के बालकों के साथ शिक्षा पाते हुए वे बड़े होंगे तो उनसे सुपरिचित होंगे, उनसे सहानुभूति रक्खेंगे, अब राज-भार को अपने हाथ में लेंगे तो सरलता से उनका योग दे सकेंगे, और साथियों की इच्छा, विचार और आवश्यकताओं को जानते हुए राज्य या जागीर का प्रबन्ध उनके लिए भार न होकर, एक सरल कार्य होगा। ये सब बातें हम राजकुमार-कॉलेजों में प्राप्त नहीं हो सकतीं!

अतः राज-कुटुम्बियों की शिक्षा सर्वसाधारण के विद्यालयों में ही होनी आवश्यक है। इस विषय में मालवा के सीतामऊ-नरेश हिज़ हाइनेस महाराजा सर रामसिंह बहादुर, के० सी० आई० ई० ने प्रचलित रूढ़ि की ओर ध्यान न देकर, अपने राजकुमारों को पब्लिक-विद्यालयों में उच्च-शिक्षा दिलवाई है और वहाँ के होनहार बड़े महाराजकुमार प्रिन्स रघुबीरसिंह राठौर, गत वर्ष प्रयाग-विश्वविद्यालय से ग्रेजुएट हुए हैं।

* * *

परन्तु हम देखते हैं कि अधिकांश देशी नरेश, क्या शिक्षित और क्या अशिक्षित, प्रायः सभी खाना-पीना और मौज करना—बस इसी को अपने जीवन का उद्देश्य बना लेते हैं और अपनी विलायत-यात्रा, पेरिस के नाच-घरों की रङ्ग-रँगीली सैर, मोटर-ख़र्च आदि ऐश-आराम व फ़िज़ूलख़र्ची से ही नहीं ऊबते।* राज्य में शिक्षा-प्रचार और व्यवसाय-वाणिज्य एवं उद्योग-धन्धों की वृद्धि का तो कुछ उपाय किया नहीं जाता, जिससे प्रजा समृद्ध हो, राज्य की आय बढ़े; किन्तु ख़र्च अन्धाधुन्ध बढ़ते जाते हैं, जिनकी पूर्ति के लिए प्रजा पर मनमाने ढङ्ग से नए-नए कर बढ़ाए जाते हैं! उनका ध्यान भला वास्तविक उन्नति अथवा विद्या-प्रचार में कैसे लग सकता है, क्योंकि

मारवाड़ के प्राण (जाट कृषक)

* ग्वालियर-नरेश स्वर्गीय महाराजा सर माधव सींधिया के कथनानुसार राज्य की कुल आमदनी में से दो सैकड़ा राजाओं के निजी ख़र्च के लिए यथेष्ट है।

वे तो स्वेच्छाचार की सीमा का उल्लङ्घन कर चुके हैं। वे यह सरासर देख रहे हैं कि रूस का ज़ार (सम्राट्) अपने अत्याचारों के कारण प्रजा के द्वारा ठुकराया गया, फ्रान्स का चौदहवाँ लुई अपना सर्वस्व खो बैठा तथा प्रजाप्रिय कमाल पाशा की टक्कर में टर्की के सुल्तान को अपनी मुँह की खानी पड़ी! देखिए, कल जो इसलाम का ख़लीफ़ा था, मुसलमानों का ताज था, जिसके इशारे पर भूमण्डल के मुसलमान जहाद कर संसार में ख़ून की नदियाँ बहा सकते थे, आज वही अँधेरी रात में महलों के ऐश-आराम को छोड़ कर अपनी प्राण-प्यारी तक को दूसरों की रक्षा में सुपुर्द करता है और स्वयं दूसरों के हाथ बिक कर माल्टा टापू में शरण लेता है। यहाँ प्रश्न होता है कि यह क्यों? इसका उत्तर सुल्तान की आपाधापी (स्वेच्छाचारिता) ही है। सुल्तान अपनी स्वेच्छाचारिता के कारण मुसलमानों से अपनी सहानुभूति खो बैठा। उसने प्रजा की ओर ध्यान नहीं दिया। प्रजा की बात को उसने लात से ठुकराया। इसी कारण आज टर्की के सुल्तान का सर्वनाश हुआ। अतएव हमारे स्वेच्छाचारी नरेशों को इतिहास के पृष्ठ काले करने वाले और मनमानी मचाने वाले इन शासकों से शिक्षा ग्रहण करनी चाहिए।

मारवाड़ का सुनार

फिर भी यह सन्तोष की बात है कि कुछ देशी नरेशों ने प्रजातन्त्र की शैली पर अपना शासन लाने का उद्योग करना आरम्भ कर दिया है। जैसा कि बीकानेर के नीति-कुशल महाराजा सर गङ्गासिंह बहादुर ने अपने यहाँ क़ानून बनाने के लिए प्रजा-प्रतिनिधि राज-सभा (लेजिस्लेटिव काउन्सिल) गत कुछ वर्षों से क़ायम कर रक्खी है, यद्यपि उसकी शक्ति बहुत कम है। बटलर-कमीशन से अन्य-अन्य राज्यों में भी प्रजा-प्रतिनिधि तथा राज-सभाएँ क़ायम होने की आशा है। देशी नरेशों का ध्यान अब समय के हेर-फेर से इस ओर प्रजा की भलाई के लिए अवश्य झुकेगा। जैसे ब्रिटिश-भारत में "स्वराज्य" हो के ही रहेगा, वैसे ही रियासतों में भी ज़िम्मेदार हुकूमत क़ायम होकर रहेगी!

* * *

राजस्थानियों की धार्मिक अवस्था के विषय में इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि अधिकतर लोग अन्ध-विश्वास, जादू-टोना व अविद्या में फँसे हुए हैं। अलबत्ता कहीं-कहीं कुछ विवेक की रेखा दिखलाई देती है। उसका श्रेय जीती-जागती संस्था आर्यसमाज को है, जिसने हिन्दू-जाति को चेता कर अपने कर्त्तव्य पर लाने का सफल उद्योग किया है। इसके प्रभाव से कई एक राज्यों में अच्छे-अच्छे सुधार हो चले हैं। उदयपुर तथा जोधपुर के वे नरेश धन्यवाद के पात्र हैं, जिन्होंने इस संस्था के प्रवर्तक स्वामी दयानन्द सरस्वती को सम्वत् १९३९-४० में निमन्त्रण दिया और कई मास अपने यहाँ उनका उपदेश करा कर लाभ उठाया है। वास्तव में स्वामी दयानन्द ने जैसा उपकार राजस्थान के लिए और विशेष देशी नरेशों के लिए किया

है, यह भुलाया नहीं जा सकता। क्योंकि स्वामी जी ने अपने दीर्घ काल के अनुभव से यह निश्चय किया था कि जिस मार्ग पर बड़े लोग जाते हैं, उसी पर साधारण जनता भी चलती है। इसी कारण उन्होंने राजपूताने के राजा-महाराजा तथा रईसों में धर्म-भाव व सुधार करने की ठानी थी। उस निर्भीक संन्यासी ने यह भी सोचा था कि यदि राजा-महाराजा सुधर जायँगे तो देश भर की दशा शीघ्र ठीक हो जाएगी, परन्तु कर्मगति के बलवती होने के कारण महर्षि का मिशन पूरा न हो सका और जिन राजस्थानी लोगों की भलाई के लिए प्रयत्न किया जा रहा था, उन्हीं में से कई नीच पुरुषों के षड्यन्त्र से जोधपुर में स्वामी जी को उनके ब्राह्मण रसोइया द्वारा दूध में विष दे दिया गया। इस प्रकार दया मी जी मरुभूमि में बीज रूप से गल गए। इस महान् उपकार से राजस्थान-निवासी तभी उऋण हो सकते हैं, जब कि वे स्वामी के बताए हुए मार्ग पर चलें और हिन्दू-सङ्गठन, शुद्धि, अछूतोद्धार और स्वदेशी-प्रचार का कार्य पूरा करें।

राजपूताना में जो कुछ सामाजिक सुधार आज दृष्टिगोचर होता है, उसकी नींव में स्वामी दयानन्द का सदुपदेश है! अब जो अछूतोद्धार, स्वदेशी-प्रचार, विधवा, अनाथ-रक्षा और शुद्धि-सङ्गठन की ओर हिन्दुओं की दृष्टि गई है, वह सर्वस्व-त्यागी महर्षि स्वामी दयानन्द का ही प्रभाव है।

* * *

कपड़े छापने वाले छींपा ( नव-मुसलिम )

सारांश यह है कि राजस्थान की सामाजिक अवस्था अभी परिवर्तनकालीन है। कई शक्तियाँ और कई प्रभाव भिन्न-भिन्न रूप से कार्य कर रहे हैं। जिस प्रकार ब्रिटिश-भारत की राजनैतिक अवस्था डाँवाडोल है, उसी प्रकार इस सामाजिक अवस्था को भी समझना चाहिए। राजनैतिक अवस्था के लिए तो सवाल ही नहीं उठ सकता, जहाँ अनेक रियासतों में आज भी थाने और तहसील नीलाम किए जाते हैं और राज-कर्मचारियों की ज़बान ही क़ानून है—चाहे जिस मनुष्य को, चाहे जिस अपराध में, चाहे जैसी सज़ा दे देना वहाँ साधारण बात है! ऐसे ही महाराजा साहब या उनके मन्त्री को ही का अधिकार है, किसी बात को जुर्म क़रार दे दें, वे ही उसकी सज़ा भी स्थिर कर दें और किसी को भी न्यायाधीश ( मैजिस्ट्रेट ) बना दें, बिना मुक़दमा चलाए किसी को देश-निकाला या क़ैद की सज़ा दे दें, यह उनके बाएँ हाथ का खेल है। वहाँ न तो छापाख़ाना और अख़बार चलाने की आज्ञा है और न स्पष्ट बोलने-लिखने की। साधारण राजनैतिक सभाएँ करने तक की स्वतन्त्रता नहीं है। न वहाँ कोई निश्चित क़ानून है। जहाँ है वहाँ उनके बनाने में उन लोगों का कोई हाथ नहीं है, जिन पर वे लागू किए जाते हैं। यह भी नहीं कि उन क़ानूनों का सबके लिए समान रूप से पालन होता हो। तर्क से, न्याय से और क़ानून से सिद्ध बातें सत्ता और धन के लिहाज़ से झूठी क़रार दे दी जाती हैं।

प्रायः ऐसा देखा जाता है कि कभी-कभी जिन बातों पर प्रजाजन को कठोर दण्ड दिया जाता है, उन्हीं में राज-कर्मचारियों को साफ़ छोड़ दिया जाता है ! उनकी सिफ़ारिश ही न्यायालयों के फ़ैसले बदल देती हैं। लोग जान-बूझ कर अज्ञानान्धकार में डूबे हुए और अपने जन्म-सिद्ध

मारवाड़ का एक चारण

अधिकारों की ओर से सर्वथा अनजान रक्खे जाते हैं। जो थोड़े-बहुत लोग अपने ऊपर होने वाले अन्याय, अत्याचार आदि को समझते भी हैं, वे शासकों के भय से चुप हो रहते हैं। परन्तु अब लोगों में धीरे-धीरे आत्म-बल बढ़ रहा है—वे अपने अधिकारों को पहचानने लगे हैं। अपने जन्म-सिद्ध अधिकारों के लिए गिरफ़्तार होना, जेलख़ाना जाना, दण्ड पाना कोई नई बात नहीं समझते, क्योंकि उनके प्राचीन इतिहासों में महान् पुरुषों का अन्याय द्वारा दण्डित होना सिद्ध होता है। राम-दूत हनुमान का राक्षस-पुरी ( लङ्का ) में सीतादेवी की खोज में जाना और वहाँ गिरफ़्तार होना तथा राक्षसों ( दुष्टों ) द्वारा अनेक प्रकार से दण्डित होना, यह सब कुछ यही बताता है कि अन्यायियों द्वारा धर्मात्मा पुरुषों को कष्ट सहना ही पड़ता है। भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र के पिता और माता अन्यायी कंस द्वारा वर्षों जेल में रहे और वहीं महात्मा कृष्ण का जन्म हुआ। यदि पाप के कारण या संसार के अपकार के कारण जेलख़ाना हो तो वह नरक है, किन्तु जो परोपकार के लिए और धर्म, देश व जाति के लिए जेलख़ाने जाते हैं, उनको वह स्वर्ग के समान प्रतीत होता है और वे शान्त चित्त से उसको तपोभूमि मानते हैं, जैसा कि एक अङ्गरेज़ कवि ने कहा है :—

Stone walls do not a prison make
Nor iron bars a cage.
Minds innocent and quiet take
That for a hermitage.

पत्थर की दीवारों से
क़ैदख़ाना बनता नहीं।
लोहे के शिकञ्जों से
पींजरा सजता कहीं ?
दोष-रहित शान्त व्यक्ति मानते,
बन्दीगृह को तपोभूमि जान के।।

निस्सन्देह स्वदेश-प्रेम प्रत्येक प्राणी का स्वाभाविक धर्म है। यदि उसकी रक्षा के लिए शरीर को किसी प्रकार का दुख हो तो वह दुख नहीं, किन्तु सच्चा सुख है।

उधर जन-साधारण की पहुँच अपने राजाओं तक

नहीं होती, जिससे वे अपनी दुःख-कहानी अपने भाग्य-विधाताओं को सुना सकें। इसका कारण यह है कि बहुधा नरेशों के पास स्वार्थी, ख़ुशामदी कर्मचारी रहते हैं, जो प्रजा के विषय में इस प्रकार की भावनाएँ उत्पन्न करते रहते हैं कि यदि वे जन-साधारण की बुराई स्वयं सुनने लगेंगे तो शासन-व्यवस्था न चल सकेगी और उनका दबाव प्रजा पर कम हो जायगा। परन्तु यह धारणा व्यर्थ है, क्योंकि भूतपूर्व ग्वालियर-महाराज तथा वर्तमान जोधपुर, झालावाड़, अलीराजपुर के एवं कई नरेश अन्य बातों में चाहे जैसे हों, किन्तु कर्मचारियों के विरुद्ध प्रजा की बुराइयों पर विशेष ध्यान देते हैं। ऐसा करने से उनके मार्ग में कोई कठिनाई कभी नहीं देखी-सुनी गई। कोटा, झालावाड़, सीतामऊ, प्रतापगढ़ और कई अन्य उन्नति-प्रिय राज्यों के नरेश सर्वसाधारण से भी मिलते-जुलते हैं, फिर भी शासन-सत्ता व मर्यादा में कोई हानि नहीं पहुँचती; बल्कि यह देखा जाता है कि राजा व प्रजा में उत्तरोत्तर प्रेम बढ़ता जाता है और अधिकारियों के अन्याय घटने लगते हैं। इस प्रकार आज बीसवीं शताब्दी में भी अनेक रियासतें सोलहवीं सदी के समान ही पिछड़ी हुई हैं। प्रजा अन्ध-विश्वास से एक लाठी से हाँकी जाती है और इसी में सन्तोष मानती है कि विदेशी राज्य से स्वदेशी राज्य अच्छा है। परन्तु समय की गति बतला रही है कि प्रजा में जागृति जिस प्रकार आरम्भ हुई है, वह बन्द नहीं हो सकती। मध्य-भारत के एजेण्ट गवर्नर जनरल ऑनरेबुल मिस्टर बेविल साहब बहादुर की यह भविष्य-वाणी सत्य निकलेगी कि—

"One thing is clear, the States cannot remain aside, the Reforms will react on them. Hitherto acts of the rulers of the States have been accepted without question but the time is coming when each ruler will have to give to subjects good reasons for his acts. He must learn to lead them and carry them with him along the road of reform, gradually taking them more and more into confidence and associating them with himself in the conduct of affairs."

—*Col. Beotle, A. G. G. in C. I.*

अर्थात्—"*अब रियासतें अलग नहीं रह सकतीं, बल्कि* (ब्रिटिश-भारत के) नवीन सुधारों का उन पर भी बड़ा प्रभाव पड़ेगा। अभी तक तो रियासतों के नरेशों के काम पर कोई प्रश्न नहीं उठाया गया और वह जैसा था, मान लिया गया, परन्तु अब वह समय समीप आ रहा है, जब प्रत्येक शासक को अपने काम का यथोचित कारण प्रजा को बताना होगा। उसको चाहिए कि वह उनका नेता बने, उन्हें सुधार कर रास्ते पर ले चले, धीरे-धीरे उनको अपना अधिक विश्वासपात्र बनाए और काम करने में उनको अपने साथ रक्खे!"

हर्ष की बात है कि आज कर्नल बेविल की भविष्य-वाणी के पूरे होने के लक्षण दीख रहे हैं। हमारे राजस्थान के अनेक सुशिक्षित प्रजा-प्रिय नरेश प्रजा के कष्ट निवारण की ओर ध्यान देने लग गए हैं। वे अब धीरे-धीरे समझने लगे हैं कि राजा का कल्याण प्रजा की भलाई में है!

अन्त में हमारा यह अनुमान है कि एक न एक दिन राजस्थान फिर अपनी प्राचीन शान को प्राप्त होगा और इसके देशी नरेश महाराजा रामचन्द्र के सदृश होंगे, जिनके शासन-काल में प्रजा सब प्रकार से सुखी व सन्तुष्ट होगी, एवं राजा-प्रजा में किसी की कोई शिकायत न रहेगी। इस अवस्था को उपस्थित करना राजा-प्रजा दोनों का ही कर्त्तव्य है, परन्तु इस सम्बन्ध में राजाओं का उत्तरदायित्व प्रजा की अपेक्षा अधिक है। वह दिन अब दूर नहीं है, जब हम प्रजाजन उस अवसर से लाभ उठावेंगे।

सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निरामयाः
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिन् दुःख भाग्भवेत।

# पराजित पापी

[ श्री० जनार्दनप्रसाद झा 'द्विज', बी० ए० ]

मदन की माँ को मरे अभी तीन महीने भी नहीं हुए थे कि उसके पिता सेठ गनपतराय उसके लिए एक दूसरी अम्माँ ख़रीद लाए। ख़रीद लाए इसलिए कह रहा हूँ कि धनवन्ती ग़रीब माँ-बाप की बेटी थी और उसे अपने घर तक लाने में सेठ जी के हज़ारों रुपए ख़र्च हो गए थे! बेचारा मदन किसी तरह भी इस ब्याह में बाधा नहीं डाल सका, ग्लानि और क्षोभ के मारे स्वयं ही सिर झुका कर दूर हट गया!

धनवन्ती ने उस राजप्रासाद में पहुँच कर देखा, वहाँ वैभव के सिवाय और कुछ नहीं था। उस जगमगाते हुए प्रकाश में उसे अपने चारों ओर अन्धकार ही अन्धकार दिखाई पड़ने लगा! उसने बहुत खोजा, पर अपने कलेजे के भीतर छिपा रखने लायक़ उसे कोई चीज़ वहाँ न मिली!

सेठ जी दो-चार दिनों तक तो बराबर उसके पास आते-जाते रहे, पर उसके बाद से उन्हें फ़ुरसत नहीं मिलने लगी। धनवन्ती के जीवन का सूनापन प्रति पल बढ़ता ही गया, वह देखते ही देखते बेचैन हो उठी!

एक दिन उसने उस घर की दासी चुन्नी से पूछा—क्यों जी, वह लड़का इस घर से रूठ गया है क्या?

"रूठ न जाय तो और करे क्या बहिन?"—चुन्नी ने बड़े विषाद से उत्तर दिया।

"क्यों रूठा है?"

"बाप-बेटे में कुछ कहा-सुनी हो गई थी।"

"झगड़ालू स्वभाव का है क्या?"

"झगड़ालू स्वभाव का होता तो इस तरह चुपचाप अलग हट जाता? वही तो इस घर का दीपक था। जिस दिन से इसे सूना करके चला गया है, इसकी सारी रौनक़ ही चली गई है। मेरा तो यहाँ उसी दिन से मन भी नहीं लग रहा है, पेट के मारे पड़ी हूँ।"

"मन तो मेरा भी नहीं लगता है चुन्नी!"—धनवन्ती ने उदास होकर कहा—"जब वह इतना सुन्दर लड़का है तो उसे मना क्यों नहीं लाते?"

"उनसे कौन कहे बहिन! वे किसी की सुनें तब तो?"

"न हो, एक बार तुम्हीं मेरी ओर से जाओ न!"—धनवन्ती ने अनुनय-भरी वाणी में कहा।

"जाने को तो मैं चली जाऊँगी"—चुन्नी ने जवाब दिया—"पर बबा जी इतनी आसानी से यहाँ लौट आवेंगे, ऐसा तो मुझे नहीं मालूम होता।"

"अच्छा, तुम एक बार जाओ तो सही।"

"जाऊँगी।"

"कब?"

"आज ही शाम को चली जाऊँगी, बग़ीचा कोई बहुत दूर तो है नहीं, जाने में क्या धरा है?"

"ज़रूर जाना, और चाहे जिस तरह हो, उसे घर लिवा लाना—अच्छा?"

"अच्छा"—कह कर चुन्नी उसके भोलेपन पर हँस पड़ी।

## २

शाम को चुन्नी थाली भर मिठाई लेकर बग़ीचा पहुँची तो देखा, वहाँ का बँगला उदासी में डूबा हुआ है। वहाँ किसी तरह की चहल-पहल नहीं थी। उसने डरते-डरते बँगले के बरामदे में पैर रक्खा। इसी समय भीतर से बुधुआ नौकर बोला—कौन है?

"मैं हूँ बुद्धू! बबा बाबू कहाँ हैं?"

"चुन्नी मौसी?"—कह कर बुद्धू बाहर निकल आया और उसे देख कर बोला—"आज कैसे भूल पड़ी हो मौसी?"

"भूल तो नहीं पड़ी हूँ बेटा!"—चुन्नी ने कुछ उदास होकर जवाब दिया—"जान-बूझ कर आई हूँ। कहो, बबा बाबू कहाँ हैं?"

"आखिक आज चार दिनों से बीमार हैं"—बुधुआ ने जवाब दिया—"चलो न, भीतर खाट पर पड़े हुए हैं।"

**शुभ लग्न !!!**

पहिले फेरे बाई काका जी री भतीजी। दूजे फेरे बाई मामा जी री भाणजी। तीजे फेरे बाई भाया री भतीजी। चौथे फेरे बाई हुई रे पराई. . !!

**सेठ जी का भोजन**

"अजी ! म्हाने जिमवातो द्यो, आगन्दगी पर की माख्या म्हारा थाल पर . "
"वाह रे, थाँकी गन्दगी "

मदन को देख कर चुन्नी अपने दिल को क़ाबू में न रख सकी। वह उसकी माँ की दुलारी दासी थी। उसने मदन को पाल-पोस कर बड़ा बनाया था। उसके इस निर्वासित जीवन का दुख देख कर वह अधीर हो उठी। उसने आँखों में आँसू भर कर पूछा—बच्चा बाबू, यह क्या हालत बना रक्खी है?

मदन अपने हृदय का वेग रोक कर, मुस्कराते हुए बोला—कुछ नहीं, थोड़ा-सा ज्वर हो आया था चुन्नी मौसी, अब जी अच्छा है। कहो, क्या ख़बर है?

"सब ठीक है।"

"नई अम्माँ ख़ुश हैं?"

"आपको बहुत याद करती रहती हैं।"

"मुझे?"—मदन ने चौंक कर पूछा—"मुझे वे क्यों याद करती हैं? मुझे तो उन्होंने देखा भी नहीं।"

"नहीं देखने से क्या होता है? वे आपको देखने के लिए विकल हो रही हैं। ठीक उसी तरह मानती हैं, जिस तरह माँ अपने बेटे को मानती है। बहुत अच्छे स्वभाव की हैं।"

मदन कुछ नहीं बोला। उसकी आँखों से आँसू की धारा बह चली।

चुन्नी ने कहा—अपने हाथ से मिठाई बना कर भेजी है और मुझे क़समें दे रक्खी हैं कि चाहे जैसे हो, मैं आपको ज़रूर घर लिवा चलूँ। उनकी एक-एक बात से प्यार टपकता है।

मदन ने आँसू पोंछते हुए कहा—उन्हें मेरा प्रणाम कह देना।

"इससे काम नहीं चलेगा भैया!"—चुन्नी ने हाथ जोड़ कहा—"घर चलना होगा, नहीं तो मैं यहीं धरना देकर बैठी रहूँगी। जिस पौधे को अपने हाथों से लगाया है, उसे इस तरह मुरझाते नहीं देख सकती। आपकी यह हालत देख कर मैं इस समय आपे में नहीं हूँ। चलिए, मन न लगेगा तो फिर वापस चले आइएगा।"

"मन लगने और न लगने की बात नहीं है चुन्नी मौसी!"—मदन ने कहा—"मैं उस घर में पैर ही नहीं रखना चाहता। तुम मुझे अपने बेटे की तरह मानती हो, इसे मैं जानता हूँ; पर खेद है, मैं इस समय तुम्हारी बातें न मान सकूँगा। तुम जाओ, अम्माँ जी से कहना कि वे मुझे याद न किया करें। यह मिठाई भी लेती जाओ, मैं मिठाइयाँ नहीं खाता।"

चुन्नी ने दीन-स्वर में कहा—कम से कम मिठाई तो रख लीजिए। बड़ी साध से बना कर भेजी है।

मदन कुछ देर तक चुप रहा, फिर बोला—अच्छा, इसे रहने दो।

"तो मैं चली जाऊँ भैया?"—चुन्नी ने कातर-स्वर में पूछा।

"हाँ, तुम चली जाओ। तुम भी माफ़ करना और अम्माँ जी से भी माफ़ी माँग लेना। उनसे कहना, वे भूल कर भी मुझ अभागे को याद न किया करें।"—कह कर मदन ने करवट बदल ली और मुँह ढाँप कर बच्चों की तरह रोने लगा।

चुन्नी भी चुपचाप आँखें पोंछती हुई बाहर निकल गई।

## ३

दूसरे दिन सवेरे ही मदन के बग़ीचे में एक गाड़ी आ खड़ी हुई। उससे चुन्नी उतरी और उतरी उसके साथ ही एक परम सुन्दरी युवती! चुन्नी युवती का हाथ पकड़ कर उसे मदन के कमरे में ले गई। कमरे में घुसते ही उसने कहा—बच्चा बाबू, लीजिए, आपकी अम्माँ ख़ुद आपको बुलाने आई हैं।"

मदन हड़बड़ा कर उठ खड़ा हुआ और बोला—यह तुमने क्या किया चुन्नी? मुझे बदनाम करोगी क्या?

"इसमें बदनाम होने की कौन सी बात है बेटा!"—धनवन्ती ने काँपते हुए स्वर में जवाब दिया—"माँ अपने बेटे को मनाने आई है, इसके लिए बदनामी कैसी?"

मदन सहसा कोई उत्तर न दे सका। उसे ऐसा मालूम हुआ, जैसे धनवन्ती बरबस उसे अपनी ओर खींच रही है। वह सिर झुकाए चुपचाप खड़ा रहा।

धनवन्ती ने फिर कहा—बाप का अपराध हो और माँ दण्ड सहे, यह तो तुम्हारा अन्याय है मदन! भला मैंने कौन सा क़सूर किया है?

मदन को ऐसा मालूम हुआ मानों उसके आगे उसकी अपनी ही माँ खड़ी हो। कई प्रसङ्ग आगए थे जब वह भी उसे इसी तरह की बातें कह कर मना चुकी थी। वह क्षण भर के लिए वास्तविक परिस्थिति भूल गया और बोल उठा—अम्माँ!

"बेटा !"—कह कर धनवन्ती ने उसका हाथ पकड़ लिया और आँसुओं से उलझे हुए स्वर में कहा—"चलो, तुम्हारे बिना वह घर अच्छा नहीं लगता।"

घर का नाम सुनते ही मदन की सारी विस्मृति विलीन हो गई। प्रतिरोध के स्वर में उसने कहा—यह तो मुझसे न हो सकेगा, मैं वहाँ न जा सकूँगा अम्माँ !

"एक बार चले चलो बेटा !"—धनवन्ती ने गिड़गिड़ाते हुए कहा—"कम से कम तभी तक के लिए चलो, जब तक तुम्हारी तबीयत न अच्छी हो जाय। तुम यहाँ अकेले बीमार पड़े रहो और मैं वहाँ महल में सुख की नींद सोऊँ, यह किसी तरह नहीं हो सकता। तुम्हें मेरे साथ चलना होगा।"

"मैं वहाँ न जा सकूँगा अम्माँ ! आप मुझे इसके लिए माफ़ करें !"—मदन ने बहुत ही व्यथित स्वर में जवाब दिया।

"तुम्हें वहाँ चलना पड़ेगा बेटा !"—कह कर धनवन्ती उसके पैरों पर गिर पड़ी और रोती हुई बोली—"जिसे तुम अम्माँ कह कर पुकार रहे हो वही तुम्हारे पैरों पर गिर कर विनती कर रही है, इसका भी क्या तुम विचार न करोगे मदन ?"

मदन तड़फड़ा कर अपना पैर छुड़ाता हुआ बोल उठा—मैं चलूँगा अम्माँ ! आपने यह क्या किया ?

"कुछ तो नहीं"—धनवन्ती ने आँसू पोंछते हुए जवाब दिया—"अपने रूठे हुए बेटे को मनाया है।"

उसी समय धनवन्ती मदन को लेकर घर लौट गई। उसकी प्रसन्नता का ठिकाना नहीं था। पर मदन भी प्रसन्न था—ऐसा नहीं कहा जा सकता। उसे रह-रह कर अपनी माँ याद आ रही थी, उसका कलेजा टूक-टूक हो रहा था। साथ ही इस नई अम्माँ के कोमल व्यवहारों ने भी उसे बन्दी बना लिया था, वह उसके भीतर अपनी माँ का आभास देख कर मुग्ध हो रहा था। एक ओर उसके हृदय में विद्रोह की आँधी उठ रही थी, दूसरी ओर सन्धि की सुकुमार भावना। वह बहुत ही उदास था।

धनवन्ती ने दो ही दिनों में उसकी सारी उदासीनता दूर भगा दी। घर लाकर वह उसे हर तरह से ख़ुश करने की चेष्टा में लग गई, उसके सेवा-सत्कार में उसने अपने को इस तरह लगा दिया कि मदन सब तरह से पराजित हो गया।

मदन उसे 'अम्माँ' और 'आप' कह कर पुकारा करता था। धनवन्ती बात ही बात में पूछ बैठी—अच्छा, यह तो बताओ मदन ! तुम अपनी माँ को कैसे पुकारते थे ?

"माँ कह कर !"—मदन ने जवाब दिया।

"और उन्हें भी क्या तुम 'आप' ही कहा करते थे ?"

"नहीं; 'तुम' कहता था।"—मदन ने ज़रा सकुचा कर उत्तर दिया !

"तो मुझे भी क्या तुम उसी तरह नहीं पुकार सकते बेटा ?"—धनवन्ती ने कुछ कातर होकर पूछा।

"अब से तुम्हें भी उसी तरह पुकारा करूँगा माँ !"—कह कर मदन ने सिर झुका लिया।

धनवन्ती ने गद्गद होकर कहा—अपनी इस अभागिनी माँ को कभी भूलना नहीं बेटा, यही विनती है।

"ऐसा कभी न होगा माँ !"—कह कर मदन ने उसके पैरों पर सिर रख दिया।

इसी समय सेठ गनपतराय कमरे में घुस आए और अपनी लाल-लाल आँखें नचा कर तुरन्त वापस लौट गए ! धनवन्ती उनकी वे आँखें देख कर सहम उठी। उसने काँपते हुए स्वर में कहा—उठो बेटा ! भगवान् तुम्हारी उमर बढ़ावें, मुझे तुम्हारा ही भरोसा है।

## ४

"तुम्हें घर के भीतर आने की कभी फ़ुरसत ही नहीं मिलती, क्यों ?"—धनवन्ती ने अपने पति से पूछा।

"हाँ, जान-बूझ कर फ़ुरसत नहीं निकालता हूँ, इस भय से कि कहीं तुम्हारे काम में बाधा न पड़े।"—सेठ जी ने उत्तर दिया।

"अपना दोष दूसरों के सिर क्यों मढ़ रहे हो ?"—धनवन्ती ने सावधान होकर कहा—"यह क्यों नहीं कहते कि बाहर ही इतने फँसे रहते हो कि घर आने की नौबत ही नहीं आती—मैं सब जानती हूँ।"

"और मुझसे भी कुछ छिपा नहीं है"—सेठ जी ने भवें टेढ़ी करके जवाब दिया—"ज़रा अपनी ओर भी देख लो, तब बातें करो। यह न समझना कि तुम मुझे कभी धोखे में डाल सकोगी।"

"इस तरह तुम मुझे गालियाँ क्यों दे रहे हो ?"—धनवन्ती ने क्रोध के मारे अधर कँपा कर पूछा—"अपनी चादर तो काली है ही, अब दूसरों की भी क्यों मैली कर रहे हो ?"

"चुप रह हरामज़ादी !"—सेठ जी ने डपट कर जवाब दिया—"मेरी चादर काली है और तुम्हारी सफ़ेद ! मैं तुम्हारे सब खेल देख रहा हूँ।"

"तुम मेरे सब खेल देख रहे हो ?"—धनवन्ती ने दाँत पीस कर जवाब दिया—"मेरे कौन से खेल तुमने देखे, बताओ !"

"तुम्हारा पैर पुजवाना भी तो एक खेल ही है न ?"—सेठ ने आँखें तरेर कर पूछा।

"हाय रे अभागा !"—धनवन्ती ने सिर ठोंक कर जवाब दिया—"तुम्हारे पेट में इतना पाप है !"

"और यह पाप कैसे पल रहा है, तुम इसे भी जानती हो !"—सेठ ने उसी तरह गर्दन हिला कर, आँखें तरेर कर जवाब दिया।

"मैं नहीं जानती, माफ़ करो,"—धनवन्ती हाथ जोड़ती हुई बोली—"इस तरह अपने नरक को और भी गन्दा न बनाओ, कुछ भगवान् का भी भय करो।"

"भगवान् का भय तुम करो, जिसे अपने स्वर्ग के बचाए रखने की परवा है"—सेठ जी ने एक लम्बी 'आह' खींच कर कहा—"मुझे क्या ? मैं तो नरक में रहता ही हूँ।"

"आख़िर, तुम्हें आज हो क्या गया है ?"—धनवन्ती ने कातर-स्वर में पूछा—"क्या...तुम्हें सचमुच मेरे चरित्र में सन्देह है ?"

"सन्देह ही नहीं, विश्वास भी !"—सेठ जी ने उत्तर दिया।

"तुम्हारा विश्वास है कि मैं ख़राब चाल-चलन की हूँ ?"—धनवन्ती ने अपनी लाल-लाल आँखें तरेर कर, ओंठ कँपाते हुए, बड़ी दृढ़ता के साथ पूछा।

सेठ जी थोड़ी देर के लिए सहम उठे। फिर उन्होंने बड़े प्यार से कहा—"नहीं, तुम उल्टा समझ रही हो। मेरा ऐसा विश्वास तुम्हारे लिए नहीं, बल्कि उसके लिए है, जो आज तुम्हारी सफ़ेद चादर को मैली बना रहा है।"

"जाओ, हटो, मेरे सामने से हट जाओ"—धनवन्ती नागिन की तरह क्रुद्ध होकर फुफकारती हुई बोली—"तुम्हारे जैसे पापी की छाया भी नरक है। अपने पुत्र के प्रति ऐसी बुरी भावना ! भगवान् ही तुम्हारा भला करें ! जाओ, हटो, मेरे सामने से हट जाओ।"

"अच्छी बात है"—सेठ जी भी दाँत कटकटा कर जवाब दिया—"जाता हूँ, और फिर कभी तुम्हारा काला मुँह देखने नहीं आऊँगा। तुम आनन्द से विहार करो।"

"भगवान् तुम्हारे पापों का अन्त करें !"—कह कर धनवन्ती आँचल से मुँह ढाँप कर रोने लगी।

सेठ जी आँगन से बाहर निकल गए, तब बुढ़ी धीरे-धीरे धनवन्ती के आगे आ खड़ी हुई और उसका हाथ पकड़ कर बोली—उठो बहिन, मदन को इस रोने की बात मालूम हो जायगी तो अनर्थ उठ खड़ा होगा। तुम्हें मेरे सिर की क़सम है, छाती को पत्थर बना लो।

धनवन्ती तुरन्त चुप हो गई। इसी समय मदन भी आ खड़ा हुआ और बड़ी गम्भीरता से बोला—तुम अच्छी तरह रो लो माँ ! तुम्हारी तबीयत कुछ हल्की हो जायगी। जिस बात को छिपाने के लिए तुम ज़बरदस्ती चुप हो गई हो वह मुझसे छिपी नहीं है। मगर इस बार मैं कायर की तरह अलग नहीं हट जाऊँगा। जीवन की लड़ाई में लड़ूँगा—जीतूँगा या हारूँगा, इसकी परवा नहीं है।

धनवन्ती फूट-फूट कर रोने लगी। मदन ने हाथ पकड़ कर कहा—इसे मेरे सिर पर फेर कर आशीर्वाद दो माँ ! मैं तुम्हारे लिए मौक़ा पड़ने पर जान भी दे सकूँ।

धनवन्ती ने प्यार से उसके सिर पर हाथ फेरते हुए उसी तरह रो-रोकर आशीर्वाद दिया—तुम युग-युग जीते रहो बेटा ! मुझे तुम्हारा ही भरोसा है।

## ५

यारों की मजलिस लगी हुई थी। लोग प्याले पर प्याला उँड़ेलते जा रहे थे। उनमें से एक ने पूछा—आज बड़ी जल्दी छुट्टी मिल गई सेठ जी !

"आज तो ऐसी छुट्टी मिली है"—सेठ गनपतराम बोले—"कि फिर कभी आने की ज़रूरत ही नहीं पड़ेगी।"

"सो कैसे ?"—उनमें से किसी दूसरे ने पूछा।

"एक ऐसी बात कह आया हूँ कि अब उसे मेरी ओर देखने की हिम्मत ही नहीं पड़ेगी"—सेठ जी ने कहा।

"ख़ूब डाँट-फटकार दिया होगा और क्या ?"—पहले सज्जन ने पूछा।

"एक तोहमत लगा आया हूँ !"—सेठ जी ने कहा—"यही एक शस्त्र था, जिसके सहारे मैं उसे घायल कर सका। धमकी दे आया हूँ कि अब कभी उसका मुँह भी नहीं देखूँगा।"

"लेकिन यह तो बताओ यार !"—दूसरे सज्जन ने पूछा—"तुम्हारी यह बीबी है कैसी ?"

"है तो बहुत ही ख़ूबसूरत यार !"—सेठ जी ने जवाब दिया।

"तब क्यों इस तरह मारे-मारे फिरते हो ?"—उनमें से एक तीसरा बोला।

"मारे-मारे फिरने के क्या माने होते हैं ?"—सेठ जी एक प्याला समाप्त करते हुए बोले—"ज़िन्दगी का लुत्फ़ लूट रहा हूँ कि मारे-मारे फिर रहा हूँ ? घर की चीज़ चाहे जितनी भी सुन्दर हो, बाहर की चीज़ को वह थोड़े पा सकती है ?"

"फिर उसे ब्याह कर लाए ही क्यों ?"- तीसरे ने पूछा।

"घर में लाकर एक रत्न छोड़ा है, आख़िर इस महल में भी तो एक चाहिए न ?"—सेठ ने दूसरा प्याला ख़ाली करते हुए जवाब दिया।

"तो मतलब यह कि अब आपको बीबी के पास जाकर रोज़ हाज़िरी नहीं देनी होगी, क्यों सेठ जी ?"—पहले ने पूछा।

"बिलकुल नहीं साहब, बिलकुल नहीं !"—सेठ जी ने मूँछों पर हाथ फेर कर जवाब दिया—"हाज़िरी बजाने की तो योंही फ़ुरसत नहीं मिलती थी और अब तो पूछना ही क्या है !"

"हो क़िस्मत वाले यार ! यहाँ दुलिया तङ्ग रहती है !"—वही सज्जन फिर बोले।

"तुम लोग भी कैसे मर्द हो, पता नहीं चलता"—सेठ जी ने अकड़ कर कहा—"औरत से इतना घबराते हो—और फिर अपनी औरत से ? उसे क़ाबू में लाना कौन मुश्किल है, एक कलङ्क लगा दो और सदा के लिए उससे छुट्टी मिल जायगी। फिर वह ज़बान तो खोल ही नहीं सकेगी—दुलिया तङ्ग करने की तो बात ही दूर रही।"

"मगर सभी ऐसा नहीं कर सकते सेठ साहब !"—कह कर धनवन्ती ने उसी समय कमरे में प्रवेश किया—"सभी आप ही की तरह साहसी बन जायँ तो साहस को पूछे ही कौन ?"

थोड़ी देर के लिए सबके सब अवाक् हो रहे। सेठ जी के ऊपर नशे का रङ्ग जम रहा था, धनवन्ती को देखते ही वह फीका पड़ गया। उन्होंने लड़खड़ाती ज़बान में पूछा...तु तुम यहाँ कै से ?

"पहले आप कृपा कर अपने इन दोस्तों को यहाँ से विदा कर लें, तब मैं आपसे बातें करूँगी" - कह कर धनवन्ती उन लोगों की ओर मुड़ कर बोली -"आप लोग कृपा कर यह कमरा छोड़ कर अभी चले जायँ, नहीं तो मैं पुलिस को बुलाने के लिए मजबूर हो जाऊँगी।"

"ख़बरदार !"—कह कर सेठ जी उठ खड़े हुए और बोले—"अपना भला चाहती है तो सामने से हट जा, नहीं तो × × ×"

"नहीं तो क्या ?"—कह कर इसी समय मदन उनके आगे कूद पड़ा और अपना तमञ्चा तान कर बोला—"इसी दम सब लोग यहाँ से भाग जायँ, वरना एक भी जीता नहीं रहने पाएगा।"

मदन का तमञ्चा देखते ही शराबियों की मण्डली लड़खड़ा उठी। सेठ जी को छोड़ कर सभी यार उसी दम खिसक गए।

मदन भी कमरे से बाहर निकल आया।

धनवन्ती ने कहा—अब बताओ, किसकी चादर काली है ?

सेठ जी ने लाल-लाल आँखें गुड़ेरते हुए जवाब दिया—चुपचाप मेरे सामने से हट जाओ—मैं तुम्हारा मुँह नहीं देखना चाहता।

"यह कहने से छुट्टी नहीं मिलेगी"—धनवन्ती ने दृढ़तापूर्वक जवाब दिया—"मैं तुम्हें अपना मुँह दिखाने नहीं आई हूँ। जो पूछती हूँ, उसका जवाब देना होगा। बताओ, तुमने मेरे साथ शादी क्यों की ?"

"मेरे पास पैसे हैं, एक नहीं हज़ार शादियाँ करूँगा।"—सेठ जी गर्दन तान कर बोले।

"तुम्हारे पास पैसे हैं, इसीलिए तुम दूसरों के जीवन को नष्ट करना अपना हक़ समझते हो ?"—धनवन्ती ने कम्पित स्वर में पूछा।

'हाँ' कह कर सेठ जी दाँत पीसने लगे।

सुप्रसिद्ध सुधारक
और दानवीर
रावबहादुर सेठ
शिवरत्न जी मोहता
ऑनरेरी मैजिस्ट्रेट
कराची

सौभाग्यवती
सरस्वती देवी
मोहता
( धर्मपत्नी सेठ
शिवरत्न जी मोहता)
आप कराची के मारवाडी
समाज में, परदा-
प्रथा के मस्तक पर
पाद-प्रहार करने वाली
सर्व-प्रथम महिला रत्न
हैं

"किसी बाज़ारू औरत से ही क्यों नहीं ब्याह कर लिया ?"—धनवन्ती ने क्रोध के स्वर को कँपा कर पूछा।

"तुम अपने को कुछ और न समझना।"—सेठ जी ने निर्लज्ज भाव से जवाब दिया।

धनवन्ती सब कुछ सह सकती थी, पर यह आघात उसके लिए असह्य था। वह उसी समय सेठ जी के पैरों पर गिर पड़ी और रोती हुई बोली—तुम मुझे इस तरह मलिन क्यों बना रहे हो ? झूठ-मूठ मुझे क्यों तोहमत लगा रहे हो ?

सेठ जी इस पर सहसा कुछ बोल न सके। धनवन्ती ने उसी तरह कातर-स्वर में पूछा—मैं नहीं जानती थी कि तुम इतने गिरे हुए हो। याद रखना, तुम यह शराब की मस्ती नहीं लूट रहे हो, विष की बेचैनी बुला रहे हो ! जो कुछ पी रहे हो वह अमृत की बूँदें नहीं, हलाहल की बूँदें हैं। हाय ! मैं नहीं जानती थी कि तुम यहाँ तक पहुँच चुके हो !

"अब तो जान गईं ?"—सेठ जी बोले।

"हाँ, अब जान गई हूँ"—धनवन्ती ने कहा—"और यही विनती करने आई हूँ कि अपने ऊपर दया करो।"

"आपका उपदेश सिर-आँखों पर"—कहते हुए सेठ जी खड़े हो गए और बोले—"अब आप ज़रा अपने ऊपर भी दया करें और चुपचाप मेरे सामने से हट जायँ।"

"नहीं, मैं किसी तरह भी तुम्हें नहीं छोड़ूँगी"—धनवन्ती ने पैर पकड़ कर कहा—"मेरे स्वामी ! मैं तुम्हें अपने लिए कुछ नहीं कहती, केवल तुम्हारे लिए कहती हूँ। मेरे भाग्य में तो दुख है ही, मगर तुम अपने दुखों को क्यों बढ़ाए जा रहे हो ? मेरी इतनी सी विनती मान लो, तुम अपने ऊपर दया करो।"

"तुम इस तरह मेरे पैरों की बेड़ी मत बनो"—सेठ जी ने पैर खींचते हुए कहा—"मैं कहता हूँ, मेरे आगे से हट जाओ। मैं मर्द हूँ, मेरे पास पैसे हैं, जो जी में आएगा वही करूँगा। तुम मेरे बीच में पड़ने वाली कौन होती हो ?"

"मैं तुम्हारी धर्मपत्नी हूँ"—धनवन्ती ने बड़ी दीनता से कहा।

"तुम मेरी ख़रीदी हुई बाँदी हो"—सेठ जी ने बड़ी निष्ठुरता से कहा !

"बाँदी ही सही, मेरे मालिक !"—धनवन्ती ने दीन-स्वर में कहा—"बाँदी की सेवा भी तो मर्द और पैसे वाले ही स्वीकार करते हैं। तुम मर्द हो, पैसे वाले हो, इसीलिए तो कहती हूँ कि मुझ ख़रीदी हुई बाँदी को भी कभी-कभी अपने पैरों की धूली दे दिया करो, मेरे लिए यही बहुत होगा।"

"तुम मुझे अब और तङ्ग न करो"—पैर छुड़ाते हुए सेठ जी ने कहा।

"मैं तुम्हें तङ्ग कर रही हूँ ?"—धनवन्ती ने करुण-स्वर में कहा—"पैरों पड़ने का अर्थ तङ्ग करना होता है ?"

"तुमने आज मेरा अपमान किया है"—सेठ जी ने आँखें तरेर कर जवाब दिया—"मेरे दोस्तों की बेइज़्ज़ती की है। मैं इस समय आपे में नहीं हूँ, सामने से हट जाओ।"

"तुम उन पापी दोस्तों को सदा के लिए छोड़ दो"—धनवन्ती ने हाथ जोड़ कर कहा—"तभी आपे में रह सकोगे। मैंने तुम्हारा अपमान नहीं किया, तुम्हारे अपमान को भगाया है। वे मित्र ही तुम्हारे अनर्थ के मूल हैं—उन्हें कृपा कर छोड़ दो।"

"उनके बदले तुम्हीं को छोड़ रहा हूँ"—सेठ जी बोले—"जाओ, मेरे सामने से हट जाओ।"

"नहीं हटूँगी, तुम्हें मुझे छोड़ने का कोई अधिकार नहीं है"—कह कर धनवन्ती दरवाज़ा रोक कर खड़ी हो गई।

"अधिकार क्या चीज़ होती है ?"—धनवन्ती को धक्का देकर गिराते हुए सेठ जी बोले—"मुझे सब करने का अधिकार है। मैं तुम्हें छोड़ दूँगा, उन्हें नहीं छोड़ूँगा।"

धनवन्ती ज़ोर से चिल्ला उठी और सेठ जी कमरे से बाहर निकल पड़े। आँखें तरेरते हुए मदन सामने आ खड़ा हुआ और कड़क कर बोला—अगर आप उन्हें नहीं छोड़िएगा तो जाकर उन्हीं के साथ रहिए भी। यहाँ आकर शराब की मस्ती बिखेरिएगा तो आपके सभी मित्रों को मैं मस्ती का मज़ा चखा दूँगा।

"तुम्हीं दोनों मेरे घर से निकल जाओ।"—सेठ जी ने गरज कर जवाब दिया।

"मुझे अफ़सोस है पिता जी !"—मदन ने तमञ्चा तान कर कहा—"अब मैं ऐसा नहीं कर सकता। आप इस समय मेरा ग़ुस्सा न बढ़ाइए, वरना अनर्थ कर बैठूँगा। जाइए, चुपचाप यहाँ से चले जाइए।"

सेठ जी डर के मारे काँप उठे। चुपचाप भीगी बिल्ली की तरह खिसकते बने।

मदन ने धनवन्ती से जाकर कहा—माँ, चलो, कलक्टर साहब के पास चलें। उनका हिस्सा अलग करवा दिया जाय, नहीं तो हम लोग बड़ी विपत्ति में पड़ जायँगे।"

"जो चाहो वह करो बेटा,"—धनवन्ती ने निराशा भरे स्वर में बहुत ही व्यथित होकर जवाब दिया—"अब तो जी चाहता है अपने इन सारे कष्टों का एक साथ ही अन्त कर दूँ। जीवन से जी ऊब उठा है। अब इस संसार में मैं नहीं रहना चाहती।"

मदन ने उसका हाथ पकड़ कर कहा—माँ, तुम्हारे ही बल पर तो मैं लड़ रहा हूँ। तुम्हीं इस तरह हिम्मत छोड़ बैठोगी तो मैं क्या कर सकूँगा? मुझे आशीर्वाद दो। चलो, कलक्टर साहब के पास चलें।

"लोग क्या कहेंगे बेटा?"—धनवन्ती ने व्यथित स्वर में कहा।

"लोग क्या कहेंगे माँ!"—मदन ने दृढ़ता से जवाब दिया। "वे व्यभिचार के पीछे आज बारह वर्षों से रुपए बरबाद कर रहे हैं; इसी के पीछे वे मेरी माँ को मार चुके हैं; इसी के पीछे एक दूकान का दिवाला निकल गया है! अब यही दो-तीन कोठियाँ, एक दूकान और थोड़े से रुपए रह गए हैं। अगर लोक-लाज में पड़ कर शीघ्र ही कोई उपाय न करोगी तो कैसे काम चलेगा? वे इस तरह अपने को बरबाद किए जा रहे हैं, इस पर लोगों की नज़र नहीं है, और हम अगर अपनी भलाई के लिए कुछ करेंगे तो उस पर लोग बुरा-भला कहेंगे? कहेंगे तो कहा करें, इसकी परवा नहीं है।"

इसके आगे धनवन्ती कुछ न बोली। दोनों की राय एक हो गई।

## ३

कलक्टर साहब मदन को जानते भी थे और मानते भी थे। वह उनके पुत्र का प्यारा मित्र था। पहले तो उन्होंने सेठ गनपतराय को हर तरह से डराया-धमकाया, मगर उससे कोई विशेष लाभ न देख कर, उन्होंने उसके लिए जायदाद का एक हिस्सा अलग करवा दिया और बाक़ी हिस्से धनवन्ती तथा मदन को दिलवा दिए। अब सेठ जी अपने परिवार से बिलकुल अलग एक बग़ीचे वाली कोठी में रहने लगे। वहीं निश्चिन्त रूप से शराब और सङ्गीत की धारा उमड़ने लगी।

इधर धनवन्ती और मदन अपने-अपने कष्टों को छिपाए प्रेमपूर्वक जीवन बिता रहे थे। पर सच पूछिए तो दो में से कोई भी सुखी नहीं था। अपनी-अपनी व्यथा तो थी ही, सेठ जी की यह कुत्सित जीवन-धारा उनकी बची-खुची शान्ति को भी बहा रही थी। इतना ज़रूर था कि धनवन्ती अपने 'बेटे' के लिए सब दुख भूल सकती थी और मदन अपनी 'माँ' को सुखी बनाने में ही अपना सुख समझता था। पर वह अभागा उसे सुखी बनावे भी तो किस तरह? उसे जो दुख था, उसकी दवा तो उसके पास थी नहीं!

इन दोनों माँ-बेटे को एक साथ ही सुखी बनाने वाली एक और भी थी। वह थी स्वर्णलता। वह मदन की सहपाठिनी भी थी और शीघ्र ही उसकी जीवन-सहचरी भी बनने वाली थी।

एक दिन सन्ध्या-समय धनवन्ती ने चुन्नी से कहा—ज़रा जाओ तो चुन्नी दीदी! स्वर्णलता को तो बुला लाओ, इधर दो दिनों से वह आई नहीं है। मदन भी तबीयत ख़राब रहने के कारण इधर वहाँ नहीं गया। हो तो बुलाती आना।

घण्टे भर के भीतर ही चुन्नी लौट आई और खिन्न स्वर में बोली—वह तो अपने घर में है ही नहीं बहिन जी, उसके दास-दासी सब घबड़ाहट में हैं। कहते हैं, रात ही से वह ग़ायब है!"

"रात ही से ग़ायब है?"—धनवन्ती ने भयभीत होकर पूछा।

"कौन रात ही से ग़ायब है माँ?"—उधर से आते हुए मदन ने पूछा।

"अभी चुन्नी को उसे बुलाने भेजा था बेटा!"—धनवन्ती ने घबड़ाहट दिखा कर कहा—"सो आकर यह कहती है कि स्वर्णलता रात ही से ग़ायब है! क्या वह कहीं बाहर गई है?"

मदन की छाती धड़कने लगी। उसने कहा—कहीं बाहर जाती तो हम लोगों से कह न जाती? मैं ख़ुद ही जाकर पता लगाऊँ क्या?

"हाँ बेटा, जाओ। न जानें क्यों मेरा जी बहुत ही घबड़ा रहा है।"—कह कर धनवन्ती ने अपने ललाट का पसीना पोंछा।

कपड़े पहन कर मदन कमरे से बाहर निकला ही था

कि स्वर्णलता हाँफती हुई आई और धड़ाम से उसके आगे गिर पड़ी। उसके केश बिखरे हुए थे, कपड़े फट गए थे, शरीर क्षत-विक्षत हो गया था। उसने मुँह से ये ही शब्द निकाले—"मदन, मेरा सर्वनाश हो गया!"

"किसने तुम्हारा सर्वनाश किया बेटी!"—कह कर धनवन्ती दौड़ पड़ी और उसे उठाती हुई बोली—"तुम्हारी यह दुर्गति किसने की है? हाय! मैं यह क्या देख रही हूँ मदन? मालूम होता है, स्वर्णलता मौत के मुख से लौट कर आई है। क्या हुआ बेटी! बताओ, तुम कहाँ से आ रही हो?"

"मेरा सर्वनाश हो गया!"—कह कर स्वर्णलता रो पड़ी।

मदन को जैसे किसी ने पत्थर की प्रतिमा बना दिया। धनवन्ती उसे छाती से लगा कर बोली—किसने तुम्हारा सर्वनाश किया स्वर्ण?

"अपने भावी ससुर जी ने।"

"क्या कहा?" —धनवन्ती चौंक उठी!

"भावी ससुर जी ने? क्या कह रही हो ···"—कह कर मदन इस तरह उछल पड़ा जैसे उसके पैर आग के अङ्गारों पर पड़ गए हों।

"हाँ, मेरे भावी ससुर ने मदन, तुम्हारे पिता जी ने मेरा सर्वनाश कर दिया!"—कह कर स्वर्णलता क्रोध से दाँत कटकटाने लगी।

"साफ़-साफ़ कहो स्वर्ण, बात क्या है?"—धनवन्ती ने भयभीत होकर पूछा। मदन क्रोध के मारे काँप रहा था।

"साफ़-साफ़ क्या कहूँ? हाय, मेरा सर्वनाश हो गया। मैं कल यहीं आ रही थी। रास्ते में वह पापी भी मिल गया। उसने मुझे ज़बरदस्ती मोटर में बैठा लिया और उस बग़ीचे वाले मकान में ले जाकर × × ×"

"तुम क्या कह रही हो स्वर्ण?"—धनवन्ती व्याकुल हो उठी।

"जो कह रही हूँ, वह बहुत ही कम है माँ!"—स्वर्णलता ने कहा—"बड़ी-बड़ी नारकीय यातनाएँ भोग कर आ रही हूँ। क़िस्मत अच्छी थी जो थोड़ा सा मौक़ा मिल गया, जान बचा कर भाग आई। नहीं तो वहीं × × × हाय! मेरा सर्वनाश हो गया!!"

मदन अब खड़ा न रह सका। बिजली की तरह दौड़ कर आँगन से बाहर निकल पड़ा।

धनवन्ती ने घबरा कर कहा—चुन्नी, तब तक स्वर्ण को नहलाओ-धुलाओ। मैं मदन को देखूँ, मालूम होता है, आज बड़ा भारी अनर्थ होगा।

स्वर्ण को चुन्नी के ज़िम्मे सौंप कर धनवन्ती भी उसी तरह दौड़ती हुई आँगन से बाहर निकल पड़ी।

७

"तुम सीधे से न मानोगी?"

"नहीं, चाहे तुम मेरे टुकड़े-टुकड़े कर दो!"

"क्यों जान गँवाने पर तुली हो, जो कहूँ मान लो।"

"जान गँवा दूँगी, तुम्हारी बात न मानूँगी।"

"अच्छा देखता हूँ,"—कह कर सेठ जी कुछ किया ही चाहते थे कि भनभना कर उनके कमरे का किवाड़ खुल पड़ा और देखते ही देखते कोई उनकी गर्दन पर सवार हो गया! बिलकुल बेबस होकर उन्होंने आक्रमणकारी की ओर गर्दन मोड़ी तो देखा, उन्हीं का बेटा मदन शेर की तरह लाल आँखें किए, तमञ्चा तान कर उन्हें जहन्नुम भेजने के लिए तैयार था। मृत्यु के भय से काँप कर वह कह उठा—"बेटा! इस बार माफ़ कर दो, अब कभी ऐसा न करूँगा।"

"ख़बरदार! मुझे बेटा कह कर न पुकारो"—मदन उसे गिरा कर उसकी छाती पर चढ़ बैठा और बोला—"अपने भगवान् को याद करो, मैं तुम्हें अब जीता न छोड़ूँगा.........!"

इसी समय किसी ने पीछे से दौड़ कर उसका तमञ्चा वाला हाथ पकड़ लिया और कहा—बेटा, अपनी माँ को विधवा न बनाओ।

मदन के हाथ से तमञ्चा गिर पड़ा! उसने एक बार कातर-दृष्टि से धनवन्ती की ओर देखा और कहा—"माँ!"

"छोड़ दो बेटा!"—धनवन्ती ने व्याकुल होकर कहा—"इन्हें जीता छोड़ दो। इनकी छाती पर से उतर आओ। मैं यह दृश्य नहीं देख सकती। हाय! मैं यहाँ आई ही क्यों!!"

मदन चुपचाप बाप की छाती पर से उतर आया। सेठ जी भी उठने की कोशिश कर ही रहे थे कि इसी समय कमरे में बहुत से हथियारबन्द सिपाही घुस आए।

"इन सबको गिरफ़्तार कर लो!"—इन्सपेक्टर ने आज्ञा दी।

"नहीं, केवल इसी पापी को"—उस लड़की ने कहा—"और लोग तो मेरी रक्षा करने आ पहुँचे थे।"

सेठ जी गिरफ़्तार कर लिए गए। धनवन्ती वहीं अचेत होकर गिर पड़ी।

घर लौटते-लौटते धनवन्ती की तबीयत बहुत ही ख़राब हो गई। सात-आठ दिनों तक उसकी हालत बराबर बिगड़ती ही गई। आठवें दिन उसने बड़े कष्ट से पूछा—मदन, सच बता दो बेटा! उनका क्या हुआ?

मदन ने भर्राए हुए स्वर में कहा—सात साल के लिए जेल।

"जेल?"—धनवन्ती तड़फड़ा कर उठ बैठी—"सात साल के लिए? उफ़! अब नहीं × × ×"

वह खाट के नीचे गिर पड़ी। उसकी आँखें उलट गईं। मरते-मरते वह कह गई—"स्वर्ण को सुखी रखना बेटा! मैं अब जाती हूँ × × ×"

## ८

स्वर्ण को सुखी रखने का मौक़ा आया ही नहीं। वह सदैव यही कह-कह कर रोया करती—"हाय! मेरा सर्वनाश हो गया!" अन्त में जब उसकी पीड़ा असह्य हो उठी, तब उसने वही किया जो वैसी अवस्था में वह कर सकती थी।

धनवन्ती के मरने के दूसरे ही दिन सवेरे जब मदन उठा तो देखा, स्वर्णलता की सेज सूनी है। वह व्याकुल होकर इधर-उधर ढूँढ़ने लगा। सहसा उसकी नज़र एक लिफ़ाफ़े पर जा पड़ी। काँपते हुए हाथों से उसे उसने उठाया। उसके भीतर एक चिट्ठी थी।

"मेरे मदन, मुझे माफ़ करना। मैं तुम्हारे लायक़ नहीं रह गई। मेरा सर्वनाश हो गया। तुम्हारी पत्नी बन कर मैं तुम्हें मलिन नहीं बना सकती। जाती हूँ, गङ्गा जी में डूब कर इस पापमय जीवन का अन्त कर दूँगी। फिर किसी दूसरे जन्म में मिलूँगी। तुम्हें मेरी क़सम है, तुम अपना ब्याह ज़रूर कर लेना। हाय! मेरा सर्वनाश हो गया, इसीलिए तुम्हें छोड़ कर जा रही हूँ। मुझे भूल जाओ।"

यह पढ़ते ही मदन पागलों की तरह गङ्गा-तट की ओर दौड़ पड़ा। पर वहाँ उसे मिले कौन? स्वर्णलता तो गङ्गा के गर्भ में लीन हो चुकी थी!

चुन्नी आई और पैरों पड़ कर मदन को घर लिवा गई।

## ९

मदन पागलों की तरह इधर-उधर घूमने लगा। जब कभी उसे चुन्नी की याद हो आती, वह घूमना बन्द कर घर लौट आता। स्वर्णलता की मृत्यु से वह बहुत ही व्याकुल हो उठा था, ऐसा मालूम होता था मानों दिन-रात उसी को खोज रहा हो।

एक दिन वह इसी तरह बेख़बर होकर सड़क पर चला जा रहा था। सहसा उसे एक मोटर का धक्का लगा। वह गिर पड़ा, पर कोई विशेष चोट न पहुँची। मोटर खड़ी हो गई। उससे एक लड़की और एक अर्द्धवयस्क भलेमानस उतर पड़े। मदन को देखते ही लड़की बोल उठी—"बाबू जी, इन्हीं की मदद से मेरी इज़्ज़त और जान बची थी।"

उस अर्द्धवयस्क भलेमानस ने मदन के पास पहुँच कर कहा—"मुझे माफ़ कीजिएगा, आपको कहीं चोट तो नहीं लगी? आपका नाम सेठ मदनलाल जी है न?"

"जी हाँ"—कह कर मदन ने उन्हें नमस्कार किया और कहा—"कोई हर्ज नहीं, मैंने चोट नहीं खाई।"

"तो आप इस तरह पैदल क्यों घूम रहे हैं?"—उस अर्द्धवयस्क भले आदमी, सेठ वंशीधर जी, ने बड़े स्नेह से कहा—"चलिए, मैं आपको पहुँचा आऊँ।"

गाड़ी पर बैठते ही सेठ वंशीधर जी ने उस लड़की की ओर बताते हुए कहा—यह सुशीला, मेरी लड़की है। आप ही ने एक दिन इसकी जान बचाई है।

मदन लज्जा और सन्ताप के मारे झुक गया। उसकी आँखों से आँसू की धारा उमड़ पड़ी। उस अप्रिय प्रसङ्ग की स्मृति के साथ उसके जीवन का सारा सन्ताप लिपटा हुआ था। वह भीतर ही भीतर बेचैन हो उठा।

वंशीधर जी उसे घर तक पहुँचा कर लौटे तो अपनी पत्नी से बोले—तुम यह सम्बन्ध पसन्द करती हो?

"बड़ी ख़ुशी से। वे मान जायँगे?"—उनकी पत्नी रामेश्वरी ने कहा।

"मनाने की कोशिशें की जायँगी"—वंशीधर जी बोले।

ब्याह की बातचीत होते-होते साल ख़तम हो गया। सुशीला और मदन की घनिष्ठता बहुत अधिक बढ़ चुकी थी। अवसर पाकर चुन्नी ने कहा—बच्चा बाबू! मैं भी मर जाऊँगी तब बहू को घर लाओगे?

"ब्याह करने को जी नहीं चाहता चुन्नी मौसी!"—

मदन ने उदास होकर कहा—"अरे, तुम रोने क्यों लगीं?"

"नहीं, भैया! मेरी यह विनती मान लो"—चुन्नी ने बहुत ही गिड़गिड़ा कर कहा—"तुम्हें अपनी गोद में खिलाया है, तुम्हारे सिर पर मौर भी देख लूँ, तब मरूँ। यही एक साध है, इसे पूरी कर दो।"

मदन का हृदय भर आया। उसने गद्गद स्वर में कहा—अच्छा मौसी, जाओ, तुम्हीं वहाँ जाकर कह आओ। मुझे मन्ज़ूर है।

चुन्नी को जैसे सारी सम्पदा मिल गई। उसी समय वह सेठ वंशीधर जी के घर जा पहुँची।

## १०

मदन और सुशीला के ब्याह के छः साल बाद की बात है। शाम का वक्त था। दोनों प्राणी कहीं बाहर जाने की तैयारी में थे। मोटर पर चढ़ने जा ही रहे थे कि सहसा एक तिरपन-चौव्वन वर्ष का क्षीणकाय आदमी आकर खड़ा हो गया। वह आँखों में आँसू भर कर मदन की ओर देख रहा था। मदन ने उसकी ओर से मुँह फेर लिया और मोटर की ओर क़दम बढ़ाया।

वह बूढ़ा घुटने टेक कर मदन के आगे बैठ गया और बोला—क्या अब मुझे पहचानते भी नहीं बेटा?

"ख़ूब पहचानता हूँ"—मदन ने अपने हृदय का वेग रोक कर जवाब दिया—"कृपा कर यहाँ से चले जाइए।"

"मेरे ऊपर दया करो बेटा!"

"यहाँ से चले जाओ!"

"अपने पापों का फल पा चुका बेटा, अब माफ़ करो!"

"यहाँ से चले जाओ!"

"अब मैं हर तरह से हार गया बेटा, कहीं ठिकाना नहीं है। अपनी शरण में रख लो।"

"यहाँ से चले जाओ!"

"अभी जेल से चला आ रहा हूँ बेटा! दिन भर का भूखा हूँ, कुछ खिला दो।"

"यहाँ से चले जाओ।"—इस बार मदन ग़श खाकर गिर पड़ा।

सुशीला ने कहा—चुन्नी, इन्हें तब तक भीतर ले जाकर कुछ खिला-पिला दो। मैं इनका उपचार कर रही हूँ।

आँखें खोलते ही मदन ने बड़ी बेचैनी से पूछा—कहाँ गया वह पापी?

सुशीला ने कोमल स्वर में जवाब दिया—अब उस पर दया करो। वह चारों ओर से पराजित होकर तुम्हारी शरण में आया है।

"मगर मैं उसकी सूरत नहीं देखना चाहता"—मदन ने कहा।

"अब तुम्हें ऐसा करना उचित नहीं है। पाप के बाद पुण्य का भी उदय होता है।"—सुशीला ने अपने स्वामी को समझाया।

"सुशीला!"—मदन ने कहा—"तुम वह दृश्य भूल सकती हो?"

"न भूलने से मनुष्यता का अपमान होता है"—सुशीला ने गम्भीरतापूर्वक कहा—"चलो, हम दोनों उनके पैरों पर गिरें। तुमने उन्हें बहुत ही क्लेश पहुँचाया है। लाख पापी होने पर भी वे अपने ही हैं। चलो, उनसे क्षमा माँगो।"

पत्नी की इस ऊँची भावना ने मदन को कुछ का कुछ बना दिया। वह बिना कुछ कहे-सुने मन्त्र-मुग्ध होकर सुशीला के पीछे-पीछे चल पड़ा।

भीतर पहुँच कर देखा, चुन्नी बड़े प्यार से अपने बूढ़े मालिक को खिला रही है। उन दोनों को अपनी ही ओर आते देख सेठ गनपतराय भय के मारे खाना छोड़ कर खड़े हो गए और गिड़गिड़ा कर बोले—मैं अभी चला जाता हूँ बेटा! थोड़ा सा और खा लेने दो।

मदन दौड़ कर उनकी छाती से लिपट गया और बच्चों की तरह बिलख-बिलख कर बोला—पिता जी! मुझे माफ़ कीजिए।

सुशीला ने घबड़ा कर कहा—चुन्नी, ज़रा उन्हें सँभाले रहो, देखती हूँ उनकी आँखें उलट गईं।

सचमुच, मदन के छाती से लिपटते ही बूढ़े के हृदय की गति बन्द हो गई। पता नहीं, भय के मारे या आकस्मिक सुख के धक्के से।

मदन ने फिर कहा—न माफ़ कीजिएगा पिता जी?

सुशीला ने रोते हुए कहा—अब इन्हें धीरे से लिटा दो, शव पकड़ कर कब तक खड़े रहोगे?

# महाकवि चन्द के वंशधर

[ प्रोफ़ेसर रमाकान्त जी त्रिपाठी, एम० ए० ]

राजपूताना प्राचीन काल से हिन्दू-शौर्य तथा हिन्दू-संस्कृति का केन्द्र रहा है। मध्यकालीन युग में जब मुसलमानों ने भारत पर आक्रमण करना प्रारम्भ किया, तो उनका सामना राजपूत-नरेशों ने ही किया। यही नहीं, मुसलमानी सभ्यता का सङ्घर्ष वास्तव में हिन्दू-सभ्यता से राजपूताने में ही हुआ। यही कारण है कि भारतीय इतिहास के बड़े से बड़े वीर इसी वीर-प्रसवा भूमि ने उत्पन्न किए।

राजपूताना को केवल यही गौरव नहीं प्राप्त है कि उसने अगणित वीर नायकों को जन्म देकर, भारतीय इतिहास को समुज्ज्वल किया है, किन्तु उसमें हिन्दी-साहित्य के प्राचीनतम कवियों का आविर्भाव भी हुआ था। क्योंकि राजपूताना अधिकतर रण-शब्द से उद्घोषित रहता था और वहाँ के निवासियों की रग-रग में वीरता की स्फूर्ति रहती थी, इसीलिए वहाँ के रण-चर्चा-पूर्ण वायु-मण्डल में वीर-गाथाएँ रचने वाले कवियों का समादर होता था।

वैसे तो न जाने कितने ही वीर-गाथाएँ लिखने वाले कवि तथा चारण हो चुके हैं, पर महाकवि चन्द बरदाई का नाम तथा उनके वृहत् काव्य 'पृथ्वीराज रासो' का यश देश-व्यापी हो गया है। इसका मुख्य कारण यह है कि चन्द का सम्बन्ध महाराज पृथ्वीराज से था, जो भारत के अन्तिम सम्राट् कहे जाते हैं। यह स्वाभाविक है कि हिन्दू-जाति चन्द से पुरुष को तथा उनकी कृति को ऐसे आदर-भाव से देखे, क्योंकि, जैसी परम्परा से लोगों की यह धारणा चली आई है। वे सम्राट् पृथ्वीराज के राज-दरबार के साधारण कवि ही नहीं थे, वरन् उनके अभिन्न मित्र तथा अत्यन्त समादृत सहचर थे। इसके अतिरिक्त रासो एक विस्तृत काव्य है, जिसमें पृथ्वीराज की जीवन-लीला का वर्णन बड़े ही हृदयग्राही ढङ्ग से किया गया है। इधर कुछ समय से रासो की प्राचीनता के विषय में श्रद्धेय गौरीशङ्कर ओझा सरीखे उद्भट विद्वानों ने बड़ी छान-बीन की है और वे इस निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि रासो को अन्य चाहे किसी दृष्टि से पूज्य ग्रन्थ समझें, पर उसका महत्व ऐतिहासिक दृष्टि से न्यूनातिन्यून है।

अपनी कविता के बल पर मुर्दों को जिलाने वाले; स्वर्गीय महाराणा पृथ्वीराज जी चौहान के

महाकवि चन्द बरदाई

प्रस्तुत लेख में उन सब प्रमाणों तथा युक्तियों का उल्लेख करना प्रसङ्ग से बाहर होगा, जिनके आधार पर रासो की प्राचीनता पर तथा उसमें दी हुई बहुत सी घटनाओं पर सन्देह किया गया है। इस लेख में यह समझ कर कि और न सही, कम से कम रासो हमारे देश की एक सुन्दर

साहित्यिक सम्पत्ति है, महाकवि चन्द बरदाई के प्रति इस नाते से श्रद्धा रखते हुए एक ऐसे सज्जन के जीवन-सम्बन्धी कुछ बातें कही जावेंगी, जो उनके वंशधर हैं।

इनका शुभनाम श्री० नेनूराम जी ब्रह्मभट्ट है। आप महाकवि चन्द से २७ वीं पीढ़ी में हैं। पाठकों की जिज्ञासा को सन्तुष्ट करने के लिए उन्हीं का दिया हुआ वंश-वृक्ष नीचे उद्धृत किया जाता है, जो कई वर्ष पहले कलकत्ते की रॉयल एशियाटिक सोसायटी के जरनल में निकल चुका है * :—

* Preliminary Report on the operation in search of Mss. of Bardic Chronicles, (1913)

इस वंश-वृक्ष को देख कर पाठकों को आश्चर्य होगा कि महाकवि सूरदास भी चन्द के वंशज थे। 'साहित्य-लहरी' से सूरदास जी का लिखा हुआ एक पद उद्धृत किया जाता है, जिसमें उन्होंने स्वयं अपने को चन्द बरदाई का वंशज बतलाया है।

नेनूराम जी ने अपने तथा अपने पिता जी के सम्बन्ध में कई बातें मुझे बतलाई हैं। उनका कहना है कि उनके पूर्व-पुरुष ग्वालियर-राज्य के अन्तर्गत एक ग्राम में रहते थे। सूरदास जी के भाई बुद्धचन्द और देवचन्द

अपनी दादी लक्ष्मीदेवी को लेकर जोधपुर-राज्य के प्रसिद्ध नगर नागौर में आए थे। नेनूराम जी के पिता वृद्धिचन्द जी नागौर छोड़ कर बीकानेर में आ बसे थे। वहाँ महाराजा सरदारसिंह जी ने आपको बहुत सम्मानित किया था। इसके सिवाय उदयपुर के महाराणा शम्भूसिंह जी ने भी लाखपसाव* करके आपका समादर किया था। उनके जीवन का अधिकतर भाग इन्हीं दो स्थानों में व्यतीत हुआ था। कहते हैं कि ९० वर्ष की

स्व० कवि वृद्धिचन्द जी ब्रह्मभट्ट

अवस्था में उन्होंने विवाह किया था। उनका जीवन-काल भी बड़ा लम्बा था, क्योंकि सम्वत् १९६० में १२० वर्ष की आयु में वे लोकान्तरित हुए थे। उनके सुपुत्र नेनूराम जी से ज्ञात हुआ कि उनकी बनाई हुई बहुत सी रचनाएँ हैं। उनकी कविता के कुछ नमूने नीचे दिए जाते हैं :—

**कवित्त**

दीपत दिकत तन दशो दिशा देश-देश,
थिरू वसुधा के मध्य स्वज्जस थटाय दे।
कर की उमङ्ग करे कवी निहाल केते,
घन अद तारों के घमण्ड हटाय दे॥
भणत कवि 'वृद्ध' जैसे चित्त की विशालताई,
रामचन्द्र दिल्ल नाम जग्ग में रटाइ दे।
दानवीर बङ्का बदनेश ज्येष्ठ मालनन्द,
लागे हाथ लङ्का तौ छिन्न में लुटाइ दे॥ १॥

**गीत**

बाजे बेल्लाका चिमाणाँ हल्ला
किरोड़ाँ गिड़िन्द बङ्का।
तिके सामटा भणाड़ा लीधा निशङ्का
समात तोड़ घड़ाँ हाथियाँ॥
तेण गुघू सारोड़े तुही नोह तो
विड़ूतो छेड़े तुहीं पृथीनाथ।
अग्रास तौ घटाघोर
हाथाड़ चावतो आयो॥
गहिन्दा गहातो सूधो धकायो
बगूड़ रुकाए दुकाड़े हाथ्याँ।
दिकी दुनाली मुकाई रौंड़े तिको
शोशो खातो चकेरा दिखायो*॥ २॥

नेनूराम जी ने भी अच्छी ख्याति कमाई है। आपको पुरातत्त्व-विषयक सामग्री की खोज करने का, उसे एकत्रित करने का तथा उसे इतिहासज्ञों के हाथ में सौंपने का व्यसन-सा है। इस समय तक न जाने कितने शिला-लेखों का पता आपने लगाया है और न जाने कितने हस्त-

* लाखपसाव का अर्थ एक लाख रुपए के इनाम से है, जो भाट, चारणों को राजा-रईस देते हैं। यह पुरस्कार नक़द रुपए में नहीं दिया जाता है, किन्तु हाथी, घोड़े, ऊँट, रत्न, ज़मीन व धान आदि के रूप में दिया जाता है। इन सबका मूल्य साधारणतया १५-२० हज़ार रुपए के लगभग होता है। लेकिन फिर भी यह "लाखपसाव" ही कहलाता है।

* यह एक आखेट-वर्णन से लिया गया है, और महाराणा शम्भूसिंह जी के समय की रीजेन्सी काउन्सिल के मेम्बर धावराव बदन जी तँवर को लक्ष्य करके लिखा गया है।

लिखित ग्रन्थों की खोज, राजपूताने की जल-शून्य मरुभूमि पर ऊँट पर चढ़ कर आपने की है। यही नहीं, मारवाड़ में प्रचलित अनेकानेक जन-श्रुतियों तथा गीतों का संग्रह भी आपने अच्छा किया है। इसमें से बहुत-कुछ मसाला आपने जोधपुर-निवासी, अपने परम मित्र स्वर्गीय मुन्शी देवीप्रसाद को सौंपा था।

सन् १६०६ में भारत के प्रसिद्ध इतिहासज्ञ महा-महोपाध्याय हरप्रसाद शास्त्री वीर-गाथाओं तथा वीर-काल सम्बन्धी शिला-लेखों की खोज में राजपूताने का भ्रमण करने निकले थे। शास्त्री जी को नेनूराम जी ने बड़ी सहायता दी थी। कहते हैं कि वे नेनूराम जी की इस बात पर बड़े चकित हुए थे कि जहाँ कहीं पहाड़ों पर अथवा किसी प्राचीन इमारत में वे पहुँचते थे, वहीं एक न एक लेख वे अवश्य ढूँढ़ निकालते थे। जोधपुर से लौटते समय हर-प्रसाद जी शास्त्री नेनूराम जी को अपने साथ कलकत्ते ले गए थे। वहाँ उन्होंने भट्ट जी के कई व्याख्यान रासो पर करवाए थे और कई बार अनुरोध करके उनसे रासो के छन्दों का विधिवत् गायन करवाया था। मैंने भी कई बार उनसे रासो सुना है। जिस समय वे वीर-रस के पद्य पढ़ते हैं तो सुनने वालों के रोंगटे खड़े हो जाते हैं और स्वयं उनके मस्तक पर पसीने की बूँदें झलकने लगती हैं।

नेनूराम जी के पास रासो की दो प्रतियाँ भी हैं। मैंने दोनों को देखा है। एक प्रतिलिपि तो काग़ज़, स्याही तथा अक्षरों को देखते हुए काफ़ी पुरानी ज्ञात होती है। उसे वे चन्द के पुत्र जल्ह-कृत बतलाते हैं। क्योंकि जैसी कि परम्परा से यह जन-श्रुति चली आई है, जब चन्द बरदाई महाराजा पृथ्वीराज के साथ चले थे तब उन्होंने रासो का अपूर्ण अंश अपने पुत्र जल्ह को पूरा करने के उद्देश्य से सौंपा था। अस्तु, प्रतिलिपि, जैसा कि नीचे दिए हुए लेख से ज्ञात होगा, जो उसी में मिलता है, सम्वत् १४५५ में की गई थी:—

"सम्वत् १४५५ वरषे शरदऋतौ आश्विनमासे शुक्ल-पक्षे उदयातघटी १६ चतुरथी दिवसे लिपतं। श्री षरतर-गच्छधिराजेः पण्डित श्री० रूप जी लिपतं। चेलः श्री० सोभाजीरा। कपासनमध्ये लिपिकृतं।"

श्री० गौरीशङ्कर जी ओझा ने 'काशी नागरी प्रचारिणी पत्रिका' (भाग १०, अङ्क १-२) में प्रकाशित अपने 'पृथ्वीराज-रासो का निर्माण-काल' शीर्षक लेख में लिखा है कि उन्हें वि० सं० १६४२ की सबसे पुरानी हस्त-लिखित प्रति रासो की मिली है। पर ऊपर के अवतरण से तो नेनूराम जी वाली प्रति और भी पुरानी है। पता नहीं, इसमें क्या रहस्य है। क्या मैं आशा कर सकता हूँ कि ओझा जी इस बात पर कुछ प्रकाश डालने की कृपा करेंगे?

रासो की प्राचीनता के विषय में तो नेनूराम जी का भी यह कहना है कि उसका अधिकतर अंश प्रक्षिप्त है, जो १६ वीं शताब्दी के आस-पास जोड़ा गया है।

रही यह बात कि उसका कितना अंश चन्द का लिखा है और कहाँ तक जल्ह ने उसके बनाने में योग दिया, इसके विषय में भट्ट जी ने मुझे अपनी जल्ह-कृत रासो की प्रति में ये पद्य दिखाए थे:—

**दोहा**

दहति पुत्र कवि चन्द के, सुन्दर रूप सुजान।
एक जल्ह गुणबावरो, गुण समन्द सखिमान॥ १॥
आदि अन्त लगि अन्तमन, बनि गुरनी गुनराज।
पुस्तक जल्हन हत्त दे, चलि राजन कविराज॥ २॥
उभै* सत्त नवरस्स गुण, किय पूरन गुरुतन्त।
रासौ नाम उदध्धियुत, गदौ मन्त मन सन्त॥ ३॥

इस रासो सम्बन्धी विवादग्रस्त विषय को यहाँ इस लेख में न छेड़ कर, अब हम नेनूराम जी के सम्बन्ध में कई अन्य बातों का उल्लेख करेंगे।

ऊपर कहा जा चुका है कि भट्ट जी को पुरातत्व-विषयक खोज की पूरी धुन है। इस प्रसङ्ग में उस शिला-लेख का उल्लेख करना आवश्यक है, जोकि सन् १६०६ के लगभग मारवाड़पाली के पास बीठू नामक गाँव में उन्होंने ढूँढ़ निकाला था। उसकी नक़ल इण्डियन एण्टिक्वेरी, जिल्द ४०, पृष्ठ १४१ में निकल चुकी है। इस शिला-लेख से मारवाड़-राज्य की नींव डालने वाले राव सीहाजी राठौड़ का पाली आने का समय निर्धारित हो जाता है। क्योंकि उस लेख में लिखा है कि सम्वत् १३३० में यवनों से युद्ध करते हुए राव सीहाजी ने वीर-गति प्राप्त की थी। इसकी पुष्टि पाली के आस-पास लोगों में प्रचलित निम्न-लिखित पंक्तियों से हो जाती है:—

* उभै = २, सत्त = ७, नवरस = ९ = २+७; गुण = ३ = २१

## दोहा

तेरह सौ तीस † में घणो रच्यों घमसान।
पाली छोड़ पधार्या पालीवान पिछमान॥
बारह सो बाराणवे † माया हदमाणी।
बीता बरस छत्तीस यों जुग सारे जाणी॥
नसूदीन नसींद ने फोजा फरराणी।
हिन्दू मलेछ भेड़ा होय ने मूछाँ हदताणी॥

मिले हुए शिला-लेख से सीहाजी के मृत्यु-सम्बन्ध का पता चलता है, और ऊपर दिए दूसरे पद से यह ज्ञात होता है कि १२६२ के लगभग नसीरुद्दीन और सीहाजी राठौड़ के बीच घोर युद्ध छिड़ा। एवं यह मत निश्चित कर सकते हैं कि शायद १२६२ या उसके इधर-उधर सीहाजी कन्नौज की तरफ़ से पाली में आए होंगे। अतएव उपर्युक्त शिला-लेख की खोज का तथा मारवाड़-राज्य के इतिहास की आदि शृङ्खला का पता लगाने का श्रेय ब्रह्मभट्ट नेनूराम जी को ही है।

यही नहीं, नेनूराम जी ने मारवाड़ के बाहर भी ऐतिहासिक सामग्री की खोज में उड़ीसा, भूटान तथा मानसरोवर तक दौड़ लगाई है। मुर्शिदाबाद-निवासी प्रसिद्ध जैन-विद्वान् श्रीयुत पूरणचन्द जी नाहर के साथ-साथ आप उस लम्बी यात्रा पर गए थे, और उन्हें जैन शिला-लेख संग्रह करने में बड़ी सहायता दी थी।

सन् १६०१ में, जब भारतीय पुरातत्व-विभाग के अध्यक्ष सर जॉन मार्शल ( Sir John Marshall ) जोधपुर आए थे तो उनके साथ डॉक्टर भाण्डारकर भी थे। उन्हें नेनूराम जी ने जोधपुर के आस-पास के समस्त ऐतिहासिक स्थल दिखाए थे और उन्हें बहुत सी बातें बतलाई थीं। इसका उल्लेख मार्शल साहब ने इन शब्दों में किया है :—

". . . Mr. Bhandarkar tells me that Brahmabhatta Nanoo Ram Jee has been of great assistance to him in collecting information about the antiquities in and around Jodhpur. . He has quite a remarkable knowledge of the subject."

मुझे नेनूराम जी ने स्वामी दयानन्द जी सरस्वती के विषय में भी कई बातें बतलाई हैं। इस लेख के वाचकों को यह जान कर कुतूहल होगा कि नेनूराम जी उन तीन मुख्य जोधपुर-निवासी सज्जनों में से एक थे, जो स्वामी जी को अजमेर से लेने गए थे। अन्य दो सज्जनों के नाम ऊमरदान जी तथा मास्टर दामोदरदास जी थे। ऊमरदान जी कवि थे। उनकी कविता का संग्रह छप चुका है।

पण्डित नेनूराम जी ब्रह्मभट्ट

[ महाकवि चन्द बरदाई के वर्तमान वंशधर ]

इसके सिवाय जितने दिन स्वामी जी जोधपुर में रहे, उतने दिन नेनूराम जी निरन्तर उनकी सेवा-शुश्रूषा में उनके पास रहे। स्वामी जी के बल-पौरुष, उनकी निर्भीकता, उनकी वाग्मिता का सजीव चित्र भट्ट जी ने मुझे अपने शब्दों में दिया है। उनकी आँखों देखी बात है कि प्रातःकाल उठ कर तीन-चार मील तक बड़े वेग की चाल से वे बाहर जङ्गल में निकल जाया करते थे। वहीं व्यायाम करके वापस आते थे और कम से कम दो-

† यह दोनो अवतरण 'पलीवाल परीक्षा' नामक हस्त-लिखित पुस्तक में मिलते हैं, जो १९०० में लिखी गई थी।

तीन सेर दूध पी जाते थे। भोजन करते समय इसी परिमाण में वे हरे शाक खाते थे।

उनकी साधारण बोल-चाल की ध्वनि ऐसी गम्भीर और उच्च होती थी कि दूर से सुनाई देती थी। जब कभी सभा में वक्तृता देने खड़े होते तो लोग मन्त्र-मुग्ध से हो जाते। उनकी भाषा ऐसी जानदार होती, उनके बोलने की शैली ऐसी चुटीली होती कि जब चाहते श्रोताओं की आँखें आँसुओं से भर देते और कभी उन्हें हँसा देते। भट्ट जी का कहना है कि एक बार किसी व्याख्यान के बीच में स्वामी जी ने क़ुरानशरीफ़ से कुछ आयतें पढ़ीं। उनका उच्चारण स्वामी जी ने ऐसे अच्छे ढङ्ग से किया कि कई मुसलमान श्रोता यह चिल्ला उठे कि 'यह साक्षात् ख़ुदा का अवतार है।'

स्वामी जी के साथ जोधपुर-निवासी कई आततायी लोगों ने जो कुत्सित व्यवहार किया और उनकी जीवन-लीला का अन्त इतने शीघ्र कराया, उसके सम्बन्ध की घटना को इस लेख में दुहराना अनुचित होगा। केवल इतना कहना काफ़ी होगा कि इन दुष्टों में से एक का नाम कलिया था, जिसने एक दूसरे माली से मिल कर प्रसिद्ध वेश्या नन्हींजान के प्रोत्साहन से स्वामी जी को दूध के साथ विष पिला दिया था।

नेनूराम जी उस समय का पूरा वृत्तान्त देते हैं, जब स्वामी जी को आभास होने लगा था कि उन्हें विष दिया गया है। वे स्वामी जी के साथ-साथ आबू होते हुए अजमेर तक गए थे, जब विष-पान से अस्वस्थ हो जाने पर वे जोधपुर से प्रस्थान कर चुके थे।

उपसंहार में हम यह कहे बिना नहीं रह सकते कि नेनूराम जी, जिन्होंने इतनी ऐतिहासिक सामग्री इतने परिश्रम से एकत्रित करके इतिहासकारों के सम्मुख उपस्थित की है और जिन्होंने स्वामी दयानन्द ऐसे अवतारी पुरुषों का सत्सङ्ग किया है, वे स्वयं ऐतिहासिक जीव हैं। वे महाकवि चन्द के वंशधर होने के कारण उनके सजीव स्मारक हैं, जिनके दर्शन से तथा जिनके साथ वार्त्तालाप करने से हृदय में अद्भुत भाव उत्पन्न होते हैं। यह लेख इसी उद्देश्य से लिखा गया है कि जिससे इसे पढ़ कर हिन्दी-वाचकों का ध्यान इन चन्द बरदाई के वंशज की ओर आकृष्ट हो।

❦ ❦ ❦

# चेतावनी

[ श्री० देवीप्रसाद जी गुप्त, 'कुसुमाकर' बी० ए०, एल-एल० बी० ]

करो विधवाओं का उद्धार !
खो दोगे तुम उन्हें, करोगे यदि अब अत्याचार !

छोड़ो अब अगली बातों को,
समझो दुनिया की घातों को,
उन्हें विधर्मी खींच रहे हैं, अब भी हो होशयार !
दो करोड़ हिन्दू-विधवाएँ,
यदि उनमें जाकर मिल जाएँ,
निश्चय है हिन्दू-समाज का, कर देंगी संहार !

कहा करो तुम उनके मन का,
पुनर्विवाह करो तुम उनका,
उनको तुम लाचार करो मत, करने को व्यभिचार !
अब भी चेतो उन्हें सम्हालो,
छोड़ न जाएँ, गले लगा लो,
इसमें है कल्याण तुम्हारा, उनका है उद्धार !

# कलकत्ते का सामाजिक जीवन

[ 'एक बागड़ी' ]

दि ल्ली के लम्बे-चौड़े प्लेटफ़ार्मों पर देखने से पता चलेगा कि मारवाड़ी भाई कितनी अधिक संख्या में कलकत्ते आते हैं। क़रीब-क़रीब आधा बीकानेर यहाँ आकर व्यवसाय करता है। यह ठीक-ठीक पता नहीं चलता कि सबसे पहले बीकानेर जैसे दूर देश के लोग कलकत्ते में कैसे और कब आए, परन्तु ऐसी धारणा है कि कुछ चीनी लोग बीकानेर की तरफ़ अफ़ीम आदि ख़रीदने गए और केवल व्यापार करने के लालच से वे लोग उन चीनियों के साथ कलकत्ते चले आए। यहाँ आकर इन लोगों ने व्यापार शुरू किया। जब कुछ धन कमा कर ये अपने घर वापस लौटे तो अन्य लोगों की भी इच्छा इधर झुकी और फिर धीरे-धीरे बीकानेर जैसे देश का कलकत्ते से एक अक्षय सम्बन्ध हो गया। यहाँ आने पर फिर तो उन्होंने और-और व्यापार भी शुरू किए और ग़रीब लोग लखपती बन कर कलकत्ते के धनी व्यापारी गिने जाने लगे। कलकत्ते में आज दिन जो लखपती सेठ हैं, उनमें से अधिकांश की यह सम्पन्नता इधर २० वर्षों के अन्दर ही अन्दर की है। किसी ने आकर २० रुपए पर नौकरी की थी—किसी ने १५ पर; और कोई १००-२०० रुपए का छोटा सा कारबार करते थे। धीरे-धीरे उन्होंने व्यापार किया। भाग्य से महायुद्ध शुरू हुआ और इसी अवसर पर इन लोगों ने व्यापार करके बहुत रुपया कमा लिया। आज, बीस वर्ष पहले के ग़रीब बीकानेरी, कलकत्ते के लखपती सेठ कहे जाते हैं। इनके मकान बहुत बड़े-बड़े ५-६ मञ्ज़िले बने हैं, जिनमें कई परिवार सुविधापूर्वक रह सकते हैं। यह मकान लोहे के गटर के सहारे पर बने हैं, इसी से इतने ऊँचे होने पर भी जल्दी ही गिर पड़ने का डर नहीं है। इनके कारबार का स्थान इनकी गद्दी होती है। एक-एक बिल्डिङ्ग में ५०-६० गद्दी भिन्न-भिन्न फ़र्मों की होती हैं। प्रत्येक फ़र्म का नाम दो व्यक्तियों के नाम पर होता है। पिता-पुत्र अथवा साझी के नाम पर। जैसे वीरभान ताराचन्द। यदि दो नाम पर फ़र्म का नाम न रक्खा जाय तो लेन-देन गड़बड़ में पड़ जाती है। गद्दी में दो गद्दे—उन पर चाँदनी, तकिये, २-३ मसनद, एक तिजोरी और बही-खाते वग़ैरा होते हैं। सामान थोड़ा ही होता है, पर दलालों के ज़रिए हज़ारों की ख़रीद और बिक्री मुँहज़बानी ही रोज़ मिति होती रहती है, और बही में सब हिसाब लिखा रहता है। सट्टा और फाटका इनका मुख्य व्यापार है। जूट और हैशियन के भाव मिनट-मिनट पर खुलते रहते हैं—अमेरिकन तारों के आधार पर। व्यापारी मुँहज़बानी उसे ख़रीदते हैं, बेचते हैं और नफ़ा-नुक़सान नोट कर लेते हैं। प्रत्येक सोमवार को सबका हिसाब चुकता कर दिया जाता है। इसी में लोग दिवालिए भी बनते हैं और धनी भी। बम्बई में तो रुई का व्यापार ज़ोरों पर होता है, पर यहाँ जूट और हैशियन ख़ूब होता है। क्लाइव स्ट्रीट में रॉयल एक्सचेञ्ज प्लेस इस व्यापार का मुख्य अड्डा है। १० बजे से ५ बजे तक मोटर गाड़ियों की भीड़, दलालों की भीड़, चपरासियों का आना-जाना बहुत ही अच्छा लगता है।

इसके अलावा इनके हाथ में कपड़े का व्यापार भी है, और उन बाज़ारों में सारे दिन सौदे होते रहते हैं। जिन लोगों का काम जम गया है उनकी ५-६ जगह गद्दियाँ होती हैं और वे बड़े व्यापारी गिने जाते हैं। इतना रुपया कमा कर वे अपना लक्ष्य पूर्ण समझते हैं। यदि और भी अधिक रुपया होता है तो दो-चार मकान बनवा डालते हैं, जिनका किराया ३-४ हज़ार रुपया मासिक होता है। हैरिसन रोड के चीतपुर मोड़ पर एक प्रसिद्ध बाँगड़ बिल्डिङ्ग है। इसमें घूम आना आसान काम नहीं है। चढ़ते-चढ़ते साँस फूल जाती है। इसी अकेली बिल्डिङ्ग का ३ हज़ार के लगभग महीने में किराया आता है। इसमें कमेटी के नलों के भरोसे न रह कर, एक कुआँ है, जिसमें से पानी पम्प द्वारा खींच कर सर्वत्र लगे नलों में

जाता है। बेतार का तार भी इसमें लगा है। व्यापारियों के प्रत्येक सुभीते का इसमें प्रबन्ध है और इसमें कोई १००-१२५ गद्दियाँ हैं। ऐसी ही और भी बड़ी-बड़ी इमारतें मारवाड़ियों के वैभव को बढ़ाती हैं।

जो परिवार कलकत्ते में बढ़ गए हैं और जिनकी काफ़ी जायदाद और कारबार यहाँ फैल गया है, वे ब्याह-शादी भी यहीं करते हैं, पर जो अकेले अथवा छोटे परिवार के साथ यहाँ रहते हैं वे ब्याह आदि करने अपने देश जाते हैं।

राजस्थानी नवजीवन-मण्डल के प्रधान मन्त्री और सुधारक
बाबू बसन्तलाल जी मुरारका

देश जाते समय की इनकी सपरिवार यात्रा कौतूहलप्रद होती है। कलकत्ते से ये जिस डब्बे में बैठेंगे, उसमें केवल मारवाड़ियों को ही बैठाने की उनकी पूरी चेष्टा होती है, अन्य यात्रियों को नहीं। डब्बे की खिड़कियों में, जिधर स्त्रियाँ और बच्चे बैठते हैं, रस्सी का बाँध लगा देते हैं, ताकि बच्चे खिड़की में से झाँकते समय नीचे न गिर पड़ें। स्त्रियों की तो दशा बहुत ही दयाप्रद होती है। बेचारी घूँघट खींचे एक ही स्थान पर जमी बैठी रहेंगी। भोजन भी करना होगा तो घूँघट के अन्दर ही अन्दर! प्रायः ऐसा देखा गया है कि बेचारी दो-चार ग्रास खाकर ही पानी पी लेती हैं और भरपेट भोजन शर्म के मारे नहीं कर पातीं! दूसरी बात इससे भी ग़ज़ब की यह है कि वे क़रीब-क़रीब दिन में तो शौच अथवा मूत्रादि के लिए उठतीं ही नहीं। रात्रि में भाग्य से सब सो जायँ तो शायद वे उससे निबटें। ऐसे कष्ट सह लेने का कारण है—कुछ तो लज्जा और कुछ उनका पहनावा। यदि लहँगा पहने हों तो उसे सँभालना और जिसमें भी घूँघट में। भीड़-भाड़ में भीड़ से बचें अथवा लहँगे के घूम-घाम को बचावें। यदि लहँगा न हो, साड़ी ही हो, तो बहुत बारीक कपड़े की होती है, जिसे यात्रा में पहनना सर्वथा अनुचित है। ग़रज़ यह कि पाख़ाने तक पहुँचने के लिए काफ़ी साहस और समेटने की आवश्यकता होती है, जिसे वे बहिनें नहीं कर सकतीं और लाचार होकर सारे दिन एक ही स्थान पर पार्सल की तरह बैठी रहती हैं। यदि दुर्भाग्य से बच्चे टट्टी फिर दें, तब तो बेचारियों को उठना ही पड़ता है और लाचारी हालत में उसे जाकर धुलाना और फिर अपने भी हाथ-पैर धोना पड़ता है। साथी यात्री इस दृश्य पर मुस्कराए बिना नहीं रहते।

ख़ैर, यह तो हुई रेल में बैठने की बात। दूसरी आफ़त जो उन्हें सफ़र में आती है, वह है क़ुलियों का पञ्जा। क़ुली, टिकट-चेकर, कलेक्टर—सभी उन्हें सुभीते का लालच देकर २-४ रुपए बना ही लेते हैं। क़ुली तो ख़ूब ही बनाते हैं। गाड़ी खड़ी होगी २ नम्बर पर, तो बतलाएँगे १० नम्बर चलना पड़ेगा सेठ जी! और फिर उसमें बैठाना। १० रुपए से कम का काम नहीं है। सेठ जी बेचारे तुन-तुन करने के बाद १० ही देते हैं—बल्कि और भी दो-चार। इसके साथ-साथ यह भी बात है कि इनका असबाब भी बहुत होता है। दो-चार खाने के बक्स और दो-चार कपड़ों के; दो-चार गाँठें तथा फुटकर चीज़ें—कम से कम १२ जगह असबाब होता है। क़ुली लोग भी, मारवाड़ी-यात्रियों की ही आशा लगाए रहते हैं। अन्त में बड़ी कठिनाई झेलते हुए बेचारे मारवाड़ी-परिवार अपने देश में पहुँच पाते हैं।

कभी-कभी ऐसा होता है कि सेठ जी को व्यापार से फ़ुरसत नहीं होती, और यदि सेठानी जी को देश जाना

ज़रूरी हो जाय अथवा कोई विधवा सेठानी ही हों और उन्हें देश आना हो तो वे एक नौकर को साथ लेकर देश चल पड़ेंगी। उनके सम्बन्धी प्रायः इस विषय में कोई आपत्ति नहीं करते। रेलों में प्रायः देखा ही जाता है कि नौकर के साथ सेठानी देश आती हैं। अब वह नौकर उस समय उनका कौन होता है? एकमात्र साथी। और उस साथी को वे किसी प्रकार भी तकलीफ़ नहीं सहने दे सकतीं। जैसा आप खायँगी वैसा ही उसे देंगी, बल्कि पहले उसे जिमा देंगी तब आप खायँगी। जैसे-जैसे नौकर कहेगा, उन्हें उसी प्रकार करते जाना पड़ेगा। और कभी-कभी जो दुर्घटनाएँ रास्ते में घटती हैं, वह छिपी नहीं हैं। यहाँ तक सुनने में आया है कि घर में जो वादा नौकर से हो जाता है, उसे रास्ते में किसी जगह उतर कर एकाध दिन धर्मशाला में ठहर कर पूरा कर दिया जाता है, और तब आगे देश को बढ़ती हैं।

श्री० बालकृष्ण जी मोहता ( सपरिवार )

[ कलकत्ते के सर्व-प्रथम वीर, जिन्होंने पर्दा-प्रथा को तोड़ा और अब भी उसी प्रयत्न में लगे हैं। आप अपनी धर्म-पत्नी सहित जिस मनोयोग से सामाजिक सुधार का कार्य कर रहे हैं, वह सर्वथा स्तुत्य है। ]

कलकत्ते में उनका घरू जीवन भी एक विचित्र चीज़ होता है। पुरुष रात-दिन व्यापार में रहते हैं। अनेक अपना भोजन तक गद्दी पर ही खा लेते हैं। घर में स्त्रियाँ सारे दिन व्यर्थ कामों में रहती हैं। बहुत सवेरे—अँधेरे में ही उठती हैं। गङ्गा-स्नान को गईं अथवा घर पर ही नहा लीं। नहा-धोकर अच्छे-अच्छे कपड़े पहन कर मन्दिर आती हैं। मन्दिर के पट खुलने में देर हुई तो वहीं प्रतीक्षा में बैठी रहती हैं। किसी किसी मन्दिर में भागवत-कथा बँचती है, उसे सुनने लगती हैं। अब पट खुलता है तो दौड़ कर दर्शन कर लेती हैं और आस-पास में जितने भी मन्दिर होते हैं, सब में दर्शन करने जाती हैं और क़रीब-क़रीब तीन घण्टे बाद अपने घर पहुँचती हैं। मन्दिरों में ५ बार पट खुलता है। कोई-कोई भगतिनें तो पाँचों बार दर्शन करने जाती हैं। पर अधिकतर सवेरे और दिन छिपे—दो ही समय दर्शन

करती हैं। केवल दर्शन करने और गङ्गा-स्नान में उनके चार घण्टे के लगभग लग जाते हैं। घर आकर रोटी बनाई और खा-पीकर आराम किया। कहीं आना-जाना हुआ तो वहाँ गईं अथवा घर पर ही रहीं और आपस की चक-चक अथवा सीने-पिरोने में दिन बिता दिया। पर सीना-पिरोना बहुत कम होता है, अक्सर उनका समय व्यर्थ ही नष्ट होता है। शाम हुई, रोटी बनाई और

बाबू शिवकिशन जी भट्ट

[ कलकत्ते की सुप्रसिद्ध फ़र्म, मर सरूपचन्द-हुकमचन्द के मैनेजर—आप स्वतन्त्र विचार के सुधारक हैं। ]

मन्दिर में चल दीं। वहाँ से आईं और ज़रूरी काम करके सो गईं। बस यही इनकी दिनचर्या होती है। इस हालत में वे सुधार-जैसी गहरी उलझन को कभी नहीं सुलझा सकतीं। लड़कियाँ तो अपना समय और भी अधिक व्यर्थ, सारहीन बातों में नष्ट करती हैं और उसका फल यह होता है कि वे रोगी और अशिक्षित स्त्रियाँ बनती हैं। बड़े घर की लड़कियाँ तो खेल-कूद और अपने बाल अथवा वृद्ध-पतियों की थोथी बातचीत और कल्पना में अपना दिन व्यतीत करती हैं। अब तो कुछ अच्छा भी है कि कन्याओं के लिए विद्यालय खुल गए हैं, पर उसमें छोटी-छोटी बालिकाएँ ही शिक्षा पाती हैं, बड़ी लड़कियाँ नहीं जा सकतीं। इस रीति द्वारा कोई भी कन्या पूर्ण शिक्षिता नहीं बन सकती।

बड़े और धनी मारवाड़ी-परिवारों की तो चर्चा ही क्या, उन्हें बढ़िया भोजन, बहुमूल्य कपड़े और जवाहराती गहने भरपेट मिल जाते हैं। आने-जाने के लिए मोटर तैयार रहती है, और यदि उन्हें परदा न रखना पड़े तो उन्हीं के इच्छित शब्दों में वे पूर्ण सुखी हैं। पर छोटे और ग़रीब परिवारों की दशा बहुत ही करुणा-जनक है। गन्दे, मैले, सड़ियल मकान की एक-दो कोठरी किराए पर लेकर वे रहते हैं। एक एक बिल्डिङ्ग में १२-१६ परिवार बसते हैं। उसी में एक स्थान पर सबके सम्मिलित २-३ नल और २-३ पाख़ाने होते हैं। बेचारे अपने-अपने नम्बर से शौचादि से निबटते हैं। पुरुष प्रायः दलाली का काम करते हैं और सवेरे से निकल कर रात को ८-९ बजे मकान वापस लौटते हैं। ३-४ रुपए जो कमा लाते हैं, वही उनकी जीविका है। इसी दलाली में किसी-किसी साल दो-तीन लाख रुपया वे पा जाते हैं। २-४ महीने में सब कुछ चला जाता है और फिर ज्यों के त्यों रह जाते हैं। ऐसे परिवार दुखी और भारयुक्त होते हैं। उन्हें अपने जीवन से कोई प्रसन्नता नहीं होती और उनके बच्चे या तो बही करते हैं अथवा कहीं नौकरी करते हैं।

मारवाड़ी-युवक नौकरी करते बहुत थोड़ी संख्या में मिलते हैं। उनका ध्येय तो व्यापार होता है और उस व्यापार को भी उन्होंने सट्टा और फाटका में बदल डाला है। इसी की बदौलत कई लखपती सेठ भी अपने को दिल ठोक कर हमेशा का लखपती नहीं कह सकता। सारांश यह कि स्त्रियाँ घर में बहुत समय तक बिना पुरुषों के रहती हैं—सो भी रात के दस-दस, बारह-बारह बजे तक। पुरुष अपने काम में इतने व्यस्त होते हैं कि वे काफ़ी थके हुए घर लौटते हैं। नव-विवाहित लड़के और युवक भी सैर-सपाटा करके रात होने पर ही घर सोने के लिए आते हैं। अब जो युवतियाँ उमङ्ग-भरी होती हैं और जिनके पति बाहर

प्रतीक्षा दिखाने के बाद भी उन्हें प्रसन्न नहीं कर सकते, वे एक उत्तम कौशल रखती हैं। उनके घरों में जो नौकर होते हैं, उनमें से जो सबसे अच्छा होता है उसे वे चुन लेती हैं और उससे अपना काम अधिक कराने लगती हैं। काम करने से वह दुखी हो तो उसे अच्छा-अच्छा भोजन देने का लालच देती हैं और फिर देने भी लगती हैं। पूरी-मिठाई, घी-भरे शाक आदि-आदि उसे चुपचाप खिलाने लगती हैं। १५-२० दिन की चराई के बाद वह नौकर निखर जाता है। अब वे उसे छेड़ने

अपनी सुधार-प्रियता के अपराध के कारण
मारवाड़ी-समाज से बहिष्कृत
श्री० बासुदेव जी सर्राफ़
( आजकल आप विलायत में हैं )

लगती हैं। ३-४ दिन तक यह भी करने पर अब वे अवसर देखती हैं। किसी भी समय अवसर मिला तो झट पैर में दर्द का बहाना करके लेट जाती हैं और नौकर को पैर में तेल मलने की आज्ञा करती हैं। नौकर तेल मलता है, और घुटने तक नौबत आ जाती है। जब घुटने तक बात पहुँची तो वे मुस्करा कर कहती हैं—अरे देखता नहीं—गुदगुदी होती है। बस यह मुस्कराना दोनों ओर की स्वीकृति होती है और नौकर को एक दुर्लभ चीज़ मिल जाती है !!! सब कुछ हो चुकने पर नौकर चला जाता है और सेठानी जी और भी अधिक दर्द का बहाना बना कर वहीं पड़ी रहती हैं। रात को पति आते हैं तो बहू जी को तकलीफ़ में देख कर बड़े प्यार से बातें पूछते हैं और इस प्रकार एक अलभ्य पवित्रता लुटा कर वह स्त्री पति को भोला-भाला उल्लू बना देती है !!! और फिर तो वह पापाचार चलता ही रहता है। एक नौकर ने बड़ी ख़ूबी से हमें यह कथा सुनाई थी, पर अन्त में उसने एक दीर्घ साँस छोड़ते हुए कहा कि—'मालिक ! सब कुछ हुआ, पर आज तक मैं उसका मुँह नहीं देख पाया। सब कुछ किया-कराया, पर मुँह का घूँघट न खोला ! न खोला !! एक बार ऐसा अवसर आया कि घूँघट खुल गया, पर उसने हाथ फैला कर तुरन्त ही रोशनी, जो धीमी कर दी गई थी, बिलकुल ही बुझा दी।'

यह तो हुई घर की भीतरी पाप-कथा, अब बाहर की सुनिए। लगभग चार बजे उठ कर स्त्रियाँ गङ्गा-स्नान के लिए जाती हैं। बहुधा मन्दिरों के लोगों से अथवा अपने किसी मुलाक़ाती मित्र से—जिससे उनका प्रेम हो जाता है या वचन हो जाता है—वे सबसे पहले वहीं पहुँचती हैं और पीछे गङ्गा जी। एक खत्री-मित्र ने हमें बताया कि मैंने ४ युवतियों को इसी प्रकार बुला-बुला कर उनका अनुरोध पूरा किया है !!!

अभी कोई १२ दिन हुए कि चार स्त्रियाँ बड़े बाज़ार के रास्ते से गङ्गा-स्नान को जा रही थीं। काफ़ी अँधेरा था। जब वे एक सुनसान स्थान पर पहुँचीं तो वहाँ चार आदमी बैठे थे। स्त्रियों को देखते ही वे उठ खड़े हुए और अनायास ही चारों ने एक-एक को पकड़ लिया। और उनके × × × × सबसे अधिक आश्चर्य तो यह था कि स्त्रियाँ चिल्लाईं नहीं। उधर से कुछ लोग भी गङ्गा-स्नान को जा रहे थे। उन्हें देख कर उन चारों पुरुषों ने स्त्रियों को छोड़ दिया और लम्बे क़दम रखते हुए एक गली में जा दाख़िल हुए। उस दिन यह चर्चा दो-चार मारवाड़ियों में फैली, पर अपना ही मुँह काला

धर्मपत्नी सहित सर्व-प्रथम यूरोप-यात्रा करने वाले कलकत्ता के सुप्रसिद्ध सुधारक

श्रीयुत बाबू देवीप्रसाद जी खेतान

होते देख वे चुप हो गए और किसी से भी न कहने की प्रार्थना करके उन्होंने हाथ जोड़ दिए !!!

कलकत्ते में आए-दिन ऐसी पाप-घटनाएँ होती ही रहती हैं। पर बन्द होने का कोई उपाय नहीं है। गङ्गा-स्नान और मन्दिर-दर्शन के पीछे प्रायः उनकी पवित्रता नष्ट होती है। पर उन दो बातों को वे छोड़ भी नहीं सकतीं। उनके विचार ये दो बातें करने के लिए इतने अधिक दृढ़ कर दिए जाते हैं कि वे लाख विपत्तियों का सामना करके भी उसे ज़रूर करें। और जो कोई उन्हें इससे रोके तो वह अधर्मी कहलाता है। कलकत्ते में मन्दिर बहुत हैं। ख़ास एकान्त मन्दिर होने के अलावा घरों में भी दूसरे-तीसरे तल्ले तक में मन्दिर हैं, जहाँ धूम-धाम से आरती होती है, और स्त्रियाँ इतनी ऊँचाई चढ़ कर भी दर्शन करती हैं। प्रायः ऐसे जो मन्दिर हैं उनमें चुप-चाप पाप होता है। मकान के मनचले स्वामी बड़े-बड़े घर की लड़कियों को, औरतों को ख़ास तौर से अपने मन्दिर का निमन्त्रण देते हैं और आने पर उन्हें बहका लिया जाता है !

बुलाने का मुख्य बहाना सावन-भादों में लगता है। इन महीनों में प्रत्येक मन्दिर में नई झाँकी, झूलन और रास-लीलाएँ होती हैं। सेठ लोग आठ-आठ, दस-दस रोज़ तक रासलीला कराते हैं और इस अवसर पर अपने इष्ट-मित्रों को सपत्नीक पधारने का निमन्त्रण देते हैं। औरतें अलग बैठती हैं और पुरुष अलग, और इन्हीं मौक़ों पर उन स्त्रियों से उनकी पाप-प्रार्थना स्वीकृत हो जाती है। रासलीला में कोई महत्वपूर्ण बात नहीं होती, नाचना-गाना और ऊल-जलूल क्रियाएँ होती हैं।

ख़ास एकान्त मन्दिरों में कभी-कभी पाप होता है। एक दिन एक घटना हमने स्वयं अपनी आँखों से देखी थी। रात की आरती हो रही थी, एक ओर स्त्रियाँ खड़ी थीं—दूसरी ओर पुरुष। मन्दिर के एक प्रबन्धकर्ता पुरुष और स्त्रियों के बीच दीवार-स्वरूप खड़े थे। एक स्त्री पर उनकी नज़र थी। आज वे कुछ करने की प्रतीक्षा में थे। जब सबका ध्यान ठाकुर जी की छवि देखने में लगा था, तो उस अधिकारी ने अवसर देख कर उस स्त्री की छाती की ओर हाथ बढ़ाया। उसके एक साथी स्विच के पास खड़े थे। अधिकारी का हाथ बढ़ते देख उन्होंने स्विच दबा दी। बिजली एकदम बन्द हो गई, और कोई आध मिनट बाद ही जल भी गई। सबमें हलचल मच गई—बत्ती क्या हुई? बत्ती क्या हुई? पर काम इतनी सफ़ाई से हुआ कि किसी को पता भी नहीं चला और अधिकारी ने हाथ हटा ही लिया !!! इतना होने पर भी उस स्त्री का दर्शन के लिए आना बन्द न हुआ। हाँ, किनारे खड़ी न होकर, स्त्रियों के बीच में खड़ी होने लगी और दर्शन समाप्त होने पर शीघ्र ही चलने की तैयारी कर देती।

कलकत्ते का सङ्कठित-नरक-"गोविन्द-भवन"
( २९ बाँसतल्ला लेन )

इसके अलावा मन्दिरों में लुच्चे पुजारियों तथा अन्य कर्मचारियों द्वारा बहका कर अथवा फुसला कर मन्दिर के अँधेरे कमरों में भगतिनों पर कभी-कभी जो बलात्कार होते हैं, सो अलग। मन्दिरों में अँधेरा काफ़ी रहता है। बेचारी स्त्रियाँ घूँघट के कारण कहीं ठोकर खाकर रास्ते में गिर भी पड़ती हैं। मन्दिर के दरवाज़े से लेकर मूर्त्ति तक पहुँचने के रास्ते में छेड़छाड़ का अवसर मिल जाता है। और दर्शन करके रात को जब भीड़ लौटती है तो मनचले थोथे युवक भोली-भाली स्त्रियों को छेड़ते जाते हैं, और प्रायः एकाध महीने में उनका प्रयास पूरा हो ही जाता है !

कहीं-कहीं ऐसा है कि मन्दिरों में किराए पर रहने के लिए कमरे भी मिलते हैं। ये कमरे मन्दिर-भाग से हट कर होते हैं। और इनमें गृहस्थ लोग कम भाड़े के लालच में और सुभीतेपूर्वक दर्शन के लोभ में पड़ कर रहते भी हैं। मन्दिर के अधिकारी लोग इन घर की स्त्रियों को ठाकुर जी का प्रसाद भेज-भेज कर फुसला लेते हैं। बेचारी सरल भगतिनें इसे पुजारी जी की विशेष कृपा समझती हैं, और इसके बदले में उनको कुछ भेंट

गोविन्द-भवन के श्री १५३ भगवान् ?
व्यभिचार-शिरोमणि हीरालाल गोयनका
( एक स्त्री का तावीज़ का बढ़ाया हुआ चित्र )

आदि अथवा त्योहारों पर थाल भर-भर कर पकवान भेज देती हैं। धीरे-धीरे यही क्रम चलता रहता है और समय मिल जाने पर अधिकारी जी अपना मतलब साध लेते हैं। भला पुजारी जी को मना कौन करे ? ठाकुर जी नाराज़ हो जायँ तो ? पुरानी बूढ़ी भगतिनें कह-कह कर अपनी बेटियों व पतोहुओं को पुजारी जी की सेवा में भेजती हैं। एक बार एक स्त्री पर अधिकारी जी और एक पड़ोसी किराएदार साथ ही साथ मोहित हुए। अन्त में मामला बढ़ा और अधिकारी जी ने किराएदार से मकान छोड़ कर चले जाने को कहा। उसने जाते-जाते उस स्त्री की बात उड़ानी चाही तो उसकी माँ आकर पैरों में गिड़गिड़ाने लगी और कहा—'बाबू! क्यों फ़ज़ीता करते हो! दया करो। मालूम पड़ जाने पर बिरादरी में हलचल मच जायगी।' आख़िर वे चुपचाप ही मकान ख़ाली करके चले आए। पर उस स्त्री को न पाने का मलाल उन्हें बहुत दिनों तक रहा !!!

गोविन्द-भवन की पाप-लीला तो सब जानते ही हैं। वह भण्डा फूट जाने से मारवाड़ियों में कुछ-कुछ समझ आती जा रही है। पापी हीरालाल ने कैसी युक्ति से जाल फैलाया कि छोटी-बड़ी, ग़रीब-अमीर, सुलभ और दुर्लभ—सब कोई मछली के समान जान-बूझ कर प्रसन्नता से फँसीं। रुपया लुटाया, समय लुटाया और अन्त में अपना सतीत्व भी लुटाया !!! हीरालाल ने गीता की कथा बाँचनी शुरू की और फिर धीरे-धीरे मारवाड़ी-अख़बारों में गीता-विषयक कुछ उपदेश लिखने शुरू किए। साथ ही साथ उसने यह आन्दोलन भी उठाया कि मारवाड़ी-स्त्रियाँ मुसलमानों के पास बच्चे आदि फुँकवाने न आवें, बल्कि मन्दिरों में श्रीकृष्ण की आराधना करें। भगवान् सब कुछ करेंगे। मारवाड़ियों की श्रद्धा उस पर बढ़ी और ख़ूब बढ़ी। झुण्ड के झुण्ड लोग कथा सुनने आते। सम्भव है, हीरालाल का ख़ास लक्ष्य प्रथम पाप करने का न रहा हो, पर जब उसने देखा कि स्त्रियाँ विशेष भाव से कथा सुनती हैं और चाहे जिस समय भी आ सकती हैं, तो उसने कथा का विस्तार बढ़ाया और दिन में कई बार कथा होने लगी और फिर रासलीला भी प्रारम्भ कर दी गई। रासलीला में हीरालाल स्वयं ही कृष्ण बनता था। बड़े बड़े सेठ अपनी स्त्रियों को हीरालाल की सेवा में भेजने लगे ! अच्छी से अच्छी स्त्री जब उसकी सेवा में हर समय तत्पर रहने लगी तो हीरालाल बच न सका। उसकी छिपी हुई पाप-वासना जागी और उसने छिपी रासलीला शुरू की। इसमें ख़ास-ख़ास स्त्रियाँ ही उसके साथ होती थीं। और फिर तो बहुत सुभीते से पाप-लीला चली। सास अपनी विधवा-बहुओं को श्रीकृष्ण का प्रसाद पाने के लिए वहाँ लातीं और प्रसाद मिल चुकने पर साथ ले जातीं ! हीरालाल के एक मित्र कहते थे कि उसे इतनी बार स्त्रियों से सम्भ

करना पड़ा कि आख़िर वह घृणित रोगी हुआ, और बहुत रुपया ख़र्च करके उसने कुश्ते आदि खाकर अपने शरीर को उस लीला योग्य बनाए रक्खा। वह तो एक आकस्मिक मौक़े की बात हो गई थी कि एक विधवा को गर्भ रह गया, पर हीरालाल में इसकी शक्ति ही नहीं रह गई थी। हम तो यही कहेंगे कि असल में हीरालाल को व्यभिचारी बनाने का सारा दोष मारवाड़ी-पुरुषों पर ही है। उन्होंने क्यों अपनी स्त्रियों को उसकी सेवा करने भेजा और उड़ती हुई ख़बरें सुनने पर भी कुछ ध्यान न दिया। पर जब मामला स्पष्ट रूप से खुल ही गया तो उन्होंने करवट बदली और अपनी भूल को पश्चात्ताप करके सुधार लिया। मारवाड़ी-समाज की शक्ति तो इसी से प्रकट है कि वह उस पापी का कुछ भी न कर सकी और योंही चले जाने दिया। भगतिनों की हीरालाल पर कितनी श्रद्धा थी, इसका अनुमान इस मनोरञ्जक बात से करिए। बच्चों के गले में अथवा अपने ही गले में स्त्रियाँ श्रीनाथ जी की छोटी सी मूर्त्ति को तावीज़ में लगवा कर पहन लेती हैं। इससे कोई प्रेत-बाधा नहीं लगती। पर उन श्रीनाथ जी की जगह उस तावीज़ में स्त्रियों ने हीरालाल की तसवीर लगवानी शुरू कर दी, और सबके गले में, वक्षःस्थल पर हीरालाल ही हीरालाल रहने लगे। जब यह भण्डाफोड़ हुआ और अख़बार वालों को हीरालाल के चित्र की आवश्यकता हुई, तब 'हिन्दू-पञ्च' को पता चला कि एक मारवाड़ी-फ़ोटोग्राफ़र के पास उसका चित्र ज़रूर मिलेगा। फ़ोटोग्राफ़र ने उन्हें वह तावीज़ दिखलाया कि—देखिए यही तो नहीं है? अन्त में 'हिन्दू-पञ्च' सम्पादक उसे पहचान कर ले आए और बड़े साइज़ में करा कर अपने अख़बार में छाप दिया। 'हिन्दू-पञ्च' की वह कॉपी बहुत बिकी और दूने पैसों में बिकी। फ़ोटोग्राफ़र का कहना है कि एक मारवाड़ी मेरे पास इस तावीज़ को लाया और वैसे ही छोटे-छोटे कई चित्र बना देने को कहा। पीछे यह काण्ड हो गया और वह अपना तावीज़ भी लेने नहीं आया। वही तावीज़ मैंने 'हिन्दू-पञ्च' वालों को दे दिया। इस घटना से इस समाज के अन्ध-विश्वास का भली प्रकार बोध होता है। और यह अन्ध-विश्वास तभी दूर हो, जब कि कोई दैवी शक्ति उनके मन में सत्य बुद्धि जगा दे।

यह तो हुई मन्दिरों के पीछे व्यभिचार की बात, अब हमें उनके निजी व्यवहार भी देखने चाहिएँ। बड़े घर की स्त्रियों को कहीं थोड़ी दूर पर ही जाना हो तो एक नौकर उन्हें पहुँचाने जाता है। ठीक उसी प्रकार, जैसे कि एक ग्वाला लाठी लेकर गाय को चराने जाता हो। गलियों में, बाज़ारों में यह दृश्य देखने को मिलता है। यह बात तो दीखती ही नहीं कि मालकिन का अपने नौकर पर कुछ भी प्रभुत्व है! जिधर को वह ले जायगा,

श्री० सत्यनारायण जी डालमिया

[ आप कलकत्ते के बहुत बड़े धनी व्यक्तियों में से हैं ]

वे जायँगी। अच्छा हो यदि पुरुष अपनी स्त्रियों को स्वयं ही पहुँचा आया करें—इसमें लज्जा की क्या बात है? आजकल बाहर निकलने का पहनावा प्रायः एक सा ही है। साड़ी के ऊपर चादर ओढ़ कर स्त्रियाँ आती-जाती हैं। साड़ी का कपड़ा बारीक मलमल होता है, जिसमें शरीर भले प्रकार छिपा नहीं रहता—पेट तो उघड़ा रहता ही है। जल्दी से चलने में टाँग पर से साड़ी का छोर उठ जाता है तो घुटने तक का अङ्ग दिखाई दे जाता है; पर

उन्हें कोई ख़ास ध्यान नहीं रहता। हाँ, ध्यान इसी का रहता है कि घूँघर न बिगड़ जाय। १० सेर के घाघरे से यह साड़ी का पहनावा आरामदेह ज़रूर है, पर इसमें भी सुधार होना ज़रूरी है—कम से कम मोटा कपड़ा तो हो।

इसी के साथ-साथ हम उनका ध्यान उनकी सन्तान की ओर भी खींचना चाहते हैं। लड़कियों को पढ़ाना चाहिए और व्यर्थ की बातों में उनके हृदय को भीरु, कायर न बनाना चाहिए। लड़कियाँ बर्त्तन मल सकती हैं,

कलकत्ते के श्री० सत्यनारायण जी डालमिया का शहर से बाहर बग़ीचे में विनोद-भवन

पर उसे चमका भी तो देती हैं। उनकी शक्ति यदि विकसित होने दी जाय तो पुरुषों को वे नचा दें। छोटे-छोटे लड़के पाठशालाओं में जाते हैं और अपनी पुरानी पद्धति से गुरु जी के आगे बैठ कर महाजनी इत्यादि सीखते हैं। कोड़ों की मार खाएँ और गाली सुनें। इस शिक्षा का असर यह होता है कि वे सिवाय महाजनी के और कुछ नहीं सीख पाते, और जो कुछ सीख भी पाते हैं—अक्सर पढ़ना सीख लेते हैं—तो उसका दुरुपयोग करते हैं। कलकत्ते की लाइब्रेरियों में प्रायः मारवाड़ी-युवक तिलस्मी अथवा कुचेष्टापूर्ण उपन्यास पढ़ते दीखेंगे। अपनी शिक्षा में वे स्वतन्त्र रहते हैं। १४-१५ वर्ष की आयु तक कोई बच्चा अपने पिता की आज्ञा उस विषय में नहीं मान सकता। और इसी उम्र में उनका विवाह भी तो कर दिया जाता है! भला विवाह की बातें वह जानें कैसे? कलकत्ते में हिन्दी-पुस्तकों की दूकान पर जाकर देखिए तो पता चले कि १४-१५ वर्ष के नव-विवाहित फूल-से बच्चे आकर कोकशास्त्र ख़रीद कर ले जाते हैं। उनकी इतनी हिम्मत तो होती नहीं कि ऐसी पुस्तक वे स्वयं बेधड़क घर में रक्खें। अपने साथ वे नौकर को मिलाते हैं और नौकर उस पुस्तक को छिपा कर दूकान से ले जाता है और अपने निवास-स्थान में रखता है। उन बेचारों को जब अवसर मिल गया तभी चुपचाप छिप कर उसे पढ़ जाते हैं, और इस प्रकार कोकशास्त्र पढ़ कर वे अपनी सोई हुई वासना को कच्ची ही जगा कर सोहाग-रात की तैयारी करते हैं। और फिर २-४ महीने पीछे उनके सुन्दर गुलाबी मुखड़े चिन्ता-ग्रस्त पीले-पीले दिखाई देते हैं। यह है इस जाति के बच्चों का पतित मार्ग !!! नौकर लोग कई कामों में सहायक होते हैं। रात को थिएटर-बायस्कोप में उन्हीं की सहायता से बच्चे जाया करते हैं अथवा किसी दुराचारी बड़े आदमी के प्रलोभन में पड़ कर।

धीरे-धीरे समय आता है और वे रात में घूमने निकलते हैं। वेश्याओं के यहाँ पहुँचने पर उन्हें वही घृणित रोग मिलते हैं, जिसे होना कोई सद्-व्यक्ति नहीं सह सकता। रोगी होने पर वे वैद्य-डॉक्टरों से मरम्मत कराते रहते हैं। कलकत्ते में गली-कूचों में और ख़ास तौर से मारवाड़ी-मुहल्लों में गर्मी-सुज़ाक और बाघी के 'शर्तिया चिकित्सक' वैद्य-डॉक्टर छोटी-छोटी दूकानों में बैठे मिलेंगे। कोई बिजली द्वारा, कोई जड़ी-बूटी से और कोई अपनी पेटेण्ट औषधि से उन रोगों को खोने का दावा करते हैं। इन वैद्यों की जीविका अधिकतर मारवाड़ी-युवकों की इसी प्रकार की चिकित्सा करने पर चलती है। इन युवकों के अलावा युवतियाँ भी बहुत ही छिपे तौर से उनके यहाँ पहुँचती हैं और उन्हीं रोगों की औषधि माँगती हैं। कलकत्ते में

मारवाड़ी-वेश्याएँ कम हैं, पर जो हैं वे ही ग़ज़ब ढाने के लिए काफ़ी हैं। उनके अड्डे ऐसे होते हैं मानों इन मकानों में कोई गृहस्थ रहता है। घूँघट काढ़ कर बच्चे को गोदी में रख कर खेलाती रहेंगी और अपने शिकार को उँगली के इशारे से ऊपर बुला लेंगी। वहाँ कई स्त्रियाँ रहती हैं। पसन्द कर लो और २-३ रुपए देकर पाप कमा लाओ!!! सुना गया है, कलकत्ते में कहीं-कहीं ऐसे अड्डे हैं, जहाँ गृहस्थ की विधवाएँ अथवा वृद्ध या बालक की जवान बहुएँ रात को वहाँ देव-दर्शन का बहाना करके पहुँचती हैं और बिना कुछ पैसे लिए ही अपना मुँह काला करके घर लौटती हैं। इसी प्रकार की और भी छिपी बातें हो सकती हैं, जिन्हें हम अब तक नहीं पा सके हैं। बेचारी स्त्रियाँ जल्दी ही क्यों बहकती हैं—इसका ख़ास कारण है पुरुषों की अथक चेष्टाएँ। कलकत्ते में एक ऐसे धनी व्यक्ति को हम जानते हैं, जो करोड़पती हैं और अपना बहुत सा धन इसी बात में ख़र्च करते हैं कि सद्गृहस्थों की नई-नई बहू-बेटियों को बिगाड़ें। बड़े-बड़े घरों की सुन्दर स्त्रियों को उन्होंने अपने पास बुलवा मँगाया और अपनी इच्छा पूरी की। इसी व्यक्ति ने एक ब्राह्मण-विधवा के पास अपने नौकर द्वारा ५००) रुपए भिजवाए थे और प्रार्थना की थी कि कम से कम मुँह देखने की तो इजाज़त दे दी जाय। पर उस विधवा ने वे रुपए वापस लौटा दिए थे। उसी विधवा के पास एक और सज्जन ने २००) भेजे थे कि सिर्फ़ एक ही बार मुलाक़ात कर लीजिए, पर उसने उससे भी इन्कार कर दिया। कुछ दिनों बाद उस विधवा का एक नौकर उसके नाम से चुपचाप १००) माँग लाया। पीछे पता चला कब, जब कि उस व्यक्ति ने अपना एक नौकर 'वह दिन' नियत करने को पूछने भेजा!! इसी प्रकार की भीतरी बुराइयाँ बहुत दिखाई जा सकती हैं—पर हमारी प्रार्थना है कि इतना सुन कर ही वे अपने सम्मान को फिर वापस लाएँ।

कलकत्ते के सुधारक नवयुवक और पुराने कार्यकर्त्ता बराबर सुधार-पथ पर अग्रसर हैं। पर उनके मार्ग में अन्ध-रूढ़ि ऐसी जमी है कि वे सच्चा सुधार कर नहीं सकते। बड़े से बड़े सुधारक को हम बतला सकते हैं कि कोई सच्चा महत्वपूर्ण सुधार उनके लिए कितना कठिन है। उनकी शक्ति पञ्चायत में बँधी है और वे सुधार-पथ से हट जाते हैं। हाँ, इतना ज़रूर है कि वे अपना सुधार अवश्य कर लेते हैं। पर फिर भी उनसे जहाँ तक बन पड़ता है, अपने हाथ-पैर बचा कर वे सामाजिक सुधार के प्रयत्न में लगते हैं। क़रीब एक महीना हुआ, मारवाड़ी बालिका-विद्यालय का वार्षिकोत्सव हुआ था। उसकी सभानेत्री बनाई गईं श्रीमती घनश्यामदास जी लोयलका। 'चाँद' के एक प्रतिनिधि ने सोचा, चलो मारवाड़ी-अङ्क के लिए एक लेख लिखने की उनसे प्रार्थना करें। कम से कम कुछ नहीं तो जब उन्होंने पुरुषों के

कलकत्ते में मारवाड़ी-वेश्याओं या रखेली स्त्रियों का दिन के समय का पहनावा

बीच में पर्दा तोड़ा है, तो वे अवश्य पर्दा-विरोधी कोई लेख तो स्त्रियों के लिए देंगी ही। वे इसी आशा पर उनके बँगले पर पहुँचे, पर देवी जी तो नहीं मिलीं—उनके पति महाशय मिले। उन्होंने उन्हें नमस्कार किया, बैठे और अपना मतलब कह सुनाया। छूटते ही वे बोल उठे—'नहीं, नहीं! हम तो इसके पक्ष में ही नहीं हैं। हम तो न लेख दे सकते हैं, न फ़ोटो।' बहुत-कुछ समझाया गया, पर वे अपनी ज़िद पर डटे ही रहे और प्रतिनिधि महाशय को निराश लौटना पड़ा!

एक बार एक साधु-महिला मारवाड़ी-स्त्रियों के बीच मोटर में बैठी देखने में आईं। 'चाँद' के प्रतिनिधि ने समझा, कोई सुधारक देवी हैं। दूसरे दिन वे उन्हें अकेली मिलीं और उनसे 'चाँद' के एक दूसरे प्रतिनिधि ने एक लेख की प्रार्थना की। बातचीत चली, और अन्त में उन्होंने कहा—हम वास्तव में ऐसे पढ़े-लिखे नहीं, इसी आडम्बर द्वारा हमें भोजन आदि इन लोगों से मिल जाता है, बस।

कलकत्ते में मारवाड़ियों की उच्च अट्टालिकाओं का बाहरी दृश्य

[ कलकत्ते में प्रायः ऐसे ही मकान होते हैं ]

यह दशा बड़े नामों की है। बिड़ला-बन्धु और खेतान-बन्धु ये दो परिवार मारवाड़ी-समाज में ऐसे हैं, जिन पर मारवाड़ी-समाज गर्व कर सकता है और जो बराबर उच्च पथ की ओर अग्रसर हैं।

मारवाड़ी-समाज और इसके सुधारकों के बीच एक कथा अच्छी तरह घटती है। चार अन्धे जा रहे थे। रास्ते में उधर से हाथी आ गया। लोगों ने कहा, हट जाओ—हाथी आ रहा है। अन्धों ने प्रार्थना की कि हमें हाथी दिखा दो। हमने कभी नहीं देखा। आखिर हाथी बैठाया गया और चारों को बारी-बारी से हाथी के पास ले जाया गया। पहले ने तो सूँड़ टटोली, दूसरे ने पेट, तीसरे ने कान और चौथे ने टाँग। चारों टटोल कर सन्तुष्ट हुए कि हमने आज हाथी देख लिया। अब उनमें विवाद चला। सूँड़ वाले ने कहा—हाथी तो लम्बा-लम्बा पतला-पतला होता है। ऊपर से मोटा और नीचे से पतला। दूसरा बोला—हाथी तो चबूतरे सा होता है। तीसरा बोला—हाथी तो पतला-पतला चौड़ा होता है। चौथा बोला—हाथी तो मकान के खम्भे-जैसा होता है। इस प्रकार उन चारों में विवाद छिड़ गया। जिसने जो अटकल लगाई वही उसने कहा। यद्यपि चारों का कहना ठीक था। इसी प्रकार मारवाड़ी-समाज की दशा है। सुधारक लोग मत-भेद लेकर झगड़ते हैं और अपने-अपने लक्ष्य से काम भी करते हैं। पर वास्तव में वे सब ठीक हैं और एक ही वस्तु की भिन्न-भिन्न रास्तों से उन्नति कर रहे हैं। पर आपस की तू-तू से उनके उत्साह फीके पड़ जाते हैं। हमारी दृष्टि में कई युवा ऐसे हैं, जो एकदम क्रान्तियुक्त सुधार मचा सकते हैं, पर जाति की रूढ़ि का उन्हें डर है और वे खुल्लमखुल्ला सच्चा सुधार नहीं कर पाते। सामाजिक सुधार के साथ-साथ एक दल ऐसा भी होना चाहिए जो घरों में घुस-घुस कर भीतरी सुधार करे। जब तक घर साफ़ न हो, मुहल्ला कैसे साफ़ कहलाएगा। इसलिए मारवाड़ी-नवयुवकों से हमारी प्रार्थना है कि वे अपने-अपने घरों में और फिर अपने पड़ोस की भीतरी सफ़ाई में लग जायँ। स्त्रियों को बतलाना चाहिए कि वे अपना समय कैसे बिताएँ। फ़ालतू समय में वे किताबें ले बैठती हैं। तोता-मैना का क़िस्सा, हातिमताई, बैरागिन आदि सारहीन गन्दी पुस्तकें उनके घरों में रहती हैं और उन्हीं को उठा कर वे पढ़ने लगती हैं। एक बार एक स्त्री को हमने तोता-मैना का क़िस्सा पढ़ते देखा तो हमें दुःख हुआ। हमने वह पुस्तक ले ली और सत्यार्थप्रकाश पढ़ने को दी। चौथे दिन हम उनके घर गए तो देवर महाशय हमसे लाल-पीले होने लगे और बोले—'तुम यह सत्यार्थ-प्रकाश क्यों दे गए, इस पुस्तक को तो हम लोग घर में आने भी नहीं देते? तुम क्या हमें बिगाड़ोगे?' हम स्तम्भित हुए और अपनी सत्यार्थ-प्रकाश लेकर लौट आए!!! कुछ दिन पीछे वे

महाशय फिर मिले। हमने उन्हें समझाया कि—'देखो तोता-मैना का क़िस्सा पढ़ने योग्य पुस्तक नहीं है। अच्छी-अच्छी उपदेशपूर्ण पुस्तकें पढ़ो तो कुछ सीखो भी। उनकी रुचि हमने धर्म-ग्रन्थ पढ़ने की देखी थी तो हम सत्यार्थ-प्रकाश दे आए। पर तुमने तो उस पुस्तक को बहुत ही बुरी समझ लिया। ऐसा तो नहीं चाहिए।' इस पर वे बोले—'साहब! सो तो ठीक, पर उस पुस्तक की तो आपस लोगों में चाल ही नहीं। फिर हम कैसे उसे देते?' मारवाड़ी-युवको! हम तुमसे प्रार्थना करेंगे कि तुम सबसे प्रथम यही करो कि गन्दी पुस्तकों को हटा कर धार्मिक पुस्तकों की चाल प्रारम्भ कर दो। बहुत सी स्त्रियाँ ऐसी मिलेंगी, जो पढ़ना-लिखना और उच्च जीवन बिताने की इच्छुक हैं, पर समाज उन्हें उभरने नहीं देता और लाचार होकर उन्हें अनायास ही ऐसे साधन मिल जाते हैं, जिनसे वे कुरीतियों की ओर झुक जाती हैं। इसके उदाहरण के लिए हम एक बहिन की सच्ची आत्म-कथा वर्णन करते हैं:—

"मैं बीकानेर की रहने वाली हूँ। सात वर्ष की अवस्था में मेरा विवाह हुआ था। मेरे पति मुझे साथ लेकर व्यापार करने की ग़रज़ से कलकत्ते आए। एक-दो वर्ष में ही उनकी दूकान चल निकली और हम आनन्दपूर्वक रहने लगे। सब सुख तो धीरे-धीरे मिलने लगा, पर पति का सच्चा प्यार घटने लगा। पीछे पता चला कि वे बाज़ारू औरतों से शौक़ रखने लगे हैं। एक बार उन्होंने मेरे चिढ़ाने के लिए नया ढङ्ग किया। मुझे लेकर पहाड़ पर गए। वहाँ उनकी भेजी हुई एक वेश्या पहले से ही ठहरी हुई थी। तीन महीने तक हम वहाँ रहे और इस बीच में उन्होंने उसके साथ मेरे ही सम्मुख . . किया। मेरे रिश्ते में एक बहिन थी। मुझसे भी अधिक सुन्दर और चञ्चल। कलकत्ता लौटने पर मेरे पति ने मुझसे अनुरोध किया कि अपनी बहिन को मैं अपने पास ही बुला लूँ। बेचारी वहाँ अकेली तकलीफ़ में रहती होगी। अभी उसका ब्याह नहीं हुआ था। मैंने उसे बुला लिया और हम दोनों बहिनें साथ-साथ रहने लगीं। मेरे पति ने उसकी रूप-राशि देख कर उस पर जाल फेंकने शुरू कर दिए और एक महीने के अन्दर ही उनका प्रयास सफल भी हो गया। पहले छिपे-छिपे और फिर मेरी जानकारी में ही उन दोनों का पापाचार चल निकला। मुझे ठेस लगी, बहिन को टोका भी, पर कलकत्ते में आकर तो उसकी चञ्चल और शौक़ीन प्रवृत्तियाँ जाग उठी थीं, वह न मानी और न मानी। एक दिन रोते-रोते मैंने पति महाशय से प्रार्थना की कि तुम उसे छोड़ दो और मुझे ही प्यार करो। मैं तुम्हारी विवाहिता पत्नी हूँ। पर उन्होंने न सुनी। आख़िर एक दिन दुखी होकर मैंने उसी के सामने क़सम खाई कि जाओ आज से मुझे तुम्हारी ही क़सम है जो तुमसे ज़रा सा स्पर्श तक भी करूँ। मेरी जगह मेरी बहिन तुम्हारी स्त्री हुई, और मैं नौकरानी की तरह तुम दोनों की सेवा करूँगी।" ऐसी प्रतिज्ञा करके मैं एक नर्स के पास गई और अपनी बच्चेदानी निकलवा डाली!!! कि कहीं इसका गर्भ मुझे न रह जाय!!!

"अन्त में अधिक विषय-वासना का फल मेरे पति को मिला—वे रोगी हुए और कुछ दिन रोगी रह कर मर गए। उनके मरने पर मैंने तो सन्तोष किया, पर मेरी बहिन २-४ दिन बाद ही विचलित हो उठी। उसे उनके मरने की चिन्ता न थी, वह तो इस सोच में थी कि अब मैं किसके साथ .......!!! उस बाड़ी में २०-२५ परिवार रहते थे। बग़ल के कमरे में एक अधेड़ मारवाड़ी रहता था। उसकी नज़र, पता नहीं, कब से मेरी बहिन पर थी। यह सुअवसर देख कर उसने मेरी बहिन के पास नज़रें भेजनी शुरू कीं और दूसरे दिन ही उसकी इच्छाएँ पूरी हो गईं। कुछ दिन तो यह चला, पर वह वृद्ध था—मेरी बहिन सन्तुष्ट न हुई। अब उसने और किसी को ढूँढ़ना शुरू किया। १५-२० दिन से एक जवान ........आकर उसी बाड़ी में रहने लगा था—मेरी बहिन ने उस पर आशा लगा दी और अपनी ही ओर से उससे प्रार्थना की। मनचले को मनचाही चीज़ मिली—तुरन्त ही दोनों में पापाचार चला। उस ......के पास रुपया नहीं था—रूप और जवानी थी। पर मेरी बहिन ने रुपए की चिन्ता नहीं की। वह कभी-कभी उस वृद्ध मारवाड़ी से भी मिलती रहती थी और वह मारवाड़ी उसे प्रसन्न रखने के लिए ख़ूब रुपया देता था। इसी रुपए से वह अपना और ........का ख़र्च चलाती थी!! आख़िर एक दिन उस वृद्ध को पता चल गया। कुछ नाराज़ी हुई, पर सिर्फ़ कभी-कभी देख लेने भर की इच्छा प्रकट करके उसने उसकी २००) रुपए महीने की पेन्शन बाँध दी। अब क्या था! २००) घर बैठे आने लगे और वह युवा जोड़ी सुख-

पूर्वक दिन बिताने लगी। एक साल बाद उस......का काम चल निकला। उसने दलाली शुरू की थी। रूप और धन दोनों चीज़ें मेरी बहिन को मिलीं! वह सब कुछ भूल गई। मुझे भी भूल गई। और एक दिन रात को उसके साथ चुपचाप कहीं भाग गई! सवेरे ही उसे मैंने बिस्तर पर न पाया। खोज हुई। नौकरों में—पड़ोस में चर्चा चली, पर मैंने कह दिया कि वह देश गई है। मैंने चुपचाप खोज शुरू कर दी। ९ वें दिन उसकी चिट्ठी आई कि 'हम यहाँ कुशलपूर्वक पहुँच गए हैं। दो-चार दिन यहाँ रह कर वापस कलकत्ते आएँगे और अपना अलग मकान लेकर रहेंगे। तुम कोई चिन्ता मत करना। अब मैं इनको नहीं छोड़ सकती.........।'

"पन्द्रह दिन बाद वे लोग आए और अपना अलग मकान लेकर रहने लगे। अब भी मेरी बहिन उसी के साथ रहती है। कभी-कभी आकर मुझसे मिल जाती है। उसकी सम्मति है कि मैं भी किसी के साथ बैठ जाऊँ।"

यहाँ हम पाठकों को बता देना चाहते हैं कि उस ......युवक की पहली स्त्री अभी तक उसके घर पर है, पर वह उसे छोड़ कर उसके साथ कलकत्ते में रहता है।

इसके बाद उक्त बहिन ने अपने वैधव्य की बात सुनाई—"विधवा होने पर मैं कुछ चिन्ता में पड़ी। मेरी सास के सिवा मेरा और कोई ख़ास सम्बन्धी न था। सास थी देश में। जब मेरी बहिन भी मुझसे अलग हो गई तो मुझे बहुत कष्ट हुआ। पर किसी प्रकार सँभल कर मैंने दूकान का काम चालू रक्खा, जिससे आमदनी होती रहे और रोटी के लाले न पड़ें। मेरी सास आई और १५-२० दिन रह कर फिर देश चली गई। अब मैं अकेली ही रहती थी। मेरे यहाँ एक पुराना नौकर था। उसी को मैं अपने यहाँ रात में सुलाती थी। वह अलग कमरे में सोता था। इससे मुझे कोई डर न था। कई बार ऐसा हुआ कि कोई पापी रात को बारह-एक बजे आकर मेरे किवाड़ खटखटाता। मैं उससे कई सवाल करती। वह अपने को तार का हरकारा अथवा और कोई बताता, जिससे मैं तुरन्त किवाड़ खोल दूँ। पर फिर मैं नौकर को चिल्ला-चिल्ला कर जगा देती और वह पापी भाग जाता। इस प्रकार रहते-रहते मेरा विश्वास उस नौकर पर बहुत जम गया था। वही मेरा आश्रय भी तो था! मैं उसके भरोसे अपने कमरे के किवाड़ बन्द किए ही कभी-कभी सो जाती थी। एक दिन ऐसा हुआ कि मैं सो रही थी। एक बजा होगा। किवाड़ यों ही भिड़े थे कि वह नौकर कुछ नशा किए मेरे कमरे में आ गया। खड़खड़ से मेरी नींद उचट गई और मैं सब समझ गई। वह मेरे बिस्तर के पास आ खड़ा हुआ। कुछ देर खड़ा रह कर धीरे-धीरे मेरी टाँगों पर हाथ फेरना शुरू किया। मुझे अच्छा लगा। मैं न बोली। फिर उसने मेरे शरीर पर हाथ फेरा—जाकट के बटन खोले। अन्त में मैं डूबी..... वर्षों बाद यह सुख मिला था—मैं मना न कर सकी। मैंने सहयोग दिया और··· ··· ··· ··· !!!

"फिर तो उमङ्गें बढ़ चलीं—नियम टूट ही चुका था, जब कभी इच्छा होती, निकट के सम्बन्धी खोज-ख़बर लेने आते ही थे—उनमें कुछ युवा और सुन्दर थे—उन्हीं के साथ पाप-लीला चल निकली। पर मैंने अगले दिन ही उस नौकर को निकाल दिया। उसको नीच जाति का समझ कर मुझे घृणा हो गई थी। मैंने सोचा, अगर पाप करना ही होगा तो अच्छे से अच्छे आदमी मेरे पास आते हैं—उन्हीं में से किसी के साथ कर लूंगी। कई दिन बाद वह नौकर मेरे पास फिर नौकरी करने आया, पर मैंने नहीं रक्खा।

"दो-तीन बार मुझे देश जाने का अवसर मिला। मैं अकेली आती-जाती थी। अकस्मात् दिल्ली के पास स्टेशन पर एक टिकट-चेकर ने मुझे एक बार देख लिया और उसे पता भी चल गया कि मैं विधवा हूँ। कलकत्ते रहती हूँ। मेरे रूप पर वह गिरा और उसने कई चिट्ठी मेरे पास भेजी कि कम से कम एक बार तो मेरा मेहमान बनो। और जब कभी देश आओ तो मुझे ख़बर करना। मैं सदा तुम्हारे स्वागत को तैयार हूँ।"

उसके दो-चार पत्र इस बहिन ने हमें भी दिखाए थे। फूलदार छपे हुए लेटर-पेपर थे। सुगन्ध में बसे हुए और बड़ी ही सुन्दर लिपि में लिखे हुए। इनमें सम्बोधन बहुत ही अश्लील थे। हमने बहिन से कहा कि यह पत्र तो बहुत ही गन्दे हैं। इन्हें फाड़ फेंकना चाहिए। उसने मुस्करा कर उत्तर दिया—'········ जी! कभी मन मचलता है तो उठा कर पत्र पढ़ लेती हूँ! मुझे इतना तो सन्तोष है कि कोई व्यक्ति मुझे ········सम्बोधन करके पत्र तो लिखता है।'

अछूतों के लिए अपने मन्दिर का द्वार उन्मुक्त करने वाले प्रसिद्ध सुधारक

**सेठ जमनालाल जी बज़ाज**

कलकत्ता के वयोवृद्ध सुधारक

**श्री० पद्मराज जी जैन**

कलकत्ता के प्रसिद्ध सुधारक तथा विगत माहेश्वरी महासभा के स्वागताध्यक्ष

**सेठ रामकृष्ण जी मोहता**

हमें इस शोचनीय दशा पर दुःख हुआ। आगे उसने फिर कहना शुरू किया—"यहाँ (कलकत्ते में) कई व्यक्ति मेरे पीछे हैं। सौ-सौ रुपए सिर्फ़ मुँह दिखाई के पेशगी भेजते हैं। मैं अभी निश्चय नहीं कर पाई हूँ कि मुझे वह भी स्वीकृत करना चाहिए अथवा नहीं। देखो, सामने वाले लोग पुर्ज़े लिख-लिख कर, गोली बना कर, पान के महक-

विलास-नगरी कलकत्ते का प्रसिद्ध रॉयल एक्सचेञ्ज प्लेस
[ जहाँ दिन-दहाड़े करोड़ों का 'सट्टा' और 'फाटका' ( जिसे यदि शिष्ट-भाषा में 'जुआ' कहा जाय तो अनुचित न होगा ) होता है !! ]

दार बीड़े ऐसे तान कर यहाँ फेंकते हैं कि मेरे पास ही आकर पड़ते हैं। पर उन पर भी मैं अभी विचार कर रही हूँ। अभी हाल में ही मेरी सास यहाँ आई थी। कहने लगी—'बेटी, अब तुम सिर के बाल कटवा डालो। यह शृङ्गार करना छोड़ो और भगवान् की याद में जीवन बिताओ। मेरे साथ देश को चलो।' उसकी बात सुन कर मैंने मुस्करा दिया और ८ दिन में ही उसे देश भेज दिया। अब मैं सोच रही हूँ कि क्या करूँ? पर मेरी आन्तरिक इच्छा तो यह है कि कोई सुन्दर युवक मेरा विवाह करके मुझे यहाँ से ले जाय और घूँघट आदि का झञ्झट छुड़ा कर, मुझे ख़ासी मेम बना कर रक्खे। मेरी रुचि पढ़ने की भी है। रोटी बनाने में मुझे आलस्य है, पर दो व्यक्तियों का भोजन तो ख़ुशी से बना लिया करूँगी।"

यह बहिन मारवाड़ी-ब्राह्मण है। उसका हठ है कि अपने मन-पसन्द सुन्दर युवक से ब्याह करे। पर उसे देख कर हम कह सकते हैं कि कोई सुन्दर युवक उसमे

( शेष मैटर २२१ पृष्ठ के पहले कालम में देखिए )

अजी सम्पादक जी महाराज,

जय राम जी की !

आखिर आप न माने—मारवाड़ी-अङ्क निकालने की ठान ही ली। मुझे भय है कि कहीं मारवाड़ी लोग एका करके आपके पत्र का बॉयकाट न कर दें। यदि ऐसा हुआ तो बहुत बुरा होगा। ख़ामख़्वाह 'आ बैल मुझे मार' वाली कहावत क्यों चरितार्थ करते हो ? यद्यपि यह भी मैं जानता हूँ कि मारवाड़ी भाई बड़े भोले हैं। थोड़ी देर के लिए प्रवाहित धारा में बह जाते हैं, परन्तु फिर जब गोविन्द-भवन की तरह कोई घटना सामने आती है तो पछताते हैं और कहते हैं—'चाँद बड़ो अच्छो पत्र है, ख़ूब ठीक बात्ताँ लिखे है।'' इसके अतिरिक्त एक बात यह भी है कि इन लोगों का बॉयकाट ही क्या—दस-पाँच दिन गपड़-शपड़ करके बैठ रहेंगे। सत्यता का बॉयकाट कितने दिन चल सकता है ? उन्हें यह उत्सुकता भी तो पैदा होगी कि देखें 'चाँद' ने हम लोगों के सम्बन्ध में क्या लिखा है। ऊँहूँ, यह सब ढकोसला है, यह बॉयकाट नहीं चलेगा। ऊपर से चाहे मारवाड़ी भाई बॉयकाट का ढोल पीटें, पर जब उनके पेट में उत्सुकता प्रसव-पीड़ा की तरह ज़ोर बाँधेगी तो चुरा-छिपा कर, उसी प्रकार चुरा-छिपा कर जिस प्रकार भले आदमी शराब पिया करते हैं, 'चाँद' का अङ्क ख़रीदेंगे, पढ़ेंगे, झल्लाएँगे—दाँत किटकिटाएँगे और फिर पढ़ेंगे ! उत्सुकता बड़ी बुरी वस्तु है। विशेषतः यह उत्सुकता कि हमारी बाबत क्या कहा गया है ! भगवान् इस उत्सुकता से मारवाड़ी भाइयों की रक्षा करे। यार चाहे तुम मानो या न मानो, पर मारवाड़ी-जाति बड़ी उन्नत जाति है। किसी भकुए से किसी बात में कम नहीं है। उनकी ओर से मैं संसार भर को चुनौती देता हूँ कि कोई सामने आ जाय और उनसे मुक़ाबला कर ले ! सबसे पहले व्यापार ही को लीजिए। मारवाड़ी भाई माँ के पेट में ही अद्धे, पौने, ड्योढ़े, सवाए सब सीख लेते हैं। पढ़े-लिखे कुछ नहीं, बातचीत करने का सलीक़ा नहीं, मगर लाखों का व्यापार करते हैं। बेवक़ूफ़ी से लोगों की हानि होती है, परन्तु मारवाड़ी भाई बेवक़ूफ़ी से भी लाभ उठाते हैं। लोग इन्हें बेवक़ूफ़ कहा करते हैं, पर ये अपना मतलब निकाल ही लेते हैं। कहिए, संसार की किसी और जाति में भी यह गुण है ?

यात्री भी बड़े विकट होते हैं। लोटिया-डोर लेकर रेंगते और माँगते-खाते हुए हज़ारों कोस चले जाते हैं। संसार के किसी भी देश में जाइए—मारवाड़ी भाई वहाँ टइयाँ-से मौजूद मिलेंगे। लोग कहते हैं कि यूरोपियन लोग बड़े यात्रा-साहसी होते हैं, परन्तु उनका यात्रा-साहस इतना प्रशंसा के योग्य नहीं। बन्दूक़ और पिस्तौल बाँध कर तो एक व्यक्ति कहीं भी जा सकता है। परन्तु मारवाड़ियों को देखिए—केवल अपनी पगिया के बल पर, न जाने कहाँ-कहाँ पहुँच जाते हैं। पिस्तौल और बन्दूक़ की ऐसी-तैसी ! जहाँ किसी ने कुछ आँखें

बदलीं, चट से पगिया पैरों पर आ गई ! उधर उसकी निगाह पगिया पर गई, इधर मारवाड़ी भाई ने उल्लू की लकड़ी उसके सिर पर फेर दी—बस फिर वह आँखें बदलना भूल गया और लगा मारवाड़ी भाई की हाँ में हाँ मिलाने।

जाति-वत्सलता भी इनमें बहुत है। किसी एक स्थान पर एक मारवाड़ी पहुँच गया तो बस फिर थोड़े ही दिनों में वहाँ मारवाड़ी ही मारवाड़ी दिखाई पड़ेंगे। जैसे सिर में एक भी जूँ कहीं से आ गई, बस फिर थोड़े दिनों में जुएँ ही जुएँ हो जाती हैं, उसी प्रकार मारवाड़ी भाई भी बढ़ते हैं—भगवान जाने कहाँ से आ जाते हैं। अक़्ल हैरान हो जाती है। और जातियों में एक को देख कर दूसरा जला जाता है; परन्तु मारवाड़ी भाइयों में यह बात नहीं। जहाँ कोई मारवाड़ी आया, बस सबने चन्दा करके उसे दूकान खुलवा दी—फिर क्या है, थोड़े ही दिन में वह भी 'सेठ जी' कहलाने लगे। अन्य किसी जाति में इतनी जल्दी कदाचित् ही कोई सेठ जी बन सकता होगा। ईसामसीह की बाबत यह कहा जाता है कि जहाँ वह किसी से यह कह देते थे कि तू ऐसा हो जा, बस वह वैसा ही हो जाता था। यह गुण आजकल मारवाड़ियों में प्रत्यक्ष देख लीजिए। जहाँ उन्होंने किसी लँगोटीबाज़ मारवाड़ी को अपने मुखारविन्द से सेठ कह दिया, बस वह सेठ हो गया—कमाल है !

सेठ लोग धार्मिक भी बड़े होते हैं—यदि उन्हें नित्य एक नया देवता मिलता रहे, तब भी देवताओं का पिण्ड न छोड़ें। यदि मिट्टी-पत्थर के देवता न मिलें, तो आदमी ही को देवता बना कर अपनी पिपासा शान्त करें। शालिग्राम की बटिया और तुलसी-वृक्ष के विवाह में हज़ारों रुपए फूँक देते हैं। धार्मिकता की पराकाष्ठा है। हालाँकि थोड़ी बेवक़ूफ़ी के साथ है—यह मुझे मजबूरन मानना पड़ रहा है। दानशील भी बड़े होते हैं। इसके सम्बन्ध में अधिक कुछ कहने की आवश्यकता नहीं। उनकी दानशीलता के झण्डे गड़े हुए हैं—अखाड़े खुदे हुए हैं, मन्दिर बने हुए हैं, धर्मशालाएँ बनी हुई हैं—और न जाने क्या-क्या बना हुआ है।

मितव्ययी इतने हैं कि एक पैसे की विधि न मिले तो उसके मिलाने में चार पैसे का तेल फूँक दें ! जब विधि मिल जाती है तो यह सोच कर प्रसन्न होते हैं कि चलो चार पैसे का तेल जला उसमें से एक पैसा वसूल हो गया—तीन ही पैसे की हानि हुई। क्या कही है ! एक पैसे के आलू में दो सेर पानी और पाव भर मिर्चें छोड़ दीं, बस घर भर के लिए साग तैयार है। वह भी खाए नहीं चुकता—क्यों ? बहुधा मिर्चें अधिक हो जाती हैं। किसी ने कभी कहा कि—"सेठ जी, मलाई खाया करो।" तो बोले—"मलाई सौहरी तो कब्ज़ करे है।" यदि इस पर कोई बोला—"तो दूध पिया करो।" तो उत्तर मिला—"दूध सौहरा दस्त लावे है।" चलिए छुट्टी हुई—एक क़ब्ज़ करती है, दूसरा दस्त लाता है—दोनों से फ़ुरसत मिल गई। अपने राम की यह सलाह है कि मलाई खाने के पश्चात कास्टर ऑयल पी लिया करें और दूध पीने के पश्चात माशा भर अफ़ीम खा लिया करें तो हिसाब-किताब बराबर रहे। लेकिन मुझ कमबख़्त की सलाह मारवाड़ी भाई मानने क्यों लगे; क्योंकि कास्टर ऑयल तथा अफ़ीम के लिए अधिक ख़र्च कहाँ से आएगा ?

मितव्ययी आदमी अमितव्ययी कभी नहीं हो सकता; परन्तु यह विरोधाभास भी हमारे मारवाड़ी भाइयों में मौजूद है। एक तरफ़ तो यह किफ़ायत कि पेट में खा न सकें, शरीर पर पहन न सकें, दूसरी तरफ़ इतनी फ़िज़ूलख़र्ची कि ब्याह-शादी में, मृत्यु में हज़ारों रुपए पानी की तरह बहा देते हैं और सच मानिएगा बिलकुल व्यर्थ !!

ईमानदार इतने होते हैं कि अपना एक पैसा भी नहीं छोड़ते और बेईमानी करते हैं तो डङ्के की चोट—दिवाला निकाल कर।

ग़मख़ोरी तो हम जाति से हार गई। आप मुँह पर गालियाँ दिए जाइए, परन्तु मारवाड़ी भाई हँसते ही रहेंगे। ग़ुस्सा तो इन्हें प्राप्त ही नहीं और कभी-कभी आ भी जाता है तो अपने ही ऊपर अथवा अपने से निर्बल पर। ग़ुस्सा है भी बुरी चीज़ ! ग़ुस्से में अधिकतर अपनी ही हानि होती है। मारवाड़ी भाई लाभ को छोड़ कर हानि के पास नहीं फटकते। यही कारण है कि वे ग़ुस्से को अपने से दस क़दम की दूरी पर रखते हैं। यदि किसी ने दो-चार खरी-खोटी सुना दी तो उससे क्या होता है, परन्तु यदि उन्होंने किसी को कुछ कह दिया और उसे क्रोध आ गया तो वह ज़रा ख़तरनाक हो जाता है ! इस कारण मारवाड़ी भाई हाथ-पैर बचाए रहते हैं। इनकी स्त्रियाँ

कैसी होती हैं—बस कुछ न पूछिए। 'अबला' शब्द यदि किसी पर लागू नहीं होता तो मारवाड़ी स्त्रियों पर! वे इतनी सबला होती हैं कि पुरुषों को उनके सामने नानी मरती रहती है। क्या मजाल जो पुरुष उनके किसी काम में हस्तक्षेप तो कर लें। सेठानी जी का जितना हुक्म चलता है, उनके देखते हुए सेठ जी का दशांश भी नहीं चलता। घर में सेठ जी आते हैं तो दबी बिल्ली बन कर। सेठानी जी के कहार की जो शान रहती है वह सेठ जी के बाप की भी नहीं होती; क्योंकि कहार सेठानी जी का परम आज्ञाकारी सेवक होता है—कभी किसी बात से इन्कार नहीं करता। इधर सेठानी जी की आज्ञा पालन करने में सेठ जी की रूह फ़ना होती है। क्योंकि सेठ जी को दूकान सम्बन्धी कामों को छोड़ कर, सेठानी जी के शौक़ सम्बन्धी कामों में बिलकुल दिलचस्पी नहीं होती। इसलिए सेठ जी भी अपना भार कहार के सिर पर डाल कर निश्चिन्त हो जाते हैं! इसी कारण बहुत सी बेगारों से उनके प्राण बचे रहते हैं। सेठानी जी ठहरीं गृह-लक्ष्मी। अतएव सेठ जी दूर ही से उन पर पत्र-पुष्प चढ़ाते रहते हैं—पास बहुत कम फटकते हैं, उसमें ख़तरा जो है। ख़तरे का काम सेठ जी नहीं करते। वह सब कहार राम के लिए छोड़ दिया जाता है।

सेठानी जी भी प्रत्येक समय अस्त्र-शस्त्रों से सुसज्जित रहती हैं। मोटे-मोटे कड़े, कङ्कन, चूड़ियाँ और न जाने क्या अललम-गल्लम पहने रहती हैं—यही उनके अस्त्र-शस्त्र हैं। यदि किसी भलेमानुस की खोपड़ी पर साधारणतया भी कलाई धर दें तो भेजा भन्ना जाय। इस कारण सेठ जी और भी अलग रहते हैं! सेठानी जी के अस्त्र-शस्त्रों का जितना बोझ होता है, उतना बोझ एक अभ्यस्त पल्लेदार ही उठा सकता है—मामूली आदमी का काम नहीं है। उतना बोझ राममूर्त्ति व्यायाम के समय ही उठाते होंगे—प्रत्येक समय नहीं। फिर भला उन्हें अबला कहना धृष्टता नहीं तो क्या है? जिस समय मारवाड़िनें चलती हैं, उस समय यदि आँखें बन्द करके सुनिए तो यही मालूम होगा कि क़ैदियों की टोली जा रही है। हालाँकि वे क़ैदी बिलकुल नहीं होतीं—वे बिना किसी की रोक-टोक या इजाज़त के स्वच्छन्द और स्वतन्त्र घूमा करती हैं!

स्त्रियों में पर्दा इतना है कि क्या मजाल जो आप उनका मुख देख लें—असम्भव है। हाँ, पेट शौक़ से देख लीजिए। उसके देखने के लिए कोई रोक-टोक नहीं है। पेट है भी ऐसा पापी कि यह किसी के वश का नहीं है। स्वयम् इसने संसार को वश में कर रक्खा है। तब बेचारी मारवाड़िनें भला उसे किस प्रकार अपने वश में रख सकती हैं। जब से पर्दे के विरुद्ध आन्दोलन उठा है, तब से मारवाड़िनों ने लहँगा पहनना कम कर दिया है, क्योंकि उसमें आवश्यकता से अधिक पर्दा रहता था। अब उन्होंने मख़मली किनारे की धोती पहनना आरम्भ किया है। इसमें सब तरह की सहूलियत है। न पूरा पर्दा ही है और न पूरी बेपर्दगी ही। बहुधा स्टेशनों के प्लेटफ़ॉर्मों पर स्नान करते समय वे इस बात का प्रयत्न करती हैं कि महीन धोती से जितना पर्दा हो सकता है, वह भी दूर हो जाय तो अच्छा। बहुत ज़्यादा पर्दा बुरा है, यह सभी मानते हैं। इसलिए मारवाड़िनों का यह उद्योग भी प्रशंसनीय ही समझा जाना चाहिए। हालाँकि कुछ लोग इस पर नाक-भौं चढ़ाते हैं, पर यह उनकी भूल है। मारवाड़ी पुरुष लोग बड़े समझदार हैं। वे पर्दे के कट्टर विरोधी हैं; इसीलिए तो वे अपनी स्त्रियों के इस सदुद्योग पर कभी चूँ तक नहीं करते!

सम्पादक जी! मारवाड़िनों का गाना कभी सुना है? वाहवा! क्या कहना है! बस यही प्रतीत होता है कि वेद की ऋचाएँ गाई जा रही हैं। मामूली लियाक़त का आदमी तो उनका एक शब्द नहीं समझ सकता। कभी मौक़ा लगे तो अवश्य सुनिएगा, परन्तु जितना अधिक दूर से सुनिएगा उतने ही मज़े में रहिएगा।

सम्पादक जी, कहाँ तक कहूँ। मारवाड़ियों का गुण-गान करना मेरी लेखनी की सामर्थ्य के बाहर की बात है। यदि लेखनी सहस्र-जिह्वा होती तो कदाचित् कर सकती। परन्तु इतना मैं अवश्य कहूँगा, बार-बार कहूँगा—प्रमाण न होते हुए भी कहूँगा—हालाँकि ऊपर मैं बहुत से प्रमाण दे चुका हूँ—कि मारवाड़ी-जाति बड़ी उन्नत जाति है। आपको इस जाति में सब बातें मिलेंगी। संसार की कोई जाति इस जाति का मुक़ाबला नहीं कर सकती।

भवदीय,
विजयानन्द ( दुबे जी )

# मारवाड़ी-स्त्रियाँ

[ "एक मारवाड़ी" ]

रवाड़ी-स्त्रियाँ तीन भागों में विभाजित की जा सकती है। एक व्यापारी-वर्ग की स्त्रियाँ, दूसरी शिल्पी मज़दूरों और किसानों की स्त्रियाँ और तीसरी मुसलमानों की स्त्रियाँ।

व्यापार वर्ग में अगरवाल, ओसवाल, दिगम्बर, जैनी और माहेश्वरी आदि कई जाति की स्त्रियाँ हैं। इनमें अगरवाल और माहेश्वरी जाति में आचार-सम्बन्धी कोई भेद नहीं है। ओसवाल लोग श्वेताम्बर और स्थानक वासी जैन हैं और पर्दे का बड़ा ख़्याल रखते हैं। क्योंकि ये लोग राजपूताने के राज्यों में मुलाज़मत भी करते हैं और अच्छे-अच्छे ओहदों पर प्रतिष्ठित हैं, इसलिए पर्दे आदि के विषय में राजपूती आचार-व्यवहार को काम में लाते हैं। दिगम्बर जैन केवल व्यापारी हैं, पर्दे की कड़ाई इन लोगों में उतनी नहीं है, मगर व्रत, उपवास और भूखे रहने की प्रवृत्ति इन लोगों में बहुत है; हर तीसरे-चौथे दिन कोई न कोई व्रत, उपवास बना ही रहता है।

इन जातियों में बाल्यावस्था से ही बच्चा सोने-चाँदी के गहनों से लाद दिया जाता है। गले में कई प्रकार के कठले, पैरों में नेवरी, साँकला आदि सेर आध सेर चाँदी, जैसी उमर हो, पहना दी जाती है। हाथों में भी कई गहने होते हैं। इस प्रकार बच्चे, बच्चियाँ चलने-फिरने और खुल कर खेलने-कूदने से मजबूर, प्रायः सुस्त, बदहज़मी की शिकायत लिए हुए और व्याकुल देखे जाते हैं। माता-पिताओं में मूर्खता के संस्कार होने के कारण बीमारी में प्रायः झाड़ा-फूँकी, जन्तर-मन्तर, गण्डा-तावीज़ से ही बहुत काम लिया जाता है। आख़िरी वक़्त में ही वैद्य, डॉक्टर टटोले जाते हैं, इसलिए अधिकांश में बच्चे मर जाते हैं। जो अधिक सशक्त होते हैं, वे ही जीवित रहते हैं!

विवाह थोड़ी ही उम्र में हो जाता है, क्योंकि ये सब व्यापारी-वर्ग के लोग धार्मिक मामले में बड़े भारी पुराण-पन्थी हैं। आठ से लेकर ग्यारह-बारह वर्ष तक की लड़कियों का ब्याह इनमें हो जाता है! इससे वे लोग भी नहीं बचते जो अच्छे शिक्षित हैं। इनमें कितने ही वकील हैं, वे भी इसी बीमारी में मुब्तला हैं, उनके अन्दर भी यह साहस नहीं कि बच्चों को वयस्क हो जाने पर ब्याहें। सुधारवादी अगरवाल-सभा के प्रधान और मन्त्री को भी छोटी ही लड़कियों का विवाह करते देखा जाता है। मेरे पड़ोस में एक वकील साहब रहते हैं, उन्होंने अपनी लड़की का ब्याह दस वर्ष की आयु में और छोटे भाई का चौदह-पन्द्रह वर्ष की आयु में कर दिया था। लड़की का हाल तो मालूम नहीं, पर भाई आजकल कॉलेज में पढ़ता है, शक्ल पर बारह बज रहे हैं—पीला चेहरा, गाल अन्दर घुसे हुए, गालों की हड्डियाँ ऊँट के कोहान की तरह उभरी हुई हैं। एक दिन हमने पूछा—कहो कुँवर साहब, मिज़ाज कैसा है, कुछ तबीयत ख़राब है क्या? वे बोले—नहीं तो, बहुत अच्छा हूँ।

बात यह है कि राजपूताने में विवाह होते ही प्रसङ्ग शुरू हो जाता है—उसी रात से। उमर का कोई ख़्याल नहीं, क्योंकि आप जानते ही हैं "मज़हब में अक़्ल को दख़ल नहीं।" विवाह-सम्बन्ध में राजपूतों की नक़ल की जाती है, उनके यहाँ यही रिवाज है। चतुर्थी-कर्म विवाह के पश्चात् तत्काल ही कन्या-पिता के घर पर ही किया जाता है। परन्तु राजपूतों में बच्चों का विवाह कदापि नहीं होता। पूर्ण समर्थ युवक-युवती का ही विवाह होता है। इसलिए उनके यहाँ यह रस्म हो तो उससे कुछ भी हानि नहीं, उसका औचित्य समझ में आता है, परन्तु इन व्यापारी-वर्ग के लोगों का तो यह काम समझ से बाहर ही मालूम होता है। बाल-विवाह जारी करने वाले आचार्यों ने इसके साथ ही एक द्विरागमन (गौने) की रस्म जारी की थी। उसका पालन यू० पी० की तरफ़ इस प्रकार होता है कि विवाह तो छोटी उमर में हो जाता है, परन्तु जब तक कन्या पूर्ण युवती न

हो जाय, तब तक गौना नहीं किया जाता और लड़की अपने पिता ही के घर पर बराबर रहती है। ऐसा होने से बाल-विवाह के दोष का कुछ परिहार अवश्य हो जाता है। परन्तु यहाँ राजपूताने में गौने की रस्म इस प्रकार उपयोग में नहीं आती, हाँ दहेज़ बराबर चलता है। इसका परिणाम यह होता है कि ब्रह्मचर्य और वीर्य की रुकावट से होने वाला लाभ इन लोगों के बच्चों को नहीं मिलता और हीन शरीर-सम्पत्ति लेकर ही ये संसार-यात्रा में प्रवृत्त हो जाते हैं!

'व्यापारे वर्धते लक्ष्मीः' यह अर्थ-शास्त्र का वाक्य अब भी उतना ही सत्य है, जितना प्राचीन काल में था, वरन् अब तो यह अपने पूर्ण तेजस्वी रूप में चमकने लगा है। संसार के धन का आधे से बहुत ज़्यादा भाग व्यापारियों के पास है। बाक़ी आधे से बहुत कम शिल्पी, मजूरों और किसानों के पास! मारवाड़ियों का व्यापारी-वर्ग भारत के सब वैश्यों से व्यापार-कला में अधिक कुशल, बड़ा होशियार और पूरा चालाक है, और तन, मन, धन से इस काम में जुता है। व्यापार का कोई फ़न इनसे छिपा हुआ नहीं। दूसरे देश के व्यापारियों से इनके सीधे सम्बन्ध हैं। नई ईजाद सबसे पहले इनके पास आती है और ये भरपूर फ़ायदा उसके व्यापार से उठाते हैं। यही कारण है कि ये सब व्यापारी बड़े धनी हैं। बङ्गाल, बिहार, यू० पी०, बम्बई, मद्रास, सी० पी० आसाम, ब्रह्मदेश, सिंहापुर आदि के सब बड़े-बड़े व्यापारी नगर मारवाड़ी दूकानों और कोठियों से भरे हैं

शहरी गृहस्थ-स्त्रियों का पहिनाव

और सम्पत्ति की ख़ूब वृद्धि इन लोगों में हो रही है। सम्पत्ति की वृद्धि से ऐश-आराम और भोग-विलास का घनिष्ट सम्बन्ध है। दोनों सदा साथ रहते हैं। इसके अनुसार मारवाड़ी-व्यापारी धनी भी होकर, बहुत-कुछ ऐयाश हो गए हैं। रण्डीबाज़ी इनमें बढ़ गई है और उससे होने वाले रोग आतशक, सूज़ाक की बीमारी इन लोगों में बहुत फैली है। कलकत्ते, बम्बई आदि बड़े शहरों के वे डॉक्टर, जो इन रोगों का अच्छा इलाज करते हैं, मारवाड़ी रण्डीबाज़ों की बदौलत मालामाल हो रहे हैं। ये पुरुष लोग अपनी बीमारी अपनी स्त्रियों को भी सौग़ात में देते हैं।

इसके सिवा एक और भी बात है। धनी मारवाड़ियों की स्त्रियाँ हाथ से कोई काम नहीं करतीं, इनका काम सिंगार-विहार, ऐयाशी, पलँगों तथा गद्दों पर लोटते रहना और फ़ालतू गपशप है। इनमें कोई लिखी-पढ़ी हैं तो उपन्यास पढ़ने में वक़्त गुज़ारती हैं। इसका नतीजा यह हुआ है कि इनके शरीर बेडौल हो गए हैं, पेट आगे को बड़ा सा निकला रहता है, भुजदण्ड और दूसरे मांसल अङ्ग बेहिसाब मोटे होते हैं, चेहरे का सौन्दर्य नष्ट होकर, एक अजब तरह का बेडौल आकार हो जाता है। जिस पर सेर दो सेर सोने और चार-पाँच सेर चाँदी से लदी हुई यह बेडौल मूर्त्ति देखने वालों के हृदय में अद्भुत-रस का सञ्चार करती है। बाल-बच्चे इनमें से अधिकांश को नहीं होते। धनी मारवाड़ी प्रायः इस सुख से वञ्चित रहता है और लड़का गोद लेकर वंश-परम्परा जारी रखता है।

दूसरी तरफ़ मन्दाग्नि, अजीर्ण, बवासीर, तपेदिक़ आदि भी यथावकाश दौरा करते रहते हैं। धनियों की स्त्रियों में स्वास्थ्य-सौन्दर्य और प्रफुल्लता कचित् ही देखने को मिलती हैं।

अलबत्ता साधारण मारवाड़ी व्यापारी की स्त्री स्वस्थ दशा में पाई जाती है। उसके चेहरे पर स्वास्थ्य-जन्य सौन्दर्य की झलक है। कारण स्पष्ट है, वह अपना कुल काम हाथ से करती है—घर की सफ़ाई, भोजन बनाना, पानी लाना, आटा पीसना आदि-आदि। ये स्त्रियाँ बाल-बच्चों वाली भी होती हैं।

जैनियों के उपवास-बाहुल्य का या न मालूम किसी और बात का यह परिणाम होता है कि ये लोग और इनकी स्त्रियाँ दुर्बल हैं, इनके बच्चे कम होते हैं और ये गत तीन मर्दुमशुमारियों में बराबर घट रहे हैं। ईसाई-मुसलमान तो ये होते नहीं, क्योंकि इनमें धार्मिक कट्टरता बड़ी भारी है। इसलिए यही नतीजा निकलता है कि ये लोग बेऔलाद मर रहे हैं और इस प्रकार दिनों-दिन घटते जा रहे हैं।

शिल्पियों, किसानों और मज़दूरों की स्त्रियाँ शारीरिक दशा में इतनी हीन नहीं हैं। वे अपना सब काम अपने हाथ से करती हैं - घर का काम, पशुओं की टहल, खेती-बाड़ी में अपने मर्दों की सहायता। ये सब ऐसे काम हैं, जिनमें काफ़ी व्यायाम हो जाता है और शरीर सशक्त, फुर्तीला और चुस्त रहता है। बाल-बच्चों की इन स्त्रियों में कोई कमी नहीं है। यद्यपि बाल-विवाह इन सब में भी जारी है, सिवाय राजपूतों के।

राजपूत-स्त्रियाँ पर्दे का विशेष ध्यान रखती हैं, परन्तु वे घर में सब काम करती हैं। बाहर जाने का काम हो तो उसे रात में करती हैं, जैसे पानी भरना हो तो रात में जाकर कुएँ से भर लाएँगी, दिन में सबके सामने न जाएँगी। खेती के काम में भी वे इसी तरह सहायता करती हैं।

गढ़पतियों या गाँव के ठाकुरों की स्त्रियाँ हाथ से कोई काम नहीं करतीं।

जो गाँव शहरों के पास हैं, उनकी स्त्रियाँ दूध, दही, शाक, अन्नादि का उत्तम भाग शहर में बेच आती हैं। चाहे वे स्वयं अथवा उनके पुरुष यह काम करते हैं। स्वयं निकृष्ट अन्न जौ, चना आदि खाती हैं, गेहूँ बाज़ार में बेचती है। छाछ स्वयं पीती हैं, घी-दूध बाज़ार में बेचती हैं! पैसा इनके पास आता है, परन्तु शहर के चाह-पानी और मिठाई वाले कुछ पैसे इनसे ज़रूर छीन लेते हैं। कभी-कभी शराब वालों की मुट्ठी गरम होती है।

देहात में कारीगरों की हालत कुछ अच्छी नहीं है। हल, बकतर और रेज़ी के कपड़े के सिवाय वहाँ किस चीज़ की क़दर है? ये लोग वक्त का बहुत बड़ा हिस्सा

बीकानेर की स्वाभाविक पोशाक में एक मारवाड़िन युवती

बेकारी में ही बिताते हैं। यही हाल इनकी स्त्रियों का है। कोई काम नहीं तो पैसा कहाँ से आए। और बिना पैसे के अच्छा खाना, अच्छा कपड़ा कहाँ से नसीब हो?

देहात में कुछ ब्राह्मण और सेवक लोग भी रहते हैं। ये प्रायः मूर्ख होते हैं, या अटक-अटक कर दस-पाँच पंक्तियाँ पढ़ने लायक़ इनकी योग्यता होती है। देहाती लोगों का अण्ट सण्ट ब्याह-सम्बन्धी मन्त्र पढ़ देना और

पैदा होने, मरने आदि को धार्मिक रस्में अदा करा देना यही इनका धन्धा होता है। इसी निमित्त से कुछ दान-दक्षिणा इनको मिल जाती है, उसी से गुज़र होती है। इनकी स्त्रियाँ बहुत करके ठाकुरों और वैश्यों के घरों में काम-काज और सेवा में लगी रहती हैं।

कुल मिला कर देहाती स्त्रियों की दशा साधारण है। नस्ल बराबर अवनति कर रही है। माँ से बेटी क़द और डील-डौल में छोटी और हीन है। खाने-पीने और दूध-घी की कमी है। माताओं के स्तनों में अब दूध कम उतरता है, इसलिए बच्चों की भारी हानि हो रही है। हवा अलबत्ता साफ़ और खुली हुई मिलती है।

शहरों के शिल्पियों और किसानों की स्त्रियाँ अपेक्षाकृत कुछ अच्छी दशा में हैं। काम करती हैं, पैसा पैदा करती हैं, अच्छा खाती हैं, अच्छा पहनती हैं, गहना-गाँठी और कुछ पूँजी भी रखती हैं। कितनी ही स्वयं कारबार चलाती हैं, बहुत करके पुरुषों की ग़ुलाम नहीं हैं।

आटा पीसते हुए मारवाड़ की एक अभागिनी विधवा

## सामाजिक दशा

बाल-विवाह का राजपूताने में ज़ोर है। जैसा कि हम ऊपर लिख चुके हैं, कन्याओं को चाहे जिसके गले मढ़ दिया जाता है। वैश्य-सम्प्रदाय बहुत करके पैसे वाले धनी के लड़के के साथ विवाह करना पसन्द करता है। इसमें वह इस बात पर विचार नहीं करता कि वर-वधू की शरीर-सम्पत्ति कैसी है। हमारे पड़ोसी एक सेठ साहब ने अपने ग्यारह वर्ष के लड़के का सम्बन्ध १२ वर्ष की लड़की से स्वीकार कर लिया! कारण यही था कि कन्या का बाप अमीर आदमी था, दहेज मिलने की ज़्यादा उम्मीद थी और बड़े घराने से सम्बन्ध जुड़ता था। लड़की के बाप की विचार-परम्परा यह होती है :—

"काँई है, चार वर्ष में लड़को मोट्यार हो जासी—सब सँभाल लेसी। इसो सगपण मिलणो कठण है। कठै पड्या है, मालदार घर छै बाई को खाणे-पीणे, ओढ़-पहरवा की तकलीफ़ नहीं रहसी। खूब मौज-मजा करसी, भीड़ बखत में आपणे काम आसी" इत्यादि।

लड़के का बाप यों सोचता है :—

"काँई है, बीन्दणी चिना बड़ी छै तो। 'बड़ी बहू बड़ो भाग, छोटी लाड़ी घणों सवाग'।"

परिणाम में व्यभिचार की वृद्धि हो रही है, स्त्रियाँ पतियों को और भरे-पूरे घरों को छोड़, नीच लोगों और मुसलमानों के साथ भाग जाती हैं! इसमें सन्देह नहीं कि मारवाड़ी लोग अपनी स्त्रियों को बड़े आदर-मान से रखते हैं, अच्छा कपड़ा, खूब गहना, खाना-पीना; इसमें कोई कमी नहीं होने पाती। दावतों में पहले स्त्रियाँ जिमाई जाती हैं, पीछे पुरुष। इस प्रकार स्त्रियों को सब प्रकार प्रसन्न रखने और उनकी प्रतिष्ठा बढ़ाने की चेष्टा मारवाड़ी-समाज पूर्ण रूप से करता है।

## गहने

गहने का मारवाड़ी-स्त्रियों को बड़ा शौक़ है। भारी-भारी गहने पैरों में, गले में, हाथों में पहनती हैं; जिन्हें पहन कर चलना या हाथ उठाना कठिन होता है। पूरा सेट पहन कर जल्सों और दावतों या मेले-ठेलों में ही जाती हैं; घर पर सादी रहती हैं। गहने की अधिकता का प्रायः इस समाज में बड़ा मान है। अच्छे सम्बन्ध या रिश्ते-

दारी का मिलना और समाज में प्रतिष्ठा का क़ायम रहना, गहने की अधिकता और बहुमूल्यता पर निर्भर है। इसलिए मारवाड़ी चाहे जितना क़र्ज़दार हो, स्त्रियों की सजावट और गहने में बिलकुल कमी नहीं करता, और अड़े वक़्त में चाहे दिवालिया होने की दरख़्वास्त देनी पड़े, परन्तु स्त्री के गहने पर कदापि हाथ नहीं डालता।

कभी-कभी भारी नुक़सान भी गहने की बदौलत उठाना पड़ता है। मारवाड़ के गाँवों की बैलगाड़ी और ऊँटों के सफ़र में प्रायः स्त्रियाँ लूटी जाती हैं। पिछले दिनों एक मुक़दमा चल रहा था, जिसमें दस हज़ार के गहने लूटने की बात थी। गहना पहने हुए बच्चे भी काफ़ी तादाद में मारे जाते हैं। हमारे पड़ोसी एक सेठ के मुनीम जी ने ज्योतिषी जी को जन्म-पत्र दिखाया और लाभ का समय पूछा। ज्योतिषी जी महाराज ने बहुत गणित करके और हिसाब लगा कर फ़रमाया कि इसी महीने में, बल्कि इसी सप्ताह में आपको बहुत अच्छा लाभ होगा, अनायास रुपया मिलेगा। मुनीम जी ने प्रसन्न होकर एक रुपया ज्योतिषी जी को दक्षिणा दे डाली! शाम को उनका परिवार बिरादरी की एक दावत में गया और उनकी पुत्र-वधू की तीन सौ रुपए की एक पहुँची कहीं खो आई। तीन दिन तक मुनीम जी के घर सियापा पड़ा रहा, खाना नहीं पका। आख़िर सब रो-पीट कर बैठ रहे, पहुँची नहीं मिली। ज्योतिषी जी की वाणी पूर्ण-रूप से विपरीत फलादेश में सफल हुई

## मनोरञ्जन

सिवाय खाने-पीने और विवाह-शादी के जल्सों के और किसी काम में स्त्रियों का हाथ नहीं देखा जाता। विवाह की रस्म में साधारण गाने-बजाने के सिवाय गाली या सीठने गाने का रिवाज मारवाड़ी-स्त्रियों में, सब प्रान्तों से अधिक है। स्त्रियों की कोई टोली सड़क पर, कोई भजन या गीत गाती जा रही है और सामने से उनका कोई रिश्तेदार, समधी, जमाई, बहनोई आदि आता हुआ मिल जाय तो उस गीत को छोड़, फ़ौरन फक्का (गाली) गाना शुरू कर देंगी। जैसे—"जय गोपाल जय गोपाल पकड़ूँ चोटी काटूँ . . ।" दावत के वक़्त की गालियाँ इतनी फ़ोश और अश्लील होती हैं कि सुनना नामुमकिन है। मगर मारवाड़ी-समाज उन्हें ही ख़ास तौर पर फ़र्माइश करके गवाता है, और बड़ा आनन्दित होता है !!

विवाह से हफ़्ते दो हफ़्ते पहले घर में नाच की महफ़िल लगने लगती है। इसमें ढोली ढोल की गत बजाता है और स्त्रियाँ नाचा करती हैं—कभी एक, कभी दो-चार। यह नाच घूँघट निकाल कर होता है और कुछ गाया भी नहीं जाता। हाथों का अभिनय और घूमना यही दो गति होती रहती हैं। कभी-कभी सिर पर जलती

अभागिनी मारवाड़ी-महिला की पोशाक का एक नमूना

हुई अग्नि का पात्र रख कर और उसे हाथों से न सँभाल कर भी यह नृत्य होता है। इस नाच में पुरुष स्त्री सब शामिल होते हैं, किसी के लिए कोई रोक-टोक नहीं होती। घर के भीतर आँगन में काफ़ी जगह न हो तो बाहर सड़क पर भी यह नाच रात-रात भर हुआ करता है।

गाँवों में ग्रामीण स्त्रियाँ बेहिसाब गाना-बजाना

करती हैं। उनके कोई-कोई गीत बड़े भावपूर्ण होते हैं। बिच्छू का, देवर-भौजाई का आदि कितने ही गीत उनके बहुत प्रसिद्ध हैं। राजपूताने में हर मौसम के अलग-अलग गीत स्त्रियाँ गाती हैं। शीत-काल में सियाला, ग्रीष्म में उनाला या लावड़ा, वसन्त-ऋतु में होली-पिचकारी। बरसात की रङ्गरेलियों की तो कुछ बात ही न पूछिए। बरसात का राजपूताने में भारी स्वागत होता है। एक मुहल्ले की या हवेली की स्त्रियाँ काम-काज से फुरसत

एक मारवाड़ी गृहस्थ-स्त्री पानी भर कर ला रही है

पाकर इकट्ठी होकर गीत गाने बैठ जाती हैं। पपीहा, बादली, लहरिया, ननदल बाई आदि कितने ही भावपूर्ण रसीले गीत गाए जाते हैं। बरसात में भारी मनोरञ्जन होता है। गोठें (गोष्ठियाँ) होती हैं; स्त्री-पुरुषों के समूह बाहर कहीं पहाड़ पर या किसी सुन्दर नदी या तालाब के किनारे या बाग-बगीचे में जाकर खाना-पीना करते हैं। भोजन में प्रायः दाल बाटी, चूर्मा बनता है। गाना-बजाना होता है, स्त्रियाँ बीच में बैठी 'रसिया' गाती रहती हैं, पुरुष चारों तरफ़ बैठे सुना करते हैं, और उत्साहित करते रहते हैं। शाम को या रात पड़े उसी तरह गाते-बजाते, ढोल-डमाके और गैस की रोशनी में नगर में प्रवेश करते हैं। ये गोटें चन्दे से हुआ करती हैं। यह रिवाज सब जातियों में है। अपनी-अपनी जाति की गोटें अलग-अलग होती हैं। सब जातियाँ शामिल-गोट कभी नहीं करतीं। कभी-कभी एक-एक पेशे के लोग भी गोटें करते हैं, परन्तु उनमें स्त्रियाँ नहीं होतीं।

राजपूत-स्त्रियों का मनोरञ्जन अन्य स्त्रियों से भिन्न है। वे जब कभी स्वयं गावेंगी या ढोलनियों से गवाएँगी तब सदा शराब और कलाली के गीत! मस्ती और मस्ती के सामान का यशोगान! शराब वे स्वयं पिएँ या न पिएँ, गाने में यही मज़मून उनको पसन्द है:—

भरला ए सुघड़ कलाली! दारुड़ो दाखाँरो,
कलाली भरला री प्याला,
सेज पर आया मतवाला।

दूसरे गीत भी गाए जाते हैं, पर यदा कदा। और उनमें भी इसी मज़मून का पुट प्रायः रहा करता है। सौभाग्यवती राजपूत-स्त्रियाँ बराबर शराब पीती हैं और इसे सुहाग का चिन्ह मानती हैं। विधवा होने पर राजपूतनी शराब और मांस को कभी नहीं छूती।

त्यौहार या उत्सव के दिन राजपूत स्त्री-पुरुष घर के सब जने एक ही थाल में भोजन करते हैं— पुत्र, पुत्री, स्त्री, पुरुष, सास, बहू, ननद, देवरानी, जिठानी सब एक थाल में। यही प्रेम-भावना और एकाग्री भाव का सिद्धान्त उनके यहाँ माना जाता है।

## दरोगा

राजपूत-ठिकानों में एक दरोगा नाम की जाति है, उसकी स्त्रियों की हालत बड़ी ख़राब है। ये वे लोग हैं जो रोज़गार नष्ट हो जाने से राजाओं, ठाकुरों या ठिकानेदारों की चाकरी करते हैं। सपरिवार राजघरानों में रहते हैं और इनके कुल खर्चे का भार ठिकाने के सिर रहता है। स्त्रियाँ ज़नाने महलों में सेवा-कार्य करती हैं, पुरुष बाहर। सब प्रकार की सेवा ये लोग तन-मन से करते हैं। एक प्रकार से ये लोग क्रीत-दास की भाँति होते हैं। इन्हें चाहे जिस प्रकार से इस्तेमाल करो, कुछ भी उज्र नहीं!

राजपूत-इतिहास के प्रसिद्ध विद्वान श्रीमान् महामहोपाध्याय रायबहादुर पण्डित गौरीशङ्कर हीराचन्द जी ओझा की सम्मति है कि ये लोग 'राजपूत' ही हैं, इनका रिज़क़ ( ज़मीन-जायदाद ) नष्ट हो जाने के कारण राजपूती शान-बान नष्ट हो गई है और ये अपने स्वामियों के आश्रय में ही दिन बिताते हैं। सम्पत्ति नष्ट हो जाने के कारण इन लोगों में राजपूतों की भाँति पर्दा नहीं रहा, क्योंकि घर के प्रत्येक काम के लिए स्त्रियों को बाहर निकलना पड़ता है और हर किसी से बातचीत करनी पड़ती है। इसके सिवा ज़मीन-जायदाद नष्ट होने से ऊँची रिश्तेदारी भी नहीं मिलती। विधवा को सम्पत्ति-विहीन हो जाने के कारण से पुनर्विवाह या नाता भी करना पड़ता है। इन सब हेतुओं से ये लोग प्रतिष्ठा और आत्म-गौरव से हीन हो गए हैं। मगर ये लोग बड़े स्वामि-भक्त हैं। राजपूत-राजाओं या ठिकाने के ठाकुरों का सब कुछ इनके अधीन है। खाना-पीना, स्त्री, बाल-बच्चे, रुपया पैसा, ज़र-ज़ेवर, पोशाक सब इनके अधीन है। रईस और रानी या ठकुरानी इन पर पूरा विश्वास करके निश्चिन्त रहते हैं। इनसे किसी प्रकार का परहेज़ या पर्दा नहीं। ये हर हालत में शरीक रहते हैं। इनकी वफ़ादारी की बहुत सी कथाएँ हैं। उदयपुर घराने की पन्ना धाय, जिसने अपना लड़का राजकुमार के बदले में क़त्ल होने दिया था, बहुत प्रसिद्ध है। इस प्रकार के कितने ही उदाहरण ये लोग स्वामि-भक्ति के उपस्थित कर चुके हैं ; जो इतिहास के पन्नों पर शायद न आए हों, परन्तु सर्व-साधारण की ज़बान पर हैं। इनका स्वामी बर्बाद हो जाय, उसकी जीविका नष्ट हो जाय, तो ये उसे छोड़ कर कदापि भाग न जाएँगे। आप कमा कर लाएँगे और ठाकुर-ठकुरानी और उसके बाल-बच्चों की परवरिश करेंगे।

ये लोग किसी-किसी रियासत में ठिकानेदार भी हैं, जो युद्धों में बहादुरी और सिर कटाने के पुरस्कार-स्वरूप इन लोगों को मिले हैं। कहीं-कहीं रईसों के एडिकॉङ्ग और मर्ज़ीदान भी हैं। कोई-कोई पोलो के बहुत अच्छे खिलाड़ी हैं। इसलिए रईसों के प्रीति-पात्र बने हैं और प्रतिष्ठापूर्वक जीवन बिताते हैं, लेकिन यह सब व्यक्तिगत है ; और उसका असर सब बिरादरी पर कुछ भी नहीं। वह राजपूतों से बराबर हीन समझी जाती है।

परन्तु अब स्थिति में परिवर्तन हो रहा है। जैसे ही इन लोगों ने अपने को राजपूत घोषित किया, अपनी सभाएँ कीं और अख़बार निकाला, वैसे ही इनके स्वामी सरदार लोग बिगड़ खड़े हुए हैं और इनको दबाने की अनेक युक्तियाँ सोच रहे हैं। इनको भय यह हो रहा है कि अगर ये राजपूत मान लिए गए और हमारे पञ्जे से निकल गए, तो हमारी सेवा-चाकरी कौन करेगा? और हम जो मुफ़्त में मज़ा उड़ा रहे हैं वह कैसे क़ायम रहेगा ;

जयपुर, बीकानेर के तरफ़ की अभागे दरोगा ( गोला ) जाति की एक स्त्री
[ जागीरदार ठाकुरों की गुलामी ही जिनका एकमात्र व्यवसाय है ! ]

क्योंकि इस वक़्त ये लोग दरोगों को मन भर जौ, जुआर और एक रुपया हाथ-ख़र्च के लिए देते हैं। इस तनख़्वाह में इन्हें बाहर का कोई ऐसा नौकर नहीं मिल सकता, जो स्त्री-सहित हर वक़्त इनकी सेवा में हाज़िर रहे ! इसलिए ये लोग इन्हें छोड़ना नहीं चाहते। अगर कोई स्त्री या पुरुष चोरी-छिपे से, इनके अत्याचारों से सताया हुआ

शरणार्थ अङ्गरेज़ी राज्य में चला जाय, तो चोरी का अभियोग लगा कर उसे पकड़वा मँगाते हैं और भाँति-भाँति से तङ्ग करते हैं !!

इनमें शिक्षा का बिलकुल अभाव है और ये लोग पैसे-पैसे के मुहताज हैं ! क्योंकि इनके पास सिवाय उस ग़ुलामी के, स्वतन्त्र जीविका का कोई साधन नहीं ! ये पशुओं की भाँति बिलकुल अपने स्वामी के आश्रित हैं। इनकी स्त्रियों की बहुत बुरी हालत है। वे अपनी रक्षा किसी प्रकार भी इन लोगों से नहीं कर सकतीं। इसलिए इनके चाल-चलन का स्टैण्डर्ड भी बहुत नीचा हो गया है, जिस की ज़िम्मेदारी इनके मालिकों पर ही आती है। ये लोग सर्वथा ज़र-ख़रीद ग़ुलामों की तरह बर्ते जाते हैं और दहेज़ में पशुओं की भाँति बिना मर्ज़ी और इच्छा के भी दे दिए जाते हैं ! माँ रोती रह जाती है और लड़की दहेज़ में दे दी जाती है ! आश्चर्य यह है कि इतने पर भी अन्तर्राष्ट्रीय सभा में राजा लोग यह घोषणा करते हैं कि हमारे यहाँ ग़ुलामी की प्रथा बिलकुल नहीं है !!!

सामाजिक कुरीतियों का शिकार

[ मारवाड़ की अभागिनी वेश्याएँ ]

## वेश्याएँ

राजपूताने में वेश्याएँ काफ़ी हैं। इनका व्यवसाय जैसा भारत के अन्य भागों में ज़ोरों से चल रहा है, यहाँ भी मज़े का है। मारवाड़ ( जोधपुर ) की वेश्याएँ राजपूताने की अन्य वेश्याओं के लिए आदर्श हैं—गाने-बजाने में, पोशाक में, रहन-सहन और व्यवहार में। मारवाड़ी वेश्याएँ उन सब शहरों में पहुँच गई हैं, जहाँ मारवाड़ी-व्यवसायी पहुँचे हैं। क्योंकि मारवाड़ी अपने देशी भाई को बहुत चाहता है। मारवाड़ी-ब्राह्मण, मारवाड़ी-सेवक, मारवाड़ी-मुनीम, मारवाड़ी-गुमाश्ते की भाँति मारवाड़ी-वेश्या को ही मारवाड़ी पसन्द करता है। क्योंकि वह उसकी आदत, अख़लाक़, रीति-रिवाज, बोली-चाली सब में उसे अच्छी तरह पहचानती है और उसकी हमराज़ है।

मारवाड़ के जोधपुर, पाली और नागौर में वेश्याओं की आबादी अधिक है। वेश्याओं की कई जातियाँ हैं, भगतन, पातर, साठिया आदि। वेश्याओं की सन्तान में लड़की वेश्या का धन्धा करती है और लड़का हो तो 'जागरी' जाति की लड़की से उसका ब्याह कर दिया जाता है। बहू वेश्या का काम कभी नहीं करती। मुसलमान-वेश्याएँ भी काफ़ी तादाद में हैं।

क़रीब चार वर्ष हुए, हम श्रीयुक्त देशभक्त कुँवर चाँदकरण जी शारदा के छोटे भाई श्रीयुक्त कुँवर विजयकरण जी शारदा की बारात में एक गाँव में गए। गाँव में दिलचस्पी का सामान क्या था? सर्दी का मौसम था, दोपहर का वक़्त, हम अपना डण्डा उठा कर एक तरफ़ को चल पड़े। इस अभिप्राय से कि बाहर जङ्गल में ही कुछ देखें-भालें। राजपूताने की वीर-भूमि का प्रत्येक स्थान वीरों के रक्त से सींचा हुआ है, इस गाँव में भी कुछ वीरों की, जो युद्ध-भूमि में जूझ कर स्वर्ग

गए थे और कुछ सती देवियों की, जो उन वीरों का सिर गोद में रख कर देव-लोक को प्रयाण कर गई थीं, छतरियाँ बनी हुई थीं। हम उन्हीं की तरफ़ चल पड़े। पास पहुँच कर उन्हें नमस्कार किया और उन पर के शिला-लेख बाँचने की कोशिश करने लगे। इस काम से छुट्टी पाकर हम नीचे के चबूतरे पर आ बैठे, जो ग्राम्य पगडण्डी के पास बना था। इतने में एक अधेड़ स्त्री आई और मार्ग चलने से थक जाने के कारण उसी चबूतरे पर दम लेने लगी। कौतूहलवश उसके ग्राम्य जीवन की कुछ बातें जानने के लिए हम उससे बातचीत करने को उत्सुक हुए। हमने दो-चार बातें पूछ कर उससे पूछा—"आपके घर में क्या काम-काज होता है?" उसने साफ़ और स्पष्ट शब्दों में कहा—"हम कसब कमाती हैं।" हमने कहा—"छोटे से गाँव में यह तुम्हारा कसब का धन्धा क्या चलता होगा?" वह बोली—"नहीं, हमारा काम चलता ही रहता है। गाँव के जवान, जिनकी शादी नहीं हुई; कभी-कभी फ़ौज के सिपाही, जो नौकरी से छुट्टी पर आते हैं; कभी कोई राह-चलता मुसाफ़िर इत्यादि आ ही जाते हैं। इस तरह नित्य ही हमें आमदनी होती है; कभी कम और कभी ज़्यादा" उसने इन बातों को बहुत ही लम्बे पैराए में और बड़ी स्पष्टता से बयान किया, जिसे सुन कर हमें बड़ा आश्चर्य हुआ। उसने अपनी जाति का कोई नाम बताया था, जो अब याद नहीं रहा। इससे इस बात पर प्रकाश पड़ता है कि मारवाड़ के छोटे-छोटे गाँवों में भी वेश्या-वृत्ति कामयाबी से चलती है और कितनी ही जातियाँ यह रोज़गार करती हैं! नटों (बाँस पर कसरत दिखाने वालों) की स्त्रियाँ भी यह काम करती सुनी जाती हैं। यह सब अविद्या का फल है।

हमारी यह राय सुन कर एक महाशय फ़र्माने लगे—वाह! क्या विद्वान् लोग रण्डीबाज़ी नहीं करते? मैंने कितने ही एम० ए०, बी० ए० जेण्टिलमैनों और शास्त्री-पण्डितों को रण्डियों की चौखट पर सिजदा करते देखा है। रण्डियाँ तो इसे अपना रोज़गार समझ कर करती हैं और इसे बुरा नहीं समझतीं। उन्हें आप मूर्ख या अविद्या-ग्रस्त नहीं कह सकते। वे प्रायः पढ़ी-लिखी होती हैं और कोई-कोई तो हिन्दी, उर्दू, फ़ारसी, अङ्गरेज़ी आदि कई भाषाएँ जानती हैं। देवता को पूजती हैं, ईश्वर को मनाती हैं और उसके आशीर्वाद से अपने रोज़गार में बरकत चाहती हैं। फिर ये अविद्या-ग्रस्त कैसे हुईं?

जोधपुर रियासत में सर कर्नल प्रतापसिंह जी के बड़े भाई श्रीमान् महाराजा जसवन्तसिंह जी के ज़माने में रण्डियों की बड़ी उन्नति हुई थी। स्वामी दयानन्द सरस्वती जी की घातक नन्हींजान उन्हीं की आशना थी! अब भी जोधपुर में क़रीब २०० मकान रण्डियों के हैं। इनमें से कितने ही बहुत अच्छे और बड़ी लागत के हैं। जोधपुर रियासत के जागीरदार, जो चाकरी देने जोधपुर राजधानी में जाते हैं, उनकी बदौलत इनका कारबार गुलज़ार रहता है। किसी रईस का कोई एडीकॉङ्ग, मुलाज़िम या फ़ौजी सिपाही अगर जोधपुर होकर गुज़रे तो दो रात के लिए वह अवश्य जोधपुर ठहर जायगा और जो कुछ तनख़्वाह साथ लेकर घर जा रहा होगा, वह यहाँ की वेश्याओं के सुपुर्द करके सूखे हाथ घर पहुँच जायगा! यह हाल

मारवाड़ी (शहरी) स्त्री का पहिनाव

जोधपुर-निवासी हमारे एक बहुत प्रामाणिक मित्र का सुनाया हुआ है।

जयपुर की रण्डियाँ दरिद्र हैं। एक बड़े रईस की बारात में, जो सवारी जौहरी बाज़ार में होकर निकल रही थी, उसी को देख कर हमने यह अनुमान किया है। इस जलूस में पन्द्रह रण्डियाँ स्थान-स्थान पर नाच रही थीं, परन्तु किसी के भी बदन पर सही-सलामत और उम्दा पोशाक न थी, न बढ़िया गहना ही था। एक जानकार ने हमें उनकी दरिद्रता का हेतु घरेलू व्यभिचार बताया था !!

और डाकौतों के फ़रेब में आकर ठगी जाना, ये सब नित्य की बातें हैं! आजकल एक मुक़दमा चल रहा है, जिसमें एक डाकौत ने एक स्त्री को राहु, केतु और शनिश्चर की दशा उसके पुत्र पर बता कर दो-तीन बार करके क़रीब ग्यारह सौ रुपए ऐंठ लिए! लड़के को जब यह घटना मालूम हुई, उसने फ़ौरन डाकौत पर फ़ौजदारी केस दायर कर दिया। डाकौत ज़मानत पर छूटा है, मुक़दमा चल रहा है। इन मारवाड़ी-स्त्रियों ने इस प्रान्त से बाहर जाकर भी कुछ उन्नति नहीं की। अपने देश से जो कुछ संस्कार साथ ले गई हैं, वह वहाँ सब बदस्तूर क़ायम है !!

## मानसिक दशा

मानसिक दशा के बारे में अब इतना पढ़ लेने के बाद जानने योग्य बात ऐसी कुछ नहीं रही। स्त्रियों में अविद्या का पूर्ण साम्राज्य है। रियासतों में लड़कियों के स्कूल या नो हैं ही नहीं और कहीं-कहीं हैं भी तो वे नाम लेने लायक़ नहीं। अध्यापिकाएँ थर्डक्लास, प्रबन्ध बिलकुल रद्दी! ऐसी दशा में मानसिक या आत्मिक विकास कैसे हो? नतीजा यह है कि जितना अन्ध-विश्वास, ख़ुराफ़ात और भेड़ियाधसान राजपूताने की स्त्रियों में है, उतना हिन्दुस्तान के किसी भी प्रान्त की स्त्रियों में नहीं है। भूत-प्रेत, पीर-क़बर की पूजा, जादू-टोना, जन्तर-मन्तर और झाड़-फूँक में ये स्त्रियाँ बड़ा विश्वास रखती हैं। ओझा, भैरों, भोपा, पीर, मुजावर और स्याने, मुल्ला आदि का इन पर हाथ साफ़ करना, ज्योतिषियों

अभागिनी विधवाओं का व्यवसाय

गत वर्ष कलकत्ते में घटित गोविन्द-भवन का काण्ड समाचार-पत्रों के पाठकों ने पढ़ा ही होगा। इसमें मारवाड़ी-समाज के भेड़ियाधसान और अन्ध-विश्वास पर काफ़ी प्रकाश पड़ता है! इनमें जो सद्बुद्धि-सम्पन्न और योग्य व्यक्ति हैं, उन्होंने अपने द्रव्य को उचित स्थान पर लगाया है। झुँझनू वाले सेठों की तीर्थों और बड़े-बड़े स्टेशनों की सुप्रबन्धयुक्त धर्मशालाएँ, बिड़ला-बन्धुओं और मोहता-बन्धुओं का विद्या-प्रचार और अन्य उत्तम कार्यों में लाखों रुपयों का दान, उनकी सद्बुद्धि और विवेक-शक्ति का परिचायक है। परन्तु साधारण मारवाड़ी पात्रापात्र का विचार नहीं करता, वह रूढ़ि-परम्परा के अनुरोध से दान-धर्म करता है और विवेक को बहुत काम में नहीं लाता। यही हाल इनकी स्त्रियों का है। उनके

पास काफ़ी पैसा रहता है और वे समय-समय पर दिल खोल कर दान-धर्म किया करती हैं। परन्तु पात्रा-पात्र का कुछ भी विचार नहीं होता। इसलिए कितने ही धूर्त लफ़ंगाधिराज इन्हें बहका कर माल खींचा करते हैं।

इस उन्नति और विकास के युग में प्रत्येक दूरदर्शी मारवाड़ी भाई का कर्त्तव्य है कि वह अपने घर को सबसे पहले ठीक करने का प्रबन्ध करे, एक आदर्श परिवार अपनी छोटी-सी झोपड़ी पर विलास-नगरी कलकत्ते का सारा वैभव न्योछावर कर सकता है, केवल धन-प्राप्ति इस दुर्लभ जीवन का आदर्श कदापि न होना चाहिए !!

  

# मारवाड़ी

[ श्री० छैलबिहारी जी 'कण्टक' ]

( १ )

वीरों की सन्तान, मान पर जो मरते थे;
करते थे शुभ-कर्म, धर्म-धीरज धरते थे।
भरते थे नव-भाव, दीन का दुख हरते थे;
कभी स्वप्न में भी न टेक से जो टरते थे।
डरते थे जो पाप से, आज पाप की खान हैं!
गुण-गौरव से हीन हो, जीवित मृतक समान हैं!!

( २ )

आजीवन जो रहे, धर्म की बेल बढ़ाते;
गो-रक्षा, वाणिज्य, कृषी का पाठ पढ़ाते।
समय-समय पर समुद आत्म-बलिदान चढ़ाते;
सब प्रकार जो रहे सुयश-गढ़ स्वयं गढ़ाते।
लिखे हुए इतिहास में, जिनके कोटि कमाल हैं!
आज मारवाड़ी वही, बस, बनिएँ-बक्काल हैं!!

( ३ )

जो स्वदेश के लिए जान पर खुल कर खेले;
हँस-हँस सङ्कट सदा करोड़ों सर पर झेले।
पता नहीं वे हुए किस गुरू के अब चेले;
प्राण लिए फिर रहे वीर जो थे अलबेले।
जिन्हें न जीवन भर रही, कभी कामना काम की!
डुबो रहे नैया वही, मारवाड़ के नाम की!!

( ४ )

ऐसा कौन कुकर्म, न उनका हो जो जाना
पापों का अब रहा उन्हीं के यहाँ ठिकाना।
भूल गए सद्धर्म-कर्म करते मनमाना;
पड़ता है हर जगह इसी से ठोकर खाना।
अपतित होकर पतित अब, हो कुलीन अकुलीन हैं!
हाय, दैव असहाय हो, पराधीन बल-हीन हैं!!

( ५ )

करते हैं व्यापार नीच, कम तोल रहे हैं;
मिथ्या बिना विचार, व्यर्थ ही बोल रहे हैं।
बस, पैसे के लिए, हर जगह डोल रहे हैं;
बहुत बढ़े तो यही, दिवाले खोल रहे हैं।
दिखलाते हैं दीनता, मानो वे मायूस हैं!
कौड़ी-कौड़ी के लिए, बेढब मक्खीचूस हैं!!

( ६ )

उन्हें फाटका-सट्टा ही, व्यापार हुआ है;
देखो तो, किस तरह जुए से प्यार हुआ है।
यह अक़्ल अजीर्ण हुआ, बुद्धि-व्यभिचार हुआ है;
इसीलिए धन सब समुद्र के पार हुआ है।
मन्त्र जानते जो कहीं, वे उन्नति-उत्कर्ष का!
तो फिर सहज न डूबता, बेड़ा भारतवर्ष का!!

( ७ )

बेच विदेशी माल आप कङ्गाल हुए हैं;
देश दूसरे हमसे मालामाल हुए हैं।
करनी ऐसी कुटिल देश के काल हुए हैं;
परदेशों के खुले आम दल्लाल हुए हैं।
वस्त्र-विदेशी बनस्पति-घी,स्वधर्म को धो रहे!
निर्धन-निर्बल हाय! हम, आज उन्हीं को रो रहे!!

( ८ )

सपने में भी उन्हें राष्ट्र का ज्ञान नहीं है;
अपने भाषा-भेष-देश का मान नहीं है।
मरे हुए हैं हृदय, तनिक भी जान नहीं है;
स्वाभिमान-सम्मान-शान का ध्यान नहीं है।
मौज करो, खाओ-पियो, भोजन भक्ष्याऽभक्ष्य है!
इस असार-संसार में, उनका यही सुलक्ष्य है!!

( ९ )

हैं वे विषयाधीन काम के ग्रास हुए हैं;
'इन्द्र-सभा' की पूर्ण परीक्षा पास हुए हैं।
मद्य, मांस के अब घर-घर में वास हुए हैं;
वेश्या-कुल के हाय! आज वे दास हुए हैं।
दुर्व्यसनों में लीन हो, रहा-सहा धन फूकते!
लाज नहीं लगती उन्हें, नर-नारी सब थूकते!!

( १० )

देखो, हैं ये मर्द, पड़ रहे हैं मुख पीले;
शक्ति न है कुछ शेष अङ्ग के बन्धन ढीले।
चलें लचकती चाल गर्व से हो लचकीले;
करते मत्त प्रलाप न हैं कुछ और वसीले।
रोगों की पुड़िया बने, स्वास्थ्य-धर्म से दूर हैं!
अब देखो अलमस्त तब, किसी नशे में चूर हैं!!

( ११ )

हो अबोध अज्ञान, दुखों से घिरते जाते;
कैसा भीषण-पतन दिन-ब-दिन गिरते जाते।
भूल गए हैं थाह, राह किस बिरते जाते;
लक्ष्य-भ्रष्ट हो, इसीलिए तो फिरते जाते।
रोम-रोम में रम गए, ढोंग, दम्भ, व्यभिचार हैं!
घड़ी-छड़ी-चश्मा हुए, अब इनके हथियार हैं!!

( १२ )

हे करुणामय, पुनः कृपा की कोर दिखाओ;
उनको भूला हुआ वही सत्कर्म सिखाओ।
सोते से हरि! एक बार फिर इन्हें जगाओ;
धरें ध्येय का ध्यान वही फिर लगन लगाओ।
छोड़ ईर्ष्या-द्वेष को, मोह तोड़, मुँह मोड़ लें!
शिथिल प्रेम-बन्धन पुनः, प्रभो! परस्पर जोड़ लें!!

( १३ )

बहुत हुआ, बस, बान व्यसन की त्यागें, त्यागें;
कुम्भकर्ण की नींद छोड़ फिर जागें, जागें!
बढ़ें ज्ञान-विज्ञान मूर्खता-दुर्गुण, भागें;
यही विशद-वरदान विश्वपति से सब माँगें।
पट परिवर्त्तन हो पुनः, परिवर्तित संसार हो!
फिर तो एक प्रयत्न में, ही बस बेड़ा पार हो!!

( १४ )

एकत्रित फिर करें शक्तियाँ बिखरी सारी;
बढ़ें—हाँ, बढ़ें युवकवृन्द नवजीवन कारी।
उमड़े प्रलय-पयोधि क्रान्ति की हो तैयारी;
सुलगा दें सानन्द नाश की वह चिनगारी।
मूढ़ रूढ़ियाँ भस्म कर, ज्वाला परम प्रचण्ड हो!
गुरुडम का गढ़ नष्ट हो, खण्ड-खण्ड पाखण्ड हो!!

( १५ )

सुनें, सुनें, नवयुवक काम कुछ तो कर जाएँ;
बढ़ें, अगाड़ी चलें, न कष्टों से डर जाएँ।
फिर समाज में आज भाव ऊँचे भर जाएँ;
धर्म-धरोहर जोड़-जोड़ कर हाँ, धर जाएँ।
थर्राए संसार सब, अब ऐसा बलिदान हो!
जिससे जाग्रत जाति हो, फिर स्वदेश-सम्मान हो!!

कलकत्ते का खेतान-परिवार

बैठे हुए बाईं ओर से—१—श्री० लक्ष्मीप्रसाद जी खेतान २—श्री० देवीप्रसाद जी खेतान
३—श्री० कालीप्रसाद जी खेतान।

खड़े हुए बाईं ओर से—१ श्री० भगवतीप्रसाद जी खेतान २—श्री० दुर्गाप्रसाद जी खेतान
३—श्री० गौरीप्रसाद जी खेतान।

## मारवाड़ी-समाज

संसार के अन्य समाजों के साथ-साथ मारवाड़ियों को भी अपनी सामाजिक प्रथाओं में परिवर्त्तन करना होगा। यदि वे सामाजिक, आर्थिक, व्यापारिक और राजनैतिक पुरानी रूढ़ियों को तोड़ कर, अन्य समाजों की समता न कर सकेंगे, तो इस प्रतिद्वन्दिता के युग में उनका अस्तित्व नहीं रह सकेगा। अब ऊँटों की सवारी पर चलने की प्रवृत्ति काम न देगी। यद्यपि मारवाड़ी-समाज में अभी तक अनेक सुधारों की आवश्यकता है, तो भी कुछ सुधार तो ऐसे अनिवार्य हैं कि वे यदि शीघ्र न किए गए तो समाज को बड़ी भारी हानि का सामना करना पड़ेगा। जैसे रहन-सहन और स्त्रियों के पहनावे में परिवर्त्तन। साथ ही अब सब देशों में और अन्य समस्त समाजों में स्त्री-शिक्षा का कोई विरोध न रहते हुए भी, इस समाज में स्त्री-शिक्षा का प्रचार जैसा होना चाहिए, वैसा नहीं हो रहा है। यह एक ख़ास कारण है कि जिससे सामाजिक रूढ़ियों को तोड़ने में अस्वाभाविक विलम्ब हो रहा है।

मारवाड़ी-समाज के पुरुषों में भी वर्तमान प्रणाली की शिक्षा की बहुत कमी है। शिक्षितों की संख्या अँगुलियों पर गिनी जा सकती है। यही कारण है कि उन्हें प्रत्येक रूढ़ि के तोड़ने में धर्म डूबने का डर लगा रहता है। विधवा-विवाह जैसे सामान्य सामाजिक सुधार भी अभी तक मारवाड़ी-समाज में धर्म डूबने के नाम पर रोके जाते हैं! समाज में स्त्रियाँ अब भी पाँव की जूती समझी जाती हैं। और इसीलिए एक स्त्री के मरने के बाद दूसरा, तीसरा और छठा-सातवाँ तक विवाह करने में भी लोग नहीं हिचकते! परन्तु किसी बाल-विधवा के विवाह का नाम सुन कर, उनका सारा धर्म डूब जाता है!

आज भी यह समाज विलायत-यात्रा के नाम से चौंकता है। एक समय था, जब कि महाराष्ट्र और गुजरात के हिन्दुओं ने विदेश-यात्रा के विरुद्ध आन्दोलन किया था। परन्तु जब उन्होंने समय की गति विपरीत देखी तो बहुत शीघ्र अपना रुख़ परिवर्त्तन कर दिया। आज गुजराती और महाराष्ट्रों के मार्ग विदेश-यात्रा के लिए अबाधित खुले हुए हैं। अरब के उपकूलों में, इटली और फ़्रान्स के टापुओं में, पूर्वी अफ़्रीका, ईजिप्ट और अमेरिका के बन्दरगाहों में गुजराती व्यापारियों का प्राधान्य देखने में आता है। फ़्रान्स में यदि हिन्दुस्तानी कोट्याधीश कोई है तो वे मोती के व्यापारी गुजराती ही हैं। इसी तरह चीन और जापान में सिन्धी व्यापारियों का ज़ोर है। परन्तु मारवाड़ियों के लिए बम्बई से आगे जाना ही पाप है! इस मूर्खता का जैसा परिणाम होना चाहिए था, वैसा आज हो रहा है!

प्रकृति के नियमों को कोई रोक नहीं सकता। प्राकृतिक परिवर्त्तन मारवाड़ियों के लिए ठहर नहीं सकते। यही कारण है कि आज मारवाड़ियों में बेकारी का प्रश्न सब समाजों से अधिक सामने आ रहा है। यह समस्या और भी विकटतर होने वाली है। परन्तु दुःख इस बात का है कि अब भी धर्म की दुहाई देने वाले समाज को सचेत होने नहीं देते! यदि मारवाड़ी-जाति बहुत ही

शीघ्र अपनी सामाजिक प्रथाओं में परिवर्त्तन कर, संसार की प्रतिद्वन्दिता के युद्ध में खड़ी रहने का उद्योग न करेगी, तो कुछ ही दिनों बाद इस जाति का नाम केवल इतिहासों में पाया जायगा।

—पद्मराज जैन

* * *

## सत्परामर्श

पूर्व इसके कि मारवाड़ी नाम से प्रसिद्ध व्यक्ति वा जन-समूह के उत्कर्ष और प्रगति-मार्ग पर कुछ कहा जाय, मैं 'मारवाड़ी' शब्द और इसके द्योतक अर्थ

कैप्टन ठाकुर केसरीसिंह जी, देवड़ा

[ आप मारवाड़ के राजपूतों में सुधार का बड़ा प्रयत्न करते रहते हैं और इस विषय में कुछ पुस्तकें भी लिखी हैं। ]

एवं भाव की व्याख्या—जैसी कि शिक्षित वा अशिक्षित दोनों ही प्रकार के वर्ग में प्रचलित है, और जिसकी विशेषता को ही लक्ष्य में रख कर अत्र-तत्र—सर्वत्र मारवाड़ियों के साथ जन-साधारण का व्यवहार वा बर्ताव होता है—स्पष्ट शब्दों में कर देना आवश्यक समझता हूँ। क्योंकि 'मारवाड़ी' न तो किसी ख़ास धर्म, पन्थ, सम्प्रदाय के लोगों की जाति है, और न भौगोलिक दृष्टि से ही किसी विशेष भूमि के, जैसा कि राजपूताना में मारवाड़-प्रान्त के, निवासियों पर ही इसका व्यापक वा संग्रहसूचक अर्थ व्यवहार में लागू हो रहा है। मारवाड़ अर्थात् मरुभूमि के सम्बन्ध से तो मारवाड़ी शब्द के उपयोग और व्यवहार में बहुत अंशों में अतिव्याप्ति दिखलाई दे रही है! अतः राजपूताना को छोड़ कर भारतवर्ष की समष्टि में और भारत से बाहर भी 'मारवाड़ी' शब्द की परिभाषा और मारवाड़ियों की पहचान जिस प्रकार होती है, वह यही है कि जो लोग, ईस्ट इण्डिया कम्पनी और ब्रिटिश-राज्य-काल में, मारवाड़, राजपूताना और मध्य-भारत के किसी भी स्थान से अपना घर छोड़ कर धन कमाने के ही उद्देश्य से ब्रिटिश-भारत में वाणिज्य-व्यापार करने गए हों और तीक्ष्ण वणिक-बुद्धि तथा परिश्रम-कौशल से धन-सञ्चय करके अपने व्यापार-स्थान में बस गए हों; जिनके मस्तकों पर अधिकतर चपटी वा किसी-किसी के सिर पर खूँटेदार पगड़ी दिखलाई दे; जो ज़रा सी धमकी और डर दिखाने से, 'म्हें तो आपका ही छाँ महाराज, जावा द्यो आप तो जिस्या बड़ा छोस्या ही रहो' कह कर दबक जाते हों; जो धन और धन-सत्ता के आगे विद्या तथा धनेतर उच्च मानव-विकास के गुणों को लेश भी महत्व न देते हों; जो युक्ति, प्रमाण, सद्विचार वा हक़ को डाँट-डपट वा एकाध धौंस जमाने से ही समझ सकते हों, वा मानने को तैयार होते हों; जो वित्त को वित्त ही के लिए संग्रह करने में यहाँ तक अमानुषीय हो जायँ कि मराठी के कोषकार को 'मारवाड़ी' शब्द का पर्यायवाची, शेक्सपियर के नाटक का प्रसिद्ध रक्तचूसक, सूदख़ोर, शाईलाक के सिवा और कोई शब्द ही नहीं मिले; जो 'दारान् रक्षेद्धनैरपि' के विपरीत बहू-बेटियों की इज़्ज़त के सामने धन-रक्षा की ही पहले फ़िक्र करें; जिनकी स्त्रियाँ सोने-चाँदी के ज़ेवरों और भारी-भारी गोटे-किनारी के कपड़ों से लदी हुई घूँघट की ओट में, क्या घर में और क्या सरे बाज़ार, अश्लील से अश्लील गीत गा सकें; जिनके घरों में नौकर, ब्राह्मण, ग्वाले और दरबानों का इतना असर और साम्राज्य बर्दाश्त हो सके कि मुसलिमों

में प्रचलित लोकोक्ति "महमूद के रहे, मसऊद के अखडे दिए" का यथार्थ व्यावहारिक प्रमाण बिना कठिनाई के मिल सके; और इन सब बातों के अतिरिक्त, जो तत्व-शून्य, धर्म-भीरु, रूढ़ि-प्रेरित दानशील व उदार भी हों !!

मारवाड़ियों की उपर्युक्त शिनाख़्त और पहिचान एवं जन-साधारण में उनके विषय में इस प्रकार के परिचय से मारवाड़ी नाम का गौरव क्या है, मारवाड़ियों की भावी सन्तान अपने को मारवाड़ी कहलाने में क्या अभिमान करेगी, अथवा मारवाड़ियों का वह कौन सा इतिहास है, या आगे बनेगा, जो मारवाड़ी-युवकों तथा उनके उत्तराधिकारियों को पूर्वजों की सम्पत्ति-रूप परम्परा से पहुँचे, यह प्रत्येक मारवाड़ी के लिए बहुत ही गम्भीरतापूर्वक विचारणीय विषय है। क्योंकि मानव-उत्थान व मानव-विकास के अनुशीलन में दक्ष और तत्वज्ञों का यह स्पष्ट निर्णय है कि चाहे व्यक्तिगत हो, चाहे वर्गगत, मनुष्य अपने पूर्वजों के कारनामों, उनकी गौरव-गाथा व ख्यातियुक्त गुण-ज्ञान को लेकर ही आगे बढ़ता है, व अपना भविष्य बनाता है।

'Thinking backward and looking forward, ( भूत काल का मनन करना और भविष्य पर दृष्टि रखना ) यह नियम मनुष्य-जाति की सभ्यता के इतिहास में पद-पद पर अङ्कित है। अतः मारवाड़ी लोगों को समझ लेना चाहिए कि जो कुछ उनका पूर्वकालीन इतिहास है, वह क्या राष्ट्र की दृष्टि से और क्या उनके वर्ग-समूह की दृष्टि से, नितान्त ही अवाञ्छनीय और विस्मृत के सागर में डुबो देने के क़ाबिल है। मारवाड़ियों को यह निश्चित रूप से हृदयङ्गम कर लेना चाहिए कि उनकी लाखों और करोड़ों की गद्दियाँ, उनकी सोने-चाँदी के ज़ेवरों में जकड़ी हुई समय-विवेक-शून्य रमणियों के झुरमुटों की नुमाइश और कानों में बाली, हाथों में कड़े और गले में तौक़ पहने हुए उनके मूर्ख 'कन्या-नुमा' छोकरे एवं उनके बनियाशाही लीडरों के धन-सत्ता-प्रदर्शक जलूस और जय-जयकार, प्रगतिशील संसार में कुछ भी वज़न नहीं रखते !

अब धन-सत्तावाद के पाँव उखड़ चुके हैं। शक्ति (Power) ज्ञान (Knowledge) और सङ्गठन (Organisation)—जीवन के ये तीन साधन हैं और ये तीन ही जीवन के द्योतक हैं। और इनके लिए मारवाड़ियों को अपनी पैतृक भूमि राजस्थान की ओर वापस देखना होगा ! उनको चाहिए कि वे अपने मारवाड़ी नाम को त्याग कर "राजस्थान और राजस्थानी" का प्रान्तीय सङ्गठन मज़बूत करें, राजस्थान में श्मशान-

पण्डित माधवप्रसाद जी शर्मा, एम० ए०, एल्-एल्० बी०, सॉलिसिटर, बम्बई

[ आप मारवाड़ी-ब्राह्मण-समाज के बड़े योग्य और प्रसिद्ध कार्यकर्ता हैं। इस वर्ष गोंदिया ( सी० पी० ) में होने वाली अ० भा० मारवाड़ी-ब्राह्मण महा-सभा के आप सभापति निर्वाचित हुए थे। ]

तुल्य विशाल महल-मकानों को आबाद करें, रियासतों में शासनाधिकार लें और राजस्थान की मिट्टी के गुण-गौरव को शिर पर रख कर परिवर्त्तनशील संसार के उस क्षेत्र में आ डटें कि जहाँ योगेश्वर कृष्ण और धनुर्धर पार्थ के एकीभूत कर्म-कौशल से यथार्थ श्री, विजय और विभूति प्राप्त होती है !

जब तक मारवाड़ी लोग प्रान्तीयता के कवच से सुरक्षित होकर जीवन-संग्राम में प्रान्तीय गुण-विकास के लिए युद्ध न करेंगे, तब तक इनमें स्वाभिमान, मानवोचित वीरता, साहस, विद्या, कला-कौशल, स्वशासन के गुण आदि प्रादुर्भूत न होंगे ! मेरी भावना है कि मारवाड़ी लोगों के हृदय में मेरा यह सत्परामर्श गहरी जगह कर ले, और अब कभी भी किसी को 'मारवाड़ी' नाम से विशेषाङ्क वा इसके सदृश पत्रादि निकालने का मौक़ा ही न मिले !

—अर्जुनलाल सेठी

* * *

## मारवाड़ी घिस-घिस

श्रीमान् सकल गुण-निधान मारवाड़ी शान और आन का बखान करने वाले श्री० चतुरसेन जी महाराज !

जय श्री सैन-भक्त जी की !

आपके दो कृपा-कार्ड आए और मेरे लिए यह असमञ्जस लाए कि "सींग झड़े और खुर घिसे पीठ न बोझा लेत, ऐसे बूढ़े बैल को कौन बाँध भुस देत ?" सो बाबा राम-राम कहो, 'चवनप्राश' को चखा 'मोटाड़ा छाँटा को मेह' बरसाने वाले, तनहीन, मन-मलीन, मरु-देश के मुरदार मनुष्यों को कान्ति-कुञ्ज में ले जाकर, इस वर्षा ऋतु में मल्लार सुना कर कहाँ तक मर्द बना सकोगे ? आजकल तो बक़ौल आपके, मरु-भूमि में "रँगीले नामर्दों का दौर-दौरा है ।" अपना तो आख़िरी सवेरा है । यह तो आपने सुना ही होगा कि —"मारवाड़ मनसूबे डूबी, पूरब डूबी गाने में । खानदेश खुर्दों में डूबी दक्खिन डूबी दाने में ।" सो महाराज, लोग सभा-सोसाइटियों के चाहे जितने ताने-बाने तनें और सैकड़ों समाचार-पत्रों और पोथियों को भनैं, यहाँ तो "सूरदास की काली कमलिया चढ़ै न दूजा रङ्ग" वाली कहावत चरितार्थ हो रही है ।

मारवाड़ियों का दृढ़-निश्चय इस वाक्य पर हो रहा है कि—"ना कुछ देखा राम-भजन में, ना कुछ देखा पोथी में । कहत कबीर सुनो भाई कँगलो, जो कुछ देखा रोटी में ।" यदि कोई पण्डित बनने का यत्न करे तो यह बाबा-वाक्य सुनाया जाता है—"पण्डिताई पावै पड़ी, ओ पूरबलो पाप ।" यदि महाराणा, साँगा, प्रताप, जयमल, फत्ता, के यश की गाथा गाओ तो यह सुनाया जाता है—"दारू में मारू सूता नींद में मैं किया जगाऊ रे ।" यदि मैनचेस्टर और लिवरपूल के रूई के व्यापार से

रावसाहब रामविलास जी शारदा

[ ऑनरेरी मैजिस्ट्रेट व म्युनिसिपल कमिश्नर, अजमेर ]

अपार लाभ का ब्योरा बतलाया जाय तो यह गीत गाया जाता है—"रूई तणो व्यापार फेर मत करज्यो जी, धनी फेर मत करज्यो जी, रूई का ब्यौपारी स्वामी हो गया ।" यदि फ़ौज या अन्य किसी महकमे में नौकरी की सलाह दी जाय तो मारवाड़ी-ललनाएँ यह कजली सुनाती हैं—"नौकरी मत जाओ सरदार, नौकरी है खाँडे की धार । कमर पर कसी ढाल-तलवार दुपट्टा जरी-किनारीदार ।"

सो महाशय, आपने 'तीन लोक से मथुरा न्यारी' की कहावत तो सुनी ही होगी, परन्तु इसकी निराली छवि मारवाड़ियों में ही देखी होगी । चाहे सैकड़ों वर्ष परदेश

में गए हुए हो गए हों, झोपड़ियों और खपरेलों की जगह महलों और कोठियों का निवास हो गया हो, रेगिस्तानी सूली के बदले फ़िटन और मोटर मिल गई हों, चूतड़-फाड़ टाट के स्थान पर मख़मल के तकिए और मसनदें क्यों नहीं लग गए हों—परन्तु डागा जी के विचार का पागा वहाँ का वहाँ ही कीचड़ में धँसा है ! और ख़ूबी यह है कि दुनिया भर के अनर्थ करते हुए धर्मध्वजी के धर्मध्वजी बने हुए हैं ! ख़ूब माल उड़ाते हैं। शर्म पास नहीं लाते, स्टेशनों और कचहरियों में बेइज़्ज़ती करवाते हैं—स्त्रियों तक को धक्के खिलवाते हैं !

द्रव्य और व्यवसाय के लिहाज़ से जो इज़्ज़त और आबरू मारवाड़ियों की होनी चाहिए, उसे ख़ाक में मिला, बम्बई के बाज़ारों में नीची श्रेणी के आदमियों की भाँति "ओ मारवाड़ी ! ओ मारवाड़ी !" शब्द की दुर्गति करवाते हैं ! व्यभिचार बढ़ाते हैं—गर्भपात कराते हैं—अधर्म कमाते हैं ! तनिक भी नहीं लजाते हैं, वरन् ऊपर से गुर्राते हैं !! सदाचारी धर्मात्माओं को अपनी हठधर्मी और वाचालता से अधर्मी और दुराचारी ठहराते हैं ! भला ऐसी जाति का उद्धार और दुष्टता का सुधार कैसे हो सकता है ? यह सम्भव है, केवल विद्या-प्रचार और पाखण्डियों के तिरस्कार से—चाहे वह धनाढ्य ही क्यों न हों।

हे नवयुवको ! यदि जो दुर्दशा मारवाड़ी-समाज की हो रही है, उससे तुम्हें लज्जा आती है ; और अपनी माँ-बहिनों की जो बेइज़्ज़ती स्थान-स्थान पर हो रही है और वे विधर्मियों के चङ्गल में पड़ रही हैं, उससे तुम्हारा सिर नीचा होता है तो कमर कस के खड़े हो जाओ। इन निर्लज्ज, स्वार्थी, टकाधर्मी लोगों की कुछ परवा न करो। अन्त में 'सत्यमेव जयति' होगी !!

—( रावसाहब ) रामविलास शारदा

*   *   *

# मारवाड़ी-नवयुवकों से दो बातें

आप क्या अपना सब प्रकार का दुख मिटाना चाहते हैं और सब तरह का आनन्द भी चाहते हैं ? क्या आप मनुष्य-मात्र का दुख मिटाना चाहते

पं० भालचन्द्र जी शर्मा
[ प्रधान मन्त्री, अखिल भारतवर्षीय मारवाड़ी-ब्राह्मण-सभा ]

हैं ? क्या आप सब तरह से सबको सुखी देखना चाहते हैं ? यदि आप सचमुच ही ऐसा चाहते हैं तो ध्यानपूर्वक नीचे की कुछ लाइनों को पढ़ जाइए। अगर ठीक जँच जाय तो उसी रोग को देश, काल, वस्तु और अपनी शक्ति अनुसार मिटाने की कोशिश कीजिए। गीता में एक जगह अर्जुन ने प्रश्न किया है :—

अथः केन प्रोक्तयं पापं चरति पुरुषः ।
अनिच्छन्नपि वार्ष्णेय वलदिव नियोजित ॥

अर्थात्—"मनुष्य को पाप आचरण करने को कौन बाध्य करता है। जैसे बैल को अनिच्छा होते हुए भी गाड़ीवान जोत देता है।" इसका उत्तर भगवान् देते हैं :—

काम एव क्रोध एव रजोगुण समुद्भवः ।
महाशना महा पाप्मा विद्धयेमिह वैरिणम् ॥

अर्थात्—"जो यह रजोगुण से प्रकट काम, यानी कामना है, वही बड़ा पाप है। यही अति विषय सेवन-रूप

ठा० युगलसिंह जी खीची, एम० ए०, एल-एल० बी०
[ आप बीकानेर के नोबल्स हाईस्कूल के प्रिन्सिपल तथा बड़े उत्साही कार्यकर्ता एवं सुधारक हैं ]

बड़ा आहार करने वाला क्रोध-रूप होता है। इसको ज्ञान विषय में वैरी जानो।"

अब देखिए! हमारा वैरी काम और क्रोध है। क्रोध की उत्पत्ति तो काम पूरा न होने पर ही होती है। इसलिए मूल कारण हमारा वैरी काम है। काम कहो अथवा कामना कहो। कामना का अर्थ है अप्राप्त पदार्थ को प्राप्त करने की इच्छा। जब इच्छा उत्पन्न हुई तो उसको प्राप्त करने का पुरुषार्थ शुरू हुआ। साधारण पुरुषार्थ से अगर इच्छा की पूर्ति नहीं हुई तो ज़्यादा पुरुषार्थ किया जाता है। उस पर भी पूर्ति नहीं हुई तो येन-केन-प्रकारेण पूर्ति करना, ऐसी भावना पैदा होती है और इसके फल से नाना प्रकार का पाप किया जाता है!

इतना जान लेने पर प्रश्न होता है, कामना किस अप्राप्त पदार्थ के कारण होती है? अप्राप्त पदार्थ वास्तव में पड़ोसी के प्राप्त पदार्थ हैं। क्योंकि जो किसी के है ही नहीं, उसकी इच्छा साधारण आदमियों को नहीं होती। अगर आप कहें, भाई पदार्थ बहुत प्रकार के हैं, कोई पदार्थ किसी के होगा और किसी के नहीं होगा। आपका कहना ठीक है, किन्तु आप यह तो मानेंगे ही कि अगर पड़ोसी के पास ख़र्च या आवश्यकता से अधिक पदार्थ हों तो देखने वाले को उनकी कामना होगी या नहीं? आप कहेंगे कि अधिक कहाँ हैं, अधिक हों तो अवश्य ले लो। मैं आपसे बिल्कुल सहमत हूँ। शौक़ीनी के पदार्थ अधिक नहीं हैं, किन्तु जीवन के मुख्य-मुख्य पदार्थ तो बहुत है, जैसे अनाज, कपड़ा, मकानात—ये तो बहुत हैं। आप कहेंगे, बहुत हैं, तो उनके हैं वे दूसरों को क्यों दें, वे स्वयं मालिक हैं। भाई साहब, थोड़ा विचार तो कीजिए। इनको मालिक किसने बनाया? आप कहेंगे, वे अपनी बुद्धि और शक्ति से बने। मैं कहूँगा नहीं, बदमाशी से बने और उसी को बुद्धि और शक्ति का जामा पहना दिया, और मालिक बन कर 'यह हमारा है, यह हमारा है।'—'इसको मत छुओ।'—'सब अपना-अपना रक्खो।'—'दूसरे की चीज़ मत छूना।'—'दूसरे की चीज़ लेना बुरा है, अन्याय है।'—'भूखे मर जाना अच्छा, किन्तु दूसरे की चीज़ लेना बुरा।—इसी तरह के अनेक वाक्य रच कर अपनी लूट को धर्म का जामा पहना कर बुद्धि और शक्ति से अत्याचार करने लगे! इसी तरह से जीवन के पदार्थों पर कुछ मनुष्यों ने क़ब्ज़ा कर लिया। क़ब्ज़ा करने से यह हुआ कि एक के पास तो पदार्थ बहुत हो गए और दूसरे के पास बिलकुल नहीं रहे। कारण, प्रकृति तो इतना ही पदार्थ उत्पन्न करेगी वा कराएगी, जितना ख़र्च होगा। अब इसमें से कुछ आदमी ज़्यादा ले लेंगे तो अवश्य ही दूसरे को कमी पड़ेगी।

अब आप समझ गए होंगे कि एक आदमी के पास जीवन के ख़ास पदार्थों (अनाज, कपड़ा और भूमि) के

ज़्यादा होने से, दूसरों को अभाव रहेगा और इसी अभाव के कारण उनको प्राप्त करने की इच्छा होगी। इस इच्छा की पूर्ति के लिए वे पुरुषार्थ शुरू करेंगे। जब तक वे ईमानदारी के साथ पुरुषार्थ करेंगे, तब तक वे लोग उनके मार्ग में बाधक रहेंगे, जिन्होंने ज़्यादा पदार्थ इकट्ठे कर रक्खे हैं। अन्त में क्या होगा? वही होगा कि मरता क्या न करता। लूट-खसोट, जुवा-चोरी, बदमाशी, झूठ-कपट सब उपाय किए जाने लगेंगे और परिणाम में दुख उत्पन्न होगा। इधर ज़्यादा पदार्थ रखने वाले उनकी रक्षा करने में दुःख पाएँगे। नाना प्रकार का छल-कपट करेंगे। वे कुछ आदमियों को ज़्यादा पढ़ा कर अपनी रक्षा और पाप-कर्म में सहायक बनाएँगे तथा धर्म और ईश्वर के नाम पर शास्त्र रचा कर झूठ और अन्याय का प्रचार कराएँगे। कभी-कभी उनके ही जैसा कोई दुष्ट मिल जायगा तो आपस में पहलवानों की तरह तेज़ी और मन्दी की लड़ाई करेंगे! उनमें से एक हार जायगा तो दूसरा उसे हड़प लेगा। जो हारेगा वह फिर लड़ेगा और नाना प्रकार की जालसाज़ी रचेगा। ये लोग कुछ आदमियों को मुफ़्त में खिला-पिला कर अपनी रक्षा भी कराते हैं और भोले आदमी इनकी दम-पट्टी में आकर इन मुट्ठी भर आदमियों की रक्षा करते हैं और ग़रीबों की जान लेते हैं तथा आप भी मरते हैं।

अब आप समझ गए होंगे कि हमारे दुखों को उत्पन्न करने वाले और सुखों के नाश करने वाले एक-मात्र जीवन के आवश्यक पदार्थों पर व्यक्तिगत सत्ता जमाने वाले ही हैं और जब तक इस तरह का व्यवहार दुनिया में जारी रहेगा, अथवा हम ऐसी बातों को चुपचाप होने देंगे, तब तक दुःख मिटना और सुखी होना असम्भव समझिए।

मनुष्यों के कष्टों का एक ज़बरदस्त कारण और भी है, और वह है "धर्म व ईश्वर के नाम पर ठगबाज़ी।" पर स्थानाभाव के कारण अभी इस विषय पर कुछ प्रकाश नहीं डाला जा सकता। अवसर मिला तो फिर कभी इसकी चर्चा की जायगी।

इन दोनों कारणों के पोषक हैं बनिए यानी व्यापारी। व्यापारियों में वे सभी शामिल हैं, जोकि व्यापार का पेशा करते हैं। वे हिन्दुस्तानी हों या अङ्गरेज़; एशियाई हों या यूरोपियन—सबको ही समझ लेना चाहिए! किन्तु यह 'चाँद' का मारवाड़ी विशेषाङ्क है और मारवाड़ी-जाति में मुख्यता मारवाड़ी व्यापारियों ही की है, इसलिए मैं मारवाड़ी-नवयुवकों से यह निवेदन करता हूँ कि अगर आप यह अनर्थकारी व्यक्तिगत सत्तावाद के मिटाने की इच्छा कर लें, तो आप इस कार्य को सहज ही में

पण्डित विश्वेश्वरनाथ जी रेऊ

[ आप जोधपुर के पुरातत्व-विभाग ( आर्कियालॉजिकल डिपार्टमेण्ट ) के अफ़सर और इतिहास तथा साहित्य के विद्वान् हैं। ]

बहुत-कुछ पूरा कर सकते हैं। वर्तमान समय में संसार के दुःखों के कारण आप बने हैं। अगर आप ऊपर लिखे काम कर दिखावें तो सुखों के कारण भी बन जायँ।

—बालकृष्ण मोहता

* * *

# कलकत्ता का सुधारक मारवाड़ी-समाज

किसी भी देश, समाज या जाति का उत्थान अधिकतर उस जाति के नवयुवकों के ऊपर ही निर्भर रहता है, जिस जाति के नवयुवकों में उत्साह, उमङ्ग और काम करने की लगन होती है, वह जाति चाहे कितनी ही पिछड़ी हुई क्यों न हो, बहुत ही शीघ्र उन्नतिशील जातियों की श्रेणी में दीख पड़ती है। आज ठीक यही

पं० निरञ्जननाथ जी गुर्टू, एल० एम० एस०
[ आप मारवाड़ के एक सुप्रसिद्ध डॉक्टर हैं ]

दशा मारवाड़ी-समाज की है। इसमें कोई शक नहीं कि देश के कई कोनों में अभी तक यह धारणा बैठी हुई है कि मारवाड़ी उन्नति की दौड़ में सभी जातियों से पीछे हैं। किन्तु खोज करने पर ऐसी धारणा रखने वालों को महान् आश्चर्य होगा कि जिस मारवाड़ी-समाज को अन्य समाज के लोग पिछड़ा हुआ समझ रहे हैं, वह मारवाड़ी-समाज आज कई उन्नतिशील समाजों से आगे बढ़ा हुआ है। मारवाड़ी-समाज के अन्दर सुधार की जाग्रति बिजली के समान फैल रही है। इस जाति को इतनी शीघ्र सफलता मिलने का एक कारण यह मालूम पड़ता है कि इसके अन्दर सुधारों का विरोध करने वाले भी इतने ही अधिक कट्टर हैं, जितने कि सुधारों के पक्षपाती! यह मानी हुई बात है कि कोई भी आन्दोलन बिना विरोध के आगे बढ़ नहीं सकता। जिस आन्दोलन का विरोध नहीं होता, उसके पनपने में बहुत देर लगती है!

इस समय मारवाड़ी-समाज की सभी जातियों में दो दल काम कर रहे हैं। एक दल तो वह है, जोकि पुरानी रूढ़ियों का पोषक, 'बाबा-वाक्यं प्रमाणं' का मानने वाला है। अपनी आन पर उसने लाखों रुपयों को पानी की तरह बहा दिया और बहा रहा है। इस दल का प्रधान कार्य प्रत्येक प्रकार के सुधारों का विरोध करना ही है, चाहे वह सुधार देश के किसी भी जाति या कोने में क्यों न होता हो। इन्हीं महानुभावों के अर्थ के प्रभाव से कूपमण्डूक पण्डित कहलाने वाले कुछ लोग आज बाल-विवाह और वृद्ध-विवाहों तक का समर्थन करने तनिक भी नहीं सकुचाते! इतना ही तक नहीं, देश के चुने-चुने नेताओं तक को, इस दल से पेट पालन करने वाले पण्डित नामधारी जीव खुल-खुल कर गालियाँ तक बकने और लिखने में नहीं सकुचाते! लिखने का अभिप्राय यह है कि एक दल की दशा यह है। दूसरा दल ठीक इसके विपरीत है। वह दल नवयुवकों का दल है, जोकि उग्र से उग्र—प्रत्येक प्रकार के सामाजिक, धार्मिक तथा राजनैतिक सुधारों का पक्षपाती है। इस दल के वीर-युवक प्राणपण से, तन-मन-धन से सदैव देश-काल का साथ देते हैं। इस दल ने गत १० वर्षों में इतनी अधिक उन्नति की है कि उसको देख कर आश्चर्य करना पड़ता है। स्त्री-शिक्षा, पर्दा-निवारण, विधवा-विवाह करना इस दल ने अपना प्रधान उद्देश्य बना लिया है। साथ ही साथ देश की स्वतन्त्रता की लड़ाई में भी इस दल का ख़ासा हाथ है। कट्टरता के गढ़ मारवाड़ी-समाज में इन सुधारक वीरों की विजय वास्तव में एक महत्व की विजय है। जहाँ पर 'सुधार' शब्द से लोगों के कान खड़े हो जाते थे, उस समाज में आज सैकड़ों नवयुवक विधवा-विवाह करने के लिए तैयार बैठे हैं; बहिनों की

एक अच्छी तादाद ने पर्दा की कुप्रथा को दूर हटा फेंका है ; स्त्री-शिक्षा के लिए कई बालिका-विद्यालय खुल गए हैं, जहाँ पर उचित तरीक़े से भावी मातृ-जाति को शिक्षा दी जा रही है। मारवाड़ी-समाज की उन्नति का सूर्योदय हो गया है। सूर्य की किरणें धीरे-धीरे उग्र रूप धारण करती चली जा रही हैं। अब वह दिन दूर नहीं दीख पड़ता, जब मारवाड़ी-जाति थोड़े ही दिनों में उन्नतिशील गिनी जाने वाली जातियों में अपना स्थान प्रथम रक्खेगी। कारण, समाज-सुधारक समाज की बुराइयों को गिन-गिन कर समाज से बाहर निकाल फेंकने की भरपूर चेष्टा कर रहे हैं।

अन्ध-परम्परा के विचार, कूपमण्डूकता के विचार धीरे-धीरे हट रहे हैं, किन्तु सफ़ाई के साथ। आज कितने ही मारवाड़ी-नवयुवक विदेशों में शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं, कितने लौट आए हैं, कितने वहाँ पर व्यापार करते हैं और कितने ही जाने की तैयारी में हैं। सामाजिक क्रान्ति इस समाज के अन्दर उथल-पुथल मचा रही है। नवयुवक मारवाड़ी-समाज रात-दिन इसी चिन्ता में रहता है कि किस प्रकार उनकी जाति आगे बढ़े। उन्नति की लालसा से व्यग्र और उतावले होकर मारवाड़ी-नवयुवक अपनी जाति के नौनिहालों के लिए अपना सर्वस्व निछावर करने के लिए इस समय तत्पर मिलेंगे।

इस जाग्रति का सारा श्रेय कलकत्ता को है। मारवाड़ी-समाज के अन्दर सुधार और विरोध दोनों प्रकार के आन्दोलन यहीं से प्रारम्भ हुए हैं। कलकत्ते के सुधारक देश भर में अपनी जाति के अन्दर सुधार का अमृत भाइयों को पिलाने के लिए मुस्तैद हो गए हैं। इसके लिए वे अपना सारा समय, तन-मन-धन, सदैव अर्पण करने के लिए तैयार हो गए हैं। इसमें तनिक भी सन्देह नहीं है कि मारवाड़ी-समाज के अन्दर जो आज सुधार-लहर लहराती हुई दीख पड़ती है, इसमें कलकत्ता का विशेष हाथ है।

कलकत्ते के सुधारकों के अगुवा हैं बा० घनश्यामदास जी बिड़ला। बिड़ला जी के नाम से आज सारा देश परिचित है। बिड़ला-परिवार का परिचय आज किसी को भी देने की आवश्यकता प्रतीत नहीं होती। बिड़ला जी देश के लिए जो कुछ दान देते हैं, वह सर्व-विदित है।

स्वर्गवासी रावबहादुर ठाकुर मङ्गलसिंह जी, सी० आई० ई०
[ आप जोधपुर-राज्य की काउन्सिल के एक प्रभावशाली मेम्बर थे ]

आप मारवाड़ी-जाति की उन्नति के लिए अपनी हानि भी बर्दाश्त कर लेते हैं। कलकत्ते में सुधारकों की संख्या प्रतिदिन बढ़ने का कारण आपका प्रेम भी है। आप राजनीति में माननीय मालवीय जी के अनुयायी हैं। हिन्दुओं के लिए आपके कोष से काफ़ी रक़म प्रति मास बाहर निकलती है। यदि अत्युक्ति न समझी जाय तो हम कह सकते हैं कि आपके पूज्य जेष्ठ भ्राता बा० युगलकिशोर जी

बाबू रामेश्वरलाल जी सर्राफ़, एम० एल० सी०

[ आप बिहार की काउन्सिल के मेम्बर हैं। देवघर ज़िले के आप प्रधान नेता हैं। आप देश-हित के सभी कामों में भाग लेते रहते हैं ]

बिड़ला के सम्बन्ध में जो यह कहा जाता है कि आप हिन्दुओं ही की नींद से सोते और जागते हैं—यह सोलहो आने ठीक है। युगलकिशोर जी उन महापुरुषों में से हैं, जोकि काम करना जानते हैं, नाम नहीं। दूसरे नेता हैं बाबू पद्मराज जी जैन। जैन जी जैन-शास्त्र तथा हिन्दी-अङ्गरेज़ी के अच्छे विद्वान् हैं। आप उग्र-सुधारकों में से एक हैं। आप हिन्दू-महासभा तथा हिन्दू-अबलाश्रम एवं अनाथालय के मन्त्री हैं। सामाजिक बन्धनों की तनिक भी चिन्ता न करते हुए, आप विलायत-यात्रा कर आए हैं। आपके घर में पर्दे की कुप्रथा एकदम नहीं है। राजनीति में आपका कहना है कि आप भगवान् तिलक को अपना गुरु मानते हैं। तीसरे हैं बा० प्रभुदयाल जी हिम्मतसिंहका एम० एल० सी०। आप कलकत्ता हाईकोर्ट में प्रेक्टिस करते हैं। आप पर दोनों दलों का विश्वास है। सुधारक दल के तो आप प्राण हैं। राजनीति में आप स्वराजिस्ट पॉलिसी के मानने वाले हैं। वर्षों पहले आप नज़रबन्द भी रह चुके हैं। सुधारक दल बिना आपकी सलाह के कोई काम नहीं करता। जानकारों का कहना है कि बा० घनश्यामदास जी बिड़ला आपके अभिन्न-मित्र हैं और बिड़ला जी आपसे अपने कामों में बहुत अधिक सलाह लिया करते हैं। बा० प्रभुदयाल जी बहुत ही मिलनसार तथा मिष्टभाषी हैं। आप अपनी कमाई का अधिकांश देश-सेवा तथा देश-सेवकों के लिए ख़र्च कर देते हैं। आप कितने ही बालकों को गुप्त छात्रवृत्ति देकर, उनको शिक्षित बना रहे हैं। मारवाड़ी-समाज में बढ़ते हुए शिक्षा-प्रचार का अधिकांश श्रेय आपको है। आपमें सबसे बड़ा जो गुण है, वह यह है कि आप इस बात को अच्छी तरह से जानते हैं कि पार्टी का साथ कैसे दिया जाता है। मारवाड़ी-जाति के नवयुवकों का उत्थान हो, इसके लिए आप सदैव परिश्रम करते रहते हैं और बराबर उनको प्रोत्साहन देते रहते हैं। अखिल भारतवर्षीय नवयुवक मारवाड़ी-समाज के नेता होने योग्य जो गुण चाहिए, वह सब आप में मौजूद हैं।

आप लोगों के सहायक बा० बसन्तलाल मुरारका, बा० नारायणदास बाजोरिया, बा० भागीरथमल कानोडिया, बा० सीताराम सेखसरिया, बा० जगन्नाथ गुप्त, बा० रामकुमार जालान, बा० दुर्गाप्रसाद खेतान, बा० रामकृष्ण जी मोहता, बा० मोतीलाल लाठ, बा० गणपतराय विमाणी आदि प्रमुख हैं। बा० बसन्तलाल जी सुधारों में बहुत आगे बढ़े हुए हैं। इनके विचार बहुत उग्र हैं। बा० नारायणदास जी बाजोरिया, बी० ए० सनातनी सुधारक हैं। आप विलायत-यात्रा कर चुके हैं। आप संसार की क्रान्ति का स्वागत करते हैं। अभी अफ़ग़ानिस्तान के क्रान्तिकारी सुधारक अमीर अमानुल्लाह

खाँ को आपने उनकी विपत्ति के इस अवसर पर दस हज़ार रुपए की सहायता भेजी है ! हिन्दू-अनाथालय को भी आपने बीस हज़ार की सहायता दी है। आप सामाजिक क्रान्ति का स्वागत धार्मिक ढङ्ग पर सदैव करते रहते हैं। बा० भागीरथलाल कानोडिया सुधारकों की संस्थाओं के आर्थिक प्राण हैं। आप शरीर से तो कम, किन्तु अर्थ से बराबर मदद करते रहते हैं। आप बिड़ला-ब्रदर्स के हिस्सेदार तथा मैनेजर हैं। बाबू दुर्गाप्रसाद खेतान, खेतान-परिवार के उठते हुए सुधारक हैं। इधर आपने सुधार-सम्बन्धी कामों में बहुत भाग लेना प्रारम्भ कर दिया है।

बा० रामकृष्ण जी मोहता मारवाड़ी-समाज के कर्णधार हैं। आप ऐसे रत्नों को पाकर मारवाड़ी-समाज ही क्या, हिन्दू-समाज अपना गौरव समझता है। आप बहुत बड़े गुप्त दानी तथा चुपचाप काम करने वाले हैं, आप साधु-हृदय हैं। बा० जगन्नाथ गुप्त पुराने समाज-सेवक हैं। बा० गणपतराय बिमार्या और बा० मोतीलाल लाठ उठते हुए उग्र-सुधारकविचार के हैं।

इस दल के अतिरिक्त एक नरम सुधारक-दल और है, जिसका उद्देश्य धीरे-धीरे सुधार करना है। इस दल में बा० रङ्गलाल जी जाजोदिया, बा० तुलसीराम सरावगी, बा० बैजनाथप्रसाद देवड़ा, बा० ईश्वरदास जालन, बा० मगनमल जी कोठारी आदि हैं। सुधारकों के अन्दर ही एक और दल है, जिसका नेतृत्व बा० महावीर-प्रसाद जी पोद्दार करते हैं। यह दल खद्दर का प्रचार ज़ोरों के साथ करने की तैयारी कर रहा है। इसमें प्रमुख भाग बा० सीताराम सेखसरिया तथा बा० बैजनाथ केडिया का है।

इन सबों के अतिरिक्त कलकत्ते के सुधारकों में दो सुधारक ऐसे और हैं, जिनको भूल जाना न्यायसङ्गत नहीं होगा। उनमें से एक हैं बा० बालकृष्ण जी मोहता। आपके विचार मारवाड़ी-समाज के सुधारकों ही से क्या, हिन्दू-समाज भर में बहुतों से आगे बढ़े हुए हैं। आप विचार-स्वातन्त्र्य के मानने वाले हैं। आपकी धर्मपत्नी भी आपके कामों में अच्छा हाथ बटाती हैं। आपके विचार बड़े ही क्रान्तिकारी हैं। स्त्रियों की स्वतन्त्रता के पीछे आप पागल-से हो रहे हैं। आप जाति-भेद के मिथ्या ढकोसले को नहीं मानते, और मनुष्य-मात्र की एक जाति है, ऐसा आपका विश्वास है। आप-सरीखे उग्र-सुधारक मारवाड़ी-समाज की बात तो अलग रही, देश भर में बहुत ही कम हैं। जो कुछ आप कहते हैं, वह स्वयं करते भी हैं, यह आपमें एक महान् गुण है।

दूसरे हैं बा० गङ्गाप्रसाद जी भोतिका; एम० ए०, बी० एल०, काव्यतीर्थ। आप देवता हैं। अपने विचारों और सिद्धान्तों के बहुत ही पक्के सुधारक हैं। आप इस समाज के एक रत्न हैं, इतना ही लिखना पर्याप्त होगा।

दानवीर रायबहादुर सेठ कुन्दनमल जी, कोठारी
[ ऑनरेरी मैजिस्ट्रेट ब्यावर ( राजपूताना ) ]

कलकत्ते के मारवाड़ी सुधारक-समाज के अन्दर भी सिद्धान्त का थोड़ा-थोड़ा मतभेद अवश्य है। किन्तु जाति के उत्थान का जब प्रश्न आता है, तब सब आपस के छोटे-छोटे सैद्धान्तिक मतभेदों को भूल कर, एक हो जाते हैं। यह बात इसका प्रमाण है कि मारवाड़ी-जाति उन्नति के पथ पर अग्रसर होती जा रही है। उसकी जाति के नेताओं और कार्यकर्त्ताओं को अपनी जाति की उन्नति के सामने अपने सैद्धान्तिक मतभेद छोड़

देना सदैव वाञ्छनीय रहता है। इस समाज के कार्य-कर्ता जाति की उन्नति के लक्ष्य को सामने रख कर सारा कार्य करते हैं। कलकत्ते का मारवाड़ी सुधारक-समाज बहुत ही अधिक सुसङ्गठित तथा अपनी लगन में दत्त-चित्त है—यही कारण है कि कलकत्ता आज देश भर के मारवाड़ियों का नेतृत्व कर रहा है।*

—रामदहिन ओझा

* * *

## हमारा प्यारा राजस्थान

वीरभूमि राजस्थान का प्रत्येक निवासी 'मारवाड़ी' कहलाता है। मारवाड़ी नाम सुनते ही मेरे हृदय में प्रेम की धारा बह निकलती है। इस नाम में जादू है। क्योंकि 'मारवाड़ी' शब्द सुनते ही राजस्थान-निवासियों का—राजा से लेकर रङ्क, भीलों तक का—प्राचीन गौरव स्मरण हो आता है और उनके अपूर्व स्वार्थ-त्याग और देश पर बलिदान होने के भाव-चित्र आँखों के सामने खिंच जाते हैं। मारवाड़ी-वीरों की प्रसविनी राजस्थानीभूमि के सपूतों की वीरता और देश-भक्ति की प्रशंसा—इसके कट्टर से कट्टर शत्रु सम्राट् अकबर से लेकर अत्याचारी औरङ्गज़ेब तक—सकल मुग़ल-सम्राट् कर गए हैं। मारवाड़ी-वीरों की हिमालय-सदृश दृढ़ता बड़े-बड़े प्रतापी सम्राटों के ललाटों में सिकुड़न उत्पन्न करती थी। मुसलमानों के हृदयों पर मारवाड़ियों की वीरता, निर्भयता तथा दिलेरी की गहरी छाप थी। मारवाड़ का सिक्का मुग़लों के हृदय-पटल पर सदा बैठा रहता था। महाराणा प्रताप, जयमल और फत्ता की वीरता और देशभक्ति की प्रशंसा सम्राट् अकबर स्वयं कर गए हैं। मारवाड़ी-वीर अमरसिंह की कटारी के भय से महलों में भागने वाला शाहजहाँ बादशाह, राजपूतों की भूरि-भूरि प्रशंसा कर गया है। आगरे के क़िले का अमरसिंह-दरवाज़ा और अमरसिंह का घोड़ा आज तक उस वीर मारवाड़ी की इस वीरता को पुकार-पुकार कर बतला रहे हैं कि अकेला मारवाड़ी-वीर अपनी निर्भयता से किस प्रकार बादशाही सल्तनत हिला सकता है। वीरवर दुर्गादास राठौड़ ने मुसलमान-सम्राट् की ख़ास राजधानी दिल्ली में लाखों मुग़ल-सेना के दाँत खट्टे कर, मार-धाड़ करते हुए अपने महाराजा अजीतसिंह को दिल्ली से लाकर मारवाड़ के तख़्त पर बिठाया। उन्होंने वर्षों युद्ध किया, पर निराश कभी न हुए! उन्होंने सारे राजस्थान का

वैद्यराज ठा० कल्याणसिंह जी वर्मा
[ आप अजमेर के एक सुप्रसिद्ध वैद्य एवं सुधारक हैं ]

हिन्दू-सङ्गठन किया और औरङ्गज़ेब के छक्के छुड़ा दिए। यहाँ तक कि औरङ्गज़ेब का शाहज़ादा अकबर * तक उनसे आ मिला था और औरङ्गज़ेब उनसे सन्धि की भिक्षा माँगता था। औरङ्गज़ेब उनको मारवाड़ के मूल्यवान प्रदेश

* उस सर्वशक्तिमान् परमात्मा से हमारी प्रार्थना है कि इस लेख की प्रत्येक बात सत्य सिद्ध हो।

—सं० 'चाँद'

* औरङ्गज़ेब के अन्तिम शाहज़ादे का नाम भी 'अकबर' था। पाठकों को भ्रम न होना चाहिए।

—सं० 'चाँद'

देता था, परन्तु इस वीर मारवाड़ी ने इन सब पर लात मार दी और साधारण सिपाही का जीवन व्यतीत कर अपने देश की रक्षा करने में ही गौरव समझा।

मारवाड़-निवासी सच्ची स्वतन्त्रता के पुजारी होते हैं। ये भारतीय सभ्यता की रक्षा में प्राण अर्पण करने वाले, उद्देश्य की पूर्ति के लिए कष्ट उठाना धर्म समझने वाले, शत्रुओं के प्रहार से मैदान न छोड़ने वाले, दुष्टों के आक्षेपों और उपहासों से न डरने वाले, कभी भी रण-भूमि से पग पीछे न हटाने वाले, कठिन तपस्या और कठोर व्रत रखने वाले, शरीरों से हृष्ट-पुष्ट और महान् पराक्रमी होते थे। मारवाड़ी वीर, एकान्त में बैठ कर बरसों तक तपस्या करने से स्वर्ग प्राप्त करने के स्थान में रणभूमि में जूझ कर ख़ून की नदियाँ बहा कर, तुरन्त ही स्वर्ग प्राप्त करते थे! मारवाड़ी-देवियाँ खड्ग हाथ में लेकर, अपने पतियों के साथ घोड़ों पर बैठ कर रणभूमि में तलवारों से शत्रुओं के समूहों के सिर धड़ से उड़ाती हुई वीर-गति को प्राप्त होती थीं, या रण में काम आए पति के साथ सती हो जाती थीं, या जलती हुई चिताओं में सतीत्व-रक्षार्थ हँसती हुई कूद पड़ती थीं और स्वर्ग प्राप्त करती थीं। यदि कोई मुझसे पूछे कि संसार के इतिहास में कौन सी ऐसी जाति है, जो ऊँचा मस्तक कर कह सकती है कि उसकी देवियों ने केसरिया बाना पहिन कर, नग्न खड्ग हाथ में लेकर, घोड़े पर सवार होकर, रण-चण्डी को चेताया, तो उत्तर मिलेगा कि वह राजपूताना की वीर मारवाड़ी-जाति है। यदि कोई जाति छाती फुला कर कह सकती है कि हमने राक्षसों, पिशाचों और विधर्मियों का मर्दन किया तो वह मारवाड़ी है। मारवाड़ियों के शरीर में स्वदेश-प्रेम, स्वार्थ-त्याग और धर्म-प्रेम का ज्वार-भाटा उठता रहता था।

आज भारत पराधीनता की ज़ञ्जीर में बँधा है। और इसके अधःपतन के साथ-साथ राजस्थान सर्वथा ग़ुलाम-देश बना हुआ है। परन्तु जैसे बरसात में राजस्थान की प्रशस्त मरु-भूमि में हरी-हरी घास और कलकल नाद करते हुए झरने और नाले अति सुहावने मालूम होते हैं, वैसे ही इस भयङ्कर अविद्यान्धकार में ग़र्क़ ग़ुलाम-देश में इसके कुछ स्वार्थ-त्यागी सपूतों से इसका सम्मान है। घनघोर काले बादलों में रजत-रेखा के समान मारवाड़ी-सेठों की दानवीरता, उनके बनाए विशाल मन्दिर और बड़ी-बड़ी धर्मशालाएँ और देश की राजनैतिक, सामाजिक और धार्मिक संस्थाओं को उनका प्रचुर दान, मारवाड़ियों का नाम सार्थक कर रहा है। मारवाड़ी-वीर जिस प्रकार रण में अकेला ही जूझता था, उसी प्रकार वह आज भी अकेला ही लाखों रुपए पुण्य

राजपूताने के प्रसिद्ध सार्वजनिक कार्य-कर्ता और समाज-सुधारक
कुँवर चाँदकरण जी शारदा बी० ए०, एल्-एल्० बी०

कर हिन्दू-जाति के लिए वह महान् कार्य कर जाता है, जो लाखों बाबुओं के चन्दे से नहीं हो सकता।

दुःख है कि भारत में कुछ पश्चिमी सभ्यता के प्रेमी हरेक बात में यूरोप की नक़ल कर अपनी असली भाषा, भाव और भेष को छोड़ रहे हैं! परन्तु मारवाड़ी आज भी, इस गई-गुज़री हालत में भी, धर्म पर आरूढ़ हैं। यूरोप की रमणियाँ लज्जा से मुख नीचा कर लेती हैं, जब वह

पड़ती हैं कि राजस्थान की देवियाँ पातिव्रत्य-धर्म का इतना पालन करने वाली होती थीं कि वे दहकती हुई चिताओं में प्रसन्न-मुख सज-धज के साथ जल मरती थीं, परन्तु पर-पुरुषों को अपना अङ्ग स्पर्श नहीं करने देती थीं! और पति भी पद्मिनी के पति भीमसिंह के समान होते थे, जो स्वयं मर मिटते थे, पर स्त्री की आन रखते थे और उसके सतीत्व की रक्षा करते थे। इन मारवाड़ियों की

ब्यावर ( राजपूताना ) के सुप्रसिद्ध दानवीर श्रीमान सेठ कुन्दनमल जी ऑनरेरी मैजिस्ट्रेट के पुत्र

श्रीमान लालचन्द जी

जन्मभूमि राजस्थान ही को यह गौरव प्राप्त है कि यहाँ की देवियाँ अपने पुत्रों और पतियों को अपने हाथों से अस्त्र-शस्त्र बाँध कर रण-भूमि में मातृभूमि के रक्षार्थ भेजती थीं और बड़ा उत्सव मनाती थीं। वे अपने पतियों के वीरोचित युद्ध करते हुए मारे जाने पर हर्षित होती थीं और उनसे जल्दी मिलने के लिए सती हो जाती थीं अथवा विजयी होकर लौटने पर उनकी आरती उतारती थीं। संसार के इतिहास में ऐसी वीर-जाति मिलना कठिन है।

पर हा! अब मारवाड़ी-जाति का वह ओज, तेज, बल कहाँ? अब तो 'मारवाड़ी' शब्द का अर्थ कायर, रिश्वत देने वाला, कञ्जूस, सूदख़ोर समझा जाता है! कौन छाती ठोंक कर कह सकता है कि मैं वीरता के गुण वाला वही वीर मारवाड़ी हूँ? कौन ऊँचा मस्तक कर कहने को तैयार है कि दुष्ट, अन्यायी, अत्याचारियों का मैं नाश करूँगा? कौन धन की अपेक्षा स्वाभिमान और हिन्दू-गौरव का मूल्य अधिक समझता है? कौन अपने अनुपम धैर्य, साहस, पराक्रम और त्याग से मातृभूमि के अभिमान और गौरव के रक्षार्थ प्रयत्नशील है? गहरी साँस लेने के बाद उत्तर मिलता है—हाँ! राजस्थानी वीर मारवाड़ी फिर उठेंगे। अब भी अतीतकाल के मारवाड़ी-वीरों की स्मृति से हमारे भीतर स्फूर्ति आती है और आवेगी! क्या प्रचण्ड वीरता और दुर्दमनीय देश-भक्ति अब भी मारवाड़ी-युवकों में प्रज्वलित होगी? क्या राजस्थान के क्षात्र-तेज, स्वदेशाभिमान, अविरल पराक्रम के बखान करने वाले हमारे कवि, भाट, चारण और साहित्य के बड़े-बड़े महारथी हमें फिर कमर कस कर खड़े होने के लिए उत्साहित करेंगे? उत्तर मिलता है—हाँ! अवश्य देश उठेगा! परमात्मा करें कि 'चाँद' का "मारवाड़ी-अङ्क" मारवाड़ियों के हृदय से निराशा को काफ़ूर कर दे। यह अङ्क निराशा के अन्धकार में ग़र्क़ राजस्थान में उज्ज्वल आशा की किरण बन कर, बिना जाति-पाँति के भेद के राजा से रङ्क तक प्रत्येक मारवाड़ी के घर को जगमगा दे। और अर्वली पर्वत की तलहटियों में फिर वही भारतीयता का जय-जयकार और स्वातन्त्र्य का निनाद गुञ्जायमान हो! फिर मारवाड़ी-युवक प्रिय राजस्थान की घाटी-घाटी, दुर्ग-दुर्ग और बन-बन में असहनीय कष्ट झेलते हुए उत्साहित और प्रोत्साहित होकर देश-प्रेम की रण-भेरी बजावें। तभी वीर-पूजा के भावों वाले प्रत्येक व्यक्ति के लिए 'मारवाड़ी' शब्द सदा पूजनीय, आदरणीय और अनुकरणीय रहेगा। बोलो वीर-भूमि राजस्थान-निवासी तथा प्रवासी मारवाड़ी-वीरों की जय!

—चाँदकरण शारदा, बी० ए०, एल्-एल्० बी०

* * *

# मारवाड़ी-जाति में समाज-सुधार

देश में आज जिस वेग से परिवर्त्तन हो रहा है, उसका असर अभी तक मारवाड़ी-समाज पर नहीं के बराबर हुआ है। वर्षों से सभाएँ स्थापित हैं, प्रति वर्ष बड़ी शान-शौकत और धूमधाम से अधिवेशन किए जाते हैं, परन्तु प्रस्ताव अभी यही पास हो रहे हैं कि विवाह के समय कन्या की आयु बारह और लड़के की आयु सोलह होनी चाहिए! इससे कुछ और आगे बढ़े तो बताशों के बाँटने में या नाई-ब्राह्मणों के पैसे-टके देने में कमी-बेशी की गई या बाज़ारों में सीठने अथवा गाली न गाई जाने का प्रस्ताव पास किया गया !!

यह तो हुई सुधारक-पार्टी की बात। अब इन सुधारों से तङ्ग आकर कुछ लोगों ने महा-पञ्चायतों की स्थापना और की है। इन महा-पञ्चायतों का ध्येय समाज को सौ वर्ष पीछे ले जाना है! अर्थात वह फिर से पञ्च-चौधरियों के औरङ्गज़ेबी शासन को स्थापित करना चाहती हैं, जिनके हुक्म के पहले ही सिर पर जूतों की गठरी लाद कर ख़ुशामद व आजिज़ी करनी पड़ती है!

इस सुधार की घुड़दौड़ में प्रत्येक जाति अपना सुधार करने को अग्रसर हो रही है। क्या अग्रवाल, क्या खण्डेलवाल, क्या माहेश्वरी, क्या बीजावर्गी, क्या ओसवाल, क्या पोरवाल—सभी जातियों में प्रतिवर्ष महासभा और महापञ्चायतों के अधिवेशन किए जाते हैं। पर असली सुधार कुछ नहीं हो रहा है। बहुत से उपयोगी प्रस्ताव पास करने पर भी, वास्तव में समाज का कुछ भी सुधार नहीं हुआ। अब भी पुरानी रूढ़ि के अनुसार मारवाड़ी-स्त्रियाँ अपनी सहेलियों के साथ सभ्यता के विरुद्ध गीत गाती हुई निकलती हैं, और गुण्डों की टोली साथ में इशारेबाज़ी और आवाज़ाकशी करती चलती है! इस दृश्य को देख कर लज्जा को भी लज्जा आती है!! इनकी समझ में यह बाप-दादों की लकीर है और इसमें किसी तरह का परिवर्त्तन होना इनके धर्म में आघात पहुँचाता है। एक तरफ़ स्वतन्त्रता की वेदी पर सहस्रों मनुष्य सब कुछ अर्पण करने को तैयार हैं, दूसरी तरफ़ समाज को ग़ुलामी में जकड़ने के लिए महापञ्चायतों की स्थापना में थैलियों पर थैलियाँ ख़र्च की जा रही हैं! समझ में नहीं आता कि इन लोगों के दिल-दिमाग़ किस वस्तु के बने हुए हैं?

इसमें तो कोई शक नहीं कि मारवाड़ी रुपया कमाने में कमाल ही करते हैं। इन्हें रुपयों के सामने किसी बात का भी ध्यान नहीं रहता। मिसाल के तौर पर एक मारवाड़ी-सेठ पचास-साठ वर्ष की अवस्था में बारह वर्ष की लड़की के साथ विवाह का नाटक रचता है और उसके साथ में सब पञ्च-चौधरी रङ्ग-मञ्च पर जाकर उसका साथ देते हैं! परन्तु इनके दिमाग़ में यह बात नहीं आती कि क्या बारह वर्ष की बाल-विधवा 'हरे राम; हरे कृष्ण' कह कर अपनी ज़िन्दगी का बेड़ा पार कर लेगी? इस विषय में सोचने के लिए न तो इनका धर्म ही आज्ञा देता है, न दिमाग़ ही इजाज़त देता है!

बेटी-बेचा दलाल चौधरी

[ पण यार थे जाणा क म्हें, तीसरा को अठे काम कोनी ]

मुझे खण्डेलवाल-महासभा के मन्त्री का कार्य

करते हुए अनुमानतः पन्द्रह वर्ष हो गए। जो कुछ अनुभव मुझे इस मारवाड़ी-जाति के एक अङ्ग का हुआ है, वह मैं आपके सामने पेश करता हूँ। लगातार पन्द्रह वर्ष के निरन्तर प्रचार और महासभा के अधिवेशनों के होने पर भी मैंने तो कोई भी सुधार की बात नहीं

बेटी-बेचा

[ पैंतालीस सौ को सौदो करो है, अब धूमधाम सैं आपणों ब्याह करसैं। ]

देखी। प्रस्ताव पास करने में बहुत गरमा-गरमी और बड़ी बहस हुई, लेकिन समाज-सुधार का असली काम एक भी नहीं हुआ। आज भी वही बाल-विवाह, अनमेल-विवाह और वृद्ध-विवाह हो रहे हैं! कन्या-विक्रय जैसा महासभाओं के पूर्व था, वैसा ही अब भी है! मौसर (जुकते) भी वैसे ही हो रहे हैं! समाज में मनुष्यों की क्षति बड़े वेग से हो रही है! ३०० गाँवों की जन-गणना करने पर हम इस नतीजे पर पहुँचे हैं कि मारवाड़ी-समाज अब बहुत दिनों तक इस संसार में जीवित न रह सकेगा! मैं जिस खण्डेलवाल वैश्य-जाति की बात लिख रहा हूँ, वह एक मारवाड़ी-जाति की ही उपजाति है। इनकी सरकारी जन-गणना की संख्या यदि आप ध्यान देकर पढ़ेंगे, तो मेरी बात की सत्यता आपको भले प्रकार से मालूम हो जायगी। सन् १९०१ की जन-गणना में यह जाति एक लाख पाँच हज़ार थी; सन् १९११ की जन-गणना में ७२ हज़ार रही; और सन् १९२१ में घट करके ५७ हज़ार रही; दो वर्ष बाद जो जन-गणना होने वाली है उसमें हमारा अनुमान है कि ३० हज़ार से अधिक इनकी संख्या न निकलेगी!! अब आप ही विचार लीजिए कि ३० वर्ष में इस जाति में ७५ हज़ार की कमी हो गई। अगली दो जन-गणनाओं में क्या आश्चर्य है कि यह जाति बिलकुल ही साफ़ न हो जाय! इस घटी के कारण बहुत ही स्पष्ट हैं। विवाहित मनुष्यों में से ६० फ़ी सदी के सन्तान पैदा ही नहीं होती, शेष में से २५ फ़ी सदी के यहाँ लड़कियाँ ही पैदा होती हैं; और बाक़ी १५ फ़ी सदी के लड़के लड़कियाँ पैदा होते हैं। इस जाति में विवाहित स्त्रियों की संख्या से विधवाओं की संख्या अधिक है! इसका ख़ास कारण बाल, अनमेल और वृद्ध-विवाह है! विवाह के समय वर की शारीरिक अवस्था पर कुछ भी ध्यान नहीं दिया जाता। ६० फ़ी सदी विवाह वरों के साथ न होकर, थैलियों के ही साथ किए जाते हैं!! प्रायः देखा जाता है कि लड़के की अवस्था से लड़की की अवस्था बहुत अधिक होती है और यह बड़ा ऐब है कि एक मारवाड़ी-मसल 'बड़ी लड़की बड़ा भाग' में छिप जाता है! इस हिसाब से जाति में सन्तानों की पैदाइश बड़े वेग से कम हो रही है। हमें बड़े दुःख के साथ लिखना पड़ता है कि मारवाड़ी-समाज का ध्यान तनिक भी इस ओर नहीं जा रहा है।

वह मारवाड़ी-जाति, जिसके व्यक्ति एक पाई की कमी-बेशी होने पर बारह-बारह बजे रात तक बैठ कर हिसाब पूरा करते हैं, ईश्वर जाने अपनी इस भयङ्कर घटी की तरफ़ क्यों नहीं ध्यान देती!!

हमें पूर्ण आशा है कि अब हमारे मारवाड़ी-भाइयों का ध्यान इस विषय की तरफ़ अवश्य जायगा और वे 'चाँद' के इस "मारवाड़ी-अङ्क" से पूरा लाभ उठावेंगे।

— लराजगोपाल गुप्त

* * *

## मारवाड़ियों के गहने और कपड़े

वैसे तो दुनिया में शायद ही कोई ऐसा समाज होगा कि जिसमें किसी न किसी क़िस्म की बुराई न पाई जावे। लेकिन अन्य समाजों के साथ मिलान करने से मालूम होता है कि हमारे मारवाड़ी-समाज में बहुत अधिक बुराइयाँ हैं, और बहुत प्रकार की हैं। आजकल वह समय नहीं है कि दूसरों की बुराइयाँ देखा करें और अपनी ओर ध्यान ही न दें। इस समय तो बुद्धिमत्ता इसी बात में समझी जाती है कि पहले अपने समाज की बुराइयों को निकाल कर दूर फेक दे और फिर दूसरे समाज की तरफ़ उँगली उठावे।

हमारे मारवाड़ी-समाज में एक बहुत बड़ी बुराई यह है कि ज़ेवर और कपड़े में अनुचित तरीक़े से धन ख़र्च किया जाता है और साथ ही उसके द्वारा स्त्रियों के स्वास्थ्य का नाश किया जाता है। मारवाड़ी-समाज में स्त्रियाँ जितने आभूषण पहनती हैं, वह सब जिस समय बने होंगे, उस समय किसी ख़ास मतलब से और किसी ख़ास तकलीफ़ को दूर करने के लिए बने होंगे। पर आजकल उनको केवल श्रृङ्गार की चीज़ समझा जाता है और लोगों से उन्हें छोड़ने को कहा जाय तो वह बहुत चिढ़ते हैं।

इन ज़ेवरों में सबसे पहला स्थान "बोर" का है। यह वह ज़ेवर है जो मारवाड़ी-स्त्रियाँ सिर पर पहनती हैं। पहनती क्या हैं, यों कहना चाहिए कि सिर के साथ एक ख़ास क़िस्म की रस्सी (जिसको कि नाला या कलावा कहते हैं, परन्तु मैं इसको रस्सी ही लिखूँगी) के सहारे ख़ूब कस कर बाँध या जकड़ देती हैं। इसमें कोई सन्देह नहीं कि माथे पर वेणी बाँधने का रिवाज़ बहुत पहले से है और ज़्यादातर फूलों की वेणी बना कर माथे पर बाँधी जाती थी। सिर्फ़ साधारण घरानों में ही नहीं, बल्कि राजघरानों तक में फूलों की वेणियाँ बना कर राज-परिवार की कुमारियाँ और स्त्रियाँ मस्तक पर धारण करती थीं। परन्तु यह रिवाज जहाँ तक मैं समझती हूँ, बीकानेर, जोधपुर, सिन्ध, मध्य-भारत आदि मरु-भूमि में स्थित स्थानों में प्रचलित न था। इसका कारण वहाँ पर पानी की कमी होना है, जिसकी वजह से वहाँ फूल पैदा नहीं हो सकते!

यह मैं नहीं कह सकती कि यह बोर प्रथम कब बना और इसे किसने बनाया। परन्तु यह निश्चय है कि

स्वर्गीय उदयराम जी कुम्भावत, जयपुर

[ आप राजपूताने के प्रसिद्ध चित्रकार थे, जो अपने बाहु-बल से एक प्रसिद्ध व्यक्ति और लखपती बन गए। ]

मरु-भूमि में पानी की कमी के कारण स्त्रियों का रोज़ सिर के बालों को धोकर साफ़ करना कठिन ही नहीं, असम्भव था। सिर के बालों को बग़ैर धोए हुए ज़्यादा दिन खुले रखने से बाल कड़े हो जाते हैं और तकलीफ़ देने लगते हैं। इसलिए सिर के बालों को एक ख़ास तरह

की रस्सी के साथ गूँथ कर ख़ूब कस कर बाँधने का रिवाज जारी हुआ, ताकि महीनों तक भी सिर के बालों को खोल कर धोने की आवश्यकता न हो। इसी रीति के कारण इस बोर का आविष्कार हुआ होगा। क्योंकि जब सिर को इस तरह कस कर बाँधा जाता है, तो सिर के बीच होकर एक रस्सी माथे के मध्य तक आती है। उसमें किसी मोटी चीज़ को उसे अटकाए रखने के लिए बाँध देना आवश्यक होता है। उसी मोटी चीज़ की जगह बोर का शुभागमन हुआ। इस बोर का नाप पौन इञ्च

पहुँचा कर पानी की बहुतायत कर दी गई है; इस प्रकार कहीं भी अब पानी की इतनी कमी नहीं है कि रोज़-रोज़ सिर के बालों को धोकर, अच्छी तरह साफ़ करना कठिन समझा जाय। आजकल यह सिर के बालों को कस कर बाँधना केवल हानि ही का कारण है।

लड़कियाँ तीन या चार साल की हुईं कि उनके सिर में बोर बाँध कर बालों को जकड़ना शुरू कर दिया जाता है। इससे सिर के तमाम बाल छोटे छोटे रह जाते हैं और बालों में वास्तविक ख़ूबसूरती आ ही नहीं

जीवित-सिंहों से खेलने वाले स्वर्गीय महाराजा सर भँवरपाल जी साहब बहादुर, करौली

से लेकर, पाँच इञ्च तक देखा गया है! इसके साथ सिर के बालों को उपरोक्त रस्सियों के सहारे बाँध दिया जाता था, और इधर-उधर के छोटे-छोटे बालों को, जो बँधने में नहीं आ सकते, मोम से चिपका दिया जाता था!

आजकल भी इस बोर को बाँधना एक ख़ास शृङ्गार और सौभाग्यसूचक चिन्ह समझा जाता है, हालाँकि अब ईश्वर की कृपा से अधिकांश मारवाड़ी-समाज शहरों में रहने लगा है और उनकी मरु-भूमि तक में नहर वग़ैरह

पाती, सिर में जगह-जगह बालों के खिंचने से फुन्सियाँ हो जाती हैं और जहाँ चार-पाँच दिन सिर बँधाए हुए कि सिर में बदबू आने लगती है। मैं तो नहीं समझ पाती कि महीनों तक सिर के बालों को बिना धोए हुए कैसे उन स्त्रियों को चैन पड़ता होगा?

बाज़-बाज़ मौक़े पर तो कसे हुए बालों में जूँ पड़ जाती हैं और उससे जैसी तकलीफ़ होती है, उसका अनुभव वही स्त्रियाँ कर सकती हैं, जो सिर के बालों को गूँथ-

वाती हैं—ख़ुशी से या घर की बड़ी-बूढ़ी औरत के दबाव से—और जूँ पड़ जाने पर सिर खुजाते-खुजाते ख़ून निकाल डालती हैं। मैं तो जहाँ तक समझती हूँ, शायद ही कोई ऐसी स्त्री होगी, जो बोर को पसन्द करती हो और ख़ुशी से इसे बाँधती हो। वास्तव में समाज में इसका रिवाज होने के सबब से और घर की बड़ी-बूढ़ी औरतों के दबाव की वजह ही से सबको सिर में बोर गुँथाना पड़ता है। अगर मारवाड़ी-समाज इस ओर ध्यान देकर इस रिवाज को दूर कर दे तो सचमुच स्त्रियाँ उसकी बड़ी कृतज्ञ हों।

इसके बाद कानों की बालियों, मुरकियों और नाक की नथ को देखिए। इस नथ को तो स्त्रियां बिलकुल पतिदेव के प्राण ही समझ बैठी हैं, चाहे वह लटक-लटक कर नाक के छेद को नीचे तक काट ही क्यों न डाले! भला यह तो सोचिए कि ईश्वर ने जब शरीर को सब तरह से सुडौल और सब तरह से ठीक बना कर पैदा किया है, तो उसके बनाए किसी अङ्ग-विशेष में चलनी की तरह छेद करके क्षत-विक्षत कर देना, शरीर को सुन्दर बनाना है, या कुरूप बना कर उस अङ्ग का नाश करना है?

इसी तरह हाथ के ज़ेवरों को देखिए। बचपन से ही हाथों में ज़ेवर पहनाना शुरू कर दिया जाता है, जिससे बच्चों के पहुँचे और कोहनी में रक्त का प्रवाह ठीक तरह से होने में बाधा पड़ती है और वे पतले पड़ जाते हैं, और अन्त तक वैसे ही रहते हैं।

अब ज़रा पैरों के ज़ेवरों की तरफ़ ध्यान दीजिए। यह तो बिलकुल चांदी की बेड़ियाँ कहने के ही योग्य हैं। विचार किया जाय तो जितने ज़ेवर, बालियाँ, नथ, गलसरी, हाथ के टड्डे, बन्द वग़ैरह हैं—सभी ऐसे मालूम होते हैं, गोया किसी ज़माने में औरतों को क़ैद रखने के लिए हथकड़ी और बेड़ी की जगह काम में लाए जाते थे! घर में जिस वक़्त शादी होकर नववधू आवे तो आप देख सकते हैं कि पूरी ३॥ सेर चाँदी की बेड़ियाँ और हथकड़ियाँ ज़ेवर के नाम से हर पैर में पड़ी होंगी, जिसकी वजह से बेचारी लँगड़ा-लँगड़ा कर चलती है! एक तो पहले ही बचपन से कड़ी वग़ैरह पहनते-पहनते पैर बिलकुल पतले पड़ जाते हैं, और उनमें गड्ढे पड़ जाते हैं, इस पर इतना वज़न एक साथ पैरों में डाल दिया जाता है! ऐसी दशा में अगर वह बेचारी रुक-रुक कर लँगड़ाती हुई चले तो इसमें उसका क़ुसूर ही क्या है?

आजकल तो मोती और हीरों के ज़ेवरों की भरमार है, जिनको ख़रीदते वक़्त हज़ारों देने पड़ते हैं और ज़रूरत के वक़्त बेचने पर कुछ नहीं मिलता! इन ज़ेवरों के पहनने में सदा मोतियों के टूट कर गिर पड़ने का भय रहता है। इसलिए उनको आलमारी में बन्द करके रक्खे रहना, और सिर्फ़ हिफ़ाज़त करनी पड़ती है।

मारवाड़ प्रान्त की ४० लाख स्त्रियों में प्रथम सब-एसिस्टेण्ट सर्जन महिला

लेडी डॉक्टर (मिस) गहलोत

अपने समाज की कितनी ही स्त्रियों को मैं जानती हूँ, जो वास्तव में इन सब ज़ेवरों से तङ्ग आ गई हैं और इनको छोड़ना चाहती हैं। लेकिन मजबूरन ऊपर वालों के दबाव में आकर पहनती हैं। क्या मारवाड़ी-समाज इस ओर ध्यान देकर स्त्रियों को इस कष्ट से छुटकारा दिलाएगा और साथ ही अपने इस अनुचित रूप से व्यर्थ नष्ट हो

हुए धन को बचा कर किसी सुकार्य में लगाने की चेष्टा करेगा ?*

अब ज़रा कपड़ों पर ग़ौर करिए। हमारे यहाँ विवाहादि अवसरों पर लड़की को, बहुओं को और बहिन-बेटियों आदि को देने के लिए कितने बढ़िया-बढ़िया और नायाब ओढ़ने, धोती, लहँगे वग़ैरह, जिनमें एक-एक की लागत

अजमेर की 'गुलाबदेवी कन्या-पाठशाला' की संस्थापिका और सामाजिक-सुधार की अनन्य पक्षपातिनी

श्रीमती गुलाबदेवी जी

४-४ और ७-७ सौ रुपए तक होती है, बनाए जाते हैं। लेकिन वह किस लिए बनते हैं ? सिर्फ़ इसलिए कि एक दफ़ा पहन लिए जावें और जिस तरह स्त्री ख़ुद पर्दे में क़ैद रहती है, उसी तरह उन कपड़ों को भी तह करके बक्स में क़ैद कर दिया जावे ! बनाने का शौक़ इस क़दर होता है कि जब-जब शादी होगी तब-तब नए-नए डिज़ाइन और नए-नए फ़ैशन के कपड़े, बाँकड़े, जाल, मोती वग़ैरह लगा कर बनवाए जायँगे। परन्तु वह सिर्फ़ रखने के लिए होते हैं, क्योंकि पहनने के लिए मौक़े ही कितने मिलते हैं ? किसी विवाहादि के अवसर पर दो-चार दफ़े पहनने का मौक़ा मिलता है। ये नए-नए कपड़े और बढ़िया-बढ़िया पोशाकें, जिनके लिए मारवाड़ी-समाज का करोड़ों रुपया सालाना विलायत पहुँच जाता है, आलमारी और बक्सों में सड़ा करते हैं या उनको दीमक खा जाते हैं, या गल जाते हैं। तब या तो वह ब्राह्मणियों को धर्मार्थ दिए जाते हैं या विवाहादि अवसरों पर नाइन, मेहतरानी वग़ैरह को बख़्शीश के तौर पर दे दिए जाते हैं ! मैं नहीं जानती कि इस विषय में मारवाड़ी-समाज कब तक सोता रहेगा। जिस देश के किसानों और मज़दूरों को पेट भर खाने को न मिलता हो, उस देश के किसी एक विशेष समाज का इस तरह धन का दुरुपयोग करना, अपने देश, जाति और राष्ट्र को पतन के गहरे गर्त में पहुँचाना है।

जिस मारवाड़ी-समाज पर इस समय ईश्वर की दया से लक्ष्मी महारानी की पूर्ण कृपा है, उस समाज को उचित है कि अपने इस धन का सदुपयोग करके अपने देश, जाति और राष्ट्र की सहायता करे, उसे ऊँचा उठाने की चेष्टा करे ; न कि इसके विरुद्ध, देश की जड़ पर कुठार चला कर, उसे पतन के गहरे गढ़े में ढकेलते हुए विदेशियों को मदद दे !*

—कमलादेवी भालोठिया

* * *

* यह कार्य पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियाँ स्वयं बहुत आसानी से कर सकती हैं, यदि वे इस ओर ध्यान देने की कृपा करें।

—सं० 'चाँद'

* इस विचारपूर्ण लेख के लिए इसकी सुयोग्य लेखिका बधाई की पात्र हैं। हमें आशा है, हमारी मारवाड़ी-बहिनें इस पर ठण्डे दिल से विचार करेंगी।

—सं० 'चाँद'

# मद्रास में मारवाड़ी

मद्रास-प्रान्त राजपूताना ( मारवाड़ ) से सैकड़ों मील दूर होते हुए भी मारवाड़ियों से शून्य नहीं है। मद्रास शहर में तो मारवाड़ियों की घनी आबादी है ही, लेकिन इस प्रान्त के मुख्य-मुख्य शहर और क़स्बों में भी प्रायः पाए जाते हैं।

मद्रास शहर में मारवाड़ी इतनी अधिक संख्या में होते हुए भी परस्पर एकता से रहित हैं। इन लोगों का मद्रासियों से भी प्रेम नहीं है। मद्रासियों और मारवाड़ियों में एक तरह की खींच-तान सी रहती है। यहाँ के निवासी मारवाड़ियों को घृणा की दृष्टि से देखते हैं। इसका प्रधान कारण यह है कि अधिकांश मारवाड़ी यहाँ पर सूद का व्यापार करते हैं। यह ग़रीब मद्रासियों की वस्तुओं को गिरवी रख कर रुपया उधार देते हैं। साधारण दृष्टि से प्रतीत होता है कि मारवाड़ी अपने मद्रासी भाइयों की इस प्रकार बड़ी सहायता करते हैं। परन्तु वस्तुतः सचाई कुछ और ही है। यह उनकी सहायता नहीं, बल्कि दुर्दशा करना है। सौ रुपए की वस्तु गिरवी रख कर ३०) या ४०) रुपए उधार दिए जाते हैं, और सूद इसमें से पहले ही निकाल लिया जाता है। सूद की दर एक आना से दो आना रुपया तो साधारण-सी बात है। इस पर भी सूद दर सूद चढ़ता ही चला जाता है। परिणाम यह होता है कि मूल-ऋण चुकाना दूर रहा, सूद चुकाना ही बेचारों के लिए दुश्वार हो जाता है। इसके फल-स्वरूप वह बेचारा गिरवी रखी हुई वस्तु से हाथ धो बैठता है। सैकड़ों मद्रासी इसी तरह मारवाड़ियों के पञ्जे में फँस, दुर्दशा को प्राप्त होते हैं। इसीलिए मद्रासी यहाँ के मारवाड़ियों को, चाहे वह सूद का व्यापार करते हों या न करते हों "रूपा की रएड आना बड्डी" अर्थात्—रुपया पर दो आना व्याज लेने वाले के नाम से पुकारते हैं। कभी-कभी सभी उत्तर भारतवासियों को मारवाड़ी समझ, घृणा की दृष्टि से देखा जाता है। मारवाड़ियों को इसी कारण यहाँ पर यहूदी और शाइलॉक भी कहा जाता है।

"शीन-क़ाफ़" तथा प्रेमिका-सहित एक मारवाड़ी जागीरदार
[ मारवाड़ के जागीरदारों में ऐसी उप-पत्नियाँ रखना किसी प्रकार का सामाजिक ऐब नहीं समझा जाता। ]

इधर के मारवाड़ियों में अधिकांश जैन-मतावलम्बी हैं, जिनका आदर्श 'अहिंसा परमोधर्मः' है। वे शायद यह समझते हैं कि रात्रि में भोजन न करने से, कन्द-मूल न खाने से, खटमल और मच्छरों के न मारने से ही उनके धर्म का पालन हो जाता है। शायद उनकी समझ में ग़रीबों का ख़ून चूसने और उनकी गाढ़ी कमाई को मुफ़्त में लूट लेने में कुछ भी हिंसा नहीं है। भला इस प्रकार यहाँ के मारवाड़ी और मद्रासियों में कैसे भ्रातृ-भाव पैदा हो सकता है ?

### शिक्षा

मद्रास के मारवाड़ियों की शिक्षा भी बहुत शोचनीय दशा में है। यदि उनके बालक मारवाड़ी-भाषा में बही-खाता लिखना और अङ्गरेज़ी में चिट्ठियों पर पता लिखना

सीख लें तो यही उनके लिए आवश्यकता से अधिक है। मद्रास नगर में धनी मारवाड़ियों की अच्छी संख्या होते हुए भी, उनका अपना एक भी हाईस्कूल नहीं है। दो जैन-प्रायमरी स्कूल हैं, जहाँ शिक्षा नहीं के बराबर है। एक सनातनधर्मी स्कूल है, जिसमें लगभग मिडिल तक

चित्तौड़ का कीर्ति-स्तम्भ

शिक्षा दी जाती है। लेकिन मारवाड़ी-समाज की उदासीनता के कारण यह भी गिरती-पड़ती हालत में है। जो विद्यार्थी हाईस्कूल अथवा कॉलेज की शिक्षा प्राप्त करना चाहते हैं, उन्हें अनेक कष्टों का सामना करना पड़ता है। बिना मद्रासी-भाषाओं के पढ़े, वे अपनी इच्छा पूर्ण नहीं कर सकते। यह कठिनता न केवल मारवाड़ी, अपितु सभी उत्तर भारतीय छात्रों के लिए है। यही कारण है कि कठिनता से २-४ उत्तर भारतीय या मारवाड़ी विद्यार्थी, कॉलेज तक पहुँच पाते हैं। उन्हें मातृभाषा हिन्दी का ज्ञान इतना हीन होता है कि वे शुद्ध हिन्दी में बातचीत भी नहीं कर सकते, लिखना तो दूर रहा। यहाँ यह भी बता देना अनुचित न होगा कि किसी भी हाईस्कूल अथवा कॉलेज में हिन्दी पढ़ाने का प्रबन्ध नहीं है! मद्रास-विश्वविद्यालय ने अपने कोर्स में हिन्दी को स्थान दिया है, पर वह काग़ज़ों पर ही है—क्रियात्मक रूप में उसका कोई प्रबन्ध नहीं किया गया है!

## सामाजिक दशा

पर्दा-शून्य प्रान्त में रह कर भी मारवाड़ियों ने अपनी पुरानी लकीर की फ़क़ीरी नहीं छोड़ी है। उनके भद्दे और हास्यजनक रीति-रिवाज, वेश-भूषा, रहन-सहन ज्यों के त्यों बने हुए हैं। मुँह पर लम्बा घूँघट निकाले एक आँख से देखती हुई; और पैरों तथा हाथों में बेड़ियाँ डाले मारवाड़ी-महिलाओं को बाज़ार में से गुज़रते देख, स्वच्छन्द और खुलेमुँह घूमने वाली मद्रासी महिलाएँ तथा पुरुष खूब हँसते और मारवाड़ियों का मख़ौल करते हैं। इधर इतना पर्दा और उधर कपड़े इतने बारीक होते हैं—और उनको इस भद्दी तरह से पहना जाता है कि जिससे देखने वालों को और भी लज्जा मालूम होती है। मोटर में बैठ कर, बाहर निकलने पर उसे चारों तरफ़ से बन्द कर दिया जाता है, लेकिन उत्सुक आँखें पर्दे में से बिना झाँके फिर भी नहीं रहतीं। मारवाड़ी-स्त्रियाँ घर से बाहर निकल शुद्ध वायु सेवन

करना तो पाप समझती हैं, पर इलियट-बीच पर, जहाँ अङ्गरेज़ स्त्री-पुरुष स्नान व जल-क्रीड़ा करते हैं, जाकर उन्हें देखने में लज्जा व शङ्का बिलकुल नहीं करतीं !

विवाह, पुत्रोत्पत्ति या किसी अन्य त्योहार के अवसर पर मारवाड़ी-स्त्रियों का समुदाय जब बाज़ार की सड़कों पर भद्दे गीत गाते हुए निकलता है, तो भारत-भारती की ये पंक्तियाँ याद आ जाती हैं :—

रखतीं यही गुण वे कि गन्दे गीत गाना जानतीं,
कुल-शील लज्जा उस समय कुछ भी नहीं वे मानतीं।
हँसते हुए हम भी अहो वे गीत सुनते सब कहीं,
रोदन करो हे भाइयो ! यह बात हँमने की नहीं !!

उस समय इस प्रान्त के निवासियों के दिलों में मारवाड़ी-महिलाओं के लिए क्या भाव उत्पन्न होते होंगे—यह पाठक स्वयं सोच सकते हैं। मद्रास-प्रान्त का जलवायु गरम है, यहाँ पर मुसलमानों की संख्या भी बहुत कम है। यहाँ के निवासियों में पर्दा बिलकुल नहीं है, लेकिन यहाँ के मारवाड़ी, जिन्हें यहाँ रहते हुए कई वर्ष हो गए हैं और अधिकांश को कई पीढ़ियाँ हो गई हैं, वे अभी तक पर्दा तथा अन्य कुरीतियाँ छोड़ नहीं पाए हैं ! क्या इससे मारवाड़ियों की तर्क-हीन स्थिति-पालकता सिद्ध नहीं होती ?

मद्रास-प्रान्त में 'होली' नाम का कोई त्योहार नहीं होता। परन्तु यहाँ के रहने वाले उत्तर भारतीय इस त्योहार को मनाते ही हैं। उस अवसर पर मारवाड़ी लोग विशेष रूप से, बच्चों से लेकर बूढ़ों तक, माँ, बहिन, बेटियों के सामने ऐसे गन्दे और फ़ोश गीत बकते हैं कि कोई भद्र पुरुष लज्जा से सिर नीचा किए बिना नहीं रह सकता। उस अवसर पर साहूकार-पेट ( मद्रास का मुख्य मारवाड़ी-बाज़ार ) नरकमय प्रतीत होता है ! अपने इन असभ्य व्यवहारों के कारण मारवाड़ी मद्रासियों की दृष्टि में और भी गिर जाते हैं। यहाँ के कुछ भद्र-पुरुषों ने इन लोगों का ध्यान इस ओर खींचा और गत दो वर्ष से विशेष रूप से प्रयत्न किया कि यहाँ ऐसी गन्दी होली बन्द हो जाय, पर ये लोग कब मानने वाले हैं ? उल्टा समझाने वालों को गालियों का शिकार होना पड़ता है।

यह लेख स्थानीय मारवाड़ी भाइयों का दिल दुखाने तथा आक्षेप करने के लिए नहीं लिखा गया है, अपितु उनका ध्यान इन निर्बलताओं और कुप्रथाओं की ओर इसलिए खींचा गया है, ताकि वे उन्हें दूर करें और अपने पड़ोसी मद्रासियों के हास्य की वस्तु न बनें। इस प्रान्त में आकर और बस कर उन्हें यहीं की परिस्थिति के अनुकूल रीति-रिवाजों को अपनाने का प्रयत्न करना

मरुभूमि राजस्थान की प्रजा में जाग्रति और बलिदान की भावना उत्पन्न करने वाले प्रभावशाली कार्यकर्ता

श्री० वी० एस० पथिक

चाहिए। उन्हें मद्रासियों के साथ ऐसा व्यवहार करना चाहिए कि जिससे वे उनके साथ घृणा न करें। मद्रास के उत्तर भारत से दूर होने के कारण यहाँ के हिन्दी-भाषा-भाषी और विशेषतः मारवाड़ी-समाज की कुरीतियों की ओर हिन्दी-समाचार-पत्रों में विशेष ध्यान नहीं दिया जाता। यदि हिन्दी-समाचार-पत्र तनिक इधर

की दशा को सुधारने की ओर भी ध्यान दें तो लाभ की सम्भावना है।*

—एक मारवाड़ी भाई

* * *

## भाट और चारणों का हिन्दी-भाषा सम्बन्धी काम

इस काम से यदि ग्रन्थों के बनाने का अभिप्राय है तो भाट और चारणों ने बहुत से ग्रन्थ बनाए हैं। भाटों के बनाए ग्रन्थों में से ये तीन ग्रन्थ मुख्य गिने जाते हैं :—

(१) पृथ्वीराज रासा; (२) सूरसागर; (३) महाभारत, जो काशी में बना है।

इसके सिवाय और भी बहुत हिन्दी-ग्रन्थ भाटों के बनाए—विजयपाल रासा, हमीर रासा, बगड़ावत रासा आदि हैं, जिनमें थोड़े तो प्रसिद्ध हैं और बहुत अप्रसिद्ध हैं। जो प्रसिद्ध हैं उनमें भी छपे बहुत थोड़े हैं। जो नहीं छपे हैं वे जगह-जगह बिखरे पड़े हैं, बहुत नष्ट भी हो गए हैं और बाक़ी हो रहे हैं। कोई उनका बचाने वाला नहीं है। हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन यदि कोई उपाय उनके बचाने का कर सकता है तो करे, जैसे काशी-नागरी-प्रचारिणी सभा खोज और सूची का काम कर रही है।

भाटों के ग्रन्थों में अधिक शृङ्गार-रस के हैं और थोड़े वीर-रस के। चारण राजपूताने, और विशेष करके मारवाड़ में हैं, या गुजरात में। इनकी पुरानी कविता मारवाड़ी या गुजराती भाषा में है। मुसलमानी समय में खड़ी बोली की हिन्दी-कविता मुसलमानों के और साधु-सन्तों के प्रसङ्ग से, और फिर अकबर के राज्य में या उससे कुछ पहले ग्वालियर और ब्रज की भाषा की कविता भी राजपूताने में आई, और औरङ्गज़ेब के सताए हुए वल्लभ-सम्प्रदाय के गुसाइयों के आने और रहने से

माऊण्ट आबू के सुप्रसिद्ध जैन-मन्दिर का बाहरी दृश्य

* पर यदि उन बेचारे पत्रों के भी बहिष्कार का फ़तवा दे दिया गया, तब क्या आप उनकी रक्षा करेंगे ?

—सं० 'चाँद'

प्रताप-जैसे

देशभक्त पुत्र-रत्न की आदर्श-जननी

**श्रीमती माणिकदेवी जी**

देशभक्ति के अपराध में घुट-घुट कर मरने वाले

ठाकुर केशरीसिंह जी के पुत्र-रत्न

**स्वर्गीय कुँवर प्रतापसिंह जी बारहठ**

राजस्थान-केसरी

**श्री० ठाकुर केशरीसिंह जी बारहठ**

कोटा ( राजपूताना )

उसकी उन्नति हुई। इससे चारण भी इन भाषाओं की कविता करने लगे। उन्होंने अपनी और परदेशी भाषाओं में भेद रहने से दोनों प्रकार की कविताओं का नाम डिङ्गल और पिङ्गल रख दिया है।

मारवाड़ी-भाषा में 'गल्ल' का अर्थ बात या बोली है। 'डींगा' लम्बे और ऊँचे को और 'पाँगला' पङ्गे और लूले को कहते हैं। चारण अपनी मारवाड़ी-कविता को बहुत ऊँचे स्वरों में पढ़ते हैं और ब्रजभाषा की कविता धीरे-धीरे मन्द स्वरों में पढ़ी जाती है। इसी लिए डिङ्गल और पिङ्गल संज्ञा हो गई—जिसको दूसरे शब्दों में ऊँची बोली और नीची बोली की कविता कह सकते हैं।

चारणों ने हिन्दी में भी बहुत ग्रन्थ बनाए हैं, पर उनकी दशा भी भाटों के ग्रन्थों से अच्छी नहीं है। इनमें वीर-रस के ग्रन्थ अधिक और शृङ्गार-रस के कम हैं! वीर-रस का सम्बन्ध प्रायः इतिहास से होता है, इसलिए इन ग्रन्थों में और चारणों के अन्य गीत-कविता * में इतिहास की सामग्री बहुत ज़्यादा है। यदि ये संग्रह किए जायँ तो हिन्दुस्तान के इतिहास की अँधेरी कोठरी में कुछ उजाला हो जाय। मैं भाट और चारणों के बहुत से ग्रन्थों के नाम उस सूची में दे चुका हूँ, जो हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के वास्ते तैयार की गई थी और उसकी रिपोर्ट में छप भी चुकी है। चारणों के बनाए भी बहुत बड़े ग्रन्थ गिनती के ही हैं और उनमें मुख्य ये हैं :—

(१) अवतार-चरित्र; (२) वंशभास्कर; (३) वीर-विनोद; (४) यशवन्त यशोभूषण।

ये और इन जैसे सैकड़ों छोटे-मोटे ग्रन्थ चारणों के रचे कविता और वारता में हैं। ये लोग पद्य को कविता और गद्य को वारता कहते हैं। वारता-ग्रन्थ बचनका, बात और ख्यात कहलाते हैं। 'बचनका' और 'ख्यात' इतिहास के, और 'बात' क़िस्से-कहानी के ग्रन्थ हैं। इनमें गद्य-पद्य दोनों प्रकार की कविताएँ हैं। बचनका और ख्यात में बनावट का भेद होता है। बचनका में तुकबन्दी होती है, ख्यात में नहीं होती, और उसकी इबारत सीधी-सादी होती है।

'बात' के ग्रन्थों में ढोलामारूणी, पन्नावीर मदे, रतनाहमीर, सोरठबीजा, खीची अचलदास जैसी कहानियाँ हैं, और कुछ राजाओं और वीर पुरुषों के जीवन-चरित्र भी बिना संवत् और मिती के हैं।

सुप्रसिद्ध इतिहास-प्रेमी मुहणोत नैणसी

[ जिनकी ख्यात मारवाड़ भर में प्रसिद्ध है ]

बचनका ग्रन्थ बहुधा एक-एक चरित्रनायक की जीवनी के होते हैं, जैसे खीची अचलदास की बचनका, और रतन महेसदासोत की बचनका, वग़ैरा।

ख्यात में राजाओं की वंशावलियाँ और उनकी जीवनियाँ संवत् और मिती सहित होती हैं। ख्यातें मारवाड़ में ज़्यादा मिलती हैं। चारणों के सिवाय और लोगों ने भी ख्यातें बनाई हैं, परन्तु उनमें बनाने वालों के नाम

---

* गीत वह नहीं है, जिसकी बाबत पद्माकर ने एक कवित्त में कहा है—"गीत तो हमारी तन गावत लुगाई हैं।" ये गीत एक प्रकार के छन्द हैं।

बहुत कम हैं और वे पीढ़ी दर पीढ़ी बनती रही हैं। ऐसी ख्यातें चारणों के सिवाय राज्य के मुत्सद्दियों ( राज्य-कर्मचारियों ) और जैन-जातियों में ज़्यादा मिलती हैं। मुत्सद्दियों की ख्यातों में मुहणौत-नैणसी की ख्यात ज़्यादा मशहूर है और काम की है, जो अब से २५० वर्ष पहले, संवत् १७२५ के आस-पास बनी थी।

चारण और भाटों के सिवाय ढाढी जाति का भी हिन्दी से पुराना सम्बन्ध है। उनकी कविता चारणों से भी पुरानी गिनी जाती है। चारणों के ग्रन्थों से पुराने ग्रन्थ ढाढियों के कहे जाते हैं। उनमें से एक 'वीरमायण' है, जिसमें राव वीरमजी राठौड़ का हाल है, जो संवत् १४४० में काम आए थे। फुटकर कविताएँ भी बहुत मिलती हैं, जैसे राव सीहाजी, मल्लीनाथ जी और रानी रूपाँदे जी आदि के छन्द। परन्तु ढाढियों का दर्जा नीचा होने से उनको चारण-भाटों के समान राजाओं के दरबारों* में जगह नहीं मिलती, इससे उनकी हिन्दी-कविता उतनी मशहूर नहीं हुई है।

एक ढाढी ने जोधपुर के बड़े महाराजा जसवन्तसिंह की ख्यात ( इतिहास ) का एक बड़ा ग्रन्थ पिङ्गल और डिङ्गल भाषा में 'जसवन्त-जस-प्रकाश' नाम का बनाया था। वह मैंने तो नहीं देखा है, मगर सुना है कि एक जाट महाराजा के साथ बहुत रहा करता था, उसीसे सब हाल सुन-सुन कर उस राजभक्त ढाढी ने वह ग्रन्थ बनाया है।

—( मुंशी ) देवीप्रसाद ( स्वर्गीय )

* * *

* ऊदावत राठौड़ों में डोम या ढोलियों का चलन ज़्यादा था। यहाँ तक सुना है कि वे वहाँ चारणों के बराबर इज़्ज़त पाते थे, जैसा कि मशहूर है :—

चांपा पालन चारणाँ ऊदा पालण डोम।

अर्थात्—चाँपावत राठौड़ तो चारणों को पालते हैं और ऊदावत डोमों को। डोम, ढाढी और ढोली एक ही जाति के लोग हैं। वे अपनी उत्पत्ति देवताओं के गवैयों—गन्धर्वों से बताते हैं।

# वीर-भूमि राजस्थान

भारतीय इतिहास के मननशील पाठकों के लिए राजस्थान का नाम कुछ नवीन नहीं है। इस वीर-प्रसविनी भूमि का दर्शन यात्री के मन-मन्दिर में धर्म एवं स्वाधीनता के निमित्त किए गए अनुपमेय आत्मोत्सर्गों की पावन-स्मृति को पुनर्जीवित कर देता है।

स्वतन्त्रता देवी के उपासकों द्वारा पवित्रीकृत इस प्रदेश में प्रथम प्रजारञ्जक सुराज्य का बीजारोपण हुआ था। यह पावन आर्यावर्त का वह भाग है, जहाँ स्त्री एवं पुरुष, युवक तथा वृद्ध, धर्म—वास्तविक क्षात्र-धर्म—की रक्षा के लिए, स्वदेश की स्वाधीनता को अटल बनाए रखने के लिए, अपने प्राणों की आहुति देने में कभी भी नहीं हिचकिचाते थे। यह वह प्रान्त है, जहाँ की स्त्रियों ने अपने कुल-धर्म को अक्षुण्ण बनाए रखने में, अपने जातीय सम्मान की रक्षा में पुरुष-वर्ग को भी पराजित कर दिया था; जिन्होंने अपने प्रियतम जीवन-धन को, अपनी गोदी के लाल को, अपने स्नेहशील भ्राता एवं पिता तक को क्षात्र-कर्तव्य के कण्टकाकीर्ण पथ में अग्रसर होने को उत्साहित किया था ; जिन्होंने अपने कुल एवं देश की मर्यादा के लिए अपने प्रिय सम्बन्धियों को प्रत्यक्ष प्रचण्ड समराग्नि-कुण्ड में होम दिया था ; जहाँ की स्त्रियों ने शत्रुओं के हाथ में पड़ कर अपमानित होने की अपेक्षा प्रचण्ड ज्वालामय अग्निदेव की गोद में बैठ कर मृत्यु का आलिङ्गन करना श्रेयस्कर समझा था। यह वह प्रान्त है, जहाँ युद्धक्षेत्र से विमुख व्यक्ति के लिए देश के किसी कोने में भी आश्रय-स्थल नहीं था! यदि हम विश्व के अन्य देशों के इतिहासों का अध्ययन करें, तो कदाचित् ही किसी देश के इतिहास में राजस्थान के क्षात्र-धर्म की महत्ता एवं वहाँ के असंख्य बलिदानों के तुलनात्मक दृष्टान्त का अवलोकन करने में सफल हों। भारत के मुस्लिम-शासकों में अकबर ही प्रथम व्यक्ति था, जिसने राजपूत-शौर्य एवं पराक्रम का अनुभव किया था। उसने यह अच्छी तरह समझ लिया था कि राजपूतों से शत्रुता करना अपने सर्वनाश को निमन्त्रण देना है; किन्तु यदि उन्हीं राजपूतों को मित्रता-सूत्र में बद्ध कर लिया जाय तो वे भारतीय साम्राज्य के सुदृढ़ स्तम्भ-स्वरूप हो

जायँगे। अतएव अकबर तथा उसके वंशजों ने इसी नीति का अवलम्बन करके राजपूतों को साम्राज्य का प्रबल पोषक बना लिया था। उन्होंने साम्राज्य के अत्युच्च सैनिक एवं नागरिक पदों से राजपूतों को विभूषित किया था। यही नहीं, वे राजपूत-बालाओं के साथ पवित्र दाम्पत्य जीवन में आबद्ध होना अपना परम सौभाग्य समझते थे। अकबर के पश्चात् जितने मुग़ल-शासक हुए, उनकी नसों में राजपूत-रक्त का सम्मिश्रण था! उन्होंने धार्मिक उदारता की भित्ति पर ही राजपूतों का

माऊण्ट आबू के जैन-मन्दिर का भीतरी दृश्य

साहाय्य प्राप्त किया था। किन्तु इस प्रतापी मुग़ल-वंश के अन्तिम सम्राट् ने जिस दिन से अपने पूर्वजों द्वारा संस्थापित राजपूत-वशीकरणकारी प्रेम-नीति को त्याग कर, कट्टर धर्मान्धता एवं दुरन्त दमन-नीति का अवलम्बन किया, उस दिन से उसने अपने तथा स्ववंश के सत्यानाश का बीजारोपण किया। मित्रता एवं सद्भाव से जो अकबर एवं उसके वंशजों ने प्राप्त किया था, औरङ्गज़ेब उसे धर्मान्धता एवं जातीयता के अति सङ्कीर्ण भावों से खो दिया। अस्तु—

वीर एवं पराक्रमी सैनिक, उदार एवं करुणाशील शत्रु—यही राजपूत की वास्तविक परिभाषा थी। उसे अपने शत्रु का सम्मान करने में अभिमान था। वह सहर्ष एक वीर योद्धा की भाँति सम्मुख-युद्ध में स्वदेश-गौरव के लिए प्राण विसर्जन करता था। उसका शौर्य ही उसका सर्वस्व था। उसको गीता के ईश्वरीय वाक्यों "स्वधर्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावह" पर पूर्ण विश्वास था। अपङ्ग तथा जराजीर्ण शत्रु से युद्ध करना, अवरुद्ध शत्रुओं के अन्नाभाव या रसाभाव से अनुचित लाभ उठाना, राजपूत-धर्म के प्रतिकूल था। वह एक दुर्धर्ष स्पार्टन सैनिक के समान वीर था, परन्तु क्रूर नहीं। उसका युद्ध धर्म-युद्ध था। किसी देश को दासत्व की शृङ्खला में जकड़ने के लिए उसका शौर्य नहीं था। वह उदार था, अनुदार नहीं। उस काल के राजपूत-योद्धा में तथा वर्त्तमान समय के शिक्षित सैनिक में आकाश-पाताल का अन्तर है। यदि राजपूत की पूर्णता में कुछ भी अपूर्णता थी, तो वह थी राजनीनि की। वास्तव में राजनीतिक क्षेत्र में राजपूत-कला का प्रदर्शन नहीं के

बराबर था। सांसारिक सफलता की कुञ्जी राजनीति के कुटिल प्रपञ्चों से रहित राजपूत इस छलमयी दुनिया के जालों को नहीं समझ सका—इसी अज्ञानता के कारण राजपूत को भयानक दण्ड भोगना पड़ा।

इन सब विषयों को सोच कर एक इतिहास-प्रेमी के दिल से स्वभावतः एक दर्द-भरी आह निकल जाती है—"हाय! यदि राजपूत राजनीति में पारङ्गत होता तो आज भारत का इतिहास कुछ और ही होता।"

राजस्थान के प्रसिद्ध लेखक और 'किसान' मासिक पत्र के सम्पादक

श्री० सुखसम्पति राय जी भण्डारी

कौन आज चित्तौड़ और जोधपुर, मेवाड़ और उदयपुर के शुभ्र प्रासादों को देख कर स्थिर रह सकेगा? जिस राजस्थान की भूमि का प्रत्येक रज-कण वीर राजपूत-पुरुष एवं स्त्रियों के रक्त से मिश्रित होकर देश-प्रेम के पुजारियों के मस्तक की शोभा वर्द्धित करने वाला है; जहाँ की पद्मिनी, जौहराबाई तथा कर्णवती के अनुपमेय शौर्य-प्रकाशक कृत्य प्रेमी-हृदय में अमर रहेंगे; जहाँ के साँगा, भीमसिंह, प्रताप, अजीतसिंह, राजसिंह, जसवन्तसिंह और दुर्गादास आदि असंख्य वीरों की चरितावली देश-प्रेम के अनन्य उपासकों के मन-मन्दिर में देश-प्रेम के शुभ्र-प्रदीपों को प्रोद्भासित करती रहेगी; जिस राजस्थान का प्रत्येक भाग उन अलौकिक वीरों के अमर-कृत्यों से प्रतिध्वनित हो रहा है—उसी पुण्य-स्थल राजस्थान के पुरुष और नारियाँ अब कहाँ हैं? इस संसार के पापमय क्षेत्र से दूर, अत्यन्त दूर, किसी पुण्यमय प्रदेश में! उन नर-सिंहों की सन्तान की आज यह अवनति, अपमानित तथा घोर लज्जामयी दशा! उफ़! विधाता! तेरी लीला!!

यद्यपि उनके वंशजों की नसों में उन्हीं का पवित्र रक्त प्रवाहित हो रहा है, परन्तु उनका वह शौर्य एवं पराक्रम कहाँ? उनके वंशज वासना तथा विलास के भोगी बन गए हैं। यद्यपि उनकी धमनियों में अब भी बप्पा एवं प्रताप का रक्त बाक़ी है, किन्तु उनके रक्त में अब अपने देश के लुप्त-गौरव का पुनरुद्धार करने की शक्ति तथा उत्साह कहाँ? उनके पास अब भी ढाल तथा तलवार है, परन्तु है केवल बाह्य आडम्बर के लिए! वे राज्य करते हैं, पर प्रजा के लिए नहीं—अपनी तृप्ति के लिए! वे अब भी शूरवीरता का बाना पहनते हैं; युद्ध-स्थल के लिए नहीं, अन्याय तथा अनाचार को रोकने के लिए नहीं—परन्तु निर्बलों तथा निस्सहायों को सताने के लिए, प्रजा के रक्त-शोषण के लिए!! वे अब भी रणक्षेत्र में अवतीर्ण होते हैं—धर्म के लिए नहीं, स्वदेश-गौरव के लिए नहीं—केवल झूठी प्रशंसा के लिए!!! हा! यदि आज इस अवनता, अपमानिता भारत-भूमि पर राणा प्रताप तथा राजसिंह जैसे वीर रहते तो क्या वे जननी की इस अधःपतित दशा को देख कर शान्त रहते? नहीं, कदापि नहीं! वे जननी के दुःख दूर करने में, जननी को उन्नति-शिखर पर बैठाने के लिए, अपना तन, मन तथा धन विसर्जन कर देते!

जननी! राजस्थली! अपने इन गिरे हुए, मोह-निद्रा में सोए हुए, नर-सिंहों के कर्ण-कुहरों में वीरता का शङ्ख फूँक दे। उनके हृदय-भवन में स्वदेश-प्रेम की भव्य-भावना को भर दे। तथा ऐसे वीर—क्षात्र वीर—रत्नों को जन्म दे, जो स्वदेश के लुप्त-गौरव का पुनरुद्धार करने में सफल हों।

—द्वारकाप्रसाद लाखोटिया

* * *

# मारवाड़ी-जाति और व्यापार

आज से क़रीब २००-३०० वर्ष पहले की बात है, जब मारवाड़ी-जाति ने व्यापार में अग्रसर होना आरम्भ किया। उस समय मुसलमानों का राज्य समाप्त होकर अङ्गरेज़-कम्पनी का राज्य स्थापित हो रहा था और देश में एक घोर क्रान्ति-सी हो रही थी।

मरु-भूमि जैसे प्रदेश में रहने के कारण उस समय यह जाति धनी नहीं थी, तथापि राजपूती आत्म-गौरव, साहस, सुदृढ़ और सुसङ्गठित शरीर का अभाव भी नहीं था। स्वभाव से यह जाति मिहनती, व्यापार-बुद्धि वाली, मितव्ययी, जोखिम उठाने वाली, कष्ट सहन करने वाली और बड़ी हिसाबी-किताबी थी और रही है। इन्हीं सद्गुणों के कारण यह अपना व्यापार देश के प्रत्येक कोने में सब तरह की अपत्तियाँ और कष्ट सहन करके, स्थापित कर सकी। इसकी ख़ास कमज़ोरियाँ रूढ़ियों का पोषक होना, अन्ध-विश्वास, व समय के साथ नहीं बदलना, इत्यादि हैं, जिनका हानिकारक परिणाम इसे आगे चल कर भोगना पड़ा। अस्तु—

राजपूताने से उठ कर पहले तो इसने अपने आस-पास के स्थानों में ही नित्य की आवश्यक वस्तुओं का कारबार आरम्भ किया और जैसे-जैसे साधन, सम्पत्ति और अनुभव बढ़ता गया, उसी मात्रा में कारबार का क्षेत्र भी बढ़ता गया। उन कारबारों में से मुख्य ये थे—अनाज, घी, कपड़ा, सोना, चाँदी आदि को पैदा-इश की जगह से ख़रीद कर, जहाँ आवश्यक हो वहाँ पहुँचा देना या बेचना। अनेक सिक्कों का चलन होने के कारण आस-पास के सिक्कों को बट्टे से ख़रीद कर बदले में चालू सिक्के देना। रुपया ब्याज पर उधार देना व जमा करना। रुपया देश के दूसरे भागों में भेजने व मँगाने के सुभीते के लिए हुण्डी लेना और बेचना। राज्य की तहसील-वसूल करके ख़ज़ाने में भरना और दुर्भिक्ष, युद्ध व अन्य आवश्यक समय पर राज्य को रुपया उधार देना, इत्यादि।

इस प्रकार का कारबार बहुत दिनों तक चलता रहा। मगर इस बीच में समय बदल रहा था और विदेशी लोग अपना दख़ल भारतीय व्यापार पर जमा रहे थे। जो उस समय तक का एकदेशीय व्यापार था, वह अन्तर्देशीय व्यापार बनने लगा और इस कारण बन्दरगाह व्यापार के केन्द्र बनने लगे। इस परिवर्तन का लाभ मारवाड़ियों ने उठाया और अपना डेरा बम्बई, कलकत्ता, रङ्गून आदि स्थानों में जमा दिया। यहाँ पर ये लोग विदेशी व्यापारी लोगों के मुत्सद्दी, दलाल व एजेण्ट बन गए और व्यापार में इनका मुख्य हाथ हो गया। विदेशी व्यापारी भी यहाँ की रीति-रिवाज और भाषा आदि से पूर्ण परिचित नहीं थे, अतएव उन्हें भी एक ऐसी जाति की आवश्यकता थी, जो उनका माल यहाँ के बाज़ारों में बेच दे व यहाँ की पैदावार उन्हें ख़रीद कर दे। इसलिए इन जातियों ने भी मारवाड़ियों के साथ पूर्ण सहयोग दिखलाया, जिसके कारण दोनों का व्यापार ख़ूब चला।

इन कामों के अलावा रूई के जीन-प्रेस, जूट के प्रेस, तेल की मिलें, आटे की चक्कियाँ आदि छोटे-मोटे उद्योग-धन्धों में भी मारवाड़ियों ने हाथ लगाया, मगर समय के अनुसार आवश्यक विद्या का अभाव, विदेश-यात्रा को धर्म-विरुद्ध समझना, छुआछूत व जाति के झगड़ों को अत्यधिक महत्व दे देना आदि कारणों से इन कामों की उन्नति में एक प्रकार की रुकावट-सी आगई।

इधर अङ्गरेज़-सरकार का राज्य पूर्ण रूप से क़ायम हो गया, कलदार या चेहरेशाही सिक्का सारे भारत में चलने लगा, इसलिए जो सिक्कों की बदलाई में गुञ्जाइश थी वह निकल गई। बड़े-बड़े शहरों में बैङ्क क़ायम हो गईं, इसलिए हुण्डावण का कस या ब्याज-बट्टा का रोज़गार था, वह भी शिथिल पड़ गया। साथ ही साथ जो रक़म साहूकारों के पास जमा रहती थी, वह बैङ्कों में जमा रहने लगी। बैङ्कों का मुख्य काम विदेशी व्यापार की आर्थिक सहायता करना है, इसलिए यहाँ के कारबार के लिए बाज़ार में रक़म की प्रचुरता कम हो गई, जिसके परिणाम-स्वरूप यहाँ के वाणिज्य-व्यवसाय को बड़ा धक्का लगा।

इस तरह कारबार में परिवर्तन हो ही रहा था कि एक दैवी घटना घटी और यूरोप में महा-युद्ध आरम्भ हुआ। खाद्य-पदार्थ, वस्त्र, शस्त्र, युद्ध-सामग्री व धन, जन की माँग बढ़ी, जिससे सब चीज़ों की दर बढ़ गई, साथ ही व्यापारियों के माल की क़ीमत भी आप से आप दूनी-चौगुनी हो गई व बढ़ती हुई माँग के कारण चहल-पहल भी बढ़ गई। इस प्रकार कम परिश्रम से ही धन

बरसने लगा, जिससे स्वभावतः लोगों में अधिक ख़र्च करने की आदत पड़ गई, व साथ ही कम मिहनत की भी आदत लग गई। व्यापारी जाति की इस प्रकार एक साथ वृद्धि देख कर अन्य लोगों का ध्यान भी व्यापार की ओर खिंचा और इस प्रकार जो कई छोटे-छोटे व्यापार मारवाड़ियों के हाथ में थे या आ सकते थे, वे उन लोगों ने ले लिए।

यूरोप का युद्ध समाप्त हुआ। युद्ध में लगी हुई जातियों का ध्यान लड़ाई से हट कर अपने जातीय व व्यापारी सङ्गठन की ओर गया और वे चीज़ों की पैदाइश बढ़ाने में उद्यत हुए। संसार की करन्सियाँ पुनः गोल्ड-स्टैण्डर्ड ( Gold Standard ) पर आ गईं। ऐसा करने के लिए प्रायः सब देशों को सिक्के और नोट कम करने पड़े। रक़म की छूट कम हुई, जिससे सब माल की दर घटने लगी और माल का उलट-फेर भी कम होने लगा या दूसरे शब्दों में व्यापार में शिथिलता आने लगी। लोगों का नफ़ा या आमदनी भी साथ ही साथ घटने लगी। भारतवर्ष में रुपए का मूल्य १६ पेंस से १८ पेंस कर देने के कारण इसका असर विशेष पड़ा।

इसी समय जाति की जन-संख्या बढ़ी, ख़र्च भी बढ़ा। वह घटती हुई आमदनी के साथ घट नहीं सका, जिससे आपस के व्यापार में स्पर्धा बढ़ी और जिस व्यवसाय या स्थान में ५ दूकानों की आवश्यकता थी, वहाँ २५ हो गईं। नतीजा वही हुआ जो होना चाहिए था—रहा-सहा व्यापार भी प्रतिद्वन्द्विता में नष्ट होने लगा।

देशीय व्यापार का नफ़ा पहले ही कम हो चुका था; विदेश जाने में धर्म और समाज की अड़चन आती थी; देश में जो व्यापार के योग्य स्थान थे, वहाँ सब जगह मारवाड़ी-जाति पहले ही पहुँच चुकी थी; बैङ्किङ्ग, बीमा, नेविगेशन ( Navigation ) और उद्योग-धन्धे की शिक्षा का अभाव रहा, जिससे यह जाति इनमें से किसी में भाग नहीं ले सकी।

इधर विदेश वालों का व्यापार भी यहाँ काफ़ी तौर से सुदृढ़ हो चुका। वे यहाँ की रस्म-रिवाज, भाषा व आवश्यकताओं को बख़ूबी जान चुके, इसलिए यथा-सम्भव बीच में नफ़ा खाने वालों को हटाना चाहने लगे। रॉली ब्रादर्स और वालकृट ब्रादर्स इत्यादि ने जूट, तिलहन, रूई आदि की ख़रीद अब अपने निज के नौकर रख कर करना आरम्भ कर दी है। इस कारण से भी मारवाड़ी-जाति को व्यापार में धक्का लगा व भविष्य में लगने की सम्भावना है।

मारवाड़ी-जाति की उन्नति रुकने के अन्य कारणों में फाटका भी एक प्रधान कारण है। फाटके में कई लोगों के लग जाने से जो शक्ति व धन व्यापार-वृद्धि में लगता, वह अनुत्पादक मार्गों में व्यय हो रहा है!

इस दरम्यान में जिन मारवाड़ियों ने शिक्षा से लाभ उठाया है, आजकल के ढङ्ग पर व्यापारिक सङ्गठन किया है, अपने कारबार का क्षेत्र एकदेशीय न बना कर, अन्तर्देशीय बनाया है। उनमें बिड़ला-परिवार, सर हुकुमचन्द आदि विशेष उल्लेखनीय और अनुकरणीय हैं। परन्तु इनकी संख्या बहुत कम है। साधारणतः मारवाड़ी लोग इस बात को नहीं सोचते कि सबसे अच्छा व्यापार वही है, जिससे धनोपार्जन तो अवश्य हो, पर उसके साथ-साथ देश को लाभ पहुँचे, अधिक आदमियों को काम में लगाया जाय, अपनी और देश की प्रतिष्ठा बढ़े। वे इस बात को नहीं सोचते कि जब पुराने ढङ्ग के काम में रुकावट पहुँचने लगी तो नए ढङ्ग का अवलम्बन करना चाहिए। इस बात को अच्छी तरह से समझने के लिए मैं एक उदाहरण देता हूँ। ऐसे कई मारवाड़ी हैं, जिनमें से प्रत्येक करोड़ों या लाखों रुपए लोगों को ब्याज पर उधार देते हैं। यदि वे उसी रुपए से बैङ्क आदि खोल कर काम करें तो उससे उनका लाभ और प्रतिष्ठा बढ़े, देश और समाज का उपकार हो और बहुत आदमियों को काम में लगा सकें। जन-संख्या बढ़ रही है और संसार में व्यापार के ढङ्ग बदल रहे हैं, उनके अनुसार मारवाड़ी-समाज को भी जीवित रहने के लिए व्यापार का दायरा बढ़ाना होगा और नए ढङ्ग का अवलम्बन करना होगा।

—एक अध्ययनशील मारवाड़ी

* * *

## राजस्थान की दरोगा-जाति

दरोगा या चाकर हिन्दुओं की एक जाति है। इस जाति के लोग राजपूताना की प्रत्येक राजपूत-रियासत में, प्रत्येक क़स्बे में और प्रत्येक बड़े गाँव में

पाए जाते हैं। जहाँ कहीं भी राजपूत होंगे वहाँ ये दरोगा या चाकर भी अवश्य पाए जायँगे। उनकी जाति का सर्व-प्रथम नाम 'गोला' था। गोला संस्कृत भाषा के 'गोलक' शब्द का संक्षिप्त रूप है, जिसका अर्थ है 'उपपति द्वारा उत्पन्न किसी विधवा का पुत्र' (देखो अमर-कोष)। दरोगा लोग गोला कहे जाने से बुरा मानते हैं, क्योंकि यह घृणासूचक शब्द है और इससे उनके नीच वंश-जात की बात प्रकट होती है। आजकल ये लोग दरोगा, खवास, पासवान, चाकर, चेला, वजीर, धिकड़िया, खासे, रावणा के साथ का या 'रावणा' के नाम से पुकारे जाते हैं, और इनकी स्त्रियाँ दाउदी, खालसाई दाऊदी, मानस, बदारन, गोली और दरोगन कही जाती हैं। इनको प्रायः गोला और चाकर कहके पुकारा जाता है, पर इनकी जाति ज़्यादातर दरोगा के नाम से ही मशहूर है। ये लोग मारवाड़ (जोधपुर) और मेवाड़ (उदयपुर) में रावणा, खालसाई, चाकर कहे जाते हैं। दरोगा-जाति के जो लोग राजाओं और राजवंश वालों की सेवा करते हैं, वे अपने को उन दरोगाओं की अपेक्षा, जो ग़रीब राजपूतों की सेवा करते हैं, अधिक ऊँचे दर्जे का मानते हैं। ये लोग आपस में एक-दूसरे को ठाकुर कह कर पुकारते हैं। ये अपने को राजपूत ज़ाहिर करते हैं और अपनी जाति चौहान, राठौड़, सोढ़ा, साखोकला, पँवार, सोलङ्खी, गहलोत, टाक, भाटी, तँवर, बड़गूज़र, गौर, बघेल आदि बतलाते हैं। उनमें से कितने ही राजपूत पुरुषों और दरोगा या अन्य जाति की स्त्रियों के नाजायज़ सम्बन्ध से उत्पन्न हुई औलादों के वंशधर हैं। कितने ही महाजन और चारण भी, जो राजपूतों से अधिक सम्बन्ध रखते हैं और जो देशी राज्यों में ऊँचे पदों पर काम करते हैं, दरोगों को पैतृक या खान्दानी नौकर की हैसियत से रखते हैं। पर राजपूतों के यहाँ रहने वाले दरोगा उनके साथ विवाह-सम्बन्ध करना अपमान-जनक समझते हैं। मेवाड़ में भील-स्त्रियों की सन्तान, जो उनके राजपूत-स्वामियों के औरस से पैदा होती है, दरोगों के साथ विवाह-सम्बन्ध करती हैं और दरोगा बन जाती है। मेवाड़ में कहावत है, कि भील-स्त्री की सन्तान तीसरी पीढ़ी में दरोगा बन जाती है, और राजपूत के वीर्य से उत्पन्न हुई दरोगा-स्त्री की औलाद तीसरी पीढ़ी में राजपूत बन जाती है। राजपूताने में वर्तमान समय में इस बात के कितने ही प्रसिद्ध उदाहरण मौजूद हैं कि दरोगा लोग राजपूत बन गए और राजपूतों ने भी उनको अपनी जाति का मान लिया। दूसरी तरफ़ शुद्ध-रक्त के राजपूत, जोकि दरिद्र हो गए हैं और राजपूतों की हैसियत से रह सकने में असमर्थ हैं, दरोगों की जाति में मिल जाते हैं और दरोगा बन जाते हैं!

अब समय की गति से धीरे-धीरे दरोगा लोग इज़्ज़त-दार राजपूतों के घर के एक आवश्यक अङ्ग बन गए हैं। उनके साथ घनिष्ट सम्बन्ध रहने का परिणाम प्रायः राजपूतों के लिए हानिकारक सिद्ध हुआ है। राजपूत घरानों के नौजवान लड़के प्रायः उनकी सङ्गति में पड़ कर बिगड़ जाते हैं, शराबी बन जाते हैं, और दरोगों की नवयुवती स्त्रियों से गुप्त प्रेम-सम्बन्ध स्थापित कर लेते हैं। ये ही स्त्रियाँ बाद में खुले तौर पर उनकी उप-पत्नियाँ बन जाती हैं और ख़वास जी, पर्दायत जी, बादारन जी आदि कहलाती हैं। उस दशा में वे पैरों में सुवर्ण का गहना पहन सकती हैं, और उनके भाई और बाप आदि 'पर्दायत जी' के भाई या बाप कहलाने में अपनी इज़्ज़त समझते हैं! जब कि दरोगों की स्त्रियाँ राजपूत-घरानों में बच्चों को दूध पिलाने का काम करती हैं, तो वे धावब जी कहलाती हैं और उनके लड़के धाभाई कहे जाते हैं।

तो भी जनता में गोला (दरोगा) लोग तुच्छ निगाह से देखे जाते हैं और उनके साथ बर्ताव भी सम्मानयुक्त नहीं किया जाता। एक कहावत प्रसिद्ध है कि—"सौ गोलही घर सूनो"—अर्थात् किसी घर में चाहे सौ गोला रहते हों तब भी वह सूना है। इसी तरह दूसरी कहावत है—"गोला किणसूँ गुण करे औगुण गुण आप"—अर्थात् गोला ख़ुद ही औगुणों से भरा होता है, वह दूसरे के साथ क्या भलाई कर सकता है? ये कहावतें प्रकट करती हैं कि सर्वसाधारण इन लोगों की कैसी क़दर करते हैं। राजिया नाम का कवि एक प्रसिद्ध सोरठे में राजपूतों को गोलों के साथ घनिष्ट सम्बन्ध न रखने के सम्बन्ध में इस प्रकार चेतावनी देता है:—

> गोला घणा नजीक, रजपूता आदर नहीं।
> उण ठाकर री ठीक, रण में परसी राजिया॥

अर्थात्—जो राजपूत गोलों को अपने बहुत पास

में रखते हैं, वे समस्त आदर-सम्मान को खो बैठते हैं। राजिया कहता है, अब उनको युद्ध-क्षेत्र में जाने का काम पड़ेगा तो उनको इसका फल भोगना पड़ेगा।

उपरोक्त कथन की पुष्टि में एक घटना वर्णन की जाती है, जो औवा ( मारवाड़ ) के ठाकुर के सम्बन्ध में है। एक युद्ध में वह घायल होकर घोड़े से नीचे गिर गया। उसके साथ एक गोला था, जो उस घोड़े पर चढ़ कर घर लौट आया और ठाकुर के मरने की ख़बर सुनाई। ठाकुर की स्त्रियों ने चूड़ियाँ फोड़ डालीं और विधवाओं के वस्त्र धारण कर लिए। थोड़ी देर बाद घायल ठाकुर भी अपने राजपूत-साथियों की सहायता से रण-क्षेत्र से घर आ पहुँचा। उस समय से औवा में कोई गोला घोड़े पर सवार नहीं हो सकता।

### उत्पत्ति

प्राचीन काल में तमाम श्रेणियों के हिन्दू स्वतन्त्र व्यक्ति थे। अब से ढाई हज़ार वर्ष पहले कौटिल्य ने अपने अर्थ-शास्त्र में, जोकि संस्कृत-साहित्य में राजनीति-विज्ञान का परम प्रसिद्ध ग्रन्थ है, लिखा है कि कोई भी आर्य ( हिन्दू ) दास नहीं बनाया जा सकता। इसके पश्चात् जब जाति-प्रथा का उसके वर्तमान स्वरूप में आविर्भाव होने लगा; भिन्न-भिन्न जातियाँ अपने पृथक् और एक-दूसरे से स्वतन्त्र समूह बनाने लगीं; भिन्न-भिन्न जातियों में शादी-विवाह का होना निषिद्ध माना जाने लगा और कितने ही कारणों वश स्त्रियाँ अधिकाधिक पर्दे और घर के भीतर बन्द रक्खी जाने लगीं, तो कितनी ही नई-नई सामाजिक आवश्यकताएँ, विशेषतः सैनिक जातियों में उत्पन्न होने लगीं, और उनकी पूर्ति के लिए हिन्दू-समाज के सङ्गठन में कितने ही नए परिवर्त्तन किए गए। राजपूत लोग युद्ध के लिए अथवा भारतवर्ष के दूरवर्ती भागों में नौकरी करने के कारण प्रायः घर से बाहर रहा करते थे, और उनकी स्त्रियाँ पर्दे के भीतर रहती थीं, इसलिए उनको ऐसे सेवकों के रखने की आवश्यकता पड़ी, जो हर तरह का काम करने को राज़ी हों और जो अपना हिताहित मालिक से भिन्न न समझें। इसलिए एक ऐसी नई श्रेणी की रचना और उत्पत्ति हुई, जिसके व्यक्ति वंशानुक्रम से अधीनता में रह कर घर का काम-काज करते रहें। इस समूह में उन लोगों को स्थान दिया गया है जोकि 'गोलक' या 'गोला' कहलाते थे और जिनके साथ जाति-च्युत लोगों के समान बर्त्ताव होता था। इस श्रेणी को अपनी संख्या बढ़ाने के लिए वे बच्चे मिलते रहे, जोकि राजपूतों के औरस से भील और अन्य नीच जाति की रखेली स्त्रियों के उत्पन्न होते थे! इन लोगों ने एक सुधरे हुए रूप में ग़ुलामी को स्वीकार किया और बदले में उनको जीवन-निर्वाह की सामान्य सामग्री स्थायी रूप से मिलना निश्चित हुआ। काल-क्रम से उनमें से कुछ उत्तरदायित्व के पदों पर नियुक्त किए गए और वे दरोगा ( किसी महकमे के मुखिया ) कहलाए जाने लगे! इसके फल-स्वरूप गोला या चाकर लोगों की तमाम जाति ही दरोगा के नाम से प्रसिद्ध हो गई, ठीक उसी प्रकार जैसे राजपूताने के कायस्थों का नाम पञ्चौली पड़ गया। ( पञ्चौली शब्द पाँचकुली का अपभ्रंश है ) पाँचकुली किसी ज़माने में एक ऐसी कमेटी के मेम्बर को कहा जाता था, जिसका काम देशी रियासतों में कर ( महसूल ) वसूल करना और उसका प्रबन्ध करना होता था। इन कमेटियों में ब्राह्मण, महाजन, गूजर आदि सभी लोग नियुक्त किए जाते थे। पर चूँकि कायस्थ लोग बहुत बड़ी संख्या में इनमें नियुक्त किए जाते थे, अतः उनका नाम ही पञ्चौली पड़ गया और अब राजपूताने के सभी कायस्थ पञ्चौली कहलाते हैं।

दरोगा या गोला नौकर नहीं, वरन् चाकर समझे जाते हैं। नौकर वह कहा जाता है, जो अपनी राज़ी से नौकरी कर सके और जब चाहे उसे छोड़ सके। पर चाकर ऐसा नहीं कर सकता! इस प्रकार चाकर या गोला-जाति का उद्भव हिन्दू-समाज के विकास में एक विशेष परिवर्त्तन-सूचक घटना है।

### मालिक और चाकर का सम्बन्ध

अपने स्वामियों के घर में दरोगों की वर्तमान दशा का सारांश इस प्रकार है :—

( १ ) मालिक गोलों को खाना-कपड़ा, विवाह-सम्बन्धी व्यय और दूसरे ज़रूरी ख़र्च देता है। मौसर ( किसी के मरने की दावत ) का ख़र्च केवल घरजाँ ( घर में उत्पन्न हुए गोलों ) चाकरों के वास्ते दिया जाता है।

( २ ) मालिक को अधिकार है कि वह किसी चाकर से चाहे जिस प्रकार की सेवा करावे। चाकर मालिक की नौकरी को छोड़ सकने को स्वतन्त्र नहीं होता।

( ३ ) दरोगों के बच्चों को भी खाना और कपड़ा पाने का अधिकार होता है, पर साथ ही वे मालिक की इच्छानुसार काम करने को बाध्य होते हैं।

( ४ ) मालिक को अधिकार है कि वह अपनी बेटी के दहेज़ में दरोगों की किसी एक या ज़्यादा बेटियों को दे डाले। ये लड़कियाँ तब उस व्यक्ति की सम्पत्ति हो जाती हैं, जिसके साथ मालिक की लड़की का विवाह होता है। कभी-कभी इस प्रकार पूरे कुटुम्ब दे डाले जाते हैं।

( ५ ) अगर कोई मालिक ऐसा समझे कि उसके चाकरों की संख्या उसकी आवश्यकता की अपेक्षा बहुत अधिक बढ़ गई है, तो वह अपनी इच्छानुसार कुछ को रख कर, बाक़ी से और कहीं जाकर रोजी तलाश करने को कह सकता है। पर उसे अधिकार होता है कि शादी इत्यादि के अवसर पर वह उनसे काम करा सके और उनकी लड़कियों को बुला कर अपनी बेटी के दहेज़ में दे सके।

( ६ ) जबकि दरोगा की लड़की की शादी किसी दरोगा के साथ की जाती है, तो दूल्हा से 'रीट' के स्वरूप में जो धन मिलता है, उसे लड़की का स्वामी ले लेता है। कभी-कभी इसका आधा भाग लड़की के बाप को भी दे दिया जाता है।

( ७ ) कोई चाकर अपने मालिक से केवल उसी दशा में पूर्णरूप से स्वतन्त्र हो सकता है, जबकि वह उस तमाम धन को चुका दे, जोकि मालिक ने उसके लिए ख़र्च किया है।

इस सम्बन्ध में मालिकों की तरफ़ से हमेशा यह दलील दी जाती है कि चूँकि वे चाकरों को खाना और कपड़ा देते हैं और उनके विवाह का ख़र्च भी बर्दाश्त करते हैं, इसलिए चाकर उनकी जायदाद बन जाता है—और न सिर्फ़ चाकर ही, वरन् उसके बच्चे भी। पर यह एकतरफ़ा दलील है। मालिक उस अकुण्ठित भाव से की हुई सेवा का कोई मूल्य ही नहीं लगाता, जोकि चाकर उस तमाम समय में करता रहता है, जब कि उसको खाना और कपड़ा दिया जाता है। मालिक प्रायः यह युक्ति भी देते हैं कि अपनी सन्तान के समान वे चाकरों को खिलाते हैं, उनकी देख-रेख रखते हैं। पर क्या उसकी सन्तान, उनकी अपनी सन्तान, उनकी उसी रूप में जायदाद बन जाती है, जिस रूप में चाकरों के सम्बन्ध में दावा किया जाता है?

यह प्रथा एक प्रकार की ग़ुलामी है। यह बात कि कुछ चाकर लोग आराम की ज़िन्दगी गुज़ारते हैं और उनको उत्तरदायित्व तथा विश्वास के काम सुपुर्द किए हुए हैं, इस प्रथा के स्वाभाविक दोषों को नहीं बदल सकती। यों तो सुल्तान ग़ोरी के ग़ुलाम, राज्य के सबसे ऊँचे पदों पर जा पहुँचे और उन्होंने देहली में ग़ुलाम-बादशाहों की सल्तनत क़ायम ही कर दी। ग़ुलामी क्या है—इसकी व्याख्या एन० डब्लू० पी० हाईकोर्ट के विद्वान् जजों ने सन् १८७१ में सिकन्दरबख़्त वाले मुक़दमे में इस प्रकार की थी :—

> ( क ) किसी मनुष्य के साथ ग़ुलाम के समान व्यवहार होना उसको कहते हैं, जब कि दूसरे मनुष्य को पूर्ण रूप से यह अधिकार हो कि वह उसकी व्यक्तिगत स्वाधीनता में बाधा डाल सके और उससे उसकी मर्ज़ी के ख़िलाफ़ काम करा सके—सिवाय उन हालतों के, जब कि ऐसे अधिकार को क़ानून ने मान लिया हो, जैसे कि बच्चों पर माँ-बाप का और क़ैदियों पर जेलर का अधिकार।
>
> ( ख ) कितने ही लोग बच्चों को उनके माँ-बाप से या ग़ैर लोगों से ख़रीद लेते हैं और उनसे नाम-मात्र की या बिना किसी प्रकार की स्वाधीनता दिए हुए, काम कराते हैं। ये बच्चे वास्तव में ग़ुलाम ही हैं और यह स्पष्ट है कि उनकी दशा ऐसी है जो कि अङ्गरेज़ी क़ानून के सर्वथा विरुद्ध है, ऐसे बच्चों को जो लोग घर में रोक कर रखते हैं, वे फ़ौजदारी क़ानून के अनुसार दण्डनीय हैं।

उपरोक्त उद्धरणों से दरोगा या चाकरों के दर्जे का स्पष्ट रीति से पता लग जाता है।

मुग़लों की बादशाहत के ज़माने में इस प्रथा की बहुत वृद्धि हुई थी। पर देश में अङ्गरेज़ी शासन के आगमन के साथ दशा बदलने लगी। इस प्रथा को क़ायम रखना उन सिद्धान्तों के प्रतिकूल था, जिन पर ईस्ट इण्डिया कम्पनी की सरकार प्रतिष्ठित थी। यह बात उन लोगों के दिमाग़ के, जिनको व्यक्तिगत स्वाधीनता प्राणों के समान प्यारी थी, प्रतिकूल थी। व्यक्तिगत स्वाधीनता का अधिकार और अपने जीवन को अपनी

इच्छानुसार बनाने का हक़—दूसरों को भी उसी प्रकार की स्वाधीनता देते हुए—स्वीकार किया गया और व्यवहार में लाया जाने लगा। इसलिए ईस्ट इण्डिया कम्पनी की सरकार ने चाकरों के ऊपर मालिकों का अधिकार मानने से इन्कार किया। उसने केवल इन स्वत्वों को अस्वीकृत ही नहीं किया, वरन् इस प्रकार के स्वत्व का उपभोग करना जुर्म क़रार दे दिया।

सन् १८४३ में ग़ुलामी की प्रथा के सम्बन्ध में एक क़ानून ( एक्ट नं० ५ ) पास करके ईस्ट इण्डिया कम्पनी के अधीनस्थ राज्य में जारी किया गया, जिसमें कहा गया है :—

( १ ) कोई भी सरकारी कर्मचारी अदालत की किसी डिगरी या हुक्म की तामील करने के लिए, या महसूल और लगान-अदायगी के वास्ते, इस आधार पर कि कोई आदमी ग़ुलाम है, किसी शख़्स को न बेच सकता है, न बिकवा सकता है, न बेगार करा सकता है, और न उसकी सेवाओं को बेच या बिकवा सकता है।

( २ ) अगर कोई व्यक्ति किसी दूसरे व्यक्ति पर, इस आधार पर कि वह उसका ग़ुलाम है, किसी प्रकार का दावा करेगा तो वह ईस्ट इण्डिया कम्पनी के अधीनस्थ राज्य में किसी दीवानी या फ़ौजदारी क़ानून के अनुसार या किसी मैजिस्ट्रेट के द्वारा स्वीकृत न किया जायगा।

( ३ ) अगर किसी व्यक्ति ने अपने परिश्रम से, अथवा किसी कला-कौशल, पेशे और रोज़गार के द्वारा अथवा उत्तराधिकार, वसीयत, भेंट के द्वारा कोई सम्पत्ति प्राप्त की हो, तो वह इस आधार पर कि वह ग़ुलाम है या जिससे सम्पत्ति मिली है वह ग़ुलाम है, उस सम्पत्ति से वञ्चित नहीं किया जा सकता और न उस पर क़ब्ज़ा करने से रोका जा सकता है।

( ४ ) कोई भी काम, जो एक स्वतन्त्र आदमी के साथ करने पर दण्डनीय अपराध माना जाता है, वह काम यदि किसी व्यक्ति के साथ इस बहाने से किया जायगा कि वह ग़ुलाम है, तो वह समान रूप से दण्डनीय होगा।

इस प्रकार ब्रिटिश-भारत में चाकरों और दरोगों के ऊपर मालिकों का अधिकार रखने का दावा समाप्त हो गया और दरोगे क़ानून के अनुसार फिर से स्वाधीन बन गए। पर वह क़ानून उस भू-भाग में प्रचलित नहीं किया गया, जोकि देशी राजाओं के अधिकार में था। वहाँ पर यह प्रथा बराबर जारी रही। देशी रियासतों में शिक्षा और ज्ञान का प्रचार भी, जिसके द्वारा मनुष्य समझ पाता है कि उसके भी कुछ जन्म-सिद्ध अधिकार हैं, ब्रिटिश-भारत की अपेक्षा बहुत कम हुआ है। इसलिए मालिक लोग ऊपर लिखे हुए अधिकारों पर दृढ़तापूर्वक जमे रहे और चाकरों के विरुद्ध उनको अमल में लाने में भी प्रायः सफल होते रहे। और सच पूछा जाय तो इस प्रकार के दावे का विरोध भी केवल उन्हीं लोगों ने किया, जिनको ब्रिटिश-भारत की अपेक्षाकृत स्वाधीनतापूर्ण परिस्थिति में रहने का अवसर मिला था।

चाकर रखने की इस प्रथा को जारी रखना, उस घोषणा के प्रतिकूल है, जो हाल ही में लीग ऑफ़ नेशन्स में ब्रिटिश-डेलिगेटों ने की थी और जिसमें कहा गया था कि ब्रिटिश-साम्राज्य से ग़ुलामी की प्रथा मिटाई जा चुकी है। अगर एक ऐसा नियम बना दिया जाय कि अदालतों में चाकरों के ऊपर मालिकों का ऐसा कोई अधिकार या दावा स्वीकृत न किया जायगा, जोकि साधारण नौकरों के सम्बन्ध में स्वीकृत नहीं किया जाता, तो वर्तमान परिस्थिति का प्रतिकार हो सकना सम्भव है। इससे परिस्थिति कुछ सुधर जायगी और आन्दोलन शान्त हो जायगा। यह प्रथा, पर्दा-प्रथा के जारी होने के फल-स्वरूप उत्पन्न हुई थी और उसके साथ स्वयमेव लुप्त हो जायगी, पर वह दिन अभी दूर है!

—( राय साहब ) हरविलास शारदा
( एम० एल० ए० )

* * *

## मारवाड़ियों की इच्छाएँ

प्रत्येक जाति, धर्म या समूह के लोगों में विशेष-विशेष प्रकार की भावनाएँ देखने में आती हैं, जिनके विषय में किम्वदन्तियाँ या लोकोक्तियाँ प्रसिद्ध हो जाती हैं। इनसे उस गिरोह का मुख्य लक्षण ( ख़ासियत ) प्रकट होती है। राजपूताने की भिन्न-भिन्न जातियों के विषय में

भी इसी प्रकार की कहावतें प्रसिद्ध हैं। यद्यपि किसी अंश में ये कहावतें इन जातियों को कुछ चुभने वाली भी मालूम होती हैं, तथापि वे परम्परा से चली आती हैं, और सम्भवतः किसी अनुभव पर ही निर्भर हैं। अतः वे अप्रिय प्रतीत नहीं होतीं।

इन मारवाड़ी-लोकोक्तियों को उद्धृत करने से हमारा अभिप्राय किसी की निन्दा या स्तुति से नहीं है, प्रत्युत इनसे कुछ न कुछ शिक्षा ही मिलती है। पहले मारवाड़ी-ब्राह्मणों ही को लीजिए, जिनका फ़ोटो किसी चारण कवि ने इस प्रकार खींचा है :—

मरे कोई दोलतवान के बूढ़ो वाणियो।
द्वारे जाके जाय करे मन जाणियो॥
बारे दिन बेसाय गुरड़ बचावण।
इतरा दे किरतार फेर काईं चावण॥

अर्थ—यदि किसी धनवान् या बूढ़े बनिये की मृत्यु हो और उसके घर पर जाकर मैं मनमाना काम करूँ, बारह दिन तक गरुड़पुराण का पाठ करूँ, तो इससे बढ़ कर मेरे लिए कोई सौभाग्य की बात नहीं हो सकती।

इसी प्रकार ब्राह्मणों में श्रीमाली नामक जाति की यह इच्छा बतलाई गई है :—

जीमी-जीमी ने भले जीमूँ।
बीणी-बीणी ने भले बीणूँ॥

अर्थात्—श्रीमाली ब्रह्मदेव सदा अपने यजमानों के यहाँ भोजन जीमने की इच्छा करते हैं, और उनकी देवी गोबर-कण्डे (ईंधन) बीनना पसन्द करती हैं। किसी मुसलमान कवि ने इनकी उपयोगिता यों बतलाई है :—

दे खुदा तू ऐसा नर, पीर बवर्ची भिश्ती खर।

अर्थात्—ऐ ख़ुदा! तू ब्राह्मण-जैसा शख़्स अता फ़रमा, जिससे चारों काम निकले। यानी जो पीर, बवर्ची, भिश्ती और बोझा ढोने वाला क़ुली भी हो।

क्षत्रियों में राजपूत-जाति की इच्छा किसी डिङ्गल कवि ने इस प्रकार कही है :—

मगरे काँठे बास, बाहरू बज्जणाँ।
नितरी आवे धाड़, कमराँ सज्जणाँ॥
बढ़ा भड़ जूँझार, खला दल झोलणाँ।
इतरा दे किरतार, भले क्या बोलणाँ॥

अर्थात्—मेरा निवास-स्थान पहाड़ियों के बीच में हो और मुझे पकड़ने के लिए लोग पीछे लगे रहें और हमेशा ही मेरे हाथ लूट-खसोट का माल आया करे। दौड़-धूप और लड़ाई के लिए मेरी कमर सदा बँधी रहे। लड़ाई में सदा बहादुरी दिखाऊँ। कदाचित् शिर भी कट जाय तो भी लड़ता रहूँ और जुझार (रण-वीर) कहलाऊँ तथा शत्रु की फ़ौज को कम्पायमान् करता रहूँ। ऐसे अवसर यदि मिलते रहें, तो किसी अन्य चीज़ की इच्छा नहीं है।

राजपूतनी यह चाहती है :—

चाकर गोली होय, जमी बहे बारणे।
मदवो महलाँ माँय, प्यारी रे कारणे॥
कामेत्याँ करे काम, ढोली नित गावणा।
इतरा दे किरतार, फेर काईं चावणाँ॥

अर्थात्—ख़िदमत करने को दास और दासियाँ हों, भूमि मेरे पति के अधिकार में हो, महल में मेरे विलास के लिए ख़ूब शराब हो, काम-काज सँभालने को कामदार हो और हर समय गाना सुनाने को ढोली हो, तो फिर किसी चीज़ की इच्छा नहीं।

राजपूतों के कामदारों और बोहरों की इच्छा इस प्रकार बतलाई गई है :—

ठाकर बालक होय, हुक्म ठकराणियाँ।
गाँव दुसाखीयो होय, के बस्ती वाणियाँ॥
घरे ही न्याव पताव, घरासूँ तोलणाँ।
इतरा दे किरतार, फेर नहीं बोलणाँ॥

अर्थात्—ठाकुर बालक हो और ज़नाने की स्त्रियों (ठकुरानियों) का हुक्म चलता हो, गाँव में दो फ़सलें पैदा होती हों और महाजनों की बस्ती हो, अपने घर से ही सामान तोल कर दिया जाता हो, और घर पर ही हिसाब-किताब करने का—फ़ैसला करने का—अधिकार हो। यदि ये सब बातें हों तो फिर और किस वस्तु की आवश्यकता है?

वैश्य-जाति के लिए यह उक्ति चली आती है कि :—

आगम बुद्धि वाणियो पच्छम बुद्धि भट्ट।

अर्थात्—बनिया आगे की बात सोचने वाला होता है, परन्तु ब्राह्मण तीव्र-बुद्धि नहीं होता।

वाणीया थारी बाण, कोई नर जाणे नहीं।
पाणी पीरा छाण, लोही अण छाणो पिए॥

अर्थात्—हे बनिए! तेरा रहस्य कोई नहीं जान सकता; क्योंकि तुम यद्यपि पानी तो ख़ूब छान कर पीते हो, ताकि जीव-जन्तु से बचाव हो, परन्तु रक्त बिना छाना हुआ ही पी जाते हो! अर्थात् तुम बौहरे बन कर अपने असामियों को इतना कष्ट देते हो कि वे बेचारे अन्त में मर ही जाते हैं।

जाट, माली, सीरवी आदि कृषक यह चाहते हैं :—

नई मूँजरी खाट के नच्चू टापरी।
भैंस डल्याँ दो-चार के दूजे बापड़ी॥
बाजर हन्दा बाट दही में ओलणाँ।
इतरा दे किरतार फेर नहीं बोलणाँ॥

अर्थात्—नए बान से बुनी हुई खाट हो, वर्षा में न टपकने वाली झोपड़ी हो, दो-चार दूध देने वाली भैंसें हों तथा बाजरे के सोगरे (रोटी) और दही खाने के लिए हो। यदि परमात्मा हमको इतनी बातें दे, तो फिर गिड़गिड़ाने की कोई आवश्यकता नहीं।

किसान की कन्या यह चाहती है :—

उठे ही पीरो होय उठे ही सासरो।
आथूणों होय खेत चवे नहीं आसरो॥
नाडा खेत नजीक जठे हल खोलणाँ।
इतरा दे किरतार फेर नहीं बोलणाँ॥

अर्थात्—अपने पिता और श्वसुर का घर एक ही गाँव में हो, खेत पश्चिम में हो (जिससे सुबह रोटी लेकर खेत में जाऊँ और शाम को वापस लौटूँ तो सूर्य सामने न हो), झोपड़ी में वर्षा-काल में पानी न टपकता हो, तालाब खेत के पास हो, जहाँ पर बैल खोल दिए जायँ और बैलों को पानी पिलाने को दूर न ले जाना पड़े। इतनी बातें परमात्मा देवे, तो फिर और माँगने की आवश्यकता नहीं।

व्यवसाय-पेशा वाले लोगों—जैसे खाती, बढ़ई, माली, कुम्हार और नाई—के लिए यह कहावत प्रसिद्ध है :—

छोड़ा पाड़न खूँट उपाड़ण थपथपियो ने नाई।
इतरा ने मत मूँड गुराँ कुबुध करेलाँ काँई॥

चारण, पुरोहित (राजगुरु) और नाथ (दशनामी साधु) लोगों के विषय में यह उक्ति चली आती है :—

चारण मरसी जगतरा प्रोहित पड़सी पार।
निर्वंश जासी नाथड़ा, जद होसी निर्धार॥

अर्थात्—जब तमाम संसार के चारण मर जायँगे, पुरोहित लोग भी नष्ट हो जायँगे और कनफटे जोगी (नाथ) ला-औलाद स्वर्ग-धाम सिधार जायँगे, तभी न्याय की आशा की जा सकेगी, अन्यथा अन्धेर-खाता, पोल-पट्टी और अन्याय रहेगा। क्योंकि इन लोगों की झूठी ख़ुशामद व लल्लो-चप्पो से रईस व अफ़सर लोग प्रायः बिगड़ जाते हैं।

राजपूताना, मालवा और गुजरात प्रान्त के देशी राज्यों में एक बड़ा समूह उन लोगों का है, जो देश-भेद से दरोगा, चाकर, रावणा, हजूरी खानाजाद, बढ़ारी, गोला, खवास, चेला, डीकड़िया, दरबारी, दास, वजीर और लुन्दा आदि नामों से पुकारे जाते हैं। उनके विचार सदियों से दासता की ज़ञ्जीरों में बँधे रहने से इतने सङ्कीर्ण हो गए हैं कि स्वतन्त्रता का नाम तक भूल चुके हैं। वे लोग यह चाहते हैं :—

राज में पासो होय, परदे होवे धीवड़ी।
सुवण सुथरी सेज, नीर भरी डीवड़ी॥
पीवण चमड़ पोस, अमल नित खावणाँ।
इतरा दे किरतार, फेर काँई चावणाँ॥

अर्थात्—राज्य में मेरा वसीला हो, सरदार के चित्त में चढ़ी हुई पुत्री हो, सोने के लिए अच्छी सेज हो, ठण्डा पानी पीने को झारी हो, चमड़े का हुक़्क़ा सेवन करने को हो और हमेशा खाने को काफ़ी अफ़ीम हो। यदि ईश्वर ये सब वस्तुएँ देवे तो और कोई इच्छा बाक़ी नहीं है।

दरोगा (रावणा) की स्त्री की इच्छा यह रहती है :—

रूप रङ्ग निधान जवानी बावला।
हाँडी डोई हाथ रसोड़ा रावला॥
सरदाराँ सूँ सेंद माटी होवे मोलणाँ।
इतरा दे किरतार फेर नहीं बोलणाँ॥

अर्थात्—सौन्दर्य और गोरा रङ्ग ख़ूब हो, चढ़ती जवानी हो, सरदार के रसोई-घर (पाकशाला) में दख़ल हो, सरदारों से मेरा प्रेम हो और पति मेरे वशीभूत

वीर दुर्गादास राठौड़

[ जोधपुर राजवंश की रक्षा करने वाले ]

राव अमरसिंह राठौड़

[ सलावत ख़ाँ को भरे दरबार में वध करने वाले ]

राजा उदयसिंह राठौड़, जोधपुर

कन्नौजपति जयचन्द गहरवार ( राठौड़ )

मेड़ती दरवाज़ा, जोधपुर ( शहर के बाहर से )

( जोरू-दास ) हो। यदि ईश्वर ये इच्छाएँ पूर्ण कर दे तो फिर कुछ कमी नहीं है।

नाई जाति की, जिसके हाथ का बनाया हुआ भोजन राजपूत, ओसवाल महाजन, माली, जाट, चारण, पुरोहित आदि खाते हैं, इच्छा यह रहती है कि :—

नायण दायण होय, बिर्त होवे बाणियाँ।
बिणियाणियाँ बेवकूफ, करौं मन जाणियाँ॥
मरण परण माल, मीठा नित खावणाँ।
इतरा दे किरतार, फेर काँई चावणाँ॥

अर्थात्—मेरी स्त्री दायी हो, बनियों के यहाँ मेरी यजमानी हो, बनियों की स्त्रियाँ मूर्खा हों, ताकि मैं मन-माना करूँ, और शादी तथा ग़मी के मौक़ों पर मिठाई ख़ूब हाथ आती रहे। बस, ईश्वर से यही प्रार्थना करता हूँ।

ढोली और दमामी ( नक़ारची ) आदि की इच्छा इस प्रकार कही जाती है :—

सोवाँ कोसाँ ब्याव, जरूर जावणाँ।
सागे हुवे दो चार, तो आठ बतावणाँ॥
गुड़ घी मेदो बेच, काँदा छोलणाँ।
इतरा दे किरतार, फेर नहीं बोलणाँ॥

अर्थात्—चाहे सौ कोस पर भी विवाह रचा जावे, परन्तु हम लोग वहाँ जरूर जावें, हमारे साथ में यदि दो-चार आदमी हों तो यजमान को दुगुनी-तिगुनी संख्या बतावें। और उससे भोजन के लिए घी, गुड़, मैदा, आटा आदि सीधा लेवें, परन्तु इस सामान को काम में न लाकर, उसे बेच दें और प्याज़ से रोटी खाकर गुज़ारा कर लें। हे प्रभु, हमारी यही इच्छा है।

मुसलमानों का चरित्र इस प्रकार बखाना जाता है :—

मिले तो मीर, नहीं तो फ़क़ीर और मरे तो पीर।

यदि मुझे द्रव्य मिले तो मेरा नाम मीर साहब ( ख़ाँ साहब ) होगा, यदि मेरे घर में चूहे दण्ड पेलते हों तो औलिया ( फ़क़ीर ) बन जाऊँगा, और मरने के बाद पीर तो कहलाऊँगा ही।

—रामसुन्दर शर्मा

* *

# हमारा सनातन-धर्म

"हमें क्या काम दुनिया से"—कोई मरे या जले, हमें क्या? किसी का सत्यानाश हो तो हमें इससे क्या? हमारा उससे वास्ता! जिसकी मृत्यु ही आ गई होगी या जिसका सत्यानाश ही होना बदा होगा उसको ब्रह्मा भी नहीं बचा सकता। "विधि कर लिखा को मेटनहारा।" अरे भाई! भोंदू की माता भी नहीं होती! तुमने क्या नहीं सुना? भोंदू का हिमायती हमेशा हारा करता है—ठीक इसी प्रकार की बातें हम अपने अधिकांश मारवाड़ी भाइयों के श्रीमुख से सुनते हैं, जब कि उनके सामने हिन्दुत्व का क़ायल कोई भलामानुष धार्मिक एवं सामाजिक अत्याचारों की बर्बरता से कुचले हुए, विवाह के फल से दासता की बेड़ियाँ पहने हुए, दुःख-दारिद्र्य ग्रसित हिन्दू-समाज की वर्तमान दुर्दशा का करुणापूर्ण विवेचन करता है; जब उनसे कहा जाता है कि तुम हिन्दू हो, तुम हिन्दुस्तानी हो, इसलिए तुम्हारा फ़र्ज़ है कि तुम हिन्दुत्व के नाते अपने दीन-हीन, दुखी भाइयों की रक्षा करो, उन्हें राम और कृष्ण के सुन्दर दर्शन करने दो, अपने इन दीन-दुखी भाइयों को अपनाओ, क्योंकि तुम्हारे लिए, तुम्हारी मान-रक्षा के लिए, हिन्दुत्व के नाम के लिए, तलवार की धार पर अपने को बलि चढ़ाने वाले ये तुम्हारे सच्चे हितैषी हैं! अथवा जब उनसे अपनी भोली-भाली बालिकाओं को सुशिक्षा देने एवं यथोचित लालन-पालन करके, विवाह-योग्य वयस होने पर योग्य वर चुन कर उनका विवाह करने को कहा जाता है, अथवा अपनी विधवा बहू, बहिन और बेटियों की दयनीय दशा, सर्द आहों पर तरस खाने को, उनका पुनर्विवाह करने को, कहा जाता है, तो सहसा वे चौंक पड़ते हैं। मानो सहस्रों बिच्छुओं ने एक साथ ही डङ्क मारा हो। काटो तो ख़ून नहीं, बस एकदम तिल-मिला उठते हैं और कहने वाले की तरफ़ क्रोधित साँप की तरह ऐसे झपटते हैं कि मानो उसे जीता ही निगल जायँगे। भूखे व्याघ्र की नाईं उसे कच्चा ही चबा जायँगे। बस फिर क्या! एक साथ ही सहस्रों वाग्बाणों की वर्षा शुरू हो जाती है—"तुम नास्तिक हो, आर्यसमाजी हो, तुम ढेढों के साथ खाने वाले हो, पतित हो, आचार-भ्रष्ट हो,

म्लेच्छ हो, चाण्डाल हो, चलो हट जाओ हमारे सामने से! अगर ज़्यादा बक-बक की तो खोपड़ी तोड़ दी जाएगी। हम सनातनधर्मी हैं और कट्टर सनातनधर्मी हैं। अछूतों की रक्षा करना, उन्हें मन्दिर-प्रवेश कर देव-दर्शन करने देना तो दूर रहा, उनको देखना तक घोर पाप है। वे अपने पूर्वजन्म के कर्मों से इस पाप-योनि को पाने के अधिकारी हुए हैं। अतः इससे उनकी कदापि मुक्ति नहीं हो सकती।"

कन्या का लालन-पालन कैसा? उसके भूमि पर गिरते ही शिर पर दो हत्थड़ मारा जाता है—'हाय! पत्थर आ पड़ा!' उसको राँड़, कर्कशा आदि कह कर सत्कार किया जाता है। उसका पढ़ाना महान् पाप एवं घोर विपत्ति का आवाहन करना है। वह पढ़-लिख कर क्या कोई नौकरी थोड़े ही करेगी? पढ़-लिख कर वह एकदम बिगड़ जायगी। हमारे शास्त्रों में तो लिखा है कि कन्या को पढ़ाने से वह जल्दी ही राँड़ हो जाती है; अतः जान-बूझ कर आफ़त मोल कौन ले? कन्या के लिए वर और वयस का क्या देखना! "अष्ट वर्षा भवेद् गौरी" की हमारे शास्त्रों की आज्ञा है। वर चाहे बालक हो, प्रौढ़ हो, लूला हो, लँगड़ा हो, गूँगा, बहरा, नपुंसक, अपङ्ग—यहाँ तक कि चाहे मरणासन्न बूढ़ा ही क्यों न हो, होना चाहिए वह गाँठ का पूरा और अक्ल का अधूरा! अगर दो पैसा पास होगा तो बेचारी बेवा होने पर सुख से दाल-रोटी खाएगी और चैन की वंशी बजाएगी! न किसी की ग़रज़ रहेगी और न किसी का भय ही। छिः छिः! कैसा घृणित व्यापार है! क्या विधवा का कभी पुनर्विवाह हुआ है? "तिरिया तेल हमीर हठ चढ़े न दूजी बार।" अतः यह शास्त्र-विरुद्ध है। इससे समाज में व्यभिचार बढ़ेगा!

ये हैं हमारे मारवाड़ी भाइयों के उपदेशामृत! ये ही हैं हमारे वर्तमान सनातन-धर्म के उसूल! पर वास्तव में ये बातें भी केवल कहने की हैं। दूसरे के कहने से और जान-बूझ कर ये लोग अछूतों के सुधार और उद्धार की तरफ़ ज़रा भी ध्यान न देंगे और हर तरह उनसे घृणा दिखलावेंगे, पर पुरानी रूढ़ि के अनुसार इन बातों के विपरीत काम भी सहज में कर लेंगे। शायद आप आश्चर्य करेंगे कि यह क्या, धर्म-भीरु मारवाड़ी उपरोक्त बाबा-वाक्यों के प्रतिकूल कैसे चल सकते हैं; यह तो किसी प्रकार सम्भव ही नहीं। अच्छा सुनिए, और ख़ूब ध्यान देकर सुनिए। तब आपको पता चलेगा कि हमारे मारवाड़ी भाई अछूतोद्धार किस प्रकार करते हैं? इनका अछूतोद्धार ऐसा बढ़िया है कि उसकी तारीफ़ ही मुँह से निकलती है!

हाँ, तो पाठक, हमारे साथ आइए और राजपूताने के इस मरुस्थल की सैर कीजिए। एक तो वर्षाऋतु और फिर भादों का महीना! तिस पर भी अब की साल इन्द्र महाराज की काफ़ी कृपा हो चुकी है। "राणेचा" के जङ्गल में चारों तरफ़ हरियाली ही हरियाली दिखाई देती है। कटीली झाड़ियों की बहार तो एक अजब रङ्ग ही ला रही है—मानो नवयौवना का नवयौवन अभी उभरा है। आज भादों सुदी ११ का दिवस है। श्रीराम-देव जी का मेला है। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र सभी कोई यहाँ हज़ारों की संख्या में, बड़ी-बड़ी दूर से, कोई पैदल तो कोई ऊँट पर, कोई बैलगाड़ी पर तो कोई रेलगाड़ी पर—रामसा पीर की अटल श्रद्धा-भक्ति से नारियल चढ़ाने आए हैं। और आए हैं अपने अछूत भाइयों को गले लगाने, उनके प्रति अपना शुद्ध प्रेम-भाव प्रदर्शित करने! अच्छा तो चलिए पहले रामसा बाबा का दर्शन कर लें, तब फिर मेला देखेंगे। हैं! यह क्या, कोई रामानन्दी तिलक धारण किए है, तो कोई त्रिपुण्ड्र लगाए है; कोई गले में तुलसी की माला पहने मस्तक पर कुङ्कुम का चौरवाँ तिलक काढ़े हुए अपनी परम वैष्णवता को झलका रहा है, तो कोई मस्तक पर केवल बिन्दी ही धारण किए हुए है। और यह क्या! ये मस्तक पर बिना चिह्न को धारण किए हुए, वही डोउटी (एक प्रकार की खादी) और खद्दर की अँगरखी और साफ़ा, पगड़ी पहने हुए तथा गले में श्रीरामदेव जी की मूर्ति पहने हुए एकदम साफ़-सुथरे लोग कौन हैं। हैं! यह तो रैगड़, चमार, बलाई, ढेढ़—सब अछूत ही अछूत हैं। यहाँ तो सब एक भाव है। भीड़ बड़ी ज़बर्दस्त है और लोग एक दूसरे पर गिरे पड़ते हैं। किसी निर्बल के गिर जाने पर फ़ौरन ही सब कोई उसको सँभाल लेने के लिए उसकी ओर झुक पड़ते हैं और हाथोंहाथ उसे उठा कर खड़ा कर देते हैं।

यह देखिए, एक परम वैष्णव वैश्य महाशय नारियल फोड़ कर तथा चार पैसे की रेवड़ियाँ लेकर श्रीरामदेव जी को चढ़ाने के लिए आगे बढ़ ही रहे थे कि एक त्रिपुण्ड-

धारी ब्राह्मण देवता फ़ौरन ही उसको ढकेल कर आगे बढ़ गए और अपना नारियल का गोटा तथा रेवड़ियाँ और बताशे कामड़िए ( पुजारी ) के हाथ में दे दिए। उसने फ़ौरन ही आधा गोटा तो श्रीरामसा को चढ़ा दिया और आधे में श्रीरामदेव जी की रक्षा ( भस्म ) भर कर ब्राह्मण देवता के हवाले कर दिया। ब्राह्मण-देवता मारे ख़ुशी के सिर पर, पेट पर, मस्तक पर और आँखों पर भस्म लगाते हुए फूल कर कुप्पा हो गए और मन्दिर के बाहर आए। लगे नारियल की चिटकी ( टुकड़े ) बताशे और बाबे की रिक्षा सबको बाँटने। अभी वह चिटकी बाँट ही रहे थे कि इतने में वही वैश्य महोदय और उनके पीछे एक और ठाकुर साहब मन्दिर के बाहर आकर रेवड़ी तथा चिटकी और रिक्षा बाँटने लगे। अभी तक ये लोग चिटकी इत्यादि भीड़ को बाँट ही रहे थे कि इतने में एक अछूत भाई चिटकी, रेवड़ी और रक्षा लिए हुए आया और सबको बाबे का प्रसाद बाँटने लगा। सब ही ने बढ़-बढ़ कर हाथ पर प्रसाद लिया और ख़ुशी-ख़ुशी, बिना किसी प्रकार की हिचकिचाहट के फ़ौरन ही निगल गए। हाँ, तो भला यह तो बताइए कि ये कामड़िए (पुजारी) हैं कौन? ये हैं श्रीरामदेव जी बाबा के पुजारी अनन्य भक्त ढेंढ, बलई, थोरी, रेंगड़ और चमार आदि अछूत ! यदि कोई बाबा के दरबार में आकर उनके प्यारे इन अछूत भाइयों से परहेज़ करता है, तो वह अपङ्ग, कोढ़ी अथवा अन्धा हो जाता है ! और जो कोढ़ी, अपङ्ग अथवा अन्धा यहाँ श्रद्धा-भक्ति से बाबा के दर्शन करने आता है, तो उसकी सारी आधि-व्याधि दूर होकर कञ्चन-काया हो जाती है ! ठीक इसी ढङ्ग के मेले राजपूताने के प्रायः तमाम शहरों में हुआ करते हैं। पर सबसे बड़ा मेला यहीं होता है। क्योंकि यहीं बाबा का आदि समाधि-स्थान है !

देखा पाठक, कैसा वास्तविक और सच्चा अछूतोद्धार है। क्या इससे ज़बर्दस्त और कोई अछूतोद्धार हो सकता है ? ठीक इसी प्रकार का वृत्तान्त श्रीगोगा जी के मेले का है, जिसे स्थानाभाव से एवं उपरोक्त मेले के समान ही वृत्तान्त होने के कारण, यहाँ देना अनावश्यक है। याद रहे कि गोगा जी के पुजारी भी हमारे अछूत-भाई ही हैं। अस्तु—

यह तो हुआ हमारे अछूतोद्धारक होने का वर्णन, अब सुनिए कन्याओं के पढ़ाने की बात। कन्या को हम पढ़ाते हैं अवश्य, मगर क्या ? नारी-महत्व, गृहिणी-धर्म का ज्ञान ? राम, राम ! सीताराम ! नारी का महत्व किस चिड़िया का नाम है ? गृहिणी-धर्म किस बला को कहते हैं ? उनको सिखलाया जाता है—घर की बड़ी-बूढ़ी, दादियों, माता और बहिनों द्वारा—ससुराल में आकर सास-ससुर, पति-जेठ, ननद इत्यादि से लड़ना-झगड़ना तथा पति-देवता को नित नए फ़ैशन के कपड़े और गहने बनवाने को मजबूर करना, साथ ही तीज-त्योहार, मेले-ठेलों एवं विवाह इत्यादि में समधियों को भ्रष्ट एवं अश्लील, स्त्री-पुरुष के गुप्त अङ्गों के खुले नाम ले-लेकर गन्दी गालियाँ, डक्का, सीठना, व गायन इत्यादि, जिनको सुन कर बेचारी लज्जा को भी लज्जा आ जाती है !

क्या इसके लिए हम अपनी कन्याओं को अपराधी ठहरावें, अथवा इन गायनों को सिखाने वाली हमारी बड़ी-बूढ़ी दादियों एवं माता, बहिन, बेटियों को दोषी क़रार दें ? नहीं ! अगर अपराधी हैं तो हम ( पुरुष-वर्ग ) ही हैं। यह स्वाभाविक है कि पुरुष जिस बात से ख़ुश होगा, स्त्रियाँ वही कार्य करेंगी। उनका धर्म भी उनको यही सिखाता है। यदि हम स्त्री-पुरुषों के गुप्त-अङ्गों का नाम ले-लेकर व्यभिचार की भावना-पूर्ण हँसी-दिल्लगी से उन्हें गन्दे एवं भ्रष्ट गीत गाने के लिए मजबूर न करें, और उनके "केसरिया पाग झाँट को तुर्रो" या "आज सगीजी रो नयो लटको, टाँग उठाय कर चित पटको" इत्यादि गीत गाने पर बेशर्म जाहिलों की तरह 'ही-ही' करके "सगीजी एक मजेदार और अवरण दो" की निर्लज्ज माँग न करें, तो वे कभी ऐसा करने को तैयार न हों। हम इतने से ही शान्त नहीं हो जाते, अपनी स्त्रियों के मुँह से गन्दे गीत गवा कर ही सन्तुष्ट नहीं हो जाते, बल्कि होली के अवसर पर मण्डलियाँ बना-बना कर हम स्वयं भी अपने मुँह से "ओहो ; सामण साची रे, बाबे जी .... ! लश्कर में सामण साची रे। अथवा चोदी रे चियोरे खेत में" इत्यादि अनेक प्रकार के ज़हरीले पनाले ( पिता-पुत्र, बड़े-छोटे सब एक साथ ) अपनी बड़ी-बूढ़ी, माँ, बहिन, बेटियों के सामने उगल कर उनके समक्ष एक काला-आदर्श रखते हैं। होलिका-दहन के समय हम अपने बालकों को साथ लेकर "हो-हो होली रे, छोरा चोदे छोरी रे" का पवित्र मन्त्रोच्चारण करते हुए होली की परिक्रमा करते हैं ! ध्यान रहे कि उस वक़्त भी

हमारी माँ, बहिन, बेटियाँ दर्शक-रूप में वहाँ हाज़िर रहती हैं। प्रभो ! यह कैसा रौरव कृत्य है !

यह है कन्याओं की शिक्षा, जिससे न तो उनके बिगड़ने का भय है (?) और न उनके राँड होने का ही !

अब देखिए कन्या की विवाह-व्यवस्था ! ज्योंही वह आठ वर्ष की हुई, उसका येन-केन-प्रकारेण—चाहे जैसा वर मिले, विवाह करने की फ़िक्र पड़ गई। अगर कोई मुँह पर ख़िज़ाब की कालिख पोतने वाला, आँखों का अन्धा और गाँठ का पूरा मिल गया, तब तो फिर क्या कहना—पौ-बारह हैं, बस पाँचो अँगुली घी में हैं। और यदि फूटी क़िस्मत से किसी को ऐसा वर नहीं मिला तो फिर जैसा कोई मिल गया, कन्या के हाथ पीले करके अपना पिण्ड छुड़ाया। चलो छुट्टी हुई, आफ़त गले से टली। कन्या का भविष्य बिगड़े या सुधरे, इससे हमें कोई प्रयोजन नहीं।

हम अपनी बेवा बहू-बेटियों पर तरस खाते हैं, और बहुत खाते हैं। और इसीलिए उनको अच्छे माल खिलाते हैं, फ़ैन्सी सिल्क एवं इकतारी अभरवाँ मलमल की साड़ियाँ पहनाते हैं। उनकी सर्द आहों पर घड़ों आँसू बहाते हैं, इसलिए कि वे हमारे सिर पर बोझ-रूप हो गईं—इसलिए नहीं कि उनके दुःख से हम दुखित हैं। उनका पुनर्विवाह क्यों किया जाय, जब बिना ब्याह ही काम चल जाता है ! पुनर्विवाह हो जाने से तो वे एक ही की हो जायँगी। फिर वे सबके उपयोग में नहीं आ सकेंगी। ब्याह न करने से विधवा सार्वजनिक सम्पत्ति (Public Property) रहती है, हर किसी के उपयोग में आती है ! यदि दैवयोग से कहीं गर्भ भी रह गया तो फूटा राँड का भाग, बाबा जी तो सिद्ध ही हैं। अगर किसी को मालूम न पड़ा तब तो चुपके से झट अधूरा ही गिरवा दिया, और अगर लोगों को मालूम हो गया तो राँड को व्यभिचारिणी का सर्टिफ़िकेट देकर चट से जाति बाहर कर दिया ! बेचारी को दीन-दुनिया से नष्ट किया—पहले वैसे और अब ऐसे ! दिया धक्का, जा भैंस पानी में ! इस प्रकार न मालूम समाज द्वारा तिरस्कृत एवं अत्याचार-पीड़ित कितनी उच्च वंशीय मारवाड़ी-ललनाएँ विधर्मियों की बग़ल में बैठी हुई हमारे मारवाड़ी-समाज का मुख उज्ज्वल कर रही हैं !

यह तो हुई उनकी—नहीं, नहीं, हम कापुरुषों के पाप प्रकट होने की बात। परन्तु वे समाज में रहती हुई लुच्चे, लुङ्गाड़े, गुण्डे, बदमाश तथा व्यभिचारी कुत्तों एवं देवर, जेठ व ससुर, यहाँ तक कि अपने चाचा-ताऊ से छल, कपट, लोभ अथवा बलात्कार द्वारा भले ही भ्रष्ट की जाती रहें; आए-दिन भ्रूण-हत्याएँ कर, भले ही हमारे मुँह में कालिख पोतती रहें—इससे हमारा कुछ नहीं बिगड़ता; इससे समाज में व्यभिचार नहीं बढ़ता। व्यभिचार बढ़ता है विधवाओं का पुनर्विवाह करने तथा उन्हें किसी एक की कर देने में !!

हम स्वयं वैसे चाहे किसी अन्य जाति की स्त्री को भले ही घर में डाल लें, अथवा हमारी विधवाएँ भी चाहे जिस क़ौम के व्यक्ति के साथ प्रेम-लीला क्यों न करें, पर हम विधवा-विवाह तो कभी न करेंगे। हमारा नीच क़ौम की स्त्रियों को घर में डालना अथवा हमारी विधवाओं का नीच क़ौम के व्यक्तियों से प्रेम-लीला करना तो सदा से ही होते आए हैं। यह तो पहले भी होता था—यह कोई नई बात नहीं है ! ओफ़ ! कैसी अमानुषिक चर्चा है ! कितनी भयङ्कर बेहयाई है ! नहीं, नहीं, यही हमारा सनातन-धर्म है। बोल सनातन-धर्म की जय !!

—श्रीगोपाल कल्ला

* * *

# मारवाड़ की मरोड़

उर्दू-लिपि में जैसे कि एक नुक़्ते से किसी मज़मून का मतलब ही ग़लत हो जाता है, वैसे ही मारवाड़ में भी "नुकतों" की फ़िज़ूलख़र्ची की रीति ने ऐसा घर जमाया है कि इससे कितने ही घर नष्ट हो गए। परन्तु फिर भी इस शोचनीय दशा पर किसी भाई का ध्यान नहीं जाता। जब तक दम में दम रहे, पास में कौड़ी भी न रहे तो भी—"करजा करना, भरही भरना, मरणी मरना।" चाहे भूख से पीड़ित रहा जाय, चाहे बाल-बच्चों की दुर्दशा हो जाय, चाहे नीच काम भी करना पड़े, तो कोई हरकत नहीं, पर अपने घर का बूढ़ा या जवान कोई भी मर जाय तो उसके पीछे अपनी बिरादरी को जिमाना या छन्यात करना अत्यन्त ही आवश्यक हो जाता है। चाहे बाबा जी ने फ़ाक़ेकशी से

हो दिन बिताएँ हों, पर अपना मान तो मरने वाले के पीछे बेमौत मरने ही में समझ रक्खा है। यदि किसी हमारे

( १६५ पृष्ठ का शेषांश )

विवाह करने को राज़ी न होगा। इस समय उसकी उम्र है ३५ के लगभग। हमने बहुत चेष्टा की कि किसी अपने ही जैसे आदमी से विवाह करो तो हम करा दें, पर वह नहीं समझती !

उपरोक्त कथा कैसी भयानक है, जिसे पढ़ कर रोम-रोम थर्रा उठता है, हृदय काँपने लगता है। ऐसी अनेक बहिनें खोज करने पर इस समाज में कलकत्ते में ही मिल सकती हैं। वे चाहती हैं कि हम उन्नति करें, पर मारवाड़ी रूढ़ियाँ—समाज के नियम ही ऐसे सङ्कीर्ण हैं कि उन्हें उस घृणित पथ में पड़े रहना पड़ता है।

स्त्रियों की दशा न भी अच्छी हो—पुरुष तो ज्ञानवान् होने चाहिएँ ! छोटी श्रेणी के मारवाड़ी-युवक तो एकदम साहसहीन होते हैं। दिन भर झूठ बोलेंगे—दलाली करेंगे, चोरी से सट्टा लगाएँगे और रात को मन्दिर में जाकर कान पकड़ कर अपराधों की क्षमा माँग लेंगे। ठाकुर जी के सामने इतने ज़ोर से आरती पढ़ते हैं, नाचते हैं, कीर्तन करते हैं कि मन्दिर गूँज उठता है। पर दुख तो यह है, उनमें आत्म-शक्ति किसी तरह नहीं आती और उनके युवा चेहरे पर कभी भी कान्ति नहीं झलकती !

कलकत्ते में बहुत थोड़े युवक ऐसे पाए गए जो विद्या-प्रेमी और समझदार हैं। इनसे हमने बातें कीं तो हमें बहुत ही प्रसन्नता हुई कि मारवाड़ी-समाज में यह छिपी आशा हमें दीख रही है।

अन्त में हम समस्त मारवाड़ी-समाज से प्रार्थना करते हैं कि वह अपनी बुराइयों को जड़ से दूर करने के लिए कमर कस कर तैयार हो जाय और प्रत्येक बालक-बालिका, स्त्री-पुरुष, वृद्ध-वृद्धा—सब कोई सच्चे धर्म और विश्वास की डोरी पकड़ें। वह समय बहुत जल्द आ रहा है, जब कि प्रत्येक व्यक्ति को लोहे जैसा सब तरफ़ से ठोस बनने की ज़रूरत है। न बाहर से पोला, न अन्दर से पोला—एकदम ठोस ! कोई ऐब पकड़ ही नहीं सकता। आँच में भी तपा लो, लाल-लाल ज्योति बिखर पड़े। इसी प्रकार उत्तम बनने की समाज को प्रतिज्ञा करनी चाहिए। ईश्वर उसे सफलता प्रदान करें।

* * *

जैसे मूर्ख ने—अपनी दशा को देखते हुए—किफ़ायत से काम लेना चाहा या 'नुकता' न करना चाहा तो क्या वह बिरादरी में अपनी प्रतिष्ठा क़ायम रख कर अपने मृत-पुरुष को स्वर्ग-प्राप्ति का सर्टिफ़िकेट हासिल कराने में समर्थ हो सकेगा ? कदापि नहीं ! यदि नुकता नहीं किया गया तो बस नाक होते हुए भी कटी हुई ही समझी जायगी। यह है मारवाड़ी-समाज की बुद्धिमानी और अपने से कमज़ोर भाई के साथ सहानुभूति का नमूना ! समाज के कई भाई इन्हीं औसर-मौसर की फ़िज़ूलख़र्चियों से हीन दशा में पहुँच कर दारिद्रय देव के उपासक बन गए, पर नुकता घर से न टलने दिया ! इसी से वे मिट्टी में मिल गए, उनके घर-बार नष्ट हो गए। अब वे ही लोग, जो इन्हें इस कार्य में उत्साहित करते थे, इनकी हीन दशा देख कर ख़ुश होते, ताली बजाते और हँसी उड़ाते हैं ! देखिए इस देश की कैसी सराहनीय प्रथा है। यदि किसी भाई के घर पर किसी प्रकार की आफ़त आ जाय, बीमारी की हालत हो, और ऐसी दशा में किसी से सहायता के लिए याचना की जाय तो लाखों बहाने बनाएँगे, ख़ुद बीमार हो जायँगे। किसी अबला स्त्री ने कष्ट के समय सहायता के लिए याचना की तो अनेक प्रकार की टालमटोल बतला देंगे। यदि कोई अपना ग़रीब भाई मर जाय तो उसके लोकाचार में जाने में भी अनेक आपत्तियाँ और बहाने करेंगे। मृत-पुरुष के घर वालों को मदद देना तो दरकिनार रहा, बारहवें दिन लड्डू या सीरा-सम्मेलन का अधिवेशन मनाने के लिए उसे उत्साहित करेंगे—बिना बुलाए ही उसके घर पर पहुँच कर कहेंगे कि बाज़ार से सामान मँगवाया या नहीं ? यदि न मँगवाया हो तो जल्दी मँगवाना चाहिए। घी बढ़िया और खाँड देशी व शुद्ध होनी चाहिए और रसोई बनाने वाला कारीगर भी नामी होना चाहिए, ताकि माल अच्छा बने और खाने वाले सराहना करें, तभी मृतक की सद्‌गति और उसे स्वर्ग प्राप्त हो सकेगा। क्या ख़ूब ! अपने एक भाई के मरने पर शोक के स्थान में इस प्रकार प्रसन्नता और उत्साह प्रकट करते हैं, मानो घर से कोई आफ़त टल गई हो। इस बात को तो विस्मरण ही कर देते हैं कि इनके घर का संरक्षक, इनके घर की सँभाल रखने वाला, घर की ढाल आज चल बसा। उनको तो सीरे और लड्डू खाने

से मतलब होता है ! वाह भाई मारवाड़ियो, शाबाश तुम्हारी बुद्धि और नीयत पर ! हमने तो "गोकुल गाम का पैंडा ही न्यारा" वाली लोकोक्ति सुन रक्खी थी, पर इसे भी "मारवाड़ का पैंडा ही न्यारा" कहें तो क्या झूठ है ?

हमारे यहाँ की सब रीति-रिवाजें, मान-मर्यादाएँ आदि हमारे धनाढ्य भाइयों पर ही निर्भर रहती हैं। वे ही लोग अपनी शान और गुमान में फूले हुए, अनर्थ के कारण बन रहे हैं। वे जितने बड़े बने हुए हैं, उतने ही बड़े नुकते 'शहर-सारणी' ( नगर-भोज ) तक कर डालते हैं ! यह बतलाने के लिए कि हम बड़े हैं, हमारे जैसा क्या कोई कर सकेगा, अपनी शेख़ी बघारने के लिए, जाति में बड़ा बनने के लिए, धड़ाधड़ नुकते करने से नहीं चूकते। इसी को मरे के पीछे मरना कहते हैं। इस शान बघारने का अन्त में परिणाम यह होता है कि वे कङ्गाल होकर दर-ब-दर मारे-मारे फिरते हैं, और अनेक प्रकार की सानाज़नी सहते हैं। यह घर फूँक तमाशा देखना नहीं तो और क्या है ? किसी उर्दू शायर ने क्या ही अच्छा कहा है :—

फिर औरों की तकते फिरोगे सख़ावत।
न डालो सख़ावत की आदत जियादा॥

लोग इनकी ऐसी हीन अवस्था देख कर कहते हैं कि इनके बाप-दादा ऐसे थे, वैसे थे, अब ये निखट्टू ऐसे हुए कि कहीं रहने को जगह तक नहीं ; इतना धन था, न मालूम कहाँ चला गया ? चला कहाँ गया औसर-नुकतों द्वारा आप जैसे सीरा-प्रेमी भोजन-भट्टों के उदरों में चला गया ! आप कहेंगे कि तो क्या मरने वाले के पीछे कुछ भी नहीं किया जाना चाहिए ? किया क्यों नहीं जावे—दुःखी आत्माओं को पोषण करना चाहिए, न कि मरे को मारना। "जितनी ठौड़ उतनी सौड़" के अनुसार काम करना चाहिए, न कि अपनी शान दिखाने के लिए उम्र भर कष्ट उठाते रहने का सामान करना ! ऐसे लोगों को घर-बार गिरवी रख, देश छोड़, परदेश की राह लेना पड़ता है। जो यश उसने नुकते से कमाया, उसे कमर में बाँध, अपनी जड़ खोद नेस्तनाबूद होकर भागना पड़ता है। यदि एक अबला का पति मर जाय तो लोग आकर यही सम्मति देंगे कि अब तुम्हारे लिए सब ज़ेवर-आभूषण व्यर्थ हैं, इन्हें बेच-बाच कर औसर करना लाज़िमी है। यदि कुछ भी न हो तो घर ही बेचो, पर नुकता करो—ऐसा मौक़ा बार-बार नहीं मिलता ! यदि वह अबला कह दे कि मेरे पास कुछ नहीं है, और कुछ है भी तो उसके सहारे ही मैं अपना शेष जीवन का निर्वाह करूँगी, बाल-बच्चों का पालन-पोषण कर उनको लिखा-पढ़ा कर होशियार करूँगी, तो वे मिष्ठान्न-प्रेमी क्रोधित होकर कहते हैं—यह तो जानी हुई बात है कि यह कुल-कलङ्किनी बन कर घर को, ख़ानदान को अपमानित करेगी ! बेचारी अबला डर कर इनके झाँसे में आ जाती है और उससे ये लोग नुकता ( औसर ) करा ही लेते हैं, और एक ही दिन में उस निस्सहाय अबला के शेष जीवन के भरण-पोषण के साधन को स्वाहा कर डालते हैं ! वह अबला बेचारी अपना पेट चक्की पीस कर, किसी के यहाँ रसोई बना कर या अन्य कार्य करके पालती है। यहाँ तक कि विवश होकर व्यभिचार भी करना पड़ता है ! उस वक्त समाज के पञ्चों, भाई-बन्दों, कुटुम्बियों और उन मिष्ठान्न-प्रेमियों की नाक नौ हाथ की बढ़ जाती है ! पर वे यह नहीं सोचते कि उस बेचारी अबला को पतन का रास्ता दिखाया किसने ? उन्होंने, जो पूर्ण धार्मिक, समाज के सरताज ( पञ्चराज ) और सनातनधर्मी बनने का दम भरते हैं !!

सच्चे सनातनधर्मी और समाज-सेवक तो वे हैं, जिनके हृदय में रात-दिन समाज-सेवा की ही लगन रहती है ; जो इस काम में अपने शरीर और स्वास्थ्य तक की परवा नहीं करते ; जो लाखों रुपए अबलाओं की रक्षा के लिए वनिता-आश्रम बनाने में ; अनाथ बच्चों के लिए अनाथालय खोलने में ; रोगियों एवं पीड़ितों के लिए अस्पतालादि खोलने में ; पथिकों के आराम के लिए धर्मशालाएँ बनवाने में ; बच्चों की उच्च शिक्षा एवं ज्ञान-वृद्धि के लिए विद्यालय, पुस्तकालय, वाचनालय स्थापित करने में, असहाय अबलाओं, छात्रों और उन सफ़ेदपोशों को, जो किसी से सहायता माँगने में हिचकिचाते हैं, मुक्त-हस्त से गुप्त सहायता करने में ख़र्च करते हैं। जो प्राचीन विद्याओं और कला-कौशल के उद्धार के लिए प्रयत्नशील रहते हैं, वे ही सच्चे सनातनधर्मी और आदर्श दानी हैं। उन्हें कुछ मन्द-बुद्धि अपनी ज़िद और पक्षपात के कारण पथ-भ्रष्ट, नास्तिक, आर्यसमाजी

और समाज-विद्रोही कहते हैं। क्या ख़ूब ! बलिहारी है इस विचित्र बुद्धिमानी की !

अब मैं यह निर्णय पाठकों पर ही छोड़ता हूँ कि एक दिन के मिष्टान्न भोजन के लिए किसी के उम्र भर का नष्ट कर क्षण भर के लिए वाह-वाह करने वाले सज्जन सच्चे सुधारक, समाज-सेवी और सनातनी हैं या उपरोक्त रूप से सात्विक दान देने वाले और स्थायी रूप से मनुष्य-मात्र को लाभ पहुँचाने वाले ? पाठक स्वयं ही सत्यासत्य का विचार करेंगे ! अन्त में मेरा सब भाइयों से यही निवेदन है कि सभी कुरीतियों को नष्ट कर समाज का कल्याण करें। अब कुप्रथाओं का अन्त करने और इन विनाशकारी फ़िज़ूलख़र्चियों को मिटाने से ही समाज का अस्तित्व क़ायम रह सकता है ; नहीं तो अन्तिम परिणाम इन नाशकारी कुप्रथाओं का क्या होगा—यह किसी से छिपा नहीं है !!

—पन्नालाल शर्मा

* * *

## मारवाड़ी-समाज के कुछ चित्र

वृद्ध केशव को ज्योंही चिता पर रक्खा, आग धधकने लगी। श्मशान प्रकाशित हो उठा। रात्रि का समय था, बादलों ने गगन-मण्डल को आच्छादित कर, अँधेरे को दुगना कर रक्खा था। चिता जलते ही रामदास चिल्ला उठा—'अरे मारवाड़ी-समाज जला जा रहा है।' लोगों ने उसे पागल समझा, पर रामदास सच बोला था। उसने समस्त समाज को एक १४ वर्ष की बालिका की आह में जलते देखा था। यह १४ वर्षीया बालिका उस वृद्ध की पत्नी थी। अभी ब्याह हुआ था। उधर चिता ने वृद्ध केशव को जला दिया, इधर उस बालिका की आह ने वृद्ध से गठबन्धन जोड़ने वाले मारवाड़ी-समाज को जला दिया। वास्तव में जल दोनों ही रहे थे !

२

कृष्णमोहन मन-चला नवयुवक था। उसने अपनी माहेश्वरी बिरादरी छोड़, अग्रवालों में ब्याह कर लिया। बस, आफ़त का पहाड़ उसके सिर पर टूट पड़ा। पञ्चायत भरी गई। सरपञ्च का स्थान लाला कद्दूमल जी को मिला। कद्दूमल जी की उम्र अभी ५० वर्ष की ही थी। विवाह का कङ्कन उनके हाथ में बँधा था। हाल ही में उन्होंने एक तेरह वर्ष की कन्या का पाणिग्रहण कर अपने बन्द घर के पट खोले थे ! कृष्णमोहन की पेशी हुई। उस पर वर्णाश्रम-धर्म की सनातन-मर्यादा तोड़ने का अभियोग लगाया गया। उसने कहा कि मैंने विवाह एक वैश्य-कन्या से किया है, इसलिए मैंने वर्ण-मर्यादा नहीं तोड़ी। मेरी उम्र २४ वर्ष की है, इसलिए आश्रम-मर्यादा भी नहीं तोड़ी। सरपञ्च हैरान थे कि क्या उत्तर दें ? कारण, मनुस्मृति में चार वर्ण ही हैं। यदि कोई व्यासदेव जी पद्मपुराण बना, उप-जातियों में विवाह का निषेध लिख देते, तो शायद दिक़्क़त न होती। सब पञ्चों ने सिर जुटाया और 'जो-हुक्मी-सूत्र' से सनातन-धर्म की मर्यादा तोड़ने की डिग्री दे कृष्णमोहन को ज़ात से ख़ारिज कर दिया ! कृष्ण के बान्धव दुःखी हुए, पर वह हँसने लगा। लोगों ने पूछा कि भाई, हँसते क्यों हो ? उसने उत्तर दिया कि ५० वर्ष की उम्र में ब्याह करने वाले, आश्रम-मर्यादा तोड़ने वाले, आज न्यायासन पर हैं—फिर न्याय कहाँ ? कौन कह सकता है कि वर्णाश्रम-मर्यादा कृष्ण ने तोड़ी थी कि कद्दूमल ने ?

३

सत्यवती थी विधवा, इसीलिए माला जपा करती है। जैसी ही वह भोली थी, वैसी ही वह स्वरूपवती भी थी। उसका भरण-पोषण उसके जेठ ही करते थे। जेठ जी ज़रा पञ्च-फ़ैशन के आदमी थे, इसीलिए 'विधवा-विवाह' का नाम सुनते ही वह गालियों की बौछार करते थे। सत्यवती अपना समय भगवद्-भजन में व्यतीत करना चाहती थी। पर थोड़े दिन से जेठ जी की उस पर विशेष कृपा होने लगी। वह सहम गई। जेठ जी ने बहुतेरे दाँव-पेच खेले, पर वह अपने सत्-मार्ग से न हटी। थोड़े दिनों में जेठ जी ने उसे भूखा मार कर और अनेक अत्याचार कर फँसाया। प्रसूति-काल आते ही जेठ जी ने उसे कुलटा, कुल-कलङ्किनी आदि शब्दों से सम्बोधित कर, घर से निकाल दिया ! लोग सत्यवती को बुरा कहने लगे, त्रिया-चरित्र की व्याख्या होने लगी। जेठ जी को ऐसी कुल-कलङ्किनी को निकालने पर बधाई मिली ! बेशक संसार की दृष्टि में सत्यवती पतित थी, पर भगवान् के यहाँ नराधम जेठ के लिए ही नरक तैयार हुआ !

* * *

"लड़की राँड़ कुलच्छनी है, पुस्तकें पढ़-पढ़ कर अपने पति को खा गई।"—औरतों के जमघट ने इस प्रकार पढ़ी-लिखी औरतों की ख़ूब निन्दा की। पर यह कौन कहे कि पतिदेव शराबी तथा व्यभिचारी होने से जल्दी कूच कर गए!

—आनन्दप्रिय, बी० ए०; एल्-एल्० बी०

* * *

## मारवाड़ी-समाज की विचित्र नामावली

जब से हमारी षोडश संस्कार-विधियों का लोप हुआ, तब से ही हमारे नामकरण संस्कार का दुरुपयोग हो रहा है। प्राचीन काल में ज्योतिष-शास्त्र से ग्रह-नक्षत्रादि के फलादेशानुसार ही नाम रक्खे जाते थे; किन्तु अब किसी के सन्तान न होने पर या होकर अल्पायु में ही मर जाने के कारण बालक के ऊट-पटाँग नाम रख दिए जाते हैं। नाम का भी मनुष्य के हृदय पर बहुत भारी प्रभाव पड़ा करता है। अतः जहाँ तक हो सके, नाम अच्छे और शुभ ही रक्खे जाने चाहिए। सन्तान होना और होकर जीवित रहना ऊट-पटाँग नाम रखने पर अवलम्बित नहीं है। यह तो सृष्टि-कर्त्ता और प्रकृति-देवी के अटल नियमों पर ही निर्भर है। ऐसे कुछ विचित्र नामों की सूची, जो कुछ जल्दी में प्राप्त हो सकी, 'चाँद' के पाठकों को पेश करता हूँ। मारवाड़ी-समाज की कई जातियों के नाम भी बड़े ही विचित्र हैं, जो कभी समय मिलने पर 'चाँद' के किसी आगामी अङ्क में पेश करूँगा:—

१ हथिया
२ भतिया
३ घोड़िया
४ गधिया
५ पाड़िया
६ कुतिया
७ कुत्तिडा
८ सींढा
९ मींढा
१० मिन्नी
११ मकड़ा
१२ मोरिया
१३ चिड़िया
१४ चूंका
१५ कूकड़ा
१६ बूबा
१७ लङ्गूर
१८ ओंकू
१९ सूवा
२० सूसा
२१ कसारी
२२ कूकू
२३ लूलू
२४ कागा
२५ जागा
२६ पोया
२७ तोलिया
२८ तोतिया
२९ कीड़ीया
३० टीडी
३१ टीडा
३२ टेघी
३३ मेघी
३४ भींगड़िया
३५ चींचड़िया
३६ मटिया
३७ गटिया
३८ गोल-गटिया
३९ दूलिया
४० मूलिया
४१ बूलिया
४२ थूलिया
४३ गुलिया
४४ गूलिया
४५ गोलिया
४६ गोला
४७ होला
४८ दुड़िया
४९ धूड़िया
५० बालू
५१ कालू
५२ मालू
५३ आलू
५४ आलिया
५५ आलमिया
५६ लाली
५७ काली
५८ बद्धू
५९ लद्दू
६० मद्दू
६१ पद्दू
६२ बुग्ग
६३ गग्गा
६४ टुग्ग
६५ टपिया
६६ टेटा
६७ टोडा
६८ टरिया
६९ टेखीया
७० कचरिया
७१ डचरिया
७२ पसरिया
७३ कुसरिया
७४ मसरिया
७५ चतरिया
७६ जगड़िया
७७ नू
७८ नूना
७९ नागा
८० नागड़िया
८१ बागड़िया
८२ गट्टू
८३ पट्टू
८४ मट्टू
८५ मोट्टू
८६ गट्टा
८७ पट्टा
८८ फोजिया
८९ कोजिया
९० मोजिया
९१ तुहलक
९२ कुहलक
९३ पुहलक
९४ गुकोल
९५ रेगारिया
९६ पिआरिया
९७ नाहड़ा
९८ मोचीड़ा
९९ माली
१०० जाटिया
१०१ तैली
१०२ सुथारिया
१०३ धोलिया
१०४ कालिया
१०५ गोरिया
१०६ रत्तिया
१०७ लूखिया
१०८ मिरचिया
१०९ हल्दिया
११० धणिया
१११ सावनिया
११२ पोखा
११३ यखिया
११४ फागणिया
११५ चैतिया
११६ जेठिया
११७ भादिया
११८ आसिया
११९ डोडा
१२० डोफा
१२१ गोपा
१२२ जालिया
१२३ थालिया
१२४ चीखिया
१२५ बबूरिया
१२६ कगली
१२७ आमली
१२८ जुमरिया
१२९ ढोढा
१३० ढाईया
१३१ ढूँचाँ
१३२ ढहला
१३३ ढेला
१३४ ढेसा
१३५ ढेपा
१३६ ढफोला
१३७ ढोल
१३८ ढकनी
१३९ ढाटी
१४० दासीया
१४१ आईया
१४२ भाईया
१४३ हुक्का
१४४ कुक्का
१४५ बाडा
१४६ सींढा
१४७ सूँढा
१४८ सेया
१४९ सीसा
१५० सूँसा

कलकत्ते के सनातनी, किन्तु सुधार-प्रिय नेता और सॉलिसिटर

बाबू प्रभुदयाल हिम्मतसिंह जी

| | | |
|---|---|---|
| १५१ सीखा | १८१ ममलो | २११ होकला |
| १५२ बेजी | १८२ ढेबो | २१२ बोगी |
| १५३ भेजी | १८३ चँधो | २१३ सड्डा |
| १५४ फैनी | १८४ आँधो | २१४ फब्ब |
| १५५ गूँगा | १८५ हिंडाऊ | २१५ गूईया |
| १५६ गेराला | १८६ हिंडोल | २१६ फिदिया |
| १५७ चोरिया | १८७ छदामिया | २१७ फीड्डा |
| १५८ मोरिया | १८८ दमड़िया | २१८ पद्दा |
| १५९ मँगतिया | १८९ कोडिया | २१९ बद्दा |
| १६० मतीरा | १९० कोडी | २२० फुड़कला |
| १६१ मोडा | १९१ जेबा | २२१ धेधा |
| १६२ चौखा | १९२ झूँठा | २२२ बाँडा |
| १६३ बौखा | १९३ लाँटड़ी | २२३ चूचा |
| १६४ मांगरिया | १९४ कुल्हड़िया | २२४ पींचा |
| १६५ धम्मा | १९५ भरतिया | २२५ रींढा |
| १६६ डचिया | १९६ भाँडा | २२६ पुटिया |
| १६७ टुची | १९७ हाँडा | २२७ गुटिया |
| १६८ लुची | १९८ कूंडा | २२८ओबड़िया |
| १६९ मछिया | १९९ तूम्बा | २२९ सैंतलिया |
| १७० लछिया | २०० लो-िया | २३० कज्जी |
| १७१ पूही | २०१ खेली | २३१ त्रिगटिया |
| १७२ फाचर | २०२ घासिया | २३२ गूरिया |
| १७३ किनारिया | २०३ फूसिया | २३३ मूरिया |
| १७४ खोता | २०४ घोचा | २३४ भाखर |
| १७५ कलकतिया | २०५ कीला | २३५ मामा |
| १७६ पाडी | २०६ खीला | २३६ फागू |
| १७७ फाडी | २०७ डोका | २३७ भीखा |
| १७८ ता-मा | २०८ चाडा | २३८ मेआ |
| १७९ बाखी | २०९ बिठिया | २३९ फमला |
| १८० डम्मो | २१० पापड़िया | २४० गुटकिया |

इत्यादि-इत्यादि

—एक नाम-सुधारक मारवाड़ी

* * *

# इतिहास के कुछ पृष्ठ

प्रत्येक देश का इतिहास वहाँ की वीरात्माओं के देवोपम कार्यों की गाथाओं से ही शोभा पा सकता है। वही इतिहास देश के होनहार पुरुषों को पथ-प्रदर्शक का काम देता है, जीवन में नवीन स्फूर्ति उत्पन्न करता है, देश को अवनति के गर्त में गिरने से बचाता है एवं उसे उन्नति के उच्च-शिखर पर आसीन होने के लिए प्रोत्साहन प्रदान करता है। वीरों की आदर्श जीवनियाँ मानव-हृदय-पद्म को विकसित करती हैं और गिरी हुई जाति को उठाने में समर्थ होती हैं। इसीलिए कहा जाता है कि यदि तुम अपने देश और जाति को उन्नतावस्था में देखना चाहते हो, यदि उसे जीवन-संग्राम में विजयी बनाने की अभिलाषा रखते हो, तो वीरात्माओं की समाधियों को देव-मन्दिर समझो और उनके पवित्र कार्यों को रामायण मानो। यदि ऐसा नहीं करते हो तो देशोत्थान कठिन है !

सारे संसार का इतिहास सामने है। जिन-जिन जातियों का अधःपतन हुआ, उनका इतिहास सर्व-प्रथम विनाश को प्राप्त हुआ था। ऐसी जातियों में से बहुतों का तो नाम-निशान ही मिट गया और रही-सही अवनति के अथाह सागर में वे गोते खा रही हैं। हमारे भारत के इतिहास की भी यही दशा हुई। हमारा सच्चा इतिहास, वीरों के देवोपम कार्य, हमारी उन्नति और उच्च संस्कृति के साथ ही साथ लुप्तप्राय हो गए। किन्तु सत्य कभी छिपाने से नहीं छिपता। आज हमारे इतिहास के जाज्वल्यमान् रत्न एक-एक करके हमारे सामने आते-जाते हैं, और इस प्रकार अपने सच्चे इतिहास का दिग्दर्शन हमें हो जाता है। इससे मनगढ़न्त और स्वार्थजनित बातों पर दिनोंदिन पानी फिरता जा रहा है।

यों तो भारत के किसी भी भाग का इतिहास महत्व और दिलचस्पी से रिक्त नहीं है, किन्तु वीर-भूमि राजस्थान का इतिहास स्वतन्त्रता का ऐसा इतिहास है, जो अनुपम है और स्वर्णाक्षरों में अङ्कित किए जाने योग्य है। राजपूतों ने अपनी तलवार के जो जौहर संसार को दिखलाए थे, प्राणों को हथेली पर रख कर उन्होंने जिस प्रकार अपनी मान-मर्यादा और मातृभूमि की रक्षा की थी, वह अब भी प्रत्येक मनुष्य को रोमाञ्चित किए बिना नहीं रह सकती। वीर रणबङ्का-राठौड़ों ने अनेक रण-स्थलों में जो वीरत्वपूर्ण कार्य किए थे, उन्हें स्मरण करते हुए जोधपुर में लॉर्ड इरविन ने गत वर्ष अपनी स्पीच में कहा था :—

". . . Here in Jodhpur the rose-red fort stands, a romantic and picturesque sentinel over

plains of Marwar. Its massive architecture reflects the stubborn spirit of its builder and every stone speaks of the brave deeds of your Highness' ancestors in the wars which fill so many pages in the history of this country side. . . ."

इसका सारांश यह है कि मारवाड़ के प्रत्येक शिला-खण्ड से राठौड़ों की वीरता का वह गौरवमय राग निकलता है, जो प्रत्येक दर्शक को सहज ही में अपनी ओर आकर्षित कर लेता है।

दिल्ली के एक सुप्रसिद्ध व्यापारी तथा एक स्वदेशी स्टोर के सञ्चालक, विधवा-विवाह के प्रचार और समाज-सुधार के लिए सदा प्रयत्न करने वाले
श्रीयुत एल० एन० गाडोदिया

अब हम प्रिय पाठकों की सेवा में दो ऐसे महापुरुषों की जीवन-सम्बन्धी घटनाओं को उपस्थित करना चाहते हैं, जो मारवाड़ के इतिहास में चोटी पर के वीरों में गिने जाते हैं।

जिन दिनों बादशाह शाहजहाँ का सितारा भारत में बुलन्द था, तख़्तताऊस की चमक-दमक से अनेक राजपूत-राजाओं की आँखें चौंधिया गई थीं, उन्हीं दिनों जोधपुर के गौरवशाली सिंहासन को महाराजा गजसिंह सुशोभित कर रहे थे। वे बड़े पराक्रमी योद्धा थे। एक बार उन्होंने युद्ध में हाथोंहाथ शत्रु का झण्डा छीन लिया था। अतएव सम्राट् जहाँगीर ने प्रसन्न होकर उन्हें "दलथम्भन" (सेना को रोकने वाले) की उपाधि दी थी।

महाराज गजसिंह के कई पुत्र थे, उनमें राव अमरसिंह ज्येष्ठ और राजगद्दी के अधिकारी थे। परन्तु महाराज राव अमरसिंह की स्वेच्छाचारिता से प्रायः अप्रसन्न रहा करते थे। एक समय किसी विशेष बात पर नाराज़ होकर उन्होंने अमरसिंह को देश-निकाले का दण्ड दे डाला। वीर-शिरोमणि अमरसिंह ने इसकी कुछ भी परवा न की। वे सीधे शाही दरबार में चले आए, जहाँ बादशाह शाहजहाँ ने उनका बड़ा आदर-सत्कार किया और ऊँचा दर्जा प्रदान किया। बादशाह इनकी वीरता पर बड़ा ख़ुश था और इनको बहुत चाहता था। ये आगरे में बड़े आनन्द से रहने लगे।

कुछ दिन बीतने पर बादशाह ने ख़ुश होकर इनको नागौर के परगने का स्वामी बना दिया और 'राव' की पदवी प्रदान की। ये बड़े सुख से नागौर में निवास करने लगे। कभी-कभी दरबार में जाते तो बड़ा सम्मान मिलता था। यह दशा देख अनेक दरबारी इनसे डाह करने लगे। उनमें सबसे बढ़ कर ईर्षालु और द्वेषी सलावत ख़ाँ था, जोकि बादशाह का साला था। वह शाहजहाँ का मुँहलगा सरदार था। एक दिन उसने चिढ़ कर भरी सभा में राव अमरसिंह को 'गँवार' कह दिया। बस अब क्या था, बारूद में आग लग गई। राव अमरसिंह के क्रोध का वारापार न रहा। उनकी भुजाएँ फड़क उठीं। आँखें रक्तवर्ण हो गईं। वे अपने को न सँभाल सके। उन्होंने तत्क्षण कमर से कटार खींच कर सलावत ख़ाँ के कलेजे में भोंक दी। उस बेचारे का काम तमाम हो गया और गँवार कहने का यथोचित पुरस्कार मिल गया। उधर अमरसिंह की विकराल मूर्ति को देख शाहजहाँ ज़नानख़ाने में भाग गया और अन्य दरबारियों के भी होश उड़ गए। उनमें से कई मारे गए और कई प्राण लेकर भाग गए। वहाँ अनेक वीर बैठे थे, पर किसी का भी साहस न हुआ जो उनके सामने ठहर सके। धन्य है,

अमरसिंह धन्य !! धन्य है उस वीर-प्रसविनी माता को, जिसने ऐसे लाल को जन्म दिया।

अमरसिंह जी शाही दरबार से सकुशल घर लौट आए। दुर्भाग्य से भारत में भाई ही भाई का दुश्मन हो जाता है। कहते हैं कि अर्जुन गौड़ नामक नर-राक्षस ने धोखे से अमर का शिर काट डाला और ख़ैरख़्वाही दिखाने के लिए दरबार में ले गया। भला शाहजहाँ इस नीचता पर क्यों प्रसन्न होने लगा। उसे स्वयं इस अनोखे महावीर के संसार से उठ जाने पर बड़ा शोक हुआ।

देश-गौरव अमरसिंह के पवित्र कृत्य का चित्र किसी कवि ने किस ख़ूबी से खींचा है :—

उन मुँह ते गग्यो कह्यो, इन कर लई कटार।
वार कहन पायो नहीं, जमधर हो गई पार॥

× × ×

वजन माँह भारी थी कि रेत में सुधारी थी,
हाथ से उतारी थी कि साँचे हूँ में ढारी थी।
सेल जी के दर्द माँह गर्द सी जमाई मर्द,
पूरे हाथ साँधो थी कि जोधपुर सुधारी थी॥
हाथ में हटक गई, गुट्टि सी गटक गई,
फेफड़ा फटक गई आँकी-बाँकी तारी थी।
शाहजहाँ कहे यार सभा माँह बार-बार,
अमर की कमर में कहाँ की कटारी थी॥

× × ×

साहि को सलाम करि मार्‍यो थो सलावत खान,
दिखा गयो मरोर सूर-वीर धीर आगरो।
मीर उमरावन की कचेड़ी धुजाय सारी,
खेलत शिकार जैसे मृगन में बागरो।
कहे पानराय गजसिंह के अमरसिंह,
राखी रजपूती मजबूती नव नागरो।
पाव सेर लोह से हलाई सारी पातसाही,
होती शमशेर तो छिनाय लेतो आगरो॥

वीर-शिरोमणि अमरसिंह के ओजमय वर्णन को पढ़ने के पश्चात् पाठकों की आँखें एक और वीर राठौड़ के कार्यों के ऊपर ठहर जाती हैं। वह इतिहास-प्रसिद्ध प्रातः स्मरणीय राठौड़-कुल-रक्षक वीराग्रगण्य दुर्गादास हैं, जिनके ऊपर प्रत्येक भारतीय को गर्व है।

महाराजा जसवन्तसिंह बड़े यशस्वी महाराज थे। उनकी तलवार से स्वयं दुर्दमनीय मुग़ल-सम्राट् औरङ्गज़ेब भी डरता था; किन्तु वह था बड़ा कूट-नीति का आचार्य। उसने महाराज को कभी अपने पास न रहने दिया। महाराजा जसवन्तसिंह के साथ अनेक देशभक्त सरदार थे, उनमें दुर्गादास सर्व-प्रधान थे।

दिल्ली में बिड़ला-मिल के मैनेजर और दृढ़ समाज-सुधारक तथा पर्दे के विरोधी
श्री० चतुर्भुज जी झीझवानिया

वीर दुर्गादास का जन्म जोधपुर से थोड़ी दूर पर एक छोटे से गाँव में हुआ था। इनकी माता जी एक वीर-महिला थीं। उनके व्यक्तित्व का बहुत-कुछ असर दुर्गादास पर पड़ा था। जब महाराजा जसवन्तसिंह ने इस नर-रत्न को पाया, तो उन्होंने अपने आपको धन्य समझा।

एक बार वीर दुर्गादास महाराज के साथ शिकार को गए। थके तो थे ही, वे एक पेड़ के नीचे सो गए। धूप इनके मुँह पर पड़ रही थी। महाराजा साहब ने स्वयं इनके ऊपर छाया कर दी। यह देख अन्य सरदार महाराज से कहने लगे कि हम लोगों के होते हुए आप ऐसा कार्य क्यों कर रहे हैं? यह सुन कर महाराजा ने उत्तर दिया कि आज मैंने इसके ऊपर छाया की है, एक दिन यह राठौड़-वंश पर छाया करेगा। आगे चल कर उनकी यह बात अक्षरशः सत्य हुई।

वीर मुकुन्ददास जी खीची

[ सँपेरे के भेष में राजकुमार अजीतसिंह को मुग़ल-सेना के बीच में से छिपा कर लेजा रहे हैं ]

काबुल के पठान महाराजा जसवन्तसिंह की तलवार की झनकार से काँपते थे। इसी हेतु औरङ्गज़ेब प्रायः इन्हें पठानों को दमन करने के लिए भेजा करता था। एक बार ये अपने सरदारों के साथ काबुल का प्रबन्ध करने को गए। दैव-दुर्विपाक से जमरूद के थाने में महाराज का देहान्त हो गया। यह समाचार पाते ही क्रूर-प्रकृति, दुर्दान्त औरङ्गज़ेब ने मारवाड़ का राज्य हड़प लिया और यह प्रसिद्ध कर दिया कि महाराजा जसवन्तसिंह निस्सन्तान थे।

उधर महाराजा जसवन्तसिंह जी की दो रानियाँ गर्भवती थीं, जिनसे अजीतसिंह और दलथम्भन नामक पुत्र उत्पन्न हुए। जिनमें से दलथम्भन तो मार्ग में ही काल-कवलित हुए, किन्तु वीर राठौड़ों के स्तुत्य उद्योग से महाराजा अजीतसिंह कुछ समय पश्चात् जोधपुर में सिंहासनारूढ़ हुए, जिसका वृत्तान्त इस प्रकार है:—

जब औरङ्गज़ेब के कुकृत्य का समाचार राजपूतों तक पहुँचा तो उनकी क्रोधाग्नि धधक उठी। वे बिना आज्ञा ही वहाँ से रवाना हो गए और महाराज-कुमार अजीत को लेकर दिल्ली आए।

वीर दुर्गादास ने औरङ्गज़ेब को कहला भेजा कि महाराज-कुमार अजीतसिंह मौजूद हैं और मारवाड़ की राजगद्दी के वे ही एकमात्र उत्तराधिकारी हैं। उन्हें मारवाड़-राज्य वापस दे दीजिए। मुग़ल-सम्राट् ने सोचा

कि यदि यह राजकुमार और महारानियाँ हाथ में आ जायँ तो काम बने। इसी हेतु उसने आज्ञा दी कि महाराज-कुमार को हमारे पास भेज दो।

दुर्गादास उसके कपट-जाल को ताड़ गए। उन्होंने कुमार को देने से साफ़ इन्कार कर दिया। थोड़ी देर में राजपूतगण क्या देखते हैं कि उनका निवास-स्थान शाही सेना से घिरा हुआ है। दुर्गादास ने इस समय बड़े धैर्य और बुद्धिमत्ता से काम लिया। उन्होंने अपने विश्वास-पात्र सरदार मुकुन्ददास खीची को सँपेरा बना कर और अजीतसिंह को एक पिटारे में लिटा कर रवाना कर दिया। वीर मुकुन्ददास ने कुमार अजीतसिंह को सिरोही पहुँचा दिया, जहाँ बड़ी सावधानी से उनका लालन-पालन होता रहा।

राव जोधाजी राठौड़

[ जन्म—वैशाख बदी १४ सं० १४७२ वि० ; मृत्यु वैशाख सुदी ५ सं० १५४५ वि० ]

इधर राजपूतों ने बचने की कोई सूरत न देख, केसरिया बाना पहना। कहते हैं कि उन्होंने सारी सामग्री एक कमरे में एकत्र की और बारूद भर कर कमरे के दरवाज़े में ताला लगा दिया। वीर-स्त्रियों ने अपनी मर्यादा की रक्षा के लिए प्रसन्न-वदन खिड़की के मार्ग से प्रवेश किया। एक वीर-राजपूत ने खिड़की का द्वार बन्द कर दिया और झरोखे से अग्नि की एक चिनगारी फेंक दी। बात की बात में कमरे का नाम-निशान तक मिट गया!!

अब वीर-राजपूत निश्चिन्त हो गए, उन्होंने अपनी ख़ून की प्यासी तलवारें खींच लीं। कहाँ तो मुट्ठी भर राजपूत और कहाँ वह असंख्य सेना, पर राजपूतों ने इसकी तनिक भी परवा न की। वे संग्राम-भूमि में इस प्रकार कूदे, जिस प्रकार भेड़िया भेड़ों के झुण्ड पर आक्रमण करता है। उन्होंने बात की बात में आस-पास की सारी पृथ्वी रुण्ड-मुण्डमय कर दी। राठौड़ों की वीरता देख मुग़लों के छक्के छूट गए!

नर-व्याघ्र वीर-केसरी दुर्गादास ने जो जौहर उस दिन दिखलाए, उन्हें यह तोड़-लेखनी क्या ख़ाक वर्णन करेगी! घोड़े की रास को मुँह में दबाए हुए वह वीर एक

ओर अपनी लपलपाती, चमचमाती तलवार से शत्रुओं के सिरों को गाजर-मूली की नाईं काट रहा था और दूसरे हाथ में बरछा लिए हुए अनेक वीरों के हृदय विदीर्ण कर रहा था। उसकी भैरव-विकराल मूर्ति को देख कर अनेक कायरों के कलेजे काँप गए। वीरों का वीरत्व लुप्त हो गया और धैर्यवानों का धैर्य जाता रहा। वीर-शिरोमणि दुर्गादास ने उस दिन सहस्रों को तलवार के घाट उतारा, परन्तु वहाँ तो असंख्य सेना थी। अनेक राजपूत मारे जा चुके थे। अतएव दुर्गादास ने वहाँ से हट जाना ही उचित समझा। वे पूर्णरूप से घायल हो चुके थे, किन्तु फिर भी वे मार्ग के अनेक कष्टों को झेलते हुए मारवाड़ आ पहुँचे।

वहाँ आकर क्या देखते हैं कि सर्वत्र शाही झण्डा फहरा रहा है, देश दुश्मनों के चङ्गुल में फँस चुका है। अतः उन्होंने प्रण किया कि जब तक दम में दम है, मारवाड़ का उद्धार करेंगे और मातृभूमि के ऋण से उऋण होंगे। वे वहाँ से चल कर सिरोही आए और सरदारों से मिल राजकुमार को देखा। वीर राठौड़ों में अपने बालक-स्वामी को देख, स्वामि-भक्ति और वीरता का समुद्र उमड़ पड़ा और वे अपनी मातृभूमि के उद्धारार्थ कटिबद्ध हो गए।

वीर दुर्गादास ने राजपूतों का नेतृत्व ग्रहण किया और वे एक-एक करके क़िले अपने हाथ में लेते गए। सौभाग्य से थोड़े ही समय में औरङ्गज़ेब की मृत्यु का समाचार भी सुनने में आया। अतः उन्हें मारवाड़ का उद्धार करते देर न लगी। उन्होंने कुमार अजीतसिंह को राजसिंहासन पर सुशोभित किया और मारवाड़ का बिगड़ा हुआ राज्य वापस ले लिया। इस अनुपम प्रयत्न के लिए वीर दुर्गादास का नाम इतिहास में सदा अमर रहेगा। उन्होंने एक मृतप्राय राजवंश को पुनरुज्जीवित और स्थायी कर दिया।

वे बहुत दिन तक मारवाड़ का सुप्रबन्ध करते रहे। किन्तु वृद्धावस्था में महाराजा अजीतसिंह इनके उपकारों को भूल, इनसे रुष्ट हो गए। अतएव वे उदयपुर चले आए, जहाँ पर महाराणा संग्रामसिंह (द्वितीय) ने इनका बड़ा आदर-सत्कार किया और इनको सर्व प्रकार की सुविधाएँ कर दीं। एक बार वे तीर्थयात्रा के लिए उज्जैन गए। वहाँ शिप्रा नदी के किनारे इनका देहान्त हुआ। जिस स्थान पर भारतमाता के इस लासानी लाल ने अपनी जीवन-लीला समाप्त की, उस स्थान पर अब तक एक छत्तरी बनी है, जो 'राठौड़-छत्तरी' के नाम से प्रसिद्ध है।

वीर-शिरोमणि दुर्गादास की कीर्ति दिग्दिगन्त में व्याप्त है। वह देश बड़ा सौभाग्यशाली है, जहाँ ऐसे नर-रत्न जन्म धारण करते हैं। वीर दुर्गादास अपने समय के अद्वितीय वीर थे। स्वयं औरङ्गज़ेब जितना इनसे डरता था, उतना अन्य किसी से नहीं। इनका पवित्र चरित्र इतिहास के पन्नों में स्वर्णाक्षरों में लिखे जाने योग्य है।

—गोकुलप्रसाद शर्मा, पाठक 'हिन्दी-प्रभाकर'

दानवीर सेठ भैरोंदान जी सेठिया

[ आप कलकत्ते के बड़े प्रसिद्ध व्यापारी हैं। भारत में सबसे पहले आपने रङ्ग बनाने का कारख़ाना खोला था। आजकल आप अपना तमाम समय ओसवाल-जाति में शिक्षा-प्रचार करने में लगा रहे हैं। ]

* * *

# मारवाड़ का भीषण पाप

आर्यसमाज के इतिहास से परिचित महानुभाव 'नन्हीं भगतन'* के नाम से अपरिचित नहीं होंगे। महर्षि दयानन्द के चरित्र-सम्बन्धी अब तक की

सेठिया-परिवार के एक उदार और सुधारक विचारों के सज्जन

स्वर्गीय अगरचन्द जी सेठिया

खोज करने वाले प्रत्येक चरित्र-लेखक का यही विचार है कि इसी नन्हीं भगतन के षड्यन्त्र से महर्षि का परलोक-वास हुआ। इसलिए देश-बन्धुओं को नन्हीं भगतन का परिचय कराना अनुचित न होगा।

"भगतन" राजपूताने में एक जाति का नाम है। इसकी उत्पत्ति रामावत साधुओं से कही जाती है। मारवाड़-राज्य में भगतन-जाति के प्रायः सौ डेढ़ सौ परिवार आबाद हैं। प्रसिद्ध है कि जोधपुर-नरेश महाराजाधिराज राजराजेश्वर महाराजा श्रीविजयसिंह जी साहब के राज्य-संवत् १८२२ वि० में कई गृहस्थ रामावत साधुओं की कन्याओं ने गाना-बजाना सीख कर वेश्या का धन्धा शुरू किया था। इन्हीं से इस भगतन-जाति की सृष्टि हुई। इस जाति का विश्वास वैष्णव-सम्प्रदाय है और इष्ट हनुमान जी का है। कन्याओं की सगाई नहीं होती। विवाह करने का नियम यह है कि गृहस्थ

श्री० जेठमल जी सेठिया

[ आप भैरोंदान जी सेठिया के सुपुत्र हैं और ओसवाल-जाति में शिक्षा-प्रचार के लिए बहुत परिश्रम कर रहे हैं। ]

साधुओं के रीत्यनुसार विवाह-कार्य प्रारम्भ करके किसी ग़रीब गृहस्थ साधु के साथ, जो नौकरी या माँग करके खाते हैं, फेरे डाल देते हैं। उस साधु को पहले ही से

---

* नन्हीं भगतन उर्फ़ नन्हीं जी के नियुक्त होने के पूर्व महाराजा जसवन्तसिंह बख्तसिंहोत के पास जयपुर-राज्य के खेतड़ी ठिकाने की मुसलमान-वेश्या नन्हीं जान नाम की नौकर थी। महर्षि का बलिदान नन्हीं भगतन से सम्बन्ध रखता है, न कि मुसलमान नन्हीं जान से। बहुत से लेखक नन्हीं और 'नन्हीं जान' को एक ही समझते हैं, जो भूल है। इसी भूल को ठीक करने के लिए ही यह ख़ुलासा किया गया है।

रुपया आठ आना देकर इस बात पर राज़ी कर लेते हैं कि वह लड़की के लिए दावा न करे।

इस प्रथा को यहाँ "कुँवारपना उतारना" कहते हैं। साधु "हथलेवे" का पाप लेकर अपने घर चला जाता है। यदि कभी कोई साधु "कुँवारपना उतारने" के लिए नहीं मिलता तो गणेश जी के चित्र के साथ ही फेरे डाल कर कुँवारपना उतार देते हैं। इसी प्रकार से पातुरें, दूसरी जाति की हिन्दू-रखिडयाँ भी कुँवारपना उतारती

नन्हीं भगतन स्वर्गीय महाराजा जसवन्तसिंह के साथ
"सिंहों के सिंहासन पर कुतियों का राज्य"
[ ऋषि दयानन्द का सिंहनाद ]

हैं। पश्चात् पातुरों की तरह भगतनों में भी व्यभिचार (कसब) कराना शुरू किया जाता है। बिना कुँवारपना उतारे कोई "भगतन" या "पातुर" व्यभिचार नहीं कराती। यदि घर वाले कुँवारी छोकरी से व्यभिचार करावें तो वह जाति से बाहर कर दिए जाते हैं। विवाहिता स्त्रियाँ कसब नहीं करातीं, जिससे यह कहावत भी चल पड़ी है कि—"आई कसब कमावे और ब्याई नहीं कमावे।" यह अपने घरों में रहती हैं और गृहस्थी का काम-काज करती हैं। विधवा-विवाह वाली नाता (करेवा) इनमें नहीं होता। विवाह करते समय यह लोग अपना और अपनी माता का गोत्र छोड़ देते हैं!

भगतनों की गणना भारत के अन्य प्रान्तों की तवायफ़ों में है। क्योंकि भगतनें नाचने, गाने, बजाने और बनाव-शृङ्गार से रहने में और सब भेदों में पातुरों से अधिक होशियार और शऊरदार (सभ्य) होती हैं। रईस लोगों में इनका आदर विशेष रहता है। ये इज़्ज़तदार वेश्याएँ समझी जाती हैं। विशेषकर रईसों का ही इनके यहाँ आवागमन रहता है। जिस प्रकार पातुरों के पिता-भाई "जागरी" कहलाते हैं और उनके विवाह-सम्बन्ध दरोगा (गोला-विदुर) जाति में होते हैं; उसी प्रकार भगतनों के पिता-भाई "भगत" कहलाते हैं और गृहस्थ रामावत व निम्बार्क साधु-जाति में विवाह करते हैं। यह भगत लोग उनके साथ तबला-सारङ्गी बजाया करते हैं। भगतनों का व्यवसाय व्यभिचार कराना ही है! ये मुसलमानों के साथ भी सम्बन्ध रखती हैं, किन्तु "पातरें" मुसलमानों के साथ संसर्ग नहीं करतीं। भगतनें मांस, मदिरा, शलगम, गाजर, काँदा (प्याज़) और लहसन से भी परहेज़ करती हैं।

मारवाड़ की सुप्रसिद्ध "नन्हीं भगतन" भी इसी भगतन-जाति की थी। उसकी माँ का नाम था "छोटी भगतन"। कहा जाता है कि नन्हीं जब २०-२१ वर्ष की थी, तब उसके एक छोकरी पैदा हुई थी, किन्तु कुछ समय के पश्चात् वह मर गई। वह उन दिनों नव्वाब जूनागढ़ (काठियावाड़) के किसी शाहज़ादे के पास थी। कुछ समय पश्चात् यह जूनागढ़ से वापस जोधपुर लौटी। तब इसकी अवस्था २२-२३ वर्ष की थी। उस समय महाराजा सर जसवन्तसिंह जी (दूसरे) जी० सी० एस० आई० जोधपुर-नरेश ने इसे अपने पास नौकर रख लिया और अपनी मृत्यु-पर्यन्त साथ ही रक्खा। वह उसे अलग नहीं छोड़ते थे। क़िले में जब जाते तब भी वह साथ ही रहा करती थी। वह पर्दा नहीं करती थी, तब भी महाराजा साहब ने उसके पैर में सोना दे रक्खा था। कहा जाता है कि नन्हीं दिन में ६-७ बार अपनी रेशमी पोशाक बदला करती थी। हर

समय वह अपने शरीर पर हीरे-माणिक के गहने पहने रहा करती थी।

नन्हीं भगतन के मरज़ीदान प्रायः मुसलमान थे। महाराजा ने इन्हें सेनापति आदि के बड़े-बड़े अधिकार दे रक्खे थे। ये लोग महाराजा साहब की और नन्हीं की प्रत्येक बात में हाँ में हाँ मिलाया करते थे!!

नन्हीं भगतन की मृत्यु सम्वत् १९६६ विक्रमी प्रथम श्रावण सुदी ७ (२४ जुलाई, सन् १९०९ ई०) को जोधपुर में हुई थी। उस समय उसकी आयु ६०-६१ वर्ष की थी। मृत्यु से ४-५ वर्ष पहले से ही वह भयङ्कर रोगों से पीड़ित थी। मारवाड़ में नन्हीं भगतन को "नन्हीं जी" कहते हैं। महाराजा साहब और अन्य राजपुरुष भी उसे इसी प्यार के नाम से सम्बोधन किया करते थे। नन्हीं भगतन के जो मरज़ीदान थे, उनकी भी मृत्यु के समय ऐसी दशा हुई कि वैसी ईश्वर किसी की न करे। महाराजा साहब के परलोकवास के पश्चात् मुसाहिब आला महाराज सर प्रतापसिंह जी ने उन सबको अधिकारों से च्युत कर दिया। सब भयङ्कर रोगों से पीड़ित रह कर, मृत्यु को प्राप्त हुए। मारवाड़-निवासियों ने इन व्यक्तियों की शिक्षाजनक मृत्यु से अपने धार्मिक विश्वासों को बहुत-कुछ दृढ़ कर लिया।

उन मुसलमानों की मृत्यु के पश्चात् उनका पाप से कमाया हुआ सब धन, जागीर, मकान आदि स्टेट द्वारा ज़ब्त कर लिए गए। स्टेट से उनके घर वालों को नियमित वेतन मिलना प्रारम्भ हो गया; जो अब तक बराबर मिलता है। लाखों रुपए के घोड़े-बग्घी, महल आदि सब ज़ब्त कर लिए गए। कहा भी है:—

रहै न कौड़ी पाप की, ज्यों आवे त्यों जाय।
लाखों का धन पाय के, मरे न कफ्फन पाय!!

महाराजा साहब की मृत्यु के पश्चात् नन्हीं भगतन ख़ुद की हवेली में रहने लगी थी। वह अपनी मृत्यु, यानी जुलाई सन् १९०९ ई०, तक इसी बड़ी हवेली में रही। यह विशाल हवेली रेलवे स्टेशन के रास्ते पर जोधपुर के रावटी-मुहल्ले (चकले) में है। नन्हीं का कोई

मुन्शी पुरुषोत्तमप्रसाद जी गौड़

[ आप सुप्रसिद्ध इतिहासवेत्ता मुन्शी देवीप्रसाद जी के पौत्र और उनके उत्तराधिकारी हैं ]

सगा भाई आदि सम्बन्धी न था।* मामा के भाई आदि थे, जिनसे इसकी सदा अनबन रहती थी। यह बड़ी मक्खीचूस रण्डी थी। एक पैसा भी अपने पास से दान-पुण्य में नहीं देती थी। इसके सारे बाल सफ़ेद हो गए

वर्धा का भैया-परिवार ] [ परिचय अन्यत्र देखिए

थे। यह चार-पाँच वर्ष तक भयङ्कर बवासीर के रोग से दुःखित रही। कहा जाता है कि नन्हीं किसी राजपूत जीवन जी चावड़ा के वीर्य से उत्पन्न हुई थी, जोकि एक छोटा जागीरदार था। नन्हीं की माँ उसकी रखेली थी। नन्हीं की मृत्यु के पश्चात् उसकी जायदाद राज्य में ज़ब्त की गई तो लगभग ६०० जोड़े तो रेशमी जूतों के ही मिले थे! ८०० के क़रीब रेशमी घाघरे थे। और भी बहुत मूल्यवान् सामान था!! चीफ़ कोर्ट में कई महीनों तक सब चीज़ें नीलाम होती रहीं। लगभग १९–२० लाख रुपए की सब जायदाद नीलाम हुई थी!!!

कहा जाता है कि जिन दिनों महर्षि दयानन्द जी जोधपुर में धर्मोपदेश कर रहे थे, तो एक दिन अनायास ही नियत समय से कुछ पूर्व आप महलों (राई का बाग़) में महाराजा साहब से भेंट के लिए आ गए।

---

* नन्हीं की एक सगी बड़ी बहिन "लाली" नाम की अब तक विद्यमान है। वह महाराजा जसवन्तसिंह जी के छोटे भाई स्वर्गीय महाराज किशोरसिंह 'कमाण्डर इन चीफ़' के पर्दे में बैठ गई। जब नन्हीं की बोलबाला की धूम थी, तब से वह "लालराय जी पड़दायत" कहलाती है।

नन्हीं भगतन उस समय महाराजा साहब के पास बैठी थी। महर्षि के आने का समाचार महल के फ़र्राश से सुनते ही महाराजा ने जल्दी-जल्दी नन्हीं को पालकी में बिठला कर बाहर ले आने की आज्ञा दी। शीघ्रता से उठाने के कारण पालकी एक ओर से कुछ झुक गई तो स्वयं महाराजा ने अपना कन्धा लगा दिया। महर्षि हाल तो सब सुन ही चुके थे, किन्तु आज यह सब कौतुक स्वयं अपनी आँखों से देख कर क्रोध को न रोक सके और बड़ी निर्भीकता के साथ सिंहनाद करके बोले :—

"सिंहों के सिंहासन पर कुतियों का राज !!! इन कुतियों से कुत्ते ही पैदा होंगे ???" महर्षि की गर्जना सारे महल में गूँज गई। पुराने शुभचिन्तकों का माथा ठनका। महाराज तो सुन कर चुप हो गए, किन्तु नन्हीं भगतन ने इन शब्दों को सुन कर अपनी बड़ी बेइज़्ज़ती समझी। भैया फ़ैज़ुल्ला ख़ाँ का ज़माना था, जिसको स्वयं महाराजा साहब भैया याने भाई सम्बोधन किया करते थे। वे यद्यपि साबिक़ दीवान थे, पर महाराजा के बड़े मुँह-लगे थे। पहले तो दोनों ने मिल कर महाराजा साहब को ही भड़काने का प्रयत्न किया, किन्तु महर्षि के अतुल यश और मान के भय से जब महाराजा को कुछ कर सकने में असमर्थ देखा, तो स्वयं ही षड्यन्त्र रचने लगे। नन्हीं ने अपने एक विशेष कृपा-पात्र व्यक्ति को लालच देकर उसके द्वारा महर्षि के रसोइए को बहकाया और दूध में काँच पीस कर स्वामी जी को दिला दिया। वह दूध पीने के कुछ देर बाद ही महर्षि के पेट में भयानक दर्द आरम्भ हुआ, और वह इतना अधिक बढ़ा कि डेढ़ मास तक महर्षि असाधारण रोग से पीड़ित रहे और अन्त में प्राण त्याग दिए ! वह रसोइया कलिया (कल्लू जी*) अभी ७-८ वर्ष ही हुए, मरा है। उसने अपने कौतुक का इक़बाल अन्तिम समय कर लिया था !

इस प्रकार महर्षि दयानन्द ने मारवाड़-प्रान्त में ही, और वहाँ के एक बड़े राज्य और राजा व प्रजा के सुधार के निमित्त अपना बलिदान किया। मारवाड़ी भाइयो ! महर्षि के बलिदान से आपने क्या शिक्षा

श्री० नवलकिशोर जी भरतिया ( सपत्नीक )

[ ये वही प्रख्यात दम्पति हैं, जिनके विधवा-विवाह ने कुछ समय पूर्व समस्त मारवाड़ी-समाज में हलचल मचा दी थी। ]

* इसका बचपन का नाम 'जगन्नाथ' कहा जाता है।

ग्रहण की ? क्या आपने कभी उस सच्चे संन्यासी के उपकार का स्मरण किया है ? महर्षि का व्रत था कि मारवाड़-प्रान्त और राजस्थान के सब कुकर्म दूर हो जायँ, वहाँ वैदिक धर्म का डङ्का बज कर सब में सदाचार का प्रचार हो, हिन्दू-सङ्गठन, गो-रक्षा, शुद्धि और अछूतोद्धार के द्वारा सब जाति में एकता और धर्म-प्रेम जाग्रत हो। ऋषि-ऋण से उऋण होने के लिए अब मारवाड़ियों को तैयार हो जाना चाहिए। *

—पुरुषोत्तमप्रसाद गौड़, 'नय्यर'

* * *

# मारवाड़ियों में रोने की रीति

**मा**रवाड़ी-समाज में किसी के घर यदि ऐसा कोई व्यक्ति हो ( चाहे वह स्त्री हो या पुरुष ) जो अत्यन्त वृद्ध हो, या अपङ्ग हो, या बहुत ज्यादा दिन

राज्यरत्न मा० आत्माराम जी ( सपरिवार ) ] [ परिचय अन्यत्र देखिए

* इस लेख के लेखक राजपूताने के सुप्रसिद्ध इतिहासकार स्वर्गीय मुन्शी देवीप्रसाद जी के पौत्र हैं और उनको इस लेख की घटनाओं का पता स्वर्गीय मुन्शी जी से ही लगा था। इस लेख में महाराजा जसवन्तसिंह और नन्हीं भगतन का जो चित्र दिया गया है, वह हमें अपने एक आर्यसमाजी मारवाड़ी मित्र से प्राप्त हुआ है, जिन्होंने इसको बड़ी चेष्टा से जोधपुर से प्राप्त किया था।

—सं० 'चाँद'

का रोगी हो, या कोई विधवा हो—मतलब यह कि कोई ऐसा व्यक्ति हो, जिसका जीवन सारे कुटुम्ब को

श्री० सतीदास जी

( आपने नागपुर से हिन्दी-भाषा में एक अर्द्ध-साप्ताहिक पत्र 'महावीर' प्रकाशित किया था और उसके लिए अपना सर्वस्व अर्पण कर चुके हैं। )

भय-रूप मालूम हो, वे यह चाहते हों कि ईश्वर करे यह जल्दी मर जाय और बला टले; हमेशा ही ईश्वर से उसके मर जाने की प्रार्थना करते हों—ऐसा व्यक्ति भी यदि किसी के घर मर जाता है, तो भी मारवाड़ी-समाज लोगों को दिखाने के लिए रोने का बड़ा भारी पाखण्ड रचता है। उसके मरते ही घर में बड़े ज़ोरों का रोना शुरू हो जाता है। कुछ देर बाद मुहल्ले और पड़ोस के आदमी इकट्ठे होकर उस शव को मरघट ले जाते हैं। ये लोग जब तक मरघट से लौट कर नहीं आ जाते, तब तक घर की और बाहर से आई हुई औरतें रोती-चिल्लाती रहती हैं। मरघट से लौटने के बाद बाहर के आए हुए पुरुष और स्त्रियाँ चले जाते हैं। घर के आदमी घर का काम-काज करते रहते हैं। तीन दिन तक पुरुष लोग बाहर 'बैठका' करते हैं, उसमें गाँव के लोग, परिचित, रिश्तेदार और बिरादरी वाले बैठने को आते हैं। जब तक बाहर का आदमी कोई नहीं रहता, तब तक तो सब शान्त रहता है, पर जैसे ही बाहर का कोई आदमी आता हुआ दिखाई दिया, वैसे ही भीतर से औरतें चिल्ला-चिल्ला कर रोने लग जाती हैं। पुरुष लोग भी आए हुए से मर जाने वाले के लिए शोक प्रकट करते हैं। दस-पाँच मिनट बैठ कर यह लोग चले जाते हैं। फिर थोड़ी देर बाद दूसरे लोग आते हैं तो फिर बेचारी औरतों को ज़ोर से रोना पड़ता है! रोना मन से तो नहीं होता, पर मजबूरन लोगों को दिखाने तथा पुरानी रस्म अदा करने के लिए रोना ही पड़ता है! इस तरह कई घरों में तो तीन दिन तक रोने का रिवाज है और कई घरों में दस रोज़ तक रोते हैं। यदि किसी द्रव्यवान के यहाँ मृत्यु हुई तो फिर तीन दिन तक ख़ूब ज़ोर-शोर से रोने का काम जारी रहता है। क्योंकि बड़े आदमी के यहाँ रास्ते चलता आदमी भी

पुरोहित रामप्रताप जी का

३६ फ़ीट लम्बा और २७ फ़ीट चौड़ा राजपूताना आर्ट-स्टुडियो

शोक प्रकट करने के लिए आ बैठता है। इसलिए इन घरों की औरतों को तीन दिन तक बराबर रोना पड़ता है। उन बेचारियों का गला बैठ जाता है, बोला भी नहीं जाता। ऐसे मौक़े पर दूसरी औरतों को, जो बाहर से आई हुई रहती हैं, बदले में रोना पड़ता है। इतना अधिक रोते हैं कि कोई यह न कह सके कि फ़लाने के यहाँ फ़लाना आदमी मरा था तो उन्होंने उसका रोना भी नहीं किया। इस बीच में यदि दूसरे स्थान से कोई रिश्तेदार या मित्र मृत्यु पर शोक प्रकट करने के लिए आवे और यदि उनके साथ स्त्रियाँ भी हों, तो मृत्यु वाले का मकान एक या डेढ़ फ़र्लाङ्ग बाक़ी रह जाने पर उनके साथ की सब स्त्रियाँ ख़ूब ज़ोर से चिल्ला कर रोने लग जाती हैं। इन लोगों का स्वागत मृतक के घर की स्त्रियाँ भी रो कर ही करती हैं!

वास्तव में मारवाड़ी-समाज की यह प्रथा बड़ी विचित्र है कि जिस आदमी के लिए हमेशा मर जाने की कोशिश करते रहते हैं, उस आदमी के भी मर जाने पर इतना ढोंग किया जाता है! इस समाज में कितने ही बूढ़े इसीलिए शादी करते हैं कि अगर औरत न हुई तो हमारे मरने पर हमको कौन रोएगा। इस रोने के लिए ही दस-दस हज़ार रुपए ख़र्च कर देते हैं; और विवाह करते हैं। उनकी समझ में मरने के पीछे रोना ही एक ऐसी बात है, जिससे आदमी स्वर्ग में पहुँच जाता है। यही क्यों, इस समाज में इस तरह की कितनी बातें हैं, जो सिर्फ़ लोगों को दिखाने को ही की जाती हैं। मारवाड़ी-समाज को इच्छा न होते हुए भी, बहुत से कार्य ऐसे करने पड़ते हैं कि करने वाले को उनका बहुत बुरा नतीजा भोगना पड़ता है!! †

—शिवदयाल अग्रवाल

* * *

श्री० गुलराज गोपाल जी ( सपरिवार )

( परिचय अन्यत्र देखिए )

[ † यह कुप्रथा केवल मारवाड़ी-समाज में ही नहीं, "लम्बी नाक" वाले खत्री-समाज में भी बड़ी भयङ्कर रूप से प्रचलित है, ख़ास तौर से पञ्जाबी खत्रियों का 'स्यापा' मशहूर है। जो रोने-पीटने का ढङ्ग मारवाड़ी-समाज में बतलाया गया है, लगभग ठीक इसी प्रकार के रोने की प्रथा खत्रियों में भी

प्रचलित है। एक विचित्रता यह है कि खत्रियों में बहुत से क़वायद-परेड भी कराए जाते हैं। "नाईन" या "भट्टन" एक ऊँचे स्थान पर खड़ी होकर मरने वाले या वाली का गुण-गान करती है और ठीक एक निश्चित अन्तर पर, चारों ओर गोल चक्कर बना कर खड़ी स्त्रियाँ, जो छातियाँ खोल कर खड़ी रहती हैं, छातियों को इतने ज़ोरों से पीटना शुरू करती हैं कि सड़क पर चलते हुए लोग, जो इस पैंतरे से अनभिज्ञ होते हैं, यह समझते हैं कि किसी नए मकान की पक्की छत कूटी जा रही है। पूरबी खत्रानियाँ ऐसे अवसरों पर, कोनोंमें मुँह डाल कर "बुढ़िया-पुराण" के आदेशों का पालन करती हैं। यदि नज़दीकी रिश्ते की स्त्रियों की छातियों से पीटते-पीटते ख़ून न निकल पड़े अथवा कम से कम नील न पड़ जाय तो उसकी चर्चा बिरादरी में होने लगती है! इस क़वायद के अलावा मरने वाले के रिश्ते के हिसाब से ६ मास, एक साल और प्रायः ४ वर्षों तक विधवा-स्त्री को दिनभर उपवास करना पड़ता है, केवल शाम को सूर्य डूबने के बाद एक बार भोजन करने की आज्ञा होती है, जिसे खत्रानियों की भाषा में 'लङ्घन' कहते हैं और इस चार वर्ष के समाज-सृजित उपवास की प्रथा को 'चौबरसी' कहते हैं!! इन सब बातों का सचित्र और विस्तृत वर्णन 'चाँद' के "खत्री-अङ्क" में किया जायगा।

—सं० 'चाँद' ]

श्री० बृजलाल जी बियाणी, एम०एल० सी० ( सपत्नीक )
[ आप अकोला ( बरार ) के रहने वाले एक पक्के समाज-सुधारक और स्वाधीनचेता युवक हैं। आप अ० भा० माहेश्वरी-सभा और राजस्थानी नवजीवन-मण्डल के मन्त्री हैं। ]

* * *

## मारवाड़ के गीत

जिस प्रकार संसार के अन्य भागों में मनुष्यों के प्रेम, वीर व हास्य-रस के स्वाभाविक उद्गारों का संग्रह कवियों, भाटों, चारणों आदि द्वारा हुआ करता है, उसी प्रकार मारवाड़ी-स्त्रियों के गीतों में पुरानी

सभ्यता का मनोहर चित्र अब तक चला आता है। गाँव की साधारण स्त्रियाँ भी शादी, मेले, जन्मोत्सव आदि मङ्गल-अवसरों पर ऐसे गीत गाती हैं, जिनमें करुणा व मधुरता भरी पड़ी है, और जिनसे स्त्री-जाति को पातिव्रत्य-धर्म, वियोगिनी के कर्त्तव्य आदि की शिक्षा मिलती है। आजकल लोगों का प्रायः यह विचार है कि ग्रामीण-गीत किसी काम के नहीं और वे जितनी जल्दी नष्ट हो जायँ उतना अच्छा है। क्योंकि इनमें प्रायः अश्लीलता भरी रहती है। परन्तु यह विचार नितान्त सत्य नहीं है। मारवाड़ी-भाषा में कितने ही ऐसे गीत प्रचलित हैं, जो यदि पुस्तक-रूप में आ जायँ तो हिन्दी-साहित्य के एक रोचक-अङ्ग की पूर्ति हो सकती है। हम यहाँ पर दो-एक ग्रामीण गीत, उदाहरण-रूप में उपस्थित करते हैं, जिनसे पाठकों को पता लगेगा कि वे कितने सरस और हृदयग्राही हैं।

श्री० मदनमोहन जी शारदा ( सपरिवार )

[ यह एक दृढ़-सुधारक परिवार है, जो धूमधाम और ख्याति से दूर रह कर चुपचाप आत्म-सुधार में लीन है। ]

"पिणिहारी" का गीत राजपूताने भर में ख़ूब प्रसिद्ध है; और वर्षा-ऋतु के आगमन होते ही मारवाड़ी-ललनाएँ मधुर स्वर से उमङ्ग के साथ उसे गाती हुई सुनाई देती हैं। इस गीत का भावार्थ बड़ा सुन्दर है। एक स्त्री का पति परदेश गया हुआ है। सावन का महीना आ पहुँचा है। नदी, तालाब सब भर चुके हैं। उसकी अन्य सहेलियाँ सारे शृङ्गार कर झमाझम करती हुई, शिर पर गागर रक्खे हुए, रिमझिम मेंह में पानी लेने जा रही हैं। परन्तु नायिका वियोगिनी की भाँति बिना टीकी, काजल लगाए पानी भरने उनके साथ जाती है। सौभाग्य से तालाब के पनघट पर उसका प्रवासी-पति ऊँट पर सवार पहुँच जाता है। परन्तु बहुत दिन बीत जाने से नायिका अपने पति को नहीं पहचान सकी। पति ने अपनी स्त्री से उदासीनता का कारण पूछा। उसने बतलाया कि मेरे पति परदेश में हैं और ऐसी दशा में स्त्री के लिए शृङ्गार करना निषेध है। इस पर पति ने नायिका को अपने साथ चलने को कहा। परन्तु पतिव्रता उत्तर देती है कि ऐसी ज़बान निकालने वाले को

### चालान

सिपाही—नाम बताओ नाम, बत्ती क्यों नहीं जलाई ······

सेठ जी—ज ज···जमा···दार जी ! माफ़ करो ( पाँच रुपए का नोट निकाल कर ) पान-तमाखू के लिए·········

सिपाही तुम्हारी ख़ातिर अभी छोड़ते हैं । ख़बरदार-- फिर ··

आजकल के पर्दे का स्वरूप

पर्दे के भीतर से भी तो, दिख सकता है सब संसार !
कभी-कभी बस वह खुलता है, हो जाता है बण्टाधार !!

प्लेटफ़ॉर्म का दृश्य

पर्दा न करने पर !

पर्दा करने पर !!

साँप क्यों नहीं डस जाय। वह घर आकर अपनी सास को सारा वृत्तान्त सुनाती है। तब सास ने कहा कि जिस आकृति के पुरुष का तुम वर्णन करती हो वही तुम्हारे सौभाग्य का सूर्य और भाल का तिलक प्रिय-पति है। अब असली गीत का आनन्द लूटिए :—

## पिणिहारी ( राग मलहार )

आज धूराऊ धँधलौ हे, पिणिहारी हे लो।
मोटोड़ी छाँटारो बरसे मेंह, बालाजी हो ॥ १ ॥
किणजी खुदाया नाडा नाडियाँ हे, पिणिहारी हे लो।
किणजी खुदाया हे तलाव, बालाजी हो ॥ २ ॥
सासूजी खुदाया नाडा नाडियाँ, पिणिहारी हे लो।
सुसरोजी खुदाया हे तलाव, बालाजी ओ ॥ ३ ॥
सात सहेल्याँ रे भूल रै, पिणिहारीजो हे लो।
पाणिड़े ने गई रे तलाव, बालाजी ओ ॥ ४ ॥
घड़ो न डूबे बेवड़ो, पिणिहारी हे लो।
ईंडाणी तिर-तिर जाय, बालाजी ओ ॥ ५ ॥
ओराँ रे तो काजल टीकियाँ, पिणिहारी हे लो।
थारोड़ा है फीका नैण, बालाजी ओ ॥ ६ ॥
ओराँ रा पीवजी घर बसै, लजा ओठि हे लो।
म्हारोड़ा बसै परदेश, बालाजी ओ ॥ ७ ॥
घड़ो तो पटक दैनी ताल में, पिणिहारी हे ओ।
चालै नी ओठीड़े री लार, बालाजी ओ ॥ ८ ॥
बालूँ ने जालूँ थारी जीभड़ी, लजा ओठी रे लो।
डस जा थने कालो नाग, बालाजी ओ ॥ ९ ॥
एक ओठी म्हाने इसो मिल्यो, म्हारा सासूजी ओ।
पूँछी म्हारे मनड़ेरी बात, बालाजी ओ ॥ १० ॥
देवर जी सरीसो डीगो पातलो, म्हारा सासूजी ओ।
नणदल बाइरो आवे उणियार, म्हारा बालाजी ओ ॥ ११ ॥
थे तो म्हारा बहूजी भोला घणा भोला बहूजी ए लो।
वे तो है थारा ही भरतार म्हारा, बालाजी ओ ॥ १२ ॥

एक और नमूना लीजिए। इसको मारवाड़ी में 'जलो' कहते हैं। इसमें भी पतिव्रता का सुन्दर चित्र खींचा गया है। नायिका का पति उदयपुर नौकरी पर गया हुआ है। उसकी अनुपस्थिति में तेलिन तेल लाती है, शृङ्गार के लिए मालिन फूल लाती है और तमोलिन पान लाती है। परन्तु ये सब वस्तुएँ उसके मन को आकर्षित नहीं कर सकतीं। पति के बिना संसार उसे सूना दिखाई देता है। उदासीन, वियोग-व्यथित और पति-दर्शन को आतुर नायिका इस प्रकार कहती है :—

## जलो

जलो म्हारी जोड़ रो उदियापुर माले रे।
वीरो भोली नणद रो म्हारो हुक्म न उठावे रे ॥ टेक ॥
म्हैं थने जलोजी बरजियो तूँ उदियापुर मत जाय।
उदियापुर री काँमणी छैला राखैला बिलमाय।
जलो म्हारी जोड़ रो फौजाँ रो माँझी रे।
वीरो म्हारी नणद रो म्हारो कह्यो न माने रे ॥ १ ॥
साँझ समै दिन आँथवे रे छैला तेलण लावे तेल।
कहि ऐ करूँ थारे तेल ने हे तेलण कहि हे करूँ थारे तेल ने।
हे म्हारे आलीजे बिना किसो खेल।
छैलो म्हारी जोड़ रो उदियापुर माले रे ॥ २ ॥
साँझ पड़े दिन आँथवे रे, जलो! खातण लावे खाट।
कहि हे करूँ हे थारी खाट ने म्हारे मारूड़े बिना किसो ठाट।
छैलो म्हारी जोय रो म्हारे घर नहीं आयो रे ॥ ३ ॥
साँझ पड़े दिन आँथवे रे छैला मालण लावे फूल।
कहि हे करूँ हे मालण! फूल ने हे। म्हाने आलीजे बिना लागे शूल।
जलो म्हारी जोड़ रो उदियापुर माले रे ॥ ४ ॥
साँझ पड़े दिन आँथवे रे जला तम्बोलण लावे पान।
कहि हे करूँ थारा पान ने हे म्हारे आलीजे बिना किसी आन।
जलो म्हारी जोड़ रो उदियापुर माले रे ॥ ५ ॥
मस्त महीनो आवियो रे जलो अब तो खबर म्हारी लेह।
तो बिन घड़ियन आवड़े रे छैला जीव उठे इत देह।
जलो म्हारी जोड़ रो सेजाँ रो सवाजी रे ॥ ६ ॥

एक और बानगी लीजिए! यह गीत भी वर्षा-ऋतु में मेघ-मलार के स्वरों में गाया जाता है। वियोगिनी नायिका अपने पति के प्रति सम्बोधन करके अपनी दशा का वर्णन करती है कि तुम तो दूर देश नौकरी पर चले गए, इधर सुन्दर सावन का समय आया है। अँधेरी रात में मेरा जी डरता है। मुझे आपके दर्शनों की उत्कट इच्छा है। चाहती हूँ कि आप ऐसी नौकरी करें कि दिन भर काम करके शाम को घर चले आवें। इसलिए हे मृगनयनी के ढोला! हे प्रिये! अब जल्द आ जावो; क्योंकि ऐसा सुहावना समय बार-बार नहीं आता।

### निहाल दे ढोढा का गीत

सावण तो लागो पिया, भादवो जी काँहि बरसण लागो।
बरसण लागो जी मेह, हो जी ढोला मेह।
अब घर आय जा गोरी रा रे बालमा हो जी॥ टेक॥
छपर पुराँणा पिया पड़ गया रे कोई तिड़कण लागा।
तिड़कण लागा बोदा बाँस, हो जी ढोला बाँस।
अब घर आय जा बरसा रुत भली हो जी॥ १॥
बादल में चमकें पिया, बीजली रे कोई मेलाँ में डरपै।
मेलाँ में डरपै घर री नार, हो जी छोटी नार।
अब घर आव जा, फूल गुलाब रा हो जी॥ २॥
गोरी तो भीजे ढोला गोखड़े जी।
आलीजो भीजे जी फौजाँ माँय।
अब घर आय जा आसा थारी लग रही हो जी॥ ३॥
एक तो अँधियारी ढोला ओरड़ी रे पिया।
दूजी हो अँधियारी रात।
अब घर आय जा बरसालू बादला ओ जी॥ ४॥
कूवो तौ व्है तो पीया डाक लूँ जी ढोला।
समदर डाकियो, समदर डाक्यो न जाय, हाँ जी ढोला न जाय।
अब घर आय जा फूल गुलाब रा हो जी॥ ५॥
कागद तो व्है तो ढोला बाँच लूँ जी।
करम न बाँच्यो, करम न बाँच्यो जाय।
अब घर आय जा आसा थारी लग रही हो जी॥ ६॥
टाबर तो व्है तो पीया राख लूँ जी ढोला।
जोबन राख्यो, जोबन राख्यो न जाय।
अब सुध लीजो गोरी रा सायबा हो जी॥ ७॥
नेड़ी-नेड़ी करो पीया चाकरी जी ढोला।
साँझ पड्याँ घर, साँझ पड्याँ घर आव, हो जी ढोला आव।
अब घर आय जा बरसा रुत भली हो जी॥ ८॥
थाने तो प्यारी लागे चाकरी जी ढोला, म्हाने तो प्यारा लागो।
म्हाने तो प्यारा लागो आप, हो जी ढोला आप।
अब घर आव मृगा-नेणी रा बालमा हो जी॥ ९॥
असीने टका री ढोला चाकरी रे कोई लाख मोहर री नार।
लाख मोहर री भोली नार, हो जी ढोला।
अब घर आय जा गोरी रा रे बालमा हो जी॥ १०॥
दोरी तो दिखण री ढोला चाकरी रे।
दोरो है नरमदा रो, दोरो है नरमदा रो घाट।
अब घर आय जा गोरी रा सायबा हो जी॥ ११॥
घोड़ो तो भीजे पिया नवलखो रे कोई भीजे रे बनाती।
भीजे रे बनाती रे साज, हो जी ढोला साज।
अब घर आय जा गोरी रा बालमा हो जी॥ १२॥
अङ्ग में नहीं मावे काँचली जी, ढोला हिवड़े नहीं मावे।
हिवड़े नहीं मावे हार, हो जी ढोला।
अब घर आय जा गोरी रा बालमा ओ जी॥ १३॥
आवण-जावण कह गयो रे ढोला, कर गयो कवल अनेक।
कर गयो कवल अनेक।
अब घर आय जा बरसा रुत भली हो जी॥ १४॥
दिनड़ा तो गिण-गिण ढोला, घिस गई म्हारी आँगलियाँ।
काढ़ीं आँगलियाँ री रेख, हो जी ढोला।
अब घर आय जा फूल गुलाब रा हो जी॥ १५॥
तारा तो छाई रातड़ी जो ढोला फूलड़ा छाई।
फूलड़ा छाई सेज, हो जी ढोला सेज।
अब घर आवो गोरी रा बालमा हो जी॥ १६॥
बिरछा बिलूँबी बेलड़ी पिया।
नराँ बिलूँबी नार हो जी ढोला।
अब घर आय जा गोरी रा बालमा हो जी॥ १७॥
हूँ तो मरूँ लूँ पिया एकली जो, मरूँ कटारी खाय।
हूँ मरूँ कटारी खाय।
अब घर आय जा बालमा हो जी॥ १८॥
नरवर गढ पर पड़जो ढोला बीजली रे।
राव जी ने खाइजो, राव जी ने खाइजो कालो नाग।
अब घर आय जा, धण रा बालमा हो जी॥ १९॥

इससे मिलता-जुलता एक गीत और है। ज़रा उसे भी सुनिए :—

ब्याय चल्या छा भँवरजी! पीपीली जी।
हाँ जी ढोला! हो गई घेर घुमेर।
बैठाँ री रुत चाल्या चाकरी जी।
ओ जी म्हारी सास सपूती रा पूत।
मत ना सिधारो पूरब री चाकरी जी॥ १॥
ब्याय चल्या छा भँवरजी! गोरड़ीजी!
हाँ जी ढोला! हो गई जोध जुवान।
विलसण की रुत चाल्या चाकरी जी।
ओ जी म्हारा लाल नणद रा वो वीर।
मत ना सिधारो पूरब री चाकरी जी॥ २॥
कुँण थाणाँ धुड़ला भँवरजी! कस दिया जी।
हाँ जी ढोला! कुँण थाने कस दिया जीण।
कुण्या जी रा हुकमा चाल्या चाकरी जी।

ओ जी म्हारे हीवड़े रा जीवड़ा !
मत ना सिधारो पूरब री चाकरी जी ॥ ३ ॥
बड़े बीरे घुड़ला गोरी ! कस दिया जी ।
हाँ ए गोरी ! साथीड़ा कस दिया जीण ।
बापाजी रा हुकमा चाल्या चाकरी जी ॥ ४ ॥
रोक रुपैयो भँवरजी मैं बर्णू जी ।
हाँ जी ढोला ! बण उथाऊँ पीली-पीली म्होर ।
भीड़ पड़े जद भँवरजी ! बरत ल्यो जी ।
ओ जी म्हारी सेजाँ रा सिणगार !
पियाजी ! प्यारी ने सागे ले चलो जी ॥ ५ ॥
कदे न ल्याया भँवरजी ! सीरणो[1] जी ।
हाँ जी ढोला ! कदे न करी मनुवार ।
कदे न पूछी मनड़े री बारता जी ।
ओ जी म्हारा लाल नणद रा वो वीर !
थाँ बिन गोरी ने पलक न आवड़े जी ॥ ६ ॥
कदे न ल्याया भँवरजी ! सूतली जी ।
हाँ जी ढोला ! कदे वी बुणी नहीं खाट ।
कदेय न सूत्या रलमिल सेज में जी ।
ओ जी पियाजी ! अब घर आओ ।
थारी प्यारी उडीके[2] महल में जी ॥ ७ ॥
थारे बाबा जी ने चाए भँवरजी ! धन घणो जी ।
हाँ जी ढोला ! कपड़े री लोभण थारी माय ।
सेजाँ री लोभण उडीके गोरड़ी जी ।
थारी गोरी उड़ावे काग ।
अब घर आओ जी कथाई थारी नोकरी जी ॥ ८ ॥
अब के तो ल्यावाँ गोरी ! सीरणी ए ।
हाँ ए गोरी ! अब करस्याँ मनुवार ।
घर आय पूछाँ मनड़े री बारता जी ॥ ९ ॥
अब के ल्यावाँ गोरी सूतली जी ।
हाँ ए गोरी ! आय बुणाँगा खाट ।
पछे सोस्याँ रलमिल थारी सेज में जी ॥ १० ॥
चरखो तो ले ल्यूँ भँवरजी ! रौंगलो जी ।
हाँ जी ढोला ! पीढो[3] लाल गुलाल ।
तकवो तो ले ल्यूँ जी भँवरजी ! बीजळमार को जी ।
ओजी म्हारी जोड़ी रा भरतार ।
पूणी मँगाल्यूँ जी क बीकानेर की जी ॥ ११ ॥
म्होर-म्होर की कातूँ भँवरजी ! कूकड़ी जी,
हाँ जी ढोला ! रोक रुपए रो तार ।
मैं कातूँ थे बैठा बिणज ल्यो जी ।
ओ जी म्हारा लाल नणद रा वो वीर !
जल्दी घर आओ प्यारी ने पलक न आवड़े जी ॥ १२ ॥
गोरी री कुमाई खासी राँडिया रे !
हाँ ए गोरी ! के गाँधी के मणियार ।
म्हें छा बेटा साहूकार का जी ।
ए जी म्हारी घणी ए पियारी नार !
गोरी री कुमाई से पूरा ना पड़े जी ॥ १३ ॥
साँवण खेती भँवरजी ! थे करी जे ।
हाँ जी ढोला ! भादुड़े करयो जी नीनाण ।
मोटाँ री रुत छाया भँवरजी ! परदेश में जी ।
ओ जी म्हारा घणाँ कमाऊँ उमराव ।
थारी पियारी ने पलक न आवड़े जी ॥ १४ ॥
उजड़ खेड़ा भँवरजी फेर बसे जी ।
हाँ जी ढोला ! निरधन के धन होय ।
जोबन गए पछे कना बावड़े जी ।
ओ जी थाने लिखूँ बारम्बार ।
जल्दी घर आओ जी क थारी धण एकली जी ॥ १५ ॥
जोबन सदा न भँवरजी ! थिर रहे जी ।
हाँ जी ढोला ! फिरती-थिरती छाँय ।
पुत्र का तो बाबा जीक मोती नीपजै जी !
ओ जी थारी प्यारी जी जोवे बाट ।
जल्दी पधारो देश में जी ॥ १६ ॥

—जगदीशसिंह गहलोत

* * *

# राजपूताने की कविता और उसका चमत्कार

राजपूताने की वीर वसुन्धरा से जैसे वीर-रत्न उत्पन्न होते रहे हैं, वैसे ही यहाँ की कविता भी वीरत्व की जननी है, जिससे वीर राजपूतों और राजपूतनियों के रुधिर में शूर-वीरता का सञ्चार होने लगता है । अब तो राजपूतों में अगली-सी वीरता नहीं रही है, परन्तु अब भी तो एक छोटा सा दोहा, जो उन्हीं की सीधी-सादी भाषा

[1]—मिठाई ; [2]—बाट जोहना; [3]—पीढ़ा, चौकी

में होता था, बिजली के प्रभाव का सा काम कर जाता था। राजपूताने के कवि ठेठ से वीर-रस की ही कविता करते रहे हैं, शृङ्गार-रस उनकी कविता में बहुत कम है और जो कुछ है भी, तो वह अन्य कविताओं के कँडे का नहीं है, जिससे सदाचारी नर-नारियों के भी चरित्र बिगड़ जाने का भय रहता है।

एक बालक ठाकुर को ब्रजभाषा की कविता पढ़ाई जाती थी और काशी जी के एक कवि ख़ूब अठला-अठला कर उसका अर्थ करते थे। एक दिन ठाकुर की माँ ने सुना कि उसका लड़का यह आधा दोहा पढ़ रहा है :—

मृगनयनी के बयन तें मयन अयन मन होय।

कवि जी इस दोहे का अर्थ बड़े मज़े से कर रहे थे, यह उसको इतना बुरा लगा कि किसी लौंडी-बाँदी के द्वारा न कहला कर आप ही भीतर से कह उठी कि पण्डित जी, मेरे बेटे को यह क्या पढ़ाते हो, जो मैं कहूँ वैसे दोहे पढ़ाओ और उनका अर्थ समझाओ। उसने यह दोहा पढ़ा :—

सोढे[1] ऊमर कोटरी, यौं वाही अब यट्ट[2]।
जाने बेहू भाइए, आथ[3] करी बे बट्ट[4]॥

पण्डित जी सुन कर हैरान रह गए। ठकुरानी की बात और इस दोहे का अर्थ कुछ नहीं समझ सके। तब एक देशी कवि ने उनको समझाया कि माँ जी की यह मन्शा है कि ठाकुर साहब को वीर-रस की कविता पढ़ाओ, जैसा कि यह दोहा है। इसका यह अर्थ है—"ऊमर कोट के सोढा ने ऐसी तलवार चलाई कि जिससे वैरी के दो-दो टुकड़े ऐसे समतुल्य हो गए, जैसे दो भाई पैतृक धन को तोल कर बराबर दो भागों में बाँट लेते हैं।" इस दृष्टान्त से यह सिद्ध होता है कि अगली वीर माताएँ अपनी सन्तान को वीर बनाने में कैसी तत्पर रहती थीं और उनको किस प्रकार की कविता सिखाती और पढ़ाती थीं। अब कुछ अन्य दृष्टान्त इस वीर-कविता के लिखे जाते हैं।

× × ×

मारवाड़ के राव मालदेव की भटियाणी रानी ऊमादे जी, जो रूठी रानी के नाम से विख्यात हैं, विवाह की रात ही को राव जी की एक अनुचित बात देख कर रजपूती की ग़ैरत से रूठ गई थीं और पति से जीवन-पर्यन्त रूठी रहीं, मुँह से भी नहीं बोलीं। परन्तु जब सुना कि पति का मरण हो गया है तो ५० कोस दूर बैठी ही पति की पगड़ी को गोद में लेकर सती हो गईं। उस समय उन्होंने कहा था कि अब मैं किससे रूठूँगी। जिसने अब तक मेरा मान अखण्ड रक्खा, रूप और यौवन के अत्यन्त लोभी अपने जीव को दबा-दबा कर मुझे पूरी और सच्ची मानिनी बनाया, जब वही संसार में नहीं रहा तो मैं अकेली रह कर क्या करूँगी? इस लोक में तो मेरा मान निभ गया, अब उस लोक में जाकर उससे मान नहीं करूँगी। संसार का सुख तो क्षणभङ्गुर था, उसका लाभ तो मैंने नहीं लिया, पर अब सती-लोक के लाभ से विमुख नहीं रहूँगी।

ऐसी परम मानिनी को ईसरदास नामक एक वाक्-चतुर चारण ने एक बार मान छोड़ने और पति से मेल कर लेने पर राज़ी कर लिया था और वह उसकी बातों में आकर अजमेर से जोधपुर को आती थीं। जिस दिन उनकी सवारी जोधपुर में पहुँचने वाली थी, आसा जी बारहठ ने उनकी सौतों से, जो स्वार्थ के वश उनका और राव जी का मेल होना नहीं चाहती थीं, सूक ( रिशवत ) लेकर चलती सवारी में मुजरा मालूम करा कर यह दोहा पढ़ा :—

मान रखे तो पीव तज, पीव रखे तज मान।
दोय गयन्दन बन्धिए, एकण खम्भूठाण[1]॥

अर्थात्—"जो मान रखना है तो पति को तज दे और जो पति को रखना है तो मान छोड़ दे। क्योंकि एक ही गजशाला में दो हाथी नहीं बँध सकते हैं।"

रूठी रानी ने इस दोहे के सुनते ही सवारी लौटा ली और गाँव कोसाने में जाकर रह गईं, और आसा जी को बहुत सा इनाम देकर कहा कि तुमने ख़ूब किया, जो अपने भतीजे ईसरदास के जाल से मुझे छुड़ा दिया। मैं कभी अपना मान नहीं छोड़ूँगी, जिसको बचपन से मैंने पाला है और साँप के मणि के समान अपने सिर पर रख छोड़ा है।

फिर ईसरदास ने बहुत सिर मारा और जोधपुर चलने के वास्ते लाख हा-हा खाए, पाँव पड़े, पगड़ी

---

१ एक जाति के राजपूत; २ तलवार; ३ धन; ४ दो भाग।

१ गजशाला या हाथी का थान।

बड़ी व्यवस्थापिका सभा के [illegible] [illegible] सदस्य तथा बाल विवाह बिल
( अब कानून ) के विधायक और मारवाड़ी-समाज के कट्टर सुधारक
**रायसाहब हरविलास जी शारदा**

रक्खी, परन्तु वह मानिनी न मानी सो न मानी[1]! क्योंकि आसाजी ने उसका मनचाहा मन्त्र सुना कर उसके मानी मन को पहले से भी अधिक अचल कर दिया था।

× × ×

मारवाड़ के राठौड़ राव चन्द्रसेन बड़े मानी राजा थे, जो मेवाड़ के महाराणा प्रतापसिंह के समकालीन थे। जोधपुर छूट जाने पर भी जीवन-पर्यन्त अकबर बादशाह से लड़ते रहे। परन्तु उनके पोते राव कर्मसेन जहाँगीर बादशाह के अधीन हो गए थे। बादशाह ने अपनी उदारता से उनको अपने पास रख लिया था और भिनाय का परगना जागीर में दिया था। एक दिन बादशाह हाथी पर सवार हुए तो चँवर लेकर उनकी खवासी में (पीछे) बैठने के लिए कर्मसेन से कहा गया। बादशाह के पीछे चँवर करने को बैठने में बड़े-बड़े अमीर अपना गौरव मानते थे, इसलिए कर्मसेन भी राज़ी होकर बादशाह के पीछे चँवर करने को बैठ गए। तब एक चारण ने, इसमें जोधपुर के राजवंश की क्षति समझ कर, यह दोहा पढ़ा :—

कीधा कर करतार किरमर[2] कारण करम सी।
सह[3] देख संसार चमर हलावस मु[4] चवी[5]॥

अर्थात्—"हे कर्म सेन! करतार ने तो दो हाथ तलवार के वास्ते ही बनाए हैं, तू कैसे चँवर हिलाएगा। यही तो सब संसार देख रहा है, जो मैं कहता हूँ[6]।"

कर्मसेन यह सुनते ही चँवर छोड़ कर हाथी से कूद पड़े और तलवार लेकर घोड़े पर सवार हो गए। तब समझदार बादशाह ने भी बात बना कर कहा कि कर्मसेन, मुझे भी तुझसे तलवार का ही काम लेना है। यह मेरी ग़लती थी जो तुझे चँवर करने को बैठाया।

× × ×

१ मानो वही बात थी जो इस गीत में कही गई है—

"मनावत रैन गई, मानिनी अजहूँ न मानी।"

२ तलवार; ३ सब; ४ मैं; ५ कहता हूँ।

६ इस विषय का यह दोहा और भी है :—

कम्मा उग्रसेन रो तो जननी बलिहार।
चमर न झले साहरा तू झले तरवार॥

कहते हैं यह दोहा कर्मसेन की माँ ने कह कर भेजा था।

प्रायः पचास वर्ष पहले की बात है कि मारवाड़ में एक व्यक्ति मूलजी नाम का केसरी सिंहोत जोधा राठौड़-वंश का था, जो गाँव मेड़किया का रहने वाला था। वह बीकानेर के बीदा राठौड़ों के हाथ से मारा गया। इस पर जोधा और बीदा राठौड़ों में बैर हो गया और यहाँ तक बात बढ़ गई कि कई वर्षों तक दोनों में लड़ाई-झगड़ा होता रहा, जिससे जोधा-बीदा बैर की कहावत चल निकली। राज्य में भी कई मिसलें बन गईं, परन्तु कुछ नबेड़ा न हुआ। जोधा मारवाड़-राज्य की उत्तरी सीमा पर और बीदा बीकानेर की दक्षिणी सीमा पर रहते हैं और भाई-भाई होने के सिवा दोनों पड़ोसी भी हैं। परन्तु मूलजी के बैर से एक-दूसरे के ख़ून के प्यासे हो गए। उनकी ख़ून-ख़राबी और लूट-मार से प्रजा की भी हानि होती थी, इसलिए गवर्नमेण्ट से जोधपुर और बीकानेर की रियासतों को उनका झगड़ा मिटाने की ताकीद होती रहती थी। निदान दोनों रजवाड़ों के हुक्म से लाडनू और लेडी के जोधा ठाकुर भैरोंसिंह और पेमसिंह; और बीदासर वग़ैरह ठिकानों के बीदावत सरदार, कोलायत जी में, जो एक प्रसिद्ध तीर्थ बीकानेर-राज्य का है, इकट्ठे हुए। मिसलें पढ़ी जाने लगीं और आपस में सन्धि और शान्ति कर लेने का विचार होने लगा। एक चारण ने यह रङ्ग-ढङ्ग देख कर उच्च स्वर से यह दोहा सुनाया :—

तीखा भाला तोल, बैर सचो जो बाल जो।
मिसलाँ माँडे मोल, मूला रो कर जो मती॥

अर्थात्—"तीक्ष्ण भाले तोल कर सराहने योग्य बैर लेना, मिसलें लिख-लिख कर मूलजी का मोल मत कर देना। अर्थात् रुधिर के बदले द्रव्य मत ले लेना।"

दोनों ओर के पक्ष यही विचार रहे थे। परन्तु इस दोहे के सुनने से मूलजी के निरपराध मारे जाने की याद करके भैरोंसिंह और पेमसिंह को ऐसा जोश आया कि तुरन्त तलवार पर हाथ रख कर उठ खड़े हुए और वहाँ से चले आए। पञ्चायत अधूरी रह गई और यही ख़बर गुज़री कि बीदावतों को जोश न आने से तलवार नहीं चली, नहीं तो आपस में कट-मरने की तैयारी इस एक दोहे से हो चुकी थी।

—मुंशी देवीप्रसाद (स्वर्गीय)

* * *

## मारवाड़ी-समाज में पर्दा

यों तो इस देश में बहुत सी जातियों में पर्दे की असभ्य प्रथा न्यूनाधिक पाई जाती है। परन्तु हमारे मारवाड़ी-समाज में इसकी जैसी बहुतायत है और दुरुपयोग हो रहा है, वैसा शायद भारतवर्ष के किसी भी कोने में नहीं मिलेगा।

इस पर्दा-प्रथा के अन्दर जितने घृणित और निन्दनीय कर्म छिपे रहते हैं, उनको यदि विस्तारपूर्वक वर्णन किया जाय तो एक पोथा तैयार हो जाय। यह प्रथा बिलकुल इसी तरह है, जैसे कोई आदमी भगवा कपड़ों से अपने शरीर को ढक कर साधु के रूप में चाहे जैसे काम चोरी, डकैती, ख़ून और व्यभिचार करता रहे और उन भगवा कपड़ों की ओट में पूजनीय और प्रतिष्ठित भी बना रहे। इसी तरह पर्दे के भीतर स्त्रियाँ जो चाहें, कर सकती हैं, उनकी तरफ़ कोई उँगली नहीं उठा सकता। क्योंकि हमारे समाज में जो स्त्री जितना अधिक पर्दा करती है, उतनी ही अधिक सती-सावित्री समझी जाती है। अधिकांश पुरुषों को यह अन्ध-विश्वास है कि स्त्री जितनी ज़्यादा पर्दे में रहती है, उतनी ही सांसारिक बातों से अनभिज्ञ रहने के कारण किसी पाप-जाल में नहीं फँस सकती। वे इस बात को कभी नहीं सोचते कि इस पाप-पङ्क में फँसने का मुख्य कारण उनकी सांसारिक बातों से अनभिज्ञता ही है।

इस बात को सभी जानते हैं कि जो स्त्रियाँ घूँघट निकाल कर बाहर जाती हैं, उनके पैरों के ज़ेवरों की झनकार स्वतः ही उनकी ओर ध्यान आकर्षित करती है। फिर गुण्डे और बदमाश तो इस ताक में रहते ही हैं। वे लोग भरसक इस बात की चेष्टा करते हैं कि किसी तरह घूँघट के अन्दर से चन्द्रमुख के दर्शन हो जायँ। वे आवाज़ाकशी तक से बाज़ नहीं आते। लेखक ने स्वयं देखा है कि ५-७ स्त्रियाँ जा रही हैं और दो-चार बदमाश मिल कर स्त्रियों की बग़ल से निकलते हुए पीछे से कपड़ा खींच लेते हैं और घूँघट हट जाता है। वे लोग उनकी बग़ल से ऐसे अश्लील शब्द कहते हुए निकल जाते हैं कि उनको यहाँ पर लिख सकना भी सम्भव नहीं है!

श्रावण के महीने में जहाँ देखिए वहीं झुण्ड की झुण्ड औरतें घूँघट से अपने मुखों को ढके हुए मन्दिरों की तरफ़ लपकी हुई चली जा रही हैं। वहाँ पर इस पर्दे का कैसा सदुपयोग होता है, यह देखने से ही पता लगता है। बदमाशों को बदमाशी करने का अवसर अधिकतर वहीं मिलता है। परन्तु इससे समाज को क्या? उनका घूँघट तो क़ायम है। स्त्रियाँ बेचारी तो बोल ही क्या सकती हैं। वे पहली ही ऐसे वातावरण में हैं, जहाँ ज़रा कुछ बोलना, घूँघट उठाना

## आगामी अङ्क से

### तीन धारावाही लेख प्रारम्भ होंगे

इस बार विशेषाङ्क होने के कारण कई महत्व-पूर्ण लेख प्रकाशित नहीं हो सके। आगामी अङ्क से हास्य-रस के समर्थ लेखक श्री० जी० पी० श्रीवास्तव, बी० ए०, एल्-एल्० बी० का सुप्रसिद्ध लेख "लतखोरीलाल" का दूसरा खण्ड प्रारम्भ होगा, श्री० "पागल" महोदय का "दिल जले की आग" तथा प्रोफ़ेसर चतुरसेन शास्त्री का "विधवा" नामक उपन्यास धारावाही रूप से प्रकाशित किया जायगा। इसके अतिरिक्त अन्य भी कई लेख-मालाएँ शुरू की जायँगी। नए होने वाले ग्राहकों को इसी अङ्क से ग्राहकों की श्रेणी में नाम लिखा लेना चाहिए, नहीं तो पछताना होगा। 'चाँद' के पुराने अङ्क ५०) रु० व्यय करने पर भी नहीं मिलते, यह सभी जानते हैं। जिन नए ग्राहकों को प्रस्तुत मारवाड़ी-अङ्क कमी के कारण न मिल सके, उन्हें दिसम्बर से ग्राहकों की श्रेणी में नाम लिखा लेना चाहिए। इस वर्ष अन्य कई जातीय विशेषाङ्क प्रकाशित करने की विशाल योजना हो रही है!

और दुनिया भर की दूसरी अच्छी बातें पाप समझी जाती हैं।

प्रायः ऐसा देखा जाता है कि मामूली घरों की तो बात ही क्या, बड़े-बड़े घरों तक की स्त्रियाँ, जो पर्दे की चहारदीवारी में बहुत हिफ़ाज़त से रक्खी जाती हैं, अपने पुरुषों के दूकानों अथवा नौकरी पर चले जाने पर, चूड़ीगर, बिसायती, रँगरेज़ या इसी तरह के अन्य सौदा बेचने वाले सौदागरों को सौदा लेने के लिए घर में बुला लेती हैं और सौदा लेते वक्त पैसे-पैसे के लिए इस क़दर छीना-झपटी करती हैं कि सर पर से साड़ी सरक जाती है। चीज़ को एक तरफ़ सौदागर खींचता है, दूसरी तरफ़ स्त्रियाँ छीनती हैं। पाठक ही सोचें कि जिन औरतों का यह व्यवहार उन सौदागरों से साथ होता है, जो घरों में सौदा बेचने को ज़रा देर के लिए आते हैं, तो दिन भर घर में रहने वाले नौकरों के साथ कैसा व्यवहार होता होगा। लेकिन इसका पता किसको लगे? जब घर के लोग आते हैं, तब तो बाक़ायदा पर्दा हो जाता है।

हम तो यह निश्चयपूर्वक कह सकते हैं कि मारवाड़ी पुरुष-समाज कभी भी उन्नति नहीं कर सकता, जब तक कि स्त्रियों की उन्नति की कोशिश नहीं की जाती। और स्त्रियों की उन्नति होना तभी सम्भव है, जब कि यह पर्दा-प्रथा हमारे समाज में से जड़ से खोद कर मिटा दी जावे और इसका नामोनिशान तक न रहे। अभी तक मारवाड़ी-समाज का नियम यही है कि स्त्रियों का पर्दा दूर करने वालों को बड़ा हेय, तुच्छ और घृणित समझते हैं और जाति-बहिष्कृत करने की चेष्टा करते हैं। यद्यपि वे जानते हैं कि वे लोग, जिन्होंने पर्दा-प्रथा को तोड़ दिया है, दुनिया की निगाह में हेय नहीं हैं, और जो लोग इस नाशकारी प्रथा के अनुयायी हैं, तिरस्कार और घृणा की दृष्टि से देखे जाते हैं। स्त्रियाँ मनुष्य-समाज का आधा अङ्ग हैं, और वे पर्दे के कारण निरक्षरा और रूढ़ियों की ग़ुलाम रह कर मनुष्य-जीवन को व्यर्थ खो देती हैं। बहुत से मारवाड़ियों का यह विश्वास है कि यदि स्त्रियाँ पर्दा नहीं करेंगी तो वे भ्रष्ट और कुलटा हो जावेंगी। उनको चाहिए कि वे दुनिया भर की सभ्य समाजों पर दृष्टिपात करें। अपने ही देश में गुजरातियों, पारसियों, मद्रासियों और दूसरी कितनी ही जातियों को देखें, जिनमें पर्दा नहीं होता। क्या उनमें इतना व्यभिचार है? हम तो यही कहेंगे कि नहीं, और कभी नहीं। इस पर शायद यह कहा जा सकता है कि वे स्त्रियाँ शिक्षिता होती हैं। पर क्या हमारे मारवाड़ी-समाज की स्त्रियाँ शिक्षिता नहीं हो सकतीं? अवश्य हो सकती हैं, लेकिन तभी, जब कि उन्हें पर्दे के बन्धन से मुक्त कर दिया जाय।

अब इस पर्दे के द्वारा होने वाले शारीरिक पतन की ओर ध्यान दीजिए। आज मारवाड़ी-समाज में संग्रहणी, तपेदिक़ आदि सांक्रातिक रोगों में ग्रसित स्त्रियों की कमी नहीं है। इन सबका मुख्य कारण पर्दा है। इस सम्बन्ध में कलकत्ते के हेल्थ-ऑफ़िसर ने लिखा है कि कलकत्ते में १५ से २० वर्ष तक की आयु के जितने व्यक्ति मरते हैं उनमें स्त्रियों की संख्या पुरुषों से छः गुनी होती है। इसका कारण बतलाते हुए वे कहते हैं :—

I am convinced that it is the retention of the Purdah System in the densely populated gullies of a congested city that leads so many young girls to an early death from tuberculosis. In a great city, it is difficult to secure absolute privacy without shutting out light and air, as houses in narrow lanes and gullies are almost certain to be over-looked. Consequently the Zenana is usually situated in the inner portion of the house, ill-lighted and ill-ventilated, but effectually screened from observation.

इसका सारांश यही है कि लड़कियों और नवयुवतियों के इस रोग का शिकार होने का मुख्य कारण पर्दा करना और स्वच्छ हवा तथा रोशनी से वञ्चित रह कर घरों के भीतर बन्द रहना ही है।

प्रत्येक स्त्री और पुरुष के लिए शारीरिक शक्ति प्राप्त करना परम कर्त्तव्य है। परन्तु बेचारी स्त्रियाँ छोटी अवस्था से ही पर्दे में रक्खी जाती हैं, जहाँ वे कोमल कली की तरह मुरझा कर पीली पड़ जाती हैं। आशा है, मारवाड़ी-समाज शीघ्र से शीघ्र इस कुप्रथा की ओर ध्यान देने की कोशिश करेगा।

—रामसरूप भालोटिया

[ श्री० जी० पी० श्रीवास्तव, बी० ए०, एल्-एल्० बी० ]

## पकौड़ीमल

अङ्क—१

दृश्य—१

*( सेठ पकौड़ीमल के द्वार के सामने )*

( केशवबिहारी आता है )

केशव—( सेठ पकौड़ीमल का द्वार खटखटा कर ) अजी सेठ जी !...ओ सेठ जी ! अरे ! भई लाला पकौड़-मल ! (अलग) बोलते ही नहीं। अब क्या करूँ ? (प्रकट) अजी लाला जी ! ओ सेठ जी ! (अलग) धत् तेरे की ! पुकारते-पुकारते गला बैठ गया ! बहुत दिनों से इनसे भेंट हुई। आज ज़रा योंही मिलने चला आया तो द्वार ही नहीं खोलते। अब कौन चिल्लाए, मारो गोली। अच्छा एक दफ़े और पुकार लूँ। (प्रकट) अजी सेठ जी ! तो क्या मैं चला ही जाऊँ ? आप ही की मतलब की बात कहने आया था। अच्छा जाता हूँ।

पकौड़ी—( मकान के भीतर से ) नहीं-नहीं, ठहरो-ठहरो। अभी आया। क्या है ? कौन है ?

केशव—( अलग ) ओहो ! अपने मतलब का नाम सुन कर कितनी जल्दी चौंके।

पकौड़ी—( हाथ में लोढ़ा लिए मकान से बाहर निकल कर ) कौन है ? बाबू केशवबिहारी ? ओहो ! जै गोपाल की ! जै गोपाल की। कहिए-कहिए, क्या काम है ? इस रात्रि के समय कैसे पधारे ?

केशव—तब और किस वक़्त आता ? दिन भर तो आप दूकान पर रहते हैं। वहाँ बात करने की आपको फ़ुरसत कहाँ ? इस वक़्त आऊँ तो तीन घण्टे तक आपके द्वार पर सर फोड़ने पर भी दरवाज़ा नहीं खुलता।

पकौड़ी—क्षमा कीजिए, मैं ज़रा मसाला पीस रहा था। इसीलिए......

केशव—मसाला ?

पकौड़ी—हाँ, देखते नहीं हाथ में लोढ़ा अब भी लिए हूँ। परन्तु वह मतलब वाली बात......

केशव—क्यों ? आप इतने बड़े लखपती सेठ होकर क्या एक नौकर भी नहीं रख सकते ? दमड़ी के फेर में चमड़ी की ऐसी बेक़द्री ? तभी तो आप लोगों की कोई .....

पकौड़ी—वाह ! ग्वाला है क्यों नहीं ? हाल ही में रक्खा है।

केशव—तो क्या उसे सूरत देखने के लिए रक्खा है ?

पकौड़ी—नहीं जी, वह सेठानी जी के पाँव दबा रहा है। बेचारी थकी-माँदी अभी पीहर से आई हैं......

केशव—पाँव दबा रहा है! सेठानी जी के? कौन, वह ग्वाला?

पकौड़ी—हाँ-हाँ वही। इसमें हर्ज ही क्या है?

केशव—कुछ भी नहीं।

पकौड़ी—और ग्वाले होते किस दिन के लिए हैं, आप ही बताइए!

केशव—जी हाँ, मैं अब सब समझ गया।

पकौड़ी—हम लोगों के यहाँ की स्त्रियाँ भाई बड़ी सुकमार होती हैं। उस पर हमारी सेठानी जी तो ऐसी फूल की कली हैं कि जब तक उनके पैर न दबाए जायँ, तब तक उन्हें नींद ही नहीं पड़ती।

केशव—मगर······मगर······

पकौड़ी—क्या? क्या? कहिए!

केशव—कुछ नहीं, यही कि पहले तो शायद उनमें यह आदत न थी। क्योंकि और कभी तो आपके यहाँ कोई नौकर न देखने में आया और न सुनने में। बल्कि आप ख़ुद ही कहते थे कि सब काम तो वही कर लेती हैं, बेकार नौकर रख कर तनख़ाह क्यों दूँ?

पकौड़ी—अरे! क्या आपको ख़बर ही नहीं? अजी वह सेठानी जी तो लुढ़क गईं। तभी तो इस बार देश जाकर मुझे फिर सगाई करनी पड़ी। पूरे चौबीस हज़ार देकर यह सोलह बरस की छोरी लाया हूँ। हमारे यहाँ बड़े दाम ख़र्चने पर फिर कहीं स्त्री का मुख देखना नसीब होता है। परन्तु वह बात······

केशव—अरे! आपने फिर शादी की? और इस अवस्था में? अब तो मुझसे बिना कहे रहा नहीं जाता। अजी लाला जी, आपके दो-दो जवान लड़के कचौड़ीमल और पचकौड़ीमल हैं ही। उस पर आपके कर्मों पर रोने के लिए शायद एक जवान विधवा लड़की भी है। तब भला आपको शादी करने की ऐसी क्या पड़ी थी?

पकौड़ी—अजी, लड़के तो ससुरे मेरे लड़कपन में ही पैदा हो गए थे। इसमें मेरा क्या दोष? अभी मेरी उमर ही क्या है—केवल उनचास बरस की है; और उनसे हमें प्रयोजन? वह अपना अलग कार-बार करते हैं। छोरी भी भक्तिन होकर भक्तराज जी की सेवा करती है और उन्हीं के यहाँ धर्म-कर्म में अपना जीवन सुधार रही है। चलो उस राँड़ से भी छुट्टी मिली। ऐसी दशा में बिना सगाई किए यह गृहस्थी का बोझ भला हमारे अकेले उठाए कहीं उठ सकता था?

केशव—लड़की भक्तराज जी के यहाँ रहती है?

पकौड़ी—और नहीं तो क्या? उनकी वह भक्तिन ही जो ठहरी। गोपी बन कर वहाँ उनके साथ रास-लीला करती है। बड़े-बड़े घरों की स्त्रियाँ उस रास-लीला में सम्मिलित होना अहोभाग्य समझती हैं! और क्या? क्योंकि भक्तराज जी कहते हैं कि युवा स्त्री के लिए यही एक मुक्ति का मार्ग है। सधवा हो या विधवा, इसका कोई भेद नहीं। तभी तो हमने अपनी छोरी को उनकी शरण में भेज दिया! किसी तरह उसका परलोक तो बने भाई! धर्म ही साथ जाता है, कुछ चोला नहीं।

केशव—सीताराम कहो भाई, सीताराम!

पकौड़ी—सीताराम-सीताराम! परन्तु हमें तो कृष्ण भगवान् का नाम अधिक प्रिय लगता है। हाँ, वह बात तो कहिए जो कहने आए थे।

केशव—आख़िर यह भक्तराज जी हैं कौन बला?

पकौड़ी—बला? वाह जी! वाह! आप लोगों को अपने धर्म का भी ज्ञान नहीं? छिः! छिः! तभी तो देश में अब धर्म-कर्म कुछ भी नहीं रहा। यह आप ही लोगों की बदौलत। अजी भक्तराज जी कुछ ऐसे-वैसे हैं? वह साक्षात् कृष्ण भगवान् के अवतार हैं। उन्हीं के ऐसा मनोहर रूप है। वैसी ही सुन्दर छटा और वैसे ही बाँके-बिहारी हैं। क्यों न हो, आख़िर उन्हीं की तो आत्मा उनमें दमकती है। जिस समय वह मुकुट और पीताम्बर पहन कर और मुँह पर रोशनी मल कर गोपियों के सङ्ग रासलीला करते हैं, अहाहा! उस समय तो मेरा भी यही जी चाहता है कि मैं भी ओढ़नी ओढ़ कर उनके साथ नाचने लग जाऊँ।

केशव—हाय! हाय! तब नाचे क्यों नहीं? अपनी लड़की के बदले आप ही उनकी भक्तिन बन कर अपना जीवन सुफल करते। वह बेचारी तो इस 'बॉल-डान्स' से दूर रहती! और तब आपको भी गृहस्थी के चक्कर में पड़ कर यह शादी न करनी पड़ती। नाहक़ ही तो आपने इन दोनों देवियों के जीवन सत्या......!

पकौड़ी—परन्तु यह धर्म का द्वार युवा-स्त्रियों ही के लिए है। यही तो मुशकिल है। दूसरे हमारे पास इतना समय कहाँ था? तब हमारा कारबार कौन देखता? यह

भी तो सोचिए ! कारबारी गृहस्थों के लिए मुक्ति का मार्ग ही दूसरा है। वहाँ बिना स्त्री के किसी की पैठ हो नहीं सकती। शास्त्र खोल कर देखिए तो। तभी तो हमने यह सगाई की। धर्म-कर्म ही की ख़ातिर भाई। आप लोगों की तरह कुछ अपनी ख़ातिर नहीं।

केशव—धर्म-कर्म की ख़ातिर ?

पकौड़ी—और नहीं तो क्या ? जब सीता जी को त्याग देने के बाद श्रीरामचन्द्र का भी बिना स्त्री के काम न चला और उनको अश्वमेध यज्ञ करने के लिए सोने की स्त्री बनवानी पड़ी, तब हम लोगों के काम बिना सेठानी जी के कैसे चल सकते हैं ? आप ही बताइए ! वह ईश्वर थे, उन्हें मुक्ति की ज़रूरत न थी, उन्हें जीवन भर में केवल अपने नाम के लिए बस यही एक यज्ञ करना था। और हमें तो नित्य ही पूजा-पाठ करना पड़ता है। क्योंकि यही अवस्था धर्म-कर्म और पूजा-पाठ के लिए है। और संसार में अब भी कहीं धर्म है तो हमी लोगों में। परन्तु हम ऐसे नादान नहीं थे कि लाख दो लाख रुपए सोने की स्त्री बनवाने में फेंकते—जब केवल चौबीस हजार में जीती-जागती, चलती-फिरती हीरा सी अनमोल स्त्री मिल सकती है। सस्ता दाम और चोखा माल। अब ईमान से आप ही कहिए, मेरा सौदा अच्छा रहा या उनका ?

केशव—क्या कहना है, आप व्यापार के कीड़े हैं। आपका सौदा न अच्छा होगा तब भला किसका होगा ? आपको भला कौन ठग सकता है ? आप नित्य ही दूसरों को मूँडते होंगे ; क्योंकि आप तो तीन-तीन दिवाला निकाल कर सेठ हुए हैं।

पकौड़ी—पक्की कही—सोलहो आने पक्की। अजी यह गुन तो हम माँ के पेट ही से सीख कर पैदा हुए हैं। हम भला कहीं ठगे जा सकते हैं ? तभी तो जैसे ही हमारे ससिया ससुर हमारी सगाई की बातचीत के समय उधर से अगुआ बन कर सेठानी जी का भाव करते हुए कहने लगे कि 'केवल दस-दस हजार की तो बाई की एक-एक आँख है' वैसे ही मैंने कहा कि मुझे एक ही आँख चाहिए—एक आँख उसकी आप निकाल ले जाइए। बस उनका पचास हजार का सारा हिसाब गड़बड़ा गया। और तब चट मैंने चौबीस हजार में सौदा पटा लिया और उसमें भी मैंने छ हजार दलाली और कमीशन अलग काट लिए, और क्या ? ससुर जी को ससुर ही बना कर छोड़ा और पचास हजार का माल अट्ठारह हजार में ऐंठ लिया। इस तरह पूरे बत्तीस हजार के मुनाफ़े में रहे कि नहीं—ईमान से बोलिए।

केशव—धन्य हैं आप सेठ जी ! आप लोग साँस भी लेते होंगे तो मुनाफ़ा ही समझ कर। ईश्वर करे आप इन सेठानी जी के द्वारा दोनों हाथों से ख़ूब पुण्य लूटें, और आपकी मुक्ति की भी मनोकामना शीघ्र ही पूर्ण हो।

पकौड़ी—आहा हा हा ! आपके मुँह में घी-शक्कर।

केशव—( अलग ) और आपकी अक्ल पर पत्थर।

पकौड़ी—अरे वह बात तो रह ही गई। आप मेरी ही सुनते जाते हैं और अपनी कुछ नहीं कहते। हाँ-हाँ, कहिए, कहिए, वह शुभ समाचार तो सुनाइए ! क्या सेठ छज्जूमल की सोने-चाँदी वाली दूकान टूट गई या सेठ नाथूराम कहीं मोटर से दब गए। कुछ बताइए तो, इन लोगों ने ऐसा भाव बिगाड़ रक्खा है कि......

[ ग्वाला का मकान से बाहर निकलना ]

ग्वाला—अजी सेठ जी, चार पैसे तो दे दीजिए।

पकौड़ी—चार पैसे—एकदम चार पैसे ? अबे कहता क्या है ?

ग्वाला—वही तो माँगता हूँ।

पकौड़ी—काहे के लिए ?

ग्वाला—सेठानी जी के सर में लगाने के लिए चमेली का तेल चाहिए।

पकौड़ी—तो बाप रे बाप ! चार पैसे का तेल क्या होगा ? क्या उसमें तू उनको डुबोएगा या उससे उनका स्नान कराएगा ? जा एक पैसे का ले आ ! और घाता माँग लेना लाला ! भूलना मत। समझे ?

ग्वाला—पैसा तो दीजिए।

पकौड़ी—पैसा ?

ग्वाला—हाँ।

पकौड़ी—अरे ! जा उधार ले आ।

ग्वाला—उधार ही लेना है तो चार पैसे का लिए आता हूँ।

पकौड़ी—अरे ! नहीं-नहीं। ले लोटा पकड़। टेंट से पैसा निकालता हूँ। ( ग्वाला ज्योंही लोटा पकड़ता है, त्योंही वह उसके हाथ से छूट कर गिर पड़ता है और

सेठ जी चिल्ला उठते हैं ) हाय ! बाप रे बाप ! लुट गया ! हाय ! हाय ! यह क्या किया तूने पाजी।

ग्वाला—बस, ज़बान सँभाल के बोलिए, नहीं बात न बनेगी।

केशव—क्या हुआ सेठ जी ? क्या पैरों में चोट लग गई ?

पकौड़ी—नहीं जी, लोढ़े में अभी मसाला लगा हुआ था। इसने इसे ज़मीन पर गिरा कर सब चौपट किया। कम से कम धेले का घाटा कर दिया। हाय !

( सेठ जी लोढ़ा उठा कर मुँह से उसकी गर्द फूकते हैं )

केशव—( अलग ) धत् तेरे की ! अट्ठारह हज़ार फेंकने में दम न निकला और धेले में नानी मर गई। वाह री फ़ज़ूलख़र्ची और वाह री कञ्जूसी। तब क्यों न कोई इन्हें आँख दिखाए ? राम ! राम ! इन्हीं ऐसे उल्लू देश और समाज दोनों के मुँह काले करते हैं। राम ! राम !

ग्वाला—अजी सेठ जी, पैसा दीजिए पैसा। हमें देर हो रही है। लोढ़ा बेकार फूकते हैं। उसमें कुछ था नहीं।

पकौड़ी—था कैसे नहीं ? यह देख सब मिट्टी में मिल गया कि नहीं ?

ग्वाला—अच्छा लाइए पैसा तो दीजिए।

पकौड़ी—पैसा ? ...ला कुप्पी मुझे दे। मैं तेल ले आऊँगा।

ग्वाला—बहुत अच्छा। यह लीजिए।

[ ग्वाला कुप्पी देकर भीतर जाता है ]

केशव—यह कौन था सेठ जी ?

पकौड़ी—यही तो मेरा ग्वाला है। परन्तु……

केशव—अरे ! यही सण्डा-मुसण्डा, चिकना-चुपड़ा, छैल-छबीला गबरू जवान ? धत् तुम्हारे की ! मैं समझा कि शायद यह सेठानी जी का कोई भाई-भतीजा है, जो इतना ताव दिखा रहा है।

पकौड़ी—अजी हम लोग बरोबर मिहनती आदमी छाँट कर रखते हैं। जिसकी देह-दसा अच्छी न होगी, वह भला क्या मिहनत करेगा ?

केशव—जी हाँ, तभी आपको ख़ुद मसाला पीसना और ख़ुद ही तेल लाने बाज़ार दौड़ना पड़ता है।

पकौड़ी—अजी मसाला पीसना ठट्ठा नहीं, महीन काम है—सब कोई इसे नहीं कर सकता। उस पर ग्वाले तो आधा माल सिल-बट्टा में लगा ही छोड़ देते हैं। इसी तरह सौदा-सुलुफ करना भी हमीं लोग जानते हैं। नौकरों के हाथ में पैसा देना, अपने को लुटा देना है। क्योंकि एक पैसा में वह एक धेला अपनी टेंट में रख लेते हैं।

केशव—जब आप एक पैसा का भी एतबार अपने ग्वाले पर नहीं कर सकते, तो पचास हज़ार का माल आपने किस बिरते पर उसे सौंप रक्खा है ?

पकौड़ी—पचास हज़ार का माल कौन ?

केशव—अरे वही आपकी सेठानी जी।

पकौड़ी—आप सेठानी जी को कहते हैं ? आहा ! आप नहीं जानते, यह उनकी बड़ी ख़िदमत करता है। जान तोड़ कर। यही तो इसमें बड़ी ख़ूबी है। इतनी सेवा उनका सगा बेटा भी नहीं कर सकता, और मैं भी नहीं कर सकता। इसीलिए तो मैं इसे इतना मानता हूँ और इसकी बातों को चुपचाप सह लेता हूँ। बेचारा नित्य सुबह को उन्हें पीहर पहुँचा आता है और रात्रि में जाकर ले आता है। फिर उनके बरसों हाथ-पाँव दबाता है और कभी-कभी रात-रात भर तक उनके सिरहाने बैठे पङ्खा झला करता है। भला ऐसा कौन कर सकेगा ?

केशव—कोई भी नहीं। मगर आपकी सेठानी जी का मैका तो आपके देश में होगा। तब यह सुबह-शाम का आना-जाना कैसे होता होगा भाई ?

पकौड़ी—देश में तो मेरी ससुराल है ही, परन्तु यहाँ भी रिश्ते में मेरे एक ससुर जी निकल पड़े। उन्हीं के यहाँ जाया करती हैं।

केशव—क्यों ? क्या उनके यहाँ कोई बीमार है या कोई काम-काज ठना है ?

पकौड़ी—नहीं जी ! हमारे यहाँ यही रिवाज है कि दिन भर वह मैके में रहे। ईश्वर भला करे इस रिवाज को, जिसकी बदौलत रात्रि में उनके दर्शन तो हो जाते हैं, नहीं तो वह पीहर छोड़ कर भला यहाँ क्यों आतीं ?

केशव—ओहो ! यह तो बड़ा अच्छा रिवाज है।

पकौड़ी—अच्छा तो है ही। इसमें खाने की पूरी बचत होती है। क्योंकि सेठानी जी दोनों वक़्त वहीं खा लेती हैं, केवल रात भर सोने के लिए यहाँ आती हैं।

केशव—जय सीताराम की ! जैसे किराए पर रात भर

के लिए नौकर के सङ्ग बीबियाँ बुलाई जाती हैं, क्यों? आहाहा!

पकौड़ी—क्या कहा?

केशव—कुछ नहीं। भगवान् का नाम ले रहा हूँ।

पकौड़ी—भगवान् का नाम ही लिया कीजिएगा या कुछ कहिएगा भी! हाँ, वह बात तो फिर रह गई। ऐसा बातों में आपने उलझा लिया कि मैं उसका पूछना ही भूल गया। कहिए कहिए.........!

[ एक कॉन्सटेबल के साथ एक लकड़हारे का लकड़ी का बोझ लिए आना और आते ही बोझ पटक देना। ]

कॉन्सटेबल—( लकड़हारे की तरफ़ घूम कर ) क्यों बे सुअर के बच्चे, अभी घर पहुँचे भी नहीं और तूने बोझ यहीं पटक दिया?

लकड़हारा—दयु जाने तोहार कौने मुलुक माँ घर है। चलत-चलत तो थक गएन। हमार दाम देयो आपन लकड़ी जस बन पड़े, वस लै जाव। हमार कौन होई।

कॉन्सटेबल—( लकड़हारे को मारता हुआ ) जानता नहीं साले, हम पुलिस के आदमी हैं। सीधे-सीधे इसे उठा कर ले चल, नहीं मारते-मारते कचूमड़ निकाल लूँगा।

[ सेठ जी के दोनों हाथों से तेल की कुप्पी और लोटा छूट पड़ते हैं और मारे डर के खुद थरथर काँपते हैं। ]

केशव—( अलग ) भई वाह! मार पड़ी उस पर, और भवानी आई इन पर! वाह री आपकी हिम्मत!

लकड़हारा—कसत उठाई? रसरिया तो टूट गवा।

कॉन्सटेबल—रस्सी टूट गई? तब? ( चारों तरफ़ आँखें फाड़-फाड़ कर देखता है। जैसे ही उसकी नज़र सेठ जी पर पड़ती है, वैसे ही सेठ जी झुक कर उसे सलाम करते हैं। )

पकौड़ी—सलाम हजूर!

केशव—( अलग ) वाह! वाह! वाह रे लखपती जीव! अपनी हैसियत की कितनी अच्छी इज़्ज़त की।

कॉन्सटेबल—( सेठ जी से ) आहा, आप ख़ूब मिले। ज़रा एक रस्सी हो तो दीजिए। नहीं रहने दीजिए। इसी से काम चल जाएगा। ( सेठ जी के सर से पगड़ी उतार कर लकड़हारे की तरफ़ फेंकता है ) ले बे लकड़ी वाले, इसी से लकड़ी बाँध ले।

केशव—अरे! अरे! यह क्या बेहूदापन?

कॉन्सटेबल—आपसे मतलब? आप क्यों बोलते हैं? मुद्दई सुस्त गवाह चुस्त। देखिए सेठ जी, इनको मना कीजिए, नहीं बात बनेगी नहीं।

पकौड़ी—( केशव से ) हाँ-हाँ, आप न बोलिए। हजूर पुलिस के सिपाही हैं, ( कॉन्सटेबल से ) परन्तु हजूर मेरे पास यही एक पगड़ी है। साढ़े चौदह बरस हुए जब इसे ढाई रुपए में मोल ली थी। और एक बार भी इसे धोबी को नहीं दिया कि कहीं साला मार न ले जाय। इसलिए हजूर हाथ जोड़ता हूँ, इसे आप ले लेंगे तो हजूर के चरणों पर रखने के लिए पगड़ी कहाँ से लाऊँगा?

कॉन्सटेबल—हाँ-हाँ, घर पर आकर ले आइएगा। ( लकड़हारे से ) चल बे!

पकौड़ी—हजूर का बेटा जीए, मैं अभी चलता हूँ। ( कॉन्सटेबल के साथ लकड़हारा पगड़ी से लकड़ी बाँध कर ले जाता है। )

पकौड़ी—( लोटा और कुप्पी उठा कर ) हजूर, मैं भी आपके पीछे ही हूँ। ( उन्हीं लोगों के पीछे जाता है। )

केशव—( अकेला ) भई वाह, यह मार्के की हुई। धत् तेरे की! ऐसे लोगों की क्या ख़ाक इज़्ज़त हो सकती है? इन्हीं अक़्ल के दुश्मनों की करतूतों पर इस मुल्क की इज़्ज़त भी बेचारी रो रही है। अफ़सोस, न जाने इनकी कब आँखें खुलेंगी!

[ प्रस्थान ]

* * *

## सेठ जी ग़म खा गए

'रामप्रसाद शिवदयाल लकड़वाले' फ़र्म के स्वामी, श्रीयुत सेठ शिवदयाल जी को 'रामजीवण प्रेमसुख दास' वालों पर आज दस हज़ार का दावा करना है। अर्ज़ीदावा टाइप कराके तैयार कर लिया गया है। वकील साहब ने कह दिया है कि क़रीब डेढ़ बजे कचहरी में आप मुझसे मिलें, उसी वक़्त दावा दायर कर दिया जायगा। तब तक मैं और मवक्किलों से निपट लूँगा, उसके बाद सिर्फ़ आपका ही काम बाक़ी रह जायगा और मैं बहुत इतमीनान से इसे सरअञ्जाम दूँगा और मैं आपसे कहे देता हूँ कि डिगरी कराके छोड़ूँगा।

बारह बजे के क़रीब सेठ साहब दावे का काग़ज़

बूढ़े बाबा करें विवाह, मौत के मुँह में जाने वाले !

मियाँ मनिहार के पौबारह !

## सेठ जी ग़म खा गए !

सेठानी—अवार धे आया, अवार ई चाल्या, म्हे कोनी जावा देस्यूँ शा, म्हारो एकली को जीव एकला बैठा-बैठा कैयाँ लागे ! कोनी जावा देस्यूँ ।

सेठ—म्हारी घणीज प्यारी जी ! आज मने अदालत में काम छै, १० हजार को मुकदमो है, म्हारो जीव भी थामें अटको रहे है, पण काँई कराँ, काम-काज भी करणोई चाहिजे।

सेठ जी ( स्वगत )—अरे बाप रे, आ काँई गजब !! आ बाप-काको रङरेज को छोरो अहमद ?? उतर गी, म्हारी इज्जत तो उतर गी, काँई इंने मार नाख्यूँ, तलवार सूँ इंको टुकड़ा-टुकड़ा कर द्यूँ । नमक हराम—म्हारे सू अबास में रुपैयो लेर रुजगार करे और म्हारे घर में ही.........इंको खून कर देस्यूँ, आ लुच्ची ने भी झोटो पकड़ घर बाहर कर देस्यूँ..........काँई करूँ ? मारो गुस्सो गजब को है.........अरे हरामी अहमद का बच्चा रे, बदमास.......

पर, गम खाओ, मने सोचवा द्यो, आगो-पाछो मोच के काम करणो चाहीजे। जो इंने म्हें मार नाख्यूँ, घर माँय खून रो पनालो बह जासी, पास-पड़ोस में बात छानी रहे कोनी, हल्ला मच जासी, पुलिस आसी, गिरफ़्तार कर ले जासी, जेल में रहणो पड़सी, हाकम फाँसी को हुकम··· अरे बाप रे ! म्हारो तो कारबार-रुजगार चौपट हो जासी, घणीज बदनामी पल्ले पड़शी। काँई करूँ, घराणों बदनाम हो जासी, इज्जत धूण में मिल जासी। लाखाँ रुपिया को गरो हो जासी। आ लुगाई सब माल-टाल की मालक बन नौज करसी, उतावला सो बावला, अवार तो दूकान चालें, घण्टा दो घण्टा में आ कमीनो आप ही चलो जासी। जद देख लेस्याँ !!

मुनीम जी—अहमद रङ्गरेज रे नामें दो हजार रुपैया आज री मिती में मायड दियो है, ब्याज काँई टीपँ ?

सेठ जी—( ख़ुश होकर ) आ काम घणोई चोख्यो हुओ। अब देख लेस्यूँ। सवा रुपैया को ब्याज दरब्याज माँड द्यो मुनीम जी ! अर वीं को आगणा-पाछणा हिसाब देख ब्याज दरब्याज लगा दावो ठोक द्यो। आ शाला रङ्गरेज का बर्तन-भायडा नीलाम करा ने दम लेस्यूँ—इंने मसल नास्हूँ हाँ. बच्च ! अब करे········

खुली हवा का स्वास्थ्य !　　　　पर्दे का स्वास्थ्य !!

हाथ में लिए रसोई जीमने पहुँचे। घर पहुँच कर काग़ज़ तो ताक़ में रख दिया और आप हाथ-मुँह धोकर रसोई आरोगने के लिए बैठ गए। सेठानी जी ने बड़े आदर और प्रेमपूर्वक भोजन कराया, कई चीज़ें बारम्बार अनुरोध करके परोसीं और अपने प्रेम, पति-भक्ति और पातिव्रत-धर्म की छाप सेठ जी के हृदय पर मज़बूती से लगा दी।

सेठ जी आनन्दपूर्वक भोजन जीम कर उठे, हाथ-मुँह धोया और सेठानी जी ने हँसते-हँसते पान का बीड़ा हाथ में दिया। सेठ जी के हृदय की कली खिल गई और बड़े प्रेमपूर्वक जल्दी में केवल कपोल-स्पर्श मात्र पर ही सन्तोष करके घर से बाहर हुए। दूकान पर आए, मुनीम जी को कुछ ज़रूरी बातें समझा कर गाड़ी में बैठ कर कचहरी को रवाना हुए। ठीक दो बजे वकील सरजूप्रसाद जी सेठ साहब की तरफ़ मुख़ातिब हुए, बोले लाइए अर्ज़ी-दावा साहब आ गए हैं; यही ठीक वक़्त है। सेठ साहब ने जेब में हाथ डाला, दूसरी जेब में डाला, फतुई की जेब टटोली, काग़ज़ नदारद! इधर-उधर देखने लगे, जेब में से कहीं गिर तो नहीं गया, पर काग़ज़ गिरा हो तो मिले। आख़िर मुँह मींच कर, आँखें ऊपर चढ़ा कर सोचने लगे और चमक कर बोले—"अरे वकील साहब! अब याद आया, काग़ज़ तो मैं घर भूल आया। रोटी खाने गया था, अर्ज़ीदावे का काग़ज़ ताक़ में रख दिया था, चलती बार याद न रहा, वहाँ से यहाँ चला आया। सोचा था अँगरखे की जेब में काग़ज़ है। बस बड़ी भूल हुई, मैं अभी लाता हूँ। पास ही तो घर है... यह कह कर सेठ जी पैदल ही लपके। बात यह थी कि गाड़ी उन्होंने पहले ही लौटा दी थी और कोचवान को कह दिया था कि तीन बजे गाड़ी ले आना। किराए के इक्के में पैसे ख़र्च करना नहीं चाहते थे, इसलिए पैदल ही लपके। दस-पन्द्रह मिनिट के रास्ते पर तो सेठ साहब की हवेली थी ही। रबड़-सोल का पम्प शू पहने हुए तेज़ी से शपाशप चलने लगे।

घर पहुँचे, साँकल खुट-खुटाने की ज़रूरत नहीं पड़ी। किवाड़ बन्द थे, पर साँकल नहीं लगी थी। आहिस्ता से किवाड़ खोला, क्योंकि उन्हें अपनी धर्मपत्नी के आराम का बड़ा ख़्याल था। वह सोती होगी—जेठ का महीना—दोपहर का वक़्त—गर्मी की शिद्दत—आग बरस रही है। सेठानी नीचे वाले ठण्डे कमरे में शयन कर रही हैं। यही सब सोच कर आहिस्ता से रसोई घर के सामने के बरामदे के ताक़ में से काग़ज़ उठा लिया। फिर ज़रा खड़े होकर सोचने लगे, इस समय यहाँ कोई नहीं है, टहलनी भी घर गई है—ज़रा प्राण-प्यारी के सोते समय की मुख-छवि तो नयन भर देख लें। अब उनका ध्यान अर्ज़ीदावे की तरफ़ से हट कर इधर ही लग गया, सोचने लगे—इस समय अवश्य देखना चाहिए, कितनी मुश्किलों से इसे प्राप्त किया है, ७०००) रुपए नक़द दिए हैं और ऊपर से दलालों और कितने ही लफ़ड़ों को हज़ारों चटा दिए, तब काम फ़तह हुआ! बदमाश लौंडों ने कैसे-कैसे विघ्न खड़े किए थे—कितना हल्ला मचाया था—अख़बारों में नोटिस तक छपा दिए थे—खाना, पीना, सोना तक हराम कर दिया था—मगर वाह रे! रुपए की ताक़त!! सब सालों को परास्त कर दिया, सबके मुँह कुचल दिए। थानेदार ने वह हण्टर जमाए कि याद करेंगे और फिर कभी समाज-सुधार का नाम तक न लेंगे। आगए 'दाल-भात में मूसलचन्द' बनने के लिए! मगर वाह रे कोतवाल भगतसिंह! क्या इन्तज़ाम बाँधा है! रुपए तो एक हज़ार लिए, मगर किसी बदमाश को नहीं फटकने दिया। सबने मुँह की खाई। आख़िर यह माल, यह चाँद का टुकड़ा, यह परी मेरे हाथ लगी। क्यों न लगती? मेरे ही लिए पल रही थी—मेरे ही लिए ब्रह्मा ने निर्माण की थी—रत्न सुवर्ण में ही जड़े जाते हैं। यह सोचते हुए सेठ जी की छाती फूल उठी और देखने की अभिलाषा और बढ़ गई। आख़िर आगे बढ़ कर धीरे से उन्होंने कमरे का दरवाज़ा ज़रा सा खोल कर और धीरे से झाँक कर देखा, और एकदम पीछे हट गए।

'अयँ!! यह क्या?' कह कर आहिस्ता से पोल (दहलीज़) में आकर खड़े हो गए, सिर घूमने लगा। थोड़ी देर में सावधान होकर सोचने लगे—अयँ! वह साला अहमदिया रङ्गरेज़ का छोकरा, जिसकी सात पुश्तें हमारे टुकड़ों से पलती रही हैं, वह हमारे घर में...... अरे राम क्या होगा?

"अरे राम काँई होशी! अब मैं काँई करूँ! अब मनै काँई करणो चाहिए—काँई हूँ साला नै मार नाखूँ—एक के दो करदूँ। तलवार तो खूँटी पर ही टँगी है—वह चाँदी की मूठ वाली, जीं पर हरा मख़मल की

म्यान चढ़ी है—दाँतला ठाकुर साहब धर्मसिंह जी राठौड़ की दियोड़ी—मित्रता की निशानी—वाँ मेऊँ बखत फर्मायो भी थो कि ईं से दुश्मन को सिर उतारनो चाहिजे ईं को उपयोग अब ही है। अब ईं दुष्ट से बड़ो दुश्मन म्हारो कुण होसी—बस यही बखत है, ईं नीच नै बिना मारे नहीं छोरवों। बस अब ही ठीक है!"—यह सोचते-सोचते उन्होंने यही निश्चय किया कि इस रङ्गरेज़ के छोकरे को यहीं इसी वक्त ख़त्म कर दो।

परन्तु ऐन वक्त पर साथ ही उनके मन में दूसरी बात (बणिक-बुद्धि) पैदा हुई। सोचने लगे—"पण ठैरो सोच लेवाद्यो—बिना सोचे-समझे कोई काम करणो मूरखता है। जो मैं ईं दुष्ट ने मारनाख्या—एक के दो कर दिए तो मूँड उठे पड़सी, धड़ पिलङ्ग पर रहसी—ख़ून को पनाळो बह जासी—थोड़ी ही देर में हल्ला मचसी—पुलिस आजासी—सारा शहर अठे ही भेला हो जासी—अन्त को तन्त म्हें पकड़ीज जासी—पहली परथम हवालात होसी—पछे जेल खाणों जाणो पड़सी—मुकदमों चलसी, वकील बालिस्टर करने पड़सी—पहले तो पुलिस वाला ही किशा-किशा विकट सवालात करसी—हिन्दी की चिन्दी निकालसी—काईं काँईं बाताँ बणासी—मेरी या औरत भी थाणा में जासी ईं से भी भाँत-भाँत का परसन होसी—अब रङ्गरेज का छोकरा काँईं काम आया था—थारे पिलङ्ग पर थारे साथ काँईं कर रह्या था—व्यभिचार—अरे राम!! अरे बाप रे!!! किशी बे-हुरमती की बात होसी—किशो निर्लज्जता को मामलो चलसी—म्हाके घराणे की, बड़-बडेराँ की प्रतिष्ठा लोप हो जासी—सात पुश्त की नाक कट जासी—जमारा में धूल पड़ जासी और रुपया पैसा की कित्ती हाणत होसी—हज़ारों-लाखों तो वकील-बालिस्टर ही झटक लेसी—पुलिस वाला अलग मुँह फाड़सी—नहीं तो पूरा तङ्ग करसी—उधर जेलखाना का दारोगा साहब और उनके सिपाही—अरे राम लाखों पर पाणी फिर जायलो। लाख को घर खाक में मिल जायलो—सबली दुकानदारी डूब जायली—मैं तो उठे जेल में सड़ूँलो—डेढ़-दो बरस से कम में तो मुकद्दमों काँईं ख़तम होवे—अदालत वाला हाकम धीरे-धीरे बैठा-बैठा मक्खियाँ मारा करे है—रोज देखूँ हूँ कि ज़रा-ज़रा सी बात ने छोटा-छोटा मुक़द्दमा ने बरसों टाले है—ऐ ख़ून को मुक़द्दमों काँईं जल्दी निपटसी—पूरो दो बरस लागसी। मैं तो जेल में रहूँलो और पछे मुनीम—गुमास्ता खुल खेलसी—सामणे ही आख्याँ में धूल झोंके है, पछे तो जो न करे सो थोड़ा—एक पैसा खर्च करसी और पाँच बही में लिखसी—चार अपनी अन्टी में लगासी—लाखों की उगाही सब पट पड़ जायली—अभी लोग नादिहन्दी पर कमर कस रहे हैं पछे तो कुण दिवाल है। और मैं—म्हारो काँईं होसी—मनै ज़रूर फाँसी लागसी—किसी भाँत नहीं बचूँ—ख़ून को सबूत पक्को हो जासी—चाहे जित्ता रुपया ख़र्च करूँ—और यह मेरी औरत जिसे अभी ब्याह कर लाया हूँ, पूरा साल भर भी नहीं हुआ, पछला मँगसिर की तो बात ही है—दिन जाते काँईं देर लगे है—कल की सी बात है—हाय! अरे बारे—छाती पर सेज चल रही है—ईं को काँईं होशी—ईं ने कुछ सज़ा-वज़ा तो होणे से रही—सुणा है राज़ी के मामले में कुछ नहीं होता, यह किसके हाथ पड़ेगी, मेरे घर में तो फिर कैसे रह सकेगी। ज़रूर ही यह मुसलमानी हो जासी और किसी मुसलमान के हाथ पड़सी—वह इसे मज़ा में अपने घर में रखशी—मौज करेला और म्हारी छाती पर मूँग दलसी। ओफ़ ओ कितरो भारी अनर्थ होसी। पहले जेल पछे फाँसी—जेल को खाणो धर्म-भ्रष्ट। काँईं-काँईं बाताँ पर विचार करूँ, यह तो अनर्थ परम्परा है!" यह सब हानि-पक्ष सोचते-सोचते सेठ का सिर चकराने लगा। वह वहीं माथा पकड़ कर बैठ गए। (सारे मनोभाव व्यङ्ग-चित्र में देखिए)

फिर उन्होंने सोचा—"जो मैं इसे न मारूँ, यहाँ से चुपचाप चला जाऊँ तो यह सब आफ़त न होगी। यह साला घड़ी-आध घड़ी में यहाँ से चला ही जायगा—ज़्यादा देर तो ठहरने से रहा। भय तो इसे भी होगा ही—कोई आ न जाय, बेहतर यही है कि मैं दुकान चला जाऊँ—इस वक्त ग़म खाना ही अच्छा है। कचहरी जाना ठीक नहीं। न मालूम वहाँ वकील साहब या हाकिम के सामने मेरे मुँह से घबराहट में क्या निकल जाय। ठीक जवाब न दे सकूँ। अर्ज़ीदावा आज नहीं, तो कल पेश हो जायगा। उसमें क्या है—आफ़त तो टलेगी—बदनामी से तो बचूँगा। अब तो कौन जानता है? मैं, मेरी औरत और यह बदमाश अहमदिया, फिर तो सारा जगत जान जायगा। ओफ़ ओ! साले ने कहाँ सेंध मारी है—जिस हाँडी में खाया उसी में छेद किया—इन मुसल्लों का घर

में घुसाना बहुत बुरा ! मैं क्या जानता था कि ऐसा हो जायगा। रज़ाई के कपड़े लेने आता था। हज़ारों बार आया था—कभी ऐसा नहीं हुआ था। नहीं बाबा! इं लोगाँ को इतबार नहीं, ऐसाला घणा बदमाश छै—बखत पर चचा-ताऊ की बेटी-बहण नैही परण लेवै—घर में डाल लेवै—तो हमारी हिन्दुओं की बहू-बेटियाँ नै क्याँ छोड़ै। इसके मार डालने पर तो पूरी बदनामी और घर का सत्यानाश हो जासी। आपणै बाणियाँ हैं—इशो काम नहीं करणो, इज्जत नहीं गवाँणी—और बणो बणाय घर को सत्यानाश नहीं करणो। आगे की आगे देखी जासी—आगलो बन्दो-बस्त पछै करगुँ। इं बखत तो आफ़त टलै।"

ग़रज़ यह सब सोच-समझ कर ऊँच-नीच, फ़ायदा-नुक़सान, भलाई-बुराई—सब बातों की पूरी विवेचना करके सेठ साहब ने यही निश्चय किया कि इस वक्त यहाँ से चुपचाप खिसक जाओ, इसी में भलाई है—बाक़ी फिर देखा जायगा।

यह सब सोचने में उन्होंने चन्द सेकण्ड ही लगाए। उनकी हानि-लाभ-विवेचनी बुद्धि ने फ़ायदे-नुक़सान का कुल नक़्शा बिजली की तरह उनके दिमाग़ में समझा दिया और उन्हें समझने में कुछ भी बाक़ी न रह गया।

अहमद को कमरे का दरवाज़ा कुछ खुलने से थोड़ा सन्देह ज़रूर हुआ था, परन्तु बाहर बरामडे में किसी को न देख कर, उसने समझा हवा से ऐसा हुआ है और यही उसने सेठानी को समझा दिया।

अगले दिन कचहरी जाते हुए वकील सरजूप्रसाद ख़ुद ही सेठ साहब की दूकान पर आकर पूछने लगे—मैं चार बजे तक आपका इन्तज़ार करता रहा।

सेठ साहब—क्या बताऊँ वकील साहब ! घर आकर जो देखा तो घर में बड़े ज़ोर का बुख़ार चढ़ा हुआ था, बड़ी तकलीफ़ हो रही थी, न मालूम लू लग गई कि क्या हो गया—मैं घबरा गया और उनकी सेवा-शुश्रूषा में लग गया। सोचा, दावा आज नहीं तो कल दायर हो जायगा, इन्हें आराम पहुँचना चाहिए। अब आज हाज़िर हूँगा।

वकील साहब—अब तो तबीयत ठीक है, सेठानी साहिबा की ?

सेठ—आपकी कृपा से अब तो सब आनन्द है।

—एक सेठ का भतीजा

◐ ◐ ◐

# मारवाड़ी

[ पण्डित रामनरेश जी त्रिपाठी ]

बुद्धि पगड़ी सी बड़ी टीबों सा अनन्त धन,
कोमलता भूमि सी स्वभाव बीच भरिए।
देशी कारबार में चिपकिए भरूँट ऐसा,
ऊँट ऐसी हिम्मत सहनशक्ति धरिए॥
दम्पति में प्रीति-रीति रखिए कबूतर सी,
मोर की सी छबि निज कीरति की करिए।
मारवाड़ी भाइयो! मतीरे के समान आप,
ताप-परिताप निज भारत का हरिए॥

थोड़े में गरम, फिर शीतल सहज ही में,
रेत का सा अस्थिर स्वभाव मत करिए।
रखिए सदैव गुणियों के अनुकूल मन,
कूप के समान दूर दान मत धरिए॥
बाजरे सा नीरस कटीले हो न कीकर सा,
काचरे सी कटुता न मुख से उचरिए।
मारवाड़ी भाइयो! किसी के जो न काम आवे,
ऐसा जन्म टीबड़े सा लेकर न मरिए!!

# मारवाड़ के साधु

[ 'एक साधु-भक्त' ]

वर्तमान समय में समस्त भारत-वर्ष में पण्डे-पुजारी व पुरोहितों का आडम्बर और अपव्यय हिन्दू-समाज को नष्ट कर रहा है। मारवाड़ में भी इन साधुओं के ऐसे कुछ फ़िरक़े मौजूद हैं। इनमें अधिकांश बगुला-भगत हैं और उनका एकमात्र पेशा गृहस्थों की गाढ़ी कमाई को हरण करना, खाना-पीना, मौज उड़ाना, गृहस्थ-स्त्रियों में व्यभिचार फैलाना और लोगों में अनेक व्यसनों का प्रचार करना है। यह लोग धेले का गेरू और एक पैसा सिर-मुंडवाई का ख़र्च करके झट साधू बन बैठते हैं। इन लोगों में अधिकांश दादू-पन्थी, रामसनेही, कबीर-पन्थी, निरञ्जनी आदि हैं। इन लोगों के बड़े-बड़े मठ तथा रामद्वारे हैं, जिनमें हज़ारों रुपए की सम्पत्ति लगी हुई है। इन बगुला-भगतों का बहुत बड़ा प्रभाव भी है। मारवाड़ी-समाज की अग्रवाल, महेश्वरी, खण्डेलवाल आदि जातियों में छोटे-बड़े सब प्रकार के घरानों की विधवाओं को अपने माया-जाल में फाँस कर यह लोग बड़ी बुरी तरह से पथ-भ्रष्ट करते हैं। इन्हीं नीच और पाखण्डी साधुओं की करतूत से हज़ारों की तादाद में भ्रूण-हत्याएँ सदा हुआ करती हैं। यह लोग प्रायः परिश्रमी एवं कृषक जातियों में से ही भर्ती होते हैं। साधु लोग जाट, माली, गूजर, सीरवी, बिसनोई और कलवी ( कुरमी ) लोगों को अधिकतर चेला मूड़ते हैं और ये लोग भी साधु होने में बड़ा आराम समझते हैं। मेहनत से छूट जाते हैं और बौहरों के क़र्ज़े से बच कर दूसरों के माल से स्वयं सेठ बन जाते हैं। इस सम्बन्ध में यह कहावत मशहूर है :—

माथा मुँडाया तीन गुण गई माथे री खाज।
मलवा छोड़ा चोधर्‌याँ हासल छोड़ा राज ॥
माथा मुँडाया तीन गुण गई माथे री खाज।
पहिलाँ माथे काढ़ता अब बोरन लागा ब्याज ॥

अर्थात्—पहले तो जीविका उपार्जन में बड़ा परिश्रम करना पड़ता था, परन्तु अब साधु हो जाने से घर बैठे अच्छा खाने-पहनने को मिलता है और बाबा जी या महाराज की पदवी भी मिल गई है। इससे राज्य के कर से छुटकारा हो जाता है और शिर मुड़ाने से खाज मिट जाती है।

इन साधुओं की दिनचर्या सिवाय राम-राम भजने, बड़ी-बड़ी मालाएँ फेरने और दोनों वक़्त अच्छे भोजन—प्रसाद जीमने के और कुछ नहीं है। किसी मारवाड़ी कवि ने ठीक कहा है :—

बाम-बाम बकता बहे, दाम-दाम चित देत।
गाम-गाम नाखे गिंडक, राम नाम में रेत ॥

इनके चरित्र के विषय में एक कवि कहता है :—

खल तिणरी खोटी करे, पापी अन-जल पाय।
मोको लागाँ मोडिया, चेली सूँ चिप जाय ॥

अर्थात्—वह पुरुष दुष्ट है, जो यजमान का अन्न-जल खाकर उसकी बुराई करता है, जैसा कि इन साधुओं का हाल है। यजमान की बहिन-बेटियों व पुत्र-वधुओं को कण्ठीबन्द चेली बना कर मौक़ा लगने पर उन्हींसे दुराचार करते हैं।

किसी अङ्गरेज़ विद्वान ने इनका सब रहस्य समझ कर इन लोगों को "इटेलियन स्टेलियन" कहा है। अर्थात् नरों में यह साँड़ हैं, जिनके द्वारा विधवाओं और बलहीन गृहस्थों की स्त्रियों में व्यभिचार फैलता है। इन लोगों में जो कोई थोड़ा-बहुत पढ़ जाते हैं, वे अपने को 'अहं ब्रह्मास्मि' कहते हुए अपने ही समान सबको ब्रह्म ही समझने लगते हैं। वे अपने शिष्य-शिष्याओं को सदा यही उपदेश करते रहते हैं कि "ब्रह्मनी ब्रह्म लगनम्"—स्त्री भी ब्रह्म और पुरुष भी ब्रह्म, तो गोया ब्रह्म से ब्रह्म लगा—मिला, इसमें कोई दोष नहीं है। प्रायः देखा गया है कि निरक्षर, पाखण्डी और ढोंगी साधु अपने कुकर्मों पर इसी प्रकार पर्दा डाला करते हैं। बेचारे शिष्य-शिष्याओं को यह उपदेश बुरा तो मालूम

होता है तो भी 'हरे नमः आप जी' कह देते हैं। एक बार एक धूर्त शिष्यने अपने ऐसे ही गुरुदेव की कृपा-पात्र

महात्मा उत्तमनाथ जी महाराज

[ आप मारवाड़ के सुप्रसिद्ध महात्मा और दर्शन-शास्त्र के धुरन्धर ज्ञाता हैं । ]

चेली (रामकी) पर उपर्युक्त (एक्सपेरीमेण्ट) कर दिखाया। साधु जी ने देख लिया और बहुत ही रुष्ट होकर कहने लगे—तू बड़ा ही पामर है।

शिष्य ने कहा—महाराज! मैंने तो बक़ौल आपके ब्रह्म से ब्रह्म मिलाया है। अगर इसमें भी मैं बड़ा पामर हूँ तो आप न जाने कितने बड़े पामर होंगे, जो रोज़-मर्रा ऐसा ही करते रहते हैं। साधु जी चुप। चुप तो होगए, मगर मन में यह मलिनता अवश्य ही बनी रही कि कभी न कभी मैं भी इसके साथ ऐसा ही करूँ। आख़िर एक दिन मौक़ा मिल गया और साधु जी ने अपने शिष्य की स्त्री को जबरन् गुरु-मन्त्र सुना ही दिया। इतने ही में शिष्य भी आगया, और जूता हाथ में ले, लगा साधु जी की चाँद की खाज मिटाने। सिर से ख़ून बह निकला। जब साधु जी रोने लगे, तब शिष्य बोला—"महाराज! चर्मनी चर्म लगनम्, ब्रह्मनी लगनम् किम्—जूता भी चमड़े का और सिर भी चमड़े का, इसलिए चमड़े से चमड़ा लगा, ब्रह्म को क्या लगा? आप क्यों रोते हो? क्योंकि जैसा 'ब्रह्मनी ब्रह्म लगनम्' वैसा ही 'चर्मनी चर्म लगनम्' है। अतएव आपको रोना नहीं चाहिए" इत्यादि। इन भोंदू साधुओं में इसी प्रकार की व्यभि[illegible]लाओं का बाज़ार गर्म रहता है।

इन साधुओं में एक विशेष समूह ऐसा है, जिसको धन व स्त्रियों की अधिक चाहना रहती है। यह कहलाते

अशिक्षित जनता से अनुचित लाभ उठाने वाले

मारवाड़ के डाकोत (शनिपूजक)

तो हैं साधु, परन्तु गृहस्थों से चार क़दम बढ़ कर माया में डूबे रहते हैं। इनके लिए कहावत प्रसिद्ध है:—

जो तूँ चाहे धन और माया, दादू-पन्थी होजा भाया।
जो तूँ चाहे इन्द्रियाँ को भोग, जा खेड़ापे लेले जोग।
जो तूँ चाहे निन्दा को कोड़, शाहपुरे को होजा मोड़।
जो तूँ चाहे बिनज-बिनजणी, तो गढ़े को होजा निरञ्जणी।
जो तूँ चाहे भोजन खाया, होजा रामसनेही भाया।

मारवाड़ के चिर-परिचित महाकवि ऊमरदान 'लालस' ने इनका चित्र इस प्रकार खींचा है :—

घर-घर आटा माँगने वाले और "ब्राह्मण-भोजन" की ताक में घूमने वाले

श्रीमाली ब्राह्मण

साँडा ज्यूँ ये साधड़ा, भाँडा ज्यूँ कर भेस।
राँडा में रोता फिरे, लाज न आवे लेस॥

× × ×

बिदर[1] सहेल्याँ बीच में, हँस-हँस मारे होड।
चेली सूँ चूके नहीं, मोको लागा मोड॥

जैन-साधु ( स्थानकवासी ढूँढिए )

[ इनका आचरण बड़ा शुद्ध होता है ]

और सुनिए :-

मारवाड़ रो माल, मुफत में खावे मोडा।
सवग जोसी सेंग, गरीबाँ दे नित गोडा।
दाता दे वित दाँन, मोज माँणे मुरसण्डा।
लाखाँ ले धन लूट, पूतली-पूजक पण्डा।
जटा कनफटा जोगटा, खाखी परधन खावणाँ।
मरुधर में कोड़ा मिनक, करसा एक कमावणाँ॥

* * *

इस बात के मानने से किसी को इन्कार नहीं हो सकता कि इन कहावतों और पद्यों में साधुओं का जो वर्णन किया गया है, उसमें किसी प्रकार की अतिशयोक्ति या झूठ नहीं है। आजकल अधिकांश साधु इसी श्रेणी के देखने में आते हैं। यह सच है कि इन

[1] —दासी

साधुओं में कुछ लोग बड़े सज्जन, परोपकारी और विद्वान भी पाए जाते हैं, पर दुर्भाग्यवश मुस्टण्डे साधुओं

मारवाड़ के वैरागी साधु
[ काँवर लेकर घर-घर माँगना-खाना ही इनका व्यवसाय है ]

की अपेक्षा उनकी संख्या इतनी कम है कि उनको अपवाद-स्वरूप ही मानना पड़ता है। उदाहरणार्थ इस लेख में जिन तीन महात्माओं—श्री० उत्तमनाथ जी, श्री० देवदान जी, श्री० परमानन्द जी—के चित्र दिए गए हैं, उनकी साधुता में किसी को सन्देह नहीं हो सकता। पर ऐसे साधु समस्त राजस्थान में कितने मिलेंगे? बड़ी कोशिश करने पर शायद दस-बीस मिल सकें। पर यदि व्यभिचारी, ढोंगी और धन कमाने वाले साधु ढूँढ़ना चाहें तो उसके लिए कहीं दूर न जाना पड़ेगा। जिस शहर या क़स्बे में आप चाहेंगे, इस प्रकार के पतित जीव पचासों मिल जायँगे! जब चाहे परीक्षा करके देख लीजिए!

मारवाड़ की प्रचण्ड शक्ति
[ जयपुर के नागाओं की सेना के कुछ वीर। यदि इन सुविख्यात योद्धाओं में सङ्गठन और नेतृत्व का अभाव न हो तो ये क्या नहीं कर सकते ? ]

इसलिए साधुओं पर आक्रमण या आक्षेप करना, चाहे किसी को कैसा भी बुरा क्यों न लगे, वह समाज और देश के लिए भलाई का ही काम है। ये साधु लोग बिना किसी प्रकार का परिश्रम, चिन्ता, फ़िक्र किए सर्वसाधारण की कमाई पर आराम से जीवन व्यतीत करते हैं। अगर वे उसके बदले में सर्वसाधारण का कुछ प्रत्युपकार न करें, उनकी हित कामना न करें तो उनको बिना संकोच के हरामख़ोर कहा जायगा। इतने पर भी जब यह देखा जाय कि वे बजाय प्रत्युपकार और भलाई के जनता का अहित करते हैं, लोगों को ठग कर ज़मीन-जायदाद के मालिक बनते हैं, भले घरों में गुप्त-व्यभिचार फैलाते हैं, लोगों को गाँजा, सुलफ़ा, भङ्ग

आदि हानिकारक नशों का चस्का लगाते हैं, तो उनको

आबू वाले स्वामी परमानन्द जी

[ राजपूताने के प्रबल समाज-सुधारक, 'साधु' शब्द को सार्थक करने वाले कर्मवीर संन्यासी ]

सिवाय नराधम के कुछ नहीं कहा जा सकता। ऐसे लोगों से सहज ही में यह प्रश्न पूछा जा सकता है कि जब तुम काम, क्रोध, लोभ में इतने लिप्त हो, जब तुम्हारी भोग-लिप्सा इतनी बढ़ी हुई है, तो तुम गृहस्थ ही क्यों न रहे, साधु का वेश रख कर ढोंग क्यों किया? वे इसका कुछ जवाब नहीं दे सकते क्योंकि इनके कृत्य का एकमात्र कारण यह है कि अगर वे गृहस्थ रह कर सुख भोगना चाहें तो उसके लिए पसीना बहाना पड़ता है, बीसियों तरह की ज़िम्मेवारी माथे पर लेनी पड़ती है, और अनेकों प्रकार के ख़तरों का सामना करना पड़ता है। पर साधुपने के ढोंग के द्वारा वे लोग बिना किसी तरह के झंझट के मौज उड़ाते हैं। इससे बढ़ कर बदमाशी और नीचता क्या हो सकती है? हम जानते हैं, इसका कारण देशवासियों की मूर्खता है!

इन सब बातों के होते हुए भी एकाएक इस बात को कोई न कहना चाहेगा कि साधु-सम्प्रदाय देश में से बिलकुल ही लुप्त हो जाय। ख़ासकर देश की वर्तमान दशा में तो साधुओं के समान स्थिति के आदमी बहुत-कुछ काम ऐसा कर सकते हैं, जो साधारण लोगों के लिए बड़ा कठिन अथवा असम्भव है। साधुओं को न जोरू और बच्चों की फ़िक्र होती है, न खाने-कमाने की, न लेने-देने की। सच पूछा जाय तो उनका जीवन बड़ा ही निश्चिन्त है अथवा होना चाहिए। ऐसे लोग यदि समाज-सुधार और देश-सुधार का निश्चय कर लें तो वे क्या करके नहीं दिखा सकते? पुराने ज़माने में साधु लोग बड़ी-बड़ी लड़ाइयाँ लड़े हैं। जयपुर के नागा-साधुओं की सेना का नाम अब तक प्रसिद्ध है। बङ्गाल के विद्रोही सन्यासी-दल की बात भी अनेक लोग जानते होंगे, जिसके आधार पर बङ्किम बाबू ने अपने प्रसिद्ध उपन्यास 'आनन्दमठ' की रचना की है। यदि सभी साधु और कुछ न करके अपना इस प्रकार का सैनिक-सङ्गठन ही कर डालें, तो क्या वे देश के लिए कम

हरिभजन करते हुए जैन-मन्दिर के पुजारी सेवग ( भोजक ), जिन्हें शाकद्वीपी ब्राह्मण भी कहते हैं।

उपयोगी हो सकते हैं? वे इस रीति से समस्त देश को वीर बना सकते हैं और समय पड़ने पर उसकी रक्षा कर

सकते हैं। यदि गाँवों के आस-पास रहने वाली साधुओं की मण्डलियाँ, जो ग़रीब गाँव वालों से एक प्रकार का वार्षिक या छ:माही कर अथवा लाग वसूल कर आराम से गुज़र करते हैं, वहाँ की जनता की शिक्षा और रक्षा आदि का प्रबन्ध अपने हाथ ले लें तो क्या वे देश के एक बड़े अभाव को पूरा नहीं कर सकतीं? यदि अकाल और हलचल आदि के समय, जब कि चोरी-डाकों की संख्या बढ़ जाती है, ये साधू स्वयं-सेवक बन कर गाँव के लोगों के जान-माल की हिफ़ाज़त करें तो क्या वे जनता के एहसान से उऋण नहीं हो सकते? वास्तव में इन साधुओं की स्थिति ऐसी सुभीते की होती है कि वे जनता का अमित उपकार करके उसके ऋण से मुक्त ही नहीं हो सकते, वरन् अपने जीवन को सार्थक, आदर्श बना सकते हैं। हम जानते हैं कि और सब लोग बहुत बड़े महात्मा और पहुँचे हुए नहीं बन सकते, पर यदि गृहस्थी के अभाव से ऊब कर या अन्य किसी कारण से घर-बार को त्यागने वाले व्यक्ति साधु बन कर सर्व-साधारण की सेवा ही करते रहें तो उनके सब वर्तमान दोष दूर हो सकते हैं और उनको देश के लिए एक प्रकार के अभिशाप के बजाय समाज का एक उपयोगी अङ्ग समझा जा सकता है। पर ऐसा हो ना निकट-भविष्य में सम्भव नहीं दिखाई देता। जब तक हमारे देशवासी—समाज को रसातल की ओर ढकेलने वाले जाहिल हिन्दू-गृहस्थ ऐसे निठल्लुओं का सामाजिक बहिष्कार कर, उनके कर्तव्य की ओर उनका ध्यान आकर्षित नहीं करेंगे, तब तक समाज को आर्थिक हानि के साथ ही साथ सदाचार-सम्बन्धी दिनों दिन बढ़ती हुई बुराइयों का भी शिकार होना पड़ेगा! बीसवीं शताब्दी के इस उन्नति और विकास के युग में लम्बी नाक वाले हिन्दुओं को इस ओर ध्यान देना चाहिए!!

महात्मा देवीदान जी संन्यासी

[ आप एक त्यागी महात्मा हैं, आप मारवाड़ में ख़ूब प्रसिद्ध हैं ]

# रामकी

[ श्रीगोपाल जी कल्ला ]

रामकी की अवस्था समय इस २२ वर्ष की है। वह एक धनवान व्यक्ति की लड़की है और एक ऐसे व्यक्ति को ब्याही है, जो उसके पिता से भी अधिक धनवान है। उसका ब्याह नौ वर्ष की अवस्था में ही हो गया था। ब्याह होने के एक साल बाद ही उसका सुहाग-सिन्दूर पोंछा जा चुका था। ब्याह होने के बाद चार-पाँच साल तक तो वह अपने पिता के घर ही रही। परन्तु इस बीच में उसके माता-पिता का स्वर्गवास हो जाने से भाई-भौजाई से इसकी पटरी नहीं बैठी, तब से

पाखण्ड रच कर हिन्दुओं को मूँड़ने वाले साधुओं की एक मण्डली

समाज में नाना प्रकार के अनाचार फैलाने वाले अलखधारी गोसाईं

वह ससुराल में रहने लगी। ससुराल में इस समय सिर्फ़ उसके वृद्ध श्वसुर ही हैं, जिनकी अवस्था क़रीब ७० वर्ष के होगी। इनकी दृष्टि भी इस समय कम पड़ चली थी, सिर्फ़ एक आँख से बहुत ही हलका-सा दिखाई देता था, जो क़रीब नहीं के बराबर था। वृद्ध महाशय दिन भर घर में बैठे राम-राम जप कर अपने दिन बिता रहे थे। रामकी ससुर की ख़ूब टहल-चाकरी किया करती है। उसका रूप-रङ्ग अपना सानी नहीं रखता। वह जिस तरफ़ जाती

है, उधर ही चाहे कोई कैसा ही संयमी क्यों न हो—सहसा सबकी दृष्टि उसकी ओर गए बिना नहीं रहती। वह इस समय विधवा है उसका सुहाग-सिन्दूर बहुत काल पहले ही पोंछा जा चुका है। इसलिए वह रङ्ग-बिरङ्गे कपड़े एवं आभूषणादि नहीं पहन सकती, उसे विधवोचित कपड़े पहनने पड़ते हैं।

माता-पिता के मरने के बाद जब से वह ससुराल

मारवाड़ में बहुत अधिक संख्या में पाए जाने वाले तथा सदाचार-सम्बन्धी दोषों को फैलाने वाले रामसनेही साधु

मारवाड़ का कबीर-पन्थी साधु

साधुता का ढोंग रचने वाले
मारवाड़ के रामानुज-सम्प्रदाय का साधु

रहने लगी है तबसे वह कभी-कभी भाई-भौजाई के बुलाने पर पीहर जाया करती है और घड़ी-आध घड़ी भावज के पास बैठ कर वापस आ जाती है। इन दिनों उसकी भावज की तबीयत कुछ ठीक नहीं रहती है। इसलिए वह आजकल

मारवाड़ का रक्तशोषण करने वाले मारवाड़ी भोजन-भट्ट

पीहर अधिक जाया करती है। और वहाँ जाकर दो-दो, चार-चार घण्टे तक भावज के पास बैठा करती है। उसकी भावज का इलाज रमादास जी साध करते हैं, जो एक सार्वजनिक औषधालय में वैद्य हैं। ये साधु राम सनेही हैं और एक बड़े धनवान व्यक्ति हैं। इन्होंने अपने नाम से अच्छे-अच्छे मकान और बग़ीचियाँ बना ली हैं, और राजा-महाराजाओं के समान ठाठ से ख़ूब ऐश करते हुए ज़िन्दगी का मज़ा लूटते हैं। वैसे तो ये कोई उच्च श्रेणी के वैद्य नहीं हैं, पूरे लट्ठ-भारथी हैं, परन्तु शहर में इनकी वैद्यक ख़ूब चलती है। भगवान जाने, इसमें असली रहस्य क्या है, परन्तु इनके यहाँ इलाज कराने वालों में स्त्रियों की संख्या ही अधिक रहा करती है।

एक रोज़ रामकी अपनी भावज के पास बैठी हुई थी कि साधजी महाराज उसकी भावज को देखने आए। वे वहाँ रामकी को देखते ही चौंधिया गए। उसके खिले हुए यौवन को देख कर उनकी लार टपकने लगी। उन्होंने उसकी भावज से पूछा—क्यों काशीबाई, आज यह ( रामकी की तरफ़ इशारा करके ) तुम्हारे यहाँ कौन आई है ; क्या यह तुम्हारी कोई लगती है ? मैंने तो इसे तुम्हारे यहाँ पहले कभी नहीं देखा।

काशी—( हाथ जोड़ कर ) राम महाराज ! यह तो उनकी ( मारवाड़ियों में स्त्री के लिए पति का नाम लेना पाप समझा जाता है। उनका यह विश्वास है कि पति का नाम लेने से उसकी आयु घटती है, और पति का नाम लेने वाली स्त्री जल्दी ही राँड हो जाती है। इसी विश्वास के कारण उसने अपने पति का नाम नहीं

भोग की चिता को दहकाने वाले मारवाड़ी बैनियों के जती

लिया। और जैसा कि रिवाज है, उसने "उसकी" शब्द का प्रयोग किया) छोटी बहिन रामकीबाई है, (रोनी सूरत बना कर) आज दस-बारह वर्ष हुए पूर्व-जन्म के पापों के फल से बेचारी की यह दशा (रामकी के विधवा-वेश को लक्ष्य करके) हो गई है। हे भगवान्...! यह कहते हुए उसकी आँखों से आँसू टपकने लगे और वह एक लम्बी साँस लेकर रोनी सूरत बनाए हुए चुप हो गई।

रमादास जी—(हमदर्दी प्रकट करते हुए) राम! राम!! (आँख मटकाते हुए, रामकी को सम्बोधन करके) देख बाई—राम जी की जो मर्ज़ी होनी थी सो तो हो गई। अभी तू सयानी है, तेरी अवस्था नादान है, तेरी यह अवस्था कैसे निकलेगी। राम जी ही तेरी रक्षा करेंगे। (रामकी चुप रही, उसने कुछ जवाब नहीं दिया) राम-भजन किया कर, साधों के सत्सङ्ग से राम जी तेरे सब आनन्द हो जासी।

इस वार्तालाप के होने के बाद किसी ने कुछ न कहा; सब कोई चुप हो गए। कुछ क्षण के लिए वहाँ एकदम सन्नाटा हो गया। परन्तु बीच-बीच में रमादास जी महाराज एक लम्बी साँस अवश्य छोड़ रहे थे। क़रीब आध घण्टे के बाद महाराज जाने के लिए उठे और एक बहुत लम्बी साँस लेकर रामकी की ओर नेत्रों से कटाक्ष करते हुए यह कह कर चलते बने कि—अच्छा तो काशीबाई, मैं अब जाता हूँ। दवा टाइम पर दे देना। सब ठीक हो जायगा।

महाराज चले तो गए, पर अपना कलेजा वहीं रख गए। वहाँ से वे औषधालय न जाकर, सीधे राम-द्वारे गए और अपने शयनागार में जाकर लेट रहे। उनके मुँह से बहुत ज़ोर-ज़ोर से गर्म-गर्म श्वास छूटने लगे। मन ही मन वे विचारने लगे—"ओफ़, वह रूप! वह यौवन!! इतनी सुन्दरता!!! हाय, अब यह नवेली कैसे हाथ लगे, यह सोने की चिड़िया कैसे फँसे। इसके पाए बिना तो अब जीना ही दुश्वार है।" एकाएक उनके मुखमण्डल पर कुछ प्रसन्नता प्रकट होने लगी और साथ ही बड़े ज़ोर से उन्होंने अपने एक शिष्य को आवाज़ लगाई "अरे देवा! अरे, ओ देवा!! यहाँ आ।" उसी क्षण यह कहता हुआ कि—"आया महाराज" एक हट्टा-कट्टा पहलवान-सा पुरुष, जिसकी उम्र क़रीब २५ वर्ष के होगी, सिर्फ़ एक तीन इञ्च चौड़ी लँगोटी पहने हुए वहाँ आ उपस्थित हुआ और हाथ जोड़ कर एक किनारे खड़ा हो गया।

रमादास जी—"जा किसनकी को तो बुला ला। देख जल्दी से आना, रास्ते में कहीं खड़ा मत हो जाना और उसे अपने साथ लेकर फ़ौरन ही वापस आना।" देवा वहाँ से चला गया। वह अभी रामद्वारे का फाटक खोल ही रहा था कि बाहर से किसी ने ज़ोर से आवाज़ लगाई—महाराज! राम महाराज!!

देवा एकाएक ख़ुशी से चौंक उठा। उसने आवाज़ पहचान ली। वह जिसे बुलाने जा रहा था, वह स्वयं ही वहाँ आ गई। उसने ख़ुशी से यह कहते हुए—"घर बैठे ही गङ्गा आ गई"—दरवाज़ा खोल दिया और किसनकी के भीतर घुसते ही, उसने उसे महाराज का ऑर्डर सुना कर शयनागार की ओर सङ्केत किया। किसनकी उसे कुछ जवाब दिए बिना ही मटकती हुई सीधी महाराज के शयनागार में चली गई। ज्योंही उसने शयनागार में पैर रक्खा, महाराज पलङ्ग पर से उछल पड़े और उसका हाथ पकड़ कर उसे अंक में दबोचे हुए पलङ्ग पर आ बैठे और उसका मुँह पकड़ कर चूम लिया। कुछ क्षण तो दोनों चुप रहे और एक-दूसरे को प्रेम-भरी निगाह से देखते रहे। इस बीच में महाराज ने दो-तीन दफ़े उसका अधर-रस भी लिया।

किसनकी—"(शान्ति को भङ्ग करके) आज इस क़दर उतावली (जल्दी) क्यों हो रही है? कहीं तशरीफ़ ले जाना है क्या? (कुछ क्षण चुप रह कर) पर यह क्या महाराज! आपके चेहरे पर यह विषाद की रेखा क्यों दिखाई देती है? क्या कुछ गड़बड़ हो गई है? तबीयत तो ठीक है न? (महाराज के चेहरे को पुनः ग़ौर से देख कर और उसी क्षण मुस्कराते हुए व्यङ्ग्यपूर्वक) मालूम होता है, आज किसी डाकन ने कलेजा काढ़ लिया।" इतना कह कर वह चुप हो गई और मुस्कराते हुए महाराज के चेहरे की तरफ़ ध्यान से देखने लगी।

रमादास जी—(एक गर्म श्वास छोड़ते हुए और पुनः उसका चुम्बन लेकर) प्यारी...(कलेजे पर हाथ रख कर)।

किसनकी—(बीच ही में) बस-बस, मैं समझ गई कि आज फिर किसी नए गुलगुल पर नज़र लगी है। हाँ, अब यह तो बतलाओ, वह है कौन?

रमादास जी—( एक दीर्घ श्वास लेकर ) कामीनाई की तरह ( किसनकी को ज़ोर से दबा कर तथा उसके गालों को ज़ोर से काट कर सिसकारी भरते हुए ) रा.........( धीरे से )......की।

किसनकी—( कुछ मुँह बना कर ) ऊँह ! कलेजा रौंद डाकण ने फाड़ लिया और लगे बराबर खाने मुझे ! ( पुनः मुस्कराते हुए ) हाँ तो, बोलो क्या हुक्म होता है ?

रमादास जी—( प्रेम-भरी निगाह से ) प्यारी क्या तू जान कर भी अनजान बनती है। ( कुछ सँभल कर ) बस जैसे बने वैसे उसको ( पुनः प्रेम-भरी निगाह से देखते हुए ) एक बार यहाँ लाओ, मैं तुम्हारा जन्म भर गुलाम बन कर रहूँगा। तुझे अपनी आँखों की पलकों पर रक्खूँगा। ( यह कह कर महाराज ने शयनागार का दरवाज़ा बन्द कर लिया ) कुछ क्षण तक निस्तब्धता का साम्राज्य रहने के बाद किसनकी ने शान्ति भङ्ग की।

किसनकी—(कुछ रुखाई से) फोड़ लिया न कर्म ! अब तो पित्त शान्त हुए। अगर मैं न आती तो अभी क्या दीवार से कर्म फोड़ते। बस कोई आँखों के सामने आना चाहिए, फिर तो चिकनी-चुपड़ी बातें बना कर कर्म फोड़े और आपको शान्ति कहाँ ! ( पलङ्ग से नीचे उतर तथा जाने को उद्यत होकर ) अच्छा तो अब मैं जाती हूँ, अभी नई साड़ी पहन कर आई थी, सत्यानाश कर दिया।

रमादास जी—( बीच ही में बात काट कर ) क्या पड़ा है। क्या साड़ियों की कोई कमी है। अभी तुम जैसी साड़ी कहो, मँगवा दूँ। हाँ, तो तुम जाओ पर ( पलङ्ग से उठ कर किसनकी की ओर प्रेम-भरी निगाह से देख कर ) प्यारी............। ( पुनः सँभल कर ) देखो मेरी बात को भूल मत जाना और जैसे बने, काम को बनाना। यह लो ( कोट की जेब से १००) रुपए का नोट निकाल कर किसनकी के हाथ में देते हुए ) सौ रुपए, और जितने चाहिए ले लेना और जहाँ तक बन सके, जल्दी ही सौदा पटाना।

किसनकी—(नोट को हाथ में लेकर) आप बेफ़िक्र रहें। यह बेचारी रामकी तो क्या चीज़ है, मैं अच्छी-अच्छी ख़ानज़ादियों को भी मिनटों में फँसा लाऊँ। वह तो बेचारी अभी तक भोली-भाली है, दुनिया की अभी उसको हवा ही नहीं लगी है। और तिस पर भी वह घर में अकेली है। सिर्फ़ एक बुड्ढा ससुर है, जो आँखों से अन्धा है। देखना मैं कितनी जल्दी उसे उड़ा कर लाती हूँ। परन्तु हाँ इनाम क्या दोगे, बोलो ! ( इतना कह कर वह चुप हो गई और महाराज के मुँह की ओर देखने लगी )।

रमादास जी—( किसनकी के साथ-साथ शयनागार से निकलते हुए ) इनाम ! इनाम का क्या कहना, इनाम मुँह माँगा पाओगी............।

किसनकी—( बीच ही में बात काट कर ) लूँगी, बताऊँ ! ( मुस्कराते हुए महाराज के गाल पर धीमी-सी चपत लगा कर शयनागार से लपक कर बाहर निकल गई और रामद्वारे के फाटक पर खड़ी होकर महाराज की तरफ़ देख कर ज़ोर से हँसने लगी )।

रमादास जी—( हँसते हुए शयनागार से बाहर निकल कर, किसनकी की तरफ़ देखते हुए ) अच्छा तो याद रखना, अबकी दफ़ा एक के बदले दो गुलाब के गालों पर ( दाँत भींच कर ) गुलाब के फूल लगाऊँगा।

किसनकी हँसती हुई रामद्वारे के बाहर निकल गई !

## २

किसनकी एक नीच जाति ( मारवाड़ियों के मतानुसार ) की स्त्री है। इनकी जाति के पुरुषों का काम ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्यों की टहल-चाकरी करना है, और स्त्रियों का काम उच्च जाति की स्त्रियों की टहल-चाकरी करना, उनके सिर में तेल लगाना, पाँव चापना एवं उनको नहलाना-धुलाना इत्यादि है। जिन घरों में वे जाती हैं, वे उनकी "विरत" के घर कहलाते हैं। इनकी जाति स्वभाव से ही बहुत चञ्चल एवं धूर्त होती है। ये जिस घर में टहल-चाकरी करने जाती हैं, उस घर की जवान बहू-बेटियों को इधर-उधर ले जाकर पाप-पङ्क में डुबोना तथा उस घर के मालिक वग़ैरह को अन्य स्त्रियों के साथ गड्ढे में उतारना—इनका एक मुख्य व्यवसाय होता है। क्योंकि ऐसा करने से उनको काफ़ी आमदनी रहती है और उस घर पर इनका पूर्ण अधिकार-सा हो जाता है। किसनकी ने भी अपनी "विरत" के सेठ किसनगोपाल जी को अपने रूप के साथ दबोचा और तब फिर उनके लड़के की बहू को ले जाकर गड्ढे में

उतारा। उस समय वह ख़ुद नादान थी, इसीलिए पहले आप डूबी, नहीं तो ये लोग बड़ी मुश्किल से अपने आपको किसी के झाँसे में आने देती हैं। हाँ, अपनी इच्छा से अपना मतलब गाँठने के लिए ये चाहे जो कुछ कर सकती हैं। किसनकी की अवस्था इस समय क़रीब तीस वर्ष की है, लेकिन चटक-मटक में वह सोलह वर्ष की बालिकाओं को भी मात करती है !

किसनकी ने उस रोज़ रमादास जी महाराज के यहाँ से आने के बाद ही दूसरे रोज़ से ही रामकी के घर आना-जाना शुरू कर दिया और साधुओं के सत्सङ्ग की मीठी-चुपड़ी बातें बना कर उसे अपने फन्दे में फाँस लिया। अब वह उसे महाराज के यहाँ ले जाने का उपयुक्त अवसर देखने लगी। एक दिन वह घर से ख़ूब बन-ठन कर निकली और रमादास जी महाराज के औषधालय में जाकर एक जुलाब की पुड़िया ले आई। वहाँ से वह रामकी के घर गई। रामकी उस समय खाकर उठी ही थी। उसने किसनकी को देखते ही पुकार कर कहा—आओ किसनकी, आज इस समय कैसे आई। क्या कोई काम है ?

किसनकी—( कुछ अनमने भाव से ) नहीं तो, काम तो कुछ नहीं है, वैसे ही चली आई, ( रामकी के डकार लेने पर ) आज ये तुम्हें अपच की सी डकारें कैसे आती हैं। मुझे तो ख़ुद को आजकल कुछ अपच-सा रहता है, इसलिए अभी रमादास जी के औषधालय गई थी। यह देखो ( जुलाब की पुड़िया दिखाते हुए ) वहाँ से दवा लेकर आई हूँ। बहिन, मुझे तो इस दवा से बहुत ही लाभ हुआ। तुम भी आज इसे लेकर ( रामकी के हाथ में दवा देते हुए ) देखो कैसा फ़ायदा होता है।

रामकी—( पुड़िया न लेने के लिए हाथ खींचते हुए ) नहीं बहिन, मुझे तो कुछ भी अपच नहीं है, मैं दवा-दवा नहीं लेती

किसनकी—( उदासीन भाव से ) देख बहिन, मैं तो तुम्हारे भले के लिए कहती हूँ, आगे तुम्हारी मर्ज़ी। जैसी तुम्हारी इच्छा हो, करो। परन्तु देखो, रोग बढ़ जायगा तो मेरी तरह तुम भी फिर अस्पताल के बाहर धूली फाँकोगी। इससे तो अच्छा है कि इसी समय तुम इस दवा को ले लो। तुम्हें मेरी सौगन्ध है।

रामकी—( विवशता के भाव से ) अच्छा तो लाओ, जब तुम्हारी यही इच्छा है तो मैं लिए लेती हूँ !

किसनकी ने ख़ुशी-ख़ुशी जुलाब की पुड़िया दे दी और रामकी ने उसके कहने के मुताबिक़ गर्म जल से उसे खा लिया। इसके बाद कुछ देर तक इधर-उधर की बातें होती रहीं और तब फिर किसनकी ख़ुशी-ख़ुशी अपने घर चली गई। उस रोज़ शाम को रामकी को बहुत दस्त लगे, जिससे वह घबरा गई और किसनकी को बुला कर सब हाल कहा। उसने उसे अपच से पेट में आँव होना कह कर रमादास जी महाराज के यहाँ चलने को और दवाई लाने को कहा। उस समय जाने को तो वह राज़ी नहीं हुई, परन्तु किसनकी के बहुत समझाने पर प्रातः-काल जाने की बात ठहरी।

## ३

रामकी की तबीयत आज कुछ सुस्त है। कल शाम को बहुत दस्त लगने की वजह से वह कुछ अशक्त हो गई है। आज उसने जल्दी-जल्दी सब काम कर लिए। बूढ़े ससुर को जिमा कर चौका-बर्तन करने लगी और बर्तनों को शीघ्रतापूर्वक माँज कर यथास्थान रख दिया। यह सब कर चुकने के बाद वह अपने कमरे में जाकर बैठ गई और किसनकी के आने की राह देखने लगी। उसे बैठे हुए क़रीब बीस मिनट हुए होंगे कि किसनकी आ गई। कमरे में प्रवेश करते ही किसनकी की सबसे पहले नज़र उसके कपड़ों पर पड़ी। उसने रामकी के कपड़ों की ओर देख कर कहा—बहिन रामकी, तू अभी कैसी निरी भोली है कि महाराज के यहाँ चलना है और कपड़े तूने तेलियों के से पहन रक्खे हैं। जल्दी से उठो और आदमी की तरह कपड़े बदल लो।

यह कहते हुए वह उत्तर की प्रतीक्षा में उसके पास जा बैठी। रामकी ने कुछ भी उत्तर न दिया। और वह वे ही कपड़े पहने चलने के लिए उठ खड़ी हुई। परन्तु किसनकी को यह कब मन्ज़ूर था। उसका तो उद्देश्य ही कुछ और था। अतः उसने रामकी को बहुत ऊँच-नीच समझाना शुरू किया। आख़िरकार आध घण्टे की माथा-पच्ची के बाद रामकी ने कपड़े बदलने मन्ज़ूर किए। उसने एक नई सफ़ेद धोती और एक सफ़ेद कोट निकाला और उसे पहन कर किसनकी के साथ जाने को तैयार हो गई। वे दोनों घर से निकल पड़ीं। रामकी किसनकी के साथ चल तो पड़ी, परन्तु उसकी छाती धड़कने लगी।

वह ज्यों-ज्यों पैर बढ़ाती जाती थी, त्यों त्यों उसकी छाती अधिक धड़कती जाती थी। किसी अदृष्ट अनिष्ट के होने की आशङ्का से उसे रह-रह कर मर्म-वेदना हो रही थी।

कुछ दूर तक तो किसनकी ने उससे कुछ नहीं कहा, चुपचाप चलती रही, परन्तु जब आधा मार्ग तय कर चुकी तब उसने रामकी से इधर-उधर की बातें शुरू कीं। बातों ही बातों में उसने रामकी को समझा दिया कि महाराज के पास प्रथम बार जाने वाली स्त्री से महाराज क्या-क्या बातें पूछा करते हैं और उसके साथ कैसा प्रेम-व्यवहार करते हैं। उसने यह भी बतलाया कि उन बातों को बिना किसी प्रतिकार के उसको क्या-क्या जवाब देना होता है। और वैसा न करने वाली स्त्री को घोर पाप होता है। रामकी ने उसकी सब बातें सुनीं और तोते की तरह अक्षरशः याद कर लीं। पर उसे यह पूछने की बिलकुल हिम्मत ही न हुई कि महाराज को ये सब बातें पूछने तथा वैसा व्यवहार करने का क्या प्रयोजन है? किसनकी की बातें ख़त्म होते-होते रामद्वारा आ गया और वह चुप हो गई।

जिस समय उन दोनों ने रामद्वारे के भीतर पैर रक्खा तो किसनकी मारे ख़ुशी के फूले न समाती थी। पर रामकी की दशा उसके बिलकुल विपरीत थी। वह बहुत अधिक दहल गई और चक्कर खाकर गिरने लगी। पर तुरन्त किसनकी ने उसे थाम लिया और सीधे महाराज के शयनागार में ले गई।

आज शयनागार की छटा कुछ निराली ही है। विलायती इत्रों की सुगन्धि से सारा कमरा महक रहा है। रामकी वहाँ के झाड़-फ़ानूसों, बड़े-बड़े शीशों एवं मख़मली गद्देदार पलङ्ग को देख कर भौंचक सी रह गई। अब उसे अपने सर्वनाश की आशङ्का प्रत्यक्ष दृष्टिगोचर होने लगी। रमादास जी महाराज पलङ्ग के पास बिछे हुए गद्दे पर बैठे थे। उस पर दूध के समान सफ़ेद चाँदनी बिछी हुई थी। रामकी और किसनकी के शयनागार में प्रवेश करते ही महाराज उनकी अगवानी के लिए उठे और चाहा ही था कि रामकी का हाथ पकड़ उसे गद्दे पर ले जावें, परन्तु वह किसनकी के पीछे होकर दीवार के साथ सट गई, और मन ही मन यहाँ आने के लिए पछताने लगी। मगर अब तो वह फँस चुकी थी। अतः किसी तरह चुप रही। महाराज यह देख कर वापस गद्दे पर जा बैठे और इस प्रकार मुँह बना कर बैठ गए कि मानो उन्हें यह पता ही नहीं कि उनके शयनागार में कोई दूसरा व्यक्ति भी है। कुछ क्षण तक तीनों चुप रहे। अन्त में महाराज बोले—

"आ कुण! रामकी आ, बाँई आ" (प्रथम-मिलन के समय पति, पत्नी को अपने बाएँ अङ्ग में आकर बैठने को कहा करता है कि "बाँई आ"—"अर्थात् मेरे बाएँ अङ्ग में आकर बैठ। इसी प्रकार ये साधु भी अपने दुष्ट-भाव से "बाई" शब्द की ओट में "बाँई आ" कहा करते हैं) रामकी चुप रही, तब रमादास जी ने किसनकी की ओर कुछ इशारा किया और उसने रामकी का हाथ पकड़ कर उसे महाराज के पास बैठा दिया।

रमादास जी—(हँस कर तथा मुँह बना कर) "अहहहा, आ कुण? रामकी! आ तो साधाँ रे काम की। साधाँ बुलाई रात की और आई तूँ क्यूँ परभात की।" यह कह कर रमादास जी ने उसका हाथ पकड़ लिया और तब उसका अन्धे की तरह अङ्ग टटोलने लगे।

रमादास जी—(रामकी का हाथ पकड़े हुए तथा आँखों को मटकाते हुए उसके अङ्ग-प्रत्यङ्गों को एक हाथ से छू-छू कर) रामकी!

रामकी—(कुछ घबराई सी होकर) राम महाराज!

रमादास जी—(रामकी की पहुँची पकड़ कर उसी प्रकार आँखें मटकाते अङ्ग-प्रत्यङ्गों को छूते हुए) ओ के ए, बाई तेरे।

रामकी—(कुछ खिसियानी सी होकर) राम महाराज! ओ तो म्हाराज म्हारो पूँचों (कलाई)।

रमादास जी—(अट्टहासपूर्वक) ओ तो साधाँ को मन ऊँचो। (रामकी के हाथ में चूड़ी और कानों में बालियाँ न देख कर) ओ के ए रामकी! तेरे त्रिलियाँ वाली कोनी के?

रामकी—(असमञ्जस के साथ) राम महाराज! हूँ विधवा हूँ, महाराज!

रमादास जी—(पुचकारने के लिए मुँह बना कर) आछो! आछो! बाई आछो! राम जो भली करी बाई। राम जी तेरे राजी हैं ए बाई! साधाँ के आया कर! साधाँ की सत्सङ्ग व सेवा किया कर। साधाँ की भाव-भक्ति ही सार है भोळी। (कुछ क्षण चुप रहने के बाद) रामकी!

रामकी—राम महाराज ! जी महाराज !

रमादास जी—( उसी प्रकार आँखें मटकाते और अङ्ग-प्रत्यङ्ग टटोलते उसके स्तनों पर हाथ लगाते हुए ) ए के है बाई तेरे ! ए गोल-गोल अनारों जिस्यों क्या है बाई तेरे ?

रामकी—( मन्त्र-मुग्धवत् ) आ तो महाराज म्हारी छाती है।

रमादास जी—( भोलेपन का भाव दिखाते हुए हँस कर आहहहा, आ तो साधों के मन भाती। ( पुनः कुछ क्षण शान्त रह कर ) रामकी !

रामकी—( तोते की तरह ) राम महाराज !

रमादास जी—( मुँह बनाते हुए हाथों से कपोलों को छूते हुए ) ए के है रामकी तेरे ?

रामकी— ( उसी प्रकार मन्त्र-मुग्ध की तरह ) ऐ तो महाराज म्हारा गाल है।

रमादास जी—( मुँह में पानी भर कर ) आछो, बाई आछो। ए तो साधों काई माल। साधों के आया कर, साधों ने माल खवाया कर ; राम जी राजी होजासी ए तेरे भोली। ( पुनः कुछ क्षण चुप रह कर ) रामकी !

रामकी—राम महाराज !

रमादास जी—( अङ्ग-प्रत्यङ्गों को टटोलते हुए कमर में हाथ डाल कर ) आ काँई ए बाई तेरे ?

रामकी—( तोते की तरह ) ओ तो महाराज म्हारा आसो-पासो।

रमादास जी—( उसकी कमर पकड़ कर अपनी जङ्घा पर बैठाते हुए ) जणे तो बाई साधों के मन भासो। जणेई तांथे साधों के निन आसो। ( थोड़ी देर चुप रह कर पुनः ) राम-भजन किया कर, रामकी साधों के आया कर, साधां री सेवा और मिले मिसरी-मेवा।

रमादास जी ने किसनकी की ओर इशारा किया, वह शयनागार के बाहर चली गई और शयनागार का दरवाज़ा बन्द कर दिया। कुछ क्षण तो रोने की आवाज़ आई, परन्तु धीरे-धीरे शान्त हो गई।

४

उस रोज़ की घटना के बाद दो महीने तक रामकी को बहुत पश्चात्ताप रहा। इस बीच में किसनकी अक्सर उसके यहाँ आया करती और हर तरह से उसको समझा कर उसे शान्त किया करती।

पहले तो वह कई दिनों तक उससे बोली तक नहीं। परन्तु फिर उसकी मीठी-मीठी बातों में आकर, उसकी हमदर्दी भरी बातों से जी बहलाने लगी। दो महीने के बाद रामकी महाराज के यहाँ पुनः जाने-आने लगी। अब तो दो वर्ष हुए वह नित्य नियमपूर्वक उनके यहाँ जायाआया करती है। इस बीच में उसके एक बार पाप प्रकट हुआ, जिसे रमादास जी महाराज ने अपनी पेटेण्ट दवा से तुरन्त ही ठिकाने लगा दिया। परन्तु इससे उसके स्वास्थ्य को बहुत हानि पहुँची।

५

रामकी आजकल साधों की अनन्य भक्त है। रामद्वारों में होने वाले प्रत्येक जागरण और उत्सवों में उसकी उपस्थिति अनिवार्य है। सिर्फ़ यहाँ ही क्यों, दादू-पन्थी, दम्भदास जी, सावधान राम जी के रामद्वारों में भी तो वह रामायण की कथा सुनने तथा प्रत्येक पूर्णमासी के रोज़ जागरण करने जाया करती है। कथा में वह सबसे अधिक भेंट चढ़ाया करती है।

हालाँकि रमादास जी को रामकी के अन्य रामद्वारों में जाने, जागरण करने तथा कथा में भेंट चढ़ाने से कोई व्यक्तिगत क्षति नहीं थी। परन्तु उनसे सौतियाडाह नहीं सहा गया और उस रोज़ जब वह दम्भदास जी के यहाँ कथा सुनने गई तो दूसरे रोज़ सुबह ही उनकी आपस में तकरार हो गई। वास्तव में तकरार होनी भी चाहिए थी। क्योंकि रामकी उस रात को कथा समाप्त होने के बाद दम्भदास जी के यहाँ ही रह गई थी।

दम्भदास जी वैसे तो बहुत सीधे दीखते हैं, परन्तु वे जब कथा बाँचते हैं तो श्रोता स्त्रियों को लक्ष्य कर-करके शृङ्गार-रस वर्णन करने में भर्तृहरि और कालिदास को भी मात कर देते हैं। इसीलिए तो उनकी कथा सुनने अधिकांश स्त्रियाँ ही आया करती हैं ! पुरुष तो उँगलियों पर गिनने लायक़ आते हैं। वे भी अधिकांश में वैसे ही लुच्चे-लबाड़े या गुण्डे-बदमाश होते हैं। हाँ, कुछ छोटी जाति के बूढ़े भलेमानुष भी आ जाया करते हैं। इनकी ख़ास कथा सुनने वालियों के लिए कथा-भवन के ऊपर के कमरे ( जो हर तरह से ऐश के सामानों से सजे रहते हैं ) रिज़र्व रहते हैं। कथा समाप्त होने पर वे प्रत्येक

( शेष मैटर २८१ पृष्ठ के पहले कॉलम में देखिए )

# मारवाड़ का खंग और तराज़ू

[ खरवा-नरेश श्रीमान् गोपालसिंह जी राष्ट्रवर ]

रवाड़ देश के अनेक विरद हैं, जिनमें से एक विरद "नराँ समुद्र" है। यानी जैसे समुद्र का नाम रत्नाकर इसलिए है कि उसमें रत्न उत्पन्न होते हैं, इसी प्रकार मारवाड़ को भी यह उपमा इसलिए दी गई है कि यह नर-रूपी रत्नों का आकर था। यह विरद इस प्रान्त का बहुत प्राचीन है, जोकि यहाँ के प्राचीन साहित्य में इसके लिए उपयोग किया गया है। परन्तु खेद है कि यहाँ का साहित्य ही अन्धेरखाते में पड़ा हुआ है। क्योंकि उन नर-रत्नों की वर्तमान पतित सन्तान राजपूत लोग जब अपने उन पूजनीय पूर्व-पुरुषों का नाम भी भूल गए, तो उनसे उस साहित्य को प्रकाश में लाने की आशा कैसे की जा सकती है? इसलिए यह विरद सर्वसाधारण की जानकारी में कम आया, परन्तु इसमें सन्देह नहीं कि एक समय यह विरद इस प्रान्त के लिए पूर्ण रूप से घटता था। इस प्रान्त के "नराँ समुद्र" विरद के प्रमाण देकर लेख को बढ़ाने की आवश्यकता नहीं है, क्योंकि यह इतिहास-प्रसिद्ध मत है कि इस प्रान्त में ऐसे अनेक प्रातः स्मरणीय पुरुष हो चुके हैं कि जो मनुष्य-जाति के यश-रूपी मुकुट में मूल्यवान उज्ज्वल रत्नों के समान सदा चमकते रहे हैं और जब तक मनुष्य-जाति का इतिहास रहेगा, सदा चमकते रहेंगे।

देश-काल-पात्र के अनुसार जिस कर्त्तव्य के पालन करने की आवश्यकता है, उसी को पालन करके जो उच्च मनुष्यत्व का परिचय देते हैं, वे ही पुरुष उक्त नर-रत्नों की गिनती में आते हैं। जिस समय वे नर-रत्न उत्पन्न हुए थे, उस देश-काल-पात्र में और वर्तमान देश-काल-पात्र में बड़ा अन्तर है। यह समय सर्वथा उसके विपरीत है। उस समय अधिकांश में विश्वासघात, धूर्त्तता और व्याज-व्यवहार रहित प्रत्यक्ष और क्रियात्मक जातीय सङ्घर्षण मुसलमानों और हिन्दुओं के बीच में चलता था। उस समय जाति-सङ्घर्षण में विजय पाने के लिए समस्त सांसारिक मोह-माया को तृणवत् त्याग कर, प्राणों को हथेली पर रख कर, दृढ़-हस्त से खङ्ग पकड़ कर कर्म-क्षेत्र में आगे पैर बढ़ाना ही सर्वोच्च कर्त्तव्य था। जो कर्मवीर महापुरुष इस कर्त्तव्य का पालन कर गए, उन्होंने उस महा कठिन और घोर विपत्ति के समय में आर्य-जाति, आर्य-धर्म और आर्य-देश की रक्षा की।

कोई माने या न माने, परन्तु चार वर्ण की व्यवस्था किसी एक देश व जाति के लिए ही नहीं बनाई गई। किन्तु वास्तव में यह आर्य-सिद्धान्त पृथ्वी पर प्रत्येक देश के लोगों पर घट सकता है और इसी के अनुसार कर्म-व्यवस्था चल रही है। ब्राह्मण-कर्म, क्षात्र-धर्म इन सबमें प्रधान हैं, जिनके आधार पर मनुष्य-जाति की व्यवस्था और उन्नति निर्भर है। जब तक भारतवर्ष में इन दोनों धर्मों का प्राबल्य रहा, तब तक यह देश संसार में शिरोमणि होकर रहा। इन दोनों धर्मों ने इस देश में महत् कार्य सम्पादन किए! पर परिवर्त्तनशील संसार के परिवर्त्तन-चक्र में देश-काल-पात्र के अनुसार सदा एक ही धर्म की प्रधानता नहीं रहती। देश-काल के अनुसार लोगों के सामने नवीन कार्य-क्षेत्र खुल जाता है और उस समय वही धर्म और उसके मानने वाले प्रधानता प्राप्त कर लेते हैं। अथवा यों कहना चाहिए कि जिस प्रकार के धर्म-पालन के लिए देश-काल-पात्र अनुकूल हैं और प्रकृति से ही जो लोग उसके अनुयायी हैं, वे ही उस समय में प्रधानता प्राप्त कर लेते हैं।

जब ज्ञान-विज्ञान के विकास के अनुकूल देश-काल था, तो यहाँ के पूजनीय ब्राह्मणों ने वे आविष्कार और वे कार्य कर दिखाए, जिनकी समानता संसार में आज तक कोई नहीं कर सका। परन्तु आज के समय में इस देश में वास्तविक और समयोचित विद्या की उन्नति और विकास के लिए सुअवसर प्राप्त नहीं है। श्री० स्वामी विशुद्धानन्द जी, सर जगदीशचन्द्र वसु, सर प्रफुल्लचन्द्र राय और सर रमण आदि विज्ञानवेत्ताओं के लिए

अपनी विद्या और विज्ञान के विकास के लिए वह सुभीते और सामग्री इस देश में प्राप्त नहीं हैं, जो यदि वे यूरोप में जन्म लेते तो वहाँ उनको प्राप्त हो सकते। यदि इन लोगों ने यूरोप में जन्म लिया होता तो इनका यश संसार के एक सिरे से दूसरे सिरे तक फैल जाता।

क्षात्र-धर्म की जब इस देश में प्रधानता थी तब ब्राह्म-धर्म भी उन्नति पर था और उस समय क्षात्र-धर्म के अनुयायियों ने इस देश को सर्वोपरि बना दिया था। उस समय बर्मा की पूर्वी सीमा से लेकर अफ़ग़ानिस्तान की पश्चिमी सीमा तक के समस्त प्रदेश भारतवर्ष के अन्तर्गत थे और आर्यों ने बैबिलन और कुस्तुनतुनिया तक को अपना उपनिवेश बना लिया था। पर परस्पर की फूट और विदेशियों के आक्रमणों से भारतवर्ष गिरते-गिरते मुसलमानों के आधिपत्य में आ गया और यहाँ उनका राज्य स्थापित हो गया। इस देश की धार्मिक, सामाजिक, राजनैतिक स्वतन्त्रता की रक्षा के लिए हिन्दुओं का मुसलमानों के साथ घोर संग्राम होने लगा। हिन्दू-जाति के लिए यह बड़ी विपत्ति का समय था, परन्तु उस समय हिन्दू-जाति वर्तमान समय की भाँति क्षात्र-धर्म से शून्य नहीं हो गई थी। मुसलमानी राज्य-काल के आरम्भ से लेकर अन्त तक (अङ्गरेज़ी-राज्य आरम्भ होने तक) सैकड़ों वर्षों तक राजपूताने ने हिन्दू-जाति की धार्मिक, सामाजिक, राजनैतिक स्वतन्त्रता के लिए आत्मत्याग, वीरता, साहस और बलिदान के अनुलनीय कार्य कर दिखाए। इन गुणों का जो श्रेय और यश राजपूताने ने प्राप्त किया है वैसा दूसरे प्रान्त प्राप्त नहीं कर सके। महाराष्ट्र प्रान्त में हिन्दू-जाति का पुनरुत्थान और भारतवर्ष से मुसलमानी साम्राज्य के उखाड़ने का श्रीगणेश करने वाले छत्रपति शिवाजी भी राजपूताने के राज्य-वंश के ही थे। यह वही समय था कि जिसमें उत्पन्न हुए नर-रत्नों के कारण ही इस प्रान्त को 'नराँ समुद्र' का विरद प्राप्त हुआ। यह बात इतिहास से भली-भाँति सिद्ध है। उस समय यहाँ के राजपूतों ने उच्च उद्देश्य और सिद्धान्त को लक्ष्य में रख कर कर्त्तव्य-पालन के लिए सांसारिक वैभव को लात मार दी थी और अपने प्राणों की बलि देने में पराकाष्ठा कर दी थी। महाराणा प्रतापसिंह, राजसिंह, महाराजा जसवन्तसिंह, राव जयमल, वीर-शिरोमणि राव दुर्गादास राठौड़, अमरसिंह आदि का वर्णन इतिहास में प्रकट हो चुका है और इस कारण लोग उनको जानते हैं। परन्तु वर्तमान राजपूतों की अकर्मण्यता से उस समय के अनेक नर-रत्नों के महत्वपूर्ण आत्म-त्याग के चरित्र और इतिहास प्रकाशित नहीं हो सके हैं और इसलिए लोगों को उनके विषय में कुछ भी मालूम नहीं है। मुसलमानों के हाथ में गए हुए मेवाड़-राज्य के ऊँटाले नामक गढ़ को पुनः हस्तगत करने के लिए जो युद्ध हुआ था, उसमें देवगढ़ और भींडर के सरदारों ने बड़ा पराक्रम दिखाया था। कर्नल-टॉड साहब ने "टॉड राजस्थान" इतिहास में उनका जो उल्लेख किया है, वह देखने योग्य है। इस उल्लेख के अन्त में टॉड साहब ने लिखा है कि "इस प्रकार के उदाहरण मारवाड़ के वीरों के बहुत मिलेंगे।" टॉड साहब के उस कथन को स्मरण करके मैं भी एक उदाहरण यहाँ देना चाहता हूँ, जो कि परलोकवासी सुप्रसिद्ध इतिहासवेत्ता मुन्शी देवीप्रसाद जी ने मेरे पास लिख भेजा था।

मारवाड़-राज्य में प्रसिद्ध राव जयमल जी की सन्तान का भकरी नाम का एक ठिकाना (जागीर) है। वहाँ के ठाकुर साहब का नाम राठौड़ दानीदास जी था। दानीदास जी एक दिन घोड़े पर सवार होकर अकेले ही अपने गाँव से मील दो मील हवा खाने को गए थे। उस समय गुजरात से लौटती हुई बादशाही सेना वहाँ होकर दिल्ली जा रही थी। सारी सेना एक साथ नहीं थी, आगे-पीछे कुछ मीलों के अन्तर पर चल रही थी। दानीदास जी ने उस सेना की टुकड़ी के मुसलमान-अधिकारी और सैनिकों को यह बात करते हुए सुना कि—"इस देश (मारवाड़) में अब बादशाही तोपें ख़ाली कराने वाला कोई योद्धा नहीं मिला। हमारी तोपें यहाँ होकर भरी हुई वापस जा रही हैं। क्योंकि इस देश में तो बादशाह से विग्रह करने वाला अब कोई बचा ही नहीं है।" (मारवाड़ के राठौड़ों में से कोई न कोई चाहे जब बादशाह से लड़ बैठते थे) दानीदास जी को यह बात असह्य हो गई। उन्होंने सेना के अधिकारी को आगे न बढ़ने को कहा और बोले—"तुम यहीं ठहर जाओ, आगे मत जाओ। हम तुमसे लड़ेंगे। अपनी तोपों को आ जाने दो, हम ख़ाली करावेंगे।" उस सैनिक अधिकारी ने उस अकेले सवार की यह बात साधारण

समझ कर हँसी में उड़ा दी। दानीदास जी लौट कर अपने स्थान में आगए, जोकि एक छोटा सा क़िला था, और अपने आस-पास के राजपूतों को एकत्रित कर युद्ध की तैयारी करने लगे। यह देख कर उनके निकटवर्ती हितचिन्तकों ने कहा कि आप निष्प्रयोजन यह कार्य क्यों करते हैं, आप जीत न सकेंगे। अकारण सिर पर विपत्ति लेकर क्यों प्राणों को खोते और घर को बरबाद करते हो? परम कर्त्तव्यनिष्ठ आत्म-त्यागी वीर दानीदास जी ने उत्तर दिया कि—"यह निरर्थक और निष्प्रयोजन कार्य नहीं है, इसमें बड़ा अर्थ है और मारवाड़-देश का बड़ा प्रयोजन भरा हुआ है। हम राठौड़ सीधी तरह मुग़लों के ताबे नहीं हो गए हैं, किन्तु बहुत युद्ध होने के पश्चात् बादशाहों की अधीनता में आए हैं। परन्तु इसका यह अर्थ नहीं कि अपने देश और जाति का गौरव और महत्त्व हमने खो दिया है। इन मुसलमानों के चित्त में यदि इस प्रकार का भाव जम जाय कि—इस देश में बादशाह का सामना करने वाला अब कोई नहीं रहा है, अब हम मारवाड़ के लोग दीन-हीन और ग़रीब हो गए और हमारे भीतर राजपूती नहीं रही है, तो यह बहुत बुरी बात है। यदि यही भाव हमारे लिए बादशाह और मुसलमानों के चित्त में जमा रहे तो मुसलमानों की दृष्टि में हम गिर जायँगे, जिससे हमारे वंश और हमारे मारवाड़ का गौरव और महत्त्व कुछ भी न रहेगा। यदि मेरे प्राण और सम्पत्ति इस युद्ध में चले जायँगे तो मुसलमानों के हमारे प्रति जो बुरे विचार हैं, वे भी साथ-साथ चले जायँगे और मैं अपने प्राणों के एवज़ में अपने वंश और देश की बात रख लूँगा।" अपने आदमियों को यह समझा कर दानीदास जी ने बादशाही सेनापति से कहलाया कि—"आपको हमसे लड़ कर जाना होगा?" बादशाही सेनापति ने अकारण युद्ध करना उचित न समझ कर इस सन्देश को टाल दिया। तब दानीदास जी ने सौ-पचास सवार भेज कर बादशाही सेना की एक टुकड़ी पर धावा करा दिया जिससे युद्ध प्रारम्भ हो गया! इतने में पीछे से आने वाली दूसरी शाही सेना भी तोपों सहित आ पहुँची। दानीदास जी ने अपने क़िले से उस पर तोपें चलाना आरम्भ कर दिया और बादशाही सेना को मार भगाया। परन्तु पीछे से सेना बराबर आकर शामिल होती रही और युद्ध जारी रहा। जब क़िले में सामान न रहा तो वीर दानीदास जी ने स्वर्गारोहण की इच्छा से, प्रथा के अनुसार ऐसे अवसर पर किए जाने वाले पूजा-पाठ, दान-पुण्य आदि धार्मिक कार्य करके केसरिया वस्त्र पहने और चार सौ सवारों को लेकर बादशाही सेना पर धावा कर दिया। अन्त में वे अपने दादा प्रसिद्ध कृष्णभक्त वीर-शिरोमणि राव जयमल जी के समान वीर-गति को प्राप्त हुए।

जब यह घटना दिल्ली के बादशाह और जोधपुर के महाराज को विदित हुई तो महाराज ने दानीदास जी के पुत्र को बुला कर ख़ातिर की और बहुत सी भूमि जागीर में दी। बादशाह ने कहा कि यदि दानीदास जैसा वीर मारा न जाता और मेरे सामने आ जाता तो उसके सब क़सूर माफ़ करके अपने पास रख लेता।

आज का राजपूताना वह राजपूताना नहीं है। इसमें और उसमें रात-दिन का अन्तर है। राजपूती यानी क्षात्र-धर्म की दृष्टि से देखा जाय, तो मनुष्यत्व की शोभा बढ़ाने में उस समय के राजपूताना के नर-रत्न उज्ज्वल मुकुटमणि थे तो वर्तमान राजपूताना के राजपूत उसके विपरीत मनुष्यत्व-सम्पादन की दृष्टि से सड़क बनाने में उपयोगी होने योग्य कङ्कड़ के समान भी नहीं हैं। परन्तु इससे यह न समझना चाहिए कि राजपूताने का राजपूत-समूह नितान्त निकम्मा ही बन गया है। अनेक उज्ज्वल नर-रत्न वहाँ पर अब भी दबे हुए पड़े हैं, परन्तु उनको बाहर निकाल कर और कठोर सान पर घिस कर अनमोल रत्न बनाने का कोई अवसर और साधन आजकल नहीं मिल रहा है। इस समय राजपूत-समूह की जो यह दशा हुई है, उसका मुख्य कारण देश-काल-पात्र की विपरीत अवस्था है। सैकड़ों वर्षों से जिस जाति के हाथ में उज्ज्वल कृपाण बनी रही, और जिसको रख देने के लिए कभी अवसर नहीं मिलता था, उस जाति के सामने एकाएक शान्ति-नामधारी, मोह-निद्रा से मूर्च्छित करने वाला समय आ उपस्थित हुआ और समस्त देश-काल-पात्र विपरीत हो गए। ऐसी स्थिति में उन नर-रत्नों को उस पाषाण-ढेर में से निकालने के लिए अनुकूल अवसर न रहा और न कठोर सान पर घिसे जाकर उज्ज्वल होने का साधन रहा। यही परिस्थिति है कि जिसने राजपूतों को भुला कर आज के राजपूताने को उससे विपरीत बना दिया। वे विचार-भाव और संस्कार

बिड़ला बोर्डिङ्ग हाउस पिलानी

राजा गोविन्दलाल पित्ती ( सपरिवार )

[ आप बम्बई के प्रसिद्ध मारवाड़ी श्रीमन्त विद्वान, सुधारक और रूढ़ियों के प्रबल विरोधी हैं। आप अनेकों संस्थाओं का सञ्चालन करके हिन्दू-समाज का हित-साधन कर रहे हैं। ]

ही नहीं रहे कि जिनके आधार पर राजपूती बनी रहती। इतना ही नहीं, वरन् राजपूती यानी क्षात्र-धर्म भुला देने के लिए सारे विधानों की रचना कर दी गई—यह बात सभी विचारशील पुरुषों को भली-भाँति मालूम है। ऐसी दशा में आज के राजपूताने के राजपूत अपना स्वरूप, ज्ञान और कर्त्तव्य भूल कर कुछ और ही बन जायँ तो इसमें आश्चर्य ही क्या है? सुख-शान्ति के समय में क्षात्र-धर्म यानी राजपूती उन्हीं देशों में बनी रह सकती है कि जो स्वतन्त्र और स्वाधीन हैं और जहाँ पर सुख-शान्ति और लोगों को कर्त्तव्य-परायण बनाए रखने का उत्तरदायित्व अपने पर ही है। सब बातों में सर्वथा पराधीन और परतन्त्र देश में उस तरह राजपूती बनी नहीं रह सकती। और राजपूती बनी रहने की दशा में देश परतन्त्र रह ही नहीं सकता।

वर्तमान विपरीत समय क्षात्र-धर्म को भुलाने वाला और वैश्य-धर्म की वृद्धि करने वाला है। वैश्य-धर्म की दृष्टि से देखा जाय तो राजपूताना इस कार्य में दूसरे प्रान्तों से पीछे नहीं है, किन्तु कुछ आगे ही बढ़ा हुआ है। व्यापार-व्यवसाय में राजपूताना के वैश्य-समूह के लोग रत्नों के समान चमक रहे हैं। क्योंकि आजकल के देश-काल-पात्र उनके अनुकूल और उन्हीं के उपयोगी हैं। उस समय के देश-काल-पात्र पूर्णरूप से कृपाण उठाने वालों के अनुकूल थे, तो आज के देश-काल-पात्र शस्त्र छुड़ा कर तराज़ू हाथ में उठाने वालों के अनुकूल हैं।

आज के समय में प्रथम तो राजपूती के संस्कार ही मन से निकाल दिए गए हैं। और यदि किसी के मन में हैं तो उनके विकास के लिए अनुकूल क्षेत्र नहीं है। अस्त्र-शस्त्र अपनी इच्छानुसार कोई रख ही नहीं सकता। अस्त्र-शस्त्र की शिक्षा कहीं दी ही नहीं जाती। उच्च सैनिक-शिक्षा कोई प्राप्त कर ही नहीं सकता। विदेशों में जाकर सैनिक-शिक्षा प्राप्त करने का मार्ग आज तक सर्वथा बन्द था, अब बड़ी कठिनता से थोड़े से आदमियों के लिए थोड़ा मार्ग खुला है, पर उससे कोई बड़ा परिणाम निकलने की आशा नहीं है। सेना में भरती होकर कोई उच्च अधिकार प्राप्त नहीं कर सकता। यदि यह बातें न होतीं तो राजपूताने के राजपूतों में भी लॉर्ड रॉबर्ट, लॉर्ड किचनर, लॉर्ड हेग के समान वीरता दिखाने वाला कोई न कोई अवश्य निकल आता। इसके विपरीत वैश्य-धर्म के लिए आजकल मार्ग ख़ूब खुला हुआ है। वैश्य-धर्म के उपयोगी संस्कार बनाने और शिक्षा प्राप्त करने में कोई बाधा नहीं है। व्यापार के लिए तराज़ू, काँटा, कल, कारख़ाने इत्यादि सभी प्रकार की सामग्री प्राप्त हो सकती है। व्यापार-व्यवसाय की शिक्षा प्राप्त करने के लिए मार्ग खुला हुआ है, भारतवर्ष और विदेशों में जाकर बड़ी से बड़ी शिक्षा प्राप्त कर सकते हैं। ब्रिटिश-राज्य के किसी भी भाग में रह कर मनमाना व्यापार-व्यवसाय कर सकते हैं और लखपती-करोड़पती होकर अपनी उन्नति कर सकते हैं।

इस समय हम देश के लिए धर्म-बल, विद्या-बल और खड्ग-बल—तीनों प्रकार के बलों का प्रयोग फलीभूत नहीं हो सकता। न तो अशोक के समान कोई अपने धर्म को वैसे फैला सकता है, न रामदास व गोविन्दसिंह के समान वैसी शिक्षा दे सकता है और न दुर्गादास और शिवाजी के समान खड्ग-बल से कार्य सिद्ध कर सकता है।

उस ज़माने में भले और बुरे अधिकांश कार्य बाहु-बल या खड्ग-बल से हो जाते थे। किसी की सम्पत्ति या भूमि यदि हरण की जाती थी तो कृपाण के बल से ही, और यदि अपनी भूमि और सम्पत्ति की रक्षा करते थे तो भी कृपाण के बल से ही। परोपकार और किसी अन्य का हित-साधन आदि बड़े-बड़े कार्य भी प्रायः खड्ग द्वारा ही सम्पादन होते थे। उन दिनों में बाहु-बल ही प्रधान था। यहाँ तक देखने में आता है कि खड्ग-बल से किए हुए डाकुओं और लुटेरों के काम, जिनमें सदुद्देश्य अथवा पुण्य का नामो-निशान भी नहीं, वे भी तलवार के बल से किए जाने के कारण प्रशंसनीय माने जाते थे। पुराने समय की बात तो दूर रही, किन्तु अभी अङ्गरेज़ी राज्य के समय में, विक्रम सम्वत् की वर्तमान शताब्दी के प्रथम भाग में, डूँगरसिंह जी और जुहारसिंह जी नाम के प्रसिद्ध डाकू शेखावाटी में हो गए हैं, जिनके कार्य में किसी प्रकार का परोपकार या सदुद्देश्य का भाव न था, तो भी आज तक उनकी प्रशंसा के गीत गाए जाते हैं।

वर्तमान समय उस समय से सर्वथा विपरीत है और इसके अनुसार कार्य करने की राजपूतों की प्रकृति नहीं है। व्यापार, व्यवसाय और ब्याज-बट्टे का काम करने की

प्रकृति राजपूतों में प्रायः न थी और न है। यह भी एक कारण इस समय उनकी अवनति का है। इस समय बल-द्वारा परोपकार का या कोई अन्य महत्वपूर्ण कार्य सम्पादन नहीं किया जा सकता। उस समय जो बल खड्ग में था, आज वह बल अर्थ (धन) में है। जो कार्य आज राजपूती नहीं कर सकती, खड्ग नहीं कर सकता, वह कार्य आज धन-द्वारा हो सकते हैं। आज धन के द्वारा धार्मिक संस्कार फैलाए जा सकते हैं, धर्म का प्रचार किया जा सकता है, विद्या-प्रचार किया जा सकता है। धन के द्वारा लोगों में राजपूती यानी वीरता के संस्कार उत्पन्न किए जा सकते हैं और वीरता की शिक्षा दी जा सकती है। धन के द्वारा अस्त्र-शस्त्र चलाना सिखाया जा सकता है। धन के द्वारा देश की कला-कौशल, खेती की वृद्धि की जा सकती है। इस समय सारे सुकार्य धन से सम्पादन हो सकते हैं। इस समय खड्ग-बल, या बाहु-बल से स्वार्थ-साधन करना या किसी की सम्पत्ति हरण करना दण्डनीय और महापाप है। परन्तु युक्ति और ब्याज-बट्टे

# The Bombay Chronicle

THURSDAY, MAY 30, 1929

## STAND BY THE "CHAND"

We note, without surprise, that the Director of Public Instruction, U. P., has issued a circular to all Inspectors of schools in the province declaring that the well-known Hindi monthly, *Chand* "is no longer approved for use in schools and should not be purchased by any recognised school under you." The latest ban is no doubt a sequel to the proscription of the book, *Bharat Men Angrezi Rajya*, which was published by the *Chand* office. In a sense the ban is a tribute to the worth of the *Chand* *In fact the CHAND is one of the best Hindi magazines in India and is by far the best devoted to the cause of Indian womanhood. It has therefore been a most popular magazine among Hindi-knowing people all over India In common with various other journals we have had several occasions before to commend it to the public We feel it necessary to say now that it is the duty of the public to help the magazine and prevent it from being victimised by Government* The U. P. Government's ban may prevent not only Government schools but all recognised schools in the provinces, including even the unaided ones, from purchasing the magazine. But it shall not prevent the senior students and teachers and the public from continuing to read it.

द्वारा अथवा धन-बल द्वारा दूसरे का सर्वस्व हरण किए जाने के लिए पूर्ण स्वाधीनता है और मार्ग खुले हुए हैं। पाँच सौ रुपए मूल में देकर, उससे दस-बीस गुना ब्याज बढ़ा कर और न्यायालयों द्वारा डिगरी प्राप्त करके किसी की समस्त सम्पत्ति हरण की जा सकती है। राजपूती यानी कृपाण-बल से प्राप्त की हुई सैकड़ों वर्षों से वंश-परम्परागत चली आती हुई भूमि, रियासतें, ठिकाने और कृषकों की भूमि आज धन-बल-सम्पन्न लोगों के हाथ में पड़ रहे हैं। इस समय राजपूती दिखा कर खड्ग-बल से किसी राजपूत को एक बीघा ज़मीन प्राप्त होने का भी उदाहरण नहीं मिलता, परन्तु युक्ति और धन-बल द्वारा हज़ारों बीघा भूमि पर वैश्यों का आधिपत्य होता हुआ नित्य-प्रति देखने में आ रहा है। स्वदेश में उत्पन्न हुआ कच्चा माल सस्ते भाव पर ख़रीदा जाकर धन के लोभ से विदेशियों को व्यापारी-वर्ग द्वारा ही बेचा जाता है। विदेश से माल मँगा कर अपने लाभ के लिए उसे इस देश में बेचने का कार्य व्यापारी-वर्ग द्वारा ही किया जा रहा है। राजाओं का

स्वार्थपरता से किया हुआ अन्याय तो उनके राज्य की सीमा तक ही रहता है, परन्तु इस समय स्वार्थपरता से वैश्य-वर्ग द्वारा किए हुए अन्याय का प्रभाव राजा से लेकर ग़रीब तक सारे देश पर पड़ता है।

इसमें सन्देह नहीं कि उस समय राजपूती यानी खड्ग-बल से भला-बुरा जो कार्य किया जाता था, वह आज वैश्यों द्वारा धन-बल से किया जा रहा है। उस समय भू-सम्पत्ति सर्व-श्रेष्ठ और सर्व-प्रधान थी और उसी के साथ आधिपत्य, सत्ता, शक्ति, स्वत्व, अधिकार, प्रभाव आदि लगे हुए थे। परन्तु आज भू-सम्पत्ति नाम-मात्र के लिए लाभदायक रह गई है, और धन-सम्पत्ति ही सर्व-प्रधान तथा सर्व-श्रेष्ठ बन गई है और उपरोक्त सत्ता आदि सारी बातें धन-सम्पत्ति के साथ जा लगी हैं।

ऐसी दशा में मारवाड़ी-वैश्यों का कर्त्तव्य है कि जैसे मारवाड़ी-राजपूतों ने खड्ग-बल से उस समय कर्त्तव्य-पालन कर दिखाया था, वैसे ही वे लोग भी अपने धन-बल से देशोपकार का कार्य कर दिखावें। हमारे देश और जाति की आन्तरिक स्थिति देखी जाय तो इस समय राजपूत और वैश्य दो ही समूह प्रधान हैं। क्योंकि राजपूत तो हैं भू-पति और वैश्य हैं धन-पति, परन्तु राजपूत भू-पति होकर भी अधिकांश में निकम्मे बने हुए हैं। क्योंकि उनको अपने कर्त्तव्य और स्वरूप का ज्ञान ही नहीं रहा। भू-सम्पत्ति इस समय अधिक बन्धन का कारण हो रही है। आजकल एक तहसीलदार व पुलिस का थानेदार भी भू-स्वामी के विरुद्ध हो जाय तो उस पर ऐसी विपत्ति आ सकती है कि जिससे आजीवन पिण्ड छुटाना कठिन हो जाता है। इसके विपरीत व्यापार-वृत्ति इस समय अधिक स्वतन्त्र और अधिक लाभ देने वाली है। भू-सम्पत्ति-भोगी अधिकारी-वर्ग से जितने दबे हुए रहते हैं, व्यापारी-वर्ग को उतना दबना नहीं पड़ता। व्यापारियों का सम्बन्ध अपने नौकरों और दूसरे व्यवसायियों से ऐसा नहीं होता, जैसा कि भू-स्वामी और उनके इलाक़ों में रहने वाले लोगों का। भू-स्वामी अपने इलाक़े में रहने वाले लोगों के साथ का व्यवहार उस तरह से नहीं तोड़ सकते, जैसे कि व्यापार करने वाले वैश्य अपने साथियों या नौकरों से तोड़ सकते हैं। भू-स्वामियों की हानि और वृद्धि अधिकांश में बरसात पर निर्भर रहती है, जो कि मनुष्य के हाथ के बाहर की बात है। अच्छी वर्षा हुई तो पूरी आय हो जाती है, यदि दुर्भिक्ष हो जाय तो घोर विपत्ति का सामना करना पड़ता है। परन्तु वैश्यों के लिए यह बात नहीं है। उनकी अधिकांश आय प्रकृति के कार्यों पर निर्भर नहीं है। यदि दुर्भिक्ष पड़ जाता है तो अन्न का भाव महँगा करके लाभ उठा लेते हैं। ऐसे समय में क़र्ज़ देकर और व्याज बढ़ा कर भू-स्वामी की भूमि हरण कर लेने का अवसर भी वैश्यों के हाथ आ जाता है। इस समय यदि भू-स्वामी के हाथ से भूमि निकल जाय तो फिर उसे प्राप्त कर सकना महा कठिन है। परन्तु वैश्य-वर्ग के लिए वैसी भयङ्कर बाधाएँ नहीं हैं। वे यदि एक व्यापार हाथ से निकल जाय तो दूसरा व्यापार कर सकते हैं; यदि एक स्थान में व्यापार करने में किसी प्रकार की क्षति पहुँचती है तो दूसरे स्थान में जाकर उन्नति कर सकते हैं; यदि बाप के नाम से दिवाला निकल जाय तो बेटे व भाई के नाम से, यहाँ तक कि बनावटी नाम से भी दूकान चालू कर सकते हैं।

इन थोड़े से उदाहरणों के लिखने से मेरा उद्देश्य यह सिद्ध करना है कि वर्तमान काल वैश्य-वर्ग के लिए ही है। इसलिए इस कर्म को करने वालों के लिए सब प्रकार की सुविधाएँ प्राप्त हैं। हमारा मारवाड़ी वैश्य-भाइयों से अनुरोध है कि वे इस अवसर से लाभ उठावें, अपने समाज में जो दोष हों उनको दूर करें, और अपनी युक्ति और धन-शक्ति का समयोचित उपयोग करके अपने मारवाड़-देश के यश को बढ़ावें।

उस समय मारवाड़ का यश था खड्ग-बल में, वर्तमान समय में यश है तकड़ी तोले (तराज़ू) में। जैसे कि वीर-कर्म साधन होता था खड्ग से, वैसे ही व्यापार-व्यवसाय साधन होता है तकड़ी तोले या तराज़ू से।

वर्तमान विपरीत समय के प्रभाव से राख के ढेर में दबी हुई राजपूती रूपी अग्नि ऐसे ही नहीं दबी रहेगी, किन्तु यह फिर प्रज्वलित हो उठेगी और अपना तेज दिखावेगी।

## हम और वह

हमने अपने लिए सब कुछ किया, और मरते दम तक करते रहेंगे। पाप-पुण्य, धर्म-अधर्म की हमें परवा नहीं। हमारी यह अभिलाषा है कि हमारा धन बढ़े, नाम बढ़े इज़्ज़त बढ़े, और हम जितने बड़े बन सकें, बनें; जितने सुखी हो सकें, हों !!

यह सब हो गया, कुछ हमारी तकदीर ने ज़ोर मारा; कुछ हमारे परिश्रम, सज्जनता, योग्यता ने मदद की; हम जो कुछ चाहते थे, मिला। हमारा बड़ा मान बढ़ा, राजदरबार में हमें कुर्सी मिलने लगी, बड़े-बड़े राजा और रईस हमारे मित्र हुए, लोग हमें सेठ और बड़े मानने लगे। हमने बड़ी भारी हवेली बनाई, हम करोड़पती हो गए, मोटरगाड़ी खरीदी। हमारी स्त्रियाँ हीरे-मोती से गुड़ियों की तरह सजीं। हमारे बेटे-पोते जज, बैरिस्टर और हाकिम बने। लोग हमें सरकार और हुज़ूर कह कर पुकारने लगे !

एक आदमी दूबला, मैला, नङ्गे पैर, फटे-हाल, वृद्ध, रोगी और दुःखी काँपता हुआ हमारी ड्योढ़ी पर आया। हमारे मग़रूर नौकर ने उसे धक्का देकर निकाल दिया। इज़्ज़तदार के द्वार पर बेइज़्ज़त का क्या काम? अमीर के द्वार पर ग़रीब क्यों आया? जहाँ राजा और रईस दावत उड़ाते हैं, वहाँ ग़रीब कैसे टुकड़े खाएगा?

मगर वह अभागा गया नहीं, बैठ गया। उसने धरना दे दिया, वह बिना मिले जाना नहीं चाहता था। नौकरों ने कहा--हुज़ूर! एक भिखारी सरकार से मिलने की ज़िद कर रहा है। हमारे घमण्डी बेटों ने जवानी के जोश में कहा--उसे धक्के देकर निकाल दो। पोते ने मरौने के समान ज़बान चलाते हुए कहा--उसे पुलिस में भेज दो। हमने मेहरबानी से कहा--उसे यहाँ हाज़िर करो। वह आकर सीधा तन कर खड़ा हो गया। न सलाम न पैग़ाम, वह खड़ा रहा। हमने कहा--तुम कौन हो? उसने जवाब नहीं दिया। हमने कहा--क्या चाहते हो? वह न बोला। हमने कहा--बैठो, वह खड़ा रहा। लड़के हँस पड़े। एक ने कहा--गूँगा है, एक ने कहा--पागल है, एक ने उसकी तरफ़ मुँह बिचका दिया। उसने देखा, उसके होंठ हिले, वह और सीधा तन कर खड़ा हुआ। मग़रूरी और निर्भयता उसकी आँखों में थी, वह इस तरह खड़ा था जैसे कोई बड़ा भारी राजा किसी अपनी रिआया के घर खड़ा हो। उसे अपने फटे कपड़े और मैले वेश की परवा न थी। हमसे उसकी गुस्ताख़ी सही न गई। हमने कहा--जो कहना है, जल्दी कहो, ज़्यादा हमें फ़ुर्सत नहीं है।

उसने ताने के स्वर में, किन्तु दृढ़ता से कहा--क्या मैं आपको हुज़ूर कह कर पुकारूँ? हमने नाराज़ होकर कहा--तुम्हारी जो मर्ज़ी हो वही कह कर पुकारो। उसने कहा--आपके घर के नौकर-चाकर, ठाट और अमीरी को देखते, मैं ग़रीब अपनी मर्ज़ी के माफ़िक़ आपको कैसे पुकार सकता हूँ। पर जब आप हुक्म ही देते हैं, तब मैं आपको 'तुम' कह कर और तुम्हारा नाम लेकर पुकारना चाहता हूँ।

ऐसी बेअदबी! हमारे सामने! जिसे लाट साहब

भी कुर्सी देते हैं और हाथ मिलाते हैं। यह कँगला हमारा नाम लेकर पुकारेगा? ताव-पेच खाकर हमने कहा—तुम हो कौन? उसने अकड़ कर ज़रा करारे स्वर में कहा—मैं तुम्हारे बड़े भाई के जमाई का सगा बाप, तुम्हारा सम्बन्धी, तुम्हारे कुल का पूज्य हूँ। उम्र में तुम्हारे पिता से १० वर्ष बड़ा और उनका मित्र तथा रक्षक हूँ। वे मेरे पिता के मुनीम थे, उन्होंने ६ वर्ष उनकी चिलमें भरीं और धोती धोई थी। मेरे पिता ने उनका विवाह किया था और तुमने बहुधा मेरी माता से रोटी का टुकड़ा पाया है। आज भी तुम्हारे बड़े भाई की लड़की मेरे लड़के का जूठन खा रही है। तुम अब इस गद्दी पर गोद आकर ऐसे हो गए?

हमारा मुख पहले लाल और पीछे पीला और फिर सफ़ेद हो गया। हमने बहुत कोशिश की कि उसकी आँख से आँख मिलावें, पर हो न सका, हमारी आँखें नीचे को झुक गईं।

उसने एक बार हमारी हवेली को सिर उठा कर ऊपर-नीचे देखा, नौकरों की चमचमाती वर्दी को, मोटर और गाड़ियों को देखा। फिर एक नज़र अपने फटे वस्त्र पर डाल कर कहा—आज तुम्हारे ये ठाट हैं! आज तुम बड़े आदमी बने। उसका नतीजा यह हुआ कि तुम्हारे नौकरों ने मुझे धक्के दिए! इन फटे कपड़ों की बदौलत!! गाँव से आया था, सुना तुम बड़े आदमी हो गए हो। एक बार तुम्हारा मुख आँख भर कर देखने की इच्छा थी। हम ग़रीब, हमारा सात पुश्त ग़रीब, हमारा ख़ानदान ग़रीब, पर अनजान आदमी के कुत्ते को भी रूखी-सूखी रोटियाँ और ठण्डा पानी आधी रात देश में हमारे घर हाज़िर रहता है। क्या तुम सदा से ऐसे थे? तुम्हारे बाप और दादे भी क्या ऐसे थे? मैंने तुम्हारे बाप को देखा है, उनकी ज़िन्दगी मेरे-जैसे कपड़े पहनते बीत गई। पर ये नौकर उन्हें भी धक्के मारते? ओफ़! कैसा बढ़िया बड़प्पन है—कैसी बड़ी आबरू है। तुम कैसे बड़े आदमी हो! यह कह कर वह खिलखिला कर पागल की तरह हँस पड़ा। हमसे न रहा गया। हमने खड़े होकर कहा—आइए, पधारिए, माफ़ कीजिए, हमने आपको पहचाना नहीं। उसने कहा, तुमने नहीं देखा कि यह ग़रीब आदमी है, बूढ़ा आदमी है और किसी मतलब से हमारे पास आया है। तुम ग़रीबों की और बूढ़ों की इज़्ज़त नहीं कर सकते? यह जान कर भी कि तुम्हारे बाप भी ग़रीब और बूढ़े थे! तुम आँख के अन्धे, सिर्फ़ अपना महल, धन और टीम-टाम देखते हो?

हाय! मग़रूर हाड़-मांस के पुतले! तुझ पर धिक्कार, तेरी धन-दौलत पर धिक्कार! हज़ारों-लाखों रोते हुओं में तू हँसता है, हज़ारों भूख से छटपटाते हुओं में तू पेट भर माल उड़ाता है, हज़ारों नङ्गों में, जो चिथड़ों से लाज ढक रहे हैं, तू रेशम और तनज़ेब पहनता है। तुझे इन पर तरस नहीं आता, दया नहीं आती। तुझे अपने ऊपर शर्म भी नहीं आती? ओफ़! पत्थर के हृदय-हीन पुतले, धिक्कार!! धिक्कार!!!

अगर मैं अपने शरीर को चीर कर उसका ख़ून निकालूँ और तेरे शरीर के ख़ून में उसे मिला दूँ, तब तुझमें और मुझमें अन्तर क्या है? यह तुझे मालूम हो, तेरी पुत्री और मेरे पुत्र ने आत्मा को, अपने रक्त-मांस को मिला कर एक प्यारा पवित्र बच्चा बनाया है। क्या तू उसे देख कर लज्जित होगा?

हमारे सिर में चक्कर आ रहा था। हमने देखा, यह मैले वेश में देवदूत खड़ा है। यह महान् पुरुष परमेश्वर का अवतार है। उसका वृद्ध-शरीर मैले और फटे वस्त्रों में ऐसा सज रहा था, जैसे बादलों में चन्द्रमा। हमने कहा—पूज्यवर! मान्यवर विराजिए, इस घर को अपने चरणों से पवित्र कीजिए। इस दास का जन्म सफल कीजिए, अपने चरणों की धूल इस घमण्डी सिर पर दीजिए।

उसने कुछ न सुना। वह कह रहा था, जगत् में ऐसा कौन सा पशु है, जो अपने लिए सब कुछ न करता हो। पर औरों के लिए त्यागने वाले महात्मा कहाँ हैं? नदी बह रही है, दुनिया उसका मीठा जल पीकर प्यास बुझाती है, यही उसकी शोभा है। वृक्ष फलते हैं, लोग उनकी छाया में बैठते हैं, डाली तोड़ते हैं, पत्थर मार कर फल गिराते हैं; पर वृक्ष इसके बदले मीठे फल देते हैं। यह उनका बड़प्पन है। लकड़ी जल रही है, पर लोगों की रसोई बन रही है। दिया जल रहा है, पर लोगों के घर में उजाला हो रहा है। ये छोटी-छोटी वस्तुएँ—परमेश्वर के राज्य में अपना आपा खोकर, जल-मर कर औरों के काम में आती हैं। यह उसका बड़प्पन

है, पर तेरा बड़प्पन क्या है ? तूने अपने लिए महल और सवारियाँ बनाई हैं, तेरे लाखों देश-भाइयों को जन्म भर पैर में जूते मुअस्सर नहीं होते। वे झोपड़ों में जन्म गुज़ारते हैं। तू छत्तीस प्रकार के व्यञ्जन नित्य खाता है और तेरे वे भाई केवल सूखे टुकड़ों पर सन्तोष करते हैं। तू और तेरी सम्पदा किसी के मतलब की नहीं ! तेरे द्वार पर आकर तेरे भाई, तेरे मान्य, तेरे पूज्य व्यक्ति धक्के खाते हैं। मूर्ख तू अपने बड़प्पन पर फिर भी अभिमान करता है ? अभागे ! बदनसीब !!

वह देख ! तेरी चिता की लकड़ियाँ सूख रही हैं—वह देख ! मौत तेरी घात में है, तू अपने पत्थरों और सोने को देख-देख कर हँसता रह और वह अचानक तेरा गला आ दबाएगी। वह पहले तेरी आँखें छीन लेगी और तू इनमें से किसी को न देख सकेगा, जिन्हें देख कर तू इतरा रहा है। फिर वह तेरे कान छीन लेगी और तब अपने प्यारे बच्चों की आवाज़ भी नहीं सुन सकेगा। इसके बाद, धीरे-धीरे तेरी नस-नस में से प्राण खींचे जावेंगे। सब ठाट यहीं रहेंगे। तेरे प्राण यम-पाश में बँध कर महाप्रभु के चरणों में दण्ड की आज्ञा सुनने जावेंगे। और यह अधम शरीर, जिसमें सदा घृणित वस्तु भरी रहती है। इसे तेरे प्यारे, जिन पर तू भरोसा करता है, फूँक कर खाक कर आवेंगे !!!

महाप्रभु तेरी आत्मा को कर्म-फल देंगे। सम्भव है, तुझे सर्प की योनि मिले और किसी अँधेरे तहख़ाने की गन्दी और सड़ी जगह में, किसी पुराने ख़ज़ाने की रक्षा करने का काम मिले। क्योंकि तू यहाँ भी ख़ज़ाने से प्रेम करता है। और चूँकि तू अपने भाइयों को नहीं देखता, सम्भव है तुझे अँधेरी सुरङ्गों का कोई अन्धा कीड़ा बना दिया जाय।

हमारा होश ठीक न था, हमने कहा—हे स्वामी ! क्षमा करो। हे प्रभु ! हे ज्ञानी ! सब समझ गया ! आँखें खुल गईं। रक्षा करो, रक्षा करो, हे महात्मन् ! मार्ग दिखाओ। मैं अधम-तुच्छ आदमी कदापि इस धन-दौलत का स्वामी नहीं। हमने धरती में गिर कर उस देव-पुरुष के चरण पकड़ लिए।

वह पुरुष शान्त, अचल, खड़ा कुछ देर देखता रहा ! फिर उसने अपने होठ हिलाए और चला गया। हमें कर्त्तव्य की रेखा दीख गई है। हमने प्रतिज्ञा की कि जब तक हमारा एक भाई भी दरिद्र और मूर्ख है, हम अपने को बड़ा आदमी नहीं समझेंगे। हम तुच्छातितुच्छ हैं। हमारा धन-दौलत, शरीर-प्राण—सब हमारी जाति और भाइयों का है। सर्व-शक्तिमान ईश्वर के सम्मुख हम यह प्रतिज्ञा करते हैं !!

* * *

## विधवा

उस दिन एक स्त्री की अन्त्येष्टि में शरीक होने का अवसर मिला। मरने वाली की आयु ७५ वर्ष से भी अधिक थी। तीन मास से यह वृद्धा बीमार थी। एक बार यह मर गई थी। रात भर मुर्दा पड़ी रही। परन्तु प्रातःकाल—जब कफ़न-काठी आ गया तब स्नान करने के समय श्वास चलने लगा, उसके बाद यह नौ दिन तक जीवित रही।

यह नौ दिन उसने कैसे काटे, यह मैंने बहुत अच्छी तरह से देखा। मैं प्रायः नित्य उसे देखने जाता था। उस दिन थोड़ी चेष्टा से उसे चेतना हुई। मैंने औषधि पीने को कहा। उसने हाथ जोड़ कर जवाब दिया, मेरा धर्म मत बिगाड़ो, मैं राम जी के यहाँ जा रही हूँ। एक दो दिन में चोला छूट जायगा। मैंने सबको दुख दिया, अब सब दुख दूर होंगे।

वृद्धा से मेरा सम्बन्ध था। अतएव मैं उसे ख़ूब जानता था। यह अभागिनी अपने ब्याह के २॥ वर्ष बाद विधवा हुई। उस समय इसकी उम्र १५-१६ वर्ष की रही होगी। विधवा होते समय चार मास का गर्भ था, वह गर्भ पूरा उतरा, कन्या हुई। वह कन्या अब भी जीवित है। अन्तिम समय उसे अपनी पुत्री की बहुत स्मृति थी। लड़की बुलाई गई। वह ५५ वर्ष के लगभग उम्र की है। उसे पाकर वृद्धा ने फिर प्राण त्यागे।

विधवा होने के बाद यह अभागिनी अपने भाई के घर रही। उसके बाद भाई के पुत्र के। उसके मरने पर भाई के छोटे पुत्र के। सब जगह चौका-बासन करना, घर झाड़ना, बच्चों के मल-मूत्र उठाना; प्रत्येक की थाली में बचे हुए जूठे टुकड़े खाना, या बासी, सड़ा-गला अन्न खाना; सबकी गाली और धमकी सहना; बच्चों से ख़ूब तङ्ग की जाना, फिर भी मधुर वचन, अकपट प्रेम

और शान्ति तथा सहनशीलता बनाए रखना—यह इसका जीवन था !

इस तरह इस तपस्विनी ने अपने ४० वर्ष धीरे-धीरे काट दिए। वह प्रथम जवान हुई, फिर प्रौढ़ा और फिर वृद्धा। सब तूफ़ान, सब तरङ्ग, जीवन के सब उतार-चढ़ाव इस वीर-नारी ने वीरतापूर्वक काट फेंके। यह भाग्यहीन, रूपहीन, सौभाग्यहीन, सुख और आनन्दहीन स्त्री अपने मैले वेश और महा अपवित्र जीवन में पवित्र बनी रही, शैतान को उसने इस कलिकाल में परास्त किया !

तन्दुरुस्त अवस्था में मैं उसे प्रायः देखता था। सोचता था—ओफ़ ! कैसा कुरूप मुख और कैसा मधुर भाषण है ! कैसा उदार-प्रेम और क्षमा से परिपूर्ण हृदय है ! मैं बहुधा अपनी पत्नी से कहता था—अपना थोड़ा रूप इस बुढ़िया को दे दो और बदले में इसकी मधुर वाणी थोड़ी सी अपने लिए ले लो। मरते वक़्त उस पर फूल बिछाए गए। मनों घृत-चन्दन और सुगन्धित द्रव्य के साथ वह जलाई गई।

शायद इन पचास वर्षों में आज उसे नई चूनरी और नए वस्त्र पहनने को मिले। वह ४० वर्ष तपस्या करके—फिर रङ्गीन चुनरी पहन कर—सुहागिन के वेश में परलोक को गई !

क्या परलोक कोई स्थान है ? वहाँ क्या उसका पति उसके लिए बैठा मिलेगा ? क्या इस दुःख, तपस्या और कठिन जीवन का उसे बदला मिलेगा ? उसे स्वर्ग प्राप्त होगा, उसके सञ्चित पुण्य का मूल्य मिलेगा ? मुझे इसी वृद्धा की बात का केवल विचार नहीं ! मैं कहता हूँ—ऐसी हज़ारों-लाखों अबलाएँ—बिना सींग की गाएँ, धर्म और शान्ति के नाम पर जी रही हैं। और हम मर्द लोग उन्हें इस नारकीय, मैले और अपमानित जीवन में ज़बरदस्ती ढकेल कर, उन पर जीवन भर ज़ुल्म करते हैं—फिर भी नहीं लजाते !

'विधवा' एक पवित्र नाम है। 'विधवा' शब्द हिन्दू-धर्म का भूषण है। हिन्दू-धर्म को छोड़ कर विधवा के लिए विशुद्ध जीवन जगत् की किसी जाति में नहीं। परन्तु यह पवित्र जीवन बल और ज़ोर-ज़ुल्म से नहीं बनाया जा सकता। हम यह जानते और कहते हैं कि हम मर्द लोग सर्व-श्रेष्ठ हैं—रूप, विद्या, ज्ञान, अधिकार में हम स्त्रियों से बहुत श्रेष्ठ हैं। स्त्रियाँ अधम हैं, मूर्ख हैं। सदैव दबा कर उन्हें रखना हमारा धर्म है—वे स्वतन्त्र होने के योग्य नहीं।

परन्तु हम इतना कहते हैं, फिर भी हम अपनी इन्द्रियों के दास हैं। काम, क्रोध, लोभ और मोह में हम डूबे हुए हैं। हमारी स्त्री के मरते ही श्मशान-घाट में सगाई और तेरही के दिन लग्न चढ़ जाती है !

शीघ्र ही हम नई दुलहिन को लेकर, सहधर्मिणी को, जिसे वेद और अग्नि की साक्षी देकर जीवन की सङ्गिनी बनाया था, भूल जाते हैं। हम इन्द्रिय-वासना में डूबते हैं। और उधर स्वर्ग से आत्मा रोती है। हम ऐसे नीच, ऐसे स्वार्थी, ऐसे पशु, ऐसे निर्दयी और कामान्ध मर्द हैं !

मर्द कौन है ? जो पृथ्वी भर की आपदाओं से स्त्री-जाति को अभयदान देता है। उनकी रक्षा करता है। मर्द कौन है ? जो पृथ्वी भर में स्त्रियों को सर्वाधिक पवित्र, पूज्य और श्रेष्ठ समझ कर उन्हें ऐसे यत्न से रखता है, जैसे माली धूप से फूल को रखते हैं !

स्त्रियाँ लता हैं और मर्द वृक्ष हैं—वृक्ष के सहारे लता खड़ी होती है। स्त्रियाँ—दया, प्रेम और कोमलता की मूर्त्ति हैं, और पुरुष ज्ञान और साहस की। पुरुष का कर्तव्य है कि वह स्त्री को साथ लेकर धर्म, अर्थ और काम—इन त्रिवर्ग की प्राप्ति करे !

परन्तु ऐसा दीखता नहीं। हम जहाँ बेहया बन कर दूसरी, तीसरी, चौथी शादी बुढ़ापे तक किए जाते हैं वहाँ निर्लज्ज बन कर छोटी-छोटी बालिका-विधवाओं को भी जन्म भर पवित्र जीवन से रहने का उपदेश देते हैं !!

अभागे मनुष्यो ! पवित्र जीवन किसे कहते हैं ? क्या तुम समझते हो ? क्या यह उचित नहीं है कि तुम जो अपने को सर्व-श्रेष्ठ समझते हो, स्वयं अपने जीवन को पवित्र बनाओ, जिन्हें देख कर स्त्रियाँ तुम्हारी नक़ल करें। क्योंकि वे मूर्ख, निर्बल और पतित हैं।

क्या यह भी सम्भव है कि तुम ज्ञानी होने पर भी इन्द्रियों के दास और पापात्मा बने रहो और स्त्रियाँ अज्ञानी बन कर भी पवित्र और धर्म को समझने वाली बनी रहें ? और यह भी क्या सम्भव है कि तुम पापी और व्यभिचारी बन कर भी श्रेष्ठ बने रहो और स्त्रियाँ धर्मात्मा और पवित्र बन कर भी, अधर्मी और नीच बनी रहें !!

क्या तुमने कोई ऐसा मर्द भी देखा है, जो ४० वर्ष तक इतने कष्ट, इतने दुख, इतने अपमान सह कर भी मधुर-भाषी, प्रेममय और क्षमावान् तथा इन्द्रिय और मन को मन-वचन-कर्म से जीतने वाला बना रहा हो। यदि नहीं तो धिक्कार है तुम्हारी श्रेष्ठता पर, मर्दपने पर और बड़प्पन की डींग हाँकने पर !!

हे मनुष्यो ! तुम अपने को मर्द कहते हो ; मर्दपने की लाज रखने की चेष्टा करो ! तुम अपने को सर्व-श्रेष्ठ समझते हो—श्रेष्ठता की प्राप्ति करो। तुम सबके स्वामी हो, सब तुम्हारे अधीन हैं। तुम पवित्र बनो, त्यागी बनो, इन्द्रिय-विजयी बनो, मनस्वी बनो, तपस्वी बनो !

स्त्रियाँ देवी कहाती हैं। तुम्हें देव-पद मिलेगा। पहले भी संसार ने तुम्हें देवता कहा है। तुम्हारी स्त्रियाँ अब भी देवी हैं—पर तुम देवता नहीं हो ! शोक है ! आश्चर्य है !! अफ़सोस है !!!

* * *

## वृद्ध और बाल

यह बात हम जान गए हैं कि जाति के बूढ़े लोग उन्नति की दौड़ में हमारे साथ नहीं दौड़ सकते। वे अविद्या और रूढ़ि के अँधेरे गढ़े में पड़े हुए, अपने दुखदाई दिन काट रहे हैं ! यह अवश्य बड़े दुर्भाग्य की बात है, परन्तु इससे अधिक दुर्भाग्य की बात यह है कि वे मोह के कारण अपने बच्चों को भी उसी गढ़े में डाले हुए हैं। हमारी यह इच्छा है कि उनसे उनके बच्चे ज़बरदस्ती छीन लिए जायँ। उन्हें हम अपनी पीठ पर लाद कर उन्नति के मैदान में दौड़ें, उन्हें विद्या और उन्नति का मार्ग दिखा दें। हम यह समझें कि ये बच्चे हमारे बच्चे हैं, हमारी आत्मा के अंश हैं, हमारी आबरू के मोती हैं और हमारी तक़दीर के अमिट लेख हैं !

ये बच्चे इस्पात के खम्भे हैं, ये जितने मज़बूत और बढ़िया होंगे उतना ही मज़बूत और बढ़िया महल हम आगे चल कर बना सकेंगे। हम जो कुछ हैं, गए-बीते हैं—अब हम कुछ नहीं बन सकते—परन्तु इन बच्चों को बना सकते हैं। हमने जो भूल की है, जो तजुर्बे किए हैं, संसार में जो धक्के और ठोकरें खाई हैं, उनसे इन बच्चों को सावधान कर देना हमारा पवित्र धर्म है।

जो अपनी आँखों के सामने अपने प्यारे बच्चों की क़ुर्बानी करते हैं, जो उन्हें विद्या और आनन्द की गोद से उठा कर मूर्खता और दुःख में ढकेलते हैं, वे क्या उन बच्चों के पिता कहे जा सकते हैं ? कदापि नहीं !!

उन बच्चों के सच्चे पिता वे हैं—जो उन्हें प्यार करके, उन पर तरस खाकर, उनकी धूल पोंछ कर, उनके मस्तक पर विद्या का मुकुट पहनावें; उन्हें योग्य, वीर, धर्मात्मा और बड़े आदमी बनावें; उनके ऊपर अपने तन, मन, धन को न्योछावर कर दें। निश्चय वे ही उन बच्चों के पिता हैं ! जन्म देने वाले माता-पिता तो केवल पाप के भागी हैं, जिन्होंने सिर्फ़ मोह या इन्द्रिय-वासना के वशीभूत होकर जीवात्मा को मनुष्य के चोले में क़ैद किया और उन्हें कीड़े-मकोड़ों और कौवे-कुत्तों की दर का बना कर छोड़ दिया, कि वे बड़ी कठिनाई और बेइज़्ज़ती से किसी तरह पापी पेट को भर सकें !

क्या आज मारवाड़ के वंश में ऐसे पुरुष पैदा हुए हैं, जो जाति के तमाम ग़रीब बच्चों के धर्म के माता-पिता बन सकें ; जो उनके दुःख पर दया करें; जो उन्हें विद्या का अमृत पिलावें और जो अपने गाढ़े पसीने की कमाई उन पर न्योछावर करें !!

ऐसे पुरुष, ऐसे देवता पुरुष !! क्या कोई हैं ? वे अपना नाम बोलें ! वे आगे बढ़ें !! आज मारवाड़ के लाखों बच्चे आँसू-भरी आँखों से, आशा भरे हृदय से उनकी ओर देख रहे हैं। क्या कोई वीर है, जो इन्हें डूबने से बचावे ?

* * *

## स्त्रियाँ

स्त्रियाँ इस संसार की सबसे बड़ी नियामत हैं ! पुरुष अनेकों प्रकार की चिन्ताओं और परिश्रम से चकनाचूर रहते हैं। यदि जगत् में स्त्रियाँ न होतीं, तो पुरुष कभी इतना कष्ट सह कर जीवित न रहते। पुरुष हिम्मत और दिलेरी का पुतला है और स्त्री दया और प्रेम की पुतली है !

जैसे शरीर में मस्तिष्क और हृदय—ये दो यन्त्र हैं, जिनसे सब ज़िन्दा रहते हैं, उसी प्रकार जाति में स्त्री हृदय है और पुरुष मस्तिष्क है। जिस आदमी का

पञ्चायत

फ़रियादी—पञ्चा सू म्हारी आ अर्ज है कि म्हें १४ मयनाँ तो अजमेर में रह्यो, ने ७ मयनाँ मुमई रह्यो, ने फेर म्हारी लुगाई रे टाबर की कर हो गयो ! हमें आप पञ्च-सरदार इणरो फैसलो करावें।

( पञ्चायत में शोर )—सुनो शा ! आँ काँई बात !! म्हारी सुणो शा ! खामोश ! हाका मत करो !! सुनो शा ! सुणो शा……

मस्तिष्क कमज़ोर होता है, वह पागल होता है। और जिस आदमी का दिल कमज़ोर होता है, वह आदमी मुर्दा होता है। इसी प्रकार जिस जाति की स्त्रियाँ अयोग्य होती हैं, वह मुर्दा और जिसके पुरुष अयोग्य होते हैं वह पागल है।

पुरुष चाहे जैसा वीर हो—परन्तु स्त्रियों के आगे उसकी वीरता हार खाती है। जहाँ शास्त्रों में स्त्रियों को अबला कहा है, वहाँ स्त्रियों को चण्डिका-रूप भी दिया गया है। वास्तव में स्त्रियाँ जल के समान हैं—जो शान्त रहने पर अत्यन्त शीतल वृक्षों को तृप्ति देने वाली, मधुर और प्रिय होती हैं। पर जब जल में तूफ़ान आता है, तब ऐसा भयङ्कर हो जाता है कि बड़े-बड़े भारी जहाज़ भी टुकड़े-टुकड़े हो जाते हैं।

प्राचीन धर्म-शास्त्रों में स्त्रियों का बड़ा सम्मान किया गया है, स्त्रियों को देवी कहा गया है। उन्हें पुरुषों से श्रेष्ठ, पूज्य और सम्माननीय माना गया है। 'सीताराम' 'राधा-कृष्ण' 'गौरीशङ्कर'—आदि वाक्यों में देवताओं से प्रथम देवी का नाम है। मनु कहते हैं कि जहाँ स्त्रियों की पूजा होती है, वहाँ देवता वास करते हैं और जहाँ स्त्रियाँ दुःखी रहती हैं, वह वंश नष्ट हो जाता है!

स्त्रियाँ हमारी सन्तानों की माताएँ हैं, उन्हें बनाने की मशीनें हैं, वे ही बच्चों की गुरु हैं। यदि माताएँ योग्य न होंगी तो बच्चे योग्य नहीं हो सकते। बच्चे यदि अयोग्य हुए तो कुल, गोत्र, वंश-मर्यादा सब नष्ट होगी।

क्या हम कभी विचार करते हैं कि हमारी स्त्रियाँ कैसी हैं? और हमारे ख़ानदान के लिए कैसे बच्चे पैदा करती हैं? क्या यह सम्भव है कि हमारी स्त्रियाँ मूर्खा हों और हमारे पुत्र विद्वान् हो जायँ? हमारी स्त्रियाँ मैली हों और बच्चे स्वच्छ रहना सीखें? हमारी स्त्रियाँ झूठ बोला करें और बच्चे सत्यवादी बनें?

बच्चों के हृदय में नाना प्रकार के भूत-प्रेत के कुसंस्कार, रोने और मैला रहने की आदतें केवल अयोग्य माताओं के फल-स्वरूप हैं। अगर हम अपने बच्चों को ऐसा बनाना चाहते हैं कि वे अपनी उम्र में अपनी योग्यता से हमारे कुल और वंश को ऊँचा उठावें तो हमारा सर्व-प्रथम कार्य है कि हम स्त्रियों को योग्य बनावें—उन्हें पैर की जूती न समझें!

* * *

( २६९ पृष्ठ का शेषांश )

से "भरत-भेंट" किया करते हैं और जिसको वे अपनी प्रसादी के लिए अङ्गीकार कर लेते हैं, वह जीते ही स्वर्ग चली जाती है।

उस रोज़ उन्होंने रामकी को ही अङ्गीकार किया था और इसी से रमादास जी और रामकी में तकरार हुई और तब से उनका मिलना बन्द हो गया।

आजकल रामकी स्वतन्त्र है। साधों की ख़ूब सेवा किया करती है और दिल खोल कर ख़र्च करती है। अब वह पहले वाली रामकी नहीं रही। अब तो जिसकी ज़बान पर सुनो रामकी ही का नाम सुनाई देता है! कई लोग तो रमादास जी और रामकी के प्रथम मिलन के वार्तालाप की कविता भी गाते सुने जाते हैं!

बने फिरें राम-सनेही।
सरासर काम-सनेही॥
चलावें निशि भर चरखा।
माली जाट कुम्हार मोड बन, ख़ूब शहद को परखा॥

* * *

# नीच और ऊँच

मकान की मरम्मत करानी थी। एक राज और एक मज़दूर बुला कर काम शुरू कर दिया। राज साफ़-सुथरे कपड़े पहने हुए था, पर मज़दूर बड़ा गन्दा था। उसके वस्त्र फटे तो न थे, पर बड़े मैले और दुर्गन्धित थे! वह काम करने में भी सुस्त और बोल-चाल में बेहूदा था। राज की बोल-चाल सुसभ्य और उत्तम थी, वह नम्रता से बोलता तो था—पर उसकी नम्रता में दब्बूपन का भाव न था। थोड़ी-थोड़ी देर में वह मज़दूर पर बिगड़ता था, और जल्दी काम करने की ताकीद करता था। मज़दूर उसकी फटकार खाकर कुछ देर ठीक काम करता, पर फिर जी चुराता।

इस दृश्य को हम कुछ देर तक देखते रहे। वास्तव में यह कोई ऐसी घटना न थी कि जिस पर ध्यान दिया जाय। ऐसी घटनाएँ तो प्रायः होती ही हैं। परन्तु अब

कई बार फटकार खाने पर भी मज़दूर अपनी मूर्खता से बाज़ न आया, तब हमने नीचे उतर कर उससे कुछ कहना चाहा। पास जाकर देखा तो उसके कण्ठ में जनेऊ। हमने उससे पूछा—तू कौन ज़ात है? उसने कहा कि ब्राह्मण हूँ। सुन कर दिल पर चोट लगी। राज—ज़ात का अगरिया चमार था।

हमें एक बार ही चिन्ता के सागर में डूब जाना पड़ा। हमारी चिन्ता यह थी कि यह चमार इस ब्राह्मण पर कैसी आज्ञा चला रहा है? और इसे बोलने की ज़रा भी गुञ्जाइश नहीं। यह ब्राह्मण और यह चमार! पर वास्तव में इस वक्त ऊँच कौन है? और नीच कौन है?

यह ऊँच और नीच का सवाल साधारण सवाल नहीं है। सभी जानते हैं कि गिरी से गिरी दशा का ब्राह्मण भी—चाहे वह कोढ़ी, पापी, मूर्ख, शराबी—कैसा ही क्यों न हो, अपने ब्राह्मणपने के ऊँचेपन को नहीं भूलता। हमें याद है, एक बार एक ब्राह्मण हमारे पास संस्कृत पढ़ने आया। आते वक्त उसने दोनों हाथ फैला-कर आशीर्वाद दिया। फिर ज़मीन पर पढ़ने बैठ गया। यह देख कर हमें हँसी आ गई। हमने कहा—तुमने भाई! आशीर्वाद किस नाते से दिया, गुरु को आशीर्वाद देना किस शास्त्र की शिक्षा है? ब्राह्मण ने कुछ लज्जित होकर कहा—महाराज! मैं मूर्ख हूँ, इसलिए चार अक्षर सीखने आया हूँ—पर ब्राह्मण तो हूँ ही—आप क्षत्रिय हैं, इसीसे आशीर्वाद दिया। अपराध हो तो क्षमा करें। हमने कहा—ब्राह्मण वही हैं, जो विद्वान्, त्यागी और सदाचारी हैं। तुममें ब्राह्मणत्व की कमी है—पर यदि तुम अपने जन्म के ब्राह्मणत्व को काफ़ी समझते हो, तो पढ़ने का ध्यान छोड़ दो। पढ़ने में ही क्या रक्खा है?

कुछ विवाद के बाद उसने क्षमा माँगी और प्रणाम किया। यह एक ऐसी घटना है, जो प्रायः हज़ारों मनुष्यों के सामने आती रहती है। इस विषय में सिर्फ़ यही बात नहीं है कि ब्राह्मण अपने को उच्च और दूसरों को नीच समझे। अगर ऐसा ही हो तो यह स्वाभाविक बात है; परन्तु मज़ेदार बात तो यही है कि अन्य जाति के लोग भी, चाहे जितने योग्य हों, अपने को महामूर्ख ब्राह्मण से नीचा ही समझेंगे। हमारे यहाँ एक चपरासी ब्राह्मण था, रसोइया ब्राह्मण रहा है। उस दिन मज़दूर ब्राह्मण था, जो चमार की अधीनता में काम कर रहा था। परन्तु इन सब में हमने ब्राह्मणपने का झूठा घमण्ड पाया। आनन्द की बात होती कि यह घमण्ड वीरतायुक्त होता और ये लोग उन्नत होकर नीच मज़दूरी से घृणा करते, परन्तु यह बात न थी। कमीने काम करने में जहाँ उन्हें लज्जा न थी, वहाँ ब्राह्मण कहाने में भी लज्जा न थी। अब यहाँ यह प्रश्न उठता है कि क्या यह नीच-ऊँच का मामला अभी इसी तरह चलता रहेगा?

क्या यूरोप में भी ऐसा ही है? एक बार जब बम्बई के गवर्नर साहब अपना समय पूरा होने पर विलायत जाने लगे, तब शहर के लोगों ने उनकी विदाई की ख़ुशी में जलसा किया। उस समय उन्होंने कहा था कि मैं इतने अच्छे जूते बनाना जानता हूँ कि अगर मैं अब विलायत में जाकर यही काम करूँ तो एक जोड़ा जूता ३६ रु० से कम में न बिकेगा। लॉयड जॉर्ज, जो गत यूरोपियन युद्ध में अङ्गरेज़ी राज्य के प्रधान मन्त्री थे, एक चमार के भाञ्जे हैं। पर चमार होने ही से क्या उनकी तरफ़ कोई निकम्मी दृष्टि डालता है? या उनका तिरस्कार कर सकता है? भारतवर्ष में ही क्या रैदास, कबीर और सदन नीची जाति में नहीं पैदा हुए? क्या आज लाखों नर-नारी इन धर्मात्माओं के चरणों में सिर नहीं झुकाते? कैसे खेद और अनुताप की बात है कि हम मूर्खतावश चुपचाप झुके चले जाते हैं। अधिकार और शक्ति दो बड़ी चीज़ें हैं। जो मनुष्य अपने अधिकार और शक्ति को जान जाते हैं, और उनकी रक्षा करना अपने जीवन का मुख्य काम समझते हैं—वे ज़रूरत पड़ने पर सर्वनाश होने पर भी अपने अधिकार की रक्षा करते हैं। राजपूतों के इतिहास इस बात के साक्षी हैं, मुसलमानों की तूफ़ानी शक्ति ने राजपूतों को कुचल डालने में कुछ कसर नहीं की, पर राजपूतों ने प्राण देकर, अधिकार की रक्षा की थी। इसमें सन्देह नहीं कि हिन्दू-समाज की दशा बड़ी शोचनीय है। सिर्फ़ ब्राह्मण ही इस बात के अपराधी नहीं हैं कि उन्होंने अन्य जातियों को अपने नीचे बनाए रखने के लिए अनर्थ किया है। हम तो कहेंगे कि प्रत्येक ऊँची जाति नीची जाति को दबाए रहती है। हम उच्च कही जाने वाली अनेक जातियों के व्यक्तियों से पूछना चाहते हैं कि क्या कुत्ते के पिल्ले हमारे घरों में गद्दों और क़ालीनों पर नहीं खेलते?

क्या हम नीच जाति के मनुष्यों को नीचे दबा कर अपना ही नाश नहीं कर रहे हैं? जब हम अपने से नीच-जाति के आदमियों को बराबरी का दर्जा न देंगे, तो हमसे ऊँची जाति के आदमी हमें कैसे बराबरी का दर्जा देंगे?

हम इस बात से घोर घृणा करते हैं कि केवल जातीय अभिमान के कारण कोई किसी को ऊँचा-नीचा समझे। ऊँचाई-निचाई विद्या और योग्यता की है। विद्वान् और सदाचारी जन ही सदा उच्च समझे जाने चाहिए, चाहे वे भङ्गी ही क्यों न हों। ऐसे पुरुषों की सदा से पूजा हुई है और होगी। किसी की सामर्थ्य नहीं, जो रोक सके। वह समय दूर नहीं है, जब कोई ब्राह्मण, केवल जनेऊ गले में डाल कर और अपने को शर्मा बना कर, आदर नहीं पा सकेगा। उसी प्रकार कोई आदमी घमण्ड से अपने को क्षत्रिय या वैश्य-कुल का धनी कह कर अकड़े और गुण उसके निकृष्ट हों, तो यह सम्भव नहीं कि वह क्षत्रिय या वैश्य कहला सके।

जन्म का माहात्म्य अब लद गया, अब गुणों का राज्य है। वीरता, साहस, हिम्मत और विद्या की हवा बह रही है। हमें चाहिए कि ऊँच-नीच की पुरानी परीक्षा करना छोड़ दें। न तो हमें अपने को उच्च कह कर नीच-जाति के भाइयों के सामने अकड़ना चाहिए और न हमें मूर्ख और पतित ब्राह्मणों के सामने सिर झुकाना चाहिए। "अविद्यो वा सविद्यो वा ब्राह्मणो मामकी तनूः।"—यह एक प्रसिद्ध वाक्य है। इसका मतलब यह है कि ब्राह्मण चाहे मूर्ख हो या विद्वान् वह परमेश्वर का अंश है। हम यह नहीं मान सकते कि जो रसोईगीरी करके पेट पालते फिरते हैं, जो चमारों के अधीन रह कर गारा-चूना उठाते हैं, जो गुलामगिरी की नौकरी-चाकरी करते हैं, वे कुल ब्राह्मण हैं। वे ब्राह्मण नहीं, देवता नहीं, पूज्य नहीं, परमेश्वर के अंश भी नहीं। वे शूद्र हैं, सेवक हैं! ब्राह्मण वे हैं, जो धर्मात्मा, जितेन्द्रिय, सत्यवादी, त्यागी और धर्म-शास्त्र के ज्ञाता हैं। उन्हें पूज्य समझना प्रत्येक पुरुष का कर्तव्य है—चाहे वे किसी भी नीच-जाति में उत्पन्न हुए हों। महर्षि वाल्मीक भील होकर बड़े-बड़े महर्षियों द्वारा पूज्य माने गए। कवि कालिदास गडरिया होने पर पूज्य विद्वान् माने गए; रैदास, तुकाराम आदि सन्त चमार, डोम आदि होने पर भी सिद्ध कहलाए। व्यास धीवरी के पुत्र, वशिष्ठ वेश्या-पुत्र और पराशर भङ्गिन के पुत्र थे। इन सभी को पूज्य ऋषि-पद मिला है। जगत् में गुणों की पूजा है। आजकल अनेक नीच-जाति के सज्जन हाकिम बन जाते हैं, उनके सामने बड़े-

---

## आर्यमित्र

आगरा, गुरुवार ता० १९ सितम्बर, सन् १९२९

### 'चाँद' पर सङ्कट

प्रयाग से प्रकाशित होने वाला सुप्रसिद्ध मासिक पत्र 'चाँद' कुछ दिनों से सरकार का कोप-भाजन बना हुआ है। पहले उसका 'फाँसी-अङ्क' ज़ब्त किया गया, फिर 'चाँद' कार्यालय द्वारा प्रकाशित 'भारत में अङ्गरेज़ी राज्य' जैसी अनमोल पुस्तक की बारी आई। इसके अनन्तर यू० पी० सरकार ने 'चाँद' का नाम स्कूल-कॉलिजों के लिए स्वीकृत पत्रों की सूची मे से काटा और अब सी०पी० सरकार ने भी अपनी शिक्षण-संस्थाओं से इसका बहिष्कार कर दिया। सरकार की इस कोप-दृष्टि के कारण 'चाँद' को हज़ारों रुपयों की आर्थिक हानि उठानी पड़ी है। परन्तु यह बात अब तक नहीं मालूम हुई कि 'चाँद' का अपराध क्या है, जिसके कारण उसे इस प्रकार सरकारी क्रोध का लक्ष्य बनना पड़ा है। अगर सरकार की दृष्टि में उसका फाँसी-अङ्क आपत्तिजनक था तो वह ज़ब्त कर लिया गया और वह मामला वहीं ख़तम हो जाना चाहिए था। परन्तु नहीं, सरकार तो चाहती है कि उसकी शिक्षा-संस्थाओं में उसका प्रवेश ही न हो। हम तो देखते हैं कि 'चाँद' के सञ्चालक और सम्पादक महाशय ने भारी आर्थिक हानि उठा कर भी 'चाँद' को बहुत उपयोगी बना दिया है। विशेषाङ्क निकालने में तो उसने कमाल किया है। सरकार 'चाँद' के सम्बन्ध में भले ही चाहे जो कुछ करे, परन्तु 'चाँद' के प्रेमियों का कर्त्तव्य है कि वह उसके प्रचार में बराबर सहायक बने रहें और उसे ग्राहकों की कमी के कारण आर्थिक कष्ट न उठाने दें।

बड़े आक्षय लम्बा सलाम करते हैं। ऐसी परिस्थिति में झूठा वंश का घमण्ड रखना हास्यास्पद नहीं तो और क्या है ?

* * *

## इज़्ज़त

लोग कहते हैं कि इज़्ज़त भी एक चीज़ है ! वह कैसी है ? कहाँ है ? किस तरह मिलती है ? लोग कहते हैं कि जान देकर भी इज़्ज़त बचानी चाहिए। जब जान ही चली जायगी तो इज़्ज़त किस काम आवेगी ?

जान है तो जहान है, दुनिया के बड़े-बड़े पाप-पुण्य जान के लिए ही तो किए जाते हैं। जान देकर इज़्ज़त बचानी कहाँ की बुद्धिमानी है ?

परन्तु जिन्होंने सूअर और कुत्तों को पिट कर जान बचाते देखा है, गधों और बैलों पर चाबुक पड़ते और जान के भय से कड़ी से कड़ी मिहनत करते देखा है, जिन्होंने क़ैदियों की बात-बात पर खाल उड़ते देखा है, वे कह सकते हैं कि जीना तो वही, जो इज़्ज़त का जीना हो—बेइज़्ज़ती के जीने से तो मरना उत्तम है !

रोज़ किसी न किसी के आत्मघात करने के समाचार सुन पड़ते हैं। लोग अपनी इज़्ज़त के नाम पर बहुधा जान खो दिया करते हैं। जो सच्चे मनुष्य हैं, वे इज़्ज़त को एक बहुमूल्य वस्तु समझते हैं।

मारवाड़ के राजपूत, जो मृत्यु की दूकानें करते थे, इज़्ज़त को अपने ख़ून की बूँदों से ख़रीदते थे, आज उनकी सन्तान के सिर पर राजमुकुट हैं ! सिर्फ़ इसलिए कि वे इज़्ज़त के नाम पर सदा मर-मिटने को तैयार रहे थे।

क्या फिर कभी मारवाड़ के रक्त में इज़्ज़त की गर्मी आवेगी ? क्या अपमान और मूर्खता के कीचड़ में गिरे हुए प्राचीन मारवाड़ के वंशधर इज़्ज़त को जान से बढ़ कर मानेंगे ?

* * *

## जान-माल और आबरू

हमारी जान-माल सलामत रहे, यह हमारी सदा की अभिलाषा है। जान और माल ये—दुनिया की सबसे प्यारी चीज़ें हैं। मनुष्य से लेकर अधम सूअर तक अपनी जान बचाने का अभिलाषी है। लोग कहते हैं कि जान है तो जहान है।

परन्तु क्या यह सच है ? जान-माल की सलामती क्या जगत् में बहुत बड़ी चीज़ है ? इतिहास कहता है नहीं, जो जातियाँ जीवित हैं, वे आबरू को ही बड़ी चीज़ समझती हैं। आबरू के आगे जान-माल उनके लिए कुछ नहीं, वीर पुरुष क्षण भर में एक आबरू के नाम पर सौ बार जान-माल क़ुर्बान कर देते हैं !

गीदड़-स्यार को सबसे ज़्यादा जान का भय रहता है, पर वे ही सबसे जल्दी शिकार होते हैं। परन्तु सिंह वह है, जो गोली की गर्ज पर गर्ज करता है, और वीर की तरह निर्भय जीता और निर्भय मरता है।

मनुष्यों में भी गीदड़ों को जान-माल का ख़तरा बना रहता है और जो शेर होते हैं, वे सदा निर्भय विचरण करते हैं। आबरू का अनमोल मोती जिसके पास है, वही जीवित है, वही धन्य है, उसी का जीवन सफल है। आबरू मनुष्य की अपनी सम्पत्ति है, अपनी वस्तु है। जो जाति जान से बढ़ कर आबरू को समझेगी, वह जगत् में बहुत बड़ी वस्तु बनेगी, पर जो सदा भयभीत रहेगी, उसका जीवन भी मृत्यु सदृश समझना चाहिए !

* * *

## भाग्य

क्या यह सच है कि भाग्य मनुष्य को सब तरह के नाच नचाता है ? जीवन, मरण, सुख, दुःख, मृत्यु, धन, स्त्री, पुत्र, आरोग्य—सब भाग्य के अधीन हैं ? विधाता ने भाग्य में वे सब बातें अमिट अक्षरों में लिख दी हैं तो इस जन्म में होती हैं ! वे नहीं टल सकतीं। जिसके भाग्य में धन नहीं—वह लाख परिश्रम करने पर भी निर्धन रहेगा। जिसके भाग्य में विद्या नहीं, यश नहीं, सन्तान नहीं, उसे ये वस्तुएँ किसी तरह नहीं मिल सकतीं।

ज्योतिषी लोग यही कहते हैं। सामुद्रिक-शास्त्री और मस्तिष्क-शास्त्री भी यही कहते हैं। ज्योतिषी लोग जन्म-कुण्डली बना कर उसके आधार पर जन्म भर का धन, स्त्री, सन्तान, आयु आदि सब भविष्य की बातें लिख

देते हैं। सामुद्रिक लोग हाथ की लकीरों को पढ़ कर हज़ारों बातें बता देते हैं। इसी प्रकार कर्म-रेखा अमिट है। प्रारब्ध प्रबल है—यह बात पृथ्वी भर के मनुष्यों में विख्यात है।

स्त्रियाँ और मूर्ख लोग तो सोलहो आना इसी अटल भाग्य-बल के विश्वासी दीख पड़ते हैं। साथ ही लाखों बुद्धिमान, विचारवान, विद्वान् भी इन बातों पर विश्वास रखते हैं। कुछ चमत्कारी ज्योतिषी और शकुन-शास्त्री ऐसा चमत्कार दिखाते हैं कि बुद्धि चकराती है।

मनुष्य का यह स्वभाव ही है कि जो बात समझ में नहीं आती, उसमें वह श्रद्धा करने लगता है और दैवी शक्ति की बात समझता है। एक समय था, जब सारी पृथ्वी पर जादूगर लोग बड़े शक्ति-सम्पन्न समझे जाते थे—पर ज्योंही विद्या का प्रचार हुआ कि जादू केवल खेल-तमाशे की वस्तु रह गया। प्रायः यही दशा ज्योतिषी और मन्त्र के जानने वालों की है। पहले उनकी बड़ी प्रतिष्ठा थी, परन्तु अब उनके प्रति उतना आदर नहीं है।

इस बात को छोड़ कर कि चमत्कार मन पर विश्वास पैदा करते हैं—इस बात पर विचार करना चाहिए कि भाग्य क्या वस्तु है, और क्या मनुष्य का परिश्रम, दान, तप, पुण्य—इनमें से कोई भी भाग्य में दख़ल नहीं दे सकता? क्या उद्योग से मनुष्य अपने भाग्य को नहीं हरा सकता?

हम ऐसी मिसाल दे सकते हैं कि मनुष्य अपने भाग्य-बल से नहीं—केवल परिश्रम और उद्योग-बल से उन्नत हुए। उद्योग से उन्होंने करोड़ों रुपयों की सम्पत्ति पैदा की, उद्योग से वे भिखारी से राजा हुए, उद्योग से उन्होंने संसार में अमर नाम पाया। तब क्या उद्योग ही सबसे बड़ी शक्ति है? यह बात भी मानने को तबीयत नहीं करती। क्योंकि हम बड़े-बड़े उद्योगशील पुरुषों को निराश और दुःखी देखते हैं, बड़े-बड़े धर्मात्माओं को शोक और चिन्ता में चूर देखते हैं। तब यह क्या गोरख-धन्धा है? भाग्य और उद्योग, तक़दीर और तदबीर में प्रबल कौन है—इसका भेद खुलना चाहिए?

शास्त्रों में लिखा है कि भोग तीन प्रकार के होते हैं—प्रथम सञ्चित, दूसरा क्रियमाण और तीसरा प्रारब्ध। सञ्चित-भोग तो वे हैं, जो जन्म-जन्मान्तरों से सञ्चित रहते हैं और जिनका समय पाकर उदय होता है। जैसे बीज समय पर हवा-पानी और काल पाकर उगते हैं, केवल हवा-पानी से ही नहीं। उसी प्रकार सञ्चित भोगों के उदय होने का जब समय आता है, तभी वे उदय होते हैं।

अचानक हम देखते हैं कि हमें धरती में गड़ा हुआ धन मिल गया, या किसी की सम्पत्ति मिल गई। इसी प्रकार अचानक हम पर कोई विपत्ति आ पड़ी। यह हमारा सञ्चित भोग था!

क्रियमाण वही है, जो किया जा रहा हो। जैसे चाक़ू से उँगली कटी और ख़ून निकल आया। यह भोग कर्म या उद्योग के नाम से पुकारा जा सकता है। एक मनुष्य किसी भी कार्य में उद्योग कर रहा है, फिर भी फल पाना उसके अधीन नहीं। उद्योग का फल भी चूँकि दैवाधीन है, इसलिए वह भी क्रियमाण भोगवाद है। फिर भी एक वस्तु है, जो मनुष्य में सर्व-श्रेष्ठ है; वह है विचार-शक्ति, बुद्धि और ज्ञान—इनके आधार पर वह अपने भोग और भाग्य को नियन्त्रण में रखता है।

वास्तव में भाग्य और भोग मनुष्य के लिए पैतृक-सम्पत्ति है। अर्थात् वह उसे जन्म के समय मिली है, फिर वह चाहे कैसी ही भली-बुरी हो। परन्तु उस सम्पत्ति को चौपट करना या आगे बढ़ाना उसके लिए सरल है। इस क्रिया को उद्योग कहते हैं।

जैसे लोहे की पटरी पर रेलगाड़ी चलती है, उसी तरह भाग्य की सड़क पर उद्योग चलता है। पातकी पुरुष भी उद्योग से सूखी रोटी पाते हैं। फिर साधारण भाग्यशील क्यों न पावेंगे? इसलिए बुद्धिमान् भाग्य को प्रबल मानते हुए भी उद्योग करते हैं। और सफल होने पर गर्व न करके, ईश्वर को धन्यवाद देते हैं और निष्फल होने पर शान्ति और सन्तोष रखते हैं। ऐसे ही पुरुष बुद्धिमान् और विचारशील एवं विवेकी कहाते हैं।

प्रारब्ध उन प्रधान कर्म-समूह को कहते हैं, जिसके आधार पर यह शरीर प्रदान किया गया है। संसार में अनेक अधम और उत्तम योनियाँ हैं। प्रत्येक योनि में जीव का वास है। ऐसी भी योनि हैं, जिनकी आयु हज़ार वर्ष की है, और ऐसी भी योनि हैं, जिनकी आयु केवल तीन मिनट है। तीन ही मिनट में बाल, युवा, वृद्धावस्था हो जाती है और दो-चार हज़ार बाल-बच्चे भी हो जाते

हैं ! प्लेग के कीटाणु और अनेक जाति के सूक्ष्म जन्तु इसी प्रकार की योनि में हैं।

मनुष्य की योनि सर्वोत्तम है। मनुष्य पूर्ण स्वाधीन है, उसके शरीर में सम्पूर्ण अङ्ग हैं। वह जगत् के प्राणियों का राजा है।

प्रारब्ध ने उसे यह मनुष्य-शरीर दिया है, किन्तु सञ्चित और क्रियमाण-भोग उसे कभी-कभी पशु-पक्षियों से अधिक दुःखी, हीन और चिन्तातुर बना देते हैं। मनुष्य संसार के समस्त प्राणियों से अधिक रोगी रहता है। वह संसार के सब प्राणियों से अधिक असन्तुष्ट और व्याकुल है।

गृद्ध की दृष्टि, कुत्ते के कान, चिउँटी की नाक, सर्प का श्वास और लाखों जीवों की शारीरिक शक्ति मनुष्य से श्रेष्ठ है।

* * *

## मृत्यु-भोज

"आपके माता, पिता, भाई, पुत्र-वधू आदि मर गए हैं, इसके उपलक्ष में आप हमें एक दावत दीजिए"—यह वाक्य यदि सभ्य-देश के किसी पुरुष से आप कहें तो निस्सन्देह वह आप पर मान-हानि का दावा ठोंक दे—और यदि किसी देहाती उजड्ड से कहें तो वह वहीं आपकी नक़द मरम्मत कर दे।

मरे हुए व्यक्ति के नाम पर भोजन एक ऐसी घृणास्पद बात है, जिसे कोई भी बुद्धिमान् विचार ही नहीं सकता। इष्ट-मित्रों का भोजन और आनन्द शुभ अवसरों पर करना-कराना एक स्वाभाविक सी बात है। हालाँ कि फ़ज़ूलख़र्ची के नाम पर यह काम भी बहुत कम किया जा रहा है।

कोई सभ्य पुरुष यह कल्पना भी नहीं कर सकता कि मरे हुए के नाम पर हज़ारों रुपए स्वाहा करने वाले बड़े-बड़े भोज किसी जाति में किए जा सकते हैं ! परन्तु मारवाड़ी-समाज में ये महा-भोज यदि दावतें मात्र ही रहतीं, तब भी ग़नीमत थीं। इस समाज में तो यह भयानक एवं दारुण कुप्रथा पाप-कर्म के रूप तक पहुँच गई है। श्रीमन्त सेठ लोग ४०-४० हज़ार तक का धन इस अपवित्र कर्म में फूँक कर गुनाह करते हैं ! परन्तु दरिद्रों, विधवाओं, अनाथ बच्चों को, जातीय पञ्च दबाव डाल कर, भय दिखा कर, जाति-बहिष्कृत करके उनका सर्वस्व बिकवा कर उन्हें, राह का भिखारी बना कर, जब यह कुकर्म कराने को राज़ी करते हैं, तब हमारा कलेजा फटता है ! हमने अपनी आँखों से ऐसी दुखियाओं को देखा है, जिनका पति मर गया—एक बच्चा गोद में है, एक पाँच वर्ष का है—जो पूँजी थी, रोग में ख़र्च हो गई, पर चौधरियों ने मकान बिकवा कर भोजन किया, विधवा को रहने की झोपड़ी न रह गई !! इस प्रकार भोजन करने वालों को राक्षस कहा जाय या मनुष्य ? एक हमारे घनिष्ट मित्र ने हमें तार-द्वारा सूचना दी कि उनके २० वर्ष के जवान, एकमात्र पुत्र का देहान्त हो गया है, और उसकी १४ वर्षीया सद्यो-विधवा पछाड़ खाकर सिर फोड़ चुकी है तथा बेहोश है, उसके बचने की कम उम्मीद है, उसकी माता ने अन्न-जल त्यागा हुआ है ! ऐसा हृदय-वेधक तार पाकर जाना हमारे लिए अनिवार्य था—हमने तैयारियाँ कीं और तीसरे दिन जब हम जाने को तैयार थे, पत्र मिला। पत्र में औसर की तिथि और उसमें सम्मिलित होने का हमारे लिए निमन्त्रण था। उसे देखते ही [illegible]रे बदन से चिनगारियाँ छूटने लगीं। हमने—सोचा [illegible]ह ! कैसे नीच, दुरात्मा, पापिष्ठ, घृणास्पद ये लोग हैं, ये अपने ही बच्चों का मांस खाते और ख़ून पीते हैं। लक्कड़ के समान जवान बेटे की चिता भी ठण्डी नहीं हुई, लाश की धरती भी नहीं सूखी, घर में हाय और आँसू भर रहे हैं, और ये पतित, जङ्गली लड्डू-कचौड़ी उड़ाने की तैयारी कर रहे हैं ! हमने लिख दिया कि उस भाग्यहीन मरने वाले का मांस खाना और ख़ून पीना हमें स्वीकार नहीं। बिना बच्चे की माँ और बिना पति की बालिका विधवा के आँसुओं का आचमन तुम करो—तुम्हारे चौधरी करें, तुम्हारी ज्ञात वाले, देश वाले, गाँव वाले करें, पर हम तुम-जैसे राक्षसों का छुआ जल भी पीने में घृणा करेंगे !

इन्दौर की एक घटना हमारी आँखों देखी है। एक मृत्यु-भोज में तमाशा दिखाने एक सज्जन हमें ले गए। बेअन्दाज़ स्त्री-पुरुष बेतरतीबी से बैठे थे—सभी मानो जुलाब लेकर आए थे। ऐसा जान पड़ता था, मानो किसी मुर्दे पर गृद्ध टूट पड़े हों ! हमने एक कौतूहल

देखा। दो पत्तलें ख़ाली रक्खी थीं। खाद्य-पदार्थ सभी परोसा जा चुका था, पर खाने वाला कोई व्यक्ति उन पर नहीं दीख पड़ता था। लोग पूछ रहे थे—इन पत्तलों के धनी कौन हैं? अरे इन पत्तलों पर कौन बैठेगा? ये प्रश्नकर्त्ता व्यक्ति वही थे, जिनके सङ्केत से वे पत्तलें रक्खी गईं थीं। अनेकों को यह रहस्य ज्ञात था, वे मुस्करा रहे थे। जब सबका ध्यान उन पत्तलों पर आकर्षित हुआ, तब एक मुँह-फट व्यक्ति ने ऊँची आवाज़ में कहा—"साहेब, ये पत्तलें .........साहेब के माता-पिता के लिए हैं, वे जीमने को आने वाले हैं! आप फ़िक्र मत करो—जीमो। ४० वर्ष से वे जीमते रहे, अब क्या छोड़ेंगे।" सुन कर तहलक़ा मच गया। बात यह थी कि यह दम्पति ८ वर्ष पूर्व मर चुके थे और उनके पुत्र वहाँ भोज में डटे हुए थे। बस चारों तरफ़ से लानत-मलामतें पड़ने लगीं। ४० वर्ष उन्होंने खाया, अब ८ वर्ष से ये खा रहे हैं, पर खिलाया आज तक नहीं। शीघ्र ही पञ्चायत की तैयारियाँ हुईं और निश्चय हुआ कि जब तक वे न खिलावें, तब तक जाति-बहिष्कृत समझे जायँ। अन्त में उन्हें भरी पत्तल से अपमानित होकर उठना पड़ा! क्या 'चाँद' के पाठक कभी कल्पना भी कर सकते हैं कि जिस समाज में गुरु-जन-स्त्री से व्यभिचार का अपराध क्षमा के योग्य है, जिस समाज में झूठ, दग़ा, सूदख़ोरी पाप नहीं, शराब पीना और वेश्यागमन क्षमा के योग्य है—उस समाज में यह अपराध क्षमा के योग्य नहीं? कहाँ तक इस पतन पर खेद प्रकाशित किया जाय !!

ये मृत्यु-भोज दो प्रकार के होते हैं, एक साधारण, जिनमें खाद्य और खाने वालों की परिमित संख्या होती है। दूसरे को 'हेड़ा' कहते हैं—यह हेड़ा बहुत बेढब है। इसमें यह आवश्यक नहीं कि निमन्त्रण देकर किसी को बुलाया जाय, तभी कोई आवे। समाचार मिल जाना ही काफ़ी है। चौधरी-पक्ष जो दुश्मनी रखते हैं, जी के फफोले फोड़ने को चार-आठ आने के कार्ड गाँठ से ख़र्च करके आस-पास के गाँवों को लिख देते हैं—अमुक तिथि को अमुक व्यक्ति का हेड़ा है, सबको ख़बर कर देना, और दो दिन पहले आ जाना। इसके फल से ऐसा कुप्रबन्ध रहता है, ऐसी हाय-हाय मचती है, भोजन ऐसा नष्ट होता है कि वह मृत्यु-भोज के सजने के योग्य ही है!

एक मज़ेदार घटना सुनिए। हम मालवे के एक क़स्बे में एक मित्र के यहाँ गए थे। बेचारे साधारण स्थिति के व्यक्ति थे। उनकी जाति में एक मृत्यु-भोज था, उस बदनसीब ने किसी अपराध पर इन्हें जाति-बहिष्कृत कर दिया था। बस इन्होंने ४-५ घरों को तोड़ कर गुट्ट बनाया और नया घड़ा बना डाला। उस घड़े में एक ऐसा भलामानुष आ फँसा जिसका कोई सम्बन्धी (?) २० वर्ष प्रथम मर चुका था। बस सबने सलाह दी कि तुम अब उसका कारज कर दो। १००-५० रुपए में ही हो जायगा—ऐसा अवसर कब मिलेगा? फलतः जहाँ सारी बिरादरी लड्डू उड़ा रही थी, वहाँ ये लोग भी तर-माल तोड़ रहे थे। इस प्रकार के उदाहरणों की कहाँ तक भरमार की जाय।

क्या बुद्धिमान् पुरुषों को इस बात पर विचार न करना चाहिए कि अनुचित बातों को त्याग देने का उत्साह इस मनुष्य में उदय होना ही चाहिए। यह असभ्य और अनुचित रीति है, फिर वह चाहे कितनी पुरानी क्यों न हो, हमें त्याग देनी चाहिए। अगर हम अपने देश और धर्म की प्रत्येक कुरीति को शास्त्रों में ढूँढने लगें तो मांस-मद्य खाने और व्यभिचार करने के भी प्रमाण मिल जायँगे! शास्त्रों के ही बल पर ब्राह्मण लोग पशुओं को काट-काट कर वेद-मन्त्रों द्वारा हवन करते थे और मांस-भक्षण को पवित्र समझते थे। शास्त्रों ही के मत पर जीवित स्त्रियाँ बलपूर्वक चिता पर जला दी गईं! परन्तु ज्यों-त्यों सभ्यता का विकास हुआ, धर्म और समाज का रूप बदला, सती होना और यज्ञ में पशु मारना बन्द हो गया। कोई कुप्रथा यह कह कर कि वह पुरानी है, जारी रखना ठीक नहीं। बुद्धिमान् को अच्छी बातें सीखने और बुरी बातें त्यागने को सदैव तत्पर रहना चाहिए। हमारे विचार स्पष्ट हैं:—

१—जाति-भोजन आनन्द और ख़ुशी के समय पर होने चाहिएँ, क्योंकि उत्तमोत्तम भोजन मिल कर करना आनन्द का चिन्ह है—शोक का नहीं।

२—जहाँ एक तरफ़ विधवा और अनाथ बच्चे मृतक के नाम पर रो रहे हों—शोक से उनकी छाती फटी जा रही हो—वहाँ दूसरी तरफ़ पकवान की कढ़ाई चढ़ना और भोजन होना हर हालत में असभ्यता है! मृत्यु होने पर तो पड़ोसी भी उपवास करते हैं !!

३—मृतक-अन्न खाना शास्त्र की दृष्टि से पतित करने वाला है। जो ब्राह्मण (आचार्य) मृतक का दान या अन्न खाते हैं, वे ब्राह्मणों में अधम समझे जाते हैं। और गया आदि के पण्डे जो मृतक के नाम से दान लेते हैं, निस्तेज बने रहते हैं।

४—प्रत्येक सभ्य जाति मृतक के नाम पर दान-पुण्य करती, और उपवास करती है। शास्त्रों में शोक, प्रायश्चित्त तथा अशौच में उपवास करना लिखा है।

५—व्यावहारिक दृष्टि से इस रीति में कितने ही अनाथ स्त्री-बच्चों को अपने मृत-पति या पिता की छोड़ी हुई सम्पत्ति इस काम में खर्च करके, पीछे भूखों मरना पड़ता है। जाति के बुज़ुर्गों का धर्म अनाथ स्त्री-बच्चों की मृत-व्यक्ति के पीछे सहायता करना होना चाहिए—यह उनका पवित्र पुण्य है!

* * *

## सट्टा और फाटका

सट्टा जुए का ही एक प्रकार है। पृथ्वी की सारी जातियों में अत्यन्त प्राचीन-काल से जुए का प्रचार रहा है। ऋग्वेद में जुए की निन्दा में बड़ी ही मार्मिक तीन-चार ऋचाएँ हैं।

"यह मेरी स्त्री मुझे कष्ट नहीं देती थी। न कभी क्रोध करती थी। अपने परिजनों के साथ तथा मुझसे प्रेम करने वाली थी। जुए के कारण वह भी मुझे गँवानी पड़ी।"

—ऋ० १०-३४-२

"जुआ जिसका ज्ञान और धन नाश करता है, उसकी स्त्री का दूसरे ही उपभोग करते हैं। माता-पिता, भाई उसके विषय में कहते हैं कि हम इसको नहीं जानते, इसे बाँध कर ले जाओ।"

—ऋ० १०-३४-४

"ये जुए के पासे नीच होने पर भी ऊँचे हैं, इनके हाथ न होने पर भी ये हाथ वालों को हराते हैं। चौकी पर फेंके हुए ये पासे जलते हुए अङ्गार हैं। जो स्वयं शीतल होने पर भी हृदय को जलाते हैं।"

—ऋ० १० ३४-९

"जब जुआरी दूसरों की युवती-पत्नियों, महल, अटारियों और ऐश्वर्य को देखता है, तब उसे बहुत बड़ा सन्ताप होता है। जो जुआरी प्रातःकाल सजे घोड़ों की जोड़ी पर सवार होता था, वह पापी आर्त्तनाद कर रात काटता है।"

—ऋ० १०-३४-११

उपरोक्त करुण-भाव अत्यन्त प्राचीन-काल के जुआरी की दुर्दशा की खेदजनक दशा को प्रकट करते हैं। यदि गम्भीरतापूर्वक देखा जाय तो सट्टेबाज़ मारवाड़ी लाखों की संख्या में अतिशय खेदजनक दशा में पड़े हैं! हमें ऐसे पुरुषों से वास्ता पड़ा है, जो लाखों के वारे-न्यारे करते थे। पर वे कभी भी धनी न हुए। अलबत्ता बम्बई-कलकत्ते में ३-४ ऐसे प्रधान सटोरिए मिल जावेंगे, जिन्हें हानि का उतना भय नहीं। क्योंकि बाज़ार प्रायः उनके हाथ में रहता है; परन्तु विचार तो उन सहस्रों ग़रीबों का करना है, जो दिन-रात रोते हैं, पर हाथ कुछ नहीं आता! उद्योग और कला-कौशल एक बड़ी चीज़ है और व्यापारी के लिए वही प्रतिष्ठा के योग्य बात भी है। सट्टा-जैसा पाजी धन्धा किसी भी जाति को पनपने दे—यह सम्भव ही नहीं है।

सर हुकमचन्द जैसे जगद्विख्यात सटोरिए ने, जब से सट्टा छोड़ा है, सुख की नींद सोते हैं! घुल-घुल कर मरते, विष खाकर मरते, अनेकों को हमने देखा है। दुःख की बात तो यह है कि सट्टे के सभी दोषों को ठीक-ठीक जानते हुए भी, लोग उससे अपना पिण्ड नहीं छुड़ाते! अकस्मात्, बिना प्रयास बहुत-सा धन टूट पड़े, यह तो सभी चाहते हैं, पर यह धन आसमान से नहीं गिरता! भाग्यहीन भाइयों की जेब से ही निकल कर गिरता है। और उन भाग्यहीनों की अवस्था पर उन भाग्यवानों की अपेक्षा अधिक ध्यान करना प्रत्येक व्यक्ति का कर्तव्य है। क्योंकि भाग्यवान् तो कोई ही बनता है, भाग्यहीन बहुत बनते हैं—और सट्टे में भाग्यहीन बनना ही अधिक सम्भव है!!

* * *

## नौटङ्की और रास-लीलाएँ

मारवाड़ी-समाज में प्रायः नौटङ्की और रास-लीलाओं को बड़े भाव से देखा जाता है। इन निकृष्ट और मैले अभिनयों में धन का व्यय तो ऐसा महत्वपूर्ण विचार

## सेठ जी की राय

रायबहादुर सेठ मुकुन्दरमल जी म्युनिसिपल कमिश्नर हैं। आप अङ्गरेज़ी नहीं जानते। जब किसी प्रस्ताव पर बहस होती है, आप जेब से चिट्ठियां निकाल, पढ़ने बैठ जाते हैं। और सदा साहेब की राय में राय देते हैं।

साहेब प्रस्ताव पर राय ले रहे हैं, सेठ जी चिट्ठी पढ़ रहे हैं।

साहेब की काँई राय है ?

बकरीद के अवसर पर कितने बकरे काटे जायँ—१००० या ५०० यह प्रस्ताव था। प्रस्ताव पर साहेब बोल रहे थे, सेठ जी चिट्ठियों में डूब रहे थे। जब आपसे पूछा गया—सेठ जी आपकी क्या राय है, तो घबरा कर एक मेम्बर के कान में पूछा—"साहेब की काँई राय है ?"

"जी की राय १००० की है।"

"म्हारी की राय दो हजार की है।"

( [illegible] हाथ पर )

मेम्बर—[illegible] [illegible] ! [illegible] दो हजार बकरा काटने की राय दी !!

म्हारी राय दो हजार की है।

म्हारी राय कोनी—म्हारी राय कोनी।

सेठ जी—( घबरा कर ) बकरा किशा ? किशा बकरा ??

मेम्बर—बकरीद पर काटने के लिए !

सेठ जी—म्हारी राय कोनी—म्हारी राय कोनी। म्हें तो रुपैया खरच की बात समझी थी।

## रायबहादुर

सेठ जी—हुजूर गरीब परवर ! सलाम बन्दगी, सरकार म्हारी डाली मंजूर फ़र्मावें !

साहेब—वेल, हम एक रुपिया बखसीस देटा हाय !

सेठ जी—सरकार ! हम माली नहीं हैं—रायबहादर हैं, बक्सीस नहीं लेगा।

साहेब—( न समझ कर ) अच्छा-अच्छा, दो रुपिया देगा।

सेठ जी—हुजूर हम रायबहादुर हैं, रायबहादुर, हम सेठ लोग हैं, ग़रीब परवर !

साहेब—डेम ! ज्यादा देना नहीं माँगटा—ले जाओ।

सेठ जी—हुजूर हम रायबहादुर......सेठ..................

साहेब—( ठोकर मार कर ) यू रास्केल ! नेई माँगटा—नेई माँगटा—जाओ
( जाने लगता है )।

ख़ानसामा—हुजूर ! वह रईस सेठ है, माली नहीं है—रईस लोग बख़्शीश नहीं लेता।

साहेब—ओ ! आई सी, यू आर बैरन ! ( आगे बढ़ कर, हाथ मिला कर ) सॉरी
थैंक यू—हम दौलतमन्द हाय।

का विषय नहीं है ; पर उनका प्रभाव जो युवकों पर पड़ता है, वह कभी उपेक्षा से देखने के योग्य नहीं समझा जा सकता। हमने सम्पादकीय लेख में गन्दे साहित्य की तरफ़ मारवाड़ी-समाज का ध्यान आकर्षित किया है। ऐसा साहित्य ही युवकों में इन दृश्यों को देखने की कुरुचि उत्पन्न करता है और यह अभिनय उन पुस्तकों को पढ़ने के लिए लाखों युवकों को प्रोत्साहित करता है। यह बात ध्यान में रखने योग्य है कि नीच श्रेणी के रसोइए, कहार, ग्वाले आदि, जो इनमें सर्वाधिक दिलचस्पी लेते हैं, ज़्यादातर घर के धन्धे करते रहने के कारण स्त्रियों के अधिक निकट रहते हैं। और उनकी मनोवृत्तियों को गन्दी करने के लिए ही वे उन गन्दी किताबों को बहू-बेटियों की दृष्टि और कान तक पहुँचाते हैं। परिणाम बहुत ही भयानक होता है !

बहुधा ऐसे तमाशों में स्त्रियाँ भी आती हैं। और अभिनय में अत्यन्त गन्दी भाषा और भावों का दृश्य दिखलाया जाता है। स्त्रियों के लिए यह अत्यन्त भयङ्कर है, जबकि उनके पुरुष उनसे बहुधा पृथक् रहते और नीच नौकर हरदम घर में घुसे रहते हैं !!

इन तमाम बातों को भी छोड़ दिया जाय, तो भी युवा-बाल-वृद्ध किसी को भी उचित नहीं है कि ऐसी अश्लील बातों को देखे-सुने। यह शास्त्र की उक्ति है कि मनुष्य को मन-वचन-कर्म से इतना शुद्ध रहना चाहिए कि वह स्वप्न में भी धर्म-च्युत न हो। धर्म की प्रबलता केवल मन्दिर में दर्शन कर आने से ही नहीं सिद्ध हो सकती ; उसके लिए मन-वचन-कर्म से शुद्ध रहना अत्यावश्यक है। और यह तभी हो सकता है, जब वह शुद्ध बातों को देखें-सुनें और पढ़ें-लिखें !

* * *

## विलायत-यात्रा

एक समय था, जब कि भारतवर्ष एक मज़बूत क़िले के समान चहारदीवारी से घिरा था। उसके निवासियों को अपनी आवश्यकता के लिए किसी वस्तु की दरकार न थी। वह अपनी आवश्यकता से वस्तुएँ बचा कर विदेशियों को देता था जो उसके द्वार पर खड़े रहते थे। परन्तु तब और अब में अन्तर है। इस समय वह मज़बूत दीवार ढह गई है, विदेशियों ने हमारी बग़लों में और हमारे सिर पर अपने पक्के मकान बना लिए हैं ! इसके सिवा खाने-पहनने से लेकर सामूहिक जीवन निर्वाह के लिए भी, हमें विदेश का मुहताज होना पड़ा है। ऐसी दशा में हम पृथ्वी की जातियों से पृथक् रह कर जीवित रह सकेंगे, यह सम्भव ही नहीं है। धर्म के झूठे ढकोसलों की आड़ लेना व्यर्थ है।

मारवाड़ी-समाज का व्यापारिक जीवन विदेश से बहुत सम्बन्धित है—उसे सच्चे व्यापारी बनने के लिए प्रबल-उद्योग से शिल्प, कला-कौशल की तरफ़ ध्यान देना होगा। हम इस बात के समर्थक नहीं कि देश के उद्धार के लिए महात्मा गाँधी के मतानुसार विधवा की तरह बैठे चरख़ा काता करें। हम यह चाहते हैं कि हमारे स्त्री-बच्चे भी हवाई जहाज़ों में आसमान में उड़ें और पृथ्वी की महाजातियाँ उसकी गर्द में छिप जायँ। ऐसी दशा में मारवाड़ी-समाज के प्रमुख उद्योगी युवकों को विलायत-यात्रा का ताँता बाँध देना चाहिए। नाना प्रकार के शिल्प तथा कला-कौशल का अध्ययन करना चाहिए। गुदगुदे गद्दों पर सुस्त पड़े-पड़े भावों की प्रतीक्षा करना और तोंद बढ़ाना, भविष्य के उन्नत मारवाड़ी-बच्चे पसन्द नहीं करेंगे, ऐसा हमारा मत है। वे दलाल या एजेण्ट बनना अपने लिए अपमानकारी समझेंगे ! वे स्वयं अपनी करोड़ों की सम्पत्ति के सहारे महान् राष्ट्र के लिए उद्योग-धन्धों की सृष्टि करेंगे। विदेशी वस्त्रों की ग़ुलामी से, हम विदेशी कपड़ों की होली जला कर पिण्ड नहीं छुड़ा सकते—हमें उसी कोटि के स्वदेशी वस्त्रों से देश को पाट देना पड़ेगा। हम ढाके की मलमल पहनने वालों की सन्तानें क्यों खादी पहनेंगे ? हम क्यों न देश में ढाके की कला को आधुनिक मैशीनरी के ज़रिए चरम सीमा पर पहुँचावें ? अलबत्ता विदेशी मलमल पहनना हमारे लिए शर्म की बात है, पर स्वदेशी मलमल बिना बनाए मोटी खादी पहनना और भी शर्म की बात है। क्या हम जङ्गलियों, गँवारों, पशुओं अथवा असभ्यों की सन्तान हैं ? क्या हमें अपनी प्राचीन संस्कृति, शिल्प-वाणिज्य पर गर्व नहीं ? फिर हम धन, बुद्धि, शक्ति, उद्योग रहते सुस्त क्यों पड़े रहेंगे। हमें अधिकाधिक विदेशों में जाना, वहाँ के उद्योग-धन्धे सीखना और उन्हें नष्ट करके भारत में उन्हें मुठमर्दी से खड़े करना है।

मारवाड़ के तेजस्वी युवक यह नहीं करेंगे तो समझिए वे मुर्दे हैं। धर्म के भय से विलायत-यात्रा त्यागना महा मूर्खता है। हम चैलेञ्ज दे सकते हैं कि विलायत-यात्रा में कोई धर्म-बाधा नहीं है। प्राचीन-काल के आर्यों ने बड़ी-बड़ी समुद्र-यात्राएँ की थीं। वेद, स्मृति, पुराण, इतिहास और पुरातत्व इस बात को प्रमाणित करते हैं। ये यात्राएँ बड़े-बड़े जहाज़ों द्वारा व्यापारिक और सामाजिक उद्देश्यों से की गई थीं। ऋग्वेद अ० १, सू० ४६, ऋ० ८ में लिखा है :—

"तुम लोगों का अत्यन्त विस्तीर्ण जहाज़ समुद्र के किनारे मौजूद है, भूमि पर रथ मौजूद है... ।"

ऋग्वेद मं० १, अ० १७, सूत्र ११७, ऋ० ४ में और वाजसनेही संहिता में १०० पतवारों के जहाज़ का वर्णन है। इस जहाज़ का नाम "शतारिभ" है। यजुर्वेद में लिखा है—"समुद्र-यात्रा करो, आकाश-यात्रा करो, अग्नियान ( इञ्जिन ) द्वारा यात्रा करो।" ऋग्वेद मं० १, अ० १० । २६ । २ और ४ । ४४ । ३ में धन-प्राप्ति के लिए समुद्र-यात्रा करने वालों का उल्लेख है। इसके सिवा बौद्धायन धर्म-सूत्रों में भी समुद्र-यात्रा का ज़िक्र है ( बौद्धायन धर्म-सूत्र १ । १ । २० )। मनुस्मृति में नवें अध्याय के ३३१, ३३२ वे श्लोक में; और आठवें अध्याय के ११७ वें और ४०६ वें श्लोक और ७ सातवें अध्याय के १२० वें श्लोक में देश-देशान्तरों की भारी-भारी यात्राओं का वर्णन है। यवद्वीप, चीन और सुमात्रा जाने का पता वाल्मीकि-रामायण से लगता है, ( किष्किन्धा-काण्ड ४० सर्ग और अयोध्याकाण्ड, सर्ग ६३, श्लो० ४४) महाभारत में भी सहदेव की जहाज़ी रण-यात्रा का उल्लेख है। मिताक्षरा में भी आर्यों के व्यापारी जहाज़ों का दूर-दूर यात्रा करने का पता लगता है। इसके सिवा समुद्री जहाज़ों का वर्णन वायु-पुराण, हरिवंश-पुराण, मारकण्डेय-पुराण, भागवत, हितोपदेश, शकुन्तला, रत्नावली, दश-कुमार चरित कथा, सरितसागर आदि अनेक संस्कृत-ग्रन्थों से मिलता है। मसीह के जन्म से प्रथम शताब्दी में जो पैशाचीभाषा की वृहद् पुस्तक 'वृहत्कथा' नाम की लिखी गई थी, जो मसीह के जन्म के बाद पाँचवीं शताब्दी तक मिलती रही—उसके आधार पर जो संस्कृत-ग्रन्थ कथासरितसागर लिखा गया है, उसके २५ वें और २६ वें तरङ्ग में बड़े-बड़े व्यापारी और रणपोतों ज़िक्र का है। इसी ग्रन्थ के पचासवें तरङ्गमें एक चित्ररथ नाम के मनुष्य का ज़िक्र है, जो दो बौद्ध श्रमकों के साथ विस्तृत समुद्र को पार करके प्रतिष्ठान नामक नगर में पहुँचा था और वहाँ से ८ दिन में मुक्तिपुर पहुँचा था। वाराह-पुराण में भी समुद्र-यात्राएँ हैं। केवल ये शास्त्रीय प्रमाण ही नहीं, विदेशियों ने भी इस विषय पर प्रकाश डाला है।

यूरोप के प्रसिद्ध इतिहास-वेत्ता सस्ट्राबो साहब ने लिखा है कि भारतवासी गङ्गा के मुहाने से समुद्र प्रवेश करते थे। वे जहाज़ द्वारा 'पालीबोथ्रा' तक जाते थे। मैकफ़र्सन के 'एनल्स ऑफ़ कॉमर्स' नामक ग्रन्थ में लिखा है कि भारतवासी अपना वाणिज्य-व्यापार दूर-दूर तक करते थे, यहाँ तक कि मिश्र देश के साथ भी जहाज़ों द्वारा उनका व्यापार चलता था। प्रसिद्ध ऐतिहासिक प्लीनी लिखता है कि छठी शताब्दी में भारत के व्यापारी फ़ारस के बन्दरों पर थे। रॉयल एशियाटिक सोसाइटी के जनरल का पाँचवाँ भाग पढ़ने से पता चलेगा कि प्रसिद्ध चीनी यात्री फ़ाहियान भारतीय कर्मचारियों द्वारा परिचालित जहाज़ से चीन को गया था। इस पर कुछ ब्राह्मण भी सवार थे।

'पेरी प्लस ऑफ़ दी एर्मीथ्रीयन्थर्मी' नामक ग्रन्थ में लिखा है कि ग्रीक और हिन्दू-व्यापारी सकोटा नामक उपद्वीप में व्यापार के लिए जाते और वहाँ ठहरते थे।

रोम के होसिटस नामक एतिहासज्ञ ने हिन्दुओं की समुद्र-यात्रा और उनके व्यापार के विषय में लिखा है :—

"मसीह से कोई ६० वर्ष प्रथम कुछ हिन्दू-व्यापारियों के जहाज़ तूफ़ान में पड़ कर जर्मनी के किनारे आ लगे। उस समय क्विएटस-मेटेलस और लूसियस वहाँ के अधि-कारी वर्ग थे। इन्हें सलवियनस के राजा ने मेटेलस की सेवा में उपस्थित किया, जो उस समय गाल प्रदेश का गवर्नर था।"

प्लीनी का कहना है कि ये साहसी हिन्दू एटलाण्टिक महासागर में से 'केप ऑफ़ गुड होप' के रास्ते आए थे। और वहाँ से उत्तर समुद्र के रास्ते गए थे। अथवा उससे भी अद्भुत प्रकार से ये वीर लोग जापान और साइबेरिया के किनारे पर से कामरू, चाट्सका, जम्बाला द्वीपों में होते हुए लेपलेण्ड और नॉरवे के मार्ग से बाल्टिक समुद्र या जर्मन-समुद्र में पहुँचे थे।

पुराने शिला में जहाज़ों के चित्र हमें देखने को मिलते हैं—साँची के स्तूपों पर दो, जगन्नाथपुरी में एक, भुवनेश्वर में एक और अजेयटा की गुफ़ाओं में चार चित्र जहाज़ों के मिलते हैं।

हम कहाँ तक अफ़सोस करें। जब कि प्राचीन हिन्दुओं ने साधारण जहाज़ों पर पृथ्वी को पैरों से रौंद डाला था—आज यात्रा के ऐसे सुगम और निर्भय मार्ग होने पर हम धर्म-भय से चुप पड़े रहें, तो हमारे समान भाग्यहीन और मूर्ख पृथ्वी पर कौन होगा? क्या मारवाड़ के युवक साहस करेंगे? जैसे ज़िन्दा जाति के युवक किया करते हैं। क्या लिंडज़े नामक १६ वर्ष के अमेरिकन बालक का साहस वे नहीं देखते? क्या उन्हें यूरोप और अमेरिका के उठते युवकों के उद्यम, साहस, वीरता, एवं दृढ़ता को देख कर उनके मन में स्पर्द्धा नहीं पैदा होती? क्या वे मारवाड़ के नाम को उज्ज्वल न करेंगे?

खेतान-बन्धु और बिड़ला-बन्धु ने मारवाड़ी-समाज के लिए विदेश-यात्रा के मार्ग सुलभ कर दिए हैं। श्री० रामेश्वर जी बजाज लण्डन की छाती पर व्यापार करके मारवाड़ी-समाज का नाम ऊँचा कर रहे हैं। मोहता-बन्धुओं ने समुद्रीय यात्राओं को सुगम बनाने में करोड़ों रुपयों की सम्पत्ति लगा दी है। अब भी क्या मारवाड़ी-वीर बच्चे, झूठे पण्डितों के पोथी-पत्रों पर विश्वास करके जीवन नष्ट करते रहेंगे?

* * *

## बाल-विवाह-निषेध क़ानून

शारदा-बिल या बाल-विवाह-निषेध बिल बड़ी व्यवस्थापिका सभा की विशेष समिति द्वारा संशोधित होकर, बड़ी व्यवस्थापिका सभा तथा राज्य-परिषद् से जिस रूप में पास हुआ है, और जिस पर हस्ताक्षर करके गवर्नर जनरल महोदय ने उसे क़ानून बना दिया है, उसका आशय इस प्रकार है :—

चूँकि बाल-विवाह का निषेध आवश्यक है, इसलिए यह क़ानून बनाया जाता है :—

( १ ) ( क ) यह क़ानून सन् १९२९ ई० का बाल-विवाह-निषेध क़ानून कहलाएगा।

( ख ) यह समस्त ब्रिटिश-भारत पर मय ब्रिटिश-बलूचिस्तान और सन्ताल परगने के, लागू होगा।

( ग ) यह क़ानून १ अप्रैल, सन् १९३० ई० से काम में लाया जायगा।

( २ ) इस क़ानून में—

( क ) "बाल" का अभिप्राय १८ वर्ष से कम उमर वाले लड़के और १४ वर्ष से कम उमर वाली लड़की से है।

( ख ) "बाल-विवाह" का अभिप्राय उस विवाह से है, जिसमें वर या वधू दोनों में से कोई भी "बाल" हो।

( ग ) "नाबालिग़" का अभिप्राय १८ वर्ष से कम उमर वाले लड़के या लड़की से है।

( ३ ) १८ वर्ष से अधिक और २१ वर्ष से कम अवस्था का कोई पुरुष यदि किसी बालिका ( अर्थात् १४ वर्ष से कम उमर की लड़की ) से विवाह करेगा, तो उस पर एक हज़ार रुपए तक का जुरमाना हो सकेगा।

( ४ ) २१ वर्ष से अधिक अवस्था वाला कोई पुरुष यदि किसी बालिका से विवाह करेगा, तो उसे एक महीने तक सादी क़ैद या एक हज़ार रुपए तक जुरमाना या दोनों सज़ाएँ एक साथ दी जा सकेंगी।

( ५ ) यदि कोई व्यक्ति बाल-विवाह करावेगा ( पुरोहित आदि ) या करने की आज्ञा देगा ( वर-कन्या के माता-पिता, संरक्षक आदि ), तो उसे एक महीने तक की सादी क़ैद या एक हज़ार रुपए तक जुरमाना, या दोनों सज़ाएँ साथ-साथ दी जा सकेंगी। किन्तु यदि अभियुक्त यह प्रमाणित कर सके कि उसे इस बात का कोई ज्ञान न था कि यह बाल-विवाह है, तो वह दोष-मुक्त कर दिया जायगा।

( ६ ) ( क ) कोई नाबालिग़ व्यक्ति यदि बाल-विवाह करेगा और उसके माता-पिता या अभिभावक, जिनकी देख-रेख में वह व्यक्ति हो, उस विवाह को रोकने में अपने कर्तव्य की अवहेलना करेंगे या उस विवाह को करने की आज्ञा देंगे, तो उन्हें एक मास तक की सादी क़ैद या एक हज़ार रुपए तक जुरमाना

या दोनों सज़ाएँ एक साथ दी जा सकेंगी। स्त्रियों को क़ैद की सज़ा नहीं दी जा सकेगी।

( ख ) बाल-विवाह करने वाले व्यक्ति के माता-पिता या अभिभावक की ओर से यदि प्रमाण न दिया जा सकेगा, तो इस प्रकार से मुक़द्दमों में यह बात मान ली जायगी कि बाल-विवाह को रोकने के सम्बन्ध में उन्होंने अपने कर्तव्य की अवहेलना की है।

( ७ ) अदालत को यह अधिकार न होगा कि वह इस क़ानून की धारा ३ के अनुसार, किसी अभियुक्त के जुरमाना न दे सकने पर, उसे क़ैद की सज़ा दे सके।

( ८ ) प्रेज़िडेन्सी मैजिस्ट्रेट या ज़िला मैजिस्ट्रेट के अतिरिक्त, अन्य किसी भी अदालत को बाल-विवाह सम्बन्धी मुक़द्दमों पर विचार करने का अधिकार न होगा।

( ९ ) इस क़ानून से सम्बन्ध रखने वाले किसी भी मुक़द्दमे पर कोई अदालत ऐसी दशा में विचार नहीं कर सकती, जब कि विवाह होने के एक वर्ष के भीतर ही मुक़द्दमा दायर न किया गया हो।

( १० ) इस क़ानून सम्बन्धी किसी मुक़द्दमे की जाँच या तो अदालत स्वयं करेगी, या अपने अधीन किसी प्रथम श्रेणी के मैजिस्ट्रेट से करावेगी। इस प्रकार के मुक़द्दमों में पुलिस को हस्तक्षेप करने का कोई अधिकार न होगा।

( ११ ) ( क ) मुक़द्दमा दायर करने वाले व्यक्ति का बयान लेने के बाद और अभियुक्त के नाम सम्मन जारी करने के पहले, अदालत मुक़द्दमा दायर करने वाले व्यक्ति से १०० रु० का मुचलका, मय ज़मानत के या बिना ज़मानत के, इसलिए ले लेगी कि यदि यह प्रमाणित हो जाय कि मुक़द्दमा केवल अभियुक्त को तङ्ग करने के अभिप्राय से दायर किया गया था, तो ऐसी दशा में अदालत अभियोग लगाने वाले व्यक्ति से अभियुक्त को हरजाना दिला सके। अदालत द्वारा निश्चित अवधि के भीतर यदि ज़मानत न दाख़िल की जायगी, तो नालिश ख़ारिज कर दी जायगी।

( ख ) इस धारा के अनुसार लिया हुआ मुचलका फ़ौजदारी क़ानून के अनुसार लिया हुआ मुचलका समझा जायगा।

* * *

## "स्वतन्त्र" की शिष्टता

हाल ही में, हमें विवश हो कर, एक कठोर-कर्तव्य का पालन करना पड़ा है। पाठकों को स्वीकार करना पड़ेगा कि वर्तमान परिस्थिति को देखते हुए हमने जो कुछ किया है, वह सर्वथा अनुचित नहीं कहा जा सकता। जनता के प्रति पत्र-पत्रिकाओं का कर्तव्य बहुत ही महान् है। यह प्रजातन्त्र का युग है; इस युग में पत्र-पत्रिकाएँ ही एकमात्र ऐसे प्रभावशाली साधन हैं, जिनके द्वारा लोकमत प्रकाशित होता है और साथ ही साथ वह पुष्ट भी होता है। पत्रों के बढ़ते हुए प्रभाव के कारण पत्र-सम्पादकों का उत्तरदायित्व पहले की अपेक्षा बहुत बढ़ गया है। हमें दुःख के साथ यह स्वीकार करना पड़ता है कि हिन्दी के अधिकांश पत्र-सम्पादकों को अपने इस गम्भीर उत्तरदायित्व के पालन में यथोचित कर्तव्य-ज्ञान का परिचय अभी तक नहीं हो पाया है। हिन्दी की पत्र-पत्रिकाएँ तो उत्तरदायित्व-शून्यता के लिए एक प्रकार से उदाहरण-सी हो गई हैं! भारत के पतित वातावरण में जन-समूह के सुधार और पीड़ितों के उद्धार के लिए लिखने का प्रचुर सामान रहते हुए भी, हिन्दी की अनेक पत्र-पत्रिकाएँ द्वेष-भाव से प्रेरित होकर एक-दूसरे के विरुद्ध विष उगलने में प्रवृत्त हो रही हैं! यह देश का भीषण दुर्भाग्य नहीं, तो और क्या है?

हम खरी समालोचना के विरोधी नहीं हैं, चाहे वह कटु से कटु क्यों न हो। निष्पक्ष समालोचक का कार्य उस चतुर माली के समान है, जो साहित्य-रूपी वाटिका से हानिकारक घास-फूस को उखाड़ कर फेंक देता है। परन्तु हमारी यह निश्चित-सम्मति है कि समालोचना होनी चाहिए सत्य और प्रामाणिक घटनाओं या बातों के आधार पर। कल्पित बातों के आधार पर और राग-द्वेष से प्रेरित होकर की जाने वाली समालोचना न तो लोक के लिए लाभदायक है और न इससे पत्र-सम्पादक

## नवीन वर्ष का स्वागत

इस विशेषाङ्क के साथ 'चाँद' अपने जीवन के ८ वें वर्ष में पदार्पण कर रहा है। विगत सात वर्षों में 'चाँद' के द्वारा मातृ-भूमि की सेवा करके हमें जो विपुल आनन्द प्राप्त हुआ है, तदर्थ हम अपने ग्राहकों, पाठकों, लेखकों एवं हितैषियों के प्रति कृतज्ञ हैं। इन सात वर्षों में हमने 'चाँद' को समाज के लिए उपयोगी, रोचक और सर्वजन-सुलभ बनाने का शक्ति-भर प्रयत्न किया है। इस प्रयत्न में हमें कहाँ तक सफलता मिली है—इसका निर्णय पाठकों पर ही छोड़ना उचित है। गत वर्ष हमारे ऊपर कई असाधारण विपत्तियों के आ जाने के कारण हम 'चाँद' को जितना उपयोगी बनाना चाहते थे, उतना नह बना सके, तथापि जनता को हमारी सेवाओं से सन्तोष और प्रसन्नता प्राप्त हुई है, इसमें हमें लेश-मात्र भी सन्देह नहीं। हम अपने हृदय का समस्त उत्साह और अपने ग्राहकों तथा अनुग्राहकों का सम्पूर्ण सद्भाव लेकर नवीन वर्ष का स्वागत करते हैं। मातृ-भूमि की उन्नति के पथ पर प्रेरित करने में परमात्मा 'चाँद' के सहायक हों!

---

की ही सत्प्रवृत्ति का परिचय मिलता है। कुछ दिनों तक तुच्चे पाठकों की सहानुभूति उन्हें भले ही प्राप्त हो सके, पर इस उन्नति और विकास के युग में इस प्रकार की धाँधली अधिक दिनों तक सर्व-साधारण की आँख में धूल कदापि नहीं झोंक सकती। यही कारण है कि प्रायः नित्य ही हमें ऐसे दायित्वहीन पत्र-पत्रिकाओं की कुसमय मृत्यु का दुखदायी समाचार मिलता रहता है! क्या हिन्दी की पत्र-पत्रिकाएँ इन अकाल-बलिदानों से शिक्षा ग्रहण नहीं कर सकतीं?

हमें हाल में एक ऐसे ही नीचतापूर्ण आक्षेप के विरुद्ध न्याय की शरण लेनी पड़ी है। जब हमने अन्य किसी भी उपाय से न्याय की रक्षा होते न देखा, तभी दुःखद कर्तव्य समझ कर यह कार्य किया है। यदि हम ऐसा न करते तो हमारी व्यक्तिगत हानि तो होती ही; साथ ही हम निष्पक्ष समालोचना एवं कलुषित आक्षेपों को प्रश्रय देने के भी अपराधी समझे जाते।

पाठकों को याद ही होगा कि विगत मार्च में इस संस्था द्वारा प्रकाशित प्रसिद्ध प्रामाणिक ऐतिहासिक ग्रन्थ—'भारत में अङ्गरेज़ी राज्य'—किस प्रकार प्रकाशन के दो ही दिनों में यू० पी० सरकार द्वारा नाटकीय ढङ्ग से ज़ब्त कर लिया गया था! इसी सम्बन्ध में कलकत्ते के हिन्दी दैनिक पत्र "स्वतन्त्र" के विगत आषाढ़ कृष्ण ११ के सम्पादकीय स्तम्भों में "इस ज़ब्ती में क्या रहस्य है" शीर्षक अग्र-लेख प्रकाशित हुआ था। लेख के शीर्षक से यह भाषित होता है कि सम्पादक जी ने इसमें सरकारी नीति की निर्भय समालोचना की होगी! पर दुर्भाग्यवश बात इसके ठीक विरुद्ध थी। सम्पादक जी ने सरकारी नीति की समालोचना करने के बदले, प्रकाशक पर कई निराधार आक्षेप किए थे, जिन्हें पढ़ कर हमें दुःख हुआ। किन्तु हमने अपने दुःख की चर्चा न तो "स्वतन्त्र" के सम्पादक जी से की और न 'चाँद'-परिवार को ही यह दुःखद समाचार सुना कर उन्हें दुखी करना चाहा। हमने इस तुच्छ प्रसङ्ग को महत्व देना सौजन्य के अनुकूल न समझ कर, इसे भूल जाने की चेष्टा की; पर खेद है कि कई कारणों से इस कार्य में हमें सफलता न मिल सकी। इसका ख़ास कारण था।

उक्त लेख के प्रकाशित होने के कुछ ही रोज़ बाद हमारे पास इस सम्बन्ध में बहुत सी शिकायतें आने लगीं। हमारे सम्बन्ध में लोगों में कई प्रकार के भ्रम फैलने लगे। हमने यह भी अनुभव

किया कि हमारी आर्थिक अवस्था पर उक्त आक्षेपों का बहुत ही हानिकारक प्रभाव पड़ सकता है। जब हमें इस बात का दृढ़ निश्चय हो गया कि उक्त आक्षेपों का खण्डन करना हमारे लिए अत्यन्त आवश्यक है, तो हमने "स्वतन्त्र" के सम्पादक जी को पत्र लिख कर उनसे इस बात का अनुरोध किया कि कृपा कर वे ही एक वक्तव्य छाप कर उन निराधार बातों का खण्डन कर दें, जो हमारे प्रति लोगों में भ्रम फैला रही हैं। पर यह जानकर हमारे दुःख का ठिकाना न रहा कि "स्वतन्त्र" के सम्पादक जी हमारे साथ इतना भी सौजन्य दिखाने के लिए प्रस्तुत न थे! उन्हें एक सुप्रसिद्ध बैरिस्टर श्री० आर० एम० पण्डित द्वारा इस सम्बन्ध में नोटिस भी दिलाया गया, पर नोटिस तक का उत्तर नहीं दिया गया! शिष्टता का यह दूसरा नमूना है!!

अन्त में विवश होकर हमें इलाहाबाद के ज्वाएण्ट मैजिस्ट्रेट की अदालत में "स्वतन्त्र" के सम्पादक, मुद्रक और प्रकाशक पर मानहानि का दावा दायर करना पड़ा। तारीख़ पड़ी। "स्वतन्त्र" के 'वयोवृद्ध' स्वनाम-धन्य सम्पादक पण्डित अम्बिकाप्रसाद जी वाजपेयी तथा प्रकाशक महोदय अदालत के सामने उपस्थित हुए। वे अपने लेख के समर्थन में कोई प्रमाण न दे सके! उन्होंने अपनी इस भयङ्कर भूल को स्वीकार करते हुए इन पंक्तियों के लेखक से क्षमा की भिक्षा खुले शब्दों में माँगी। यद्यपि हमें सुलह करने की कोई आवश्यकता न थी और यदि हम चाहते तो दीवानी मुक़दमा दायर करके "स्वतन्त्र" से भरपूर हरजाना भी वसूल कर सकते थे, तथापि हमने इस मुक़दमेबाज़ी को हिन्दी-संसार के लिए कोई गौरव की बात न समझ कर, तथा कई प्रतिष्ठित मित्रों के अनुरोध का सम्मान करते हुए "स्वतन्त्र"-सम्पादक की क्षमा-याचना को स्वीकार कर लिया और मुक़दमा उठा लिया गया।

"स्वतन्त्र" के सम्पादक तथा प्रकाशक ने हमें मुक़दमे के ख़र्च का एक अंश १८०) रु० दिए तथा क्षमा-याचना के रूप में निम्न-लिखित वक्तव्य अपनी ओर से तारीख़ ८ अक्टूबर, १९२९ के "स्वतन्त्र" के सम्पादकीय स्तम्भों में प्रकाशित करके अपने अपराध का प्रायश्चित्त किया है:—

## "भारत में अङ्गरेज़ी राज्य" के विषय में

स्वतन्त्र के गत आषाढ़ कृष्ण ११ बुधवार के अङ्क में "इस ज़ब्ती में क्या रहस्य है" शीर्षक जो अग्र-लेख प्रकाशित हुआ था, उससे यह ध्वनि निकलती है कि 'भारत में अङ्गरेज़ी राज्य' के प्रकाशक ने—

(१) संयुक्त प्रान्तीय सरकार के ऊँचे अफ़सरों से मिल कर "भारत में अङ्गरेज़ी राज्य" नामक पुस्तक, इसलिए ज़ब्त करा दी थी, ताकि ज़ब्ती के बाद वह अच्छे दामों में बिक सके।

(२) पुस्तक के लेखक श्रीमान् सुन्दरलाल जी को पुस्तक की लिखाई का पूरा पारिश्रमिक नहीं दिया।

(३) पुस्तक को ज़ब्त कराके उसके प्रकाशक महाशय ने अनुचित नामवरी ही नहीं कमा ली, बल्कि मुक़दमे की पैरवी के ख़र्च के लिए अपील की, जिससे उनके दोनों हाथ लड्डू रहे—इत्यादि।

(४) 'भारत में अङ्गरेज़ी राज्य' नामक पुस्तक की कॉपियाँ, जिसके दो भागों का मूल्य १६) रु० था, २०-२० रुपयों में बेची गईं।

हमें खेद है कि इस तरह की बातें प्रकाशित करने के पहले इनकी जाँच नहीं की गई थी और अब मालूम हुआ कि ये समस्त बातें असत्य और निराधार थीं। इस तरह की बातें छपीं, इसका हमें अत्यन्त खेद है।

हमारे उक्त लेख से पाठकों के मन में उक्त 'भारत में अङ्गरेज़ी राज्य' के प्रकाशक के विषय में यदि कोई घृणोत्पादक भाव उत्पन्न हुआ हो तो वे उसे दूर कर दें, और प्रकाशक महाशय से भी, अपनी इस भूल के लिए हम सादर क्षमा-प्रार्थी हैं।

हमारे प्रति "स्वतन्त्र" का यह पहला ही आक्षेप न था। इसके पहले भी जब एक बार मारवाड़ी-समाज हमारी एक सत्य समालोचना से चिढ़ कर 'चाँद' का

( शेष मैटर २६५ पृष्ठ के दूसरे कॉलम में देखिए )

# आर्य

१५ सितम्बर, १९२९

## चोट पर चोट

मालूम हो रहा है कि किसी अदृश्य-शक्ति की प्रेरणा से प्रान्तीय सरकारों ने प्रयाग के सहयोगी 'चाँद' को नेस्त-नाबूद करने का निश्चय कर लिया है। हमारी इस धारणा का हाल की एक और ताज़ी घटना है। सी० पी० के शिक्षा-विभाग के डाइरेक्टर ने भी स्वीकृत समाचार-पत्रों की सूची से 'चाँद' का नाम काट दिया है, इसके फल-स्वरूप 'चाँद' अब सी० पी० शिक्षणालयों में न प्रवेश पा सकेगा। यह ठीक है कि 'चाँद' का प्रचार इस उपाय से सी० पी० में नहीं रुक सकता—'चाँद' की हस्ती को मिटाने का यह प्रयत्न विफल होगा, इसमें भी सन्देह नहीं है। पर दीखता है, सरकार ने धीरे-धीरे 'चाँद' को भारतीय समाचार-पत्र-क्षेत्र से सर्वथा हटाने का निश्चय कर लिया है। आश्चर्य नहीं, यदि हम कल सुनें कि बिहार ने भी सी० पी० और यू० पी० की सरकारों के पद-चिन्हों पर चलने का निश्चय कर लिया है। सी० पी० सरकार का यह कार्य एक सोची-समझी नीति की शृङ्खला की एक कड़ी है। सरकारी चोटों का अन्त कहाँ जाकर होगा, यह 'चाँद' की सेवा की पवित्र भावनाएँ ही बतावेंगी, पर सरकार जिस नीति को बरत रही है, उससे उसका मनोरथ सिद्ध नहीं होगा। शिक्षा-शालाओं द्वारा 'चाँद' चाहे विद्यार्थियों को न मिले, पर घरों में जाने से 'चाँद' को तो शिक्षा-विभाग नहीं रोक सकता! यदि इस प्रकार पढ़ने देने से ब्रिटिश-सत्ता कमज़ोर नहीं होती और ब्रिटिश फ़ौलादी पञ्जे की मज़बूती में अन्तर नहीं आता और ज़ङ्ग नहीं लगता तथा सम्राट् के प्रति राज्य-निष्ठा और सम्राट्-भक्ति में अन्तर नहीं आता—तो शिक्षा-शालाओं द्वारा विद्यार्थियों को 'चाँद' देने से कौन सी आपत्ति का पहाड़ टूट पड़ेगा, यह समझ में नहीं आता? 'चाँद' जनता की सेवा की भावना से प्रकाशित हुआ है। यह पवित्र भावना ही उसकी सब आपत्तियों से रक्षा करेगी। लोक-सेवा का पथ विदेशी शासन में कण्टकाकीर्ण है—पर विजय निश्चित है।

'चाँद' पर आई विपत्तियाँ हिन्दी-पत्रकारों और सञ्चालकों को सङ्गठित होने के लिए बार-बार प्रेरणा कर रही हैं। आज जो तलवार 'चाँद' पर गिरी है, कल वह अन्यों पर भी गिर सकती है। सङ्गठित सरकार जब कुचलने को आमादा ही है, तब क्यों न जनता के सेवक भी सङ्गठित होकर सेवा के लिए आगे बढ़ें? देश का, विशेषत. हिन्दी-भाषा-भाषी समाज का, कर्त्तव्य है कि इस समय 'चाँद' की सेवाओं की उपयोगिता को अनुभव करे और उसे अपनाए और सरकार की इस चुनौती का सक्रिय जवाब देकर सिद्ध कर दे कि जनता के प्रिय पत्र को, जनता की इच्छा और चाह को, सरकार नष्ट नहीं कर सकती; वहाँ सारे हथियार कुण्ठित हो जाते हैं। 'चाँद' की विजय लोकमत की विजय है।

* * *

( २९४ पृष्ठ का शेषांश )

बहिष्कार करने का आन्दोलन कर रहा था, तब भी "स्वतन्त्र" ने 'चाँद' के विरुद्ध एक लेख-माला ही प्रकाशित करके अपनी सङ्कीर्णता का परिचय दिया था। इस बार जब "भारत में अङ्गरेज़ी राज्य" जैसी प्रामाणिक पुस्तक के ज़ब्त हो जाने से हम दुःखी थे और हमें आश्वासन तथा सहानुभूति की सब से अधिक आवश्यकता थी, "स्वतन्त्र" ने हमें मर्मभेदी आघात पहुँचाने की चेष्टा की है। "स्वतन्त्र" हमारे साथ ऐसा व्यवहार क्यों किया करता है, इस बात का ज्ञान हमें नहीं है। किन्तु "स्वतन्त्र" जिस प्रकार सर्वथा निराधार और कल्पित बातें कह कर हमें बदनाम करने की चेष्टा किया करता है, इसे हम हिन्दी के एक "वयोवृद्ध" और "अनुभवी" सम्पादक के लिए प्रशंसा की बात नहीं समझते। ऐसे उत्तरदायित्वहीन लेखों का प्रकाशित होना—विशेषतः सम्पादकीय लेख के रूप में—हिन्दी पत्र-पत्रिकाओं के लिए वास्तव में बड़ी लज्जा की बात है!!

हम "स्वतन्त्र" के इन निन्दनीय हथकण्डों को उपेक्षा की दृष्टि से देखते हैं और आशा करते हैं कि 'चाँद' के ग्राहक, अनुग्राहकगण भी इन हथकण्डों को तुच्छ समझ कर, इन पर ध्यान न देंगे तथा "स्वतन्त्र" की इस भूल को क्षमा कर देंगे।

## राजपूताना के राजवंश

राजपूताना के जिन राजवंशों के तिरङ्गे चित्र हमें प्राप्त हो सके और इस अङ्क में अन्यत्र दिए जा रहे हैं, उनका संक्षिप्त परिचय यहाँ दिया जा रहा है। इनमें बीच-बीच में जो कई राजे-महाराजे और गद्दी पर बैठे, उनके चित्र तथा परिचय बहुत चेष्टा करने पर भी हमें प्राप्त नहीं हो सके। जो चित्र प्रकाशित हैं, नीचे उन्हीं का परिचय और शासन-काल ( जो हमें मिल सका ) दिया जा रहा है :—

### उदयपुर-राजवंश

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | महाराणा उदयसिंह | | १५४१ |
| २ | महाराणा प्रतापसिंह | | १५७२ |
| ३ | महाराणा अमरसिंह | | १५९७ |
| ४ | महाराणा करनसिंह | | १६२१ |
| ५ | महाराणा जगतसिंह | | १६२८ |
| ६ | महाराणा राजसिंह | | १६५१ |
| ७ | महाराणा जयसिंह | | १६८१ |
| ८ | महाराणा अमरसिंह | ( दूसरा ) | १७०० |
| ९ | महाराणा संग्रामसिंह | | १७१६ |
| १० | महाराणा जगतसिंह | ( दूसरा ) | १७३४ |
| ११ | महाराणा प्रतापसिंह | ( दूसरा ) | १७५२ |
| १२ | महाराणा राजसिंह | ( दूसरा ) | १७५५ |
| १३ | महाराणा अरसीसिंह | | १७६१ |
| १४ | महाराणा हमीरसिंह | | १७७२ |
| १५ | महाराणा भीमसिंह | | १७७८ |
| १६ | महाराणा ज्वानसिंह | | १८२८ |
| १७ | महाराणा सरदारसिंह | | १८३८ |
| १८ | महाराणा सरूपसिंह | | १८४२ |
| १९ | महाराणा शिम्भूसिंह | | १८६१ |
| २० | महाराणा सज्जनसिंह | | १८७४ |
| २१ | महाराणा सर फ़तेहसिंह, जी० सी० एस० आई० | | १८८४ |

* * *

### जोधपुर-राजवंश

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | राव शिवाजी | | १२११ |
| २ | राव रीरमल | | १४१७ |
| ३ | राव जोधाजी | | १४५३ |
| ४ | राव शुजा | | १४९१ |
| ५ | राव उदयसिंह | ( राज्य नहीं किया ) | |
| ६ | राव गङ्गासिंह | | १५१५ |
| ७ | राव मालदेव | | १५३१ |
| ८ | राव उदयसिंह | ( मोटा राजा ) | १५८३ |
| ९ | राजा शूरसिंह | | १५९४ |
| १० | राजा गजसिंह | | १६१९ |
| ११ | महाराजा यशवन्तसिंह | ( पहला ) | १६३५ |
| १२ | महाराजा अजीतसिंह | | १६७८ |
| १३ | महाराजा अभयसिंह | | १७२५ |
| १४ | महाराजा रामसिंह | | १७५० |

१५ महाराजा बखतसिंह १७५१
१६ महाराजा विजयसिंह १७५३
१७ महाराजा भीमसिंह १७९४
१८ महाराजा मानसिंह १८०४
१९ महाराजा तख़्तसिंह १८४३
२० महाराजा जसवन्तसिंह ( दूसरा ), जी० सी० एस० आई० १८७३
२१ महाराजा सरदारसिंह १८९५

* * *

## जयपुर-राजवंश

| | | |
|---|---|---|
| १ महाराजा पृथ्वीराज | | १५०३—२८ |
| २ महाराजा पूरनमल | | १५२८—३४ |
| ३ महाराजा भीम | | १५३४—३७ |
| ४ महाराजा रतन | | १५४८ |
| ५ महाराजा आसकरन | | १५४८ |
| ६ महाराजा भारमल | | १५४८—७४ |
| ७ महाराजा भगवानदास | | १५७४—९० |
| ८ महाराजा मानसिंह | | १५९०—१६१५ |
| ९ महाराजा भावसिंह | | १६१५—२२ |
| १० महाराजा जयसिंह | ( पहला ) | १६२२—६८ |
| ११ महाराजा रामसिंह | ( पहला ) | १६६८—९० |
| १२ महाराजा बिसनसिंह | | १६९०—१७०० |
| १३ महाराजा जयसिंह | ( दूसरा ) | १७००—४४ |
| १४ महाराजा ईसरीसिंह | | १७४४—५१ |
| १५ महाराजा माधोसिंह | ( पहला ) | १७५१—६८ |
| १६ महाराजा पृथ्वीसिंह | | १७६८—७९ |
| १७ महाराजा प्रतापसिंह | | १७७९—१८०३ |
| १८ महाराजा जगतसिंह | | १८०३—१८ |
| १९ महाराजा जयसिंह | ( तीसरा ) | १८१८—३५ |
| २० महाराजा रामसिंह | ( दूसरा ) | १८३५—८० |
| २१ महाराजा सर माधोसिंह | ( दूसरा ), जी० सी० एस० आई० | १८८०— |

* * *

## बीकानेर-राजवंश

१ राव बीका
२ राव नारा
३ राव लूनकरन
४ राव जैतसी
५ राव कल्यानसिंह
६ राजा रायसिंह
७ राजा दलपतसिंह
८ राजा सूरसिंह
९ राजा करनसिंह
१० महाराजा अनूपसिंह
११ महाराजा सरूपसिंह
१२ महाराजा सजनसिंह
१३ महाराजा ज़ोरावरसिंह
१४ महाराजा गजसिंह
१५ महाराजा राजसिंह
१६ महाराजा प्रतापसिंह
१७ महाराजा सूरतसिंह
१८ महाराजा रतनसिंह
१९ महाराजा सरदारसिंह
२० महाराजा डूँगरसिंह
२१ महाराजा गङ्गासिंह ( वर्तमान )

* * *

## बूँदी-राजवंश

| | |
|---|---|
| १ महराव सुरजन | १५३३ |
| २ महराव भोज | १५८८ |
| ३ महराव रतन | १६०७ |
| ४ महराव गोपीनाथ | १६१४ |
| ५ महराव चत्रशाल ( छतरसाल ) | १६३१ |
| ६ महराव भावसिंह | १६५६ |
| ७ महराव अनरुद्धसिंह | १६८२ |
| ८ महराव बुधसिंह | |
| ९ महराव उम्मेदसिंह | १७४४ मृत्यु १८०४ |
| १० महराव अजीतसिंह | १७७१ |
| ११ महराव बिसनसिंह | १७७२ |
| १२ महराव रामसिंह | १८२१ |
| १३ महराव राजा रघुवीरसिंह | १८८९ |

* * *

## मारवाड़ के वीर पिता और पुत्र
## ठाकुर केसरीसिंह जी

चारण-जाति सदा से क्षत्रियों के लिए, राजनैतिक-शिक्षा-गुरु, वीरता की प्रोत्साहक, विपत्ति में सहायक और पूज्य रही है। चारणों की ज्वलन्त वीरता के आदर्श से किसी राज्य का इतिहास ख़ाली नहीं। चारणों में भी ६०० वर्ष पूर्व निराश महाराणा हम्मीर का छूटा हुआ चित्तौड़ अपने बुद्धि-वैभव और बाहु-बल से फिर से दिलाने वाले, इतिहास-प्रसिद्ध वीरवर "सौदा बारहठ बारू" की सन्तान वीरता में आज तक सदा अग्रगण्य रही है। उसी वीर-वंश की तेईसवीं पीढ़ी में ठाकुर केसरीसिंह जी हैं। मेवाड़ के अन्तर्गत शाहपुरा-राज्य में ठाकुर केसरीसिंह के पूर्व-पुरुषों की जागीर चली आती थी। और यह घर शाहपुरा-राज्य के प्रथम श्रेणी के उमराव सरदारों से भी अधिक सम्मानित रहा है। केसरीसिंह जी के पिता बारहठ कृष्णसिंह जी ने अपने बुद्धि-वैभव से राजपूताना के समस्त नरेशों से सम्मान प्राप्त किया और वे अपने समय में राजपूताना एवं मध्य-भारत में प्रधान राजनीतिज्ञ माने गए थे।

कृष्णसिंह जी के तीन पुत्र थे—केसरीसिंह, किशोरसिंह और ज़ोरावरसिंह। केसरीसिंह जी का जन्म वै० सम्वत् १९२९ के मार्गशीर्ष कृष्ण ६ को अपनी जागीर के गाँव देवपुरा में हुआ और जन्म से एक मास बाद ही जन्मदात्री का स्वर्गवास हो गया। ये भी अपनी तरुण अवस्था में ही बुद्धि-वैलक्षण्य से महाराणा उदयपुर के सलाहकारों की श्रेणी में पहुँच गए थे। वैशाख, सम्वत १९५६ में वर्तमान कोटा-नरेश उम्मेदसिंह की गुण ग्राहकता ने केसरीसिंह को खींचा और ये कोटा आ गए और वहीं पर रहने लगे।

केसरीसिंह जी अठारह-उन्नीस वर्ष की अवस्था से ही जातीय और सामाजिक सुधारों में उत्साहपूर्वक भाग लेते रहे थे और स्वदेश की पतित दशा का भी उनको ध्यान बना रहता था। सन् १९११ में उनकी ओर से "राजपूत-जाति की सेवा में अपील" निकलते ही भारत की नौकरशाही चौकन्नी हो गई। परन्तु केसरीसिंह जी शिक्षा और सङ्गठन का ही कार्य करते थे और उनकी "स्वतन्त्र क्षात्र-शिक्षा" व "क्षात्र-शिक्षा-परिषद्" का ढाँचा इतना मज़बूत था कि उसे डिगाना सहज नहीं था, क्योंकि स्वजाति-हित से प्रेरित होकर राजपूताना व मध्य-भारत के नरेश और बड़े-बड़े राजपूत उमराव और सरदार भी उसमें सम्मिलित थे। ऐसे कार्य को ख़तरनाक कैसे कहा जाय?

परन्तु जब सरकार ने देखा कि भारतीय सेना में जो राजस्थानी राजपूत सिपाही और अफ़सर हैं, वे भी अपने असहाय बालकों के शुभ-भविष्य और जाति-गौरव के पुनर्दर्शन की आशा से केसरीसिंह जी की सेवा को अमूल्य समझ कर उत्साहपूर्वक सहयोग देने लगे हैं, तो वह व्यग्र हो उठी। सत्य की न जाँच की, न पड़ताल! सन् १९१४ की ३१ मार्च के दिन शाहपुरा-नरेश को आगे रख कर सहसा केसरीसिंह जी को बिना कोई अभियोग लगाए गिरफ़्तार कर लिया, तीन मास तक इन्दौर की छावनी में भीलों की पल्टन के बीच बन्द रक्खा! उसी समय 'दिल्ली-षड्यन्त्र' 'आरा-केस' आदि चले, उन्हीं में किसी तरह फाँस देने की पूरी चेष्टा हुई, परन्तु निष्फल गई; क्योंकि वे क़ानूनी प्रान्त थे। तब यही उचित समझा कि सम्राट् का शासन उलट देने की नीयत के अभियोग पर राजस्थान के किसी राजा के हाथ से ही सज़ा दिलाई जाय, ताकि प्रत्येक नरेश काँप उठे और क्षात्र-शिक्षा का उद्योग छिन्न-भिन्न हो जाय। साथ ही राज्यों में सरकारी पुलिस का भी द्वार खुल जाय। राजद्रोह के साथ एक मर्डर (क़त्ल) का पुछल्ला जोड़ना तो कुटिल-सत्ता का सनातनधर्म है ही। कोटा को ही पसन्द किया गया, वहीं केस चला। प्रायः भारत के समस्त प्रान्तों के बड़े-बड़े अङ्गरेज़ पुलिस-ऑफ़िसर कोटा पहुँच गए, कई राज्यों के पोलीटिकल रेज़िडेण्ट भी कोटा में आए थे। 'पायोनियर' ने भी—अपना 'स्पेशल स्टॉफ़' यहाँ खोला। देखते ही देखते कोटा गौराङ्गों की छावनी बन गया। 'पायोनियर' और 'टाइम्स ऑफ़ इण्डिया' ठाकुर साहब के विरुद्ध आग उगल रहे थे। राजपूताना, मध्य-भारत के समस्त नरेशों की आँखें कोटा पर लगी हुई थीं, क्योंकि देशी राज्यों में यह अभूतपूर्व काण्ड था। राजद्रोह का कोई प्रमाण सरकार के हाथ में नहीं था, अधीन राज्य को घुड़की से मना देने की आशा थी; परन्तु केवल घुड़की से हाँ कह देने पर केसरीसिंह से सम्बन्ध रखने वाली सभी बड़ी रियासतें व्यर्थ आफ़त में पड़ती थीं। अतः साहसी कोटा-दीवान स्वर्गीय चौबे रघुनाथदास

जी ने, गला दबाए जाने पर भी, इस केस में राजनैतिक अपराध तो माना ही नहीं; अलबत्ता ठाकुर केसरीसिंह को बीस वर्ष की सज़ा ठोंक कर सरकार के आँसू पोंछ दिए !

सरकार तो ठाकुर साहब को भयङ्कर मानती ही रही। इसी से जगह-जगह खुले हुए राजपूत-बोर्डिङ्ग हाउस और सङ्गठन को बिखेर चुकने पर और केस के साथ ही विद्रोह भड़कने की आशङ्का मिटने पर, नौकरशाही ने ठाकुर केसरीसिंह जी को कोटे से माँग कर सुदूर हज़ारीबाग़ जेल में पहुँचा दिया !

ठाकुर साहब ने गिरफ़्तार होकर शाहपुरा छोड़ा। उसी दिन से अन्न न लेने की प्रतिज्ञा की ! केवल दूध लेते थे। हज़ारीबाग़ पहुँचने पर कठिन परीक्षा शुरू हुई। वीरों को सङ्कल्प से विचलित करने में ही सरकार को मज़ा आता है। लङ्घन शुरू हुआ, निरन्तर २८ दिन निराहार बीते ! जब अधिकारियों ने देखा कि कष्ट भोगने से पहले ही कहीं पंछी उड़ न जाय, तब उन्तीसवें दिन थोड़ा सा दूध दिया गया। प्रतिज्ञा तो अन्न न लेने की थी, दूध ले लिया गया। एक सप्ताह बाद फिर लङ्घन शुरू हुआ, महीनों तक रबर की नली से पानी में थोड़ा सा चावल का माँड मिला कर पेट में ठूँसा जाता रहा। यह युद्ध अट्ठारह मास तक चला। इतनी अवधि तक काल-कोठरी से भी वे नहीं निकाले गए। आख़िर सरकार परास्त हुई। बिहार-उड़ीसा के जेलों के प्रधान अधिकारी ( आई० जी० ) ने आकर कहा कि केसरीसिंह ! राना प्रताप की हिस्ट्री से हम मेवाड़ के पानी की ताक़त को पहले ही जानते थे, शाबाश बहादुर ! तुम जीत गए, सरकार हार गई, आज से दूध ही मिलता रहेगा। रहस्य दूध में नहीं, सङ्कल्प की अचलता में है।

सन् १९१९ में सरकार ने स्वयम् अपनी तरफ़ से केसरीसिंह जी से अपने केस की वायसराय के नाम अपील माँगी। जेल-अधिकारियों के अति आग्रह पर ही यह की गई और सन १९१९ में जून के अन्त में ठाकुर साहब छोड़ दिए गए !!

* * *

## वीर कुँवर प्रताप

जिस वीर का नाम आज भारत में विख्यात है, उस कुँवर प्रतापसिंह का जन्म राजपूताना की इतिहास-प्रसिद्ध वीर चारण-जाति में विक्रम सम्वत् १९५० की ज्येष्ठ शुक्ल ६ को उदयपुर में ठाकुर श्री० केसरीसिंह जी के घर माता श्री० माणिकदेवी की कुक्षि से हुआ। केसरीसिंह जी के कोटे आने पर प्रताप कोटे में शिक्षा पाता रहा। फिर दयानन्द एङ्गलो वैदिक स्कूल व बोर्डिङ्ग अजमेर में भेज दिया गया। मैट्रिक तक पढ़ा, परन्तु परीक्षा में नहीं बैठा, उसे सार्टिफ़िकेट की इच्छा नहीं थी, अङ्गरेज़ी पढ़ा ही इसलिए था कि इसके द्वारा भारत के किसी भी प्रान्त में सेवा कर सके और अपने को खपा सके। ठाकुर केसरीसिंह जी युनिवर्सिटी की शिक्षा को दासत्व का साँचा मानते थे। अतः प्रताप को पन्द्रह वर्ष की आयु में स्वतन्त्र शिक्षण के लिए जयपुर के प्रसिद्ध देशभक्त अर्जुनलाल जी सेठी के जैन बोर्डिङ्ग में रख दिया। वह जैन बोर्डिङ्ग जब जयपुर से उठ कर इन्दौर गया, तब प्रतापसिंह दिल्ली के प्रसिद्ध देशभक्त वीर अमीरचन्द जी के यहाँ रख दिए गए। प्रताप के संसर्ग में जो कोई भी आया, मुग्ध हो गया। ऐसी मोहिनी मूर्ति और दिव्य आत्मा कचित् ही मिलती है। अमीरचन्द जी के गिरफ़्तार होने से कुछ ही दिन पहले वह अपने पितृश्री के पास आ गया था और पिता गिरफ़्तार हुए, उससे एक सप्ताह पहले अज्ञात-वास में चल दिया।

प्रताप ने अपने प्यारे चचा बलिष्ठ-वीर ठाकुर ज़ोरावरसिंह जी के साथ ही अपने शाहपुरा के विशाल प्रासाद को मार्च सन् १९१४ के तीसरे सप्ताह में अन्तिम प्रणाम किया। ३१ मार्च के दिन ठाकुर केसरीसिंह जी के समस्त पुरुष-परिवार पर वारण्ट निकले। चचा-भतीजे ढूँढ़े गए, ख़ूब ही ढूँढ़े गए, भारतीय सी० आई० डी० के दूतों ने राजपूताना और मध्य-भारत का घर-घर छान मारा, पर कहीं पता नहीं लगा।

ठाकुर साहब के मारवाड़ के भ्रमण-काल में, जिस पाँचेटिया ग्राम में पिता के चरणों में सिर रख कर प्रताप ने विदा ली, उस ग्राम के चारण व जागीरदारों से सरकार ने यह वादा लिखाया कि यदि कुँवर प्रताप इस ग्राम में कभी आ जायगा तो वे उसे गिरफ़्तार करा देंगे, वरना सर्वस्व खोवेंगे। जब सी० आई० डी० के पेटार्थी प्राणियों के पैर निराशा से ढीले हो चुके, तब एक दिन प्रताप सहसा इक़रार की कथा न जानने से, उसी ग्राम में जा खड़ा हुआ। सबके हृदयों में सन्नाटा छा गया।

घुस-पुस होने लगी। किसी ने कहा दुःख है, परन्तु विवश हैं; दूसरे ने कहा, यह कभी हो सकता है कि हम प्रताप को आगे नद कर सौंपें? प्रताप को मालूम होने पर उसने कहा, मेरे कारण किसी पर व्यर्थ विपत्ति आए, यह मुझे सह्य नहीं, मैंने अभी किया ही क्या है? मुझे कौन खाता है? चलो मैं तैयार हूँ, सरकार के सुपुर्द करके आप लोग बरी हो जायँ, यही मेरी प्रबल इच्छा है। अन्त में यह तय पाया कि हम प्रताप पर किसी तरह की सख़्ती सहन नहीं कर सकते। अधिकारी-वर्ग को कहा जाय कि यदि प्रताप के गिरफ़्तार होने पर जाँच तक हममें से कोई भी दो व्यक्ति निरन्तर उसके साथ रहने दिए जायँ, ताकि उस पर पुलिस का बेजा दबाव न पड़ सके, यह शर्त स्वीकार हो तो हम उद्योग करके वह जहाँ होगा, वहाँ से लाकर पेश कर देंगे। क्योंकि हमारा विश्वास है कि वह सर्वथा निर्दोष है, नाहक छिप कर सरकार का सन्देह सिर पर लेने का बचपन करता है। यदि यह प्रार्थना स्वीकार हो जाय तो उसे सौंप दिया जाय, वरना फिर देखा जायगा। भारतीय पुलिस के उच्च गोरे अधिकारियों ने यह शर्त स्वीकार की और पहली बार प्रताप उनके हाथ में आया। कुछ दिन इधर-उधर घुमा कर कोटे ले जाकर छोड़ दिया गया।

प्रताप कोटा रह कर, कोटा-केस में अपने परम प्यारे पिता को कैसे-कैसे प्रपञ्चों की जाल में फाँसा जा रहा है, यह सब सजगता से देखता रहा। पिता की दृढ़ता और धैर्य उसके हृदय में आनन्द, गौरव और तेज भरते थे। देशभक्ति की आग से धधकते हुए हृदय-कुण्ड में पाशविक सत्ता के मदान्ध प्राणी अत्याचारों का पेट्रोल उड़ेल रहे थे। माता का निश्वास धमनी का काम दे रहा था। बन्धन में पड़े हुए पिता को प्रताप ने सन्देश भेजा—"दाता! (पिता को वह इसी शब्द से पुकारता था) कुछ विचार न करें, अभी प्रताप ज़िन्दा है।"

ठाकुर केसरीसिंह जी को आजन्म कारावास की सज़ा सुना दी गई। जलूस भी सब बिखर गया। एक दिन प्रताप ने जननी से कहा—"भाभा, धोती फट गई; कहीं से तीन रुपए का प्रबन्ध कर दो तो धोती लाऊँ, आज ही चाहिए।" माता के हाथ तो सर्वथा ख़ाली थे, कोशिश करने पर दो रुपए मिले और पुत्र के हाथ में दिए। प्रताप के लिए माता का दिया हुआ यही अन्तिम पाथेय था। बिना कुछ कहे, मन ही मन माता को अन्तिम प्रणाम कर सायङ्काल होते वह निकल पड़ा। शहर में पिता के एक मित्र के पास पहुँचे, कहा—जो कुछ भी तैयार हो, ले आओ, भोजन यहीं करूँगा। भोजन करते समय मित्र ने कहा—"कुँवर साहब! अब क्या इच्छा है?" प्रताप ने कहा—"शादी करना है।" "क्या कहते हो, शादी? आज तक स्वीकार न की, अब इस घोर विपत्ति में शादी? यह क्या सूझी?" "हाँ निश्चय ही शादी, लग्न भी आ गई है, उसी के लिए जाता हूँ।" "कहाँ?" "सब सुन लोगे"—यह कहते हुए ज़ोर से "वन्देमातरम्" का नारा लगाया और अदृश्य हो गया! उसके बाद प्रताप को किसी ने कोटे में नहीं देखा। बेचारा मित्र क्या समझे कि प्रताप की शादी क्या है। दूसरे दिन जब प्रताप घर नहीं लौटा, तो वही मित्र आए और शादी की बात कही। चतुर माता सब समझ गई और कहा—"ठीक है, परन्तु उसने मुझसे नाहक़ ही छिपाया। मैं उसे तिलक करके और चुम्बन लेकर बिदा करती।"

प्रताप कोटा छोड़ कर इधर-उधर भ्रमण करते हुए सिन्ध हैदराबाद पहुँचा और कुछ दिन वहाँ रहा। उसके साथ में उसका एक सखा बारानी चारण-जाति ही का वीर ठाकुर गणेशदान था। दुःख है, प्रताप के गिरफ़्तार हो जाने की ख़बर से इसके प्रेमी-हृदय पर ऐसी चोट पहुँची कि बलिष्ठकाय को भयङ्कर संग्रहणी एवं क्षय शीघ्र ही चाट गए। इधर-उधर छिपते-टकराते इस वीर का अवसान हो गया!

इससे पहले प्रताप ने कहाँ क्या किया, उसका आभास "बन्दी-जीवन" "पञ्जाबनें प्रचण्ड कावत्र" आदि पुस्तकों में एवं रासबिहारी बोस के संस्मरणों में मिलता है।

अन्त में फिर जब पञ्जाब को प्रताप की आवश्यकता हुई, तब आह्वान पाकर वह उधर लपका। हैदराबाद के कार्य को दूसरों के हाथ सौंप, गरमी, भूख और चार-पाँच दिन का जागरण सहता हुआ, रेल से जोधपुर होकर निकला। जोधपुर से अगले छोटे से रेलवे स्टेशन "आसा-नाडा" पर स्टेशन-मास्टर परिचित था। वहाँ ठहर कर कुछ आराम कर लेने, व कुछ नई बात हो तो जान लेने के विचार से, प्रताप वहाँ उतर पड़ा। उसे क्या मालूम था कि वह विश्वासघाती के चङ्गुल में जा रहा है। स्टेशन-मास्टर को इस बीच में पुलिस ने फोड़ लिया था। स्टेशन-

मास्टर ने प्रताप को देखते ही कहा—"पुलिस तुम्हारे लिए चक्कर लगा रही है, कोई देख लेगा, मेरी कोठरी में जा बैठो, कुछ खाओ-पियो।" वह प्रताप को कोठरी में ले गया। प्रताप ने कहा—"निद्रा सता रही है, सोऊँगा।" विश्वासघाती ने कहा—"निःशङ्क सो जाओ। ताला मार देता हूँ, ताकि किसी को भ्रम न हो।" गाढ़ निद्रा होने पर स्टेशन मास्टर ने कोठरी में से प्रताप का शस्त्र व दूसरी सब चीज़ बाहर निकाल लीं, ताकि मुकाबले के लिए प्रताप के हाथ में कुछ न रहे। फिर उसने जोधपुर-पुलिस को टेलीफ़ोन कर दिया। बस फिर क्या था, पुलिस फ़ौजी रिसाला और दल-बल के साथ जा पहुँची। आस्थानाडा घेर लिया गया, कोठरी के द्वार और खिड़कियों पर बर्छे और सङ्गीनें अड़ा दी गईं। चुपके से ताला खोल कर, सोते हुए प्रतापसिंह पर पुलिस टूट पड़ी और बेचारा गिरफ़्तार कर लिया गया।

उस समय प्रताप की उग्र मुख-मुद्रा, जोश-भरी लाल आँखें, फड़कते हुए होंठ और उलसते हुए बाहुओं को जिनकी आँखों ने देखा है, वे आज भी कहते हैं कि वह सच्चा वीर था, सँभल जाता तो अवश्य वीर-खेल बतलाता।

आज भी आँखों में पानी भर कर पुलिस के काले ऑफ़िसर मुक्त-कण्ठ से कहते हैं—"हमने आज तक प्रताप-जैसे वीर और विलक्षण बुद्धि का बालक नहीं देखा। उसे तरह-तरह से सताए जाने में कसर नहीं रक्खी गई, परन्तु वाह रे धीर! टस से मस न हुआ। ग़ज़ब का सहने वाला था। सर चार्ल्स क्लीवलैण्ड जैसे (भारत के डायरेक्टर ऑफ़ सी० आई० डी०) घाग का दिमाग़ भी चकरा गया, हम सब हार बैठे, उसी की दृढ़ता अचल रही।"

बनारस में केस चला और प्रताप को पाँच वर्ष की सख़्त सज़ा हुई। बनारस-जेल से बरेली-जेल में भेजा गया और वहीं विक्रम सम्वत् १९७५ (सन् १९१८) की वैशाखी पूर्णिमा को ठीक पच्चीसवें वर्ष की समाप्ति पर सदा के लिए ग़ुलामी के बन्धन तोड़ कर चला गया!!

* * *

## अजमेर का शारदा-परिवार

इस विद्या-व्यसनी परिवार का पुराना निवास-स्थान तो मारवाड़ (जोधपुर स्टेट) में आलनियास ग्राम है, जो मेड़ते पट्टी में है। वहाँ से उठ कर क़रीब साढ़े तीन सौ वर्ष से यह अजमेर में आकर रहने लगा। इनके पुराने मकान गणपतपुरे में हैं, परन्तु अब आठ-दस वर्ष से दौलतबाग़ के उत्तर आनासागर झील के पास अपनी कोठी बना ली है और वहाँ ही रहते हैं। रायसाहब हरबिलास जी ने कचहरी के उस तरफ़ एक और बँगला बनवा लिया है और वे उसमें निवास करते हैं।

रायसाहब बाबू रामविलास जी शारदा इस परिवार के मुखिया हैं। आपने बी० बी० सी० आई० रेलवे के केरिजशॉप में बहुत अरसे तक असिस्टेंट चीफ़ क्लार्क के पद पर काम किया, अब रिटायर्ड हो गए हैं। आप क़रीब बीस वर्ष से म्युनिसिपल कमिश्नर हैं, और पाँच वर्ष से ऑनरेरी मैजिस्ट्रेट भी हैं। आजकल वे अपना कुल समय लोक-सेवा में ही लगा रहे हैं। अजमेर में जो आर्यसमाज की बड़ी-बड़ी संस्थाएँ और इमारतें हैं, उन सबके निर्माण में आपने अथक परिश्रम किया है। हिन्दी-भाषा के आप बहुत अच्छे विद्वान् हैं। आपने स्वामी दयानन्द जी का एक प्रामाणिक जीवन-चरित्र "आर्य धर्मेन्दु-जीवन" के नाम से निकाला है, और भी कई छोटी-छोटी पुस्तकें लिखी हैं। मुकफ़्फ़ा इबारत (सानुप्रास) लिखने का आपको बड़ा शौक़ है और अच्छी लिखते हैं।

आपके चार पुत्र हैं। सबसे बड़े श्री० कुँवर सूरजकरण जी शारदा एम० ए०; एल्-एल्० बी० हैं। आप चुपचाप काम करने वाले व्यक्ति हैं। आजकल आप आर्य-प्रतिनिधि-सभा राजस्थान मालवा के मन्त्री-पद पर काम कर रहे हैं। आपके मन्त्रित्व-काल में सभा ने अच्छी उन्नति की है।

आप से छोटे कुँवर चाँदकरण जी शारदा, बी० ए०, एल-एल० बी० हैं। आप प्रसिद्ध ऑल इण्डिया लीडर हैं। लोक-हित का कोई काम हो, आप उसमें शरीक हैं। पिछले नानकॉपरेशन के दिनों में आप छः मास की जेल भी काट आए हैं। इधर आपको कॉङ्ग्रेस वालों की नीति नापसन्द हुई और उधर से हट कर हिन्दू-सभा में डट कर काम करने लगे। समस्त भारत का दौरा किया और हिन्दू-सङ्गठन और शुद्धि का प्रचार किया। आपने शुद्धि-सङ्गठन पर एक परमोत्तम प्रामाणिक ग्रन्थ भी लिखा है।

इनसे छोटे डॉक्टर दानकरण जी शारदा, बी० एस-सी०, एम० बी०; बी-एस० हैं। आपकी डॉक्टरी अजमेर में बहुत अच्छी चल रही है। आप चुपचाप लोक-सेवा

करते हैं। कभी लेक्चर नहीं देते। इनसे छोटे कुँवर विजयकरण जी मैकेनिकल इञ्जीनियर हैं और कलकत्ते की बिड़ला-मिल में काम करते हैं।

रायसाहब हरविलास जी शारदा बाबू रामविलास जी के चचेरे भाई हैं और उनसे दो-तीन वर्ष छोटे हैं। आप अङ्गरेज़ी भाषा और इतिहास के भारी विद्वान् हैं। इतिहास पर आपने कई ग्रन्थ लिखे हैं, यथा 'हिन्दू सुपिरियॉरिटी, महाराणा कुम्भा, महाराणा साँगा, अजमेर का इतिहास आदि प्रसिद्ध हैं।

आप वर्षों तक अजमेर में जज रहे। इस पद से रिटायर्ड होकर लोक-सेवा कर रहे हैं। दो बार आप अजमेर-मेरवाड़ा की तरफ़ से लेजिस्लेटिव एसेम्बली के मेम्बर चुने गए और वहाँ कई उपयोगी काम किए। अजमेर-मेरवाड़े में प्रारम्भिक शिक्षा अनिवार्य हो, इसके लिए आपका उद्योग जारी है। शिक्षा-कमेटी गवाहियाँ ले चुकी हैं और रिपोर्ट तैयार हो रही है। सबसे उपयोगी और महत्वपूर्ण आपका बाल-विवाह-निषेध-बिल है, जो २३ सितम्बर को एसेम्बली में और उसके बाद स्टेट-काउन्सिल में भी पास हो चुका है। गवर्नर-जनरल की मन्ज़ूरी मिल जाने पर आगामी एप्रिल सन् ३० से यह बिल क़ानून बन जायगा। इसके अनुसार १४ वर्ष से कम उम्र की किसी लड़की का और १८ वर्ष से कम उम्र के किसी लड़के का विवाह क़ानूनी जुर्म होगा और वैसा करने वालों को सज़ा मिलेगी। इस बिल का विस्तृत विवरण अन्यत्र प्रकाशित हो रहा है।

इस बिल के लिए आप कई वर्षों से बड़ी कोशिश कर रहे थे, आख़िर आपका परिश्रम सफल हुआ। आशा है, यह बिल भारतवर्ष में उन्नति का नया युग लाएगा। आपके एक पुत्र और दो पौत्र हैं।

* * *

## श्रीमान् पुरोहित रामप्रताप जी

आप जयपुर रियासत के ताज़ीमी सरदार और जागीरदार हैं। आपकी जाति पारीक-ब्राह्मण है। आपने जयपुर-कॉलेज में शिक्षा पाई है और कुछ समय तक आप जयपुर की काउन्सिल में जुडिशियल तथा होम मेम्बर के पदों पर काम कर चुके हैं। हिन्दी-भाषा की उन्नति का आपको सदा ध्यान रहता है। कई पुस्तकें भी आपने लिखी हैं, जिनमें भगवद्गीता का अनुवाद, जिसका नाम 'श्रीकृष्ण-विज्ञान' है, बहुत प्रशंसनीय है। सम्भवतः इस पुस्तक का नवीन संशोधित संस्करण शीघ्र ही 'चाँद' कार्यालय द्वारा प्रकाशित हो सके।

* * *

## राजपूताना फ़ोटो आर्ट-स्टूडियो

इस स्टूडियो की स्थापना सन् १९०७ में हुई थी। इसे जयपुर के प्रसिद्ध विद्वान् और प्रतिष्ठित ताज़ीमी सरदार श्री० रामप्रताप जी पुरोहित ने आर्ट की उन्नति और अपने शौक़ की पूर्त्ति के लिए स्थापित किया था। पुरोहित जी को फ़ोटोग्राफ़ी और आर्ट का बेहद शौक़ है। इस काम में आपने हज़ारों रुपए व्यय किए हैं। जब इस ओर से आपका शौक़ हटने लगा, तब आपने स्टूडियो को बन्द करने की अपेक्षा, उसे व्यावसायिक रूप देना ठीक समझा। कला-कौशलपूर्ण जयपुर शहर में इस संस्था के सञ्चालन करने वाले योग्य कार्यकर्त्ता भी मिल गए। अतएव यह स्टूडियो तब से नवीन सज-धज और सुधार के साथ अपनी उन्नति कर रहा है। इसमें फ़ोटोग्राफ़ी, चित्रकारी और ऑयलपेण्टिङ्ग का दर्शनीय काम होता है।

यहाँ के बने चित्र इतने सुन्दर और कलायुक्त होते हैं कि जो उनको देखता है, मुक्त-कण्ठ से प्रशंसा करता है। ये चित्र विलायत के बने चित्रों से मुक़ाबला करने पर किसी प्रकार घटिया या हलके नहीं जान पड़ते।

* * *

## श्रीयुत् गुलराजगोपाल जी गुप्त

आप बड़े विद्या-व्यसनी, समाज-सेवी और कट्टर सुधारक हैं। आप खण्डेलवाल महासभा के प्रधान मन्त्री हैं तथा अजमेर के आर्यसमाज की संस्थाओं की जान हैं। आपकी धर्मपत्नी श्रीमती लीलादेवी जी भी आदर्श रमणी हैं। समाज-सुधार और स्त्री-शिक्षा के लिए आपने क्या कुछ नहीं किया है। आपके सुपुत्र देवराज गुप्त उच्च शिक्षा प्राप्त युवक हैं। आपका विवाह दिल्ली के प्रख्यात दानवीर स्वर्गीय सेठ रघूमल जी की इकलौती पुत्री से हुआ है। आपकी पुत्री विमलाकुमारी जूनियर कॉलेज में पढ़ रही हैं!

* * *

## भैया-परिवार

वर्धा का यह भैया-परिवार मारवाड़ी माहेश्वरी जाति में प्रबल सुधारक है। इस परिवार की वृद्धा माता श्रीमती गङ्गाबाई, माताओं और दादियों की आदर्श हैं, जो अपने पुत्र-पौत्रों और वधुओं को उन्नति-मार्ग पर स्वयं चलाती हैं। आपकी पुत्री सौभाग्यवती सरस्वती देवी मारवाड़ी-महिलाओं में हर तरह अनुकरणीय देवी हैं।

* * *

## राज्य-रत्न आत्माराम जी और उनका आदर्श परिवार

जिनकी जन्म-भर की विभूति बड़ौदा-राज्य में चमक रही है; बड़ौदा-महाराज से लेकर मेहतर तक जिनका आभारी है; जिन्होंने अपना जन्म सच्ची समाज-सेवा में व्यतीत किया है—वे ही पिता-पुत्र और देवियाँ इस चित्र में हैं। बीच में जो करारी मूँछों वाली सूरत दीख रही है, वे मारवाड़ के बाँके वीर कुँवर चाँदकरण जी शारदा हैं।

* * *

## मारवाड़ी-अग्रवालों में पहला विधवा-विवाह

माघ शुक्ला १३, सम्वत १९८३, रविवार के दिन कलकत्ते में मारवाड़ी-अग्रवाल जाति में सर्व-प्रथम विधवा-विवाह हुआ। विधवा का नाम जानकीबाई था, जो हवड़ा-निवासी गौरीदत्त जी साह की पुत्री हैं। और वर थे नागरमल जी लोहा, जो झरिया के निवासी हैं। इस विवाह में विरोधियों की ओर से बहुत-कुछ रुकावटें डाली गईं, पर फिर भी विवाह वैदिक रीति द्वारा धूम-धाम से सम्पन्न हुआ। उत्सव के अवसर पर कलकत्ते के प्रायः सभी सुधारक उपस्थित थे। सुनते हैं, देवी जानकी-बाई बचपन में ही विधवा हो गई थीं। युवावस्था में वैधव्य को पाल न सकने के कारण उन्होंने अपनी माता से स्वयं अपने विवाह की प्रार्थना की और क़रीब दो वर्ष की टालटूल के बाद उन्हें विवाह कर देना पड़ा। देवी जी की स्पष्टवादिता समाज की अन्य पीड़ित महिलाओं के लिए सर्वथा अनुकरणीय है।

* * *

## भूल-सुधार

पाठक, नीचे लिखी अशुद्धियों को सुधार कर पढ़ें :—

| पृष्ठ | कॉलम | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ३ | २ | १० | रियासतें | जागीरें |
| ४ | २ | ३१ | भँवरपाल | भोमपाल |
| ५ | १ | ६ | रघुनाथसिंह | रामसिंह |

# उत्थान और पतन

[ श्री० शोभाराम जी धेनुसेवक ]

[ १ ]

समर्थक रूढ़ियों के मारवाड़ी, आज ना होते।
हो संरक्षक दलाली के, ये सट्टेबाज़ ना होते॥
पतनप्रद अन्ध-श्रद्धा का, सजाए साज ना होते।
तो कहता कौन है, ये देश के सरताज ना होते?

[ २ ]

दृगों को मूँद करके, जिस तरह ये दान देते हैं।
नरक का कीट "हीरालाल", पर ज्यों जान देते हैं॥
लजा गोविन्द को, गोविन्द-गृह को मान देते हैं।
स्वयं गृह-देवियों को, हाथ से विष-पान देते हैं॥

[ ३ ]

अगर श्रम से कमाए द्रव्य का, सद्व्यय इन्हें आता।
तो किस की शक्ति थी? अँगुली भी इनकी ओर दिखलाता।
अरे! ओ!! मारवाड़ी!!! कह, इन्हें जो आज धुड़काता?
वही कल मारवाड़ी के लिए, हो नम्र झुक जाता॥

[ ४ ]

धरम के नाम से जो द्रव्य, पानी-सा बहाते हैं।
धरम के ढोंगियों की नित, नई संख्या बढ़ाते हैं॥
इन्हें रख मूर्ख जो इनका, निरन्तर माल खाते हैं।
वही विषयान्ध इनके, धर्म की लुटिया डुबाते हैं॥

[ ५ ]

यही हालत है, गौ-रक्षा की इनमें चाह होती है।
दुखी गौ के लिए इनके हृदय में आह होती है॥
मरी या जी रहीं गौएँ, न ये परवाह होती है।
फ़क़त गौशालाओं के खोलने की दाह होती है॥

[ ६ ]

सहस्रों डेरियाँ ये चाहते तो खोल सकते थे।
अधिक क्या इनके रहते, गाय को ले मोल सकते थे॥
कभी की गाय माता की, विजय ये बोल सकते थे।
हलाहल-पूर्ण जीवन में, सुधारस घोल सकते थे॥

[ ७ ]

लड़कपन से अविद्या के करों में जो नहीं बिकते।
सुधारों से नहीं कँपते, अचल हो सामने टिकते॥
तो इनमें सैकड़ों बिड़ला वो मोहता आजकल दिखते।
न जाने कितने जमनालाल का इतिहास हम लिखते॥

[ ८ ]

रखेंगे जब तलक गृह-देवियों का कष्टमय जीवन।
लदेगा बाल-बधुओं पर, ज़ायरदस्ती का विधवापन॥
कुरीतों का करेंगी जब तलक वनिताएँ आराधन।
पतन का ही करेंगी तब तलक अनिवार्य आवाहन॥

[ ९ ]

हमारे मारवाड़ी बन्धु अब मैदान में आवें।
समर्थक बन सुधारों के, कुरीतों के क़िले ढावें॥
तिमिर से नारियों को तार कर आलोक में लावें।
प्रगति से ना रहें पीछे, समय के साथ में जावें॥

[ १० ]

न अब बेजोड़ ब्याहों से, विवश बहिनों को रोने दो।
न "कूढ़ा-पंथियों" को जाति में विष-बीज बोने दो॥
उठे उत्साह को आगे बढ़ाओ, अब न सोने दो।
विभव के साथ विद्या को भी, विकसित आज होने दो॥

[ ११ ]

अगर है हानिकारी तो, ये परदा फाड़ कर फेंको।
नहीं पाखण्डियों के सामने, हो दीन शिर टेको॥
ज़माने के प्रवाहों को दो बहने, भूल मत छेको।
समय के साथ तुम भी, ले चलो निर्भीक अपने को॥

[ १२ ]

नहीं होगा कुरीतों से, कभी कल्याण, तुम समझो।
न आडम्बर से होगा, पारलौकिक त्राण तुम समझो॥
नशीली रूढ़ियाँ सत्वर, इन्हें म्रियमाण तुम समझो।
बनो अब कर्मयोगी, कर्म को निज प्राण तुम समझो॥

विशेषाङ्क

## सन्देह

[ रचयिता—श्रीमती महादेवी जी वर्मा ]

( १ )

बहती जिस नक्षत्र-लोक में,
निद्रा के श्वासों से वात।
रजत-रश्मियों के तारों पर,
बेसुध-सी गाती थी रात।

( २ )

अलसाती थीं लहरें पीकर—
मधु-मिश्रित तारों की ओस।
भरती थीं सपने गिन-गिन के—
मूक व्यथाएँ अपने कोष!

( ३ )

दूर उन्हीं नीलम-कूलों पर,
पीड़ा का ले झीना तार।
उच्छ्‌वासों की गूँथी माला,
मैंने पाई थी उपहार।

( ४ )

यह विस्मृति है या सपना वह—
या जीवन-विनिमय की भूल।
काले क्यों पड़ते जाते हैं,
इसके वे सोने-से फूल?

## विशेषाङ्क

# हिन्दू-मनोवृत्ति का व्यापक स्वरूप

हा भैरव के ताण्डव-नृत्य की भाँति हिन्दू-समाज आज उन्मत्त है। और इस उन्माद के प्रलयङ्कर रूप में यह अपने कायिक, मानसिक, नैतिक, आध्यात्मिक एवं साङ्घातिक अधःपतन की ओर उत्तरोत्तर वृद्धि कर रहा है। अधःपतन की इस विशाल सीमा में उसके जातीय जीवन, उसके आत्माभिमान एवं उसके आत्म-गौरव की भावनाएँ शिथिल तथा मृतप्राय हो गई हैं, और शैथिल्य—जातीय शैथिल्य के पास ही जीवन अपने क्रूर एवं उन्मत्त उपहासों के साथ मृत्यु का आवरण-पट ऊपर उठा रहा है! विश्व के रङ्गमञ्च पर, जबकि भिन्न-भिन्न देश और जातियाँ शक्ति का आवाहन कर उन्नति-शिखर पर जा रही हैं—अभागी हिन्दू-जाति अपने इस असाध्य सामूहिक रोग से प्रतिदिन क्षीण हो रही है! हिन्दू-समाज की व्यापक अशान्ति, हिन्दू-समाज की विराट् नैतिक विवशता तथा प्रतिदिन होने वाला हिन्दू-जाति का भयानक ह्रास हमारे इस कथन के यथेष्ट प्रमाण हैं। और सब से करुण, रोमाञ्चकारी एवं दयनीय बात तो यह है कि इस व्यापक अशान्ति, इस विराट् नैतिक विवशता तथा इस भयानक ह्रास में भी हम अज्ञान-वश धर्म के मङ्गल-स्वरूप (?) का अनुभव करते हैं! धर्म के नाम पर, धर्म की आड़ में तथा धार्मिक अन्ध-विश्वासों के कारण समाज को पाप, अधार्मिकता, व्यभि-चार एवं लोमहर्षक अत्याचारों के भार से पीसने वाली संसार में कदाचित् ही कोई अन्य जाति हिन्दुओं की भाँति हो! हिन्दू-समाज आज विश्रृङ्खल, क्षुब्ध एवं अशान्त है; परन्तु इस सारी विश्रृङ्खलता, क्षुब्धता एवं अशान्तियों की जड़ इसकी कुत्सित धार्मिकता और उस धार्मिकता का घृणित ढोंग है! वह ढोंग, जिसने बल-पूर्वक करोड़ों दुधमुँही बच्चियों पर वैधव्य की भयानक

तथा निष्ठुर छाप दे दी है; वह ढोंग, जिसने 'राम' और 'गङ्गामाई' के सात करोड़ अभागे नामलेवों को मनुष्य से पशु बना दिया है; वह ढोंग, जिसकी आड़ में तीर्थ-स्थान आज भ्रूणहत्याओं के केन्द्र तथा हमारे अधिकांश मन्दिर और मठ वेश्यालय बन रहे हैं; वह ढोंग, जिसके द्वारा सतीत्व की आड़ में व्यभिचार और देवत्व की आड़ में राक्षसत्व का लोमहर्षक काण्ड उद्घटित होता है; और वह ढोंग, जिसकी ओट में सत्य और धर्म हिन्दू-समाज की हिंसात्मक वृत्तियों के सम्मुख काँप उठते हैं !

हिन्दू-समाज अपनी इन अशान्तियों का सारा दोष मुसलमानों के सिर मढ़ता है। हिन्दुओं का कहना है कि मुसलमान गुण्डे हैं, वे हमारी बहुओं पर आक्रमण करते हैं; वे पद-पद पर हमसे झगड़ा मोल लेते हैं; वे ऐसा करते हैं, वे वैसा करते हैं। यदि यह बात थोड़ी देर के लिए मान भी ली जाय, यदि हम थोड़ी देर के लिए मान भी लें कि हिन्दुओं के प्रति मुस्लिम-समाज की हिंसात्मक वृत्ति ही हिन्दू-समाज की सारी अशान्तियों की जड़ है, तो भी न्यायतः हम यह बात कभी भी कहने का साहस नहीं कर सकते कि हिन्दू-समाज में होने वाले स्वयं हिन्दुओं के अत्याचार मुसलमानों के अत्याचारों से कम हैं। कम की तो बात ही भिन्न है, हम तो यहाँ तक कहेंगे कि मुसलमान-गुण्डों के उपद्रव उन अत्याचारों की अपेक्षा सहस्रांश भी नहीं हैं, जोकि आज धर्म के नाम पर, सत्य की आड़ में स्वयं हिन्दुओं के द्वारा ही हिन्दू-समाज पर हो रहे हैं। और फिर भी हम प्रतिदिन अपनी सारी शक्ति केवल मुसलमान-गुण्डों के उपद्रवों की निन्दा करने में ही लगाते हैं। हमारा तो कहना यह है कि यदि वही समय तथा शक्ति हम अपने अधःपतन के अवरोध तथा अपने सामाजिक पतन के सुधारने में व्यतीत करते, तो निश्चय ही हमारा समाज आज इस पतितावस्था से निकल कर उन्नति-पथ पर बहुत आगे बढ़ गया होता। परन्तु हमें अपनी भूलों की, अपनी त्रुटियों की, अपनी सामाजिक दुरवस्था की कोई भी परवा नहीं। घर में आग लग गई है, घर जल कर भस्म हो रहा है। इस आग को बुझाने की कोई चिन्ता नहीं। चिन्ता तो इस बात की है कि कोई अन्य व्यक्ति इस सङ्कटपूर्ण स्थिति में भी हमारे घर में घुस कर हमारी कोई वस्तु अपने प्रयोग के निमित्त उठा न ले। हिन्दुओं की ठीक यही अवस्था है। उन्हें इस बात की चिन्ता नहीं कि केवल कलकत्ता शहर में ही, जिसकी आबादी लगभग ११ लाख है, वेश्याओं की संख्या एक लाख से अधिक है, और इन वेश्याओं में ६५ सैकड़े से अधिक सम्भ्रान्त एवं प्रतिष्ठित हिन्दू-परिवारों की बहू-बेटियाँ हैं; उन्हें तो इस बात की चिन्ता नहीं कि केवल वृन्दावन जैसे छोटे क़स्बों में सहस्रों बङ्गाली हिन्दू-विधवाएँ धर्म की आड़ में सार्वजनिक व्यभिचार के द्वारा अपना पापी पेट पाल रही हैं; उन्हें तो इसकी चिन्ता नहीं कि आज हमारे अधिकांश पण्डे और पुजारी व्यभिचार एवं भ्रूणहत्या के ठेकेदार हो रहे हैं; उन्हें तो इस बात की चिन्ता नहीं कि आज अधिकांश हिन्दू-तीर्थों का प्रधान व्यवसाय गर्भपात एवं भ्रूण-हत्यादि कार्यों में सहायता करना ही है; उन्हें तो इस बात की तनिक भी चिन्ता नहीं कि हमारे समाज में नित्य ही सैकड़ों नव-प्रसूत बालक सड़कों पर, रेलों में, झाड़ियों में, नदियों के तट और गली-कूचों के कूड़ों पर निष्ठुरता से इसलिए छोड़ दिए जाते हैं कि उनकी अभागिनी माताएँ समाज के अभिशापपूर्ण आश्रय से निर्वासित न हो जायँ, और उन्हें इस बात की चिन्ता नहीं कि आज काम के उद्दाम परिपीड़न से भस्मीभूत लाखों अक्षतयोनि तरुण-विधवाओं के सम्मुख केवल यही समस्या है—धर्म-रक्षा अथवा काम-तृप्ति ! अस्तु—

हम आज वास्तविक तत्व को छोड़ कर उसके प्रतिबिम्ब, उसकी छाया के पीछे दौड़े जा रहे हैं, और दुःख तो केवल इस बात का है कि हम स्वयं नहीं समझ सकते कि इस दौड़ने का उद्देश्य तथा इसका अन्तिम परिणाम क्या होगा। हमारी आँखों पर आज इतना अधिक परदा पड़ गया है कि हम स्थूल दृष्टिगत बातों पर भी अपना निर्णय नहीं कर सकते—वह निर्णय, जिसका महत्व स्वतन्त्रता से भी प्रिय और क्रान्ति से भी अधिक आवश्यक है; वह निर्णय, जिसकी समुचित आयोजना किए बिना हिन्दू-जाति अपने पापों की नारकीय यन्त्रणाओं में जल कर स्वतः भस्म हो जायगी, और वह निर्णय, जिसके अन्तराल में जीवन की उन्मुक्त भावनाएँ, जीवन का सौष्ठव एवं जीवन का अभिधेय साधन अनि-

वार्य रूप से अन्तर्हित है। वह निर्णय मुसलमानों के छिद्रान्वेषण करने अथवा मुसलमानों को गालियाँ देने में नहीं, वरन् अपने दोषों, अपनी दुर्बलताओं एवं अपनी पैशाचिक तथा असह्य मनोवृत्ति के समुचित दूरीकरण में है। मुसलमान-गुण्डों को कोसने से कहीं अधिक रचनात्मक कार्य-क्रम तो यह होता, यदि आज हम अपनी सारी शक्ति उन अत्याचारों के मिटाने में लगाते, जोकि स्वयं हिन्दुओं के द्वारा ही हिन्दू-समाज पर किए जाते हैं। अभी हाल में ही लखनऊ शहर में एक घटना हुई है, जिसका वृत्तान्त सहयोगी 'लीडर' में प्रकाशित हुआ था। वह यह कि कुँवर प्रतापविक्रम शाह आई० सी० एस० तथा शेख़ अकबरहुसेन नामक दो सज्जन सन्ध्या-समय वायु-सेवन करने जा रहे थे कि उन्होंने कुछ दूर पर एक बच्चे के रोने की आवाज़ सुनी। वे उस स्थान पर गए और वहाँ उन्हें कपड़े में लिपटा हुआ एक सप्ताह का बच्चा मिला। उक्त सज्जनों ने उस बच्चे को पालन-पोषण के निमित्त स्थानीय मेडिकल कॉलेज में दे दिया। इसी प्रकार के एक अनाथ बच्चे का हाल में ही बिहार प्रान्तीय एक सज्जन ने चलती हुई एक गाड़ी में पाया था, जिसका उल्लेख विगत दिसम्बर सन् १९२७ ई० के 'चाँद' के २८७ पृष्ठ पर 'अनाश्रित' शीर्षक लेख में किया गया है। इतना ही नहीं, अभी विगत ९ वीं नवम्बर को जबलपुर से इलाहाबाद आने वाली गाड़ी में, इलाहाबाद ईस्ट-इण्डियन रेलवे के पार्सल-क्लर्क श्री० परमात्माप्रसाद जी नामक सज्जन को दो महीने का एक शिशु मिला। वह अभागा बालक टोकरी में पड़ा था और उसके ऊपर कपड़े रक्खे थे! श्री० परमात्माप्रसाद जी ने इस सम्बन्ध में हमारे पास एक पत्र के साथ ही उस बच्चे का फ़ोटो भी भेजा है, जो अन्यत्र प्रकाशित किया जा रहा है। पत्र का कुछ अविकल अंश इस प्रकार है:—

× × × There was a great dispute over the baby, because the Muslims and Christians wanted to have him. As these questions of communal interest arose, I requested the Police Incharge of the Station to give me the baby. He very kindly acceded to my request after taking from me a written bond to deliver the baby to the rightful owner, when he claims him. The baby is of a fair complexion and I and my wife are nursing the baby × × ×.

तात्पर्य यह है कि उस बालक पर एक झगड़ा उठ खड़ा हुआ। मुसलमान और ईसाई उस बच्चे को लेने के लिए इच्छुक थे। चूँकि साम्प्रदायिक स्वार्थ का प्रश्न उठा, मैंने स्टेशन के पुलिस-इञ्चार्ज से उस बच्चे को देने की प्रार्थना की। उन्होंने यह शर्त लिखा कर कि यदि उस बच्चे का अधिकारी उसका दावा करे तो हमें उसको लौटा देना पड़ेगा, मुझे उस बच्चे को दे दिया। बालक सुन्दर है और मेरी धर्मपत्नी तथा मैं उसका पालन-पोषण करता हूँ।

इतना ही नहीं, अभी हाल में ही बनारस के रहने वाले श्री० राजकृष्ण वाष्र्ण महोदय नामक एक सज्जन हमारे पास आए थे। वाष्र्ण महोदय समाज-सुधारक विचार के एक ग्रेजुएट हैं। आप कुछ अवधि तक हिन्दू-यूनिवर्सिटी की ओर से चन्दा वसूल करने का भी उत्तरदायित्वपूर्ण कार्य करते थे, जैसाकि आपके दिखलाए हुए पत्रों से मालूम हुआ। आप भी इस समय दो अनाथ बच्चों का पालन कर रहे हैं। पिछले डेढ़ वर्ष की अवधि में आपको केवल बनारस शहर में ही छः अनाथ बच्चे मिले, जिसमें चार बालिकाएँ और दो बालक थे। दुर्भाग्यवश चारों बालिकाएँ मर गईं। दोनों बालक अभी तक जीवित हैं, और वाष्र्ण महोदय की धर्मपत्नी तथा वे उनका पालन-पोषण कर रहे हैं। वाष्र्ण महोदय ने इन अभागे शिशुओं के मिलने का जो वृत्तान्त सुनाया, वह बड़ा ही मर्मस्पर्शी था! संक्षिप्त रूप में, उन्हें एक बच्चा लक्सा मुहल्ला में रामकृष्ण-मिशन के पास पड़ा हुआ मिला। एक बच्चा रामकृष्ण-मिशन के एक ब्रह्मचारी ने दिया। यहाँ यह बात स्मरण रखनी चाहिए कि समाज के सम्मुख अपनी लज्जा निवारण करने तथा समाज से बहिष्कृत होने के भय से प्रायः अभागिनी बङ्गाली माताएँ अपने बच्चों को रामकृष्ण-मिशन के ब्रह्मचारियों को दे देती हैं। इसके दो कारण हैं। एक तो रामकृष्ण-मिशन के प्रायः सभी ब्रह्मचारी एवं संन्यासी बङ्गाली ही हैं, इस कारण उन अभागिनियों को ऐसा करने में कम सङ्कोच होता है। दूसरा कारण यह है कि उन अभागिनियों को इस बात का पूर्ण विश्वास रहता है कि उनकी प्राण-प्रिय

दम्पति उनसे पृथक् होकर भी रामकृष्ण-मिशन द्वारा भली भाँति सुरक्षित रहेगी तथा उनका यथोचित पालन-पोषण होगा। इसी प्रकार एक लड़की एक धाई (Midwife) के द्वारा मिली। तीन अन्य बालिकाओं की भी ऐसी ही कहानी है। यहाँ एक बात का उल्लेख करना हम आवश्यक समझते हैं। वह यह कि ये सभी शिशु बङ्गाली थे और इसका कारण यही है कि काशी में बङ्गालियों का ज़बरदस्त अड्डा है तथा वहाँ तीर्थ के निमित्त बहुसंख्यक बङ्गाली जाते हैं, और निश्चय ही अन्य तीर्थों की अपेक्षा वहाँ अभागिनी बङ्गाली महिलाएँ अधिक संख्या में गर्भपात, भ्रूणहत्या करती तथा अनाथ बच्चे जनती हैं। अनाथ इसलिए कि उन बालकों के प्रति कोमल से कोमल मातृभाव एवं ममता रखते हुए भी वे माताएँ समाज के भय से, समाज के बहिष्कार के भय से, एक ठण्डी साँस के साथ सर्वदा के लिए उन प्यारे बच्चों को अपने मधुर आलिङ्गन से पृथक कर, उन्हें इस संसार में निरवलम्ब तथा अनाथ छोड़ देती हैं! मातृ-हृदय में उठते हुए वियोग-काल की उन उत्पीड़ित एवं दारुण भावनाओं का कौन अनुभव कर सकता है? इन अभागे बालकों का चित्र भी अन्यत्र दिया जा रहा है। अस्तु—

प्रसङ्गवश हम इस स्थान पर इस बात का भी उल्लेख करना आवश्यक समझते हैं कि वाण्टू महोदय इस प्रकार के नवजात अनाथ शिशुओं के लिए एक अनाथालय खोलना चाहते हैं। उनकी धर्मपत्नी इस पवित्र कार्य में उनका हाथ बँटाना चाहती हैं। उक्त दम्पति को कोई अपनी सन्तान नहीं है, और उनका विचार है कि इस प्रकार के अनाथ शिशुओं का ही पालन-पोषण कर वे अपनी सन्तान-लालसा शान्त करें; परन्तु वे अर्थाभाव के कारण ऐसा करने से विवश हैं। उपरोक्त बातें वाण्टू महोदय के कथनानुसार ही हमने लिखी हैं। अस्तु—

हमने जिन अभागे बच्चों की चर्चा की है, उनकी संख्या इस अभागे देश में नित्य ही इस प्रकार परित्यक्त किए जाने वाले बच्चों के सम्मुख शून्यवत् है। सच बात तो यह है कि आज अभागे हिन्दू-समाज में नित्य ही सैकड़ों गर्भपात, सैकड़ों भ्रूणहत्याएँ होती हैं एवं न जाने कितने अनाथ नवजात शिशुओं को परित्यक्त किया जाता है। उक्त उदाहरण तो उन शिशुओं का है, जिनका वृत्तान्त अकस्मात् पत्रों में प्रकाशित हुआ है तथा हमारे हवाले किया गया है। इस प्रकार की न जाने कितनी घटनाएँ नित्य ही हिन्दुओं की लम्बी नाक को कलङ्कित करती हैं!!

हमारा जातीय जीवन, हमारी सामाजिक स्थिति आज कितनी भयङ्कर है, और कौन कह सकता है, हमारे पापों का बोझ किस समय हमें रसातल पहुँचा दे। पापों पर पाप और उन पापों की पुनरावृत्तियाँ—यह कितना जघन्य है? परन्तु इससे भी जघन्य यह है कि हमारी शिथिल आँखें और हमारी कलुषित आत्माएँ आज हमारे इन पापों को, हमारे इस ह्रास को नहीं देख सकतीं। हमारा सर्वनाश हो रहा है, हम रसातल पहुँच रहे हैं, पर हमें उस सर्वनाश का ज्ञान नहीं है! इस स्थान पर हम एक बात भली भाँति स्पष्ट कर देना चाहते हैं, और वह यह कि आज हमारे सामने बहुत सी ऐसी बातें धर्म के रूप में स्थित हैं, जो वास्तव में अधर्म हैं और जिनका हमें शीघ्र ही बहिष्कार करना चाहिए। उदाहरण-स्वरूप इन अनाथ बच्चों का ही प्रश्न लीजिए। सम्भव हो, उनकी माताओं ने उनका जन्म किसी अनुचित सम्बन्ध से ही दिया हो; सम्भव है, उनकी माताएँ काम के उद्दाम परिपीड़न से व्याकुल होकर चूकभरे मानव-जीवन में कुछ और भी चूक गई हों, परन्तु इसमें उन अभागे बच्चों का क्या दोष? क्या उनकी शरीर-रचना ठीक उसी प्रकार नहीं हुई अथवा होती है, जिस प्रकार किसी बड़े से बड़े सनातनी पण्डित की? क्या उसका रक्त, मांस, मज्जा उसी प्रकार नहीं बना, जिस प्रकार कि हिन्दू-समाज के किसी भी प्रतिष्ठित व्यक्ति का? फिर यह भिन्नता कैसी? फिर वे हरामी कैसे? और यदि थोड़ी देर के लिए यह मान भी लिया जाय कि वे हरामी हैं, तो क्या भगवान् वेदव्यास, जिनका नाम प्रत्येक हिन्दू नित्य ही पूज्य एवं उपासना के भावों से जपता है, उसी प्रकार के हरामी नहीं थे, जिस प्रकार के उक्त अनाथ बच्चे? महाभारत कहता है कि धीवर की कुमारी कन्या सत्यवती के साथ महर्षि पराशर का सम्भोग हुआ था और उससे भगवान् वेदव्यास जी उत्पन्न हुए थे। यहाँ यह बात भी स्मरण रखने योग्य है कि सत्यवती का विवाह पुनः राजकुल में, बिना किसी

बाधा के सम्पर्क हो गया था। कुमारी कुन्ती के साथ सूर्य ने व्यभिचार किया था और परिणाम-स्वरूप प्रातः-स्मरणीय कर्ण का जन्म हुआ था, और बिना किसी बाधा के कुन्ती का ब्याह पाण्डु से हो गया, जिनके सहवास से पाण्डवों का जन्म हुआ। महाकवि कालिदास के वंश का पता आज तक नहीं मिल सका। वे एक वृक्ष के नीचे रोते हुए पाए गए थे? भक्त साधु और कवि कबीरदास जी कूड़े पर मिले थे। इस प्रकार यदि उक्त अनाथ बच्चों को कोई भी हिन्दू हरामी कहने का साहस करता है, तो उसे स्मरण रखना चाहिए कि महाभारत के अधिकांश पात्र—उस महाभारत के, जिस पर हिन्दू-जाति को गौरव है—उक्त बच्चों की ही भाँति हरामी थे। और हाय! आज हम अपने पापी हाथों से ही कितने अनाथ एवं अभागे वेदव्यासों, कर्णों, कबीरों और कालिदासों को निर्दयतापूर्वक अपने से दूर—बहुत दूर फेंक रहे हैं। आज हिन्दू-समाज के काले अञ्चल से नित्य ही सैकड़ों अभागे वेदव्यास, कबीर, कालिदास, कर्ण आदि मनुष्य-रत्न पृथक् हो रहे हैं, और फिर भी सनातनधर्म अपने अनुष्ठान में लगा है। स्थानाभाव से हम महाभारत के हरामियों के सम्बन्ध में इस स्थान पर विशेष रूप से नहीं लिख सकते। सुविधानुसार 'चाँद' के किसी आगामी अङ्क में हम इस अप्रिय विषय पर पूरा प्रकाश डालने का प्रयत्न करेंगे। फिर भी इस प्रसङ्ग में इतना लिखना आवश्यक प्रतीत होता है कि हिन्दू-जाति जिन बच्चों को आज हरामी क़रार कर मरने अथवा विधर्मियों के हाथ में पड़ने के लिए फेंक रही है, वैसे ही बच्चों के द्वारा ब्रिटेन आज संसार पर अपना साम्राज्य स्थापित कर रहा है। यह भारत और ब्रिटेन में एक महत्वपूर्ण अन्तर है, जिसके कारण भारत शासित और ब्रिटेन शासक है। इतिहास के विद्यार्थी इस महत्वपूर्ण भिन्नता को विस्मरण नहीं कर सकते, परन्तु यह भी अभागे हिन्दू-समाज के पतन का निकृष्ट प्रदर्शन नहीं है। हमारी विधवाओं की अवस्था नरक से भी अधिक दारुण है। जैसा कि हम कह चुके हैं, इस अभागे देश में, लाखों की संख्या में ऐसी तरुण विधवाएँ हैं, जिन्हें अपने विवाह का स्मरण तक भी नहीं, और जो मनसा, वाचा, कर्मणा से अक्षत-योनि हैं। इन अभागिनियों के चारों ओर व्यभिचार का दूषित एवं हानिकर वायुमण्डल है, जिनसे बचना उनके लिए मृत्यु से भी अधिक क्लेशकर है। वे भी हमारी ही तरह मनुष्य हैं, और उनका शरीर भी हमारी ही तरह रक्त, मांस और मज्जा से बना है। इस स्थिति में उनसे भी वे चूकें सम्भव हैं, जिनका होना मानव-समाज में बहुत स्वाभाविक है, और विशेषकर उस भयङ्कर स्थिति में, जब कि प्रायः सभी हिन्दू-परिवारों में विधवाओं का मुँह अशुभ एवं अमङ्गलप्रद समझा जाता है तथा पाँच गज़ कपड़े और एक मुट्ठी अन्न के लिए उन पर पाशविक अत्याचार किया जाता है! परन्तु उस चूक का परिणाम कितना भयङ्कर होता है! वे अभागिनियाँ समाज से बहिष्कृत कर दी जाती हैं। केवल समाज से ही नहीं, वे तो अपने गाँवों से भी निकाल दी जाती हैं और समाज उनको तब तक भाँति-भाँति के कष्ट देने में अपना गौरव समझता है, जब तक कि वे पूर्ण-रूपेण अनाथिनी बन कर विधर्मी न हो जायँ। तब तक लम्बी नाक वाले हिन्दुओं के अत्याचार हुआ करते हैं! अभी विगत १६ वीं दिसम्बर को बिहार प्रान्त के सहयोगी 'महावीर' में इसी प्रकार की निम्नलिखित घटना प्रकाशित हुई है :—

मधुरापुर ज़िला मुँगेर के गङ्गा पाठक ने एक विधवा से विधवा-विवाह किया। वह विधवा बिहार के नज़दीक माहुरी ग्राम की है और दो वर्ष से गङ्गा पाठक के साथ रहती है। एक सन्तान भी गङ्गा पाठक से पैदा हुई है। उस ग्राम के लोगों ने उन लोगों को घर से निकाल दिया और कहा कि औरत को कहीं दूसरी जगह छोड़ आओ, तब तुमको स्वजाति में रहने देंगे। इस पर गङ्गा पाठक उस असहाय विधवा को कलकत्ता ले गया और कुछ दिन के बाद उसको वहीं छोड़ कर बस्ती चला आया। पीछे कुछ रोज़ के बाद वह विधवा अपना ज़ेवर बेच कर, रेल-भाड़ा देकर मधुरापुर गङ्गा पाठक के पास वापस आई। फिर सनातनधर्म के ठेकेदार, मधुरापुर के भूमिहार ब्राह्मणों ने मार-पीट कर उन लोगों को बस्ती से निकाल दिया। तब वे लोग तेघड़ा के पुराने बाज़ार में जाकर भाड़े के घर में रहने लगे और अपने गोतिया रामसुन्दर पाठक के ऊपर बेगूसराय के मैजिस्ट्रेट के पास मुक़दमा दायर किया। इसमें रघु-

नाथ ब्रह्मचारी मुख्तार बेगूसराय, मुक़द्दमा की पैरवी करने लगे, परन्तु धर्म के ठेकेदार मनरूपसिंह, रीतोसिंह, महावीरसिंह, शिवसिंह और रामसुन्दर पाठक ने सनातनधर्म की डूबती हुई लुटिया बचाने के लिए गवाह तक को कचहरी में हाज़िर नहीं होने दिया। लाचार गङ्गा पाठक ने मुक़द्दमा उठा लिया और वह विधवा अकेले तेघड़ा बाज़ार में रहने लगी, जहाँ पर अधिक तादाद में मुसलमान हैं। विधवा और उसका एक बच्चा सङ्कट में है। क्या कोई हिन्दू का लाल उस विधवा की डूबती हुई नैया को बचाने में कष्ट उठाएगा ?

—*रामहितसिंह*

उपरोक्त वृत्तान्त श्री० रामहितसिंह महोदय ने पहले-पहल 'चाँद' में प्रकाशनार्थ ही भेजा था। उन्होंने स्वयं भी इसी सम्बन्ध में हमसे मुलाक़ात की थी। हमने इस घटना के सम्बन्ध में बिहार-प्रान्तीय हिन्दू-सभा के मन्त्री, मित्रवर बाबू जगतनारायण लाल को एक व्यक्तिगत पत्र भेजा और हमें इस बात का हर्ष है कि जगत-बाबू ने तत्क्षण ही स्थानीय हिन्दू-सभा के कार्यकर्ताओं का ध्यान इस घटना की ओर आकर्षित कर, इस बात की सूचना भी हमें दे दी। इतना ही नहीं, जगत बाबू ने हमारे पास उस पत्र की नक़ल भी भेजने की कृपा की, जोकि उनके पास स्थानीय कार्यकर्त्ता महोदय के द्वारा भेजा गया था। उस पत्र के आवश्यक भाग की अविकल प्रतिलिपि इस प्रकार है :—

बेगूसराय

१६-१२-२७

प्रिय भाई जी,

सादर प्रणाम !

पत्र आपका मिला। पढ़ कर बहुत आनन्द प्राप्त हुआ। जिस स्त्री के विषय में लिखा है, उसका प्रबन्ध अभी यह हुआ है कि वह अपने पति के साथ रहेगी और उसका पति उसकी रक्षा अथवा भरण-पोषण का प्रबन्ध करेगा। इतना ही हुआ कि वह जिस ग्राम की थी, उसमें न रह कर दूसरे ग्राम में रहेगी। यह ग्राम मधुरापुर में है और यहाँ के निवासी मेरे Clients ( मुवक्किल ) हैं, लेकिन उस पर भी मैंने विधवा का ही साथ दिया था और देने को तैयार रहूँगा। गवाहान पर भी मुक़द्दमा चलाया गया था, परन्तु Case compromise( मुक़द्दमा में सुलह ) के सबब सारा मुक़द्दमा उठा लिया गया। उस विधवा को उसका पति रक्खेगा। उसने मुझसे कहा है × × ×

यह तो पापी हिन्दू-समाज में विधवाओं पर नित्य होने वाले इस प्रकार के सहस्रों करुण-दृष्टान्तों का केवल एक छोटा-सा उदाहरण है ! परन्तु हिन्दू-समाज में लाखों की संख्या में ऐसी सधवाएँ भी हैं, जिनकी स्थिति बहुत अंशों में विधवाओं से भी अधिक भयावह है। हाल में ही ऐसी एक सधवा बहिन का पत्र हमारे पास आया था। वह बहिन लखनऊ की रहने वाली एक सम्भ्रान्त कान्यकुब्ज ब्राह्मण-परिवार की हैं। बहिन का पत्र यों है :—

लखनऊ

१६-१०-२७

आपसे मेरी सकरुण प्रार्थना है कि यदि आपके यहाँ कोई ऐसी संस्था हो, जिसमें दुखी अनाथ बहिनों की रक्षा होती हो, तो कृपया मुझे भी उसी में एक स्थान दिला कर मेरी रक्षा कीजिए, अथवा आपके इलाहाबाद में किसी दूसरे प्रकार का अनाथालय हो तो उसके अधिष्ठाता को सूचित करने की कृपा करें कि मैं अनाथिनी होकर और समाज के अत्याचारों के कारण घृणित मुसलमान अथवा ईसाई-धर्म ग्रहण करने को प्रस्तुत हूँ। × × × मैंने इन असह्य दुखों के कारण आत्महत्या करने का भी उद्योग किया, परन्तु भगवान् वाम हैं—अभागिनी मृत्यु भी मुझे छोड़ कर चली गई। अब प्राणघात करने का भी मेरा विचार नहीं होता; परन्तु मेरे कष्ट इतने अकथनीय हैं कि जिन्हें सहन करने का बल मेरे शरीर में नहीं है। और इसीसे मैं यह नीच कार्य करने पर उद्यत हूँ। परन्तु जिस समय जाति और धर्म का मोह

मुझे सताने लगता है और जब मैं यह समझती हूँ कि मेरे गर्भ से जो बालक उत्पन्न होगा, कुछ ही समय पश्चात् वही हिन्दू-धर्म का भक्षक बनेगा, तो मुझे आन्तरिक वेदना होती है। मुझे तीन मास का गर्भ है।

अब मेरी दुःख-कहानी सुनिए। मैं उच्चकुलीन कान्यकुब्ज-वंश में उत्पन्न हुई हूँ। १३ वर्ष की अवस्था में मेरा विवाह हो गया, परन्तु दुर्भाग्य से मुझे ऐसे स्वामी मिले हैं, जिन्हें पर-स्त्री से बहुत प्रेम रहता है। उन्हें धन्धा कोई भी नहीं करना पड़ता; क्योंकि मकान के किराए से थोड़ी-सी आय हो जाती है। उनके अन्य सभी कुटुम्बी उनसे पृथक् हैं। केवल मेरे ही भोजन-वस्त्र का भार उन पर है। सो भी अभी तक मेरे पिता जी मेरा खर्च चलाते रहे, परन्तु इन्होंने उनसे भी शत्रुता कर ली और उनके प्राणों के ग्राहक बन गए। प्राण के भय से आज छः महीने हुए मेरे पिता जी ने लखनऊ छोड़ दिया और काशीवास करने लगे। इनके कुटुम्बी तथा समीपवर्ती सम्बन्धी सभी इनके आचरण से डर कर मेरी सहायता करने में भयभीत होते हैं। मेरा स्थान श्री० रूपनारायण पाण्डेय, भूतपूर्व सम्पादक 'माधुरी' के बिलकुल समीप है। इससे मनबहलाव के लिए, घर के कार्यों से छुट्टी पाकर, उनकी माता जी व स्त्री के पास जाकर बैठती थी। कुछ दिन पूर्व घर से दुखी होकर इनके कुटुम्बी भ्राता के यहाँ मैं शाहजहाँपुर चली गई। वहाँ मैंने उनकी आज्ञा से आर्य-कन्या पाठशाला में नौकरी भी की, परन्तु स्वामी यह भी नहीं देख सके कि मैं सुख से रहूँ और नौकरी छुड़ा दी, तब से मैं यहीं यम-यातना भोग रही हूँ। नौकरी छोड़ने के बाद मुझे एक पुत्र हुआ, जोकि पालन-पोषण के अच्छे साधनों के अभाव से मुझे रोती छोड़कर स्वर्ग-धाम चला गया! उक्त सम्पादक जी के यहाँ मैं एक दिन बैठी थी। वहाँ आपका 'चाँद' मासिक पत्र मुझे पढ़ने को मिला। उसमें मेरे लायक नौकरी का एक विज्ञापन मिला। दरख्वास्त देने पर जब मेरी प्रार्थना स्वीकार होगई तथा मैं इलाहाबाद आने पर तैयार हुई, तभी से मुझ पर नित्य ही डण्डा-प्रहार हो रहा है और उक्त सम्पादक जी के घर में जाने की मनाही है। मैं तीन-तीन, चार-चार दिन बिना अन्न के पड़ी रहती हूँ; परन्तु इस पर भी उनकी आज्ञा यह नहीं है कि मैं अपनी थोड़ी शिक्षा का उपयोग कर अपना उदर-पोषण कर सकूँ। मुझे डर है कि आगे चल कर सूतिका-गृह में मेरी बुरी दशा होगी तथा इस अबोध बालक के भी प्राण मेरे प्रथम पुत्र की तरह जायँगे। सब कुछ होने पर भी यदि शरीर की ताड़ना न होती, तो मैं योंही पड़ी रह कर जीवन बिता देती; परन्तु हाय! अब मुझसे यह वेदना सही नहीं जाती। यदि अब कोई हिन्दू मेरी रक्षा नहीं करेगा, तो मैं शीघ्र ही इस्लाम-धर्म स्वीकार कर अपना धर्म त्याग दूँगी × × × इसके अतिरिक्त मुझे कोई हिन्दू नहीं देख सकेगा।

आपकी एक दुःखिनी बहिन,

× × × *अवस्थी*

**उक्त पत्र के कुछ शब्दों को हमने अवश्य ही परिवर्तित कर दिया है, परन्तु हमने इस बात का अधिक से अधिक ध्यान रक्खा है कि पत्र के वाक्यों तथा भावों में तनिक भी परिवर्तन न हो।**

**हमने इस पत्र को 'माधुरी'-सम्पादक मित्रवर प्रेमचन्द जी के पास भेज दिया और साथ ही यह भी लिखा कि वे इसके सम्बन्ध में पूरी जाँच-पड़ताल कर हमारे पास लिखें। प्रेमचन्द जी ने उत्तर-स्वरूप हमारे पास इस सम्बन्ध में जो कुछ लिखा, वह इस प्रकार है :—**

I saw Pt. Rup Narayan Pandey in connection with the letter you sent. The facts are approximately correct, but the lady is married and living with her husband. It is by no means safe to see her in the suspicious circumstances as she mentions. Her husband is a course ruffian. He may scent the matter and suspect some nefarious motive. The consequence will not redound to my credit. The

हिन्दू-समाज का कलङ्क—नं० १

श्री० परमात्माप्रसाद जी ने इस दो महीने के सुकुमार बालक को जबलपुर से इलाहाबाद आने वाली गाड़ी में पड़ा पाया था। परमात्माप्रसाद जी की धर्म-पत्नी इस सुन्दर बालक का अपने पुत्र की तरह पालन-पोषण कर रही हैं। कौन जानता है, यह किसी अज्ञात भविष्य में भगवान् वेदव्यास से भी अधिक विद्वान् और तेजस्वी न हो? हिन्दू-समाज नित्य ही ऐसे सैकड़ों सुकुमार लालों को 'हरामी' कहकर त्याग देता है !!

lady is partially educated and tied to an uneducated fool. This is the root of the whole affair. She is tormented no doubt. She will not tolerate the treatment she receives, but the remedy lies with the Government, not with the Rescue Homes. She is not an *Anathin*. How can you send her there? It is very easy to be hauded up for seduction. As long as divorce law is not enacted such unfortnnate cases will crop here and there and nobody can stop them. Even divorce law is no radical remedy. It will touch only the higher circles. The poor will not be benefited by it. × × ×

इसका तात्पर्य यह है—"मैं पण्डित रूपनारायण पाण्डेय से आपके पत्र के सम्बन्ध में मिला। सारी बातें लगभग ठीक हैं; परन्तु वह स्त्री चूँकि विवाहिता है और अपने पति के साथ रहती है, इसलिए उससे मिलना किसी भाँति सुरक्षित नहीं। जैसा कि वह लिखती है, उसका पति अत्यन्त ही नीच प्रकृति का गुण्डा है और वह इस बात का पता पाकर किसी निन्द्य कर्म का सन्देह कर सकता है। इसका परिणाम मेरी शान के ख़िलाफ़ होगा। वह महिला थोड़ी शिक्षिता है और एक अशिक्षित मूर्ख के पल्ले पड़ी है। सारी बातों की यही जड़ है। निस्सन्देह उसे कष्ट दिया जाता है, और उसके साथ जो व्यवहार किया जाता है, उसे वह नहीं सह सकती; परन्तु इसका निदान संरक्षण-गृहों में नहीं, वरन् सरकार में है। वह अनाथिनी नहीं है। आप उसे संरक्षण-गृह में कैसे भेज सकते हैं? ऐसा करने से बहुत आसानी के साथ आप पर बरग़लाने का जुर्म लगाया जा सकता है। जब तक तलाक़-क़ानून कार्य में नहीं लाया जाता, तब तक इस प्रकार के दुखपूर्ण उदाहरण चारों ओर उपस्थित होते ही रहेंगे। सच तो यह है कि तलाक़-क़ानून भी इस रोग की वास्तविक औषधि नहीं होगा। केवल ऊँची स्थिति के मनुष्य ही इससे लाभ उठा सकेंगे—निर्धन इससे कुछ भी लाभ नहीं उठा सकते। × × ×"

हम मित्रवर प्रेमचन्द जी की बातों से भरपूर सहमत हैं। हाँ, इस सम्बन्ध में यह अपना विचार स्पष्ट कर देना चाहते हैं कि उक्त महिला के दुःखों से पूर्णतः सहानुभूति रखते हुए भी उसके मुसलमान हो जाने वाली नीति एवं धमकी को घृणा की दृष्टि से देखते हैं और इसे एक दूषित मनोवृत्ति की उपज समझते हैं। आज इस अभागे देश में एक, दो, दस, बीस ही नहीं, वरन् हज़ारों, लाखों की संख्या में ऐसे पति और पत्नियाँ हैं, जिनके लिए दाम्पत्य जीवन का सुर-दुर्लभ वरदान नरक की असह्य यातनाओं से भी अधिक कष्टप्रद है। इसका केवल एक ही कारण है, और वह है अनमेल-विवाह। पति बूढ़ा है, तो पत्नी युवती है; पत्नी युवती है, तो पति बालक है; पत्नी कुछ शिक्षिता है, तो पति महोदय निरक्षर भट्टाचार्य हैं और सहृदय पति महोदय बी० ए०, एम० ए० डिग्री-प्राप्त, वकील, बैरिस्टर, सम्पादक, कवि, लेखक इत्यादि-इत्यादि हैं, तो श्रीमती जी आभूषण-उपासिनी, वाक्-प्रहारिणी, 'लिख लोढ़ा पढ़ पत्थर' और 'फुहड़ेश्वरी' हैं! हमारा दाम्पत्य जीवन आज इसी प्रकार का है। यह मर्त्यलोक में भी नरक की दारुण यन्त्रणाओं की अनुभूति का साधन है, और इस अनुभूति के विषमय परिणाम के कारण न जाने आज कितने परिवार नष्ट हो गए हैं और नित्य ही होते जा रहे हैं!!

उपरोक्त सारी बातें हिन्दू-समाज की वास्तविक अशान्ति एवं व्यापक तथा विराट् विश्रृङ्खलता का केवल एक अंश-मात्र हैं। आज हिन्दू-जाति अपने पापों के बोझ से स्वयं डूब रही है। इसे दूसरा कोई नहीं डुबाता। मुसलमान और ईसाई तो स्वार्थवश इन डूबने वालों में कुछ को बाहर निकाल कर उन्हें अपनी सामाजिक प्रथा के अनुसार, अपनी रस्मों के मुताबिक़ थोड़ी देर पश्चात् फिर भी डुबाते हैं। एक सूक्ष्म ही उदाहरण लीजिए—मुसलमान औरतों को भगाते हैं, परन्तु इसमें दोष किसका है? आपने उन्हें भागने के लिए विवश ही क्यों किया? आपने उन पर बलात् वैधव्य का बोझ क्यों लाद दिया—वह बोझ, जिसके असह्य भार से मुक्त होने के निमित्त वह नरक में भी बड़ी प्रसन्नता से जा सकती हैं; वह बोझ, जिसकी दारुणता उन्हें सदा के लिए पाप के भयानक दलदल में अन्तर्हित कर देती है!! केवल इतना ही नहीं, आपने उन्हें भाँति-भाँति के अत्याचारों से पीड़ित क्यों किया? आपने उन्हें पग-पग पर अपमानित, तिरस्कृत एवं लाञ्छित

क्यों किया? आपने स्वयं ही उन्हें भिन्न-भिन्न प्रलोभनों के द्वारा पाप के गड्ढे में क्यों ढकेल दिया? और यदि आपने ऐसा किया भी, तो उन अभागिनियों को अकारण ही समाज से बहिष्कृत कर अनाथिनी क्यों कर दिया? अब अछूतों का ही प्रश्न लीजिए—नित्य सैकड़ों अछूत हिन्दू-समाज के अत्याचारों से ईसाई-धर्म ग्रहण कर रहे हैं! इसमें दोष किसका है? ईसाइयों का—उन ईसाइयों का, जो मानुषिक अत्याचारों से जर्जरित इन अभागे रक्त, मांस, मज्जा के लोथड़ों के सामूहिक ढेर को मनुष्यत्व और मनुष्योचित अधिकारों की शिक्षा देते हैं! जब तक वह अभागा हिन्दू रहता है, तब तक वह अस्पृश्य, निर्वासित, लाञ्छित, अपमानित, घृणित एवं तिरस्कृत था। ईसाई-धर्म की शरण लेते ही उसकी सारी अपवित्रता दूर हो जाती है और उसका पशुत्व मनुष्यत्व में परिणत हो जाता है! फिर दोष किसका है—हिन्दुओं का अथवा ईसाइयों का?

आज दूषित हिन्दू-मनोवृत्ति का यही व्यापक स्वरूप है, और इस व्यापकता में हिन्दू-जाति अपने अस्तित्व का बलिदान कर रही है! इस बलिदान का आधार जीवन, साहस, वीरता, अध्यात्मवाद, विवेक-बुद्धि एवं चित्त-औदार्य नहीं, वरन् इसके अन्तराल में पाप, जीवन-हीनता, सङ्कीर्णता, अन्धरूढ़ि, और घातक सामाजिक मनोवृत्ति है। इस मनोवृत्ति के विराट् अञ्चल में मृत्यु अपने उन्मत्त उपहासों से नाच उठती है और पाप की ग्रन्थियों से आच्छन्न जीवन अपना आवरण-पट द्रुतगति से नीचे की ओर पतित कर निर्वाण प्राप्त कर रहा है! क्या पतन की दारुणता इससे भी अधिक मार्मिक हो सकती है?

* * *

## वैधव्य और समाज

भारतीय समाज में स्त्रियों के लिए वैधव्य से बढ़ कर दूसरी कोई भी भयङ्कर दैवी आपत्ति नहीं मानी जाती है। वैधव्य-व्याधि चिरस्थायिनी है; एक बार इसके हाथ में पड़ कर हिन्दू-नारी का फिर निस्तार नहीं है। पति-विहीना होते ही हिन्दू-नारी के लिए यह संसार नरक में परिणत हो जाता है—संसार के समस्त आनन्द, जगत के सारे सुख, सब उसके लिए हलाहल के समान हो जाते हैं। सूर्य और चन्द्रमा के प्रकाश के होते हुए भी उसके लिए चारों ओर अन्धकार ही अन्धकार दिखाई पड़ता है। जीवन दुर्वह हो जाता है; सम्बन्ध नष्ट हो जाते हैं; सुगन्धि से भरा हुआ प्रातःकाल, प्रकाश से भरा हुआ मध्याह्न काल, चिड़ियों के मधुर राग से मुखरित सन्ध्याकाल एवं शरत् के चन्द्रमा से शोभित रात्रि का मध्यकाल—उसके लिए यह चारों समय, नित्य नियम की भाँति, रोने के लिए आते हैं और उसके आँसुओं में स्नान करके चले जाते हैं। पर कैसे दुःख की बात है कि उसकी इस दुखमयी दशा की ओर समाज का ध्यान एक बार ही नहीं है! सच पूछिए तो समाज ने तो उसका एक प्रकार से बहिष्कार-सा कर दिया है। समाज के उत्सव में उसका स्थान नहीं, समाज के जीवन में उसका प्रवेश नहीं—समाज की यह निन्दनीय उपेक्षा उस दुखिनी बाला के वेदनामय जीवन को और भी कटु बना देती है।

जहाँ तक हमने सोचा है और हमारा अनुभव है, हम इसी परिणाम पर पहुँचे हैं कि लौकिक सुखों के अभाव के कारण नहीं, किन्तु सामाजिक निरादर ही के कारण, इन अनेक विधवाओं का जीवन असहाय वेदना की अग्नि में जल रहा है। अपवाद कहाँ नहीं है? पर कम से कम भारतवर्ष की अधिकांश विधवाएँ इतनी यन्त्रणा सहकर भी अपने वैधव्य जीवन को निष्कलङ्क रूप से व्यतीत कर रही हैं—स्वर्ग की देहरी पर अपने मृत पति के छवि की कल्पना करके, वे दुखिनी विधवाएँ अपना अग्निमय जीवन किसी न किसी भाँति यापन कर रही हैं। लौकिक सुखों को तिलाञ्जलि दे देने में उन्हें इतनी कठिनता प्रतीत नहीं होती है, जितनी उस निरादर एवं अपमान के सहने में, जिसका उन्हें पग-पग पर अनुभव होता है। प्रातःकाल यदि कोई उनका दर्शन कर लेता है, तो वह उसके लिए घोर अपशकुन का कारण हो जाता है, भाई के विवाह में विधवा बहिन को उस समय अपना कलुषित मुख छिपा कर अपनी अँधेरी कोठरी में बैठना पड़ता है, जब उसकी भौजाई नव-वधू के रूप में, गृह-प्रवेश करती है। बात-बात पर उसे अपने पूर्वकृत कुकर्मों का स्मरण दिलाया जाता है और समय-समय पर उसका स्पर्श चाण्डाल के समान माना जाता है। ऐसे समय, भयङ्कर अपमान के सम्मुख

वह विधवा करुण-स्वर में चीत्कार कर उठती है और कभी-कभी तो अनेक दुःखिनी बालाएँ सती-प्रथा क़ानून के द्वारा बन्द हो जाने पर भी, आत्महत्या कर लेती हैं।

तब ऐसे सम्बन्ध में हमारा कर्तव्य क्या है? हमें स्मरण है कि एक बार योगीश्वर गाँधी ने कहा था कि वास्तव में यदि वैधव्य को ठीक-ठीक परिपालित किया जाय तो वह दुख न रह कर तप का स्वरूप धारण कर लेता है। दुख में होती है वेदना; तप में होता है आत्म-सन्तोष। दुख सहना पड़ता है अनिच्छा से और इसी-लिए उसमें यन्त्रणा का बोध होता है, किन्तु तप किया जाता है स्वेच्छा से और इसी लिए उसमें सन्तोष की अनुभूति होती है। तब इससे यही निष्कर्ष निकलता है कि यदि हम विधवा को वैधव्य-यन्त्रणा को वैधव्य-साधना में परिणत कर दें तो विधवा का जीवन अमृतमय हो सकता है। यन्त्रणा के तप में परिवर्तित होते ही उसमें से सन्तोष की एक ऐसी अनुभूति उसे होने लगेगी, जिसे पाकर वह एक प्रकार के विशेष आध्यात्मिक आलोक का दर्शन प्राप्त करने में समर्थ हो सकेगी। तब वह अपने वैधव्य-जीवन को अपने तपोमय संन्यास के स्वरूप में समझने लगेगी।

देश में इस प्रकार की बहुत सी विधवाएँ हैं, जिन्हें यदि आश्रय और सहायता मिले, तो वे विदुषी और कर्मयोगिनी बन कर देश और समाज की बलिवेदी पर अपने जीवन को समर्पित कर सकती हैं। इसके लिए इस बात की आवश्यकता है कि देश भर में इस प्रकार की संस्थाएँ खोली जायँ, जहाँ रह कर विधवाएँ निष्काम कर्मयोग की साधना के साथ-साथ विद्या और कला-कौशल की शिक्षा प्राप्त करें, जिसे वे अपने देश और जाति के हित में लगावें। ऐसी संस्थाएँ यदि अधिक संख्या में खुल जायँ, तो हमारे देश का बहुत-कुछ लाभ हो सकता है।

* * *

## एक लाख की अपील

भारत में कई प्रमुख स्थानों में संरक्षण-गृहों की आवश्यकता दिखलाते हुए हम कई बार 'चाँद' के इन्हीं स्तम्भों में अपने विचार प्रकट कर चुके हैं। विगत अगस्त १९२७ के 'चाँद' में हमने इस प्रकार की संस्थाओं के निर्माण तथा कार्य-क्रम सम्बन्धी एक विस्तृत योजना भी प्रकाशित की थी, और प्रचार की दृष्टि से इन्हीं लेखों का एक सुन्दर संग्रह १५,००० की विशाल संख्या में बिना मूल्य वितीर्ण भी किया गया था। हमें प्रसन्नता है, अनेक प्रतिष्ठित पत्र-पत्रिकाओं ने हमारी इस योजना (Scheme) को बहुत पसन्द किया और जनता से इसे कार्यरूप में परिणत करने का अनुरोध भी। फल-स्वरूप कई स्थानों पर संरक्षण-गृहों की नींवें डाली गईं और तब से यह आन्दोलन धीमी, किन्तु निश्चित गति से चल रहा है। प्रयाग में इस प्रकार की एक भी संस्था नहीं थी। अनेक प्रतिष्ठित मित्रों ने इस शर्त पर पर्याप्त धन देने की इच्छा प्रकट की थी कि संस्था का सारा प्रबन्ध तथा उत्तर-दायित्व इन पंक्तियों का लेखक पूर्ण-रूपेण ग्रहण करे, किन्तु कार्य की अधिकता के कारण हमारा साहस नहीं हुआ कि मित्रों की इस अपार कृपा का हम लाभ उठा सकें। संरक्षण-गृह जैसी नाज़ुक संस्था का सारा भार ग्रहण करना हँसी-खेल का विषय नहीं है, यह आग से खेलना है। किन्तु हम देख रहे हैं, एक सामाजिक पत्रिका के सम्पादक की हैसियत से हम अपने इस उत्तरदायित्व को टाल नहीं सकते, कारण स्पष्ट है। प्रत्येक सप्ताह हमारे पास एक न एक करुणापूर्ण पत्र इस सम्बन्ध में आया ही करते हैं। हाल ही के आए हुए कुछ पत्रों के नमूने ये हैं :—

( १ )

गाज़ीपुर ज़िले से एक २१ वर्षीया कायस्थ-युवती ने अपने १५ दिसम्बर के पत्र में हमें अपनी मर्मभेदी कहानी इस प्रकार लिखी थी :—

पूज्य सम्पादक जी !

मैं पिछले पाँच वर्षों से नियम-पूर्वक आपका सुविख्यात अख़बार पढ़ रही हूँ, मुझे शब्द नहीं मिलते जिनसे अपने मनोभावों को आपके सामने बिखेर सकूँ—अपनी श्रद्धाञ्जलि आपके पवित्र चरणों में समर्पित कर सकूँ। 'चाँद' के प्रति मेरा मूक प्रेम रहा है और शायद आजीवन रहता, आप मुझे जान भी न पाते, किन्तु स्वार्थवश यह पत्र आपकी सेवा में लिखना पड़ रहा है। आशा है, आप अपनी इस अभागिनी बहिन से घृणा न कर, उसके पथ-प्रदर्शक बनेंगे और मेरे जीवन

की सञ्चित उमङ्गों को बटोर कर एक निश्चित मार्ग पर लगाने की कृपा करेंगे।

इस समय मेरी अवस्था २१ वर्ष की है। मैं एक नायब तहसीलदार की अभागिनी कन्या हूँ। स्वर्गीय पिता जी का वेतन ८० रु० मासिक था और २-३ सौ मासिक आय उन्हें ऊपर से हो जाती थी। उनके क्रमशः तीन विवाह हुए। मैं पहली स्त्री की सन्तान हूँ। मेरी माता जी का देहान्त उस समय हुआ, जब मैं ३ वर्ष की मासूम थी। मेरा पालन-पोषण कैसा हुआ, आप स्वयं हिन्दू हैं, इसलिए इसका अनुमान लगा सकते हैं। मैं आजीवन माता-पिता के स्वर्गीय प्रेम तथा लाड़-प्यार से वञ्चित रही। सौतेली माताओं के मुझ पर जो-जो पारिवारिक अत्याचार हुए हैं, उन्हें लिख कर मैं आपका अमूल्य समय नष्ट नहीं करना चाहती। मेरी दोनों सौतेली माताएँ अभी तक जीवित हैं और अपने-अपने मैके में चैन की बंसी बजा रही हैं। दोनों माताएँ दो भिन्न-भिन्न वस्तुएँ हैं। एक पूजा-पाठ में तथा तीर्थ-यात्रा में निमग्न रहती है, दूसरी एक मुसलमान बीड़ी वाले के साथ × × × इससे अधिक लिखने का मुझमें साहस नहीं है। पिता जी जो कुछ कमाते, वह सारा धन शराब-कबाब तथा यार-दोस्तों में स्वाहा होता रहा। एक मुसलमान वेश्या से उनका सम्बन्ध भी था। उसने भी उन्हें ख़ूब काठ का उल्लू बनाया और सब कुछ हड़प गई। ऐसी परिस्थिति में मेरी पढ़ाई-लिखाई का प्रबन्ध तो क्या होता, अब तक जीवित हूँ, सौतेली माताओं की यही क्या कम कृपा है!

आप जानते हैं, हमारी जाति में ( कायस्थों में ) वर का क्या मूल्य देना होता है और लड़की कितनी सस्ती समझी जाती है। घर में दहेज़ की रक़म न होने के कारण और किसी को चिन्ता न होने के कारण मैं आज तक कुमारी हूँ और शायद आजीवन रहूँ भी। मैंने अपनी बेड़याई से थोड़ा-बहुत हिन्दी पढ़ लिया है, सीने-पिरोने का काम भी जानती हूँ। पिता जी के मरने पर मैं अपने मामा के गले पड़ी और वहीं नौकरानी की तरह रहने लगी। वहाँ आने के दूसरे ही महीने मेरी मामी का देहान्त हो गया। पहले तो मेरे मामा मेरी चिन्ता ही नहीं करते थे, पर जब से मामी का देहान्त हुआ तब से वे विशेष लाड़-प्यार करने लगे, मेरे हर्ष की सीमा नहीं रही। लाड़-प्यार की मैं जन्म से भूखी थी, इसे पाकर मैं निहाल हो गई। पर मुझे क्या पता था कि इसी प्यार की तह में मेरे सर्वनाश की आग धू-धू करके सुलग रही है। मेरे नर-पिशाच मामा का प्रेम वात्सल्य-प्रेम नहीं था—वह था नर-पिशाचों की काम-लिप्सा का नग्न-ताण्डव! मैं धीरे-धीरे सब समझ गई, पर अन्त में मेरा पतन हो गया, प्रकृति से मैं लोहा न ले सकी। हम दोनों ही अन्धे हो रहे थे—किसी को भविष्य की चिन्ता नहीं थी। ऐसी परिस्थिति में जो हुआ करता है वही हुआ! प्रकृति ने दण्ड दिया—वह दण्ड, जिसको हिन्दू-समाज घृणा की दृष्टि से देखता है। जब मेरे मामा को पता चला तो एक बार ही वे आग-बबूला होगए और लगे मुझे उलटी-सीधी सुनाने। सम्पादक जी! सत्य कहती हूँ, मेरी बुद्धि काम नहीं कर रही थी। मैं इस बात की कल्पना भी न कर सकी थी कि पुरुष इतनी धूर्तता कर सकते हैं। सारे मुहल्ले में हल्ला मच गया और टीका-टिप्पणी होने लगी। मेरे नर-पिशाच मामा ने सब को न जाने क्या उलटा-सीधा समझा कर भून कर दिया। मैं क्या करती? मुझमें इतना नैतिक बल नहीं था कि पञ्चों के सामने अपने नर-पिशाच मामा की सारी पोल खोल सकती। इस निर्बलता का एक यह भी कारण था कि मेरी बातों पर विश्वास ही कोई क्यों करेगा। मामा दोनों समय गङ्गा-स्नान करते हैं; भूमि पर सोते हैं, माथे में चन्दन पोतते हैं, एकादशी का नियमित रूप से व्रत रखते हैं—क्या इन सब बातों को देखता हुआ कोई व्यक्ति उनके कलुषित आचरण पर सन्देह करने का साहस कर सकता है? मैं घर से निकाल बाहर की गई, फिर मेरी क्या-क्या दुर्गति हुई और किस प्रकार मैं अपने मामा के पाप से अपना पिण्ड छुड़ा सकी, यह कहने का विषय नहीं है और न उन बातों को आप छाप ही सकते हैं। × × ×

*यह पत्र लिखने के दो कारण हैं*—एक तो यह कि मेरे समान अन्य हतभागिनी बहिनें, जिनकी संख्या कायस्थ-समाज में कम नहीं है, मेरी बर्बादी से शिक्षा ग्रहण करें, दूसरा कारण यह है कि मैं अब अपना शेष जीवन सामाजिक सुधार के पवित्र कार्य में व्यतीत करना चाहती हूँ। मैं प्रतिज्ञा करती हूँ, आजीवन विवाह न करूँगी और सदाचार-पूर्वक जीवन यापन करूँगी। क्या

आप मुझे कोई ऐसी संस्था बता सकते हैं, जो मेरे मनोभावों की क़द्र कर सके। आप संरक्षण-गृह खोलने वाले थे उसका क्या हुआ? मेरी टूटी-फूटी भाषा सुधार लीजिएगा और नाम और पता गुप्त रखिएगा; यदि आप इस पत्र को 'चाँद' में छापें, आपको मेरी शपथ है।

* * *

( २ )

श्री० रुद्रदत्त जी मिश्र, विशारद, अध्यापक, हिन्दी मिडिल स्कूल मँगरोल ( कोटा स्टेट; राजपूताना ) अपने ७वीं सितम्बर, सन् १९२८ के पत्र में लिखते हैं :—

श्रीमान् सम्पादक महोदय 'चाँद'

श्रीमान् की सेवा में मैंने एक पत्र पहले भी भेजा था, जिसमें जबलपुर के उन डॉक्टर महोदय का पता पूछा था कि जो गर्भवती विधवाओं को अपने संरक्षण-गृह में प्रसवकाल तक रखने का प्रण कर चुके हैं। मुझे एक कानपुर की उच्च वंशज महिला की प्रतिष्ठा का ध्यान है। मेरे मित्र द्वारा उनका पता पूछा गया है। यदि आप लिखने की कृपा करें तो अत्युत्तम हो।

( १ ) कहाँ-कहाँ ऐसे संरक्षण-गृह हैं, जहाँ ऐसी विधवाएँ प्रसवकाल तक रह सकती हैं, पते लिखिएगा।

( २ ) ऐसे आर्यसमाज के विधवा-आश्रम कहाँ-कहाँ हैं, जिनमें उपर्युक्त प्रबन्ध है।

आशा है, श्रीमान् शीघ्र से शीघ्र मुझे उत्तर देने की कृपा करेंगे। क्या इलाहाबाद में कोई ऐसा स्थान है?

उत्तर के लिए टिकट -) का भेजा जाता है, इसी डाक से उत्तर देने का कष्ट कीजिए।

* * *

( ३ )

श्री० कालिदास गुरुदेव, प्रधान आर्य-समाज मुस्करा, ज़िला हमीदपुर ( बुन्देलखण्ड ) से अपने तारीख़ २७-११-२८ के पत्र में लिखते हैं:—

श्रीमान् महोदयवर,

सादर नमस्ते!

दश मास हुए जब एक ब्राह्मणी विधवा के अनन्तार्थ प्रार्थना की थी। आपने पूर्ण सहायता का वचन देकर हमारे उत्साह को बढ़ाया था। आपकी इस कृपा के लिए हम कृतज्ञ हैं।

अब हमारे समक्ष एक असहाय, निर्धन और कुलवती ब्राह्मणी विधवा है, जिसकी अवस्था अनुमानतः २६ वर्ष है। इसके गर्भ रह गया है और आठवाँ मास पूर्ण होने को है। गर्भ एक सजातीय का है, पर वह कायर ग्राम त्याग कर भाग गया है। अब यह बर्बाद होने जा रही है। एक मुसलमान की बहकावट में है। उसने ( मुसलमान ने ) वादा किया है कि कोई नहीं जानेगा, हम तेरा गर्भ गिरवा देंगे, वह राज़ी हो गई है। परन्तु यह समाचार एक धर्मात्मा पुरुष को प्राप्त हुआ। वह बेचारा ७ मील उस विधवा के पास जाकर उस स्त्री को राज़ी कर पाया है कि तेरा प्रसव करा कर तेरे बच्चे को वहीं छोड़; दो मास पश्चात् मुझे वापस बुला लेंगे। आज वह सज्जन ३६ मील दौड़ कर मेरे पास आया है, अतः अब श्री सेवा में प्रार्थना है कि मुझे लौटती डाक से आज्ञा प्रदान करें कि मैं इस देवी को लेकर आपके पास प्रयाग पहुँचाऊँ और आप इसे करौंची या किसी अन्य स्थान पर भेज कर इसकी रक्षा करें। प्रसव के पश्चात् यह पुनः अपने गृह वापस आ जाय। यदि इसका प्रबन्ध नहीं हुआ तो यह गर्भस्थ जीव को मार, जेल जायगी अथवा मुसलमान हो जायगी। आशा है, आप उत्तर लौटती डाक से प्रदान करेंगे। पहली स्त्री का तो प्रबन्ध हमने कर लिया था, आपको कष्ट नहीं दिया था, पर अब आपको ही करना पड़ेगा। हम इस बार असमर्थ हैं।

चूँकि प्रसव-काल निकट है, अतः कृपया लौटती डाक से आज्ञा प्रदान करें। × × ×

* * *

( ४ )

श्री० बी० आर० वर्मा, हिन्दी-विश्वविद्यालय, काशी से अपने २७-११-२८ के पत्र में लिखते हैं :—

प्रिय महाशय,

आपके फ़रवरी, १९२८ के 'चाँद' में "चिट्ठी-पत्री" वाले भाग में "हिन्दू-विधवाओं की दुर्दशा" शीर्षक एक लेख प्रकाशित हुआ था, जिसमें डॉक्टर बिहारीलाल जी बालाघाट ( सी० पी० ) ने वर्तमान हिन्दू-संसार में होने वाली भ्रूण-हत्याओं का एक हृदय-विदारक दृश्य खींचा था। उसमें उन्होंने बतलाया था कि उन्होंने इस बात का प्रबन्ध कर रक्खा है कि जो विधवा या क्वाँरी इस बात की सूचना उन्हें दे दें कि अनुचित व्यवहार के कारण उनके गर्भ रह गया है तो

आप प्रसव करा, जीवित बच्चे को अपने पास ले लेंगे तथा उक्त रमणी को समाज की लाञ्छनाओं से बचाएँगे। अतः मैंने उक्त डॉक्टर साहब के पास इस आशय का पत्र लिखा था कि दो विधवाएँ, जो जाति की ब्राह्मणी हैं, उनके गर्भ लगभग ८ महीने के हो गए हैं और वे बिलकुल घबड़ा गई हैं। अतएव यदि उनकी ख़बर शीघ्र न ली जायगी तो या तो वे भ्रूण-हत्या करेंगी अथवा आत्म-हत्या या विधर्मी भी हो सकती हैं। मुझे जब इस बात की ख़बर लगी तो मैंने उन्हें सान्त्वना दिया था तथा उक्त डॉक्टर साहब के पास पत्र लिखा था कि आप कृपया यह बतलावें कि कब, कहाँ और कैसे उनके पास आया जाय? किन्तु अत्यन्त शोक के साथ कहना पड़ता है कि डॉक्टर साहब ने पत्रोत्तर भी नहीं दिया, क्या कारण है, समझ में नहीं आता। क्या उनका पता, जो 'चाँद' में छपा था, यथेष्ट नहीं है, अथवा पत्र ही उनके पास नहीं पहुँचा, अथवा डॉक्टर साहब हैं ही नहीं? क्या बात है? अतएव मैं आपके पास आज इसी लिए यह प्रार्थना-पत्र भेज रहा हूँ कि उक्त कार्य में आप पूर्ण-रूपेण सहायता करें। आपसे मुझे बहुत-कुछ आशा है। कृपया शीघ्रता कीजिएगा, नहीं तो अनर्थ हो जायगा। पत्रोत्तर अवश्य दीजिएगा। मैं आपकी पत्रिका का ग्राहक भी हूँ। मेरा ग्राहक-नम्बर ८,८२१ है। गाँव नारिया, डाकख़ाना लङ्का, बनारस हिन्दू-यूनिवर्सिटी।

* * *

इसी प्रकार के अनेक पत्र समय-समय पर 'चाँद' में छपते रहे हैं। मार्च १९२८ के 'चाँद' के इन्हीं स्तम्भों में हम कूड़ों पर, सड़कों पर तथा रेलादि में निरपराध बालकों के पाए जाने के कई उदाहरण और चित्र प्रकाशित कर चुके हैं। कौन कह सकता है, हरामी कहकर इस प्रकार परित्याग कर दिए जाने वाले निरपराध बच्चे भगवान् वेदव्यास से भी अधिक विद्वान्, कर्ण से भी अधिक पराक्रमी और वीर तथा कबीर की भाँति महान् न होते; यदि उन्हें जीने का अवसर दिया जाता? शायद हमें यह बतलाना न होगा कि महाभारत के अधिकांश प्रातः स्मरणीय पात्र हरामी थे—ठीक उसी प्रकार के हरामी थे जिस प्रकार के ये हरामी! धीवर की कुमारी कन्या सत्यवती के साथ महर्षि पराशर का सम्भोग और इसी के फल-स्वरूप भगवान् वेदव्यास का जन्म हमारी गढ़ी हुई घटना नहीं है। कुमारी कुन्ती के साथ सूर्य का व्यभिचार और इसके द्वारा प्रबल प्रतापी वीर कर्ण का जन्म भी उपेक्षा करने का विषय नहीं है। इस घटना के बाद भी कुन्ती के विवाह का किसी ने विरोध नहीं किया था। अन्त में कुन्ती का शुभ विवाह पाण्डु से हुआ था, जिनके सहवास से पाण्डवों का जन्म होना भी ध्रुव-सत्य है। महाकवि कालिदास के वंश का किसी को आज तक पता नहीं है। कबीर जैसे सिद्धभक्त भी कूड़े के ढेर पर पड़े हुए मिले थे, पर आज अभागे हिन्दुओं की हठधर्मी, उनकी सामाजिक सङ्कीर्णता, उनकी अपरिवर्तन-शीलता और उनकी स्थितिपालकता ने न जाने कितने लालों को खोकर अपने को क्षीण और विधर्मियों को निहाल कर दिया है। ये पंक्तियाँ लिखते-लिखते हमें खण्डवा (सी० पी०) का एक रोमाञ्चकारी समाचार मिला है। १२ जनवरी के सहयोगी 'कर्मवीर' में यह पंक्तियाँ प्रकाशित हुई हैं, जिन्हें सम्पादक महोदय ने निशान लगा कर तथा उस पर "Hindu Society exposed in its neckedness" लिख कर हमारे पास भेजने की कृपा की है। पाठकगण इन्हें पढ़ें और आँसू बहावें। पंक्तियाँ ये हैं:—

ता० ३०।१२।२८ को, रात्रि में, लगभग ८ बजे एक कन्या, तीन-चार दिन की, अनाथालय के टीन के कम्पाउण्ड के बाहर, कोई व्यक्ति डाल गया। कन्या के रोने पर अनाथालय के मेहतर ने सूचना दी। कन्या फाटक के पास पड़ी थी। उसके पास एक पत्र भी पड़ा मिला, जिसकी अविकल लिपि यह है:—

"ओं"

"श्री० माहा से कृपा करके यह लड़की आप के सूपरत करी है, आप हिन्दू धर्म को रक्षा करना यही धर्म है ओर में जाती की ऊँची हूँ अपनी इजत रखने को आप के पास भेजी है अब में प्रतीगा करती हूँ कि जनम भर यह काम नहीं करूँगी और मैं किसी भी रूप में इस लड़की की साहता अनाथले में करती रहूँगी सो इसका अनाथले में भेजो और इसकी जान बचान यह आपसे प्रथन्या

है इसके दोसी आप होओगे अगर रक्षा नहीं करोगे तो मेरा आप सबको प्रनाम है।

द० हिन्दू कि बालीका

फिर से में अपना पता दूँगी।"

कन्या आश्रम में सकुशल है। इसको श्रीमान् ज़िलाधीश मिस्टर डी० बी० रेगे साहब और उनकी श्रीमती जी ने भी, अनायास रात्रि के समय आकर देखा, तथा बड़ा दया-भाव प्रदर्शित किया। श्रीमती जी ने इस कन्या के लिए कई गर्म वस्त्र भी भेजे हैं।

इसके अतिरिक्त कन्या को श्रीमान् पं० माखनलाल जी चतुर्वेदी सम्पादक 'कर्मवीर' और श्रीमान् पं० सि० मा० आगरकर स० सम्पादक 'कर्मवीर' ने भी अवलोकन किया है। कन्या सुन्दर और किसी उच्च घराने की है।

जिस देवी का यह कार्य है, हम उसके साहस की प्रशंसा किए बिना नहीं रह सकते। उसने अपने एक पाप को छिपाने के लिए भ्रूण-हत्या का दूसरा पाप नहीं किया, और इस कन्या को आश्रम तक पहुँचाया।

—मौजीलाल, मन्त्री हिन्दू-अनाथालय, खण्डवा

* * *

हमारे पास इसी आशय का एक न एक अभागिनी महिला का करुणा-पूर्ण पत्र नित्य ही आया करता है, जिसमें वे अपनी लाज छिपाने के अभिप्राय से हमारी सहायता चाहती हैं, पर बिना किसी उपयुक्त संस्था के हुए हम व्यक्तिगत रूप से कर ही क्या सकते हैं। आज तक व्यक्तिगत रूप से हमसे जो कुछ हो सका है, हमने अभागिनी बहिनों की सेवा की है। अनेक महिलाओं को हमने श्रद्धेय मोहता जी के द्वारा स्थापित कराँची तथा बीकानेर के संरक्षण-गृहों में जाने की सलाह दी है। स्त्रियों का सर्वस्व यों तो समस्त भारत में लम्पट पुरुषों द्वारा अपहरण किया जाता है, पर दुर्भाग्य से युक्तप्रान्त में इसका विशेष आधिक्य है। मिर्ज़ापुर, झाँसी, कानपुर, प्रयाग अथवा काशी की ऐसी अभागिनी स्त्रियों से यह आशा करना कि वे ७-८ मास का कलङ्क पेट में लेकर इतनी दूर की यात्रा करेंगी, दुराशा मात्र है। एक और भी कारण है। एक बार ऐसा विकट धोखा खाकर स्त्रियाँ सहसा किसी का विश्वास भी नहीं करतीं, उनका ऐसा करना नितान्त स्वाभाविक है। ऐसी परिस्थिति में हम प्रत्यक्ष अनुभव कर रहे हैं कि प्रयाग में एक विशाल संरक्षण-गृह की नितान्त आवश्यकता है, जिसमें कम से कम १००-१५० स्त्रियों के रहने का तथा आदर्श जीवन व्यतीत करने का समुचित प्रबन्ध हो सके। इस कार्य के लिए कम से कम १ लाख रुपयों की आवश्यकता है। हिसाब का संक्षिप्त ब्योरा इस प्रकार है:—

एक ऐसे साधारण भवन के निर्माण के लिए, जिसमें १०० कमरे, चौका तथा चारों ओर बरामदे, रसोई तथा गुसलख़ाने आदि रह सकें, करीब ५०,००० के व्यय होंगे। बर्तनों, चारपाइयों, थालों, कपड़ों, बिस्तरों, मैशीनों तथा चर्ख़े आदि में कम से कम १०,००० व्यय होंगे। ज़मीन का किराया भी क़रीब ५०० रुपए वार्षिक देना होगा, एक छोटे से, किन्तु आवश्यकतानुसार दवाख़ाने के लिए भी कम से कम ५,००० रुपयों की आवश्यकता होगी और शेष रुपए, रेल-यात्रा, अन्य प्रकार की सहायता, कर्मचारियों का वेतन, शिक्षा आदि के समुचित प्रबन्ध तथा भोजन-वस्त्र के लिए सुरक्षित रहेंगे। जब तक संस्था अपने पैरों पर खड़ी हो सके, इस योजना के लिए अब तक हमें निम्न-लिखित दानों की सूचना मिली है:—

सुप्रसिद्ध समाज-सेवी श्रद्धेय रामगोपाल जी मोहता ... ... ...१०,००० रु०

एक गुप्त दानी सज्जन, जो अपना नाम प्रकाशित नहीं कराना चाहते ... २,१०० रु०

'चाँद' सम्पादक श्री० सहगल जी ... १,१०० रु०

[वाचनालय के लिए ६०० रु० मूल्य की पुस्तकें और ५०१ रु० नक़द]

इसी प्रकार के हमें दो-चार और भी वचन मिले हैं, अतएव देशवासियों की इस असाधारण जाग्रति ने हमें एक बार फिर आशा का आलोक दिखा दिया है और हृदय की सारी सञ्चित शक्ति लगा कर भी हमने इस संस्था को चलाने की प्रतिज्ञा कर ली है। हमें पूर्ण आशा है, प्रत्येक विचारशील देशवासी यथाशक्ति दान भेज कर हमारे इस पवित्र अनुष्ठान को सफल करने में हमारा सहायक होगा। अपनी-अपनी शक्ति के अनुसार प्रत्येक व्यक्ति १ पैसे

से लाख रुपए तक इस प्रस्तावित संरक्षण-गृह के सहाय-तार्थ भेज सकता है। जिन लोगों का १०० रु० अथवा इससे अधिक दान आएगा, उनके दान से संरक्षण-गृह का एक कमरा बनवाया जायगा और उस पर दानी सज्जन अथवा देवी के नाम की पटरी लगाई जायगी। किसी अवसर पर दान देते समय अथवा शादी-विवाह के उत्सवों पर दानी सज्जनों को इस संस्था की ओर विशेष रूप से ध्यान देना चाहिए।

इस प्रस्तावित संरक्षण-गृह का नाम 'मातृ-मन्दिर' रक्खा जायगा, और भवन-निर्माण के लिए जमुना नदी के उस पार एक बहुत रमणीक और विस्तृत स्थान लेने का प्रबन्ध हो रहा है। ज़मीन स्थानीय एग्रिकलचरल इन्स्टीट्यूट (Agricultural Institute) के समीप है। और इस संस्था के प्राण सुविख्यात अमेरिकन, मिस्टर हिग्गिनबॉटम (Mr. Sam Higg'nbottam) ने सपरिवार इस उद्योग में हमारी सहायता करने का वचन दिया है। प्रयाग की अनेक शिक्षित महिलाओं ने सब प्रकार संस्था की सहायता करने का विश्वास दिलाया है, अच्छे-अच्छे पुरुष तथा लेडी डॉक्टरों ने भी पूर्ण सहयोग का वचन दिया है। श्रीमती विद्यावती सहगल स्वयं 'मन्दिर' में रहने वाली महिलाओं की देख-भाल करेंगी और उन्हें शिक्षा देंगी। इस संस्था का उद्देश्य निम्न-लिखित होगा :—

### उद्देश्य

( १ ) निर्धन, निराश्रय तथा असहाय महिलाओं और बच्चों की हर प्रकार की सहायता करना।

( २ ) ऐसी स्त्रियों को, जो सुमार्ग से विचलित होकर, काम के क्षणिक वेग के उन्माद में प्रवाहित होकर अपना सर्वनाश कर चुकी हों, सहायता प्रदान कर उनके जीवन को आदर्श और उपयोगी बनाना—चाहे वे समाज से ठुकराई जाकर वेश्या ही क्यों न हो गई हों।

( ३ ) असहाय तथा अनाथ विधवाओं की सेवा ( उपकार नहीं ) करना।

( ४ ) जो महिलाएँ कला-कौशल अथवा सङ्गीतादि सीखना चाहें, उन्हें यथाशक्ति सहायता करना।

( ५ ) जो असहाय महिलाएँ पढ़ने की इच्छा रखती हों, किन्तु धनाभाव के कारण पढ़ न सकती हों, उनकी शिक्षा का प्रबन्ध करना।

( ६ ) ऐसी स्त्रियों के साथ यदि बच्चे हों तो उनके खान-पान और शिक्षा का उचित प्रबन्ध करना।

( ७ ) यदि कुमार्ग द्वारा उत्पन्न हुए बच्चे सड़क या पेड़ के नीचे पड़े हुए मिलें, जैसा प्रायः होता है, तो उन्हें लाकर उनका पालन-पोषण करना तथा उनकी शिक्षा का प्रबन्ध करना।

( ८ ) जो महिलाएँ शिक्षा प्राप्त करने के बाद अथवा पहले ही विवाह करना चाहती हों और संस्था की सहायता चाहती हों, उनके लिए सुयोग्य वर का प्रबन्ध कर विवाह करा देना।

( ९ ) गर्भवती स्त्रियों की विशेष रूप से सहायता करना। चाहे वे कुमारी हों अथवा विधवा। उनके प्रसव का समुचित और सुचारु रूप से प्रबन्ध करना और उनको सामाजिक लाञ्छनाओं से बचाना।

( १० ) इस प्रकार उत्पन्न हुए बालकों की उचित देख-भाल, उनका लालन-पालन तथा शिक्षा आदि का समुचित प्रबन्ध करना।

हम इस अपील की ओर 'चाँद' के विशाल परिवार का ध्यान विशेष रूप से आकर्षित करना चाहते हैं और आशा है, २-३ मास के भीतर पूरे १ लाख रुपए एकत्र हो जायँगे, ताकि शीघ्र से शीघ्र 'मातृ-मन्दिर' की नींव डाली जा सके। दान अथवा वचन निम्न-लिखित पते पर भेजना चाहिए :—

श्रीरामरखसिंह सहगल, नियोजक 'मातृ-मन्दिर' २८, एडमन्स्टन रोड, इलाहाबाद।

R. SAIGAL, Esq.,
Organiser, Matri Mandir,
28, Edmonstone Road, Allahabad.

रुपए मिलने पर यहाँ से छपी हुई रसीद दानी सज्जनों की सेवा में भेजी जायगी और प्रत्येक मास के 'चाँद' में दाताओं की नामावली भी धन्यवाद-सहित प्रकाशित होती रहेगी।

इस अपील की ओर हम देश के समस्त पत्र-पत्रिकाओं का ध्यान भी आकर्षित करना चाहते हैं और उनके सहयोग की आशा करते हैं।

Highly appreciated and recommended for use in Schools and Libraries by Directors of Public Instruction, Punjab, Central Provinces and Berar, United Provinces and Kashmir State, etc., etc.

---

प्रस्तुत विशेषांक संरक्षण गृह सम्बन्धी कई आवश्यक लेखों का संग्रह मात्र है, इन्हें स्वयं पढ़कर दूसरों में प्रचार करना प्रत्येक विचारशील देशवासी का कर्त्तव्य है; इसी सदुद्देश्य से प्रेरित होकर इस अंक की १५,००० प्रतियाँ छापकर बिना मूल्य वितीर्ण की जा रही हैं।

---

# आकाशवाणी

[ ले० श्री० वंशारोपन जी मिश्र ]

विधवाओं की आह प्रलय घन-मण्डल समझो !
होगा उससे नष्ट-नष्ट भूमण्डल समझो !!
मन्दिर-मठ का ध्वंस धर्म का खण्डन समझो !
गुण्डों का उत्पात क्रान्ति का मण्डन समझो !!

पाञ्चाली के चीर पर बही रक्त की धार है !
पापी ! फिर से सोच ले, गर्दन पर तलवार है !!

*** विशेषाङ्क ***

## संरक्षण-गृह की आवश्यकता

म गुलाम हैं, हमारी नस-नस में—रग-रग में दासता का रक्त प्रवाहित हो रहा है; और इसलिए हममें भी आज वे ही दुर्गुण उपस्थित हैं, जो एक दास-जाति में होना सम्भव है। परन्तु दासता की भी एक सीमा होती है। उस सीमा तक दासता का होना नैसर्गिक, और बहुत अंशों में अनिवार्य भी है। जिस प्रकार दिवस के बाद रात्रि का और रात्रि के पश्चात् दिवस का आगमन निश्चित है, उसी प्रकार किसी भी राष्ट्र के उत्थान और पतन का निश्चय है। हाँ, इस नियम में एक अपवाद भी है. वह यह कि राष्ट्र-मन्दिर में जब पतन का क्रम अपनी उन्मत्त भयङ्करता के साथ ताण्डव-नृत्य करता है, उस समय एक दारुण भीषणता का प्रादुर्भाव होता है; और उसके प्रवाह में राष्ट्र की तत्कालीन सभ्यता सदा के लिए विलीन हो जाती है। राष्ट्रों के इतिहास के रङ्ग-मञ्च पर इस प्रकार के न जाने कितने प्रमाण बिखरे हुए हैं। ग्रीस किसी समय अपनी सभ्यता के उन्नत-शिखर पर था। उसके बाद उसका पतन हुआ। ग्रीसियन सभ्यता रोमन सभ्यता में विलीन हो गई। आज ग्रीस स्वतन्त्र है, उसकी सभ्यता की छाप सारे योरोप पर रहने पर भी, उसकी प्राचीन सभ्यता के अवशेष केवल उसके खण्डहरों में ही अवशिष्ट हैं। प्राचीन युग में फ़ारस की सभ्यता अपने ढङ्ग की एक ही थी। तत्पश्चात् उसकी राष्ट्रीयता का बन्धन ढीला पड़ गया। जङ्गली अरबों के उन पर बार-बार आक्रमण हुए। फ़ारस का पतन हुआ तथा उस पतन के साथ उसकी प्राचीनता का भी पतन हो गया; और उसके स्थान पर मुस्लिम-धर्म का आविर्भाव हुआ। भारत की भी ऐसी ही दशा हुई। इसकी

दुर्बलताओं का अनुचित लाभ उठाकर मुसलमान इस देश पर चढ़ आए और आकर यहाँ के शासक बन बैठे। उसका परिणाम यह हुआ कि आज हममें से ही सात करोड़, हमारी सामूहिक संख्या से पृथक होकर एक ऐसी सभ्यता, एक ऐसे धर्म के लिए मर रहे हैं, जो हमारे धर्म और हमारी सभ्यता के बिलकुल विपरीत है। उनके पूर्वज भारतीय थे; भारत की शस्य-श्यामला भूमि में ही उनका जन्म हुआ; वे यहीं पले और मरे भी; पर उनकी सन्तान आज भारत की दासता पर अरब की उर्वरा भूमि का स्वप्न-साम्राज्य स्थापित कर रही है! पर यह सभी हमारे राष्ट्रीय, जातीय एवं सामूहिक पतन का विषमय परिणाम है। हमारी पतन-कहानी संसार की सर्व-श्रेष्ठ राष्ट्रीयता विश्व के अनन्त वैभव एवं समाज के उच्चतम विकास के उत्थान और पतन की कहानी है; हमारी कहानी शिव के सुन्दर स्वरूप और शैतान के ताण्डव नृत्य की हृदय वेधी कहानी है तथा हमारे पतन की कहानी देवत्व का राक्षसत्व में परिणत होने की मर्मस्पर्शी गाथा है। परन्तु आज यह पतन केवल राष्ट्रीयता में ही परिमित न रहकर, हमारे समाज का हृदय खोखला कर रहा है—हमारा पतन नैतिक, सामूहिक एवं आध्यात्मिक पतन है। हम आज अपने स्वरूप को स्वयं ही नहीं पहचान सकते। हम आज अपनी शक्ति का स्वयं ही अनुभव नहीं कर सकते। उसका परिणाम अत्यन्त भयङ्कर है। हमारे सामाजिक अङ्ग अस्त-व्यस्त हो रहे हैं; और हम उनका पारस्परिक सङ्गठन कर उनसे लाभ उठाने में असमर्थ हैं। हमारी इस दुर्बलता का लाभ विधर्मी उठा रहे हैं। वे हमारे बच्चों तथा हमारी स्त्रियों का—जिन्हें हम समाज के अत्याचारों के कारण अपनी छाती पर हाथ रख बड़ी निर्दयता के साथ बहिष्कृत कर निकाल देते हैं—अत्यन्त प्रसन्नता के साथ स्वागत करते हैं। इस कारण एक ओर हमारा नित्य भयङ्कर ह्रास हो रहा है और दूसरी ओर हमारे ह्रास के कारण विधर्मियों की संख्या दिन दूनी और रात चौगुनी गति से बढ़ रही है! हमारे पाप का बाज़ार गर्म है! हमारे अत्याचारों की कहानी रोमाञ्चकारी एवं मर्मस्पर्शी है। हमारी आँखें इस दृश्य को देखती हैं, हमारे कान इस गाथा को सुनते हैं और हमारी आत्मा हमारे समाज के इस नैतिक पतन का अनुभव करती है, फिर भी हमारे कानों पर जूँ नहीं रेंगती—हम टस से मस नहीं होते। हमारे पैरों की धरती हमसे दूर—बहुत दूर—अत्यन्त वेग से भागी जा रही है; और हम उतनी ही प्रबल गति से विनाश के विभ्रान्त प्रदेश में प्रधावित हो रहे हैं। इसी से हम कहते हैं कि हम गुलाम हैं और हमारी नस-नस में—रग-रग में दासता का रक्त प्रवाहित हो रहा है; परन्तु हमारी दासता केवल राजनीतिक ही नहीं, वरन् नैतिक एवं सामाजिक भी है; और यदि हम शीघ्र अपनी इस स्थिति के सुधारने का प्रयत्न न करेंगे, तो वह दिन दूर नहीं है, जबकि हिन्दू-जाति का अस्तित्व विलीन हो जायगा; और संसार की आने वाली सन्तति हमारे दूषित कार्यों की ओर सङ्केत कर हमारे अतीत के गौरवान्वित इतिहास को भी लाञ्छनापूर्ण कहकर पुकारेगी। अतः हमारा कर्तव्य यह है कि हम अपनी अवस्था का सुधार करें और अपने समाज के दूषित वातावरण का जड़-मूल से नाश करें। आज हमारे समाज के बहुत से नवयुवक एवं देवियाँ हमारी दुर्बलता का अनुभव करती हैं। उनके मन में नैसर्गिक रूप से सेवा का भाव उठता है; पर वे विवश हैं। उनकी सेवा का उचित उपयोग करने के लिए आज देश में एक भी सङ्गठित संस्था नहीं है, जिसके आधार पर खड़े होकर वे निष्काम भाव से अपने जीवन का सर्वस्व समाज की सेवा में अर्पित कर सकें। फिर भी स्वराजिस्ट एवं वर्तमान हिन्दू-सङ्गठन के नेतागण काउन्सिलों की उपयोगिता का महत्व बतला कर देश तथा हिन्दू-हितों का उपहास करते नहीं थकते। इन्हीं कारणों से हमने विगत जुलाई के अङ्क के सम्पादकीय विचार में हिन्दू-सङ्गठन की प्रचुर आवश्यकता के सम्बन्ध में प्रकाश डाला था। वास्तव में हिन्दू-सङ्गठन की सबसे बड़ी आवश्यकता हिन्दू-समाज के भीतर क्रान्ति की भावना उपस्थित करना है; और इस दशा में हम हिन्दू-सङ्गठन और सामाजिक सुधार को एक-दूसरे से पृथक नहीं कर सकते; क्योंकि जब तक हमारे समाज के त्यागी मनुष्य सङ्गठित एवं सामूहिक रूप से हिन्दू-जाति की सामाजिक विशृङ्खलताओं को दूर न करेंगे, तब तक हमारे उद्धार की कोई आशा नहीं। आज हिन्दू-समाज की दशा अत्यन्त भयानक है। तेईस करोड़ हिन्दुओं की संख्या में *लगभग सात करोड़ अछूत होकर बहिष्कृत हैं! सारी संख्या में लगभग सवा दो करोड़ विधवाओं की संख्या*

है, जिनमें ऊँची जाति की विधवाएँ अधिक हैं। ये विधवाएँ हतभागी हिन्दू-जाति के सिर पर कलङ्क हैं। इनकी कहानी समाज की नग्न अमानुषिकता की कहानी है। हम इस लेख में इन्हीं के सम्बन्ध में कुछ प्रकाश डालने की चेष्टा करेंगे।

वास्तव में वैधव्य की उत्पत्ति के प्रधान दो कारण हैं—दैवी और मानवी। दैवी कारण ईश्वरीय प्रेरणा के आधार पर अवलम्बित है; और इस कारण जो वैधव्य ईश्वरीय प्रेरणा से उत्पन्न होता है, वह निश्चय और अटल है। संसार की कोई भी शक्ति उसे टालने में समर्थ नहीं हो सकती। दूसरे प्रकार का वैधव्य मानवी है। यह मनुष्यों की अपनी सृष्टि है, जोकि वे अज्ञान एवं स्थिति-पालकता के कारण समाज में उपस्थित करते हैं। दूसरे प्रकार के वैधव्य के चार प्रधान कारण हैं—(क) बाल-विवाह (ख) बेमेल विवाह (ग) वृद्ध-विवाह (घ) बहु-विवाह।

(क) बाल-विवाह की दूषित प्रथा हिन्दू-समाज में बहुत बुरी तरह से प्रचलित है। छोटे-छोटे बालकों और बालिकाओं का विवाह-सम्बन्ध कर उन्हें दाम्पत्य जीवन की ओर बलपूर्वक आकर्षित किया जाता है। विगत जुलाई के 'चाँद' में रोहतक के समीप रहने वाले एक गौड़ ब्राह्मण सज्जन की तीन कन्याओं के विवाह के सम्बन्ध में एक समाचार प्रकाशित हुआ है। विवाह एक ही मण्डप में हुआ था और कन्याओं की अवस्था क्रमशः छः वर्ष, तीन वर्ष और १४ दिन की थी !! हिन्दू-समाज में विवाह के ऐसे दृष्टान्तों की कमी नहीं, प्रत्युत हमारे समाज में तो ऐसे सहस्रों उदाहरण मौजूद हैं, जिनमें गर्भस्थित बच्चों के ही विवाह हो जाते हैं; और इस प्रकार विवाह के आदर्श एवं उसकी धार्मिक महत्ता की भित्ति खोदी जाती है। बाल-विवाह का दुष्परिणाम इतना ही नहीं होता, वरन् बालक और बालिकाओं को जिस समय विद्या, बुद्धि और शक्ति उपार्जन करना चाहिए था, उस समय अज्ञानान्धकार में पड़कर उन्हें अपरिपक्व दाम्पत्य जीवन का भार वहन करना पड़ता है। इस कारण स्वभावतः वे दोनों ही बलहीन हो जाते हैं और पुरुष, जो शक्ति एवं शौर्य-प्रधान हैं, प्रायः शक्ति के अभाव से शीघ्र ही मृत्यु का आलिङ्गन करते हैं। इस प्रकार विधवाओं की संख्या बढ़ती जाती है। यदि पुरुष जीवित भी रहें तो दुर्बल और उनकी सन्तान तो और भी अधिक दुर्बल होती है।

(ख) ऐसे तो बेमेल-विवाह की परिभाषा के भीतर वैसे सभी पति अथवा पत्नी आ जाती हैं, जिनकी शिक्षा, भाव, प्रकृति एवं आयु की समता नहीं है; परन्तु जिस बेमेल विवाह के कारण समाज में वैधव्य बढ़ रहा है, उसका प्रधान रूप ऐसा ही विवाह है, जिसमें पति रोगी, कुशित, दुर्बल और बालक हो तथा पत्नी अधिक आयु वाली, हृष्ट-पुष्ट तथा स्वस्थ हो; हिन्दू-समाज में ऐसे विवाहों की कमी नहीं। इस देश में सहस्रों अभागिनी बालिकाएँ ऐसी हैं, जिनके माता-पिता सम्पत्ति एवं उच्च कुल के झूठे प्रलोभनों के कारण अपनी स्वस्थ, सुन्दरी, पढ़ी-लिखी और युवती-बालिकाओं को ऐसे बालक पतियों के हाथ बलि चढ़ा देते हैं, जो प्रत्येक क्षण मौत के मेहमान हैं। इस दशा में यदि पति जीवित भी रहा, तो समाज में व्यभिचार बढ़ता है; और नपुंसक पति की असमर्थता और अपने यौवनोत्पन्न काम के उद्दाम-परिपीड़न के कारण ही वे गुण्डों के द्वारा भगाई जाती हैं। परन्तु इस प्रकार के विवाह में अधिकांश पतियों की मृत्यु ही होती है और इस प्रकार समाज में वैधव्य की संख्या बढ़ती है।

(ग) वृद्ध-विवाह की प्रथा भी कम भयङ्कर नहीं। सम्पत्ति के लोभ से निर्धन पिता-माता अपनी दुधमुँही बालिकाओं को ६०-७० वर्ष के जर्जर, कुशित, दन्त-हीन और मृत्यु-द्वार को खटखटाने वाले बूढ़ों पर बलि चढ़ाते हैं। इसका भी परिणाम उपरोक्त बेमेल विवाह की भाँति भयङ्कर होता है।

(घ) बहु-विवाह की दूषित प्रथा समाज की जड़ खोद रही है। इस भङ्कर्ती प्रथा का अधिक प्रभाव बिहार-प्रान्त, और विशेषकर तिरहुत और भागलपुर कमिश्नरियों में है। बङ्गाल में भी यह अनर्थकारी प्रथा कम नहीं। यहाँ तक कि कभी-कभी तो एक-एक पुरुष के बीस-बीस विवाह होते हैं !! इसका उद्देश्य समाज में व्यभिचार का बीज रोपना है; और यदि दुर्भाग्यवश एक नालायक पति मरता है, तो उसके साथ बीस-बीस युवती-रमणियों के ललाट का सिन्दूर मिट जाता है !!

इन्हीं सब कारणों से विधवाओं की संख्या दिन दूनी और रात चौगुनी गति से बढ़ रही है। सन् १९२१ ई० की

